श्रीः

महामहिम राष्ट्रपति श्री डॉ० राजेन्द्रप्रसादजी महाभाग–के मान्य सचिव द्वारा प्राप्त 'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान' मानवाश्रम दुर्गापुरा ( जयपुर ) का 'प्रधानसंरक्षतानुगत–प्रमाणपत्र' अत्यन्त सम्मान से यहाँ उद्धृत होरहा है —



भारत के राष्ट्रपति

**डा० राजेन्द्र प्रसाद**

राजस्थान-वैदिक तत्त्वशोध संस्थान-जयपुर

का

प्रधान संरक्षक

बनने की स्वीकृति प्रदान करते हैं

| | |
|---|---|
| मिलिटरी सेक्रेटरी ऑफिस | भारत के राष्ट्रपति के आदेशानुसार |
| राष्ट्रपति भवन | |
| नई दिल्ली | (मुनाफ सिंह) मेजर जनरल |
| दिनांक ३० अगस्त १९५८ | मिलिटरी सेक्रेटरी टु दि प्रेसिडेन्ट |

श्रीः

## प्रकाशितग्रन्थसूची —

१–गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गता– 'बहिरङ्गपरीक्षा' नामक प्रथमखण्ड १५)

२– " –'आत्मपरीक्षा' नामक द्वितीयखण्ड* २०)

३– " –'ब्रह्मकर्म्मपरीक्षा नामक तृतीयखण्ड* २०)

४– " –'कर्म्मयोगपरीक्षा' नामक चतुर्थखण्ड* ४०)

५– " –'ज्ञानयोग'-तथा भक्तियोगपरीक्षा-नामक (पूर्वखण्ड) पञ्चम तथा षष्ठखण्ड २०)

६– " –'भक्तियोगपरीक्षा' (उत्तरखण्ड) नामक सप्तमखण्ड २०)

७– " –'बुद्धियोगपरीक्षा'-नामक अष्टमखण्ड २०)

८–ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य प्रथमखण्ड १५)

९-ईशोपनिषत्-हिन्दी विज्ञानभाष्य द्वितीयखण्ड १५)

१०–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका- प्रथमखण्ड २०)

११–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका– द्वितीयखण्ड १५)

१२–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका- तृतीयखण्ड १५)

१३–श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत 'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड २०)

१४–श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत-'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीयखण्ड १५)

१५–संस्कृति, और सभ्यता-शब्दों का चिरन्तर इतिवृत्त, एवं भारतीय-सांस्कृतिक-आयोजनों की रूपरेखा २५)

१६–'भारतीय हिन्दू-मानव और उस की भावुकता' नामक खण्डचतुष्टयात्मक ग्रन्थ का 'विश्वस्वरूपमीमांसा' नामक प्रथमखण्ड १५)

१७-'वेदस्य सर्वविद्या-निधानत्वम्' (संस्कृतनिबन्ध)* १॥)

---

*-चिह्नाङ्कित ग्रन्थ प्रेस में हैं जो आगामि-वर्ष में प्रकाशित होजायँगे।

श्रीः

महामहिम राष्ट्रपति श्री डॉ० राजेन्द्रप्रसादजी महाभाग—के मान्य सचिव द्वारा प्राप्त 'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान' मानवाश्रम दुर्गापुरा ( जयपुर ) का 'प्रधानसंरक्षतानुगत—प्रमाणपत्र' अत्यन्त सम्मान से यहाँ उद्धृत होरहा है —



भारत के राष्ट्रपति

## डा० राजेन्द्र प्रसाद

राजस्थान-वैदिक तत्त्वशोध संस्थान-जयपुर

का

प्रधान संरक्षक

धारण करने की स्वीकृति प्रदान करते हैं

मिलिटरी सेक्रेटरी ऑफिस

राष्ट्रपति भवन

नई दिल्ली

दिनांक ३० अगस्त १९५८

भारत के राष्ट्रपति के आदेशानुसार

यदुनाथसिंह

(यदुनाथ सिंह) मेजर जनरल

मिलिटरी सेक्रेटरी टू दि प्रेसिडेन्ट

## प्रकाशितग्रन्थसूची —

१–गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गता– 'बहिरङ्गपरीक्षा' नामक प्रथमखण्ड १५)

२– " –'आत्मपरीक्षा' नामक द्वितीयखण्ड* २०)

३– " –'ब्रह्मकर्म्मपरीक्षा' नामक तृतीयखण्ड* २०)

४– " –'कर्म्मयोगपरीक्षा' नामक चतुर्थखण्ड* २०)

५– " –'ज्ञानयोग'-तथा भक्तियोगपरीक्षा-नामक (पूर्वखण्ड) पञ्चम तथा षष्ठखण्ड २०)

६– " –'भक्तियोगपरीक्षा' (उत्तरखण्ड) नामक सप्तमखण्ड २०)

७– " –'बुद्धियोगपरीक्षा'-नामक अष्टमखण्ड २०)

८–ईशोपनिषत् हिन्दी विज्ञानभाष्य प्रथमखण्ड १५)

९–ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य द्वितीयखण्ड १५)

१०–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका– प्रथमखण्ड २०)

११–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका– द्वितीयखण्ड १५)

१२–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका- तृतीयखण्ड १५)

१३–श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत- 'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड २०)

१४–श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत 'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीयखण्ड १५)

१५–संस्कृति, और सभ्यता-शब्दों का चिरन्तर इतिवृत्त, एवं भारतीय-सांस्कृतिक-आयोजनों की रूपरेखा २५)

१६–'भारतीय हिन्दू-मानव, और उस की भावुकता' नामक खण्डचतुष्टयात्मक ग्रन्थ का विश्वस्वरूपमीमांसा' नामक प्रथमखण्ड १५)

१७–'वेदस्य सर्वविद्या निधानत्वम्' (संस्कृतनिबन्ध)* १॥)

---

*–चिह्नाङ्कित ग्रन्थ प्रेस में हैं जो अग्रिम–वर्ष–में प्रकाशित होजायँगे।

शतपथब्राह्मण–हिन्दी–विज्ञानभाष्य–प्रथमकाण्डानुगत–

# द्वितीयखण्ड के सम्बन्ध में

## *युगधर्म्मनिबन्धन - किञ्चिदिव - आवेदन*

(शतपथभाष्य–द्वितीयखण्ड की प्रस्तावना)



मोतीलालशर्म्मोपाह्वोऽयं कश्चिदपि मुरारकशर्म्मा
भारद्वाजो मानवः, वेदवीथी–पथिकः
मानवाश्रमवेदविज्ञानशोधन–गोता

प्राप्तिस्थान—
व्यवस्थापक—'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान—जयपुर'
दुर्गापुरा (जयपुर—राजस्थान)

---

*—राष्ट्रपतिभवन के टेपरेकार्डों के आधार पर प्रकाशित एवं महामहिम श्रीराष्ट्रपति महाभाग के प्रास्ताविक से समन्वित ।

श्री

# शतपथब्राह्मण–हिन्दी–विज्ञानभाष्य–प्रथमकाण्डानुगत

## *द्वितीयखण्ड के सम्बन्ध में*

## किञ्चिद्‌ब-आवेदन

*　　*　　*

विक्रम सं० २०१५ की आश्विनशुक्ल–दशमी (विजयदशमी) बुधवासर (तदनुसार ता० अगस्त) की पावनतिथि में 'शतपथब्राह्मण–हिन्दी–विज्ञानभाष्यान्तर्गत-प्रथमकाण्डानुगत-प्रथमखण्ड' संस्थान की ओर से प्रकाशित हुआ था जिसमें 'प्रथमकाण्ड के आरम्भ के केवल एक ही ( प्रथम १ ) अध्याय का विज्ञानभाष्य' समाविष्ट था। प्रथमकाण्डानुगत-प्रथम-अध्यायात्मक-तत् प्रथमखण्ड में जिन प्रमुख–याज्ञिक कर्म्मों का पद्धति-पुरस्सर-सोपपत्तिक समावेश हुआ है, सन्दर्भसङ्गति की दृष्टि से सिंहावलोकनन्यायेन 'द्वितीय-खण्ड' की प्रस्तुत प्रस्तावना में भी उनका संस्मरण कर लेना अप्रासङ्गिक न माना जायगा।

## प्रथमकाण्डानुगत–प्रथमाध्यायात्मक–प्रथमखण्ड में प्रतिपादित प्रमुख–कर्म्मों की, तथा स्मारक–विषयों की सिंहावलोकनन्यायानुगता स्मृति

*　　*　　*

| | प्रधान कर्म्माणि | क्रमानुगता पृष्ठसंख्या | स्मारकविषयसंख्या |
|---|---|---|---|
| १ | व्रतोपायनकर्म्म | ११७ | २१३ |
| २ | प्रणयनकर्म्म | १५४ | १३७ |
| ३ | अपांप्रणयनकर्म्म | १७० | २८५ |
| ४ | परिस्तरण तथा पात्रासादनकर्म्म | २०१ | २६३ |
| ५ | वाक्संयमनकर्म्म | २४३ | ४० |
| ६ | पात्रप्रतपनकर्म्म | २४६ | ११२३ |
| ७ | शकट से हविर्ग्रहण एवं तत्सादनकर्म्म | ३५४ | ८६३ |
| ८ | प्रोक्षणकर्म्म | ४२२ | ३१८ |
| ९ | रोक्षारासम्पादनात्मककर्म्म | ४५२ | १४१९ |
| | प्रधानकर्म्मसंख्या—९—(नव)— | भाष्यपृष्ठसंख्या–संकलन ६१० | स्मारकविषयसंख्या–संकलन ४५९१ |

अथा परा–यया तदक्षरमधिगम्यते, यत्–यत्–अद्रेश्यम्–अग्राह्यम् अगोत्रम्–अवर्णम् अचक्षुःश्रोत्रम्-तत्–अपाणिपादम्–नित्यम्–विभुम्–सर्व्वगतम्–सुसूक्ष्मम् तदव्ययम्–तद्भूत-योनिम्–परिपश्यन्ति–धीरा'।

—मुण्डकोपनिषत् १।१।३-४-५ ६ कं०।

एक प्रासङ्गिक विशेष–तथ्य की ओर प्रज्ञाशील पाठकों का ध्यान आकर्षित करने के लिए ही हमने उक्त मुण्डक–वचन–मात्र उद्धृत करना आवश्यक माना है। विदितवेदितव्य–काम–तप–मय–मूर्ति आप्त-महर्षियोंनें 'मानव' के अभ्युदय, तथा निःश्रेयस्–संसाधन के लिए ही पराविद्या अपराविद्या नाम की उन दो महत्त्वपूर्ण विद्याओं का अन्वेषण किया है, जिन के द्वारा 'मानव अपने अतुल्यवर्ती 'मानवस्वरूप' को अभ्युदय, तथा निःश्रेयस्–रूपा सिद्धि और संसिद्धि, से सर्वात्मना समन्वित कर लेने में समर्थ–सफल–प्रमाणित होता आरहा था सुख, एवं शान्ति-पूर्वक आज से तीन सहस्र—वर्ष पूर्व की आर्षनिष्ठानुगता कालसीमा के पावन–प्राङ्गण में।

'मानव सुखी रहे' और 'मानव शान्त रहे' इन दो विभिन्नार्थक वाक्यों के गर्भ में ही मानव के सुख तथा शान्ति का सम्पूर्ण चिरन्तर इतिवृत्त मुगुम्फ–रूपेण सन्छन्दस्क प्रमाणित होरहा है। मानव का अर्द्ध –अङ्ग केवल सुख की ही 'इच्छा' करता रहता है प्रतिक्षण, तो मानव का अर्द्ध –अङ्ग केवल शान्ति की ही कामना किया करता है अजस्ररूपेण। यद्यपि इन अर्द्ध'-अर्द्ध –अङ्ग–भावों से सहसा दाम्पत्यमूला स्त्री–पुम्भावना की ओर ही हमारा ध्यान आकर्षित होजाता है जो कि आकर्षण प्रकृतिसिद्ध ही माना जायगा। तथापि वस्तुतत्त्व के स्वरूप–समन्वय के लिए हमें यहाँ दाम्पत्यपथानुबन्धी–विभिन्न दो अर्द्ध'–अर्द्ध –अङ्गों को यत्किञ्चित्–समय के लिए निरपेक्ष मानकर केवल एक ही मानव और ही मानवी के अनुबन्ध से अर्द्धा अद्वयी की मीमांसा में प्रवृत्त होना पड़ेगा।

मानव हो, अथवा मानवी अर्थात् पुरुष हो, अथवा स्त्री दोनों के प्रकृतिसिद्ध स्वरूप में ( प्रत्येक में ) दो दो विभिन्न अर्द्ध–अर्द्ध अङ्ग–भाव–समन्वित हैं। अर्थात् दो विभिन्न अर्द्ध –अर्द्ध –अङ्गों के समन्वितरूप का ही नाम तो 'मानव है एवं तथाविध उभयात्मकरूप का ही नाम 'मानवी' है। प्रथम–अर्द्ध–अङ्ग का पारिभाषिक–साङ्केतिक–नाम है–'पुरुष' एवं द्वितीय–अर्द्ध अङ्ग का साङ्केतिक नाम है प्रकृति। पुरुष और प्रकृति के द्वन्द्वात्मक मौलिकरूप का ही नाम है 'पुरुष, अर्थात् 'मानव'। एवं प्रकृति तथा पुरुषात्मक–द्वन्द्वभाव का ही का ही नाम है–'स्त्री, अर्थात्– मानवी। और इस समानधर्म्मानुबन्धी समतुलित-साम्य के आधार पर ही मानव, तथा मानवी के सम्बन्ध में सह धर्म्मं चरताम्' लक्षण सुप्रसिद्ध साप्त–पदीन–सख्यभाव ( मैत्री–भाव ) का समन्वय हुआ है, जिस–मैत्री–धर्म्म का स्वरूप समानशीलव्यसननिबन्ध ही माना गया है *। इस समतुलित साम्य के आधार पर ही हमें यह भी स्वीकार कर लेना पड़ेगा कि,

*–समानशीलव्यसनेषु मैत्री

—सुप्रसिद्धा-सूक्तिः

वस्तुभावनिबन्धन–'अतत्त्व' अपने सहजसिद्ध दिक्कालाद्यवच्छिन्न–नानाभाव से तथाविध–नानाभावापन्न सापेक्ष–ज्ञान का स्वरूप-संग्राहक बन रहा है। रस-बल-निबन्धना इस सहज-स्वरूप स्थिति के आधार पर यह कह दिया जा सकता एवं मान लिया जा सकता है निर्भ्रान्तरूपेणैव कि, अव्ययभावापन्न–एकत्वानुगत निरपेक्षज्ञान अपने–'एकं ज्ञानम्,–निरपेक्षं ज्ञानम्'-निर्वचन से जहाँ निष्कैवल्य-एकत्वनिबन्धन 'ज्ञान' शब्द से समन्वित है, वहाँ नानाभावापन्न–अनेकत्वानुगत–सापेक्षज्ञान– 'विविधं ज्ञानं–सापेक्षं–ज्ञानम्' निर्वचन से–'विज्ञान' अभिधा का अधिकारी बना हुआ है। और यों एक ही ज्ञानतत्त्व मूलभूत रस, तथा बल नामक 'आभू'–और 'अभ्व' नामक विभिन्न दो अनुबन्धों से क्रमशः अमृत–मर्त्य–भावों में विभक्त होता हुआ 'ज्ञान', और 'विज्ञान' इन दो महिमामय–स्वरूपों में परिणत होरहा है, जिन इन दोनों विभिन्न भित्तियों के आधार–पर ही उपनिषदुपवर्णिता सुप्रसिद्धा–'परा-अपरा' नाम की अक्षर–क्षर-निबन्धना रस-विद्या-बलविद्या–द्वयी समन्वित हुई है। यही निरपेक्षज्ञानात्मक–ज्ञान एवं सापेक्षज्ञानात्मक-विज्ञान इन दो पारिभाषिक शब्दों का मौलिक, एवं संक्षिप्ततम चिरन्तन–इतिवृत्त है जिस का विशद यथोपवर्णन पूर्वप्रकाशित–शतपथब्राह्मण–प्रथमखण्ड के 'पारिभाषिक–प्रकरण' में किया जा चुका है। 'विज्ञान' शब्द के प्रति विशेषरूप से आकर्षित–मना बने रहने वाले वर्त्तमानयुग के भूतविज्ञानवादी भारतीय–बन्धुओं को 'भारतीय–पारिभाषिक– विज्ञान' के तात्त्विक–यथोपवर्णनात्मक समन्वय के लिए प्रथमखण्डानुगत तत्पारिभाषिक प्रकरण पर ही दृक्पात का अनुग्रह करना चाहिए।

प्रकृत में इस प्रासङ्गिकी–चर्चा से केवल यही निवेदनीय है कि निरपेक्ष–ज्ञानात्मक एकत्व धर्मावच्छिन्न–ज्ञान से अपना सर्वथा विभिन्न स्वरूप–रखने वाली लोकात्मिका विश्व–विद्या ही नानाभावापन्ना–'विज्ञानविद्या' है, और इसी का नाम है–उपनिषत् के शब्दों में–'अपराविद्या' एवं यही लोक में प्रसिद्ध है–'वेदविद्या' नाम से, जिस की मूलप्रतिष्ठा मानी गई है ज्ञानात्मिका–पराविद्या। निरपेक्षज्ञानानुबन्धिनी–एकत्वानुयोगिनी-अनेकत्वप्रतियोगिनी–विश्वातीत–ब्रह्म–विद्यात्मिका–'पराविद्या' ही 'अक्षरविद्या' है। एवं सापेक्षज्ञानानुबन्धिनी-अनेकत्वानुयोगिनी-एकत्वप्रतियोगिनी–विश्वात्मक-लोक–विद्यात्मिका–'अपराविद्या' ही 'क्षरविद्या' है। उभयविद्या के परिज्ञान के अनन्तर मानव के बुद्ध्यनुगत प्रज्ञाकोश के लिए अन्य कुछ भी तो 'ज्ञातव्य' रूपेण शेष नहीं रह जाता*। निम्नलिखिता उपनिषच्छ्रुति निरपेक्ष-सापेक्ष-ज्ञान विज्ञान-निबन्धना इन्हीं दोनों विद्याओं का संक्षेप से नामस्मरण करा रही है—

**शौनको ह वै महाशालोऽङ्गिरसं विधिवदुपसन्नः पप्रच्छ–'कस्मिन्नु भगवो विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति' ? इति। तस्मै स होवाच–"द्वे विद्ये वेदितव्ये"–इति ह स्म यद्ब्रह्मविदो वदन्ति–'परा'–चैव–'अपरा' च। तत्र–अपरा–ऋग्वेदः, यजुर्वेदः, सामवेदः अथर्ववेदः शिक्षा–कल्पो–व्याकरणं–निरुक्तं छन्दो–ज्योतिषम्" इति।**

---

* ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः।
यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते॥
—गीतायाम्

तथाविध वैषम्य का मूलाधार है–'न्यूनत्त्व'। मानव, और मानवी, दोनों में ही यद्यपि साम्यमूलक पुरुष–प्रकृति–भाव समानरूपेण समन्वित हैं। किन्तु ये दोनों ही साम्य दोनों ही संस्थाओं में एकांशत 'न्यून ही बने हुए हैं। मानव का पुरुषभाव पूर्ण है, तो प्रकृतिभाव अपूर्ण, किंवा न्यून है। एवमेव मानवी का प्रकृतिभाव पूर्ण है, तो पुरुषभाव अपूर्ण, किंवा न्यून है। पूर्णता जहाँ समत्वानुयोगिनी–विषमत्वप्रतियोगिनी है, वहाँ अपूर्णता विषमत्वानुयोगिनी–समत्वप्रतियोगिनी है। पुरुषतत्त्व रसानुबन्ध से पूर्ण बनता हुआ जहाँ 'सममावापन्न है वहाँ प्रकृतितत्त्व बलानुबन्ध से अपूर्ण बनता हुआ 'विषमभावापन्न है। समत्वानुयोगिक पुरुष यदि आधार, और प्रकृति–यदि आधेया है, तो विषमा प्रकृति के साम्राज्यस्थान विश्व में, एवं–तत्–प्रजा में भी समत्वमूला शान्ति प्रवाहित रहती है। ठीक इस के विपरीत यदि विषमत्वानुयोगिनी प्रकृति आधार, और पुरुष आधेय बन जाता है, तो समत्वमूला शान्ति का सर्वथैव उच्छेद होजाता है। और सम्भवतः क्यों निश्चयेन इसी आधार पर महाभाग यक्ष के अमुक महत्त्वपूर्ण प्रश्न के समाधान में समुपस्थित 'स्त्रीपुंसयो' र्वाद्धि गोऽहं विनष्टम्' इस प्रकृतिसिद्ध समाधान को पुराणपुरुष भगवान् बादरायण ने अपने ऐतिह्यग्रन्थ में प्रथम प्रदान किया है।

पुरुष, और प्रकृति से अनुप्राणित रस–बल–निबन्धन साम्य–वैषम्य का यह चिरन्तन इतिवृत्त तो स्वतन्त्र–निबन्ध–सापेक्ष ही माना जायगा *। प्रकृत में लक्ष्यीभूत वक्तव्य से अनुप्राणित सन्दर्भ की सङ्गति के लिए यही स्पष्टीकरण पर्य्याप्त मान लिया जायगा कि, मानव का पुरुषभाग जहाँ पूर्ण है, वहाँ प्रकृतिभाग अपूर्ण है। अतएव मानव प्रकृतित –अपूर्ण–अकृत्स्न, किन्तु पुरुषतः पूर्ण कृत्स्न है। ठीक इस के विपरीत मानवी का प्रकृतिभाग जहाँ पूर्ण है, वहाँ पुरुषभाग अपूर्ण है। अतएव मानवी पुरुषत अपूर्णा–अकृत्स्ना, किन्तु प्रकृतितः पूर्णा–कृत्स्ना है। मानव अपनी प्रकृतिनिबन्धना अपूर्णता की पूर्त्ति के लिए ही उस 'मानवी के साथ सप्तपदीन की सहज इच्छा रखता है जो अपनी पूर्ण प्रकृति के समर्पण से प्रकृत्या अपूर्ण बने हुए इस मानव के विस्रस्त–प्राकृत–भाव को परिपूर्ण कर दे। एवमेव मानवी भी अपनी पुरुष–निबन्धना अपूर्णता की पूर्त्ति के लिए ही उस 'मानव' के प्रति समर्पित होजाना चाहती है जो अपने पूर्ण पुरुषभाव के प्रत्यर्पण से पुरुषत्वेन अपूर्ण बनी हुई इस मानवी के विस्रस्त–पौरुष–भाव को परिपूर्ण करदे। और यों दोनों दोनों की न्यूनता के क्षति–पूरकात्मक सम्बल प्रमाणित होते हुए उस एकत्वनिबन्धना परिपूर्णता को अन्वर्थ बनाते हुए इत्थंभूत दाम्पत्य से प्रजातन्तुवितानात्मिका विश्वस्वरूप–पर्य्यादा की महती थाती को ही अक्षुण्ण बनाए रहें। 'न्यूनाद्धि प्रजाः प्रजायन्ते'–'सोऽयमाकाशः पत्न्यापूर्य्यते' इत्यादि श्रुति–वचन इसी तथाकथिता रहस्यपूर्णा याज्ञिकी स्थिति का स्पष्टीकरण कर रहे हैं, जिस याज्ञिकी स्थिति के स्वरूप–प्रसङ्ग से ही तत्तत्सम्बद्ध–प्रकृति–पुरुष–समन्वयात्मक–अध्यात्मयज्ञ (मानव–मानवी के दाम्पत्यरूप यज्ञ) के अङ्ग–प्रत्यङ्गभावों का संस्मरण होपड़ा है।

मानव का पुरुषभाव 'आत्मा है तो प्रकृतिभाव इस का 'शरीर है जिस का निष्कर्ष यही है कि, आत्मा और शरीर, इन दोनों की समन्वितावस्था का ही नाम तो मानव है, एवं तदात्मक ही मानवी का

*–सप्तचतुष्टयात्मक–सामयिक–उद्बोधनात्मक–निबन्धान्तर्गत–क्रमप्राप्त–तृतीयखण्डरूप–'प्रकृतिपुरुष–स्वरूपमीमांसा नामक स्वतन्त्र निबन्ध में इस तत्त्व का विशदरूपेण स्पष्टीकरण–प्रयास हुआ है।

भावापन्न सर्ग की मानव तथा मानवी-रूपा दोनों विभूतियों का स्थान सर्वात्मना समधरातल पर ही व्यवस्थित है। और इसी साम्य के आधार पर यदि यह भी कह दिया जाय, तो अत्युक्ति न होगी कि, प्रकृति-पुरुष-सम्मन्वयात्मक साम्य की दृष्टि से सर्ग की ये दोनों ही विभूतियां 'समानाधिकार' उपाधि से समन्वित भी मानी जासकती हैं, किंवा मानी जानी चाहिएँ।

समानाधिकार के तथाभूत-व्यामोहन से व्यामुग्ध भावुक मानव इस दिशा में आज कुछ ऐसी ही कल्पनाओं में मनोऽभिमोर बनते हुए 'स्त्रीसमानाधिकार' के उद्घोष से पार्थिव आकाश को विकम्पित करने लग पड़े हैं, और व्यक्त होने लगी है उन की भावुक-भाषा के द्वारा इत्थंभूता मैत्रीवाक् कि, "यदि मानवी को भी शिक्षा-वातावरण-आदि के सम्बन्ध में मानव के अनुरूप ही सुविधाएँ दी जासकेंगी तो निश्चयेन मानवी किसी भी क्षेत्र के उत्तरदायित्व में मानव से पराङ्मुख किंवा ही पराभूत प्रमाणित नहीं होगी। अपितु उभय-स्पर्द्धा में मानवी ही मानव की योग्यता के क्षेत्र का अतिक्रमण कर लेगी अतएव······ ·· ·······
इत्यादि इत्यादि।

बलप्रयोग-पूर्वक नारी-सुलभ सौम्य-भावों का अभिभव कर मानवी के शरीर, और-बुद्धि-दोनों को भी कर्कश बनाया जासकता है जैसे कि अमुक प्रयोगों के कारण मानवसुलभ आग्नेय भाव भी मानव के अभिभूत होजाते हैं उस का सुदृढ-पौरुष-धर्म्म भी कोमलता में परिणत होजाया करता है। और यों प्रकृतिसिद्ध-चिरन्तन-अभ्यास से मानव को मानवी-कोटि पर, एवं मानवी को मानव-कोटि पर ला खड़ा किया जासकता है। किन्तु इत्थंभूत बलप्रयोग मानव, और मानवी दोनों के ही प्रकृतिसिद्ध स्वरूपों के विपरीत जाता हुआ अन्ततोगत्वा उस भावी 'प्रजननधर्म्म' को ही दोषाक्रान्त प्रमाणित कर देता है, जिस प्रकृति-सिद्ध-अग्नि-सोम-निबन्धन-यज्ञात्मक-वैज्ञानिक-प्रजनन के आधार पर राष्ट्रीय ही मानव और मानवी-वर्ग सहसा पुष्पित-पल्लवित होते रहते हैं। अतएव आवश्यक है कि, कल्पपूर्णिका दुराग्रहात्मिका समानाधिकार-व्यामोहनमूला-युगधर्म्मानुगता-भावुकता से आत्मपरित्राण करते हुए ही, भारतीय-आर्षदृष्टि के माध्यम से ही 'सह धर्म्मं चरताम्' मूला समानाधिकार-व्यवस्था का अनुगमन करें, और इसी दृष्टि के माध्यम से आज के कल्पनिक-समाधिकाररूप उस विघातक व्यामोहन के प्रति राष्ट्रीय-प्रजा को जागरूक करें जिस व्यामोहन के कारण हमारा राष्ट्रीय-प्रजनन विगत तीन सहस्र-वर्षों से उत्तरोत्तर पतनोन्मुख ही प्रमाणित होता आया है।

अवश्य ही अग्नि-यज्ञात्मक पुरुष-भाव और अर्द्ध-यज्ञात्मक-ही प्रकृति-भाव के तारतम्य से तत्त्वतः मानव और मानवी के स्वरूप में सर्वथैव साम्य है। जो धर्मचतुष्टयीरूपा अग्नित्रयी मानव में है वही धर्मचतुष्टयी-रूपा अग्नित्रयी मानवी में भी है। और इसी साम्य के आधार पर दोनों की व्यावहारिकी समता-भ्रान्ति भी सम्भावित है। किन्तु जब सूक्ष्मदृष्टि से वस्तुतत्त्व का अन्वेषण किया जाता है तो इस साम्य की सीमा में ही हमें उस 'वैषम्य' का भी साक्षात्कार होजाता है जिसने इन दोनों उभ-भावों को भी विषमभाव में परिणत कर रक्खा है। एवं निश्चयेन तत्स्वानुगत किंवा साम्य के आधार पर प्रतिष्ठित यह वैषम्य ही उस प्रजातन्तुवितान की मूल-प्रतिष्ठा बना हुआ है जिस तन्तुवितान-परम्परा के द्वारा ही (मानव-मानवी के दाम्पत्य से) सम्पूर्ण इदमात्मक-भौतिक विश्व का स्वरूप 'धाता यथापूर्वमकल्पयत्' का स्वरूप-रक्षक बना हुआ है।

बुद्धि–रूप 'पुरुष' भाग अपूर्ण है । और यों दोनों ही अन्योऽन्याश्रयन्यायानुबन्धेन एक दूसरे के सम्बन्ध की अनिवार्य्यरूपेण अपेक्षा रख रहे हैं। बिना इस उभयात्मक आश्रय-आश्रयी-भाव के न तो मानव ही सुख-शान्ति का अनुगामी बन सकता एवं न मानवी ही सुख-शान्ति की अनुगामिनी बन सकती ।

मानव से मानवी चाहती है शान्ति, और मानव मानवी से चाहता है सुख । शान्ति अविकम्पित स्थिर-आनन्द से सम्बद्ध मानी गई है एवं सुख विकम्पित-अस्थिर-आनन्द से सम्बद्ध माना गया है । शान्ति का क्षेत्र है आत्मानुगता बुद्धि, एवं सुख का क्षेत्र है मनोऽनुगत शरीर । मानव प्रधानरूपेण आत्मबुद्धि-समष्टिरूप पुरुषभाव का प्रातिस्विकरूपेण दायाद-भोक्ता है तो मानवी प्रधानरूपेण मनःशरीर-समष्टिरूप प्रकृतिभाव की प्रातिस्विकरूपेण दायाद्भोक्त्री है। मानव की आत्मबुद्ध्यनुगता शान्ति से उपकृत होती है मानवी एवं मानवी के मनःशरीरानुगत सुख से उपकृत होता है मानव । बिना शान्ति के सुख का कोई मूल्य नहीं तो बिना सुख के शान्ति का मार्ग सर्वथा अवरुद्ध । अतएव संसिद्ध है कि-मानव, और मानवी की सुख-शान्ति दोनों के दाम्पत्यमूलक—'गृहस्थधर्म्म' पर ही अवलम्बित है, और इसी प्रकृतिसिद्ध तथ्य के आधार पर भारतीय-पत्नीपद के सम्बन्ध में हमें दो शब्द अपने वेदप्रेमी पाठकों के समक्ष उपस्थित करने हैं ।

समृद्धानन्द शान्तानन्द-भेद से आनन्द के महिमामय दो विवर्त्त सुप्रसिद्ध हैं । जिस आनन्द में सहज-स्थिति का विकम्पन है, वही समृद्धानन्द है एवं यह इतरभूत पदार्थ से ही सम्बद्ध माना गया है । एक शान्त-सरोवर में बलपूर्वक-प्रक्षिप्त लोष्ठ-पाषाण कुछ समय के लिए जैसे वीची-तरङ्ग-रूप विकम्पन उत्पन्न कर देते हैं, तथैव लोक-वैभवरूप लोष्ठ-पाषाणादि के आगमन से मानस-प्रज्ञा का अमुक अवधि के लिए विकम्पन होसकता है एवं इसी विकम्पनावस्था का नाम है-समृद्धानन्द, जिसका भौतिक-विश्वानुबन्धी-बाह्य परिग्रहों के संस्कारात्मक-आगमन-से ही सम्बन्ध माना गया है । यही है—विश्वसुख लोकसुख, जिसका प्रधान सम्बन्ध माना गया है मानव-मानवी के प्रकृतिपर्वों के साथ अर्थात् मनःशरीर-पर्वों के साथ । अर्थात् मानसिक शारीरिक-लोकानन्द का ही नाम है-समृद्धानन्द, एवं इसी की पारिभाषिकी अभिधा है-'सुख' । क्योंकि मानवी में सहजरूपेणैव मन-शरीररूप प्राकृतपर्व ही अभिव्यक्त रहते हैं, अतएव मानवी स्वभावतः समृद्धानन्दात्मक-मन शरीर-निबन्ध-लोकसुख की ही सतत इच्छा किया करती है ।

दूसरा विवर्त्त है शान्तानन्द का । यह स्वाश्रित आनन्द माना गया है । एवं सहजरूपेण स्व की स्वरूपस्थिति ही इस शान्तानन्द की परिभाषा है जिसे बुद्ध्यनुगत-आत्मानन्द किंवा आत्मनिबन्धन-नैष्ठिक आनन्द भी कहा जासकता है । मनोऽनुगत-शारीरिक-सुख को कहा जायगा पुष्टि शरीरानुगत मानसिक सुख को कहा जायगा तुष्टि । एवं दोनों की समन्वितावस्था को माना जायगा समृद्धानन्दात्मक-सुख । एवमेव आत्मानुगत नैष्ठिक आनन्द को कहा जायगा तृप्ति एवं बुद्ध्यनुगत आत्मानन्द को कहा जायगा शान्ति तथा दोनों की समन्वितावस्था को माना जायगा 'शान्तानन्दात्मिका' शान्ति । यों दो आनन्द-विवर्त्तों के पर्व चतुष्टयी के अनुबन्ध से शान्ति तृप्ति-तुष्टि-पुष्टि-रूपेण चार अवान्तर-महिमा-विवर्त्त-सम्पन्न होजायँगे जिन इन चारों में से शान्ति-तृप्ति-रूप शान्तानन्द की पारिभाषिकी संज्ञा है— निःश्रेयस एवं तुष्टि-पुष्टि-रूप-समृद्धानन्द की संज्ञा है 'अभ्युदय । निःश्रेयस् के क्षेत्र हैं आत्मबुद्धिपर्व एवं अभ्युदय के क्षेत्र हैं-मन-शरीर

मौलिक स्वरूप है । आत्मा 'लोकातीत' किन्तु 'लोकी' तत्त्व है एवं शरीर 'लोक' है । पार्थिव जगत् की प्रकृति माता धरित्री ही मानी गई है । अतएव प्रकृति-रूप-लोकात्मक-शरीर को हम 'पार्थिव' ही कहेंगे, जिस में आलोमभ्य' आनखाग्रेभ्य -अपार्थिव-अलौकिक-आत्मा प्रतिष्ठित माना गया है । आत्मा ही वह 'पुरुष' भाव है, जो प्रकृतिरूप-लोकात्मक शरीर का सर्वस्व माना गया है । आत्मा और पार्थिव शरीर, इन दोनों के मध्य में दोनों के क्रमिक-सहयोगी माने गए हैं विज्ञानभाव और प्रज्ञानभाव, जो दोनों भाव दर्शन-जगत् में क्रमशः बुद्धि, और मन नाम से प्रसिद्ध हैं । वैदिक-विज्ञान की सामान्य-परिभाषाओं से भी परिचित वद-र्मी भी जानते ही हैं कि, मानवीय मन का उपादान' सोममय वह चन्द्रमा है, जिसे पृथिवी का उपग्रह माना गया है । अतएव चान्द्र-मन का पार्थिव-शरीर के प्रति सहज आकर्षण प्रकृत्यैव सिद्ध होरहा है । एवमेव चिदात्मा की गर्भभूमिरूप पारमेष्ठ्य महद् -ब्रह्म का उपग्रह माना गया है वह सूर्य, जो बुद्धि का प्रभव है । अतएव महद्ब्रह्मावच्छिन्न आत्मा के प्रति सौरी-बुद्धि का सहज आकर्षण स्वतः ही प्रमाणित होरहा है । और यों सूर्य्यात्मिका बुद्धि मानव के आत्मरूप पुरुषपर्व की किंवा अमृत -ब्रह्म की सहचारिणी बनी हुई है, तो चन्द्ररूप मन पार्थिवशरीररूप प्रकृतिपर्व का किंवा मर्त्य ब्रह्म का सहचारी बना हुआ है । इस साहचर्य्य का निष्कर्ष यही निकलता है कि–मानवीय पुरुषभागरूप अर्द्धाङ्ग की व्याप्ति आत्मा, और बुद्धि नामक दो अवान्तर पर्वों से अनुप्राणित है एवं मानवीय प्रकृतिभागरूप अर्द्धाङ्ग की व्याप्ति मन और शरीर नामक दो अवान्तर पर्वों से समन्विता है । फलतः अमृत – ब्रह्म–मर्त्यात्मक किंवा पुरुष–प्रकृति–समन्वयात्मक द्विपर्वा मानव का आत्मा बुद्धि मन', शरीर-भेदों से पर्वचतुष्टयात्मकत्व प्रमाणित होजाता है, एवं ठीक यही पर्वचतुष्टयात्मिका स्थिति मानवी की है । दोनों के समन्वितरूप दाम्पत्य * से निदानभावानुबन्धेन अष्टाक्षर-गायत्रीछन्द की संख्या–सम्पत् की सहजरूपेणैव गतार्थता प्रमाणित होरही है, एवं इस दृष्टिकोण से भी– 'गायत्री वा इदं सर्वम्' इस अनुगम वचन की अन्वर्थता सिद्ध होरही है ।

मानव और मानवी दुग्धी और शान्त रहें इसी प्रसङ्ग से अब मानव, और मानवी की तथाकथिता स्वरूप–मीमांसा प्रक्रान्त होरही है जिस के माध्यम से अब हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा कि, पुरुष-और प्रकृति–भाव समन्वयात्मक मानव का पुरुषरूप अर्द्धाङ्ग भी आत्म–बुद्धि–भेदेन द्विपर्वा है एवं मानव का प्रकृतिरूप अर्द्धाङ्ग भी मनः–शरीर–भेदेन द्विपर्वा है । तथैव मानवी के दोनों अमृत –मर्त्य –ब्रह्म भी इसी पर्वव्यवस्था से समतुलित हैं । यों दोनों के आठों पर्वों के समन्वय से अनुगता दाम्पत्यव्यवस्था अष्टाक्षर-गायत्री–छन्द से समतुलिता प्रमाणित होरही है । और यों अक्षरव्यवस्था तथा पर्वव्यवस्था यद्यपि मानव और मानवी के स्वरूपों में पारस्परिकी कोई विभिन्नता प्रतीत नहीं होरही तदपि मानवसंस्थानुगत पुरुषाङ्ग के प्राधान्य से एवं मानवी–संस्थानुगत–प्रकृत्यङ्ग के प्राधान्य से अनुप्राणित सुसूक्ष्म भेद दोनों के स्वस्वरूपों का आत्यन्तिकरूपेण विभाजक बना हुआ है जिस विभाजन का निष्कर्षार्थ यही है कि मानव के चारों पर्वों में आत्म–बुद्धि -रूप 'पुरुष' भाग अभिव्यक्त है पूर्णरूपेण एवं मन –शरीर रूप–'प्रकृति' भाग अपूर्ण है । एवमेव मानवी के चारों पर्वों में मन'–शरीर–रूप–प्रकृतिभाग अभिव्यक्त है पूर्णरूपेण एवं आत्म–

* देखिए–प्रस्तुत द्वितीयखण्ड का 'पत्नीसंनहनकर्म्मोपपत्तिः' नामक प्रकरण (पृष्ठ सं० १७९ से पृष्ठ सं १ २६ पर्य्यन्त) ।

बुद्धि–रूप 'पुरुष' भाग अपूर्ण है । और यों दोनों ही अन्योऽन्याश्रयन्यायानुबन्धेन एक दूसरे के सम्बल की अनिवार्य्यरूपेण अपेक्षा रख रहे हैं । बिना इस उभयात्मक आश्रय–आश्रयी–भाव के न तो मानव ही सुख–शान्ति का अनुगामी बन सकता, एवं न मानवी ही सुख–शान्ति की अनुगामिनी बन सकती ।

मानव से मानवी चाहती है शान्ति, और मानव मानवी से चाहता है सुख । शान्ति अविकम्पित स्थिर–आनन्द से सम्बद्ध मानी गई है एवं सुख विकम्पित–अस्थिर–आनन्द से सम्बद्ध माना गया है । शान्ति का क्षेत्र है आत्मानुगता बुद्धि, एवं सुख का क्षेत्र है मनोऽनुगत शरीर । मानव प्रधानरूपेण आत्मबुद्धि–समष्टिरूप पुरुषभाव का प्रातिस्विकरूपेण दायाद–भोक्ता है, तो मानवी प्रधानरूपेण मनःशरीर–समष्टिरूप प्रकृतिभाव की प्रातिस्विकरूपेण दायादभोक्त्री है । मानव की आ मबुद्धयनुगता शान्ति से उपकृत होती है मानवी एवं मानवी के मनःशरीरानुगत सुख से उपकृत होता है मानव । बिना शान्ति के सुख का कोई मूल्य नहीं, तो बिना सुख के शान्ति का मार्ग सर्वथा अवरुद्ध । अतएव संसिद्ध है कि–मानव, और मानवी की सुख–शान्ति दोनों के दाम्पत्यमूलक—'गृहस्थधर्म्म' पर ही अवलम्बित है, और इसी प्रकृतिसिद्ध तथ्य के आधार पर भारतीय–पत्नशब्द के सम्बन्ध में हमें दो शब्द अपने वेदप्रेमी पाठकों के समक्ष उपस्थित करने हैं ।

समृद्धानन्द, शान्तानन्द–भेद से आनन्द के महिमामय दो विवर्त्त सुप्रसिद्ध हैं । जिस आनन्द में सहज–स्थिति का विकम्पन है, वही समृद्धानन्द है एवं यह इतरभूत पदार्थ से ही सम्बद्ध माना गया है । एक शान्त–सरोवर में बलपूर्वक–प्रक्षिप्त लोष्ठ-पाषाण कुछ समय के लिए जैसे वीची-तरङ्ग-रूप विकम्पन उत्पन्न कर देते हैं, तथैव लोक–वैभवरूप लोष्ठ-पाषाणादि के आगमन से मानस-प्रज्ञा का अमुक अवधि के लिए विकम्पन होपड़ता है एवं इसी विकम्पनावस्था का नाम है–समृद्धानन्द, जिसका भौतिक-विश्वानुबन्धी-बाह्य परिग्रहों के संस्कारात्मक-आगमन-से ही सम्बन्ध माना गया है । यही है—विश्वसुख लोकसुख जिसका प्रधान सम्बन्ध माना गया है मानव-मानवी के प्रकृतिपर्वों के साथ अर्थात् मनःशरीर-पर्वों के साथ । अर्थात् मानसिक शारीरिक-लोकानन्द का ही नाम है–समृद्धानन्द, एवं इसी की पारिभाषिकी अभिधा है-'सुख' । क्योंकि मानवी में सहजरूपेणैव मन शरीररूप प्राकृतपर्व ही अभिव्यक्त रहते हैं अतएव मानवी स्वभावतः समृद्धानन्दात्मक-मन शरीर-निबन्ध-लोकसुख की ही सतत इच्छा किया करती है ।

दूसरा विवर्त्त है शान्तानन्द का । यह स्वाश्रित आनन्द माना गया है । एवं सहजरूपेण स्व की स्वरूपस्थिति ही इस शान्तानन्द की परिभाषा है, जिसे बुद्धयनुगत आत्मानन्द, किंवा आत्मनिबन्धन-बौद्धिक आनन्द भी कहा जासकता है । मनोऽनुगत–शारीरिक-सुख को कहा जायगा पुष्टि शरीरानुगत मानसिक सुख को कहा जायगा तुष्टि । एवं दोनों की समन्वितावस्था को माना जायगा समृद्धानन्दात्मक-सुख । एवमेव आत्मानुगत बौद्धिक आनन्द को कहा जायगा तृप्ति, एवं बुद्धयनुगत आत्मानन्द को कहा जायगा शान्ति तथा दोनों की समन्वितावस्था को माना जायगा शान्तानन्दात्मिका 'शान्ति । यों दो आनन्दविवर्त्तों के पर्व-चतुष्टयी के अनुबन्ध से शान्ति तृप्ति–तुष्टि-पुष्टि-रूपेण चार अवान्तर-महिमा-विवर्त्त-सम्पन्न होजायेंगे जिन इन चारों में से शान्ति-तृप्ति-रूप शान्तानन्द की पारिभाषिकी संज्ञा है— निःश्रेयस, एवं तुष्टि-पुष्टि-रूप समृद्धानन्द की संज्ञा है 'अभ्युदय । निःश्रेयस् के क्षेत्र हैं आत्मबुद्धिपर्व एवं अभ्युदय के क्षेत्र हैं-मन शरीर

मौलिक स्वरूप है । आत्मा 'लोकातीत' किन्तु 'लोकी' सत्य है एवं शरीर 'लोक' है । पार्थिव जगत् की प्रकृति माता धरित्री ही मानी गई है । अतएव प्रकृति-रूप-लोकात्मक-शरीर को हम 'पार्थिव' ही कहेंगे, जिस में आलोमभ्य' आनखाग्रेभ्य अपार्थिव अलौकिक-आत्मा प्रतिष्ठित माना गया है । आत्मा ही वह 'पुरुष' भाव है, जो प्रकृतिरूप–लोकात्मक शरीर का सर्वस्व माना गया है । आत्मा और पार्थिव शरीर, इन दोनों के मध्य में दोनों के क्रमिक-सहयोगी माने गए हैं विज्ञानभाव और प्रज्ञानभाव जो दोनों भाव दर्शन–जगत् में क्रमशः बुद्धि, और मन नाम से प्रसिद्ध हैं । वैदिक–विज्ञान की सामान्य–परिभाषाओं से भी परिचित महानुभाव भी जानते ही हैं कि, मानवीय मन का उपादान' सोममय वह चन्द्रमा है, जिसे पृथिवी का उपग्रह माना गया है । अतएव चान्द्र–मन का पार्थिव–शरीर के प्रति सहज आकर्षण प्रकृत्येव सम्सिद्ध होरहा है । एवमेव चिदात्मा की गर्भभूमिरूप पारमेष्ठ्य महद् ब्रह्म का उपग्रह माना गया है वह सूर्य्य, जो बुद्धि का प्रभव है । अतएव महद्ब्रह्मावच्छिन्न आत्मा के प्रति सौरी–बुद्धि का सहज आकर्षण स्वतः ही प्रमाणित होरहा है । और यों सूर्य्यात्मिका बुद्धि मानव के आत्मरूप पुरुषपर्व की, किंवा अमृत –ब्रह्म की सहचारिणी बनी हुई है तो चन्द्ररूप मन पार्थिवशरीररूप प्रकृतिपर्व का किंवा मर्त्य ब्रह्म का सहचारी बना हुआ है । इस साहचर्य्य का निष्कर्षार्थ यही निकलता है कि–मानवीय पुरुषभागरूप अर्द्धाङ्ग की व्याप्ति आत्मा और बुद्धि नामक दो अवान्तर पर्वों से अनुप्राणित है एवं मानवीय प्रकृतिभागरूप अर्द्धाङ्ग की व्याप्ति मन और शरीर नामक दो अवान्तर पर्वों से समन्विता है । फलतः अमृत – ब्रह्म–द्वयात्मक किंवा पुरुष–प्रकृति–समन्वयात्मक द्विपर्वा मानव का आत्मा बुद्धि मन शरीर भेदों से पर्वचतुष्टयात्मकत्व प्रमाणित होजाता है, एवं ठीक यही पर्वचतुष्टयात्मिका स्थिति मानवी की है । दोनों के समन्वितरूप दाम्पत्य * से नियतमात्रानुबन्धेन अष्टाक्षर–गायत्रीछन्द की संस्था–सम्पत् की सहजरूपेणैव गतार्थता प्रमाणित होरही है, एवं इस दृष्टिकोण से भी–'गायत्री वा इदं सर्वम्' इस अनुगम वचन की अन्वर्थता संसिद्ध होरही है ।

मानव और मानवी बुद्धी और शान्त रहें इसी प्रसङ्ग से अब मानव और मानवी की यथाश्रुता स्वरूप–मीमांसा प्रक्रान्त होरही है जिस के माध्यम से अब हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा कि, पुरुष–और प्रकृति–भाव समन्वयात्मक मानव का पुरुषरूप अर्द्धाङ्ग भी आत्म–बुद्धि–भेदेन द्विपर्वा है एवं मानव का प्रकृतिरूप अर्द्धाङ्ग भी मनः–शरीर–भेदेन द्विपर्वा है । तथैव मानवी के दोनों अमृत –मर्त्य –ब्रह्म भी इसी पर्वव्यवस्था से समतुलित हैं । या दोनों के आठों पर्वों के समन्वय से अनुगता दाम्पत्यव्यवस्था अष्टाक्षर–गायत्री–छन्द से समतुलिता प्रमाणित होरही है । और यों अङ्गव्यवस्था तथा पर्वव्यवस्था यद्यपि मानव और मानवी के स्वरूपों में पारस्परिकी कोई विभिन्नता प्रतीत नहीं होरही तदपि मानवसंस्थानुगत पुरुषाङ्ग के प्राधान्य से एवं मानवी–संस्थानुगत–प्रकृत्यङ्ग के प्राधान्य से अनुप्राणित सुसूक्ष्म भेद दोनों के स्वरूपों का आत्यन्तिकरूपेण विभाजक बना हुआ है जिस विभाजन का निष्कर्षार्थ यही है कि मानव के चारों पर्वों में आत्म–बुद्धि –रूप पुरुष भाग अभिव्यक्त है पूर्णरूपेण एवं मन –शरीर रूप–'प्रकृति' भाग 'अपूर्ण' है । एवमेव मानवी के चारों पर्वों में मन –शरीर–रूप–प्रकृतिभाग अभिव्यक्त है पूर्णरूपेण एवं आत्म–

*–देखिए–प्रस्तुत द्वितीयखण्ड का 'पत्नीसन्नहनकर्म्मोपपत्तिः' नामक प्रकरण (पृष्ठ सं० ९५९ से पृष्ठ सं १ २६ पर्य्यन्त) ।

इस नवीन दृष्टिकोणानुबन्ध में अब आत्मपर्व के साथ तो लोकातीत-ब्रह्म से अनुप्राणित निःश्रेयस का, और तद्रूप शान्तानन्द का सम्बन्ध माना जायगा, एवं शेषभूता बुद्धि-मनः-शरीर पर्वत्रयी के साथ लोकब्रह्म से अनुप्राणित अभ्युदय का, और तद्रूप समृद्धानन्द का सम्बन्ध माना जायगा, एवं तदाधारेणैव अब यह सिद्धान्त पर मान लिया जायगा कि मानव-मानवी का आत्मपर्व दिग्देशकालातीत बनता हुआ निःश्रेयस्-पथानुगामी है, तो शेषभूता बुद्धि-मनः-शरीर-पर्वत्रयी दिग्देशकालात्मिका प्रमाणित होती हुई अभ्युदय-पथानुगामिनी है।

तथाकथित नवीन दृष्टिकोण का आधार है प्राकृतिकी-लोकस्थिति जिसका भी दो शब्दों में संस्मरण कर ही लेना चाहिए। लोकब्रह्मात्मक-समृद्धानन्दघन-विश्वात्मा से अभिन्न भूत-भौतिक-विश्व की अभिव्यक्ति के तीन ही प्रमुख पर्व माने गए हैं, जो क्रमशः 'सूर्य्य-चन्द्रमा-पृथिवी' रूपेण सर्वसाधारण के लिए भी प्रत्यक्ष हैं। कालसाक्षी सूर्य्य काल से अभिन्न है और यही अवलोकन-साधन-भूत लोक है। अतएव यह 'लोकसाक्षी' नाम से भी उपश्रुत है। दूसरा चन्द्रपर्व ही दिक् का साक्षी बनता हुआ दिग्भाव से अभिन्न है। एवं तीसरा पृथिवीपर्व ही देश का साक्षी बनता हुआ देशभाव से अभिन्न है। इत्थं त्रैलोक्यमण्डलावच्छिन्न लोकब्रह्म की सीमा में सूर्य्यात्मक-कालभाव चन्द्रमात्मक दिग्भाव एवं पृथिव्यात्मक देशभाव, क्रमेण तीन अवान्तर-विवर्त्त प्रतिष्ठित हैं। इस त्रयी से ही तदभिन्न लोकब्रह्म को हमने 'दिग्देश-कालावच्छिन्नब्रह्म' कहा है, जिसका फलितार्थ निकलता है—'चन्द्रमा पृथिवी-सूर्य्यावच्छिन्न-व्यक्त-विश्वब्रह्म।

शेष रह जाता है लोकातीत, अतएव दिग्देशकालातीत अर्थात् पृथिवी-चन्द्रमा-सूर्य्यात्मक व्यक्त विश्व से अतीत परात्परब्रह्म जिसे दिग्देशकालातीतत्वेनैव अविज्ञेयब्रह्म भी कहा गया है।

मानव-मानवी में समानरूपेण अभिव्याप्त लोकातीत ब्रह्मभाव ही 'आत्मा' है, जो दिग्देशकालातीत है। कालात्मक सूर्य्य का प्रवर्ग्यरूप ही मानव-मानवी में कालात्मक-बुद्धिपर्व है। दिगात्मक चन्द्रमा का प्रवर्ग्यरूप ही दिगात्मक-मनःपर्व है। एवं देशात्मिका पृथिवी का प्रवर्ग्यरूप ही देशात्मक-शरीरपर्व है। इन तीनों पर्वों की समन्वितावस्था ही मानव-मानवी का दिग्देशकालात्मक-लोकानुबन्धी-परिच्छिन्न-स्वरूप है। और यही है उस 'अपराविद्यात्मिका' 'वेदविद्या' का स्वरूप-निष्कर्ष जिसकी काण्डत्रयी के प्रथम-पर्वरूप-'ब्राह्मणभाग' की व्याख्या ही 'शतपथब्राह्मणभाष्य' के रूप से क्रमशः (खण्डशः) प्रस्तुत होरही है गतवर्षों से।

आर्य * भारतराष्ट्र में किस मन्दभाग्यपूर्ण क्षण से इत्थंभूता भयावहा सर्वनाशकारिणी भ्रान्ति उपक्रान्त होगई कि,—'मानव का एकमात्र लक्ष्य आत्मानुबन्धी-निःश्रेयस्-साधन ही है। दिग्देशकाला-नुबन्धी-व्यक्त-विश्व सर्वथैव मिथ्या है। इस का परित्याग कर मानव को केवल निःश्रेयस्-पथानु-धर्म्मा ही बना रहना चाहिए', के-कालानुबन्धी तत्कालीकृत इतिहास के स्वरूप-विश्लेषण का यहाँ अवसर नहीं है। यहाँ तो इसी ऐतिहासिक तथ्य की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित करना है कि, विगत तीन सहस्र-वर्षों से भारतराष्ट्र ज्ञात-अज्ञात-अनेक दारुण-पाशों की दृढ़तमा-बन्धन-परम्पराओं से आलोमाग्र-

* ऋषिप्रदिष्ट ज्ञान-विज्ञानात्मक-पथ का अनुगामी।

पर्व । निःश्रेयस्-रूप शान्तानन्द ही 'पारलौकिक-शान्तानन्द' है एवं अभ्युदयरूप-समृद्धानन्द ही-ऐह लौकिक-समृद्धानन्द है । और यों दोनों दोनों के पूरक ही प्रमाणित होरहे हैं ।

इसी आधार पर उस वर्णाश्रमधर्म की अभिव्यक्ति हुई है, जिसे भारतीय दार्शनिकोंने—'यतोऽभ्युदय-निःश्रेयस-सिद्धिः-स धर्मः' इत्यादिरूपेण उभयसंसाधक माना है । इदंभूत उभयसंसाधक महान् मानवधर्म (वर्णाश्रमधर्म) का आधारस्तम्भ माना गया है वह—'गृहस्थाश्रम', जिसकी आधारभित्ति है चतुष्पर्वा मानव, और तथाविधैव-मानवी का दाम्पत्ययज्ञ । इसी यज्ञ के आधार पर मानव का वह गृहस्थाश्रम प्रतिष्ठित है, जिसके माध्यम से ही अभ्युदय का भजन करते हुए मानव-मानवी अग्रभावी वानप्रस्थादि इतर आश्रमों से निःश्रेयस्-साधन में भी सर्वात्मना सफल होजाते हैं । इसी प्रकृतिसिद्ध तथ्य के आधार पर अब हम अपने पाठकों का ध्यान उन दोनों विद्याओं की ओर पुनः आकर्षित कर रहे हैं जिनका पराविद्या-अपराविद्या रूपेण मुण्डकश्रुति के द्वारा पूर्व में संस्मरण किया जाचुका है ।

शब्दशास्त्रने ब्रह्म के दो प्रमुख-महिमा-विवर्त माने हैं जिनका भी प्रसङ्ग-चिया अत्र संस्मरण कर लेना अप्रासङ्गिक नहीं माना जायगा । वे दोनों विवर्त क्रमशः लोकातीतब्रह्म, एवं लोकब्रह्म नामों से अनुगत माने जासकते हैं, जो दर्शनभाषा में वहाँ क्रमशः निर्गुणब्रह्म-सगुणब्रह्म नामों से, एवं विज्ञानभाषा में परात्पर, पुरुष-नामों से व्यवहृत हुए हैं । दिक् देश, और काल की परिधियों से अतीत, निरवधीत-निरपेक्ष ब्रह्मविवर्त ही लोकातीत-परात्पर-ब्रह्म है । एवं दिक्-देश-कालात्मक-सर्वात्मक-सर्वधर्मोपपन्न-ब्रह्मविवर्त ही पुरुषब्रह्म है । दिक्कालाद्यनवच्छिन्न-लोकातीत-ब्रह्म ही * शान्तानन्द की प्रतिष्ठाभूमि है, एवं दिक्कालाद्यवच्छिन्न-लोकात्मक-ब्रह्म ही समृद्धानन्द की प्रतिष्ठाभूमि है । इसका तात्पर्य यही हुआ कि शान्तानन्दात्मक-निःश्रेयस् का आधार है *लोकातीतब्रह्मविवर्त* एवं *समृद्धानन्दात्मक-अभ्युदय का आधार है लोकात्मक ब्रह्मविवर्त* ।

लोकातीत ब्रह्मविवर्त की लोकनिबन्धना उपनिषत्-मानी गई है—'अहं ब्रह्मास्मि' यह, जिसका अर्थ होता है—'विशुद्ध-निष्कैवल्य-आत्मा' एवं जिसे माना गया है-दिक्-देश-काल-त्रयी से अतीत। सैषा स्थितिः । स्थितस्य गतिश्चिन्तनीया । निवेदन किया गया है कि-मानव, और मानवी दोनों में प्रत्येक में आत्मादि-शरीरान्त चार चार पर्व हैं । इनमें प्रथम-सर्वाधारभूत-अपवर्गात्मक-आत्मपर्व के साथ बुद्धिपर्व को भी अनुगत मान लिया है एक कारणविशेष के आधार पर, जिसका नवप्रस्थानात्मिका-गीताभूमिका के 'बुद्धियोगपरीक्षा' नामक खण्डमध्यम में विस्तारसे स्पष्टीकरण किया गया है । प्रकृत में यही वक्तव्य है कि, बुद्धि' नामक पर्व वस्तुतः दिग्देश-कालानुगत लोकब्रह्म की सीमासे ही प्रधानरूपेण समन्वय रखता है । और इस दृष्टि से आत्मा-बुद्धि तथा मनः-शरीर-रूपेण चारों पर्वों का विभाजन न कर आत्मा को स्वतन्त्र-विभागानुगामी माना जायगा एवं शेष तीनों-बुद्धि-मन-शरीर-नामक पर्वों का एक लोकात्मक स्वतन्त्र विभाग माना जायगा ।

---

* दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्तये ।
स्वानुभूत्येक-मानाय नमः 'शान्ताय' तेजसे ।
—भर्तृहरिः

सम्बन्ध नहीं है, जबकि दुर्भाग्यवश उसी लोकातीता पराविद्या को, एवं तदभिन्नघन लोकातीत निरपेक्ष–निर्विशेष ब्रह्म को विश्वसमृद्धि के अन्यतमशत्रु साम्प्रदायिकोंनें मानव के लिए एकमात्र परमपुरुषार्थ घोषित करते हुए उसे ही निःश्रेयस्–संसाधक मान रक्खा है। एवं इसी मावुकतापूर्णा मान्यता से आवेशाविष्टा बनी हुई भारतीय प्रजा विगत तीन सहस्र वर्षों से विश्वातीत–निर्विशेषब्रह्म की घोषणामात्र से आत्मविस्मृता बनती हुई वस्तुस्थिति से अनुप्राणित निःश्रेयस् ( आत्मानुगता शान्ति, और बुद्ध्यनुगता तृप्ति ), तथा अभ्युदय ( मनोऽनुगता तुष्टि और शरीरानुगता पुष्टि ), दोनों ही पुरुषार्थों से सर्वथा ही वञ्चित ही होती चली आरही है।

तथाविधा आत्मवञ्चना का ही यह घोरघोरतम दुष्परिणाम हुआ है कि, सगुण विश्वेश्वरब्रह्म के ज्ञान विज्ञानात्मक–रहस्यों का प्रतिपादक उपनिषच्छास्त्र तद्भाष्यभूत व्याससूत्र, एवं तत्पारिभाषिकी सूची-रूप गीताशास्त्र, इन तीनों शास्त्रों की समष्टिरूपा सुप्रसिद्धा– प्रस्थानत्रयी' भी तदावेशाविष्टों की महती कृपा से अपनी पारिभाषिकी ज्ञानविज्ञानात्मिका समन्वय–पद्धति से पराङ्मुख ही प्रमाणित होगई है विगत अवधि से। फलतः प्रस्थानत्रयी आज केवल साम्प्रदायिक–ग्रन्थमात्ररूपेणैव अवशिष्टा रह गई है। तभी तो तथोक्ता अवधि में अपने अपने वैय्यक्तिक–मनोऽनुगत–मान्यतानुबन्धी–मतवादों–सम्प्रदायवादों के समर्थन–प्रमाणन के लिए सभी मतवाद–प्रवर्त्तकोंनें 'प्रस्थानत्रयी का आश्रय ग्रहण करते हुए इसे उसप्रकार स्व–स्व–मतवादों की पोषाणिरमिका ही प्रमाणित करने का अपन्यतम–प्रयत्न किया है मानो ज्ञानविज्ञानात्मिका यह प्रस्थानत्रयी केवल काल्पनिक–मतवादों के पोषण के लिए ही प्रवृत्त हुई हो।

उक्त निदर्शन से वक्तव्यांश केवल यही है कि, उपनिषत् जैसा वैज्ञानिक–शास्त्र समधर्मोपपन्न ब्रह्म के वैज्ञानिक–स्वरूप का विश्लेषक 'वेदान्तसूत्र' जैसा सूत्रग्रन्थ, एवं समस्त उपनिषदों की रहस्यपूर्णा ज्ञानविज्ञानात्मिका विद्याओं की, परिभाषाओं की महत्त्वपूर्ण 'सूची रूप श्रीमद्भगवद्गीता जैसा लोकोत्तरशास्त्र, ये सभी ज्ञान–विज्ञान–निधियों भी आज तथाविधा मतवादाभिनिवेशपरम्पराओं की प्रतिच्छाया से अपनी मौलिकता से सर्वथा ही अन्यतमुख प्रमाणित होचुकी है। यही कारण है कि उपनिषत् और गीता जैसे तत्त्वप्रधान एवं आचारप्रधान शास्त्रों के विद्यमान रहते भी भारतराष्ट्र विगत तीन सहस्रवर्षों की अवधि से उत्तरोत्तर निःश्रेयस् तथा अभ्युदय–पथों से वञ्चित रहता हुआ आततायी गं के द्वारा पराभूत ही होता आरहा है, जिस दुर्धर्षभूता पराभूति से अद्यावधि भी भारतराष्ट्र का परित्राण नहीं होसका है। सचमुच ही जिज्ञासात्मक दुर्धर्षभूत महान् प्रश्न प्रत्येक आस्तिक भारतीय मानव के लिए अनतिप्रश्नात्मक एक 'असमाधेय–प्रश्न ही प्रमाणित होरहा है कि, जिस नैष्ठिक–राष्ट्र ( भारतराष्ट्र ) के प्रज्ञाकोश में मन्त्रब्राह्मणात्मक–वेदशास्त्र जैसा रहस्यपूर्ण शास्त्र विद्यमान हो जिस राष्ट्र के मानस-प्राङ्गण में औपनिषद्-ज्ञानप्रवाह प्रवाहित हो, एवं सर्वोपरि जिस राष्ट्र की आस्था–श्रद्धा–समन्विता बुद्धि में गीताशास्त्र जैसा आचारशास्त्र प्रतिष्ठित हो, वह राष्ट्र कैसे, और क्यों परतन्त्र बन गया!, इन लोकोत्तर ज्ञान–विज्ञान–विभूतियों की विद्यमानता में भी कैसे और क्यों यह राष्ट्र आत्मदृष्ट्या अशान्त, बुद्धिदृष्ट्या अतृप्त, मनोदृष्ट्या असन्तुष्ट, तथा शरीरदृष्ट्या अपुष्ट बना रह गया!, और कैसे तथा क्यों यह भारतराष्ट्र अपने दायादच्छिद्र निःश्रेयस्–तथा अभ्युदय नामक दोनों ही पुरुषार्थों से वञ्चित होता आरहा है!।

हम समझते हैं, पूर्व निर्दिष्ट मतवादात्मक–सम्प्रदायवाद से अनुप्राणिता ज्ञानविज्ञानात्मिका–परिभाषाओं की विलुप्ति, ज्ञानविज्ञानात्मक आचारधर्म्म का परित्याग, एवं तत्स्थाने च काल्पनिकी मतवादा-

आनन्दासाम्य आबद्ध बना रहता हुआ प्रकृतिसिद्ध शरीर-मनो-बुद्धि-सम्मत-देश-दिक्-कालानुबन्धी-लोक-समृद्धिभावों की ओर से न केवल तटस्थ-निरपेक्ष ही, अपितु-काल्पनिक-आत्माभिनिवेश से आविष्ट होता हुआ विद्रोही ही बनता चला आरहा है इन लोक-समृद्धिपरम्पराओं के प्रति ।

विश्वातीत-निर्द्धर्मक-लोकातीत-परात्परब्रह्मरूप निर्विशेष 'आत्मभाव' का तो वस्तुगत्या मानव के निःश्रेयस से भी सम्पर्क नहीं है । अपितु षाड्गुण्यवर्त्ती मानव-मानवी का प्रथम-पर्वरूप आत्मभाव ही इन दोनों के लिए निःश्रेयस् का प्रवर्त्तक माना गया है, जो आत्मभाव विश्वसीमानुगत बनता हुआ 'विश्वात्मा' नाम से ही प्रसिद्ध है । अतएव जगन्मिथ्यात्ववादी-निर्विशेष-वादियों का तो निःश्रेयस से भी कोई सम्पर्क नहीं रह जाता । अपितु निर्विशेष की उपलब्धि के मिथ्यादम्भ से इनकी स्थिति तो-'इतो भ्रष्टस्ततोऽपि भ्रष्टः' न्याय की ही चरितार्थ करने वाली प्रमाणित होरही है और वैसा सा ही क्या निश्चयेन वैसा ही भविष्य होरहा है विगत तीन सहस्र वर्षों की अवधि से निर्विशेषाभिनिविष्टा जगन्मिथ्यात्ववादिनी भारतीय प्रजा के सम्बन्ध में ।

जगन्मिथ्यात्ववादभ्रान्तिमूला निर्विशेषात्माभिनिवेशाविष्टा तथाकथिता आत्मधारणाने ही इस ओर की लोकसमृद्धि-परम्पराओं से जहाँ भारतीय-मानव को पराङ्मुख प्रमाणित किया वहाँ काल्पनिक आत्माभिनिवेश ने इसे निःश्रेयस पथ से भी सर्वात्मना वञ्चित ही प्रमाणित कर दिया-तयोक्ता सुदीर्घ प्रक्रान्ता अवधि में । यों निःश्रेयससाधक आत्मौपनिषद ज्ञानपथ के साथ साथ अभ्युदयसंसाधक (बुद्धि-मन-शरीरौपयिक) विज्ञानपथ से भी भारतीय मानव सर्वात्मना पराङ्मुख ही प्रमाणित होगया । पारिशेष्यात् रह गया इसके प्रज्ञाकोश में काल्पनिक शून्यवादात्मक-क्षणवादात्मक-स्वलक्षणनिरूपण-दुर्लभ-दुर्लभ-मात्र जिस हतभाग्या सर्वनाश कारिणी मतवादाश्रिता मानुकता को ही आज पुनः बड़े अभिनिवेश के साथ हमारा आज का सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र भारत काल्पनिक-मानवता के व्यामोहन से व्यामुग्ध होता हुआ अपना रहा है जिससे बड़ा सांस्कृतिक अधः-पतन इसका और कुछ भी तो नहीं हो सकता ।

लोकसमृद्ध्यनुगता-दिग्देशकालानुबन्धिनी-अभ्युदयपथसंश्रविता विज्ञानधारा की विलुप्ति ही तथोक्त सांस्कृतिक अधःपतन का एकमात्र प्रमुख कारण है, जिस पतनगर्त्त को निःशेष प्रमाणित करने के लिए अविलम्ब अपराविद्या के तत्त्वान्वेषण के आधार पर भारतीय मनीषि-वर्ग को उस आर्षविज्ञानपरम्परा की पुनः अभिव्यक्ति करनी ही पड़ेगी जिस अभ्युदयसाधक विज्ञानकाण्ड की आधारभूमि निःश्रेयस्-संसाधक-ज्ञानकाण्ड बना हुआ है । और इस पावन-उद्देश्य की पूर्त्ति के लिए राष्ट्र के मनीषिवर्ग को सर्वप्रथम-अपराविद्या के प्रधान एवं प्रथम-प्रज्ञासूत्र 'विधि' नामक 'ब्राह्मण' भाग की वैज्ञानिकी-परिभाषाओं के पारिभाषिक-तत्त्वान्वेषण में ही प्रवृत्त होना पड़ेगा जिन परिभाषाओं के स्वरूप-समन्वय के बिना केवल प्रकृति-प्रत्यय-धातु-उपसर्ग-निपातादि के बल पर कदापि विलुप्तप्राया विस्मृतप्राया विज्ञानधारा की पुनः अभिव्यक्ति सम्भव नहीं है ।

मुण्डकोपनिषत् ने पराविद्या, अपराविद्या नाम की जिन दो विद्याओं का उद्देश किया है, उनमें लोकातीता पराविद्या का न तो मानव के अभ्युदय से ही सम्बन्ध है एवं न निःश्रेयस् से ही । क्योंकि दिग्देशकालातीता पराविद्या का न तो ज्ञान से ही सम्बन्ध है न कर्म्म से ही सम्बन्ध है । शब्दातीता उस विद्या का मानव के लोकजीवन की तापेक्षा ज्ञानधारा तथा सापेक्षा कर्म्मधारा से किसी भी प्रकार का व्याज

संन्यास ने, एवं ऐसे संन्यास के कर्णधार संन्यासियोंनें ही तथ्यात्मक उस महान् कारण को जन्म दिया है जिस संस्मरणीय कारणानुबन्ध से ही भारतराष्ट्र का रहस्याश्रमानुबन्धी–विधिभागात्मक ब्राह्मणग्रन्थनिबन्धन समस्त कर्म्मसौन्दर्य्य, एवं तद्रूपा आचारनिष्ठा सर्वथैव अभिभूत होगई है जिस आचाराभिभूति से ही भारतराष्ट्र का सांस्कृतिक–गौरव स्मृतिगर्भ में विलीन हुआ है।

आचारात्मक–जीवनीय रसानुबन्धी–सृष्टिसौन्दर्य्य का वैज्ञानिक–स्वरूप विश्लेषक विधिरूप ब्राह्मण भाग एवं ब्राह्मणभागोक्त वैज्ञानिक–पारिभाषिक–तथ्यों का इतिहास–पुरस्सर उपबृंहण करने वाला आर्ष्य–तत्त्वरूप–'पुराणशास्त्र', ये दो ही विभाग भारतीय विज्ञानकाण्ड के तत्त्वात्मक, एवं आचारानुगत ऐतिहासिक–प्रकर्षों के प्रमुख आधारस्तम्भ थे जिनका उपोक्त कल्पित संन्यास ने, तदनुप्राणिता केवला उपनिषद्भक्ति ने, एवं तभिबन्धना ज्ञानैककल्पना ने विगत तीन सहस्रवर्षों से सर्वात्मना अभिभव ही कर लिया, जिस अभिभव के कारण ही सामान्य प्रजा की कौन कहे, भारतीय–विद्वान भी ब्राह्मणग्रन्थों एवं पुराणों के प्रति सर्वथा उदासीन ही बन गए।

और निःसन्देह यही वह घोरघोरतमा मयावहा भ्रान्ति है, जिस ने वेद के ज्ञानविज्ञान–सम्मत पारिभाषिक–अन्तस्तत्त्व का संस्पर्श होने ही नहीं दिया। सचमुच ब्राह्मणग्रन्थों की ज्ञानविज्ञानात्मिका–परिभाषाओं के विस्पष्टतम स्वरूप पर दृक्पात–मात्र–करने से ही सहसा हमें वेदार्थ के सम्बन्ध में सहजरूपेणैव वैसी दृष्टि उपलब्ध होजाती है जो क्रमसिद्ध–आनुपूर्वी से अनुप्राणित अध्ययन से सभी प्रकार की भ्रान्तियों का आमूल चूड उत्पाटन ही कर डालती है। इस में तो कोई सन्देह नहीं कि ब्राह्मणग्रन्थों की रहस्यात्मिका परिभाषाएँ स्वयं में ही एक जटिल–समस्या है। और कोई भी बुद्धिवादी प्रकृति–प्रत्यय–धातूपसर्ग–निपातादि–मात्र के बल पर स्वप्न में भी इन परिभाषाओं के सन्निकट नहीं पहुँच सकता। यही नहीं, पारिभाषिक–तथ्यों से शून्य रह जाने वाले व्यक्ति के लिए तो 'ब्राह्मणसाहित्य' उसी प्रकार केवल–'अभूताख्यान' (कल्पित–कथानक) मात्र ही बने रह जाते हैं, जैसा कि 'पुराणशास्त्र' के अष्टविध–आख्यानों में एक विभाग–निदानभाषानुबन्धी–'असदाख्यान' का माना गया है। वस्तुस्थिति वास्तव में ऐसी ही कुछ है।

"यज्ञ देवताओं से रूठ कर पृथिवी पर आगया। देवताओं के डर से यह काला हरिण बन गया। देवताओंने उस का चर्म्म उखाड़ लिया, जो कि चर्म्म तीनों वेद थे' — 'इन्द्र ने वृत्रासुर पर वज्र का प्रहार किया–वह पानी में छुप गया–उस से दर्भ उत्पन्न हुए' 'देवता और असुरों में युद्ध होपड़ा। भूपिण्ड पर स्वस्वाधिकार स्थापित करने के लिए। दोनों लड़ते हुओं के मध्य में में गायत्री खड़ी होगई। गायत्री पृथिवी ही तो थी। इयं ह्येव तदन्तरा तस्थौ' इत्यादि रूपेण उपवर्णित वेदशास्त्र के इदमर्थभूत आख्यान एकबार तो मानवप्रज्ञा को सर्वात्मना विमूढित ही बना देते हैं। जबतक इन्द्र–वृत्र–मृग–यज्ञ–त्रयीवेद–दर्भ गायत्री–पृथिवी–आदि शब्दों के पारिभाषिक–वैज्ञानिक–अर्थों के साथ हमारी–प्रज्ञा समन्वित नहीं होजाती तबतक हम ब्राह्मणों की इस आख्यान भाषामात्र के माध्यम से एकाक्षर का भी समन्वय नहीं कर सकते, नहीं ही कर सकते। अपितु बिना पारिभाषिक बोध के तो हम स्वल्पकाल में ही थक कर ब्राह्मणग्रन्थों के स्वाध्याय से विरत ही होपड़ते हैं। पुराणशास्त्र के स्वाध्याय की उपरति का भी यही कारण है जिस से कि विद्वानोंने ब्राह्मणग्रन्थों के स्वाध्याय से विराम–ग्रहण कर लिया है। और यों पारिभाषिक तथ्यों से पराङ्मुख बने रह जाने के कारण ही विगत अनेक शताब्दियों से सर्वसामान्य की कौन

भिनिविष्ट-व्याख्याताओं का अन्धानुकरण ही तथोक्त अनतिप्रश्नात्मक-प्रश्न का प्रमुख कारण मान लिया जायगा, जिस इस एक प्रमुख कारण के सहयोगी अन्यान्य कारणों का अत्र स्पष्टीकरणावसर नहीं है। इसी सम्बन्ध में एक विशेष तथ्यात्मक कारण का संस्मरण कर लेना भी अप्रासङ्गिक नहीं माना जायगा।

'ज्ञान' शब्दानुप्राणिता परिभाषा से असंस्पृष्ट साम्प्रदायिक मस्तिष्क ने उपनिषदों के 'ज्ञान' शब्द का इत्थंभूत समन्वय कर डाला कि,–"उपनिषद्ग्रन्थ उस निरपेक्ष-निर्विशेष-निधर्मक-लोकातीत-दिग्देश-कालातीत-महाज्ञान की ओर ही हमारा ध्यान आकर्षित कर रहे हैं जो निरपेक्ष-निर्विशेष-महाज्ञानात्मक-'ज्ञान ही अमृतस्वरूप-निःश्रेयस की प्राप्ति का अन्यतम साधन है। ज्ञानशब्द-निबन्धना इसी महती भ्रान्ति ने लोकातीत-महाज्ञान का वह महान् व्यामोहन उत्पन्न कर डाला जिससे व्यामुग्धा भारतीय-आस्तिक प्रजा आचारात्मक-कर्त्तव्यधर्म्म से सर्वथा पराङ्मुख बन गई, जिस पराङ्मुखता के आधार पर ही-'कर्त्तौ वेदान्तिनः सर्वे' यह आभाणक प्रक्रान्त होपड़ा है।

ज्ञानाभिनिवेश का इससे बड़ा और क्या प्रमाण होगा कि निर्विशेष-ब्रह्मात्मवादी-जगन्मिथ्यात्वाभिमानी व्याख्याताओं की दृष्टि में मन्त्रब्राह्मणात्मक सम्पूर्ण वेदशास्त्र का सर्वान्त का केवल 'उपनिषद्' भाग ही प्रधान बना रहा, और उसी पर उन व्याख्याताओं की व्याख्या-टीका-टिप्पणी-आदि परम्पराएँ उत्तरोत्तर पुष्पित पल्लवित होती रहीं। शेषभूत ऋक्-यजु-साम-अथर्व-वेदभिन्ना संहिताचतुष्टयी, कर्म्म-प्रधान विधिभाग तो प्रायः असंस्पृष्ट ही प्रमाणित होते रहे जब कि बिना इन पूर्व-वेदभागों के पारिभाषिक-ज्ञान-विज्ञानात्मक-समन्वय के उपनिषत् के एकाक्षर का भी वास्तविक (ज्ञानविज्ञानात्मक) समन्वय असम्भव है, जैसा कि स्वपदत्रयानुगता उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका एवं ईशोपनिषद्विज्ञानादि-भाष्यों में विस्तार से स्पष्ट किया जाचुका है। तथ्यात्मक कारण के संस्मरण प्रसङ्ग से ही हमें प्रकृत में इत्थंभूत अप्रिय सत्य की पारम्परानुगति करनी पड़ रही है।

मन्त्रब्राह्मणात्मक-वेदशास्त्र का 'विधि' भागरूप 'ब्राह्मणभाग' ही तथ्यात्मक उस संस्मरणीय कारण का मूलाधार है जिसकी ओर विशेषरूप से हमें अपने पाठकों का ध्यान आकर्षित करना है। मन्त्रात्मक संहितावेद शास्त्र्यवेद है जिसकी विभागभूमि तत्त्वमीमांसा से ही अनुप्राणिता है। दूसरा ब्राह्मणात्मक भाग कर्त्तव्यवेद है जिसका प्रमुखरूपेण आचारनिष्ठा से ही सम्बन्ध है। कर्म्म उपासना ज्ञान तीनों ही कर्त्तव्यार्थ हैं मानव के अभ्युदय-निःश्रेयस्-संसाधन के लिए, जिनका क्रमशः गृहस्थानुबन्धी-कर्त्तव्य, वान-प्रस्थानुबन्धी-कर्त्तव्य-एवं संन्यासानुबन्धी-कर्त्तव्य रूपेण त्रिधा वर्गीकरण हुआ है। ज्ञान-विज्ञानात्मक-शिक्षणकाल से अनुप्राणिता प्रथमा पञ्चविंशति से अनुप्राणित प्रथम-ब्रह्मचर्य्याश्रम के अनन्तर प्रकान्तिका द्वितीया-पञ्चविंशति में मानव का गृहस्थानुबन्धी-कर्म्म' नामक प्रथम कर्त्तव्य प्रधानरूपेण अनुष्ठित होता है और जो आधारभूत-दाम्पत्यमूलक-यही वह कर्म्माश्रम है जिसका प्रधानरूपेण ब्राह्मण के 'विधि' भाग से ही सम्बन्ध माना गया है। बिना इस प्रथम कर्त्तव्य की संसिद्धि के मानव के उत्तरोत्तरभूत दोनों कर्त्तव्य (उपासना और ज्ञान) कथमपि समन्वित नहीं होसकते। अतएव गृहस्थधर्म्म की उपेक्षा कर युवावस्था में किंवा बाल्यावस्था में ही काल्पनिक वैराग्य की घोषणा कर कपड़े रँग लेना और अपने आपको 'वीतराग-ब्रह्मनिष्ठ-परहंस-परिव्राजकाचार्य्य-संन्यासी-घोषित कर देना कुछ भी तो अर्थ नहीं रखता। एवमुक्त इत्थंभूत संन्यास से बड़ी आत्मप्रतारणा मानव के लिए और कुछ भी तो नहीं है। ऐसे

कित्, पुराणकथाप्रतिपादक महाभाग सूत ने दिया है वह भी एक अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण तथ्य की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा है, जिस उत्तर का अभिव्यञ्जनरूप है—

पुराणं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्
अनन्तरं च वक्त्रेभ्यो वेदास्तस्य विनिर्गताः ॥
—पुराणेषु

वचनात्पर्य—यही है कि भगवान् चतुर्मुख ब्रह्माने सम्पूर्ण शास्त्रों से पहिले 'पुराण-शास्त्र' का ही स्मरण किया है। अर्थात् उनके मुखपङ्कज से सर्वप्रथम 'पुराणशास्त्र' ही अभिव्यक्त हुआ है। पुराणशास्त्र की प्राथमिकी अभिव्यक्ति के अनन्तर ही ब्रह्मा की मुखचतुष्टयी से वेदशास्त्र का विनिगमन हुआ है।

वेद, और पुराण के स्रष्टा चतुर्मुख ब्रह्मा माने गए हैं,—पुराणशास्त्र की मान्यता के अनुसार, जो कि मान्यता वैदिक-सम्प्रदाय से सर्वथा अभिन्न बनी हुई है। ब्रह्माने पहिले पुराण बनाए, अनन्तर वेद' यही उक्त पुराणवचन का फलितार्थ है, जिस पर सम्भवतः कोई भी वेदभक्त विद्वान् सहसा इस लिए आस्था नहीं करेगा कि उस वेदभक्त की मान्यता में 'वेद' ही ब्रह्मा की प्रथमा कृति है एवं वेदशास्त्र पुराणों से कहीं प्राचीनतम शास्त्र है। वेदभक्तों की इयमूता मान्यता का भी समादर ही किया जायगा महाभाग सूत के द्वारा उपनिबद्ध अष्टादश-पुराणों तथा अष्टादश-उपपुराणों की दृष्टि से भी, एवं पुराणपुरुष भगवान् व्यासदेव के द्वारा संकलिता 'पुराणसंहिता' की अपेक्षा से भी, जो कि व्यासदेव के द्वारा संकलिता 'पुराणसंहिता' अन्यान्य वेदशाखा—संहिताओं की भाँति भारतीय-आर्यप्रजा के दुर्भाग्य से आज अनुपलब्धा है। क्योंकि संकलिता-पुराणसंहिता, एवं तदाधारेण उपनिबद्ध अष्टादशपुराणोपपुराणों का संकलन, तथा निर्म्माण अवश्य ही शब्दात्मक वेदशास्त्र के अनन्तर ही हुआ है। और इसी स्थूलदृष्टि से वेदों का पूर्वभावित्व, तथा पुराणों का उत्तर-भावित्व भी मान्य मान लिया जासकता है। किन्तु ! ··· ।

'किन्तु' का प्रयोग इसलिए करना पड़ रहा है कि, पुराणशास्त्र ने जिस 'पुराण' का भगवान् ब्रह्मा के मुख से वेदों से भी पहिले उद्गम बतलाया है उस 'पुराण' का सृष्टिरहस्य के प्रतिपादक सङ्केतमापामम-परम्परासिद्ध—ज्ञानविज्ञानात्मक उन चिरन्तन—आख्यानोपाख्यानों के साथ ही सम्बन्ध है, जिन का स्वयं वेद-शास्त्र 'एतद्ध सौपर्णमाख्यानमाख्यानविद् आचक्षते' इत्यादिरूप से बड़े गौरव से संस्मरण करता आरहा है। आख्यानविदों की परम्परा में अनादिकाल से चले आने वाले इन सृष्टीविवृत्तों—आख्यानोपाख्यानों—को मूलसूत्र मानकर ही शब्दात्मक—वेदशास्त्र का आविर्भाव हुआ है ऋषिप्रज्ञा के द्वारा। इसी वस्तुतथ्य के आधार पर असंदिग्धरूपेण यह मान लिया जासकता है कि—'पुरा नवं भवति—इति—पुराणम्' (जो आरम्भ में नवीन था वही 'पुरा—नव' रूपेण 'पुराणम्' कहलाया) इत्यादि निर्वचन से अनुप्राणित परम्परा आख्यानोपाख्यानरूपेण भ्रूणोपभृ्त, वेदशास्त्र, एवं पुराणसंहिता, तथा अष्टादशपुराणों का मूलाधार-स्तम्भरूप 'पुराण' सचमुच ही तो वेदशास्त्र से भी पूर्व ही विनिर्गत है भगवान् ब्रह्मा के मुखपङ्कज से।

इदमत्रावधेयं विशेषरूपेण। लोकप्रवृत्तियों में हम देखते हैं कि जो भी लोकविद्वान् अपने चिरन्तन-अध्यवसाय—श्रम—परिश्रम से जिस विषय में जो भी नवीन अन्वेषण किंवा नवीन आविष्कार करता है, उस के

और पुराण, दोनों का पारिभाषिक–स्वाध्याय उस प्रत्येक द्विजाति के लिए अनिवार्य ही माना जायगा, जो निगमागमपुराणसम्मता भारतीय–प्राच्यसंस्कृति के ज्ञानविज्ञानात्मक अभ्युदय निःश्रेयस्-संसाधक उदर्क से अपने राष्ट्र को समन्वित करने की कामना रखता है। इन दोनों महान् स्तम्भों के पारिभाषिक–समन्वय के बिना भारतीय–आर्य–संस्कृति का मौलिक स्वरूप कदापि समन्वित नहीं होसकता।

जैसाकि प्रथमखण्डानुगता प्रस्तावना में निवेदन किया जाचुका है ब्राह्मणग्रन्थों में 'शतपथब्राह्मण' नामक ब्राह्मणग्रन्थ का अनेक कारणों से प्रमुख स्थान है। अन्यान्य ब्राह्मणग्रन्थों की अपेक्षा इस ब्राह्मणग्रन्थ की भाषा भी 'भारती' नाम से प्रसिद्धा प्रचलिता संस्कृतभाषा से अधिकांश में समतुलिता है, अतएव विशेषरूपेण बोधगम्या है। एतदतिरिक्त अपने युग के दुर्द्धर्ष वैज्ञानिक भगवान् याज्ञवल्क्य के महान् मेधावी शिष्य मधुभवा के द्वारा संकलित किंवा स्वयं याज्ञवल्क्य के द्वारा ही दृष्ट यह शतपथब्राह्मण वैज्ञानिकी-सर्व-परिभाषाओं का समन्वयात्मक–जैसा अपूर्व एवं पूर्ण ब्राह्मणग्रन्थ है, जिसमें शतपथेतर ब्राह्मणों से अनुगता वैज्ञानिकी परिभाषाओं का भी भगवान् याज्ञवल्क्य ने सूत्ररूप से संग्रह कर लिया है। इन्हीं सब कारणों से यह ब्राह्मणग्रन्थ सौ (१ ) अध्यायों के विस्तारपथ का अनुवर्त्ती बनता हुआ 'शतपथ' नाम से प्रसिद्ध होरहा है। स्वयं भगवान् बादरायण ने भगवान् याज्ञवल्क्य के मुख से 'शतपथब्राह्मण' की तथोक्ता अपूर्वता का निम्न लिखित शब्दों में यशोगान किया है—

याज्ञवल्क्य उवाच—अव्यक्तस्य पर यत्तत् पृष्टस्तेऽहं नराधिप। ॥
पर गुह्यमिम प्रश्न शृणुष्वावहितो नृप। ॥१॥
यथार्षेणेह विधिना चरताऽवनतेनह ॥
मयाऽऽदित्यादवाप्तानि यजूंषि मिथिलाधिप। ॥२॥
महता तपसा देवस्तपिष्णु सेवितो मया ॥
प्रीतेन चाहं विभुना सूर्य्येणोक्तस्तदानघ। ॥३॥
वर वृणीष्व विप्रर्षे। यदिष्टं ते सुदुर्लभम् ॥
तत्ते दास्यामि प्रीतात्मा मत्प्रसादो हि दुर्लभः ॥४॥
ततः प्रणम्य शिरसा मयोक्तस्तपतां वरः ॥
यजूंषि नोपयुक्तानि क्षिप्रमिच्छामि वेदितुम् ॥५॥
ततो मां भगवानाह वितरिष्यामि ते द्विज। ॥
सरस्वती' इह 'वाग्' भूत्वा शरीरं ते प्रवेक्ष्यति ॥६॥
ततो मामाह भगवानास्यं स्व विवृतं कुरु। ॥
विवृत च ततो मेऽस्यं प्रविष्टा च सरस्वती ॥७॥
ततो विदह्यमानोऽहं प्रविष्टोऽम्भस्तदानघ। ॥
अविज्ञातादमर्षाच्च भास्करस्य महात्मनः ॥८॥

करता आरहा है, जिस अनुधावन से आज भारतराष्ट्र का आत्ममूलक-वास्तविक-व्यक्तित्वनिबन्धन-अभ्युदय-निःश्रेयस्-सम्बन्धेय पराङ्मुख बन गए हैं। व्यक्तिवाद की स्वयंभूता अनर्थकारिणी प्रवृत्ति तो उन प्रतीच्यदेशों में भी नहीं है, जिन में कभी भी दिग्देशकालातीत-आत्मब्रह्म के व्यवस्थित समन्वय का प्रभाव नहीं हुआ। उन का व्यक्तित्व भी 'स्वराष्ट्र' के प्रति तो अधिकांश में मनोबुद्धिशरीरापेक्ष की भावना से ही सम-लङ्कृत सुना गया है, जबकि आत्मामाम्य के जन्मदाता इस पावन भारतराष्ट्र की मानवप्रजा आज अधिकांश में जघन्यतम व्यक्ति-स्वविमोहनात्मक-व्यक्तित्व से अनुप्राणित वैय्यक्तिक-स्वार्थमोग के समतुलन में राष्ट्र की सामार्थसमरथा के साथ विश्वासघात कर डालने में भी लज्जा का अनुभव नहीं कर रही, इससे अधिक भारतराष्ट्र का नैतिक, तथा सांस्कृतिक अधःपतन और क्या होगा ?।

दिग्देशकालानुबन्धिनी सीमा में प्रतिष्ठित मानव का व्यक्तित्व ही विमुग्धभावापन्न बना करता है, और ऐसा विमुग्ध व्यक्तित्व ही दिग्देशकालानुबन्धिनी उस सामयिकी व्यवस्था के प्रति तल्लीन बना रहता है, जिसके माध्यम से ही युगधर्मनिबन्धन स्वार्थों की पूर्ति सम्भव मानी गई है। यही वैय्यक्तिक-स्वार्थ भारतीय उस वेदपुराणशास्त्र की सीमा में भी गत अनेक शताब्दियों से प्रविष्ट होता आरहा है जिसके आकर्षण से ही शास्त्रीय-सिद्धान्त भी दिग्देशकालानुबन्धी सामयिकी की परिवर्तनशीला तात्कालिकी मान्यताओं के अनुपात से तद्युग के व्यवस्थावादी-दिग्देशकालविमूढ-बुद्धिवादी विद्वानों के द्वारा यथेच्छ परिवर्त्तित होते आरहे हैं जिस युगधर्मनिबन्धना परिवर्त्तनपरम्परा से ही सम्प्रदायवाद-परम्पराओं से एकान्तत असंस्पृष्ट भी, विशुद्ध-ज्ञान विज्ञानात्मक भी वेदशास्त्र आज इतर साम्प्रदायिक-मतवादात्मक-मानसिक-शब्दजाल की भाँति केवल 'साम्प्रदायिकग्रन्थ' ही प्रमाणित होगया है। और यों दिग्देशकालानुबन्धी-व्यक्ति-स्वविमोहनात्मक-काल्पनिक-व्यक्तित्व के व्यवस्थानुबन्धी आकर्षण के दुष्परिणाम-स्वरूप ही भारतीय विद्वत् प्रजा विगत अनेक शताब्दियों से वेदपुराण-शास्त्र ही तथापि-ब्राह्मण तथा पुराण के व्याख्यानों की ज्ञानविज्ञानात्मिका परिभाषाओं की तत्त्वमूला संवित् से वञ्चित ही बनती चली आरही है।

महर्षि दीर्घतमा के उद्बोधक-सूत्रानुसार आज भी भारतीय ब्राह्मणप्रजा यदि अपने आपको-व्यक्तित्व-विमोहनात्मक काल्पनिक-व्यक्तित्व का परित्याग कर दिग्देशकालातीत-अनन्त-समब्रह्ममूलक-वास्तविक-व्यक्तित्व के माध्यम से गुहानिहितसत्या एकान्तनिष्ठा से वेदपुराणस्वाध्याय में अपने आपको प्रवृत्त करदेती है तो निश्चयेन स्वत ही इस के शुद्धभावापन्न निष्कारणात्मक-धीश्र-धरातल पर वेदार्थ का पारिभाषिक बोध स्वत ही आविर्भूत होसकता है और इस पथ के अतिरिक्त वेदपुराणशास्त्र के पारिभाषिक-तथ्य-समन्वय के लिए- 'नान्यः-पन्था विद्यते अयनाय'। *यही उस सम्बन्ध महत्त्वपूर्ण प्रश्न का तात्त्विक-समन्वय-निष्कर्ष है जिस प्रश्न के* द्वारा वेद-पुराणानुगत व्याख्यानोपाख्यानों की परिभाषाएँ आज विद्वानों के लिए भी जटिलतमा समस्या प्रमाणित होरही हैं इत्यलमतिविस्तरेण-वेदपुराणनिबन्धन-पारिभाषिक-बोधानुगत-तात्त्विक-महत्त्वपूर्ण-प्रश्न-समाधान-प्रसङ्गेन।

उक्त सन्दर्भ के माध्यम से अब निवेदनीय प्रमुख लक्ष्य यही है कि, मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के- 'विधि' नामक ब्राह्मणभाग की व्याख्यानोपाख्यानानुगता पारिभाषिकी शब्दावली के तथ्यार्थ-समन्वय के बिना एवं पुराणशास्त्र की तथाविधा परिभाषाओं के समन्वय के बिना वेदशास्त्र का ज्ञानविज्ञानात्मक तात्त्विक समन्वय भी असम्भव है एवं आचारात्मिका धर्मव्यवस्था का भी समन्वय असम्भव है। अतएव ब्राह्मण,

और पुराण, दोनों का पारिभाषिक–स्वाध्याय उस प्रत्येक द्विजाति के लिए अनिवार्य ही माना जायगा, जो निगमागमपुराणसम्मता भारतीय–प्राच्यसंस्कृति के ज्ञानविज्ञानात्मक अभ्युदय निःश्रेयस्-संसाधक उदर्क से अपने राष्ट्र को समन्वित करने की कामना रखता है। इन दोनों महान् स्तम्भों के पारिभाषिक–समन्वय के बिना भारतीय–आर्ष–संस्कृति का मौलिक स्वरूप कदापि समन्वित नहीं होसकता।

जैसाकि प्रथमखण्डानुगता प्रस्तावना में निवेदन किया जाचुका है, ब्राह्मणग्रन्थों में 'शतपथब्राह्मण' नामक ब्राह्मणग्रन्थ का अनेक कारणों से प्रमुख स्थान है। अन्यान्य ब्राह्मणग्रन्थों की अपेक्षा इस ब्राह्मणग्रन्थ की भाषा भी 'भारती' नाम से प्रसिद्धा प्रचलिता संस्कृतभाषा से अधिकांश में समतुलिता है, अतएव विशेषरूपेण बोधगम्या है। एतदतिरिक्त अपने युग के दुर्द्धर्ष वैज्ञानिक भगवान् याज्ञवल्क्य के महान् मेधावी शिष्य मधुमथा के द्वारा संकलित किंवा स्वयं याज्ञवल्क्य के द्वारा ही दृष्ट यह शतपथब्राह्मण वैज्ञानिकी–सर्वपरिभाषाओं का समन्वयात्मक–जैसा अपूर्व, एवं पूर्ण ब्राह्मणग्रन्थ है, जिसमें शतपथेतर ब्राह्मणों से अनुगता वैज्ञानिकी परिभाषाओं का भी भगवान् याज्ञवल्क्य ने सूत्ररूप से संग्रह कर लिया है। इन्हीं सब कारणों से यह ब्राह्मणग्रन्थ सौ (१००) अध्यायों के विस्तारपथ का अनुवर्त्ती बनता हुआ 'शतपथ' नाम से प्रसिद्ध होरहा है। स्वयं भगवान् बादरायण ने भगवान् याज्ञवल्क्य के मुख से 'शतपथब्राह्मण' की सर्वोत्कृष्ट अपूर्वता का निम्नलिखित शब्दों में यशोगान किया है—

याज्ञवल्क्य उवाच—अव्यक्तस्थ परं यत्तत् पृष्टस्तेऽहं नराधिप ! ॥
परं गुह्यमिमं प्रश्नं शृणुष्वावहितो नृप ! ॥१॥
यथार्षेणेह विधिना चरताऽवनतेन ह ॥
मयाऽऽदित्यादवाप्तानि यजूंषि मिथिलाधिप ! ॥२॥
महता तपसा देवस्तपिष्णुः सेवितो मया ॥
प्रीतेन चाह विभुना सूर्य्येणोक्तस्तदानघ ! ॥३॥
वरं वृणीष्व विप्रर्षे ! यदिष्टं ते सुदुर्लभम् ॥
तत्ते दास्यामि प्रीतात्मा मत्प्रसादो हि दुर्लभः ॥४॥
ततः प्रणम्य शिरसा मयोक्तस्तपतां वरः ॥
यजूंषि नोपयुक्तानि क्षिप्रमिच्छामि वेदितुम् ॥५॥
ततो मां भगवानाह वितरिष्यामि ते द्विज ! ॥
सरस्वतीह 'वाग्' भूत्वा शरीरं ते प्रवेक्ष्यति ॥६॥
ततो मामाह भगवानास्यं स्वं विवृतं कुरु ! ॥
विवृतं च ततो मेऽऽस्यं प्रविष्टा च सरस्वती ॥७॥
ततो विदह्यमानोऽहं प्रविष्टोऽम्भस्तदानघ ! ॥
अविज्ञातादमर्षाच्च भास्करस्य महात्मनः ॥८॥

ततो विद्यमान मामुवाच भगवान् रविः ॥
मुहूर्त्त सहतां दाहस्ततः शीती भविष्यति ॥९॥
शीतीभूत च मां दृष्ट्वा भगवानाह भास्करः ॥
प्रतिष्ठास्यति ते वेदः सखिल सोत्तरो द्विज ! ॥१०॥
"कृत्स्न शतपथं चैव प्रणेरयसि द्विजर्षभ ! ॥
तस्यान्ते चापुनर्भावे बुद्धिस्तव भविष्यति ॥११॥
प्राप्स्यसे च यदिष्ट तत्सांख्ययोगेप्सितं पदम् ॥"
एतावदुक्त्वा भगवानस्तमेवाभ्यवर्त्तत ॥१२॥
ततोऽनुव्याहृत श्रुत्वा गते देवे विभावसौ ॥
गृहमागत्य संहृष्टोऽचिन्तयन्—वै सरस्वतीम् ॥१३॥
ततः प्रवृत्तातिशुभा स्वरव्यञ्जनभूषिता ॥
ओंकारमादितः कृत्वा मम देवी सरस्वती ॥१४॥
ततोऽहमर्घ्यं विधिवत् सरस्वत्यै न्यवेदयं– ॥
तपतां च वरिष्ठाय निषण्णस्तत्परायणः ॥१५॥
"ततः शतपथं कृत्स्नं सरहस्यं ससंग्रहम् ॥
चक्रे सपरिशेषं च हर्षेण परमेण ह ॥१६॥"
बीजमेतत्पुरस्कृत्य देवीं चैव सरस्वतीम् ॥
सूर्य्यस्य चानुभावेन प्रवृत्तोऽहं नराधिप ! ॥१७॥
कर्त्तुं शतपथं वेदमपूर्वं च कृतं मया ॥
यथाभिलषितं मार्गं तथा तच्चोपपादितम् ॥१८॥

—महाभारत शा० मो० ३१८ अ० ।

अपनी तथाविधा कृत्स्ना–विशेषताओं के अनुबन्ध से ही हमने शतपथब्राह्मण के ही पारिभाषिक–समन्वय को प्रमुखता प्रदान की है इतर ब्राह्मणग्रन्थों के समतुलन में। मौलिक-परिभाषाओं के चिरन्तनेतिहास समन्वय के बिना ब्राह्मणग्रन्थोक्त यज्ञार्थ तथा पुरुषार्थ-रूप किसी भी गौण–प्रधान–कर्म की तात्विकरहस्य–समन्वयात्मिका व्यवस्था व्यवस्थित नहीं होसकती। और तत्तत्समन्वयसम्बन्धशालिनी ज्ञानविज्ञानात्मिका वे परिभाषाएँ भारतराष्ट्र के पारतन्त्र्यात्मक निग्रह से शताब्दियों से अभिभूतमात्रा ही बनती चली आरहीं हैं। यही तो महती कठिनता है, जिसके समन्वय के लिए हमें प्रत्येक पारिभाषिक–शब्द के पारिभाषिक-ज्ञानविज्ञान सम्मत चिरन्तन-इतिहास का अनिवार्य्यरूपेण उपक्रम करना ही पड़ता है एवं उससे सम्बन्ध रखने वाली पारिभाषिकी पुरश्चि, तथा इतिहास–विश्लेषणात्मक-विस्तार, दोनों ऐसे माध्यमों का भी अनुगमन करना

ही पड़ता है जिनके अनुबन्ध से ही 'शतपथब्राह्मण–हिन्दी–विज्ञानभाष्य' का पृष्ठात्मक–लिपिरूप–कलेवर अनुमानतः बीससहस्रपृष्ठों में सम्पन्न हुआ है। परिभाषाओं के प्राथमिक–स्पष्टीकरणानुबन्ध से चतुर्दशकाण्डात्मक–शतपथ के केवल प्रथमकाण्ड का ही भाष्य अनुमानतः तीन सहस्रपृष्ठों में लिपिबद्ध हुआ है, जबकि–आगे के काण्ड यथासम्भव सहस्र–सहस्र–पृष्ठानुगति के ही अनुगामी बने हुए हैं। आज से बीस वर्ष पूर्व लिपिबद्ध किया हुआ यह विस्तृत शतपथभाष्य प्रकाशनावसरों पर पुनः संशोधन–की तो अनिवार्य्यरूपेण अपेक्षा रख ही रहा है। और इसी दृष्टि से प्रकाशनवेला से पूर्व पुनः प्रकाशन–सम्बद्धीभूत भाग का आद्यन्त पुनः प्रतिलिपिकरण अनिवार्य्य बन जाता है। इत्यमूत महत्त्वपूर्ण–पारिभाषिक आर्षग्रन्थ को दिग्देशकालानुबन्धिनी तात्कालिकी क्षणभङ्गुरशान्तिमात्र के लिए झटिति एकवेलया यथेच्छरूपेण प्रकाशित कर देना तो आत्महनन ही माना जायगा। बहुत सम्भव है, हम अपनी शारीरिक–जर्जरितावस्था के अनुबन्ध से इस भौतिक जीवन में सम्पूर्ण शतपथ का प्रकाशन यथाविधि न कर सकें। किन्तु जितना अंश प्रकाशित होगा उसकी परिभाषाओं के माध्यम से यह तो आस्थापूर्वक उद्घोष किया ही जासकेगा कि, भविष्य में इस साहित्य के पारिभाषिक–मन्थन के लिए सन्नद्धीभूत महानुभावों के लिए यह प्रकाशितभाग अवश्यमेव अंशतः तो सहयोगी ही प्रमाणित होगा। एकमात्र इसी बुद्धि के आधार पर यथाशक्ति शतपथब्राह्मणभाष्य का प्रकाशन खण्डशः प्रक्रान्त हुआ है गतवर्ष से–'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थानजयपुर' के द्वारा। गतवर्ष प्रथमकाण्डानुगत जो प्रथमखण्ड प्रकाशित हुआ था, उसके प्रमुख विषयों का प्रास्ताविक के उपक्रम से ही सिंहावलोकनन्यायेन संस्मरण किया जा चुका है ( देखिए पृ० सं० ७ )। ठीक एक वर्ष के अनन्तर प्रकाशित होने वाले प्रथम काण्डानुगत–द्वितीयखण्ड के प्रस्तुत प्रकाशन से अनुप्राणित प्रमुख विषयों का भी अब सन्दर्भसङ्गति के लिए नामस्मरण कर लिया जाता है।

प्रथमकाण्डानुगत–प्रस्तुत–द्वितीय–खण्ड में ( प्रथमकाण्डानुगत–पूर्वप्रकाशित–प्रथमखण्ड के विषयों से आगे क्रमप्राप्त ) जिन–प्रमुख याज्ञिक–विषयों का पारिभाषिक–समन्वय हुआ है, उनका निम्नलिखितरूपेण क्रमविभाजन हुआ है।

# प्रथमकाण्डानुगत–द्वितीय–तृतीय–चतुर्थ–पञ्चमाध्यायात्मक–द्वितीयखण्ड में प्रतिपादित प्रमुख–कर्म्मों की तथा–स्मारकविषयों की तालिका

• • •

| | प्रधानकर्म्माणि | कर्मानुगता पृष्ठसंख्या | स्मारकविषयसंख्या |
|---|---|---|---|
| १० | उपवेषसम्पादनम्, अग्नौ कपालोपधानेन हविष्परिपाकश्च | ६११ | ६२२ |
| ११ | पिष्टेनोद्धमिमितेन–पुरोडाशसम्पादनम् | ६६१ | ५१९ |
| १२ | पात्रीनिर्णेजनम्–पुरोडाशमीमांसया–समन्वितम् | ७०४ | ९११ |
| १३ | वेदिकरणम्–स्तम्बयजुर्हरणं, भूविशोधनञ्च | ७६८ | ६६९ |
| १४ | वेदिपरिग्रहः | ८४४ | १ ८६ |
| १५ | द्रव्यसंस्कारः | ९५९ | ७७९ |
| १६ | आज्यग्रहणम् | १ ६७ | ९८९ |
| १७ | इष्ट्यानुगत –कर्म्मसंग्रहः | १०७७ | ६६९ |
| १८ | सामिधेन्यनुवचनम् | १११५ | १७६९ |
| १९ | पूर्वाघारेतिकर्तव्यता | १११७ | ४२६ |
| २ | उत्तराघारेतिकर्तव्यता | ११५७ | |
| २१ | प्रवरणकर्म्मेतिकर्तव्यता | ११६७ | २९२ |
| २२ | स्रुगादापनम्–आश्रावणा–प्रत्याश्रावणञ्च | १४ ५ | ८ |
| २३ | प्रयाजानुष्ठानम् | १४७५ | ६ |
| | प्रधानकर्म्मसंख्या–१४ | भाष्यपृष्ठसंख्या–११६२ | स्मारकविषयसंख्यासंकलन–८५६१ |

प्रथमकाण्डानुगत पूर्वप्रकाशित प्रथमखण्ड, तथा प्रस्तुत द्वितीयखण्ड के संकलनात्मक अठारहसौ-पृष्ठात्मक विज्ञानभाष्य में आरम्भ के 'अग्न्युपाधानकर्म्म' से आरम्भ कर प्रस्तुत खण्ड के अन्तिम २१ वें प्रयाजब्राह्मण पर्य्यन्त जिन स्मारक-विषयों का परिभाषारूपेण समावेश हुआ है, उन के आधार पर ही स्थालीपुलाकन्यायेन शतपथविज्ञानभाष्य की पारिभाषिकी उपयोगिकता का मूल्याङ्कन सम्भव बन सकता है। प्रथमखण्ड में अनुमानतः ४५ परिभाषाओं का तथा प्रस्तुत द्वितीयखण्ड में अनुमानतः ८५ परिभाषाओं का, सम्भूय ११० (तेरहसहस्र) पारिभाषिक तथ्यों का सस्मरण कराने वाले प्रथमकाण्डानुगत प्रकाशित दोनों खण्डों की तथाकथिता परिभाषाओं के संस्मरणाधार पर निश्चयेन उन अनेक ज्ञानविज्ञानात्मक-सृष्टिविद्यानिबन्धन तथ्यों का सर्वात्मना नहीं, तो अंशतः तो दिग्दर्शन हो ही जाता है, जिस पारिभाषिक दिग्दर्शन के बिना रहस्यपूर्ण ब्राह्मणग्रन्थों के रहस्यात्मक-पारिभाषिक-सृष्टिविज्ञ सर्वथा परोक्ष ही बने रहते हैं।

जैसाकि-प्रास्ताविक के उपक्रम में ही निवेदन किया जाचुका है वर्त्तमानयुग के मानवों की प्रज्ञा दिग्देशकालानुबन्धिनी तात्कालिकी उपयोगिता एवं तन्निबन्धना कारणता के आधार पर ही किसी लक्ष्य की ओर प्रवृत्त हुआ करती है, जिस कारणता का ब्राह्मणेन निष्कारणो षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च रूपेण यद्यपि सर्वथा निराकरण किया जाचुका है। तथापि तथाविधा सामयिकी उपयोगिता के पक्षपाती अमुक श्रेणिविशेष के अनुगामी पाठकों की तुष्टि के लिए 'युगानुगता उस उपयोगिता' का भी दिग्दर्शन आवश्यक होजाता है जिस के बिना इत्थंभूत शास्त्रावलोकन-स्वाध्याय-चिन्तन-मनन-आचरणादि में तथाविध विशेष वर्ग की प्रवृत्ति नहीं हुआ करती। इस आवश्यकता की पूर्त्ति के लिए ही प्रथमकाण्ड के प्रास्ताविक में स्वयं-वेदाचार्यों के आधार पर ही वेदशास्त्र की दशकालकवनकत्वानुबन्धिनी सामयिकी उपयोगिता का भी स्पष्टीकरण कर दिया गया है। यह सब कुछ होने पर भी आज के युग का महान् तर्क-'समय नहीं है' रूपेण दिग्-देशकालाक्रान्त मानव-विशेषों को सतत उत्पीड़ित ही करता रहता है। और 'आज के अर्थप्रधानयुग में किसे इतना समय है, जो ऐसे बड़े बड़े ग्रन्थों को पढ सके ... आदि आदि' इत्थंभूत काल्पनिक-नितान्त भावुकतापूर्ण तर्क के माध्यम से जो महानुभाव इस दिशा में 'बहुविस्तृत' की घोषणा कर क्रमिक-स्वाध्याय से तटस्थ बन जाते हैं उन के परितोष के लिए प्रतिपादित प्रमुख कर्म्मों से अनुप्राणित कुछ एक पारिभाषाओं का स्थालीपुलाकन्याय-समतुलनदृष्ट्या अत्र प्रास्ताविक में भी दिग्दर्शन करा देना प्रासङ्गिक ही बन जाता है।

प्रस्तुत 'द्वितीयखण्ड' में क्रमप्राप्त 'उपवेषसम्पादनम्, अग्नौ कपालोपधानेन हवि-परिपाकम्' नामक ११ वें कर्म्म से आरम्भ कर 'प्रयाजब्राह्मण' नामक २१ वें कर्म्म-पर्य्यन्त कुल १४ विषयों का स्वरूप-दिग्दर्शन-प्रयास हुआ है जिन में से अत्र उदाहरणविधि से कुछ एक पारिभाषिक-तथ्यों का ही दिग्दर्शन पर्य्याप्त मान लिया जायगा। वही विषय-क्रमानुगति के अनुबन्ध से क्रमशः अत्यन्त संक्षेप से पाठकों के अत्र समक्ष उपस्थित होरहा है।

—— * ——

# शतपथभाष्य-द्वितीयखण्डानुगत-१४ प्रमुख-कर्म्मों के प्रसङ्ग से अनुप्राणित-कतिपय

# *"पारिभाषिक-उदाहरण"*

---

## (१०)-उपवेषसम्पादन-हवि.पाराकात्मक-कर्म्म-प्रसङ्गतः-समन्विता-प्रासङ्गिकी

## *'तप'-शब्द-निबन्धना-परिभाषा*

## १

---

त्याग, तपस्या बलिदान, ये तीनों शब्द कुछ समय से लोकसामान्य में प्रसिद्धि-पथ के अनुगामी बने हुए हैं जिन इन तीनों लोकप्रसिद्ध शब्दों में से मध्य के-'तपस्या' शब्द से अनुप्राणित-'तपः' शब्द का ही-'भृगूणामङ्गिरसां तपसा तप्यध्वम्' इस श्रुतिवचन के पारिभाषिक-समन्वय के आधार पर स्वरूप-विश्लेषण-प्रयास हुआ है पृष्ठसंख्या १४५ से १५८ पर्य्यन्त। 'त्याग-तपस्या-बलिदानत्रयी से अनुप्राणित 'तप' का अर्थ माना जारहा है-'शारीरिक-श्रममात्र', और इसी भौतिक-श्रम पर 'तप' शब्द का उपराम कर दिया जाता है । उधर दार्शनिक-दृष्टि के अनुसार 'तप' उस अलौकिक लोकोत्तर-औपासनिक-ध्यानादि से अनुगत सूक्ष्मतम-प्राणव्यापार-मात्र है जिस के अनुगामी को-'तपस्वी' कहा जाता है, एवं जिस की तपश्चर्य्या में मानसिक-क्लेश के साथ साथ पञ्चाग्नितपनमूलक शारीरिक-उत्पीडनादि भी समन्वित हैं। यों उस ओर की दार्शनिकी तपश्चर्य्या ने तथा इस ओर की देशाभिमानानुगता तपस्या ने 'तपः' शब्द के उस पारिभाषिक तथ्य को सर्वथैव अभिभूत कर लिया है जिस अभिभूति से न तो उस 'तपश्चर्य्या' का ही कोई वास्तविक-तथ्य-समन्वय सम्भव एवं नैव आज की 'तपस्या' का ही कोई अर्थ। प्रथमकर्म्म (१)-प्रसङ्गत 'तपः' शब्द के उसी पारिभाषिक तथ्य का दिग्दर्शन कराते हुए प्रकृतिसिद्ध उन तीन महान् तपोभावों की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया गया है, जो तपस्त्रयी क्रमशः ब्रह्मतप-वैष्णवतप-रौद्रतप नाम से प्रसिद्ध है।

पञ्चमहाभूतात्मक महीमहीधरमय ब्रह्माण्ड की स्वरूपसंस्थिति जिन प्राकृतिक-नित्याक्षरदेवदेवताओं के आधार पर अवलम्बित है वे क्रमशः ब्रह्मा विष्णु, रुद्र (महादेव) नामों से प्रसिद्ध हैं। इन तीनों देवताओं की त्याग-बलिदानानुगता तपश्चर्या के सह समन्वय से ही पञ्चपुरुषीय-भावापन्न-अवस्था से स्वरूप

पद्मासनस्थ विश्व की, एवं तद्गर्भीभूता प्रजा की स्वरूप-व्यवस्थिति आनुपूर्व्या से व्यवस्थित है। तीनों ही तपस्वी हैं, किन्तु तीनों के तपोभावों का स्वरूप सर्वथा पृथक् पृथक् है। ब्रह्मा का तप 'सन्तापात्मक' है, विष्णु का तप 'ऐश्वर्य्यात्मक' है, एवं रुद्र का तप दाहात्मक है। सन्तापात्मक ब्रह्मतप ज्ञानप्रधान है, ऐश्वर्य्यात्मक तप श्रेष्ठतम-कर्म्मरूप * यज्ञप्रधान है, एवं रुद्र का तप भूतप्रधान, किंवा अर्थ-प्रधान है। ज्ञान-क्रिया-अर्थ-नाम से सुप्रसिद्ध शक्तित्रयी की अधिष्ठात्री ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र-नाम की सुप्रसिद्ध देवतात्रयी से अनुगत तपस्त्रयी का नाम ही 'तपश्चर्य्या' है, और तदभिनन्दन तपोभाव ही 'तप' शब्द का वह चिरन्तन-इतिवृत्त है, जिस के गर्भ में ही इन तीनों तपोभावों का 'वसुधानकोश' रूपेण समन्वय होरहा है।

बड़े डिब्बे में छोटा डिब्बा, छोटे डिब्बे में इस से भी छोटा डिब्बा इसी उत्तरोत्तर-सम्बन्ध का पारिभाषिक नाम है 'वसुधानकोशसम्बन्ध'। ज्ञानशक्ति-प्रधान ब्रह्म-तप सर्वाधार-सर्वप्रतिष्ठारूप वह महतो-महीयान् तप है, जिस के आधार पर ही आगे के वैष्णव, तथा रौद्रतप स्वस्वरूपेण प्रतिष्ठित रहा करते हैं। 'ब्रह्म वै सर्वस्य प्रतिष्ठा'-'यस्य ज्ञानमयं तपः' इत्यादि श्रुतिवचन इसी ज्ञानमय-ब्रह्मतप का यशोगान कर रहे हैं जिस के तपन-सन्तपन-रूप सन्ताप-धर्म्म से ही सृष्टिस्वरूप की अभिव्यक्ति मानी है गोपथब्राह्मण ने अपने उपक्रम में ही- 'तस्य तप्तस्य-सन्तप्तस्य ललाटे स्वेदोऽजायत' इत्यादि रूपेण। लोक में-प्राकृतिवादद्दृष्ट्या सन्ताप शब्द का अर्थ 'शोक-परिताप' आदि होपड़ा है। किन्तु तत्त्वपरिभाषादृष्ट्या 'सन्ताप' शब्द का अर्थ है-वैसा-आत्यन्तिक-प्रचण्ड संघर्ष जिस का उत्तर परिणाम अवश्य ही शान्ति' है। इसी सन्तपनात्मक प्रचण्ड-संघर्ष का-'संक्लिश्य अप्सु प्राविश्यम्' इ त्यादिरूपेण अभिनय किया जाता है। सुसूक्ष्म-प्रचण्डतम ज्ञानात्मक आभ्यन्तर संघर्ष का ही ज्ञानात्मक अतएव सुसूक्ष्मतम आभ्यन्तर प्रचण्ड-संघर्ष का ही नाम सन्ताप है, जिस इस स्वायम्भुव ज्ञानात्मक-सन्तापधर्म्मा-प्रथम-तपोभाव का उत्तर-परिणाम है शान्तिरूप आपोमय-पारमेष्ठ्य-मण्डल का आविर्भाव जिस इस स्नेहरूपा शान्तिजलधारा-अम्भोधारा-से स्वयम्भू-ब्रह्मा पुलकित-आनन्दित होपड़ते हैं, और आनन्दमयी यही सन्तापात्मिका तपोमयी वारिधारा आगे चलकर सम्पूर्ण संसृष्टिरूपा-सृष्टि की जननी बनती है। यही ज्ञानात्मक-सन्तापधर्म्मा-सर्वप्रतिष्ठारूप वह 'तप' है, जिस को आधार बनाए बिना आगे के दोनों तप सर्वथा यातयाम ही बन जाया करते हैं।

स्वयम्भू-ब्रह्मा के ज्ञान सन्तपनात्मक-परिपक्वज्ञानात्मक- आदितप से जो वारिधारा स्वतः अप्तरूपेण व्याप्त आप्त-परिव्याप्त होगई, वही इस शान्तिरूप-व्याप्तिधर्म्म से 'आपोलोक' कहलाया जो-'परमेष्ठी' नाम से प्रसिद्ध है एवं जिस का अधिष्ठाता-देव 'विष्णु' कहलाया है। सन्तापधर्म्मा-ज्ञानीय तप से समुद्भूत वैष्णव-परमेष्ठी-लोक का अप्तधर्म्मा 'वारि' रूप 'आपः' तत्त्व अपने स्नेह, तथा तेजोगुण से उभयधर्म्मात्मक बन रहा है। स्नेहगुणक वही अप्तत्त्व 'भृगु' कहलाया है एवं तेजोगुणक वही अप्तत्त्व 'अङ्गिरा' कहलाया है। यों सन्तापात्मक-स्वायम्भुव ज्ञानीय तप से आविर्भूत वैष्णव आप -तत्त्व का भृग्वङ्गिरोमयत्व प्रमाणित हो-जाता है +। स्नेहगुणक-मार्गवतत्त्व ही दाह्यगुणक-सोमतत्त्व है एवं तेजोगुणक आङ्गिरसतत्त्व ही दाहकगुणक अग्नितत्त्व है।

---

*-यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म्म ( शतपथे )।

+-आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्।
अन्तरैते त्रयो वेदा भृगूनङ्गिरसोऽनुगा' ॥
—गोपथब्राह्मणे

मार्गव सोम, तथा आङ्गिरस अग्नि, इन दोनों दाह्य-दाहक-तत्त्वों के रासायनिक-सम्मिश्रण से आविर्भूत उभयात्मक-अपूर्वभावात्मक तत्त्व का नाम ही विद्धकर्म्मात्मक 'यज्ञ', है, जैसाकि 'अग्नौ सोमाहुति यज्ञः' लक्षण से स्पष्ट है।

पारमेष्ठ्य-विष्णु-अक्षर से अनुगत, स्वायम्भुव ब्रह्म-तप के आधार पर प्रतिष्ठित-भार्गवाङ्गिरस् अग्नीषोमात्मक प्रकृतिसिद्ध दार्शभूत प्रथमयज्ञ से ही उस ऐश्वर्य की स्वरूपाभिव्यक्ति हुई है जिसका वीर-ब्रह्माण्ड में व्यक्त विश्वरूप से आज हम साक्षात्कार कर रहे हैं। विश्वात्मक-व्यक्त-ऐश्वर्य्य पारमेष्ठ्य उस विष्णुदेवता के तप का ही महत्त्व है, जो वैष्णव-आपोमय-तप भृगु, और अङ्गिरा के सम्मिश्रणात्मक-अग्नीषोमात्मक-भाव से अनुप्राणित है। इसी मध्यस्थ-वैष्णव-याज्ञिक तप का ब्राह्मणश्रुति ने-'भृगूणा मङ्गिरसां तपसा तप्यध्वम्' रूपेण संस्मरण किया है। यही यज्ञकर्म्मात्मक-'कर्म्मशक्तिप्रधान' वह पारमेष्ठ्य तप है, जिसके द्वारा ही समस्त ब्रह्माण्ड की अभिव्यक्तिरूप व्यक्त-'ऐश्वर्य्य' का वितान हुआ है। अतएव इस कर्म्मशक्ति' घन-भार्गवाङ्गिरस-पारमेष्ठ्य-वैष्णवतप को अवश्य ही-ऐश्वर्य्याधिष्ठाता मान लिया जासकता है माना ही गया है।

स्वायम्भुव-ज्ञानमय-ऋताधारात्मक ब्रह्मतप के आधार पर आपोमय-पारमेष्ठ्य ऐश्वर्य्यात्मक-वैष्णव-तप की अभिव्यक्ति हुई। तदनन्तर क्या हुआ? प्रश्न का उत्तर स्पष्ट है। आपोमय-परमेष्ठी-विष्णु के ऐश्वर्य्यात्मक तप से सद्गर्भ में बीजरूप से जिस हिरण्मयाण्ड का स्वरूप-निर्म्माण हुआ अग्नि की चिति-उपचिति-के द्वारा यही हिरण्मयाण्ड सौरसम्वत्सरब्रह्माण्ड की वेला कहलाई, एवं तत् केन्द्रवर्त्ती-ताप प्रकाश-युक्त (अग्नि इन्द्र-समन्वित) उस प्रचण्डतम भास्वत्-पिण्ड की अभिव्यक्ति होपड़ी, जोकि ज्योतिर्म्मय पिण्डाण्ड आज अस्मदादि सर्व-साधारण की भाषा में 'त्रयीमय-त्रिगुणमूर्त्ति भगवान् सूर्य्यनारायण' नाम से प्रसिद्ध है जिस इस सावित्राग्निमय (प्रचण्डतेजोमय) सूर्य्य का ही व्यक्त विश्व में एकाकी असपत्न-साम्राज्य है। यही महर्षि श्वेताश्वतर की भाषा में उग्रमूर्त्ति एकाकी वे रुद्र भगवान् हैं जिन्हें उपासकवर्ग उभयतो नमस्कार से तुष्ट-शान्त करते रहते हैं।
*एको हि रुद्रो न द्वितीयाय तस्थुः* से उपवर्णित यह सौर उग्ररुद्र अपने प्रचण्डतम आदानधर्म्म से आदित्य नाम से, रुद्रभावों को द्रुत करने के कारण 'रुद्र' नाम से प्रसिद्ध होते हुए रोदसीब्रह्माण्ड के भाग्यविधाता ही बने हुए हैं। ऐसे प्रचण्डाग्निमूर्त्ति इस सौररुद्र को पारमेष्ठ्यदेवता अमृत-सोमाहुति से उपशान्त करते हुए इन्हें-'शिव' स्वरूप में परिणत करते रहते हैं-विश्वैश्वर्य्यसंरक्षणकामनयैव। विशुद्ध अग्न्यात्मक अतएव-दाहक-यही रूप-घोरघोरतम 'रुद्र' है, एवं सोमात्मक यही शान्ततमरूप अघोररूप 'शिव' है। यों रुद्र ही रुद्र और शिव नामक द्विविध-महिमा भावों में परिणत होरहे हैं एवं यही बात कुछ समझने जैसी है।

घोर-उग्र-रुद्र-का स्वरूप-निर्वचन-करते हुए श्रुति ने कहा है— सोऽरोदीत् तद्रुद्रस्य रुद्र-त्वम्' जिस निर्वचन का निष्कर्ष यही है कि रुद्र का प्रातिस्विकधर्म-यह प्रचण्ड 'दाह' ही है जिसका उदर्क-रोदनकर्म्म ही माना गया है। रोदनधर्म्मात्मक-रुद्र की दाहकता ही विश्वैश्वर्य्य की अन्यतमा विघातिनी मानी गई है। अर्थात् जहाँ जिस क्षेत्र में विशुद्ध-निष्केवल्य-दाहकधर्म्मा-रुद्र का ही प्राधान्य होजाता है वहाँ रोदन-शोक-परिताप-ऐश्वर्य्य-विनाश के अतिरिक्त और कुछ भी तो शेष नहीं बचता। रुद्र किस अवस्था में रोदनरूप नाशधर्म्म के प्रवर्त्तक बनते हैं? प्रश्न का उत्तर है-वैष्णव-भार्गवाङ्गिरस-ऐश्वर्य्योपेत-पारमेष्ठ्य तपोभाव से पृथक् रहने वाले निष्केवल्य-रुद्र। यदि रुद्र के साथ पारमेष्ठ्य-ऐश्वर्य्यप्रवर्त्तक-यज्ञात्मक-कर्म्म समन्वित होजाता है तो वे ही रुद्र अपनी दाहकता का परित्याग करते हुए 'शिवस्वरूप' में परिणत होजाते

हैं और वैष्णवतपोयुक्त सौर रुद्र यों रुद्रत्व से शिवत्व में परिणत होते हुए ऐश्वर्य्यविनाश–विरोध–के स्थान में ऐश्वर्य्य–संग्रह–संरक्षण–में ही प्रवृत्त होजाते हैं। और यही सौररुद्रानुगत–तपोभाव का दाहात्मक वह चिरन्तन इतिवृत्त है, जिसके प्रसङ्ग से ही यहां शिवस्वरूप का प्रसङ्ग भी समुपस्थित होपड़ा है।

उक्त सन्दर्भ के आधार पर हमें अब इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा कि, संयती नाम की ब्राह्मी–त्रिलोकी के अधिष्ठाता अव्यक्तमूर्त्ति ज्ञानप्रधान–स्वयम्भू ब्रह्मा, क्रन्दसी नामकी वैष्णवी–त्रिलोकी के अधिष्ठाता व्यक्ताव्यक्तमूर्त्ति कर्म्मप्रधान–परमेष्ठी–विष्णु, एवं रोदसी नाम की सौरी–( ऐन्द्री )–त्रिलोकी के अधिष्ठाता व्यक्तमूर्त्ति–अर्थप्रधान–भूतप्रधान–रुद्र, इन तीनों अक्षरदेवताओं की क्रमानुगता ज्ञान–क्रिया–अर्थ–नाम की तीनों शक्तियों से अनुगत सन्ताप–ऐश्वर्य्य–दाह–भावनिबन्धन–त्रिविध–तपोभाव ही– तप शब्द का संकलनात्मक–वह–चिरन्तन–इतिवृत्त है, जिस का अथर्वसंहिता में क्रमशः विस्तार से स्वरूप–स्पष्टीकरण हुआ है *। सन्तापात्मक तप ब्राह्मतप है एवं यह ज्ञानप्रधान तप है। ऐश्वर्य्यार्थक तप वैष्णवतप है एवं यह कर्म्मप्रधान तप है। तथा दाहात्मक तप सौर–रौद्र–तप है, एवं यह अर्थप्रधान तप है। इस प्रकार तपोभाव सर्वथा विभिन्न तीन सृष्टिधाराओं में विभक्तरूपेण व्यवस्थित होरहा है।

ज्ञानात्मक–ब्राह्म तप को आधार बनाए बिना कर्म्मात्मक वैष्णवतप सर्वथा निरर्थक है एवं वैष्णवतप को आधार बनाए बिना अर्थात्मक रौद्रतप सर्वथा व्यर्थ है। इसी तथ्य के आधार पर पर हमें इस निष्कर्ष पर भी स्वतः ही पहुँच जाना पड़ता है कि ज्ञानात्मक तप के आधार पर प्रतिष्ठित कर्म्मात्मक तप ही अर्थात्मक तप की स्वरूप–प्रतिष्ठा है। ज्ञानशक्ति से समन्वित–सन्तापार्थक स्वायम्भुव–ब्राह्मतप का संग्राहक 'तप' शब्द, क्रियाशक्ति से समन्वित–ऐश्वर्य्यार्थक–पारमेष्ठ्य वैष्णवतप का संग्राहक 'तप' शब्द, एवं अर्थशक्ति से समन्वित–दाहक–सौर–रौद्रतप का संग्राहक 'तप' शब्द, तीनों स्वरूपतः–आकारतः–अभिन्न–प्रतीत–होते हुए भी अपने धातु–प्रकृति–प्रत्ययानुबन्ध से सर्वथा विभिन्न हैं और इस विभिन्नता का श्रेय है शब्दशास्त्र के द्रष्टा शब्दविज्ञानसाक्षात्कर्त्ता भगवान्–पाणिनि की एतदनुबन्धिनी सुप्रसिद्धा उस धातुत्रयी को जिस में–'सन्ताप'–'ऐश्वर्य्य'–'दाह' अर्थों के संग्राहक विभिन्न तीन धातुओं का ही संग्रह हुआ है 'तप सन्तापे'–'तप ऐश्वर्य्ये'–तप दाहे' रूपेण। सन्तापार्थक तप से अनुगत 'तपः' शब्द स्वायम्भुव–ज्ञानप्रधान ब्राह्म तप का ही संग्राहक है तो ऐश्वर्य्यार्थक तप धातु से समन्वित 'तप' शब्द पारमेष्ठ्य–क्रियाप्रधान–वैष्णवतप का ही संग्राहक है एवं दाहार्थक तपधातु से निष्पन्न 'तप' शब्द सौर–अर्थप्रधान–रौद्रतप का ही अनुग्राहक है, और यही तपः शब्द की वह संक्षिप्ततमा पारिभाषिकी विभक्ता रूपरेखा है जिस के समन्वय के बिना केवलभावेन गृहीत 'तप' 'तपस्या' 'तपश्चर्य्या', आदि लोकानुबन्धों से अर्थ के स्थान में उसीप्रकार अनर्थ ही सम्भावित बन जाता है जैसेकि ब्राह्मतप एवं–वैष्णवतप से आत्यन्तिकरूपेण पराङ्मुख, निरपेक्ष भावका 'तपस्यानुगत तप' शब्द अर्थ के स्थान में अनर्थ का ही जनक बनता आरहा है।

कथमिति चेत् ?, श्रूयताम् ! श्रुत्वा चाप्यवधार्य्यताम् ! ! तथोक्त त्रिविध देवानुगत–त्रिविध–तपोभाव 'त्रिःसत्या वै देवाः' इत्यादि पारिभाषिक–अनुगम सिद्धान्त के अनुसार आधिदैविक–अध्यात्म–अधिभूत

---

*–देखिए 'दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा' नामक निबन्धान्तर्गत आथर्वण–कालसूक्त का समन्वय–प्रकरण।

भेदेन तीन संस्थाओं के साथ समन्वित हो रहे हैं जिन में से प्रकृत में मानवसंस्थानुगामिनी अध्यात्मसंस्था की दृष्टि से ही तत्प्रासङ्गिक प्रश्न का समाधान-प्रयास-समीचीन होगा। मानव के अध्यात्म में आत्मसमन्वित, अतएव समभावापन्ना-समत्व-योगान्विता-'सत्त्वबुद्धि' स्वायम्भुव-ब्राह्मतप की अभिव्यक्ति का क्षेत्र माना गया है। इत्थंभूता बुद्धि से समन्वित बुद्धि से नियन्त्रित अतएव-सहजरूपेणैव सत्त्वगुणान्वित 'सर्वेन्द्रिय' नामक 'प्रज्ञानमन ही पारमेष्ठ्य-वैष्णव-तप का अभिव्यक्ति-क्षेत्र माना गया है। और ऐसे प्रज्ञानमन से अनुगता 'सुरुचि से समन्वित 'शरीर ही सौर-रौद्र-तप की अभिव्यक्ति का क्षेत्र माना गया है जो रौद्र-दाहात्मक-शारीरक-तप-पूर्व-कथनानुसार पारमेष्ठ्य-ऐश्वर्य्यात्मक तपोभाव से समन्वित होता हुआ 'शिवरूप' में ही परिणत रहता है।

तदित्थं बुद्धितन्त्रानुवर्ती सन्तापात्मक ज्ञानशक्ति से समन्वित ब्राह्मतप, मनस्तन्त्रानुवर्ती-ऐश्वर्य्यात्मक-क्रियाशक्ति से समन्वित-वैष्णवतप, एवं शरीरतन्त्रानुवर्ती-शिवभावात्मक-अर्थशक्ति से समन्वित शैवतप, इन तीनों तपों की 'एकत्र समन्वयमूर्ति मानवश्रेष्ठ के इस समन्वयात्मक तपोऽनुष्ठान से निश्चयेन ऐहिक, तथा आमुष्मिक सभी पुरुषार्थ अन्वर्थ प्रमाणित होते रहते हैं क्या होते रहते थे उन पुरातन-आर्षयुगों में जिनमें ज्ञानात्मक ब्राह्मतप ही सर्वप्रधान था तदाधार पर कर्म्मात्मक वैष्णवतप प्रतिष्ठित था और तदाधार पर प्रतिष्ठित दाहात्मक तप को भी शिवभाव में ही परिणत होजाना पड़ता था। और आज ..........?

और आज ! इस प्रासङ्गिक प्रश्न का भी समन्वय कर लीजिए। ब्राह्मतपोरूपा ज्ञानचर्य्या आज सर्वथैव अभिभूता प्रमाणित होचुकी है किंवा बलपूर्वक ज्ञानोपासना को उपेक्षा की कोटि में ला खड़ा किया है। मनोऽनुगता मन्त्रात्मिका-कर्म्मपद्धति का स्थान भी दिग्देशकालानुगत-सामयिक-यथेच्छ-काल्पनिक-कर्म्मों ने आत्यन्तिकरूपेण अपहृत कर लिया है और शेष रह गया है शरीरानुबन्धी वह दाहात्मक तप जिसे आज की भाषा में— श्रम' कहा जासकता है। अवश्य ही उस 'श्रम का 'पाणि रूपेण भगवान् वेदव्यास ने मुक्तकण्ठ से यशोगान ही किया है, जिस श्रमरूप-पाणितमन्वित-शारीरिक-तप को मनोबुद्धि-निबन्धन परिश्रमाश्रमभाव शिवभाव में परिणत किए रहते हैं। किन्तु ज्ञानरूप आश्रम एवं यज्ञरूप मानसिक परिश्रम से वञ्चित केवल शरीरतपोरूप श्रम तो विशुद्धा वैसी रुद्रविभूति ही मानी गई है जिसका परिणाम-'सोऽरोदीत' के अतिरिक्त और कुछ भी तो नहीं है। भगवान् करें ! भारतीय मानव अपनी इस केवल श्रमात्मिका-तपोवृत्ति के तथाविध भीषण-परिणाम को लक्ष्य बनाते एवं तत्परित्राण के लिए श्रुति-स्मृति-पुराणादि आर्षशास्त्रसिद्ध यज्ञ मख-ऐश्वर्य्यसंस्थापक मानसिक-परिश्रमानुबन्धी पारमेष्ठ्य तप को एवं तत्प्रतिष्ठारूप-बुद्ध्यनुगत-आश्रमानुबन्धी-स्वायम्भुव तप को अपने शारीरिक-श्रमरूप तप की प्रतिष्ठा बनाता हुआ अभ्युदय-निःश्रेयस् का भोक्ता प्रमाणित हो, इसी मङ्गलकामना के साथ 'इसर्वे-कर्म्म (१) से सम्बद्ध 'तप शब्द का संक्षिप्त-विश्लेषण-इतिवृत्त उपरत होरहा है।

१० (१)

* * * * *

श्री

# (११)–पिष्टेनोदकमिश्रेतन-पुरोडाशसम्पादनात्मक-कर्म्मप्रसङ्गतः-समन्विता–प्रासङ्गिकी

## 'वषट्कार'-शब्द-निबन्धना-परिभाषा

## २

वैदिक सृष्टिविज्ञान के गरिमा–महिमामय–प्राङ्गण में 'वौषट्-पट्'–'वौषट्'–'वाक् पट्' आदि विभिन्न–भावों से अनुप्राणित सुप्रसिद्ध–'वषट्कार' शब्द का भी एक विशेष ही महत्त्व सुप्रतिष्ठित है। वस्तुस्थिति तो कुछ ऐसी है कि–'वषट्कारात्मिका वाक्साहस्री विद्या' के आधार पर ही वैदिक-विज्ञान का गणित-सिद्धान्तात्मक–ज्योतिष्पक्ष-निबन्धन (खगोलीय) समन्वय सुव्यवस्थित एवं प्रतिष्ठित है। जिसप्रकार वर्त्तमान भौतिक–विज्ञान के क्षेत्र में गणितानुगत–भावों का 'मील' नामक परिमाण–विशेष के आधार पर समन्वय किया जाता है तथैव भारतीय–वैदिक–विज्ञान से सम्बन्ध रखने वाले सापेक्ष–दूरत्व–आदि का व्यवस्थापनसूत्र वषट्कारात्मक वह साहस्री–भाव ही है, जिसके पारिभाषिक सहस्र-भागात्मक–गोतत्त्व–के माध्यम से ही तद्व्यवस्थाओं का नियमन हुआ है ऋषिप्रज्ञा के द्वारा। अतएव मानना पड़ेगा कि, वषट्कारानुगता, किंवा वषट्कारात्मिका वाक्-साहस्री–विद्या के पारिभाषिक–समन्वय के बिना वेदानुगत किसी भी सृष्टि–विज्ञान का अन्तर्निहित् भी समन्वय सम्भव नहीं है। प्रस्तुत ११ वें कर्म्म में प्रसङ्गत वाक्साहस्री-विद्या से अनुगत उस महत्त्वपूर्ण 'वषट्कार' शब्द के ही पारिभाषिक–तथ्य का स्पष्टीकरण–प्रयास हुआ है, जिसका अत्र दो शब्दों में संस्मरणमात्र कर लिया जाता है उदाहरणविधया।

स्वरूप–पिण्डात्मक प्रत्येक भौतिक–वस्तुपिण्ड पञ्चमहाभूतात्मक है। अर्थात् गुण-अणु-रेणु भूत नामक पूर्वस्थ इन चार वर्गों के क्रमिक–पञ्चीकरण से अन्तत स्थूलरूप में परिणत अतएव 'महाभूत' इस पारिभाषिक नाम से समन्वित आकाश-वायु-तेज जल-भूत्-इन पञ्च-पञ्चीकृत भावों के अन्तर्य्यामक एकत्र समन्वय से ही प्रत्येक वस्तुपिण्ड का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। पाँचों ही पञ्चीकृत हैं। अतएव पञ्चीकृत पाँचों से क्रमश पाँच जातियों के ही वस्तुपिण्डों की अभिव्यक्ति हुई है इस पाञ्चभौतिक–महा–विश्व में जिसकी प्रकृति इस पञ्चभावानुबन्ध से ही 'पञ्चपर्वा' नाम से प्रसिद्ध हुई है जैसाकि–'पञ्चपर्वामधीमः' इत्यादि श्वेताश्वतरवचन से प्रमाणित है।

पञ्चमहाभूतात्मक पञ्चीकृत पाँचों भौतिक–पिण्डों में एक एक महाभूत तो प्रधान है एवं शेष चार चार महाभूत गौण हैं। अतएव–'वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वादः' के अनुसार पञ्चात्मक भी प्रत्येक भूतपिण्ड प्रसिद्ध होता है उस प्रधानभूत-विशेष भूत के नाम से ही जो सत्तस्था भी पञ्चीकरणप्रक्रिया की आधारभूमि बना रहता है। एव इस दृष्टि से आकाशपिण्ड-वायुपिण्ड-तेज पिण्ड–जलपिण्ड–भूतपिण्ड–प्रधानत्वेन

पाँच महाभूतात्मक वस्तुपिण्ड अभिव्यक्त होरहे हैं इस पाञ्च्भौतिक (पञ्चापयम) विश्व में, वे पाँचों पिण्ड क्रमशः स्वयम्भूपिण्ड ( आकाशात्मा ), परमेष्ठीपिण्ड ( वाय्वात्मा ) सूर्य्यपिण्ड ( तेजोमय ) चन्द्रपिण्ड ( जलीयपिण्ड(१) ), एवं भूपिण्ड (मृत्पिण्ड) इन नामों से वैदिक-सृष्टिविज्ञान में सुप्रसिद्ध हैं। पाँचों ही पिण्ड ( प्रत्येक ) पञ्चीकरण के सम्बन्ध से यद्यपि पञ्चात्मक हैं। तथापि प्रधानत्वेन पाँचों आकाशादि प्रधान अभिधाओं से ही समन्वित होरहे हैं।

उक्त पाँचों महाभूतों में सर्वादिभूत 'आकाशभूत' ही वह मौलिक भूत है जिसके यज्ञानुगत-ग्रन्थिबन्धन से ही शेष वाय्वादि चारों महाभूत अभिव्यक्त हुए हैं। आकाशभूत का उत्तर परिणाम वायुभूत है, तदुत्तर परिणाम तेजोभूत है, तदुत्तर उदर्क जलभूत है और सर्वान्त का परिणाम मृद्भूत है। अतएव मानना पड़ेगा कि-पाँचों ही भूत आकाशभूत से अभिन्न बनते हुए आकाशात्मा ही हैं, आकाशमय ही हैं। और यह आकाशतत्त्व अत्यन्त ही रहस्यपूर्ण है वैदिक-सृष्टिविज्ञान का, जिसके स्वरूप-समन्वय के आधार पर ही वैदिक-भूतभौतिक-विज्ञान सुसमन्वित है (२)।

तत्त्वात्मक निरुक्तरूप-जिस अपौरुषेयवेद का पूर्वप्रकाशित शतपथ-प्रथमखण्ड के कृष्णमृगचर्म्मप्रकरण में विस्तार से स्वरूप-विश्लेषण-किया गया है (देखिए प्रथमवर्षखण्डानुगत प्रथमखण्ड-पृष्ठ सं० ४१५ से ५११ पर्य्यन्त) उस सृष्टिमूलभूता व्यापिका त्रयीविद्या का सुप्रसिद्ध 'यजु' वेदात्मक-'यजुर्वेद' ही आकाश का स्वरूप-परिचायक है। गतिप्रवर्त्तक प्राणभाग ही 'यत्' है, एवं स्थितिप्रवर्त्तक वाग्भाग ही 'जू' है, और इत्थंभूत-गति-स्थिति-रूप प्राण-वाग्-भावों की समन्वितावस्था ही 'यजु' है जिसे परोक्षप्रिय महर्षि-'यजु' कहा करते हैं जो कि त्रयीरूप यजुः ऋक्सामरूप वयोनाध से छन्दित रहता हुआ 'छन्दोवेद' नाम से प्रसिद्ध है

स्पष्ट है कि, प्राणानुगत वाग्भाव ही 'जू' है और इसीका लोकव्यावहारिक नाम है-'आकाश'। (१) वाग्रूप आकाश में कम्पन उत्पन्न कर देने वाला प्राणरूप यत् भाग ही 'इन्द्र' नामक मघवेन्द्र है। अतएव वाग्रूपा आकाशात्मिका 'वाक्' को श्रुति ने इन्द्रपत्नी माना है (४)। इन्द्रात्मक-यत्-प्राण से अनु-

---

(१)-तरणिकिरणसङ्गात्-एष पानीय-पिण्डः।
दिनकरदिशि चन्द्रचन्द्रिकाभिश्चकास्ते ॥
—सिद्धान्ततत्त्वविवेक

(२) यह स्मरणीय है कि वर्त्तमान भूतविज्ञान की दृष्टि में आकाश नामक कोई तत्त्व नहीं है। प्रकाशित निबन्धों में यत्र तत्र इस भ्रान्ति का निराकरण कर दिया गया है।

(३)- खुराकाशे सरस्वत्यां पिशाच्यां पवने स्त्रियाम् (कोशवचन)

(४)—वाचं देवा उपजीवन्ति विश्वे वाचं गन्धर्वाः पशवो मनुष्याः।
वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता सा नो हवं जुषतामिन्द्रपत्नी ॥
—तैत्तिरीयब्राह्मण

प्रहीता इन्द्र-पत्नीरूपा 'जू' रूपा वाक् ही वह आकाशतत्त्व है जिसकी मत्यबलानुगता चिति-संचिति से ही उत्तर की भूतचतुष्यी अभिव्यक्त हुई है जैसाकि तैत्तिरीयोपनिषत् की सृष्टिविद्या में विस्तार से निरूपित है। वहाँ बतलाया गया है कि आत्मा से आकाश सम्भूत है, इससे वायु वायु से तेज तेज से जल, एवं जल से भूत् नामक अन्तिम महाभूत अभिव्यक्त हुआ है *। प्रश्न यही है कि तैत्तिरीयश्रुति का 'आत्मा' कौन है?। प्रश्न का समाधान है—सृष्टिसाक्षी यह मनःप्राण-प्रधान सृष्ट्युन्मुख विश्वात्मा, जिसकी अधिष्ठानभूमि मुक्तिसाक्षी आनन्द विज्ञान-प्रधान-मुक्त्युन्मुख वह विश्वातीतात्मा ही बना हुआ है, जिसका उपनिषदोंने—नेति-नेति रूपेण यशोगान किया है। आनन्दघन विज्ञानमनोमय-मुक्तिसाक्षी अव्ययात्मा की साक्षी में प्रतिष्ठित मनोऽनुगत प्राण तत्त्व ही वह विश्वात्मा है, जिसका तैत्तिरीय-उपनिषत् में—'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाश सम्भूतः' इत्यादिरूपेण संस्मरण हुआ है। आनन्द-विज्ञान-गर्भित-मन से अनुगत सत्-रूप-ऋषिप्रकृतिक-'एकर्षि' नामक अप्राणात्मक 'अव्ययप्राण' ही तैत्तिरीय का वह पारिभाषिक आत्मा है, जिससे जूरूप-आकाश नामक 'वाग्' भाव ही सर्वप्रथम अभिव्यक्त होता है। और यों अब 'वाक्' रूप आकाश के समन्वय से आनन्दविज्ञानगर्भित-मनोऽनुगत प्राणरूप आत्मा की स्वरूप-व्याप्ति वागाकाश पर्य्यन्त होजाती है। अतएव बृहदारण्यकश्रुतिने सृष्टिसाक्षी आत्मा का अन्ततोगत्वा—'स वा एष आत्मा वाङ्मय प्राणमयो-मनोमयः' यही लक्षण मान लिया है, जिसका अर्थ है— आनन्दघन-विज्ञानगर्भित मन-प्राण-वाङ्मय-सृष्टिसाक्षी तत्त्वविशेष' जिसका स्वयं तैत्तिरीयने भी पञ्चकोशविद्या' के माध्यम से विस्तार से यशोगान किया है।

उपर्युक्त प्रासङ्गिकी पञ्चभूतसृष्टि के माध्यम से अब हमें स्वतः एव इस तथ्य पर पहुँच जाना पड़ा कि, पञ्चमहाभूतात्मक-विश्व का मूलभूत—'आकाश' नामक यह महाभूत ही है, जो—'जू' रूप—ऋषिप्रकृतिक, 'वाक्' तत्त्व ही है। वाग्रूप यह आकाश ही क्योंकि बलग्रन्थि के उत्तरोत्तरभावी क्रमिक संघात से शेष चारों भूतों में परिणत हुआ है अतएव पाँचों ही भूतों को किंवा पूर्वोक्त स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्य-चन्द्र-भू-नामक पाँचों ही भूतभौतिक स्पृश्यपिण्डों को 'वाङ्मयपिण्ड' मान लिया जासकता है। यही आकाशात्मिका मनः-प्राणगर्भिता-वाक् की सर्वभूतव्याप्ति का संक्षिप्ततम निदर्शन है जिस के आधार पर ही 'वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता—'अथो वागेवेदं सर्वम्' इत्यादि निगम व्यवस्थित हुए हैं। यही आकाशिका विश्वव्याप्ता सर्वरूपिणी सर्वात्मिका वाग्देवी उस प्रस्तुत 'वषट्कार' शब्द के चिरन्तन-इतिवृत्त की आधारभूमि बनी हुई है जिस के माध्यम से ही हमें अब तन्निबन्धना वाक्सृष्टी का दो शब्दों में स्मरणमात्र कर लेना है।

'वाक्' शब्द का रहस्यात्मक अर्थ है 'मन-प्राण-गर्भित तत्त्वविशेष'। अर्थात् उस तत्त्व का ही नाम 'वाक्' है, जिस के गर्भ में मन, और प्राण प्रतिष्ठित हैं। तभी तो बृहदारण्यकोक्त मन प्राणवाङ्मय-लक्षण अन्वर्थ प्रमाणित होता है। किस आधार पर, कैसे वाक्' का अर्थ मनःप्राणगर्भिततत्त्व' होगया? प्रश्न का समाधान वैदिक-विज्ञानानुगता अक्षरवर्णनिबन्धना अनन्त रहस्यपूर्णा उस 'संकेतविद्या'

---

*—तस्माद्वा-एतस्मादात्मन आकाश सम्भूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी (भूत्)।

—तैत्तिरीयोपनिषत्

पर ही अवलम्बित है, जिस के समन्वयाधार पर ही वैदिक-पारिभाषिक-शब्दों का तत्त्वार्थ समन्वित होता है। श्रुतिविधानुसार 'मन' का सङ्केतात्मक नाम है-'अ' कार और प्राण का साङ्केतिक नाम है 'उ' कार। वास्तविक-सहज स्थिति है-मन प्राण वाक्' यह। किन्तु सृष्टिधारा में सम्भवतः गतिशील प्राण ही प्रथम स्थान ग्रहण कर लेता है। प्राण के गमन से ही सहाधारभूत मन को भी सृष्टिकर्म में समन्वित होना पड़ता है, जैसाकि दैनिक अनुभवों से स्पष्ट है। हमारा शान्त मन कर्म्म की ओर प्रवृत्त नहीं होना चाहता। किन्तु सवितृप्राण की प्रबल प्रेरणा से जब हमारा 'प्राण' बलपूर्वक अनिच्छन्नपि कर्म्म में प्रवृत्त होपड़ता है, तो हमारा अनिच्छा-भावानुकम्पी मन भी मन न करता हुआ भी अन्ततोगत्वा तत्कर्म्म में प्रवृत्त हो ही पड़ता है। इसी आधार श्रुति प्रज्ञाने- "चरैवेति-चरैवेति" रूपेण प्राणव्यापार के प्राथम्य को ही कर्म्मसिद्धि का प्रमुख द्वार माना है।

अतएव स्पष्ट है कि-'मनः-प्राण-वाक्' रूप सहज भी क्रम सृष्टिकर्म्मानुगति में प्राण को प्रथम स्थान देता हुआ-'प्राण-मन-वाक्' इस रूप में परिणत होजाता है, जिसका सङ्केताक्षरनिरूपण यही निष्कर्ष निकलता है कि-'अ' (मन)-उ-(प्राण)-वाक् के स्थान में 'उ-(प्राण) 'अ' (मन) वाक् यह क्रम सम्पन्न होजाता है। उकार को 'व्' कार यथादेश होजाता है। 'उ-अ-अच्' के स्थान में 'व्-अ-अच्' स्थिति होजाती है और दीर्घत्वेन 'वाच्' रूपेण-'वाक्' शब्द निष्पन्न होजाता है जिस का स्पष्टतम यही रहस्यार्थ निकलता है कि, जो तत्त्वविशेष स्वस्वरूपाभिव्याप्ति-प्रसार-के लिए उ और अ-रूप प्राण तथा मन की सतत याचना करता है अपेक्षा करता है प्राणमनोगर्भित वैसा तत्त्वविशेष ही 'उ-अ-अच्' इस सङ्केताक्षरविधा से 'वाक्' रूप में परिणत होरहा है। ऐसा है यह-'वाक्तत्त्व', और इत्यम्भूत मनःप्राणगर्भित-पाञ्चभौतिक-वाक्तत्त्व से कृतस्न पाञ्चभौतिक-भव-स्थूरयपिण्डों का ही है यह वाङ्मय-चिरन्तन-इतिवृत्त-निष्कर्ष जिसे आधार बना कर ही अब "वाक्" निरूपण 'वषट्कार' शब्द का समन्वय अन्वेषणीय है।

पञ्चमहाभूतात्मक-पञ्चपर्वा-महाविश्व के पाँचों ही विश्वपर्व वाङ्मय हैं यह पूर्व-निवेदन से स्पष्ट होजाता है। वस्तुपिण्ड का साङ्केतिक नाम है-'स्थूरयपिण्ड' जिस वाङ्मय-वामचक्र-भूतभौतिक पिण्ड का केवल स्पर्श ही सम्भव है। अतएव भूतपिण्ड का हम स्पर्शमात्र ही कर सकते हैं, देख नहीं सकते उसे। तो फिर किसे देखते हैं ?, इस रहस्यपूर्ण प्रश्न का उत्तरप्रदान करने वाली दुरधिगम्या विद्या का ही नाम है-'वाक्साहस्रीविद्या' जिस का अस्पष्ट पारिभाषिकी भाषा में ही श्रुतिने निम्नलिखित मन्त्र से संस्मरण किया है—

सहस्रधा पञ्चदशान्युक्था यावद्द्यावापृथिवी तावदित्तत् ।
सहस्रधा महिमानः सहस्रं यावद्ब्रह्मविष्ठितं तावती वाक् ॥
—ऋक्सं०

वाक् को हमने प्राण तथा मन से समन्वित बतलाया है। मनस्तत्त्व वाङ्मय पिण्ड के केन्द्र में प्रतिष्ठित रहता है एवं तदनुगत गतिशील-अथामन्धकार प्राणतत्त्व वस्तुकेन्द्र में उक्थरूप से अपनी मूलप्रतिष्ठा सुरक्षित रखता हुआ अर्करूप से पहिले तो वाङ्मय-स्थूरयभावनिष्पन्न वस्तुपिण्ड में व्याप्त होता है। अनन्तर इस वस्तुपिण्ड (स्थूरयपिण्ड) को केन्द्र बनाता हुआ यही अर्कात्मक प्राण बहुत दूर पर्य्यन्त अपना एक स्वतन्त्र-मण्डल-बनता है जो मण्डल संख्यानुगति से एकसहस्र-संख्यात्मक माना गए हैं।

यही महिमामण्डल प्राणप्रधान मनोवाग्गर्भित वह साहस्री-मण्डल है, जिस का हम मण्डलों के तारतम्य से साक्षात्कार तो कर सकते हैं, किन्तु जिस का प्राणमनःप्रधानत्वेन हस्तादि से संस्पर्श कदापि सम्भव नहीं है। यही सूर्य, और दृश्य का वह आत्यन्तिक-पार्थक्य है, जिसका स्वरूपबोध-वाङ्मय-वषट्कारविज्ञान के स्वरूप-समन्वय पर ही अवलम्बित है।

सूर्यपिण्ड भी मनःप्राणवाङ्मय है, एवं दृश्यमण्डल भी मनःप्राण-वाङ्मय ही है। अन्तर दोनों में केवल यही है कि सूर्यपिण्ड जहाँ प्राण-मनो-गर्भिता वाक् को प्रधान बना रहा है वहाँ दृश्यमण्डल मनो-वाक्-गर्भित प्राण को प्रमुखता प्रदान कर रहा है। वाक्प्रधान वस्तुपिण्ड पिण्ड है, एवं प्राणप्रधान वस्तुमण्डल 'मण्डल' है। स्पर्श पिण्ड का ही सम्भव है तो दर्शन मण्डल का ही होता है।

मण्डलानुगत-अर्थात्मक प्राण की अवयवात्मिका व्याप्ति की पारिभाषिकी संज्ञा है-'स्तोम' (राशि-स्तूप-ढेर-समूह)। मनोवाग्गर्भित-प्राणतत्त्व ही स्वाभाविक-गतिधर्म्म से 'गौ' है, जो वाक्-रूप मनोवाक्प्राणमय-गौतत्त्व अभिप्लव-पृष्ठ्य-रूपेण दो स्तोममार्गों में परिणत रहता है। रश्मिभावात्मिका प्राणसमष्टि ही अभिप्लवस्तोम है एवं मण्डलभावात्मिका प्राणसमष्टि ही पृष्ठ्यस्तोम है, जिन दोनों रहस्यपूर्ण-प्राणविध-स्तोमों का तत्प्रकरण-भाष्य में विस्तार से स्पष्टीकरण कर दिया गया है। केन्द्र से महिपरिधि पर्य्यन्त वस्तुपिण्डाधारत्वेन उत्तरोत्तर बृहन्मण्डलों में परिणत होने वाले प्राणमण्डल ही 'पृष्ठ्यस्तोम' कहलाए हैं, एवं केन्द्र से महिपरिधि पर्य्यन्त रश्मिरूपेण-सूर्यप्रमुख-वितायमान-प्राणसमूह ही 'अभिप्लवस्तोम' नाम से व्यवहृत हुए हैं, जिन इन दोनों के स्वरूप-समन्वय के बिना वैदिकी-सृष्टिविद्या का समन्वय स्वप्न में भी सम्भव नहीं है।

हाँ, तो मनोवाक्-गर्भित-प्राण-रूप गौतत्त्व मण्डलसाहस्री के अनुबन्ध से सहस्र-संख्या में विभक्त रहता है जिन इन सहस्र-वाङ्मय-प्राणों की त्रिंशत् त्रिंशत् ( ३ -१ ) प्राणराशि से जो एक स्वरूप अभिव्यक्त होता है—उसीका पारिभाषिक नाम है-'अहर्गण'। फलतः १ प्राणात्मक गौतत्त्वों के ३ १०-के अनुपात से ( ९ ९ गौतत्त्वों के) ३३ ( तैंतीस ) अहर्गण होजाते हैं शेष रह जाते हैं—दश गौप्राण, यही 'चतुस्त्रिंशः प्रजापतिः' रूप चौंतीसवाँ-'सर्वप्रजापति' नामक पारिभाषिक-वाङ्मय-प्रजापतिदेवता है। ३३ अहर्गणों में से आरम्भ के तीन अहर्गण वस्तुपिण्ड में भुक्त हैं। अतएव वस्तुमण्डल में ३ ही अहर्गण शेष रह जाते हैं जिनका अयुग्मरूपेण जो तत्त्वात्मक समन्वय होता है उसीका नाम है-'वषट्कार'। वस्तुपिण्डभुक्त-तीन अहर्गणों में वस्तुमण्डलयुक्त ३ अहर्गणों में से ९ अहर्गणों के समावेश से जो वाक्प्राणमय-एक स्वतन्त्र स्तोम का स्वरूप सम्पन्न होता है उसी का नाम है—'त्रिवृत्स्तोम' ( अर्थात् ९ अहर्गणों की समष्टिरूप स्तोम )। इसमें अयुग्मरूपेणैव आगे के ६ अहर्गणों के समावेश से—'पञ्चदशस्तोम' का, और ६ के समावेश से-'त्रिणवस्तोम' का एवं और शेषभूत अन्त के ६ अहर्गणों के समावेश से-'त्रयस्त्रिंशस्तोम' का स्वरूप-सम्पन्न होता है। इन ३३ सों अहर्गणों का केन्द्रभूत एक सप्तदशम-अहर्गण-पृथक् और मान लिया गया है जो 'उद्गीथप्रजापति' का स्वरूप समर्पक बनता है। इसप्रकार त्रिवृत्-(९)-पञ्चदश (१५)-सप्तदश (१७)-एकविंश (२१)-त्रिणव-(२७)-त्रयस्त्रिंश (३३)-रूपेण वाङ्मय प्राण के किंवा प्राणमयी-महिमा-रूपा सुसूक्ष्मा वाक् के ६ ( छह ) विभिन्न स्तोम होजाते हैं। एक ही मूलवाक्तत्त्व का स्तोमानुबन्धी यह षड्धा-विभाजन है। यही वाक् का षट्कार है, और यही वाक्षट्काररूप 'वषट्कार' शब्द का संक्षिप्ततम-निरुक्तनिर्वचन है।

वाक् के परंकाररूप वषट्कार का ही नाम है 'वाक्साहस्री-मण्डल' जिसके गर्भ में वेदसाहस्री-लोकसाहस्री-वाक्साहस्री-नाम की तीन व्यष्टिरूपा अवान्तर-साहस्रियाँ प्रतिष्ठित मानी गई हैं जिस इस साहस्री-त्रयी की आधारभूमि है हृदयाक्षरत्रयी। वस्तुपिण्ड के केन्द्र में मनोगर्भित जिस 'प्राण' तत्त्व की उक्त रूपेण पूर्व में प्रतिष्ठा बतलाई गई है वह हृदयस्थ प्राण हृदय में प्रतिष्ठित रहता हुआ स्वयं भी 'हृ-द-यम्' रूपेण त्र्यक्षरात्मक-अक्षरप्राण ही है। जिसका 'हृ' नामक एकाक्षर आहरणधर्म्मा विष्णु है यही आगतिधर्म्मा प्राण है। 'द' नामक एकाक्षर खण्डनधर्म्मा-'इन्द्र' है यही गतिधर्म्मा प्राण है। एवं 'यम्' नामक एकाक्षर नियमनधर्म्मा ब्रह्मा है, और यही गतिसमुच्चयधर्म्मा स्थितिरूप-प्रतिष्ठाप्राण है। इसप्रकार तीन अक्षरों की समन्वितावस्थारूप त्र्यक्षरमूर्त्ति-हृदयस्थ प्राण के आधार पर ही मनोवाग्गर्भिता वाक्साहस्री के तीन महिमा-विवर्त्त निष्पन्न होजाते हैं मनः-प्राण-वाक् की गौण-प्रधानदृष्टि के कारण, जिसका निष्कर्ष यही है कि—

मनोवाग्गर्भिता प्राणप्रधाना साहस्री का ही नाम वैष्णवीसाहस्री है यही 'लोकसाहस्री' है, जिसका 'हृ' अक्षरात्मक विष्णु' नामक अक्षर से ही प्रधान सम्बन्ध है। मन-प्राणगर्भिता वाक्प्रधाना साहस्री का ही नाम 'ऐन्द्रीसाहस्री' है यही 'वाक्साहस्री' है जिसका 'द' अक्षरात्मक 'इन्द्र' नामक अक्षर के साथ ही प्रधान सम्बन्ध माना गया है। एवं प्राण-वाग्-गर्भिता-मन-प्रधाना साहस्री का नाम ही ब्राह्मीसाहस्री है यही 'वेदसाहस्री' है, जिसका 'यम्' अक्षरात्मक 'ब्रह्मा' नामक अक्षर के साथ ही प्रधान सम्बन्ध माना गया है। इसप्रकार ब्रह्माक्षररूप प्रतिष्ठातत्त्व के आधार पर प्रतिष्ठित इन्द्र-विष्णु-की गत्यागतिधर्मावच्छिन्न प्रभूमूला पारस्परिकी प्रतिस्पर्द्धा से होने वाले ब्राह्म-वैष्णव-ऐन्द्र-प्राणों के त्रीरयरूप-सर्वात्मक कर्म्मवितान से एक ही वाक्साहस्री के उक्त गौण-प्रधान-क्रम से तीन साहस्रियाँ अभिव्यक्त होजाती हैं जिन इन तीन साहस्रियों के प्रचारपार्थेन-ऊर्ध्व-अध-तिर्य्यक्-सर्वतोभावी वितान से एकविधापि साहस्री आरम्भ में त्रिसाहस्रीरूप में परिणत होती हुई 'सहस्रधा महिमानः सहस्रम्' रूपेण अर्सख्य-अपरिमित-साहस्री-वितानभावों में विभक्त होजाती है जिनकी प्रधानमूला साहस्री-त्रयी का ऋषि ने निम्नलिखितरूपेण संस्मरण किया है—

> उभा जिग्यथुर्नपराजयेथे, न पराजिग्ये कतरश्च नैनोः।
> इन्द्रश्च विष्णो यदपस्पृधेथां त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम्॥ (ऋक्संहितायाम्)
>
> किं तद् सहस्रमिति ?
>
> इमे लोकाः (लोकसाहस्री वैष्णवी)
>
> इमे-वेदाः (वेदसाहस्री-ब्राह्मी)
>
> अथो-वाक्-इति ब्रूयात् (वाक्साहस्री-ऐन्द्री)
>
> —ऐतरेय-आरण्यके

उक्त साहस्री-त्रयी में मन-प्राणगर्भिता वाक्प्रधाना ऐन्द्री-साहस्री का ही क्योंकि वाङ्मय वषट्कार से प्रत्यक्ष सम्बन्ध है। अतएव यज्ञकर्म्म में एकमात्र-इन्द्राक्षरदेवता के लिए ही- इन्द्राय वौषट् रूपेण वषट्कार रूपेण आहुति का विधान हुआ है। वैसे तो सभी प्राणदेवताओं की आधारभूमि वाङ्मय वषट्कार ही बना हुआ है जैसाकि—"देवपात्रं वा एष-वषट्कारः" निगम से स्पष्ट है। ऐसा है यह वषट्कार, जिसके आधार

पर ही मण्डलात्मक–'वैश्वरूप्य' का वितान हुआ है, जिस वैश्वरूप्य के माध्यम से ही पाँचों विश्वपुरों में परस्पर वसुधानकोशात्मक–३३ सुप्रसिद्ध दहरोत्तरसम्बन्ध प्रतिष्ठित है, जिसके आधार पर ही पाँचों पुरों में पञ्चपुर-स्वरूप-संरक्षिका वह यज्ञप्रक्रिया प्रक्रान्ता है, जिसका 'अहिता-संयोग' 'प्रयुता संयोग' इस परिभाषाद्वयी के माध्यम से ही श्रुति ने स्वरूप–विश्लेषण किया है।

विश्वस्वरूपसंस्थान के माध्यम से वस्तुस्थिति का समन्वय कीजिए। आकाशमूर्त–प्रधान–स्वयम्भू–नामक प्रथमपिण्ड पहिला स्वयम्पिण्डात्मक–पहिला वाङ्मय पिण्ड है। इसीके अनुरूप स्वरूप–रखने वाले क्रमशः वायु–तेज–जल–भूम्–नामक भूतप्रधान चारों स्वयम्पिण्डात्मक वाङ्मयपिण्ड क्रमशः परमेष्ठी–सूर्य–चन्द्रमा–भूपिण्ड नामक चार वाङ्मय पिण्ड हैं। यह अविस्मरणीय है कि–यह क्रम दृष्टिमूला–सृष्टिविद्या से ही सम्बन्ध रखता है। यदि सृष्टिमूला सृष्टिविद्या के क्रम से विचार किया जायगा तो–'चन्द्रमा सर्वान्त में प्रतिष्ठित माना जायगा। क्योंकि ग्रहोपग्रहभावनिर्वचना–दर्शपूर्णमासयज्ञानुबन्धिनी सुप्रसिद्धा 'प्रतिपदनु–परविद्या' से अनुगता क्रमसिद्धा व्यवस्था के अनुसार स्वयम्भू का उपग्रह सूर्य्य है, सूर्य्य का उपग्रह भूपिण्ड है, एवं भूपिण्ड का उपग्रह अत्रिप्राणनिर्वचन चन्द्रमा है। सर्वान्तमावात्मिका इस अवसानादिमका स्थिति के कारण ही चान्द्रसाम–'निधनसाम' नाम से प्रसिद्ध हुआ है।

उक्त क्रमसिद्ध आकाशात्मा–स्वयम्भू–पिण्ड वाय्वात्मा परमेष्ठी–पिण्ड तेजोमयात्मा सूर्य्य–पिण्ड मृन्मय भूपिण्ड एवं जलीय चन्द्रपिण्ड, इन पाँचों–वाङ्मय–महाभूतात्मक–विश्वपिण्डों के साथ (प्रत्येक के साथ) उस वाङ्मय–वषट्कारमण्डल का सम्बन्ध है जो 'वैश्वरूप्य' नाम से प्रसिद्ध है। पाँचों के अपने अपने महिमामण्डलात्मक–पाँच–वैश्वरूप्य हैं, एवं प्रत्येक में यथाश्रयिता साहस्री-त्रयी का स्व–स्व–पिण्डपुर–अवस्थानानुपात से ही उपभोग होरहा है। इन वाङ्मय–महिमामण्डलों के अनुपात से ही पाँचों विश्वपुरों का वसुधानकोशात्मक–दहरोत्तरसम्बन्ध माना गया है जिसका निष्कर्षार्थ यही है कि, स्वयम्भू नामक आकाशात्मा–प्रथम–वाङ्मय पिण्ड के महिमामण्डलात्मक–वाक्साहस्रीमण्डलरूप वैश्वरूप्य के गर्भ में समहिममण्डल शेष चारों विश्वपर्व बुद्बुद्वत् प्रतिष्ठित हैं। एवमेव परमेष्ठी के महिमा–मण्डल में शेष तीनों, सूर्य्य के महिमा–मण्डल में शेष दोनों एवं भूपिण्ड के महिमा–मण्डल में समहिम–चन्द्रमा गर्भीभूत है। और यही वषट्कारशब्द–निर्वचना उस पारिमाषिकी वाक्साहस्री–विद्या का संस्मरण–निष्कर्ष है, जिस से अनुप्राणित त्रिवृत्–पञ्चदश–एकविंश–आदि स्तोमों के परिमाण-माध्यम से ही विश्वपर्वों के गणितसिद्ध–सामीप्य–और विदूरत्व का वैज्ञानिक व्यवस्थापन हुआ है।

उदाहरणार्थ–'सूर्य्य पृथिवी से कितनी दूर है ?, प्रश्न का उत्तर जहाँ आज का भूतविज्ञान अमुक करोड़ मीलों में देता है वहाँ वैदिक–सृष्टिविज्ञान में इस प्रश्न का उत्तर होगा–'एकविंशो वा इत–आदित्यः। अर्थात् भूपिण्ड से सूर्य्य पार्थिव–वषट्कारमण्डल के २१वें अहर्गण पर बृहतीछन्द के केन्द्र में प्रतिष्ठित है इत्यलमति–विस्तरेण 'वषटकारशब्द' निर्वचन–पारिमाषिक–प्रासङ्गिक–निदर्शनेन।

११ (२)

• • • • •

श्री

# १२-पुरोडाशमीमांसानुगत-पात्रीनिर्णेजन-कर्म्म प्रसङ्गत.
# "प्रासङ्गिकी विविध-वैज्ञानिकी-चर्चाएँ"

एवं

# 'तन्निबन्धना-विविध-परिभाषाएँ'

३

---

पात्रीनिर्णेजनात्मक-कर्म्मप्रात १२ में कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता के प्रसङ्ग में भगवान्-याज्ञवल्क्य के द्वारा जिन प्रासङ्गिक-पारिभाषिक-वैज्ञानिक-तथ्यों का स्पष्टीकरण हुआ है, उन में से चतुर्विध-अग्निस्वरूप-विज्ञान, आप्त्यात्रयी-स्वरूप-विज्ञान पत्न्यालम्भनविज्ञान पञ्चप्राणात्मक-पशुस्वरूपविज्ञान अहिंसा-हिंसा-स्वरूपविज्ञान, आदि कतिपय विषय विशेष महत्त्व रख रहे हैं, जिनमें पत्न्यालम्भन पशु-हिंसा-अहिंसा-गुणता विषय भी तो आज के दिग्देशकालानुरूप से निश्चयेन विशेषतः ही ध्यान रखने वाली मानी जायगी । अतः उदाहरणरूपेण अत्यन्त संक्षेप से ही इन प्रमुख विषयों का उदाहरण-स्मरण करा देना पर्य्याप्त होगा ।

## (क)-अग्निविज्ञान-निबन्धन-पारिभाषिक-स्वरूप-दिग्दर्शन—

अपने पारिभाषिक-अनुगम-अर्थ से अनुप्राणित-'चतुर्धा विहितो ह वा अग्रे-अग्निरास' इत्यादि श्रुतिवचन से अनुप्राणित चतुर्धा विभक्त 'अग्नि' के चतुर्विध-महिमामय विवर्तों का वेदशास्त्र में अनेकधा स्पष्टीकरण हुआ है । वस्तुस्थिति तो इस दशा में कुछ ऐसी है कि, 'अग्निविद्या' का विस्तारात्मक उपबृंहण ही सम्पूर्ण वेदशास्त्र का निष्कर्षार्थ है । जिस अपौरुषेय-तत्त्वात्मक-स्वायम्भुव-ब्रह्मनिःश्वसित वेद को विश्व का कारण माना जाता है वह वेदतत्त्व भी 'ब्रह्माग्नि' नामक अग्निविशेष ही है जोकि ऋक्संहितान्तर्गत सुप्रसिद्ध अस्यवामीय-सूक्त में-'वामपलित' नामसे उपवर्णित है । ब्रह्माग्निरूप स्वायम्भुव-वामपलित-नामक ब्रह्माग्नि के आधार पर ही इसी के आरम्भणधर्म्म से ( उपादानधर्म्म से ) जो भृग्वग्नि-अभिव्यक्त होता है उसी का नाम सुप्रसिद्ध वह-'आप्त्याग्नि' है जिस का महाभारत में एक आख्यानविशेष के द्वारा 'अग्निभ्रातर' रूप से समन्वय हुआ है । 'अग्निभ्रातर' रूप इस द्वितीय 'आप्त्याग्नि' नामक 'भृग्वाग्नि' का नाम ही आपोमय-परमेष्ठी-लोक है जोकि विश्व का क्रमप्राप्त द्वितीय पर्व माना गया है ।

आगे चलकर इस भृग्वग्निरूप आप्त्याग्नि के गर्भ में पुनः एक अपूर्व सत्याग्नि का केन्द्ररूपेण वपन होता है जिसके लिए 'कं स्विद्गर्भं दध्र आपः' कहा गया है एवं जिसका-'तासु बीजमवासृजत्' रूपेण मनु भगवान्ने स्मरण किया है । इस तृतीय-सत्याग्नि की चिति के अन्तिम परिणामरूप घनीभावधर्म्म से जिस

तथाभूता अभिरूपसौम्यगुणान्विता यज्ञिया वेदि प्राक् अथवा तो उदक् दोनों में से किसी एक दिशा की ओर ही प्रवणा होनी चाहिए। कारण स्पष्ट है। मानवधर्म का उत्तरदिशा से प्रधान सम्बन्ध है एवं देवसर्ग का पूर्वदिशा से सम्बन्ध है। मानवसृष्टि रतोमयी-भूतसृष्टि है एवं देवसृष्टि प्राणसृष्टि है। प्राणपति प्राणात्मक इन्द्र पूर्वदिशा के दिक्पाल हैं एवं भूतपति चन्द्रमा (सोम) उत्तरदिशा के दिक्पाल हैं। चन्द्रमसावुरसो अमय आपूरसम् इत्यादि वाग्मिक सिद्धान्तानुसार चान्द्र सोम ही भृगु-स्वरूप धर्मक बनता हुआ शुक्रात्मक-रतो-रूप में परिणत होता है। एवं रसशुक्राहुति ही मानवसृष्टि का प्रमुख बीज माना गया है। तत्प्रधानता क्योंकि सौम्या उत्तरदिक् में ही है। अतएव उत्तरादिक् (उत्तर दिशा) सौम्य-शुक्र प्रधान मानव की प्रातिस्विक भृगु मानली गई है जबकि-प्राणेन्द्र के प्राधान्य से पूर्वादिक् देवताओं की दिशा मानी गई है। प्रथम तो वेदि इस ओर ही प्रवणा (झुकी हुई) होनी चाहिए। यदि इस ओर सुविधा न हो तो स्वस्तिग्रूपा उत्तरदिशा की ओर भी वेदि प्रवणा रक्खी जासकती है। किन्तु भूल कर भी इसे दक्षिणप्रवणा तो कदापि नहीं बनाना चाहिए। जो सौम्यप्राण उत्तर में मानव के जीवन की मूलप्रतिष्ठा है वही दक्षिणानुगत बनता हुआ पितृप्राणात्मक बन कर मानव की मृत्यु का कारण बन जाया करता है। अतएव दक्षिणदिशा को याम्यादिक् (यमराज की दिशा) माना गया है। इयमेवोऽवमा सानं पृथिव्या'- यमा वै-अवसानस्पष्ट' इत्यादि मन्त्र-ब्राह्मण-श्रुतियों के अनुसार दक्षिणस्थ याम्य-पितर तो अवसान के ही अधिपति माने गए हैं। अतएव मानव को स्वप्राण का आभिमुख्य कदापि दक्षिण दिशा की ओर नहीं करना चाहिए। इसी आधार पर-'नोदीचानशिरा शयीत' (उत्तर दिशा की ओर मस्तक करके कभी शयन नहीं करना चाहिए) यह आदेश हुआ है। क्योंकि ऐसा करने से प्राणगति दक्षिणाभिमुख ही बन जाया करती है जो कि आयुःप्राण पर व्याघात करने वाली मानी गई है। अतएव भारतीय-'वास्तुशास्त्र (भवननिर्म्माणादि शिल्पशास्त्र) में दक्षिण की ओर द्वार रखना आत्यन्तिक रूपेण निषिद्ध माना गया है। निगमनिष्ठ स्वर्गीय श्रीजयसिंहजी नृपतिवर के सत्त्वावधान में विनिर्मित जयपुर नगर का समस्त वास्तुशिल्प इसी नियम से अनुप्राणित था जो आज के युगधर्म के द्वारा यत्र-तत्र परिवर्तित होगया है।

प्राक् प्रवणा अथवा तो उदक् प्रवणा वेदि के तत्पाक् याम्य-दक्षिणप्रान्त को मिट्टी डाल कर थोड़ा उन्नत कर लेना चाहिए। इस से दो तथ्य सिद्ध होजाते हैं। उन्नतभाग से वेदि का दक्षिणप्रवणता दोष सर्वात्मना दूर जाता है। दूसरे-वेदि 'पशुसम्पत्ति' से भी समन्वित होजाती है। परिशिष्टात्मक-प्रवर्ग्य भाग का ही नाम रसय-मिट्टी का ही नाम-'पुरीष' है जो अनात्म्य है। आत्मस्वरूपाभिव्यक्तित्व से वञ्चिता पशुसृष्टि अनात्म्या है अवर्ग्या है, पुरीषरूपा है अर्थात् प्रवर्ग्यात्मिका है। पृथग्भूता मिट्टी प्रवर्ग्य-स्थानीया बनती हुई निधानेन सम्बन्धात्-'पशु' है। अतएव इस पुरीष-निधान से वेदि अवश्य ही पशुसम्पत्ति से भी समन्विता होजाती है। क्या दक्षिणस्थ याम्य-रुद्र इस पशुसम्पत्ति को नष्ट नहीं कर देगा, जिस कि पुरीष-निधानन वेदि के दक्षिण भाग में प्रतिष्ठित किया गया है ?। नहीं। इसलिए कि याम्यरुद्र तो स्वयं 'पशुपति' है। अतएव वे तो रक्षक ही हैं इन दक्षिणस्थ-पशुओं के।

उक्त कथन का तात्पर्य यही है कि, आधिदैविक यज्ञ तथा आध्यात्मिक यज्ञ का जैसा स्वरूप है इस आधिभौतिक वेदि का स्वरूप भी उसी अनुपात से नियत होना चाहिए। वेदि की स्वरूप-सम्पत्ति से सम्बन्ध

मघवा नामक इन्द्रप्राण ही इन यच्चयावत् वर्णरूपों के अधिष्ठाता एवं प्रवर्त्तक हैं । इसी वर्णरूप का नाम है–'रूपसौन्दर्य्य', + ।

दूसरा है– अभिरूपसौन्दर्य्य । आकाररूप का ही नाम 'अभिरूपता' है, जिस इस अभिरूपात्मक आकाररूप का प्रवर्त्तक 'त्वष्टा प्राण' माना गया है जैसाकि– त्वष्टा रूपाणि पिंशतु त्वष्टा वै रेतः सिक्तं विकिरोति इत्यादि से स्पष्ट है । आकाररूप ही वर्णरूप की प्रतिष्ठा माना गया है । वयोनाधात्मक छन्द का नाम है— आकार एवं वयोरूप छन्दित वस्तु का नाम है— आकारित-पदार्थ' । पदार्थ और पदार्थ का आकार दोनों क्रमशः इन्द्र, और त्वष्टा से अनुप्राणित है । दोनों में आकार 'आधार' है, आकारित वस्तु आधेय है । छन्दोरूप त्वाष्ट्र आधारात्मक सौन्दर्य्य की छन्दित-ऐन्द्र आधेय-सौन्दर्य्य की प्रतिष्ठा बना करता है । अतएव दोनों में प्रमुख-स्थान त्वाष्ट्र-आकार-सौन्दर्य्यरूप-'अभिरूपसौन्दर्य्य' का ही माना गया है । क्यापि श्वेत-कृष्ण-पीत हरित-( काला-गोरा-आदि ) वर्ण सौन्दर्य्य के मापदण्ड नहीं बना करते । अपितु अनु सरूपेण आकारविशेष ही सौन्दर्य्य का प्रमुख मापदण्ड बना करता है । विशिष्टाकार से समन्वित प्रत्येक वर्ण [रँग] जहाँ सुन्दर बन जाता है, वहाँ निकृष्टाकारों से विशिष्ट भी वर्ण निकृष्ट बनता हुआ सौन्दर्य्य की सीमा से बहिर्भूत हो जाता है । अतएव वर्णरूपात्मक-ऐन्द्र रूपसौन्दर्य्य तथा आकाररूपात्मक-त्वाष्ट्र-अभिरूप-सौन्दर्य्य दोनों में 'अभिरूप सौन्दर्य्य' ही प्रमुख मान लिया गया है, जैसाकि 'आभिरूप्याच्च बिम्बानाम्' इत्यादि औपासनिक-वचन से स्पष्ट है * ।

प्रतिमा का अथवा तो चित्र का वर्णात्मक रूपसौन्दर्य्य इनके आकारात्मक अभिरूप सौन्दर्य्य पर ही प्रतिष्ठित माना गया है । वर्णतः कृष्ण–पाषाणमयी भी प्रतिमा आकारसौन्दर्य्य से जहाँ स्वस्वरूप से अभिव्यक्त होसकती है वहाँ वर्णतः विशिष्टा भी प्रतिमा आकारविकृति से अपने वैशिष्ट्य से वञ्चित होजाती है । यही स्थिति चित्रात्मक शिल्प की है । अतएव भगवान् याज्ञवल्क्य ने यहाँ वेदिरूपा नारी के सौन्दर्य्य के सम्बन्ध में त्वाष्ट्रप्राणात्मक आकाररूपात्मक अभिरूपसौन्दर्य्य को ही प्रमुख माना है । यज्ञपुरुष की योषारूपा ( पत्नी स्थानीया ) यह वेदि पश्चाद्वरीयसी मध्ये संह्वारिता, तथा पुरस्तादुर्वी आकार–भावों से समन्वित रहती है । एवमाकारसौन्दर्य्ययुक्ता अभिरूपसुन्दरी नारी की ही लोक में प्रशंसा होती है— 'एवमेव हि योषां प्रशंसन्ति' । 'पश्चाद्वरीयसी' का अर्थ है—पृथुश्रोणि' । मध्ये संह्वारिता का अर्थ है—'मध्ये संक्षिप्ता' एवं 'पुरस्तादुर्वी' का अर्थ है— 'विस्तृतान्तरांसा' । भावितम विपुलाकार– समन्वित मध्य–कटि–प्रदेश इतस्ततःसमर्प्यतया सूक्ष्म ( कृशोदरी ) एवं अग्रभाग अपेक्षया थोड़े नत किन्तु विस्तृत । यही योषा का अन्यतम अभिरूप–सौन्दर्य्य है जिसे 'प्रजनन' का मूलाधार माना गया है ॥ १४, १५, १६ ॥

---

+—विशिष्टतम रूपसौन्दर्य्य से सम्पन्ना नारी के लिए राजस्थान में–'रूप का ढगला ( रूपराशि रूपस्तूप रूप का ढेर ) यह शब्द प्रसिद्ध है ।

* अर्च्चकस्य तपोयोगात्, अर्च्चनस्यातिशायिनात् ।
आभिरूप्याच्च बिम्बानां देव सान्निध्यमृच्छति ॥

में एक पद्य किसी कविश्रेष्ठ के मुख से हमारे श्रोत्रविवरों में बलात् प्रविष्ट होगया था। सम्भवतः सभी रसज्ञतानुरागी निम्न लिखित उस पद्य से सुपरिचित होंगे कि—

अङ्कं केऽपि शशङ्किरे जलनिधेः, पङ्कं परे मेनिरे।
सारङ्गं कतिचिच्च सञ्जगदिरे भूच्छायमैच्छन् परे॥
इन्दौ यद्दलितेन्द्रनीलशकल श्यामं दरीदृश्यते।
तत् सान्द्रं निशिपीतमन्धतमसं कुक्षिस्थमाचक्ष्महे॥

"कितने ही कल्पना–रसिकों का कहना है कि, चन्द्रमा में जो कृष्णभाव है वह एक कलङ्क का सूचक है। चन्द्रमाने जारबुद्धि से बृहस्पति की स्त्री तारा (गुरुपत्नी) पर बलात्कार किया था। यही कलङ्क (कालिमा कालिख) आजतक चन्द्रमा में दिखाई दे रहा है। कितने ही मानते हैं कि चन्द्रमा समुद्रमन्थन के अवसर पर समुद्र से निकला है। समुद्र से निकलते हुए समुद्र का पङ्क (कीचड़) भी चन्द्रमा में लगा रह गया। यही चन्द्रमा में दिखलाई दे रहा है। कितने ही कहते हैं कि चन्द्रमा के क्रोड में एक मृगशावक (हरिण का बच्चा) बैठा है। हरिण चन्द्रमा का वाहन है। उसका पुत्र भी उसी के साथ है। अल्पवयस्क होने से प्रीतिवश चन्द्रमा ने उसे अपने अङ्क (गोद) में प्रतिष्ठित कर रक्खा है। चन्द्रमा में दिखलाई देने वाला कृष्णभाव (कालिमा) यही क्रोडस्थ मृगशावक है। इसीलिए चन्द्रमा 'मृगलाञ्छन' नाम से प्रसिद्ध है। कितने ही विद्वान् कहते हैं कि, चन्द्रमा पर भूपिण्ड की छाया पड़ती है। चन्द्रमा में दृष्ट कृष्ण-वर्ण भूमि की छायामात्र है। परन्तु हमारी दृष्टि से (पद्यरचना करने वाले कवि के मत से) चन्द्रमा में जो श्यामता दिखलाई दे रही है, वह रात्रि का ही अन्धकार है। रात्रि का जो घना अन्धकार था उसे ही मानो चन्द्रमा ने पी लिया है। रात्रि का सम्पूर्ण अन्धकार चन्द्रमा के उदर में चला गया है। अतएव चान्द्री रात्रियों में (शुक्लपक्ष में विशेषतः पूर्णिमा में) अन्धकार नहीं रहता। यही पीतान्धकार चन्द्रकुक्षि में दिखलाई देरहा है।

उपर्युक्त सभी पक्ष केवल कल्पना ही कल्पना हैं। यद्यपि इस कल्पना में भी—'भूच्छायमैच्छन् परे' यह वाक्य अवश्य ही आंशिकरूप से सत्य है। परन्तु इतर मिथ्यावादों के सहचरित होने से उसकी भी वास्तविकता तिरोहित ही होरही है। प्रकृत मन्त्र उसी सत्यांश का विश्लेषण कर रहा है जैसाकि निम्नलिखित चन्द्रोत्पत्तिप्रकरण से स्पष्ट होजायगा।

जिसप्रकार 'बहिर्ग्रह' नाम से प्रसिद्ध शनि बृहस्पति, मङ्गल एवं 'अन्तर्ग्रह' नाम से प्रसिद्ध शुक्र-बुध-पृथिवी सूर्य्य के उपग्रह माने जाते हैं, एवमेव चन्द्रमा पृथिवी का उपग्रह माना गया है। दूसरे शब्दों में–चन्द्रमा पृथिवी का पुत्र माना जासकता है। यद्यपि चन्द्रमा को 'अत्रिपुत्र' माना गया है। परन्तु उस अत्रिप्राण का भूपिण्ड से ही सम्बन्ध है। अत्रिप्राण ही भूपिण्ड का स्वरूप-समर्पक बनता है। भूपिण्ड भूतमय है। भूत की प्रतिष्ठा प्राण है। बिना प्राण के भूत एक क्षण भी प्रतिष्ठित नहीं रह सकता। यही भूतप्रतिष्ठारूप वाङ्मय किंवा वाग्रूप प्राण 'अत्रि' नाम से प्रसिद्ध है। चतुर्विध अग्न्याग्नियों का निरूपण करते हुए हमने पूर्व में पृथिवी में गार्हपत्य नाम के अग्न्याग्नि की सत्ता बतलाई है। इस अग्न्या-

रखने वाले इसी तथ्य का यहाँ समन्वय हुआ है जिसके अनन्तर 'प्रतिमार्ज्जनकर्म्म' ही उपस्थित हो रहा है ॥१७॥

## प्रतिमार्ज्जनकर्म्मोपपत्ति—

उत्तर-परिग्रहानन्तर स्फ्य से उत्पाटित मिट्टी को समन्त्रक बाहिर फैंकना ही 'प्रतिमार्ज्जनकर्म्म' है। जिस मन्त्र से यह कर्म्म किया जाता है वह निम्न लिखित है—

"पुरा क्रूरस्य विसृपो विरप्शिन्नुदादाय पृथिवीं जीवदानुम्।
यामैरयंश्चन्द्रमसि स्वधाभिस्तामु धीरासो अनुदिश्य यजन्ते" ॥

—यजु॰ सं॰ १।२८ मं॰

'हे विरप्शिन्! विसृप (क्रूरस्य) पुरा (देवा) जीवदानु यां पृथिवीमुदादाय स्वधाभिश्चन्द्रमसि-ऐरयन् तामु अनुदिश्य-धीरास-यजन्ते'। हे विष्णो! विविध योद्धाओं की इधर उधर दौड़ भाग (सर्पण-मलाप्य) के कारण विसृप नाम से प्रसिद्ध क्रूरकर्म्मा अतएव 'क्रूर' नाम से प्रसिद्ध संग्राम से पहिले देवताओंने जीवनीय जिस पृथिवी को (पृथिवी के जिस जीवनीय भाग को) (धरोहर के रूप में) चन्द्रमा में प्रतिष्ठित किया था उसी (जीवदानु भाग) को लक्ष्य में रख कर धीर याज्ञिक यजन करते हैं' —

यह है मन्त्र का अक्षरार्थ। इस मन्त्र की सङ्गति लगाती हुई ब्राह्मणश्रुति कहती है कि-"किसी समय युद्ध की आशङ्का से देवताओं नें युद्ध से पहिले ही परस्पर की मन्त्रणा से यह निश्चय किया कि इस भूपिण्ड पर जो अपना याज्ञिक अमृतमय देवयजन भाग है उसे कुछ दिनों के लिए चन्द्रमा में रखदें। यदि जीत गए, तो पुनः इसे ले लेंगे। नहीं तो जीवनीय रस के आधार पर पुनः असुरों को परास्त कर देंगे। फलतः देवताओंनें उस जीवनीय भाग को धरोहर के रूप में चन्द्रमा में प्रतिष्ठित कर दिया। प्रकृत यज्ञ में चन्द्रमा में सुरक्षित उसी देवयजन भाग की (भावना द्वारा) प्राप्ति के लिए उक्त मन्त्र से प्रतिमार्ज्जन किया जाता है। उस देवयजन की भावना रखते हुए प्रतिमार्ज्जन से विशुद्ध भूप्रदेश में उसी यज्ञिय भाव का (देवयजन भाग का) समावेश होजाता है। ("तदु ह वाऽस्यैतस्मिन् देवयजनऽ इष्टं भवति य एवमेतद्वेद")।

संहिताभाग के कितने ही मन्त्र विशुद्ध आधिदैविक-विज्ञान का ही निरूपण करते हैं। केवल विज्ञान का निरूपण करने वाले मन्त्र भाषादृष्टि से भी जटिल होते हैं एवं भावदृष्टि से भी रहस्यमय होते हैं। प्रकृत मन्त्र ऐसा ही है। इस में एक अपूर्व आधिदैविक-विज्ञान का निरूपण किया गया है। कल्पनाप्रिय कवियों की उड़ान-तरङ्गों की आधारभूमि 'चन्द्रकलङ्क' का क्या स्वरूप है? दूसरे शब्दों में चन्द्रबिम्ब में दिखलाई देने वाला 'कृष्णचिह्न' क्या है? उक्त मन्त्र इसी प्रश्न का तात्त्विक समाधान कर रहा है। वैदिक-विज्ञान का तिरस्कार करते हुए लक्ष्मी के लाडले पाश्चात्यों का अनुधावन करने वाले उनकी प्रशंसा में ही अपने जीवन को धन्य मानने वाले वैदिक-विज्ञान के परम शत्रु भारतीय उन कवियों से ही पहिले पूँछ देखिए। देखें वे इस कलङ्क के सम्बन्ध में क्या उत्तर देते हैं? बहुत दिनों की घटना है। इस सम्बन्ध

में एक पद्य किसी कविश्रेष्ठ के मुख से हमारे श्रोत्रविषयों में बलात् प्रविष्ट होगया था। सम्भवत: सभी संस्कृतानुरागी निम्न लिखित उस पद्य से सुपरिचित होंगे कि—

अङ्कं केऽपि शशङ्किरे जलनिधेः, पङ्कं परे मेनिरे।
सारङ्गं कतिचिच्च सञ्जगदिरे भूच्छायमैच्छन् परे॥
इन्दौ यद्दलितेन्द्रनीलशकलश्यामं दरीदृश्यते।
तत् सान्द्रं निशिपीतमन्धतमसं कुक्षिस्थमाचक्ष्महे॥

"कितने ही कल्पना-रसिकों का कहना है कि, चन्द्रमा में जो कृष्णभाव है यह एक कलङ्क का सूचक है। चन्द्रमाने जारबुद्धि से बृहस्पति की स्त्री तारा (गुरुपत्नी) पर बलात्कार किया था। वही कलङ्क (कालिमा कालिख) आजतक चन्द्रमा में दिखाई दे रहा है। कितने ही मानते हैं कि, चन्द्रमा समुद्रमन्थन के अवसर पर समुद्र से निकला है। समुद्र से निकलते हुए समुद्र का पङ्क (कीचड़) भी चन्द्रमा में लगा रह गया। वही चन्द्रमा में दिखलाई दे रहा है। कितने ही कहते हैं कि, चन्द्रमा के क्रोड में एक मृगशावक (हरिण का बच्चा) बैठा है। हरिण चन्द्रमा का वाहन है। उसका पुत्र भी उसी के साथ है। अल्पवयस्क होने से प्रीतिवश चन्द्रमा ने उसे अपने अङ्क (गोद) में प्रतिष्ठित कर रक्खा है। चन्द्रमा में दिखलाई देने वाला कृष्णभाव (कालिमा) वही क्रोडस्थ मृगशावक है। इसीलिए चन्द्रमा 'मृगलाञ्छन' नाम से प्रसिद्ध है। कितने ही विद्वान् कहते हैं कि, चन्द्रमा पर भूपिण्ड की छाया पड़ती है। चन्द्रमा में दृष्ट कृष्ण-वर्ण भूमि की छायामात्र है। परन्तु हमारी दृष्टि से (पद्यरचना करने वाले कवि के मत से) चन्द्रमा में जो श्यामता दिखलाई दे रही है वह रात्रि का ही अन्धकार है। रात्रि का जो घना अन्धकार था उसे ही मानो चन्द्रमा ने पी लिया है। रात्रि का सम्पूर्ण अन्धकार चन्द्रमा के उदर में चला गया है। अतएव चान्द्री रात्रियों में (शुक्लपक्ष में, विशेष पूर्णिमा में) अन्धकार नहीं रहता। वही पीता अन्धकार चन्द्रकुक्षि में दिखलाई देरहा है।

उपर्युक्त सभी पद्य केवल कल्पना ही कल्पना हैं। यद्यपि इस कल्पना में भी—'भूच्छायमैच्छन् परे' यह वाक्य अवश्य ही आंशिकरूप से सत्य है। परन्तु इतर मिथ्यार्थों के संदर्शपतित होने से उसकी भी मालिकता विरोहित ही होरही है। प्रकृत मन्त्र उसी सत्यांश का विश्लेषण कर रहा है जैसाकि निम्नलिखित चन्द्रोत्पत्तिप्रकरण से स्पष्ट होजायगा।

जिसप्रकार 'बहिर्मह' नाम से प्रसिद्ध शनि बृहस्पति, मङ्गल एवं 'अन्तर्मह' नाम से प्रसिद्ध शुक्र-बुध-पृथिवी सूर्य्य के उपग्रह माने जाते हैं एवमेव चन्द्रमा पृथिवी का उपग्रह माना गया है। दूसरे शब्दों में—चन्द्रमा पृथिवी का पुत्र माना जासकता है। यद्यपि चन्द्रमा को 'अत्रिपुत्र' माना गया है। परन्तु उस अत्रिप्राण का भूपिण्ड से ही सम्बन्ध है। अत्रिप्राण ही भूपिण्ड का स्वरूप-समर्पक बनता है। भूपिण्ड भूतमय है। भूत की प्रतिष्ठा प्राण है। बिना प्राण के भूत एक क्षण भी प्रतिष्ठित नहीं रह सकता। वही भूतप्रतिष्ठारूप वाङ्मय किंवा वाग्रूप प्राण 'अत्रि' नाम से प्रसिद्ध है। चतुर्विध अन्नादाग्नियों का निरूपण करते हुए हमने पूर्व में पृथिवी में 'गार्हपत्य' नाम के 'अन्नादाग्नि' की सत्ता बतलाई है। इस अन्ना-

वाग्नि की चित्य-चितेनिधेय भेद से दो अवस्थाएँ होती हैं। चित्याग्नि भूतप्रधान है, इसी से भूपिण्ड बनता है। एवं चितेनिधेय अग्नि प्राणप्रधान है। यही "पार्थिव" आदमूर्त्ति अत्रिप्राण है। यही भूपिण्ड की प्रतिष्ठा है। इसी प्राण का निरूपण करते हुए श्रुति कहते हैं—

"वागेवात्रि । वाचा (पार्थिवाषाढाग्निना) अन्नमद्यते । अत्तिर्ह वै नामैतयदत्रिरिति" (श० १४।५।२।५।)।

भूपिण्ड वाग्रूप अत्रिप्राणमय है। अतएव इसे भी वाग्रूप ही कहा जाता है जैसाकि निम्न लिखित श्रौत-वचनों से स्पष्ट होजाता है—

१—"तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्" (शत० १०।५।१।१।)।
२—इयं (पृथिवी) वै वाक्" (ऐ० ५।३३। शत० ४।६।६।१६।)।
३—"वागिति पृथिवी" (जै० उ० ४।२२।११)।
४—"वागेवायं लोकः" (श० १४।४।३।१)।
५—"सा या सा वागग्निस्सः" (जै० उ० १।२८।३)
६—"सा या सा वागासीत्, सोऽग्नि-(अषाढ)-रभवत्" (जै० उ० २।२।१)

यह वाग्रूप (अषाढाग्निरूप) पार्थिव अत्रिप्राण वस्तुतः आपोमय परमेष्ठी का ही मनोता है। भृगु अङ्गिरा अत्रि इन तीनों का उद्गमस्थान आपोमय परमेष्ठी ही है। इनमें भृगु, एवं अङ्गिरा प्राण आगे जाकर घन-तरल विरल अवस्था भेद से क्रमशः आपः-वायु-सोम अग्नि यम आदित्य इन तीन तीन स्वरूपों में परिणत होजाते हैं। तीसरा अत्रिप्राण भृगु—अङ्गिरा—प्राणवत् तीन अवस्थाओं में परिणत न होकर सदा एकरूप ही रहता है। अतएव 'न त्रि' इस निर्वचन के अनुसार भी इसे अत्रि कहा जाता है। 'अत्ति (अत्त)— न त्रि —अत्रि शब्द' के दो निर्वचन हैं। यही प्राण भूतसृष्टि का आलम्बन है। प्रत्येक भौतिक पदार्थ (तेज एवं आकाश को छोड़ कर) धामच्छद (जगह रोकने वाला) है। साथ ही प्रत्येक धामच्छद पदार्थ पारदर्शकता का प्रतिबन्धक है। इस पारदर्शकता का अवरोधक यही अत्रिप्राण है। यह प्राण सूर्य का (ज्योति का) प्रतिबन्धक है। जिस धामच्छद पदार्थ में अत्रिप्राण की प्रधानता रहती है उसकी पारदर्शकता नष्ट होजाती है। सौररश्मियाँ उस से पारावारीण नहीं होसकती। तमोमयी पाप्मा भूतसृष्टि का अधिष्ठाता यही अत्रिप्राण है। ऋतुकाल में स्त्री के रज में तमोमयी सृष्टि का मूलभूत यही अत्रिप्राण रहता है। अतएव ऋतुमती को आत्रेयी कहा जाता है। स्निग्ध सौरप्राणमय देवताओं की अपेक्षा यह प्राण मलीमस है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है- 'पाप्मानाऽत्रिणा'' (प० ब्रा० ३।१।)—रक्षांसि वै-पाप्मात्रिणः (ऐ० २।२।)। इसी पापभाव के कारण धर्मशास्त्र में ऋतुमती स्त्री के स्पर्श का निषेध हुआ है।

पृथिवी का मूल उपादान पानी ही है। इसीके साथ अषाढाग्निमय धामच्छद पारदर्शकता का प्रतिबन्धक आपोमय पारमेष्ठ्य अत्रिप्राण भी संयुक्त रहता है। अत्रिप्राण के परिपाक से चित्याग्निमय भूपिण्ड की स्वरूप

निष्पत्ति होती है है। भूपिण्ड पानी और अग्नि ( अत्रि ) का समष्टिस्वरूप है। इसी अग्नि के सम्बन्ध से इसके लिए 'यथाग्निगर्भा पृथिवी' यह कहा जाता है। भूपिण्ड क्या है चित्याग्निमूर्त्ति अन्नादाग्नि-रूप अत्रिप्राणमूर्त्ति है। यह भूपिण्ड क्रान्तिवृत्त पर परिक्रमा लगा रहा है। बृहती केन्द्र-स्थित सूर्य के चारों ओर दीर्घवृत्त (अण्डाकारवृत्त) रूप 'क्रान्तिवृत्त' पर घूमता हुआ भूपिण्ड सम्वत्सरगति का अधिष्ठाता बनता है एवं स्वाक्षपरिभ्रमण से दैनंदिनगति का प्रवर्त्तक बनता हुआ अहोरात्र का स्वरूप सम्पादक बनता है। स्वाक्ष, एवं साम्वत्सरिक परिभ्रमण करते हुए पार्थिव अग्नि में दसों दिशाओं में व्याप्त दिक्सोम की निरन्तर आहुति होती रहती है। यही पार्थिव अग्नीषोमात्मक यज्ञ है।

पार्थिव अग्नि विकासधर्म्मा है, एवं यह भूपिण्ड के खण्ड खण्ड करना चाहता है। परन्तु संकोच-धर्म्मा सोम अग्नि में आहुत होकर उसके इस विकास का दमन करता रहता है। आगत सोम घनादि तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है। भूपिण्डावच्छिन्न सोम घनावस्थापन्न है इसी को 'ध्रुवसोम' कहा जाता है। पृथिवी के पञ्चदशस्तोमरूप अन्तरिक्ष में व्याप्त पार्थिव सोम तरलावस्थापन्न है, इसी को 'धर्त्रसोम' कहा जाता है। एवं पृथिवी के २१ एकविंशस्तोमरूप द्युलोक में पार्थिव सोम विरलावस्थापन्न प्राणावस्थापन्न) है, इसी को धरुणसोम' कहा जाता है। तात्पर्य्य यही है कि, दिक्सोम पार्थिव वागग्नि में आहुत होता है। सोमाहुति से प्रदीप्त अत्रिप्राणमय पार्थिव वागग्नि अङ्गिरा नाम धारण करता हुआ ऊपर की ओर (द्युलोक की ओर) जाता है। इस वागग्नि की घनादि तीन अवस्थाएँ होजाती हैं। भूपिण्डावच्छिन्न सोममय पार्थिव अग्नि 'घन' है। पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न वायु नाम से प्रसिद्ध दिव्याग्नि 'तरल' है। एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न आदित्य नाम से प्रसिद्ध दिव्याग्नि 'विरल' है। अग्नि की इन तीन अवस्थाओं के कारण तद्गर्भित सोम की भी उक्त तीन अवस्थाएँ होजाती हैं। अन्तरिक्ष में पार्थिव वागग्निरूप अत्रिप्राण व्याप्त रहता है। इसी के गर्भ में तरलसोम प्रतिष्ठित रहता है। भूपिण्ड घूम रहा है। अन्तरिक्षस्थ सोम यहीं (अन्तरिक्षप्रदेश में) उस अत्रिरूप वागग्नि से प्रयुक्त होकर एक स्थान में घनीभूत होता रहता है। यही पृथिवी की तीन साम्वत्सरिक-परिक्रमाओं से एकीभूत पार्थिव तरल सोम चन्द्रबिम्ब रूप में परिणत होजाता है। यह पृथिवी के मस्तक सोमरस से उत्पन्न हुआ है इसीलिए तो इसे पृथिवी का उपग्रह माना जाता है, एवं अत्रिनेत्र के प्रस्रवण से उत्पन्न होने के कारण यह 'अत्रिपुत्र' भी माना जाता है। चन्द्रमा के इसी औत्पत्तिक-रहस्य को लक्ष्य में रखकर पुराण कहता है—

पिता सोमस्य वै विप्रा जज्ञेऽत्रिर्भगवानृषि ।
काष्ठकुड्यशिलाभूत ऊर्ध्वबाहुर्महाद्युतिः ॥१॥
सुदुश्चरं नाम तपो येन तप्तं महत् पुरा ।
त्रीणि वर्षसहस्राणि दिव्यानी हि न श्रुतम् ॥२॥
तस्योर्ध्वरेतसस्तत्र स्थितस्यानिमिषस्य ह ।
सोमत्वं तनुरापेदे महाबुद्धिः स वै द्विजः ॥३॥
ऊर्ध्वमाचक्रमे तस्य सोमत्वं भावितात्मन ।
नेत्राभ्यामस्रवत् सोमो दशधा द्योतयन् दिशः ॥४॥
—प्रजापत्योपोद्घात-हरिवंशे च

दाग्नि की चित्य चितनिधय मे स ग्न प्रवस्थाएँ होती हैं। चित्याग्नि भूतप्रधान है, इसी से भूपिण्ड बनता है। एवं चितनिधेय अग्नि प्राणप्रधान है। यही शत० १० ५ में स्मृत अत्रिप्राण है। यही भूपिण्ड की प्रतिष्ठा है। इसी प्राण का निरूपण करते हुए श्रु ति कहते हैं—

"वागत्रि । वाचा (पार्थिवान्नादाग्निना) ह्यन्नमद्यते । अत्तिर्ह वै नामैतद्यदत्रिरिति"
(शत० १४।५।२।२।) ।

भूपिण्ड वाग्रूप अत्रिप्राणमय है। अतएव इसे भी वाग्रूप ही कहा जाता है जैसाकि निम्न लिखित श्रुति-वचनों से स्पष्ट होजाता है—

१—"तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्" (शत० १०।४।१।१।)।
२—इयं (पृथिवी) वै वाक्" (ए० ५।३३। शत० ४।६।६।१६ ।
३—"वागिति पृथिवी" (जै० उ० ४।२२।११)।
४—"वागेवायं लोक" (श० १४।४।३।१)।
५—"सा या सा वागग्निस्स" (जै० उ० १।२८।३)
६—"सा या सा वागासीत्, सोऽग्नि-(अन्नाद)-रभवत्" (जै० उ० २।२।१)

यह वाग्रूप (अन्नादाग्निरूप) पार्थिव अत्रिप्राण वस्तुत: आपोमय परमेष्ठी का ही मनोता है। भृगु अङ्गिरा अत्रि इन तीनों का प्रभवस्थान आपोमय परमेष्ठी ही है। इनमें भृगु, एवं अङ्गिरा प्राण आगे जाकर घन-तरल-विरल अवस्था भेद से क्रमश: आप-वायु-सोम अग्नि-यम-आदित्य इन तीन तीन स्वरूपों में परिणत होजाते हैं। तीसरा अत्रिप्राण भृगु-अङ्गिरा-प्राणवत् तीन अवस्थाओं में परिणत न होकर सदा एकरूप ही रहता है। अतएव 'न त्रि' इस निर्वचन के अनुसार भी इसे 'अत्रि' कहा जाता है। 'अत्ति (अन्न)'- न त्रि -अत्रि शब्द के दो निर्वचन हैं। यही प्राण भूतसृष्टि का आलम्बन है। प्रत्येक भौतिक पदार्थ (तेज एवं आकाश को छोड़ कर) छायाच्छन्द (अपद रोकने वाला) है। साथ ही प्रायः प्रत्येक छायाच्छन्द पदार्थ पारदर्शकता का प्रतिबन्धक है। इस पारदर्शकता का अवरोधक यही अत्रिप्राण है। यह प्राण सूर्य का (ज्योति का) प्रतिबन्धक है। जिस छायाच्छन्द पदार्थ में अत्रिप्राण की प्रधानता रहती है उसकी पारदर्शकता नष्ट हो जाती है। सौररश्मियाँ उस से पारावरीण नहीं होसकतीं। तमोमयी पाप्मा भूतसृष्टि का अधिष्ठाता यही अत्रिप्राण है। ऋतुकाल में स्त्री के रज में तमोमयी सृष्टि का मूलमन यही अत्रिप्राण रहता है। अतएव ऋतुमती को आत्रेयी कहा जाता है। स्निग्ध सौरज्योतिर्मय देवताओं की अपेक्षा यह प्राण मलीमस है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है-"पाप्मानोऽत्रिणः" (प ब्रा ३।१।)—"रक्षांसि वै-पाप्मात्रिणः (प २।२।)। इसी पाप्मभाव के कारण धर्मशास्त्र में ऋतुमती स्त्री के स्पर्श का निषेध हुआ है।

पृथिवी का मूल उपादान पानी ही है। इसीके साथ अन्नादाग्निमय छायाच्छन्द पारदर्शकता का प्रतिबन्धक आपोमय पारमेष्ठ्य अत्रिप्राण भी संयुक्त रहता है। अत्रिप्राण के परिपाक से चित्याग्निमय भूपिण्ड का स्वरूप

दायविभागाख्यान के आधिभौतिक चरित्र में यह विस्तार से बतलाया जाचुका है कि इसी भूपिण्ड पर किसी समय मनुष्यविध देवता, एवं असुरों की सत्ता थी । इनमें असुरदल तो आज तक विद्यमान है, परन्तु देवसत्ता सर्वात्मना अभिभूत होचुकी है । उस पुरायुग में देवता एवं असुरों में आए दिन युद्ध होता रहता था । देवताओं का प्रधान बल यज्ञ था । यज्ञबल से ही देवता समय समय पर असुरों को परास्त करते रहते थे । इस यज्ञ का प्रधान साधन सोमवल्ली ही थी । यही सोमवल्ली देवताओं का प्रधान 'देवयजन था । असुर निरन्तर इस देवयजन को नष्ट करने का प्रयास करते रहते थे । इस आए दिन की चिन्ता से छुटकारा पाने के लिए देवताओंने अपने इस देवयजन की रक्षा के लिए—अत्रिमहर्षि के पुत्र चन्द्रमा को नियत किया । चन्द्रमा ब्राह्मण थे, एवं भारतवर्ष के निवासी थे । सोमब्रह्माने चन्द्रमा को अपना मानस पुत्र बनाया । स्वयं रथ में स्थापित कर चन्द्रमा को पृथिवी की प्रदक्षिणा कराई गई । अन्त में राज्याभिषेक कर इन्हें उत्तरदिशा का तो दिक्पाल बनाया एवं ओषधियों का लोकपाल बनाया । इसी लोकपाल एवं दिक्पाल चन्द्रमा की रक्षा में तीन लाख प्राधेय-मौनेय गन्धर्वों के साथ सोमवल्ली सौंपी गई । जहां जहां सोमवल्ली का उद्‌गम होता था वहां वहां चन्द्रमा ने अपनी देखरेख में गन्धर्वों को रक्षा के लिए नियत किया । आगे जाकर गुरुपत्नी के अपहरण से हतबुद्धि चन्द्रमा ने देवताओं की देवयजनरूप सोमवल्ली की रक्षा में उदासीनता दिखलाई । असुरों को अच्छा अवसर मिल गया । फलतः असुरों के द्वारा सोमवल्ली का आमूलचूड ध्वस कर दिया गया । तभी से देवबल नास्तिभाव में परिणत होगया । प्रकृत ब्राह्मणश्रुति आधिदैविक-चरित्र के साथ साथ उक्त ऐतिहासिक घटना का भी स्मरण करा रही है ।

# इति-प्रतिमार्जनकर्म्मोपपत्ति

## १८, १९

---

ब्राह्मणोक्त वेदिनिर्म्माण-सम्बन्धी प्राय सभी विषयों की वैज्ञानिक उपपत्ति बतला दी गई । अब 'बर्हिरास्तरण' प्रकरण शेष रह जाता है । पूर्व के अनुवाद-प्रकरण में यह बतला दिया गया है कि, जबतक वेदि पर कुशास्तरण नहीं कर लिया जाय तबतक भूलकर भी वेदि का स्पर्श नहीं करना चाहिए । तात्पर्य्य यही है कि मन्त्र के द्वारा खननादि व्यापार से वेदिप्रदेश क्रूर हिंसक विद्युत् से युक्त होजाता है । उधर बर्हि में सौर-वेन-प्राणमयी विद्युत् रहती है । विद्युद्विज्ञानवेत्ताओं को यह भलीभांति विदित है कि मशीनरी का सञ्चालन करने वाले विद्युद्यन्त्र के साथ एक तांबे का तार स्वतन्त्ररूप से मीटर ( विद्युच्छक्तिप्रमाणयन्त्र ) पर्य्यन्त बद्ध किया जाता है । यदि सञ्चालक की असावधानी से अथवा अधिक चापन ( दबाव ) से परिमाण से अधिक विद्युच्छक्ति का समावेश होजाता है तो वह ताम्रतन्तु ( तार ) उसका निगरण ( पान ) कर जाता है । तत्काल 'फ्यूज उड़' जाता है । सञ्चालक वर्ग निरापद सुरक्षित रह जाता है । यदि वह तार न हो तो वह उद्रिक्त विद्युत् इतस्ततः व्याप्त होकर संघात का कारण बन जाती है । ठीक यही परिस्थिति यहाँ समझिए ।

वेदिस्थान से निकलने वाली विद्युत् संहार करने वाली है । इसका दमन करने के लिए ही वेदि पर कुशास्तरण किया जाता है । बर्हि में विद्युत् है जैसाकि पूर्व के बर्हि-उत्पत्ति-प्रकरण में विस्तार से बतलाया

'अग्निः सर्वा देवता' के अनुसार अग्नि सार्वदैवत्य है। इन देवताओं के यजन ( सन्तर्पण ) का एकमात्र साधन सोमाहुति ही है। अतएव इस सोम को अवश्य ही 'देवयजन' ( देवताओं का यजनरूप यजन का साधन ) कह सकते हैं। भूपिण्डस्थ अग्नि में आहुत होने वाला पार्थिव सोम ही देवयजन है। यही देवयजनभूमि है। यहा देवयजन सोम पूर्वप्रदर्शित क्रमानुसार चन्द्ररूप में परिणत हुआ है। पार्थिव देवयजन सोम पितृप्राणमय है। क्योंकि म्रियमाण का अधिष्ठाता एकमात्र सोम ही है। अतएव पितरों के लिए 'पितरः सोम्यास' ( मनु सं ) यह कहा जाता है। जिसप्रकार देवताओं का अन्न स्वाहा कहलाता है एवमेव पितरों का अन्न अन्तर्याम-सम्बन्ध की प्रधानता से 'स्वस्मिन् धत्ते अथवा स्व ( आत्मानं ) धत्ते' इस निर्वचन के अनुसार स्वधा नाम से व्यवहृत होता है। स्वधा सोमद्रव्य है एवं यह पितरप्राणमय है। इसी स्वधारूप पितृप्राण की प्रेरणा से पार्थिव सोमरूप देवयजन भाग चन्द्ररूप में परिणत होता है इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर—"स्वधाभि-चन्द्रमसि ऐरयन्" यह कहा गया है। आरम्भ में पृथिवी के प्राकृत देवयजन ( सोम ) से चन्द्रमा बन गया है। चन्द्रमा के साथ सौर रश्मियों का सम्बन्ध हुआ चन्द्रमा प्रकाशित होगया। परन्तु चन्द्रमा के मध्य में पार्थिव सोम घनरूप से प्रतिष्ठित था। दूसरे शब्दों में—चान्द्रगर्भित सोम पार्थिव कृष्णभाग से युक्त था। इस पार्थिव भाग की प्रधानता से यहाँ का सोम 'ध्रीध्र' न बन सका। अतएव यहाँ सौररश्मियों की प्रतिष्ठा न होसकी। यही पार्थिवदेवयजनभाग हमें आज भी काला दिखलाई दे रहा है।

सृष्टि के आरम्भ में देवयजन के द्वारा चन्द्रमा बना था। आज पृथिवी से निकलने वाला वह देवयजनभाग उसी रूप से चन्द्रमा का स्वरूप-सम्पादन ( पोषण-पुष्टि ) कर रहा है। चान्द्रसोम ओषधि-निर्माण में खर्च होता रहता है। निकल्ता का यह नियतिचक्र अवश्य ही आश्चर्य में डालने वाला है। 'सोम देवयजन है' यह सिद्ध होचुका। विशुद्ध पार्थिवाग्नि एवं चन्द्रमा, इन दो स्थानों में इस की उपलब्धि होसकती है। विशुद्ध पार्थिवाग्नि में वह पावन देवयजन सोम प्रतिष्ठित है एवं सर्वथा विशुद्ध-रूप चन्द्रमा में प्रतिष्ठित है। वह वैधयज्ञ में प्राप्त नहीं होसकता। उसकी केवल भावना ही की जाती है। दूसरा है पार्थिवदेवयजन। ओषधि-तृण-खननव्यापार से उखाड़ी हुई मिट्टी इन में किसी में भी विशुद्ध अग्नि नहीं है। प्रतिमार्जन का तात्पर्य यही है कि भूस्तरपर रहने वाला आगन्तुक बिना रूप अग्निरूप अयज्ञिय भाग हट जाय एवं विशुद्ध पार्थिवाग्निरूप देवयजन भाग प्राप्त होजाय। इसी पार्थिव देवयजन-सम्पत्ति को प्राप्त करने के लिए प्रतिमार्जनकर्म्म किया जाता है। पार्थिव देवयजन के साथ ही चन्द्र-देवयजन सम्पत्ति भी हमें ( भावनामय मन्त्रबल से ) प्राप्त होजाय इस के लिए 'क्रूरस्य विलुपः' इत्यादि मन्त्र बोलते हुए प्रतिमार्जनकर्म्म किया जाता है। जिसप्रकार उपासनाकाण्ड में केवल भावना के बल पर चिदूरस्थ उपास्य देव अन्तरात्मा में प्रतिष्ठित होजाता है एवमेव यहाँ भी भावना के बल से अवश्य ही उस वेदि में वह चान्द्रदेवयजनसम्पत्ति प्रतिष्ठित होजाती है। यह तो हुआ इस प्रक-रण का आधिदैविक अर्थ अब दो चार पंक्तियों में आधिभौतिक ( ऐतिहासिक ) रहस्य भी अवगत कर लीजिए।

घनिष्ठ । यदि आप बुरा न मानें तो यह कह लेने दीजिए कि, आज आर्य्यसमाज सत्यसिद्धान्तों से बहुत दूर चला गया है । बात बहुत छोटी है, परन्तु है बड़ी मार्मिक । साथ ही हम यह भी समझते हैं कि, जहाँ ऋषिप्रणीत-पद्धतियों का आदर नहीं, वहाँ हमारे इस कथन का कोई मूल्य भी न होगा । फिर भी कह देना हम अपना आवश्यक कर्त्तव्य समझते हैं ।

आर्य्यजगत् में 'नमस्ते' बोलने की प्रथा है । साथ ही सनातनधर्मी-जगत् में व्यवहृत होने वाले 'जयरामजी की' 'जयगोपालजी की' 'जैजैश्रीगोकुलेश' 'प्रणाम' 'नमस्कार' 'जयमाताजी की' इत्यादि वाक्यों की अवज्ञा की जाती है । आज हम समस्त आर्य्यजगत् को यह चेतावनी दे रहे हैं कि परस्पर 'नमस्ते-महाशय ! नमस्ते महाशय !' का उद्घोष करता हुआ यह प्रत्यवाय का ही भागी बन रहा है। 'नमस्ते' शब्द वैदिक है वैदिक ऋषियों के द्वारा प्रयुक्त है, नमस्ते रुद्र मन्यवे' इत्यादि रूप से देवस्तुति-सम्बन्ध में ( संहिताभाग में भी ) 'नमस्ते' पद पद पर प्रयुक्त है । यह सब कुछ ठीक ठीक होने पर भी लौकिक-व्यवहारकाल में परस्पर 'नमस्ते 'नमस्ते' बोलना स्वयं वेद के ब्राह्मणभाग के द्वारा ही सर्वथा निषिद्ध है ।

स्वाहा स्वधा, वौषट् श्रौषट् स्वगा आदि शब्द अन्न के वाचक हैं । परन्तु विषयभेद से सब का व्यवहार व्यवस्थित है । देवताओं को अन्नाहुति 'स्वाहा' शब्द से पितरों को 'स्वधा' शब्द से इन्द्र को 'वौषट्' शब्द से देने का विधान है । इस शब्दभेदव्यवहार में व्यतिक्रम नहीं किया जासकता । लोक में भी रसोई जीमिए, भोजन कीजिए रोटी खाओ रोटी खालें, ये सब वाक्य समानार्थक हैं । परन्तु सभी के लिए उक्त सभी वाक्य प्रयुक्त नहीं होते । अपितु तत्तद्वाक्य तत्तद्व्यक्तिविशेषों के लिए ही नियत हैं । ठीक यही स्थिति 'नमस्ते' शब्द की है । यज्ञ करने वाला यजमान दीक्षित होता है । सब से पहिले उसे दीक्षणीयेष्टि करनी पड़ती है । यहीं से इसके लिए-' स वै सत्यमेव वदेत्' यह नियम अनुगत होता है । जबतक यजमान यज्ञकर्म्म में दीक्षित रहता है, तबतक वह शूद्रादि से भी भाषण नहीं कर सकता । ब्रह्मचर्य्य-व्रत-सत्यभाषण-अधःशयन-पयोभोजन आदि विशेष नियमों के पालन से ही इस के अन्तरात्मा में यज्ञाग्नि का अतिशय का अन्तर्य्याम-सम्बन्ध होता है । दीक्षित के यहीं कतिपय नियमों का दिग्दर्शन कराती हुई ब्राह्मणश्रुति कहती है—

"तम सर्व-इवाभिप्रपद्येत-ब्राह्मणो वैव राजन्यो वा । ते हि यज्ञियाः । स वै न सर्वेणेव संवदेत । देवान्वाऽएप उपावर्त्तते यो दीक्षते । स देवतानामेको भवति । न वै देवाः सर्वेणेव संवदन्ते । ब्राह्मणेन वैव, राजन्येन वा, वैश्येन वा । ते हि यज्ञिया । तस्माद्यद्येन शूद्रेण संवादो विन्देत्-एतेषां (ऋत्विजां) एकं ब्रूयात्-'इममिति विचक्ष्व, इममिति विचक्ष्वेति । एप उ तत्र दीक्षितस्योपचारः" ।

--शत० ३ का० १।१।६-१० कं० इति ।

मातुका है। यह दर्भविद् विद्युत् का पान कर जाती है। अतः दर्भास्तरणानन्तर वेदि के स्पर्श से कोई हानि नहीं होती। यद्यपि भौतिक विद्युत् की भांति स्पर्शकाल में यहाँ शरीर में किसी प्रत्यक्ष आघात का अनुभव नहीं होता। क्योंकि इस प्राणात्मिका यज्ञविद्युत् का प्राण से ही सम्बन्ध है। प्राणविद्या के विद्वानों का कहना है कि स्पर्शकर्त्ता का प्राण मूर्च्छित होजाता है एवं सम्पूर्ण यज्ञकर्म्म नष्ट होजाता है। प्रत्यक्षानुभव न सही यदि हमें यज्ञ के परोक्ष फल पर विश्वास है, फलतः इसी विश्वास के आधार पर यदि हम यज्ञकर्म्म में प्रवृत्त होते हैं तो हमें बाध्य होकर श्रुतिप्रोक्त पद्धतिक्रम का ही आश्रय लेना ही पड़ेगा। प्राणपरीक्षक ऋषियों के आदेश पर चलना ही हमारा मुख्य कर्त्तव्य होगा।

'ऐसा करने से क्या होगया, क्या हो जायगा ऐसा ही क्यों न करलें' इसप्रकार का बुद्धिवाद पुराने युग में भी प्रचलित था। परन्तु उस समय यज्ञविद्या के रहस्यवेत्ता विद्यमान थे। समय समय पर फैलने वाली यज्ञविद्या भ्रान्तियों का उन रहस्यवेत्ताओं की ओर से निराकरण होता रहता था। परन्तु आज का युग बड़ा विचित्र है। दुर्भाग्य से देश में रहस्यवेत्ताओं का नितान्त अभाव है। फलतः आज बनों के द्वारा यज्ञपद्धतियों की उपेक्षा कर मनमाने पथ का आश्रय लिया जारहा है। रहस्यपूर्णा यज्ञविद्या आज बालक्रीड़ा-मात्र का साधन बन रही है। आर्षश्रुतियों के चिरन्तन सिद्धान्तों की अवहेलना कर अपने काल्पनिक जगत् को ही प्रधानता दी जारही है। यज्ञविद्या का आचार्य्य भारतवर्ष आज क्यों इस हीनदशा को प्राप्त होरहा है? इस प्रश्न का यही समाधान है। आर्षपद्धतियों का अनुसरण करने का गर्व रखने वाला सनातनधर्म्मी–जगत् केवल आडम्बरमात्र है। यज्ञ की मौलिकता से वह भी सर्वात्मना पीछे हट गया है। नहीं, तो वे ही वेदमन्त्र वही सामग्री फिर यजमान का अभ्युदय क्यों नहीं? । 'कर्म्मकाण्डी' महोदय आज जैसे दुर्दशाग्रस्त हैं वैसे दूसरे नहीं। कुछ परिगणित मन्त्र (सो भी नितान्त अशुद्ध) कण्ठ करलेने मात्र से 'कर्मठ' की उपाधि मिल जाती है। जो यज्ञकर्म्म एक वैज्ञानिक कर्म्म है जिसके सञ्चालन के लिए पर्याप्त योग्यता अपेक्षित है वह आज अर्द्ध शिक्षित किंवा अशिक्षित वेदपाठियों का क्रीडाकौतुकमात्र ही बन रहा है। फल इसका यह होरहा है कि, यज्ञ न करने वाले जहाँ सुखी देखे जाते हैं वहाँ यज्ञकर्त्ता हीनदशा में मिलते हैं। यदि धर्म्म का यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्म्मः यही लक्षण है तो फिर सतत धर्म्मानुष्ठान के गीत गाते हुए भी सनातनधर्म्मी क्यों दिन प्रतिदिन अवनति के गर्त की ओर अग्रेसर होते जारहे हैं?। क्या आपने कभी इस प्रश्न का समाधान सोचा?।

यह तो हुई अपने घर की बात। अब चलिए आर्य्यसामाजिक–जगत् की ओर। यह समाज वेद का परम भक्त है। साथ ही इसे यज्ञविद्या में भी पूर्ण विश्वास है। सीमा यहीं समाप्त नहीं होजाती। वैदिक यज्ञों (हवनों) के द्वारा यह अपने विश्वास को कार्य्यरूप में भी परिणत कर रहा है। परन्तु फल की दृष्टि से इनका भी सम्पूर्ण कर्म्मकलाप निरर्थक ही है। अवैध (पद्धतिविरुद्ध) कल्पित ताम्रकुण्डों में कल्पित पद्धतियों के द्वारा घृत-केसर-कपूर आदि डाल देना ही इनकी यज्ञविद्या की परिसमाप्ति है। 'महाशय कहाँ गए थे?। अभी समाजमन्दिर में सम्मिलितहवन करने गया था'। हम आक्षेप नहीं करते। अपितु इन अकाण्ड–ताण्डवों को देखकर हमारा अन्तरात्मा क्षुब्ध है। हम इसी अभिनिवेश में पड़कर अपने आप अपने सर्वनाश का बीज वपन कर रहे हैं। यदि कुछ कहा जाता है तो सद्विचार के स्थान में शास्त्रार्थ के लिए आह्वान किया जाता है। मध्यस्थ बनाए जाते हैं–यहाँ के कोई मजिस्ट्रेट पुलिस आफिसर अथवा तो और कोई

धनिक। यदि आप बुरा न मानें तो यह कह लेने दीजिए कि आज आर्य्यसमाज सत्यसिद्धान्तों से बहुत दूर चला गया है। बात बहुत छोटी है, परन्तु है बड़ी मार्मिक। साथ ही हम यह भी समझते हैं कि जहां ऋषिप्रणीत-पद्धतियों का आदर नहीं, वहां हमारे इस कथन का कोई मूल्य भी न होगा। फिर भी कह देना हम अपना आवश्यक कर्त्तव्य समझते हैं।

आर्य्यजगत् में 'नमस्ते' बोलने की प्रथा है। साथ ही सनातनधर्म्मी-जगत् में व्यवहृत होने वाले 'जयरामजी की' जयगोपालजी की 'जैजैश्रीगोकुलेश' 'प्रणाम' 'नमस्कार' 'जयमालाजी की' इत्यादि वाक्यों की अवज्ञा की जाती है। आज हम समस्त आर्य्यजगत् को यह चेतावनी दे रहे हैं कि, परस्पर 'नमस्ते-महाशय! नमस्ते महाशय!' का उद्‌घोष करता हुआ यह प्रत्यवाय का ही भागी बन रहा है। 'नमस्ते' शब्द वैदिक है वैदिक ऋषियों के द्वारा प्रयुक्त है 'नमस्ते रुद्र मन्यवे' इत्यादि रूप से देवस्तुति-सम्बन्ध में (संहिताभाग में भी) 'नमस्ते' पद पद पर प्रयुक्त है। यह सब कुछ ठीक ठीक होने पर भी सामाजिक-व्यवहारकाल में परस्पर 'नमस्ते' 'नमस्ते' बोलना स्वयं वेद के ब्राह्मणभाग के द्वारा ही सर्वथा निषिद्ध है।

स्वाहा स्वधा, वौषट् श्रौषट् स्वगा आदि शब्द यज्ञ के विधायक हैं। परन्तु विषयभेद से सब का व्यवहार व्यवस्थित है। देवताओं को अन्नाहुति 'स्वाहा' शब्द से पितरों को स्वधा' शब्द से, इन्द्र को 'वषट्' शब्द से देने का विधान है। इस शब्दभेदव्यवहार में व्यतिक्रम नहीं किया जासकता। लोक में भी रसोई जीमिए, भोजन कीजिए रोटी खाओ रोटी खालो, ये सब वाक्य समानार्थक हैं। परन्तु सभी के लिए उक्त सभी वाक्य प्रयुक्त नहीं होते। अपितु तत्तद्वाक्य तत्तद्व्यक्तिविशेषों के लिए ही नियत हैं। ठीक यही स्थिति 'नमस्ते' शब्द की है। यज्ञ करने वाला यजमान दीक्षित होता है। सब से पहिले उसे दीक्षणीयेष्टि करनी पड़ती है। यहीं से इसके लिए- 'स वै सत्यमेव वदेत्' यह नियम अनुगत होता है। जबतक यजमान यज्ञकर्म्म में दीक्षित रहता है तबतक वह शूद्रादि से भी भाषण नहीं कर सकता। ब्रह्मचर्य्य-व्रत-सत्यभाषण-अधःशयन-पयोभोजन आदि विशेष नियमों के पालन से ही इस के अन्तरात्मा में यज्ञ-अग्नि अतिशय का अन्तर्याम-सम्बन्ध होता है। दीक्षित के इन्हीं कतिपय नियमों का दिग्दर्शन कराती हुई ब्राह्मणश्रुति कहती है—

"तन्न सर्व-इवाभिप्रपद्येत-ब्राह्मणो वैव राजन्यो वा। त हि यज्ञिया। स वै न सर्वेणेव संवदेत। देवान्वाऽएष उपावर्तते यो दीक्षते। स देवतानामेको भवति। न वै देवाः सर्वेणेव संवदन्ते। ब्राह्मणेन वैव, राजन्येन वा, वैश्येन वा। ते हि यज्ञियाः। तस्माद्यद्येन शूद्रेण संवादो विन्देत्-एतेषां (ऋत्विजां) एकं ब्रूयात्-'इममिति विचक्ष्व, इममिति विचक्ष्वेति। एष उ तत्र दीक्षितस्योपचार"।

--शत० ३ का० १।१।६-१० कं इति।

यज्ञसंस्था एक देवसंस्था है प्रकृतिसंस्था है। इसमें लौकिक व्यवहारों का समावेश करना सर्वथा निषिद्ध है। यज्ञमण्डल में ऋत्विजों और यजमानों में जो परस्पर अभिनन्दन व्यवहार है, वही 'नमस्ते' शब्द से होता है। इसप्रकार 'नमस्ते' शब्द यज्ञसंस्था के लिए ही नियत है। क्योंकि 'नम' यज्ञ का वाचक है। 'नमस्ते' का अर्थ है, 'हम आपके यज्ञ (यज्ञसाधक) हैं'। ऐसी अवस्था में यज्ञातिरिक्त सामान्य लौकिक व्यवहारों में 'नमस्ते' बोलना मिथ्यादोष का ही भागी बनना है। सामान्य व्यवहार यज्ञ नहीं है। यज्ञ के अभाव में 'नमस्ते' (यज्ञस्ते) बोलना मिथ्याव्यवहार है। अतः यज्ञमण्डल के अतिरिक्त कभी परस्पर के व्यवहार में नमस्ते व्यवहार नहीं करना चाहिये। यही आदेश देती हुए श्रुति कहती है—

"चतुर्दशैतानि यजूंषि भवन्ति। त्रयोदश मासाः संवत्सरः, प्रजापतिश्चतुर्दशः। प्रजापतिरग्निः। यावानग्निर्यावत्यस्य मात्रा—तावतैवैनमेतदन्नेन प्रीणाति, नमो नम इति। यज्ञो वै नमः। यज्ञेनैवैनमेतन्नमस्कारेण नमस्यति। तस्मादु ह नायज्ञियं ब्रूयात्—नमस्ते इति। यथा हैनं ब्रूयाद्यज्ञस्ते इति, तादृक् तत्"।

—श० ब्रा० १-का०।१।१।१६ कं० इति।

आज क्या हो रहा है। स्त्री-शूद्र बाल-युवा-वृद्ध सभी अहर्निश 'नमस्ते' बोलने में ही अपना गौरव समझ रहे हैं। क्या आर्यजगत् का यह व्यवहार वैदिक है ?। निवेदनीय केवल यही है कि, यज्ञप्रधान वैदिक विज्ञान के विलुप्तप्राय होजाने से, साथ ही भौतिक विज्ञानप्रधान पाश्चात्यविज्ञान के सहवास-दुष्फल से हम आप-आदेशों की उपेक्षा कर कल्पित यज्ञ के द्वारा शास्त्रविरुद्ध सम्बोधनों के द्वारा अपना अनिष्ट ही कर रहे हैं। देवता को न बुलाना अच्छा है। किन्तु बुलाकर यथोक्त क्रम से उसका सत्कार न करना बुरा है। यही कारण है कि यज्ञादि धर्म्मानुष्ठान न करने वाली जनता भौतिक-सम्पत्ति की अपेक्षा आज के युग में समृद्ध प्रतीतमात्र हो रही है। परन्तु ठीक इसके विपरीत यज्ञादि धर्म्मानुष्ठानों का आडम्बर करने वाली नाममात्र की भारतीय-धार्मिक-जनता सबप्रकार से त्रस्त होरही है। फलतः उसके मुखसे इन उद्‌गारों का निकलना स्वाभाविक ही बन जाता है कि—"जो यज्ञादि नहीं करते वे सुखी हैं। एवं करने वाले हम दुःखी हैं, ऐसी अवस्था में हम यज्ञादि क्यों करें ?।

प्रसङ्गवेग से बढ़ती हुई इसी अश्रद्धा को लक्ष्य में रखते हुए आज उसी आङ्गिरस बृहस्पति के दिव्यात्मा का यह आदेश अभिव्यक्त करने के लिए हम अपनी श्रद्धालु धार्मिक जनता के सम्मुख उपस्थित हुए हैं कि, वह भूल कर भी यज्ञकर्म्मानुष्ठान पर अश्रद्धा न करे। हम उसे विश्वास दिलाते हैं कि यदि उसने आर्षपद्धतियों का यथावत् अनुसरण करते हुए यज्ञानुष्ठान किया तो उसका यह अनुष्ठान अवश्य अवश्य अभ्युदय का ही कारण बनेगा एवं इस वैध (यथाविधि-सम्पादित) अनुष्ठान के बलपर वह समस्त राष्ट्रों में अपने लिए उत्तम स्थान प्राप्त करने में समर्थ होगी और अवश्य समर्थ होगी। प्रकृत बृहस्पति का आख्यान हमारे इसी कथन को पुष्ट कर रहा है। इसी तत्त्व का स्पष्टीकरण कर रहा है ॥ २०, २१ २२ २३ २४ २५, २६ ॥

---

# इति--वेदिसम्पादनम्

प्रथमकाण्डान्तर्गत द्वितीयाध्याय का पञ्चम,
एव द्वितीय प्रपाठ का तृतीय
ब्राह्मण उपरत

## शतपथब्राह्मण का द्वितीय अध्याय समाप्त

२

( इति--वेदिब्राह्मणाध्यायो द्वितीय. )

यज्ञसंस्था एक देवसंस्था है, प्रकृतिसंस्था है। इसमें लौकिक व्यवहारों का समावेश करना सर्वथा निषिद्ध है। यज्ञमण्डल में ऋत्विजों और यजमानों में जो परस्पर अभिनन्दन व्यवहार है, वही 'नमस्ते' शब्द से होता है। इसप्रकार 'नमस्ते' शब्द यज्ञसंस्था के लिए ही नियत है। क्योंकि 'नमः' यज्ञ का वाचक है। 'नमस्ते' का अर्थ है 'हम आपके यज्ञ (यज्ञसाधक) हैं'। ऐसी अवस्था में यज्ञातिरिक्त सामान्य लौकिक व्यवहारों में 'नमस्ते' बोलना मिथ्यादोष का ही भागी बनना है। सामान्य व्यवहार यज्ञ नहीं है। यज्ञ के अभाव में 'नमस्ते' (यज्ञस्ते) बोलना मिथ्याव्यवहार है। अतः यज्ञमण्डल के अतिरिक्त कभी परस्पर के व्यवहार में नमस्ते व्यवहार नहीं करना चाहिये। यही आदेश देती हुए श्रुति कहती है—

"चतुर्दशैतानि यजूंषि भवन्ति। त्रयोदश मासाः संवत्सरः, प्रजापतिश्चतुर्दशः। प्रजापतिर्यज्ञः। यावानग्निर्यावत्यस्य मात्रा—तावतैवैनमेतदन्नेन प्रीणाति, नमो नम इति। यज्ञो वै नमः। यज्ञेनैवैनमेतन्नमस्कारेण नमस्यति। तस्मादु ह नायज्ञियं ब्रूयात्—नमस्ते इति। यथा हैनं ब्रूयाद्यज्ञस्ते इति, तादृक् तत्"।

—श० ब्रा० १–कां०।२।१।१६ कं० इति।

आज क्या हो रहा है। स्त्री-शूद्र-बाल-युवा-वृद्ध सभी अहर्निश 'नमस्ते' बोलने में ही अपना गौरव समझ रहे हैं। क्या आर्य्यजगत् का यह व्यवहार वैदिक है?। निवेदनीय केवल यही है कि प्राणप्रधान वैदिक विज्ञान के विलुप्तप्राय होजाने से, साथ ही भौतिक विज्ञानप्रधान पाश्चात्यविज्ञान के सहवास-दूषण से हम आर्ष-आदेशों की उपेक्षा कर कल्पित यज्ञ के द्वारा, शास्त्रविरुद्ध सम्बोधनों के द्वारा अपना अनिष्ट ही कर रहे हैं। देवता को न बुलाना अच्छा है। किन्तु बुलाकर यथोक्त क्रम से उसका सत्कार न करना बुरा है। यही कारण है कि यज्ञादि धर्म्मानुष्ठान न करने वाली जनता भौतिक-सम्पत्ति की अपेक्षा आज के युग में समृद्ध प्रतीतमात्र हो रही है। परन्तु ठीक इसके विपरीत यज्ञादि धर्म्मानुष्ठानों का आडम्बर करने वाली नाममात्र की भारतीय-धार्मिक-जनता सबप्रकार से त्रस्त होरही है। फलतः उसके मुखसे इन उद्‌गारों का निकलना स्वाभाविक ही बन जाता है कि— 'जो यज्ञादि नहीं करते वे सुखी हैं। एवं करने वाले हम दुःखी हैं, ऐसी अवस्था में हम यज्ञादि क्यों करें?।

प्रबलवेग से बढ़ती हुई इसी अश्रद्धा को लक्ष्य में रखते हुए आज उसी आङ्गिरस बृहस्पति के निष्पातमा का वह आदेश अभिव्यक्त करने के लिए हम अपनी श्रद्धालु धार्मिक जनता के सम्मुख उपस्थित हुए हैं कि, वह भूल कर भी यज्ञकर्म्मानुष्ठान पर अश्रद्धा न करे। हम उसे विश्वास दिलाते हैं कि यदि उसने आर्षपद्धतियों का यथावत् अनुसरण करते हुए यज्ञानुष्ठान किया तो उसका यह अनुष्ठान अवश्य अवश्य अभ्युदय का ही कारण बनेगा एवं इस वैध (यथाविधि-सम्पादित) अनुष्ठान के बलपर वह समस्त राष्ट्रों में अपने लिए उच्चतम स्थान प्राप्त करने में समर्थ होगी, और अवश्य समर्थ होगी। प्रकृत बृहस्पति का आख्यान हमारे इसी कथन को पुष्ट कर रहा है। इसी लक्ष्य का स्पष्टीकरण कर रहा है ॥ २०, २१, २२ २३ २४ २५, २६ ॥

---

श्री

# अथ--शतपथब्राह्मणे तृतीयोऽध्याय
## ( सम्कारब्राह्मणाध्यायस्तृतीय )
## ३

## अथ–प्रथमकाण्डे तृतीयाध्याये प्रथम ब्राह्मणम्
## द्वितीयप्रपाठके च चतुर्थं ब्राह्मणम्

### १५—द्रव्यसंस्कारा

(मूल) स वै स्रुच सम्मार्ष्टि । तद्यत् स्रुच सम्मार्ष्टि–यथा वै देवानां चरण, तद्वा अनु मनुष्याणाम् । तस्माद् यदा मनुष्याणां परिवेषसमुपक्लृप्त भवति ॥ १ ॥

अथ पात्राणि निर्णेनिजति । तैर्निर्णिज्य परिवेविषति । एवं वा एष देवानां यज्ञो भवति–यच्छ्रतानि हवींषि, क्लृप्ता वेदि:, तेषामेतान्येव पात्राणि–यत्स्रुच ॥ २ ॥

स यत्सम्मार्ष्टि–निर्णेनिक्त्येवैना एतद्–निर्णिक्ताभिः प्रचराणीति । तद्वै द्वयेनैव देवेभ्यो निर्णेनिजन्ति, एकेन मनुष्येभ्य । अद्भिश्च ब्रह्मणा च देवेभ्य । आपो हि कुशा:, ब्रह्म यजु । एकेनैव मनुष्येभ्य –अद्भिरेव । एवम्वेतन्नाना भवति ॥ ३ ॥

अथ स्रुवमादत्ते । त प्रतपति—"प्रत्युष्टꣳ रक्ष प्रत्युष्टा अरातयो निष्टप्तꣳ रक्षो निष्टप्ता अरातय "–[ १ अ० २९ मं० ] इति वा ॥ ४ ॥

देवा ह वै यज्ञं तन्वानाः । तेऽसुररक्षसेभ्य आसङ्गाद् बिभयाञ्चक्रु , तदयज्ञमुखादेवैतनाष्ट्रा रक्षांस्यतोऽपहन्ति ॥ ५ ॥

स वा अभिवासः सन्नह्यति । ओषधयो वै वास, वरुण्या रज्जु । तदोषधीरेवैतदन्तर्दधाति । तथो हैनामेषा वरुण्या रज्जुर्न हिनस्ति । तस्मादभिवास सन्नह्यति ॥ १४ ॥

स सन्नह्यति अदित्यै रास्नासि ( १ अ० ३० म० ) इति । इयं वै पृथिवी—अदिति, सेय देवानां पत्नी । एषा वा एतस्य पत्नी भवति । तदस्या एतद्रास्नामेव करोति, न रज्जुम् । हिरो वै रास्ना, तामेवास्या एतत्करोति ॥ १५ ॥

स वै न ग्रन्थिं कुर्यात् । वरुण्यो वै ग्रन्थि । वरुणो ह पत्नीं गृह्णीयात्-यद् ग्रन्थिं कुर्यात् । तस्मान्न ग्रन्थिं करोति ॥ १६ ॥

उद्धूर्वमेवोद्गूहति—विष्णोर्वेष्योऽसि [ १ अ० ३० मं० ] इति । सा वै न पश्चात् प्राची देवानां यज्ञमन्वासीत । इयं वै पृथिवी—अदिति, सेय देवानां पत्नी । सा पश्चात् प्राची देवानां यज्ञमन्वास्ते, तद् यामभ्यारोहत् । सा पत्नी क्षिप्रेऽमुं लोकमियात् । तथो ह पत्नी ज्योग् जीवति । तदस्या एवैतमिह्नुते । तथो हैनामियं न हिनस्ति । तस्माद् दक्षिणत इवैवन्वासीत ॥ १७ ॥

अथाज्यमवेक्षत । योषा वै पत्नी, रेत आज्यम् । मिथुनमेवैतत् प्रजनन क्रियते । तस्मादाज्यमवेक्षते ॥ १८ ॥

सावेक्षते—अदब्धेन त्वा चक्षुषावपश्यामि ( १ अ० ३० म० ) इति । अनार्तेन त्वा चक्षुषावपश्यामीत्येवैतदाह । अग्नेर्जिह्वासि [ १ अ०३०म० ] इति । यदा वा एतदग्नौ जुह्वति, अथाग्नेर्जिह्वा इवोत्तिष्ठन्ति । तस्मादाह—अग्नेर्जिह्वासि—इति । सुहूर्देवेभ्य [ १ अ० ३० म० ) इति । साधु देवेभ्य इत्येवैतदाह । धाम्ने धाम्ने मे भव यजुषे यजुषे [ १ अ० ३० म० ] इति । सर्वस्मै मे यज्ञायैधीत्येवैतदाह ॥ १९ ॥

अथाज्यमादाय प्राङ् दाद्रवति । तदाहवनीयऽधिश्रयति, यस्याहवनीय हवींषि श्रपयन्ति—सर्वं म यज्ञ आहवनीये भूताऽसदिति । अथ यदग्रमाग्रे ऽधिश्रयति, पत्न्या अवकाशयिष्यन् भवति । न हि तदवकल्पते—यत्सामि प्रत्यग् हरत्-पत्नीमवकाशयिष्यामीति । अथ यत्पत्नीं नावकाशयत्—अन्तरियाद् यज्ञात्पत्नीम् । तथो ह यज्ञात्पत्नी नान्तरति । तस्माद् गार्हपत्य एवाधिश्रित्य प्रागुदाहरति—अवकाशय पत्नीम् । यस्यो पत्नी न भवति, अग्र एव तस्याहवनीयेऽधिश्रयति । तत्र आद्रो, तदन्तर्वयामादयति ॥ २० ॥

स वा इत्यग्रैरन्तरतः सम्मार्ष्टि-"अनिशितोऽसि सपत्नक्षित्"-[ १ अ० २६ मं० ] इति । यथानुपरतो यजमानस्य सपत्नान् क्षिणुयात्, एवमेतदाह । "वाजिनन्त्वा वाजेध्यायै सम्मार्ज्मि"-[ अ० १ मं० २६ ] इति । यज्ञियन्त्वा यज्ञाय सम्मार्ज्मीत्येवैतदाह । एतेनैव सर्वो स्रुचः सम्मार्ष्टि । वाजिनीन्त्वेति स्रुचम् । तूष्णीं प्राशित्रहरणम् ॥ ६ ॥

स वा इत्यग्रैरन्तरतः सम्मार्ष्टि, इति मूलैर्बाह्यतः । इतीव वा अयं प्राण, इतीमोदान । प्राणोदानावेवैतद्दधाति । तस्मादितीवेमानि लोमानि, इतीवेमानि ॥ ७ ॥

स वै सम्मृज्य-सम्मृज्य, प्रतप्य-प्रतप्य प्रयच्छति । यथावमर्शं निर्णिज्यानवमर्शमुत्तम परिक्षालयेत्-एवं तत् । तस्मात् प्रतप्य-प्रतप्य प्रयच्छति ॥ ८ ॥

स वै स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि, अथेतराः स्रुचः । योषा वै स्रुग्, वृषा स्रुवः-तस्मात् यद्यपि बह्व्य इव स्त्रियः सार्द्धं यन्ति, य एव तास्वपि कुमारक इव पुमान् भवति-स एव तत्र प्रथम एति, अनूच्य इतराः । तस्मात् स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि, अथेतरा स्रुचः । ॥ ९ ॥

स वै तथैव सम्मृज्यात्-यथाग्निं नाभिव्युक्षेत् । यथा यस्मा अशनमाहरिष्यन्त्स्यात्, त पात्रनिर्णेजनेनाभिव्युक्षेत् एवं तत् । तस्मात् तथैव सम्मृज्यात्-यथाग्निं नाभिव्युक्षेत् प्राक्वैवोत्क्रम्य । ॥ १० ॥

तत् के-स्रुक्सम्मार्जनान्यग्नावभ्यादधति । वेदस्याभूवन्-स्रुचः । यैभिः समम्मार्जिषु । इद मे किञ्चित् यज्ञस्य । नेद्विदं बहिर्धा यज्ञाद् भवदिति । तदु तथा न कुर्यात् । यथा यस्मा अशनमाहरेत्-स पात्रनिर्णेजनं पाययेत्-एवं तत् । तस्माद् परास्येदेवैतानि ॥ ११ ॥

अथ पत्नीं सन्नह्यति । अघनार्द्धो वा एष यज्ञस्य-यत्पत्नी । प्राङ् मे यज्ञस्तायमानो यादिति । पुनक्येवैनामेतत्-युक्ता मे यज्ञमन्वासाता इति ॥ १२ ॥

योक्त्रेण सन्नह्यति । योक्त्रेण हि योग्यं युञ्जन्ति । अस्ति वै पत्न्या अमेध्य-यदवाचीन नाभे । अथैतदाज्यमवेक्षिष्यमाणा भवति । तदेवास्या एतद्योक्त्रेणान्तर्दधाति, अथ मेध्यनैवोपरार्द्धेनाज्यमवेक्षते । तस्मात् पत्नीं सन्नह्यति ॥ १३ ॥

स यत्। अभिवासः सन्नह्यति। ओषधयो वै वास, वरुण्या रज्जु। तदोषधीरेवैतदन्त र्दधाति। तथो हैनामेषा वरुण्या रज्जुर्न हिनस्ति। तस्मादभिवास सन्नह्यति॥ १४॥

सं सन्नह्यति अदित्यै रास्नासि (१ अ० ३० मं०) इति। इयं वै पृथिवी–अदिति, सेयं देवानां पत्नी। एषा वा एतस्य पत्नी भवति। तदस्या एतद्रास्नामेव करोति, न रज्जुम्। हिरो वै रास्ना, तामेवास्या एतत्करोति॥ १५॥

स वै न ग्रन्थिं कुर्यात्। वरुण्यो वै ग्रन्थि। वरुणो ह पत्नीं गृह्णीयात् यद् ग्रन्थिं कुर्यात्। तस्मान्न ग्रन्थिं करोति॥ १६॥

ऊर्ध्वमेवोद्गूहति–विष्णोर्वेष्प्यासि [ १ अ० ३० मं० ] इति। सा वै न पश्चात् प्राची देवानां यज्ञमन्वासीत। इयं वै पृथिवी–अदितिः, सेयं देवानां पत्नी। सा पश्चात् प्राची देवानां यज्ञमन्वास्ते, तद् मामभ्यारोहेत्। सा पत्नी क्षिप्रेऽमुं लोकमियात्। तथो ह पत्नी ज्योग जीवति। तदस्या एवैतन्निह्नुते। तथो हैनामियं न हिनस्ति। तस्मादु दक्षिणत इवैवन्वासीत॥ १७॥

अथाज्यमवेक्षते। योषा वै पत्नी, रेत आज्यम्। मिथुनमेवैतत् प्रजननं क्रियते। तस्मादाज्यमवेक्षते॥ १८॥

सावेक्षते–अदब्धेन त्वा चक्षुषावपश्यामि (१ अ० ३० मं०) इति। अनार्तेन त्वा चक्षुषावपश्यामीत्येवैतदाह। अग्नेर्जिह्वासि [ १ अ० ३० मं० ) इति। यदा वा एतदग्नौ जुह्वति, अथाग्नेर्जिह्वा इवोत्तिष्ठन्ति। तस्मादाह–अग्नेर्जिह्वासि–इति। सुभूर्देवेभ्य [ १ अ० ३० मं० ) इति। साधु देवेभ्य इत्येवैतदाह। धाम्ने धाम्ने मे भव यजुषे यजुषे [ १ अ० ३० मं० ] इति। सर्वस्मै मे यज्ञाङ्गायास्येवैतदाह॥ १९॥

अथाज्यमादाय प्राङ्‌ दाद्रवति। तदाहवनीयेऽधिश्रयति, यस्याहवनीये हवींषि श्रपयन्ति–सर्वो मे यज्ञ आहवनीये शृतोऽसदिति। अथ यदमुत्राग्रेऽधिश्रयति, पत्नीं अवकाशयिष्यन् भवति। न हि तदवकल्पते–यत्सामि प्रत्यग् हरेत्–पत्नीमवकाशयिष्यामीति। अथ यत्पत्नीं नावकाशयेत्–अन्तरियाद्ध यज्ञात्पत्नीम्। तथो ह यज्ञात्पत्नीं नान्तरेति। तस्मादु सार्द्धमेव विलाप्य प्रागुदाहरति–अवकाशय पत्नीम्। यस्यो पत्नी न भवति, अग्र एव तस्याहवनीयेऽधिश्रयति। तत्त आहृत्य, तदन्वर्वयासादयति॥ २०॥

स वा इत्यग्रै रन्तरतः सम्मार्ष्टि-"अनिशितोऽसि सपत्नक्षित्"-[ १ अ० २६ मं० ] इति। यथानुपरतो यजमानस्य सपत्नान् क्षिणुयात्, एवमेतदाह। "वाजिनन्त्वा वाजेध्यायै सम्मार्ज्मि"-[ अ० १ म० २६ ] इति। यज्ञियन्त्वा यज्ञाय सम्मार्ज्मीत्येवैतदाह। एतेनैव सर्वो स्रुचः सम्मार्ष्टि। वाजिनीन्त्वेति स्रुचम्। तूष्णीं प्राशित्र-हरणम् ॥ ६ ॥

स वा इत्यग्रैरन्तरत सम्मार्ष्टि, इति मूलैर्बाह्यतः। इतीव वा अय प्राण, इतीवोदानः। प्राणोदानावेवैतद्दधाति। तस्मादितीवेमानि लोमानि, इतीवेमानि ॥ ७ ॥

स वै सम्मृज्य-सम्मृज्य, प्रतप्य-प्रतप्य प्रयच्छति। यथावमर्शं निणिज्यानवमर्शमुत्तम परिक्षालयेत्-एवं तत्। तस्मात् प्रतप्य-प्रतप्य प्रयच्छति ॥ ८ ॥

स वै स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि, अथेतराः स्रुचः। योषा वै स्रुग्, वृषा स्रुवः-तस्मात यद्यपि बह्व्य इव स्त्रिय सार्धं यन्ति, य एव तास्वपि कुमारक इव पुमान् भवति-स एव तत्र प्रथम एति, अन्वञ्च इतराः। तस्मात् स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि, अथेतरा स्रुच। ॥ ९ ॥

स वै तथैव सम्मृज्यात्-यथाग्निं नाभिव्युक्षेत्। यथा यस्मा अशनमाहरिष्यन्त्स्यात् त पात्रनिर्णेजनेनाभिव्युक्षेत् एवं तत्। तस्मात् तथैव सम्मृज्यात्-यथाग्निं नाभिव्युक्षेत्। प्राक्षिवैवोत्क्रम्य। ॥ १० ॥

तद्धैके-स्रुक्सम्मार्जनान्यग्नावभ्यादधति। वेदस्याभूवन्-स्रुचः। एभिः सममार्क्षु। इदं वै किञ्चिद् यज्ञस्य। नेद्विदं बहिर्धा यज्ञात् भवदिति। तदु तथा न कुर्यात्। यथा यस्मा अशनमाहरेत्-तं पात्रनिर्णेजनं पाययेत्-एवं तत्। तस्मात् परास्येदेवैतानि ॥ ११ ॥

अथ पत्नीं सन्नह्यति। जघनार्द्धो वा एष यज्ञस्य-यत्पत्नी। प्राङ् मे यज्ञस्तायमानो यादिति। युनक्त्येवैनामेतत्-युक्ता मे यज्ञमन्वासाता इति ॥ १२ ॥

योक्त्रेण सन्नह्यति। योक्त्रेण हि योग्यं युञ्जन्ति। अस्ति वै पत्न्या अमेध्य-यदवाचीन नाभे। अथैतदाज्यमवेक्षिष्यमाणा भवति। तदेवास्या एतद्योक्त्रेणान्तर्दधाति, अथ मेध्येनैवोत्तरार्द्धेनाज्यमवेक्षते। तस्मात् पत्नीं सन्नह्यति ॥ १३ ॥

# मूलानुवादप्रकरण—

वेदिसम्पादनकर्म्म समाप्त होचुका है। हवनीयद्रव्य ( आहुतिद्रव्य ) सम्पन्न होगया है। यज्ञ में जो पात्र अपेक्षित हैं, 'आग्नीध्र' नाम के ऋत्विक् उन सब को अध्वर्यु के प्रैषानुसार ( आज्ञानुसार ) यथास्थान रख दिया है। इतन काम्य समाप्त होजाने के अनन्तर क्या होता है ?, 'संस्कारब्राह्मण' का अङ्गभूत प्रकृत ब्राह्मण इसी जिज्ञासा का समाधान कर रहा है। इस ब्राह्मण की ११ कण्डिका पर्य्यन्त एक कर्म्मसन्तान है। इस एकादशकण्डिकात्मक ब्राह्मणभाग में स्रुव-स्रुक्-प्राशित्रहरण आदि के प्रतपनपूर्वक कुशाग्र से सम्मार्जन करने के अनन्तर आग्नीध्र नाम के ऋत्विक् को ( यथास्थान रखने के लिए ) पुनरावर्त्तित करने का ( लौटाने ) का विधान है। यही क्रमशः सोपपत्तिक अनुवाद में स्पष्ट किया जाता है।

( प्रणीतापात्र के पश्चिम में उत्तराग्र 'स्फ्य' रखने के अनन्तर ) यह ( अध्वर्यु ) स्रुचों का 'सम्मार्जन' करता है। सो जिस ( प्रयोजन ) के लिए कि स्रुक्सम्मार्जन करता है, ( उस की उपपत्ति बतलाते हैं )। जैसा देवताओं का चरण ( आचरण–व्यवहार ) है, उसी ( आचरण ) के अनुसार मनुष्यों का (आचरण) है। इसलिए जब मनुष्यों का परिवेषण (परोसने का भोज्य-द्रव्य ) सम्पन्न होजाता है ॥१॥

अनन्तर ( ही ) ( सेवकगण ) पात्रों को ( भोज्यपात्रों को ) पानी से धोकर स्वच्छ–निर्म्मल कर लेते हैं। स्वच्छ करके उन पात्रों से 'परिवयणा' करते हैं। ( जो स्थिति मनुष्यों में भोजन-प्रक्रिया में देखी जाती है, दूसरे शब्दों में–मनुष्यों के भोजनयज्ञ के सम्बन्ध में जो काम्य होते हैं ), ठीक ऐसा ही यह ( यजमानकृत ) देवताओं का यज्ञ है। ( अन्न के स्थान पर ) 'परिपक्व हवि' है ( भोजनस्थान की प्रतिकृति में ) 'वेदि' सम्पन्न होचुकी है। ( एवं ) ये इन देवताओं के ( भोज्य ) पात्र हैं जो कि 'स्रुक्' हैं ॥२॥

सो जो कि ( अध्वर्यु इन स्रुक् पात्रों का ) सम्मार्जन करता है, वह इन पात्रों का निर्णेजन ( प्रक्षालन ) ही करता है। "हम निर्णिक्त ( धुले हुए साफ सुथरे ) पात्रों से ही [ परिवेषणादि कार्य्य ] करें" यही [ सम्मार्ज्जन का ] मुख्य प्रयोजन है। [ देवता, एवं मनुष्यों के पात्रनिर्णेजन में अन्तर केवल यही है कि ] देवताओं के लिए दो [ प्रकारों से ] निर्णेजन करते हैं, एवं मनुष्यों के लिए केवल एक ही प्रकार से [ निर्णेजन होता है ]। पानियों से [ एवं ] ब्रह्म [ मन्त्र ] से देवताओं के लिए [ निर्णेजन करते हैं ] [निर्णेजन कर्म्म में उपयुक्त] हुआ 'आपः' [ पानी की प्रतिकृति ] हैं एवं यजुर्मन्त्र 'ब्रह्म' है। मनुष्यों के लिए केवल पानियों से ही निर्णेजन होता है। इस [ प्रणाली ] भेद से मानुष एवं दैवकर्म्म का पार्थक्य होजाता है। [ दोनों कर्म्म पृथक् होजाते हैं ] ॥३॥

[ गार्हपत्य के पश्चिमभाग में बैठकर अध्वर्यु सर्वप्रथम अपने दक्षिण हस्त में संस्कार के लिए ] स्रुव लेता है। उसे ( स्रुव को ) "प्रत्युष्टं रक्षः प्रत्युष्टा अरातयः निष्टप्तं रक्षः निष्टप्ता अरातयः" यह मन्त्र बोलता हुआ [ गार्हपत्याग्नि में ] तपाता है ॥४॥

तदाहु —नान्तर्वेद्यासादयेत्–अतो वै देवानां पत्नीः संयाजयन्ति, अवसभा अन्दवानां पत्नी करोति पर पु सा-उ-हास्य पत्नी भवतीति । तदु होवाच याज्ञवल्क्यः यथादिष्ट पत्न्या अस्तु । कस्तदाद्रियेत–यत्परःपु सा वा पत्नी स्यात् । यत्रा वा यज्ञो वेदिः, यत्र आज्यम् , यत्रायज्ञ निर्मिमा इति । तस्मादन्तर्वेद्येवासादयेत् ॥२१॥

प्रोक्षणीषु पवित्रे भवत । ते तत आदत्ते, ताभ्यामाज्यमुत्पुनाति । एको वा उत्पवनस्य बन्धु मेध्यमेवैतत्करोति ॥ २२ ॥

स उत्पुनाति–सवितुस्त्वा प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभि ( १ अ० ३१ म० ) इति । सोऽसावेव बन्धु ॥ २३ ॥

अथाज्यलिप्ताभ्यां पवित्राभ्यां प्रोक्षणीरुत्पुनाति–सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः ( १ अ० ३१ म० ) इति । सोऽसावेव बन्धु ॥ २४ ॥

तयदाज्यलिप्ताभ्यां पवित्राभ्यां प्रोक्षणीरुत्पुनाति, तदप्सु पयो दधाति । तदिदमप्सु पयो हितम् । इदं हि यदा वर्षति, अथौषधयो जायन्ते, ओषधीर्जग्ध्वाप पीत्वा तत एष रस सम्भवति । तस्मादु रसरयो चैव सर्वत्वाय ॥ २५ ॥

अथाज्यमवेक्षते । तद्धैके यजमानमवख्यापयन्ति । तदु होवाच याज्ञवल्क्य—कथं तु न स्वयमध्वर्यवो भवन्ति, कथ स्वयं नान्वाहुः यत्र भूयस्य इवाशिषः क्रियन्ते । कथ न्वेषामत्रैव श्रद्धा भवतीति । यां वै कां च यज्ञे ऋत्विज आशिषमाशासते–यजमानस्यैव सा । तस्मादध्वर्युरेवावेक्षेत ॥ २६ ॥

सोऽवेक्षते । सत्य, वै चक्षु । सत्य हि वै चक्षुस्तस्मात्–यदिदानीं द्वौ विवदमानावेयाताम्–'अहमदर्शम्'–'अहमश्रौषम्' इति, य एव ब्रूयात् 'अहमदर्शम्' इति तस्मा एव श्रद्ध्याम । तत्सत्येनैवैतत्समर्द्धयति ॥ २७ ॥

सोऽवेक्षते–तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि [ १ अ० ३१ मं० ] इति । स एष सत्य एव मन्त्र ।—तेजो ह्येतद्, शुक्र ह्येतद्, अमृत ह्येतद्, तत्सत्येनैवैतत्समर्द्धयति ॥ २८ ॥

इति प्रमकाण्डे तृतीयाध्याये प्रथम ब्राह्मणम्

द्वितीयप्रपाठके च चतुर्थं ब्राह्मणम्

# मूलानुवादप्रकरण—

वेदिसम्पादनकर्म्म समाप्त होचुका है। हवनीयद्रव्य ( आहुतिद्रव्य ) सम्पन्न होगया है। यज्ञ में जो पात्र अपेक्षित हैं, आग्नीध्र' नाम के ऋत्विक् ने उन सब को अध्वर्यु के प्रैषानुसार ( आज्ञानुसार ) यथास्थान रख दिया है। इनन कार्य्य समाप्त होजाने के अनन्तर क्या होता है ?, 'संस्कारब्राह्मण' का अङ्गभूत प्रकृत ब्राह्मण इसी जिज्ञासा का समाधान कर रहा है। इस ब्राह्मण की ११ कण्डिका पर्य्यन्त एक कर्म्मसन्तान है। इस एकादशकण्डिकात्मक ब्राह्मणभाग में स्रुव-स्रुक्-प्राशित्रहरण आदि के प्रतपनपूर्वक कुशाग्र से सम्मार्ज्जन करने के अनन्तर आग्नीध्र नाम के ऋत्विक् को ( यथास्थान रखने के लिए ) पुनरावर्त्तित करने का ( लौटाने ) का विधान है। यही क्रमशः सोपपत्तिक अनुवाद में स्पष्ट किया जाता है।

( प्रणीतापात्र के पश्चिम में उत्तराग्र 'स्फ्य' रखने के अनन्तर ) यह ( अध्वर्यु ) स्रुचों का 'सम्मार्जन' करता है। सो जिस ( प्रयोजन ) के लिए कि स्रुक्सम्मार्ज्जन करता है, ( उस की उपपत्ति बतलाते हैं )। जैसा देवताओं का चरण ( आचरण—व्यवहार ) है, उसी ( आचरण ) के अनुसार मनुष्यों का (आचरण) है। इसलिए जब मनुष्यों का परिवेषण (परोसने का भोग्य-द्रव्य ) सम्पन्न होजाता है ॥१॥

अनन्तर ( ही ) ( सेवकवर्ग ) पात्रों को ( भोग्यपात्रों को ) पानी से धोकर स्वच्छ-निर्म्मल कर लेते हैं। स्वच्छ करके उन पात्रों से 'परिवेषण' करते हैं। ( जो स्थिति मनुष्यों में भोजन-प्रक्रिया में देखी जाती है, दूसरे शब्दों में—मनुष्यों के भोजनयज्ञ के सम्बन्ध में जो कार्य्य होते हैं ), ठीक ऐसा ही यह ( यजमानकृत ) देवताओं का यज्ञ है। ( अन्न के स्थान पर ) 'परिपक्व हवि' है ( भोजनस्थान की प्रतिकृति में ) 'वेदि' सम्पन्न होचुकी है। ( एवं ) ये इन देवताओं के ( भोग्य ) पात्र हैं जो कि 'स्रुक्' हैं ॥२॥

सो जो कि ( अध्वर्यु इन स्रुक् पात्रों का ) सम्मार्ज्जन करता है, यह इन पात्रों का निर्णेजन ( प्रक्षालन ) ही करता है। "हम निर्णिक्त ( धुले हुए साफ सुथरे ) पात्रों से ही [ परिवेषणादि कार्म्म ] करें" यही [ सम्मार्ज्जन का ] मुख्य प्रयोजन है। [ देवता, एवं मनुष्यों के पात्रनिर्णेजन में अन्तर केवल यही है कि ] देवताओं के लिए दो [ प्रकारों से ] निर्णेजन करते हैं, एवं मनुष्यों के लिए केवल एक ही प्रकार से [ निर्णेजन होता है ]। पानियों से [ एवं ] ब्रह्म [ मन्त्र ] से देवताओं के लिए [ निर्णेजन करते हैं ] [निर्णेजन कर्म्म में उपयुक्त] कुशा 'आपः' [ पानी की प्रतिकृति ] हैं एवं यजुर्मन्त्र 'ब्रह्म' है। मनुष्यों के लिए केवल पानियों से ही निर्णेजन होता है। इस [ प्रणाली ] भेद से मानुष एवं देवकर्म्म का पार्थक्य होजाता है। [ दोनों कर्म्म पृथक् होजाते हैं ] ॥३॥

[ गार्हपत्य के पश्चिमभाग में बैठकर अध्वर्यु सर्वप्रथम अपने दक्षिण हस्त में संस्कार के लिए ] स्रुव लेता है। उसे ( स्रुव को ) 'प्रत्युष्ट रक्षः प्रत्युष्टा अरातयः निष्टप्तं रक्षः निष्टप्ता अरातयः' यह मन्त्र बोलता हुआ [ गार्हपत्याग्नि में ] तपाता है ॥४॥

गयी रज्जु पत्नी को पीड़ा नहीं पहुँचाती। इसी प्रयोजन के लिए वस्त्रों से ऊपर योक्त्र का संनहन करते हैं ॥१४॥

ब्राह्मण (विधान) बतला दिया गया अब पद्धति बतलाते हैं। यह अध्वर्यु 'अदित्यै रास्नासि' यह मन्त्र बोलता हुआ सनहनकर्म्म करता (योक्त्र बाँधता) है। यह पृथिवी ही अदिति है। यह (अदितिरूपा पृथिवी) देवताओं की पत्नी है सो इस (सनहनकर्म्म) से यजमानपत्नीरूपा इस अदिति (देवपत्नीभूता अदिति पृथिवी) को ही रास्नायुक्त बनाते हैं। (ध्यान रहे) रज्जु का बन्धन नहीं करते हैं। यह रास्ना मेखलारूप है। संनहन के द्वारा इसे (अदिति को) मेखला से ही युक्त करते हैं ॥१५॥

ऋत्विक् को चाहिए कि, वह योक्त्र के गाँठ न लगाय। क्योंकि ग्रन्थि (गाँठ) वरुणदेव तामयी है। (ऐसी अवस्था में) यदि ग्रन्थि लगायी जायगी तो वरुणदेवता इस पत्नी को अपने पाश से बाँध लेंगे। (ऐसा न हो) इसलिए ग्रन्थि-बन्धन नहीं करते हैं ॥१६॥

(ग्रन्थि नहीं लगाई जायगी तो योक्त्र रुकेगा कैसे?, इस विप्रतिपत्ति को दूर करने का उपाय बतलाती हुई श्रुति कहती है कि) यह अध्वर्यु योक्त्र के मूलाग्रों को परस्पर मिलाकर [दोनों मूलों को परस्पर बटकर] ऊपर की ओर यों ही सन्निविष्ट कर देता है। इस कर्म्मकाल में 'विष्णोर्व्वेष्योऽसि' यह मन्त्र बोलता है। यह यजमानपत्नी गार्हपत्य के पश्चिम भाग में पूर्व की ओर मुख करके देवताओं के यज्ञ की ओर झुक कर न बैठे। यह पृथिवी अदिति है। यह देवताओं की पत्नी है। यह पश्चिमदिशा में देवताओं के यज्ञ को लक्ष्य बनाकर प्रतिष्ठित होरही है। ऐसी अवस्था में पश्चिमा दिक् में प्राङ्मुखा बैठती हुई यजमानपत्नी पृथिवी की गति के साथ युक्त होजायगी। परिणाम इसका यह होगा कि वहां बैठने से शीघ्र ही [एक वर्ष के भीतर] यजमानपत्नी मर जायगी। ऐसा न करने से [पश्चिम की ओर प्राङ्मुखा होकर न बैठने से] यजमानपत्नी पूर्ण आयु प्राप्त करने में समर्थ होजाती है। सो इस पत्नी को पश्चिम में प्राङ्मुखा बना कर न बैठाते हुए इसे पृथिवी की गति से बचाते हुए इसकी आयु ही सुरक्षित करते हैं। ऐसा करने से यजमानपत्नी पूरी आयु धारण करने में समर्थ होजाती है। इसलिए पत्नी को गार्हपत्य के दक्षिणभाग में [नैऋतकोण में] ही बैठना चाहिए ॥१७॥

अनन्तर यह पत्नी आज्यदर्शन करती है। अर्थात् घृत में अपना मुख देखती है। यह पत्नी योषा है आज्य रेत है। आज्यदर्शन से रेत का ग्रहण करती हुई पत्नीरूपिणी योषा मिथुनरूपेण प्रजनन-[प्रजोत्पत्ति] भाव को ही सम्पन्न करती है। इसी प्रजननभाव की प्राप्ति के लिए यह पत्नी आज्यदर्शन करती है ॥१८॥

ब्राह्मण बतला दिया गया अब पद्धति बतलाते हैं। यह पत्नी 'अदब्धेन त्वा चक्षुषा पश्यामि अग्नेर्जिह्वासि सुभूर्देवेभ्यः, धाम्ने धाम्ने मे भव यजुषे यजुषे' यह मन्त्र बोलती हुई आज्य देखती है। 'मैं छिद्र एवं पीड़ारहित पवित्र चक्षु से आज्य देखती हूँ' मन्त्र से पत्नी का यही कहना

है। 'अग्नेर्जिह्वासि' यह मन्त्रशेष बोलती है। जिस समय आज्य की अग्नि में आहुति डालते हैं, उस समय अग्नि की [ज्वालारूप] जिह्वासी निकलती है। इसी अभिप्राय से 'अग्नेर्जिह्वासि' यह कहा गया है। 'सजूर्देवेभ्य' इत्यादि मन्त्रभाग का तात्पर्य्य बतलाते हुए कहते हैं-देवताओं के लिए यह [प्रजननरूप] आज्यदर्शन शुभ हो। 'सजू०' इत्यादि से यही कहा गया है। "धाम्ने धाम्ने" इत्यादि से "हे आज्य ! आप मेरे सम्पूर्ण यज्ञकर्म के लिए तत्पर रहें" यही कहा है ॥१६॥

आज्यदर्शनानन्तर अध्वर्य्यु आज्य को लेकर पूर्व की ओर (आहवनीय की ओर) चलता है। आगे चलकर आहवनीयाग्नि पर (तपाने के लिए) उसे रख देता है जिस के कि हवियों को आहवनीयाग्नि में परिपक्व करते हैं। मेरा सम्पूर्ण यज्ञ (यज्ञिय हविर्द्रव्य) आहवनीय में ही परिपक्व हो इसीलिए हविर्द्रव्यरूप आज्य को भी आहवनीयाग्नि में ही परिपक्व करते हैं। (यहाँ एक पूर्वपक्ष होता है। वह यह है कि जिस समय अन्य हविर्द्रव्यों का आहवनीय में परिपाक किया जाता है क्यों नहीं उसी समय आज्य का भी परिपाक कर लिया जाता ? । इस पूर्वपक्ष का समाधान करने के अभिप्राय से श्रुति कहती है कि (पत्नी को यज्ञकर्म में युक्त होने का अवसर (अवकाश) हम आगे देंगे इस विचार से यदि अध्वर्य्यु उसी समय [पत्नीसंनहनकर्म से बहुत पहले ही [जब कि अन्य हविर्द्रव्यों का परिपाक किया जाता है] आज्य-परिपाक भी करलेता है तो "पत्नी का आगे यज्ञ में प्रविष्ट होने का अवसर दूँगा" यह विचार कर बीच में ही [पत्नी के यज्ञ में प्रविष्ट होने से पहले ही] अधिश्रयणार्थ आज्य हरण करना ठीक नहीं होता। यदि पत्नी को यज्ञ में प्रविष्ट होने का अवसर देने से पहिले ही उक्त विचार से अध्वर्य्यु आज्य हरण कर लेगा तो वह एक प्रकार से पत्नी को यज्ञसीमा से बहिर्भूत ही कर देगा। ऐसा न हो इसलिए पत्नी के आज्यदर्शनरूप यज्ञसंयोग के अनन्तर ही आज्याधिश्रयण कर्म्म करते हैं] ऐसा करने से यह अध्वर्य्यु पत्नी को यज्ञसीमा से बाहिर नहीं निकालता। [इसी मार्द्रभाव का स्पष्टीकरण करती हुई सर्वान्त में श्रुति कहती है।] इसलिए [पत्नी यज्ञसीमा में अन्तःप्रविष्ट होजाय इसलिए] पत्नीसंनहनकर्म्म के साथ ही आज्य को पहले गार्हपत्याग्नि में तपा कर पत्नी को आज्यदर्शन के द्वारा यज्ञ में प्रविष्ट कर अनन्तर अधिश्रयणार्थ आज्य को पूर्व की ओर [आहवनीय की ओर] ले जाते हैं। जिस यजमान के पत्नी नहीं होती उस यजमान के यज्ञ में उसी समय [जब कि अन्य हविर्द्रव्यों का आहवनीय में अधिश्रयण किया जाता है] आज्य का भी आहवनीय में अधिश्रयण कर लेते हैं। अधिश्रयणानन्तर वहाँ से आज्य उठा कर उसे वेदि की सीमा में रख देते हैं ॥ २० ॥

कितने ही आचार्य्यों का मत है कि इस अधिश्रित आज्य को अन्तर्वेदि में नहीं रखना चाहिए। (कारण इसका यह बतलाया जाता है कि) इसी अधिश्रित (परिपक्व) आज्य से देव पत्नियों का यजन करते हैं (वेदिस्थान पर सम्पूर्ण देवता आए हुए हैं)। ऐसी अवस्था में उस प्रदेश में देवपत्नीयागसाधक आज्य को देवमण्डलीयुक्त वेदिस्थान में रखता हुआ अध्वर्य्यु देव पत्नियों को जनसमूह में ही उपस्थित करता है। (यजमानपत्नी भी देवपत्नियों से युक्त रहती है।

मयी रज्जु पत्नी को पीड़ा नहीं पहुँचाती। इसी प्रयोजन के लिए वस्त्रों से ऊपर योक्त्र का संनहन करते हैं ॥१४॥

ब्राह्मण (विधान) उक्ता दिया गया अब पद्धति बतलाते हैं। वह अध्वर्यु "अदित्यै रास्नासि" यह मन्त्र बोलता हुआ संनहनकर्म्म करता (योक्त्र बाँधता) है। यह पृथिवी ही अदिति है। वह (अदितिरूपा पृथिवी) देवताओं की पत्नी है सो इस (सनहनकर्म्म) से यजमानपत्नीरूपा इस अदिति (देवपत्नीभूता अदिति पृथिवी) को ही रास्नायुक्त बनाते हैं। (ध्यान रहे) रज्जु का बन्धन नहीं करते हैं। यह रास्ना मेखलारूप है। संनहन के द्वारा इसे (अदिति को) मेखला से ही युक्त करते हैं ॥१५॥

ऋत्विक् को चाहिए कि, वह योक्त्र के गाँठ न लगावे। क्योंकि ग्रन्थि (गाँठ) वरुणदेव सामग्री है। (ऐसा अवस्था में) यदि ग्रन्थि लगादी जायगी तो वरुणदेवता इस पत्नी को अपने पाश से बाँध लेंगे। (ऐसा न हो) इसलिए ग्रन्थि-बन्धन नहीं करते हैं ॥१६॥

(ग्रन्थि नहीं लगाई जायगी तो योक्त्र रुकेगा कैसे?, इस विप्रतिपत्ति को दूर करने का उपाय बतलाती हुई श्रुति कहती है कि) वह अध्वर्यु योक्त्र के मूलाग्रों को परस्पर मिलाकर [दोनों मूलों को परस्पर बटकर] ऊपर की ओर यों ही लम्बित कर देता है। इस कर्मकाल में 'विष्णोर्व्वेष्योऽसि' यह मन्त्र बोलता है। वह यजमानपत्नी गार्हपत्य के पश्चिम भाग में पूर्व की ओर मुख करके देवताओं के यज्ञ की ओर मुख कर न बैठे। वह पृथिवी अदिति है। वह देवताओं की पत्नी है। यह पश्चिमदिशा में देवताओं के यज्ञ को लक्ष्य बनाकर प्रतिष्ठित होरही है। ऐसी अवस्था में पश्चिमा दिक् में प्राङ्मुखा बैठती हुई यजमानपत्नी पृथिवी की गति के साथ युक्त होजायगी। परिणाम इसका यह होगा कि यहाँ बैठने से शीघ्र ही [एक वर्ष के भीतर] यजमानपत्नी मर जायगी। ऐसा न करने से [पश्चिम की ओर प्राङ्मुखा होकर न बैठने से] यजमानपत्नी पूर्ण आयु प्राप्त करने में समर्थ होजाती है। सो इस पत्नी को पश्चिम में प्राङ्मुखा बना कर न बैठाते हुए इसे पृथिवी की गति से बचाते हुए इसकी आयु ही सुरक्षित करते हैं। ऐसा करने से यजमानपत्नी पूरी आयु धारण करने में समर्थ होजाती है। इसलिए पत्नी को गार्हपत्य के दक्षिणभाग में [नैऋतकोण में] ही बैठना चाहिए ॥१७॥

अनन्तर वह पत्नी आज्यदर्शन करती है। अर्थात् घृत में अपना मुख देखती है। यह पत्नी योषा है आज्य रेत है। आज्यदर्शन से रेत का ग्रहण करती हुई पत्नीरूपिणी योषा मिथुनलक्षण प्रजनन-[प्रजोत्पत्ति] भाव को ही सम्पन्न करती है। इसी प्रजननभाव की प्राप्ति के लिए यह पत्नी आज्यदर्शन करती है ॥१८॥

ब्राह्मण बतला दिया गया, अब पद्धति बतलाते हैं। वह पत्नी 'अदब्धेन त्वा चक्षुषा पश्यामि अग्नेर्जिह्वासि सजूर्देवेभ्यः, धाम्ने धाम्ने मे भव यजुषे यजुषे' यह मन्त्र बोलती हुई आज्य देखती है। 'मैं निर्दोष पोषणरहित पवित्र चक्षु से आज्य देखती हूँ' मन्त्र से पत्नी का यही कहना

फिर ऋत्विजों की आवश्यकता ही क्या है ? । [यदि अन्य आध्वर्यव, हौत्र, औद्गात्रादि यज्ञरूप समस्त कर्म ऋत्विक् कर लेते हैं, तो फिर] प्राचीनों का इस आज्यदर्शनकर्म में ही यह धारणा कैसे बन गई कि यह कर्म तो यजमान को ही करना चाहिए ? । ऋत्विक् लोग अपने अपने कर्म में जो भी फल प्राप्त करते हैं यह यजमान को ही तो मिलता है । [ ऐसी अवस्था में अध्वर्युकर्तृक आज्यदर्शन का फल यजमान को कैसे नहीं मिलेगा ? । अतः—अध्वर्यु को ही आज्यदर्शन करना चाहिए ॥२६॥

यह अध्वर्यु आज्यदर्शन करता है । चक्षुरिन्द्रिय सत्यरूप इसीलिए है कि जब दो मनुष्य परस्पर झगड़ा करते हुए हमारे सम्मुख आते हैं और उनमें से एक कहता है कि—'मैंने ऐसा आँखों से देखा है' । दूसरा कहता है कि 'मैंने ऐसा अपने कानों से सुना है', तो दोनों में से जो व्यक्ति 'मैंने ऐसा अपनी आँखों से देखा है' यह कहता है, हम उसी के कथन पर श्रद्धा करते हैं । ( अतः चक्षु अवश्य ही सत्य है ) । इस सत्यचक्षु से आज्यदर्शन करता हुआ अध्वर्यु सत्यतत्त्व से ही आज्य को समृद्ध करता है ॥२७॥

( आज्यावेक्षण की उत्पत्ति बतलाई गई, अब पद्धति बतलाते हैं )—यह अध्वर्यु—"तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि' यह मन्त्र बोलता हुआ आज्य पर अपनी दृष्टि डालता है । [आज्य के यथार्थ स्वरूप का निरूपण करता हुआ प्रकृत] मन्त्र अवश्य ही सत्यस्वरूप है । यह आज्य तेज स्वरूप है यह आज्य शुक्रस्वरूप है यह आज्य अमृतस्वरूप है । इसी सत्य से यह अध्वर्यु आज्य को समृद्ध करता है ॥२८॥

## इति—अनुवादप्रकरणम्

## प्रथमकाण्डानुगत तृतीय अध्याय का प्रथम ब्राह्मण एवं द्वितीय प्रपाठक का चतुर्थ ब्राह्मण उपरत

---

# सूत्रप्रदर्शित पद्धतिप्रकरण—

स्रुव–स्रुक् (जुहू–उपभृत् ध्रुवा), प्राशित्रहरण, पुरोडाशपात्री,
इडापात्री का प्रतपन, एवं संमार्जन कर वेदि पर
रखने के लिए आग्नीध्र को समर्पण

---

'वेदि निर्माणानन्तर इध्म-बर्हि-स्रुग् आदि का यथास्थान अभियोग कर लिया जाता है । तदनन्तर 'स्रुवं प्रतप्य पूर्वस्मिन्नवान्तरदेशे प्राक् संमार्ष्टि अनिशाम इति विपर्यस्य बर्हिर्मूलैः प्राङ्

ऐसी अवस्था में देवपत्नियों के साथ साथ यजमानपत्नी का भी देवसभामण्डपरूप वेदिस्थान में प्रवेश अनिवार्य्य होगा। ऐसा होने से) यजमानपत्नी परःपुंसा (अन्यपुरुषों के समूह में उपस्थित) होजाती है। [ एक कुलीन स्त्री के लिए परपुरुषों के सम्मुख उपस्थित होना लज्जास्पद है। ऐसा नहीं होना चाहिए। अत वेदिस्थान पर देवपत्नी-यागसाधनभूत आज्य नहीं रखना चाहिए ]।

प्राचीनों के इस मत का खण्डन करते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि अज्य-अधिश्रयण उस का वेदिस्थान में स्थापन, आदि पत्नी-सम्बन्धी सम्पूर्ण कर्म्म शास्त्र में इसीप्रकार विहित हैं। अतः यह कार्य्य वैसे ही हो इसी में यज्ञसिद्धि है। "ऐसा होने से पत्नी पुरुषसमूह में आजायगी, एव यह अनुचित होगा" इस निरर्थक युक्ति का शास्त्रादेश के सम्मुख कोई महत्त्व नहीं है। कौन बुद्धिमान् इस विषय को अच्छा एवं युक्तिसंगत कहेगा। वेदि और आज्य दोनों ही यज्ञसाधन होने से यज्ञरूप हैं। इस यज्ञ से यज्ञ का स्वरूप सम्पन्न करें यही आदरणीय एवं यथाविद [ शास्त्रसिद्ध ] पथ है। अतः वेदिस्थान में ही आज्य रखना चाहिए ॥२१॥

प्रोक्षणीपात्र में कुशा रक्खी हुई हैं। यहाँ से कुशा लेकर उनसे आज्य का प्रोक्षण करते हैं। प्रोक्षण का एकमात्र तात्पर्य्य है, वस्तु को मेध्य [ यज्ञगमनीय ] करना। इस प्रोक्षणकर्म्म से आज्य को मेध्य [ देवसङ्गमनीय] ही करते हैं ॥२२॥

उत्पवनकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाती हुई श्रुति कहती है—यह का अध्वर्यु—'सवितु स्त्वा प्रसवऽउत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्य्यस्य रश्मिभिः' यह मन्त्र बोलता हुआ आज्य का प्रोक्षण करता है ॥२३॥

आज्यप्रोक्षणानन्तर— "सवितुष्वः प्रसवऽउत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्य्यस्य रश्मिभिः यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु [ प्रोक्षणकर्म्म से ] घृत से संश्लिष्ट बनी हुई पवित्रों से [दर्भ से] प्रोक्षणीपानी का प्रोक्षण करता है। इस प्रोक्षण का तात्पर्य्य यही है जो कि पूर्व के प्राक्षणकर्म्म में सोपपत्तिक बतलाया जाचुका है ॥२४॥

सो जो कि अध्वर्यु आज्यलिप्त पवित्र से प्रोक्षणी का प्रोक्षण करता है इस कर्म्म से पानी मे पय [ दुग्ध ] का कार्य्यभूत अनतरस पयोरूप आज्य ही प्रतिष्ठित करता है। [ प्रकृति में] यह पय पानी में ही प्रतिष्ठित है। जैसे कि-जब पानी बरसता है, तो ओषधियाँ उत्पन्न होती हैं ओषधियाँ खा कर पानी पीकर अनन्तर यह रस [ पय-आज्य ] उत्पन्न होता है। इस रस की पूर्णता के लिए ही प्रकृत प्रोक्षणकर्म्म करते हैं ॥२५॥

प्रोक्षणी-प्रोक्षणानन्तर अध्वर्यु आज्यदर्शन करता है। कितने ही आचार्य्य यजमान का ही घृतदर्शन करवाते हैं। [ अर्थात् इनके मत से आज्यदर्शन यजमान का ही कर्म्म है ] इस पक्ष का निराकरण करते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि यजमान स्वयं ही अध्वर्यु बनते हुए आध्वर्य्यवकर्म्म क्यों नहीं करते ? । यजमान ही 'होता' बन कर क्यों नहीं अनुवाक्यादिरूप हौत्रकर्म करते ? ।

फिर ऋत्विजों की आवश्यकता ही क्या है ? । [यदि अन्य आघ्यय्य r, होत्र, औद्गात्रादि यज्ञस्य रूप समपक कर्म ऋत्विक् कर लेते हैं, तो फिर] प्राचीनों का इस आज्यदर्शनकर्म में ही यह धारणा कैसे बन गई कि यह कर्म तो यजमान को ही करना चाहिए ? । ऋत्विक् लोग अपने अपने कर्म से जो भी फल प्राप्त करते हैं वह यजमान को ही तो मिलता है । [ ऐसी अवस्था म अध्वर्युकर्तृक आज्यदर्शन का फल यजमान को कैसे नहीं मिलेगा ? । अत —अध्वर्यु को ही आज्यदर्शन करना चाहिए ॥२६॥

यह अध्वर्यु आज्यदर्शन करता है । चक्षुरिन्द्रिय सत्यरूप इसीलिए है कि, जब दो मनुष्य परस्पर झगड़ा करते हुए हमारे सम्मुख आते हैं, और उनमें से एक कहता है कि—मैंने ऐसा आँखों से देखा है । दूसरा कहता है कि मैंने ऐसा अपने कानों से सुना है, तो दोनों में से जो व्यक्ति मैंने ऐसा अपनी आँखों से देखा है यह कहता है हम उसी के कथन पर श्रद्धा करते हैं । ( अतः चक्षु अवश्य ही सत्य है ) । इस सत्यचक्षु से आज्यदर्शन करता हुआ अध्वर्यु सत्यतत्त्व से ही आज्य को समृद्ध करता है ॥२७॥

( आज्यावेक्षण की उपपत्ति बतलादी गई, अब पद्धति बतलाते हैं )—वह अध्वर्यु—"तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि यह मन्त्र बोलता हुआ आज्य पर अपनी दृष्टि डालता है । [आज्य के यथार्थ स्वरूप का निरूपण करता हुआ प्रकृत] मन्त्र अवश्य ही सत्यस्वरूप है । यह आज्य तेजःस्वरूप है यह आज्य शुक्रस्वरूप है यह आज्य अमृतस्वरूप है । इसी सत्य से यह अध्वर्यु आज्य को समृद्ध करता है ॥२८॥

## इति—अनुवादप्रकरणम्

## प्रथमकाण्डानुगत तृतीय अध्याय का प्रथम ब्राह्मण एव द्वितीय प्रपाठक का चतुर्थ ब्राह्मण उपरत

---

## सूत्रप्रदर्शित पद्धतिप्रकरण—

### स्रुव–स्रुक् (जुहू–उपभृत् ध्रुवा), प्राशित्रहरण, पुरोडाशपात्री, इडापात्री का प्रतपन, एव समार्जन कर वेदि पर रखने के लिए आग्नीध्र को समर्पण

---

'यदि निर्माणानन्तर इध्म बर्हि–आज्य आदि का यथास्थान सन्निवेश कर दिया जाता है । तदनन्तर 'स्रुव प्रतप्य पृथग्द्वयामरम्तरतः प्राङ् संमार्ष्टि अनिशात' इति यिपर्यस्य बर्हिर्मूलैः प्राङ्न्

कम्य' ( का श्रौ सू २।६।१९ ) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार गार्हपत्यकुण्ड के पश्चिम भाग में बैठकर अध्वर्यु पहिले गार्हपत्याग्नि में 'प्रत्युष्टं रक्षः प्रत्युष्टा अरातयः । निष्टप्तं रक्षो निष्टप्ता अरातयः ( यज्ञकर्म का अवरोध करने वाले राक्षस तपा दिए गए हैं, यज्ञसम्पत्ति का आगमन रोकने वाले अराति तपा दिए गए हैं एवं विशेषरूप से तपा दिए गए हैं ) यह मन्त्र बोलता हुआ शूर्प, एवं अग्नीहोत्रहवणी की भाँति स्रुव को तपाता है । स्रुव के तपाने के अनन्तर उसी स्थान में बैठा बैठा ही अध्वर्यु थोड़ा सा पूर्व की ओर झुकता हुआ अपने बाएँ हाथ में तो प्रतप्त स्रुव ले लेता है एवं दक्षिण हाथ में कुशाग्र लेकर- 'अनिशितोऽसि सपत्नक्षित्, वाजिनं त्वा वाजेध्यायै सम्मार्ज्मि" ( हे स्रुव ! तुम ( शत्रु के लिए महा निशित तीक्ष्ण होते हुए भी हमारे यजमान के लिए सर्वथा अनिशित ( शान्त ) हो । सपत्नों ( शत्रुओं ) का नाश करने वाले हो, यज्ञमूर्तिरूप तुम्हारा ( स्रुव का ) यज्ञस्वरूपसिद्धि के लिए ही मैं ( अध्वर्यु ) सम्यक् प्रकार से शोधन करता हूँ ) यह मन्त्र बोलता हुआ दक्षिणहस्त-गृहीत उन कुशाओं से स्रुव के मूल से आरम्भ कर मुख पर्य्यन्त स्रुव का सम्मार्जन करता है । मूल से मुख पर्य्यन्त कुशा से स्रुव को स्वच्छ करदेना ही 'सम्मार्ज्जनकर्म्म' है । इसप्रकार एकबार तो वेदाग्रों से सम्मार्जन होता है । अनन्तर अध्वर्यु पुन कुछ पूर्व की ओर झुकता हुआ वही उक्त ( अनिशितोऽसीत्यादि ) मन्त्र बोलता हुआ स्रुव के पृष्ठभाग में मुखभाग से आरम्भ कर मूलभाग पर्य्यन्त कुशामूल से स्रुव का सम्मार्जन करता है । अध्वर्यु का पूर्व की ओर उत्क्रमण केवल उभयविध सम्मार्जनकर्म्म में ही होता है प्रतपन कर्म्म में उत्क्रमण नहीं होता । कारण— 'तस्माद् तथैव संमृज्याद्यथाऽग्निं नाभिव्युक्षेत् प्राक्तिर्वोमृक्म्य" इत्यादि रूप से श्रुति ने सम्मार्जनकर्म्म के साथ ही उत्क्रमण का सम्बन्ध माना है । स्रुवप्रतपन, और सम्मार्जन के अनन्तर जुहू-उपभृत्-ध्रुवा इन स्रुवों का 'अनिशिते' ति स्रुचः ( का श्रौ० सू० २।६।४१) इत्यादि सूत्रानुसार 'प्रत्युष्टं रक्षः इत्यादि से पहिले गार्हपत्य में प्रतपन, अनन्तर 'अनिशितोऽसि इत्यादि पूर्वोक्त मन्त्र से सम्मार्जन करता है ।

स्रुव-स्रुचों के सम्मार्ज्जनानन्तर- प्रतप्य प्रतप्य प्रयच्छति' ( का श्रौ० सू २।६।४ के अनुसार "प्रत्युष्टं रक्षः० इत्यादि उक्त मन्त्र बोल कर स्रुवादि को पुनः गार्हपत्याग्नि में तपा तपा कर ( वेदि पर रखने के लिए ) पुनः प्रतप्त स्रुवादि को आग्नीध्र के हाथ में सौंपता जाता है । स्रुव-स्रुच् ( जुहू-उपभृत्-ध्रुवा ) इन चार के अतिरिक्त प्राशित्रहरण शृतावदान पुरोडाशपात्री इडापात्री इनका प्रतपन एवं सम्मार्जन ( बिना मन्त्र बोले तूष्णीं ही ) किया जाता है जैसाकि-"तूष्णीं प्राशित्रहरणं शृतावदान पात्रीं च ' ( का श्रौ सू २।६।४ ) इत्यादि सूत्र से स्पष्ट है । इसप्रकार 'पहिले प्रतपन पुन' कुशाग्र-कुशामूल-भेद से नीचे से ऊपर पर्य्यन्त एवं ऊपर से नीचे पर्य्यन्त सम्मार्ज्जन पुन' प्रतपन सर्वान्त में आग्नीध्र को समर्पण -( वेदिस्थान में रखने के लिए ) इस कर्म्मकलाप की समष्टि का नाम ही 'पात्रसम्मार्ज्जन कर्म्म है ।

जिन वेदाग्र एवं वेदमूलों से उक्त सम्मार्ज्जनकर्म्म किया जाता है उन्हें- 'सम्मार्जनान्यपास्यति" ( का श्रौ सू २।६।४२ ) के अनुसार उत्कर में फेंक देते हैं । यद्यपि- आहवनीये प्रासनमेके' ( का श्रौ सू २।६।४४ ) के अनुसार किन्हीं आचार्यों के मतानुसार सम्मार्जन-साधनभूत वेद को आहवनीयाग्नि में प्रक्षिप्त करना उपलब्ध होता है । परन्तु श्रुति की विप्रतिपत्ति गार्हपत्याग्नि में वर्ग डालने के

सम्बन्ध में बतलाई है, वही दोष ग्राहवनीयाग्नि में डालने से प्राप्त होता है। अतएव मुनि ने 'तदु तथा न कुर्य्यात्' इत्यादि रूप से स्पष्ट शब्दों में ग्रग्नि में डालने का निषेध ही किया है। ऐसी ग्रवस्था में प्रत्येक दशा में इन दमतृणों को उत्कर में ही डालना चाहिए।

## इति-द्रव्यसम्मार्ज्जनम्
## (ब्रा० की १ क० से ११ क० पर्य्यन्त)

---

### त्रिवृत् मुञ्जमय योक्त्र से यजमानपत्नी का सन्नहन–

ग्रग्निसम्मार्ज्जनानन्तर–"पत्नीं सन्नह्यति प्रत्यगुदक्षिणत उपविष्टां गार्हपत्यस्य मुञ्जयोक्त्रेण त्रिवृता परिहरस्त्यदित्यै रास्नासीति' ( का० श्रौ० सू० २।७।१ ) इस सूत्र–सिद्धान्तानुसार गार्हपत्याग्निकुण्ड के दक्षिणभागरूप नैर्ऋतकोण में पूर्वाभिमुख मन कर बैठी हुई यजमानपत्नी को ग्रध्वर्य्यु त्रिगुणित मुञ्ज ( मूँज नाम से लोकभाषा में प्रसिद्ध ) से बने हुए योक्त्र ( रज्जु ) से ( पत्नी के वस्त्रों के ऊपर ) नाभि से नीचे के कटि भाग में "ग्रदित्यै रास्नासि" ( हे योक्त्ररूप रज्जु ! तुम ग्रदिति पृथिवी–रूपा यजमानपत्नी के लिए रास्ना–मेखला–रूप हो ) यह मन्त्र बोलता हुग्रा बाँधता है। योक्त्रबन्धनकाल में–"दक्षिणपाशमुत्तर प्रतिमुच्योध्वमुद्गूहति विष्णोर्वेष्प्य इति ( का० श्रौ० सू० २।४।१२ ) के अनुसार योक्त्र के दक्षिणप्रपाश को उत्तराग्र पाश में ऊपर से पिरोकर नीचे खींच कर पाश को द्विगुणित करके, उत्तरपाश में प्रोत होकर ऊपर की ओर निकले हुए दक्षिण पाशाग्रभाग को–"विष्णोर्वेष्प्योऽसि' ( हे दक्षिणपाशाग्र ! ग्राप यज्ञ का वेष्टन करने वाले हो ) यह मन्त्र बोलता हुग्रा योक्त्र के मध्य में न्यवित कर देता है। 'न ग्रन्थिं करोति' ( का० श्रौ० सू० २।७।३। ) के ग्रादेशानुसार योक्त्र में गाँठ नहीं लगाई जाती।

## इति-पत्नीसन्नहनकर्म्म
## (ब्रा० की १२ क० से १७ क० पर्य्यन्त)

---

### घृत ठँडा करने के पश्चात् ग्रध्वर्य्यु के द्वारा बैठी हुई यजमानपत्नी का समन्त्रक ग्राज्य-दर्शन

पत्नीसन्नहनकर्म्म के ग्रनन्तर— 'ऊर्जे त्वा त्याज्यमुद्वास्य पत्नीमवेक्षय 'त्यदब्धनेति' (का० श्रौ० सू० २।७।४ ) इसके ग्रनुसार ग्रध्वर्य्यु —"ऊर्जे त्वा ( हे ग्राज्य ! बलप्रद रस की प्राप्ति के लिए तुम्हें उद्वासित करता हूँ ) यह मन्त्र बोलता हुग्रा पहिले से ही गार्हपत्याग्नि पर पात्र में रक्खे हुए द्रुत घृत को ग्रग्नि से उतार कर नीचे करता है। ग्रनन्तर "पत्न्याज्यमवेक्षस्व' ( हे पत्नी ! ग्राज्य के दर्शन करो ग्रथवा इसमें ग्रपना मुख देखो ) यह प्रेष करता हुग्रा पत्नी से "ग्रदब्धेन त्वा चक्षुषा पश्यामि।

अग्नेर्जिह्वासि, सुहूर्देवेभ्यो धाम्ने धाम्ने मे भव, यजुषे यजुषे' (हे आज्य ! मैं निदुष्ट नेत्रों से तुम्हारा दर्शन कर रही हूँ । हे आज्य ! तुम अग्नि की जिह्वा हो, अतएव [ जिह्वारूप होने से ही ] तुम देवताओं के अच्छे बुलाने वाले हो । ऐसे आप प्रत्येक कर्म कर्म के लिए, मन्त्र मन्त्र के लिए समर्थ बनें ) यह मन्त्र बुलवाता हुआ पत्नी से आज्यदर्शन करवाता है । यदि पत्नी किसी आवश्यक प्रतिबन्ध के कारण यज्ञ में उपस्थित न हो, तो ऐसी अवस्था में अध्वर्यु को ही आज्यदर्शन कर लेना चाहिए, यह सूत्रकार का मत है । ब्राह्मणश्रुति के अनुसार तो पत्नी के अभाव में आज्य बिना देखे ही यथास्थान रख दिया जाता है । आज्या वेक्षणानन्तर—'वेद्यां करत्यपरं प्रोक्षणीभ्यः [ का० श्रौ० सू० २।७।५ ] के अनुसार अध्वर्यु प्रोक्षणीपात्र से पश्चिम भाग में वेदि पर आज्य रख देता है । यदि इस यजमान के यज्ञ में आहवनीयाग्नि में ही हविद्रव्यों का परिपाक होता है, तो इस आहवनीयाधिश्रयण-पक्ष में—'आहवनीये वा कृत्वा तच्छ्रपिणः [ का० श्रौ० सू० २।७।६ ] के अनुसार पत्न्यवेक्षणानन्तर पहिले आज्य को आहवनीय पर रक्खा जाता है पुनः उद्वासित कर पूर्वकथनानुसार प्रोक्षणीपात्र के पश्चिम में वेदि पर रक्खा जाता है ।

## इति—आज्यावेक्षणकर्म्म
### ( ब्रा० की १८ कं० से २१ कं० पर्य्यन्त )

---

### आज्य और प्रोक्षणी का उत्पवन, एवं अध्वर्य्युकृत आज्यदर्शन

आज्य रखने के अनन्तर वह अध्वर्य्यु— सवितुस्त्व त्वाज्यमुत्पुनाति प्रोक्षणीश्च पूर्ववत् [ का० श्रौ० सू० २।७।७ ] इसके अनुसार प्रोक्षणी पानी में रक्खे हुए पवित्र [ दर्भ ] से सवितुर्व०" इत्यादि पूर्वोपात्त मन्त्र बोलता हुआ पहिले आज्य का प्रोक्षण करता है अनन्तर आज्य—सम्बन्ध से आज्ययुक्त बने हुए इन्हीं पवित्रों से वही मन्त्र बोलता हुआ प्रोक्षणीपानी का प्रोक्षण करता है । इसप्रकार आज्य एवं प्रोक्षणी—उत्पवनानन्तर—'आज्यमवेक्षते 'तेजोसी' ति यजमानो वा' [का० श्रौ० सू० २।७।८] के अनुसार वह अध्वर्य्यु अथवा यजमान [ दोनों में से कोई भी ] 'तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि" [ हे आज्य ! आप तेजोमय हैं शुक्ररूप है, अमृतस्वरूप है ] यह मन्त्र बोलता हुआ आज्यदर्शन करता है । सूत्रकार ने पक्षान्तर का आदर करते हुए 'यजमानो वा' भी कह दिया है । वस्तुतः शतपथब्राह्मण के मतानुसार यह आज्यावेक्षणकर्म्म अध्वर्य्यु को ही करना चाहिए ।

## इति—आज्यावेक्षणम्
### (ब्रा० की २२ कं० से २८ कं० पर्य्यन्त)

---

## ब्राह्मणोक्त—कर्म्मसंग्रह—

१—द्रव्यसंस्कार
२—पत्नीसन्नहन

३—पत्नीकृत आज्यावेक्षण
४—आज्य-स्थापन
५—आज्य, एवं प्रोक्षणी का पवित्रों से उत्पवन
६—अध्वर्युकृत आज्यावेक्षण

## इति-पद्धतिप्रकरणम्

---

## उपपत्तिप्रकरणम्—

### १ -द्रव्यसंस्कारोपपत्ति

(आज्य)-स्रुव-जुहू-उपभृत ध्रुवा-पुरोडाशपात्री-इडापात्री-आदि यज्ञियपात्र प्राणदेवताओं के आहुति-साधक बनते हुए इनके [ देवताओं के ] भोजन करने के पात्र हैं। लोकव्यवहार में जिन पात्रों में मनुष्य भोजन करते हैं, भोजनपरिवेषण [ परोसने ] से पहिले पात्रों को पानी * से धोकर स्वच्छ कर लिया जाता है, अनन्तर इन पात्रों में भोजन परोसा जाता है। भोजनपरिवेषण से पहिले पात्रशुद्धि सर्वथा अपेक्षित है, यही कहना है। इसी शुद्धिभाव के लिए प्रकृतयज्ञ में देवताओं के भोजनसाधन—पात्रों का संस्कार करना आवश्यक होजाता है। देवता सौर मण्डल की वस्तु हैं। इधर साधारण पानी पार्थिव है। इस लौकिक पेय पानी से देवपात्रों का सम्मार्जन करना ठीक नहीं। जिसप्रकार लौकिक मनुष्य, और प्राणदेवताओं के स्वरूप में भेद है, जैसे इनके भोजनपात्रों के स्वरूप में विभिन्नता है, तथैव सम्मार्जनीय-पानी में भी भेद होना आवश्यक है। इसी पृथक्करण के लिए पानी के स्थान में यहाँ 'कुशा' का ग्रहण किया जाता है। सौररश्मिमण्डल में प्रविष्ट पारमेष्ठ्य 'अम्भ' नाम का पवित्र पानी ही 'घन' कहलाता है। इसी ज्योतिर्मय 'घनपानी' से कुशा का निर्माण होता है जैसा कि पूर्व के दर्भोत्पत्तिप्रकरण में विस्तार से बतलाया जाचुका है। दर्भ साक्षात् दिव्य पानी है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने— 'आपो वै कुशाः' यह कहा है। साथ ही यहाँ मनुष्योपयोगी पात्रों का सम्मार्जन सुष्णी किया जाता है, वहाँ प्रकृत यज्ञिय पात्रों का सम्मार्जन "अग्नि शिवोऽस्मि' इत्यादि मन्त्र से किया जाता है। इसप्रकार कुशारूप दिव्यपानी एवं दिव्यमन्त्र-बल इन दोनों से सम्मार्जन होने से दिव्यकर्म का मनुष्यकर्म से सर्वथा पृथक्करण होजाता है ॥१२॥

---

* मरुभूमि में विशेषतः राजपूताने में पानी की कमी के कारण मृत्तिका-रक्षा-[राख] आदि से ही पात्र पवित्र मान लिए जाते हैं। इस पद्धति की इतनी प्रधानता होगई है कि यदि माञ्जन [ माँजन ] के अनन्तर पात्र धोलिए जाते हैं तो वे सर्वथा अपवित्र मान लिए जाते हैं। उक्त श्रुति के आधार पर हम कह सकते हैं कि यदि पानी पर्याप्त मात्रा में मिले तो माञ्जन के अनन्तर पात्रों को अवश्य ही धोडालना चाहिए। बिना पानी से धोए पात्रशुद्धि नहीं होती। यदि पानी ही न मिले तो प्रचलित-पद्धति का अनुसरण करना चाहिए, जैसाकि पूर्व टिप्पणी में भी स्पष्ट किया जाचुका है।

सम्मार्जन से पहिले पात्रों को तपाया जाता है। अन्तरिक्ष में रहने वाले वारुण वायु में आसुरप्राण व्याप्त रहता है। यह वारुण असुर ऐन्द्रयज्ञ का विरोधी है। जहाँ दिव्यप्राण का संचार होता है वहीं स्वभाव के सम्बन्ध से यह इस दिव्यकर्म (दिव्यकर्म में युक्त पात्रादि वस्तुओं) में आक्रमण करने लगता है। इधर अग्नि, और मन्त्रबल दोनों ही आसुरप्राण के विघातक हैं। पात्रों में वायु के द्वारा आगत प्राण रूप, अतएव चर्मचक्षु से अदृश्य इन असुरों का अपोपक्रम में ही नाश करने के लिए मन्त्रबल-युक्त प्रतपनकर्म्म किया जाता है। अग्निपरिताप से अवश्य ही अदृष्ट दोष * एवं सूक्ष्म कीटाणु नष्ट होजाते हैं यह प्रत्यक्ष सिद्ध है ॥४–५॥

आरम्भ में बतलाया जाचुका है कि, यह सम्मार्जन अलौकिक है। यज्ञ में ऐसा कोई भी कर्म्म नहीं, जो निरर्थक हो, एवं जिस का प्राकृतिक-स्थिति के साथ सम्बन्ध न हो। यज्ञ से जैसा अलौकिक नवीन दैवात्मा उत्पन्न किया जाता है जैसा कि पूर्वप्रकरणों में अनेक बार कहा जाचुका है। इस दिव्यात्मा का स्वरूप-निर्माण जिन जिन तत्त्वों से होता है यज्ञकर्त्ता ऋत्विजों को उन उन तत्त्वों की प्रत्येक कर्म्म में भावना करनी पड़ती है। प्रकृत सम्मार्जनकर्म्म भी उस भावना से रिक्त नहीं है। एक बार सम्मार्जन स्रुव के मूल से ऊपर तक होता है, दुबारा पृष्ठभाग में ऊपर से नीचे की ओर होता है। इसी ऊर्ध्व-अधोभाव का श्रुति से निर्देश करते हुए- 'इति-अग्रैरन्तरतः' 'इति-अग्रैरन्तरतः' यह अभिनय किया गया है। 'आगमन' प्राणव्यापार है एवं 'गमन' उदान (अपान) व्यापार है। शतपथ में 'उदान' शब्द से सर्वत्र 'अपान' ही अभिप्रेत है। प्राण आगतिधर्म्मा है। सम्मार्जन में आगति-गतिभावों का समावेश करता हुआ अध्वर्यु भावना के द्वारा स्रुव में प्राणापान (प्राणापान) का ही आधान करता है। इसी स्रुव से देवयजन होने वाला है आहुति से दिव्यात्मा का जन्म होने वाला है। ऐसी परिस्थिति में स्रुव-सम्बन्धी प्राणोदान आहुति में प्रविष्ट होता हुआ दिव्यात्मा के प्राणोदानोत्पत्ति का ही कारण बन जाता है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर 'प्राणोदानावेवैतद्दधाति' यह कहा गया है। ध्यान रहे-स्रुवस्थित प्राणोदान से ही दिव्यात्मा के शरीर के रोमों का निर्माण होने वाला है। रोमावली में प्राणोदानवत् (एक इधर झुका हुआ एक उधर झुका हुआ यह) परिस्थिति रहती है। दूसरे शब्दों में-रोम का स्वरूप ठीक प्राणोदानव्यापार की प्रतिकृति (नकल) है। प्राकृतिक यज्ञ से उत्पन्न रोम प्राणोदानयुक्त हैं। इधर स्रुवप्रदत्त आहुति द्रव्य ही दिव्यात्मा के रोमयुक्त शरीर का उपादान बनने वाला है। अतः पुरुषो वै यज्ञः इस सिद्धान्त के अनुसार यहाँ सम्मार्जनकर्म्म की विशेषप्रक्रिया में प्राणोदान का समावेश करना परम आवश्यक है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर 'तस्मादितीवमानि लोमानि इतीवमानि' यह कहा गया है।

जिसप्रकार प्राणोदानरूपा (प्राणापानमयी) सौररश्मियाँ देवप्राण के लिए उपादेय, एवं शान्त रहती हुई तमोमय आसुरप्राण के विनाश का कारण बनी रहती हैं, तथैव प्राणोदानयुक्त स्रुव यहाँ यज्ञकर्त्ता यजमान

---

*–यदि किसी पात्र में रजस्वला स्त्री प्रमादवश भोजन कर लेती है तो वह पात्र अशुद्ध होजाता है। इसीप्रकार पङ्क-मल मूत्रादि निकृष्ट पदार्थों के सम्बन्ध से भी आसुरभाव से युक्त बनते हुए पात्र अपवित्र होजाते हैं। ऐसे अपवित्र पात्रों को आज भी राजपूताने के लोग अग्नि में तपा कर तदनन्तर ही वहाँ व्यवहार में लाते हैं। इनके इस व्यवहार का मूल उक्त श्रौत प्रतपनकर्म्म' ही है।

के लिए अनिशित ( शान्त–उपकारक–यज्ञस्वरूपसाधक ) है, वहाँ यजमान के शत्रुओं के लिए वही विनाश का कारण है। स्रुव की इसी स्वाभाविकी शक्ति का निरूपण करते हुए– 'अनिशितोऽसि सपत्नक्षित्' यह कहा गया है।

राजा–याज–श्रुषि–ग्रह–भेद से आहुतिद्रव्यरूप सोम की चार जातियाँ होतीं हैं। प्रकृत यज्ञ ( इष्टि ) में जो हविद्रव्य है वह याजात्मक ( अन्नसोमात्मक ) है। अन्नरसरूप यही 'याज' यज्ञसाधक बनता हुआ यज्ञरूप है। यज्ञरूप इस याज की यज्ञता स्रुव पर ही अवलम्बित है। अतः हम इस स्रुव को अवश्य ही 'याज (यज्ञस्वरूपसमर्पक) कहसकते हैं। यह 'याजरूप स्रुव 'याजरूप ( अन्नरूप ) यज्ञ' का दो प्रकार से समिन्धन ( प्रज्वलन ) करता है। अग्नि में आहुत करना पहिला समिन्धन है एवं स्वगत प्राणोदान को मृन्मय पात्र ( पुरोडाश ) में समाविष्ट करना दूसरा समिन्धन है। स्रुव के इसी स्वरूपधर्म्म को लक्ष्य में रख कर 'वाजिनं त्वा वाजेध्यायै संमार्ज्मि' यह कहा गया है। प्राशित्रहरणपात्री एवं इडापात्री का प्रायः देवताओं से विशेष सम्बन्ध नहीं है। अतः इनका सम्मार्जन तूष्णीं (अमन्त्रक) ही होता है ॥६,७॥

पहिले अध्वर्य्यु स्रुव–स्रुचादि पात्रों को तपाता है, एवं पुनः सम्मार्जन करता है। सम्मार्जनानन्तर आग्नीध्र पुनः एक बार गार्हपत्याग्नि में पात्रों को तपाता है। आग्नीध्रकृत प्रतपन में वैज्ञानिक उपपत्ति कुछ भी नहीं है। केवल लौकिक व्यवहार की समताद्दष्टि से ही यह पुनः प्रतपनकर्म्म किया जाता है। हम देखते हैं कि, लोक में कांस्य–पित्तलादि ( काँसी–पीतल आदि ) के पात्रों का पहिले अवमर्शन ( खूब रगड़ कर धोया जाता ) किया जाता है। इस क्रिया से यद्यपि पात्र सर्वथा स्वच्छ होजाते हैं, तो सर्वान्त में बिना अवमर्शन के ( बिना घर्षण के ) केवल पानी में डुबोकर पात्र पृथक् पृथक् रखदिए जाते हैं– यथामवर्शं निर्णिज्य–मनःप्रसादहेतुम परिक्षालयेत्। ठीक यही स्थिति यहाँ है। दर्भ से सम्मार्जन करना–अवमर्श ( घर्षण ) पूर्वक पात्रों का निर्णेजन करना है। एवं पुनः अग्नि में तपाना अनवमर्शपूर्वक पानी से प्रक्षालन करने के स्थान में है ॥८॥

स्रुव–जुहू–उपभृत–ध्रुवा आदि पात्रों में से पहिले स्रुव का सम्मार्जन होता है, अनन्तर स्रुचों का सम्मार्जन किया जाता है। 'स्रुव' शब्द पुंस्त्वभावापन्न होता हुआ वृषा' है, एवं 'स्रुक्' शब्द स्त्रीत्व से युक्त होता हुआ 'योषा' है। पुरुष के शुक्र में रहने वाला रेतःसेक का अधिष्ठाता 'पुम्भ्रूण' वृषा' कहलाता है एवं स्त्री के शोणित में रहने वाला रेतोग्राहक स्त्रीभ्रूण' योषा नाम से प्रसिद्ध है। वृषा आग्नेय है एवं योषा सौम्य है। दोनों में वृषा का ही प्राथम्य है। वैश्वयज्ञ में ही देखिए।

वृषात्मा अग्नि स्वस्थान में पहिले से प्रतिष्ठित रहता है। अनन्तर इसमें योषारूप सोम (आहुतिद्रव्य) की आहुति होती है। अग्निरूप वृषा प्रथमज है। भूतयोनिमय विश्व में स्वायम्भुव–ब्रह्माग्नि के रूप में सर्वप्रथम 'अग्नि' का ही विकास होता है 'सर्वस्याग्रमसृज्यत' इस निर्वचन से ही इसे 'अग्नि' कहा जाता है। यह अग्रि ही देवताओं की परोक्षभाषा में 'अग्नि' नाम से प्रसिद्ध है–( देखिए शत० ब्रा० ६।१।१।११ )।

अपिच अग्नि अन्नाद है भोक्ता है। सोम अन्न है भोग्य है। दोनों में 'भोक्ता' प्रधान है 'भोग्य' गौण है। साथ ही यह भी सिद्ध विषय है कि, एक भोक्ता के लिए अनेक भोग्य पदार्थ रहते हैं। इसी

भोक्ता अग्नि से पुरुष का स्वरूप सम्पन्न होता है, एवं भोग्य सोम से स्त्री की स्वरूप निष्पत्ति होती है। अग्निप्रधान पुरुष अग्रेसर है एवं सोमप्रधाना स्त्री पश्चादनुगामिनी है। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि, जब किसी उत्सवादि में १–२ स्त्रियां सम्मिलित होकर जाती हैं, उनके साथ में यदि कोई बालक ( ५–७ वर्ष का लड़का ) होता है, तो वह स्त्रियों के झुण्ड के आगे आगे चलता है। यदि यह क्रीड़ावश पीछे भी रहजाता है तो स्त्रियां बलात् उसे अपने आगे कर लेती हैं। कारण यही प्राकृतिक नियम है। प्रकृति चाहती है कि, अग्निमय पुरुष अग्रगामी रहें, एवं सौम्य स्त्रियां इनके अनुगत ही बनी रहें।

यही परिस्थिति यहाँ समझिए। स्रुव एक पुरुष है, अनेक स्रुक् स्त्रियाँ हैं। उक्त प्राकृतिक नियम के अनुसार इध्मा–योषा के नित्यसिद्ध पूर्वापर्य्य को लक्ष्य में रख कर वृषास्थानीय स्रुव का सम्मार्जन पहिले एवं योषास्थानीय स्रुक् का सम्मार्जन पीछे ही करना प्राकृतिक नियमक्रम की स्मृति का कारण बनता है। इसी वृषा–योषा मक यज्ञरहस्य को लक्ष्य में रख कर—'स वै स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि अथेतरा स्रुचः' इत्यादि कहा गया है ॥ ८ ॥

गार्हपत्य के पश्चिम भाग में बैठ कर अध्वर्यु उक्त पात्रसम्मार्ज्जन कर्म्म करता है। सम्मार्ज्जन करते समय अध्वर्यु को इस बात का पूरा ध्यान रखना चाहिए कि, कहीं सम्मार्ज्जन–साधकभूत कुश–तृण गार्हपत्याग्नि में न गिर जायें। कारण इसका यह ही है कि, यह दर्भतृण पात्रीनिर्णेजन ( पात्रों के स्वच्छ करने का पानी ) है। उधर गार्हपत्याग्नि में पार्थिव प्राणाग्निदेवता विराजमान हैं। उक्त तृणादि का इस देवमूर्त्ति अग्नि में गिर जाना वैसा होगा, जैसे भोजनार्थ आगत किसी अतिथि का भोजनपात्रों के शुद्ध करने के उपयोग में आए हुए मलिन–अशुद्ध पानी से सिञ्चन करना। अतः–बड़ी सावधानी से प्राक्मुख रह कर अग्नि से कुछ हट–कर ही सम्मार्ज्जनकर्म्म करना चाहिए ॥ १ ॥

तैत्तिरीय–सम्प्रदाय का मत है कि—'यज्ञ में उपयुक्त होने वाली वेदराशि [ कुशमुष्टि ] यज्ञरूप है। कुश को 'वेद' नाम से व्यवहृत करने का कारण यही है कि, पूर्वकथनानुसार यह दर्भ सौर जलपानी से उत्पन्न हुए हैं। इधर महोक्थ–महाव्रत–एवं पुरुष की समष्टिरूप–यज्ञप्रपञ्च के सूक्ष्म 'सैषा त्रय्येव विद्या तपति' [शत० १०।५।२।२] के अनुसार गायत्रीमात्रिक वेदमय है। वेदमय सौर पानी से [ वेदाग्निगर्भ सौर पानी से ] दर्भ उत्पन्न हुए हैं अतः इन्हें अवश्य ही 'वेद' नाम से व्यवहृत किया जासकता है। इधर सम्मार्जनकर्म्म में उपयुक्त होने वाले दर्भतृण वेद–[कुशमुष्टि]–रूप यज्ञ के अवयव होने से यज्ञरूप ही हैं। उत्कर में वह वस्तु फैंकी जाती है, जिसका यज्ञ से कोई सम्बन्ध नहीं रहता। ऐसी अवस्था में 'यज्ञरूप किंवा यज्ञांशरूप इन दर्भतृणों को उत्कर में डालना इस यज्ञियद्रव्य को यज्ञसीमा से बाहिर डालना होगा और ऐसा करना यज्ञमर्य्यादा से विरुद्ध होगा। अतः [यज्ञांशरूप दर्भतृणों को] यज्ञसीमा में रखने के लिए इन्हें आहवनीय–अग्नि में ही डालदेना चाहिए। गार्हपत्याग्नि में इनका प्रक्षेप नहीं किया गया इसलिए तो 'यथा यस्माऽअशनमाहरिष्यन्त्स्यात् तं पात्रनिर्णेजनेनाभिषिञ्चेत्' यह पूर्वोक्त दोष नहीं रहा एवं आहवनीय में इनका प्रासन [प्रक्षेप] होगया इसलिए यह यज्ञाङ्गभूत यज्ञिय द्रव्य यज्ञसीमा से बहिर्भूत नहीं हुआ।

सूत्रकारने "आहवनीये प्रासनमेके" इत्यादि रूप से इसी पक्ष का उल्लेख किया है। जैसे पृथिवी–स्थानीय गार्हपत्याग्नि में पार्थिव प्राणाग्निदेवता प्रतिष्ठित रहते हैं, तथैव द्यु स्थानीय आहवनीयाग्नि में सौर–प्राणाग्निदेवता प्रतिष्ठित रहते हैं। एवं ये ही प्रधान अतिथि हैं। गार्हपत्य देवता घरके हैं, एवं सौर देवता प्राघुणिक (पाहुने) हैं। इन्हीं के यजन से तो दिव्यात्मा का स्वरूप सम्पन्न करना है। अत: जो दोष गार्हपत्य में प्रक्षेप का था उस से भी कहीं अधिक दोष आहवनीय में प्रासन का है। आहवनीयस्थ आगत अतिथिरूप सौर देवता हविद्रव्य की प्रतीक्षा में बैठे हैं। आप सम्मार्ज्जन–साधनभूत दर्भतृणों की आहुति देते हुए उन्हें पात्री का प्रक्षालित जल पिला रहे हैं। क्या ऐसा करना उचित होगा ?, कभी नहीं। रही यज्ञांशभूत दर्भ–तृणों की यज्ञसीमा से बाहिर निकलने की बात। सो इस के लिए स्वतन्त्र समाधान करने की कोई आवश्यकता नहीं है। जो वस्तु देवताओं के उपयोग में आती है वही यज्ञिय मानी जाती है। नहीं तो प्राप्त हविद्रव्य के 'तुषों' को क्यों उत्कर में डाला जाता है ?। हवि सम्पादन के लिए शकट से धान लिया जाता है। उलूखल में मुसलके द्वारा उनके तुषों को पृथक् किया जाता है। तुषो को उत्कर में ही डाला जाता है। क्योंकि इन का आहुति से सम्बन्ध नही है अतएव इन्हें 'यज्ञिय' नही माना जासकता। यही परिस्थिति इन दर्भतृणों की है। पात्र स्वच्छ करने के पश्चात् इन का यज्ञ में कोई उपयोग नहीं रहजाता। अत: इन्हें यज्ञिय–पदार्थ नहीं माना जासकता। ऐसी अवस्था में इन्हें यज्ञसीमा से बाहिर उत्कर में ही फैंक देना चाहिये ॥ ११ ॥

## इति—द्रव्यसंस्कारोपपत्ति,

---

## २—पत्नीसन्नहनोपपत्ति.—

पत्नीसन्नहनकर्म्म का तात्पर्य्य है—पत्नी का यज्ञ के साथ योग करना। यजमानपत्नी पत्नी है 'पत्युर्नो यज्ञसंयोगे' इस पाणिनीय-सिद्धान्त के अनुसार यज्ञ के सम्बन्ध से ही पत्नी शब्द निष्पन्न हुआ है। यह पत्नी शब्द ही इस तथ्य का सूचक है कि, इस का यज्ञ में अवश्य ही सम्बन्ध कराया जाय। बिना पत्नी के यजमान का यज्ञ सर्वथा अपूर्ण (अधूरा) रहता है। कारण स्पष्ट है। प्राकृतिक नित्य आधिदैविक-यज्ञ का निरीक्षण कीजिए। यज्ञ के द्वारा सृष्टिरूप-प्रजा को उत्पन्न करने की इच्छा रखने वाले प्रजापति को अपना शरीर पति–पत्नि रूप से दो भागों में विभक्त करना पड़ता है। इन दोनों के मिथुनभाव से ही विराट्प्रजा की उत्पत्ति होती है जैसा कि निम्न लिखित स्मार्त वचन से स्पष्ट है—

> द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्द्धेन पुरुषोऽभवत्।
> अर्द्धेन नारी, तस्यां स विराजमसृजत् प्रभुः।।
>
> —मनु १ अ० ३२

स्वयम्भू प्रजापति वेदमूर्त्ति हैं। वेदतत्व ऋक्–साम–यजुः भेद से तीन भागों में विभक्त है। इन तीनों में यजुः वास्तव में यज्जू (यत्–जू) है। यद्भाग वाक् है वही अग्नि है। इसी को यज्ञिय–परिभाषानुसार 'सायंयाजुपमग्नि' कहा जाता है। विज्ञानदृष्ट्या यही वागग्नि "सत्याग्नि" नाम से प्रसिद्ध है। जूभाग प्राण है, यही वायु है। यह वाक्–प्राण–[अग्नि–वायु]–मूर्त्ति यजु किंवा यजुर्वेदमूर्त्ति स्वयम्भू

सौम्य अग्नि से पुरुष का आत्मा सम्पन्न होता है, एवं सौम्य सोम से स्त्री की स्वरूप-निष्पत्ति होती है। अग्निप्रधान पुरुष अग्रेसर है, एवं सोमप्रधाना स्त्री पश्चादनुयायिनी है। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि, जब किसी उत्सवादि में १०-२० स्त्रियां सम्मिलित होकर जाती हैं, उनके साथ में यदि कोई बालक (५-७ वर्ष का लड़का) होता है, तो वह स्त्रियों के झुण्ड के आगे आगे चलता है। यदि वह लज्जावश पीछे भी रहजाता है तो स्त्रियां बलात् उसे अपने आगे कर लेती हैं। कारण यही प्राकृतिक नियम है। प्रकृति चाहती है कि, अग्निमय पुरुष अग्रगामी रहे, एवं सौम्य स्त्रियां इनके अनुगत ही बनी रहें।

यही परिस्थिति यहां समझिए। स्रुव एक पुरुष है, अनेक स्रुक् स्त्रियाँ हैं। उक्त प्राकृतिक नियम के अनुसार वृषा-योषा के नित्यसिद्ध पूर्वापर्य्य को लक्ष्य में रख कर वृषास्थानीय स्रुव का सम्मार्जन पहिले एवं योषास्थानीय स्रुक् का सम्मार्जन पीछे ही करना प्राकृतिक नित्यपक्ष की समृद्धि का कारण बनता है। इसी वृषा-योषात्मक यज्ञरहस्य को लक्ष्य में रख कर—' स वै स्रुवमेवाग्रे सम्मार्ष्टि अथेतराः स्रुचः' इत्यादि कहा गया है ॥ ६ ॥

गार्हपत्य के पश्चिम भाग में बैठ कर अध्वर्य्यु उक्त पात्रसम्मार्जनकर्म्म करता है। सम्मार्जन करते समय अध्वर्य्यु को इस बात का पूरा ध्यान रखना चाहिए कि, कहीं सम्मार्जन-साधनभूत कुश-तृण गार्हपत्याग्नि में न गिर जायें। कारण इसका यह ही है कि, यह दर्भतृण पात्रीनिर्णेजन (पात्रों के स्वच्छ करने का पानी) है। उधर गार्हपत्याग्नि में पार्थिव प्राणाग्निदेवता विराजमान हैं। उक्त तृणादि का इस देवमूर्त्ति अग्नि में गिर जाना वैसा होगा जैसे भोजनार्थ आगत किसी अतिथि का भोजनपात्रों के शुद्ध करने के उपयोग में आए हुए मलिन-अशुद्ध पानी से सिञ्चन करना। अतः-बड़ी सावधानी से प्राङ्मुख रह कर अग्नि से कुछ हट-कर ही सम्मार्जनकर्म्म करना चाहिए ॥ १० ॥

तैत्तिरीय-सम्प्रदाय का मत है कि—'यज्ञ में उपयुक्त होने वाली पदराशि [कुशमुष्टि] यज्ञरूप है। कुश को 'वेद' नाम से व्यवहृत करने का कारण यही है कि, पूर्वकथनानुसार यह दर्भ और वेनपानी से उत्पन्न हुए हैं। इधर महोक्थ-महाव्रत-एवं पुरुष की समष्टिरूप यज्ञप्रवर्त्तक सूर्य्य 'सैषा त्रय्येव विद्या तपति' [शत० १०।५।२।२] के अनुसार गायत्रीमात्रिक वेदमय है। वेदमय और पानी से [वेदापश्चिम और माप से] दर्भ उत्पन्न हुए हैं अतः इन्हें अवश्य ही 'वेद' नाम से व्यवहृत किया जासकता है। इधर सम्मार्जनकर्म्म में उपयुक्त होने वाले दर्भतृण वेद-[कुशमुष्टि]-रूप यज्ञ के अवयव होने से यज्ञरूप ही हैं। उत्कर में वह वस्तु फैंकी जाती है, जिसका यज्ञ से कोई सम्बन्ध नहीं रहता। ऐसी अवस्था में यज्ञरूप किंवा यज्ञांशरूप इन दर्भतृणों को उत्कर में डालना इस यज्ञियद्रव्य को यज्ञसीमा से बाहिर डालना होगा और ऐसा करना यज्ञमर्य्यादा से विरुद्ध होगा। अतः [यज्ञांशरूप दर्भतृणों को] यज्ञसीमा में रखने के लिए इन्हें आहवनीय-अग्नि में ही डालदेना चाहिए। गार्हपत्याग्नि में इनका प्रक्षेप नहीं किया गया इसलिए तो 'यथा यस्माऽअशनमाहरिष्यन्स्यात् तं पात्रनिर्णेजनेनाभिषिञ्चेत्' यह पूर्वोक्त दोष नहीं रहा एवं आहवनीय में इसका प्रास्तन [प्रक्षेप] होगया इसलिए यह यज्ञाङ्गभूत यज्ञिय द्रव्य यज्ञसीमा से बहिर्भूत नहीं हुआ।

सूत्रकारने ' आहवनीये प्रासनमेके ' इत्यादि रूप से इसी पक्ष का उल्लेख किया है। जैसे पृथिवी-स्थानीय गार्हपत्याग्नि में पार्थिव प्राणाग्निदेवता प्रतिष्ठित रहते हैं तथैव द्युस्थानीय आहवनीयाग्नि में सौर-प्राणाग्निदेवता प्रतिष्ठित रहते हैं। एवं ये ही प्रधान अतिथि हैं। गार्हपत्य देवता घरके हैं एवं सौर देवता प्राघुणिक ( पाहुने ) हैं। इन्हीं के यजन से तो दिव्यात्मा का स्वरूप सम्पन्न करना है। अतः जो दोष गार्हपत्य में प्रक्षेप का था, उस से भी कहीं अधिक दोष आहवनीय में प्रासन का है। आहवनीयस्थ आगत अतिथिरूप सौर देवता हविर्द्रव्य की प्रतीक्षा में बैठे हैं। आप सम्मार्जन-साधनभूत दर्भतृणों की आहुति देते हुए उन्हें पात्री का प्रक्षालित जल पिला रहे हैं। क्या ऐसा करना उचित होगा ?, कभी नहीं। रही यज्ञांशभूत दर्भ-तृणों की यज्ञसीमा से बाहिर निकलने की बात। सो इस के लिए स्वतन्त्र समाधान करने की कोई आवश्यकता नहीं है। जो वस्तु देवताओं के उपयोग में आती है वही यज्ञिय मानी जाती है। नहीं, तो प्राप्य हविर्द्रव्य के 'तुषों' को क्यों उत्कर में डाला जाता है ? । हविःसम्पादन के लिए शकट से धान लिया जाता है। उलूखल में मुसलके द्वारा उनके तुषों को पृथक् किया जाता है। तुषों को उत्कर में हीं डाला जाता है। क्योंकि इन का आहुति से सम्बन्ध नहीं है, अतएव इन्हें 'यज्ञिय' नहीं माना जासकता। यही परिस्थिति इन दर्भतृणों की है। पात्र स्वच्छ करने के पश्चात् इन का यज्ञ में कोई उपयोग नहीं रहजाता। अतः इन्हें यज्ञिय-पदार्थ नहीं माना जासकता। ऐसी अवस्था में इन्हें यज्ञसीमा से बाहिर उत्कर में ही फेंक देना चाहिये ॥ ११ ॥

## इति—द्रव्यसंस्कारोपपत्ति,

—•—

## २—पत्नीसन्नहनोपपत्ति —

पत्नीसन्नहनकर्म्म का तात्पर्य्य है—पत्नी का यज्ञ के साथ योग करना। यजमानपत्नी पत्नी है 'पत्युर्नो यज्ञसंयोगे' इस पाणिनीय-सिद्धान्त के अनुसार यज्ञ के सम्बन्ध से ही पत्नी शब्द निष्पन्न हुआ है। यह 'पत्नी' शब्द ही इस तथ्य का सूचक है कि, इस का यज्ञ में अवश्य ही सम्बन्ध कराया जाय। बिना पत्नी के यजमान का यज्ञ सर्वथा अपूर्ण ( अधूरा ) रहता है। कारण स्पष्ट है। प्राकृतिक नित्य आधिदैविक-यज्ञ का निरीक्षण कीजिए। यज्ञ के द्वारा सृष्टिरूप-प्रजा को उत्पन्न करने की इच्छा रखने वाले प्रजापति को अपना शरीर पति-पत्नि रूप से दो भागों में विभक्त करना पड़ता है। इन दोनों के मिथुनभाव से ही विराट्प्रजा की उत्पत्ति होती है जैसा कि निम्न लिखित स्मार्त वचन से स्पष्ट है—

> द्विधा कृत्वात्मनो देहमर्द्धेन पुरुषोऽभवत् ।
> अर्द्धेन नारी, तस्यां स विराजमसृजत् प्रभुः ॥
>
> —मनु १ अ ३२

स्वयम्भू प्रजापति वेदमूर्त्ति हैं। वेदतत्त्व ऋक्-साम-यजुः भेद से तीन भागों में विभक्त है। इन तीनों में यजु वास्तव में यज्जू ( यत्-जू ) है। यद्भाग वायु है यही अग्नि है। इसी को यज्ञिय-परिभाषा-नुसार 'साधयाजुषअग्नि' कहा जाता है। विज्ञानदृष्ट्या यही वागग्नि ' सत्याग्नि ' नाम से प्रसिद्ध है। जूभाग प्राण है, यही वायु है। यह वाक्-प्राण-[ अग्नि-वायु ]-मूर्त्ति यजु किंवा यजुर्वेदमूर्त्ति स्वयम्भू

हुआ क्या ?, एवं हो क्या रहा है ? । धार्म्मिक-प्रजा ने परिवर्त्तनशील देश-काल-पात्र द्रव्यादि से सम्बन्ध रखने वाले तत्तत्सामयिक ( अतएव तत्तत्समय के लिए ही उपादेय ) आचार-व्यवहारों का ग्रन्थि-बन्धन करते हुए उसे भी सामयिक बना डाला । अतीत सम्यता, क्रिया आचार-व्यवहार देशकालादि के परिवर्त्तन से स्मृतिगम में विलीन होते गए, आगे आगे नवीन विकास जन्म लेते गए । उधर शाश्वतधर्म्म पर सहसात्कार से उन सामयिक आचारादि का लेप चढ़ता रहा । परिणाम इसका यह हुआ कि-धर्म्मतत्त्व सर्वथा अन्तर्हित होगया एवं प्रधानता रह गई केवल रूढ़िवाद की । शाश्वतधर्म्म 'अनित्य मतवाद मात्र' बनता हुआ परमार्थसाधन के स्थान में विशुद्ध स्वार्थ का ही पोषक बना रह गया ।

भला मानवीय मन कबतक धर्म्म के इस तारतम्य की सहन करता रहता ? । परिणाम वही हुआ जो होना चाहिए था । कुछ एक नेताओंनें जनता को सावधान किया कि, जिसे तुमनें 'धर्म्म' समझ रक्खा है वह व्याजधर्म्म है धर्म्म की ओट में रूढ़िवाद पनप रहा है । इसी धर्म्म के धोके ने तुम्हारी स्वतन्त्रता का अपहरण किया है । परिणाम जो कुछ हुआ देश के सामने है । धर्म्मसुधार आरम्भ हुआ प्रबलवेग से । परन्तु धर्म्म-रहस्यभूत मौलिक साहित्य के विरह से इस सुधार ने बाह्य आवरण के साथ साथ गर्भीभूत मौलिकतत्त्व पर भी प्रहार करना आरम्भ कर दिया । और मानना पड़ेगा कि सुधारकवर्ग की यह एक महा भूल हुई । गले सड़े माँस के कर्त्तन ( आप्रेशन ) के साथ साथ विशुद्ध संरक्षक अङ्ग को भी काट लिया गया । इसप्रकार इन्होंनें शेषभूता मौलिकता को भी नामशेष में ही परिणत कर दिया ।।

प्रकरण अप्रासङ्गिक होता हुआ भी प्रासङ्गिक है । प्रश्न है- 'स्त्रीस्वातन्त्र्य" का । स्वतन्त्रता का अनन्यप्रेमी सुधारक-समाज उन आदेशों को सहन करने के लिए सन्नद्ध नहीं है जो कि आदेश स्त्रीस्वातन्त्र्य पर प्रत्यक्षरूप से आक्रमण कर रहे हैं । यही कारण है कि उन की दृष्टि में- 'न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति' यह आदेश पुरुषसमाज की स्वार्थवृत्ति का ही द्योतक बन रहा है । ऋत-सत्य का विवेचन करते हुए यद्यपि पूर्व में हमनें इस द्योतकता की निरर्थकता सिद्ध करने का प्रयास किया है । तथापि केवल इसी साधन से हम पूर्णरूप से उनका परितोष नहीं कर सकते । अवश्य ही इस साधन की सिद्धि के लिए हमें थोड़ा और प्रयास करना पड़ेगा ।

चाहिए हम समझलें हैं- 'स्वतन्त्र' शब्द का अक्षरार्थ है 'स्व-तन्त्र' ( अपना तन्त्र ) । यह 'स्व' क्या है ? और इस 'स्व' का 'तन्त्र' क्या है ? यह भी एक विचारणीय प्रश्न है । पहिले कोशकार की दृष्टि से ही दोनों शब्दों के अर्थों का विचार कीजिए । 'स्वो ज्ञातावात्मनि" ( अमर० ३।३।२११ ) के अनुसार बन्धुजन और आत्मा, इन दोनों को 'स्व' कहा जाता है । ज्ञाता आत्मा ही ज्ञातिबन्धु * है । अतः फलितार्थ में 'आत्मा' ही 'स्व' शब्द का वाच्यार्थ बन जाता है । शब्दार्थक 'स्वन' धातु से ( 'स्वन शब्दे-भ्वा० प० से ) 'स्व' शब्द निष्पन्न हुआ है । "स्वनति-इति स्वन्यते वा" ही 'स्व' शब्द का

* 'यावद्वित्तं तावदात्मा" इस सिद्धान्त के अनुसार वित्तपर्यन्त आत्मसत्ता का प्रसार माना गया है । बन्धुवर्ग, किंवा ज्ञातिवर्ग अन्तर्वित्त में अन्तर्भूत हैं । अतएव इन्हें भी 'स्व" कहना अन्वर्थ बन जाता है ।

निर्वचन है। आत्मा शब्दप्रवर्त्तक है दूसरे शब्दों में आत्मा से शब्द निकलता है अतएव "स्वनति" (शब्द करोति शब्दमुत्पादयति वा) से अवश्य ही आत्मा को "स्व" कहा जासकता है। इसी निर्वचन से यह भी सिद्ध होगया कि जिसका आत्मा शब्दोत्पत्ति में असमर्थ है वह आत्मा "स्व" मर्य्यादा से, किंवा "स्व-धर्म्म" से वञ्चित होता हुआ 'स्व' न होकर 'पर' ही बन जाता है।

'आत्मा' शब्द उत्पन्न करता है, किंवा आत्मा से शब्द निकलता है, इसका क्या तात्पर्य्य ?। क्या कोई आत्मा ऐसा भी है जो शब्द उत्पन्न करने में असमर्थ रहता हो ?। हम तो देखते हैं कि—"आत्मा बुद्धया समेत्यार्थान् मनो युङ्क्ते विवक्षया मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम्" इत्यादि पाणिनीय-शिक्षा-सिद्धान्त के अनुसार शब्दोच्चारण की विवक्षा करने वाला आत्मा बुद्धि से युक्त होकर अभिलषित अर्थकामना का मन के साथ योग करता है। आत्मकामना से घममय बना हुआ मन सर्वशरीर में व्याप्त वैश्वानर अग्नि (कायाग्नि) में क्षोभ उत्पन्न करता है। इस इच्छा के आघात से क्षुब्ध बने हुए अग्नि का क्षोभ प्राणवायु पर आघात करता है। धक्का खाकर वायु उर-कण्ठ-शिर' तीनों में किसी स्थान से टकरा कर कण्ठ-तात्वादि स्थानों में आकर वर्णरूप धारण कर लेता है। इसप्रकार आत्मकामना ही बुद्धि के द्वारा मनोद्वार से शरीराग्निक्षोभव्यापारमूलक प्राणवायु को सञ्चारभाव में परिणत कर वर्णरूप में परिणत करती है। "वायुः खात् शब्दस्तत्" यह प्रातिशाख्य-सिद्धान्त भी उक्त सिद्धान्त का ही समर्थन कर रहा है।

जब कि शब्दोत्पत्ति किंवा वर्णोत्पत्ति का यह स्वाभाविक नियम है दूसरे शब्दों में कोई भी शब्द जब बिना आत्मकामना के विनिर्गत नहीं होसकता तो मानना पड़ेगा कि 'स्वनति-स्वन्यते' के अनुसार सभी प्राणियों का आत्मा 'स्व' है। फिर इस सम्बन्ध में यह कहना है कि "जिसका आत्मा शब्दोत्पत्ति में असमर्थ है वह 'स्व' न कहला कर 'पर' ही कहलाएगा" क्या महत्त्व रखता है ?। 'न सराज्ञ मियस्ति' - 'सर्वं शब्देन भासते' इत्यादि श्रौत स्मार्त्त सिद्धान्तों के अनुसार जब सब का प्रत्यय (ज्ञान) शब्दात्मक ही है शब्दप्रेरणा ही जब सब का प्रातिस्विक धर्म्म है, तो इस नित्य शब्दविनिर्गम का अनुयायी आत्मा कभी 'पर' बन जाय यह सम्भव ही नहीं।

यदि केवल 'स्व-पर'-भावों का ही विचार किया जाता है तो अवश्य ही इस सम्बन्ध में उक्त विप्रतिपत्ति का समाधान सम्भव होजाता है। परन्तु जब "तन्त्र" शब्द को साथ लेकर विचार किया जायगा तो स्वतः एव विप्रतिपत्ति का निराकरण होजायगा। केवल "स्व" (आत्मा) को तो तबतक 'स्व' (आत्मा)' कहा भी नहीं जासकता जबतक कि वह किसी तन्त्र का अनुगामी नहीं बन जाता। तन्त्र को अपना आयतन बना कर ही आत्मा शब्दोत्पत्ति में समर्थ होकर स्व कहलाता है। यदि वह तन्त्र आत्मानुगामी है तो उस समय उस अपने तन्त्र का अध्यक्ष बनता हुआ आत्मा 'स्वतन्त्र' कहलाएगा। यदि वह तन्त्र आत्मस्वरूप को विकृत करने वाला है तो उस दशा में वह तन्त्र परतन्त्र' कहलाएगा, एवं तदनुगत आत्मा भी 'परतन्त्र' ही माना जायगा।

स्वतन्त्र-परतन्त्र दोनों ही शब्द आत्मवाचक नहीं हैं अपितु ये शब्द तो तन्त्रों के द्योतक हैं। आत्मा को तो न स्वतन्त्र कहा जासकता न परतन्त्र। 'सर्वरूप' के लिए कभी निश्चितरूप की प्रगल्भता

हुआ क्या ?, एवं हो क्या रहा है ? । धार्म्मिक–प्रथा ने परिवर्त्तनशील देश–काल–पात्र द्रव्यादि से सम्बन्ध रखने वाले तत्सामयिक ( अतएव तत्समय के लिए ही उपादेय ) आचार–व्यवहारों का अनुबन्धन करते हुए उसे भी सामयिक बना डाला । अतीत सभ्यता किंवा आचार–व्यवहार देशकालादि के परिवर्त्तन से स्मृतिगर्भ में विलीन होते रहे, आगे आगे नवीन विकास जन्म लेते गए । उधर शाश्वतधर्म्म पर बलात्कार से उन सामयिक आचारादि का लेप चढ़ता रहा । परिणाम इसका यह हुआ कि–धर्मतत्त्व सर्वथा अन्तर्हित होगया एवं प्रधानता रह गई केवल रूढिवाद की । शाश्वतधर्म्म 'अनित्य सदवाद मात्र' बनता हुआ परमार्थसाधन के स्थान में विशुद्ध स्वार्थ का ही पोषक बना रह गया ।

भला मानवीय मन कबतक धर्म्म के इस तापत्रयतूरत्य को सहन करता रहता ? । परिणाम वही हुआ जो होना चाहिए था । कुछ एक नेताओंनें जनता को सावधान किया कि, जिसे तुमनें 'धर्म्म' समझ रक्खा है वह व्याजधर्म्म है, धर्म्म की ओट में रूढिवाद पनप रहा है । इसी धर्म्म के बोझ ने तुम्हारी स्वतन्त्रता का अपहरण किया है । परिणाम जो कुछ हुआ देश के सामने है । धर्म्मसुधार आरम्भ हुआ प्रबलवेग से । परन्तु धर्म्म–रहस्यभूत मौलिक साहित्य के विरह से इस सुधार ने मात्र आवरण के साथ साथ गर्भीभूत मौलिकतत्त्व पर भी प्रहार करना आरम्भ कर दिया । और मानना पड़ेगा कि सुधारकवर्ग की यह एक महा भूल हुई । गले सड़े माँस के कर्त्तन ( आप्रेशन ) के साथ साथ विशुद्ध संरक्षक अङ्ग को भी काट दिया गया । इसप्रकार इन्होंनें शेषभूता मौलिकता को भी नामशेष में ही परिणत कर दिया । ।

प्रकरण अप्रासङ्गिक होता हुआ भी प्रासङ्गिक है । प्रश्न है–"स्त्रीस्वातन्त्र्य का । स्वतन्त्रता का अनन्यप्रेमी सुधारक–समाज उन आदेशों को सहन करने के लिए समर्थ नहीं है जो कि आदेश स्त्रीस्वातन्त्र्य पर प्रत्यक्षरूप से आक्रमण कर रहे हैं । यही कारण है कि उन की दृष्टि में– 'न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति' यह आदेश पुरुषसमाज की स्वार्थवृत्ति का ही पोषक बन रहा है । अस्तु–सत्य का विवेचन करते हुए यद्यपि पूर्व में हमनें इस धारणा की निरर्थकता सिद्ध करने का प्रयास किया है । तथापि केवल इसी साधन से हम पूर्णरूप से उनका परितोष नहीं कर सकते । अवश्य ही इस साधन की सिद्धि के लिए हमें थोड़ा और प्रयास करना पड़ेगा ।

जहाँतक हम समझते हैं– 'स्वतन्त्र" शब्द का अक्षरार्थ है 'स्व-तन्त्र' ( अपना तन्त्र ) । वह 'स्व क्या है ? और इस 'स्व' का 'तन्त्र' क्या है ! यह भी एक विचारणीय प्रश्न है । पहिले कोशकार की दृष्टि से ही दोनों शब्दों के अर्थों का विचार कीजिए । "स्वो ज्ञातावात्मनि" ( अमर० ३।१।२११ ) के अनुसार बन्धुजन और आत्मा इन दोनों को 'स्व' कहा जाता है । ज्ञाता आत्मा ही ज्ञातिबन्धु * है । अतः फलितार्थ में 'आत्मा' ही 'स्व' शब्द का वाच्यार्थ बन जाता है । शब्दार्थक 'स्वन' धातु से ( 'स्वन' शब्दे–भ्वा० प० से ) 'स्व' शब्द निष्पन्न हुआ है । "स्वनति–इति स्वन्यते वा' ही 'स्व' शब्द का

---

* "यावद्वित्तं तावदात्मा" इस सिद्धान्त के अनुसार वित्तपर्यन्त आत्मसत्ता का प्रसार माना गया है । बन्धुवर्ग किंवा ज्ञातिवर्ग आत्मवित्त में अन्तर्भूत हैं । अतएव इन्हें भी स्व कहना अन्वर्थ बन जाता है ।

की प्रतिच्छाया के युक्त होकर अपना तन्त्र' माव ( अक्षरधर्म्म ) खो बैठा है। तन्त्ररूप अक्षर परवरूप क्षर के नश्वरधर्म्मों से युक्त होता हुआ अपनी प्रातिस्विक अक्षरसम्पति से वञ्चित होगया है। क्षररूप पर के नश्वरधर्म्मों के सम्बन्ध से पहिले तो अक्षररूप तन्त्र इस आत्मा का तन्त्र था। परन्तु आत्मा की विषयासक्ति से आज अक्षर इसका तन्त्र नहीं रहा, अपितु अक्षरतन्त्र का आसन 'क्षरपर' ने छीन लिया। और यों आज 'पर' ही इसका 'तन्त्र' बन गया।

'पर' की आसक्ति [ पराप्तिम्भ भूतासक्ति ] ने यहीं विश्राम नहीं किया। अपितु जैसे परासक्तिने अक्षरतन्त्र को 'पर' बना डाला, वैसे ही तद्वत् उस स्व को भी पररूप में [क्षररूप में ] परिणत कर दिया। परिणाम यह हुआ कि, जो 'पर' अपने 'क्षरभाव' से जिस 'स्व' का तन्त्र नहीं बन सकता था वह तो उस स्व का का तन्त्र बन गया और स्वय 'स्व'-अपने स्व-भाव से आवृत होकर 'पर' बन गया। परने अक्षर से तन्त्रासन छीन कर अपने आपको तो तन्त्र बना लिया और अपना नश्वर परभाव आत्मा को देखकर [ उसे स्व से वञ्चित कर ] उसे 'पर' बना डाला। 'स्व' को पर' बनाया-एक काम, एवं तन्त्र को 'पर' बनाते हुए तन्त्रता स्वय छीन ली दूसरा काम। 'स्व बन गया 'पर' एवं'पर' बन गया 'तन्त्र'। तन्त्र 'पर' बनता हुआ इस तन्त्राभयाभरित क्षर में विलीन होगया अथवा पर बने हुए आत्मा में विलीन होगया।

इसप्रकार तन्त्रानुगत रहता हुआ ( अक्षरानुगत रहता हुआ ) जो 'स्वः' किसी दिन ' स्वतन्त्र' था आज वही इस वैकारिक-काल्पनिक तन्त्र की कृपा से 'पर' बन कर बनावटी तन्त्र का अनुगामी बन कर 'परतन्त्र' शब्दमाक् बन गया। तन्त्रानुगतः-( तन्त्रप्रतिरूपक्षरानुगत ) य-पर-( परधर्म्मानुगत स्व'-आत्मा' ) ( क्षररूप तन्त्र का अनुयायी अतएव पररूप में परिणत पर आत्मा ) इस निर्वचन के अनुसार इसे "परतन्त्र' कहा गया। पूर्ववत् तन्त्रानुगत-पर'-परतन्त्र इव आत्मवाचक 'परतन्त्र' शब्द का निर्वचन होगा।

स्वतन्त्र-परतन्त्र-शब्दों के 'स्व (स्वरूप में प्रतिष्ठित आत्मा ) एव 'पर'-(पर रूप परिणत मे परतन्त्र आत्मा ) नामक अवयवों को यदि आत्मवाचक माना जायगा तो स्वतन्त्र-परतन्त्र शब्दों के क्रमशः' उक्त-तन्त्रानुगत-स्वः-तन्त्रानुगत'-पर' ) ही निर्वचन होंगे। यहां आत्मा ही स्व-दशा में रहता हुआ अपना बन्धु कहलाएगा एवं आत्मा ही पराक्रान्त होकर अपना रिपु' कहलाएगा जैसा कि 'आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः' इत्यादि गीतासिद्धान्त से स्पष्ट है। सचमुच अनुकूल-तन्त्रानुगत वही आत्मा हमारा मित्र बना रहता है, एवं प्रतिकूल-तन्त्रानुगत वही आत्मा हमारे लिए पर (शत्रु) बन जाता है।

एक दूसरी दृष्टि से भी आत्मवाचक इन दोनों शब्दों का निर्वचन किया जासकता है। आत्मा को विकसित करने वाला भाव आत्मबन्धु कहलाएगा एवं आवृत करने वाला भाव आत्मरिपु कहलाएगा। आत्मबन्धु को हम स्व का स्व' ( आत्मा का स्वजन किंवा मित्र ) कहेंगे एवं आत्मरिपु को स्व का 'पर' ( आत्मा का परजन किंवा रिपु ) कहेंगे। 'पर क्षर' को अपने गर्भ में रखने वाला तन्त्राक्षर आत्मोत्थान का कारण बनता हुआ आत्मा का 'स्व' कहलाएगा। एवं तन्त्राक्षर को अपने गर्भ में रखने वाला 'पर क्षर' आत्मपतन का कारण बनता हुआ आत्मा का 'पर'' कहलाएगा। इसी दृष्टि से 'अक्षर-

उक्त तालिका से यह तो स्पष्ट है कि किसी भी रूप से यदि 'स्व' का 'तन्त्र' से, किंवा 'तन्त्र' का 'स्व' से सम्बन्ध है, तब तो ''स्वतन्त्र'' शब्द का आविर्भाव है। और यदि 'स्व' का 'तन्त्र' के द्वारा 'पर' से किंवा 'पर' का-'तन्त्र' के द्वारा 'स्व' से सम्बन्ध है, तो 'परतन्त्र' शब्द का आविर्भाव है।

इसी के साथ यह भी स्पष्ट होजाता है कि, यदि 'स्व' का साक्षात् रूप से 'तन्त्र' के साथ सम्बन्ध है तो इस दशा में 'स्वतन्त्र' शब्द भी 'आत्मा' का ही वाचक माना जायगा। एवं यदि इसी 'स्व' का साक्षात् रूप से 'तन्त्र' से सम्बन्ध न होकर 'पर' के द्वारा 'तन्त्र' से सम्बन्ध है, तो इस दशा में 'परतन्त्र' शब्द भी आत्मा का ही वाचक माना जायगा। ऐसी दशा में 'स्वतन्त्र-परतन्त्र' का अर्थ होगा—''आत्मा स्वतन्त्रः''- 'आत्मा परतन्त्रः'।

यदि 'तन्त्र' का साक्षाद्रूप से 'स्व' से सम्बन्ध है तो इस दशा में 'स्वतन्त्र' शब्द भी 'तन्त्र' का ही वाचक माना जायगा। यदि इसी तन्त्र का साक्षाद्रूप से 'स्व' के साथ सम्बन्ध न होकर 'पर' के द्वारा 'स्व' से सम्बन्ध है, तो इस दशा में 'परतन्त्र' शब्द भी 'तन्त्र' का ही वाचक माना जायगा। एवं उस दशा में- 'स्वतन्त्र-परतन्त्र' का अर्थ होगा—''तन्त्र स्वतन्त्र''-तन्त्र परतन्त्र''।

यदि 'पर' का 'तन्त्र' के द्वारा 'स्व' के साथ अनुकूल [अनुयोगी] सम्बन्ध है तो इस दशा में 'स्वतन्त्र' शब्द भी 'पर' का ही वाचक माना जायगा। यदि 'पर' का 'तन्त्र' के द्वारा स्व के साथ प्रतिकूल [प्रतियोगी] सम्बन्ध है तो इस दशा में परतन्त्र शब्द भी पर का ही वाचक माना जायगा।

तात्पर्य यह निकला कि, तन्त्रानुगामी वही आत्मा 'स्वतन्त्र' है एवं परानुगामी वही आत्मा 'परतन्त्र' है। स्वानुगामी वही 'तन्त्र' 'स्वतन्त्र' है एवं परानुगामी वही 'तन्त्र' 'परतन्त्र' है। स्वानुगामी [अनुकूलभाव से] वही तन्त्र स्वतन्त्र है एवं स्वानुगामी [प्रतिकूलभाव से] वही तन्त्र 'परतन्त्र' है। आत्मा भी 'स्वतन्त्र' 'परतन्त्र' कहला सकता है एवं तन्त्र को भी 'स्वतन्त्र'-'परतन्त्र' कहा जासकता है एवं 'पर' भी 'स्वतन्त्र-'परतन्त्र' शब्दों से व्यवहृत होसकता है। इसप्रकार 'स्व' लक्षण 'पुरुष', तन्त्र-लक्षण 'प्रकृति' एवं 'पर' लक्षणा विकृति तीनों संस्थाओं के साथ सम्बन्धभेद से स्वतन्त्र-परतन्त्र दोनों का ही समन्वय किया जासकता है।

तीनों विवर्तों में से पहिले आत्मस्वातन्त्र्य-पारतन्त्र्य का ही विचार प्रस्तुत है। यदि यह 'स्व' (आत्मा) 'स्व-तन्त्र' का (अपने तन्त्ररूप अक्षर किंवा 'प्रकृति' का) अनुगामी बनता हुआ 'तन्त्र' के द्वारा (प्रकृति' के द्वारा) 'पर' भाव में (क्षर, किंवा 'विकृतिभाव' में) अनासक्तरूप से प्रविष्ट है तो इस दशा में (तन्त्रानुगत बन कर परभाव से मुक्त रहने की दशा में) इस तन्त्रानुगामी 'स्व' को 'तन्त्रानुगतः—यः—स्व-(आत्मा)'' (तन्त्र का अनुगामी जो स्व'—आत्मा) इस निर्वचन के अनुसार 'स्वतन्त्र' कहा जायगा। 'तन्त्रानुगत' स्व स्वतन्त्र ही इस आत्मवाचक 'स्वतन्त्र' शब्द का निर्वचन होगा।

मान लीजिए—'स्व' (आत्मा) तन्त्रानुगामी (अक्षरानुगामी) नहीं है। उसने 'पर' (क्षर) के साथ योग तो 'तन्त्र' के (अक्षर के) द्वारा ही किया है। परन्तु 'पर' की आसक्ति के कारण उसका 'तन्त्र' (अक्षर) 'पर'

की प्रतिच्छाया के युक्त होकर अपना 'तन्त्र' भाव ( अक्षरधर्म्म ) खोबैठा है। तन्त्ररूप अक्षर पररूप क्षर के नश्वरधर्म्मों से युक्त होता हुआ अपनी प्रातिस्विक अक्षरसम्पत्ति से वञ्चित होगया है। क्षररूप पर के नश्वरधर्म्मों के सम्बन्ध से पहिले तो अक्षररूप तन्त्र इस आत्मा का तन्त्र था। परन्तु आत्मा की विषयासक्ति से आज अक्षर इसका तन्त्र नहीं रहा अपितु अक्षरतन्त्र का आसन 'क्षरपर' ने छीन लिया। और यों आज 'पर' ही इसका 'तन्त्र' बन गया।

'पर' की आसक्ति [ चराचरात्मिका भूतासक्ति ] ने यहीं विश्राम नहीं किया। अपितु जैसे परासक्तिने अक्षरतन्त्र को 'पर' बना डाला वैसे ही क्रुद्ध उस 'स्व' को भी पररूप में [क्षररूप में ] परिणत कर दिया। परिणाम यह हुआ कि, जो 'पर' अपने 'क्षरभाव' से जिस 'स्व' का तन्त्र नहीं बन सकता था वह तो उस स्व का का तन्त्र बन गया और स्वयं 'स्व'-अपने 'स्व'-भाव से आवृत होकर 'पर' बन गया। परने अक्षर से तन्त्रासन छीन कर अपने आपको तो तन्त्र बना लिया और अपना नश्वर परभाव आत्मा को देकर [ उसे स्व से वञ्चित कर ] उसे 'पर' बना डाला। 'स्व' को पर' बनाया-एक भ्रम, एवं तन्त्र को 'पर' बनाते हुए तन्त्रता स्वयं छीन ली दूसरा भ्रम। 'स्व' बन गया 'पर' एवं'पर' बन गया 'तन्त्र'। तन्त्र 'पर' बनता हुआ इस तन्त्राक्षराश्रित क्षर में विलीन होगया अथवा पर बने हुए आत्मा में विलीन होगया।

इसप्रकार तन्त्रानुगत रहता हुआ ( अक्षरानुगत रहता हुआ ) जो 'स्व' किसी दिन 'स्वतन्त्र' था आज वही इस वैकारिक-काल्पनिक तन्त्र की कृपा से 'पर' बन कर बनावटी तन्त्र का अनुगामी बन कर "परतन्त्र" शब्दभाक् बन गया। तन्त्रानुगतः-( तन्त्रप्रतिरूपक्षरानुगत ) य -पर -( परधर्म्मानुगत 'स्व'-आत्मा' ) ( क्षररूप तन्त्र का अनुयायी अतएव पररूप में परिणत पर आत्मा ) इस निर्वचन के अनुसार इसे "परतन्त्र" कहा गया। पूर्ववत् तन्त्रानुगतः-पर'-परतन्त्र' इस आत्मवाचक 'परतन्त्र' शब्द का निर्वचन होगा।

स्वतन्त्र-परतन्त्र-शब्दों के स्व (स्वरूप में प्रतिष्ठित आत्मा' ) एवं 'पर'-(पर रूप परिणत में परतन्त्र आत्मा ) नामक अवयवों को यदि आत्मवाचक माना जायगा तो स्वतन्त्र-परतन्त्र शब्दों के क्रमश: उक्त-तन्त्रानुगत'-स्व:-तन्त्रानुगत'-पर' ) ही निर्वचन होंगे। यहां आत्मा ही स्व-दशा में रहता हुआ अपना 'बन्धु' कहलाएगा एवं आत्मा ही पराधीन होकर अपना रिपु' कहलाएगा जैसा कि 'आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मन:' इत्यादि गीतासिद्धान्त से स्पष्ट है। सचमुच अनुकूल-तन्त्रानुगत यही आत्मा हमारा मित्र बना रहता है, एवं प्रतिकूल-तन्त्रानुगत यही आत्मा हमारे लिए पर (शत्रु) बन जाता है।

एक दूसरी दृष्टि से भी आत्मवाचक इन दोनों शब्दों का निर्वचन किया जासकता है। आत्मा का विकसित करने वाला भाव आत्मबन्धु कहलाएगा एवं आवृत करने वाला भाव आत्मरिपु कहलाएगा। आत्मबन्धु को हम 'स्व का स्व' ( आत्मा का स्वजन किंवा मित्र ) कहेंगे एवं आत्मरिपु को स्व का 'पर' ( आत्मा का परजन किंवा रिपु ) कहेंगे। 'पर क्षर' को अपने गर्भ में रखने वाला 'तन्त्राक्षर आत्मोदय का कारण बनता हुआ आत्मा का 'स्व' कहलाएगा। एवं तन्त्राक्षर को अपने गर्भ में रखने वाला 'पर क्षर' आत्मपतन का कारण बनता हुआ आत्मा का 'पर' कहलाएगा। इसी दृष्टि से 'अक्षर-

आधिदैविक विश्व में स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य्य–चन्द्र–पृथिवी-रूप से पुरुष ( आत्मा )-प्रकृति ( प्राण )–विकृति (पशु) समष्ट्यात्मक प्रजापति-विवर्त्त का दिग्दर्शन कराया गया । अब आध्यात्मिक विश्व की इन तीनों संस्थाओं का विचार कीजिए । आत्मधर्म्मों के सूक्ष्मभावों की ओर जाने की आवश्यकता नहीं है । केवल उन चार स्थूल भावों का ही विचार पर्य्याप्त होगा जिन्हें कि प्रायः सर्वसाधारण जानते हैं । आत्मा बुद्धि, मन शरीर चारों जाने पहिचाने हुए पदार्थ हैं । आत्मा को थोड़ी देर के लिए स्वयम्भू के अंशरूप अव्यक्त, एवं परमेष्ठी के अंशरूप महान् से उपलक्षित 'पुरुष' समझ लीजिए । सूर्य्यांशरूप बुद्धि को प्रकृति चन्द्रांशरूप मन, एवं पृथिव्यंशरूप शरीर, दोनों की समष्टि को विकृति मान लीजिए । पुरुष अव्यय हुआ प्रकृति अक्षर हुई एवं विकृति क्षर हुई । अक्षरात्मिका बुद्धि के उस ओर अव्ययात्मक अमृत आत्मा है इस ओर क्षरात्मक मर्त्य मन एवं शरीर है । निम्नलिखित परिलेख से दोनों संस्थाओं का समतुलन स्पष्ट होजाता है ।

| | अधिदैवतम् | अध्यात्मम् | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | १–स्वयम्भू | अव्यक्त | —आत्मा (पुरुषः—अव्यय—स्वः | —प्रजापतिः |
| | २–परमेष्ठी | महान् | | |
| २ | १–सूर्य्य | बुद्धि | —प्राणा (प्रकृति अक्षरः—अन्तः) | |
| ३ | १–चन्द्रमा | मन | —पशवः (विकृति क्षरः—परः) | |
| | २–पृथिवी | शरीरम् | | |

आधिदैविक यज्ञ से ही आध्यात्मिक यज्ञ का आविर्भाव हुआ है । आधिदैविक यज्ञ में यजमान कौन ?, यजमानपत्नी कौन ? पहिले यही देखिए । आत्मा सूर्य्यरूपप्रकृति चन्द्रपृथिवीरूपा विकृति, इन तीनों में आत्मा तो यज्ञवेदि किंवा यज्ञपरायण है जैसा कि "पञ्चदशस्तम्बर्न श्रेष्ठम्' – 'अधियज्ञोऽहमेवात्र" इत्यादि श्रौत–स्मार्त वचनों से स्पष्ट है । सूर्य्य इस यज्ञ का यजमान है पृथिवीयुक्त चन्द्रमा यजमान की पत्नी है । दोनों का मिथुनभाव ही यज्ञ है और यही यज्ञ प्रजोत्पत्ति का कारण है ।

सूर्य्य अग्निमय है, एवं चन्द्रमा सोममय है । सौर अग्नि का प्रवर्ग्यभाग व्रात अग्नि है एवं चान्द्र सोम का प्रवर्ग्यभाग ऋतम् । सोम का अपना स्थान उत्तरादिक् है एवं ऋताग्नि का अपना स्थान दक्षिणादिक् है । उ पश्चिम की ओर एवं दक्षिणस्थ ऋताग्नि निरन्तर उत्तर

की ओर आया करता है। ऋतागिन में ऋतसोम की आहुति होने से ही वसन्तादि षड्ऋतुएँ उत्पन्न होती हैं। षड्ऋतुसमष्टि से ही सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप निष्पन्न होता है। एवं यही अग्नीषोमात्मक, षड्ऋतुमूर्ति सम्वत्सरयज्ञ पार्थिव-प्रजोत्पत्ति का कारण बनता है।

यद्यपि पार्थिव-प्रजा में सम्वत्सरमूर्ति यज्ञप्रजापति के अग्नि-सोम, नामक दोनों भावों का समन्वय है। परन्तु वृषासृष्टि (पुरुषसृष्टि) में सूर्योपलक्षित सम्वत्सरयज्ञ का अग्नितत्त्व प्रधान रहता है एवं योषासृष्टि (स्त्रीसृष्टि) में चन्द्रोपलक्षित सम्वत्सरयज्ञ का सोमतत्त्व प्रधान रहता है। पुरुषसृष्टि वृषा है, एवं स्त्रीसृष्टि योषा है। पुरुषनिर्म्माण में अग्नि, एवं स्त्रीनिर्म्माण में सोम प्रधान है। अग्नि—सोम के इन तारतम्यों का पूर्व—प्रकरणों में यत्र तत्र विश्लेषण किया जाचुका है। अतः यहाँ पुनरुक्ति अनपेक्षित है।

यहाँ केवल यही जान लेना अलं होगा कि -अग्नि अन्नाद् है भोक्ता है। एवं सोम अन्न है भोग्य है। कैसा भोग्य ? पशुरूप भोग्य नहीं अपितु मित्ररूप भोग्य। यदि अग्नि सोम का भोक्ता है, तो सोम अग्नि की आत्मप्रतिष्ठा है। सोमसम्बन्ध के विना न अग्नि जीवित रह सकता न अग्नि को आधार बनाए विना सोम अपने स्वरूप को सत्यभाव म परिणत कर सकता। दोनों के इसी सख्यभाव को लक्ष्य में रखकर एक स्थान पर श्रुति ने कहा है—

> अग्निर्जागार तमृचः कामयन्ते, अग्निर्जागार तमु सामानि यन्ति ।
> अग्निर्जागार तमयं सोम आह तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ॥
> —ऋक्सं० ५।४४।१५ )।

अग्नि बलवान् अवश्य है। परन्तु इस की बलवत्ता सोम के सहयोग पर ही निभर है। हृदयभाव से बल का विकास होता है। दूसरे शब्दों में बल की विकासभूमि हृदय ही है। हृदयस्थ उक्थबल सत्य है, इस सत्य उक्थ से निकलने वाली सत्यरश्मियाँ ही बल है। एक ही सत्य की सत्य–बल ये दो अवस्था हैं। सत्य के आधार पर प्रयोग बल का ही होता है। सत्य स्वयं काम नहीं करता आलम्बनमात्र बना रहता है। सत्यरश्मिरूप बल ही बहिर्जगत् की ओर विकसित होता है। इसी आधार पर– यदेव सत्यादोजीय'– बलं वाव विज्ञानाद् भूयः इत्यादि निगम प्रतिष्ठित हैं।

अग्नि बलवान् है। क्योंकि पुरुष में सत्य अग्नितत्त्व की प्रधानता है अतएव इसे हम बलवान' कहेंगे। उधर सोम अबल किंवा निर्बल है। अबला स्त्री है। सोम ऋततत्त्व है हृदयशून्य है। हृदयशून्य होने से ही तो इसे 'ऋत' कहा जाता है। जब हृदय नहीं तो सत्यभाव नहीं। सत्य नहीं तो वहिर्विकासरूप बल नहीं। क्योंकि स्त्री में इस ऋत सोमतत्त्व की ही प्रधानता है अतएव इसे 'अबला' कहा जायगा।

पुरुष बलवान एवं स्त्री अबला। पुरुष सत्यभावोपेत एवं स्त्री अनृतभावोपेता (अथात् ऋतसोमभावोपेता)। पुरुष आग्नेय एवं स्त्री सौम्या। पुरुष भोक्ता, एवं स्त्री भोग्य। पुरुष प्रतिष्ठा एवं स्त्री तदाधारेण प्रतिष्ठिता। पुरुष आलम्बन एवं स्त्री आलम्बिता। पुरुष स्वच्छन्दरक्षक एवं स्त्री परच्छन्दानुवर्त्तिनी ( पुरुषच्छन्दानुवर्त्तिनी )। अग्निरूप अग्नि से युक्त पुरुष अग्रसर एवं सोम– युक्ता स्त्री तत्पश्चादनुगामिनी। यह तो हुई ऐसी दृष्टियाँ जिन से पुरुष की प्रधानता सिद्ध हो रही है एवं स्त्री की गौणता।

आधिदैविक विश्व में स्वयम्भू, परमेष्ठी सूर्य–चन्द्र–पृथिवी-रूप से पुरुष (आत्मा)-प्रकृति (प्राण)–विकृति (पशु) समष्ट्यात्मक प्रजापति-विवर्त्त का दिग्दर्शन कराया गया। अब आध्यात्मिक विश्व की इन तीनों संस्थाओं का विचार कीजिए। शास्त्रधर्म्मों के सूक्ष्मभावों की ओर जाने की आवश्यकता नहीं है। केवल उन चार स्थूल भावों का ही विचार पर्य्याप्त होगा जिन्हें कि प्राय सर्वसाधारण जानते हैं। आत्मा बुद्धि, मन शरीर चारों जाने पहिचाने हुए पदार्थ हैं। आत्मा को थोड़ी देर के लिए स्वयम्भू के अंशरूप अव्यक्त, एवं परमेष्ठी के अंशरूप महान् से उपलक्षित पुरुष समझ लीजिए। सूर्य्यांशरूप बुद्धि को प्रकृति चन्द्रांशरूप मन, एवं पृथिव्यंशरूप शरीर दोनों की समष्टि को विकृति कह लीजिए। पुरुष अव्यय हुआ प्रकृति अक्षर हुई एवं विकृति क्षर हुई। अक्षरात्मिका बुद्धि के उस ओर अव्ययात्मक अमृत आत्मा है इस ओर क्षरात्मक मर्त्य मन एवं शरीर है। निम्नलिखित परिलेख से दोनों संस्थाओं का समतुलन स्पष्ट होजाता है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | १–स्वयम्भू<br>२–परमेष्ठी | अव्यक्त<br>महान् | —आत्मा (पुरुषः—अव्यय—स्वः | |
| २ | १–सूर्य्य | बुद्धि | —प्राण (प्रकृतिः अक्षरः—अन्तः) | —प्रजापतिः |
| ३ | १–चन्द्रमा<br>२–पृथिवी | मन<br>शरीरम् | —पशवः (विकृतिः-क्षरः—एट) | |
| | आधिदैवतम् | अध्यात्मम् | | |

आधिदैविक यज्ञ से ही आध्यात्मिक यज्ञ का आविर्भाव हुआ है। आधिदैविक यज्ञ में यजमान कौन है, यजमानपत्नी कौन है, पहिले यही देखिए। आत्मा सूर्य्यरूपप्रकृति चन्द्रपृथिवीरूपा विकृति इन तीनों में आत्मा तो यज्ञमर्यादा किंवा यज्ञपरात्पर है जैसा कि "एतदालम्बनं श्रेष्ठम्" – 'अधियज्ञोऽहमेवात्र' इत्यादि श्रौत–स्मार्त्त वचनों से स्पष्ट है। सूर्य्य इस यज्ञ का यजमान है पृथिवीयुक्त चन्द्रमा यजमान की पत्नी है। दोनों का मिथुनभाव ही यज्ञ है और यही यज्ञ प्रजोत्पत्ति का कारण है।

सूर्य्य अग्निमय है, एवं चन्द्रमा सोममय है। सौर अग्नि का प्रवर्ग्यभाग शुक्र अग्नि है, एवं चान्द्र सोम का प्रवर्ग्यभाग ऋतसोम है। ऋतसोम का अपना स्थान उत्तरादिक् है एवं ऋताग्नि का अपना स्थान दक्षिणादिक् है। उत्तरस्थ ऋतसोम निरन्तर दक्षिण की ओर एवं दक्षिणस्थ ऋताग्नि निरन्तर उत्तर

की ओर आया करता है। ऋताग्नि में ऋतसोम की आहुति होने से ही वसन्तादि षड्ऋतुएँ उत्पन्न होती हैं। षड्ऋतुसमष्टि से ही सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप निष्पन्न होता है। एवं यही अग्नीषोमात्मक षड्ऋतुमूर्ति सम्वत्सरयज्ञ पार्थिव प्रजोत्पत्ति का कारण बनता है।

यद्यपि पार्थिव-प्रजा में सम्वत्सरमूर्ति यज्ञप्रजापति के अग्नि सोम, नामक दोनों भावों का समन्वय है। परन्तु वृषासृष्टि (पुरुषसृष्टि) में सूर्य्योपलक्षित सम्वत्सरयज्ञ का अग्नितत्त्व प्रधान रहता है एवं योषासृष्टि (स्त्रीसृष्टि) में चन्द्रोपलक्षित सम्वत्सरयज्ञ का सोमतत्त्व प्रधान रहता है। पुरुषसृष्टि वृषा है, एवं स्त्रीसृष्टि योषा है। पुरुषनिर्म्माण में अग्नि एवं स्त्रीनिर्म्माण में सोम प्रधान है। अग्नि-सोम के इन तारतम्यों का पूर्व-प्रकरणों में यत्र तत्र विश्लेषण किया जा चुका है। अतः यहाँ पुनरुक्ति अनपेक्षित है।

यहाँ केवल यही जान लेना अलं होगा कि, अग्नि अन्नाद है, भोक्ता है। एवं सोम अन्न है भोग्य है। कैसा भोग्य? पशुरूप भोग्य नहीं अपितु मित्ररूप भोग्य। यदि अग्नि सोम का भोक्ता है, तो सोम अग्नि का आत्मप्रतिष्ठा है। सोमसम्बन्ध के बिना न अग्नि जीवित रह सकता, न अग्नि को आधार बनाए बिना सोम अपने स्वरूप को सत्यभाव में परिणत कर सकता। दोनों के इसी सख्यभाव को लक्ष्य में रखकर एक स्थान पर श्रुति ने कहा है—

अग्निर्जागार तमृचः कामयन्ते, अग्निर्जागार तमु सामानि यन्ति ।
अग्निर्जागार तमयं सोम आह तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ॥

—(ऋक्सं० ५।४४।१५)।

अग्नि बलवान् अवश्य है। परन्तु इस की बलवत्ता सोम के सहयोग पर ही निर्भर है। हृदयभाव से बल का विकास होता है। दूसरे शब्दों में बल की विकासभूमि हृदय ही है। हृदयस्थ उक्थरूप सत्य है इस उक्थ से निकलने वाली सत्यरश्मियाँ ही बल है। एक ही सत्य की सत्य-बल, ये दो अवस्था हैं। सत्य के आधार पर प्रयोग बल का ही होता है। सत्य स्वयं काम नहीं करता आलम्बनमात्र बना रहता है। सत्यरश्मिरूप बल ही बहिर्जगत् की ओर विकसित होता है। इसी आधार पर-"बलं सत्यादोजीयः"-"बलं वाव विज्ञानाद् भूयः" इत्यादि निगम प्रतिष्ठित हैं।

अग्नि बलवान् है। क्योंकि पुरुष में सत्य अग्नितत्त्व की प्रधानता है अतएव इसे हम 'बलवान्' कहेंगे। उधर सोम अबल किंवा निर्बल है। कारण स्पष्ट है। सोम ऋततत्त्व है हृदयशून्य है। हृदयशून्य होने से ही तो इसे 'ऋत' कहा जाता है। जब हृदय नहीं तो सत्यभाव नहीं। सत्य नहीं तो रश्मिरूप बल नहीं। क्योंकि स्त्री में इस ऋत सोमतत्त्व की ही प्रधानता है अतएव इसे 'अबला' कहा जायगा।

पुरुष बलवान एवं स्त्री अबला। पुरुष सत्यभावोपपन्न एवं स्त्री अनृतभावापन्ना (अर्थात् ऋतसोमभावापन्ना)। पुरुष आग्नेय एवं स्त्री सौम्या। पुरुष भोक्ता एवं स्त्री भोग्य। पुरुष प्रतिष्ठा एवं स्त्री तदाधारेण प्रतिष्ठिता। पुरुष आलम्बन एवं स्त्री आलम्बिता। पुरुष स्वच्छन्दरक्षक एवं स्त्री परच्छन्दानुवर्त्तिनी (पुरुषच्छन्दानुवर्त्तिनी)। अग्निरूप अग्नि से युक्त पुरुष अग्रेसर एवं सोम-युक्ता स्त्री तत्पश्चादनुगामिनी। यह तो हुई ऐसी दृष्टियाँ जिन से पुरुष की प्रधानता सिद्ध हो रही है एवं स्त्री की गौणता।

आधिदैविक विश्व में स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य्य–चन्द्र–पृथिवी-रूप से पुरुष ( आत्मा )-प्रकृति ( प्राण )–विकृति (पशु) समष्ट्यात्मक प्रजापति-वितत्त का दिग्दर्शन कराया गया। अब आध्यात्मिक विश्व की इन तीनों संस्थाओं का विचार कीजिए। आत्मधर्म्मों के सूक्ष्मभावों की ओर जाने की आवश्यकता नहीं है। केवल उन चार स्थूल भावों का ही विचार पर्य्याप्त होगा जिन्हें कि प्रायः सर्वसाधारण जानते हैं। आत्मा बुद्धि, मन शरीर चारों जाने पहिचाने हुए पदार्थ हैं। आत्मा को थोड़ी देर के लिए स्वयम्भू के अंशरूप अव्यक्त, एवं परमेष्ठी के अंशरूप महान् से उपलक्षित 'पुरुष' समझ लीजिए। सूर्य्यांशरूप बुद्धि को प्रकृति चन्द्रांशरूप मन एवं पृथिव्यंशरूप शरीर, दोनों की समष्टि को विकृति मान लीजिए। पुरुष अव्यय हुआ प्रकृति अक्षर हुई, एवं विकृति क्षर हुई। अक्षरात्मिका बुद्धि के उस ओर अव्ययात्मक अमृत आत्मा है इस ओर क्षरात्मक मर्त्य मन एवं शरीर है। निम्नलिखित परिलेख से दोनों संस्थाओं का समतुलन स्पष्ट होजाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १   १–स्वयम्भू<br>२–परमेष्ठी | अव्यक्त<br>महान् | —आत्मा (पुरुषः—अव्ययः—स्वः) | —प्रजापतिः |
| २   १–सूर्य्य | बुद्धि | —प्राणा (प्रकृतिः अक्षरः—ऊर्ज्जः) | |
| ३   १–चन्द्रमा<br>२–पृथिवी | मन<br>शरीरम् | —पशवः (विकृतिः—क्षरः—पश) | |
| अधिदैवतम् | अध्यात्मम् | | |

*आधिदैविक यज्ञ से ही आध्यात्मिक यज्ञ का आविर्भाव हुआ है। आधिदैविक यज्ञ में यजमान कौन है,* यजमानपत्नी कौन है, पहिले यही देखिए। आत्मा सूर्य्यरूपप्रकृति, चन्द्रपृथिवीरूपा विकृति इन तीनों में आत्मा ही यज्ञवेदि किंवा यज्ञधरातल है जैसा कि "एतदालम्बनं श्रेष्ठम्" – "अधियज्ञोऽहमेवात्र" इत्यादि श्रौत–स्मार्त वचनों से स्पष्ट है। सूर्य्य इस यज्ञ का यजमान है पृथिवीयुक्त चन्द्रमा यजमान की पत्नी है। दोनों का मिथुनभाव ही यज्ञ है और यही यज्ञ प्रजोत्पत्ति का कारण है।

सूर्य्य अग्निमय है, एवं चन्द्रमा सोममय है। सौर अग्नि का प्रवर्ग्यभाग ऋत अग्नि है एवं चान्द्र सोम का प्रवर्ग्यभाग ऋतसोम है। ऋतसोम का अपना स्थान उत्तरादिक् है एवं ऋताग्नि का अपना स्थान दक्षिणादिक् है। उत्तरस्थ ऋतसोम निरन्तर दक्षिण की ओर, एवं दक्षिणस्थ ऋताग्नि निरन्तर उत्तर

उक्त कथन से यह सिद्ध हुआ कि, पुरुष का पाञ्चभौतिक शरीरपिण्ड तो आग्नेय है, एवं शरीरपिण्ड की प्रतिष्ठारूप शुक्र सौम्य है। अग्नि क्योंकि वृषा होने से पुरुष है एवं सोम योषा होने से स्त्री है इसी आधार पर हम कह सकते हैं कि स्त्री ही पुरुष की प्रतिष्ठा है। साथ ही यह भी कह लीजिए कि, जिन्हें हम पुरुष कहते हैं वे आग्नेय शरीर की अपेक्षा पुरुष होते हुए भी वस्तुतः अन्त प्रतिष्ठारूप शुक्रसोम की दृष्टि से आभ्यन्तर-दृष्टि से स्त्रियां ही हैं। * स्त्रियः सतीस्तौं उ मे पुंस आहु (ऋक्सं० १।१६४।१६।) यह श्रुति इसी दृष्टि का स्पष्टीकरण कर रही है। श्रुति का तात्पर्य यही है कि संसार में जितने भी पुरुष हैं वे अग्निप्रधान भूतशरीर की अपेक्षा से भले ही पुरुष कहलाते हों। परन्तु शुक्रप्रधाना आत्मदृष्टि से तो उन्हें स्त्री ही कहना चाहिए। आत्मा-शरीर, दोनों में आत्मा प्रधान माना जाता है। एवं जिस संस्था में जो प्रधान होता है 'प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति' न्याय से वह संस्था उसी के नाम से व्यवहृत होती है। जब कि प्रधानभूता आत्मदृष्ट्या पुरुषसंस्था सौम्या है तो इसे पुरुष न कह कर 'स्त्री' ही कहा जायगा। परन्तु आश्चर्य्य है कि, आज मनुष्य इन स्त्रियों को पुरुष कह रहे हैं। पुरुष वास्तव में स्त्री है स्त्री होते हुए भी इन्हें पुरुष कहा जाता है इस रहस्य को आँख वाला ही जान सकता है अन्धा नहीं— 'यस्त्याविजानन्नविचेतदन्धः' ।

लीजिए, अब आज से आप भी अपने आप को स्त्री समझना आरम्भ कर दीजिए, और स्त्रियों को 'पुरुष' जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। सचमुच भाष्य का उक्त सिद्धान्त पुरुषजाति को क्षुब्ध कर रहा होगा। अवश्य ही इस क्षोभशान्ति के लिए किसी अन्य उपाय का आश्रय लेना पड़ेगा। निराश होने की कोई बात नहीं है। एक पुरुष के नाते इस सम्बन्ध में भाष्य से अधिक हमें चिन्ता है। वो उपाय ऐसे हैं जिन से पुरुषसंस्था का अग्नितत्त्व प्रधान माना जासकता है एवं सोमतत्त्व गौण माना जासकता है।

पुरुषों का शरीर आग्नेय है यह माना। परन्तु इस की प्रतिष्ठा है-पानी। 'अद्भ्यः पृथिवी' इस तैत्तिरीय-सिद्धान्त के अनुसार पृथिवी-स्थानीय शरीरपिण्ड का उपादान अप्तत्त्व ही है। 'अप्सु भूमिरियं श्रिता' वचन भी यही सिद्ध कर रहा है। इसी दृष्टि से हम कह सकते हैं कि आग्नेय शरीर की प्रतिष्ठा अप्तत्त्वरूप सोम है। इस दृष्टि का तात्पर्य्य यही है कि, शरीरपिण्ड में प्राण-भूत ये दो विभाग हैं। दृश्य भाग तो भूत है एवं भूतप्रतिष्ठारूप अदृश्य तत्त्व प्राण है। इस आग्नेय भूतभाग की प्रतिष्ठा आप्य-(सौम्य) प्राण ही है।

जिस अग्नि शरीर से यह प्रतिष्ठा लक्षण आप्यप्राण निष्क्रान्त होजाता है शरीर नष्ट होजाता है। प्राणात्मक इसी आप्य सोम को पवित्र 'ब्रह्मणस्पति' 'अम्भः' आदि नामों से व्यवहृत किया गया है। शुभ गङ्गा, सुवर्ण मृगचर्म्म आदि की पवित्रता इसी 'अम्भः' पर अवलम्बित है। अम्भ से ही गाङ्ग य [गङ्गाजल] में अशुचिभावनिवर्त्तिका पावनशक्ति व्यक्त हुई है। इसी 'अम्भ' के अनुग्रह से दर्भ (कुशा) के संसर्ग से

---

* आत्मभावना रश्मिभावना शुक्रभावना भेद से इस मन्त्र के तीन अर्थ होते हैं। इन तीनों की विशद व्याख्या इसी भाष्य में देखनी चाहिए। (इ० उ० वि० द्वि० खं० ७८ से १०८ पर्यन्त)।

तृप्ति के अवरोध से स्वयं अन्न ( सोम ) बन जाता है। दूसरी दृष्टि से देखिए। कोई मनुष्य भूखा है। यदि अन्नागमन बन्द होजायगा, तो जो शारीराग्नि अबतक अन्नाद था वही अन्न बन जायगा। प्राणाग्नि उत्क्रान्त होजायगा। शिव 'शवाग्नि' बन जायगा और यह अन्न उस श्मशानाग्नि [क्रव्यादाग्नि] की तृप्ति का कारण बनेगा। तत्त्वतः अग्नि की अन्तिम अवस्था [ सोम न मिलने पर ] सोम ही होजाती है यह निश्चित है। बलघन सोम को गर्भ में लेता हुआ बलशून्य भी अग्नि बलवान् बनता है भोक्ता बनता है, वही बलघन सोम के अवरोध से स्वयं बलघन बनता हुआ दूसरे बलवानों का अन्न बन जाता है। भोक्ता भोग्य बन जाता है, शाक्त शाक्ति बन जाता है।

उपर्युक्त रुद्राग्नि-विवेचन का निष्कर्ष यही निकला कि, अग्नि की बलवत्ता सोमसम्बन्ध पर ही निर्भर है। सोम बलतत्त्व है बलघन है। इसे लेकर ही अग्निमूर्ति रुद्र साम्बसदाशिव बने हुए हैं। क्योंकि पुरुष में अग्नितत्त्व का प्राधान्य है अतएव पुरुषमात्र को हम 'शिव' कह सकते हैं। उधर स्त्री में शक्तिघन सोमतत्त्व प्रधान है अतएव स्त्रीमात्र को हम 'शक्ति' कह सकते हैं। शिव-शक्ति के इन व्यापक भावों को लक्ष्य में रखकर ही हमने रुद्र-शिव भावों को अत्र प्रासङ्गिक माना है।

बाह्यदृष्टि को छोड़कर पहिले अन्तर्दृष्टि से ही शिवशक्ति का समन्वय कीजिए। पुरुष शिव क्यों है? इसका उत्तर है— 'सोम'। पुरुष आग्नेय अवश्य है परन्तु इसकी प्रतिष्ठा सोम ही है। अन्नरस की चरम अवस्थारूप 'शुक्र' [रेत वीर्य्य-धातु] साक्षात् सोम है। और सर्वसिद्धान्तानुसार यह सौम्यशुक्र ही पुरुष का अन्तरात्मा है। पुरुष का भौतिक दृश्य शरीर आग्नेय है एवं अन्तर्जगद्रूप शुक्र सौम्य है। शुक्रक्षय ही पुरुषनाश का कारण है एवं शुक्ररक्षा ही स्थिति का कारण है। इसी आधार पर श्रुति का—"ब्रह्मचर्येण तपसा देवा मृत्युमपाघ्नत' यह सिद्धान्त प्रतिष्ठित है। इस बलघन सौम्य शुक्र से ही पुरुष बलवान् बना रहता है।

हाँ, एक रहस्य और। शुक्र सोम है सोम बलघन बनता हुआ पूर्वपरिभाषानुसार स्वयं बलप्रयोग में असमर्थ है। अतएव इस बलघन को अबल किंवा निर्बल कहा जाता है। पुरुषजाति का यह दुर्भाग्य है कि, यही अबलसोम (शुक्र) पूर्वकथनानुसार पुरुष का अन्तरात्मा है। यही कारण है कि पुरुष का बाह्यजगत् (आग्नेय-शरीर) जहाँ आक्रमण का अनुयायी रहता है वहाँ इसका अन्तर्जगत् उतना ही शिथिल रहता है। शरीर बलवान् ( आग्नेय ) आत्मा निर्बल ( सौम्य ) यही तात्पर्य्य है। शुक्र स्वयं निर्बल इसी का रूपान्तर मन इसी से संकल्प का उदय। फलतः पुरुष यदि विशेष साधनों के द्वारा शक्ति की उपासना नहीं करता है तो अधिकांश में इसके संकल्प मिथ्या ही होजाते हैं।

जब रहस्यभेद ही होने लगा तो एक रहस्य शेष क्यों छोड़ा जाय। सम्भव है पुरुष पुरुष के सामुख्य में अपने संकल्प में सफल होसके। परन्तु सौम्यात्मा पुरुष को इस आग्नेयी शक्ति ( स्त्री ) के सामुख्य में तो और भी अधिक दुर्बलता का ही अनुभव करना पड़ता है। स्त्री सौम्या है संकल्प भी शुक्रसम्बन्धी मन से सम्बन्ध रखता हुआ सौम्य है। नीम और गिलोय चढ़ी' चरितार्थ होजाता है। बात है सर्वथा स्पष्ट सर्वानुभूत फिर विशेष विस्फोटन क्यों किया जाय?।

उक्त कथन से यह सिद्ध हुआ कि, पुरुष का पाञ्चभौतिक शरीरपिण्ड तो आग्नेय है, एवं शरीरपिण्ड की प्रतिष्ठारूप शुक्र सौम्य है। अग्नि क्योंकि वृषा होने से पुरुष है एवं सोम योषा होने से स्त्री है इसी आधार पर हम कह सकते हैं कि स्त्री ही पुरुष की प्रतिष्ठा है। साथ ही यह भी कह लीजिए कि जिन्हें हम पुरुष कहते हैं वे आग्नेय शरीर की अपेक्षा पुरुष होते हुए भी वस्तुतः अन्तःप्रतिष्ठारूप शुक्रसोम की दृष्टि से आभ्यन्तर-दृष्टि से स्त्रियां ही हैं। * 'स्त्रियः सतीस्ताँ उ मे पुंस आहुः (ऋक्स० १।१६४।१६) यह श्रुति इसी दृष्टि का स्पष्टीकरण कर रही है। श्रुति का तात्पर्य यही है कि संसार में जितने भी पुरुष हैं, वे अग्निप्रधान भूतशरीर की अपेक्षा से भले ही पुरुष कहलाते हों। परन्तु शुक्रप्रधाना आत्मदृष्टि से तो उन्हें स्त्री ही कहना चाहिए। आत्मा-शरीर दोनों में आत्मा प्रधान माना जाता है। एवं जिस संस्था में जो प्रधान होता है 'प्रधानन्याय' से वह संस्था उसी के नाम से व्यवहृत होती है। जब कि प्रधानभूता आत्मदृष्टया पुरुषसंस्था सौम्या है तो इसे पुरुष न कह कर 'स्त्री' ही कहा जायगा। परन्तु आश्चर्य्य है कि अज्ञ मनुष्य इन स्त्रियों को पुरुष कह रहे हैं। पुरुष वास्तव में स्त्री हैं स्त्री होते हुए इन्हें पुरुष कहा जाता है' इस रहस्य को आँख वाला ही जान सकता है अन्धा नहीं— 'पश्यदक्षण्वान्नविचेतदन्धः'।

लीजिए, अब आज से आप भी अपने आपको स्त्री समझना आरम्भ कर दीजिए, और स्त्रियों का 'पुरुष' जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है। सचमुच श्रुति का उक्त सिद्धान्त पुरुषजाति को क्षुब्ध कर रहा होगा। अवश्य ही इस क्षोभशान्ति के लिए किसी अन्य उपाय का आश्रय लेना पड़ेगा। निराश होने की कोई बात नहीं है। एक पुरुष के नाते इस सम्बन्ध में आप से अधिक हमें चिन्ता है। दो उपाय ऐसे हैं जिन से पुरुषसंस्था का अग्नितत्त्व प्रधान माना जासकता है एवं सोमतत्त्व गौण माना जासकता है।

पुरुषों का शरीर आग्नेय है, यह माना। परन्तु इस की प्रतिष्ठा है-पानी। 'अद्भ्यः पृथिवी' इस तैत्तिरीय-सिद्धान्त के अनुसार पृथिवी-स्थानीय शरीरपिण्ड का उपादान अप्तत्त्व ही है। 'अतः भूमिरियं भिन्ना' वचन भी यही सिद्ध कर रहा है। इसी दृष्टि से हम कह सकते हैं कि आग्नेय शरीर की प्रतिष्ठा अप् तत्त्वरूप सोम है। इस दृष्टि का तात्पर्य यही है कि, शरीरपिण्ड में प्राण-भूत ये दो विभाग हैं। दृश्य भाग तो भूत है एवं भूतप्रतिष्ठारूप अदृश्य तत्त्व प्राण है। इस आग्नेय भूतभाग की प्रतिष्ठा आप्य-(सौम्य) प्राण ही है।

जिस दिन शरीर से यह प्रतिष्ठा लक्षण आप्यप्राण निष्क्रान्त होजाता है शरीर नष्ट होजाता है। प्राणात्मक इसी आप्य सोम को पवित्र 'ब्रह्मणस्पति' 'अम्भः' आदि नामों से व्यवहृत किया गया है। दर्भ गङ्गा सुवर्ण मृगचर्म्म आदि की पवित्रता इसी 'अम्भ' पर अवलम्बित है। अम्भ' से ही गाङ्गेय [गङ्गाजल] में अशुचिभावनिवर्त्तिका पावनशक्ति व्यक्त हुई है। इसी अम्भ' के अनुग्रह से दर्भ (कुशा) के संसर्ग से

* आत्मभावना रश्मिभावना शुक्रभावना भेद से इस मन्त्र के तीन अर्थ होते हैं। इन तीनों की विशद व्याख्या इशभाष्य में देखनी चाहिए। (ई० उ० वि० हि० सं० ७८ से १०८ पर्यन्त)।

पुरुष में शरीर, और शुक्र, दो विभाग हुए। दोनों क्रमशः आग्नेय एवं सौम्य हैं। आगे जाकर पुनः प्रत्येक में आग्नेय-सौम्य ये दो दो विभाग हुए। इस दृष्टि से पुरुष का उपक्रम भी अग्नितत्त्व रहा एवं उपसंहार भी अग्नि ही रहा। शरीर शारीरप्राण शुक्र शुक्रगतप्राण चारों क्रमशः आग्नेय सौम्य सौम्य आग्नेय रहे। इधर अग्नि उधर अग्नि मध्य में दोनों सोम। अग्नि पुरुष दोनों ओर पुरुष। बतलाइए, पुरुषसंस्था में अग्नितत्त्व की प्रधानता सिद्ध हुई अथवा सोमतत्त्व की? इस दृष्टि से हम पुरुष को अवश्य ही अग्निप्रधान मानते हुए 'पुरुष' ही कहेंगे, और स्त्री [ सोम ] को इस के तन्त्र में प्रतिष्ठित मानते हुए 'परतन्त्र' ही कहेंगे।

## १-पुरुषसंस्था—

(१)-१-शरीरम्——अग्नि (पुरुष)—स एवादिः

(२)-आप्यप्राण——सोम (स्त्री)

(३)-१-शुक्रम्——सोम (स्त्री)

(४)-२-आग्नेयप्राणः अग्नि (पुरुषः)—स एवान्तः

} —अग्निप्रधानः-पुरुषः-'पुरुष'



शुक्रदृष्टि से स्त्रीसंज्ञा का भाजन बनने वाला पुरुष उक्त प्रथम उपाय से 'पुरुष' बन जाता है। दूसरा उपाय है सम्वत्सरमण्डल। सम्वत्सरमण्डल से ही तो पुरुष का निर्माण हुआ है। इसलिए ही 'पुरुष' को 'यज्ञ' कहा जाता है जिस यज्ञरहस्य का कि पाठक अगले ब्राह्मण में विशद निरूपण देखेंगे। इस अर्द्धखगोलात्मक जिस अर्द्ध सम्वत्सर से पुरुष का शरीर बनता है उस अर्द्ध सम्वत्सर के उत्तर भाग में सोम का एवं दक्षिण भाग में अग्नि का साम्राज्य बतलाया है। सम्वत्सर का मध्यसूत्र 'विषुवत्' है। इस आगे विषुवत् से जो मेरुदण्ड [ रीढ़ की हड्डी ] का निर्माण हुआ है। विषुवत् से उत्तर के सौम्य सम्वत्सर से शरीर के उत्तर पार्श्व [बायें भाग] का एवं दक्षिण के आग्नेय सम्वत्सर से दक्षिण पार्श्व [ दाहिने भाग ] का निर्माण हुआ है।

नव मानयुग का [ कल्पित ] अहिंसावादी द्विजातिवर्ग घृणा अवश्य करेगा। परन्तु विज्ञानपथानुगामी की दृष्टि में ऐसी घृणा का कोई महत्त्व नहीं है। एक मनुष्यशव [मुर्दे] को अपने सामने रख लीजिए, और शिखान्तस्थान से आरम्भ कर मूलप्रन्थि पर्य्यन्त ठीक बीच में से उस के दो खण्ड कर डालिए। दोनों दक्षिणोत्तर खण्डों के पर्वों का विश्लेषण कीजिए, एवं उन विश्लेषित पर्वों को पृथक् पृथक् रखते जाइए। विश्लेषण प्रक्रिया के अनन्तर दोनों के आकार, एवं भार की परस्पर तुलना कीजिए। आपको विदित होगा कि दक्षिणखण्ड के सभी पर्व प्रायः उत्तरखण्ड के पर्वों से आकार में भी बड़े होंगे एवं भार में भी अधिक होंगे।

उत्तर भाग के उत्तर फुफ्फुस, प्लीहा [तिल्ली] वृक्क क्लोम, हस्त, पाद, आदि पर्वों की अपेक्षा दक्षिण भाग के दक्षिण फुफ्फुस, यकृत [जिगर], वृक्क, क्लोम हस्त पाद आदि पर्वों के आप आकार, तथा भार दोनों में प्रवृद्ध देखेंगे। ये प्रवृद्ध क्यों हैं ?, इन शरीरावयवों का ऐसा स्वरूप क्यों हुआ ?, इन सब प्रश्नों का सोपपत्तिक समाधान बड़े विस्तार से आगे के "यज्ञो वै पुरुष" इत्यादि ब्राह्मण में किया जायगा। प्रकृत में केवल यही जान लेना पर्य्याप्त होगा कि, शरीर का दक्षिणभाग उत्तरभाग की अपेक्षा आकार–भार से उभयथा समृद्ध रहता है। कारण इसका यही है कि, दक्षिणभाग आग्नेय होने से बलवान् बनता हुआ प्रधान है, एवं वामभाग सौम्य होने से निर्बल बनता हुआ गौण है।

स्थूलपर्वों के अतिरिक्त सूक्ष्म–शक्तिदृष्टि से विचार करने पर भी उत्तर की अपेक्षा दक्षिण भाग को ही आप अधिक शक्तिशाली पाएँगे। जो कर्म्मनिपुणता दक्षिण हाथ से सम्भव है वह वाम से नहीं। उपनिषत् का इन्द्ररूप 'चाक्षुषपुरुष' भी दक्षिणचक्षु में ही रहता है। अतएव इसे 'दक्षिणाक्षिपुरुष' भी कहा जाता है–"योऽयं दक्षिणेऽक्षन् पुरुषः (श० ब्रा० ५।५।४)।

अपनी दैनिक शरीर–चेष्टाओं के अनुभव से भी दक्षिणभाग की प्रधानता का प्रत्यक्ष कीजिए। गमन व्यापार में सब से पहिले दहिना पैर ही आगे बढ़ता है। आगे की गति में भी दहिने पैर की ही अग्रगामिता रहती है, चलकर अनुभव कर लीजिए। सीधे बैठकर, अथवा खड़े होकर आप यह अनुभव करेंगे कि, शिरोभाग प्राय वाम पार्श्व की ओर ही अवनत ( झुका ) रहता है। दहिनी ओर मस्तक झुकाने में आप क्लेश का अनुभव करेंगे। क्योंकि दक्षिण भाग भारी है अतः उस ओर प्रवणता रखने में कष्ट होता है। बल–प्रयोग के जितने भी कर्म्म हैं सब में दक्षिण हाथ ही प्रधान रहता है। इन्हीं सब कारणों को देखते हुए मानना पड़ेगा कि पुरुष का दक्षिणभागस्थ अग्निभाग ही शरीरसंस्था में बलवान् एवं प्रधान है।

उत्तरभाग सौम्य है सोमप्रधान है। साथ ही यह दक्षिणभाग की अपेक्षा निर्बल, एवं गौण है। दक्षिणभाग जहाँ प्रत्यक्षरूप से विकसित रहता है वहाँ वामभाग दक्षिणभाग में अन्वित रहता है। जब आप वक्षस्थल से सटाते हुए दोनों बाहु मिलाकर उन पर दृष्टि डालेंगे तो आपको विदित होगा कि, दहिना बाहु वाम बाहु का आलम्बन बना हुआ है। साथ ही दहिने बाहु का हस्तरूप अग्रभाग बाहिर निकल कर प्रत्यक्ष बन रहा है एवं वामबाहु का हस्तरूप अग्रभाग दहिने बाहु के मूल में ( कक्षप्रदेश में ) छुप रहा है। सीधे खड़े होने पर दहिने पैर के आधार पर बायाँ पैर आवश्यक समय पर्य्यन्त अधर रह सकता है बाएँ के आधार पर दक्षिण नहीं। कृष्णमायमूर्त्ति में दहिने पैर को ही आप आश्रयरूप से प्रतिष्ठित देखेंगे। वामनेत्र में ही चाक्षुषपुरुष की पत्नी प्रतिष्ठित रहती है जोकि 'इन्द्रपत्नी' नाम से प्रसिद्ध है– 'य उ एष वामनीः स उ एव भामिनी' के अनुसार इस वामा इन्द्र–पत्नी को ही भामिनी भी कहा जाता है। इन्हीं सब कारणों को देखते हुए कहना पड़ेगा कि, वामभागस्थ सोमभाग इस शरीरसंस्था में गौण है।

इसी सम्बन्ध में एक बात और। अग्नि विकासधर्म्मा एवं सोम सङ्कोचधर्म्मा बतलाया गया है। पुरुष का दक्षिणभाग अग्निप्रधान होने से ही विकासवृत्ति का अनुयायी है एवं वामभाग सोमप्रधानता से ही संकोचवृत्ति का अनुगामी देखा गया है। सीधे पैरों आगे बढ़ने में पहिले पूर्वकथनानुसार दक्षिण पैर आगे चलेगा। यदि आप उलटे पैरों लौटेंगे तो इसी सङ्कोचभाव के कारण पहिले बायाँ पैर पीछे हटेगा। फैंकने का काम दहिने हाथ से एवं किसी वस्तु को लेकर चलते समय वह वस्तु रहगी वाम हाथ में।

पुरुष में शरीर, और शुक्र, दो विभाग हुए। दोनों क्रमशः आग्नेय एवं सौम्य हैं। आगे जाकर पुन प्रत्येक में आग्नेय–सौम्य ये दो दो विभाग हुए। इस दृष्टि से पुरुष का उपक्रम भी अग्नितत्त्व रहा एवं उपसंहार भी अग्नि ही रहा। शरीर शारीरप्राण, शुक्र शुक्रगतप्राण चारों क्रमशः आग्नेय सौम्य सौम्य आग्नेय रहे। इधर अग्नि उधर अग्नि मध्य में दोनों सोम। अग्नि पुरुष दोनों ओर पुरुष। फलतः पुरुषसंस्था में अग्नितत्त्व की प्रधानता सिद्ध हुई अथवा सोमतत्त्व की?। इस दृष्टि से हम पुरुष को अवश्य ही अग्निप्रधान मानते हुए 'पुरुष' ही कहेंगे, और स्त्री [ सोम ] को इस के तन्त्र में प्रतिष्ठित मानते हुए 'परतन्त्र' ही कहेंगे।

## १–पुरुषसंस्था—

{ (१)–१–शरीरम्——अग्नि (पुरुष)—स एवादि:
{ (२)–आप्यप्राण——सोम (स्त्री)
} —अग्निप्रधान –पुरुषः–'पुरुष'
{ (३)–१–शुक्रम्——सोम (स्त्री)
{ (४)–२–आग्नेयप्राणः अग्नि (पुरुषः)—स एवान्तः

---

शुक्रदृष्टि से स्त्रीसंज्ञा का भाजन बनने वाला पुरुष उक्त प्रथम उपाय से 'पुरुष' बन जाता है। दूसरा उपाय है सम्वत्सरमण्डल। सम्वत्सरमण्डल से ही तो पुरुष का निर्माण हुआ है। इसलिए तो 'पुरुष' को 'यज्ञ' कहा जाता है जिस यज्ञरहस्य का कि पाठक अगले ब्राह्मण में विशद निरूपण देखेंगे। दश अह त्रयोदशात्मक जिस अह सम्वत्सर से पुरुष का शरीर बनता है उस अह सम्वत्सर के उत्तर भाग में सोम का एवं दक्षिण भाग में अग्नि का साम्राज्य बतलाया है। सम्वत्सर का मध्यवृत्त विषुवत् है। इस आपे विषुवत् से तो मेरुदण्ड [ रीढ़ की हड्डी ] का निर्माण हुआ है। विषुवत् से उत्तर के सौम्य सम्वत्सर से शरीर के उत्तर पार्श्व [बायें भाग] का एवं दक्षिण के आग्नेय सम्वत्सर से दक्षिण पार्श्व [ दहिने भाग ] का निर्माण हुआ है।

वर्त्तमानयुग का [ कल्पित ] अहिंसावादी शिक्षितवर्ग घृणा अवश्य करेगा। परन्तु विज्ञानपथानुगामी की दृष्टि में ऐसी घृणा का कोई महत्त्व नहीं है। एक मनुष्यशव [मुर्दे] को. अपने सामने रख लीजिए, और शिखान्तस्थान से आरम्भ कर मूलग्रन्थि पर्य्यन्त ठीक बीच में से उस के दो खण्ड कर डालिए। दोनों दृष्टिगोचर खण्डों के पर्वों का विश्लेषण कीजिए, एवं उन विश्लेषित पर्वों को पृथक् पृथक् रखते जाइए। विश्लेषण प्रक्रिया के अनन्तर दोनों के आकार, एवं भार की परस्पर तुलना कीजिए। आपको विदित होगा कि दक्षिणखण्ड के सभी पर्व प्रायः उत्तरखण्ड के पर्वों से आकार में भी बड़े होंगे एवं भार में भी अधिक होंगे।

शोणित का भूतभाग अवश्य ही आग्नेय है। परन्तु शोणित के गर्भ में रहने वाला प्राण सौम्य है। इसी सौम्यप्राण को "योषा" कहा जाता है। पुरुष के सौम्य शुक्र के गर्भ में रहने वाले आग्नेय वृषाप्राण का जब स्त्री के आग्नेय शोणित के गर्भमें रहने वाले सौम्य योषाप्राण के साथ मिथुनसम्बन्ध होता है तभी प्रजोत्पत्ति होती है। इसीसे यह भी स्पष्ट होजाता है कि, पुरुष का दूषित शुक्र सन्तान का प्रतिबन्धक है एवं स्त्री का दूषित शोणित सन्तान का प्रतिबन्धक है। दोनों की (शुक्र शोणित की) शुद्धि से ही तद्गत वृषा योषा प्राण शुद्ध रहेंगे एवं इन विशुद्ध रजो-वीर्य्यों के मिथुन से ही प्रजातन्तु सुरक्षित रहेगा।

सौम्य शुक्र में रहने वाला आग्नेय प्राण ही 'पुम्भ्रूण' है। एवं आग्नेय शोणित में रहने वाला सौम्य प्राण ही "स्त्रीभ्रूण" है। पुम्भ्रूण का पोषक शुक्र है। फलतः शुक्र जितना अधिक प्रवृद्ध होगा, पुम्भ्रूण उतना ही अधिक बलिष्ठ होगा। स्त्रीभ्रूण का पोषक शोणित है। फलतः शोणित जितना प्रवृद्ध होगा, स्त्रीभ्रूण उतना ही अधिक बलिष्ठ होगा। पुम्भ्रूण पुरुष है आग्नेय है। इसकी समृद्धि एकमात्र शुक्रसमृद्धि पर ही अवलम्बित है। शुक्र सौम्य होने से स्त्री है। इस सौम्या स्त्री की समृद्धि अभ्युत्थान, अभ्युदय ही पुरुष की समृद्धि अभ्युत्थान अभ्युदय का अन्यतम कारण है। उधर स्त्रीभ्रूण स्त्री है, सौम्य है। इसकी समृद्धि एकमात्र शोणित की समृद्धि पर ही अवलम्बित है। शोणित आग्नेय होने से पुरुष है। स्त्री की समृद्धि, अभ्युत्थान अभ्युदय पुरुष की समृद्धि अभ्युत्थान अभ्युदय पर ही अवलम्बित है। यही दाम्पत्यभाव का मौलिक रहस्य है। यही अर्द्धनारीश्वर का समृद्ध वैभव है, और यही वैभव विश्वशान्ति की मूल प्रतिष्ठा है।

जिस समय पुम्भ्रूण-स्त्रीभ्रूणों का मिथुनभाव होता है, उस समय दोनों में संघर्ष चलता है। जो प्रबल होता है, वह दूसरे का निगरण कर उसे अपने रूप में परिणत कर लेता है। मान लीजिए पुम्भ्रूण निर्बल है एवं स्त्रीभ्रूण सबल। स्त्रीभ्रूण [जो कि सौम्य होने से स्त्रीसृष्टि का प्रवर्त्तक है] पुम्भ्रूण को आत्मसात् कर लेता है। फलतः इसे स्त्रीभ्रूणप्रधान मिथुनभाव से कन्यासन्तति होती है। यदि पुम्भ्रूण सबल है तो ठीक इसके विपरीत उक्त प्रक्रिया से पुत्रसन्तति होती है। शुक्रप्रवृद्धि में पुम्भ्रूण की वृद्धि है, एवं शोणितप्रवृद्धि में स्त्रीभ्रूण की वृद्धि है। शुक्रसमृद्धि पुम्भ्रूण की समृद्धि का कारण बनेगी इत्यादि उत्तर होगी। यदि दोनों सम हैं तो दोनों के ही चिह्न शेष रहते हैं। यही नपुंसकसृष्टि है। यदि दोनों में से एक का भी भ्रूण मूर्च्छित है तो दाम्पत्यभाव व्यर्थ ही सिद्ध होता है—

१—आधिक्ये रेतसः पुंसः, कन्यास्यादार्त्तवाधिके।
न पुंसकं तयोः साम्ये, यथेच्छा पारमेश्वरी ॥ (भावप्रकाश)।

२—पुमान् पुंसोऽधिके शुक्रे, स्त्रीभवत्यधिके स्त्रियाः।
समेऽपुमान्, पुंस्त्रियौ वा क्षीणेऽल्पे च विपर्य्ययः ॥ (मनु ३।४९)।

उक्त स्त्रीस्वरूप से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि, स्त्रीभरया के शरीर आत्मा ये दोनों विभाग क्रमशः सौम्य एवं आग्नेय हैं। आगे जाकर पुनः प्रत्येक के सौम्य आग्नेय ये दो विभाग हुए। इस दृष्टि से स्त्री का उपक्रम भी सोमतत्त्व रहा, उपसंहार भी सोम ही रहा। शरीर शारीरप्राण-शोणित शोणित

अतएव रोगग्रस्त 'स्त्रीस्वातन्त्र्यवाद' का जन्म हुआ हो और जिस के परितोष के लिए ही हमें इस प्रकृतिसिद्ध तथ्य—समन्वय का आश्रय लेना पड़ा हो।

उक्त 'स्त्रीभाव' विवेचन से स्पष्ट हुआ कि, स्त्री का पाञ्चभौतिक शरीरपिण्ड तो सौम्य है एवं शरीर-पिण्ड की प्रतिष्ठारूप शोणित आग्नेय है। सोम योषा होने से स्त्री है एवं अग्नि वृषा होने से पुरुष है। क्योंकि सोमरूप स्त्री शरीर की प्रतिष्ठा अग्निरूप शोणित है अतएव हम कह सकते हैं कि पुरुष (अग्नि-शोणित) ही स्त्री की प्रतिष्ठा है। इसी आधार पर यह भी कह लीजिए कि, जिन्हें हम 'स्त्री' कहते हैं वे सौम्य शरीर की दृष्टि से भले ही स्त्रियां हों परन्तु अन्त प्रतिष्ठारूप शोणिताग्नि की अपेक्षा से आत्मदृष्टि से तो उन्हें 'पुरुष' ही कहा जायगा।

एक पक्षपात की बात। पुरुष आत्मदृष्टया स्त्री है। परन्तु जनसाधारण इन स्त्रियों को पुरुष ही कहते हैं। इसप्रकार "स्त्रियः सतीस्तौं उ मे पुंस आहु" इत्यादि रूप से श्रुतिने पुरुषों को स्पष्ट शब्दों में स्त्री कहकर पुरुषजाति का तो अपमान कर डाला। न्यायप्राप्त बात तो यह थी कि जैसे वेदमहर्षि ने पुरुषजाति का— 'अरे! इन्हें पुरुष कौन कहता है ये तो स्त्रियाँ हैं' इसप्रकार अपमान कर डाला वैसे ही 'पुरुषा सन्तस्ते उ मे स्त्रिय आहु' (इन पुरुषों को स्त्री कहा जाता है) स्त्री के सम्बन्ध में भी यह कहते। परन्तु नहीं कहा। कहते भी क्यों जब कि वे पुरुष के निर्बल आत्मा, एवं स्त्री के सबल आत्मा से परिचित थे। पुरुष अपमान सहन कर सकता है, किन्तु स्त्री नहीं।

जब कि प्रधानभूता आत्मदृष्टि से स्त्रीसंस्था आग्नेयी है, तो इसे 'स्त्री' न कह कर 'पुरुष' ही कहा जायगा। हाँ तो आज से स्त्रीमात्र अपने आपको पुरुष समझना आरम्भ कर दे। अपना माना किसे बुरा लगता है। यदि पुरुषजाति स्त्री की उपाधि के क्षुब्ध होसकती है और इसी क्षोभ की शान्ति के लिए यदि यह (पूर्वप्रदर्शित दो) उपाय निष्फल होती है तो स्त्रीजाति भी पुरुषोपाधि से क्यों शान्त होने लगी!। अवश्य ही उन की स्वरूप-रक्षा के लिए भी कोई न कोई उपाय निकालना ही पड़ेगा।

स्त्रियों का शरीर सौम्य एवं आत्मरूप शोणित आग्नेय यह तो ठीक है। और इसी दृष्टि से स्त्रियाँ पुरुष कहला भी सकतीं हैं। परन्तु निरूपिता पुरुषसंस्था की परिभाषा के अनुसार स्त्री के सौम्यशरीर, एवं आग्नेय शोणित दोनों के भूत-मात्रा मेंसे दो दो विभाग हैं। सौम्य इस्थशरीर मूलभाग है इसका आधार प्राण आग्नेय है। प्रत्यक्षप्रमाण यही है कि पुरुषशरीर अग्नि की कृपा से कर्कश होता हुआ भी हीनवीर्य रहता है। जरासी मोड़ तोड़ से अस्थिग्रन्थियां (जोड़) खुल जाती हैं। कारण यही है कि, इसका शरीर यद्यपि आग्नेय होने से सबल है परन्तु इसका मूलप्राण आप्य (सौम्य) है। सोम निर्बल है। अतएव यह प्रबल आघात से पुरुषशरीर को नहीं बचा सकता।

इधर स्त्री का शरीर सामानुग्रह से कोमल होता हुआ भी वीर्ययुक्त है। असाधारण व्याघातों को छोड़कर स्त्रीशरीर साधारण व्याघातों की उपेक्षा ही कर देता है। कारण इसका शरीर यद्यपि सौम्य होने से निर्बल है किन्तु इसका मूलप्राण आग्नेय है। अग्नि बलवान् है। यह आघात से स्त्रीशरीर को बचा लेता है। इस शरीरप्रतिष्ठा की दृष्टि से स्त्री अपने आभ्यन्तररूप से 'आग्नेयी' बनती हुई पुरुष ही कह-लायगी।

है। अनादिमात्र के कारण दोनों ही प्रतिद्वन्द्वी हैं। इन प्रतिद्वन्द्वियों के पूर्वपरिभाषानुसार यद्यपि चार युग्म मानने चाहिए, परन्तु पुरुषशरीर का आधारभूत आप्य प्राण पुरुषशरीर में एवं स्त्री का आधारभूत आग्नेय प्राण स्त्रीशरीर में ही अन्तर्भूत मान लिया जाता है अतः चार के स्थान में तीन ही युग्म रह जाते हैं जैसाकि परिलेख से स्पष्ट होजाता है—

| पुरुष विवर्त | स्त्री विवर्त |
|---|---|
| १—आग्नेयशरीरम् (अग्नि -पुरुष) | १—सौम्यं शरीरम् (सोम स्त्री)-१-द्वन्द्व |
| २—आप्यप्राण (सोम स्त्री) | २ -आग्नेयप्राण (अग्नि -पुरुषः)-२-द्वन्द्व |
| १—सौम्यं शुक्रम् (सोम -स्त्री) | १—आग्नेय शोणितम् (अग्नि-पुरुषः)-३ द्वन्द्व |
| २—आग्नेयप्राण. (अग्नि -पुरुष) | २—सौम्यप्राणः (सोम -स्त्री) ४-द्वन्द्व |

१— १-आग्नेय पुरुषशरीरम् (पुरुष) / २ सौम्य स्त्रीशरीरम् (स्त्री) } प्रतिद्वन्द्विनौ (प्रथमद्वन्द्व)।

२— १-आप्यप्राण (पुरुषशरीरप्रतिष्ठा)-स्त्री / २-आग्नेयप्राण (स्त्रीशरीरप्रतिष्ठा) पुरुष } प्रतिद्वन्द्विनौ (द्वितीयद्वन्द्व)।

३— १-सौम्यं शुक्रं (पुरुषप्रतिष्ठा)-स्त्री / २-आग्नेयं शोणितं (स्त्रीप्रतिष्ठा)-पुरुष } प्रतिद्वन्द्विनौ (तृतीयद्वन्द्व)।

४— १-आग्नेयप्राणः (वृषा)-पुरुष / २ -सौम्यप्राण (योषा)-स्त्री } प्रतिद्वन्द्विनौ (चतुर्थद्वन्द्व)।

★ ★ ★

जैसाकि अनुपद में ही बतलाया गया है स्व–स्व संस्थानुगत स्वातन्त्र्य पारतन्त्र्य के सम्बन्ध में "कौन स्वतन्त्र कौन परतन्त्र है" ? यह प्रश्न ही नहीं उठाया जासकता। इस प्रश्न का आरम्भ तब होता है जब कि हम स्त्री-पुरुष के दाम्पत्यभाव का विचार करने के लिए प्रस्तुत होते हैं। स्त्री-पुरुष परतन्त्र रहें अथवा स्वतन्त्र, मित्र रहें अथवा और कुछ, यह तदस्थ सम्बन्ध दाम्पत्यभाव से सम्बन्ध नहीं रखता।

साथ ही यह भी निर्विवाद है कि बिना दाम्पत्यभाव के न स्त्रीसृष्टि का उदय सम्भव है न पुरुषसृष्टि का। जबकि दाम्पत्यभाव ही स्त्रीपुरुषसृष्टि का मूलकारण है तो हमें मानना पड़ेगा कि, स्त्री–पुरुष की स्वतन्त्रता परतन्त्रता का वही निर्णय ( विज्ञानसिद्ध अतएव ) मान्य निर्णय कहा जायगा जो कि दाम्पत्यभाव का अनुगामी रहेगा। दूसरे शब्दों में यों कह लीजिए कि, दाम्पत्यभावकाल में स्त्री–पुरुष दोनों में जो जिस तन्त्र का अनुगामी होगा दाम्पत्यभाव के फलस्वरूप उन प्रजात्मक स्त्री-पुरुषों का भी वही तन्त्र माना जायगा फिर वह तन्त्र स्व हो अथवा पर।

कर्म्म का स्वतन्त्र कर्त्ता वही माना जायगा जो कि कर्म्म प्रक्रिया में स्वतन्त्र * रहेगा। उक्त कर्त्ता का कर्म्म सफल हो अथवा निष्फल यह दूसरी बात है। प्रजोत्पत्ति एक फल है। इस फल का साधक कर्म्म पति पत्नी का दाम्पत्यभाव ( मिथुनभाव ) है। दाम्पत्यकर्म्म ही प्रजोत्पत्ति का मूलकारण है। यद्यपि यह ठीक है कि, इस कर्म्म में दोनों का ही सहयोग अपेक्षित है। इसीलिए 'दम्पती' शब्द से पति-पत्नी दोनों का ग्रहण होता भी है। तथापि इस कर्म्म का स्वतन्त्र कर्त्ता पति ही माना जायगा। दाम्पत्यकर्म्म की प्राथमिक प्रेरणा पुरुष की ओर से ही होती है ×। "पुरुष एव स्त्रियमनुधावति न स्त्रीपुरुषमनु" यह सार्वजनीन प्रत्यय है।

रेतोवर्षण से ही शुक्रगत आग्नेय प्राण वृषा कहलाया है। कामजनित कम्पनात्मक क्षोभ ही रेत को स्वस्थान से च्युत करता है, अतएव इस रेतोवर्षक वृषा को 'वृषाकपि'+ भी कहा गया है। इस प्रथमप्रेरणा के कारण हम वृषाप्रधान पुरुष को ही इस दाम्पत्यकर्म्म का स्वतन्त्र कर्त्ता कहेंगे। जब वृषा स्वतन्त्र है, तो योषा का पारतन्त्र्य स्वतः सिद्ध है। फलतः इस दाम्पत्य से उत्पन्न पुत्रसन्तान वृषाप्रधान बनती हुई स्वतन्त्र मानी जायगी एवं कन्यासन्तान परतन्त्र कही जायगी। एक दृष्टि।

दूसरी दृष्टि से विचार कीजिए। दो प्रतिद्वन्द्वियों में जो अपने आक्रमण में प्रधान रहेगा वही प्रधान माना जायगा उसे ही 'स्वतन्त्र' कहा जायगा एवं विजय उसी का माना जायगा। पुरुष आग्नेय है, एवं स्त्री सौम्या

---

* 'स्वतन्त्रः कर्त्ता' (पा. सू.) 'क्रियायां स्वातन्त्र्येण विवक्षितोऽर्थः कर्त्ता स्यात् (दीक्षितः)।

× [१] "पश्चाद्वै परीत्य वृषा ( पुरुष ) योषामधिद्रवति [अनुधावति] तस्यां रतः सिञ्चति" [शत० २।४।४।२३]।

[२] "तस्माद् स्त्री पुंसोपमन्त्रिता निपलाशमिवैव वदति" [शत०३।२।१।२०]।

[३] "तस्माद् स्त्री पुंसोपमन्त्रिता आरकादिवैवाग्रे ऽप्रमयति" [शत०३।२।१।१६]।

+ 'तद्यत् कम्पयमानो रेतो वर्षति, तस्माद् वृषाकपिः" [गो०ब्रा०उ०६।१२]।

इतना ही है कि- स्त्री स्वतन्त्र रहने योग्य नहीं है । अर्थात् स्त्री को अपनी स्वतन्त्रता का उपयोग स्वयं न कर किसी अन्य के आश्रय में ही इसका उपयोग करना चाहिए। यदि किसी गृहस्थ में स्त्री अपने स्वातन्त्र्य का उपयोग करने लगेगी, तो वह संस्था उच्छिन्न होजायगी। यक्षवेशधारी धर्मराज के- कौनसा घर नष्ट हो जाता है ? यह प्रश्न करने पर धर्मावतार युधिष्ठिर ने भी- स्त्री पुरुषत्व तद्धि गेह विनष्टम् * ( महाभारत ) 'जहाँ स्त्री पुरुष बन जाती है वह घर नष्ट है' यह उत्तर देते हुए उक्त सिद्धान्त का ही समर्थन किया है।

सम्पूर्ण सम्वत्सर मण्डल की दृष्टि से जब तत्प्रतिरूप दम्पती का विचार किया जाता है, तब भी पुरुष की स्वतन्त्रता एवं स्त्री की परतन्त्रता ही सिद्ध होती है। सम्वत्सरीय खगोल के सौर दृश्य खगोल से [ भावे खगोल से ] पुरुषसृष्टि का एवं चान्द्र अदृश्य खगोल से [ भावे खगोल से ] स्त्रीसृष्टि का विकास हुआ है और इस दृष्टि से दोनों अपनी अपनी सत्ता की अपेक्षा से स्वतन्त्र भी माने जासकते हैं। परन्तु दोनों की समष्टिरूप सम्वत्सर स्वयं अग्निमूर्त्ति है। यद्यपि अग्निमूर्त्ति सम्वत्सर के गर्भ में आग्नेयरूप पुरुष, एवं सोमरूपिणी स्त्री दोनों तत्त्व प्रतिष्ठित हैं। अतएव सम्वत्सर को अग्नि के साथ साथ सोममय भी कहा जासकता है जैसा कि- 'सम्वत्सरो वै सोमो राजा' [ कौ० ७।१० ]- सम्वत्सरो वै सोम पितृमान [ शै ब्रा० १।६।८।२। ) इत्यादि श्रुतियों से स्पष्ट है। तथापि सम्वत्सर का मौलिक रूप अग्नि ही माना जायगा। इस मौलिक अग्नि को अग्नि न कह कर यजुःपुरुष ही कहा गया है। [ देखिए शत० १०।५।२।१ ]। यही तत्त्व या एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत के अनुसार 'वाक्' नाम से प्रसिद्ध है। आरम्भ में अग्निमूर्त्ति वाक् प्रजापति एकाकी ही थे। ये ही आगे जाकर सृष्टिकामना से आग्नेयरूप पुरुष एवं सोमरूप स्त्री इन दो रूपों में परिणत हुए हैं-"अर्द्धेन पुरुषोऽभवत अर्द्धेन नारी [मनु]। स्वयं श्रुति ने भी- 'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात वागेव साऽसृज्यत [ शत० ६।१।१।७। ] कहते हुए वागग्नि को ही आप्य-सोम का उत्पादक माना है। इन्हीं सब प्रमाणों के आधार पर हम वाङ्मय किंवा वाक्प्रधान सम्वत्सरप्रजापति को अग्निप्रधान ही कह सकते हैं। यही आत्मा है। इसी की सर्वत्र व्याप्ति है। सम्वत्सर की अग्निप्रधानता निम्न लिखित वचनों से स्पष्ट प्रमाणित होजाती है-

---

* अनायका विनश्यन्ति, नश्यन्ति बहुनायका ।
स्त्रीनायका विनश्यन्ति, नश्यन्ति बालनायका ॥
—प्रसिद्धा सूक्ति.

'जिन संस्थाओं में कोई सञ्चालक नहीं होता अथवा अनेक सञ्चालक होजाते हैं अथवा स्त्री सञ्चालिका बन जाती है अथवा बच्चे सञ्चालक बन जाते हैं वे संस्थाएँ कालान्तर में नष्ट ही होजाती हैं । महाभारतीय वचन के उक्त तथ्य के आधार पर ही राजस्थानी भाषा ( जयपुर की भाषा ) में यह किंवदन्ती प्रसिद्ध है कि 'जीं घर में लुगायाँ पागड़ो बँधा लेछ उँ घर को भदिन ही आजाय छ' अर्थात्-जिस गृहसंस्था में लोक-सामाजिकी-व्यवस्थाओं में स्त्री का अनुशासन प्रमुख बन जाता है यह गृहस्थसंस्था लोक-सामाजिकी-मर्य्यादाओं की दृष्टि से भी एवं गृहस्थव्यवस्था की दृष्टि से भी कालान्तर में विनष्ट ही होजाती है' (स्त्रीपुरुषत्व तद्धि गेहं विनष्टम् )।

१—१—आप्यप्राणगर्भितमाग्नेयं शरीरम् (सोमाग्निमयं पुरुषशरीरम् पुरुषः
२—आग्नेयप्राणगर्भितं सौम्यं शरीरम् (अग्नीषोममयं स्त्रीशरीरम् स्त्री } प्रतिद्वन्द्विनौ (१ द्वन्द्व)



२—१—सौम्यं शुक्रम् — स्त्री
२—आग्नेयं शोणितम् पुरुषः } प्रतिद्वन्द्विनौ (द्वितीययुग्म)।



३—१—आग्नेयो वृषा—पुरुषः
२—सौम्या योषा—स्त्री } प्रतिद्वन्द्विनौ तृतीययुग्म)।



पूर्वतालिका में प्रदर्शित तीनों प्रतिद्वन्द्वियों में से कौनसा द्वन्द्व सर्वप्रथम आगे बढ़ता है ? आगे बढ़ने वाले उस द्वन्द्व में किस की ओर से पहिले आक्रमण होता है ? एवं अन्त में किस के आक्रमण की प्रधानता रहती है ? पहिले यही देखिए। दाम्पत्यभावोपक्रम का मूलाधार दम्पती के स्थूलशरीर हैं। पुरुषशरीर आग्नेय है स्त्रीशरीर सौम्य है। अग्नि सोम पर आक्रमण कर रहा है इसका तात्पर्य हुआ पुरुषभाव स्त्री भाव पर आक्रमण कर रहा है। इस आक्रमण में पुरुषभाव की ही प्रधानता है। इस प्रथमाक्रमण के अनन्तर पुरुष के शुक्र का स्त्री के शोणित में सेक होता है। सौम्यशुक्र आग्नेय—शोणित पर आक्रमण कर रहा है। अर्थात् स्त्रीतत्त्व पुरुषतत्त्व पर आक्रमण कर रहा है। इस आक्रमण में स्त्रीभाव की प्रधानता है। शुक्रशोणि-तरूप इस दूसरे द्वन्द्वभाव के अनन्तर सौम्य शुक्र में रहने वाले आग्नेयप्राणमूर्त्ति 'वृषा' का आग्नेय शोणित में रहने वाली सौम्यप्राणमयी 'योषा पर आक्रमण होता है। पुरुषभाव का स्त्रीभाव पर आक्रमण होता है। यही तीसरा किंवा अन्तिम आक्रमण है। इसमें पुरुषभाव की प्रधानता है एवं यही अन्तिमाक्रमण त्रियुग्मात्मक दाम्पत्यकर्म्म को प्रजोत्पत्ति-फलरूप से समन्वित करता है।

तीनों में से आदि में पुरुषाक्रमण की प्रधानता अन्त में पुरुषाक्रमण की प्रधानता केवल मध्य में (दोनों ओर के पुरुषभावों से परतन्त्र बने हुए) स्त्री का आक्रमण। इसीलिए हम पुरुष को स्वतन्त्र, कर्त्ता, अतएव प्रधान कहते हैं एवं स्त्री को परतन्त्र कर्त्तानुगामिनी अतएव गौण कहते हैं।

जैसाकि पूर्व में कहा गया है पुरुषवत् स्त्री भी अपनी सोमसत्ता से स्वतन्त्र है। परन्तु स्त्री का यह स्वातन्त्र्य तभी सुरक्षित रह सकेगा, जबकि वह किसी 'पर तन्त्र' को अपना रक्षक बना लेगी। धर्म्ममहर्षि स्त्री की स्वतन्त्रता का अपहरण नहीं करते। अपितु चाहते वे केवल यही हैं कि उनकी स्वतन्त्रसत्ता सोमप्रधान होने से स्रुत बनती हुई अस्थिर है प्रतिष्ठाशून्य है। अतः उन्हें अपने इस अप्रतिष्ठित स्वातन्त्र्य का उपभोग किसी प्रतिष्ठित तत्त्व को आधार बना कर ही करना चाहिए। 'न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति' वाक्य इसी भाव को स्पष्ट कर रहा है। धर्म्माचार्य्योंने — स्त्री परतन्त्र है' यह कभी नहीं कहा है। कहते भी कैसे जबकि पुरुषों की भांति स्वतन्त्रता स्त्रियों का भी जन्मसिद्ध अधिकार है। उक्त आदेशवचन का तात्पर्य केवल

इतना ही है कि- स्त्री स्वतन्त्र रहने योग्य नहीं है । अर्थात् स्त्री को अपनी स्वतन्त्रता का उपयोग स्वयं न कर किसी अन्य के आश्रय में ही इसका उपयोग करना चाहिए । यदि किसी गृहस्थ में स्त्री अपने स्वातन्त्र्य का उपयोग करने लगेगी, तो वह संस्था उच्छिन्न होजायगी । यक्षरूपधारी धर्मराज के- कौनसा घर नष्ट हो जाता है ? यह प्रश्न करने पर धर्मावतार युधिष्ठिर ने भी-'स्त्री पुमांश्च यत्र गेहं विनश्यति * ( महाभारत ) 'जहाँ स्त्री पुरुष बन जाती है वह घर नष्ट है' यह उत्तर देते हुए उक्त सिद्धान्त का ही समर्थन किया है ।

सम्पूर्ण सम्वत्सर-मण्डल की दृष्टि से जब तत्प्रतिरूप दम्पती का विचार किया जाता है, तब भी पुरुष की स्वतन्त्रता, एवं स्त्री की परतन्त्रता ही सिद्ध होती है । सम्वत्सरीय खगोल के सौर दृश्य खगोल से [ आर्ष खगोल से ] पुरुषसृष्टि का एवं चान्द्र अदृश्य खगोल से [ आर्ष खगोल से ] स्त्रीसृष्टि का विकास हुआ है और इस दृष्टि से दोनों अपनी अपनी संस्था की अपेक्षा से स्वतन्त्र भी माने जासकते हैं । परन्तु दोनों की समष्टिरूप सम्वत्सर स्वयं अग्निमूर्ति है । यद्यपि अग्निमूर्ति सम्वत्सर के गर्भ में आग्नेयरूप पुरुष एवं सोमरूपिणी स्त्री दोनों तत्त्व प्रतिष्ठित हैं । अतएव सम्वत्सर को अग्नि के साथ साथ सोममय भी कहा जासकता है जैसा कि- सम्वत्सरो वै सोमो राजा' [ कौ० ७।१० ]-'सम्वत्सरो वै सोमः पितृमान [ तै० ब्रा० १।६।८।२। ) इत्यादि श्रुतियों से स्पष्ट है । तथापि सम्वत्सर का मौलिक रूप अग्नि ही माना जायगा । इस मौलिक अग्नि को अग्नि न कह कर 'यजुःपुरुष' ही कहा गया है । [ देखिए शत० १०।५।२।१ ] । यही 'तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत् के अनुसार वाक् नाम से प्रसिद्ध है । आरम्भ में अग्निमूर्ति वाक् प्रजापति एकाकी ही थे । ये ही आगे जाकर स्वप्रकामना से आग्नेयरूप पुरुष, एवं सोमरूप स्त्री इन दो रूपों में परिणत हुए हैं-"अर्द्धेन पुरुषोऽभवत् अर्द्धेन नारी [मनु] । स्वयं श्रुति ने भी- 'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात् वागेव साऽसृज्यत [ शत० ६।१।१।६। ] कहते हुए वागग्नि को ही आप्य-सोम का उत्पादक माना है इन्हीं सब प्रमाणों के आधार पर हम वाङ्मय किंवा वाक्प्रधान सम्वत्सरप्रजापति को अग्निप्रधान ही कह सकते हैं । यही आत्मा है । इसी की सर्वत्र व्याप्ति है । सम्वत्सर की अग्निप्रधानता निम्न लिखित वचनों से स्पष्ट प्रमाणित होजाती है-

---

* अनायका विनश्यन्ति नश्यन्ति बहुनायकाः ।
स्त्रीनायका विनश्यन्ति, नश्यन्ति बालनायकाः ॥

—प्रसिद्धा सूक्ति

'जिस संस्थाओं में कोई सञ्चालक नहीं होता अथवा अनेक सञ्चालक होजाते हैं अथवा स्त्री सञ्चालिका बन जाती है अथवा बच्चे सञ्चालक बन जाते हैं वे संस्थाएँ कालान्तर में नष्ट ही होजाती हैं । महाभारतीय वचन के उक्त तथ्य के आधार पर ही राजस्थानी भाषा ( जयपुर की भाषा ) में यह किंवदन्ती प्रसिद्ध है कि 'जी घर में लुगायाँ पागड़ो बँधा लद्द ऊँ घर को भदिन ही आजाय छ' अर्थात्-जिस गृहसंस्था में लोक-सामाजिकी-व्यवस्थाओं में स्त्री का अनुशासन प्रमुख बन जाता है वह गृहस्थसंस्था लोक सामाजिकी-मर्यादाओं की दृष्टि से भी एवं गृहस्थव्यवस्था की दृष्टि से भी कालान्तर में विनष्ट ही होजाती है' (स्त्रीपुमांश्च यत्र गेहं विनश्यति ) ।

१—"सर्वं वै सम्वत्सरः" ( शत० १।६।१।१९। )।
२—"सम्वत्सर एवाग्निः" ( शत० १०।४।५।२। )।
३—"सम्वत्सरो वै पिता वैश्वानरः प्रजापतिः" ( शत १।५।१।१६। )।
४—"वाक्सम्वत्सर" ( ताण्ड्य० १०।१२।७। )।
५—"अग्निः सम्वत्सर" ( ताण्ड्य० १७।१३।१७। )।



सम्वत्सर वागग्निमूर्ति है इस का अपना प्रधान भाग ही आग्नेय पुरुष है एवं गौणभाग ही सौम्या स्त्री है। इस दृष्टि से भी पुरुष ही स्वतन्त्र माना जायगा। अग्नि अन्नाद है, एवं सोम अन्न है इस दृष्टि से भी पुरुष का प्राधान्य, एवं स्वातन्त्र्य सिद्ध होता है। अग्नि सत्य है सोम ऋत अतएव पुरुष प्रधान है। इस दृष्टि से भी पुरुष ही प्रधान है। दक्षिणपार्श्वस्थ अग्नि बलवान् है उत्तरपार्श्वस्थ सोम निर्बल है। इस पुरुष दृष्टि से भी पुरुष का वीर्य्यशालित्व एवं स्त्री का अवीर्य्यत्व ही सिद्ध होरहा है।

इन्हीं सब प्रकृतिसिद्ध कारणों के आधार पर स्त्री-पुरुष के सम्बन्ध में परतन्त्रता, स्वतन्त्रता-भावों का समावेश हुआ है। स्त्री को दायविभाग की अधिकारिणी क्यों नहीं माना गया ? स्त्री को सामाजिक, राजनैतिक एवं धार्म्मिक व्यवहारों में पुरुष की भाँति पूर्ण स्वातन्त्र्य क्यों नहीं मिला ? उन की बाल-युवा-वृद्धा अवस्थाओं में क्यों पिता-पति-पुत्रों की अर्गला लगाई गई ?, इन सब प्रश्नों का एकमात्र समाधान अग्नि सोम की उक्त मौलिक व्याख्या ही है। स्मृतिशास्त्र को सामयिक, अतएव परिवर्त्तनशील मानने वाले सुधारवादी बन्धु समझते होंगे कि, स्त्रियों के सम्बन्ध में ऐसे विधान केवल स्मृतिकारों की ही कल्पना है। अपरिवर्त्तनीय वेदशास्त्र का इन से कोई सम्बन्ध नहीं है। परन्तु हम उन्हें यह विश्वास दिलाते हैं कि, ये सम्पूर्ण विधान श्रुतिसम्मत अतएव सर्वथा वैज्ञानिक, अतएव च प्रामाणिक ही हैं। विस्तारभय से प्रकृत में वे सब श्रौत प्रमाण उद्धृत नहीं किए जासकते। उदाहरणरूप से कुछ एक निदर्शन ही सन्तोष के लिए पर्य्याप्त मान लिए जायँगे।

| पुरुपसृष्टि आग्नेयी | सम्वत्सर | स्त्रीसृष्टि-सौम्या |
|---|---|---|

| | |
|---|---|
| **पुरुप.—**<br>१–"पुरुपोऽग्नि"<br>—शा० १०।४।१।६।<br>२–"एतावान् पुरुप, यदात्मा प्रजा-जाया"<br>—शा० ३।४।३।<br>३–"यद्वै पुरुषवान् कर्म्म चिकीर्पति, शक्नोति वै तत् कर्त्तुम्"<br>—शा० १।२।५।४।<br>४–"पुरुप शतवीर्य्य"<br>—तै० ब्रा ३।८।१५।<br>५–"द्विप्रतिष्ठ पुरुपः"<br>—गो० पू० ४।२४। | **स्त्री—**<br>१ "उत्तरत आयतना स्त्री"<br>—शा० ८।४।४।११।<br>२–"अनृत स्त्री"<br>—शत० १४।१।१।३१।<br>३–'कर्म्म वा इन्द्रिय वीर्य्यं, तदेतदुत्तम–स्त्रीपु"<br>—शा० १२।७।२।११<br>४–"अवीर्य्या वै स्त्री"<br>—शा० २।५।२।३६।<br>५–"पतयो ह्येव स्त्रियै प्रतिष्ठा"<br>—शा० ६।२।१४। |
| **वृषा—**<br>१–"इन्द्रो वै वृषा"<br>—शत० १४।१।२३।<br>२–"वृषा हिङ्कार"<br>—गो० पू० ३।२३।<br>३–"वृषा रेत सिञ्चति"<br>—शत० २।४।४।१३।<br>४–दधिमतो वै वृषा योपामुपशेते"<br>—शत ६।३।१।३०।<br>५–"समग्निरिध्यते वृषा"<br>—शा० १।४।१।२६। | **योषा–**<br>१–"योपा वै सिनीवाली"<br>—शा० ६।५।१।१।<br>२–"पुरन्धिर्योपा"<br>—तै० ३।८।१३।२।<br>३–"योपा रसो धत्ते"<br>—शा ७।१।१।४४।<br>४–"योपा वै पत्नी"<br>—शा० १।३।१।१०।<br>५ "न वै योपा कञ्चन हिनस्ति"<br>—शा० ६।३।१।३६। |

## अग्नि.—

१–यो वै रुद्रः सोऽग्नि ”
—श० ५।२।४।१३।

२–‘वीर्य्यं वा अग्निः” ”
—तै० १।७।२।२।

३–“पुरुषो वा अग्नि ”

४ “वृषाग्नि ”
—शत० २।१।१।४।

५–“अग्निर्वै रेतोधा”
—तै० १।७।२।३।

## सोम —

१–“श्रीर्वै सोमः”
—श० ४।१।३।६।

२–“पशवो हि सोम ”
—शत० १२।७।२।२।

३–मन्नं-सत् सोम ”
—ऐ० ५।२५।

४–“योषा वा आप ”
—सोमा-श० २।१।१।४।

५–“तिरो अह्न्या हि सोमा
—कौ० १८।५।

## अन्नाद.–

१–अन्नादोऽग्निः”
—शत० २।१।४।२८।

२–अग्निर्वै देवानामन्नादः”
—तै० ३।१।४।१।

३–‘अग्निरन्नादोऽन्नपति ”
—तै २।५।७।३।

४–“अग्निमन्नाद वेद, अन्नादो हैव भवति”
—श० २।२।४।१।

५ “अन्नाद्य-तदग्निः”
—ऐ० ५।२५।

## अन्नम्–

१–अन्न पशवः”
—ऐ० ५।१६।

२–“अन्नमु श्री”
—श० ८।६।२।१।

३–“श्रिया स्त्रियं (समदधात्)
—गो० पू० १।३४।

४–“अन्न मे सोमः’
—शत० ३।६।१।८।

५ ‘परममन्नाद्य-यत् सोम’
—कौ० १३।७।

| दक्षिणादिक्— | उत्तरादिक्— |
|---|---|
| १ "दक्षिणामारोह-ग्रीष्म ऋतुः" —श० ५।४।१।२४। | १—उत्तरा ह वै सोमो राजा" —ऐ० १।८। |
| २—"दक्षिणैत्र सर्गम्" —गो० पू० ५।१५। | २—"एषा वै वरुणस्य दिक्" —तै० ३।८।२०।४। |
| ३—"अग्निना दक्षिणाम्" —ऐ० १।७। | ३—"यदुत्तरतो यासि सोमो राजाभूतो यासि" —जै० उ० ३।२१।२। |
| ४—दक्षिणादिक्-इन्द्रो देवता" —तै० ३।११।५।१। | ४—"एषा उ वै शान्ता दिक्" —तै० २।१।३।५। |
| ५ "दक्षिणा दिशि रुद्रा देवा" —ऐ० ८।१४। | ५—"एषा हि दिक् स्विष्टकृतः" —श० २।३।१।२३। |

उक्त कुछ एक वचनों को अवधानपूर्वक देखने से विज्ञ पाठक अनुभव करेंगे कि स्त्री, और पुरुष, के स्वरूप-निर्म्माण में एक बहुत बड़ा अनन्तर है। और यही अन्तर दोनों के प्राकृतिक-स्वरूपों को एकधारा में प्रवाहित नहीं होने देता। अग्निप्रधान पुरुष जहां अपने स्वाभाविक विकास के कारण संकोचभाव से दूर रहता है, वहां सोमप्रधाना स्त्री का संकोच स्वाभाविक धर्म्म बन जाता है। संकोच को मूल में रखने वाले लज्जा, शील आदि सद्गुण ही स्त्री के स्वरूप-रक्षक बनते हैं। अपने इन्हीं स्वाभाविक गुणों के बल से स्त्री पुरुष की सामयिक उद्दण्डता का शमन किया करती है। समीकरणमूला शान्ति का मूल है—दो विरोधी शक्तियों का एकत्र समन्वय। यदि पुरुष की भाँति स्त्री भी आग्नेयी बन जायगी, तो विस्फोटन होजायगा। यदि पुरुष सौम्य एवं स्त्री आग्नेयी बन जायगी, तो संस्था उच्छिन्न होजायगी। अग्नि—सोम (उग्रता—शान्ति) का समन्वय ही दाम्पत्यजीवन की शान्ति, तुष्टि पुष्टि का अन्यतम कारण है। स्त्री तभी अपने सौम्यरूप में प्रतिष्ठित रह सकती है जबकि उसकी रक्षा का भार पुरुष के कन्धों पर रहता है। 'पर' (पुरुषतन्त्र) तन्त्र को अपना रक्षक बना कर ही स्त्री अपने स्वरूपभूत सौम्यतन्त्र को सुरक्षित रख सकती है।

जिस स्वतन्त्रता परतन्त्रता के सम्बन्ध में इतना विस्तार किया गया उसके सम्बन्ध में अभी यह विदित न होसका कि सत्यतः स्त्री का स्वातन्त्र्य क्या है, और उसकी परतन्त्रता क्या है ?। उस परतन्त्रता का क्या स्वरूप है जो स्त्री का स्वरूप दूषित कर देती है ?, शास्त्रकार किन अंशों में स्त्री को परतन्त्र देखना चाहते हैं ?।

स्त्री को सर्वथा अशिक्षित रक्खा जाय, पुरुष अपने किसी धार्म्मिक सामाजिक राजनैतिक सम्बन्ध में स्त्री का परामर्श न ले। स्त्री को घर से बाहिर न निकलने दे। स्त्री सदा अपने

| | |
|---|---|
| **अग्निः—**<br>१—यो वै रुद्रः सोऽग्निः"<br>—श ५।२।४।१३।<br>२—"वीर्य्यं वा अग्निः" "<br>—तै० १।७।२।२।<br>३—"पुरुषो वा अग्निः"<br>४ "वृषाग्निः"<br>—शत० २।१।१।४।<br>५—"अग्निर्वै रेतोधा"<br>—तै० १।७।२।३। | **सोम —**<br>१—"श्रीर्वै सोमः"<br>—श० ४।१।३।६।<br>२—"पशवो हि सोम"<br>—शत० १२।७।२।२।<br>३—महा-वत् सोमः"<br>—ऐ० ५।२५।<br>४—"योषा वा आपः"<br>—सोमः-श० २।१।१।४।<br>५—"तिरो अह्न्या हि सोमा'<br>—कौ० १८।५। |
| **अन्नाद.—**<br>१—अन्नादोऽग्नि"<br>—शत० २।१।४।२८।<br>२—अग्निर्वै देवानामन्नादः"<br>—तै० ३।१।४।१।<br>३—' अग्निरन्नादोऽन्नपति "<br>—तै २।४।७।३।<br>४—"अग्निमन्नाद वेद, अन्नादो हैव भवति'<br>—श० २।२।५।१।<br>५ "अन्नादा-वदग्निः"<br>—ऐ० ५।२५। | **अन्नम्—**<br>१—अन्न पशव"<br>—ऐ० ५।१६।<br>२—"अन्नम् श्री"<br>—श० ८।६।२।१।<br>३—"श्रिया विराट् (समवधात्)<br>—गो० पू० १।३४।<br>४—"अन्न वै सोमः'<br>—शत० ३।६।१।८।<br>५—"परममन्नाय -यद् सोम<br>—कौ० १३।७। |

हमारा समाज, हमारा राष्ट्र क्षीण-क्षीण ही हुआ है। अवश्य ही सुधारप्रेमी सुधारकों का, एवं तत्पथप्रदर्शक सुधारक नेताओं का यह आवश्यकतम कर्त्तव्य होना चाहिए कि वे इन सब के विरुद्ध आवाज उठावें। कौन बुद्धिमान इन भीषण प्रथाओं का अनुमोदन करेगा ?। अवश्य ही हमारा स्त्रीसमाज सुशिक्षित होना ही चाहिए। उन के साथ होने वाले बर्बर व्यवहारों का नियन्त्रण करना ही चाहिए। बालविवाहादि का समाव सङ्गठन के द्वारा अवरोध होना ही चाहिए। और हम समझते हैं इसी पवित्र उद्देश्य को लेकर कुछ समय से समाज के कुछ एक प्रज्ञाशील व्यक्तियों नें इस सम्बन्ध में आन्दोलन उठाया भी है। इन के इस आन्दोलन का हृदय से अभिनन्दन करते हुए इस सम्बन्ध में उन के सम्मुख बड़े ही प्रणतभाव से गीताचार्य्य भगवान् वासुदेव कृष्ण की दो सूक्तियाँ उद्धृत करदेना भी हम अपना आवश्यक कर्त्तव्य मानरहे हैं—

१—न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्म्मसङ्गिनाम् ।
जोषयेत्-सर्वकर्म्माणि विद्वान् युक्त समाचरेत् ॥
२—तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्य्याकार्य्य-व्यवस्थितौ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तं कर्म्म कर्त्तुमिहार्हसि ॥

वर्त्तमानयुग का भारतीय समाज अधिकांश में अशिक्षित है, यह तो सुधारवादी को भी मान्य है। साथ ही उसे यह भी मानना ही पड़ेगा कि, उसे सुधार इसी अशिक्षित समाज का करना है। अब यदि हमारे ये सुधारकबन्धु समाज में बुद्धिभेद उत्पन्न कर देते हैं तो व सुधार के स्थान में 'बिगाड़' के ही कारण बन जाते हैं। रहना इसी समाज में व्यवहार इसी समाज में सुधार इसी समाज का। फलतः सुधारक महानुभावों का यह आवश्यक कर्त्तव्य होजाता है कि, जिस सुधार को लेकर हम आगे बढ़े हैं देश-काल-पात्र की परिस्थिति के अनुकूल ही यह सुधार पनप सकेगा, अन्यथा नहीं। यदि सुधार लोकसमाज का भावनात्मिक विरोधी है बुद्धिभेद का अधिष्ठान है तो हमें अपने सुधार को विषकुम्भं पयोमुखम्' ही बनाना पड़ेगा। शताब्दियों का कुसंस्कार एक क्षण से हटाने का प्रयास करना बुद्धिमानी नहीं अपितु महामूर्खता ही सिद्ध होगी। एक आवेदन।

बालविवाह बुरा परन्तु इसके पहिले आपको यह अन्वेषण कर लेना पड़ेगा कि, बाल-युवा की परिभाषा क्या है ?। शीत-ग्रीष्म-प्रधान देशों के लिए इस सम्बन्ध में भिन्न ही परिभाषा विज्ञानसम्मता है ?। यदि आप स्वयं दिव्यदृष्टि रखते हैं तबतो कुछ कहना ही नहीं है। यदि आप की दृष्टि विशुद्ध लौकिक है, तो उस दशा में इन सब विषयों का निर्णय एकमात्र 'शब्द प्रमाण' के आधार पर ही करना पड़ेगा—" तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते"। दूसरा आवेदन। यदि आपका सुधारवाद इन दोनों आवेदनों की उपेक्षा करके आगे बढ़ रहा है, तो हमें कहना पड़ेगा कि न यह सुधार हमारा है, न हमारे समाज का है न राष्ट्र का। अपितु जैसे धर्म्म की ओट में धार्म्मिकनेता स्वार्थसाधन कर रहे हैं वैसे ही सुधारकनेता सुधार की ओट में हमारी मूलसंस्कृति को कुचलने का ही भगीरथ प्रयत्न कर रहे हैं। तुलना कीजिए दोनों, और सुधारों की।

१–स्त्री का अशिक्षित रहना सर्वथा अनुचित, किन्तु कालेजों में पश्चिमी-सहशिक्षा इस अशिक्षा से भी कहीं भयङ्कर।

मुख को अवगुण्ठन ( घूँघट ) से ढँक रक्खे । पति श्वसुर देवर आदि की आज्ञाओं का पालन करने में कभी पीछे न हटे । यदि स्त्री इन अनुशासनों में कभी भूल कर दे तो पुरुष बर्बरता पूर्वक उसे मारे, पीटे जैसा चाहे दण्ड दे' यदि स्त्रीपारतन्त्र्य का यही अर्थ है अथवा शास्त्रीय पारतन्त्र्य का यही अर्थ समझा जाता है तो हमें कहना पड़ेगा कि, ऐसी परतन्त्रता का शास्त्र में तो कहीं गन्ध भी नहीं है ।

साथ ही—' स्त्री अपने कौटुम्बिक-धर्म्म की सन्तानपालन की गृहकर्म्मों की सर्वथा उपेक्षा कर स्कूल कालेजों में पुरुषसमाज के साथ पश्चिमीशिक्षा की अनुगामिनी बनी रहे । सामाजिक राजनैतिक कार्य्यों में संलग्न रहे । पुरुष ( पति ) के अनुशासन का कोई मूल्य न समझे'। वेशाचार-कुलाचार-धर्म्माचार की सर्वथा उपेक्षा करती रहे, वेश-भूषा आदि में सर्वथा पश्चिमीवेशों का अनुगमन करे । लज्जा-शीलादि का एकान्ततः परित्याग कर निर्लज्ज बनकर पुरुष-समाज में अट्टहास करती रहे । किसी के नियन्त्रण की अणुमात्र भी अपेक्षा न करे । यदि स्वतन्त्रता का यही अर्थ समझा जाता है तो, हमें कहना पड़ेगा कि, ऐसी स्वतन्त्रता का भी गन्ध शास्त्र में तो नहीं है ।

उक्त परतन्त्रता एवं स्वतन्त्रता दोनों की व्यवहारशैली में यद्यपि भेद है परन्तु परिणामदृष्टि से दोनों समान हैं । उक्त परतन्त्रता में जहाँ पुरुषों के द्वारा स्त्री 'पशुभाव' में परिणत होरही है वहाँ उक्त स्वतन्त्रता में स्त्री स्वयं अपनी इच्छा से 'पशु' बन रही है । पशुभाव की दृष्टि से दोनों समान हैं । अपनी इच्छा से जो काम किया जाता है माननीय मन उस पर किसी अन्य का नियन्त्रण सहन नहीं कर सकता । परन्तु जो काम दूसरों की इच्छा से विवश होकर किया जाता है उस में परेच्छा का ही नियन्त्रण सम्भव है । यही परिस्थिति यहाँ समझिए । परतन्त्रतामूलक पशुभाव में स्त्री पर पुरुषेच्छा का नियन्त्रण है । यही अनैच्छिक पशुभाव है । अतएव इसका अवरोध होसकता है । परन्तु स्वतन्त्रतामूलक पशुभाव में स्त्री का अपना ही इच्छा-स्वातन्त्र्य है । यह पशुभाव ऐच्छिक है । अतएव इस का सुधार असम्भव नहीं, तो कठिनतम अवश्य है ।

संस्कृति पर चढ़े हुए दूषित आवरण को हटाकर संस्कृति को यथा होना सहज है । परन्तु जिसने आवरण के साथ साथ अपनी मूलसंस्कृति खोकर उसके स्थान में परसंस्कृति प्रतिष्ठित करली वहाँ आप किस का सुधार करेंगे ? । पतित का उद्धार सम्भव है । किन्तु पड़ कर जो चकनाचूर होगया वहाँ किस का सुधार, कैसा सुधार, और कहाँ का सुधार ? । अपने को सुधारा जासकता है परन्तु जो अपना न रहकर सर्वप्रकार से पराया बन गया उसका सुधार असम्भव है । जबतक हम 'हम' बने रहते हैं तभीतक हमारा सुधार सम्भव है । जब हम हम ही न रहेंगे तो सुधार किस का होगा ? । यहीं कुछ एक तुलनाओं के आधार पर हम कह सकते हैं कि, प्रकृत परतन्त्रता स्वतन्त्रताओं में परतन्त्रता चिकित्स्य है, परन्तु स्वतन्त्रता (वस्तुतः महापरतन्त्रता) तो अचिकित्स्य [ लाइलाज ] ही है ।

यही सब था उन कुप्रथाओं की समझिए जिन्हें आसिभोज ओसरभोज बालविवाह, कन्या विक्रय वरविक्रय अन्त्यजों के साथ होनेवाला दुर्व्यवहार आदि नामों से व्यवहृत किया जाता है । इन में कोई सन्देह नहीं कि ये सभी कदाचार विशुद्ध कदाचार हैं । यह भी निर्विवाद है कि, इन सब से हम

समस्त भारतीय शास्त्र पर दृष्टि डाल जाइए। कहीं भी आपको स्त्री के सम्बन्ध में 'परतन्त्र' शब्द नहीं मिलेगा ( १ ) 'न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति' ( २ ) 'अस्वतन्त्रा स्त्रियः कार्य्या' इत्यादि रूप से केवल यही आदेश मिलेगा कि, "उनका स्वतन्त्रता का उपयोग स्वतन्त्र नहीं रहना चाहिए"। अपनी इस स्वतन्त्रता को वे तभी सुरक्षित रख सकती हैं, जब कि किसी रक्षक को वे अपनी प्रतिष्ठा बना लेती हैं। और अवश्य ही यह 'रक्षात्मक-भाव' स्त्री के सहजसिद्ध सौम्य स्वभाव के कारण सर्वमान्य ही माना जायगा।

साथ ही जहाँ जहाँ स्त्रीपारतन्त्र्य का उल्लेख हुआ है वहाँ वहाँ पुरुष का 'रक्षक' ही घोषित किया गया है न कि 'शासक'। उदाहरण के लिए 'पिता रक्षति कौमारे, भर्त्ता रक्षति यौवने रक्षन्ति स्थाविरे पुत्राः – स्त्रियो रक्ष्या विशेषतः' –'जायां रक्षन् हि रक्षति' –"रक्षेयुस्ताः –यतन्ते रक्षितु भार्य्याम्' इत्यादि कुछ एक वचन ही पर्य्याप्त होंगे।

'पुरुष होने के नाते मनु ने स्त्रियों के लिये ऐसे पक्षपातपूर्ण आदेश द डाले हैं' इसप्रकार का अनर्गल प्रलाप करने वाले उन सुधारक-बन्धुओं को हम विश्वास दिलाते हैं कि, मनु भी आपके ही समान सुधारक, किन्तु वास्तविक सुधारक थे। स्त्रीजाति के पतन का दोष आप आज जिसप्रकार पुरुषजाति के मत्थे मँढते हैं आप के सहयोगी मनु ने भी पुरुष को ही अपराधी ठहराया है। मनुने स्पष्ट शब्दों में ऐतिहासिक घटनाओं का निर्देश करते हुए यह सिद्ध किया कि, जिस समाज में स्त्रीजाति का पतन देखो, विश्वास करो! यह पुरुषजाति का ही अपराध है। जिसप्रकार नदी का मधुर जल क्षारसमुद्र के संसर्ग से क्षार बन जाता है एवमेव स्त्री के गुण गुणहीन पुरुष के संसर्ग से दूषित हो जाते हैं। ठीक इस के विपरीत पुरुष के सद्गुणों से दुर्गुणा स्त्री भी सुधर जाती है। अतएव स्त्रीसमाज का अभ्युत्थान चाहने वाले पुरुषसमाज को पहिले अपना ही अभ्युत्थान करना चाहिए। बतलाइए, निम्नलिखित मनुवचन किसे अपराधी ठहरा रहे हैं! एवं किस के साथ पक्षपात कर रहे हैं?

१–यादृग्गुणेन भर्त्रा स्त्री संयुज्येत यथाविधि।
तादृग्गुणा सा भवति समुद्रेणेव निम्नगा॥
२–अक्षमाला वसिष्ठेन संयुक्ताऽधमयोनिजा।
शारङ्गी मन्दपालेन जगामाभ्यर्हणीयताम्॥

---

(१)- पिता 'रक्षति' कौमारे, भर्त्ता 'रक्षति' यौवने।
रक्षन्ति' स्थाविरे पुत्रा न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति॥
—मनु ९।३।

(२)—अस्वतन्त्राः स्त्रियः कार्य्याः पुरुषैः स्वैर्दिवानिशम्।
विषयेषु च सज्जन्त्यः संस्थाप्या आत्मनो वशे॥
—मनुः ९।२।

रमक नियन्त्रण है। बहिर के शत्रुओं से हमें बचाने के लिए यदि रक्षक सैनिक विशेष स्थलों के लिए हमारा नियन्त्रण रखता है तो इसे हम अपनी रक्षा ही कहेंगे न कि परतन्त्रता। यही रक्षा हमारे स्वरूप-स्वातन्त्र्य की प्रतिष्ठा बनेगी। तात्पर्य-स्त्री की रक्षा का भार पिता-पति आदि जिन व्यक्तियों पर डाला गया है वे शासन-बुद्धि से रक्षा नहीं करते अपितु 'सेवक' बनकर ही रक्षोत्तरदायित्व निभाते हैं। पद पद पर पूजाभाव पूर्ण सत्कार पुनः मधुर नियन्त्रण।

एक चमत्कार और देखिए। मनु स्त्री के प्राकृतिक स्वरूप से परिचित थे। वे जानते थे कि, सौम्य अन्तर्जगत रखने वाले पुरुष को तो फिर भी अनुशासन में रक्खा जासकता है। परन्तु वह सौम्या स्त्री, जिसका अन्तर्जगत् आग्नेय बनता हुआ उग्र है उस पर अनुशासन की कथा तो दूर रही मधुरशासन भी वैसा नहीं चल सकता जिस में बलात्कार की भावना का समावेश सम्भव बन सके। बलप्रयोग से इन्हें कभी नियन्त्रण में नहीं रक्खा जासकता। पूजनभावयुक्त रक्षाभाव सम्पत्तिसंग्रहनियुक्ति, द्रव्य-शरीरशुद्धि धर्म्मकार्य्यानिगमन, आदि आदि दिव्य भावों को मध्यस्थ बनाकर ही इस मातृशक्ति के अन्तर्जगत् को सुरक्षित रक्खा जासकता है। देखिए ! इस सम्बन्ध में राजर्षि मनु क्या कह रहे हैं-

१—न कश्चिद्योषितः शक्तः प्रसह्य परिरक्षितुम्।
एतैरुपाययोगैस्तु शक्यास्ताः परिरक्षितुम् ॥
२—अर्थस्य संग्रहे चैनां, व्यये चैव नियोजयेत्।
शौचे, धर्म्मेऽन्नपक्त्यां च, पारिणाह्यस्य वेक्षणे ॥
३—अरक्षिता गृहे रुद्धाः पुरुषैराप्तकारिभिः।
आत्मानमात्मना यास्तु रक्षेयुस्ताः सुरक्षिताः ॥
—मनुः ९।१० ११ १२।

अर्थात्-'कदापि बलप्रयोग से स्त्री के स्वरूप की रक्षा सम्भव नहीं है। अपितु धनसंग्रह गृहस्थव्यय शौचाचार कुलाचार धर्म्माचार पर्वोत्सवमङ्गलपरायणता, भोजनव्यवस्था, गृहस्थपरिग्रह संरक्षण, आदि आदि कर्त्तव्यनिष्ठाओं के माध्यम से ही नारी की स्वरूप-रक्षा सम्भव है। पुरुष का यह स्मरण रखना चाहिए कि, 'नारी घर की चारदीवारी में बलपूर्वक नियन्त्रित कर देने से कदापि सुरक्षित नहीं रह सकती। अपितु इसकी रक्षा तो इस की स्वयं की-कर्त्तव्यानुगता-आत्मनिष्ठ व्रतप्रवृत्ति से ही सम्भव है'।

येषां चेतसि मोह-मत्सर, मद भ्रान्ति समुज्जृम्भते ।
तेऽप्येते दयया दयाघनविभो ! सन्तारणीयास्त्वया ॥



उक्त दाम्पत्यरहस्यविज्ञान से अब यह सिद्ध होचुका है कि आर्य्यावर्त्त के कारुणिक ऋषियोंनें स्त्री-जाति के लिए जिन नियमों का विधान किया है, वे सब इसके अभ्युत्थान के ही कारण हैं। स्त्री की ऋतमयी अतएव सत्यशून्या सौम्या वृत्ति को लक्ष्य में रखकर एक स्थान पर तो भगवान् मनुने यहांतक कह डाला है कि—

मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत् ।
बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥

—मनु २।२१।५।

'माता-बहिन-दोहित्री आदि के साथ भी पुरुष को निर्ज्जन घर में नहीं बैठना चाहिए'-क्या मनु का उक्त विधान उपहासास्पद है ? । मुकुलितनयन बन कर विचार कीजिए । पर्दे के विरोध की ओट में आर्य्यनारी को उद्दामवासनावासित पश्चिम के प्राङ्गण में ताण्डवनृत्य के लिए खड़ा करना क्या स्त्रीजाति की उन्नति का मार्ग है ? । खूब सोचिए ! ज्यों ज्यों आप विवेकबुद्धि से इस दुरूह प्रश्न का मनन करते जायेंगे, त्यों त्यों आपकी विवेकशालिनी बुद्धि चिरन्तन ऋषियों के पुरातन सिद्धान्तों की ओर निश्चयेन आकर्षित होती जायगी ।

हां, तो प्रकृत में हमें उक्त सन्दर्भ से बतलाना यही था कि, स्त्री सौम्या है, ऋतभावापन्ना है । इस ऋतभाव को प्रतिष्ठित करने के लिए ही रज्जात्मक-मर्य्यादासूत्ररूप योक्त्र से पत्नी का सन्नहन किया जाता है । योक्त्रबन्धन के इसी प्रथम कारण का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है—

"योक्त्रेण हि योग्यं युञ्जन्ति" * ।

---

*—'योक्त्रेण हि योग्यं युञ्जन्ति' वचन भारतवर्ष की विज्ञानसम्मता प्राचीन स्त्री कीपुरातन वेशभूषा की ओर भी हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा हैं । अवश्य ही उस युग में भारतीय-आर्य्यनारी का अधोवस्त्र वैसा ही रहा होगा जिस में सूत्र-मयी, किंवा रेशम की रज्जु ( डोरी ) प्रोत रहती होगी जिसे कि आज की राजस्थानीया-प्रान्तीया-भाषा में- नाड़ा कहा जाता हैं । 'नाड़ा निश्चयेन वैदिक-युग के 'योक्त्र-बन्धन' का ही प्रतिरूप है । परमसांस्कृतिक महद्भाग्यशाली राजस्थान में तो आज भी यहां की पट्टदेवियों की सुसंस्कृतिकी वेशभूषा में योक्त्ररूप-नाड़ाबन्धन रुप से सुसम्न्वित सुप्रसिद्ध 'घाघरा नामक अधोवस्त्र ही उपलब्ध होरहा है जिस की ग्रन्थि भी उसी पद्धति से समन्विता है । एतदतिरिक्त 'रासना' नामक आभूषण की प्रतिरूपता का भी अत्र समावेश हुआ है । राजस्थान की नारी का सुप्रसिद्ध काञ्ची नामक ( कणगती ) आभूषण भी वैदिक-युग की-'रास्ना' ही है ।

* इन्द्राग्नीरूप पुरुष पुरुषसृष्टि का एवं वरुणसोमरूप स्त्रीसृष्टि का आलम्बन बतलाया गया है। इन्द्राग्निप्रधान पूर्वदिश पुरुषसृष्टि की प्रधानता के द्योतक हैं एवं वरुण–सोमप्रधान पश्चिमीदेश स्त्रीप्राधान्य के सूचक हैं। इस प्राकृतिक भेद के अनुसार अवश्य ही दोनों के आदर्शों को भिन्न भिन्न ही माना जायगा। और यही भेद यह सिद्ध करने के लिए पर्याप्त होगा कि हमारी प्राणप्रधाना दाम्पत्यव्यवस्था कभी उनके भूतप्रधान दाम्पत्यजीवन से समतुलित नहीं होसकती।

जाने दिजिए प्राकृतिक कारण को। जिन पश्चिमी देशोंने शक्तितत्त्व को अरक्षित कर दिया है, उन के लिए आज वही शक्तितत्त्व सर्वसंहार का ही उपक्रम बन चुका है, इस नग्नसत्य को कौन स्वीकार नहीं करेगा ?। आर्य्यनारी की स्वरूप-प्रतिष्ठा तो इसी में है कि वह अपने आपको स्वतन्त्र न समझ कर अपनी स्वतन्त्रता का आधा भाग पुरुष को ही समझे। उधर आर्य्यपुरुष का यह कर्त्तव्य है कि वह अपनी स्वतन्त्रता का उपयोग इनके सहयोग से ही करे। दोनों की सद्भावना ही हमा' देश का अभ्युदय कर सकती है।

सुधारवादी महोदय आवेश में पड़कर यह भूल जाते हैं कि, हम रूढियों का जो सुधार करना चाहते हैं वह सुधार वास्तविक सुधार नहीं है, अपितु यह तो पश्चिमी देशों का विशुद्ध अनुकरणमात्र है। और इस अनुकरण की तुलना में यह निःसङ्कोच कहा जासकता है कि, जो अनुकरण जो सुधार, जो स्वतन्त्रता हमारा मूल नाश करने के लिए ही मुँह बाएँ खड़ी है हालिक, एवं अशास्त्रीय पर्दे की प्रथा के विरुद्ध सुनाई पड़ने वाली जिन भीष्मप्रतिज्ञाओं की ओट में आर्य्यनारी को आज जो निर्लज्जता का पाठ पढ़ाया जारहा है दूषित जाति-भोजों के सुधार के नाम पर पश्चिमानुकरणप्रधान जिन प्रीतिभोजों ( पार्टियों ) का समर्थन किया जारहा है इन सब अकाण्ड ताण्डवों की तुलना में तो हमारी परतन्त्रता हमारी दूषित प्रथाएँ ही कहीं अच्छी हैं। इस लिए कि उन सुधारों से हमारे मूल पर प्रत्यक्षरूप से ही आक्रमण होरहा है।

अस्तु, जिस युग में धर्म्म एक ठेकेदारी की वस्तु बन कर अधर्म्म-प्रचार ही कर रहा हो वहाँ 'नश्यन्ति बहुनायका' आभाणक ही सर्वात्मना चरितार्थ होरहा हो वहाँ के सुधारकबन्धु यदि सुधार के नाम पर बिगाड़ का प्रचार करें, तो इसमें उनका कोई भी दोष नहीं माना जासकता। देशकाल की परिस्थिति का विचार भी आवश्यक है जिस शासन से हम शासित हैं उसकी सभ्यता का भाग हम पर न पड़े यह भी असम्भव है। इन सब तथ्यों को लक्ष्य में रखते हुए पारस्परिक वैमनस्य का परित्याग कर देश के विद्वानों एवं सुधारनेताओं के सम्मिलित परामर्श से कोई ऐसा मध्यमपथ निकलना ही चाहिए, जिससे सामयिक परिस्थिति का भी आदर किया जासके, एवं साथ ही *पश्चिमन्य मूर्ते के इस भयानक स्वप्न के मध्य में पड़ी हुई अपनी मौलिकता की भी येन केन रूप से* रक्षा की जासके। अभी तो यही कहना पड़ेगा कि धर्म्मानुयायी धर्म्मनेता एवं समाज तदनुयायी समाजनेता धर्म्म सुधार प्रचार के नाते अधर्म्म–बिगाड़ ही कर रहे हैं। इन पंक्तियों के असमर्थ लेखक के प्रज्ञाकोश में अपनी क्षोभ-शान्ति के लिए इस के अतिरिक्त और क्या बच रहा है कि वह दयानिधि से प्रार्थना करे कि भगवन् !

---

* इस विषय का विशद विवेचन "गीताभाष्यभूमिका के प्रथमखण्ड में देखना चाहिए।

येषां चेतसि मोह-मत्सर, मद भ्रान्ति समुज्जृम्भते ।
तेऽप्यते दयया दयाघनविभो ! सन्तारणीयास्त्वया ॥

उक्त दाम्पत्यरहस्यविज्ञान से अब यह सिद्ध होचुका है कि, आर्य्यावर्त के कारुणिक ऋषियोंने स्त्री-जाति के लिए जिन नियमों का विधान किया है, वे सब इसके अभ्युत्थान के ही कारण हैं। स्त्री की ऋतमयी असत्प्रत्र सत्यश् या सौम्या वृत्ति को लक्ष्य में रखकर एक स्थान पर जो भगवान् मनुने यहांतक कह डाला है कि—

मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत् ।
बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥
—मनु २।२१।५

'माता-बहिन-बेटी आदि के साथ भी पुरुष को निर्जन घर में नहीं बैठना चाहिए'-क्या मनु का उक्त विधान उपहासास्पद है ? । मुकुलितनयन बन कर विचार कीजिए । पक्ष के विरोध की ओट में आर्य्यनारी को उद्दामकामनावासित पश्चिम के प्राङ्गण में ताण्डवनृत्य के लिए खड़ा करना क्या स्त्रीजाति की उन्नति का मार्ग है ? । खूब सोचिए । ज्यों ज्यों आप विवेकबुद्धि से इस दुरूह प्रश्न का मनन करते जायेंगे, त्यों त्यों आपकी विवेकशालिनी बुद्धि चिरन्तन ऋषियों के पुरातन सिद्धान्तों की ओर निश्चयेन आकर्षित होती जायगी ।

हाँ, तो प्रकृत में हमें उक्त सन्दर्भ से बतलाना यही था कि, स्त्री सौम्या है, ऋतभावापन्ना है । इस ऋतभाव को प्रतिष्ठित करने के लिए ही रक्षात्मक-मर्य्यादासूत्ररूप योक्त्र से पत्नी का सन्नहन किया जाता है । योक्त्रबन्धन के इसी प्रथम कारण का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है—

"योक्त्रेण हि योग्य युञ्जन्ति" * ।

*—'योक्त्रेण हि योग्य युञ्जन्ति' वचन भारतवर्ष की विज्ञानसम्मता प्राचीन स्त्री कीपुरातन वेशभूषा की ओर भी हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा है । अवश्य ही उस युग में भारतीय-आर्य्यनारी का अधोवस्त्र वैसा ही रहा होगा जिस में सूत्र-मयी किंवा रेशम की रज्जु ( डोरी ) प्रोत रहती होगी जिसे कि आज की राजस्थानीया-प्रान्तीया-भाषा में- नाड़ा कहा जाता है । 'नाड़ा' निश्चयेन वैदिक युग के 'योक्त्र-बन्धन' का ही प्रतिरूप है । परमसांस्कृतिक महद्भाग्यशाली राजस्थान में तो आज भी यहाँ की गृहदेवियों की पुरासांस्कृतिकी वेशभूषा में योक्त्ररूप-नाड़ाबन्धन रूप से सुसम्न्वित सुप्रसिद्ध 'घाघरा' नामक अधोवस्त्र ही उपलब्ध होरहा है जिस की ग्रन्थि भी उसी पद्धति से समन्वित है । एतद्‌तिरिक्त 'रास्ना' नामक आभूषण की प्रतिरूपता का भी अत्र समावेश हुआ है । राजस्थान की नारी का सुप्रसिद्ध 'कांची' नामक ( करधनी ) आभूषण भी वैदिक-युग की-'रास्ना' ही है ।

* इन्द्राग्नीरूप पुरुष पुरुषसृष्टि का एवं वरुणसोमरूप स्त्रीसृष्टि का आलम्बन बतलाया गया है। इन्द्राग्निप्रधान पूर्वदेश पुरुषसृष्टि की प्रधानता के द्योतक हैं एवं वरुण–सोमप्रधान पश्चिमीदेश स्त्रीप्राधान्य के सूचक हैं। इस प्राकृतिक भेद के अनुसार अवश्य ही दोनों के आदर्शों को भिन्न भिन्न ही माना जायगा। और यही भेद यह सिद्ध करने के लिए पर्य्याप्त होगा कि हमारी प्राणप्रधाना दाम्पत्यव्यवस्था कभी उनके भूतप्रधान दाम्पत्यजीवन से समतुलित नहीं होसकती।

जाने दिजिए प्राकृतिक कारण को। जिन पश्चिमी देशोंने शक्तितत्त्व को अरक्षित कर लिया है, उन के लिए आज वही शक्तितत्त्व सर्वसंहार का ही उपक्रम बन चुका है इस नग्नसत्य को कौन स्वीकार नहीं करेगा?। आर्य्यनारी की स्वरूप-प्रतिष्ठा तो इसी में है कि, वह अपने आपको स्वतन्त्र न समझ कर अपनी स्वतन्त्रता का आधा भाग पुरुष को ही समझे। उधर आर्य्यपुरुष का यह कर्त्तव्य है कि वह अपनी स्वतन्त्रता का उपयोग इनके सहयोग से ही करे। दोनों की सद्भावना ही हमा देश का अभ्युदय कर सकती है।

सुधारवादी महोदय आवेश में पड़कर यह भूल जाते हैं कि, हम रूढिवादीयों का जो सुधार करना चाहते हैं वह सुधार वास्तविक सुधार नहीं है अपितु यह तो पश्चिमी देशों का विशुद्ध अनुकरणमात्र है। और इस अनु करण की तुलना में यह निःसंकोच कहा जासकता है कि, जो अनुकरण जो सुधार, जो स्वतन्त्रता हमारा मूल नाश करने के लिए ही मुँह बाएँ खड़ी है हानिकर, एवं अशास्त्रीय पर्दे की प्रथा के विरुद्ध दुहाई पढ़ने वाली जिन नीम्मसलिशाओं की ओट में आर्य्यनारी को आज जो निर्लज्जता का पाठ पढ़ाया जारहा है दूषित जाति–भोजों के सुधार के नाम पर पश्चिमानुकरणप्रधान जिन प्रीतिभोजों (पार्टियों) का समर्थन किया जारहा है, इन सब असमञ्जस शासनों की तुलना में तो हमारी परतन्त्रता हमारी दूषित प्रथाएँ ही कहीं अच्छी हैं। इस लिए कि, उन सुधारों से हमारे मूल पर प्रत्यक्षरूप से ही आक्रमण होरहा है।

अस्तु जिस युग में धर्म्म एक ठेकेदारी की वस्तु बन कर अधर्म्म-प्रचार ही कर रहा हो जहाँ 'नश्यन्ति बहुनायकाः' आभाणक ही सर्वात्मना चरितार्थ होरहा हो वहाँ के सुधारकबन्धु यदि सुधार के नाम पर बिगाड़ का प्रचार करें, तो इसमें उनका कोई भी दोष नहीं माना जासकता। देशकाल की परिस्थिति का विचार भी आवश्यक है जिस शासन से हम शासित हैं उसकी सभ्यता का भाव हम पर न पड़े यह भी असम्भव है। इन सब तथ्यों को लक्ष्य में रखते हुए पारस्परिक वैमनस्य का परित्याग कर देश के विद्वानों एवं सुधारनेताओं के सम्मिलित परामर्श से कोई ऐसा मध्यमपथ निकलना ही चाहिए, जिससे सामयिक परिस्थिति का भी आदर किया जासके एवं साथ ही पश्चिम-पूर्व के इस भयानक संघर्ष के मध्य में पड़ी हुई अपनी मौलिकता की भी येन केन रूप से रक्षा की जासके। अभी तो यही कहना पड़ेगा कि धर्म्मानुयायी धर्म्मनेता, एवं समाज तदनुयायी समाजनेता धर्म्म सुधार प्रचार के नाते अधर्म्म–बिगाड़ ही कर रहे हैं। इन पंक्तियों के असमर्थ लेखक के प्रशान्तदेश में अपनी क्षोभ-शान्ति के लिए इस के अतिरिक्त और क्या बच रहा है कि, वह दयानिधि से प्रार्थना करे कि भगवन्!

---

* इस विषय का विशद विवेचन "गीताभाष्यभूमिका के प्रथमखण्ड में देखना चाहिए।

है। इन प्राणों का संयोग दृष्टिसूत्र से भी होसकता है। पुराण में ऐसे अनेक आख्यान उपलब्ध होते हैं कि, 'अमुक ऋषि ने अमुक स्त्री की ओर कामवासना से देखा एवं दृष्टिसूत्र के सम्बन्धमात्र से गर्भाधान होगया'। यदि आत्मा निर्विकार है भाव प्रबल हैं, तो ऐसा होना कोई असम्भव नहीं है। रूत्य आत्मा का रूत्य सङ्कल्प कभी व्यर्थ नहीं जाता। यह आज्यरूपा रेत-आहुति प्रजोत्पत्ति का कारण बनने वाली है। इसमें यजमानपत्नी का योषाप्राण भी संयुक्त होना चाहिए। बिना इसके यजमान का यज्ञ अधूरा रहता है। योषाप्राणात्मक इसी मिथुनभाव की प्राप्ति के लिए पत्नी को रेतोरूप आज्य के दर्शन कराए जाते हैं ॥१८॥

यदि चक्षु में किसी भी प्रकार का भावदोष एवं किट्टमलादि का आवरणदोष रहता है तो योषाप्राण का आज्य में प्रवेश नहीं होसकता। मेरे चक्षु सर्वथा निर्दुष्ट हैं—मैं निर्दुष्ट चक्षुओं से ही आज्य देखती हूँ 'अदब्धेन त्वा चक्षुषा पश्यामि' यह मन्त्र भाग इसी भावना को दृढ़मूल बनाता है। अग्निज्वाला ही अग्नि की जिह्वा है। साथ ही यह भी सिद्ध विषय है कि जबतक अग्नि प्रदीप्त नहीं होता तबतक प्राणदेवता प्रदीप्त नहीं होते। जबतक प्राणदेवता प्रदीप्त नहीं होवे, तबतक आहुति सार्थक नहीं बनती। आहुति का सफल होना प्राणदेवताओं के आगमन पर हीनिर्भर है। प्राणदेवताओं का आगमन प्रदीप्त(समिद्ध)अग्नि पर ही निर्भर है। अग्नि की प्रदीप्ति आज्याहुति पर हीनिर्भर है। अग्नि को प्रदीप्त कर अग्नि में प्राणदेवताओं को प्रतिष्ठित करना आज्य का ही काम है। अत हम अवश्य ही आज्य को अग्नि का शोभन आह्वान करने वाला जिह्वा-स्थानीय मानसकते हैं। आहुतिद्रव्य से दिव्यात्मा का शरीरनिर्माण होगा—मन्त्रप्रयोग सफल होंगे। ये सब कर्म्म आज्याहुति पर ही निर्भर हैं। आज्य के इसी स्वरूपधर्म्म की भावना करते हुए- 'अग्नेर्जिह्वासि०' इत्यादि मन्त्र बोलते हुए ही आज्यदर्शन किया जाता है ॥१९॥

## इति—पत्नीकृताज्यावेक्षणोपपत्ति

---

### ४ ५ ६-परिशिष्ट कर्म्मानुगता (आज्यस्थापन, आज्यप्रोक्षणी का उत्पवन,-एवं अध्वर्युकृत आज्यदर्शन ) उपपत्ति—

पहिले के कर्मों में यह बतलाया जाचुका है कि यज्ञिय द्रव्य के परिपाक के सम्बन्ध में दो मत हैं। गार्हपत्याग्नि में हविर्द्रव्य का परिपाक करना पहिला पक्ष है। एवं आहवनीय में परिपाक करना दूसरा पक्ष है। दोनों ही पक्ष शास्त्रविसिद्ध हैं। इन पक्षों में यह नियम अवश्य है कि, गार्हपत्यपक्ष में गार्हपत्याग्नि में ही, एवं आहवनीयपक्ष में आहवनीयाग्नि में ही हवि का परिपाक होता है। यदि प्रकृत यज्ञकर्त्ता यजमान आहवनीय में हविर्द्रव्य का परिपाक करता है तो इस पक्ष में दोष आता है। आज्य भी एकप्रकार से हविर्द्रव्य है। इसका भी आहवनीयपक्ष में न्यायतः आहवनीयाग्नि में ही परिपाक होना चाहिए। ऐसी अवस्था में यदि पुरोडाशाभिघारणकाल में ही आज्य का भी आहवनीयाग्नि में अभिश्रयण होजाता है तो पत्नी इसका अव-ईक्षण नहीं कर सकती। कारण पत्नी का स्थान गार्हपत्य है। आज्यदर्शन का विधान इसी स्थान पर है। यहां से आज्यदर्शनार्थ आहवनीय के समीप जाना प्रतिष्ठा से च्युत होते हुए यज्ञस्वरूप विकृत करना है। 'पत्नी

है । दक्षिणपाश में यही दक्षिणास्थ अग्निमूर्ति यज्ञविष्णु प्रतिष्ठित है । इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर- "हे दक्षिणपाश ! आप विष्णुरूप यज्ञ के वेष्टन हो, यज्ञ के स्वरूप-सम्पादक हो' इस मन्त्र के द्वारा यही भावना रखते हुए उसका ( दाक्षिणपाशाम का ) ऊर्ध्व की ओर ही उद्गूहन किया जाता है ।

अब केवल यह प्रश्न बच जाता है कि, जैसे यज्ञकर्म में युक्त यजमान-अध्वर्यु-होता-उद्गाता-ब्रह्मा आदि ऋत्विजों के लिए बैठने के स्थान नियत हैं तथैव इस पत्नी के बैठने का कौनसा नियत स्थान है ? इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है-

न्यायप्राप्त बात तो यह है कि, यजमानपत्नी को गार्हपत्याग्निकुण्ड के ठीक पश्चिम में पूर्वमुख करके ही बैठना चाहिए था । अर्थात् पत्नीशाला का निर्माण गार्हपत्य से पश्चिम में ही होना चाहिए था । कारण स्पष्ट है । प्रकृति में सूर्यरूप आहवनीय पूर्व में है । पृथिवीरूप गार्हपत्य इससे पश्चिम में है । पश्चिमस्थ भूपिण्ड ( अदितिरूपलक्षित भूपिण्ड ) देवताओं की पत्नी है । पश्चिम में प्रतिष्ठित होती हुई पृथिवी (भूपिण्ड) सूर्य की ओर ( पूर्व की ओर ) चलती हुई घूम रही है । पश्चिम से पूर्व की ओर जाती हुई, सम्वत्सर का स्वरूप-सम्पादन करती हुई अदिति पृथिवी ही तीर प्राणदेवताओं के सम्वत्सर-यज्ञ का स्वरूप-सम्पादन कर रही है । यजमानपत्नी इसी अदिति पृथिवी के स्थान में है । इधर इस वैधयज्ञ में वेदि के पूर्वभाग में अवस्थित चतुरस्र ( चौकोर ) आहवनीयकुण्ड द्युलोक की प्रतिकृति है, एवं वेदि से पश्चिमदिक् में अवस्थित वृत्त गार्हपत्यकुण्ड अदिति पृथिवी का स्वरूप है । यही स्वरूप यजमानपत्नी का है । अतः इसे स्वस्थानभूत ( अदितिस्थानभूत ) गार्हपत्य के ठीक पश्चिम में ही बैठना चाहिए । परन्तु ऐसा न कर गार्हपत्य से दक्षिण नैर्ऋत्यकोण में ही पत्नीशाला बनाई जाती है । कारण इसका यही है, कि यदि पृथिवी-स्थानीय गार्हपत्य के समीप पश्चिम में पत्नी को बैठाया जायगा तो यह पत्नी परिभ्रमण करती हुई पृथिवी के साथ युक्त होजायगी । पार्थिवगति में आरूढ होजायगी एवं जैसे पृथिवी सम्वत्सर के भीतर भीतर ( परिभ्रमण से ) द्युलोक में पहुँच जाती है तथैव इस की गतिभावना से आकर्षिता यजमानपत्नी भी द्युलोक में चली जायगी। पत्नी को इसी द्युलोकगमन से बचाने के लिए प्रकृतिसिद्ध स्थान से हटाकर गार्हपत्य से दक्षिण नैर्ऋत्यकोण में ही प्रतिष्ठित किया जाता है ॥१७॥

## इति-पत्नीसनहनोपपत्ति



## ३—पत्नीकृताज्यावेक्षणोपपत्ति —

पत्नी यापाप्राणमयी है । इधर आज्य रसरूप होने से वृषाप्राणमय है । आज्य (घृत) दुग्ध का कार्य्य है । दुग्ध ओषधि का विकार है । ओषधि पानी से उत्पन्न हुई है । पानी सोम का विकार है । सोमद्रव्य साक्षात् रेत है । यही साम परम्परया आज्यरूप में परिणत हुआ है । ऐसी अवस्था में आज्य का अवश्य ही 'रेत' कहा जासकता है । भाष्यारम्भ में यह बतलाया जाचुका है कि, प्रजोत्पत्ति में स्त्री पुरुष का मिथुनभाव कारण नहीं है अपितु योषा-वृषा-प्राण का मिथुनभाव ही प्रजोत्पादक

है। इन प्राणों का संयोग हविसूत्र से भी होसकता है। पुराण में ऐसे अनेक आख्यान उपलब्ध होते हैं कि, 'अमुक ऋषि ने अमुक स्त्री की ओर कामवासना से देखा एवं हविसूत्र के सम्बन्धमात्र से गर्भाधान होगया'। यदि आत्मा निर्विकार है भाव प्रबल हैं, तो ऐसा होना कोई असम्भव नहीं है। सत्य आत्मा का सत्य सङ्कल्प कभी व्यर्थ नहीं जाता। यह आज्यरूपा रेत–आहुति प्रजोत्पत्ति का कारण बनने वाली है। इसमें यजमानपत्नी का योषाप्राण भी संयुक्त होना चाहिए। बिना इसके यजमान का यज्ञ अधूरा रहता है। योषाप्राणात्मक इसी मिथुनभाव की प्राप्ति के लिए पत्नी को रेतोरूप आज्य के दर्शन कराए जाते हैं ॥१८॥

यदि चक्षु में किसी भी प्रकार का भावदोष एवं कीचमलादि का आवरणदोष रहता है तो योषाप्राण का आज्य में प्रवेश नहीं होसकता। मेरे चक्षु सर्वथा निर्दुष्ट हैं –मैं निर्दुष्ट चक्षुओं से ही आज्य देखती हूँ 'अदुब्धेन त्वा चक्षुषा पश्यामि' यह मन्त्र भाग इसी भावना का स्पष्ट बनाता है। अग्निज्वाला ही अग्नि की जिह्वा है। साथ ही यह भी सिद्ध विषय है कि, जबतक अग्नि प्रदीप्त नहीं होता तबतक प्राणदेवता प्रदीप्त नहीं होते। जबतक प्राणदेवता प्रदीप्त नहीं होते, तबतक आहुति सार्थक नहीं बनती। आहुति का सफल होना प्राणदेवताओं के आगमन पर हीनिर्भर है। प्राणदेवताओं का आगमन प्रदीप्त(समिद्ध)अग्नि पर ही निर्भर है। अग्नि की प्रदीप्ति आज्याहुति पर हीनिर्भर है। अग्नि को प्रदीप्त कर अग्नि में प्राणदेवताओं को प्रतिष्ठित करना आज्य का ही काम है। अतः हम अवश्य ही आज्य को अग्नि का शोभन आह्वान करने वाला जिह्वा-स्थानीय मानसकते हैं। आहुतिद्रव्य से दिव्यात्मा का शरीरनिर्माण होगा –मन्त्रप्रयोग सफल होंगे। ये सब कर्म्म आज्याहुति पर ही निर्भर हैं। आज्य के इसी स्वरूपधर्म की भावना करते हुए- 'अग्नेर्जिह्वासि०' इत्यादि मन्त्र बोलते हुए ही आज्यदर्शन किया जाता है ॥१९॥

# इति—पत्नीकृताज्यावेक्षणोपपत्ति

## ४ ५ ६-परिशिष्ट कर्म्मानुगता (आज्यस्थापन,-आज्यप्रोक्षणी का उत्पवन,-एवं अध्वर्युकृत आज्यदर्शन ) उपपत्ति—

पहिले के कर्म्मों में यह बतलाया जाचुका है कि यज्ञिय द्रव्य के परिपाक के सम्बन्ध में दो मत हैं। गार्हपत्याग्नि में हविर्द्रव्य का परिपाक करना पहिला पक्ष है। एवं आहवनीय में परिपाक करना दूसरा पक्ष है। दोनों ही पक्ष अभिलषित हैं। इन पक्षों में यह नियम अवश्य है कि गार्हपत्यपक्ष में गार्हपत्याग्नि में ही, एवं आहवनीयपक्ष में आहवनीयाग्नि में ही हवि का परिपाक होता है। यदि प्रकृत यज्ञकर्त्ता यजमान आहवनीय में हविर्द्रव्य का परिपाक करता है तो इस पक्ष में दोष आता है। आज्य भी एकप्रकार से हविर्द्रव्य है। इसका भी आहवनीयपक्ष में न्यायतः आहवनीयाग्नि में ही परिपाक होना चाहिए। ऐसी अवस्था में यदि पुरोडाशाभिश्रयणकाल में ही आज्य का भी आहवनीयाग्नि में अभिश्रमण होजाता है तो पत्नी इसका अवेक्षण नहीं कर सकती। कारण पत्नी का स्थान गार्हपत्य है। आज्यदर्शन का विधान इसी स्थान पर है। यहां से आज्यदर्शनार्थ आहवनीय के समीप जाना प्रतिष्ठा से च्युत होते हुए यज्ञस्वरूप विकृत करना है। 'पत्नी

को आज्यदर्शन कराना आवश्यक है इस विचार से आहवनीयाभिमर्षण के बीच में ही आध्वर्यु आज्य को गार्हपत्य के समीप लाकर पत्नी को अवेक्षण करादें यह भी पद्धति के प्रतिकूल है। एवं पद्धतिविरुद्ध कर्म यज्ञस्वरूप का घातक है। इस विप्रतिपत्ति को हटाने का मार्ग पत्नी को आज्य न दिखलाने पर पर्य्यवसित मान लिया जाय यह भी सम्भव नहीं है। यदि पत्नी ने आज्यावेक्षण न किया, तो उसका यज्ञ से पृथक्करण होजायगा। इसप्रकार आहवनीयाभिमर्षणपक्ष में न आध्वर्यु पत्नी के समीप आसकता, न पत्नी आहवनीय के समीप आसकती, न पत्नी को आज्यदर्शन से वञ्चित किया जासकता। यदि गार्हपत्याभिमर्षण-पक्ष है तब तो किसी प्रकार का दोष नहीं आसकता। कारण-इस पक्ष में आज्याभिमर्षण भी गार्हपत्य में ही होता है। ऐसी अवस्था में गार्हपत्य के समीप ही नैऋ त कोण में बैठी हुई यजमानपत्नी के आज्यदर्शन में किसी भी प्रकार की अनुपपत्ति नहीं होती। परन्तु आहवनीयपक्ष में उक्त विप्रतिपत्ति को दूर करने का क्या उपाय? इसी प्रश्न का समाधान करते हुए श्रुतिने यह उपाय बतलाया है कि, आहवनीयाभिमर्षणपक्ष में-पुरोडाशाभिमर्षणकाल में आज्याभिमर्षण नहीं करना चाहिए, अपितु जब पत्नी के आज्यावेक्षण का समय आवे, उस समय पहिले अगत्या आज्य का गार्हपत्याग्नि में अधिश्रयण कर लेना चाहिए। जब पत्नी गार्हपत्यस्थान में ही आज्यावेक्षण करले तो आहवनीयाभिमर्षणपक्ष की प्राप्तमर्य्यादा को सुरक्षित रखने के लिए पुनः ( आज्यावेक्षणानन्तर ) आहवनीयाग्नि में आज्याभिमर्षण कर लेना चाहिए। अधिश्रयणानन्तर आज्य को वेदप्राणयुक्त वेदिमण्डल पर रख देना चाहिए। २ ।२१।२२।२३।२४।

'आपोमया सर्वरसा सर्वमापोमयं जगत्' ( महाभारत ) इस सिद्धान्त के अनुसार यह दृश्यभूतभौतिक-पञ्चपर्वा विश्व * अपने मूल में-'अप् तत्त्व' को ही प्रतिष्ठित रख रहा है। अर्थात् पाञ्चभौतिक विश्व का मौलिक उपादानद्रव्य अप्तत्त्व ही माना गया है जैसाकि निम्नलिखित मनुवचन से स्पष्ट प्रमाणित है—

> सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
> अप एव समर्ज्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥ (मनु १।८।

ऋक्-यजु-साम-नामक मौलिक-ऋषिप्राणात्मक अपौरुषेय-तत्त्वात्मक-वेद से तत्स्वरूप अव्यक्त-प्रजापति अपने ऋक्सामानुगत यजुः के-'अ' रूप वाग्भाग से सर्वप्रथम 'अप्'-रूप में ही परिणत होते हैं जो कि यह अप्तत्त्व सम्पूर्ण विश्व को व्याप्त-व्याप्त करने के कारण- आपः' नाम से, एवं आवरणरूप से सम्पूर्ण विश्व का वरण करने से- वा ( 'वारि' ) नाम से प्रसिद्ध हुआ है +। 'तत आवर्ड समवर्त्तत' के अनुसार इस अप्तत्त्व के परिवेष्टन से ही अव्यक्त-ब्रह्म 'आवड' रूप में परिणत हुआ है। इसीलिए उस अव्यक्तब्रह्म

* स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्य-चन्द्रमा पृथिवी ही क्रमशः आकाश-वायु-तेज-जल-भूत् नामक 'पञ्चमहाभूत' हैं एवं इन पांच पर्वों से ही 'पञ्चपर्वा-विश्व' का स्वरूप-निर्माण हुआ है जिसका उपादान द्रव्य 'अप् तत्त्व' ही माना गया है।

+ —सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्। वागेव सा ऽसृज्यत। सेदं सर्वमाप्नोत्-यदिदं किञ्च। तस्मात् आपः। सर्वमवृणोत्-तस्माद् वाः (वारि)। ( शत० ६।१।१।८ )

का यह पञ्चपर्वात्मक आपोमय विश्व 'ब्रह्माण्ड' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। प्रकृत ब्राह्मण की २१ वीं कण्डिका के– तदिदमप्सु पयो हितम्' इस रहस्यपूर्ण–निगम के द्वारा अपतत्त्व का ही–'नीर–क्षीर–विवेक' हुआ है।

तदनुगत 'नीर–क्षीर–विवेक' नामक लौकिक–न्याय लोक में सुप्रसिद्ध है, जिस इस लोकप्रसिद्ध न्याय का मूल आधार 'तदप्सु पयो हितम्' ( सो यह घृत पानी में प्रतिष्ठित है ) यही वचन बन रहा है। 'नीर' आप (पानी) है एवं–'क्षीर' 'आज्य' (घृत) है। इस पाञ्चभौतिक–विश्व के मूलोत्पादनभूत विश्व की सीमा में, विश्व के गर्भ में नीर भी है और क्षीर भी है। अर्थात् आपः भी है, और आज्य भी है। पानी और दूध ( आज्य का मौलिकरूप ), दोनों के सम्मिश्रण का नाम ही 'विश्व' है।

अपनी आस्थामयी सौम्या पावन–श्रद्धा को 'पुराणशास्त्र' के स्वाध्याय एवं श्रवण से धन्य–कृत–कृत्य करते रहने वाले मानवश्रेष्ठों के लिए यह सुविदित ही है कि पुराण–कथानुसार त्रैलोक्य के पालनकर्त्ता भगवान् विष्णु अनन्त–शेषनाग की सुचिक्कणा–कोमलशय्या पर 'क्षीरसमुद्र' में ही शयन कर रहे हैं। मानवीया प्रजा के अपराध से जब जब भी धर्मस्कम्भ ( स्तम्भ ) विकम्पित होजाता है तो तब तब ही देवताओं की करुणापूर्णा प्रार्थना पर करुणावरुणालय शेषशायी भगवान् विष्णु क्षीरसमुद्र का परित्याग कर अंशरूपेण अवतीर्ण हुआ करते हैं। कौनसा है यह 'क्षीरसमुद्र' जिसमें विष्णु शयन कर रहे हैं? इस महान सम्प्रश्न का समाधान व्यवसायात्मिका जिस नैष्ठिकी ज्ञानविज्ञानात्मिका बुद्धि के द्वारा होता है, वही तत्त्वनिष्ठा बुद्धि–'नीरक्षीरविवेकशालिनीबुद्धि' कहलाई है एवं दो शब्दों में विवेकशालिनी उसी सत्त्व बुद्धि से सम्बन्ध रखने वाले—'नीर–क्षीर–विवेक' की ओर हम अपने जिज्ञासु पाठकों का ध्यान आकर्षित कर रहे हैं।

स्वायम्भुव–अव्यक्त–त्रयीमूर्त्ति–प्रजापति के वाग्भाग से उत्पन्न, सर्वत्र व्याप्त, ब्रह्माण्डस्वरूप-सम्पादक 'आप तत्त्व' का ही नाम है—'परमेष्ठी' इसी का नाम है भृग्वङ्गिरोमूर्त्ति पारमेष्ठ्य विष्णु जिसका भार्गव तत्त्व ही 'लक्ष्मी' नाम से प्रसिद्ध हुआ है एवं आङ्गिरसतत्त्व ही–'सरस्वती' नाम से प्रसिद्ध हुआ है जोकि सरस्वती ही– श्री कहलाई है। सरस्वतीरूपा आङ्गिरसी श्री', एवं आम्भृणीरूपा भार्गवी लक्ष्मीः ये ही दोनों आपोमय पारमेष्ठ्य विष्णु की पत्नियाँ हैं, जिनके सम्बन्ध में— श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यौ ( यजुःसंहिता ) यह प्रसिद्ध है। सैषा प्राकृत–स्थितिः। स्थितस्यैव गतिश्चिन्तनीया नीरक्षीरविवेक बुद्ध्या।

पारमेष्ठ्य विष्णु का भृगुतत्त्व ही अपनी घनावस्था से– आप है तरलावस्था से 'वायु' है, एवं विरलावस्था से–'सोमः' है। आपो–वायु –सोमः–इत्येते भृगवः' ( श्रुतिः ) के अनुसार इन तीनों तत्त्वों की समष्टि का नाम ही– भृगु है जिनसे क्रमशः असुर–गन्धर्व पितर –नामक तीन पारमेष्ठ्य–प्राणात्मक सर्ग अभिव्यक्त हुए हैं। असुर आपोमय हैं गन्धर्व वायव्य हैं एवं पितरः सोम्यास हैं गन्धर्वप्राणात्मक

को आज्यदर्शन कराना आवश्यक है, इस विचार से आहवनीयाधिश्रयण के बीच में ही अध्वर्यु आज्य को गार्हपत्य के समीप लाकर पत्नी को अवेक्षण कराएँ, यह भी पद्धति के प्रतिकूल है। एवं पद्धतिविरुद्ध कर्म यज्ञस्वरूप का बाधक है। इस विप्रतिपत्ति को हटाने का मार्ग पत्नी को आज्य न दिखलाने पर पर्य्यवसित मान लिया जाय, यह भी सम्भव नहीं है। यदि पत्नी ने आज्यावेक्षण न किया, तो उसका यज्ञ से पृथक्करण होजाएगा। इसप्रकार आहवनीयाधिश्रयणपक्ष में न अध्वर्यु पत्नी के समीप आसकता, न पत्नी आहवनीय के समीप आसकती, न पत्नी को आज्यदर्शन से वञ्चित किया जासकता। यदि गार्हपत्याधिश्रयण पक्ष है, तब तो किसी प्रकार का दोष नहीं आसकता। कारण-इस पक्ष में आज्याधिश्रयण भी गार्हपत्य में ही होता है। ऐसी अवस्था में गार्हपत्य के समीप ही नैर्ऋत कोण में बैठी हुई यजमानपत्नी के आज्यदर्शन में किसी भी प्रकार की अनुपपत्ति नहीं होती। परन्तु आहवनीयपक्ष में उक्त विप्रतिपत्ति को दूर करने का क्या उपाय? इसी प्रश्न का समाधान करते हुए श्रुति ने यह उपाय बतलाया है कि, आहवनीयाधिश्रयणपक्ष में-पुरोडाशाधिश्रयणकाल में आज्याधिश्रयण नहीं करना चाहिए, अपितु जब पत्नी के आज्यावेक्षण का समय आवे, उस समय पहिले अगत्या आज्य का गार्हपत्याग्नि में अधिश्रयण कर लेना चाहिए। जब पत्नी गार्हपत्यस्थान में ही आज्यावेक्षण करले, तो आहवनीयाधिश्रयणपक्ष की प्राप्तमर्य्यादा को सुरक्षित रखने के लिए पुनः (आज्यावेक्षणानन्तर) आहवनीयाग्नि में आज्याधिश्रयण कर लेना चाहिए। अधिश्रयणानन्तर आज्य को देवप्राणयुक्त वेदिमध्यभाग पर रख देना चाहिए। २०।२१।२२।२३।२४।

'आपोमया सवरमा सर्वमापोमयं जगत्' (महाभारत) इस सिद्धान्त के अनुसार यह दृश्य-भूतभौतिक-पञ्चपर्वा विश्व * अपने मूल में-'अप् तत्त्व' पर ही प्रतिष्ठित रह रहा है। अर्थात् पाञ्चभौतिक-विश्व का मौलिक उपादानद्रव्य अप्तत्त्व ही माना गया है, जैसाकि निम्नलिखित मनुवचन से स्पष्ट प्रमाणित है—

> सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधा प्रजाः।
> अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥ (मनुः १।८।

ऋक्-यजु-साम-नामक मौलिक-ऋषिप्राणात्मक अपौरुषेय-सत्यात्मक-वेद से युक्त अव्यक्त-प्रजापति अपने ऋक्सामानुगत यजुः के-'ज्' रूप वाग्भाग से सर्वप्रथम 'अप्'-रूप में ही परिणत होते हैं, जो कि यह अप्तत्त्व सम्पूर्ण विश्व को व्याप्त-आप्त करने के कारण-आपः नाम से एवं आवरणरूप से सम्पूर्ण विश्व का वरण करने से-वा (वारि) नाम से प्रसिद्ध हुआ है +। 'तद् आण्डं समवर्त्तत' के अनुसार इस अप्तत्त्व के परिवेष्टन से ही अव्यक्त-ब्रह्म 'अण्ड' रूप में परिणत हुआ है। इसीलिए उस अव्यक्तब्रह्म

---

* स्वयम्भू-परमेष्ठी-सूर्य्य-चन्द्रमा पृथिवी ही क्रमशः आकाश-वायु-तेज-जल-पृथ नामक 'पञ्चमहाभूत' हैं, एवं इन पांच पर्वों से ही 'पञ्चपर्वा-विश्व' का स्वरूप-निर्माण हुआ है, जिसका उपादान द्रव्य 'अप् तत्त्व' ही माना गया है।

+ — सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्। वागेव सा ऽसृज्यत। सर्वं सर्वमाप्नोत्-यदिदं किञ्च। तस्मात् आपः'। सर्वमवृणोत्-तस्माद् वाः (वारि)। (शत० ६।१।१।९)

का यह पञ्चपर्वात्मक अग्नीषोममय विश्व 'ब्रह्माण्ड' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। प्रकृत ब्राह्मण की २५ वीं कण्डिका के-' तदिदमप्सु पयो हितम्' इस रहस्यपूर्ण-निगम के द्वारा अप्तत्त्व का ही-'नीर-क्षीर-विवेक' हुआ है।

ईशानुगत 'नीर-क्षीर-विवेक' नामक लौकिक-न्याय लोक में सुप्रसिद्ध है, जिस इस लोकप्रसिद्ध न्याय का मूल आधार 'तदप्सु पयो हितम्' ( सो यह घृत पानी में प्रतिष्ठित है ) यही वचन बन रहा है। 'नीर' आप (पानी) है एवं-'क्षीर' 'आज्य (घृत) है। इस पाञ्चभौतिक-विश्व के मूलोत्पादनभूत विश्व की सीमा में, विश्व के गर्भ में नीर भी है, और क्षीर भी है। अर्थात् आप भी है, और आज्य भी है। पानी और दूध ( आज्य का मौलिकरूप ), दोनों के सम्मिश्रण का नाम ही 'विश्व' है।

अपनी आस्थामयी सौम्या पावन-श्रद्धा को 'पुराणशास्त्र' के स्वाध्याय एवं श्रवण से धन्य-कृत-कृत्य करते रहने वाले मानवश्रेष्ठों के लिए यह सुविदित ही है कि पुराण-कथानुसार त्रैलोक्य के पालनकर्त्ता भगवान् विष्णु अनन्त-शयनाग की सुचिक्कणा-कोमलशय्या पर 'क्षीरसमुद्र' में ही शयन कर रहे हैं। मानवीया प्रज्ञा के अपराध से जब जब भी धर्मस्कम्भ ( स्तम्भ ) विकम्पित होजाता है तो तब तब ही देवताओं की करुणापूर्णा प्रार्थना पर करुणावरुणालय शेषशायी भगवान् विष्णु क्षीरसमुद्र का परित्याग कर अवताररूपेण अवतीर्ण हुआ करते हैं। कौनसा है वह 'क्षीरसमुद्र' जिसमें विष्णु शयन कर रहे हैं? इस महान् सम्प्रश्न का समाधान व्यवसायात्मिका जिस नैष्ठिकी ज्ञानविज्ञानात्मिका बुद्धि के द्वारा होता है, वही तत्त्वनिष्ठा बुद्धि-'नीरक्षीरविवेकशालिनीबुद्धि' कहलाई है एवं दो शब्दों में विवेकशालिनी उसी तत्त्व बुद्धि से सम्बन्ध रखने वाले—'नीर-क्षीर-विवेक' की ओर हम अपने श्रद्धानिष्ठ पाठकों का ध्यान आकर्षित कर रहे हैं।

स्वायम्भुव-ब्रह्म-त्रयीमूर्त्ति-प्रजापति के वाग्भाग से उत्पन्न सर्वत्र व्याप्त, अग्रसस्वरूप-सम्पादक 'अप्'तत्त्व का ही नाम है—'परमेष्ठी' इसी का नाम है अग्नीषोमूर्त्ति पारमेष्ठ्य विष्णु, जिसका भार्गव-तत्त्व ही 'लक्ष्मी' नाम से प्रसिद्ध हुआ है एवं आङ्गिरसतत्त्व ही-'सरस्वती' नाम से प्रसिद्ध हुआ है जोकि सरस्वती ही- श्री कहलाई है। सरस्वतीरूपा आङ्गिरसी श्री', एवं आम्भृणीरूपा भार्गवी लक्ष्मीः ये ही दोनों अग्नीषोमय पारमेष्ठ्य विष्णु की पत्नियाँ हैं, जिनके सम्बन्ध में— श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यौ ( यजुःसंहिता ) यह प्रसिद्ध है। सैषा प्राकृत-स्थिति। स्थितस्यैव गतिश्चिन्तनीया नीरक्षीरविवेक दृष्ट्या।

पारमेष्ठ्य विष्णु का भृगुतत्त्व ही अपनी घनावस्था से-'आपः' है तरलावस्था से 'वायु' है, एवं विरलावस्था से-'सोमः' है। 'आपो-वायु-सोमः-इत्येते भृगवः' ( श्रुतिः ) के अनुसार इन तीनों तत्त्वों की समष्टि का नाम ही- भृगु है जिनसे क्रमशः असुर-गन्धर्व पितर-नामक तीन पारमेष्ठ्य-प्राणात्मक सर्ग अभिव्यक्त हुए हैं। असुर आपोमय है गन्धर्व वायव्य हैं एवं पितरः सोम्यास'। हैं गन्धर्वप्राणात्मक

वायव्यतत्त्व ही–वह 'अनन्त शेष नाग' + ( सर्पणशील–'मघवराह' नामक पारमेष्ठ्य महान् वायु ) है, जिस पर पारमेष्ठ्य विष्णु भगवान् शयन कर रहे हैं। पारमेष्ठ्य भार्गव आप ही–'नीर' (पानी) है भागव सोम ही– क्षीर ( दूध ) है एवं दोनों का विभाजक है मध्यस्थ भार्गव–शेषनागात्मक–सर्पप्राणात्मक वायु। यों पारमेष्ठ्य 'सरस्वान्' नामक महान् समुद्र में–नीर–क्षीर–वायु–इन तीन तत्त्वों की सत्ता सिद्ध हो जाती है। इस तत्त्वत्रयी को आधार बनाकर ही हमें–'नीरक्षीरात्मक विश्व का समन्वय देखना है।

क्षीरभाव 'दुग्ध है और सौम्य है अर्थात् सोममय है जो कि वह सौम्य क्षीर उस आपोमय समुद्र में घुलमिल रहा है। मध्यस्थ–वायु ही इस का नीर से पार्थक्य करता रहता है, एवं इसी पार्थक्य से इस सोममय क्षीर में चिदात्मा [विष्णु] अभिव्यक्त होते हैं। चिदात्मा की गर्भभूमि को– महद्ब्रह्म' माना गया है जो कि पारमेष्ठ्य–पितृप्राणमय–सौम्य–तत्त्व ही है एवं जिसके सत्त्व–रज–तम नामक तीन तो सुप्रसिद्ध गुण माने गए हैं एवं सूर्य्यानुगत महद्प्रकृतिविभाग चन्द्रमानुगत प्रकृतिविभाग एवं भूपिण्डानुगत–आकृतिविभाग ये तीन प्रकृतिभाव माने गए हैं। षड्भावापन्न यह पारमेष्ठ्य–महद्ब्रह्म ही विश्व की मूलप्रकृति–जननी–माता है जिसमें चिदात्मा विष्णु गर्भधारण करते हैं *। इसी भार्गव–महद्ब्रह्म में चिदात्मा क्योंकि गर्भधारण करते हैं इनके क्योंकि आप्य–वायव्य–सौम्य–नामक तीन महिमा–विवर्त हैं अतएव महद्ब्रह्ममूलक प्राणीसर्ग 'आप्यजीव ( जल के प्राणी )–वायव्यजीव । वायु के मानव–पशु–पक्षी–कीट–कृमि–प्राणी ) एवं–सौम्यजीव ( अग्निघ ऊष्मयोनिसर्ग ) नामक तीन प्रकार के ही माने गए हैं जिसका पूर्वस्कन्दों में यत्र तत्र संक्षेप, एवं विस्तार से स्पष्टीकरण होगया है।

चिदात्मा विष्णु जिसमें गर्भ धारण करेंगे वहीं क्षीर की अभिव्यक्ति होगी एवं यही मूलसूत्र 'नीरक्षीरविवेक' का मूलाधार माना जायगा। बात थोड़ी समझने जैसी है। विश्वप्रजा को हम वृषासर्ग योषासर्ग भेद से दो मार्गों में विभक्त मानेंगे जिनके मूल–पारमेष्ठ्य–अङ्गिरा, और भृगु ही बने हुए हैं। भृगु का संक्षिप्त नाम हम सोम रख लेते हैं एवं अङ्गिरा का संक्षिप्त नाम– 'अग्नि' मान लेते हैं। अग्निसृष्टि ही वृषासृष्टि है एव इसी का नाम है–'पुरुषसृष्टि'। सोमसृष्टि ही 'योषासृष्टि' है एवं

+ पांच भूतों में से मृत्–जल–तेज के निःशेष होजाने पर वायु ही शेष बच रहता है जो प्राणवायु आकाशवत् नित्य ही माना गया है। यही भृगु के सम्बन्ध से 'महान्' कहलाया है–['यथाकाशगतो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान्'–गीता]। इस शेषता से ही यह सर्पणशील–मघवद्वेग से भोभूयमान आसुर–वारुण अपूतत्व से विपाक बना हुआ–पारमेष्ठ्य वायु 'अनन्तशेषनाग' ( सर्प ) कहलाया है जो सोमसम्बन्ध से मसृण–कोमल भी है।

* –मम योनिर्म्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।
सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ! ॥ १ ॥
सर्वयोनिषु कौन्तेय ! मूर्त्तयः सम्भवन्ति याः।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥ २ ॥
—गीता

इसी का नाम है– स्त्रीसृष्टि । नर [ पुरुष ], और मादीन [ स्त्री ] ये ही प्रमुख दो विश्वसर्ग हैं । आग्नेय पुरुषसर्ग, तथा सौम्य स्त्रीसर्ग दोनों ही सर्ग शरीरानुबन्धेन आपोमय ही हैं, जैसा कि— इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति' इत्यादि छान्दोग्यवचन से स्पष्ट है । वृषात्मक पुरुषों का शरीर भी आपोमय ही है एवं योषात्मिका स्त्रियों का शरीर भी आपोमय ही है । किन्तु इन दोनों आपोमय शरीरों की मूलप्रकृति पृथक् पृथक् है । आग्नेय वृषा–पुरुष की प्रकृति की मूलप्रतिष्ठा जहाँ 'अग्नि' ही है वहाँ सौम्या योषा स्त्री की प्रकृति की मूलप्रतिष्ठा–'सोम' ही है । अतएव अग्निप्रकृतिप्रधाना–वृषात्मिका–पुरुष की सृष्टि में शरीरानुबन्धेन अप्तत्त्व के विद्यमान रहने पर भी– सौम्य क्षीर [ सोमात्मक दूध ] की अभिव्यक्ति नहीं होने पाती । इधर सोमप्रकृतिप्रधाना योषात्मिका स्त्री की सृष्टि में इस के मूलप्रकृति रूप सोमभाव के अनुबन्ध से इस के आपोमय शरीर में क्षीर [ दूध ] अभिव्यक्त होसकता है । और यों पुरुष और स्त्री इन दोनों आपोमय शरीरों में से एक स्थान पर [ स्त्री के शरीर में ] तो क्षीर अभिव्यक्त होजाता है, एवं एक स्थान पर [ पुरुष के शरीर में ] क्षीर अभिव्यक्त नहीं होता ।

जहाँ क्षीर अभिव्यक्त होगा वहीं चिदात्मा गर्भ धारण करेंगे, वहीं उसी क्षेत्र में प्रजननधर्म अभि–व्यक्त होसकेगा । अतएव सौम्या क्षीरिणी मातृजाति ही महद्ब्रह्म की अभिव्यक्ति के द्वारा औपपातिक चिदंश [ जीवात्मा ] को स्वगर्भ में धारण कर इसे भौतिक स्वरूप भी प्रदान करने में समर्थ बनती है एवं अपने आपोमय शरीर में अपनी मूलभूता सौम्या प्रकृति से अनुप्राणित 'क्षीर' से इस प्रजा का पोषण–धारण करने में भी समर्थ बन जाती है । और यों विश्वम्भर प्रजापति ने सृष्टिप्रक्रिया में— सौम्या–योषा के आपोभाग में ही– पय [क्षीर–दूध–] हित–प्रतिष्ठित–किया है— तदप्सु पयो हितम् । पिता के समतुलन में माता का स्थान क्यों सर्वोच्च माना गया ? प्रश्न का भी यही मौलिक रहस्य है । जहाँ–जहाँ–सौम्य–योषा–प्राण अभिव्यक्त होगा वहीं वहीं–उसी उसी आपः में अवश्य ही क्षीर अभिव्यक्त रहेगा । जहाँ जहाँ क्षीर अभिव्यक्त होगा वहीं वहीं चिदात्मा अभिव्यक्त होगा । यों इस नीर–क्षीर–विवेक के माध्यम से ही मानव बोध के 'जीवत्त्व' से परिचित होसकेगा, इसी परिचय से इसे स्वरूपबोध होगा एवं यही स्वरूप

---

'हंसो यथा क्षीरमिवाम्बुमध्यात्' इस कविसूक्ति के अनुसार ऐसा माना जाता है कि 'यदि हंस नामक पक्षी के सम्मुख पानी और दूध मिलाकर रख दिया जाता है तो–हंस दूध दूध तो पीजाता है, और जल छोड़ देता है । इसी आधार पर नीरक्षीर न्याय चल पड़ा है । सम्भव है ऐसा भी हो । किन्तु हम तो इस मान्यता के प्रति कोई आस्था नहीं रख रहे । ऐसा केवल कवि की कल्पना का ही साम्राज्य माना जायगा । वस्तुतः या 'सुवीर्य च हंसमाहुः' इस श्रुति के अनुसार पारमेष्ठ्य–गन्धर्वप्राणात्मक वायु का नाम ही–'हंस' है । हंसात्मक यह पारमेष्ठ्य वायु ही अपनी मध्यस्थता से आपः रूप नीर का तथा सोमरूप क्षीर का विभाजक बना हुआ है । और निश्चयेन इसी मौलिक सत्यसिद्ध कारण के आधार पर नीरक्षीरन्याय' प्रक्रान्त हुआ है । यही पारमेष्ठ्य हंस नामक वायव्यप्राण क्षीर के सहयोग से 'भोक्तासुपर्ण' बन कर मातृ गर्भ में जन्म लेता है । अतएव जीवात्मा का एक नाम हंस भी होगया है जैसाकि 'शरीर रह गया और हंसा उड़ गया' इस 'लौकिक–किम्वदन्ती' से भी स्पष्ट है । नीररूप आपोमय ब्रह्माण्ड में कर्मानुसार जन्म लेने वाला यह हंसरूप भोक्ता सुपर्ण ( जीवात्मा ) महद्ब्रह्मात्मक सौम्य क्षीर के तत्त्वबोधात्मक विभाजन से ही स्वस्वरूपबोध में समर्थ बना करता है । और यही रहस्य–'नीर क्षीर विवेक' है ।

वायव्यतत्त्व ही–वह अनन्त शेष नाग + ( सर्पमयीला- यमयराड् ' नामक पारमेष्ठ्य महान् वायु ) है, जिस पर पारमेष्ठ्य विष्णु भगवान् शयन कर रहे हैं। पारमेष्ठ्य भार्गव आपः ही–'नीर' ( पानी ) है भार्गव सोम ही– क्षीर ( दूध ) है, एवं दोनों का विभाजक है मध्यस्थ भार्गव–शेषनागात्मक–न्विर्मप्राणात्मक वायु। यों पारमेष्ठ्य 'सरस्वान नामक महान् समुद्र में–नीर–क्षीर–आयु–इन तीन तत्त्वों की सत्ता सिद्ध हो-जाती है। इस तत्त्वत्रयी को आधार बनाकर ही हमें–'नीरक्षीरात्मक विश्व का समन्वय देखना है।

क्षीरभाव 'दुग्ध है और सौम्य है अर्थात् सोममय है जो कि यह सौम्य क्षीर उस आपोमय समुद्र में घुलमिल रहा है। मध्यस्थ–वायु ही इस का नीर से पार्थक्य करता रहता है एवं इसी पार्थक्य से इस सोममय क्षीर में चिदात्मा [विष्णु] अभिव्यक्त होते हैं। चिदात्मा की गर्भभूमि को– महद्ब्रह्म माना गया है जो कि पारमेष्ठ्य–पितृप्राणमय–सौम्य–तत्त्व ही है एवं जिसके सत्त्व–रज–स्तम नामक तीन तो सुप्रसिद्ध गुण माने गए हैं एवं सूर्यानुगत महदाकृतिविभाव, चन्द्रमानुगत प्रकृतिभाव एवं भूपिण्डानुगत–आकृतिभाव ये तीन प्रकृतिभाव माने गए हैं। षड्भावापन्न यह पारमेष्ठ्य–महद्ब्रह्म ही विश्व की मूलप्रकृति–जननी–माता है जिसमें चिदात्मा विष्णु गर्भधारण करते हैं *। इसी भार्गव–महद्ब्रह्म में चिदात्मा क्योंकि गर्भधारण करते हैं इनके क्योंकि आप्य–वायव्य–सौम्य–नामक तीन महिमा–विवर्त हैं अतएव महद्ब्रह्ममूलक प्राणीसर्ग 'आप्यजाल ( जल के प्राणी )–वायव्यजीव ( वायु के मानव–पशु–पक्षी–कीट–कृमि–प्राणी ) एवं–सौम्यजीव ( अष्टविध देवयोनिसर्ग ) नामक तीन प्रकार के ही माने गए हैं जिसका पूर्वसन्दर्भों में यत्र तत्र संक्षेप एवं विस्तार से स्पष्टीकरण होगया है।

चिदात्मा विष्णु जिसमें गर्भ धारण करेंगे उसी क्षीर की अभिव्यक्ति होगी एवं यही मूलसूत्र 'नीरक्षीरविवेक' का मूलाधार माना जायगा। बात थोड़ी समझने जैसी है। विश्वप्रजा को हम वृषासर्ग योषासर्ग भेद से दो भागों में विभक्त मानेंगे जिनके मूल–पारमेष्ठ्य–अङ्गिरा और भृगु ही बने हुए हैं। भृगु का संक्षिप्त नाम हम सोम' रख लेते हैं एवं अङ्गिरा का संक्षिप्त नाम– अग्नि' मान लेते हैं। अग्निसृष्टि ही वृषासृष्टि है एवं इसी का नाम है–'पुरुषसृष्टि'। सोमसृष्टि ही योषासृष्टि' है एवं

---

+ पांच भूतों में से भूत्–जल–तेज के निःशेष होजाने पर वायु ही शेष बच रहता है, जो प्रायवायु आकाशवत् नित्य ही माना गया है। यही भृगु के सम्बन्ध से 'महान्' कहलाया है–['यथाकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान्'–गीता]। इस शेषता से ही यह सर्पणशील–प्रचण्डवेग से घोघूयमान असुर–बाक्य अपूतत्त्व से विषाक्त बना हुआ–पारमेष्ठ्य वायु 'अनन्तशेषनाग ( सर्प ) कहलाया है, जो सोमसम्बन्ध से मसृण–कोमल भी है।

* –मम योनिर्म्महद्ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।
सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ! ॥ १ ॥
सर्वयोनिषु कौन्तेय ! मूर्तयः सम्भवन्ति याः।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥ २ ॥
—गीता

बस यहीं पर इसकी सत्यमावना-मर्य्यादा समाप्त होजाती है। यही रहस्य श्रुति-स्मृति के साथ सम्बन्ध रखता है। वेद को श्रुति क्यों कहा जाता है? इस प्रश्न के समाधान में वैज्ञानिक पाश्चात्य विद्वानोंने यह कहा है कि, "वेदकाल में लेखनकला का अभाव था। उस समय सुन सुन कर ही वेदमन्त्र कण्ठ किए जाते थे। इस श्रवण-सम्बन्ध से ही वेद 'श्रुति' नाम से प्रसिद्ध हुआ"। हमारे विचार से पश्चात्य विद्वानोंने 'श्रुति' शब्द के उक्त अर्थ के सम्बन्ध में यही ही भूल की है। 'द्रष्टुर्वाक्यं श्रुतिः श्रोतुर्वाक्यं स्मृतिः' श्रुति स्मृति का यही अर्थ है। जिसने विषय के दर्शन किए हैं उस की सुनाई हुई बात हमारे लिए श्रुति है, एवं श्रुति के आधार पर मनन करके जिसने श्रुति के उपबृंहितमात्र को हमारे सम्मुख रक्खा है, उसका वाक्य ही 'स्मृति' है। द्रष्टा सत्यचक्षु से देख रहा है। अतएव उसके वाक्य की प्रामाणिकता में किसी प्रकार का सन्देह नहीं रह जाता। अतएव द्रष्टा ऋषियों के वाक्यसमष्टिरूप श्रुतिशास्त्र को स्वतःप्रमाण माना गया है। स्मृति श्रुत्यनुगामिनी है। अत इसे परतः प्रमाण माना गया है। प्रकृत में हमें केवल यही कहना है कि चक्षुरिन्द्रिय अवश्य ही सत्यभावापेक्ष है। इसी आधार पर 'आँखों देखी परशुराम कभी न झूठी होय' यह किंवदन्ती प्रचलित है। यह चक्षुःसत्य सत्याग्नि है। अग्नि वृषा है। यजमानपत्नी ने अवेक्षण से आज्य में योषाप्राण का समावेश किया था, यजमान का प्रतिनिधिरूप अध्वर्य्यु आज्य में सत्याग्निरूप वृषाप्राण का समावेश करता है। एवं इन सब के द्वारा योषावृषात्मक यज्ञ को समृद्ध बनाता है ॥२७॥

आज्य तेजोरूप है। अग्निवृद्धि करना आज्य का पहिला स्वभाव है। शुक्रवृद्धि करना दूसरा स्वभाव है एवं अमृतपोषण करना तीसरा धर्म है। मन-प्राण-वाक्-तीनों में वाक् शुक्रतत्त्व है। प्राण तेज है। मन अमृत है। घृत से वाङ्मय शुक्र की वृद्धि होती है। प्राणमय (अन्नमय) शरीराग्नि प्रबुद्ध होता है। एवं मनोमय अमृतभाग का पोषण होता है। इसप्रकार यह आज्य तेजः शुक्र-अमृत रूप प्राण-वाक्-मन का पोषण करता हुआ भूतात्मा की समृद्धि का कारण बनता है। घृत से बढ़ कर आत्मसमृद्धि के लिए और दूसरा कोई उत्कृष्ट साधन नहीं है। आज्य का वास्तव में यही गुण है। 'तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि' इस सत्यभावना से भावित होकर आज्यप्राशन करने वाला अध्वर्य्यु अवश्य ही आज्य का सर्वविभूति से युक्त करता हुआ अपने आत्मा को सत्ययुक्त ही बनाता है ॥२८॥

---

## इति-अनुवादप्रकरणम्
## प्रथमकाण्डानुगत तृतीय अध्याय का प्रथम ब्राह्मण
## एव द्वितीय प्रपाठक का चतुर्थ ब्राह्मण उपरत

---

बोध इसके अभ्युदय-निःश्रेयस् का कारण बनेगा जिस इस प्रकृतिसिद्ध कारणता के आधार पर ही लोक में 'नीरक्षीरन्याय' प्रकान्त होरहा है। सौम्य-क्षीरात्मक-पारमेष्ठ्य-जगन्माता-हैमवती उमा-भगवती के अनुग्रह से ही अभिमानी देवताओंने स्वरूप-बोध प्राप्त किया था, जिसका केनोपनिषत् में विस्तार से विश्लेषण हुआ है।

उक्त प्रासङ्गिक नीर-क्षीर-विवेक के माध्यम से प्रकृत में यही बतलाना है कि — अप्तत्त्व में ही प्रकृति ने सौम्यात्मक [ योषात्मक ] के अनुबन्ध से यह पय [ दुग्ध ] प्रतिष्ठित किया है जिसका उत्तर परिणाम 'आज्य' [ घृत ] ही माना गया है। दुग्ध का अमृतभूत आज्य योषारूपा स्त्री का प्रकृतिसिद्ध प्रतिष्ठावत्त्व ही माना गया है। यही क्षीरानुगत आज्य प्रजननधर्मानुगता प्रजा का मूलाधार है। आज यज्ञ के द्वारा देवात्मा का प्रजनन ही अपेक्षित है वह योषा पर ही अवलम्बित है। अतएव योषाप्राणात्मिका यजमानपत्नी को प्रकृतिसिद्ध–'वनितमप्सु पयो हितम्' इस धारणता के के अनुबन्ध से ही 'आज्यदर्शन' (घृतदर्शन) कराया जाता है।

'पवित्र' से पहिले आज्य का प्रोक्षण किया जाता है अनन्तर आज्यसंसर्ग से आज्ययुक्त बने हुए पवित्र से प्रोक्षणी पानी का उत्पवन होता है। इस प्रोक्षणी–प्रोक्षण का तात्पर्य्य है–पानी में पय का आधान। पानी में एक प्रकार का जीवनीय रस होता है। इसी जीवनीय रस को लक्ष्य में रखकर जीवनं भुवनं वनम् इत्यादि रूप से पानी को 'जीवन' कहा जाता है। इसी जीवनीय रस को—''यो वः शिवतमो रसः'' (यजुः) इत्यादि रूप से 'शिवतमरस' नाम से व्यवहृत किया जाता है। दिव्यात्मा इस जीवनीय शिवतम रस से युक्त बनें इसी अभिप्राय से यह उत्पवनकर्म्म किया जाता है ॥२४॥

ऋत्विक् दक्षिणाक्रीत हैं। ऋत्विक् यज्ञकर्म्म में अपने मनः–प्राण–वाक् मय आत्मा का जितना भाग व्यय करते हैं उतना भाग दक्षिणा के द्वारा पूर्ण कर दिया जाता है। यदि दक्षिणादान नहीं होता है तो यजमान के यज्ञात्मा (दिव्यात्मा) में ऋत्विजों का भी आत्मा समाविष्ट रह जाता है। यही यज्ञ का व्यवभाव ( अपूर्णत्व ) है। इस व्यवभाव को दक्षिणा से दूर किया जाता है। दक्षिणाग्रहण से ऋत्विग्गण यज्ञ में जितने कर्म्म करते हैं देवताओं से जो आशीः मांगते हैं–उन सबका सम्बन्ध यजमान के साथ ही होता है। अतः यजमानं को ही आज्यदर्शन करना चाहिए। 'यजमान आज्यदर्शन करे' प्राचीनों का यह आग्रह विज्ञानदृष्टि से सर्वथा नहिष्कृत अतएव उपचरणीय ही है ॥२५॥

सूर्य से चक्षुरिन्द्रिय का निर्म्माण होता है। सूर्य्य सत्यमूर्त्ति है। पुराणने पारमेष्ठ्य मधुगर्भित ज्योतिर्मय विष्णुर्त्ति ( महा वामन ) इसी सौरविष्णु का ( यज्ञ को ) सत्यनारायण नाम से व्यवहृत किया है। अग्नीमय अग्निमूर्त्ति अतएव सत्यसूर्य्य से निष्पन्न होने वाले चक्षु में सत्य की प्रतिष्ठा रहती है। मनुष्य के समीप चक्षु ही एक ऐसा साधन है जिसके आधार पर वह सत्यासत्य के निर्णय पर पहुँच सकता है। जब यजमान यज्ञ में दीक्षा लेता है तो–उससे–'स वै सत्यमेव वदेत्' यह आदेश दिया जाता है। इस आदेश के अव्यवहितोत्तरकाल में ही श्रुतिने पूर्वपक्ष उठाया है कि, मनुष्य होकर सत्य बोले, यह सर्वथा असम्भव है। क्योंकि मनुष्य अनृतसंहित है। जब यह सत्य बोल ही नहीं सकता तो फिर उसके लिए–तुम सत्य बोलो इस आदेश का क्या महत्त्व रह जाता है ? । आगे जाकर इस पूर्वपक्ष का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि यज्ञप्रजापति की ओर से पुरुष में चक्षुरूप का निर्म्माण हुआ है। *यह जैसा देखे वैसा बोले'*

बस यहीं पर इसकी सत्यभाषण-मर्य्यादा समाप्त होजाती है। यही रहस्य श्रुति–स्मृति के साथ सम्बन्ध रखता है। वेद को श्रुति क्यों कहा जाता है ?, इस प्रश्न के समाधान में वैज्ञानिक पाश्चात्य विद्वानोंने यह कहा है कि, "वेदकाल में लेखनकला का अभाव था। उस समय सुन सुन कर ही वेदमन्त्र कण्ठ किए जाते थे। इस श्रवण-सम्बन्ध से ही वेद श्रुति नाम से प्रसिद्ध हुआ'। हमारे विचार से पश्चात्य विद्वानोंने श्रुति' शब्द के उक्त अर्थ के समन्वय में बड़ी ही भूल की है। 'दृष्टवाक्य श्रुति' श्रोतृवाक्य स्मृति' श्रुति स्मृति का यही मर्म है। जिसने विषय के दर्शन किए हैं उस की सुनाई हुई बात हमारे लिए श्रुति है, एवं श्रुति के आधार पर मनन करके जिसने श्रुति के उपर विचार को हमारे सम्मुख रक्खा है उसका वाक्य ही 'स्मृति' है। द्रष्टा सत्यवस्तु से देख रहा है। अतएव उसके वाक्य की प्रामाणिकता में किसी प्रकार का सन्देह नहीं रह जाता। अतएव द्रष्टा ऋषियों के वाक्यसंग्रहरूप श्रुतिशास्त्र को स्वतःप्रमाण माना गया है। स्मृति श्रुत्यनुगामिनी है। अत इसे परत प्रमाण माना गया है। प्रकृत में हमें केवल यही कहना है कि चक्षुरिन्द्रिय अव श्य ही सत्यभावोपेत है। इसी आधार पर 'आँखों देखी परशुराम कभी न झुँठी होय' यह किंवदन्ती प्रचलित है। यह चक्षु-सत्य सत्याग्नि है। अग्नि घृत है। यजमानपत्नी ने अवेक्षण से आज्य में योषाप्राण का समावेश किया था यजमान का प्रतिनिधिरूप अध्वर्यु आज्य में सत्याग्निरूप वृषाप्राण का समावेश करता है। एवं इन सब के द्वारा योषावृषात्मक यज्ञ को समृद्ध बनाता है ॥२७॥

आज्य तेजोरूप है। अग्निवृद्धि करना आज्य का पहिला स्वभाव है। शुक्रवृद्धि करना दूसरा स्वभाव है एवं अमृतपोषण करना तीसरा धर्म्म है। मन –प्राण–वाक्–तीनों में वाक् शुक्रतत्त्व है। प्राण सत्य है। मन अमृत है। घृत से वाङ्मय शुक्र की वृद्धि होती है। प्राणमय ( अन्नमय ) शरीराग्नि प्रवृद्ध होता है। एवं मनोमय अमृतभाग का पोषण होता है। इसप्रकार यह आज्य तेजः-शुक्र–अमृत रूप प्राण–वाक्–मन का पोषण करता हुआ भूतात्मा की समृद्धि का कारण बनता है। घृत से बढ़ कर आत्म समृद्धि के लिए और दूसरा कोई उत्कृष्ट साधन नहीं है। आज्य का वास्तव में यही गुण है। तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि इस सत्यभावना से भावित होकर आज्यदर्शन करने वाला अध्वर्यु अवश्य ही आज्य को सत्यविभूति से युक्त करता हुआ तद्द्वारा विश्वात्मा को सत्ययुक्त ही बनाता है ॥२८॥

---

## इति–अनुवादप्रकरणम्
## प्रथमकाण्डानुगत तृतीय अध्याय का प्रथम ब्राह्मण एव द्वितीय प्रपाठक का चतुर्थ ब्राह्मण उपरत

---

श्री

# अथ-प्रथमकाण्डे तृतीयाध्याये द्वितीय ब्राह्मणम्
# द्वितीयप्रपाठके च पञ्चम ब्राह्मणम्
# "आज्यब्राह्मणम्"

## १६—आज्यग्रहणकर्म्म

### १—यज्ञप्रतिरूपरहस्यप्रकरणम्

( मूल )—पुरुषो वै यज्ञ । पुरुषस्तेन यज्ञः—यदेन पुरुषस्तनुते । एष वै ताय मानो यावानेव पुरुषस्तावान् विधीयते, तस्मात्पुरुषो यज्ञ ॥ १ ॥

तस्येयमेव जुहूः, इयमुपभृत्, आत्मैव ध्रुवा । तद्वा आत्मन एवेमानि सर्वाण्यङ्गानि प्रभवन्ति । तस्माद् ध्रुवाया एव सर्वो यज्ञ प्रभवति ॥ २ ॥

प्राण एव स्रुवः । सोऽयं प्राण सर्वाण्यङ्गान्यनुसञ्चरति । तस्माद् स्रुव सर्वा अनु स्रुचः सञ्चरति ॥ ३ ॥

तस्यासावेव द्यौर्जुहू, अथेदमन्तरिक्षमुपभृत्, इयमेव ध्रुवा । तद्वा अस्या एवम सर्वे लोकाः प्रभवन्ति । तस्माद् ध्रुवाया एव सर्वो यज्ञ प्रभवति ॥ ४ ॥

अयमेव स्रुवो योऽयं पवते । सोऽयमिमान् सर्वान् लोकाननुपवते । तस्माद् स्रुव सर्वा अनु स्रुच सञ्चरति ॥ ५ ॥

### २—आज्यगृहणसंख्यानियमनप्रकरणम्—

स एष यज्ञस्तायमानो देवेभ्यस्तायते । ऋतुभ्य, छन्दोभ्य । यद्धवि, तद्देवानाम् । यत्सोमो राजा, यत्पुरोडाशः, तत्तदादित्य गृह्णाति अमुष्मै त्वा जुष्ट गृह्णामीति । एवमु हैतषाम् ॥ ६ ॥

अथ यान्याज्यानि गृह्यन्ते—ऋतुभ्यश्चैव तानि, छन्दोभ्यश्च गृह्यन्ते । तत्तदना-दिश्य—आज्यस्यैव रूपेण गृहणाति । स वै चतुर्जुह्वां गृहणाति, अष्टौ कृत्व उप-भृति ॥ ७ ॥

स यच्चतुर्ह्रा गृह्णाति-ऋतुभ्यस्तद् गृह्णाति, प्रयाजेभ्यो हि तद् गृह्णाति । ऋतवो हि प्रयाजा । तद्यदनादिश्य-आज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति-अजामितायै । जामि ह कुर्याद्-यद्वसन्ताय त्वा ग्रीष्माय वेति गृह्णीयात् । तस्मादनादिश्य- आज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति ॥ ८ ॥

अथ यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति-छन्दोभ्यस्तद् गृह्णाति, अनुयाजेभ्यो हि तद् गृह्णाति । छन्दांसि ह्यनुयाजा । तद्यदनादिश्य-आज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति-अजामितायै । जामि ह कुर्याद्-यद् गायत्र्यै त्वा त्रिष्टुभे त्वेति गृह्णीयात् । तस्मादनादिश्य आज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति ॥ ९ ॥

अथ यच्चतुर्ध्रुवायां गृह्णाति-सर्वस्मै तद् यज्ञाय गृह्णाति । तेनादनादिश्य-आज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति । कस्मा उ ह्यादिशेत् यतः सर्वाभ्य एव देवताभ्योऽवद्यति । तस्मादनादिश्य आज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति ॥ १० ॥

## ३—आज्यगृहणोपपत्तिप्रकरणम् —

यजमान एव जुहूमनु, योऽस्मा अरातीयति-स उपभृतमनु । अत्तैव जुहूमनु, आद्य उपभृतमनु । अत्तैव जुहूः, आद्य उपभृत् । स वै चतुर्ह्रा गृह्णाति, अष्टौ कृत्व उपभृति ॥ ११ ॥

स यच्चतुर्ह्रा गृह्णाति-अत्तारमेवैतत्परिमिततरं कनीयांसं करोति । अथ यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति-आद्यमेवैतदपरिमिततरं भूयांसं करोति । तद्धि समृद्धम्-यत्राता कनीयान् आद्यो भूयान् ॥ १२ ॥

स वै चतुर्ह्रा गृह्णन् भूय आज्यं गृह्णाति, अष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णन्-कनीय आज्यं गृह्णाति ॥ १३ ॥

स यच्चतुर्ह्रा गृह्णन् भूय आज्यं गृह्णाति-अत्तारमेवैतत् परिमिततरं कनीयांसं कुर्वन्नस्मिन् वीर्यं बलं दधाति । अथ यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णन् कनीय आज्यं गृह्णाति-आद्यमेवैतदपरिमिततरं भूयांसं कुर्वन् समवीर्यमबलीयांसं करोति । तस्मादुत राजाऽपारो विशो ग्रामसाय, अप्यकथेरमत्रैव जिनाति । त्वयथा त्वस्यामपर्ते, तथा सपत्नेनो ह वीर्यैवा-यज्जुह्वां भूय आज्यं गृह्णाति । स यज्जुह्वां गृह्णाति-जुह्वेव वज्जुहोति, यदुपभृति गृह्णाति-जुह्वेव वज्जुहोति ॥ १४ ॥

तदाहु -कस्मा उ तद्ध्रुवमुपभृति गृह्णीयात्-यदुपभृता न जुहोतीति । स यद्धोपभृता जुहुयात्-पृथग्घैवेमाः प्रजाः स्युः-नैवात्ता स्यात्, नाद्य स्यात् । अथ यज्जुह्वै व समानीय जुहोति-तस्मादिमा विशः क्षत्रियाय बलिं हरन्ति । अथ यदुपभृति गृह्णाति-तस्माद् क्षत्रियस्यैव वशे सति वैश्यं पशव उपतिष्ठन्ते । अथ यज्जुह्वै व समानीय जुहोति-तस्माद्यदैव क्षत्रियः कामयते-अथाह वैश्यम्-'अपि यन्मे परो निहितम्, तदाहरेति, त जिनाति । त्यद्यथा त्वत्कामयते, तथा सचते-एतनो ह त्वदीर्ग्या ॥ १५ ॥

तानि वा एतानि छन्दोम्य आज्यानि गृह्यन्ते । स यच्चतुर्जुह्वां गृह्णाति-गायत्र्यै तद् गृह्णाति । अथ यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति-त्रिष्टुब्जगतीभ्यां तद् गृह्णाति । अथ यच्चतुर्ध्रुवायां गृह्णाति-अनुष्टुभे तद् गृह्णाति । वाग् वा अनुष्टुप् । वाचो वा इदं सर्वं प्रभवति । तस्माद् ध्रुवाया एव सर्वो यज्ञः प्रभवति । इयं वा अनुष्टुप्, अस्यै वा इदं सर्वं प्रभवति । तस्माद् ध्रुवाया एव सर्वो यज्ञः प्रभवति ॥ १६ ॥

## ४ — आज्यगृहणपद्धतिप्रकरणम्—

स गृह्णाति धाम नामासि प्रियं देवानाम् [ १ अ० ३० मं० ] इति । एतद्वै देवानां प्रियतमं धाम-यदाज्यम् । तस्मादाह-धाम नामासि प्रियं देवानामिति । अनाधृष्टं देवयजनमसि-[ अ० १ म० ३१ ] इति । वज्रो ह्याज्यम् । तस्मादाह-अनाधृष्टं देवयजनमसीति ॥ १७ ॥

स एतेन यजुषा सकृज्जुह्वां गृह्णाति, त्रिस्तूष्णीम् । एतनैव यजुषा सकृदुपभृति गृह्णाति, सप्तकृत्वस्तूष्णीम् । एतेनैव यजुषा सकृद् ध्रुवायां गृह्णाति, त्रिस्तूष्णीम् । तदाहु -त्रिस्त्रिरेव यजुषा गृह्णीयात्-त्रिवृद्धि यज्ञ इति । तदु नु सकृत्सकृदेव । अत्रो ह्येव त्रिगृहीतं सम्पद्यते ॥ १८ ॥

इति-शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये प्रथमकाण्डे
तृतीयाध्याये द्वितीय ब्राह्मणम्
द्वितीयप्रपाठके च पञ्चम ब्राह्मणम्
'आज्यब्राह्मण -नामक
उपरतम्

# मूलानुवाद—

## १—यज्ञप्रतिरूपरहस्यप्रकरण—

यह यज्ञ ( मनुष्ययजमान के द्वारा किया जाने वाला वैध यज्ञ ) निश्चयरूप से पुरुष ( मनुष्य की ही प्रतिकृति ) है । (यह) यज्ञ इसलिए पुरुष ( पुरुषस्वरूप–सदृश ) है कि, जो कि पुरुष ( यज्ञकर्ता यजमान दक्षिणाक्रीत अध्वर्यु होता उद्गाता ब्रह्मा आदि ऋत्विग् गण जो कि पुरुष हैं ) इस यज्ञ को वितत करता है ( वेदि, कुण्ड, मन्त्र, हवि आदि साधनों से विस्तार–भाव में परिणत करता है) । क्योंकि पुरुष के द्वारा ही यज्ञस्वरूप सम्पन्न होता है इसलिए यज्ञ को–पुरुषकर्तृत्वेन–अवश्य ही 'पुरुष' कहा जासकता है । ( एक दूसरे कारण से भी यज्ञ को पुरुष कहा जासकता है जो कि कारण पहिले कारण की अपेक्षा प्रमुख है । कण्डिका का उत्तर वाक्य उसी का स्पष्टीकरण कर रहा है ) । यह ( वैध यज्ञ )–( ऋत्विजादि पुरुषों के द्वारा ) वितायमान होता हुआ ( गार्हपत्य अपथाग्नि आहवनीय वेदि, आदि रूप से फैलता हुआ ) निश्चयरूप से जितना ही ( जितनी लम्बाई के परिमाण से ) पुरुष वितत रहता है उतना ही (उतने ही परिमाण से सम्पन्न किया जाता है । ( पुरुषपरिणाम–सदृश विस्तारभाव की समता से ही यज्ञ को 'पुरुष' कहना अन्वर्थ बन जाता है ) ॥१॥

(यज्ञ की प्रतिज्ञात पुरुषाकारता सिद्ध करती हुई श्रुति कहती है कि)—जुहू इस यज्ञ की यही ( दक्षिणभुजा–दाहिना हाथ ) है उपभृत् ( इस यज्ञ की ) यह ( वाम–भुजा–बायाँ हाथ ) है ध्रुवा ( इस यज्ञ का ) आत्मा ( मध्य अङ्ग–धड़ ) ही है । ( इसप्रकार जुहू उपभृत्, ध्रुवा रूप से दक्षिण वाम हस्त एवं मध्याङ्ग–सम्पत्ति–लक्षणा पुरुषाकृति–सम्पत्ति से युक्त रहने वाले यज्ञ को अवश्य ही पुरुष (पुरुष की प्रतिकृति–पुरुषसदृश) कहा जासकता है, यही तात्पर्य है ।

( 'ध्रुवा' नामक यज्ञपात्र आत्मा ( मध्याङ्ग ) की प्रतिकृति कैसे है ? इस जिज्ञासा का समाधान करती हुई आगे जाकर श्रुति कहती है कि )—यह प्रत्यक्ष है कि, ( इसी ) आत्मा ( मध्याङ्गरूप धड़ ) से ही ये ( हस्त, पाद मस्तकादि ) सब अङ्ग ( शरीरावयव ) उत्पन्न होते हैं ( निकलते हैं, रसप्राप्ति के द्वारा पुष्ट होते रहते हैं ) । इस वैधयज्ञ में आज्यपरिपूर्ण ध्रुवापात्र आत्मस्थानीय है, एवं आत्मा से ही अङ्गरूप हस्त–पादादि इतर सम्पूर्ण अङ्ग उत्पन्न होते हैं रसग्रहण करते हैं, अतएव ( यहाँ भी जुहू उपभृत् आदि के द्वारा ध्रुवा से ही घृत ले ले कर) ध्रुवा से ही सम्पूर्ण साङ्गोपाङ्ग वैधयज्ञ–उत्पन्न–सम्पन्न होता है (यज्ञ की इतिकर्तव्यता पूरी की जाती है । अतः यज्ञस्वरूपसाधकभूत ध्रुवा को इस यज्ञपुरुष का अवश्य ही 'आत्मा' माना जासकता है, यही तात्पर्य है ) ॥२॥

( पुरुष के शरीर में 'हस्त–पाद–आत्मा' ये तीन स्थूल विभाग उपलब्ध होते हैं । शिरोभाग से आरम्भ कर मूलग्रन्थि पर्यन्त प्रदेश 'आत्मा' ( धड़ ) माना जायगा । दक्षिणहस्त दक्षिण पाद

का एक स्वतन्त्र विभाग, एवं वामहस्त वामपाद का एक स्वतन्त्र विभाग माना जायगा। इसप्रकार पाञ्चभौतिक स्थूलशरीर को आत्मा (धड़), दक्षिणहस्त ( तदुपलक्षित दक्षिणपाद ), वामहस्त ( तदुपलक्षित वामपाद ) इस क्रम से पुरुष को तीन भागों में विभक्त किया जायगा। त्रिविभागात्मक इस शरीर में ( शरीर के सम्पूर्ण अवयवों में ) अवारपारीण सञ्चार करने वाला चैतन्यप्राण एक चौथा स्वतन्त्र तत्त्व माना जायगा, जिसकी सत्ता से जड़-भूत क्रियाशील बनते हुए जीवनीयरस से युक्त रहते हैं। पुरुषसंस्था की इन चार अवान्तर संस्थाओं में से आत्मा ( धड़ ) दक्षिणहस्त (पाद) वामहस्त (पाद) इन तीन भौतिक अवयवों की प्रतिरूपता तो क्रमशः ध्रुवा जुहू उपभृत, इन तीन यज्ञपात्रों के द्वारा सिद्ध करदी गई। अब शेष चौथा चैतन्यप्राण रह जाता है। इसकी प्रतिरूपता बतलाती हुई श्रुति कहती है,—

( इस वैधयज्ञ में उपयुक्त होने वाला ) 'स्रुव' नामक यज्ञपात्र प्राण ही है। स्रुवपात्र प्राणस्थानीय क्यों माना गया ? प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—

( हम देखते हैं कि पुरुषशरीर में केश-लोम एवं नखाग्रभागों को छोड़कर ) यह चैतन्य प्राण ( वैश्वानराग्नि ) शरीर के सम्पूर्ण अङ्गों ( को लक्ष्य बनाकर इन अङ्गों ) में विचरता रहता है। ( हम देखते हैं कि इस यज्ञसंस्था में 'स्रुव नामक यज्ञपात्र जुहू-उपभृत्-ध्रुवा आदि इतर सभी स्रुक्-पात्रों के साथ सम्बन्ध रखता है। इसी आधार पर हम कह सकते हैं कि आत्मा-बाहुहस्त ( एवं पाद-स्थानीय ध्रुव-जुहू-उपभृत् आदि स्रुचों में सञ्चरण करने वाला स्रुव अवश्य ही प्राणस्थानीय है ) इसीलिए ( प्राणस्थानीय होने से ही ) तो यह स्रुव-पात्र सब स्रुचों ( को लक्ष्य बनाकर सब ) में विचरता है ॥३॥

यह वैधयज्ञ पुरुष की प्रतिकृति किस आधार पर माना गया ? इस प्रश्न का समाधान श्रुति ने पुरुषात्मक आध्यात्मिकयज्ञ के द्वारा किया। पुरुषयज्ञ ( आध्यात्मिकयज्ञ ) का जैसा स्वरूप है उस में जैसा अवयवसंस्थान है पुरुषकृत आधिभौतिक, स्वर्गादि-अभीष्ट फलसाधक इस वैधयज्ञ का स्वरूप तथा संस्थान भी वैसा ही है। अत 'समतुलनन्याय से इस वैधयज्ञ को भी 'पुरुष' कहना न्यायसङ्गत बन जाता है। अब इस सम्बन्ध में दो प्रासङ्गिक प्रश्न और उपस्थित होते हैं। पहिला प्रश्न यह है कि जिस पुरुष के आकार के आधार पर वैधयज्ञ का तथाभूत वितान किया जाता है उस पुरुष ( आध्यात्मिकयज्ञ ) का स्वरूप ही एवंविध ( यज्ञात्मक ) कैसे और क्या बना ?। जिस आधिदैविक जगत् ( प्रकृति ) से पुरुषयज्ञ ( आध्यात्मिकयज्ञ ) उत्पन्न हुआ है, उस लोक-वेद में 'यज्ञ' शब्द से व्यवहृत किया गया है। उसे ( आधिदैविकजगत् को ) यज्ञ किस आधार पर कहा गया ? क्या वहाँ भी जुहू उपभृत आदि यज्ञस्वरूपससाधक परिग्रह विद्यमान हैं ?। यही इस सम्बन्ध में दूसरा प्रश्न है। इन प्रश्नों के समाधान से श्रुति का उद्देश्य केवल यही बतलाना है कि, आधिभौतिकयज्ञ ( मनुष्यकृत वैधयज्ञ ) की प्रतिष्ठा आध्यात्मिकयज्ञ ( पुरुषाकारात्मकयज्ञ ) है, एवं इस आध्यात्मिक यज्ञ की प्रतिष्ठा गायत्रीप्रधिव्यात्मक सम्वत्सरलक्षण आधिदैविक यज्ञ है। मनुष्यकृत-यज्ञ का स्वरूप एवंविध क्यों ? इस प्रश्न की उपनिषत् ( उपपत्ति-मौलिकरहस्य ) आध्यात्मिकयज्ञ है। आध्यात्मिक-यज्ञ ( पुरुष ) का एवंविध

स्वरूप क्यों ? इस प्रश्न को उपनिषत् आधिदैविक प्राकृतिक निरूपयज्ञ है, जिस का कि—'यद्दे वेषा अकुर्वस्तत करवाणि' 'देवाननुविधा वै मनुष्या सह यज्ञा' प्रजा सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापति 'यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवा' इत्यादि श्रौत-स्मार्त प्रमाणों से समर्थन हुआ है। जब श्रुति ने आधिभौतिक, आध्यात्मिक यज्ञों का स्वरूप बतला दिया तो प्रकरणवश श्रुति के लिए यह भी आवश्यक होगया कि, वह प्रसङ्गोपात्त तीसरे आधिदैविकयज्ञ का स्वरूप भी बतलावे साथ साथ उनकी भी इनके साथ प्रतिरूपता सिद्ध करे। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए ४–५ कण्डिकाएँ पाठकों के सम्मुख उपस्थित होरही हैं—

उस ( आधिदैविकयज्ञ ) की यह ( बड़ी दूर दिखलाई देने वाला सौरमण्डलोपलक्षित ) द्यौ ही जुहू ( दक्षिणहस्तपादका प्रतिरूप ) है एवं यह अन्तरिक्ष ( द्यावापृथिवी के मध्य का प्रदेश ) उपभृत् ( वामहस्त का प्रतिरूप ) है। यह पृथिवी ही ध्रुवा ( आत्मा का प्रतिरूप ) है। ( पुरुषयज्ञ की प्रतिरूपता सिद्ध करते हुए ध्रुवा की आत्मप्रतिरूपता का समर्थन किया गया था। अतः उसकी भी पुष्टि होनी चाहिए। आत्मा वही माना जायगा जिस से हस्त पादादि सब अङ्ग उत्पन्न होते होंगे। पृथिवी को ध्रुवालक्षण आत्मा तभी कहा जासकेगा जब कि यह अन्तरिक्ष, द्युलोकरूप उपभृत तथा जुहू, इन दो अङ्गों की उपपत्ति का कारण बन सकेगा। इसी प्रतिरूपता का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है )–

यह यथार्थ है ( तद्य ) कि इसी * पृथिवी से सब लोक ( पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौः आपः आदि लोक ) उत्पन्न हुए हैं। (क्योंकि पृथिवी से सब लोक उत्पन्न होते हैं, एतएव पृथिवी अवश्य ही आत्मरूप ध्रुवा है। क्योंकि ध्रुवा से ही यज्ञस्वरूप की निष्पत्ति होती है )। अतएव (आधिदैविक सप्तद्वीप में ) पृथिवीरूप ध्रुवा से ही सम्पूर्ण यज्ञ ( आधिदैविक-सम्वत्सरयज्ञ ) उत्पन्न हुआ है ॥ ४ ॥

(स्थूलाङ्गभूत जुहू उपभृत तथा ध्रुवा की प्रतिरूपता के सम्बन्ध में क्रमशः द्यौ अन्तरिक्ष पृथिवी (भूपिण्ड) इन तीन लोकों के द्वारा आधिदैविक यज्ञ की प्रतिरूपता सिद्ध की गई। अब वह सर्वसञ्चारी चैतन्य-प्राण शेष रहा जो कि आधिभौतिक यज्ञ में स्रुवपात्र के रूप से एवं आध्यात्मिक यज्ञ में आलोमभ्य:, आनखाग्रेभ्यः व्याप्त वैश्वानराग्निप्राण के रूप से प्रतिष्ठित है। इसी चैतन्य-प्राण की आधिदैविकयज्ञ में प्रतिरूपता बतलाती हुई श्रुति कहती है)—

( इस आधिदैविकयज्ञ का ) यही स्रुव (चैतन्यप्राण) है, जाकि यह (त्रैलोक्य में) प्रवाहित है (बह रहा है)। ( पुरुषयज्ञ की प्रतिरूपता में प्राण और स्रुव की प्रतिरूपता बतलाई गई थी।

---

* पाठक स्मरण करें कि, प्रथम तो पृथिवी से अन्तरिक्षादि लोकों की उत्पत्ति मानना ही असङ्गत है। यदि अभ्युपगमवाद से थोड़ी देर के लिए ऐसा मान भी लिया जाय तब भी पृथिवि से पृथिवी की उत्पत्ति मानना तो सर्वथा असङ्गत प्रतीत नहीं होता ! । इस विषय का तात्त्विक समाधान आगे आने वाले उप पत्ति—प्रकरण में किया जायगा।

भव' यहाँ भी उस प्रतिरूपता का स्पष्टीकरण होना चाहिए। आधिदैविकयज्ञ-संस्था में प्राण वही माना जायगा जो कि जुहू, उपभृत् ध्रुवोपलक्षित पृथिवी अन्तरिक्ष, द्युलोकों को लक्ष्य बनाकर जिन में-सञ्चरण करता होगा। इसी प्रतिरूपता का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है)—

यह वायु (केश-लोम-स्थानीय-वनस्पति-ओषधि-धातुवर्ग आदि पिण्डों के आभ्यन्तर भाग को छोड़कर, एवं नखावस्थानीय भूपिण्ड के आभ्यन्तर प्रदेश को छोड़कर, शेष बचे हुए) इन सब लोकों में (त्रिवृत्स्थानीय पृथिवीलोक, पञ्चदशस्थानीय अन्तरिक्षलोक एवं एकविंशस्थानीय द्युलोक में, जो कि तीनों लोक आधिदैविकी यज्ञसंस्था के अङ्गस्थानीय हैं इन्हें लक्ष्य बना कर इन सब में यह (वायु) बह रहा है (सञ्चरण कर रहा है)। (क्यों कि वायु सब लोकों में सञ्चरण कर रहा है उधर यज्ञप्रक्रिया में स्रुचों में सञ्चार करने वाला हो स्रुव माना गया है, इसी अभिप्राय को व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है)—अतएव निश्चयरूप से यह स्रुव (त्रैलोक्यसञ्चारी वायव्यप्राण) इतर स्रुचा को (जुहू उपभृत् ध्रुवा-स्थानीय द्यु-अन्तरिक्ष-पृथिवी को लक्ष्य बना कर) इन में सञ्चरण कर रहा है ॥४॥

## (१)—*इति–यज्ञप्रतिरूपरहस्यप्रकरणम्

—*—

---

* प्रकृत ब्राह्मण में प्रधानरूप से 'आज्यग्रहण' की इतिकर्तव्यता (पद्धति) का ही निरूपण हुआ है। यज्ञमण्डल में एक नियत स्थान पर आज्य से परिपूर्ण एक नियत पात्र रक्खा रहता है। एक ही स्थान पर सदा स्थिररूप से प्रतिष्ठित रहने वाला वही आज्यपात्र 'ध्रुवा' कहलाता है। ध्रुवापात्र एक ही स्थान पर स्थिर क्यों रहता है? इस प्रासङ्गिक प्रश्न-समाधि के लिए ही श्रुति को पद्धति-प्रदर्शन से पहले यज्ञ का मौलिकस्वरूप बतलाना आवश्यक प्रतीत हुआ। आरम्भ की ४ कण्डिकाओं में श्रुति ने प्रतिरूपविधि से आधिभूत अध्यात्म अधिदैवत, इन तीन यज्ञ-संस्थाओं का स्वरूप बतलाया। इसी आधार पर पञ्चकण्डिकात्मक प्रकरण को एक स्वतन्त्र प्रकरण मानते हुए हमने इसे 'यज्ञप्रतिरूपरहस्यप्रकरण' नाम दे देना उचित मान लिया है।

आधिभौतिक वैधयज्ञ को मध्यस्थ बनाकर यज्ञकर्ता यजमान अपने आध्यात्मिक यज्ञ का आधिदैविक यज्ञ के साथ सम्बन्ध करता है एवं यही यज्ञ का मूल्य उद्देश्य है। इस उद्देश्य की सफलता के लिए छन्द तथा भृग्वङ्गिरोवेष्टित सम्वत्सरमण्डलस्थ प्राणदेवताओं का ही यजन होता है जैसा कि पाठक उपपत्ति प्रकरण में विस्तार से देखेंगे। यज्ञ के उद्देश्य भाव्दयता है एवं इनकी आधिदैविक यज्ञ से तुलना करते हुए आधिदैविक यज्ञ की प्रतिरूपता का परिज्ञान आवश्यकरूप से अपेक्षित है। अतएव पद्धति से पहले प्रतिरूपरहस्य का दिग्दर्शन कराना पड़ा और इस दिग्दर्शन का मूलकारण बना ध्रुवापात्र'। ब्राह्मण ने ध्रुवा से आज्यग्रहण का विधान किया है। ध्रुवा से ही आज्यग्रहण क्यों किया जाय? इस स्वाभाविक, तथा प्रासङ्गिक प्रश्न के समाधान के लिए ही प्रथम 'यज्ञप्रतिरूप-रहस्य बतलाना आवश्यक समझा गया है। क्योंकि आधिभौतिक यज्ञ का आध्यात्मिकयज्ञ के साथ जैसे अविच्छिन्न सम्बन्ध है एवमेव आध्यात्मिकयज्ञ का आधिदैविक यज्ञ से साथ भी घनिष्ठ सम्बन्ध है। इस समान-सम्बन्धदृष्टि से भी प्रसङ्गवश श्रुति को अधिभूत, अध्यात्म की प्रतिरूपता के साथ साथ अध्यात्म, एवं अधिदैवत की प्रतीरूपता भी बतलानी पड़ी।

स्वरूप क्यों ?, इस प्रश्न को उपनिषत् आधिदैविक प्राकृतिक नित्ययज्ञ है, जिस का कि—'यद्दै देवा अकुर्वंस्तत् करवाणि' 'देवाननुविधा वै मनुष्याः' सह यज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः 'यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः' इत्यादि श्रौत-स्मार्त प्रमाणों से समर्थन हुआ है। जब श्रुति ने आधिभौतिक, आध्यात्मिक यज्ञों का स्वरूप बतला दिया तो प्रकरणवश श्रुति के लिए यह भी आवश्यक होगया कि, यह प्रसङ्गोपात्त तीसरे आधिदैविकयज्ञ का स्वरूप भी बतलाय साथ साथ उनकी भी इनके साथ प्रतिरूपता सिद्ध करे। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए ४–५ कण्डिकाएँ पाठकों के सम्मुख उपस्थित होरही हैं—

उस (आधिदैविकयज्ञ) की यह (बड़ी दूर दिखलाई देने वाला सौरमण्डलोपलक्षित) द्यौ ही जुहू (दक्षिणहस्तपादका प्रतिरूप) है एवं यह अन्तरिक्ष (द्यावापृथिवी के मध्य का प्रदेश) उपभृत् (वामहस्त का प्रतिरूप) है। यह पृथिवी ही ध्रुवा (आत्मा का प्रतिरूप) है। (पुरुषयज्ञ की प्रतिरूपता सिद्ध करते हुए ध्रुवा की आत्मप्रतिरूपता का समन्वय किया गया था। अतः उसकी भी पुष्टि होनी चाहिए। आत्मा वही माना जायगा, जिस से हस्त पादादि सब अङ्ग उत्पन्न होते होंगे। पृथिवी को ध्रुवालक्षण आत्मा तभी कहा जासकेगा जब कि यह अन्तरिक्ष द्युलोकरूप उपभृत, तथा जुहू इन दो अङ्गों की उपपत्ति का कारण बन सकेगा। इसी प्रतिरूपता का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है)–

यह यथार्थ है (तद्वा) कि, इसी * पृथिवी से सब लोक (पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ आपः आदि लोक) उत्पन्न हुए हैं। (क्योंकि पृथिवी से सब लोक उत्पन्न होते हैं, एवमेव पृथिवी अवश्य ही आत्मरूप ध्रुवा है। क्योंकि ध्रुवा से ही यज्ञस्वरूप की निष्पत्ति हुआ है)। अतएव (आधिदैविक मण्डल में) पृथिवीरूप ध्रुवा से ही सम्पूर्ण यज्ञ (आधिदैविक-सम्वत्सरयज्ञ) उत्पन्न हुआ है ॥ ४ ॥

(स्थूलाङ्गभूत जुहू उपभृत तथा ध्रुवा की प्रतिरूपता के सम्बन्ध में क्रमशः द्यौ, अन्तरिक्ष पृथिवी (भूपिण्ड) इन तीन लोकों के द्वारा आधिदैविक यज्ञ की प्रतिरूपता सिद्ध की गई। अब यह मध्यमङ्गभूत चेत य प्राण शेष रहा, जो कि आधिभौतिक यज्ञ में 'स्रुवपात्र' के रूप से एवं आध्यात्मिक यज्ञ में आत्रोमभ्य आनखाग्रेभ्यः व्याप्त वैश्वानराग्निप्राण के रूप से प्रतिष्ठित है। इसी चैतन्य-प्राण की आधिदैविकयज्ञ में प्रतिरूपता बतलाती हुई श्रुति कहती है)—

(इस आधिदैविकयज्ञ का) यही स्रुव (चैतन्यप्राण) है, जोकि यह (त्रैलोक्य में) प्रवाहित है (बह रहा है)। (पुरुषयज्ञ की प्रतिरूपता में प्राण और स्रुव की प्रतिरूपता बतलाई गई थी।

---

* पाठक सन्देह करेंगे कि, प्रथम तो पृथिवी से अन्तरिक्षादि लोकों की उत्पत्ति मानना ही असङ्गत है। यदि अभ्युपगमवाद से थोड़ी देर के लिए ऐसा मान भी लिया जाय, तब भी पृथिवी से पृथिवी की उत्पत्ति मानना तो सर्वथा असङ्गत प्रतीत नहीं होता ! । इस विषय का सारगर्भित समाधान आगे आने वाले उप पत्ति–प्रकरण में किया जायगा।

(प्रत्येक यज्ञ में "अन्न–पशुवपा–सामरस' तीनों में से किसी एक तो हविर्द्रव्य का प्रधानता रहती ही है, दूसरा आहुतिद्रव्य आज्य रहता है। इसप्रकार हवि, एवं आज्य भेद से प्रत्येक यज्ञ में दो आहुतिद्रव्य रहते हैं। इन में से हविर्द्रव्य का सम्बन्ध तो प्रधान देवता के साथ बतला दिया गया। अब 'आज्य नामक आहुतिद्रव्य की व्यवस्था करते हैं)—

[हविर्द्रव्य के अतिरिक्त] जो [दूसरे] आज्यों का ग्रहण किया जाता है उन आज्यों का ग्रहण [प्रयाजदेवतारूप] ऋतुओं के लिए, तथा [अनुयाजदेवतारूप छन्दों के लिए, 'च' कारात् स्विष्टकृत्–याग' के लिए] किया जाता है। [क्योंकि ऋतु छन्द स्विष्टकृत्-देवता प्रधान-देवताओं की अपेक्षा गौण हैं, साथ ही ये संख्या में भी परिगणित हैं, इन्हीं सब कारणों से अध्वर्यु उस [आज्य] का [प्रयाजानुयाजादि गौण देवताओं का]–नाम न लेकर आज्यरूप से ही [समष्टिरूप से ही] ग्रहण करता है। [तात्पर्य यही हुआ कि प्रधान देवता के लिए जहाँ हविग्रहण नामनिर्देशपूर्वक होता है वहाँ प्रयाजानुयाजादि सम्बन्धी आज्य का ग्रहण बिना नामनिर्देश के ही करना चाहिए। ग्रहण-सम्बन्ध में व्यतिक्रम बतला कर अब ग्रहण–सम्बन्ध में विशेषता बतलाते हैं]—

वह (अध्वर्यु नियत स्थान पर स्थित आज्यपरिपूर्ण ध्रुवा में स्रुव के द्वारा घृत ले लेकर) चार बार तो जुहू में घृत–ग्रहण करता है एवं (उसी स्रुव से) आठ बार करके उपभृत में ग्रहण करता है ॥७॥

सो जो कि अध्वर्यु चार बार करके (स्रुव से) जुहू में (बिना नाम निर्देश के) आज्य-ग्रहण करता है (उसका कारण बतलाते हैं)। ऋतुओं के लिए (चतुर्वार) आज्यग्रहण करता है। (ऋतुरूप प्रयाजदेवताओं के उद्देश्य से चतुर्गृहीत यह) आज्य प्रयाजदेवताओं के लिए ही ग्रहण करता है। (क्योंकि) ऋतुऐं ही प्रयाज (देवता) हैं। उस आज्य का (ऋतुरूप प्रयाज देवताओं के नाम निर्देश के बिना ही) * अजामिता के लिए आज्यरूप से ही ग्रहण करता है। (यह अध्वर्यु + 'जामि' करेगा जो कि यदि 'वसन्ताय ग्रीष्माय त्वा' इत्यादि रूप से (नाम-निर्देशपूर्वक) आज्यग्रहण करेगा। इसलिए (जामि दोष न हो इसलिए) प्रयाज–देवताओं का नामनिर्देश न कर आज्य के ही रूप से [प्रयाजदेवताओं के लिए चतुर्वार जुहू में आज्य] ग्रहण करता है ॥८॥

सो जो कि अध्वर्यु आठ बार करके [स्रुव से] उपभृत में [बिना नाम निर्देश के] आज्य–ग्रहण करता है [इसका कारण बतलाते हैं]। छन्दों के लिए [आठ बार करके] आज्य ग्रहण करता है। [छन्दोरूप अनुयाज–देवताओं के उद्देश्य से अष्टकृत्व गृहीत यह] आज्य अनुयाज–देवताओं के लिए ही ग्रहण करता है। [क्योंकि] छन्द ही अनुयाज हैं। उस आज्य का [उन छन्दोरूप अनुयाज–देवताओं के नाम निर्देश के बिना ही] अजामिता के लिए आज्यरूप से ही ग्रहण करता है।

---

* सभ्यता की रक्षा के लिए।

+ जामि–असभ्यता

## २—आज्यगृहणसस्यानियमनप्रकरण—

( जैसाकि टिप्पणी में स्पष्ट कर दिया गया है, आरम्भ की ५ कण्डिकाओं में निरूपणीया पद्धति का प्रथम कोई निरूपण न होकर ब्राह्मणग्रन्थों की स्वाभाविकशैली से सम्बन्ध रखने वाला "यज्ञप्रतिरूपरहस्य' ही प्रतिपादित हुआ है। अब ६ ठी कण्डिका से ही पद्धति-प्रदर्शन का उपक्रम किया जाता है )—

(यज्ञरहस्यवेत्ता अध्वर्यु, होता, उद्गाता, ब्रह्मा आदि विद्वान् ऋत्विजों के द्वारा प्रकृत्यनुसार ) वितायमान यह यज्ञ ( आधिभौतिकयज्ञ ) देवताओं ऋतुओं, तथा छन्दों के लिए ही वितत किया जाता है। ( आहुतिद्रव्यों में से ) जो हविर्द्रव्य है वह (प्रधान) देवताओं के लिए नियत है, जोकि आहुतिद्रव्य सोमराजा एवं पुरोडाश है। (तात्पर्य्य यही है कि सोमवल्ली का रस तथा पुरोडाशलक्षण आहुतिद्रव्य, ये दोनों हविर्द्रव्य *प्रधान (आवाप) देवताओं के लिए नियत हैं। इन्हें नाम ग्रहण पूर्वक ही आहुति दी जाती है इसी अभिप्राय से आगे जाकर श्रुति कहती है )—

क्यों कि ×पशुपुरोडाश, अग्निपुरोडाशोपलक्षित 'वपापुरोडाश, एवं सोमरस ये तीन आहुति-द्रव्य देवताओं के लिए नियत हैं एवं देवता (प्राणदेवता मूलरूप से ३३, ३ १ होते हुए भी अपने महिमारूप से ) संख्या में भी अनन्त हैं साथ ही तत्तद्यज्ञविशेषों में तत्तद् विशेष देवता ही प्रधान रहते हैं इसलिए भी) वह (हविर्द्रव्य) उन उन देवताओं का ( 'अग्नये त्वा जुष्टं गृह्णामि'—'अग्नीषोमाभ्यां त्वा जुष्टं गृह्णामि'—उपयामगृहीतोऽसि वायव इन्द्रवायुभ्यां त्वा जुष्टं गृह्णामि इत्यादि रूप से नाम निर्देशपूर्वक ही ) 'अमुष्मै त्वा जुष्टं गृह्णामि' ( अमुक देवता के लिए रुचिपूर्वक सेवन योग्य तुम्हारा हविद्रव्य का-ग्रहण करता हूँ ) इत्यादिरूप से नामनिर्देश करके ही (आहुति द्रव्य का) ग्रहण करते हैं। (इस नामनिर्देशपूर्वक हविर्ग्रहण का कारण यही है कि) देवताओं के सम्बन्ध में (परम्परागत यज्ञपद्धतिग्रन्थों में ) यही प्रकार ( हविर्ग्रहणसाधक मन्त्र पृथक् नाम निर्देशपूर्वक ही पढे हुए हैं, यही आप्त-सम्मत प्रकार) है ॥६॥

---

* यज्ञ में जिन देवताओं को आहुति दी जाती है वे देवता आवाप प्रयाज अनुयाज भेद से तीन श्रेणियों में विभक्त हैं। प्रधान प्राणदेवता 'आवापदेवता' कहलाती हैं प्राणात्मिका मुख्य देवताओं की प्रतिष्ठारूपा वसन्तादि ऋतुएँ प्रयाजदेवता कहलाती हैं। एवं प्रवर्ग्यानुरूप गायत्र्यादि छन्द 'अनुयाजदेवता' कहलाती हैं। सामरस पुरोडाशलक्षण हविर्द्रव्य आज्य, ये तीन आहुति-द्रव्य हैं। तीनों में सोमरस तथा पुरोडाश तो केवल आवापदेवताओं के लिए नियत है एवं ऋतु-छन्दोरूप प्रयाज अनुयाज-देवताओं का आज्याहुति दी जाती है।

× इष्टि-पशु-सोम-भेद से यज्ञसंस्था तीन भागों में विभक्त मानी गई है। इन तीनों में से इष्टि में 'अग्निपुरोडाश' की आहुति होती है। 'पशुबन्ध' में प्रधानरूप से 'पशुवपा' की आहुति होती है। एवं महायाग पदस्थानीय सोमयाग में प्रधानरूप से—चालीस मण्डल में विभक्त ग्रहपात्रों में स्थित 'सोमरस' की आहुति होती है।

(प्रत्येक यज्ञ में "अन्न–पशुवपा–सोमरस" तीनों में से किसी एक तो हविर्द्रव्य की प्रधानता रहती ही है, दूसरा आहुतिद्रव्य आज्य रहता है। इसप्रकार हवि एवं आज्य भेद से प्रत्येक यज्ञ में दो आहुतिद्रव्य रहते हैं। इन में से हविर्द्रव्य का सम्बन्ध तो प्रधान देवता के साथ बतला दिया गया। अब आज्य नामक आहुतिद्रव्य की व्यवस्था करते हैं)—

[हविर्द्रव्य के अतिरिक्त] जो [दूसरे] आज्यों का ग्रहण किया जाता है उन आज्यों का ग्रहण [प्रयाजदेवतारूप] ऋतुओं के लिए, तथा [अनुयाजदेवतारूप छन्दों के लिए, च कारात् स्विष्टकृत्–याग' के लिए] किया जाता है। [क्योंकि ऋतु छन्द स्विष्टकृत्–इनका प्रधान देवताओं की अपेक्षा गौण हैं, साथ ही ये संख्या में भी परिगणित हैं, इन्हीं सब कारणों से अध्वर्यु उस [आज्य] का [प्रयाजानुयाजादि गौण देवताओं का]—नाम न लेकर आज्यरूप से ही [समष्टिरूप से ही] ग्रहण करता है। [तात्पर्य यही हुआ कि प्रधान देवता के लिए जहाँ हविग्रहण नामनिर्देशपूर्वक होता है वहाँ प्रयाजानुयाजादि सम्बन्धी आज्य का ग्रहण बिना नामनिर्देश के ही करना चाहिए। ग्रहण-सम्बन्ध में व्यतिक्रम बतला कर अब ग्रहण–सम्बन्ध में विशेषता बतलाते हैं]—

वह (अध्वर्यु नियत स्थान पर स्थित आज्यपरिपूर्ण भ्रुवा में स्रुव के द्वारा घृत ले लेकर) चार बार तो जुहू में घृत–ग्रहण करता है एवं (उसी स्रुव से) आठ बार करके उपभृत् में ग्रहण करता है ॥५॥

सो जो कि अध्वर्यु चार बार करके (स्रुव से) जुहू में (विना नाम निर्देश के) आज्य ग्रहण करता है (उसका कारण बतलाते हैं)। ऋतुओं के लिए (चतुर्वार) आज्यग्रहण करता है। (ऋतुरूप प्रयाजदेवताओं के उद्देश्य से चतुर्गृहीत यह) आज्य प्रयाजदेवताओं के लिए ही ग्रहण करता है। (क्योंकि) ऋतुएँ ही प्रयाज (देवता) हैं। उस आज्य का (ऋतुरूप प्रयाज देवताओं के नाम निर्देश के विना ही) * अजामिता के लिए आज्यरूप से ही ग्रहण करता है। (वह अध्वर्यु + 'जामि' करेगा जो कि यदि 'वसन्ताय ग्रीष्माय त्वा' इत्यादि रूप से (नाम–निर्देशपूर्वक) आज्यग्रहण करेगा। इसलिए (जामि दोष न हो इसलिए) प्रयाज–देवताओं का नामनिर्देश न कर आज्य के ही रूप से [प्रयाजदेवताओं के लिए चतुर्वार जुहू में आज्य] ग्रहण करता है ॥६॥

सो जो कि अध्वर्यु आठ बार करके [स्रुव से] उपभृत् में [विना नाम निर्देश के] आज्य–ग्रहण करता है [इसका कारण बतलाते हैं]। छन्दों के लिए [आठ बार करके] आज्य ग्रहण करता है। [छन्दोरूप अनुयाज–देवताओं के उद्देश्य से अष्टकृत्व गृहीत यह] आज्य अनुयाज–देवताओं के लिए ही ग्रहण करता है। [क्योंकि] छन्द ही अनुयाज हैं। उस आज्य का [उन छन्दोरूप अनुयाज–देवताओं के नाम निर्देश के विना ही] अजामिता के लिए आज्यरूप से ही ग्रहण करता है।

---

* सभ्यता की रक्षा के लिए।

+ जामि–असभ्यता

# ३—आज्यग्रहणोपपत्तिप्रकरणम्—

(पूर्व प्रकरण में यह स्पष्ट किया जाचुका है कि जुहू में स्रुव के द्वारा क्रमशः से चार बार एवं उपभृत् में आठ बार आज्यग्रहण किया जाता है। 'चतुर्जुह्वां' 'अष्टौ कृत्व उपभृति' इन चार-सङ्ख्याओं की क्या उपनियत् ?, यद्-कण्डिकात्मक प्रकृत प्रकरण इसी प्रश्न का समाधान कर रहा है)—

(यज्ञकर्म्म में दीक्षित, यज्ञफलभोक्ता) यजमान ही जुहू को लक्ष्य बनाता है एवं जो (यजमान का शत्रु) इस यजमान के प्रति (सम्पत्ति-आगमन का द्वार अवरुद्ध करता हुआ इसके साथ) शत्रुता करता है व (शत्रु) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है (अर्थात् जुहू में प्रतिष्ठित आज्य यजमान का प्रतिरूप है एवं उपभृत् में प्रतिष्ठित आज्य यजमान के शत्रु का प्रतिरूप है)। अत्ता (भोक्ता) ही जुहू को लक्ष्य बनाता है एवं आद्य (भोग्य) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है। (अर्थात् जुहू-स्थित आज्य भोक्ता का प्रतिरूप है एवं उपभृत् में स्थित आज्य भोग्य का प्रतिरूप है)। (दक्षिण बाहु का प्रतिरूप) जुहू अत्ता है एवं (वामबाहु का प्रतिरूप) उपभृत आद्य है।

(उक्त यजमान-यजमानशत्रु अत्ता-आद्य इन द्वन्द्वों से श्रुति का अभिप्राय यही है कि, जुहू को यजमान तथा, भोक्ता समझ कर एवं उपभृत् को यजमानशत्रु, तथा भोग्य समझ कर ही आज्यग्रहण-सम्बन्धिनी सङ्ख्याओं के नियतभाव की उपपत्ति पर दृष्टि डालनी चाहिए। क्योंकि यह द्वन्द्व-भाव ही संख्योपपत्ति की मूल प्रतिष्ठा है। यह है-मौलिक परिस्थिति। इस अपने लक्ष्य में रखता हुआ) यह (अध्वर्यु) नियमितरूप से (ये) चार बार जुहू में आज्यग्रहण करता है एवं आठ बार करके उपभृत् में (आज्यग्रहण करता है) ॥११॥

सो जो कि (अध्वर्यु) जुहू में चार बार ग्रहण करता है, (इस की उपपत्ति बतलाते हैं)। (जुहू में चार बार करके आज्यग्रहण करता हुआ अध्वर्यु इस ग्रहणकर्म्म से) अत्ता (यजमान) को ही अतिशय सीमित और संख्या में अल्प (छोटा) करता है। (जुहू में आज्य-ग्रहण करने के अनन्तर जो कि अध्वर्यु उपभृत् में आठ बार करके आज्यग्रहण करता है, (उसका कारण बतलाते हैं)। (उपभृत् में आठ बार करके आज्यग्रहण करता हुआ अध्वर्यु इस ग्रहणकर्म्म से) आद्य (यजमानशत्रु) को ही अतिशय विस्तृत और संख्या में बड़ा करता है। जहाँ भोक्ता कम होंगे एवं भाग्यसामग्री प्रचुरमात्रा में होगी अवश्य ही यह (गृहस्थपरिवार यज्ञकर्म्म आदि) समृद्ध हैं (समृद्ध माने जायेंगे)। (तात्पर्य यही हुआ कि पूर्वकथनानुसार जुहू का आज्य भोक्ता है एवं उपभृत् का आज्य भोग्य है। जहाँ, जिस संस्था में भोक्ता की अपेक्षा भोग्य-सामग्री अधिक होती है, वहाँ समृद्धि मानी जाती है। इसी समृद्धि का यज्ञकर्म्म में समावेश करने के लिए भोक्ता-स्थानीय जुहू का आज्यभाग संख्या में कनीयान् किया जाता है एवं भोग्य उपभृत् का आज्यभाग संख्या में भूयान् बनाया जाता है। ॥१२॥

(ब्राह्मणग्रन्थों की यह एक नियत शैली है कि वह व कर्म्मों का जासक (विज्ञान मीमांसात्मक उपपत्ति) बतलाने का उपक्रम करते हैं तो आरम्भ में समाधानात्मकतर्गर्भित प्रश्नात्मक वाक्य का प्रयोग कर।

है जैसा कि—'तद्यद्य-उपस्पृशति' ( श० १।१।१ )—'अथातोऽशनानशनस्यैव' ( श० १।१।७ )—'अथ यद् द्वन्द्वम् (श० १।१।२।२ ) इत्यादि प्रश्नायक वाक्यों से स्पष्ट है। इन वाक्यार्थों की सङ्गति—'सो जो कि पानी का उपस्पर्श करते हैं—( उस की उपपत्ति बतलाते हैं )—'अब यहाँ से अशन-अनशन की ही—( मीमांसा की जाती है-अब जिस लिए कि द्वन्द्वभाव है ( यह कारण बतलाते हैं ) इस रूप से की जायगी। प्रकृत में भी इस स्वाभाविक शैली के अनुसार ही-अथ यत् चतुर्जुह्वा गृह्णाति' समाधानोपक्रमगर्भित ( उपपत्ति-जिज्ञासारूप ) यह प्रश्नार्थक वाक्य प्रयुक्त हुआ है। अतः इस का अर्थ—अब जिसलिए कि जुहू में चार चार ग्रहण करते हैं ( उस का कारण बतलाते हैं ) यह करना पड़ेगा। अनन्तर अनुवाद-सङ्गति के लिए उक्त वाक्यार्थ के आगे 'जुहू में चार चार ग्रहण करता हुआ अध्वर्यु' इस वाक्य का सम्बन्ध ऊपर से और जोड़ना पड़ेगा। प्रकृत में इस शैली से यही बतलाना है कि कहीं कहीं व्याख्याताओंने— सो जो कि जुहू से चार चार आज्य ग्रहण करता है अधः का ही इस ग्रहण से परिभिन्नतर करता है यह अर्थ किया है। परन्तु ऐसा अर्थ ब्राह्मणशैली से सर्वथा विरुद्ध अतएव उपेक्षणीय ही माना जायगा। प्रत्येक दशा में उपक्रम वाक्य स्वतन्त्र माना जायगा एवं आगे के उत्तर-प्रकरण की सङ्गति के लिये पूर्ववाक्यार्थ से आगे तदुच्यते-'तत्कारणमीमांसा क्रियते' इत्यादि नवीन वाक्यों का समावेश करना पड़ेगा। ]

यह (अध्वर्यु) जुहू में चार चार आज्यग्रहण करता हुआ ( आठ बार वाले उपभृत् की अपेक्षा ) मात्रा में अधिक आज्यग्रहण करता है ( एवं ) उपभृत् में आठ बार करके आज्यग्रहण करता हुआ (चार चार वाले जुहू की अपेक्षा) थोड़ा आज्यग्रहण करता है। ( तात्पर्य यही हुआ कि यद्यपि जुहू में स्रुवा से आज्य लिया जाता है चार ही बार तथापि जुहू का आज्यमात्रा उपभृत् की आज्यमात्रा से अधिक होती है जब कि जुहू में उपभृत् की अपेक्षा चार बार कम डाला जाता है। एवमेव उपभृत् में यद्यपि आज्य लिया जाता है-आठ बार तथापि उपभृत् की आज्यमात्रा जुहू की आज्यमात्रा से भी कम रहती है, जब कि उपभृत् में जुहू की अपेक्षा चार बार अधिक डाला जाता है ॥१३॥

सो जो कि (अध्वर्यु) जुहू में चार बार ही आज्यग्रहण करता हुआ भी ( उपभृत् की अपेक्षा ) अधिक आज्यग्रहण करता है, ( उस का कारण बतलाते हैं )। ( जुहू में चार बार में ही उपभृत् की अपेक्षा अधिक आज्यग्रहण करता हुआ अध्वर्यु ) इस भूयोग्रहणकर्म से क्षत्र को (चार संख्या से) अतिशय सीमित (एवं ) अल्प करता हुआ ( भूयोग्रहण से ) इस ( क्षत्र ) में (विश् की अपेक्षा) वीर्य्य (और) बल का आधान करता है। तात्पर्य यह निकला कि, चार संख्या की दृष्टि से जहाँ क्षत्र संख्या की अपेक्षा कम है, वहाँ आज्य की अधिकता से वीर्य्य तथा बल में विश् की अपेक्षा-अधिक है )।

सो जो कि [अध्वर्यु] उपभृत में आठ बार आज्यग्रहण करता हुआ [जुहू की अपेक्षा] थोड़ा आज्य ग्रहण करता है [उस का कारण बतलाते हैं]। उपभृत् में आठ बार में जुहू की अपेक्षा थोड़ा आज्यग्रहण करता हुआ अध्वर्यु। इस अल्पग्रहण-कर्म से विश् को [आठ संख्या से] अतिशय विस्तृत [एवं] बहु करता हुआ [अल्पग्रहण से] इसे [क्षत्र का] वीर्य्य तथा बल में [क्षत्र-

# ३—आज्यग्रहणोपपत्तिप्रकरणम्—

(पूर्व प्रकरण में यह स्पष्ट किया जाचुका है कि जुहू में स्रुव के द्वारा क्रमशः से चार बार एवं उपभृत् में आठ बार आज्यग्रहण किया जाता है। 'चतुर्जुह्वां गृह्णाति अष्टौ कृत्व उपभृति' इन चार-संख्याओं की क्या उपनिषत् ?, षट्—कण्डिकात्मक प्रकृत प्रकरण इसी प्रश्न का समाधान कर रहा है)—

(यज्ञकर्म्म में दीक्षित यज्ञफलभोक्ता) यजमान ही जुहू को लक्ष्य बनाता है, एवं जो (यजमान का शत्रु) इस यजमान के प्रति (सम्पत्ति-आगमन का द्वार अवरुद्ध करता हुआ इसके साथ) शत्रुता करता है वह (शत्रु) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है (अर्थात् जुहू में प्रतिष्ठित आज्य यजमान का प्रतिरूप है एवं उपभृत् में प्रतिष्ठित आज्य यजमान के शत्रु का प्रतिरूप है)। अत्ता (भोक्ता) ही जुहू को लक्ष्य बनाता है, एवं आद्य (भोग्य) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है। (अर्थात् जुहू-स्थित आज्य भोक्ता का प्रतिरूप है, एवं उपभृत् में स्थित आज्य भाग्य का प्रतिरूप है)। (दक्षिण बाहु का प्रतिरूप) जुहू अत्ता है एवं (वामबाहु का प्रतिरूप) उपभृत् आद्य है।

(उक्त यजमान—यजमानशत्रु अत्ता—आद्य इन द्वन्द्वों से श्रुति का अभिप्राय यही है कि जुहू को यजमान तथा, भोक्ता समझ कर एवं उपभृत् को यजमानशत्रु तथा भोग्य समझ कर ही आज्यग्रहण—सम्बन्धिनी संख्याओं के निम्नभाव की उपपत्ति पर दृष्टि डालनी चाहिए। क्योंकि यह द्वन्द्व-भाव ही सर्वोपपत्ति की मूल प्रतिष्ठा है। यह है—मौलिक परिस्थिति। इस कथन लक्ष्य में रखता हुआ) वह (अध्वर्य्यु) नियमितरूप से (ये) चार बार जुहू में आज्यग्रहण करता है, एवं आठ बार करके उपभृत् में (आज्यग्रहण करता है)॥११॥

सो जो कि (अध्वर्य्यु) जुहू में चार बार ग्रहण करता है, (इस की उपपत्ति बतलाते हैं)। (जुहू में चार बार करके आज्यग्रहण करता हुआ अध्वर्य्यु इस ग्रहणकर्म्म से) अत्ता (यजमान) का ही अतिशय सीमित और संख्या में अल्प (छोटा) करता है। (जुहू में आज्य-ग्रहण करने के अनन्तर जो कि अध्वर्य्यु उपभृत् में आठ बार करके आज्यग्रहण करता है, (उसका कारण बतलाते हैं)। (उपभृत् में आठ बार करके आज्यग्रहण करता हुआ अध्वर्य्यु इस ग्रहणकर्म्म से) आद्य (यजमानशत्रु) को ही अतिशय विस्तृत और संख्या में बड़ा करता है। जहाँ भोक्ता कम होंगे एवं भोग्यसामग्री प्रचुरमात्रा में होगी अवश्य ही वह (गृहस्थपरिवार यज्ञकर्म्म आदि) समृद्ध है (समृद्ध मान जायँगे)। (तात्पर्य्य यही हुआ कि, पूर्वकथनानुसार जुहू का आज्य भोक्ता है, एवं उपभृत् का आज्य भोग्य है। जहाँ जिस संस्था में भोक्ता की अपेक्षा भोग्य सामग्री अधिक होती है, वहाँ समृद्धि मानी जाती है। इसी समृद्धि का यज्ञकर्म्म में समावेश करने के लिए भोक्तृ-स्थानीय जुहू का आज्यभाग संख्या में कनीयान् किया जाता है एवं भोग्य उपभृत् का आज्यभाग संख्या में भूयान् बनाया जाता है।॥१२॥

[ब्राह्मणग्रन्थों की यह एक नियत शैली है कि जब वे कर्मों का ब्राह्मण (विधान, मीमांसा, स्तुति) बतलाने का उपक्रम करते हैं तो आरम्भ में समाधानैकपक्षनिर्भित प्रश्नात्मक वाक्यों का प्रयोग करते

(यज्ञपद्धति का यह एक स्वाभाविक नियम रक्खा जाता है कि, जिस पात्र किंवा पात्री में आहुति द्रव्य लिया जाता है उसी पात्र किंवा पात्री से आहुति दी जाती है। परन्तु श्रुति ने ग्रहण बतलाया है उपभृत् में एवं आहुति का विधान किया है जुहू से। इस वैषम्य का क्या कारण ?, इसी वैषम्य का प्रश्न रूप से उपादान कर, अन्त में समाधान करती हुई श्रुति कहती है]–

[उपभृत् में गृहीत आज्य की उपभृत् से आहुति न देकर जुहू से ही आहुति देनी चाहिए, इस पूर्व सिद्धान्त के सम्बन्ध में | कितने एक विद्वान् कहते हैं कि [ * तदाहु ] यदि [उपभृत् में गृहीत आज्य की ] उपभृत् से आहुति नहीं देते तो फिर क्यों [ किस प्रयोजन के लिए ] उपभृत् में [ आज्य ] ग्रहण किया जाय ? । [प्रश्नकर्ता विद्वानों का अभिप्राय यही है कि, आहुति देने के लिए ही तो आज्यग्रहण का विधान हुआ है। जब उपभृत् से आहुति ही नहीं दीजाती, तो इसमें आज्य-ग्रहण की और क्या आवश्यकता रह जाती है ? ] ।

[ श्रुति उत्तर देती है कि ]-यदि वह [अध्वर्यु ]-[उपभृत् में गृहीत आज्य की] उपभृत् से आहुति देगा तो ये सम्पूर्ण प्रजाएँ [ अपना स्वाभाविक संघठन तोड़ कर ] स्वतन्त्र बन जायँगी। न अत्ता रहेगा न आद्य [सुरक्षित] रहेगा। [ उत्तर का तात्पर्य्य यही है कि, उपभृत् में गृहीत आज्य एवं उपभृत् दोनों आद्यस्थानीय बनते हुए प्रजा-स्थानीय हैं। जुहू में गृहीत आज्य तथा जुहू दोनों अत्ता-स्थानीय बनते हुए 'सत्ताधीश-स्थानीय हैं। ऐसी परिस्थिति में यदि प्रजा-स्थानीय उपभृत् से ही प्रजा-स्थानीय आज्य की आहुति दी जायगी तो उपभृदाज्यस्थानीया प्रजा स्वतन्त्र बन जायगी जो कि निरङ्कुश अमर्य्यादित स्वातन्त्र्य तत्वत पारतन्त्र्य बनता हुआ सम्राट् तथा प्रजा दोनों के नाश का ही कारण माना गया है। परन्तु जब उपभृद्गृहीत आज्य की सत्ताधीश-स्थानीय जुहू [ के आश्रय ] से आहुति दी जाती है, तो उपभृदाज्यरूप प्रजावर्ग जुहूरूप सत्ताधीश की रक्षा में आकर विप्लव से बच जाता है। इसी 'राष्ट्रीय-एकीकरण' के लिए उपभृत्-गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति देना उचित है। इसी अभिप्राय को अपनी स्वाभाविक-शैली से व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है]—

( उपभृत् में आज्यग्रहण करने लिए ) अनन्तर जिसलिए कि ( उपभृत्-गृहीत आज्य को ) जुहू में ही लेकर आहुति देते हैं (इसका कारण बताते हैं)। ( औपभृत आज्य को जुहू में

---

[तस्मादरणमुच्यते-इति वाक्यशेष ] इस वाक्य से स्पष्ट सिद्ध होरहा है। ब्राह्मणग्रन्थों की इन परिभाषाओं के न जानने से मक्षिकास्थाने मक्षिकापातः न्याय से व्याकरण के बलपर केवल शब्दार्थ के अनुगमन से वास्तविक अर्थ-समन्वय में बड़ी भ्रान्ति होजाती है। अब पाठकों से इस सम्बन्ध में सादर निवेदन किया जायगा कि, यथासमय श्रम करते हुए वे इन परिभाषाओं का भलीभाँति स्पष्टीकरण करलें।

* जहाँ कहीं श्रुति को किसी अन्य के द्वारा प्रश्नात्मक, आक्षेपयुक्त पूर्वपक्ष करना होता है वहाँ सर्वत्र आरम्भ में तदाहुः का सन्निवेश रहता है। दूसरे शब्दों में 'तदाहु' वाक्य का अर्थ प्रश्नात्मक ही समझना चाहिए। यह भी ब्राह्मणग्रन्थों की एक स्वाभाविक ही शैली है।

की अपेक्षा] शून्य ही बनाता है। [तात्पर्य्य यही है कि आठ संख्या से जहाँ आद्य संख्या, तथा आयतन में बड़ा है वहाँ मौलिक वीर्य्यरूप आज्य की अल्पता से अत्ता की अपेक्षा यही वीर्य्य, तथा बल से शून्य है, निर्वीर्य्य है निर्बल है]। निष्कर्ष यही निकला कि अत्ता सदा आन्य पर अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित रक्खे आद्य सदा इसके सामने नतमस्तक रहे इसी रूपसमृद्धि के लिए अत्ता-स्थानीय जुहू में अधिकमात्रा से तथा आद्यस्थानीय उपभृत में अल्पमात्रा से आज्य-ग्रहण करना प्राकृतिक है।

[एकाकी रहता हुआ भी अत्ता अधिक वीर्य्य, बल के सम्बन्ध से हीनवीर्य्य हीनबल अनेकों आद्यों पर कैसे अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित रखता है? इस सम्बन्ध में प्राकृतिक-नित्य-प्रपञ्चानुगत 'राजा-प्रजा' का उदाहरण उद्धृत करती हुई श्रुति कहती है]—

इसीलिए तो [तस्मादुत—आद्य की अपेक्षा अत्ता के विशेष बलवीर्य्यवान् होने से ही तो राष्ट्राधिपति एक] सत्ताधीश अपार [असंख्य—अगणित—अनगिनती] प्रजा को प्राप्त होकर भी स्वयं एक घर से (एकाकी ही उस असंख्य-प्रजा को) अपने वश में कर लेता है। (यही नहीं अपितु राष्ट्र की आवश्यकता के लिए यह राष्ट्रपति सत्ताधीश जब जब जैसी जैसी जिस जिस वस्तु की कामना करता है तब तब वैसी वैसी उस उस अभिलषित वस्तु को भी (उस आद्यस्थानीय प्रजा से बल-वीर्य्य के प्रभाव से) प्राप्त करता रहता है। उसी वीर्य्य से (सत्ताधीश यह सब कुछ राज्य-प्रजावैभव प्राप्त करने में समर्थ होता है) जो कि यह अपनी जुहू (रूप दक्षिण बाहु) में अधिक आज्य (वीर्य्य) ग्रहण करता है। (अपने बाहुबल तथा आत्मवीर्य्य से सत्ताधीश एकाकी रहता हुआ भी असंख्यात प्रजायुक्त राष्ट्र पर अपना प्रभुत्व बनाए रखता है, यही तात्पर्य्य है)।

यह अध्वर्यु जिस आज्य को जुहू में लेता है उस आज्य की (तो) आहुति जुहू से देता (ही) है (परन्तु) जिस आज्य का उपभृत् से ग्रहण करता है [उसकी भी आहुति उपभृत से न देकर] जुहू से ही आहुति देता है। [तात्पर्य्य यही हुआ कि आज्यग्रहणकर्म्म पृथक् पृथक् जुहू उपभृत् में होता है, परन्तु आहुति दोनों के आज्य की जुहू से ही दी जाती है]॥७॥१४॥

---

*—१ वी कण्डिका के आगे ब्राह्मणग्रन्थ की जिस प्रतिपादन-शैली का स्पष्टीकरण किया गया है पाठक देखेंगे कि १३-वी १४ वी, कण्डिकाओं के प्रारम्भिक वाक्यों से उक्त शैली का मर्य्यादित समर्थन होरहा है। उत्तरोत्तरकर्मगर्भित प्रश्नार्थक वाक्यों का आरम्भ 'स यत्'— 'अथ यत्'— 'अथातः' इत्यादि रूप से आरम्भ होता है। एवं उत्तरवाक्यों से सम्बद्ध पूर्ववाक्यों का उपक्रम 'अ अ — तद्धि' तस्मात् इत्यादि रूप से होता है। जैसाकि १३ वी कण्डिका के आगे के प्रकरण से सम्बद्ध 'स यं चतुर्जुह्वां गृह्णन् भूयः आज्यं गृह्णाति' इस सामान्य उत्तरवाक्य से एवं १४ वी कण्डिका के उत्तर प्रकरण से ... अतएव अन्यवाक्यवाचक उत्तरोत्तरकर्मगर्भित प्रश्नार्थक— 'स यच्चतुर्जुह्वां गृह्णन् भूय आज्यं गृह्णाति'

(यज्ञपद्धति का यह एक स्वाभाविक नियम देखा जाता है कि जिस पात्र, किंवा पात्री में आहुति द्रव्य लिया जाता है उसी पात्र किंवा पात्री से आहुति दी जाती है। परन्तु श्रुति ने ग्रहण बतलाया है उपभृत् में एवं आहुति का विधान किया है जुहू से। इस वैषम्य का क्या कारण ?, इसी वैषम्य का प्रश्न रूप से उपादान कर, अन्त में समाधान करती हुई श्रुति कहती है]-

[उपभृत् में गृहीत आज्य की उपभृत् से आहुति न देकर जुहू से ही आहुति देनी चाहिए, इस पूर्व सिद्धान्त के सम्बन्ध में] किसने एक विद्वान् कहते हैं कि [ * तदाहुः ] यदि [उपभृत् में गृहीत आज्य की] उपभृत् से आहुति नहीं देते तो फिर क्यों [ किस प्रयोजन के लिए ] उपभृत् में [ आज्य ] ग्रहण किया जाय ? । [प्रश्नकर्त्ता विद्वानों का अभिप्राय यही है कि, आहुति देने के लिए ही तो आज्य-ग्रहण का विधान हुआ है। जब उपभृत् से आहुति ही नहीं दीजाती तो इसमें आज्य-ग्रहण की ओर क्या आवश्यकता रह जाती है ? ] ।

[ श्रुति उत्तर देती है कि ]-यदि वह [अध्वर्यु]-[उपभृत् में गृहीत आज्य की] उपभृत् से आहुति देगा तो ये सम्पूर्ण प्रजाएँ [ अपना स्वाभाविक संघटन नाश कर ] स्वतन्त्र बन जायँगी। न अत्ता रहेगा न आद्य [सुरक्षित] रहेगा। [ उत्तर का तात्पर्य यही है कि, उपभृत् में गृहीत आज्य एवं उपभृत् दोनों आद्यस्थानीय बनते हुए प्रजा-स्थानीय हैं। जुहू में गृहीत आज्य तथा जुहू, दोनों अत्ता स्थानीय बनते हुए 'सत्ताधीश-स्थानीय' हैं। ऐसी परिस्थिति में यदि प्रजा-स्थानीय उपभृत् से ही प्रजा-स्थानीय आज्य की आहुति दी जायगी तो उपभृदाज्यस्थानीया प्रजा स्वतन्त्र बन जायगी जो कि निरंकुश अमर्य्यादित स्वातन्त्र्य तत्त्वतः पारतन्त्र्य बनता हुआ सत्ताधीश, तथा प्रजा दोनों के नाश का ही कारण माना गया है। परन्तु जब उपभृद्गृहीत आज्य का सत्ताधीश-स्थानीय जुहू [ के आश्रय ] से आहुति दी जाती है तो उपभृदाज्यरूप प्रजावर्ग अनुरूप सत्ताधीश की रक्षा में आकर विप्लव से बच जाता है। इसी 'राष्ट्रीय-एकीकरण' के लिए उपभृत्-गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति देना उचित है। इसी अभिप्राय को अपनी स्वाभाविक-शैली से व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है]—

( उपभृत् में आज्यग्रहण करने लिए ) अनन्तर जिसलिए कि ( उपभृत्-गृहीत आज्य का ) जुहू में ही लेकर आहुति देते हैं (इसका कारण बताते हैं)। ( औपभृत आज्य को जुहू में

---

[एतद्धरणसुच्यते-इति यान्त्यप्रापः] इस वाक्य से स्पष्ट सिद्ध होरहा है। ब्राह्मणग्रन्थों की इन परिभाषाओं को न जानने से 'मक्षिकास्थाने मक्षिकापातः' न्याय से व्याकरण के बलपर केवल शब्दार्थ के अनुगमन से वास्तविक अर्थ-समन्वय में बड़ी भ्रान्ति होजाती है। अतः पाठकों से इस सम्बन्ध में साग्रह निवेदन किया जायगा कि, अर्थसमन्वय करते हुए वे इन परिभाषाओं का भलीभाँति स्पष्टीकरण करलें।

*-जहाँ कहीं श्रुति को किसी अंश के द्वारा प्रश्नात्मक, आक्षेपयुक्त पूर्वपक्ष करना होता है, वहाँ सर्वत्र आरम्भ में 'तदाहुः' का सन्निवेश रहता है। दूसरे शब्दों में 'तदाहु' वाक्य का सर्वत्र प्रश्नात्मक ही समझना चाहिए। यह भी ब्राह्मणग्रन्थों की एक स्वाभाविक ही शैली है।

लेकर ) आहुति देने से ही ये प्रजाएँ क्षत्रिय-राजा के लिए बलि (कर) प्रदान करती हैं। (अर्थात् इसीलिए प्रजा राज्य की अनुगामिनी बनी रहती है)।

( अब इस सम्बन्ध में एक प्रश्न और किया जासकता है। वह यही कि, यदि ऐसा है, तो फिर उपभृत् में आज्यग्रहण की ही क्या आवश्यकता रह जाती है ? क्यों नहीं पहिले चार चार जुहू में लेकर भत्ताभ्राऽर की प्राप्ति के लिए आहुति दे दीजाय अनन्तर आद्य को अत्ता के आधीन बनाने के लिए जुहू में ही आठ बार लेकर [ आद्यभाग की रक्षा के लिए] जुहू से ही आहुति दे दी जाय ?। पहिले उपभृत् में लेना पुन: उपभृत् से जुहू में लेकर आहुति देना इस प्रसिद्ध प्राणायाम की अपेक्षा तो पहिले से ही जुहू में ही लेकर क्यों न इतिकर्त्तव्यता पूरी करली जाय ?। इसी विप्रतिपत्ति का प्रश्नोत्थानपूर्वक निराकरण करती हुई श्रुति कहती है)—

[जुहू में चार बार ग्रहण करने के ] अनन्तर जिसलिए कि उपभृत् में [ ही आठ बार आज्य ] ग्रहण करते हैं [ इसका कारण बतलाते हैं ]। [ आद्यलक्षणा प्रजा से सम्बन्ध रखने वाला उपभृत्-सम्बन्धी आज्यग्रहण जुहू में न होकर उपभृत् में ही होता है ] इसलिए ही क्षत्रिय [ राजा ] के वश में [रक्षा में] रहते हुए ही वैश्य [प्रजा] के प्रति पशु [ सम्पत्तिवर्ग ] उपस्थित होते हैं। [उत्तर का तात्पर्य यही कि जिसप्रकार राष्ट्रीय प्रजा की रक्षा के लिए भोक्ता की सत्ता अपेक्षित है, उसीप्रकार भोग्य की सत्ता भी आवश्यक है। राजा यदि प्रजा का सर्वस्व अपने स्वार्थ में ही स्वाहा कर जाय उसे स्वतन्त्र रहकर ( किन्तु अपनी रक्षा में ) सुसमृद्धि का अवसर न दे, तो प्रजा कभी पशुसम्पत्ति ( धन कृषि पशु आदि ( बहिर्वित्त ) से युक्त न बने। और इस दशा में राजा का राजापना ही सुरक्षित न रहे। अतः प्रजाविकास के लिए, प्रजासमृद्धि के लिए प्रजा को व्यवस्था से स्वतन्त्र—रखना भी आवश्यक है। उपभृत जुहू पर रक्खी रहती है। जुहू आधार है, आश्रय है, उपभृत आश्रय है, आश्रित है। यही राजा का प्रजा पर रक्षात्मक अनुग्रह है। इस रक्षा में प्रतिष्ठित वैश्यरूप प्रजावर्ग स्वतन्त्ररूप से पशुसमृद्धि करने में समर्थ बने, इसी प्रयोजन की सिद्धि के लिए जुहू पर रक्खे हुए उपभृत् में ही आज्यग्रहण किया जाता है )।

( इसप्रकार पहिले उपभृत् में आज्यग्रहण कर अनन्तर औपभृत-आज्य को जुहू में लेकर ही आहुति क्यों दी जाती है ? इस प्रश्न का एक समाधान तो कण्डिका के आरम्भ में ही— 'तस्मादिमा विशः क्षत्रियाय बलिं हरन्ति' इत्यादिरूप से दिया जाचुका है। इस उत्तर का तात्पर्य यही है कि, प्रजा राजा को बलि ( कर ) प्रदान करती रहे राजा इस बलिशक्ति से और भी अधिक बलवान बनता हुआ प्रजासमृद्धि में पूर्ण समर्थ बने। अब इसी प्रश्न का एक दूसरा समाधान करने के लिए श्रुति पुनः प्रश्न उठाकर समाधान करती है )—

( जुहू पर रक्खे हुए उपभृत में आठ बार आज्यग्रहण करने के ) अनन्तर जिसलिए कि ( औपभृत-आज्य को ) जुहू में लेकर जुहू से ही आहुति देते हैं ( इस की दूसरी उपपत्ति बतलाते हैं )। क्यों कि औपभृताज्य की उपभृत से आहुति न होकर जुहू से आहुति होती है, अतएव

जिस समय भी क्षत्रियराजा ( राष्ट्रहित के लिए जिस सम्पत्ति की ) कामना करता है कामना के अव्यवहितोत्तरकाल में ही वह वैश्य ( प्रजा ] को लक्ष्य बना कर आज्ञा देता है कि, वैश्य ! तुम्हारा जो अत्यन्त सुरक्षित ( सुगुप्त ) पर ( परकीय धन ) है उसे ( राष्ट्रहित के लिए ) शीघ्र ले आओ। ( आज्ञानन्तर वैश्य के द्वारा प्राप्त धन को ) वह राजा अपने अधिकार में कर लेता है। इसीप्रकार राजा को ( राष्ट्रसञ्चालन-कर्म्म में ) नव जैसी जिन वस्तुओं की आवश्यकता पड़ती रहती है उन्हीं सम्पन्न वैश्यों के द्वारा वैसी वे वस्तुएँ प्राप्त होतीं रहतीं हैं ( और इस स्वाभाविक सम्पत्-प्राप्ति का एकमात्र कारण है ) वीर्य्यप्रभाव। ( तात्पर्य्य उत्तर का यही है कि यदि उपभृत् से ही आहुति दी जायगी तो इसका यह अर्थ होगा कि राजा ने प्रजा को सञ्चित-धन व्यय के लिए स्वतन्त्रता प्रदान करदी। प्रजाधन ही राजा के राष्ट्र का मुख्य बल है । यदि प्रजाधन पर राष्ट्रपति का नियन्त्रण न होगा तो राजा के राष्ट्र की अर्थशक्ति नष्ट होजायगी । और उस परिस्थिति में राजा प्रजा से कामनानुसार राष्ट्रसञ्चालन के लिए सम्पत्ति-संग्रह न कर सकेगा। ठीक इस के विपरीत जब कि औपभृताज्य की जुहू के द्वारा ही आहुति होती है, तो इस का यह अर्थ होता है कि प्रजा के द्वारा सञ्चित धन राजा की रक्षा में जायगा। इसीलिए अब राजा जब भी चाहेगा तभी प्रजा के उस गुप्त (सुरक्षित) धन के द्वारा राष्ट्रकामनाएँ पूरी करता रहेगा । इस दूसरे प्रयोजन की सिद्धि के लिए भी औपभृताज्य को जुहू में लेकर जुहू से ही आहुति दी जाती है ॥१५॥

(जुहू, और उपभृत् में क्रमशः ४-८ बार करके जो आज्यग्रहण होता है इस के सम्बन्ध में जो कुछ उपपत्ति बतलानी थी बतला दी गई। अब तीसरी ध्रुवा नामकी स्रुक् शेष रह गई, जिससे कि स्रुव के द्वारा जुहू उपभृत् में आज्यग्रहण होता है। इस क्रमदृष्टि से यद्यपि अब ध्रुवा-सम्बन्धी आज्यग्रहण की उपपत्ति ही अपेक्षित थी। तथापि ध्रुवा-पात्र अङ्गभूत इतर दोनों स्रुचों ( जुहू उपभृत् ) की प्रतिष्ठा बनता हुआ सबयज्ञप्रतिष्ठा है । अत ध्रुवा के इस सर्वभाव को दृढमूल बनाने के उद्देश्य से प्रसङ्गात् पहिले इतर दोनों स्रुचों का भी सिंहावलोकन कर लिया जाता है।

यद्यपि छन्दोरूप अनुयाज तथा ऋतुरूप प्रयाज दोनों के लिए क्रमशः उपभृत्-तथा जुहू में आज्यग्रहण होता है तथापि ध्रुवा-सम्बन्ध में बतलाई जाने वाली उपपत्ति का श्रुति ने प्रधानरूप से छन्द सम्पत्ति के साथ ही सम्बन्ध माना है जैसा कि निम्न लिखित मूलानुवाद में में स्पष्ट होरहा है )।

(आज्यस्थाली से चार बार करके ध्रुवा में ध्रुवा से स्रुव के द्वारा चार बार कर के जुहू में एवं ध्रुवा से स्रुव के द्वारा द्वारा आठ बार करके उपभृत् में गृहीत होने वाले ) वे ये आज्य छन्दों के लिए ही गृहीत होते हैं--( छन्दों के लिए ही आज्यों का ग्रहण होता है )। सो जो कि जुहू में चार बार करके ( आज्य ) ग्रहण करता है वह गायत्रीछन्द के लिए ही ग्रहण करता है। जो कि उपभृत् में आठ बार कर के (आज्य) ग्रहण करता है वह त्रिष्टुप् तथा जगती-छन्दों के ही लिए

लेकर ) आहुति देने से ही ये प्रजाएँ क्षत्रिय-राजा के लिए बलि (कर) प्रदान करती हैं। (अर्थात् इसीलिए प्रजा राष्ट्र को अनुगामिनी बनी रहती है)।

( अब इस सम्बन्ध में एक प्रश्न और किया जासकता है। वह यही कि, यदि ऐसा है, तो फिर उपभृत् में आज्यग्रहण की ही क्या आवश्यकता रह जाती है?। क्यों नहीं पहिले चार बार जुहू में लेकर अन्ताराग्र की प्राप्ति के लिए आहुति दे दीजाय अनन्तर आद्य को अत्ता के आधीन बनाने के लिए जुहू में ही आठ बार लेकर [ आद्यभाग की रक्षा के लिए] जुहू से ही आहुति दे दी जाय ?। पहिले उपभृत् में लेना पुनः उपभृत् से जुहू में लेकर आहुति देना इस द्रविड़-प्राणायाम की अपेक्षा तो पहिले से ही जुहू में ही लेकर क्यों न इतिकर्त्तव्यता पूरी करली जाय ?। इसी विप्रतिपत्ति का प्रश्नोत्थानपूर्वक निराकरण करती हुई श्रुति कहती है)—

[जुहू में चार बार ग्रहण करने के] अनन्तर जिसलिए कि उपभृत् में [ही आठ बार आज्य] ग्रहण करते हैं, [ इसका कारण बतलाते हैं]। [ आद्यलक्षणा प्रजा से सम्बन्ध रखने वाला उपभृत्-सम्बन्धी आज्यग्रहण जुहू में न होकर उपभृत् में ही होता है] इसलिए ही क्षत्रिय [ राजा ] के वश में [रक्षा में] रहते हुए ही वैश्य [प्रजा] के प्रति पशु [ सम्पत्तिवर्ग ] उपस्थित होते हैं। [उत्तर का तात्पर्य्य यही कि, जिसप्रकार राष्ट्रीय प्रजा की रक्षा के लिए भोक्ता की सत्ता अपेक्षित है, उसीप्रकार भोग्य की सत्ता भी आवश्यक है। राजा यदि प्रजा का सर्वस्व अपने स्वार्थ में ही स्वाहा कर जाय उसे स्वतन्त्र रहकर ( किन्तु अपनी रक्षा में ) सुसमृद्धि का अवसर न दे, तो प्रजा कभी पशुसम्पत्ति ( धन रूपि पशु आदि ( बहिर्वित्त ) से युक्त न बने। और इस दशा में राजा का राजापना ही 'सुरक्षित न रहे'। अतः प्रजाविकास के लिए प्रजासमृद्धि के लिए प्रजा को व्यवसाय से स्वतन्त्र—रखना भी आवश्यक है। उपभृत जुहू पर रक्खी रहती है। जुहू आधार है, आश्रय है, उपभृत आधेय है, आश्रित है। यही राजा का प्रजा पर रक्षात्मक अनुग्रह है। इस रक्षा में प्रतिष्ठित वैश्यरूप प्रजावर्ग स्वतन्त्ररूप से पशुसमृद्धि करने में समर्थ बने, इसी प्रयोजन की सिद्धि के लिए जुहू पर रक्खे हुए उपभृत् में ही आज्यग्रहण किया जाता है)।

( इसप्रकार पहिले उपभृत् में आज्यग्रहण कर अनन्तर औपभृत-आज्य को जुहू में लेकर ही आहुति क्यों दी जाती है ? इस प्रश्न का एक समाधान तो कण्डिका के आरम्भ में ही— 'तस्मादिमा विशः क्षत्रियाय बलिं हरन्ति' इत्यादि रूप से दिया जाचुका है। इस उत्तर का तात्पर्य्य यही है कि प्रजा राजा को बलि ( कर ) प्रदान करती रहे राजा इस बलिप्राप्ति से और भी अधिक बलवान् बनता हुआ प्रजासमृद्धि में पूर्ण समर्थ बने। अब इसी प्रश्न का एक दूसरा समाधान करने के लिए श्रुति पुनः प्रश्न उठाकर समाधान करती है)—

( जुहू पर रक्खे हुए उपभृत में आठ बार आज्यग्रहण करने के ) अनन्तर जिसलिए कि ( औपभृत-आज्य को ) जुहू में लेकर जुहू से ही आहुति देते हैं ( इस की दूसरी उपपत्ति बतलाते हैं )। क्योंकि आज्यभृत् की उपभृत से आहुति न होकर जुहू से आहुति होती है, अतएव

जिस समय भी क्षत्रियराजा ( राष्ट्रहित के लिए जिस सम्पत्ति की ) कामना करता है, कामना के अव्यवहितोत्तरकाल में ही वह वैश्य ( प्रजा ] को लक्ष्य बना कर आज्ञा देता है कि, वैश्य ! तुम्हारा जो अत्यन्त सुरक्षित ( सुगुप्त ) पर ( परकीय धन ) है, उसे ( राष्ट्रहित के लिए ) शीघ्र ले आओ। ( आज्ञानन्तर वैश्य के द्वारा प्राप्त धन को ) यह राजा अपने अधिकार में कर लेता है। इसीप्रकार राजा को ( राष्ट्रसञ्चालन–कर्म्म में ) जब जैसी जिन वस्तुओं की आवश्यकता पड़ती रहती है, इन्हीं सम्पन्न वैश्यों के द्वारा वैसी व वस्तुएँ प्राप्त होती रहती हैं ( और इस स्वाभाविक सम्पत्–प्राप्ति का एकमात्र कारण है ) धौम्यप्रभाव। ( तात्पर्य्य उत्तर का यही है कि, यदि उपभृत् से ही आहुति दी जायगी तो इसका यह अर्थ होगा कि राजा ने प्रजा को सञ्चित–धन व्यय के लिए स्वतन्त्रता प्रदान करदी। प्रजाधन ही राजा के राष्ट्र का मुख्य बल है। यदि प्रजाधन पर राष्ट्रपति का नियन्त्रण न होगा तो राजा के राष्ट्र की अर्थशक्ति नष्ट होजायगी। और उस परिस्थिति में राजा प्रजा से कामनानुसार राष्ट्रसंचालन के लिए सम्पत्ति–संग्रह न कर सकेगा। ठीक इस के विपरीत जब कि औपभृताज्य को जुहू के द्वारा ही आहुति होती है, तो इस का यह अर्थ होता है कि प्रजा के द्वारा सञ्चित धन राजा को रक्षा में जायगा। इसीलिए अब राजा जब भी चाहेगा तभी प्रजा के उस गुप्त (सुरक्षित) धन के द्वारा राष्ट्रकामनाएँ पूरी करता रहेगा। इस दूसरे प्रयोजन की सिद्धि के लिए भी औपभृताज्य को जुहू में लेकर जुहू से ही आहुति दी जाती है ॥१४॥

(जुहू, और उपभृत में क्रमशः ४–८ बार करके जो आज्यग्रहण होता है इस के सम्बन्ध में जो कुछ उपपत्ति बतलानी थी बतला दी गई। अब तीसरा ध्रुवा नामकी स्रुक् शेष रह गई जिससे कि स्रुव के द्वारा जुहू उपभृत् में आज्यग्रहण होता है। इस क्रमदृष्टि से यद्यपि अब ध्रुवा–सम्बन्धी आज्यग्रहण की उपपत्ति ही अपेक्षित थी। तथापि ध्रुवा–पात्र अङ्गभूत इतर दोनों स्रुचों ( जुहू उपभृत् ) की प्रतिष्ठा बनता हुआ सर्वयज्ञप्रतिष्ठा है। अतः ध्रुवा के इस सद्भाव को स्वमूल बनाने के उद्देश्य से प्रसङ्गात् पहिले इतर दोनों स्रुचों का भी सिंहावलोकन कर लिया जाता है।

यद्यपि छन्दोरूप अनुयाज तथा ऋतुरूप प्रयाज दोनों के लिए क्रमशः उपभृत्–तथा जुहू में आज्यग्रहण होता है तथापि ध्रुवा–सम्बन्ध में बतलाई जाने वाली उपपत्ति का श्रुति ने प्रधानरूप से छन्दःसम्पत्ति के साथ ही सम्बन्ध माना है जैसा कि निम्न लिखित मूलानुवाद में स्पष्ट होरहा है )।

(आज्यस्थाली से चार बार करके ध्रुवा में ध्रुवा से स्रुव के द्वारा चार बार कर के जुहू में एवं ध्रुवा से स्रुव के द्वारा द्वारा आठ बार करके उपभृत् में गृहीत होने वाले ) घ ये आज्य छन्दो के लिए ही गृहीत होते हैं—( छन्दों के लिए ही आज्यों का ग्रहण होता है )। सो जो कि जुहू में चार बार करके ( आज्य ) ग्रहण करता है वह गायत्रीछन्द के लिए ही ग्रहण करता है। जो कि उपभृत् में आठ बार कर के (आज्य) ग्रहण करता है वह त्रिष्टुप् तथा जगती–छन्दों के ही लिए

लेकर ) आहुति देने से ही ये प्रजाएँ क्षत्रिय-राजा के लिए बलि (कर) प्रदान करती हैं। (अर्थात् इसीलिए प्रजा राज्य की अनुगामिनी बनी रहती है)।

( अब इस सम्बन्ध में एक प्रश्न और किया जासकता है। वह यही कि, यदि ऐसा है, तो फिर उपभृत् में आज्यग्रहण की ही क्या आवश्यकता रह जाती है ?। क्यों नहीं पहिले चार बार जुहू में लेकर अन्नाग्नि की प्राप्ति के लिए आहुति दे दीजाय अनन्तर आद्य को अत्ता के आधीन बनाने के लिए जुहू में हीं आठ बार लेकर [ आद्यभाव की रक्षा के लिए] जुहू से ही आहुति दे दी जाय ?। पहिले उपभृत् में लेना पुनः उपभृत् से जुहू में लेकर आहुति देना इस द्विविध प्राणायाम की अपेक्षा तो पहिले से ही जुहू में हीं लेकर क्यों न इतिकर्त्तव्यता पूरी करली जाय ?। इसी विप्रतिपत्ति का प्रश्नोत्थानपूर्वक निराकरण करती हुई श्रुति कहती है)—

[जुहू में चार बार ग्रहण करने के ] अनन्तर जिसलिए कि उपभृत् में [ ही आठ बार आज्य ] ग्रहण करते हैं [ इसका कारण बतलाते हैं ]। [ आद्यलक्षणा प्रजा से सम्बन्ध रखने वाला उपभृत्-सम्बन्धी आज्यग्रहण जुहू में न होकर उपभृत् में हीं होता है ] इसलिए ही क्षत्रिय [ राजा ] के वश में [रक्षा में] रहते हुए ही वैश्य [प्रजा] के प्रति पशु [ सम्पत्तिवर्ग ] उपस्थित होते हैं। [उत्तर का तात्पर्य्य यही कि, जिसप्रकार राष्ट्रीय प्रजा की रक्षा के लिए भोक्ता की सत्ता अपेक्षित है, उसीप्रकार भोग्य की सत्ता भी आवश्यक है। राजा यदि प्रजा का सर्वस्व अपने स्वार्थ में हीं स्वाहा कर जाय उसे स्वतन्त्र रहकर ( किन्तु अपनी रक्षा में ) सुसमृद्धि का अवसर न दे, तो प्रजा कभी पशुसम्पत्ति ( धन कृषि पशु आदि ( बहिर्वित्त ) से युक्त न बने। और उस दशा में राजा का राजापना ही सुरक्षित न रहे। अतः प्रजाविकास के लिए, प्रजासमृद्धि के लिए प्रजा को एकांश से स्वतन्त्र—रखना भी आवश्यक है। उपभृत जुहू पर रक्खी रहती है। जुहू आधार है, आश्रय है, उपभृत् आधेय है, आश्रित है। यही राजा का प्रजा पर रक्षात्मक अनुग्रह है। इस रक्षा में सुरक्षित वैश्यरूप प्रजावर्ग स्वतन्त्ररूप से पशुसमृद्धि करने में समर्थ बने, इसी प्रयोजन की सिद्धि के लिए जुहू पर रक्खे हुए उपभृत् में ही आज्यग्रहण किया जाता है )।

( इसप्रकार पहिले उपभृत् में आज्यग्रहण कर अनन्तर औपभृत-आज्य को जुहू में लेकर ही आहुति क्यों दी जाती है ? इस प्रश्न का एक समाधान तो कण्डिका के आरम्भ में ही—'तस्मादिमा विशः क्षत्रियाय बलिं हरन्ति' इत्यादिरूप से दिया जाचुका है। इस उत्तर का तात्पर्य्य यही है कि, प्रजा राजा का बलि ( कर ) प्रदान करती रहे राजा इस बलिप्राप्ति से और भी अधिक बलवान् बनता हुआ प्रजासमृद्धि में पूर्ण समर्थ बने। अब इसी प्रश्न का एक दूसरा समाधान करने के लिए श्रुति पुनः प्रश्न उठाकर समाधान करती है )—

( जुहू पर रक्खे हुए उपभृत् में आठ बार आज्यग्रहण करने के ) अनन्तर जिसलिए कि ( औपभृत-आज्य को ) जुहू में लेकर जुहू से ही आहुति देते हैं ( इस की दूसरी उपपत्ति बतलाते हैं )। क्यों कि औपभृताज्य की उपभृत् से आहुति न होकर जुहू से आहुति होनी है, अतएव

जिस समय भी क्षत्रियराजा ( राष्ट्रहित के लिए जिस सम्पत्ति की ) कामना करता है, कामना के अव्यवहितोत्तरकाल में ही वह वैश्य ( प्रजा ) को लक्ष्य बना कर आज्ञा देता है कि, वैश्य तुम्हारा जो अत्यन्त सुरक्षित ( सुगुप्त ) पर ( परकीय धन ) है उसे ( राष्ट्रहित के लिए ) शीघ्र ले आओ। ( आज्ञानन्तर वैश्य के द्वारा प्राप्त धन को ) वह राजा अपने अधिकार में कर लेता है। इसीप्रकार राजा को ( राष्ट्रसञ्चालन-कर्म में ) जब जैसी जिन वस्तुओं की आवश्यकता पड़ती रहती है, वहीं सम्पन्न वैश्या के द्वारा वैसी व वस्तुएँ प्राप्त होतीं रहतीं हैं ( और इस स्वाभाविक सम्पत्-प्राप्ति का एकमात्र कारण है ) वीर्य्यप्रभाव। ( तात्पर्य्य उत्तर का यही है कि, यदि उपभृत् से ही आहुति दी जायगी, तो इसका यह अर्थ होगा कि राजा ने प्रजा को सञ्चित-धन व्यय के लिए स्वतन्त्रता प्रदान करदी। प्रजाधन ही राजा के राष्ट्र का मुख्य बल है। यदि प्रजाधन पर राष्ट्रपति का नियन्त्रण न होगा तो राजा के राष्ट्र की अर्थशक्ति नष्ट होजायगी। और उस परिस्थिति म राजा प्रजा से कामनानुसार राष्ट्रसंचालन के लिए सम्पत्ति-संग्रह न कर सकेगा। ठीक इस के विपरीत जब कि औपभृताज्य को जुहू के द्वारा ही आहुति होती है, तो इस का यह अर्थ होता है कि प्रजा के द्वारा सञ्चित धन राजा की रक्षा में आयगा। इसीलिए अब राजा जब भी चाहेगा तभी प्रजा के उस गुप्त (सुरक्षित) धन के द्वारा राष्ट्रकामनाएँ पूरी करता रहेगा। इस दूसरे प्रयोजन की सिद्धि के लिए भी औपभृताज्य को जुहू में लेकर जुहू से ही आहुति दी जाती है ॥१४॥

(जुहू और उपभृत में क्रमशः ४-८ बार करके जो आज्यग्रहण होता है इस के सम्बन्ध में जो कुछ उपपत्ति बतलानी थी बतला दी गई। अब तीसरा ध्रुवा नामकी स्रुक् शेष रह गई जिससे कि स्रुव के द्वारा जुहू उपभृत् में आज्यग्रहण होता है। इस क्रमदृष्टि से यद्यपि अब ध्रुवा-सम्बन्धी आज्यग्रहण की उपपत्ति ही अपेक्षित थी। तथापि ध्रुवा-पात्र अङ्गभूत इतर दोनों स्रुचों ( जुहू-उपभृत् ) की प्रतिष्ठा बनता हुआ सर्वयज्ञप्रतिष्ठा है। अत ध्रुवा के इस सत्रभाव को दृढमूल बनाने के उद्देश्य से प्रसङ्गात् पहिले इतर दोनों स्रुचों का भी सिंहावलोकन कर लिया जाता है।

यद्यपि छन्दोरूप अनुयाज तथा ऋतुरूप प्रयाज दोनों के लिए क्रमशः उपभृत्-तथा जुहू में आज्यग्रहण होता है तथापि ध्रुवा-सम्बन्ध में बतलाई जाने वाली उपपत्ति का श्रुति ने प्रधानरूप से छन्दःसम्पत्ति के साथ ही सम्बन्ध माना है जैसा कि निम्न लिखित मूलानुवाद में म स्पष्ट होरहा है)।

(आज्यस्थाली से चार बार करके ध्रुवा में ध्रुवा से स्रुव के द्वारा चार बार कर के जुहू में एवं ध्रुवा से स्रुव के द्वारा आठ बार करके उपभृत में गृहीत होने वाले ) व ये आज्य छन्दों के लिए ही गृहीत होते हैं—( छन्दों के लिए ही आज्यों का ग्रहण होता है )। सो जो कि जुहू में चार बार करके ( आज्य ) ग्रहण करता है वह गायत्रीछन्द के लिए ही ग्रहण करता है। जो कि उपभृत् में आठ बार कर के (आज्य) ग्रहण करता है वह त्रिष्टुप् तथा जगती-छन्दों के ही लिए

ग्रहण करता है। जो कि (आज्यस्थाली से ध्रुवा में चार बार कर के आज्य) ग्रहण करता है वह अनुष्टुप्छन्द के लिए ही ग्रहण करता है। अनुष्टुप् ही वाक् है। वाक् से ही यह (सब मौलिक प्रपञ्च) उत्पन्न हुआ है। इसीलिए (वाक्प्रतिरूप) ध्रुवा से ही सम्पूर्ण यज्ञ होता है॥ अनुष्टुप् (वाक्) ही यह (पृथिवी) है। इसी (पृथिवी) से यह सब (त्रैलोक्यत्रिलोकीरूप मूलप्रपञ्च) उत्पन्न होता है। इसीलिए (पृथिवी के प्रतिरूप) ध्रुवा से ही यह सम्पूर्ण यज्ञ उत्पन्न हुआ है ॥१६॥

## ❀—इति—आज्यगृहणोपपत्तिप्रकरणम्

---

## ४—पद्धतिप्रकरणम्

किन में, किन से किनके लिए, कितनी बार आज्यग्रहण होता है ? पूर्व-प्रतिपादित तीन प्रकरणों में इन्हीं प्रश्नों का समाधान हुआ है। अब कैसे आज्य ग्रहण करना चाहिए ? पद्धतिरूप यह प्रश्न बच रहता है। आगे की क्रमप्राप्त १७—१८ कण्डिकायें से इस 'आज्यग्रहण—पद्धति का ही निरूपण करता हुआ क्रमशः १८) कण्डिकात्मक, प्रकरणचतुष्टयात्मक, 'आज्यग्रहण ब्राह्मण' नामक, १ काण्डानुगत—३ अध्याय का दूसरा (२) तथा द्वितीय प्रपाठक का पञ्चम ब्राह्मण (२।५) समाप्त होता है।

वह अध्वर्यु—'धाम नामासि प्रियं देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि' (यजुः सं० २ अ०-३१ मं०) यह मन्त्र बोलता हुआ आज्यग्रहण करता है। (अर्थसुविधा के लिए मन्त्र को दो भागों में विभक्त कर पहिले प्रथम विभाग का अर्थ करती हुई श्रुति कहती है)—यह देवताओं का अत्यन्त प्रिय स्थान (रमणसाधन) है जो कि आज्य है। इसीलिए 'धाम नामासि प्रियं देवानाम्' यह कहा गया है। (मन्त्र के द्वितीय भाग का अर्थ करती हैं) आज्य वास्तव में वज्र है, देव-यजन है—(देवताओं की यज्ञ के द्वारा परस्पर सङ्गति कराने वाला है)। इसी अभिप्राय से 'अना-धृष्टं देवयजनमसि' यह कहा गया है ॥१७॥

वह अध्वर्यु इस (उक्त) यजु से (मन्त्र से मन्त्र बोलता हुआ) जुहू में एकबार आज्य-ग्रहण करता है तीन बार चुप चाप (ग्रहण करता है) (तात्पर्य यही है कि जुहू में चार बार आज्यग्रहण करने का विधान है। इन में आरम्भ में एकबार तो मन्त्र बोलते हुए ग्रहण करना

---

* जैसा कि मूलानुवादप्रकरण के आरम्भ में ही बतला दिया गया है, ११ से १६ पर्य्यन्त की ६ कण्डिकाओं में आज्यग्रहण की उपपत्ति ही प्रधानरूप से बतलाई गई है। अतएव हमने इन—६ कण्डिकाओं के इस प्रकरण को एक स्वतन्त्र प्रकरण मानते हुए 'आज्यग्रहणोपपत्तिप्रकरण' नाम से व्यवहृत करना उचित मान लिया है।

चाहिए एवं तीन बार बिना मन्त्र बोले चुपचाप ग्रहण करना चाहिए )। उपभृत् में एकबार ( तो ) इसी यजु में ( मन्त्र बोलता हुआ ) आज्यग्रहण करता है, एवं सात बार चुपचाप ( बिना मन्त्र प्रयोग के ) आज्यग्रहण करता है। ध्रुवा में ( आज्यस्थाली में से ) एक बार तो इसी यजु से (मन्त्र बोलता हुआ) आज्यग्रहण करता है, एवं तीन बार चुपचाप (बिना मन्त्रप्रयोग के ) आज्य ग्रहण करता है।

इस सम्बन्ध में कुछ विद्वान् कहते हैं कि, ( ध्रुवा जुहू उपभृत् इन तीनों में आज्यग्रहण करते हुए प्रत्येक में ) तीन तीन बार यजु से ( मन्त्रपूर्वक ) आज्यग्रहण करना चाहिए। क्योंकि यज्ञ त्रिवृत् ( नवाक्षरा-विराट्सम्पत्ति से युक्त ) है। ( आक्षेपगर्भित प्रश्न-कर्त्ता का अभिप्राय यही है कि जब यज्ञ त्रिवृत् है, और त्रिवृत् सम्पत्ति बिना तीन तीन बार यजु -प्रयोग-मन्त्रप्रयोग-के सम्भव नहीं तो ऐसी दशा में जुहू-उपभृत्-ध्रुवा, तीनों की ४-८-४ इन ग्रहण-संख्याओं में से क्रमशः ३—३—३ रूप से तो मन्त्रप्रयोगपूर्वक आज्यग्रहण करना चाहिए एवं १-५-१ इस संख्याओं के अनुरूप तूष्णीं आज्यग्रहण करना चाहिए, तभी त्रिवृत्-सम्पत्ति प्राप्त होसकती है )—

( उक्त पूर्वपक्ष का तटस्थ-रूप से खण्डन-करती हुई, सकृत्-पक्ष को ही सिद्धान्तपक्ष बतलाती हुई श्रुति कहती है )—इस आज्यग्रहणकर्म्म में एक एक बार ही मन्त्रपूर्वक आज्यग्रहण करना चाहिए। इस ( सकृत्-सकृत् परिग्रहणकर्म्म ) में भी आज्य का ( समाहाररूप ) तीन बार ग्रहण होजाता है। ( इसप्रकार सकृत् पक्ष में ही त्रिवृत-सम्पत्ति प्राप्त होजाती है ॥१८॥

## ४—इति—आज्यगृहणपद्धतिप्रकरणम्



प्रथमकाण्डानुगत-तृतीय अध्याय का दूसरा ब्राह्मण समाप्त ( १।३।२। )
प्रथमकाण्डानुगत-द्वितीय प्रपाठक का पाँचवाँ ब्राह्मण समाप्त (१।२।५।)

## मूलानुवाद—समाप्त



# सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह

## जुहू में स्रुव से चार वार आज्यग्रहण

आज्यावेक्षणकर्म्म के अनन्तर 'आज्यग्रहणकर्म्म' होता है । आज्यस्थाली में रक्खे हुए आज्य को स्रुवा के द्वारा जुहू-उपभृत् में डालना ही आज्यग्रहणकर्म्म है । इसी कर्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"स्रुवेणाज्यग्रहणं चतुर्जुह्वां-"धामनामेति" सकृन्मन्त्र " इति ।

—का० श्रौ सू० २।७।१६ ।

उक्त सूत्रादेशानुसार अध्वर्यु—"ओं धाम नामासि प्रिय देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि ( हे आज्य ! आप देवताओं के लिए प्रिय 'धाम' नाम वाले हो आप किसी भी आसुरभाव से धर्षण करने योग्य नहीं होने वाले देवताओं के देवयजन ( देवयजनभूमिस्थानीय ) हो' -यजुः १।३१ ) यह मन्त्र बोलता हुआ आज्यस्थाली से स्रुवा को पूर्ण भर कर चार बार जुहू में आज्य डालता है । इस सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि, उक्त मन्त्र का प्रयोग प्रथमवार आज्यग्रहण में ही होता है । शेष तीन बार बिना मन्त्रोच्चारण के तूष्णीं ही आज्यग्रहण होता है। तात्पर्य्य यही हुआ कि अध्वर्यु स्रुवा को चार बार पूर्णरूप से आज्यस्थाली में से भरेगा। इस में एक वार तो उक्त मन्त्र बोलता हुआ जुहू में डालेगा शेष तीन वार चुपचाप जुहू में डालेगा ।

## उपभृत् से स्रुव से आठ वार आज्यग्रहण

जुहू में स्रुव से पूर्णरूप से चार वार आज्यग्रहण करने के अनन्तर उसी मन्त्र से आठ वार कर के अपरिपूर्णरूप से आज्यस्थाली में से स्रुवा के द्वारा आठ बार उपभृत् में आज्य ग्रहण किया जाता है । इसी अभिप्राय से सूत्रकार कहते हैं—

"अष्टावुपभृत्यन्नीयोऽनुयाजश्चेत्" ( का० श्रौ० सू० २।७।१ । ) ।

यदि दर्शपूर्णमास में अनुयाज का सम्बन्ध है तो आठ वार कर के उपभृत् में अपूर्ण आठ स्रुवों से आज्यग्रहण किया जाता है । प्रकृत इष्टि में कर्मरूप अनुयाजकर्म्म वैकल्पिक है इस बात को स्पष्ट करने के लिए "चेत्" कहा गया है । यदि अनुयाजकर्म्म है तब तो आठ बार उपभृत् में आज्यग्रहण होगा अन्यथा केवल जुहू में ही चार बार आज्यग्रहण होगा।

"चतुर्जुह्वां गृहीत्वा उपभृति गृह्णाति प्रयाजानुयाजेभ्यस्तत्-गृह्णाति" ( मै० ब्रा० ३।१।४ ) इस कृष्णब्राह्मणानुसार उपभृत् में जो आठ बार आज्यग्रहण होता है उस में चार बार गृहीत आज्य का तो प्रमुख प्रयाजदेवताओं से सम्बन्ध है चतुर्थ्वार चार गृहीत आज्य का कर्मरूप अनुयाज-देवताओं से सम्बन्ध है । अनुयाजों का सूत्रकार ने वैकल्पिक बतलाया है । इस सम्बन्ध में एक

सशय उपस्थित होता है। यदि प्रकृत इष्टि में अनुयाज-कर्म का अभाव है अथवा तो पृषदा-ज्यादि द्रव्यान्तर से अनुयाजकर्म का प्रतिकर्तव्यता पूरी कर ली जाती है, तो ऐसी परिस्थिति में उपभृत में आठ बार आज्यग्रहण करना अथवा चार बार? । इस सम्बन्ध म अपना निर्णय बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

चतुरन्यत्र, प्रतिविभागात्" (का० श्रौ० सू० २।७।११)

यदि प्रकृत इष्टिकर्म में अनुयाजका अभाव है, अथवा तो पृषदाज्यादि अन्य द्रव्य से अनुयाज कर्म सम्पन्न करना अभीष्ट है तो उस दशा में प्रतिविभाग-मर्य्यादा से उपभृत् में चार बार ही ग्रहण करना चाहिए। उपभृत्-स्थ प्रतिष्ठित अतएव औपभृत् नाम से प्रसिद्ध आज्य ४-४ क्रम से क्रमशः प्रयाज, अनुयाज दोनों के लिए विहित है। जब कि औपभृत् आज्य उभयार्थ है, और अनुयाजकर्म अपेक्षित नहीं है, तो ऐसी स्थिति में केवल प्रयाजकर्म की सिद्धि के लिए चार बार ही आज्यग्रहण करना नियमप्राप्त बनता है। इसी सिद्धान्त के सम्बन्ध में दृष्टान्तरूप से एक दूसरा हेतु बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"पश्वातिथ्यादर्शनाच्च" (का० श्रौ० सू० २।६।१२)

पशुबन्ध में तथा आतिथ्येष्टि में होने वाले अनुयाजकर्म की सिद्धि के लिए उपभृत में चार बार ही आज्य-ग्रहण देखा जाता है। यदि अनुयाजकर्म वैकल्पिक होता है तो प्रयाज के लिए चार बार ही आज्यग्रहण करना चाहिए, यही प्रतिविभाग-व्यवस्था न्यायतः प्राप्त है। पशुबन्ध के सम्बन्ध में 'जुह्वां चोपभृति च चतुर्गृहीतं गृह्णाति' (आप० श्रौ० ७।१।६) इत्यादि रूप से स्पष्ट ही प्रतिविभाग-मर्य्यादा का समर्थन हुआ है। एवमेव आतिथ्येष्टि के सम्बन्ध में भी 'सर्वा-ण्येव चतुर्गृहीतान्याज्यानि गृह्णाति न ह्यत्रानुयाजा भवन्ति' (शत० ब्रा० १।३।२ ६) इत्यादि रूप से इसी पक्ष का समर्थन हुआ है।

अब इस सम्बन्ध में ब्राह्मणश्रुति के आधार पर एक नया पूर्वपक्ष उठाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"न, कृत्स्नोपदेशात्" (का० श्रौ सू० २।७।१३)

उपभृत में आठ बार गृहीत आज्य में से चतुर्गृहीत आज्य तो प्रयाज के लिए है एवं चतुर्गृहीत आज्य अनुयाज के लिए है' पूर्व में जो यह सिद्धान्त बतलाया गया है यह (श्रुति-विरोध से) ठीक नहीं है (न)। क्योंकि— 'अथ यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति अनुयाजेभ्यो हि तद् गृह्णाति' (शत० ब्रा १।३।२।६) इस श्रुति में उपभृत में आठ बार कर के गृहीत सम्पूर्ण आज्य का केवल अनुयाजकर्म के लिए ही विधान हुआ है। ऐसी स्थिति में प्रतिविभाग-मर्य्यादा का समर्थन नहीं किया जा सकता। 'चतुरन्यत्र प्रतिविभागात्' से यह बतलाया गया था कि उपभृत में आठ बार गृहीत आज्य में से आधे का प्रयाज में, एवं आधे का अनुयाज में उपयोग है। इस का तात्पर्य यही है कि उपभृत् में आठ बार ग्रहण तो अनुयाज के लिए ही होता है। परन्तु

# सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह

## जुहू में स्रुव से चार वार आज्यग्रहण

आज्यावेक्षणकर्म्म के अनन्तर 'आज्यग्रहणकर्म्म' होता है । आज्यस्थाली में रक्खे हुए आज्य को स्रुवा के द्वारा जुहू-उपभृत् में डालना ही आज्यग्रहणकर्म्म है । इसी कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"स्रुवेणाज्यग्रहणं चतुर्जुह्वां-"धामनामेति" सकृन्मन्त्र" इति ।

—का० श्रौ सू० २।७।१६।

उक्त सूत्रवशानुसार अध्वर्यु—"ओं धाम नामासि प्रियं देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि" (हे आज्य ! आप देवताओं के लिए प्रिय 'धाम' नाम वाले हो आप किसी भी आसुरभाव से धर्षण करने योग्य नहीं होने वाले देवताओं के देवयजन (देवयजनभूमिस्थानीय) हो' -यजु० १।३१) यह मन्त्र बोलता हुआ आज्यस्थाली से स्रुवा को पूर्ण भर कर चार वार जुहू में आज्य डालता है। इस सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि, उक्त मन्त्र का प्रयोग प्रथमवार आज्य-ग्रहण में ही होता है। शेष तीन वार बिना मन्त्रोच्चारण के तूष्णीं ही आज्यग्रहण होता है। तात्पर्य्य यही हुआ कि अध्वर्यु स्रुवा को चार वार पूर्णरूप से आज्यस्थाली में से भरेगा। इस में एक वार तो उक्त मन्त्र बोलता हुआ जुहू में डालेगा शेष तीन वार चुपचाप जुहू में डालेगा ।

## उपभृत् में स्रुव से आठ वार आज्यग्रहण

जुहू में स्रुव से पूर्णरूप से चार वार आज्यग्रहण करने के अनन्तर उसी मन्त्र से आठ वार कर के अपरिपूर्णरूप से आज्यस्थाली में से स्रुवा के द्वारा आठ वार उपभृत् में आज्य ग्रहण किया जाता है। इसी अभिप्राय से सूत्रकार कहते हैं—

"अष्टावुपभृत्यल्पीयोऽनुयाजश्चेत्" (का० श्रौ० सू० २।७।१।) ।

यदि दर्शपूर्णमास में अनुयाज का सम्बन्ध है तो आठ वार करके उपभृत् में अपूर्ण आठ स्रुवों से आज्यग्रहण किया जाता है । प्रकृत इष्टि में अन्तरूप अनुयाजकर्म्म वैकल्पिक है इस बात को स्पष्ट करने के लिए 'चेत्' कहा गया है। यदि अनुयाजकर्म्म है तब तो आठ वार उपभृत् में आज्यग्रहण होगा अन्यथा केवल जुहू में ही चार वार आज्यग्रहण होगा।

"यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति प्रयाजानुयाजेभ्यस्तत्—गृह्णाति" (तै० ब्रा० ३।३।५) इस कृष्णब्राह्मणानुसार उपभृत में जो आठ वार आज्यग्रहण होता है उस में चार वार गृहीत आज्य का तो अनुरूप प्रयाजदेवताओं से सम्बन्ध है एवं चार वार गृहीत आज्य का सम्बन्ध अनुयाज-देवताओं से सम्बन्ध है। अनुयाजों का पृथक्सूत्र वैकल्पिक बतलाया है। इस सम्बन्ध में एक

# वैज्ञानिक-विवेचना—

(भाष्य)-यज्ञेतिकर्त्तव्यता की उपनिषत् क्या ? इस प्रश्न के समाधान के लिए ही पहिला 'यज्ञ प्रतिरूपरहस्य' नामक प्रकरण आरम्भ होता है। इस उपपत्ति-प्रकरण में प्रथम आध्यात्मिकयज्ञ का स्पष्टीकरण हुआ है अनन्तर आधिदैविकयज्ञ का विश्लेषण हुआ है। उपपत्ति-प्रकरणारम्भ से पहिले हम आज एक बहुत बड़ी विप्रतिपत्ति की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं। हमारा वेदशास्त्र विज्ञान का भण्डार है' इस सूक्ति के उच्चारण करते ही वर्त्तमान-जगत् प्रश्न-परम्परा हमारे सम्मुख उपस्थित कर देता है। 'यदि वेद में विज्ञान है, तो क्या उस वैदिक-विज्ञान के आधार पर भारतीय भी वर्त्तमान जगत् के से विविध भौतिक आविष्कार कर सकते हैं ?' । इस प्रश्न का महत्त्व उस समय और भी बढ़ जाता है, जब कि वेदाचारों की व्याख्या करते समय पदे पदे 'विज्ञान' शब्द का पुनरावर्त्तन होने लगता है। भारतवर्ष के सर्वोत्कृष्ट वैवस्वयुगकाल में विमानादि भौतिक आविष्कार उक्त प्रश्न का भलीभाँति समाधान कर सकते थे इस में तो कोई सन्देह नहीं। एवं ऋग्वेदीय कतिपय सूक्त आज भी वाचिकरूप से अपना अतीत महत्भाव सुरक्षित रखने में पूर्ण समर्थ हैं। साथ ही यह भी ध्रुव सत्य है कि यदि भारतीय विद्वानों को पूर्ण स्वातन्त्र्य मिले तो वे आज भी विलुप्तप्राय वैदिक-विज्ञान-परम्परा के पुनरुद्धार के द्वारा भौतिक आविष्कारों से अपना अतीत वर्त्तमानकोटि में लासकते हैं।

इसप्रकार भौतिक-विज्ञान के आधार पर प्रतिष्ठित विमानादि भौतिक आविष्कारों के सम्बन्ध में अपने त्रिकालज्ञ, विदितवेदितव्य कर्त्तुमकर्त्तुमन्यथाकर्त्तुं समर्थ महामहर्षियों के यशःसौरभ को अणुमात्र भी कम न करते हुए इस सम्बन्ध में हमें अपना यह मन्तव्य स्पष्ट कर ही देना चाहिए कि, भारतीय महर्षियों के वैज्ञानिक-जगत् की परिभाषा अपना कोई विशेष ही महत्त्व रखती है। साथ ही यह भी निर्विवाद है कि, ऋषियों की उस तात्त्विक वैज्ञानिक-परिभाषा की तुलना में भौतिक-आविष्कारों से सम्बन्ध रखने वाली वैज्ञानिक-परिभाषा कोई विशेष महत्त्व नहीं रखती यदि हम सम्बन्ध में यह भी कह दिया जाय तब भी कोई अतिशयोक्ति न होगी कि ऋषियों का वैदिक-विज्ञान प्रधानतः जिन तीन श्रेणियों में विभक्त है उनके अतिरिक्त किसी चौथे ( भौतिक आविष्कारानुगत ) विज्ञान पर उनकी दृष्टि सदा से नहीं के समान ही रही है। यही कारण है कि जिस देवयुग में विमानादि भौतिक आविष्कार विद्यमान थे उस युग में भी वे आविष्कार मर्त्यलोक-व्यवहार में नहीं आसके थे। भौतिक आविष्कार माननीय बुद्धि में जड़ता का समावेश करते हुए उसमें जहाँ प्रतिहिंसालक्षण आसुर-भाव का समावेश कर देते हैं वहाँ साथ साथ ही इनके अविराम व्यवहार से मानवसमाज की प्राकृतिक-शक्तियाँ स्वतःसिद्ध पौरुष भी ह्रासानुगत ही बनता रहता है। आत्मस्वातन्त्र्य के अन्यतम शत्रु ये ही भौतिक आविष्कार हैं। ऋषि इन का इस भीषणता से परिचित थे अतएव इस ओर सदा से उन्होंने उपेक्षाबुद्धि का ही प्रधानता दी। फलतः इन भौतिक आविष्कारों के आधार पर न तो वैदिक-विज्ञान का महत्त्व कम हो किया जासकता न इस सम्बन्ध में वैदिक-विज्ञान के सामने आक्षेपात्मक कोई प्रश्न ही उपस्थित करने की धृष्टता की जासकती।

जैसे प्रयाज के लिए जुहू में गृहीत आज्य का वचन-प्रमाण से उत्तराधार से विनियोग होजाता है, एवमेव यहाँ भी प्रयाज में उपयोग होजाता है । दूसरा हेतु 'पश्चाद्दर्शनात्' यह था । इस सम्बन्ध में—

"पश्चातध्योर्णवनात्" (का० श्रौ० सू० २।७।१४)

यह समाधान ही पर्य्याप्त होगा । 'अनुयाजेभ्यो हि तद् गृह्णाति' (शत० ब्रा० १।३।२।६) इस श्रुतिवाक्य से सम्पूर्ण औपभृत् आज्य जब कि अनुयाज के लिए है, तब जहाँ पशुबन्ध में प्रयाजादि द्रव्यान्तर से अनुयाजेतिकर्त्तव्यता पूरी की जाती है एवं आतिथ्यादि में अनुयाज का ही अभाव है, तो उस दशा में यहाँ उपभृत् में अग्रहण प्राप्त होने पर वचन से चतुर्गृहीत आज्य का ही विधान समझना चाहिए । पहिले से प्राप्त का ही दर्शन सम्भव है । पश्चादि में क्योंकि पहले से प्राप्त नहीं है अतः यहाँ वचन ही मानना उचित है । प्रतिपक्षी का तात्पर्य्य यही है कि, जिस पश्चादि दर्शन के आधार पर सिद्धान्ती प्रविभाग की मर्य्यादा स्थापित करता हुआ औपभृत् आज्यग्रहण के सम्बन्ध में चतुर्गृहीत आज्यपक्ष स्थापित करना चाहता है । पश्चादि का इस सम्बन्ध में उपोद्बलक नहीं माना जासकता । अपितु 'यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति अनुयाजेभ्यो हि तद् गृह्णाति' इस श्रुति से औपभृत आज्य उभयार्थ न हो कर अनुयाजार्थ ही मानना न्यायसङ्गत है ।

प्रतिपक्षी की इसी विप्रतिपत्ति का निराकरण करते हुए भाष्यकार अपना यह सिद्धान्त स्थापित करते हैं कि 'यदष्टौ कृत्व उपभृति गृह्णाति प्रयाजानुयाजेभ्यस्तद् गृह्णाति' (तै० ब्रा० ३।३।८) इस शाखान्तर-वचन के आधार पर औपभृत् आज्य का विधान उभयार्थ ही मानना चाहिए । अनुयाजेभ्यो हि तद् गृह्णाति (श० ब्रा० १।३।२।६) यह वाजसनेय वचन तो प्राप्त अर्थ का अनुवादमात्र है, न कि विधान । ऐसी स्थिति में सिद्धान्त यही निकलता है कि अनुयाजाभाव में किंवा अन्य द्रव्यानुयाज-युक्त कर्म में उपभृत् में चतुर्गृहीत आज्य को ही सिद्धान्त पक्ष समझना चाहिए । जुहू तथा उपभृत् के सम्बन्ध में आज्यग्रहण की व्यवस्था कर अब क्रमप्राप्त ध्रुवानुगत आज्य-व्यवस्था करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"ध्रुवायां च जुहूवत्" (का० श्रौ० सू० २।७।१५) ।

ध्रुवा में एवं चकारात् उपभृत् में जुहू की भांति एक बार मन्त्रप्रयोगपूर्वक आज्यग्रहण होता है एवं तीन बार तूष्णीं बिना मन्त्र प्रयोग के आज्य-ग्रहण होता है । इसप्रकार अनुयाजपक्ष में तो जुहू-उपभृत ध्रुवा में तीनों में क्रमशः ४-८-४ बार आज्य ग्रहण होता है, एवं अनुयाजाभावपक्ष में तीनों में क्रमशः ४-४-४ बार आज्यग्रहण होता है । दोनों ही पक्षों में एक एक बार मन्त्र-प्रयोगपूर्वक आज्यग्रहण होता है एवं शेष तीन बार तूष्णीं आज्यग्रहण होता है, एवं आज्य-ग्रहण से सम्बन्ध रखने वाले सूत्रानुगतपद्धति-क्रम का यही संक्षिप्त स्पष्टीकरण है ।

## इति—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह

प्रकरण–विशेषों में विस्तार से प्रतिपादन हुआ – है। सर्वहुतयज्ञ के उक्त तीनों पर्वों का क्रमशः विश्व के 'स्वयम्भू सूर्य्य पृथिवी' इन तीन पर्वों के साथ क्रमिक सम्बन्ध माना गया है।

सहस्रवल्शात्मक–महामायावच्छिन्न–अश्वत्थवृक्ष के योगमायावच्छिन्न, पञ्चपुण्डीरा–प्राजापत्यवल्शात्मक, अतएव पञ्चपर्वात्मक विश्व के सुप्रसिद्ध पाँचों पर्वों का 'स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी'' रूप से प्रथमखण्ड में अनेक वार उपबृंहण किया जाचुका है। इन पाँचों विश्वपर्वों का आगे जाकर 'स्वयम्भू सूर्य्य–पृथिवी' इन तीन पर्वों में ही विश्राम मान लिया जाता है। इस विश्रान्ति का कारण यही है कि, यज्ञस्वरूप–सम्पादक देवताओं का परस्पर यजन होरहा है। पाँचों के क्रमशः 'ब्रह्मा विष्णु, इन्द्र साम अग्नि' ये पाच देवता हैं। इन में ब्रह्मा स्वतन्त्र रहते हैं। ये ही—ब्रह्म वै सर्वस्य प्रथमजम्–ब्रह्म वै सर्वस्य प्रतिष्ठा' (श० ब्रा० ६।१।) के अनुसार सर्वप्रतिष्ठा हैं प्रथमज हैं। विष्णु इन्द्र दोनों का एक युग्म है जैसा कि 'विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे। इन्द्रस्य युज्य सखा (श्रुति) इत्यादि

——तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत ऋच सामानि जज्ञिरे।<br>
छन्दासि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत॥<br>
तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादत।<br>
गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावय॥<br>
तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रत।<br>
तेन देवा अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये॥

—यजु सं० ३१।७,८,९,

"ब्रह्म वै स्वयम्भु तपोऽतप्यत। तदैक्षत, न वै तपस्यानन्त्यमस्ति, हन्ताहं भूतेष्वात्मानं जुहवानि, भूतानि चात्मनि, इति। तत् सर्वेषु भूतेष्वात्मानं हुत्वा, भूतानि चात्मनि सर्वेषां भूतानां श्रैष्ठ्यं, स्वाराज्यं, आधिपत्यं पर्य्यैत्। तथैवैतद्यजमानः सर्वमेधं सर्वान् मेधान् हुत्वा सर्वाणि भूतानि श्रैष्ठ्यं स्वाराज्यमाधिपत्यं पर्य्येति। स वाऽएष सर्वमेधो दशरात्रो यज्ञक्रतुर्भवति। दशाक्षरा विराट् विराडु कृत्स्नमन्नं, कृत्स्नस्यैवान्नाद्यस्यावरुद्ध्यै। तस्मिन्नग्निं पराध्यं चिनोति। परमो वाऽएष यज्ञक्रतूनां-यत् सर्वमेधः। परमेणैवैनं परमतां गमयति''।

——शत० ब्रा० १३ का० ७ अ० १ ब्रा० १ कं०।

ऋषियों का वैदिक-विज्ञान प्रधानतः आधिदैविक, आध्यात्मिक आधिभौतिक, इन तीन श्रेणियों में विभक्त है। आधिभौतिक विज्ञान ही 'यज्ञविज्ञान' है इसी के आधार पर हमारा गृहस्थाश्रमानुबन्धी 'कर्मकाण्ड' प्रतिष्ठित है। आधिदैविक विज्ञान ही 'ईश्वरविज्ञान' है इसी के आधार पर वानप्रस्थाश्रमानुबन्धी 'उपासनाकाण्ड' प्रतिष्ठित है। एवं आध्यात्मिक विज्ञान ही 'जीवविज्ञान' है तथा इसी के आधार पर संन्यासाश्रमानुबन्धी 'ज्ञानकाण्ड' प्रतिष्ठित है। कर्म उपासना ज्ञान ये तीन ही मानवसमाज के परमपुरुषार्थ हैं। इन तीनों का क्रमशः मनुष्य की युवा प्रौढ़, वृद्धावस्थाओं से सम्बन्ध है। अपनी इन तीन अवस्थाओं में आश्रमविभाग की मर्य्यादानुसार क्रमशः तीनों पुरुषार्थों का अनुगमन करने वाले मनुष्य का इहलोक, परलोक, लोकसंग्रह, आदि सभी कुछ गतार्थ होजाता है।

यदि और भी सूक्ष्मदृष्टि से विचार किया जाता है, तो हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि उक्त तीनों विज्ञानों का अन्ततोगत्वा 'यज्ञविज्ञान' पर ही पर्य्यवसान है। ईश्वर के साथ सालोक्य-सामीप्य-सायुज्य-सारूप्य-रूप से अपने आत्मा को मिला लेना ही आधिदैविक-विज्ञानानुगत उपासनाकाण्ड का चरम फल है। आत्मप्रपत्तिलक्षणा यह उपासना आत्मा का ईश्वर के साथ यजन कराती हुई यजनलक्षणा यज्ञमर्य्यादा से ही युक्त है। एवमेव अपने विशुद्ध अपहतपाप्मा, जीवात्मा को उस निरुपाधिक, विशुद्ध व्यापक आत्मतत्त्व में समवलस्वरूप से आहुत कर देना ही आध्यात्मिक-विज्ञानानुगत ज्ञानकाण्ड का चरम फल है। आत्मसमन्वय-लक्षण यह ज्ञान भी आत्मा का आत्मा के साथ यजन कराता हुआ यजनलक्षणा यज्ञमर्य्यादा से बाहिर नहीं माना जा-सकता। इसप्रकार यज्ञविज्ञान के गर्भ में इतर दोनों विज्ञानों का भी अन्तर्भाव होरहा है। इसी आधार प० * 'यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः'-'यज्ञेन वाचः पदवीयमान०' इत्यादि मन्त्रवर्णन अन्वर्थ बन रहे हैं।

इन तीनों विज्ञानों का समष्टयात्मक एक ही नाम है—'विश्वविज्ञान'। क्योंकि सम्पूर्ण विश्व अध्यात्म अधिदैवत अधिभूत भेद से तीन ही भागों में विभक्त है। त्रिपर्वात्मक, विश्वविज्ञानात्मक इसी समष्टियज्ञ के लिए 'सर्वहुत'-'सर्वमेध' इत्यादि नाम प्रयुक्त हैं, जिस का यत्र तत्र

*—यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्म्माणि प्रथमान्यासन्।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः॥
—यजुः सं० ३१।१६

यज्ञेन वाचः पदवीयमायन्तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम्।
तामाभृत्या व्यदधुः पुरुत्रा तां सप्त रेभा अभि सं नवन्ते॥
—ऋक् सं० १०।७१।३

१—स्वयम्भू —अध्यात्मम् ( अध्यात्मयज्ञप्रतिष्ठा——ज्ञानकाण्डम् )
२—सूर्य्य ——अधिदैवतम् ( अधिदैवतयज्ञप्रतिष्ठा——उपासनाकाण्डम् ) }—सवहुतः
३—पृथिवी ——अधिभूतम् ( अधिभूतयज्ञप्रतिष्ठा ——कर्म्मकाण्डम् )

प्राकृतिक यज्ञविज्ञान ही विश्वविज्ञान है, एवं इसी के आधार पर पुरुषार्थसम्पादिका वैध-यज्ञत्रयी का ( ज्ञान-उपास्ति-कर्म्मत्रयी का ) महर्षियों के द्वारा आविर्भाव हुआ है। इस मौलिक स्थिति के आधार पर कहा जासकता है कि हमारा वैदिकविज्ञान उस नित्य यज्ञविज्ञान से ही सम्बन्ध रखता है जिसके परिज्ञान से, एवं तदनुकूल वैधयज्ञानुष्ठान से आत्मनिःश्रेयस के साथ साथ लोकाभ्युदय सर्वात्मना पुष्पित पल्लवित हो जाता है। प्रकृतिसिद्ध नियमों का अनुगमन करते हुए हम शान्ति तथा लोकसंग्रहपूर्वक जीवनयात्रा का निर्वाह करते हुए परम सद्गति प्राप्त करें, एकमात्र इसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए हमारा विज्ञानशास्त्र प्रवृत्त हुआ हुआ है जिस का मूलस्तम्भ यज्ञविज्ञान ही माना जासकता है। यज्ञकर्म्म ही हमारे विज्ञान का परमफल है। ऐसी दशा में यज्ञकर्म्मातिरिक्त भौतिक—आविष्कारों को लेकर हमारे विज्ञानशास्त्र पर किसी प्रकार का प्रतिप्रश्न नहीं किया जासकता। जब कि केवल यज्ञकर्म्म ही हमारी प्राकृतिक-शक्तियों को सुरक्षित रखता हुआ हमारी सब आवश्यकताएँ पूरी कर सकता है तो फिर हमें हमारे विज्ञानशास्त्र से उन हिंसक अशान्तिवर्द्धक, सहजशक्ति विनाशक भौतिक आविष्कारों के सम्बन्ध में प्रश्न करने का कोई अवसर ही नहीं बच रहता। निवेदन करने का अभिप्राय यही है कि विज्ञान शब्द से भौतिक आविष्कार प्रकृत विज्ञानकाण्ड में सर्वथा अनभिप्रेत हैं। विज्ञान शब्द की मर्य्यादा यज्ञविज्ञान-पर्य्यन्त ही सीमित समझनी चाहिए जिस के कि गर्भ में आधिदैविक, आध्यात्मिक, आधिभौतिक-विज्ञान प्रतिष्ठित हैं *।

उक्त दृष्टिकोण को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें प्रकृत 'आरम्भब्राह्मण' का समन्वय करना है। यज्ञकर्म की सिद्धि के लिए 'आरम्भग्रहण' किया जाता है। इसी सम्बन्ध में प्रसङ्गात् यह भी स्पष्ट करलेना चाहिए कि, उक्त यज्ञत्रयी में से प्रकृत में प्रधान-लक्ष्य पृथिव्यनुगत आधिभौतिक यज्ञ ही है। उपासना से सम्बन्ध रखने वाला सूर्य्यानुगत आधिदैविक यज्ञ आरण्यकग्रन्थों से सम्बन्ध रखता है, एवं ज्ञान से सम्बन्ध रखने वाला स्वायम्भुव आध्यात्मिक यज्ञ उपनिषद् ग्रन्थों से सम्बन्ध रखता है। ब्राह्मण-ग्रन्थों म प्रधानरूप से कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले पृथिव्यनुगत आधिभौतिक यज्ञ का ही विश्लेषण हुआ है।

पृथिव्यनुगत आधिभौतिक यज्ञ में भूपिण्ड पार्थिव शरीर भूमहिमा भेद से तीनों पर्वों का उपभोग होरहा है। स्वयं भूपिण्ड तथा ओषधि वनस्पति काष्ठादि अचेतन वर्ग पृथिव्यनुगत आधिभौतिक यज्ञ से ही सम्बन्ध रखते हैं। वैश्वानर-तैजस प्राज्ञात्मक ससंज्ञ पार्थिवशरीर ( अस्मदादि चेतनवर्ग ) पृथिव्यनुगत

---

* शतपथ-प्रथमखण्ड के प्रारम्भिक 'पारिभाषिक सूचनायें' नामक स्वतन्त्र स्तम्भ में भारतीय दृष्टिकोणानुगत विज्ञान' शब्द का विस्तार से निरूपण किया जाचुका है।

मन्त्रव्याख्यान से स्पष्ट सिद्ध है। एवं इन्द्र–सोम ( चन्द्र ) अग्नि, इन तीनों का एक स्वतन्त्र विभाग है। इसप्रकार १-२-३ इस क्रम से पाँचों का तीन हीं संस्थाओं के निर्म्माण में उपयोग होरहा है। प्रथमसंस्था के अधिपति ब्रह्मा हैं, इनका स्वयम्भू से सम्बन्ध है। द्वितीय संस्था के अधिपति इन्द्रगर्भित विष्णु हैं इनका सूर्य्य से सम्बन्ध है। एवं तृतीय संस्था के अधिपति इन्द्र-सोम गर्भित अग्नि हैं तथा इनका सम्बन्ध पृथिवी से है। ब्रह्मा ब्रह्मा हैं इन्द्रगर्भित विष्णु विष्णु हैं, एवं इन्द्र–सोम-गर्भित अग्नि महेश हैं। इसी 'विश्वविज्ञान' के आधार पर आख्यानशास्त्र' (पुराण) में वैदिक-पञ्चदेवतावाद के स्थान में त्रिदेवतावाद को ही प्रधानता दी है।

पुरुषविज्ञान के अनुसार भी इसी त्रिपर्व का समर्थन होरहा है। अव्ययपुरुषानुगत 'आनन्द', अक्षरपुरुषानुगत 'ब्रह्मा' एवं क्षरपुरुषानुगत प्राण तीनों के सम्बन्ध से आनन्द–ब्रह्मा–प्राणमय बनने वाला स्वयम्भू ही 'आध्यात्मिकयज्ञ' की प्रतिष्ठा है। अव्ययानुगत विज्ञानगर्भित 'मन' अक्षरानुगत विष्णु गर्भित 'इन्द्र' एवं क्षरानुगता अन्नगर्भिता 'वाक्' इन तीनों के सम्बन्ध से मन इन्द्र-वाङ्मय बनने वाला सूर्य्य ही आधिदैविकयज्ञ की प्रतिष्ठा है। अव्ययानुगता प्राणगर्भिता 'वाक्' अक्षरानुगत इन्द्रसोमगर्भित अग्नि' एवं क्षरानुगत अन्नगर्भित अन्नाद', इन तीनों के सम्बन्ध से 'वाक्–अग्नि–अन्नादमय बनने वाली पृथिवी ही आधिभौतिकयज्ञ की प्रतिष्ठा है। पृथिव्यनुगत कर्म्मकाण्डात्मक आधिभौतिकयज्ञ स्वर्गसुख की प्रतिष्ठा है। सूर्य्यानुगत उपासनाकाण्डात्मक आधिदैविकयज्ञ अपरामुक्ति की प्रतिष्ठा है। एवं स्वयम्भू-अनुगत ज्ञानकाण्डात्मक, आध्यात्मिकयज्ञ परामुक्ति की प्रतिष्ठा है। इसप्रकार 'त्रि संस्था' में दृष्टा के अनुसार त्रिपर्ववाद का समर्थन करने वाला हमारा सर्वहुतयज्ञ त्रिपर्वा बन कर सर्वप्रतिष्ठा बनता हुआ। 'इष्ट-काममधुक्' नाम को सर्वथैव अन्वर्थ कर रहा है।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १—आनन्दः | ब्रह्मा | प्राणः | स्वयम्भूः | स्वयम्भू | सर्वहुतयज्ञ |
| २—विज्ञानम् | विष्णु | आपः | परमेष्ठी | सूर्य्य | |
| ३—मनः | इन्द्र | वाक् | सूर्य्यः | | |
| ४—प्राणः | सोमः | अन्नम् | चन्द्रमाः | पृथिवी | |
| ५—वाक् | अग्नि | अन्नादः | पृथिवी | | |

विकसित होजाते हैं। यहां भूमहिमालक्षण यज्ञ आधिदैविक यज्ञ है, एवं यही पार्थिव शरीरलक्षण आध्यात्मिक यज्ञ की प्रतिष्ठा है। जैसी स्थिति, जो अवयवसंस्थान पार्थिव आधिदैविक यज्ञ का है, वैसी ही स्थिति, यही अवयवसंस्थान पार्थिव शरीरात्मक आध्यात्मिक यज्ञ का है। एवं जिस नियम से आध्यात्मिक यज्ञ (पुरुषसंस्था) का निर्माण हुआ है उसी नियम से ऋषियों के द्वारा आधिभौतिक लक्षण वैधयज्ञ का वितान हुआ है। ईश्वरीयसंस्था में जहां अध्यात्म अधिदैवत की प्रतिष्ठा थी वहां जीवसंस्था में अधिदैवत अध्यात्म की ही प्रतिष्ठा है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—एकविंशस्तोमावच्छिन्नो भूमहिमा— | अधिदैवतयज्ञः | (पार्थिवः) | सैषा आधिभौतिक-यज्ञत्रयी |
| २—पार्थिवशरीराणि— | अध्यात्मयज्ञ | (पार्थिव) | |
| ३—पुरुषप्रयत्नसाध्या वैधयज्ञा— | अधिभूतयज्ञः | (पार्थिव) | |

उक्त स्थिति को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें प्रकृत ब्राह्मण के 'प्रतिरूपरहस्य' का समन्वय करना है। 'पुरुषो वै यज्ञः' इत्यादि श्रुति यज्ञोद्देश्येन पुरुष का विधान करती हुई यही कहना रही है कि, हमारा यह पुरुष-( मानव )-प्रयत्नसाध्य यज्ञ पुरुष ( मानव ) की प्रतिकृति ही है। पुरुष इस वैधयज्ञ का वितान कर रहा है इसीलिए यज्ञ को पुरुष माना जासकता है। 'पुरुष' शब्द स्वयं यज्ञस्वरूप का सूचक है। शोणित आग्नेय तत्व है शुक्र सोम तत्त्व है दोनों के मथन का ही नाम यज्ञ है, एवं यही यज्ञप्रक्रिया पुरुषोत्पत्ति का प्रधान कारण है। अतएव पुरुष को अवश्य ही यज्ञ कहा जासकता है। यज्ञात्मक पुरुष का जो व्यापार होगा, वह भी यज्ञ ही माना जायगा, एवं इस यज्ञव्यापार से जिस कर्म्म का स्वरूप सम्पन्न होगा वह कर्म्म भी पिता-पुत्रवत् यज्ञ ही कहा जायगा। यज्ञ उस अतिशय का नाम है जो प्रक्रियाविशेषों से उत्पन्न होकर यज्ञकर्त्ता के भूतात्मा की स्वर्गादि प्राप्ति का कारण बनता है। अतएव इस अतिशय ( संस्कार ) को 'दैवात्मा' कहा जाता है। वह दैवात्मा ही वस्तुतः यज्ञ है। इस का उपादान यजमान का कर्म्म बनता है। जब कि उपादान-स्थानीय यजमानपिता पुरुष है, तो तत् पुत्र-स्थानीय अतिशयलक्षण दैवात्मरूप यज्ञ को भी पुरुष ही कहा जायगा।

इस के अतिरिक्त हम यह भी देखते हैं कि, पुरुषयज्ञ ( मानवशरीर ) का जिस कौशल से वितान हुआ है उसी कौशल से इस वैधयज्ञ का वितान हुआ है। वैधयज्ञ से पहिले पुरुषयज्ञ का ही विचार कीजिए। पाञ्चभौतिक शरीरपिण्ड 'यज्ञसंस्थान' है। भूतात्मा यज्ञकर्त्ता 'यजमान' है। आलोमभ्य:, आनखाग्रेभ्य व्याप्त वैश्वानराग्नि 'होता' है। श्वासप्रश्वासात्मक वायु 'अध्वर्यु' है। हृदयस्थ प्रज्ञान मन 'ब्रह्मा' है। कण्ठस्थित तेजोनाडी में प्रतिष्ठित उदानप्राण 'उद्गाता' है। मूलाधारमण्डल 'गार्हपत्यकुण्ड' है तत्रस्थ अपानाग्नि 'गार्हपत्याग्नि' है। जठराग्निमण्डल 'दक्षिणाग्निकुण्ड' है। तत्रस्थ जाठराग्नि दक्षिणाग्नि है। शिरोमण्डल 'आहवनीयकुण्ड' है। तत्रस्थ प्राणाग्नि आहवनीयाग्नि है। केश-लोम बर्हि है। अस्थिसमूह 'समिध' है द्रव द्रव्य प्रणीता तथा 'प्रोक्षणी' है। अन्न आहुतिद्रव्य है। दक्षिणभुजा-दक्षिणपाद 'जुहूः' है। वामभुजा-वामपाद 'उपभृत' है। मध्याङ्ग 'ध्रुवा' है। सर्वाङ्गशरीरसंचारी चैतन्यप्राण 'स्रुव' है। कण्ठ से आरम्भ कर मूलाधार पर्य्यन्त सम्पूर्ण प्रदेश वेदि है। इसप्रकार हमारी पुरुषसंस्था यज्ञस्वरूप का सर्वात्मना प्रतिरूप ही बन

आध्यात्मिक यज्ञ से सम्बन्ध रखते हैं । एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्ना महापृथिवी ( भूमहिमा ) से सम्बन्ध रखने वाले पार्थिव दिव्यदेवता पृथिव्यनुगत आधिदैविक यज्ञ से सम्बन्ध रखते हैं । इसप्रकार केवल पार्थिवसंस्था से सम्बन्ध रखने वाले, कर्म्मप्रधान आधिभौतिक यज्ञ में ही भूपिवर्ग पा थव चेतनवर्ग दिव्य देववर्ग भेद से तीनों यज्ञों का उपभोग सिद्ध होरहा है ।

तथ्य यद्यपि अप्रासङ्गिक है । तथापि इसका स्पष्टीकरण करके ही 'ब्राह्मणविज्ञान' का समन्वय करना चाहिए । विश्व के तीनों पर्वों के स्पष्टीकरण के लिए वेद के अपौरुषेय ब्राह्मणभाग के 'विधि आरण्यक, उपनिषत्' भेद से तीन काण्ड हमारे सम्मुख उपस्थित हुए हैं । ये तीनों काण्ड कर्त्तव्यमार्ग का ही प्रदर्शन कर रहे हैं । शेष ब्रह्म (मन्त्र) भाग ज्ञातव्यमात्र से सम्बन्ध रखता है । इसप्रकार ज्ञातव्य कर्त्तव्य-भेद से वेदशास्त्र 'ब्रह्म-ब्राह्मण' रूप से दो मार्गों में विभक्त होरहा है । विश्वविज्ञान का क्या स्वरूप है ? इस प्रश्न का समाधान ब्रह्मवेद (संहितावेद) कर रहा है । एवं विश्वविज्ञान के आधार पर हमें क्या करना चाहिए ? कैसे करना चाहिए ? इस प्रश्न का समाधान ब्राह्मणवेद (विधि आरण्यक उपनिषद् वेद) कर रहा है । इसप्रकार मन्त्रब्राह्मणात्मक समास वेदशास्त्र त्रित्व के ज्ञातव्य कर्त्तव्य की पूर्ति करता हुआ सर्वशास्त्र ही बन रहा है । प्रस्तुत भाष्य कर्त्तव्य-वेदभाग के कर्म्मकाण्ड से ही सम्बन्ध रखता है जिसका कि पृथिव्यनुगत आधिभौतिक यज्ञपर्व से ही सम्बन्ध है। विध्यात्मक ब्राह्मणग्रन्थों में 'इति नु अध्यात्मम्' इति नु अधिदैवतम्' इत्यादि रूप से जिन अध्यात्मादि विवर्तों का स्पष्टीकरण होरहा है उनका एकमात्र पृथिव्यनुगत आधिभौतिक यज्ञपर्व से ही सम्बन्ध समझना चाहिए ।

निष्कर्ष यही निकला कि वेदशास्त्र विज्ञानप्रधान है । विज्ञान से प्रधानतः 'विश्वविज्ञान' ही अभिप्रेत है। इस विश्वविज्ञान के अध्यात्म अधिदैवत अधिभूत नामक तीन पर्व हैं । तीनों पर्वों का क्रमशः स्वयम्भूसूर्य्य-पृथिवी से सम्बन्ध है । ये ही तीनों विज्ञान क्रमशः ज्ञानकाण्ड उपासनाकाण्ड कर्म्मकाण्ड की प्रतिष्ठाभूमि हैं । इस विज्ञानत्रयी के ज्ञातव्य कर्त्तव्य भेद से दो विवर्त हैं । ज्ञातव्यत्रयी का स्पष्टीकरण संहितात्मक ब्रह्मवेद में हुआ है, एवं कर्त्तव्यत्रयी का निरूपण ब्राह्मणात्मक वेद में हुआ है । नक्षत्रविज्ञान ग्रहविज्ञान ओषधि-वनस्पतिविज्ञान शस्त्रविज्ञान आदि आदि अवान्तर अनन्त-खण्डात्मक समस्त विज्ञानों का इन्हीं तीनों विज्ञानों में अन्तर्भाव है ।

१—अध्यात्मविज्ञानम्—स्वायम्भुवम्—विधिः ( कर्त्तव्यात्मकं कर्म्म )

२—अधिदैवतविज्ञानम्—सौरम्—आरण्यकः (कर्त्तव्यात्मिका उपासना)

३—अधिभूतविज्ञानम्—पार्थिवम्—उपनिषत् (कर्त्तव्यात्मकं ज्ञानम् )

इन तीनों में विशेषता यही है कि, स्वायम्भुव अध्यात्मयज्ञ का ईश्वरीयसंस्था सम्बन्ध है, एवं इन के आधार पर सौर आधिदैविक विज्ञान प्रतिष्ठित है । साथ ही यही आधिभौतिक-विज्ञान की भी प्रतिष्ठा बना हुआ है । दूसरे शब्दों में ईश्वरात्मा का अध्यात्म स्वायम्भुव यज्ञ है अधिदैवत सौर यज्ञ है एवं अधिभूत पार्थिव यज्ञ है । इन तीनों में से हमारे वैधयज्ञ का एकमात्र ईश्वरीय, पार्थिव आधिभौतिक यज्ञ से ही सम्बन्ध है । ईश्वरीय आधिभौतिक यज्ञ के पूर्वकथनानुसार भूमहिमा, पार्थिव शरीर एवं मनुष्यकृत वैधयज्ञ के भेद से तीन

विवच होजाते हैं। यहाँ भूमहिमालक्षण यज्ञ आधिदैविक यज्ञ है, एवं यही पार्थिव शरीरलक्षण आध्यात्मिक यज्ञ की प्रतिष्ठा है। जैसी स्थिति, जो अवयवस्थान पार्थिव आधिदैविक यज्ञ का है, वैसी ही स्थिति, यही अवयव-संगान पार्थिव शरीरात्मक आध्यात्मिक यज्ञ का है। एवं जिस नियम से आध्यात्मिक यज्ञ (पुरुषसंस्था) का निर्माण हुआ है उसी नियम से ऋषियों के द्वारा आधिभौतिक लक्षण वैधयज्ञ का वितान हुआ है। ईश्वरीयसंस्था में यहाँ अध्यात्म अधिदैवत की प्रतिष्ठा थी यहाँ जीवसंस्था में अधिदैवत अध्यात्म की की प्रतिष्ठा है।

| | |
|---|---|
| १—एकत्रिंशत्सोमावच्छिन्नो भूमहिमा—अधिदैवतयज्ञः (पार्थिवः) | सैषा आधिभौतिक-यज्ञत्रयी |
| २—पार्थिवशरीराग्नि——————अध्यात्मयज्ञ (पार्थिव) | |
| ३—पुरुषप्रयत्नसाध्या वैधयज्ञा———अधिभूतयज्ञः (पार्थिव) | |

उक्त स्थिति को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें प्रकृत ब्राह्मण के 'प्रतिरूपरहस्य' का समन्वय करना है। 'पुरुषो वै यज्ञः' इत्यादि श्रुति यज्ञोद्देश्येन पुरुष का विधान करती हुई यही बतला रही है कि, हमारा यह पुरुष-(मानव)-प्रयत्नसाध्य यज्ञ पुरुष (मानव) की प्रतिकृति ही है। पुरुष इस वैधयज्ञ का वितान कर रहा है इसीलिए यज्ञ को पुरुष माना जासकता है। 'पुरुष' शब्द स्वयं यज्ञस्वरूप का सूचक है। योषित् आग्नेय तत्त्व है शुक्र सोम तत्त्व है दोनों के मथन का ही नाम यज्ञ है, एवं यही यज्ञप्रक्रिया पुरुषोत्पत्ति का प्रधान कारण है। अतएव पुरुष को अवश्य ही यज्ञ कहा जासकता है। यज्ञात्मक पुरुष का जो व्यापार होगा वह भी यज्ञ ही माना जायगा, एवं इस यज्ञव्यापार से जिस कर्म्म का स्वरूप सम्पन्न होगा वह कर्म्म भी पिता-पुत्रवत् यज्ञ ही कहा जायगा। यज्ञ उस अतिशय का नाम है जो प्रक्रियाविशेषों से उत्पन्न होकर यज्ञकर्त्ता के भूतात्मा की स्वर्गादि प्राप्ति का कारण बनता है। अतएव इस अतिशय (संस्कार) को 'दैवात्मा' कहा जाता है। यह दैवात्मा ही वस्तुतः यज्ञ है। इस का उपादान यजमान का कर्म्म बनता है। जब कि उपादान-स्थानीय यजमानपिता पुरुष है, तो तत् पुत्र-स्थानीय, अतिशयलक्षण दैवात्मरूप यज्ञ को भी पुरुष ही कहा जायगा।

इस के अतिरिक्त हम यह भी देखते हैं कि, पुरुषयज्ञ (मानवशरीर) का जिस कौशल से वितान हुआ है उसी कौशल से इस वैधयज्ञ का वितान हुआ है। वैधयज्ञ से पहिले पुरुषयज्ञ का ही विचार कीजिए। पाञ्चभौतिक शरीरपिण्ड 'यज्ञसंस्थान' है। भूतात्मा 'यज्ञकर्त्ता यजमान' है। आलोमभ्य आनखाग्रेभ्य' व्याप्त वैश्वानराग्नि 'होता' है। श्वासप्रश्वासात्मक वायु 'अध्वर्यु' है। हृदयस्थ प्रज्ञान मन 'ब्रह्मा' है। कण्ठस्थित तेजानाड़ी में प्रतिष्ठित उदानप्राण 'उद्गाता' है। मूलाधारमण्डल 'गार्हपत्यकुण्ड' है तत्रस्थ अपानाग्नि 'गार्हपत्याग्नि' है। जठराग्निमण्डल 'दक्षिणाग्निकुण्ड' है। तत्रस्थ जाठराग्नि 'दक्षिणाग्नि' है। शिरोमण्डल 'आहवनीयकुण्ड' है। तत्रस्थ प्राणाग्नि 'आहवनीयाग्नि' है। केश-लोम 'बर्हि' है। अस्थिसमूह 'समिध' है अन्न द्रव्य प्रणीता तथा प्रोक्षणी' है। अन्न 'आहुतिद्रव्य' है। दक्षिणभुजा-दक्षिणपाद 'जुहू' है। वामभुजा-वामपाद 'उपभृत' है। मध्याङ्ग 'ध्रुवा' है। सर्वाङ्गशरीरसंचारी श्वतन्यप्राण 'स्रुव' है। कण्ठ से आरम्भ कर मूलाधार पर्य्यन्त सम्पूर्ण मध्यदेश 'वेदि' है। इसप्रकार हमारी पुरुषसंस्था यज्ञस्वरूप का यथातमना प्रतिरूप ही बन

रही है। ऐसे यज्ञात्मक इस पुरुषाकार के आधार पर ही, तदनुरूप ही क्योंकि इस वैधयज्ञ का वितान होता है अतएव इस वैधयज्ञ को हम अवश्य ही पुरुष का प्रतिरूप कह सकते हैं।

पुरुषयज्ञ में दक्षिणभुजा से अन्नाहुति दी जाती है वामभुजा सहयोगिनी बनी रहता है चैतन्यप्राण अन्नरस को सर्वाङ्गशरीर में पहुँचाता रहता है, मध्याङ्ग से इतर सम्पूर्ण शरीरावयव रसग्रहण के द्वारा पुष्ट होते रहते हैं। ठीक यही काम इस वैधयज्ञ में जुह्वादि से लिया जाता है। अतएव आहुतिधारक जुहू को हम इस वैधयज्ञ की दक्षिणभुजा कह सकते हैं। उपभृत् जुहू की सहयोगिनी है अतएव इसे वामभुजा माना जासकता है। ध्रुवा से ही ( आघारित आज्य से ही ) सम्पूर्ण यज्ञ सम्पन्न होता है अतएव इसे आत्मा ( मध्याङ्ग ) माना जासकता है। स्रुवा का सम्पूर्ण स्रुचों में सञ्चार होता है। अतएव इसे प्राण कहा जासकता है। इसप्रकार दक्षिणभुजा वामभुजा, मध्याङ्ग सञ्चारीप्राण इन चारों के अनुरूप अपना स्थान रखने वाले जुहू उपभृत्, ध्रुवा स्रुव चारों यज्ञपात्र यज्ञ की पुरुषप्रतिरूपता को सर्वात्मना अन्वर्थ बना रहे हैं। निष्कर्ष जैसा वितानक्रम आध्यात्मिक यज्ञ का है, ठीक यही क्रम इस आधिभौतिक यज्ञ का है। यहाँ ऐसा क्यों किया गया?, किस आधार पर किया गया? इत्यादि प्रश्नों की उपनिषत् यही आध्यात्मिक यज्ञ ( पुरुष-स्वरूप ) है। वैधयज्ञ यज्ञ है उधर प्राकृतिक पुरुषयज्ञ भी यज्ञ है। 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्त्तव्या' यह आदेश है। अतएव यहाँ वैसा ही करना न्यायसङ्गत है। जब यह वैसा ही है, तो इसे यह (पुरुष) कहने में कोई भी आपत्ति नहीं की जासकती।

पुरुष- यजमान )-प्रयत्नसाध्य होने से तथा पुरुषयज्ञानुरूप वितायमान होने से यह वैध-आधिभौतिक यज्ञ भी पुरुष ही माना जासकता है' उक्त प्रतिरूपता का यही निष्कर्ष है। अब इस सम्बन्ध में यह प्रश्न बच रहता है कि, पुरुषयज्ञ का स्वरूप ही एवंविध कैसे हुआ?। दूसरे शब्दों में इस प्रश्न का यों भी विश्लेषण किया जासकता है कि 'आधिभौतिक-यज्ञ की उपनिषत् ( प्रतिष्ठा-मूलभित्ति ) तो अध्यात्मयज्ञ है परन्तु आध्यात्मिक यज्ञ की उपनिषत् क्या है?। इस प्रश्न का उत्तर यही पूर्वप्रतिपादित पार्थिव आधिदैविक-यज्ञ है। आधिदैविक पार्थिव त्रिलोक ही इस आध्यात्मिक पुरुषयज्ञ की प्रतिष्ठा है। भूपिण्ड से आरम्भकर २१ वें स्तोम-पर्य्यन्त व्याप्त महामहिम पार्थिवमण्डल ही 'यज्ञसंस्था' है। पार्थिव सर्वप्रजापति ( पार्थिव अग्नि) ही यज्ञकर्त्ता 'यजमान' है। त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्रदेश में व्याप्त वैश्वानर अग्नि ही 'होता' है। पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्रदेशोपलक्षित अन्तरिक्ष में व्याप्त वायु ही 'अध्वर्यु' है। चान्द्रसोमात्मक पार्थिव मन ही 'ब्रह्मा' है। एकविंशस्तोमावच्छिन्न पार्थिवप्रदेशोपलक्षित द्युलोक में व्याप्त आदित्य ही 'उद्गाता' है। भूपिण्ड ही 'पुराण-गार्हपत्यकुण्ड' है तत्रस्थ चित्याग्नि ही 'पुराणगार्हपत्याग्नि' है। त्रिवृत्स्तोमान्त पार्थिवमहिमा-प्रदेश ही 'नूतनगार्हपत्यकुण्ड' है तत्रस्थ पार्थिव घनाग्नि ही 'नूतनगार्हपत्याग्नि' है। पञ्चदशस्तोमान्त पार्थिवमहिमा-प्रदेश ही 'धिष्ण्याग्निकुण्ड' है तत्रस्थ अन्तरिक्ष नाक्षत्रिकाग्नि ही 'धिष्ण्याग्नि' है। एकविंशस्तोमान्त पार्थिवमहिमाप्रदेश ही 'आहवनीयकुण्ड' है तत्रस्थ सौर दिव्याग्नि ही 'आहवनीयाग्नि' है। लोकालोकसीमान्तावरुद्ध 'मन' नामक आप ही 'परिधि' है। अन्तरिक्ष में व्याप्त चान्द्रमासोम ही 'समिध' है। अन्तरिक्षस्थ मरीचि नामक 'आप' ही 'प्रणीता' तथा 'प्रोक्षणी' हैं, ओषधि सोम तथा चान्द्रसोम ही 'आहुतिद्रव्य' है। भूपिण्ड ही हविर्वेदि है। भूमहिमा ही 'महावेदि' है। एकविंशस्तोमावच्छिन्न द्युलोक ही दक्षिणहस्तस्थानीय 'जुहू' है। जुहू (द्यौ) का आधारभूत पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्षलोक ही वामहस्तस्थानीय 'उपभृत्' है। स्वयं भूपिण्ड ही मध्याङ्गस्थानीय 'ध्रुवा' है। त्रैलोक्य-

सचारी चैतन्य-प्राणस्थानीय वायव्यप्राण ही सूत्र' है। इसप्रकार पार्थिवमहिमालक्षण इस प्राधिदैविक यज्ञ में भी यज्ञ विकृत स्वता-संसाधक सामग्री-परिग्रह यथानुरूप, यथास्थान व्यवस्थित है। इस का क्योंकि ऐसा स्वरूप है अतएव इस से उत्पन्न आध्यात्मिक-यज्ञ का भी वैसा ही स्वरूप है। एवं जैसा स्वरूप आध्यात्मिक-यज्ञ का है तद्नुरूप ही इस वैध-आधिभौतिक-यज्ञ का वितान किया जाता है।

मूलानुवाद में मे यह सन्देह किया गया था कि प्रथम तो पृथिवी की त्रैलोक्य से उत्पत्ति मानना ही असङ्गत है। उस पर भी पृथिवी से पृथिवी की उत्पत्ति मानना तो कथमपि सङ्गत नहीं बन सकता। इस सन्देह की निवृत्ति के लिए दो शब्दों में 'पार्थिवत्रस्त्रा' का स्वरूप जान लेना भी आवश्य होगा। श्रुतिने जिस पृथिवी को मध्याङ्गस्थानीय मृत्स्ना' बतलाया है वह चित्याग्निप्रधान भूपिण्ड है, जिस पर अस्मदादि पार्थिवी प्रजा सपरिग्रह प्रतिष्ठित है। एवं श्रुतिने मृगस्थानीय जिस इस भूपिण्ड से— 'अस्या एवेमे सर्वे लोकाः प्रभवन्ति' इत्यादिरूप से जिस त्रैलोक्य की प्रवृत्ति बतलाई है वह चित्रेनिधेयाग्निप्रधान भूमहिमा है।

असृविध त्रिलोकियों में से पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाली त्रिलोकी 'स्तोम्यत्रिलोकी' नाम से प्रसिद्ध है। इस की उत्पत्ति यथार्थ में मृत्स्थानीय भूपिण्ड से ही हुई है। "यथाग्निगर्भा पृथिवी तथा द्यौरिन्द्रेण गर्भिणी" इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार भूपिण्ड अग्निगर्भित है। यह भौमाग्नि ही भूमि का अधिष्ठाता 'प्रजापति' है। इस प्राजापत्य भौम अग्नि की अमृत ( चितिनिधेय ), मर्त्य ( चित्य ) भेद से दो अव-स्थाएं सहज-सिद्ध मानी गई हैं जैसा कि — "अर्द्ध ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीदर्द्धममृतम्" ( शत० १ ।२।२ ) इत्यादि वचन से प्रमाणित है। भूपिण्ड मर्त्याग्निप्रधान है तन्मय है। इस पिण्ड के केन्द्र में प्रतिष्ठित रहने वाला अमृताग्नि ही रसाग्नि है यही प्राणाग्नि है यही दृवाग्नि नाम से भी व्यव-हृत हुआ है। सृष्टिकामुक इस रसाग्निलक्षण प्रजापति की कामना स्वयं इस के रसाग्नि-भाग का ऊर्ध्व ( केन्द्र से चारों ओर ) प्रसार करती है। भूपिण्डकेन्द्र से चारों ओर वितत होने वाले इस रसाग्नि की घन-तरल-विरल-भेद से तीन अवस्थाएँ होजाती हैं। जहांतक घनरस व्याप्त होता है तदवच्छिन्न प्रदेश ही पृथिवी ( महिमापृथिवी का पृथिवीलोक ) है। एवं तत्र प्रतिष्ठित घनाग्निरस ही अग्नि है। जहांतक तरल रस व्याप्त होता है तदवच्छिन्न प्रदेश ही अन्तरिक्ष' ( महिमापृथिवी का अन्तरिक्षलोक ) है। एवं तत्र प्रतिष्ठित तरलाग्नि ही 'हंस नामक वायु है। जहांतक विरलरस व्याप्त होता है, तदवच्छिन्न प्रदेश ही द्यौ ( महिमापृथिवी का द्युलोक ) है। एवं तत्र प्रतिष्ठित विरलाग्नि ही आदित्य' है। इसप्रकार रसाग्नि के ऊर्ध्व वितान से यही केन्द्रस्थ अग्नि 'अग्नि वायु आदित्य' अपने इन प्रथम-द्वितीय-द्वितीय-तृतीय-रूपों से त्रैलोक्य का निर्माण करता हुआ अधिष्ठाता रूप से त्रैलोक्य में व्याप्त होरहा है *।

---

* "आपो वाऽअर्क । तद्यदपां शर आसीत्, तत् समहन्यत । सा पृथिव्य-भवत् । तस्यामश्राम्यत् । तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य तेजोरसो निरवर्त्तताग्निः । स त्रेधा-त्मानं व्यकुरुत-आदित्यं तृतीयं, वायुं तृतीयम् । स एष प्राणः ( प्राणाग्निः ) त्रेधा वि-हितः" इति ।

—शत० ब्रा० १०।६।५।१२,।

रही है। ऐसे यज्ञात्मक इस पुरुषाकार के आधार पर ही, तदनुरूप ही क्योंकि इस वैधयज्ञ का वितान होता है अतएव इस वैधयज्ञ को हम अवश्य ही पुरुष का प्रतिरूप कह सकते हैं।

पुरुषयज्ञ में दक्षिणभुजा से प्रधानाहुति दी जाती है वामभुजा सहयोगिनी बनी रहता है चैतन्यप्राण अन्नरस को सर्वाङ्गशरीर में पहुँचाता रहता है मध्याङ्ग से इतर सम्पूर्ण शरीरावयव रसग्रहण के द्वारा मुह हात रहते हैं। ठीक यही क्रम इस वैधयज्ञ में स्रुगादि से लिया जाता है। अतएव आहुतिसाधक जुहू को हम इस वैधयज्ञ की दक्षिणभुजा कह सकते है। उपभृत् जुहू की सहयोगिनी है अतएव इसे वामभुजा माना जासकता है। ध्रुवा से ही (प्रवासित्य आज्य से ही) सम्पूर्ण यज्ञ सम्पन्न होता है अतएव इसे आत्मा (मध्याङ्ग) माना जासकता है। स्रुवा का सम्पूर्ण स्रुचों में सञ्चार होता है। अतएव इसे प्राण कहा जासकता है। इसप्रकार दक्षिणभुजा वामभुजा, मध्याङ्ग सञ्चारीप्राण इन चारों के अनुरूप अपना स्थान रखने वाले जुहू उपभृत्, ध्रुवा स्रुव चारों यज्ञपात्र यज्ञ की पुरुषप्रतिरूपता को-सर्वात्मना चरितार्थ बना रहे हैं। निष्कर्ष जैसा वितानक्रम आध्यात्मिक यज्ञ का है, ठीक वही क्रम इस आधिभौतिक यज्ञ का है। यहां ऐसा क्यों किया गया? किस आधार पर किया गया? इत्यादि प्रश्नों की उपनिषत् यही आध्यात्मिक यज्ञ (पुरुष-स्वरूप) है। वैधयज्ञ यज्ञ है उधर प्राकृतिक पुरुषयज्ञ भी यज्ञ है। 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्त्तव्या' यह आदेश है। अतएव यहां वैसा ही करना न्यायसङ्गत है। जब यह वैसा ही है तो इसे यह (पुरुष) कहने में कोई भी आपत्ति नहीं की जासकती।

"पुरुष- यजमान)-प्रयत्नसाध्य होने से तथा पुरुषयज्ञानुरूप वितायमान होने से यह वैध-आधिभौतिक यज्ञ भी पुरुष ही माना जासकता है" उक्त प्रतिस्पर्धा का यही निष्कर्ष है। अब इस सम्बन्ध में यह प्रश्न उठ खड़ा होता है कि पुरुषयज्ञ का स्वरूप ही एकविध कैसे हुआ? दूसरे शब्दों में इस प्रश्न का यों भी विश्लेषण किया जासकता है कि आधिभौतिक-यज्ञ की उपनिषत् (प्रतिष्ठा-मूलभित्ति) तो अध्यात्मयज्ञ है परन्तु आध्यात्मिक यज्ञ की उपनिषत् क्या है? इस प्रश्न का उत्तर वही पूर्वप्रतिपादित पार्थिव आधिदैविक-यज्ञ है। आधिदैविक पार्थिव त्रिलोकयज्ञ ही इस आध्यात्मिक पुरुषयज्ञ की प्रतिष्ठा है। भूपिण्ड से आरम्भकर २१ वें स्तोम-पर्य्यन्त व्याप्त महामहिम पार्थिवमण्डल ही 'यज्ञसंस्था' है। पार्थिव सर्वप्रजापति (पार्थिव अग्नि) ही यज्ञकर्त्ता 'यजमान' है। त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्रदेश में व्याप्त वैश्वानर अग्नि ही 'होता' है। पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न पार्थिव प्रदेशोपलक्षित अन्तरिक्ष में व्याप्त वायु ही 'अध्वर्यु' है। चान्द्रसोमात्मक पार्थिव मन ही 'ब्रह्मा' है। एकविंशस्तोमावच्छिन्न पार्थिवप्रदेशोपलक्षित द्युलोक में व्याप्त आदित्य ही 'उद्गाता' है। भूपिण्ड ही 'पुराण-गार्हपत्यकुण्ड' है तत्रस्थ चित्याग्नि ही 'पुराणगार्हपत्याग्नि' है। त्रिवृत्स्तोमान्त पार्थिवमहिमा-प्रदेश ही 'नूतनगार्हपत्यकुण्ड' है तत्रस्थित पार्थिव घनाग्नि ही 'नूतनगार्हपत्याग्नि' है। पञ्चदशस्तोमान्त पार्थिवमहिमा-प्रदेश ही 'धिष्ण्याग्निकुण्ड' है तत्रस्थ वायव्य नाक्षत्रिकाग्नि ही 'धिष्ण्याग्नि' है। एकविंशस्तोमान्त पार्थिवमहिमाप्रदेश ही 'आहवनीयकुण्ड' है तत्रस्थ सौर दिव्याग्नि ही 'आहवनीयाग्नि' है। लोकालोकसीमान्तानुगत 'वेन' नामक आप ही 'बर्हि' हैं। अन्तरिक्ष में व्याप्त अप्सोम ही 'समिध' हैं। पारमेष्ठ्य 'मरीचि' नामक 'आप' ही प्रणीता' तथा भास्वती हैं, अपधि सोम तथा चान्द्रसोम ही 'आहुतिद्रव्य' है। भूपिण्ड ही हविर्वेदि है। भूमहिमा ही महावेदि' है। एकविंशस्तोमावच्छिन्न द्युलोक ही दक्षिणहस्तस्थानीय 'जुहू' है। जुहू (द्यौ) का आधारभूत पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्षलोक ही वामहस्तस्थानीय 'उपभृत्' है। स्वयं भूपिण्ड ही मध्याङ्गस्थानीय 'ध्रुवा' है। त्रैलोक्य

बाह्य आकार ही आकार है जिसे कि विज्ञानभाषा में वयोनाध कहा जाता है। यह वयोनाध ही+ 'छन्द' है। प्रत्येक वस्तुपिण्ड का कोई न कोई बाह्य आकार अवश्य रहता है पर्याँ इस बाह्य आकार में आकारित वस्तुतत्त्व सीमित रहता हुआ सुरक्षित बना रहता है। छन्दोलक्षण वयोनाध [ आकार ] से सुरक्षित वस्तुतत्त्व [ मर्त्यपिण्ड ] ही वय' है। जिसप्रकार उदरसीमा से सीमित अन्न 'वय है एवमेव छन्दःसीमारूप उदर में प्रतिष्ठित रहने से ही इस वस्तुतत्त्व को वय [ अन्न ] मान लिया गया है। वय सदा वयोनाध से युक्त रहता है। वय–वयोनाध के समन्वितरूप का ही नाम 'वयुनम् है। सर्वमिद वयुनम् इस सिद्धान्त के अनुसार यच्चयावत् भौतिक पदार्थ सब [वस्तुतत्त्व] वयोनाध [ बाह्याकार ] से युक्त रहते हुए '*वयुन' हैं। वयुन ही आध्यात्मिक-संस्था का 'शरीर' नामक पहिला पर्व है।

शरीर के वयोभाग का ( मूर्त्तभाग का ) निर्म्माण शुक्र शोणित से हुआ है। ऋतुस्नाता स्त्री में प्रजननकर्म्मसाधक अग्निप्राण प्रतिष्ठित रहता है। इस ऋतुप्राण के सम्बन्ध से ही रजस्वला को 'ऋतुमती' कहा जाता है। अग्नि–सोम की सत्य, ऋत, भेद से दो दो अवस्थाएँ मानी गई हैं। सायतन अग्नि सत्य है सायतन सोम सत्य है। एवं निरायतन वाय्वात्मक अग्नि–सोम ऋत हैं। इन ऋताग्नि–सोमों के पारस्परिक उद्ग्राम–निग्राम–सम्बन्ध से ही ऋतु' का जन्म होता है। इस ऋतु का आग्नेयभाग स्त्री के शोणित में प्रतिष्ठित रहता है एवं सौम्यभाग पुरुष के शुक्र में प्रधानरूप से प्रतिष्ठित रहता है। इस ऋतुप्राण–समन्वय का ही नाम शुक्र–शोणित का 'दाम्पत्य भाव है। यही दाम्पत्यकर्म्म गर्भाधान का बीज है। इसप्रकार वस्तुतत्त्व–लक्षण वय ( शरीर ) का निर्म्माण शुक्रशोणित से होता हुआ परम्परया ऋतु से ही होरहा — है। शेष रहता है वयोनाध ( बाह्याकार )। इस का निर्म्माण ऋतुसहयोगी गायत्र्यादि छन्दों से होता है। गायत्र्यादि छन्द त्वष्टाप्राण के सहयोग से तत्तच्छरीरावयवों में तत्तदाकारविशेष प्रदान करते जाते हैं तदनुरूप ही ऋतु के द्वारा पुरावयवों का निर्म्माण होता जाता है, कालान्तर में इस ऋतु, छन्द के समन्वय से आत्मप्रतिष्ठालक्षण 'शरीरपुर' का स्वरूप सम्पन्न होजाता है। ऋतु छन्दोमय शुक्र-शोणित के दाम्पत्यभाव में कर्म्मभोक्ता औपपातिक जीवात्मा प्रतिष्ठित होजाता है।

इसप्रकार आत्मा शरीर इन दो पर्वों के आत्मा वस्तुतत्त्व ( वय ) बाह्याकार ( वयोनाध ) भेद से तीन पर्व होजाते हैं। तीनों में आत्मा प्रधान देवता है इसे ही यज्ञपरिभाषा में 'आज्यपदेवता' कहा गया है। वस्तुतत्त्व ( वय ) ऋतुदेवता है बाह्याकार छन्दोदेवता है। पुर का उपक्रम ऋतु से होता है उपसंहार छन्द पर होता है। वस्तुतत्त्व उपक्रमस्थानीय है इसका ऋतु से सम्बन्ध है। इसी उपक्रमलक्षण प्राथम्य के कारण वस्तुतत्त्वात्मक ऋतु को याज्ञिक–परिभाषा में प्रयाजदेवता कहा गया है। वस्तु का बाह्याकार ही वस्तु की अवसानभूमि है। इस का छन्द से सम्बन्ध है। इसी उपसंहारलक्षण अन्तभाव के कारण बाह्या–कारात्मक छन्द को 'अनुयाजदेवता' कहा गया है। इसप्रकार ऋतुरूप प्रयाजदेवता तथा छन्दोरूप 'अनुयाज

---

+–छन्दांसि वै वयोनाधा" ( शत० ८।२।२।८ )।

*–छन्दोभिर्हीदं सर्वं वयुनं नद्धम्" ( शत० ८।२।२।८ )।

—–ऋतव' समिधा प्रजाश्च प्रजनयन्ति, ओषधीश्च पचन्ति' (शत० मा १।१।४।७)।

इसप्रकार मुखा-स्थानीय मृत्पिण्ड ही अपने हृदयस्थ रसाग्नि के ऊर्ध्व वितान के द्वारा प्राणगर्भात्मक स्तोमों के आधार पर क्रमशः त्रिवृत् (९) पञ्चदश (१५) एकविंश (२१) रूप से तीन संस्थाओं के रूप में पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौः का जन्मदाता बन कर— 'अस्याऽग्रमे सर्वे लोका प्रभवन्ति' इस सिद्धान्त का समर्थन कर रहा है और एक सन्देह का निराकरण बन रहा है। इस सम्पूर्ण 'उपपत्तिग्रन्थ' का फलितार्थ यही निकला कि, पार्थिव आधिभौतिक-पशु से सम्बन्ध रखने वाले महिमात्मक आधिदैविक यज्ञ, पार्थिवशरीरात्मक आध्यात्मिक यज्ञ, एवं पुरुषप्रयत्नसाध्य आधिभौतिक (वैध) यज्ञ, तीनों में पूर्व पूर्व यज्ञ उत्तर उत्तर यज्ञ की उपनिषत् है। (१ २ ३ ४ ५,)।

पुरुषप्रयत्नसाध्य इस वैधयज्ञ में उपयुक्त होने वाले* स्रुव-स्रुक् पात्र हस्त-पाद-मध्यादि स्थानीय बनते हुए यह प्रमाणित कर रहे हैं कि, यह वैधयज्ञ पुरुषविध आध्यात्मिक यज्ञ का ही प्रतिरूप है। 'आज्य-पृष्ठ' विज्ञान के अनुसार प्रत्येक भौतिक पदार्थ में पृष्ठ एवं आज्य भेद से दो पर्व रहते हैं। मूर्त्त मर्त्यपिण्ड 'पृष्ठ' कहलाता है, एवं जिस जीवनीय प्राणशक्ति से परस्पर—(चरकूट)—रूप भौतिक परमाणु एकसूत्र में बद्ध रहते हुए नियत समय पर्यन्त स्वस्वरूप-प्रतिष्ठा सुरक्षित रखने में समर्थ होते हैं, वह प्राणशक्ति ही 'आज्य' नाम से व्यवहृत हुई है। जबतक पृष्ठ (पिण्ड) में आज्य (प्राणशक्ति) प्रतिष्ठित रहता है तभीतक पृष्ठ की स्वरूपसत्ता है। पाञ्चभौतिक हस्तपादादि शरीरावयव पिण्डस्थानीय बनते हुए पृष्ठ हैं। इनमें प्रतिष्ठित आग्नेयप्राण (वैश्वानराग्निप्राण) ही इन की प्राणशक्ति है। इधर वत्स से (पशुतत्त्व से) प्रतिमूर्च्छित अग्नितत्त्व का ही नाम आज्य (घृत) है। इसी आधार पर 'तेजो वै आज्यम्' (शां॰ ब्रा॰ १३।१०।१८) "अग्नेर्वा एतद्रूपं यदाज्यम्" (तै॰ ब्रा॰ ३।८।१४।२)— 'प्राणो वा आज्यम्' [तै॰ ब्रा॰ ३।८।१५।२] इत्यादि निगम प्रतिष्ठित हैं। लोकव्यवहार में भी सुप्रसिद्ध है कि 'घृत ही हाथ पैरों में जीवनीय शक्ति प्रदान करता है'। यज्ञकर्म्म से 'पुरुषविध विश्वात्मा' उत्पन्न किया जाता है। क्योंकि इस व्यवस्था से संगृहीत जुहू आदि स्रुक् स्रुव तो पृष्ठ स्थानीय हैं एवं इन में गृहीत आज्य प्राणशक्तिस्थानीय है। इसप्रकार इस आज्यग्रहण-कर्म्म से भी पुरुषप्रयत्नसाध्य इस वैधयज्ञ की पुरुषसमप्रतिरूपता भलीभांति सिद्ध होरही है।

आज्यग्रहण क्या वैधात्मा के स्वरूप-निर्म्माण में उपयुक्त होता है? यह प्रश्न है। इस के समाधान के लिए ही अगला प्रकरण उपक्रान्त हुआ है। पहिले आध्यात्मिकसंस्था का विचार कीजिए। आध्यात्मिकसंस्था में प्रधानतः 'आत्मा शरीर' ये दो पर्व हैं। एवं शरीर 'पुर' है आत्मा इस शरीरपुर में सुरक्षित रहने वाला 'पुरि शेते' निर्वचन से 'पुरुष' है। इस शरीरपुर के 'आकार' एवं 'वस्तुतत्त्व' भेद से दो पर्व हैं। आकाररूप

* खादिर स्रुवः पर्णमयी जुहूः आश्वत्थी उपभृत्, वैकङ्कती ध्रुवा, एतद्वै स्रुचां रूपम् [तै॰ सं॰ ३।५।७] इस वचन के अनुसार स्रुव खदिर [खैर] की लकड़ी का जुहू पर्णमयी पलाश [छीला] की ध्रुवा विकङ्कत का एवं उपभृत् अश्वत्थ [पीपल] की लकड़ी का बनाया जाता है।

बाह्य आकार ही आकार है, जिसे कि विज्ञानभाषा में 'वयोनाध' कहा जाता है। यह वयोनाध ही+ 'छन्द' है। प्रत्येक वस्तुपिण्ड का कोई न कोई बाह्य आकार अवश्य रहता है एवं इस बाह्य आकार से आधारित वस्तुतत्त्व सीमित रहता हुआ सुरक्षित बना रहता है। छन्दोलक्षण वयोनाध [ आकार ] से सुरक्षित वस्तुतत्त्व [ मतपिण्ड ] ही वय' है। जिसप्रकार उदरसीमा से सीमित अन्न वय है, एवमेव छन्दसीमारूप उदर में प्रतिष्ठित रहने से ही इस वस्तुतत्त्व को वय [ अन्न ] मान लिया गया है। वय सदा वयोनाध से युक्त रहता है। वय-वयोनाध के समन्वितरूप का ही नाम 'वयुनम्' है। सर्वमिदं वयुनम् इस सिद्धान्त के अनुसार यच्चयावत् भौतिक पदार्थ वय [वस्तुतत्त्व], वयोनाध [ बाह्याकार ] से युक्त रहते हुए '*वयुन' हैं। वयुन ही आध्यात्मिक-संस्था का 'शरीर' नामक पहिला पर्व है।

शरीर के वयोभाग का ( भूतभाग का ) निर्माण शुक्र शोणित से हुआ है। ऋतुस्नाता स्त्री में प्रजननकर्मसाधक अग्निप्राण प्रतिष्ठित रहता है। इस ऋतुप्राण के सम्बन्ध से ही रजस्वला को 'ऋतुमती' कहा जाता है। अग्नि-सोम की सत्य ऋत भेद से दो दो अवस्थाएँ मानी गई हैं। सायतन अग्नि सत्य है सायतन सोम सत्य है। एवं निरायतन वाय्वात्मक अग्नि-सोम ऋत हैं। इन ऋताग्नि-सोमों के पारस्परिक उद्भाव-निभाव-सम्बन्ध से ही 'ऋतु' का जन्म होता है। इस ऋतु का आग्नेयभाग स्त्री के शोणित में प्रतिष्ठित रहता है, एवं सौम्यभाग पुरुष के शुक्र में प्रधानरूप से प्रतिष्ठित रहता है। इस ऋतुप्राण-समन्वय का ही नाम शुक्र-शोणित का 'दाम्पत्य भाव' है। यही दाम्पत्यकर्म गर्भाधान का बीज है। इसप्रकार वस्तुतत्त्व-लक्षण वय ( शरीर ) का निर्माण शुक्रशोणित से होता हुआ परम्परया ऋतु से ही होरहा — है। शेष रहता है वयोनाध ( बाह्याकार )। इस का निर्माण ऋतुसहयोगी गायत्र्यादि छन्दों से होता है। गायत्र्यादि छन्द त्वष्टाप्राण के सहयोग से तत्तच्छरीरावयवों में तत्तदाकारविशेष प्रदान करते जाते हैं तदनुरूप ही ऋतु के द्वारा पुरावयवों का निर्माण होता जाता है, कालान्तर में इस ऋतु, छन्द के समन्वय से आत्मप्रतिष्ठालक्षण 'शरीरपुर' का स्वरूप सम्पन्न होजाता है। ऋतु छन्दोमय शुक्र-शोणित के दाम्पत्यभाव से कर्मभोक्ता औपपातिक जीवात्मा प्रतिष्ठित होजाता है।

इसप्रकार आत्मा शरीर इन दो पर्वों के आत्मा वस्तुतत्त्व ( वय ) बाह्याकार ( वयोनाध ) भेद से तीन पर्व होजाते हैं। तीनों में आत्मा प्रधान देवता है इसे ही यज्ञपरिभाषा में आत्मदेवता कहा गया है। वस्तुतत्त्व ( वय ) ऋतुदेवता है बाह्याकार छन्दोदेवता है। पुर का उपक्रम ऋतु से होता है उपसंहार छन्द पर होता है। वस्तुतत्त्व उपक्रमस्थानीय है इसका ऋतु से सम्बन्ध है। इसी उपक्रमलक्षण प्राथम्य के कारण वस्तुतत्त्वात्मक ऋतु को याज्ञिक-परिभाषा में 'प्रयाजदेवता' कहा गया है। वस्तु का बाह्याकार ही वस्तु की अवसानभूमि है। इस का छन्द से सम्बन्ध है। इसी उपसंहारलक्षण अन्तभाव के कारण बाह्या-कारात्मक छन्द को 'अनुयाजदेवता' कहा गया है। इसप्रकार ऋतुरूप प्रयाजदेवता तथा छन्दोरूप 'अनुयाज

---

+-छन्दांसि वै वयोनाधा" ( शत० ८।२।२।८ )।

*-छन्दोभिर्हीदं सर्वं वयुनं नद्धम्" ( शत० ८।२।२।८ )।

—-ऋतवः समिद्धा प्रजाश्च प्रजनयन्ति, ओषधीश्च पचन्ति' (शत० ब्रा० १।३।४।७)।

देवता', दोनों के समन्वय से ही 'शरीर' नामक आध्यात्मिक पुर का निर्माण होता है। दूसरा आत्मदेवता-स्थानीय आत्मा अपने स्वरूप-निर्माण के लिए अन्य द्रव्य की अपेक्षा रखता है। पृष्ठ ही शरीर है प्राण का इसी से सम्बन्ध है। इधर पृष्ठस्वरूप-निर्मापक ऋतु, एवं छन्दोदेवता हैं। फलतः सिद्ध होजाता है कि, यह आत्मप्रदानकर्म्म ऋतु, तथा छन्दोदेवताओं की तृप्ति के लिए ही विहित है। जैसा अध्यात्म में है वैसा ही तो यहाँ होना चाहिए, होता है।

अध्यात्मवत् अग्निभूम्र से उत्पन्न होने वाली दैवात्मसंस्था में भी 'आत्मा-पुर' भेद से दोनों पव अपेक्षित हैं। मुख्यदेवता दैवात्मभाव के आत्मस्वरूप का निर्माण करेंगे एवं ऋतु-छन्दो-लक्षण गौणदेवता आत्मपुर का निर्माण करेंगे। अतएव वितायमान यज्ञ का यही तात्पर्य्य मानना पड़ेगा कि, अनेक हविष्य-आत्माओं से वितायमान यह यज्ञ देवता, ऋतु, छन्द इन तीन देवताओं की सम्यक्-प्राप्ति से ही सम्बन्ध रखता है। मुख्यदेवता का एक स्वतन्त्र विभाग है इस के लिए नियत आहुतिद्रव्य भी स्वतन्त्र है, एवं यह 'हवि' नाम से प्रसिद्ध है जोकि हविर्यज्ञ इष्टि पशु सोम यज्ञ भेद से क्रमपुरोडाश पशु-वपापुरोडाश, पत्नीसोमरस, भेद से भेदा विभक्त है। ऋतु-छन्दोरूप दोनों प्रयाजानुयाजदेवताओं का (जिन से कि पुर का निर्माण होगा) एक स्वतन्त्र विभाग है, इनके लिए आहुतिद्रव्य भी स्वतन्त्र है एवं यही 'आज्य' नाम से प्रसिद्ध है।

आत्मा-शरीर यद्यपि दोनों की समष्टि 'देवदत्त' है। अर्थात् 'देवदत्त' नाम यद्यपि समष्टि से ही सम्बन्ध रखता है। तथापि मानना पड़ेगा कि यह नाम मुख्यतः आत्मभाग से ही सम्बन्ध रखता है, न कि शरीर से। यही कारण कि, जब भूतात्मा प्राणक्षमय पर देह का परित्याग कर देता है, तो उस समय 'देवदत्त' आज नहीं रहा' यह लोकव्यवहार होता है। अवशेष शव-शरीर का कोई नाम नहीं रहता। दूसरी दृष्टि से विचार कीजिए। एक राजा अपने परिकर (सेवकवर्ग) के साथ कहीं आतिथ्य स्वीकार करने जाता है। यहाँ राजा का ही नाम मुख्य रहता है राजा के नामग्रहण का ही व्यवहार लोकसिद्ध है। सेवकवर्ग का राजा के नाम में ही अन्तर्भाव है। ठीक यही स्थिति यहाँ समझिए। आत्मस्वरूप-सम्पादक मुख्य देवताओं के लिए तो नामग्रहणपूर्वक हविग्रहण होना चाहिए, एवं परिकरस्थानीय ऋतु-छन्दो-देवताओं के लिए बिना नामग्रहण के ही आज्यार्पण करना है यही लोकव्यवहार है (एवमु हैतेषाम्)।

'जामि' दोष एक महादोष माना गया है। यथानुरूप व्यवहार न करना ही 'जामि' दोष है। यह सभ्यता का आग्रह है कि जो जिस स्थान के योग्य हो, जिस सम्मान का पात्र हो उसे वही स्थान-सम्मान दिया जाय। समदर्शन एवं विषमवर्त्तन ही इस सभ्यता का अन्यतम रक्षक है। आत्मदृष्टि से प्राणीमात्र समान है परन्तु व्यवहारक्षेत्र में सब विभिन्न मर्य्यादा के पात्र हैं। कारण यही है कि, समदर्शन का अन्तरङ्ग चिदात्मा से सम्बन्ध है जोकि आपामर-ब्रह्मण कीटादि पर्य्यन्त सब में एकरूप से प्रतिष्ठित है। एवं विषमवर्त्तन का क्षेत्र प्रतिशरीर में भिन्न प्रातिस्विक सम्पत भूतात्मा है। दोनों के क्षेत्र सर्वथा विभिन्न हैं। इसलिए यह आवश्यक है कि, व्यवहारक्षेत्र में जामिदोष (मर्य्यादा-उल्लंघन-लक्षण व्यवहारहार अपमस्यता) से बचने के लिए जो जिसके योग्य हो उसे उसी सम्मान का अधिकारी समझा जाय। यही जुहू उपभृत् ध्रुवा में जो क्रमशः ४-८-४ बार करके आज्यग्रहण किया जाता है, वह ऋतु, तथा छन्दो के लिए ही नियत है। मुख्य

आत्मदेवता की तुलना में ये देवता अपना अवर-स्थान रखते हैं। मुख्य देवताओं की भांति इन परिकर-स्थानीय देवताओं के लिए भी यदि नामग्रहणपूर्वक आज्यग्रहण किया जायगा तो-'ओ समर्थ्यानामग्रहलक्षण चामिदोष' होगा। अत इनके लिए बिना नामग्रहण के ही आज्यग्रहण करना चाहिए। 'अन्तरिक्षमाज्यानां वै पशवः' ( तै० ब्रा० ३।२।१।३ ) के अनुसार पशुप्राण का अन्तरिक्ष से सम्बन्ध है, उधर 'अतवसश्छन्दांसि पशवः' के अनुसार देवबाहनलक्षण ऋतु-छन्द भी पशुस्थानीय ही हैं। 'छतमन्तरिक्षस्य (शत० ७।५।१।६) के अनुसार आज्यग्रहण का अन्तरिक्षलोक से सम्बन्ध है। अतएव आन्तरिक्ष्य ऋतु-छन्दों के लिए आज्यद्रव्य का ग्रहण ही अन्वर्थ बनता है।

जुहू में जो चार बार आज्यग्रहण होता है, उसका प्रयाजलक्षण ऋतुदेवता से सम्बन्ध है एवं उपभृत् में जो आठ बार करके आज्यग्रहण किया जाता है, उस का अनुयाज-लक्षण छन्दोदेवता से सम्बन्ध है। दोनों मुख्य-देवतापेक्षया अवरभूमि में प्रतिष्ठित होते हुए नामग्रहण की मर्य्यादा से बहिर्भूत हैं। अब शेष रहता है ध्रुवा। ध्रुवा में जो चार बार आज्यग्रहण किया जाता है उसका उपयोग सम्पूर्ण यज्ञ की सिद्धि से सम्बन्ध रखता है। आज्यसम्बन्धिनी सम्पूर्ण इतिकर्त्तव्यता ध्रुवा-स्थित आज्य से ही पूरी की जाती है। जब यहाँ सब का अन्तर्भाव है तो यहाँ भी नामग्रहण को अवसर नहीं मिलसकता। जो वस्तु सबके लिए है, उसमें विशेष व्यक्ति का नामग्रहण असङ्गत है। इसप्रकार आत्मा के पुनर्निर्माण करने वाले ऋतु-छन्दों के लिए गृहीत आज्य में नामग्रहण का अभाव ही अभाभिमाव का रक्षक बन रहा है। ( ६ ७ ८,९ १० )।

आज्यग्रहण-प्रक्रिया में कुछ विशेषता रक्खी गई है। और वह विशेषता यही है कि, जुहू में ग्रहण होता है चार बार ही परन्तु आज्यमात्रा औपभृत् आज्य की अपेक्षा अधिक होती है। इधर उपभृत् में सङ्ख्या की दृष्टि से जुहू की अपेक्षा ग्रहण तो होता है द्विगुणित (आठबार) परन्तु आज्यमात्रा जुहू के आज्य की अपेक्षा अल्प होती है। इस विशेषता का क्या कारण ? प्रकृत प्रकरण इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान कर रहा है।

वैदिक-विज्ञान से सम्बन्ध रखने वाली सुप्रसिद्ध 'निदानविद्या' ही इस उपपत्ति का मूलाधार है जिस विद्या का गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत 'भक्तियोगपरीक्षा' नामक भूमिका पञ्चमखण्ड के 'प्रतिमाननिर्माण-रहस्य' नामक प्रकरण में विस्तार से निरूपण हुआ है। कुछ एक सादृश्यों के आधार पर अन्य में अन्य वस्तु का आरोप करना ही 'निदान' कहलाता है। जहाँ लोकव्यवहार में व्यवहारकर्म के सञ्चालन के लिए पदे पदे निदान का आश्रय लिया गया है वहाँ शास्त्रीय व्यवहार में भी विशेषतः वेदशास्त्र के ब्राह्मणभाग में भी यज्ञकर्मसिद्धि के लिए अनेक स्थलों में इसका आश्रय लिया गया है। पहिले एक लौकिक उदाहरण ही लीजिए। "डाक्टर ज्वालाप्रसाद गोयिल मोतीलाल शर्म्मा का दहिना हाथ है" यह लौकिक निदान का उदाहरण है। वस्तुगत्या ज्वालाप्रसाद कभी मोतीलाल का दहिना हाथ नहीं है परन्तु आरोप किया जाता है। इस निदानारोप का मूल यही है कि दहिना हाथ ही कर्मसिद्धि का मूलद्वार है। क्योंकि ज्वालाप्रसाद मोती-लाल के कर्म का अन्यतम सहायक है, बस इसी कर्मसादृश्य के आधार पर उसे निदानविधि से दहिना हाथ मान लिया गया है। अब एक शास्त्रीय उदाहरण भी लीजिए। लोकव्यवहारसञ्चारिणी जगन्माता लक्ष्मी की प्रतिमा के हाथ में 'कमल' का पुष्प है। यह कमल भूपिण्ड का सूचक है। भूपिण्ड का प्रारम्भिक उपादान 'आपो वै पुष्करपर्णम्' ( शत ४।४।२।२ ) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार पुष्करपत्र है। घसत्वालीकृत

देवता, दोनों के समन्वय से ही 'शरीर' नामक आध्यात्मिक पुर का निर्माण होता है। दूसरा आत्मादेवता-स्थानीय आत्मा अपने स्वरूप-निर्माण के लिए अन्य द्रव्य की अपेक्षा रखता है। पृष्ठ ही शरीर है अन्न का इसी से सम्बन्ध है। इधर पृष्ठस्वरूप-निर्मापक ऋतु, एवं छन्दोदेवता हैं। फलतः सिद्ध होजाता है कि यह आरम्भाहुतकर्म ऋतु, तथा छन्दोदेवताओं की तृप्ति के लिए ही विहित है। जैसा अध्यात्म में है, वैसा ही तो यहाँ होना चाहिए होता है।

अध्यात्मवत् अधिभूतयज्ञ से उत्पन्न होने वाली दैवात्मसंस्था में भी 'आत्मा-पुर' भेद से दोनो पर्व अपेक्षित हैं। मुख्यदेवता दैवात्मसंस्था के आत्मस्वरूप का निर्माण करेंगे एवं ऋतु-छन्दो-लक्षण गौणदेवता आत्मपुर का निर्माण करेंगे। अतएव वितायमान यज्ञ का यही तात्पर्य्य मानना पड़ेगा कि, अनेक इतिकर्त्तव्यताओं से वितायमान यह यज्ञ देवता ऋतु, छन्द इन तीन देवताओं की सम्यक्-प्राप्ति से ही सम्बन्ध रखता है। मुख्यदेवता का एक स्वतन्त्र विभाग है इस के लिए नियत आहुतिद्रव्य भी स्वतन्त्र हैं, एवं यह 'हवि' नाम से प्रसिद्ध है जोकि हविर्द्रव्य 'इष्टि पशु सोम' यज्ञ भेद से अन्नपुरोडाश, पशुवपापुरोडाश वल्लीसोमरस, भेद से त्रेधा विभक्त है। ऋतु-छन्दोरूप दोनों प्रयाजानुयाजदेवताओं का (जिन से कि पुर का निर्माण होगा) एक स्वतन्त्र विभाग है, इनके लिए आहुतिद्रव्य भी स्वतन्त्र है एवं यही 'आज्य' नाम से प्रसिद्ध है।

आत्मा-शरीर यद्यपि दोनों की समष्टि 'देवदत्त' है। अर्थात् 'देवदत्त' नाम यद्यपि समष्टि से ही सम्बन्ध रखता है। तथापि मानना पड़ेगा कि, यह नाम मुख्यतः आत्मभाग से ही सम्बन्ध रखता है न कि शरीर से। यही कारण कि जब भूतात्मा प्राप्तसमय पर देह का परित्याग कर देता है, तो उस समय 'देवदत्त' आज नहीं रहा' यह लोकव्यवहार होता है। अवशेष शव-शरीर का कोई नाम नहीं रहता। दूसरी दृष्टि से विचार कीजिए। एक राजा अपने परिकर (सेवकवर्ग) के साथ कहीं आतिथ्य स्वीकार करने जाता है। यहाँ राजा का ही नाम मुख्य रहता है राजा के नामग्रहण का ही व्यवहार लोकसिद्ध है। सेवकवर्ग का राजा के नाम में ही अन्तर्भाव है। ठीक यही स्थिति यहाँ समझिए। आत्मस्वरूप-सम्पादक मुख्य देवताओं के लिए तो नामग्रहणपूर्वक हविग्रहण होना चाहिए, एवं परिकरस्थानीय ऋतु-छन्दो-देवताओं के लिए बिना नामग्रहण के ही आज्यग्रहण करना है, यही लोकव्यवहार है (यथासु हैतेषाम्)।

'जामि' दोष एक महादोष माना गया है। यथानुरूप व्यवहार न करना ही 'जामि' दोष है। आज सभ्यता का आग्रह है कि, जो जिस स्थान के योग्य हो, जिस सम्मान का पात्र हो उसे वही स्थान-सम्मान दिया जाय। समदर्शन एवं विषमवर्त्तन ही इस सभ्यता का अन्यतम रक्षक है। आत्मदृष्टि से प्राणीमात्र समान है परन्तु व्यवहारक्षेत्र में सब विभिन्न मर्य्यादा के पात्र हैं। कारण यही है कि समदर्शन का अखण्ड चिदात्मा से सम्बन्ध है जोकि आपामर-त्रिभुवन कीटादि पर्य्यन्त सब में एकरूप से प्रतिष्ठित है। एवं विषमवर्त्तन का क्षेत्र प्रतिशरीर में भिन्न प्राधानिक कर्मात्म भूतात्मा है। दोनों के क्षेत्र सर्वथा विभिन्न हैं। इसलिए यह आवश्यक है कि व्यवहारक्षेत्र में जामिदोष (मर्य्यादा-उल्लंघन-लक्षण व्यवहारदोष अतभ्यता) से बचने के लिए जो जिसके योग्य हो उसे उसी सम्मान का अधिकारी समझा जाय। यहाँ जुहू उपभृत्, ध्रुवा में जो क्रमशः ४-८-४ बार करके आज्यग्रहण किया जाता है वह ऋतु, तथा छन्दो के लिए ही नियत है। मुख्य

शारीरिक बल बल है आत्मबल वीर्य है। भूतबल बल है, प्राणबल वीर्य है। साम्य-प्रजा पर सुशासन सुरक्षित रखने के लिए दोनों शक्तियाँ अपेक्षित हैं। हम देखते हैं कि, एक राज्य में राजा एक होता है प्रजा असंख्य होती है। परन्तु राजा अपने कोशबल से, तथा आत्मवीर्य से एक घर का स्वामी रहता हुआ भी अनेकों घरों पर अपना प्रभुत्त्व प्रतिष्ठित रखता है। अपनी इच्छानुसार यथासमय इन से अपने उद्देश्य-साधन प्रस्तुत किया करता है। इसी बलवीर्य-प्राप्ति के लिए यहाँ भी कनीयांस, मर्य्यादा रक्खी गई है।

जुहू में गृहीत आज्य की तो जुहू से आहुति होती ही है परन्तु उपभृत् में गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति होती है। इसका कारण है-'अन्न-अन्नाद की स्वरूप रक्षा'। उपभृत् प्रजा-स्थानीय है। प्रजा का बल ही राजा का बल है। यदि प्रजा को स्वसंपत्ति-व्यय में स्वतन्त्र कर दिया जायगा तो प्रजा इस मर्य्यादा से अपना स्वरूप ही खो बैठेगी एवं प्रजासहयोग से वञ्चित राजा भी राज्यश्री से हाथ ही धो बैठेगा। राष्ट्र-समृद्धि के लिए दोनों की ही स्वरूपरक्षा अपेक्षित है। धर्मदण्ड जहाँ राजा को सुरक्षित मर्य्यादित रखता है, वहाँ धर्मानुगत राजदण्ड प्रजा को मर्य्यादित बनाए रखता है। इस पारस्परिक सहयोग से दोनों का स्वरूप सुरक्षित रहता है।

यदि प्रजावित्त पर अपना अधिकार स्थापित करना ही राजा का एकमात्र लक्ष्य है, तब तो प्रजारक्षा-नीय उपभृत् में आज्यग्रहण की ही आवश्यकता न थी। परन्तु उस दशा में भी वही परिणाम होता जो अन-र्य्यादा में बतलाया गया है। प्रजा जबतक स्वतन्त्ररूप से सम्पत्ति-संग्रह में प्रवृत्त नहीं होती तबतक प्रजासमृद्धि असम्भव है। राष्ट्र का वित्तबल पशुबल आदि प्रजास्वातन्त्र्य पर ही निर्भर है। क्या एकाकी राजा ये सब कार्य्य कर सकता है? असम्भव। अनुचित नियन्त्रण प्रजासमृद्धि के नाश के ही कारण माने गए हैं। होना यह चाहिए कि, प्रजा को सम्पत्ति-संग्रह के सम्बन्ध में पूर्ण स्वतन्त्रता दी जाय साथ ही व्ययसम्बन्ध में नियन्त्रण लगाया जाय। क्षत्र और विट् के इस पारस्परिक सह-योग से ही प्रकृतिसिद्धा वह वर्णाश्रमव्यवस्था सुरक्षित रह सकती है जो राष्ट्रसमृद्धि का अन्यतम सूत्र माना गया है।

एक स्थान पर प्रतिष्ठित ध्रुवा 'ब्रह्मबल' है, जुहू 'क्षत्रबल' है, उपभृत् 'विड्बल' है एवं पशुसम्पत्ति 'शूद्रभाग' है। प्रत्येक राष्ट्र को राष्ट्राभ्युदय के लिए ज्ञानस्थानीय ब्रह्मबल क्रियास्थानीय क्षत्रबल अर्थ स्थानीय विड्बल एवं अर्थसर्वस्थानीय शूद्रबल, ये चारों बल अपेक्षित हैं। यह तभी सम्भव है, जब कि चारों में परस्पर सहयोग बना रहे। सहयोग तभी सम्भव है, जबकि चारों मर्य्यादासूत्र से सञ्चालित रहें। इसी समृद्धिरक्षा के लिए उपभृत् से गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति दी जाती है।

इसप्रकार राष्ट्रकर्मसमृद्धिपूर्वक स्वसमृद्धि के लिए यह आज्यग्रहणकर्म्म क्रमशः गायत्री त्रिष्टुप् जगती अनुष्टुप् छन्दों से सम्बन्ध रखता है। 'सुपर्णकाद्रवाख्यानविज्ञान' के अनुसार मूलतः सभी छन्द चतुरक्षर ही माने गए हैं। सोमापहरण करने के लिए सर्वप्रथम चतुरक्षर जगतीछन्द का तृतीय द्युलोक में गमन होता है। वहाँ तीन चरण खोकर एक चरण से जगती भूतल पर लौट आती है। अनन्तर चतुरक्षरा त्रिष्टुप् सोमापहरण के लिए उत्प्लवन करती है। यह अपना एक चरण खोकर तीन

( घनमावयुक्त ) अप्–तत्त्व ही पुष्करपर्ण है । यही उत्तरोत्तर तेजःस्नेह के क्रमिक मथन से आपः-फेनार्दि आठ स्थावृतियों में परिणित होता हुआ कालान्तर में भूपिण्डरूप में परिणित होजाता है । कमलपुष्प भी उसी अपतत्त्व से सम्बन्ध रखता है । इसी सादृश्य के आधार पर कमल में भूपिण्ड का आरोप करते हुए इसे भूपिण्ड का निदान मान लिया गया है । "स्रष्टा प्रजापति पद्मासन पर विराजमान रहते हुए पद्मभू नाम से प्रसिद्ध हैं" इस व्यवहार का भी इसी भूनिदान से सम्बन्ध है ।

इस निदानविद्या को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें जुहू उपभृत् के आज्य का विचार करना है । जुहू को दहिना हाथ, तथा उपभृत् को वाम हाथ बतलाया है । शकुनशास्त्र के अनुसार पुरुष का दक्षिणभाग शुभ है वामभाग अशुभ है । दक्षिणाङ्गस्फुरण शुभसूचना का प्रवर्त्तक है एवं वामाङ्गस्फुरण अशुभसूचना का सूचक है । कारण यही है कि, पुरुष अग्निवीर्यप्रधान है । पुरुष के दक्षिणाङ्ग में इसी अग्निवीर्य्य का प्राधान्य रहता है एवं वामाङ्ग में निर्वीर्य्य सोम का प्राधान्य रहता है, क्योंकि सोम स्त्रीवीर्य्य माना गया है । वामभाग स्त्रीवीर्य्यप्रधान है इसका स्फुरण पुरुषतत्त्व का विरोधी है अतएव इसे अशुभ माना गया है । विधि का वाम ( टेढा–प्रतिकूल ) होजाना वामभाग से ही सम्बन्धित है । इसी सादृश्य के आधार पर हम कह सकते हैं कि, दक्षिणहस्त–स्थानीय जुहू पुरुषवीर्य्य का प्रतिनिधि बनता हुआ यजमानस्थानीय है । एवं वामहस्तस्थानीय उपभृत् स्त्रीवीर्य्य का प्रतिनिधि बनता हुआ अशुभसूचक बनता हुआ यजमानशत्रुस्थानीय है । इस वीर्य्यसूचना के अतिरिक्त आदान–निरोध–मर्य्यादा से भी यह आरोप समन्वित होरहा है । दक्षिणहस्त कर्म्म के द्वारा जहाँ सम्पत्ति के आगमन का कारण बना हुआ है वहाँ वामहस्त अकर्म्म का प्रतिनिधि बनता हुआ निरोध का कारण बन रहा है । शत्रु का जो काम ( सम्पत्ति–निरोध ) है वही स्थान वामहस्त का है । इसलिए भी दक्षिणहस्त स्थानीय जुहू को यजमान तथा वामहस्त स्थानीय उपभृत् को यजमानशत्रु कहा जासकता है ।

दक्षिणहस्त अग्निवीर्य्यप्रधान एवं वामहस्त सोमवीर्य्यप्रधान बतलाया गया है । अग्नि अन्नाद (भोक्ता) है सोम अन्न ( भोग्य ) है । इस दृष्टि से दक्षिणहस्थनीय अग्निप्रधान जुहू को 'अन्नाद' माना जासकता है एवं वामहस्त स्थानीय सोमप्रधान उपभृत् को 'अन्न' कहा जासकता है । इसप्रकार निदानविधि से जुहू, उपभृत् को क्रमशः यजमान–यजमानशत्रु तथा अन्नाद–अन्न मानते हुए चतुर्वार–अष्टवार, एवं भूयांस-कनीयांस का समन्वय कीजिए ।

समृद्धि का लक्षण यही है कि भोक्ता संख्या में कम हों एवं भोग्य सामग्री संख्या में अधिक हो । इसी समृद्धिभाव की प्राप्ति के लिए भोक्ता–स्थानीय जुहू में चार बार ही आज्यग्रहण किया जाता है एवं भोग्य–स्थानीय उपभृत् में आठ बार आज्य ग्रहण किया जाता है ।

यदि भोक्ता की अपेक्षा भोग्यपदार्थवर्ग अधिक बलवीर्य्य युक्त है तो वह संख्यानुगता समृद्धि निरर्थक है । वास्तविक समृद्धि तो उसे ही कहा जायगा जिसमें भोक्ता संख्या में तो कम हों परन्तु बल–वीर्य्य में भोग्य की अपेक्षा भूयान् हों । भोक्ता में इसी बल–वीर्य्य–समृद्धि के लिए भोक्ता–स्थानीय जुहू में जहाँ चार बार ग्रहण करते हुए मात्राधिक्य की जाती है वहाँ भोग्य को निर्बल निर्वीर्य्य बनाने के लिए भोग्य–स्थानीय उपभृत् में आठ बार ग्रहण करते हुए भी मात्राह्रास किया जाता है ।

शारीरिक बल बल है, आत्मबल वीर्य है। भूतबल बल है, प्राणबल वीर्य है। भाग्य प्रजा पर सुशासन सुरक्षित रखने के लिए दोनों शक्तियाँ अपेक्षित हैं। हम देखते हैं कि एक राज्य में राजा एक होता है प्रजा असंख्य होती है। परन्तु राजा अपने कोशबल से, तथा आत्मवीर्य से एक घर का स्वामी रहता हुआ भी अनेकों घरों पर अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित रखता है। अपनी इच्छानुसार यथासमय इन से अपने उद्देश्य-साधन प्रमुख किया करता है। इसी बलवीर्य-प्राप्ति के लिए यहाँ भी कनीवास, मध्यास्था रक्खी गई है।

जुहू में गृहीत आज्य की तो जुहू से आहुति होती ही है परन्तु उपभृत् में गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति होती है। इसका कारण है-'आत्म-अभाव की स्वरूप रक्षा'। उपभृत् प्रजा-स्थानीय है। प्रजा का बल ही राजा का बल है। यदि प्रजा को स्वसंपत्ति-व्यय में स्वतन्त्र कर दिया जायगा तो प्रजा इस सम्पत्ति से अपना स्वरूप ही खो बैठेगी एवं प्रजासहयोग से वञ्चित राजा भी राज्यश्री से हाथ ही धो बैठेगा। राष्ट्र-समृद्धि के लिए दोनों की ही स्वरूपरक्षा अपेक्षित है। धर्मदण्ड जहाँ राजा को सुरक्षित मर्यादित रखता है, वहाँ धर्मानुगत राजदण्ड प्रजा को मर्यादित बनाए रखता है। इस पारस्परिक सहयोग से दोनों का स्वरूप सुरक्षित रहता है।

यदि प्रजावित्त पर अपना अधिकार स्थापित करना ही राजा का एकमात्र लक्ष्य है, तब तो प्रजाधा-नीय उपभृत् में आज्यग्रहण की ही आवश्यकता न थी। परन्तु उस दशा में भी यही परिणाम होता जो अम-र्यादा में बतलाया गया है। प्रजा जबतक स्वतन्त्ररूप से सम्पत्ति-संग्रह में प्रवृत्त नहीं होती तबतक प्रजासमृद्धि असम्भव है। राष्ट्र का वित्तबल पशुबल आदि प्रजास्वातन्त्र्य पर ही निर्भर है। क्या एकाकी राजा यह सब कार्य्य कर सकता है? असम्भव। अनुचित नियन्त्रण प्रजासमृद्धि के नाश के ही कारण माने गए हैं। होना यह चाहिए कि प्रजा को सम्पत्ति-संग्रह के सम्बन्ध में पूर्ण स्वतन्त्रता दी जाय साथ ही व्ययसम्बन्ध में नियन्त्रण लगाया जाय। क्षत्र, और विट् के इस पारस्परिक सह-योग से ही प्रकृतिसिद्ध यह वर्णाश्रमव्यवस्था सुरक्षित रह सकती है, जो राष्ट्रसमृद्धि का प्रधानतम मन्त्र माना गया है।

एक स्थान पर प्रतिष्ठित ध्रुवा 'ब्रह्मबल' है जुहू क्षत्रबल' है, उपभृत् 'विड्बल है एवं पशुसम्पत्ति 'शूद्रभाग है। प्रत्येक राष्ट्र को राष्ट्राभ्युदय के लिए ज्ञानस्थानीय ब्रह्मबल क्रियास्थानीय क्षत्रबल अर्थ स्थानीय विड्बल एवं श्रमस्थानीय शूद्रबल, ये चारों बल अपेक्षित हैं। यह तभी सम्भव है, जब कि चारों में परस्पर सद्भाव बना रहे। सहयोग तभी सम्भव है, जबकि चारों मर्य्यादासूत्र से संश्लिष्ट रहें। इसी समृद्धिरक्षा के लिए उपभृत् से गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति दी जाती है।

इसप्रकार राष्ट्रक्रमसमृद्धिप्रापक स्वसमृद्धि के लिए यह आज्यग्रहणक्रम क्रमशः गायत्री त्रिष्टुप् जगती अनुष्टुप्, छन्दों से सम्बन्ध रखता है। 'सुपर्णकाद्रवयाख्यानविज्ञान' के अनुसार मूलतः सभी छन्द चतुरक्षर ही माने गए हैं। सोमापहरण करने के लिए सर्वप्रथम चतुरक्षर जगतीछन्द का तृतीय द्युलोक में गमन होता है। वहाँ तीन चरण खोकर एक चरण से जगती भूतल पर लौट आती है। अनन्तर चतुरक्षर त्रिष्टुप् सोमापहरण के लिए उत्प्लवन करती है। यह अपना एक चरण खोकर तीन

( घनमात्रयुक्त ) अप्–तत्त्व ही पुष्करपर्ण है। यही उत्तरोत्तर तेजःस्नेह के क्रमिक मथन से आपः–फेनादि आठ व्याहृतियों में परिणत होता हुआ कालान्तर में भूपिण्डरूप में परिणत होजाता है। कमलपुष्प भी उसी अप्तत्त्व से सम्बन्ध रखता है। इसी सादृश्य के आधार पर कमल में भूपिण्ड का आरोप करते हुए इसे भूपिण्ड का निदान मान लिया गया है। "स्रष्टा प्रजापति पद्मासन पर विराजमान रहते हुए पद्मभूः नाम से प्रसिद्ध हैं इस व्यवहार का भी इसी भूनिदान से सम्बन्ध है।

इस निदानविद्या को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें जुहू उपभृत् के आज्य का विचार करना है। जुहू को दहिना हाथ, तथा उपभृत् को वाम हाथ बतलाया है। शकुनशास्त्र के अनुसार पुरुष का दक्षिणभाग शुभ है, वामभाग अशुभ है। दक्षिणाङ्गस्फुरण शुभसूचना का प्रवर्त्तक है एवं वामाङ्गस्फुरण अशुभसूचना का सूचक है। कारण यही है कि, पुरुष अग्निवीर्य्यप्रधान है। पुरुष के दक्षिणाङ्ग में इसी अग्निवीर्य्य का प्राधान्य रहता है एवं वामाङ्ग में निर्वीर्य्य सोम का प्राधान्य रहता है, क्योंकि सोम स्त्रीवीर्य्य माना गया है। वामभाग स्त्रीवीर्य्यप्रधान है इसका स्फुरण पुरुषतत्त्व का विरोधी है, अतएव इसे अशुभ माना गया है। विधि का वाम ( टेढ़ा–प्रतिकूल ) होजाना वामभाग से ही सम्लक्षित है। इसी सादृश्य के आधार पर हम कह सकते हैं कि, दक्षिणहस्त–स्थानीय जुहू पुरुषवीर्य्य का प्रतिनिधि बनता हुआ यजमानस्थानीय है। एवं वामहस्तस्थानीय उपभृत् स्त्रीवीर्य्य का प्रतिनिधि बनता हुआ अशुभसूचक बनता हुआ यजमानशत्रुस्थानीय है। इस वीर्य्यसूचना के अतिरिक्त आदान–निरोध–मर्य्यादा से भी यह आरोप समन्वित होरहा है। दक्षिणहस्त कर्म्म के द्वारा जहाँ सम्पत्ति के आगमन का कारण बना हुआ है वहाँ वामहस्त अकर्म्म का प्रतिनिधि बनता हुआ निरोध का कारण बन रहा है। शत्रु का जो काम ( सम्पत्ति–निरोध ) है वही स्थान वामहस्त का है। इसलिए भी दक्षिणहस्त स्थानीय जुहू को यजमान तथा वामहस्त स्थानीय उपभृत् को यजमानशत्रु कहा जासकता है।

दक्षिणहस्त अग्निवीर्य्यप्रधान एवं वामहस्त सोमवीर्य्यप्रधान बतलाया गया है। अग्नि अन्नाद (भोक्ता) है सोम अन्न ( भोग्य ) है। इस दृष्टि से दक्षिणहस्तस्थनीय अग्निप्रधान जुहू को 'अन्नाद' माना जासकता है एवं वामहस्त स्थानीय सोमप्रधान उपभृत् को 'अन्न' कहा जासकता है। इसप्रकार निदानविधि से जुहू, उपभृत् को क्रमशः यजमान–यजमानशत्रु तथा अन्नाद्–अन्न मानते हुए चतुर्वार–अष्टवार, एवं भूयांसं-कनीयांसं का समन्वय कीजिए।

समृद्धि का लक्षण यही है कि, भोक्ता संख्या में कम हों, एवं भोग्य सामग्री संख्या में अधिक हो। इसी समृद्धिभाव की प्राप्ति के लिए भोक्ता–स्थानीय जुहू में चार बार ही आज्यग्रहण किया जाता है एवं भोग्य–स्थानीय उपभृत् में आठ बार आज्य ग्रहण किया जाता है।

यदि भोक्ता की अपेक्षा भोग्यप्रजावर्ग अधिक बलवीर्य्य युक्त है तो यह संख्यानुगत्य समृद्धि निरर्थक है। वास्तविक समृद्धि तो उसे ही कहा जायगा जिसमें भोक्ता संख्या में तो कम हों परन्तु बल–वीर्य्य में भोग्य की अपेक्षा भूयान् हों। भोक्ता में इसी बल–वीर्य्य–समृद्धि के लिए भोक्ता–स्थानीय जुहू में जहाँ चार बार ग्रहण करते हुए मात्रावृद्धि की जाती है वहाँ भोग्य को निर्बल निर्वीर्य्य बनाने के लिए भोग्य–स्थानीय उपभृत् में आठ बार ग्रहण करते हुए भी मात्राह्रास किया जाता है।

चरणों से वापस लौट आती है। सर्वान्त में सामिधेनीवश से युक्त चतुरक्षरा गायत्री सुवर्ण–रूप धारण कर के भगाद्य मारती है। फलतः सोमापहरण के साथ साथ तत्रस्थ जगती के तीनों चरण, एवं त्रिष्टुप् का एक चरण लेती हुई गायत्री अपने आपके चारों चरणों से सुरक्षित लौट आती है। आरम्भ में चतुरक्षरा रहने वाली यह गायत्री जगती तथा त्रिष्टुप् के चरणों से अष्टाक्षरा बन जाती है। त्र्यक्षरा त्रिष्टुप् इस अष्टाक्षरा गायत्री में आत्मसमर्पण कर एकादशाक्षरा बन जाती है, एवं एकाक्षरा जगती त्रिष्टुप् युक्त गायत्री में आत्मसमर्पण कर द्वादशाक्षरा बन जाती है। इसप्रकार यद्यपि आज गायत्र्यादि छन्द ८–११–१२ इत्यादि अक्षरों से युक्त प्रतीत होरहे हैं परन्तु इनका मौलिक स्वरूप चतुरक्षर ही माना गया है क्योंकि- सर्वाणि ह वा छन्दांसि चतुरक्षराणि इत्यादि निगम से प्रमाणित है।

जुहू–स्थित चतुर्वारगृहीत आज्य चतुरक्षर गायत्री छन्द से सम्बन्ध रखता है उपभृत् स्थित अष्टवार गृहीत आज्य क्रमशः चतुरक्षर त्रिष्टुप्छन्द एवं चतुरक्षर जगतीछन्द से सम्बन्ध रखता है। एवं ध्रुवास्थित चतुर्गृहीत आज्य अनुष्टुप्छन्द से सम्बन्ध रखता है। भूपिण्ड त्रिवृत्पृथिवी पञ्चदश अन्तरिक्ष, एकविंश द्युलोक चारों के क्रमशः प्रजापति अग्नि, मरुत्वानिन्द्रगर्भित वायु, आदित्य, ये चार अधिष्ठाता देवता हैं। एवं चारों के क्रमशः अनुष्टुप् गायत्री त्रिष्टुप् जगती ये चार छन्द हैं। चारों का मूल वही भौम वाङ्मय अनुष्टुप्छन्द है। अनुष्टुप् भूपिण्ड का छन्द है भूपिण्ड शुक्लवाक् वाङ्मय है। इसी वाग्वितान से वषट्काररूपा उस साहस्री का जन्म होता है जिसके आधार पर भूमहिमात्मक सम्पूर्ण यज्ञ प्रतिष्ठित है। अतएव तत्स्थानीय ध्रुवा से ही सम्पूर्ण यज्ञकर्म सम्पन्न होता है। (११,१२,१३,१४ १५,१६,)।

आज्यग्रहणपद्धति के सम्बन्ध में विशेष वक्तव्य नहीं है। जिस चित्यपृष्ठ (भूपिण्ड) में आज्य (प्राणशक्ति) परिपूर्णमात्रा से प्रतिष्ठित रहता है, उस चित्यपृष्ठ में प्राणदेवता उसीप्रकार अभय बन कर अपने आध्यात्मिक यज्ञ की इतिकर्त्तव्यता निरापद सम्पन्न करते हैं, जैसे कि वज्र की रक्षा से रक्षित मनुष्य अपने कर्म में निरापद बना रहता है। अतएव आज्य को वज्र कहा जासकता है। यही आलेख में देवयजन भूमि है। बाह्य-सामग्री-सम्भार उस समय पर्यन्त निरर्थक है, जबतक कि आज्य (प्राणशक्तिलक्षण कर्मरक्षक वज्र) का ग्रहण नहीं कर लिया जाता। अध्यात्म का आज्य, एवं अधिभूतयज्ञ का आज्यद्रव्य, दोनों ही यज्ञ स्वरूप की सिद्धि के मुख्य द्वार बने हुए हैं।

त्रि सत्या वै देवाः के अनुसार यह यज्ञ त्रि-मर्य्यादा से युक्त है। कितने एक याज्ञिकों का कहना था कि, इस यज्ञसम्पत्ति-संग्रह के लिए 'जुहू उपभृत् ध्रुवा' तीनों में तीन तीन बार मन्त्रप्रयोग होना चाहिए। परन्तु परमवैज्ञानिक भगवान् याज्ञवल्क्य ऐसा करना इसलिए अनुचित समझते हैं कि तीनों यज्ञकर्म एक ही यज्ञसिद्धि से सम्बन्ध रखते हैं। यदि तीन स्थान पर विराट् सम्पत्ति का संग्रह किया जायगा तो यज्ञस्वरूपता नष्ट होजायगी। इसलिए (यज्ञस्वरूपता सुरक्षित रखने के लिए) एक-एक बार ही मन्त्रप्रयोग होना चाहिए। ऐसा करने से यज्ञस्वरूपता भी सुरक्षित रहेगी, एवं तीनों स्थानों की समष्टि के समन्वय से विराट्–सम्पत्ति भी प्राप्त होजायगी (१७,१८,)।

श्रीः

# अथ–शतपथब्राह्मण–हिन्दी–विज्ञानभाष्ये–द्विब्राह्मणात्मक

## *इध्म-परिधि-ब्राह्मणम्*



अथ–प्रथमकाण्डे–तृतीयाध्याये तृतीय ब्राह्मणम्

द्वितीयप्रपाठके च षष्ठ ब्राह्मणम्

इध्म–परिधि–ब्राह्मणानुगतस्य–"इध्मब्राह्मण" नामक प्रथम ब्राह्मणम्)

१



श्री

# अथ प्रथमकाण्डे तृतीयाध्याये तृतीयं ब्राह्मणम्
# द्वितीयप्रपाठके च षष्ठं ब्राह्मणम्

## द्विब्राह्मणानुगत-"इध्मब्राह्मणम्"-प्रथमम्

## १

### १७—इध्मानुगत-कर्म्मसंग्रह —

### १ इध्म-वेदि-बर्हिषां प्रोक्षणं, तथा प्रोक्षणीशेषेण बर्हिर्मूलोपसेचनम्

(मूल) प्रोक्षणीरध्वर्यु रादत्ते। स इध्ममेवाग्रे प्रोक्षति—"कृष्णोऽस्याखरेष्ठोऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" (२ अ० १ म०) इति। तं मेध्यमेवैतदग्नये करोति ॥ १ ॥

अथ वेदिं प्रोक्षति—"वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्रोक्षामि" [२ अ० १ म०] इति। तन्मेध्यामेवैतद् बर्हिषे करोति ॥ २ ॥

अथास्मै बर्हिः प्रयच्छति। तत्पुरस्ताद्ग्रन्थ्यामादयति। तत् प्रोक्षति—"बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" [२ अ० १ म०] इति। तन्मेध्यमेवैतत् स्रुग्भ्यः करोति ॥ ३ ॥

अथ या प्रोक्षण्यः परिशिष्यन्ते, ता अग्निरोषधीनां मूलान्युपनिनयति—"अदित्यै व्युन्दनमसि [२ अ० २ म०] इति। इयं वै पृथिवी अदितिः तदस्या एवैतदोषधीनां मूलान्युपनत्ति। ता इमा आर्द्रमूला ओषधयः। तस्माद्यद्यपि शुष्काण्यग्राणि भवन्ति—आर्द्राण्येव मूलानि भवन्ति ॥ ४ ॥

## ४—आहवनीयाग्नेरिध्मकाष्ठेन प्रवलीकरणम्



अथाग्निं कल्पयति । शिरो वै यज्ञस्याहवनीयः । पूर्वोऽर्द्धो वै शिरः-पूर्वार्द्धमवैतद्यज्ञस्य कल्पयति । उपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयति । अयं वै स्तुपः प्रस्तरः । एतमेवास्मिन्नेतत् प्रतिदधाति । तस्मादुपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयति ॥ १२ ॥

## ५— आहवनीयस्य पश्चिमे, दक्षिणे, उत्तरे च क्रमेण परिधिनिधानम्



अथ परिधीन् परिदधाति । तद् यत्परिधीन् परिदधाति—यत्र वै देवा अग्रेऽग्निं होत्राय प्रावृणत तद्धोवाच 'न वा अहमिदमुत्सहे, यद्वो होता स्याम्, यद्वो हव्यं वहेयम् । त्रीन् पूर्वान् प्रावृढ्वम् । ते प्र धन्विषुः, तान् मेऽकल्पयत । अथ वा अहमेतदुत्साक्ष्ये—यद्वो होता स्याम्, यद्वो हव्यं वहेयमिति । तथेति । तानस्मा एतानवाकल्पयन्—त एते परिधयः ॥ १३ ॥

स होवाच-वज्रो वै तान् वषट्कारः प्रावृणक् । वज्राद्वै वषट्कारादुद्बिभेमि, यन्मा वज्रो वषट्कारो न प्रवृञ्ज्यात् । एतैरेव मा परिधत्त, तथा मा वज्रो वषट्कारो न प्रवर्क्ष्यतीति । तथेति । तमेतैः पर्यदधुः । तस्य वज्रो वषट्कारः प्रावृणक् । तस्मै वैतदग्नये नयति-यदेतैः परिदधाति ॥ १४ ॥

त उ हैत ऊचुः-इदमु चेदस्मान् यज्ञे युङ्ग्ध्य, अस्त्वेवास्माकमपि यज्ञे भाग इति ॥ १५ ॥

तथेति देवा अत्र वन्—"यद्बहिष्परिधि स्कन्त्स्यति-तद्युष्मासु हुतम् । अथ यद्व उपर्युपरि होष्यन्ति-तद्वाऽशिष्यति । अथ यदमी होष्यन्ति तद्वोऽशिष्यतीति । स यदमी जुहोति तदनानशति, अथ यत्तेनानुपर्युपरि जुहोति-तन्नानशति, अथ यद्बहिष्परिधि स्कन्दति-तन्तेषु हुतम् । तस्माद् ह नाग इव स्कन्नं स्यात् । इमां वैव पृथिवीं प्राविशन् । यद्वा इदं किञ्च स्कन्दति-अस्यामेव तन्मन प्रतितिष्ठति ॥ १६ ॥

## २—पवित्रे प्रणीतासु निधाय वर्हिष पुरस्तात् प्रस्तरगृहणम्—

अथ विस्रंस्य ग्रन्थिं पुरस्तात् प्रस्तरं गृह्णाति—'विष्णोःस्तुपोऽसि—( म० २-न० ) इति । यज्ञो वै विष्णुः, तस्येयमेव शिखा स्तुपः । एतामेवास्मिन्नेतद्दधाति । पुरस्ताद् गृह्णाति । पुरस्ताद्ध्ययं स्तुप, तस्मात् पुरस्ताद् गृह्णाति ॥ ५ ॥

अथ सन्नहनं विस्रंसयति । प्रक्लृप्त हैवास्य स्त्री विजायत इति । तस्मात् सन्नहनं विस्रंसयति । तदविक्षायां श्रोण्यौ निदधाति । नीविर्हैवास्यैषा । दक्षिणत इव हीयं नीविः । तस्मादविक्षायां श्रोण्यौ निदधाति । तत्पुनरभिच्छादयति । अभिच्छन्नेव हीयं नीविः । तस्मात्पुनरभिच्छादयति ॥ ६ ॥

## ३—वेद्यां बर्हिषा त्रिवृत्-स्तरणम्

अथ बर्हिः स्तृणाति । अथ यै स्तुपः प्रस्तरः । अथ यान्यवाञ्चि लोमानि, तान्येवास्य, यदितरं बर्हिः, तान्येवास्मिन्नेतद्दधाति । तस्माद् बर्हिः स्तृणाति ॥ ७ ॥

योषा वै वेदिः । तामेवदेवा अपर्यासत, ये चेमे ब्राह्मणाः शुश्रुवांसोऽनूचाना । तेष्वेवैनामेतत् पर्यासीनेष्वनग्नां करोति अनग्नताया एव । तस्माद्बर्हिः स्तृणाति ॥ ८ ॥

यावती वै वेदिः, तावती पृथिवी, ओषधयो बर्हिः । तदस्यामेवतत् पृथिव्यामोषधीर्दधाति । ता इमा अस्यां पृथिव्यामोषधयः प्रतिष्ठिताः । तस्माद्बर्हिःस्तृणाति ॥ ९ ॥

तद् बहुलं स्तृणीयादित्याहुः । यत्र वा अस्यै बहुलतमा ओषधय, तदस्या उपजीवनीयतमम् । तस्माद् बहुलं स्तृणीयादिति । तद् वदाहत्यर्थसाधि । त्रिवृत् स्तृणाति, त्रिवृद्धि यज्ञः । अथो अपि प्रबर्हं स्तृणीयात् । स्तृणन्ति बर्हिरानुषगिति ह विज्ञाभ्यनूक्तम् । अधरमूलं स्तृणाति । अधरमूला इव हीमा अस्यां पृथिव्यामोषधय प्रतिष्ठिताः । तस्मादधरमूलं स्तृणाति ॥ १० ॥

स स्तृणाति—'ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्य [ २ म० २ म० ] इति । साध्वीं देवेभ्य इ यदेवदाह-यदाहोर्णम्रदसं स्वासस्थां देवेभ्य इति स्वासदां मेवास्य इत्यैवैतदाह ॥ ११ ॥

## ४—आहवनीयाग्नेरिध्मकाष्ठेन प्रवलीकरणम्

अथाग्निं कल्पयति। शिरो वै यज्ञस्याहवनीयः। पूर्वोऽर्द्धो वै शिर-पूर्वार्द्धमेवैत-द्यज्ञस्य कल्पयति। उपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयति। अथ वै स्तुपः प्रस्तरः। एतमेवा स्मिन्नेतद् प्रतिदधाति। तस्मादुपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयति ॥ १२ ॥

## ५— आहवनीयस्य पश्चिमे, दक्षिणे, उत्तरे च क्रमेण परिधिनिधानम्

अथ परित्रीन् परिदधाति। तद् यत्परित्रीन् परिदधाति-यत्र वै देवा अग्रेऽग्निं होत्राय प्रावृणत तद्धोवाच 'न वा अहमिदमुत्सहे, यद्वो होता स्याम्, यद्वो हव्यं वहेयम्। त्रीन् पूर्वान् प्रावृढवम्। ते प्र धन्विषुः, तान्मे ऽवकल्पयत। अथ वा अहमेतदुत्साचये-यद्वो होता स्याम्, यद्वो हव्य वहेयमिति। तथेति। तानस्मा एतानवाकल्पयन्-त एते परिधय ॥ १३ ॥

स होवाच-वज्रो वै तान् वषट्कारः प्रावृणक्। वज्राद्वै वषट्कारादुबिभेमि, यन्मा वज्रो वषट्कारो न प्रवृञ्ज्यात्। एतैरेव मा परिधत्त, तथा मा वज्रो वषट्कारो न प्रव-र्च्यतीति। तथेति। तमेते पर्यदधुः। तम वज्रो वषट्कार प्राऽवृणक्। तस्मै वैतदभये नधाति-यदेते परिदधाति ॥ १४ ॥

त उ हैत ऊचुः-इदमु चेदस्मान् यज्ञे युङ्क्थ, अस्त्वेवास्माकमपि यज्ञे भाग इति ॥ १५ ॥

तथेति देवा अब्रुवन्-"यद्बहिष्परिधि स्कन्त्स्यति-तद्युष्मासु हुतम्। अथ यद्व उप र्युपरि होष्यन्ति-तद्धाऽविष्यति। अथ यदमी होष्यन्ति तद्वोऽविष्यतीति। स यदमी जुहोति वदनानवति, अथ यन्नानुपर्युपरि जुहोति-तन्नानवति, अथ यद्बहिष्परिधि स्कन्दति-तदेतेषु हुतम्। तस्माद् ह नाग इव स्कन्नं स्यात्। इमां येते पृथिवीं प्राविशन्। यत्र इदं किञ्च स्कन्दति-मत्यामेव तन्मध्ये प्रतितिष्ठति ॥ १६ ॥

## २—पवित्रे प्रणीतासु निधाय बर्हिष पुरस्तात् प्रस्तरगृहणम्—

अथ विस्रस्य ग्रन्थिं पुरस्तात् प्रस्तरं गृह्णाति—'विष्णोस्तुपोऽसि'—( २ अ० २—३० ) इति । यज्ञो वै विष्णु, तस्येयमेव शिखा स्तुपः। एतामेवास्मिन्नेतद्दधाति । पुरस्ताद् गृह्णाति । पुरस्ताद्धयर्य स्तुप, तस्मात् पुरस्ताद् गृह्णाति ॥ ५ ॥

अथ सन्नहन विस्रंसयति । प्रक्लृप्त हैवास्य स्त्री विजायत इति । तस्मात् सन्नहनं विस्रंसयति । तद्दक्षिणायां श्रोण्यौ निदधाति । नीविर्हैवास्यैषा । दक्षिणत इव हीयं नीविः । तस्माद्दक्षिणायां श्रोण्यौ निदधाति । तत्पुनरभिच्छादयति । अभिच्छन्नेव हीयं नीविः । तस्मात्पुनरभिच्छादयति ॥ ६ ॥

## ३—वेद्या बर्हिषा त्रिवृत्—स्तरणम्

अथ बर्हि स्तृणाति । अथ वै स्तुपः प्रस्तर । अथ यान्यवाञ्चि लोमानि, तान्यवास्य, यदितर बर्हि, तान्येवास्मिन्नेतद्दधाति । तस्माद् बर्हि स्तृणाति ॥ ७ ॥

योषा वै वेदिः । तामेतद्देवाश्च पर्यासत, ये चेमे ब्राह्मणाः शुश्रुवांसोऽनूचाना । तेष्वेवैनामेतत् पर्यासीनेष्वनग्नां करोति अनग्नतायां एव । तस्माद्बर्हि स्तृणाति ॥ ८ ॥

यावती वै वेदिः, तावती पृथिवी, ओषधयो बर्हि । तदस्यामेवैतत् पृथिव्यामोषधीर्दधाति । ता इमा अस्यां पृथिव्यामोषधयः प्रतिष्ठिताः । तस्माद्बर्हिस्तृणाति ॥ ९ ॥

तद्वै बहुलं स्तृणीयादित्याहुः । यत्र वा अस्यै बहुलतमा ओषधय, तदस्या उपजीवनीयतमम् । तस्माद् बहुलं स्तृणीयादिति । तद्वै तदाहत्यैर्गर्वाधि । त्रिवृत् स्तृणाति, त्रिवृद्धि यज्ञ । अथो अपि प्रबर्ह स्तृणीयात् । स्तृणन्ति यदिरालुपगिति स पिस्राम्य नूक्तम् । अग्रमूलं स्तृणाति । अग्रमूला इव हीमा अस्यां पृथिव्यामोषधय प्रतिष्ठिता । तस्मादग्रमूलं स्तृणाति ॥ १० ॥

स स्तृणाति—ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्य' [ २ अ० २ म० ] इति । साध्वीं देवेभ्य इ यवैतदाह—यदाहोर्णम्रदस त्वेति । स्वासस्थां देवेभ्य इति स्वासदां देवेभ्य इत्येवैतदाह ॥ ११ ॥

# अथ-प्रथमकाण्डे तृतीयाध्याये चतुर्थं ब्राह्मणं तृतीय प्रपाठके च प्रथम ब्राह्मणम्

## द्विब्राह्मणानुगतश्च—परिधिब्राह्मण—नामक द्वितीय ब्राह्मणम्

त वा आर्द्रा स्यु । एतद्ध्येषां जीवम्, एतेन सतजम, एतेन वीर्यवन्तः। तस्मादार्द्रा स्यु ॥ १ ॥

स मध्यममेवाग्रे परिधिं परिदधाति–'गन्धर्वस्त्वा विश्वावसु परिदधातु विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित' [ २ अ० २ म० ] इति ॥ २ ॥

अथ दक्षिणं परिदधाति–"इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित" [ २ अ० ३ म० ] इति ॥ ३ ॥

अथोत्तर परिदधाति–"मित्रावरुणौ त्वोत्तरत परिधत्तां ध्रुवेण धर्मणा विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित ' [ २ अ० ३ म ] इति । अग्नया हि । तस्मादाह–अग्निरिड ईडित इति ॥ ४ ॥

## ६—आहवनीये समिधाधानम्

अथ समिधमभ्यादधाति । स मध्यममेवाग्रे परिधिमुपस्पृशति, तेनैतानग्रे समिन्ध। अथाग्रावभ्यादधाति तनो अग्निं प्रत्यक्ष समिन्धे ॥ ५ ॥

सोऽभ्यादधाति–"वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि । अग्ने बृहन्तमध्वरे" ( २ अ० ४ म० ) इत्येतया गायत्र्या । गायत्रीमेवैतत् समिन्धे । सा गायत्री समिद्धान्यानि छन्दांसि समिन्धे । छन्दांसि समिद्धानि देवेभ्यो यज्ञं वहन्ति ॥ ६ ॥

अथ यां द्वितीयां समिधमभ्यादधाति–वसन्तमेव तया समिन्धे । स वसन्तः समिद्धोऽन्यानृतून् समिन्धे । ऋतवः समिद्धा प्रजाश्च प्रजनयन्ति, ओषधीश्च पचन्ति । सोऽभ्यादधाति-'समिदसि' ( २ अ० ५ म० ) इति । समिद्धि वसन्त ॥ ७ ॥

स स्रुक्समममिमृशति-"भुवपतये स्वाहा भुवनपतये स्वाहा भूतानापतये स्वाहा [ २ अ० २ म० ] इति । एतानि वै तेपाममीनां नामानि-यद् भुवपति, भुवन पति, भूतानां पति, तद् यथा वषट्कृत हुतम्-एवमस्यैतेवांम्रपु भवति ॥ १७ ॥

तद्धैके-इध्मस्यैवैतान् परिधीन् परिदधति । तदु तथा न कुर्यात् । अनवक्लृप्ता ह तस्यैते भवन्ति-यानिध्मस्य परिदधाति । अभ्याधानाय ह्येवेध्म क्रियत । तस्यो हैवैतेऽनवक्लृप्ता भवन्ति-यस्यैतानन्यानाहरन्ति-परिधय इति । तस्मादन्यानेवाहरेयु ॥ १८ ॥

ते वै पालाशाः स्यु । ब्रह्म वै पलाश, ब्रह्माग्नि, अग्नयो हि । तस्मात्पालाशा स्यु ॥ १९ ॥

यदि पालाशान् न विन्देत्-अथो अपि वैकङ्कता स्यु । यदि वैकङ्कतान् न विन्दत् अथो अपि कार्ष्मर्यमया स्यु । यदि कार्ष्मर्यमयान् न विन्देत् अथो अपि बैल्वा स्यु । अथो खादिरा, अथो औदुम्बरा । एते हि वृक्षा यज्ञिया । तस्मादेतेषां भवन्ति ॥ २० ॥

## प्रथमकाण्डान्तर्गत-तृतीय-अध्याये तृतीय ब्राह्मणम्
## एवं द्वितीय प्रपाठके च षष्ठ ब्राह्मणम्
## उपरतम्

---

## अत्र-द्विब्राह्मणानुगत-प्रथम-इध्मब्राह्मण समाप्तम्

१

## समाप्तश्चाय—द्वितीय प्रपाठक

२

---

श्री

# अथ–प्रथमकाण्डे तृतीया ध्याये चतुर्थं ब्राह्मणं
# तृतीय प्रपाठके च प्रथम ब्राह्मणम्
# द्विब्राह्मणानुगतश्च—परिधिब्राह्मण—नामक द्वितीय ब्राह्मणम्

त वा आर्द्रा स्यु । एतद्ध्येषां जीवम्, एतेन सतेजस, एतेन वीर्यवन्तः। तस्मादार्द्रा स्यु ॥ १ ॥

स मध्यममेवाग्रे परिधिं परिदधाति–"गन्धर्वस्त्वा विश्वावसु परिदधातु विश्व स्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित' [ २ अ० २ म० ] इति ॥ २॥

अथ दक्षिण परिदधाति–"इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित" [ २ अ० ३ म० ] इति ॥ ३ ॥

अथोत्तर परिदधाति–"मित्रावरुणौ त्वोत्तरत परिधत्ता ध्रुवेण धर्मणा विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित ' [ २ अ० ३ म ] इति । अग्नयो हि । तस्मादाह–अग्निरिड ईडित इति ॥ ४ ॥

## ६—आहवनीये समिधाधानम्

अथ समिधमभ्यादधाति । स मध्यममेवाग्रे परिधिमुपस्पृशति तेनैतानग्रे समिन्धे। अथाग्रावभ्यादधाति ततो अग्निं प्रत्यक्ष समिन्धे ॥ ५ ॥

सोऽभ्यादधाति–"वीतिहोत्र त्वा कवे द्युमन्त समिधीमहि । अग्ने बृहन्तमध्वरे" ( २ अ० ४ म० ) इत्येतया गायत्र्या । गायत्रीमेवैतत् समिन्धे । सा गायत्री समिद्धान्यानि छन्दांसि समिन्धे । छन्दासि समिद्धानि देवेभ्यो यज्ञं वहन्ति ॥ ६ ॥

अथ यां द्वितीयां समिधमभ्यादधाति–वसन्तमेव तया समिन्धे । स वसन्त समिद्धोऽन्यानृतून् समिन्धे । ऋतव समिद्धा प्रजाश्च प्रजनयन्ति, ओषधीश्च पचन्ति । सोऽभ्यादधाति–'समिदसि' ( २ अ० ५ म० ) इति । समिद्धि वसन्त ॥ ७ ॥

# तृतीयाध्याय में तृतीय ब्राह्मण एवं द्वितीयप्रपाठक में षष्ठ ब्राह्मण "इध्मब्राह्मण"

## मूलानुवाद—

१—इध्म, वेदि तथा बर्हि का प्रोक्षणीशेष से बर्हिमूलोपसिञ्चन—

अध्वर्यु (नामक ऋत्विक् क्रमशः इध्म वेदि—बर्हि के प्रोक्षण के लिए) प्रोक्षणी (प्रोक्षण कर्म—के लिए निरुक्त अतएव प्रोक्षणी नाम से प्रसिद्ध जलों) का ग्रहण करता है। (इसे इन प्रोक्षणी-जलों से इध्म—वेदि—बर्हि, तीनों का प्रोक्षण करना है। इन में से) यह अध्वर्यु सब से पहिले 'कृष्णोऽस्याखरेष्ठोऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' (यजु सं० २।१ हे अग्ने ! आप कृष्णमृग—हैं, आहवनीय नामक खर में प्रतिष्ठित रहने के कारण आप आखरेष्ठ हैं। ऐसे आप का यथानुरूप-अभिलषित प्रोक्षण करता हूँ) यह मन्त्र बोलता हुआ इध्म (महाग्नि-प्रज्वलन के लिए लाए हुए लकड़ी के बँधे हुए भारों) का प्रोक्षण करता है। इस प्रोक्षणकर्म से इन इध्म-सम्भारों को अध्वर्यु अग्निदेवता के लिए सङ्गमनीय ही करता है ॥१॥

इध्मप्रोक्षणानन्तर- 'वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' (यजु सं० २।१-आप समग्रयज्ञसमृद्धि प्राप्ति के कारण 'वेदि' नाम से प्रसिद्ध हैं। बर्हिस्तरण के लिए आपका मैं अभिलषित प्रोक्षण करता हूँ) यह बोलता हुआ वेदि का प्रोक्षण करता है। इस प्रोक्षणकर्म से यह अध्वर्यु इस वेदि को बर्हिस्तरणकर्म के लिए ही सङ्गमनीय करता है ॥२॥

वेदिप्रोक्षणानन्तर (बर्हि के प्रोक्षण के लिए) आग्नीध्र नामक ऋत्विक् अध्वर्यु के हाथ में बर्हि (कुशामुष्टि) सौंपता है। (आग्नीध्र से समर्पित बर्हि को हाथ में लेकर) अध्वर्यु उस बर्हि को वेदि पर उत्तराग्र इसप्रकार से रखता है, जिस से कि बर्हि की गाँठ पूर्व की ओर रहे। (इसप्रकार वेदि पर पुरस्तात्-ग्रन्थिरूप से बर्हि प्रतिष्ठित कर) यह अध्वर्यु—'बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' (यजु सं० २।१-आप वेदिस्तरणकर्म में समर्थ बनते हुए 'बर्हि' नाम से प्रसिद्ध हैं ऐसे आप का मैं स्रुचों के लिए अभिलषित प्रोक्षण करता हूँ) यह मन्त्र बोलता हुआ वेदि पर प्रतिष्ठित बर्हि का प्रोक्षण करता है। इस प्रोक्षणकर्म से यह अध्वर्यु स्रुचों के लिए ही इस बर्हि को सङ्गमनीय करता है • ॥३॥

---

• इध्म (काष्ठसम्भार) का उपयोग आहवनीयाग्नि में होता है, वेदि का उपयोग बर्हिस्तरणकर्म में होता है एवं बर्हि का उपयोग स्रुक्स्थापनकर्म में होता है। दूसरे शब्दों में—इध्म आहवनीय अग्नि में डाले जाते हैं, बर्हि वेदि पर बिछाए जाते हैं एवं स्रुक्पात्र बर्हि पर रक्खे जाते हैं। इध्म का महाग्नि से, वेदि का बर्हि से एवं बर्हि का स्रुक्पात्रों से सङ्गमनीय-यथानुरूप सम्बन्ध होजाय, एकमात्र इसी प्रयोजन के लिए इध्म वेदि बर्हि का क्रमिक प्रोक्षण होता है। यज्ञमण्डल में यद्यपि तीनों ही पवित्र पदार्थ हैं, परन्तु अभी इन में मेध्यधर्म का अभाव है। पानी में मेध्यगुण भी है। इसी मेध्यभाव की निष्पत्ति के लिए प्रकृत प्रोक्षण-कर्म विहित है। मेध्यता एवं पवित्रता भिन्न भिन्न वस्तुतत्त्व हैं। प्रोक्षणी जलों से इध्म को 'शुद्ध' (पवित्र) बना मानना नितान्त असङ्गत है, जैसा कि भाष्यकारों ने 'नदि शुद्धा करोति' अर्थ कर दिया है। इस विषय का विशद विवेचन शतपथ-प्रथमखण्ड में विचार से किया जायगा है।

तीनों प्रोक्षण-कर्म्मों के अनन्तर ( प्रोक्षणपात्र में ) जो प्रोक्षणी-जल बच जाते हैं उन से 'अदित्यै व्युन्दनमसि' ( यजु स० २।२-हे प्रोक्षण जल ! आप पृथिवी के सिञ्चक हैं ) यह मन्त्र बोलता हुआ ओषधियों (बर्हि) के मूलों का सिञ्चन करता है। बचे पानी को ओषधियों की जड़ों में डाल देता है। निश्चयेन पृथिवी अदिति है। इस सिञ्चनकर्म्म से अध्वर्यु इस पृथिवी के आर्द्रविमूलों को ही आर्द्र करता है। ( इसी सिञ्चनकर्म से ) ये ओषधियाँ मूलभाग से आर्द्र ( उपलब्ध होती ) हैं। इसी सिञ्चनकर्म्म का यह प्रभाव है कि, यद्यपि ओषधियों के अग्रभाग शुष्क रहते हैं, परन्तु मूलभाग आर्द्र ही रहते हैं ॥४॥

२-प्रणीता में पवित्र स्थापित कर बर्हि के पूर्वभाग से प्रस्तर का ग्रहण—

प्रोक्षणकर्म्मानन्तर यह अध्वर्यु ( अपने हाथ से प्रणीतापात्र में दो कुशा रखकर ) वेदि पर पुरस्तात् गाठ लगे हुए रक्खे बर्हि ( कुशामुष्टि ) की गाँठ खोल कर- विष्णोः स्तुपोऽसि ( यजु सं० २।२ हे प्रस्तर ! आप विष्णु-यज्ञ-के स्तुपस्थानीय-केशसङ्घातरूप शिखा-स्थानीय हैं। ) यह मन्त्र बोलता हुआ उस बर्हि में से पूर्व की ओर से ( कुशासमूह-लक्षण ) प्रस्तर का ग्रहण करता है। विष्णु निश्चयेन यज्ञ है, इस यज्ञपुरुष की शिखा यह स्तुप ( कुशासङ्घात लक्षण प्रस्तर ) ही है। ( प्रस्तर-ग्रहण करता हुआ अध्वर्यु ) इस यज्ञपुरुष में इस शिखा को ही प्रतिष्ठित करता है। यह स्तुप ( शिखा-आध्यात्मिक यज्ञरूप पुरुष के ) पूर्वभाग ( शिरोभाग ) में ही है अतएव ( तत्प्रतिरूप इस वैध आधिभौतिक यज्ञपुरुष के शिखा-स्थानीय स्तुप का भी ) पुरस्तात् ही ग्रहण करता है ॥५॥

(बतलाया गया है कि वेदि पर रक्खे हुए बर्हि-संघात की रज्जु की गाँठ खोल कर अध्वर्यु उस में से प्रस्तर का ग्रहण करता है। इस ग्रहणकर्म्म के अनन्तर प्रस्तर तो ब्रह्मा को सौंप देता है, एवं जो ) सन्नहन ( बर्हि के चारों ओर लिपटी हुई बन्धन-रज्जु ) है उसे ( बर्हि से सर्वथा ) पृथक् कर देता है। ( सन्नहन को पृथक् क्यों किया जाता है ? इस की उपपत्ति बतलाते हैं )- यह निश्चित है कि बन्धन के खुल जाने पर ही इस यजमान की स्त्री गर्भसम्भाव में सम्पूर्णावयव सन्तान उत्पन्न करती है। ( तात्पर्य्य यही है कि नीवीबन्धन खोल देने से ही गर्भिणी सुखपूर्वक प्रसवकर्म्म करने में समर्थ होती है। इधर वेदि योषास्थिका बनती हुई निदानेन स्त्री है एवं यह बर्हि-रज्जु इस का नीवीबन्धन है। यही वेदात्मारूप सन्तान उत्पन्न करने वाली है। उत्पत्ति-कर्म्म में बन्धन का विस्रंसन आवश्यक है ) इसीलिए सन्नहन खोलता है। उस सन्नहनरज्जु को वेदि के दक्षिण श्रोणिभाग पर रख देता है। कारण यही है कि यह रज्जु ( निदानेन ) इस यजमानपत्नी का नीवीबन्धन ही है। एवं लोकव्यवहार में नीवीबन्धन स्त्रियों के दक्षिण-श्रोणिभाग पर ही रहता है। अतएव ( तत्प्रतिरूपा वेदि के ) दक्षिण श्रोणिभाग में ही नीवी-बन्धन स्थानीया रज्जु प्रतिष्ठित करता है। दक्षिणश्रोणिभाग पर रक्खी हुई नीवी को बर्हि से आच्छादित कर देता है। कारण इस का यही है कि, लोकव्यवहार में स्त्रियों का नीवीबन्धन वस्त्र से ही आच्छादित रहता है। अतएव (तत्प्रतिरूपा वेदि की) इस नीवीबन्धन-स्थानीया रज्जु को आच्छादित कर देता है ॥६॥

—o—

## ३–वेदि पर बर्हिस्तरणों से त्रिवत्–रूप से आच्छादन—

( प्रस्तरग्रहण–कर्म्म के सम्बन्ध में यह बतलाया गया है कि निदानविधि से प्रस्तर शिखा–स्थानीय है। जब कि इस वैधयज्ञ में पुरुष की प्रतिरूपता के अनुरूप प्रस्तररूप शिखा का ग्रहण आवश्यक माना गया है तो शिखातिरिक्त शिखा से नीचे के केश–लोमों का भी उसी निदानविधि से संग्रह होना चाहिए। इसी उपपत्ति को लक्ष्य में रखती हुई श्रुति कहती है)—सम्मार्जन–विध सन–कर्म्म के अनन्तर यह अध्वर्यु ( वेदि पर पनमाग से त्रिवृत्–मर्यादा से ) कुशा बिछाता है ( वेदि पर प्रतिष्ठित ) यह प्रस्तर ( कुशामुष्टि ) निश्चयेन ( निदानविधि से ) स्तुप ( केशसंघातलक्षणा शिखा) है। ( स्तुप के अतिरिक्त जो सम्पूर्ण वेदि पर कुशा बिछाई जाती है ) यह यह इतर बर्हि ( प्रस्तर से भिन्न बिछाई जाने वाली कुशा ) ( निदानविधि से ) शिखा के अधः प्रदेशों में ( सर्वाङ्गशरीर में ) प्रतिष्ठित लोम ( केश–लोम का प्रतिरूप ) है। ( वेदि पर कुशा बिछाता हुआ अध्वर्यु प्रतिरूप मर्य्यादा से ) उन अधः स्थित केश–लोमों को ही यह पुरुष पर लगाता है। इसीलिए कुशा बिछाता है ॥७॥

(कुशास्तरण की पूर्व उपपत्ति यज्ञपुरुष के केश–लोमों से सम्बन्ध रखती है। अब स्वयं वेदि की दृष्टि से दूसरी उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है)—यह वेदि ( प्रतिरूप–मर्य्यादा से ) योषा ( स्त्री ) है। इस स्त्री ( रूपा वेदि ) के ऊपर ( हविर्ग्रहण के लिए आए हुए प्राणात्मक ) देवता प्रतिष्ठित रहते हैं, एवं जो ये प्रयोगरहस्यज्ञ तथा अनुष्ठान करने वाले विद्वान् ब्राह्मण वेदि के समीप प्रतिष्ठित रहते हैं। ( लोकमर्य्यादा में एक स्त्री नग्न शरीर से पुरुषमण्डली में नहीं बैठ सकती अपितु अपना सर्वाङ्गशरीर वस्त्र से वष्टित कर लज्जाभाव से ही आसीन रहती है। इधर वेदि भी योषा–स्थानीया है इसे भी यहाँ उक्त अलौकिक–प्राणदेवताओं, एवं लौकिक ऋत्विजों के समीप रहना पड़ता है। इस अनग्नता के लिए अवश्य ही इस पर कुशा बिछानी चाहिए। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है)—इन बैठे हुए देवताओं तथा ऋत्विजों की मण्डली में ( प्रतिष्ठित वेदि पर कुशा बिछाता हुआ) अध्वर्यु इस वेदि को अनग्न ही बनाता है। अनग्नता के लिए ही ( कुशास्तरण आवश्यक है ) इसलिए ( भी ) कुशा बिछाता है ॥८॥

( अब वेदि को प्रतिरूप–मर्य्यादा से पृथिवी मानते हुए इसी दृष्टि से कुशास्तरण की तीसरी उपपत्ति बतलाई जाती है )—

जितनी बड़ी वेदि है उतनी ही बड़ी पृथिवी है। ( अर्थात् यह वेदि प्राकृतिक–यज्ञप्रत–इासिका–पृथिवी का प्रतिरूप है ) ओषधियाँ (प्रतिरूपविधि से यहाँ) बर्हि हैं। ( जब त्रि–वेदि–रूपा पृथिवी का यहाँ सम्बन्ध है तो ओषधियों का भी प्रतिरूप इस पर अवश्य ही प्रतिष्ठित करना चाहिए। वही कार्य्य बर्हिस्तरण से पूर्ण होजाता है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है )–(बर्हि–स्तरण करता हुआ ) अध्वर्यु इस पृथिवी पर (पृथिवी–स्थानीया वेदि पर) ओषधियों का प्रति–ष्ठित करता है। ये ओषधियाँ इस पृथिवी में प्रतिष्ठित हैं। तात्पर्य्य इस वाक्य का यही है कि,

पृथिवी का अपना पूर्ण स्वरूप यही कहलाता है, जिस पर ओषधियाँ रहती हैं। ओषधियुक्त पृथिवी ही समृद्धा मानी गई है। इधर वेदि का निर्माण शुद्ध मिट्टी से हुआ है। ओषधियों को उखाड़ कर केवल मृद्भाग से ही वेदि बनाई गई है। ओषधियों की प्रतिष्ठा का उखड़ जाना पृथिवी का निर्वीर्य्य ( ऊसर ) बन जाना है। इस निर्वीर्य्यता को दूर करने के लिए ही ओषधि-प्रतिष्ठा प्रतिष्ठित करने के लिए ही यहाँ कुशास्तरण आवश्यक है)। इसीलिए अध्वर्यु कुशास्तरण करता है ॥४॥

( कुशास्तरण अतिशय घन होना चाहिए जिससे वेदिप्रदेश अणुमात्र भी न दीख सके— इसी विशेषता को उपन्यस्त करती हुई श्रुति कहती है)-यज्ञरहस्यवेत्ता विद्वानों का आस्तरण के सम्बन्ध में यह कहना है कि यह अध्वर्यु घनरूप से ही बर्हि बिछावे। अभिप्राय उन अभिज्ञों का ( इस कथन का ) यही है कि पृथिवी के जिस भाग में ओषधियाँ प्रचुर मात्रा में होतीं हैं पृथिवी का वह भाग ही अतिशय जीवनप्रद माना गया है। इस बर्हि का आहर्त्ता जो यजमान है वही इस बहुलस्तरणानुबन्धी जीवनप्रदभाग का भोक्ता बनता है जैसाकि— 'शास्त्रफलं प्रयोक्तरि, तल्लक्षणत्वात्' इत्यादि जैमिनिसूत्र से प्रमाणित है। ( यदि यजमान यहाँ अपने यज्ञ में भूमि-स्थानीया वेदि का आयवेदि-स्थानीय बर्हि से बहुल-आच्छादन कर देगा तो इसके भागधेय का भूप्रदेश प्रचुर ओषधियों से युक्त बनता हुआ इसके लिए उपजीवनीयतम भोग्यतम-बन जायगा यही तात्पर्य्य है)।

बर्हिस्तरण त्रिवृद्रूप से करता है ( तीन दर्भमुष्टिया से तीन बार बिछाता है)। कारण यही है कि (त्रिसत्यप्राणदेवताओं के सम्बन्ध से) यज्ञ त्रिवृत् है। ( इस त्रिवृत्-लक्षणा यज्ञसम्पत्ति की प्राप्ति के लिए तीन बार कुशास्तरण होना उचित है। (त्रिवृत्स्तरण का अभिप्राय यही है कि) तीन दर्भमुष्टियों से इसप्रकार स्तरण करना चाहिए, जिससे तीनों दर्भमुष्टिया के तीनों स्तर एक स्तर-रूप से प्रतीत हों। पहिले एक दर्भमुष्टि लेकर उसे वेदि के पूर्व भाग में दक्षिण अंस से आरम्भ कर उत्तरांस पर्य्यन्त इसप्रकार वेदि पर बिछाना चाहिए जिससे कि कुशाओं का अग्रभाग तो पूर्व की ओर रहे तथा मूलभाग पश्चिम की ओर रहे। अनन्तर दूसरी दर्भमुष्टि लेकर (पहिले की दर्भमुष्टि से संलग्न ) वेदिमध्य भाग में प्रथममुष्टि से पश्चिम प्रदेश में इसप्रकार बिछावे जिससे कि पूर्वमुष्टि के पश्चिमस्थ मूलभाग इस द्वितीयमुष्टि के पूर्वस्थित अग्रभागों के नीचे दब जायँ। इसीप्रकार तीसरी कुशमुष्टि लेकर ( दूसरी दर्भमुष्टि से संलग्न ) वेदि के पश्चिमान्त भाग में इसप्रकार बिछावे जिससे कि मध्यमुष्टि के पश्चिमस्थ मूलभाग इस तृतीयमुष्टि के पूर्वस्थित अग्रभागों से आच्छादित होजायँ। इसप्रकार वेदि के पूर्व भाग से स्तरण आरम्भ होगा। एवं तीनों स्तरणों में कुशा के अग्रभाग पूर्व की ओर रहेंगे तथा मूलभाग पश्चिम की ओर रहेगा। साथ ही प्रथममुष्टि के मूलभाग मध्यमुष्टि के अग्रभागों से आच्छादित रहेंगे एवं मध्यमुष्टि के मूलभाग तृतीयमुष्टि के अग्रभागों से आच्छादित रहेंगे। इसी को त्रिवृत्स्तरण कहा जायगा। इस स्तरणक्रम का आरम्भ पूर्व से होगा एवं अवसान पश्चिम में होगा। इसी को परस्तादप-वर्गपक्ष माना जायगा।

## ३-वेदि पर बर्हिस्तरणों से त्रिवृत्-रूप से आच्छादन—

( प्रस्तरग्रहण-कर्म्म के सम्बन्ध में यह बतलाया गया है कि निधानविधि से प्रस्तर शिखा-स्थानीय है। जब कि इस वैधयज्ञ में पुरुष की प्रतिरूपता के अनुरूप प्रस्तररूप शिखा का ग्रहण आवश्यक माना गया है तो शिखातिरिक्त शिखा से नीचे के केश-लोमों का भी उसी निधानविधि से संग्रह होना चाहिए। इसी उपपत्ति को लक्ष्य में रखती हुई श्रुति कहती है )— समहन-जिस सन-कर्म के अनन्तर यह अध्वर्यु ( वेदि पर घनभाव से त्रिवृत्-मर्य्यादा से ) कुशा बिछाता है ( वेदि पर प्रतिष्ठित ) यह प्रस्तर ( कुशमुष्टि ) निश्चयेन ( निधानविधि से ) स्तुप ( केशसंघातलक्षणा शिखा) है। ( स्तुप के अतिरिक्त जो सम्पूर्ण वेदि पर कुशा बिछाई जाती है ) वह यह इतर बर्हि ( प्रस्तर से भिन्न बिछाई जाने वाली कुशा ) ( निधानविधि से ) शिखा के अन्य प्रदेशों में ( सर्वाङ्गशरीर में ) प्रतिष्ठित लोम ( केश-लोम का प्रतिरूप ) है। ( वेदि पर कुशा बिछाता हुआ अध्वर्यु प्रतिरूप मर्य्यादा से ) उन अन्यत्र स्थित केश-लोमों को ही यज्ञ पुरुष पर लगाता है। इसीलिए कुशा बिछाता है ॥७॥

(कुशास्तरण की पूर्व उपपत्ति यज्ञपुरुष के केश-लोमों से सम्बन्ध रखती है। अब स्वयं वेदि की दृष्टि से दूसरी उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है)—यह वेदि ( प्रतिरूप-मर्य्यादा से ) योषा ( स्त्री ) है। इस स्त्री ( रूपा वेदि ) के ऊपर ( हविर्ग्रहण के लिए आए हुए प्राणात्मक ) देवता प्रतिष्ठित रहते हैं, एवं जो ये प्रयोगरहस्यज्ञ, तथा अनुष्ठान करने वाले विद्वान् ब्राह्मण वेदि के समीप प्रतिष्ठित रहते हैं। ( लोकमर्य्यादा में एक स्त्री नग्न शरीर से पुरुषमण्डली में नहीं बैठ सकती अपितु अपना सर्वाङ्गशरीर वस्त्र से वेष्टित कर लज्जाभाव से ही आसीन रहती है। इधर वेदि भी योषा-स्थानीया है इसे भी यहाँ उक्त अलौकिक-प्राणदेवताओं एवं लौकिक ऋत्विजों के समीप रहना पड़ता है। इस अनग्नता के लिए अवश्य ही इस पर कुशा बिछानी चाहिए। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है)—इन बैठे हुए देवताओं तथा ऋत्विजों की मण्डली में ( प्रतिष्ठित वेदि पर कुशा बिछाता हुआ) अध्वर्यु इस वेदि को अनग्न ही बनाता है। अनग्नता के लिए ही ( कुशास्तरण आवश्यक है ) इसलिए ( भी ) कुशा बिछाता है ॥८॥

( अब वेदि को प्रतिरूप-मर्य्यादा से पृथिवी मानते हुए इसी दृष्टि से कुशास्तरण की तीसरी उपपत्ति बतलाई जाती है )—

जितनी बड़ी वेदि है, उतनी ही बड़ी पृथिवी है। ( अर्थात् यह वेदि प्राकृतिक-यज्ञप्रतिष्ठात्मिका-पृथिवी का प्रतिरूप है ) ओषधियाँ (प्रतिरूपविधि से यहाँ) बर्हि है। ( जब कि-वेदि-रूपा पृथिवी का यहाँ सम्बन्ध है तो ओषधियों का भी प्रतिरूप इस पर अवश्य ही प्रतिष्ठित करना चाहिए। यही कार्य्य बर्हिस्तरण से पूरा होजाता है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है)-(बर्हि-स्तरण करता हुआ) अध्वर्यु इस पृथिवी पर (पृथिवी स्थानीया वेदि पर) ओषधियाँ ही प्रतिष्ठित करता है। ये ओषधियाँ इस पृथिवी में प्रतिष्ठित हैं। तात्पर्य्य इस वाक्य का यही है कि

नीय) है। सर्वाङ्गशरीर में शिरोभाग पूर्व (में) है। इस कर्म्म से अध्वर्य्यु पूर्वभाग (आहवनीयाग्निरूप शिरोभाग) को ही प्रबल बनाता है। ( शिरोभाग से उपलक्षित मुखाग्नि ही आहुति का ग्राहक है। इसे ही इस कर्म्म से प्रदीप्त किया जाता है यही निष्कर्ष है )। आहवनीयाग्नि के ऊपर ऊपर प्रस्तर हाथ में रखता हुआ ही अग्नि को क्लृप्त ( प्रबल ) बनाता है। यह प्रस्तरस्तुप कशासङ्गलक्षणा शिखा ही ) है। उसी को उस कर्म्म से इस प्रबली-करण में समाविष्ट करता है। (शिखा भी(शिखास्थित ऊर्ध्वाग्नि भी) इस कर्म्म से प्रबल बन जाय) इसलिए प्रस्तर को ऊपर ऊपर धारण करता हुआ अग्नि को प्रबल बनाता है। * ॥ १२ ॥

— ० —

## ५—आहवनीयकुण्ड के पश्चिम-उत्तर-दक्षिण-प्रान्त भागों में परिधियों का स्थापन—

अग्निप्रबलीकरणानन्तर वह अध्वर्य्यु (आहवनीयकुण्ड के पश्चिम उत्तर तथा दक्षिण के प्रान्त भागों में क्रमश: तीन) 'परिधियाँ' स्थापित करता है। सो जिसलिए कि, परिधियाँ स्थापित करता है–( उस की उपपत्ति बतलाई जाती है )। ( जिस समय ) देवताओं ने (प्राणविध पार्थिव आग्नेय-देवताओं ने) जिस ( अपने प्राकृतिक भूपिण्ड-सम्बन्धी यज्ञ ) में इस अग्नि का हौत्रकर्म्म के लिए वरण किया–( वरण करने की इच्छा अग्नि से प्रकट की) उस समय अग्नि (प्रत्युत्तर में यह ) बोला कि मैं इस कर्म्म के लिए अपना उत्साह नहीं दिखला सकता जो कि (मैं) आप का होता बनूँ, एवं जो कि आप के लिए (पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त लेजाने के लिए ) हविर्द्रव्य का (भार) वहन करूँ। (अग्नि ने हौत्रकर्म्म में क्यों अनुत्साह प्रकट किया ? इस का कारण बतलाती हुई आगे जाकर श्रुति कहती है कि )–(अग्नि ने अनुत्साह का कारण बतलाते हुए देवताओं से यही कहा कि)–हे देवताओ ! आपने मेरे ही तीन पूर्वपुरुषों ( मत्सजातीय तीन अग्नियों ) को (हौत्रकर्म्म के लिए) वरण किया था ( वरण करना चाहा था ) और इसी विभीषिका से वे तीनों अग्नि पलायित होगए थे (अपना स्वरूप खो बैठे थे + )।

( प्रवरणकर्म्म की विभीषिका से पलायित तथा स्वरूपतः विकृत उन ) तीनों अग्नियों को यदि आप (पुनः) वापस (इस यज्ञ में मेरी सहायता के रूप में अधिकृत बना कर) लौटा सकते हैं,

---

* इसी सिद्धान्त के आधार पर लोक में भोजन-व्यवहार के समय कहा जाता है कि 'अमुक भूदेव पानी पर हाथ फेरते गए, और भोजन करते गए'। अवश्य ही भोजनवेला में शिखा पर हाथ फेरते रहने से शिरोऽग्नि प्रदीप्त होता रहता है एवं अन्नद्रव्य का आकर्षण स्थिर बना रहता है।

+ ये ही पलायित अग्नि व्यष्टिरूप से 'एकत द्वित त्रित' नामों से तथा समष्टिरूप से 'आप्त्या' नाम से प्रसिद्ध हैं जिन का विशद वैज्ञानिक विवेचन पूर्व के 'आप्त्याब्राह्मण' में–'चतुर्द्धा विहिता ह वा अग्रेऽग्निरास०' (शत० १।२।१।१) इत्यादि रूप से किया जा चुका है। अग्नि के मौलिक स्वरूप ज्ञान की दृष्टि से 'आप्त्या-विज्ञान' अपना एक विशेष ही स्थान रखता है।

(दूसरा है-'प्रागग्रग' पक्ष। पहिले प्रथम दर्भमुष्टि को वेदि के पश्चिम भाग में पूर्व की ओर अग्रभाग रखते हुए, तथा पश्चिम की ओर मूलभाग रखते हुए बिछाया जाता है। अनन्तर दूसरी दर्भमुष्टि बिछाते हुए प्रथममुष्टि के अग्रभागों को ऊपर उठा कर इनके नीचे दूसरी मुष्टि के मूलभाग दबा दिए जाते हैं। तृतीय मुष्टि पूर्व में बिछाई जाती है। इसके मूलभाग भी मध्यमुष्टि के अग्रभागों के नीचे दबा दिए जाते हैं। इसप्रकार यह आस्तरण पश्चिम से आरम्भ होकर पूर्व में समाप्त होता है। इस पक्ष में कुशाओं का परस्पर ओतप्रोतभावसा होजाता है। जिसप्रकार लोकव्यवहार में तृणादि के छप्पर बनाते हुए तृण-पूलकों को परस्पर बांध कर फैलाया जाता है, वैसे ही यह आस्तरणक्रम है। स्वयं ऋषि ने (वेदमन्त्र ने) भी इसी पक्ष का समर्थन किया है। इसी द्वितीय पक्ष को उद्धृत करती हुई श्रुति कहती है)

अथवा 'प्रवह' मर्य्यादा से ( एक मुष्टि के अग्रभागों के नीचे दूसरी के मूल दबाते हुए ) आस्तरण करना चाहिए। ( क्योंकि )- 'स्तृणीत बर्हिरानुषक्' (ऋक् सं १ म० सू ।५ मं०) 'परस्पर सम्बद्ध बर्हि अध्वर्यु लोग बिछाते हैं' यह मन्त्र इसी पक्ष को बतला रहा है। ( दोनों पक्षों में मूलभाग अधः प्रदेश से युक्त रहें इसीप्रकार से फैलाया है। ( अर्थात बर्हि के मूलभाग अग्रभागों के नीचे दबना उभयपक्ष में मान्य है )। इस पृथिवी पर ओषधियाँ अधरमूलरूप से ही प्रतिष्ठित हैं। इसलिए ( ओषधि-स्थानीय ) बर्हि को (पृथिवी-स्थानीय वेदि पर) अधरमूलरूप से ही फैलाता है ॥१०॥

(७ ८ ९, १० इन चार कण्डिकाओं से बर्हि-स्तरण की उपपत्ति बतलाई गई। अब आगे की ११ वीं कण्डिका से आवृत (पद्धति) बतलाते हैं) यह अध्वर्यु 'ऊर्णाम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्यः (यजु० स० २।२-ऊर्णासूत्र जैसे बने हुए कोमल कम्बल के समान स्पर्शवाला आसन के लिए हे बर्हिदेवता! आप पर बर्हि बिछाता हूं। आप देवताओं के लिए सुखपूर्वक बैठने के स्थान हों) यह मन्त्र बोलता हुआ बर्हिस्तरण करता है। 'देवताओं के लिए आप आसन बनाई जाती हैं' यही कहा गया है जोकि ऊर्णाम्रदसं त्वा' यह कहा गया है। स्वासस्थं देवेभ्यः इस मन्त्रभाग से भी देवताओं के लिए सुखात्मिका प्रतिष्ठाभूमि बनाई जारही हैं यही कहा गया है ॥ ११ ॥

---

४ आहवनीयाग्नि का इध्म-काष्ठ से प्रज्वलीकरण—

बर्हिरास्तरणानन्तर यह अध्वर्यु आहवनीयाग्नि का + कल्पन (हविरासादन-समय ) करता है (अग्नि को काष्ठ से चिताता है)। यह आहवनीयाग्नि इस (पुरुषात्मरूप) यज्ञ का मस्तक (स्था-

---

\+ इस सम्बन्ध में दो विकल्प हैं। कितनों ही के मतानुसार तो आहवनीयाग्नि कुण्ड में प्रतिष्ठित अङ्गारों की भस्म अलग कर अग्नि को प्रबल बना देना मात्र है एवं कितने एक याज्ञिक यहां काष्ठ डाल कर अग्नि प्रज्वलित करते हैं। दोनों में अनापत्ति है। अग्निका प्रज्वलन ही कल्पन में अभिप्रेत है। वस्तुतस्तु भगवान् याज्ञवल्क्य के मत में इस कर्म की इविराद्धव्यवस्था समाप्त होती है। अतः यहां काष्ठादि से भस्मापहरण ही अभिप्रेत समझना चाहिए।

नीय) है। सर्वाङ्गशरीर में शिरोभाग पूर्व (में) है। इस कर्म्म से अध्वर्यु पूर्वभाग (आहवनीयाग्निरूप शिरोभाग) को ही प्रबल बनाता है। (शिरोभाग से उपलक्षित मुखाग्नि ही आहुति का ग्राहक है। इसे ही इस कर्म्म से प्रदीप्त किया जाता है, यही निष्कर्ष है)। आहवनीयाग्नि के ऊपर ऊपर प्रस्तर हाथ में रखता हुआ ही अग्नि को सम्पन्न (प्रबल) बनाता है। यह प्रस्तरस्तुप केशसहृतलक्षणा शिखा ही) है। इसी को इस कर्म्म से इस प्रबली-करण में समाविष्ट करता है। (शिखा भी(शिखास्थित ऊर्ध्वाग्नि भी) इस कर्म्म से प्रबल बन जाय) इसलिए प्रस्तर को ऊपर ऊपर धारण करता हुआ अग्नि को प्रबल बनाता है। * ॥ १२ ॥

— • —

## ५—आहवनीयकुण्ड के पश्चिम-उत्तर-दक्षिण-प्रान्त भागों में परिधियों का स्थापन—

अग्निप्रबलीकरणानन्तर यह अध्वर्यु (आहवनीयकुण्ड के पश्चिम उत्तर तथा दक्षिण के प्रान्त भागों में क्रमशः तीन) 'परिधियाँ स्थापित करता है। सो जिसलिए कि परिधियाँ स्थापित करता है-(उस की उपपत्ति बतलाई जाती है)। (जिस समय) देवताओं ने (प्राणविध पार्थिव आग्नेय-देवताओं ने) जिस (अपने प्राकृतिक भूपिण्ड सम्बन्धी यज्ञ) में इस अग्नि का होत्रकर्म्म के लिए वरण किया-(वरण करने की इच्छा अग्नि से प्रकट की) उस समय अग्नि (प्रत्युत्तर में यह) बोले कि मैं इस कर्म्म के लिए अपना उत्साह नहीं दिखला सकता जो कि (मैं) आप का होता बनूँ एवं जो कि आप के लिए (पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त लेजाने के लिए) हविर्द्रव्य का (भार) वहन करूँ। (अग्नि ने होत्रकर्म्म में क्यों अनुत्साह प्रकट किया? इस का कारण बत लाती हुई आगे जाकर श्रुति कहती है कि)-(अग्नि ने अनुत्साह का कारण बतलाते हुए देवताओं से यही कहा कि)-हे देवताओ! आपने मेरे ही तीन पूर्वपुरुषों (मत्सजातीय तीन अग्नियों) को (होत्रकर्म्म के लिए) वरण किया था (वरण करना चाहा था) और इसी विभीषिका से वे तीनों अग्नि पलायित होगए थे (अपना स्वरूप खो बैठे थे +)।

(प्रवरणकर्म्म की विभीषिका से पलायित तथा स्वरूपतः विध्वस्त उन) तीनों अग्नियों को यदि आप (पुनः) वापस (इस यज्ञ में मेरी सहायता के रूप में अधिष्ठित बना कर) लौटा सकते हैं,

---

* इसी सिद्धान्त के आधार पर लोक में भोजन-व्यवहार के समय कहा जाता है कि 'अमुक भूदेव चोटी पर हाथ फेरते गए, और भोजन करते गए'। अवश्य ही भोजनवेला में शिखा पर हाथ फेरते रहने से शिरोऽग्नि प्रदीप्त होता रहता है एवं अन्नद्रव्य का आकर्षण स्थिर बना रहता है।

+ ये ही पलायित अग्नि व्यष्टिरूप से 'एकता द्विता त्रिता' नामों से तथा समष्टिरूप से 'आप्त्या' नाम से प्रसिद्ध हैं जिन का विशद वैज्ञानिक विवेचन पूर्व के 'आप्त्याब्राह्मण' में- चतुर्धा विहिता ह वा अग्रेऽग्निरास० (शत० १।२।१।१) इत्यादि रूप से किया जाचुका है। अग्नि के मौलिक स्वरूप ज्ञान की दृष्टि से 'आप्त्या-विज्ञान' अपना एक विशेष ही स्थान रखता है।

तो मैं ( फिर भी यथाकथञ्चित् आप के ) इस होत्रकर्म्म के लिए उत्साह दिखला सकता हूँ जोकि (मैं) आप का होता बन जाऊँ तथा आप के द्रव्य का वहन करने लगजाऊँ । ( अग्नि की इस सन्धा (शर्त) को स्वीकार करते हुए देवताओं नें कह दिया कि) ऐसा ही होगा। ( तत्काल देव ताओं ने) उन (पलायित अग्नियों) को इस अग्नि के लिए (यज्ञ में पुनः अधिकृत बनाकर) लौटा लिया। वे ही ये तीन परिधियाँ हैं । (अर्थात् पलायित तीनों अग्नियों के द्वारा यज्ञाग्नि को समृद्ध बनाने के लिए ही निदानविधि से परिधियाँ स्थापित की जाती हैं) ॥१३॥

(तीनों पूर्वपुरुषों के यज्ञ में लौट आनेपर होत्रकर्म्म में नियुक्त) अग्नि यह बोले कि, वषट्कारस्वरूप वज्र ने ही उन तीनों को पलायित किया था। मैं ( स्वयं भी ) इस वषट्कार (रूप) वज्र से डर रहा हूँ कि कहीं यह वषट्कार-वज्र मुझे भी (उन तीनों की भाँति इस यज्ञ से) पृथक् न करदे। (मेरी दृष्टि में इस वज्र के भय में बचने का यही सरल उपाय है कि आप लोग) इन तीनों (पुनः लौटे हुए अग्नियों) से ही (तीनों ओर से) घेर दीजिए। (इन के आवरक बन जाने पर) वषट्कारवज्र मुझे (यज्ञ से ) पृथक न लौटा सकेगा। देवताओं ने कहा—ऐसा ही होगा ( तत्काल ) देवताओंनें इन तीनों से इसे सीमित कर दिया। परिणामस्वरूप वषट्कारवज्र ( इस सीमित सुरक्षित ) अग्नि को ( यज्ञ से ) पृथक् न लौटा सका। ( यहाँ इस वैधयज्ञ में जो अध्वर्यु, होत्रकर्म्म में नियुक्त आहवनीयाग्नि के तीनों ओर पलायित अग्नियों के प्रतिरूप में तीन परिधियाँ स्थापित करता है ) इस कर्म्म से यह इस अग्नि के लिए (रक्षार्थ) वर्म्म ( कवच ) ही बाँधता है जोकि इन तीनों से परिधान करता है। ( होत्रकर्म्म में नियुक्त आहवनीयाग्नि की स्वरूप-रक्षा के लिए ही परिधियाँ स्थापित की जाती हैं, यही तात्पर्य्य है ॥१४॥

( होत्रकर्म्म में नियुक्त अग्नि के कहने से पलायित उनतीनों अग्नियों को आवरक बनाने के लिए देवता जब यज्ञमण्डल में ले आए तो ) वे तीनों कहने लगे कि, यदि आप हमें इस यज्ञ कर्म्म में नियुक्त करना चाहते हैं, तो इस यज्ञ में ( प्रयाजादि अन्य गौण देवताओं की भाँति हमारा भाग ( भागधेय भी नियत ) होना चाहिए ॥१५॥

देवताओं नें कहा ) ऐसा ही होगा। ( प्रतिज्ञानुसार तीनों के लिए भागधेय की व्यवस्था करते हुए ) देवता कहने लगे कि ( आहवनीय में आहुति देते समय ) जो आहुतिद्रव्य परिधियों के बाहिर जा गिरेगा वह तुम में हुत होगा अर्थात् परिधि से बाहिर स्कन्न द्रव्य तुम्हारा प्रातिस्विक-असाधारण भागधेय समझा जायगा ) इसके अतिरिक्त जो आहुतिद्रव्य ऋत्विग्गण तुम्हार ( परिधियों के ) ऊपर ऊपर डाल देंगे वह तुम्हारी ( स्वरूपरक्षा ) रक्षा का कारण बनेगा। साथ ही ऋत्विक्-गण जो द्रव्य ( साक्षात् ) अग्नि में हुत करेंगे वह [भी]–[ देवताओं के साथ साथ] तुम्हारी रक्षा करेगा।

( परिधि-स्थानीय पलायित अग्नियों के भागधेय के सम्बन्ध में आरम्भ में उक्त व्यवस्था हुई थी। एवं 'यद्वै देवा अकुर्वंस्तत् करवाणि' यह आदर्श है। इसलिए आज भी यज्ञों में इन अग्नियों के लिए यही व्यवस्था चली आरही है। इसी व्यवस्था का उद्भूत करती हुई श्रुति कहती

है कि )। ( सो जो कि ) यह अध्वर्यु आहवनाग्नि में आहुति देता है यह ( द्रव्य ) इन परिधि-स्थानीय अग्नियों की रक्षा करता है। जो द्रव्य इन परिधियों के ऊपर ऊपर डालता है यह (भी) इन की रक्षा करता है जो द्रव्य परिधियों से बहि प्रदेश में जागिरता है, वह [ इन का प्रातिस्विक भाग बनता हुआ ] इनमें हुत होता है।

स्कन्न-च्युत-आहुतिद्रव्य पलायित अग्नियों के लिए प्रातिस्विक आहुति है, इस सम्बन्ध में एक यह विप्रतिपत्ति उपस्थित होती है कि, यज्ञविज्ञानानुसार जो यज्ञिय द्रव्य उपयोगक्षेत्र से बाहिर होजाता है, वह यज्ञकर्त्ता यजमान के शत्रु का भाग बनता हुआ यजमान के लिए अनिष्ट का ही कारण बनता है। इधर अग्नितृप्ति के लिए थोड़ा बहुत आहुतिद्रव्य बहिःप्रदेश में अवश्य गिरेगा जाएगा। इस स्कन्न-दोष का क्या उत्तर ?। इसी विप्रतिपत्ति का निराकरण करती हुई श्रुति कहती है कि ]—[ क्योंकि देवताओंने स्कन्न-द्रव्य को अग्नियों का भागधेय नियत कर दिया है अतः स्कन्नदोष नहीं माना जासकता ]—इसीलिए यदि आहुतिद्रव्य बाहिर गिर जाय तो इसमें कोई अपराध [ भाग ] नहीं [ माना जायगा। [ पलायित तीनों ] अग्नि इसी पृथिवी में प्रविष्ट हुए हैं। [ फलतः स्कन्न द्रव्य पृथिवी-प्रदेश पर गिरता हुआ इनकी तृप्ति का कारण बनेगा न कि यह द्रव्य शत्रु का भागधेय बनेगा ]। जो कुछ यज्ञिय द्रव्य गिरता है वह सब कुछ इसी पृथिवी में ही [ तो ] प्रतिष्ठित होता है। [ अतः स्कन्नदोष का प्रकृत में कोई अवसर नहीं है ]॥ १६ ॥

वह अध्वर्यु -'भूपतये स्वाहा भुवनपतये स्वाहा, भूतानां पतये स्वाहा' यजु मं०२ ‹] 'भूपति के लिए स्वाहा, भुवनपति के लिए स्वाहा भूतपति के लिए स्वाहा है ] यह मन्त्र बोलता हुआ [ उस ] स्कन्न [ हविर्ग्रहण करते समय परिधि के बहि प्रदेश में गिर हुए आहुति द्रव्य ] का स्पर्श करता है। 'भूपति आदि ही उन [ पलायित 'अग्निभ्रातरः' नाम से प्रसिद्ध ] तीनों अग्नियों के नाम हैं। सो जैसे प्रधान देवताओं के लिए वषट्कार से युक्त हविर्द्रव्य हुत होता है इसीप्रकार [ उक्त मन्त्रप्रयोगपूर्वक स्कन्नद्रव्य के स्पर्श से ] इन अग्नियों में हुत बन जाता है। [ तात्पर्य यही है कि—स्वाहाकार व वषट्कार व देवा उपजीवन्ति' इस श्रुति के अनुसार 'स्वाहा' 'वौषट्' पूर्विका आहुति का सम्बन्ध देवताओं के साथ माना गया है। तीनों अग्नियों के लिए स्वाहा प्रयोग पूर्वक स्कन्न द्रव्य का स्पर्श करना इन्हें देवताओं की भाँति ही आहुति देते हुए देवकोटि में स्थापित करता है। ॥ १७ ॥

[ परिधियाँ किस लकड़ी का बनाई जायें ? इस प्रश्न की मीमांसा की जाती है] कितने एक याज्ञिक [ अग्निसमिन्धन के लिए यज्ञसंस्था में गृहीत ] इध्म की [ लकड़ियों से ही ] इन परिधियों का परिधान करते हैं। [ अर्थात् जो इध्मसंभार आहवनीयाग्नि के समिन्धन के लिए लाया है, उनके मतानुसार इसी में से परिधियों के लिए लकड़ी ले लेनी चाहिए ]।

[ इस पक्ष का खण्डन करते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि ] सो ऐसा कभी न करे। [ अर्थात् इध्मसंभारकाष्ठ से परिधियाँ न बनाई जायें ] उस यजमान के लिए ये परिधियाँ ( परि

धानलक्षण कर्म्म के लिए ] असमर्थ होती हैं, जिन्हें इध्मकाष्ठ की बनाया जाता है। केवल अभ्याधान [ अग्निसमिन्धनार्थ, आहवनीय में स्थापनार्थ ] ही इध्म का ग्रहण किया जाता है। [ जब इध्मकाष्ठ केवल अग्निसमिन्धनोद्देश्य से ही यज्ञसंस्था में सगृहीत है, तो इससे दूसरा काम नहीं लिया जासकता। यदि इध्मकाष्ठ की परिधियाँ बनाई जायँगी, तो इन से कभी परिधान-लक्षण कर्म्म सिद्ध न होगा ]। उसी यजमान के लिए ये परिधियाँ स्वपरिधानकर्म्म में समर्थ होतीं हैं जिस यजमान के लिए ऋत्त्विक्गण अन्य काष्ठ की 'ये परिधियाँ हैं' इस रूप से [ स्वतन्त्ररूप से ] ग्रहण करते हैं। इसलिए [ परिधियों के लिए ] दूसरी ही परिधियाँ लेनी चाहिए।

ये परिधियाँ + 'पलाश' की लकड़ियों की होनी चाहिएँ। पलाश निश्चयेन ब्रह्म [ ब्रह्मवीर्य्यप्रधान ] है। [ इधर ] अग्नि [ भी ] ब्रह्म ब्रह्मवीर्य्यप्रधान ] है। ये परिधियाँ [ प्रति-रूपमर्य्यादा से ] अग्नियाँ ही हैं। इस सजातीय सम्बन्ध से ये पलाश की ही होनी चाहिएँ॥१६॥

यदि पलाश की न मिलें तो विकङ्कत काष्ठ की होनी चाहिएँ। यदि वैकङ्कत सम्भव न हो तो 'कार्ष्मर्य्यमयी' होनी चाहिएँ। यदि कार्ष्मर्य्य न मिलें, तो 'बिल्वकाष्ठ' की होनी चाहिएँ। [ ये भी न मिलें तो ] 'खदिरकाष्ठ' की [ होनी चाहिए ]। [ यदि खादिर भी उपलब्ध न हो तो ] 'उदुम्बरकाष्ठ' की परिधियाँ [ होनी चाहिएँ ]। ये [परिगणित] वृक्ष यज्ञिय हैं। इसलिए इन वृक्षों [ में से किसी एक ] की ही परिधियाँ होती हैं * ॥२०॥

## तृतीय-अध्याय में तृतीय, ब्राह्मण एवं द्वितीय-प्रपाठक में ६ठा ब्राह्मण समाप्त

## द्विब्राह्मणानुगत—इध्मब्राह्मण यहाँ उपरत

## द्वितीय-प्रपाठक-समाप्त

?

+ इन यज्ञिय वृक्षों का विशेष विवरण विवेचना में किया जायगा।

* यद्यपि ब्राह्मणक्रम की मर्य्यादा के अनुसार यहीं ब्राह्मण समाप्त हो जाता है। तथापि प्रकरणसामान्य की दृष्टि से हमने इस से अगले ब्राह्मण का भी इसी ब्राह्मण के साथ समावेश कर लिया है। प्रकृत ब्राह्मण की ११ वीं कण्डिका से जिस परिधि परिधान प्रकरण का आरम्भ हुआ है वह तृतीय प्रपाठकके प्रथम ब्राह्मण की ८ वीं कण्डिका पर समाप्त हुआ है। इस के आगे जो कर्म्म हैं वे भी परिधि-स्थानीय बनते हुए हुए इसी से सम्बद्ध हैं। अतः दोनों ब्राह्मणों की एक साथ ही व्याख्या करना उचित मान लिया गया है।

# तृतीय—अध्याय में चतुर्थ ब्राह्मण एव तृतीय प्रपाठक में प्रथम ब्राह्मण उपक्रान्त द्विब्राह्मणानुगत—'परिधिब्राह्मण'

वे परिधियाँ आर्द्र [गीले काष्ठ की] होनी चाहिएँ। आर्द्र भाव ही इन [काष्ठों का] जीवन [जीवनलिङ्ग—जीवितरूप] है। इसी आर्द्र भाव से ये काष्ठ [स्वावयवों से] कान्तियुक्त बने रहते हैं। इसी आर्द्र भाव से ये काष्ठ [शुष्ककाष्ठ की अपेक्षा] वीर्य्य [विशेष प्राणशक्ति से युक्त] बने रहते हैं। इसलिए परिधियाँ आर्द्र होनी चाहिएँ ॥१॥

[परिधिग्रहण के सम्बन्ध में उपपत्ति, आत्मि स्वरूप, पक्षान्तर आदि जो कुछ विशेष बतलाना था बतला दिया गया। अब पद्धति बतलाते हैं]—यह अध्वर्यु सब से पहिले—"गन्धर्वस्त्वा विश्वावसुः परिदधातु विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरसि अग्निरिड ईडितः" [यजुः सं० २।३—विश्वरक्षा के लिए विश्वावसु नाम का गन्धर्व आप को स्थापित करे। आप यजमान की परिधि हैं अग्नि हैं अग्नाग्नय स्तुत्य हैं ब्राह्मणादि के द्वारा ईडित-स्तुत हैं] यह मन्त्र बोलता हुआ मध्य का * परिधि को प्रतिष्ठित करता है। [आहवनीय का पश्चिम भाग ही इस परिधि से युक्त होता है] ॥२॥

पश्चिम परिधि-स्थापनानन्तर—"इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित" [यजुः सं० २।३—विश्वरक्षा के लिए आप इन्द्र की दाहिना बाहु हैं] यह मन्त्र बोलता हुआ आहवनीय की दक्षिण लेखा पर दूसरी परिधि स्थापित करता है ॥३॥

दक्षिण-परिधि-स्थापनानन्तर—'मित्रावरुणौ त्वोत्तरतः परिधत्तां ध्रुवेण धर्म्मणा विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः' [यजुः सं० २।३—हे उत्तरपरिधे! विश्व की रक्षा के लिए अपने स्थिरधर्म्म से मित्रावरुण—दम्पतिभावों ने आपको उत्तरदिशा में प्रतिष्ठित किया है] यह मन्त्र बोलता हुआ आहवनीय की उत्तर लेखा पर तीसरी परिधि स्थापित करता है ॥४॥

---

* यजमान के स्कन्ध प्रदेश से आरम्भ कर बाहुपर्य्यन्त इनका लम्बाई में परिमाण होता है। आकार में मोटी होती हैं एवं स्वरूपतः गीली होती हैं।

६–आहवनीयाग्नि में समिध-स्थापन—

[ पूर्वब्राह्मण की–"अथाग्निं कल्पयति" इत्यादि १२ वीं कण्डिका में यह स्पष्ट किया गया है कि आहवनीयाग्नि को हविर्वहन में समर्थ बनाने के लिए यज्ञसंस्था में गृहीत इध्म-सम्भार में से काष्ठ लेकर उससे आहवनीयाङ्गारों का भस्म पृथक् कर इसे प्रबल बना दिया जाता है। इस-प्रकार इध्मभार से गृहीत जिस समिध (एकनामक काष्ठ) से परिधिस्थापन से पूर्व 'अग्निप्रबलीकरणकर्म्म' किया जाता है, उसी समिध का अब-परिधिस्थापनानन्तर–आहवनीय में प्रक्षेप करना ही–समिधाधानकर्म्म कहलाया है। प्रकृत प्रकरण इसी विषय का स्पष्टीकरण कर रहा है ]।

[ इस समिध का पूर्वाघार से सम्बन्ध है, अतएव इसे– 'पूर्वाघारसमिधाऽभ्याधानकर्म्म' भी कहा जासकता है। आहवनीयकुण्ड की वायव्य दिशा से आरम्भ कर आग्नेय दिशा पर्य्यन्त अविच्छिन्न धारा से जो होम होता है वही 'पूर्वाघार' कहलाया है। यह पूर्वाघारकर्म्म जिस आग्नेयीदिक्–समाप्ति पर समाप्त होता है, वहीं इस समिध का आधान होता है। इस परिस्थिति को सामने रखते हुए ही प्रकृत प्रकरण का समन्वय करना चाहिए ]।

परिधिस्थापनानन्तर यह अध्वर्य्यु [ आहवनीयाग्नि के पूर्वाघार-समाप्ति-प्रदेश में समिध डालता है। [ आहवनीयाग्नि में समिध डालने से पहिले ] यह अध्वर्य्यु पश्चिमभागस्थित मध्य की परिधि का [हस्तगृहीत समिध से ] स्पर्श करता है। इस स्पर्शकर्म्म से अध्वर्य्यु 'अग्निस्थानीय परिधिरूप अग्नियों का ही पहिले समिन्धन करता है। अनन्तर उस समिध को आहवनीय अग्नि में डालता है। इस उत्तरकर्म्म से यह अध्वर्य्यु अग्नि को साक्षात् रूप से समिद्ध करता है ॥५॥

( अब पद्धति बतलाते हैं )–यह अध्वर्य्यु ( परिधिस्पर्शकर्म्मानन्तर ) "वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि अग्ने बृहन्तमध्वरे ( यजुः सं० २।४–यज्ञसमृद्धिप्रवर्त्तक, तथा सर्वज्ञ तेजोराशियुक्त तथा महान् यस इ अग्ने ! इस यज्ञकर्म्म में मैं आपका–इस समिधाधान से प्रदीप्त कर रहा हूं ) इस गायत्रीमन्त्र से आहवनीयाग्नि में समिध डालता है। इस समिन्धनकर्म्म से अध्वर्य्यु गायत्री-छन्द को ही प्रदीप्त कर रहा है। यह गायत्री ( इस कर्म्म से ) प्रदीप्त बन कर दूसरे ( सहयोगी त्रिष्टुप् जगती अनुष्टुप् ) छन्दों को प्रदीप्त करता है। ( परम्परया ) प्रदीप्त छन्द देवताओं के लिए यज्ञ ( आहुतिद्रव्य ) का ( द्युलोक में ) वहन करते हैं ॥६॥

प्रथमसमिधाधानानन्तर जिस दूसरी समिध को अध्वर्य्यु ( आहवनीयाग्नि में ) डालता है उससे वसन्त-ऋतु का ही प्रदीप्त करता है। ( समिन्धनकर्म्म से ) यह वसन्त प्रदीप्त होकर अन्य ग्रीष्मादि ऋतुओं को प्रदीप्त करता है। ( परम्परया ) प्रदीप्त ऋतुएँ प्रजा उत्पन्न करती हैं और ओषधियों का परिपाक करती हैं। ( द्वितीय समिधाधान की यही उपपत्ति है। अब पद्धति बतलाते हैं )–यह अध्वर्य्यु 'समिदसि' ( यजुः सं० २।५ हे वसन्त ! आप-अग्नि का प्रज्वलित करने का कारण-समित् हैं ) यह मन्त्र बोलता हुआ समिधाधान करता है। ( वसन्त से क्योंकि अग्नि का समिन्धन आरम्भ होता है ) अतः निश्चयेन वसन्त समित् है ॥७॥

इसप्रकार आघारसमिदभ्याधान करके अध्वर्य्यु ( आहवनीय की ओर देखता हुआ— 'सूर्य्यस्त्वा पुरस्तात् पातु कस्याश्चिदभिशस्त्यै ( यजु॰ सं॰ २।५ हे आहवनीयाग्ने ! सूर्य्यदेवता पूर्वदिशा की ओर से ( हानि वाली ) किसी भी ( आसुर ) हिंसा कर्म्म से आप की रक्षा करें ) इस मन्त्र का जप ( स्वरसंधानपूर्वक उच्चारण ) करता है। आहवनीयाग्नि की रक्षा के लिए ही ( क्रमशः इसके पश्चिम-दक्षिण-उत्तर प्रान्तों में ) परिधियाँ प्रतिष्ठित रहती हैं। ( इन तीन परिधियों से तीनों दिशाएँ तो इस अग्नि के लिए सुरक्षित होजाती हैं। पूर्वदिशा शेष रहती है )। पूर्व की ओर से ( समृद्धिनाशक ) नाष्ट्रलोग तथा समृद्धि के अवरोधक राक्षसलोग इस अग्नि को हानि न पहुँचा सकें इसलिये ( इस मन्त्रजपकर्म्म से ) पूर्व की ओर से ही सूर्य्य को ( इस अग्नि का ) रक्षक बनाता है। सूर्य्य निश्चयेन नाष्ट्र, तथा राक्षसों का नाशक है ॥८॥

( अनुयाजकर्म्म से पहिले अग्नि-समिन्धन के लिए एक समिध आहवनीय में और डाली जाती है। क्योंकि समिधाधानप्रकरण चल रहा है अत समान-प्रसङ्ग से उस अभ्याधान का भी यहीं विधान बतलाती हुई श्रुति उसकी उपपत्ति बतला देती है )—

जिस तीसरी समिध का अध्वर्य्यु अनुयाजकर्म्म में आधान करता है, इस तीसरी समिध से ( यज्ञकर्म्मैतिकर्त्तव्यतामज्ञापक ) ऋत्विग् ब्राह्मण को ही प्रदीप्त करता है। यह ब्राह्मण इस कर्म्म से प्रदीप्त होकर देवताओं के लिए यज्ञ का वहन करता है ( समर्थ बनता है ) ॥९॥

---

## ७-उत्तराग्र दो पवित्रों का वेदि पर स्थापन—

इसप्रकार परिधिपरिधान-समिधाधानादि आहवनीयानुगत कर्म्म करने के अनन्तर वह अध्वर्य्यु ( आहवनीय की ओर से ) कुशास्तरणयुक्त वेदि की ओर लौट आता है। ( यहाँ आकर बर्हि में से ) दो पवित्र [ दर्भतृण ] लेकर यहाँ [ वेदि के ऊपर बिछे हुए परिचम भागस्थ कुशासमूह पर उत्तर की ओर अग्रभाग करते हुए]- 'सवितुर्बाहूस्थ' ' (यजु सं॰ २।५-ह ● तृण ! आप सविता के बाहू हैं ) यह मन्त्र बोलता हुआ तिर्य्यगूरूप से रखता है। [ यहाँ रखने का प्रयोजन बतलाती हुई श्रुति कहती है )-( वेदि पर रक्खा हुआ कुशामुष्टिलक्षण ) प्रस्तर स्रुप ( शिखास्थानीय ) है एवं अन्य बर्हि केश-लोम-स्थानीय हैं। अब केवल दोनों भ्रुवों(-भौंहों)-का प्रतिरूप बच रहता है। इस विधृती-स्थापनकर्म्म से अध्वर्य्यु इसके दोनों भ्रुव ही तिर्य्यगूरूप से प्रतिष्ठित करता है। ( अर्थात् ये दोनों दर्भतृण भ्रुवा के ही प्रतिरूप हैं। क्योंकि ये तिर्य्यगूरूप से प्रतिष्ठित किए जाते हैं ) अतएव ये दोनों भ्रुव ( आध्यात्मिका पुरुषसंस्था में ) तिर्य्यक् ही हैं। क्योंकि ये तृण भ्रुव के प्रतिरूप हैं इधर आध्यात्मिक यज्ञ में भ्रुव तिर्य्यगूरूप से ही प्रतिष्ठित रहते हैं इसलिये भी यहाँ इस वैधयज्ञ में तिर्य्यग् रूप से ही प्रतिष्ठित किया जाता है। इसके अतिरिक्त

● ये दर्भतृण 'विधृती' नाम से प्रसिद्ध हैं।

तिर्य्यग्रूप से प्रतिष्ठित करने का एक दूसरा यह भी कारण है कि ) यदि पर प्रतिष्ठित प्रस्तर ( निदानेन ) क्षत्र ( शास्ता राजा ) है, एवं विछी हुई प्रस्तर बर्हि ( निदानेन ) विट् ( शासित-प्रजा ) है। इस प्रस्तररूप क्षत्र तथा बर्हि-रूप विट् दोनों की प्रतिष्ठा के लिए ही ( दोनों की सुरूपरक्षा के लिए, पारस्परिक सम्बन्ध के लिये ही तिर्य्यक् स्थापन उचित है )। इसलिय इन्हें तिर्य्यग्रूप से ही प्रतिष्ठित करता है। इस ( विधरणकर्म्म के सम्बन्ध ) मे ही इन तृणों को ( यज्ञविज्ञान-परिभाषा में ) 'विधृती' नाम से व्यवहृत किया गया है ॥१०॥

---

८—विधृती के ऊपर प्रस्तर को फैलाना—

( वेदिस्थित बर्हिस्तरण के ऊपर पश्चिम भाग में प्रतिष्ठित किये गए इन दोनों 'विधृती' नामक दर्भतृणों पर ) यह अध्वर्यु— 'ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्यः ( यजुः सं० २।५—देवताओं के लिए सुखपूर्वक बैठने योग्य ऊर्णासूत्र से निर्मित कम्बलवत् मृदुस्पर्श एवं आपका-प्रस्तर का-विस्तार करता हूँ ) यह मन्त्र बोलता हुआ ( उस दर्भमुष्टिरूप ) प्रस्तर को फैलाता है। 'आप देवताओं के लिये साधु-मृदुस्पर्श-हैं' यही कहा गया है जाकि 'ऊर्णम्रदस-त्वा' यह कहा गया है। 'स्वासस्थं देवेभ्यः' इस मन्त्रभाग से 'आप देवताओं के लिये अच्छी बैठक हैं' यही कहा गया है ॥११॥

---

९—दोनों हाथों से प्रस्तर का स्पर्श करना—,

मन्त्रपूर्वक प्रस्तर-स्तरणानन्तर वह अध्वर्यु— 'आ त्वा वसवो रुद्रा आदित्याः सदन्तु (यजुः सं०२।५ सवनत्रयाधिष्ठाता वसु-रुद्र-आदित्य-देवता आपका प्रस्तर की-दृढप्रतिष्ठा के लिए सब ओर फैलायें ) यह मन्त्र बोलता हुआ स्तीर्ण प्रस्तर पर अपने दोनों हाथ रखता है ॥ १२ ॥

---

१०—प्रस्तर का बाएँ हाथ से स्पर्श किए हुए स्रुचों का दाहिने हाथ से ग्रहण, तथा प्रस्तर पर स्थापन—

यह अध्वर्यु प्रस्तर के साथ अपने वामहस्त का सम्बन्ध बनाए हुए ही रखता है ( हुआ ) ॥१२॥ दाहिने हाथ से जुहू का ग्रहण करता है। नाष्ट्रा राक्षसगण ( दोनों के मध्य में ) पहिले ( ब्राह्मणशरीर के नाष्ट्रा-राक्षस नाशक दिव्यप्राण के सम्बन्ध होने से पहिले ) प्रविष्ट न होजाय, ( इस उद्देश्य से ही प्रस्तर के साथ हस्त-सम्बन्ध बनाए रखते हुए ही जुहू ग्रहण करता है )। ब्राह्मण निश्चयेन राक्षसों का नाशक है। इसीलिए (करस्पर्श के द्वारा अविच्छिन्नरूप से दिव्य-शक्ति का प्रवाह सुरक्षित रखने के लिए ) सव्य हाथ से स्पर्श बनाए रखता है ॥१३॥

अनन्तर ही— 'घृताच्यसि जुहूर्नाम्ना (यजुः सं० २।६। हे जुहू ! आप (स्वरूप से तो) घृत से परिपूर्ण हैं, (एवं नाम से जुहू ( आहुति देने वाली ) हैं' यह मन्त्र बोलता हुआ दक्षिण

हाथ से आग्नीध्र के द्वारा समर्पित) जुहू का ग्रहण करता है। निश्चयेन जुहू (घृत प्राप्ति के कारण) 'घृताची' है, साथ ही यह नाम से निश्चयेन 'जुहू' (आहुति देने वाली) है। (ग्रहणानन्तर वह अध्वर्यु) – 'सेद प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद' –[यजु स० ।६। एसी आप अपने प्रिय धामरूप आज्य के साथ इस प्रस्तर पर विराजिए, यह मन्त्र बोलता हुआ इस जुहू को वेदि-स्थित प्रस्तर पर रख देता है। इसके अनन्तर वह अध्वर्यु 'घृताच्यस्युपभृन्नाम्ना [यजु स० २।६।-हे उपभृत् आप घृताची हैं नाम से जुहू के उप समीप रह कर आज्य लेने से उपभृत हैं) यह मन्त्र बोलता हुआ उपभृत का ग्रहण करता है। यह सचमुच 'घृताची' है, एवं सचमुच नाम से 'उपभृत' है। अनन्तर "सेद प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद' (यजु: स० २। ६ ) यह मन्त्र बोलता हुआ इसे प्रस्तर पर रख देता है। उपभृद्ग्रहण-स्थापनानन्तर वह अध्वर्यु – घृताच्यसि ध्रुवा नाम्ना" (यजु स० २।६-हे ध्रुवा ! आप घृताची हैं, एवं आत्मरूप से एक स्थान पर प्रतिष्ठित रहने के कारण लोक में यथार्थतः 'ध्रुवा' नाम से प्रसिद्ध हैं) यह मन्त्र बोलता हुआ ध्रुवा का ग्रहण करता है। अनन्तर-"सेद प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद (यजु सं० २।६) यह बोलता हुआ इसे प्रस्तर पर रखता है। (इसप्रकार वाम हाथ से प्रस्तर से मन्त्र व बनाए रखता हुआ अध्वर्यु क्रमश: आग्नीध्र से अपने दाहिन हाथ में जुहू उपभृत-ध्रुवा लेता जाता है और वेदि के पश्चिम भाग में बिछे हुए प्रस्तरासन पर इन्हें रखता जाता है)। इन तीनों से अतिरिक्त जो पुरोडाशादि हविद्रव्य हैं उन्हें भी सेद प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद' यही मन्त्र बोलता हुआ प्रस्तर पर रखता है-(यदन्यद्धवि०) ॥१३॥

[स्रुचों के सादनकर्म में विशेषता बतलाती हुई श्रुति कहती है]-वह अध्वर्यु प्रस्तर के ऊपर तो जुहू रखता है एवं अन्य [उपभृत्-ध्रुवा] स्रुचों को प्रस्तर से नीचे वेदि पर रखता है। कारण यही है कि [निगदन] जुहू क्षत्र है एवं अन्य स्रुक् विट् हैं। [जुहूरूप] क्षत्र को ऊपर तथा उपभृत् ध्रुवारूप विट को नीचे रखता हुआ] अध्वर्यु क्षत्र को ही विट् से श्रेष्ठ-ऊँचा श्रेष्ठ बनाता है। अतएव ऊँचे आसन पर विराजमान क्षत्रिय राजा की नीचे से सब सब प्रजा उपासना किया करती है। इसी प्राकृतिक नियमानुसार जुहू का प्रस्तर के ऊपर रखना है एवं अन्य स्रुचों को नीचे [रखता है] ॥१४॥

## ११–स्पर्शकर्म—

[अनन्तर वह अध्वर्यु – 'ध्रुवा असदन्नृतस्य योनौ ता विष्णो पाहि पाहि यज्ञं, पाहि यज्ञपतिम्' [यजु सं० २।६ –यज्ञ की योनिरूप कर्मसमाप्ति पर्यन्त निरन्तर रूप से प्रतिष्ठित रहने वाले जो हविद्रव्यादि यहाँ प्रतिष्ठित हुए हैं, हे विष्णो ! आप उनकी रक्षा करें एवं यज्ञपति यजमान की रक्षा करें ] यह मन्त्र बोलता हुआ आज्यस्थालीस्थ आज्य का जुह्वादिस्थित का एवं पुरोडाश आदि का उपयोगक्रम से स्पर्श करता है। इसी कर्म का मन्त्र-ब्राह्मणरूप से प्रतिपादन करती हुई श्रुति कहती है]—

यह अध्वर्यु "ध्रुवा असदम्" यह मन्त्र बोलता हुआ आज्यादिका स्पर्श करता है। ये द्रव्य कर्म्मसमाप्ति पर्य्यन्त निश्चलरूप से ही प्रतिष्ठित हैं। (मन्त्र का अगला भाग है)- 'ऋतस्य योनौ' यह। यज्ञ ही ऋत की योनि है। यज्ञ पर ही ये जुह्वादि प्रतिष्ठित हैं। (मन्त्र का अगला भाग है)- 'विष्णो पाहि पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिम्' यह। इस से (यज्ञरक्षा के साथ ही) यजमानरक्षा के लिए प्रार्थना की गई है।

अनन्तर- 'पाहि मां यज्ञन्यम' (यजु सं० २।६। यज्ञकर्म्म को अग्रगामी बनाने वाले मुझ-ऋत्विक् की भी रक्षा करें) यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु स्वयं अपने शरीर का स्पर्श करता है। इस कर्म्म से यह अपने आप का भी यज्ञ से बाहिर नहीं करता है। विष्णु को ही यज्ञ कहते हैं। यज्ञ की रक्षा में ही रक्षार्थ (इस स्पर्शकर्म्म से) सब को प्रतिष्ठित करता है। इसी अभिप्राय से- हे विष्णो ! आप रक्षा करें। यह कहा गया है ॥१५॥

## प्रथमकाण्डानुगत-तीसरे अध्याय का चौथा ब्राह्मण
## एव तीसरे प्रपाठक का पहिला ब्राह्मण उपरत
## "परिधि-ब्राह्मण" समाप्त
## द्विब्राह्मणात्मक-इध्म-परिधि ब्राह्मण-उपरत

## इति-मूलानुवाद·

## सूत्रप्रदर्शित-पद्धतिसंग्रह —

### १-इध्म-वेदि-बर्हिषां प्रोक्षणम्

आज्यग्रहण के अनन्तर वरिमध्य से आज्यस्थाली लेकर उसे किसी सुरक्षित स्थान में रख दिया जाता है। अनन्तर अग्निसमिन्धन के लिए यज्ञसंस्था में गृहीत रज्जु से बँधे हुए इध्मभार (काष्ठभार) की ग्रन्थि खोलता है। ग्रन्थि खोलने के अनन्तर प्रोक्षणकर्म्म के लिए ब्रह्मा से- 'ब्रह्मन्! इध्मं प्रोक्षिष्यामि' इन शब्दों में आज्ञा माँगता है। ब्रह्मा— ओं प्रोक्ष यज्ञं देवता वर्धय त्वं नाकस्य पृष्ठ यजमानाऽस्तु। सप्त ऋषीणां सुकृतां यत्र लोकस्तत्रेमं यज्ञं यजमानं च धेहि' (का० औ० २।३।८) यह चुपचाप मनमें बोलता हुआ-"ओं प्रोक्ष" इन शब्दों में प्रोक्षणकर्म्म की आज्ञा देता है। इसी अध्वर्युकृत प्रोक्षणकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

'इध्मं प्रोक्षति त्रिस्त्रिः, वेदिं च, बर्हिश्च प्रतिगृह्य वेद्यां कृत्वा पुरस्ताद्ग्रन्थि— 'कृष्णोऽसि' इति प्रतिमन्त्रम्" (का० औ० सु० २।७।१६)।

स्वस्थान पर प्रतिष्ठित इध्म की ग्रन्थि खोलकर— 'ओं कृष्णोऽस्याखरेष्ठोऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' यह मन्त्र बोलता हुआ अध्वर्यु इध्म का (प्रणीता-पात्रस्थ प्रणीताजल से कुशा के द्वारा) प्रोक्षण करता है। इध्मप्रोक्षणानन्तर-"ओं वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" यह मन्त्र बोलता हुआ वेदि का प्रोक्षण करता है। वेदि-प्रोक्षणानन्तर आग्नीध्र नामक ऋत्विक् से सौंपे गए बर्हि नामक कुशों को लेकर इन्हें वेदि के ऊपर (बर्हिग्रन्थि को पूर्व की ओर रखता हुआ) रखकर प्रोक्षणकर्म के लिए आज्ञा से- 'ब्रह्मन्! बर्हिः प्रोक्षिष्यामि' इन शब्दों में आज्ञा माँगता है। ब्रह्मा- 'ओं प्रोक्ष यज्ञं देवता वधय स्व' इत्यादि मन्त्रपाठानन्तर 'ओं प्रोक्ष' इन शब्दों में आज्ञा देता है। इस मन्त्र से अनुज्ञात अध्वर्यु "ओं बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" यह बोलता हुआ वेदिस्थ बर्हि का प्रोक्षण करता है। अग्नि के अभाव में अयस्मृयेष्टि में तथा परिमितकर्म में इध्म का प्रोक्षण नहीं होता। एवं गृहमेधीयकर्म में (का० श्रौसू० ५।६।६।२५) क्योंकि बर्हिस्तरण नहीं होता, अतः वहाँ वेदि का प्रोक्षण नहीं होता। प्रोक्षणकर्म के सम्बन्ध में यह प्रासङ्गिकी विशेषता समझनी चाहिए।

—•—

## २-प्रोक्षणी शेषेण बर्हिमूलोपसेचनम

प्रोक्षणकर्म के अनन्तर वह अध्वर्यु प्रोक्षणीपात्र में बाकी बचे हुए जल को "ओं अदित्यै व्युन्दनमसि" यह मन्त्र बोलता हुआ कुशा के मूल भाग में डाल देता है। यही बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"शेषं मूलेषूपसिञ्चति-"अदित्यै व्युन्दन" मिति" (का० श्रौ० सू० २।७।१७)



## ३-पवित्रे प्रणीतासु निधाय बर्हिषः पुरस्तात् प्रस्तरग्रहणम्

मूलोपसिञ्चनकर्म के अनन्तर अपने हाथ से प्रणीता-पात्रस्थ जलों में दो दर्भतृण रखता है। अनन्तर वेदि पर स्थित बर्हि की गाँठ पृथक् करता है। अनन्तर बर्हि के पूर्वभाग से कुशामुष्टि का ग्रहण करता है जो कि कुशामुष्टि 'प्रस्तर' नाम से व्यवहृत हुए है। बर्हिपूलक से प्रस्तर नामक कुशामुष्टि के ग्रहण के लिए ही क्योंकि 'ओं विष्णोः स्तुपोऽसि' यह मन्त्र विहित है, अतएव जहाँ पितृयज्ञ में प्रस्तर का बर्हि से पृथक्-करण नहीं होता वहाँ- प्रस्तर उपसंग्रह (का० श्रौ० ५।१२।२७) इस सिद्धान्त के अनुसार पहिले से बद्ध प्रस्तर का ही ग्रहण होजाता है। फलतः पितृयज्ञ में प्रस्तरग्रहणकाल में मन्त्र-प्रयोग नहीं होता। प्रस्तरग्रहण की इसी इतिकर्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"पवित्रे निधाय प्रणीतासु, बर्हिर्विस्रस्य, पुरस्तात्-प्रस्तरग्रहणं-"विष्णो" रिति" (का० श्रौ० सू० २।७।१८)।

—•—

## ४-वेद्यां बर्हिषा त्रिवृत्-स्तरणम्

प्रस्तरग्रहण के अनन्तर यह अध्वर्यु स्वहस्त में गृहीत प्रस्तर ब्रह्मा को सौंप देता है। वेदिस्थित बर्हिपूलक की सन्नहनरज्जु को वदि की दाहिनी श्रोणि पर उसे रखकर अन्य बर्हि-तृणों से ढाँक देता है। अनन्तर- ऊर्णाम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्यः" यह मन्त्र बोलता हुआ वेदि पर तीन बार करके प्रागग्र कुश बिछाता है। यही त्रिवृत्-स्तरणकर्म कहलाता है जैसा कि सूत्रकार कहते हैं—

"ब्रह्मणे प्रदाय, सन्नहनं विस्रस्य, दक्षिणस्यां वेदिश्रोणौ निदाय, अन्यैरनवधाय वेदिं स्तृणाति—"ऊर्णाम्रदस" मिति त्रिवृत्", का० श्रौ० सू० २।७।१६)।

अथवा त्रिवृत्-स्तरण न कर जितने तृणों से वदि इसप्रकार ढँक जाय जिससे वेदि का मृण्मय प्रदेश न दिखाई पड़े ऐसे अनरूप से स्तरणकर्म करना चाहिये। इसी पक्षान्तर का उद्धरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं —

"उपपत्त्या वा बहुलम्" का० श्रौ० सू० २।७।२०

स्तरण के सम्बन्ध में यह विशेषता है कि बर्हि के मूलभाग अधः रहने चाहिएँ। कहा गया है कि, तीन कुशमुष्टियाँ बिछाई जाती हैं। पहिले जो मुष्टि बिछाई जाती है उसके मूलभागों को दूसरी मुष्टि के अग्रभागों से, तथा दूसरी के मूलभागों को तीसरी मुष्टि के अग्रभागों से आच्छादित करदेना चाहिए। इसप्रकार अधरमूलपद्धति से स्तरणकर्म करना चाहिए। इस विशेषता के अतिरिक्त 'पश्चादपवर्ग' रूप से दूसरी विशेषता और होती है। वदि के पूर्वभाग से तो स्तरणकर्म का आरम्भ होना चाहिए, एवं पश्चिम भाग में अवसान करना चाहिए। यही पश्चादपवर्गास्तरणात्मक एक पक्ष है। अथवा प्रागपवर्ग-रूप से भी आच्छादन किया जासकता है। इस पक्ष में पूर्व-पूर्व स्तृत बर्हि के अग्रभागों से पश्चात् स्तीर्यमाण बर्हि के मूलभागों का आच्छादन करना चाहिए। स्तरणकर्मानुगत इन्हीं तीनों विशेषभावों का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अधरमूलम्" "पश्चादपवर्गम्" 'प्रवृत्तं वा" (का० श्रौ० सू०२।७।२१,२२,२३)

---

## ५-आहवनीयकल्पनात् पूर्वं हविषामुद्वासनम्

हवि-परिपाक के सम्बन्ध में दो पक्ष माने गए हैं। गार्हपत्याग्नि में हविःपरिपाक करना- एक पक्ष है। एवं आहवनीयाग्नि में परिपाक करना-एक पक्ष है। जो आहवनीय-परिपाक का अनुगामी है उस यजमान के यज्ञ में इस स्तरणकर्म के अनन्तर 'हविरुद्वासन' कर्म होना चाहिए। स्तरणकर्म के अनन्तर ही इध्मादि से अग्नि को प्रबल बनाया जाना चाहिए। यदि इस कर्म के

पीछे उद्वासनकर्म्म किया जायगा तो हविर्द्रव्य के जलने का भय रहेगा। अत अग्नि-प्रपक्षुभि (ज्वलन) से पूर्व ही उद्वासन कर लेना उचित है। जो गार्हपत्यपक्ष का अनुगामी है, यह उद्वासन कब करे ? इसका निर्णय आगे (का० २।८।१८) होने वाला है। आहवनीयभापी यजमान के यज्ञ में इसी उद्वासनकर्म्म का सम्बन्ध बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अत्रोद्वासनमाहवनीयभापिण" (का० औ० सू० २।७।२४)

---

६–समित्-प्रक्षेपस्याहवनीयस्य समर्थीकरणम्

हविरुद्वासन-कर्म्म के अनन्तर यह अध्वर्यु इध्मभार में से एक समिध लेकर तथा प्रस्तर से प्रस्तर लेकर आहवनीयाग्निकुण्ड के ऊपर समीप से प्रस्तर अपने हाथ म रखता हुआ उस समिध के आघात से आहवनीयकुण्ड में प्रतिष्ठित काष्ठादि का भस्म अलग कर अग्नि को प्रयत्न बनाता है। इध्म से होने वाला यह समर्थनकर्म्म क्योंकि अग्नि से ही सम्बन्ध रखता है, न कि अप् से तथा परिश्रित से। अतएव अप् में और परिश्रिता में यह कर्म्म नहीं होता है। इसी समर्थन-कर्म्म का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"इध्मान् समिधमादायाहवनीयं कल्पयति,
उपर्युपरि प्रस्तर धारयन्" (का० औ० सू० २।७।२५।)।

---

७–अनुयाजार्थमुल्मुकयोराहवनीयान्निष्काशनम्

अग्निसमर्थीकरण के अनन्तर प्रज्वलित अग्नि में स दो उल्मुक लिए जाते हैं। अन्यो-देवता से सम्बन्ध रखने वाला अनुयाजकर्म्म वैकल्पिक माना गया है। यदि अनुयाजकर्म्म संगृहीत है तो उसी दशा में अनुयाज के लिए दो उल्मुक आहवनीय से पृथक् निकाल लिए जाते हैं। जब अनुयाजकर्म्म का समय आता है तब पुन उन (अन्यत्र स्थापित) उल्मुकों को आह-वनीय म डालकर अनुयाजकर्म्म किया जाता है। क्योंकि आतिथ्येष्टि में (का० औ० ८।१।१ के अनुसार) तथा गृहमेधीयादि में (का० औ० ५।६।६।२४ के अनुसार) अनुयाजकर्म्म का अभाव है अतएव वहाँ उल्मुक-निष्काशन भी नहीं होता।

इति–कात्यायनश्रौतसूत्रे–द्वितीयाध्याये सप्तमी कण्डिका समाप्ता

२।७

---

४-वेद्यां बर्हिषा त्रिवृत्-स्तरणम्

प्रस्तरग्रहण के अनन्तर यह अध्वर्यु स्वहस्त में गृहीत प्रस्तर ब्रह्मा को सौंप देता है। वेदिस्थित बर्हिपूलक की बन्धनरज्जु को वेदि की दाहिनी श्रोणि पर उसे रखकर अन्य बर्हि-दर्भों से ढांक देता है। अनन्तर- "ॐ ऊर्णाम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्यः" यह मन्त्र बोलता हुआ वेदि पर तीन बार करके प्रागग्र कुश बिछाता है। यही त्रिवृत्-स्तरणकर्म्म कहलाता है जैसा कि सूत्रकार कहते हैं—

"प्रस्तरं ब्रह्मणे प्रदाय, समहनं विस्रस्य, दक्षिणस्यां वेदिश्रोणौ निधाय, अन्तर्वेद्यक्काय वेदिं स्तृणाति—"ऊर्णाम्रदस" मिति त्रिवृत्" का० श्रौ० सू० २।७।१६)।

अथवा त्रिवृत्-स्तरण न कर जितने दर्भों से वेदि इसप्रकार ढंक जाय, जिससे वेदि का भूभाग प्रत्यक्ष न दिखाई पड़े ऐसे घनरूप से स्तरणकर्म्म करना चाहिये। इसी पक्षान्तर को उद्धृत करते हुए सूत्रकार कहते हैं —

"उपपत्या वा बहुलम्" का० श्रौ० सू० २।७।२०

स्तरण के सम्बन्ध में यह विशेषता है कि बर्हि के मूलभाग अधः रहने चाहिऐं। कहा गया है कि, तीन कुशमुष्टियें बिछाई जाती हैं। पहिले जो मुष्टि बिछाई जाती है उसके मूलभागों को दूसरी मुष्टि के अग्रभागों से तथा दूसरी के मूलभागों को तीसरी मुष्टि के अग्रभागों से आच्छादित करदेना चाहिए। इसप्रकार अधरमूलपद्धति से स्तरणकर्म्म करना चाहिए। इस विशेषताके अतिरिक्त 'पश्चादपवर्ग' रूप से दूसरी विशेषता और होती है। वेदि के पूर्वभाग से तो स्तरणकर्म्म का आरम्भ होना चाहिए, एवं पश्चिम भाग में अवसान करना चाहिए। यही पश्चादपवर्गस्तरणात्मक एक पक्ष है। अथवा प्रागपवर्ग-रूप से भी आच्छादन किया जासकता है। इस पक्ष में पूर्व-पूर्व स्तृत बर्हि के अग्रभागों से पश्चात् स्तीर्य्यमाण बर्हि के मूलभागों का आच्छादन करना चाहिए। स्तरणकर्म्मानुगत इन्हीं तीनों विशेषभावों का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अधरमूलम्" "पश्चादपवर्गम्" 'प्रागु वा" (का० श्रौ० सू०२।७।२१,२२,२३)

---

५-आहवनीयकल्पनात् पूर्वं हविषामुद्वासनम्

हवि-परिपाक के सम्बन्ध में दो पक्ष माने गए हैं। गार्हपत्याग्नि में हविष्परिपाक करना-एक पक्ष है। एवं आहवनीयाग्नि में परिपाक करना-एक पक्ष है। जो आहवनीय-परिपाक का अनुगामी है उस यजमान के पक्ष में इस स्तरणकर्म्म के अनन्तर 'हविरुद्वासन' कर्म्म होना चाहिए। स्तरणकर्म्म के अनन्तर ही इध्मादि से अग्नि को प्रबल बनाया जाने वाला है। यदि इस कर्म्म के

## ११—उदगग्रयोर्विधृत्योर्वेद्या निधानम्

मन्त्रस्मरण-कर्म्म के अनन्तर यह अध्वर्यु पुन: वेदि की ओर लौट आता है। यहाँ आकार वेदि पर बिछे हुए बर्हि के ऊपर दो पवित्र ( दर्भतृण ) उत्तराग्र तिर्य्यग्रूप से—"ओं-सवितुर्बाहुरय" यह मन्त्र बोलता हुआ रखता है। ये दर्भतृण ही "विधृति" नाम से प्रसिद्ध हैं। निम्न लिखित सूत्र से इसी कर्म्म का स्पष्टीकरण होरहा है—

"आस्तृत्य वेदिं तिरश्ची निदधाति—"सवितु" रिति"
( का० श्रौ० सू० २।८।५ )।

इन दर्भतृणों के सम्बन्ध में एक जिज्ञासा शेष रह जाती है। वह यही कि, जिन दो तृणों का निधान हुआ है, व इस वेदि पर बिछे बर्हि में से ही लिए जायें, अथवा अन्य दर्भतृण लिए जाँय?। इस जिज्ञासा का समाधान करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अन्ये वाऽयुक्तत्वात्" ( का० श्रौ० सू० २।८।६ )।

इस निधानकर्म्म के लिए दूसरे ही तृण लेने चाहिएँ। क्योंकि वेदि-सम्बन्धी-बर्हितृणों में से इन दोनों का ग्रहण विहित नहीं है। वदि-तृणों का केवल स्तरणकर्म्म में ही विनियोग विहित है। अतः अन्य तृण ही रखने चाहिएँ। अन्यत्र भी पवित्र-पशुपाकरण-प्रहोपस्पर्श अग्निमन्थनादि में जहाँ तृण-निधान विहित है सर्वत्र अन्य तृण ही लेने चाहिएँ। यही प्रासङ्गिक व्यवस्था बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अन्यत्रापि तृणार्थे" ( का० श्रौ० सू० २।८।७ )।

क्योंकि तृणनिधान-प्रसङ्ग से अन्य स्थलों की चर्चा चल पड़ी। अतएव इस प्रसङ्गदृष्टि से आज्य के सम्बन्ध में भी विनियोग-मर्य्यादा का स्पष्टीकरण कर दिया जाता है। आज्य में एक 'यूपाञ्जन' कर्म्म होता है। यज्ञिय यूप के चारों ओर घृत का सम्बन्ध कराना ही यूपाञ्जनकर्म्म है। प्रश्न होता है कि, जिस आज्यस्थाली में प्रयाजानुयाजादि के लिए आज्य लिया जाता है इस यूपाञ्जन-कर्म्म के लिए भी इसी में से लिया जाता है, अथवा इसकेलिए अन्य आज्य का ग्रहण होता है। सूत्रकार उत्तर देते हैं—

"यूपाञ्जने च सर्पि" ( का० श्रौ० सू० २।८।८ )।

यूपाञ्जन-साधक घृत अन्य (लौकिक) ही लेना चाहिए। आज्यस्थाली का आज्य इस कर्म्म में विनियुक्त नहीं है।

ज्योतिष्टोमयज्ञ में पुरोडाश का इन्द्र-वायु के लिए, पयस्या का मित्रा-वरुण के लिए, तथा धान का अश्विनीकुमारों के लिए प्रक्षेप होता है। इसप्रकार प्रक्षेप कर्म्म के लिए अपेक्षित

## ८—आहवनीयस्य पश्चिमे, दक्षिणे, उत्तरे, क्रमेण परिधिपरिधानम्

उल्मुकनिष्कासन-कर्म के अनन्तर यह अध्वर्यु क्रमशः 'ओं गन्धर्वस्त्वा विश्वावसुः' 'आ-इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो –' ओं-मित्रावरुणौ त्वा० इन मन्त्रों का उच्चारण करता हुआ (ब्राह्मणग्रन्थों में परिगणित पलाशादि किसी) एक यज्ञिय वृक्ष से निर्मित परिमाण में बाहुमात्र स्वरूप में गीली जातिः पालाश–वैकङ्कत-काश्मर्य-बैल्व में से पूर्व पूर्व की न मिलने मिलने पर उत्तर को अथवा खादिर–औदुम्बर की तीन परिधियाँ आहवनीयकुण्ड के मध्यम (पश्चिम) दक्षिण उत्तर प्रान्तभागों में क्रमशः प्रतिष्ठित करता है। इसी क्रमिक परिधानकर्म का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"परिधीन् परिदधाति–आर्द्रान् पकलाशीयान् बाहुमात्रान्, पाशाशवैकङ्कत-काश्मर्य्य-बैल्वान्, पूर्वालाभे उत्तरान्, खादिरोदुम्बरान्वा, मध्यम–दक्षिणोत्तरान्–'गन्धर्व०' इति प्रतिमन्त्रम्" (का० श्रौ० सू० २।१।१)।

---

## ९—आहवनीयाग्नौ समिधाधानम्

परिधि-परिधानकर्म के अनन्तर यह अध्वर्यु अग्निकल्पाय पहिले से गृहीत समिधा का पहिले रक्खी हुई मध्यम परिधि के साथ स्पर्श कराके खड़ा होकर— वीतिहोत्रम्० यह मन्त्र बोलता हुआ उस समिधा को आहवनीयाग्नि में डालता है। दूसरी समिधा का परिधि से बिना स्पर्श कराए ही 'समिदसि' यह मन्त्र बोलता हुआ आहवनीय में डालता है। इन्हीं दोनों प्रक्षेप-कर्मों का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

'प्रथम परिधिं समिधोपस्पृश्य 'वीतिहोत्र'' मित्यादधाति''।
अनुपस्पृश्य द्वितीयां ''सामदसी' ति' (का० श्रौ० सू० ३।१।२,३)।

---

## १० आहवनीयेक्षणपूर्वक मन्त्रस्मरणम्

समिधाधान-कर्म के अनन्तर यह अध्वर्यु आहवनीय अग्नि की ओर देखता हुआ ओं सूर्यस्त्वा पुरस्तात् पातु कस्याश्चिदभिशस्त्यै इस मन्त्र का संहितापठित स्वरसंधानपूर्वक उच्चारण करता है। इसी कर्म का दिग्दर्शन कराते हुए सूत्रकार कहते हैं—

'सूर्यस्त्व' ति जपति, आहवनीयमीक्षमाणस्तद्वचनात्' ।
(का० श्रौ० सू० २।८।४)।

---

स कर—"यस्ते प्राण पशुपु प्रविष्टा देवानां विष्टामनु या वितस्ते । आत्मन्वान् साम घृतवान् हि भूत्वाऽग्निंगच्छ स्वयजमानायें विन्द' यह मन्त्र बोलता हुआ पुरोडाशपात्री में प्रतिष्ठित पुरोडाश को आज्य से चुपड़ता है ।

जहाँ अग्निदेवता का सम्बन्ध है वहाँ 'अग्निं गच्छ स्वयंजमानाय० इत्यादि रूप से मन्त्र पाठ होगा । एवं जहाँ अन्य देवताओं का सम्बन्ध है, वहाँ 'अग्नीषोमौ गच्छ स्वं' – इन्द्राग्नी स्वयजमानाय० इत्यादि रूप से ऊह किया जायगा ।

पुरोडाशाञ्जन के अनन्तर जिस क्रम से कपाल रक्खे गए थे उसी क्रम से उन उन कपालों को यह अध्वर्यु — 'यानि घर्म्मे कपालान्युप चिन्वन्ति वेधस. । पूष्णस्तान्यपि व्रत इन्द्रवायू विमुञ्चताम् यह मन्त्र बोलता हुआ घृत से थोड़ा थोड़ा चुपड़ता है । किन्हीं याज्ञिकों के मत में कपालाञ्जनकर्म्म तूष्णीं (बिना मन्त्र-प्रयोग के) होता है। दोनों वैकल्पिक पक्ष अभिमत हैं ।

जितने कपाल इस कर्म्म में गृहीत हैं उनका निधानक्रम से संख्यापूर्वक-प्रथममुद्वासयामि द्वितीयं०, तृतीय० इत्यादिरूप से ही उद्वासन करना चाहिए । इन्हीं कर्म्मों की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"पुरोडाशौ-अभिघार्य, उद्वास्यऽउपस्तीर्णे निधायोऽनक्ति "यस्ते प्राण पशुपु प्रविष्टो देवाना विष्टामनु यो वितस्थ । आत्मन्वान् साम घृतवान् हि भूत्वाग्नि गच्छ स्वर्यजमानाय विन्दे" ति ' (का० श्रौ० सू० २।८।१४) ।

"यथा देवतमन्यत्" (का० श्रौ० सू० २।८।१)।

"प्रत्यनक्ति कपालानि "यानि घर्म्मे कपालान्युप चिन्वन्ति वेधस । पूष्णस्तान्यपि व्रत इन्द्रवायू विमुञ्चता" मिति" (का श्रौ० सू० २।८।१६) ।

"तूष्णीं वा" (का० श्रौ० सू० २।८।१७)

"सख्ययोद्वासयति" (का० श्रौ० सू० २।८।१८)

---

## १५-सर्वालम्भनम

उक्त कर्म्मानन्तर यह अध्वर्यु –' मां-प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद' यह मन्त्र बोलता है । आज्य-पुरोडाशादि हविद्रव्यों का वदिस्थित ध्रुवापात्र के उत्तर प्रदेश में वदि पर रखकर- 'मां ध्रुवा असदन्नृतस्य योनौ ता विष्णो पाहि, पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिम् इस मन्त्र की आवृत्ति-पूर्वक आज्यस्थाली स्थित आज्य का जुहू उपभृत-ध्रुवा स्थित आज्य का पुरोडाशपात्री में स्थित पुरोडाशद्वयी का उपयोगक्रम से स्पर्श करता है । अनन्तर— 'मां-पाहि मां यज्ञन्यम्' यह

पुरोडाशादि प्राकृत लिए जायँ ? अथवा लौकिक ? इस सम्बन्ध में ऐच्छिक व्यवस्था बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं —

"पुरोडाश-पयस्या-धानासु चेच्छन्" (का० श्रौ० सू० ७।८।६)।

—•—

१२–विधृत्योरुपरि प्रस्तरस्तरणं, पाणिद्वयेन तदभिमर्शनञ्च

वेदि के ऊपर विधृति-स्थापन-कर्म्म के अनन्तर यह अध्वर्यु उन तिर्यग्रूप से उदगग्र प्रतिष्ठित दर्भ-तृणों के ऊपर— 'ओं ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्य' यह मन्त्र बोलता हुआ प्रस्तर (एतन्नामक दर्भमुष्टि) बिछाता है। प्रस्तर बिछान के अनन्तर यह अध्वर्यु — 'ओं आत्वा वसवो रुद्रा आदित्या सदन्तु' यह मन्त्र पढ़ता हुआ अपने दोनों हाथों से वेदि पर फैलाए गए उस प्रस्तर को दबाता है। इन्हीं स्तरण अभिमर्शन-कर्म्मों का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कह रहे हैं—

"तयोः प्रस्तर स्तृणा–"त्यूर्णाम्रदस" मिति (का श्रौ० सू० २।८।१०)।

"अभिनिदधा–"त्या त्वा वसव" इति (का० श्रौ० सू० २।८।११)।

—•—

१३ प्रस्तरस्पर्शद्वारा दक्षिणेन स्रुचां ग्रहणं, प्रस्तरे स्थापनञ्च।

प्रस्तरस्तरण–स्पर्श–कर्म्मानन्तर, यह अध्वर्यु अपने दोनों हाथों में से वाम हाथ तो प्रस्तर पर रक्खे रहता है, एवं दहिने हाथ में अग्नीध्र नामक ऋत्विक् से क्रमशः सौंपे गए जुहू–उपभृत–ध्रुवा नामक स्रुक्पात्रों को– 'घृताची०' इत्यादि संहितोक्त तीनों मन्त्रों का उच्चारण करता हुआ प्रस्तर पर पूर्वाग्र स्थापित करता है। इस स्थापनकर्म्म में विशेषता यह है कि, जुहू का तो प्रस्तर के ऊपर रक्खा जाता है एवं उपभृत, तथा ध्रुवा को प्रस्तर से नीचे बर्हि पर रक्खा जाता है। ग्रहण स्थापन-वैशिष्ट्य की इसी इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"सव्याशून्य जुहू प्रतिगृह्य निदधाति "घृताची" इति।

—का श्रौ० सू० २।८।१२।

"एवमितरे उत्तराभ्यां प्रतिमन्त्रं बर्हिष्युपभृतं, ध्रुवां चावकृष्ट ऽनुपूर्वम्"

—का श्रौ० सू० २।८।१३।

—•—

१४–पुरोडाशस्य घृतनाञ्जनं कपालानाञ्च घृतेनैपदञ्जनम

स्रुक्स्थापन-कर्म्म के अनन्तर यह अध्वर्यु वेदिस्थान से गार्हपत्य के समीप आता है। यहाँ आकर पुरोडाशद्रव्य पर घृत डालकर उसे ढँका कर पहिले से सम्पन्न पुरोडाशपात्री में उसे

स कर—"यस्ते प्राण पशुषु प्रविष्टा देवानां विष्टामनु यो वितस्थे। आत्मन्वान् साम घृतवान् हि भूत्वाऽग्निर्गच्छ स्वर्यजमानाय विन्द" यह मन्त्र बोलता हुआ पुरोडाशपात्री में प्रतिष्ठित पुरोडाश को आज्य से चुपड़ता है।

जहाँ अग्निदेवता का सम्बन्ध है वहाँ 'अग्निं गच्छ स्वर्यजमानाय०' इत्यादि रूप से मन्त्र होगा। एवं जहाँ अन्य देवताओं का सम्बन्ध है, वहाँ "अग्नीषोमौ गच्छ स्व' – 'इन्द्राग्नी गच्छ स्वयजमानाय०' इत्यादि रूप से ऊह किया जायगा।

पुरोडाशाञ्जन के अनन्तर जिस क्रम से कपाल रक्खे गए थे उसी क्रम से उन उन कपालों को यह अध्वर्यु — 'यानि घर्मे कपालान्युप चिन्वन्ति वेधस. । पूष्णस्तान्यपि व्रत इन्द्रवायू विमुञ्चताम्' यह मन्त्र बोलता हुआ घृत से थोड़ा थोड़ा चुपड़ता है। किन्हीं याज्ञिकों के मत में कपालाञ्जनकर्म्म तूष्णीं (बिना मन्त्र-प्रयोग के) होता है। दोनों वैकल्पिक पक्ष अभिलषित हैं।

जितने कपाल इस कर्म्म में गृहीत हैं उनका निधानक्रम से संख्यापूर्वक-प्रथममुद्वासयामि द्वितीयं०, तृतीयं०, इत्यादिरूप से ही उद्वासन करना चाहिए। इसी कर्म्म की इतिकर्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"पुरोडाशौ-अभिघार्य, उद्वास्यऽउपस्तीर्णे निधायोऽनक्ति "यस्ते प्राण पशुषु प्रविष्टो देवानां विष्टामनु यो वितस्थे। आत्मन्वान् साम घृतवान् हि भूत्वाग्नि गच्छ स्वर्यजमानाय विन्द" ति' (का० श्रौ० सू० २।८।१४)।

"यथा देवतमन्यत्" (का० श्रौ० सू० २।८।१)।

"प्रत्यनक्ति कपालानि "यानि घर्म्मे कपालान्युप चिन्वन्ति वेधस । पूष्णस्तान्यपि व्रत इन्द्रवायू विमुञ्चता" मिति" (का० श्रौ० सू० २।८।१६)।

"तूष्णीं वा" (का० श्रौ० सू० २।८।१७)

"सव्यपोद्वासयति" (का० श्रौ० सू० २।८।१८)

## १५–सर्वालम्भनम

उक्त कर्म्मानन्तर यह अध्वर्यु –' ओं–प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद' यह मन्त्र बोलता है। आज्य-पुरोडाशादि हविद्रव्यों को यथास्थित ध्रुवापात्र के उत्तर प्रदेश में वेदि पर रखकर–'ओं ध्रुवा असदन्नृतस्य योनौ ता विष्णो पाहि, पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिम्' इस मन्त्र की आवृत्ति-पूर्वक आज्यस्थाली-स्थित आज्य का जुहू उपभृत-ध्रुवा-स्थित आज्य का पुरोडाशपात्री में स्थित पुरोडाशद्वयी का उपयोगक्रम से स्पर्श करता है। अनन्तर— 'ओं-पाहि मां यज्ञन्यम्' यह

मन्त्र बोलता हुआ यह अध्वर्यु अपने हृदय का स्पर्श करता है। यही 'हृदयालम्भनकर्म' बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"प्रियेणा धाम्ने" ति द्वौपि वेद्यां कृत्वा "ध्रुवा असद" मिति-सर्वाण्युपास्पृशते (का० श्रौ० सू० २।८।१९)।

'पाहि मा' मित्यात्मानम्' (का० श्रौ० सू० २।८।२०)।

---

व्रतोपायनकर्म्म के सम्बन्ध में दो विकल्प पक्ष माने गए हैं। द्वितीयपक्ष का अवसर कब है? इसका समाधान करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अत्र वा व्रतोपायनमत्र वा व्रतोपायनम्" (का० श्रौ० सू० २।८।२१)।

---

# इति-कात्यायनश्रौतसूत्रे द्वितीयोऽध्याय

---

# इति-सूत्रप्रदर्शितपद्धतिसंग्रह

---

## वैज्ञानिकविवेचना—

### अथ-प्रोक्षणकर्म्मोपपत्ति –

(भाष्य)– 'पवित्रं वा आप'–'मेध्या वा आप' (शत० ब्रा० १।१।१) इन ब्राह्मण-श्रुतियों के अनुसार पानी में मेध्य और पवित्र नामक दो धर्म्म प्रतिष्ठित रहते हैं जिन की विशद वैज्ञानिक-व्याख्या उसी ब्राह्मण में की जा चुकी है। इस यज्ञकर्म्म में उपयुक्त बर्हि, वेदि तथा इध्म, तीनों यज्ञसंस्था में गृहीत होने से पवित्र तो बन चुके हैं। परन्तु अभी इन में उस मेध्य गुण का अभाव है जिस के सम्बन्ध से ही ये यज्ञ के साथ अन्तर्य्यामसम्बन्ध करने में समर्थ होसकते हैं। उस संगमनीय गुण का (स्नेहगुण का) इनमें आधान करने के लिए ही इनका प्रोक्षण किया जाता है एवं यही प्रोक्षणकर्म्म की यही एकमात्र उपपत्ति है जिसका 'सम्मेध्यमेवैतत्कृत्स्नं करोति' इन शब्दों में अभिनय हुआ है।

यज्ञाग्नि (आहवनीयाग्नि) के समिन्धन के लिए जो काष्ठभार यज्ञसंस्था में संगृहीत होता है उस 'इन्धे ह वा अध्वर्युरग्निम्' इस निर्वचन से 'इध्म' कहा जाता है। यह इध्मकाष्ठ कृष्णाग्नि का प्रतिरूप है। मृगाग्नि ही कृष्णाग्नि कहलाता है अतएव काष्ठसमुच्च इस अग्नि को 'मृग' भी कहा जाता है। सौराग्निमण्डल प्राकृतिक नित्य यज्ञमण्डल का आहवनीयाग्निमण्डल है। इस में प्रतिष्ठित और सावित्राग्नि

(प्राणाग्नि) अग्नीषोमात्मक साम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप-समर्पक बनता हुआ यज्ञात्मक है। इस सौर यज्ञाग्नि के अर्वाग्दन प्रवर्ग्य भेद से दो विभाग होजाते हैं। जो सौर अग्नि मुख्यरूपया श्री स्वरूपरक्षा के लिए सूर्य-मण्डल में ही अन्तर्याम-सम्बन्ध से प्रतिष्ठित रहता है उसे-अर्वाग्दन अग्नि कहा जाता है, एवं यह सूर्य का अपना प्रातिस्विक अग्निभाग है। जो सौर अग्नि प्रजापति की कामना से सौरसंस्था से पृथक् होकर भूगर्भ में प्रविष्ट होता हुआ पृथिवी की ओषधि-वनस्पतियों में (इन के स्वरूप-निर्माण के लिए) प्रविष्ट रहता है, वह 'प्रवर्ग्याग्नि' कहलाता है। इसी सौर-प्रवर्ग्य-यज्ञाग्नि से ही पार्थिवसंस्था की स्वरूप निष्पत्ति हुई है। यही पार्थिव अग्नि का प्रवर्ग्यांश 'गायत्र' नाम से व्यवहृत होने लगता है।

स्व-सौरसंस्था में प्रतिष्ठित यही 'सावित्राग्नि' पारमेष्ठ्य द्वारा 'ब्रह्मणस्पति' नामक सोमाहुति से शुक्ल (ज्योतिर्मय) बना रहता है, जिसे कि हम इस का वामरूप कह सकते हैं। यही शुक्ल तथा प्रत्यग्रह सौर यज्ञाग्नि प्रवर्ग्य-सम्बन्ध से जब पार्थिवसंस्था में प्रविष्ट होजाता है, तो इसका शुक्लरूप उत्क्रान्त होजाता है। पारमेष्ठ्य सोम के सम्बन्ध के उत्क्रान्त होजाने से अपना शुक्लरूप छोड़ता हुआ यह कृष्णरूप में (अप्रत्यक्षरूप में) परिणत होजाता है। यही इसका सुप्तरूप है। पार्थिव पदार्थों में विशेषतः काष्ठादि में अग्नि का यही सुप्त स्वरूप प्रतिष्ठित है। जब मन्थाग्नि के-सम्बन्ध से इस जगाया जाता है तो यह जग पड़ता है काष्ठ प्रज्वलित होजाता है। तत्काल यह अपने शुक्लरूप में आता हुआ स्व स्थानभूत द्युलोकोपलक्षित सौर-देवमण्डल में चला जाता है। पार्थिव अग्नि की इसी सुप्त-जाग्रत-अवस्थाद्वयी का स्पष्टीकरण करती हुई मन्त्रश्रुति कहती है-

"शेषे वनेषु मात्रो सं त्वा मर्तास इन्धते।
अतन्द्रो हव्या वहसि हविष्कृत आदिद्देवेषु राजसि" ॥

ऋक् सं० ८।६०।१५।

सौर यज्ञाग्निकृत् क्योंकि यह अग्नि प्रत्यक्ष नहीं है अपितु मृग्यमाण (खोजने योग्य) है अतएव इस कृष्णमृग कहना अन्वर्थ बनता है। 'यज्ञभूमि' नाम से प्रसिद्ध 'भारतवर्ष' में स्वच्छन्दरूप से विचरण करने वाले *'कृष्णमृग' (काला हरिण) में भी इस कृष्णमृगाग्नि की ही प्रधानता है। अतएव यज्ञकर्म्म में यज्ञाग्नि की समृद्धि के लिए कृष्णमृगचर्म्म पर ही हविष्पेषणादि कर्म होता है जैसाकि पूर्व के-"अथ कृष्णाजिनमादत्ते (शत० १।१।४।१) इत्यादि रूप से 'कृष्णाजिनब्राह्मण' में विस्तार से बतलाया जाचुका है। सौर यज्ञाग्नि ही प्रवर्ग्य' के सम्बन्ध से + पार्थिव पदार्थों में प्रविष्ट होता हुआ 'कृष्णमृग' नाम से व्यवहृत होने लगता है इसी रहस्य का निम्नलिखित ब्राह्मण-श्रुति से स्पष्टीकरण हुआ है—

"यज्ञो ह देवेभ्योऽपचक्राम। स कृष्णो भूत्वा चचार।
तस्य देवा अनुविद्य त्वचमेवावच्छायाजह्रुः" (शत० १।१।४।१)।
"मृगधर्म्मा वै यज्ञ" (पलायनशील) (शां० ब्रा० ६।१०)

---

* तस्य (यज्ञस्य) एष स्वालोकः यत्-कृष्णाजिनम्' (शत ६।४।२।६)।

+ इयं वै पृथिवी कृष्णाजिनम्' (शत ६।४।१।६)। 'यज्ञो वै कृष्णाजिनम् (शत ६।८।१।८)।

मन्त्र बोलता हुआ यह अध्वर्यु अपने हृदय का स्पर्श करता है। यही 'स्वात्मस्पर्शनकर्म' बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

“प्रियेण धाम्ने” ति द्वितीयमपि नेधां कृत्वा “ध्रुवा असद” मिति-सर्वाण्यालभते (का० श्रौ० सू० २।८।१९)।

'पाहि मा' मित्यात्मानम्' (का० श्रौ० सू० २।८।२०)।

---

व्रतोपायनकर्म्म के सम्बन्ध में दो विकल्प पक्ष माने गए हैं। द्वितीयपक्ष का अवसर कब है? इसका स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

“अत्र वा व्रतोपायनमत्र वा व्रतोपायनम्” (का० श्रौ० सू० २।८।२१)।

---

# इति-कात्यायनश्रौतसूत्रे द्वितीयोऽध्याय

---

# इति–सूत्रप्रदर्शितपद्धतिसंग्रह

---

## वैज्ञानिकविवेचना —

### अथ–प्रोक्षणकर्म्मोपपत्ति.–

(भाष्य)– 'पवित्रं वा आपः'–'मेध्या वा आपः' (शत० ब्रा० १।१।१) इन ब्राह्मण-श्रुतियों के अनुसार पानी में मेध्य और पवित्र नामक दो धर्म प्रतिष्ठित रहते हैं, जिन की विशद वैज्ञानिक-व्याख्या उसी ब्राह्मण में की जा चुकी है। इस यज्ञकर्म्म में उपयुक्त बर्हि, वेदि तथा इध्म, तीनों यज्ञसंस्था में गृहीत होने से पवित्र तो बन चुके हैं। परन्तु अभी इन में उस मेध्य गुण का अभाव है, जिस के सम्बन्ध से ही ये यज्ञ के साथ अन्तर्य्यामसम्बन्ध करने में समर्थ हो सकते हैं। उस संगमनीय गुण का (लोचगुण का) इनमें आधान करने के लिए ही इनका प्रोक्षण किया जाता है, एवं प्रकृत प्रोक्षणकर्म्म की यही एकमात्र उपपत्ति है जिसका "तन्मेध्यमेवैतद्यज्ञियं करोति" इन शब्दों में अभिनय हुआ है।

यज्ञाग्नि (आहवनीयाग्नि) के समिन्धन के लिए जो काष्ठभार यज्ञसंस्था में संगृहीत होता है उसे 'इन्धे ह वा अध्वर्युरग्निम्' इस निर्वचन से 'इध्म' कहा जाता है। यह इध्मकाष्ठ कृष्णाग्नि का प्रतिरूप है। मृगाग्नि ही कृष्णाग्नि कहलाया है अतएव काष्ठप्रयुक्त इस अग्नि को 'मृग' भी कहा जाता है। सौराग्निमण्डल प्राकृतिक नित्य यज्ञमण्डल का आहवनीयाग्निमण्डल है। इस में प्रतिष्ठित सौर सावित्राग्नि

प्राणात्मक दर्भ के इस विध्यातिशय का वेदिके साथ तभी सम्बन्ध होसकता है, जब कि इध्मकाष्ठवत् पृथिवी की प्रतिकृतिरूपा वेदि के पार्थिव अग्नि को भूतसंसर्गजनित अमेध्यधर्म्म से पृथक् कर लिया जाय। इस प्रयोजनके लिए ( बर्हिस्थित दिव्य प्राणके साथ वेदिस्थित कृष्णाग्नि के सम्बन्ध के लिए ) ही इध्मप्रोक्षणानन्तर वेदिका प्रोक्षण किया जाता है। प्रोक्षणमन्त्र है 'वदिरसि, बर्हिषे त्वा जुष्टं प्रोक्षामि यह। यह वदि है' इस वाक्य से श्रुति का तात्पर्य यही है कि, यही यज्ञप्राप्ति का साधन है। इसी में तो प्रवर्ग्य-यज्ञाग्नि प्रतिष्ठित है। इसें मेध्य बनाना ही प्रोक्षणकर्म्मोद्देश्य है ॥२॥

वेदिप्रोक्षणानन्तर बर्हि का प्रोक्षण किया जाता है। बर्हि में भी भूत-प्राण भेद से दो विभाग हैं। फलतः इध्म-वेदिवत्-इसका दिव्य प्राण्य अग्नि भी भूतसंसर्गजनित अमेध्यधर्म्म से युक्त है। पवित्र-मेध्य सुक्पात्र इस पर तभी रक्खे जासकते हैं, जब कि इसका अमेध्यधर्म्म हटा दिया जाय। तदर्थ ही- बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' मन्त्र से बर्हि का प्रोक्षण भी आवश्यक बन जाता है। यह दर्भ उस वेन पानी का प्रतिरूप है जिस वेन पानी के वेष्टन से सम्पूर्ण पार्थिव त्रैलोक्य चारों ओर से वेष्टित होरहा है। पृथिवीरूपा वेदि का बृंहणकर्म ( वेष्टनकर्म्म ) वेनरूप दर्भ पर ही अवलम्बित है। इसी बृंहणधर्म्म के कारण वेनप्रतिरूप-स्थानीय दर्भ को अवश्य ही-'बर्हि' कहा जासकता है।

यज्ञ में गृहीत भौतिक पदार्थों में भूत-प्राण भेद से दो दो वस्तुएँ हैं। दोनों में भूतभाग अग्राह्य है, प्राणभाग ग्राह्य है। भूत अमेध्य है तत्संसर्ग से प्राण भी अमेध्य बना रहता है। इस अमेध्यभावनिवृत्ति के लिए ही प्रोक्षणकर्म्म किया जाता है और यही एकमात्र सब प्रोक्षणकर्म्मों की उपपत्ति है। प्रोक्षणकर्म्म होता है-दर्भतृणों के द्वारा-प्रोक्षणीपात्र में रक्खे हुए मन्त्रभूत मेध्य पानियों से। दर्भतृण पूर्वकथनानुसार स्वयं पवित्र हैं। अतएव इन से प्रोक्षण करना अन्वर्थ बनता है ॥३॥

पर्जन्यदेवता वृष्टि के अधिष्ठाता है। पर्जन्य के द्वारा आकाश से मरुत्-गर्भ से भूतल की ओर आता हुआ पानी थोड़ी देरतक तो भूतल पर दिखाई देता है। परन्तु कुछ ही समय में वह विलीन होजाता है। इसका विलयन भूतलस्थित ओषधि-वनस्पति के मूलों में ही होता है। इसीलिए तो ओषधि-वनस्पतियाँ वहाँ अपने मूलभागों से शुष्क-हरा प्रतीत होती है, यहाँ इनके मूलभाग गीले रहते हैं। यह मूलाग्र ता ही इनके जीवन का कारण है। यही कारण है कि एक वृक्ष की जड़ों का उखाड़ कर यदि अन्यत्र लगाने की कामना होती है तो उस वृक्ष की जड़ों को उत्पाटक लोग ( राई-बागवान ) मिट्टी सहित उस भाँति उखाड़ते हैं जिससे उनका मूलाग्र भाग शुष्क न होजाय। इसप्रकार प्राकृतिक यज्ञ में सिञ्चक पर्जन्यदेवता के द्वारा सींचा हुआ पानी ओषधियों के मूलों में ही प्रतिष्ठित रहता है। यह यज्ञयज्ञ उसी का प्रतिरूप है। "यद्वै देवा अकुर्व स्तत्करवाणि" इस निगम से यहाँ भी प्रोक्षणीपात्र में बचा जल को बर्हि के मूलों में ही डालना न्यायप्राप्त है। यह विश्वास करने योग्य बात है कि यज्ञकर्म्म में जो जो अतिशय उत्पन्न होते हैं उन सबका फलभोक्ता यजमान ही बनता है जैसा कि तद्वै तद्यद्हृत्त यथाधि इत्यादि रूप से अनुपद में ही

— "तं-यज्ञ-यथामन्वविन्दन्। यत्-यज्ञं-अन्वविन्दन्, तन्-यद्वेदिस्त्वम्"।
—शतपथब्राह्मण १।८।

यही मुख्याग्नि प्रतिरूपमर्य्यादा से यहाँ तो आहवनीयस्तर में प्रतिष्ठित है एवं उस प्राकृतिक यज्ञ में आहवनीयस्तर-स्थानीय सौर मण्डल में प्रतिष्ठित है। अतएव 'आहवनीये स्तरं तिष्ठति' इस निर्वचन से इसे आस्तरेष्ठ नाम से भी व्यवहृत किया जासकता है। इसके अतिरिक्त काष्ठदृष्टि से भी इस नाम का समन्वय किया जासकता है। 'आ-समन्तात् स्तरे-कठिने धृते-काष्ठे-तिष्ठति' इस निर्वचन से भी (महीधरसम्मत) इध्मकाष्ठस्थ कृष्णाग्नि को 'आस्तरेष्ठा' कहना अन्वर्थ बनता है। इध्म में भूत-इध्म भेद से दो भाग प्रतिष्ठित हैं। भूतभाग काष्ठरूप से प्रत्यक्ष दृष्ट है, साथ ही इसका दिव्याग्निप्रसङ्ग से कोई सम्बन्ध भी नहीं है। सम्बन्ध अपेक्षित है उस दिव्याग्नि (प्राणाग्नि) का जो इसमें कृष्णरूप से (अप्रत्यक्षरूप से) प्रतिष्ठित रहता हुआ 'आस्तरेष्ठ' बन रहा है। यही स्तरणीय है। भूतभाग प्राण-सम्बन्ध का निरोधक माना गया है। इसके सम्बन्ध से देवप्राण में अमेध्य (असंगमनीय) धर्म्म का समावेश होजाता है। काष्ठ स्थित कृष्णाग्नि के भूतसंसर्गजनित इसी अमेध्यभाव को हटाने के लिए 'कृष्णोऽस्या-स्तरेष्ठ' यह मन्त्र बोलते हुए इध्म का मोक्षण किया जाता है। जबतक यह प्रोक्षणकर्म्म नहीं कर लिया जाता तबतक इस इध्मस्थित कृष्णाग्नि का उस दिव्याग्नि-प्रतिरूप आहवनीयाग्नि के साथ अन्तर्य्याम-सम्बन्ध नहीं होसकता। एवं जबतक पार्थिव अग्नि का दिव्याग्नि के साथ सम्बन्ध नहीं होजाता तबतक 'यज्ञेन-पार्थिवयज्ञेन-यज्ञमयमन्त-दिव्याग्निमयजन्त' परिभाषा से सम्बन्ध रखने वाला पार्थिव (आधिभौतिक) दिव्य (आधिदैविक) यजमानाग्नि (आध्यात्मिकाग्नि) के समन्वय पर अपनी स्वरूप-सम्पत्ति निर्भर रखने वाला यज्ञातिशयलक्षण देवात्मा उत्पन्न नहीं होसकता। इसके लिए प्रथम पार्थिव-इध्मकाष्ठस्थ कृष्णाग्नि का दिव्य आहवनीयाग्नि के साथ सम्बन्ध कराना आवश्यक है। यह तभी सम्भव है जब कि इध्मकाष्ठाग्नि को मेध्य बना लिया जाय। जब इसे मोक्षण के द्वारा भूतानुगत अमेध्यधर्म्म से पृथक् कर दिया जाता है तो आहवनीयस्थित देवताओं के लिए यह जुष्ट (सम्बन्धयोग्य) बन जाता है। इसी मेध्य इध्म का 'अग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" इस मन्त्रोत्तरभाग से स्पष्टीकरण होरहा है॥ १॥

वेदि पर बर्हि का आस्तरण होता है। बर्हि (दर्भ) 'वेन' नामक उस पानी से उत्पन्न हुआ है जो सौरमण्डल की अन्तिम सीमा में ज्योतिर्म्मयरूप से प्रतिष्ठित है*। पारमेष्ठ्य पानी का जो भाग सौर-रश्मियों में प्रविष्ट होकर अपने स्वाभाविक आसुरभाव को छोड़ता हुआ, ज्योतिर्म्मय बनता हुआ पवित्र बन जाता है, उसी वेन नामक पवित्र अप्तत्त्व से दर्भ की उत्पत्ति हुई है, जैसाकि पूर्व के 'पवित्रे करोति' (शत० १।१।३।१) इत्यादि 'पवित्रब्राह्मण' में 'दर्भोत्पत्तिविज्ञान' बतलाते हुए विस्तार से स्पष्ट किया जाचुका है×। दिव्य

*-अयं वेनश्चोदयत् पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने।
इममपां सङ्गमे सूर्य्यस्य शिशुं न विप्रा मतिभी रिहन्ति॥
—यजुःसंहिता ७।१६।

×-"सर्वत इव ह्यय समुद्र। तस्माद्ध वै ता आपो बीभत्सांचक्रिरे। ता उपर्य्युपर्य्येति प्रबभूविरे। त इमे दर्भाः। ता हैता अनापूयिता आपः"।
—शत० ब्रा० १।१।३।५।

प्राणात्मक दर्भ के इस दिव्यातिशय का वेदिके साथ तमी सम्बन्ध होसकता है, जब कि इध्मप्रोक्षणवत् पृथिवी की प्रतिष्ठास्वरूपा वेदि के पार्थिव अग्नि को भूतसंसर्गजनित अमेध्यधर्म्म से पृथक् कर लिया जाय। इस प्रयोजनके लिए ( बर्हिस्थित दिव्य प्राणके साथ वेदिस्थित कृष्णाग्नि के सम्बन्ध के लिए ) ही इध्मप्रोक्षणानन्तर वेदिका प्रोक्षण किया जाता है। प्रोक्षणमन्त्र है 'वेदिरसि, बर्हिषे त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' यह। 'यह वेदि है' इस वाक्य से श्रुति का तात्पर्य्य यही है कि यही यज्ञप्राप्ति का साधन है-। इसी में तो प्रवर्ग्य-यज्ञाग्नि प्रतिष्ठत है। इसे मेध्य बनाना ही प्रोक्षणकर्म्मोद्देश्य है ॥२॥

वेदिप्रोक्षणानन्तर बर्हि का प्रोक्षण किया जाता है। बर्हि में भी भूत-प्राण भेद से दो विभाग हैं। फलत इध्म-वेदिवत्--इसका दिव्य प्राण्य अग्नि भी भूतसंसर्गजनित अमेध्यधर्म्म से युक्त है। पवित्र-मेध्य स्रुक्पात्र इस पर तमी रक्खे जासकते हैं जब कि इसका अमेध्यधर्म्म हटा दिया जाय। तदर्थ ही- बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि' मन्त्र से बर्हि का प्रोक्षण भी आवश्यक बन जाता है। यह दर्भ उस वेन पानी का प्रतिरूप है जिस वेन पानी के वेष्टन से सम्पूर्ण पार्थिव त्रैलोक्य चारों ओर से वेष्टित होरहा है। पृथिवीरूपा वेदि का वृहणकर्म्म ( वेष्टनकर्म्म ) वेनरूप दर्भ पर ही अवलम्बित है। इसी वृहणधर्म्म के कारण वेनप्रति-रूप-स्थानीय दर्भ को अवश्य ही-'बर्हि' कहा जासकता है।

यज्ञ में प्रतीत भौतिक पदार्थों में 'भूत-प्राण भेद' से दो दो वस्तुएँ हैं। दोनों में भूतभाग अमाह्य है प्राणभाग ग्राह्य है। भूत अमेध्य है तत्संसर्ग से प्राण भी अमेध्य बना रहता है। इस अमेध्यभावनिवृत्ति के लिए ही प्रोक्षणकर्म्म किया जाता है, और यही एकमात्र सब प्रोक्षणकर्म्मों की उत्पत्ति है। प्रोक्षणकर्म्म होता है-दर्भतृणों के द्वारा-प्रोक्षणीपात्र में रक्खे हुए मन्त्रभूत मेध्य पानियों से। दर्भतृण पूर्वकथनानुसार स्वय पवित्र हैं। अतएव इन से प्रोक्षण करना अन्वर्थ बनता है ॥३॥

पर्जन्यदेवता वृष्टि के अधिष्ठाता हैं। पर्जन्य के द्वारा आकाश से मरुत्-गर्भ से भूतल की ओर आता हुआ पानी थोड़ी देरतक तो भूतल पर दिखाई देता है। परन्तु कुछ ही समय में वह विलीन होजाता है। इसका विलयन भूतलस्थित ओषधि-वनस्पति के मूलों में ही होता है। इसीलिए तो ओषधि-वनस्पतियां जहां अपने तूलभागों से शुष्क-रूक्ष प्रतीत होती हैं वहां इनके मूलभाग गीले रहते हैं। यह मूलाद्रता ही इनके जीवन का कारण है। यही कारण है कि एक वृक्ष की जड़ों को उखाड़ कर यदि अन्यत्र लगाने की कामना होती है तो उस वृक्ष की जड़ों को उत्पाटक लोग ( राइ-बागवान ) मिट्टी सहित उस भांति उखाड़ते हैं जिससे उनका मूलाद्र भाग शुष्क न होजाय। इसप्रकार प्राकृतिक यज्ञ में सिञ्चक पर्जन्यदेवता के द्वारा सींचा हुआ पानी ओषधियों के मूलों में ही प्रतिष्ठित रहता है। यह वैधयज्ञ उसी का प्रतिरूप है। 'यद्देवा अकुर्वं स्तत्करवाणि' इस निगम से यहां भी प्रोक्षणीपात्र में बचे जल को बर्हि के मूलों में ही डालना न्यायप्राप्त है। यह विश्वास करने योग्य बात है कि यज्ञकर्म्म में जो जो अतिशय उत्पन्न होते हैं उन सबका फलभोक्ता यजमान ही बनता है जैसा कि 'तद्वै तदाहुत्त्स यथाधि इत्यादि रूप से अनुपद में ही

— "त-यज्ञ-यथामन्वविन्दन् । यत्-त्रेधा-अन्वविन्दन् , तत्-त्रदर्वेदित्त्वम् " ।
—एतरेयब्राह्मण ३।६।

यही भूम्याग्नि प्रतिरूपमर्य्यादा से यहाँ तो आहवनीयस्तर में प्रतिष्ठित है एवं उस प्राकृतिक रूप में वह सनीसम्बर-स्थानीय सौर मण्डल में प्रतिष्ठित है। अतएव 'आहवनीये स्तरे तिष्ठति' इस निर्वचन से इसे आस्तरेष्ठा नाम से भी व्यवहृत किया जासकता है। इसके अतिरिक्त काष्ठदृष्टि से भी इस नाम का समन्वय किया जासकता है। 'आ-समन्तात् स्तरे-कठिने पृष्ठे-काष्ठे-तिष्ठति' इस निर्वचन से भी (महीधरभाष्य) इध्मकाष्ठस्थ कृष्णाग्नि को आस्तरेष्ठा कहना अन्वय बनता है। इध्म में भूत-देव भेद से दो भाग प्रतिष्ठित हैं। भूतभाग काष्ठरूप से प्रत्यक्ष दृष्ट है, साथ ही इसका दिव्याग्निप्रयुक्त यज्ञ से कोई सम्बन्ध भी नहीं है। सम्बन्ध अपेक्षित है उस दिव्याग्नि (प्राणाग्नि) का जो इसमें कृष्णरूप से (अप्रत्यक्षरूप से) प्रतिष्ठित रहता हुआ 'आस्तरेष्ठा' बन रहा है। यही सङ्गमनीय है। भूतभाग प्राण सम्बन्ध का निरोधक माना गया है। इसके सम्बन्ध से देवभाग में अमेध्य (असंगमनीय) धर्म का समावेश होजाता है। काष्ठ स्थित कृष्णाग्नि के भूतसंसर्गजनित इसी अमेध्यभाव को हटाने के लिए 'कृष्णोऽस्याखरेष्ठ' यह मन्त्र बोलते हुए इध्म का प्रोक्षण किया जाता है। जबतक यह प्रोक्षणकर्म्म नहीं कर लिया जाता तबतक इस इध्मस्थित कृष्णाग्नि का उस दिव्याग्नि प्रतिरूप आहवनीयाग्नि के साथ अन्तर्य्याम-सम्बन्ध नहीं होसकता। एवं जबतक पार्थिव अग्नि का दिव्याग्नि के साथ सम्बन्ध नहीं होजाता तबतक 'आन्तपार्थिवृयज्ञ' न-यज्ञमयजन्त-दिव्याग्निमयजन्त परिभाषा से सम्बन्ध रखने वाला पार्थिव (आधिभौतिक), दिव्य (आधिदैविक) यजमानाग्नि (आध्यात्मिकाग्नि) के समन्वय पर अपनी स्वरूप-सम्पत्ति निर्भर रखने वाला महाविशिष्टयज्ञरूप देवात्मा उत्पन्न नहीं होसकता। इसके लिए प्रथम पार्थिव-इध्मकाष्ठस्थ कृष्णाग्नि का दिव्य आहवनीयाग्नि के साथ सम्बन्ध कराना आवश्यक है। यह तभी सम्भव है जब कि इध्मकाष्ठाग्नि को मेध्य बना लिया जाय। जब इसे प्रोक्षण के द्वारा भूतानुगत अमेध्यधर्म्म से पृथक् कर दिया जाता है तो आहवनीयस्थित देवताओं के लिए यह जुष्ट (सम्बन्धयोग्य) बन जाता है। इसी मेध्य फल का 'अग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि'' इस मन्त्रोत्तरभाग से स्पष्टीकरण होरहा है ॥ १ ॥

वेदि पर बर्हि का आस्तरण होता है। बर्हि (दर्भ) 'वेन' नामक उस पानी से उत्पन्न हुआ है जो सौरमण्डल की अन्तिम सीमा में ज्योतिर्मयरूप से प्रतिष्ठित है*। पारमेष्ठ्य पानी का जो भाग सौर-रश्मियों में प्रविष्ट होकर अपने स्वाभाविक आसुरभाव को छोड़ता हुआ ज्योतिर्मय बनता हुआ यज्ञिय बन जाता है, उसी वेन नामक यज्ञिय अप्तत्त्व से दर्भों की उत्पत्ति हुई है, जैसाकि पूर्व के 'पवित्रे करोति' (शत० १।१।३।१) इत्यादि 'पवित्रब्राह्मण' में दर्भोत्पत्तिविज्ञान' बतलाते हुए विस्तार से स्पष्ट किया जाचुका है×। दिव्य

*-अय वेनश्चोदयत् पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने ।
इममपां सङ्गमे सूर्य्यस्य शिशुम्‌ विप्रा मतिभीरिहन्ति ॥
—यजुःसंहिता ७।१६।

×-"मर्वेत इव वयं समुद्र" । तस्मादु है का आपो बीभत्साञ्चक्रिर । ता उपर्यु पर्य्येति पप्र्विर । त इमे दर्भा । ता हैता अनापूयिता आप'' ।
—शत० ३।०१।१।१।१।१।

आयु(७) रक्षा का कारण है। 'बृहतीप्राण' नाम से प्रसिद्ध इस वैश्वामित्र, आयु प्राण का आगमन इसी प्राणसञ्चालन-क्रिया पर निर्भर है। जिस क्षण आध्यात्मिक प्राण, तथा उस सूर्य्य केन्द्रस्थ आधिदैविक प्राण इन दोनों के मध्य में अवसानधर्म्मा याम्यप्राण का आगमन होजाता है, तत्काल आयुःसूत्र विच्छिन्न होजाता है प्राण के रसात्मक दिव्यप्राण का जीवनस्रोत मिलना बन्द होजाता है, फलतः निधन होजाता है। इस निधन का अव-रोधक प्राणगमनागमनलक्षण यही दैनन्दिनयज्ञ है, जिसे मन्त्रपरिभाषा में 'अहरहर्यज्ञ' (८) कहा गया है।

बतलाया गया है कि 'बृहती' नामक, आयु स्वरूपसमर्पक वह दिव्य सौरप्राण शिखान्तस्थानस्थित भाग से निकलकर महापथ के द्वारा स्वप्रभव सूर्य्य से सम्बन्ध करता है। यही शिखान्तस्थान 'ब्रह्मरन्ध्र' नाम से प्रसिद्ध है। विज्ञानभाषा में इसे ही * 'विदृति' (द्वारा) नान्दनद्वा (द्वार) इत्यादि नामों से व्यवहृत किया गया है। मस्तकस्थ केशों का ऊर्ध्व प्रदेश में भ्रमररूप से एक स्थान पर अवसान होता है। जहाँ यह अवसानबिन्दु है यही एक सूक्ष्म द्वार होता है। यही द्वार इस वैश्वामित्र आयुःप्राण के सञ्चार का मार्ग है।

उक्त दिव्य प्राण सौर-दिव्यप्राण का प्रवर्ग्यांश है। अतएव सूर्य्यविरोधी तमोमय आसुरप्राण का इस दिव्य सौरप्राण के साथ स्वाभाविक विरोध है। लौहधातु में

---

७—"तमिन्द्र उवाच-ऋषे! प्रियं वै मे धामोपागाः। वरं ते ददामि-इति। स होवाच त्वामेव जानीयाम्, इति। तमिन्द्र उवाच- प्राणो वा अहमस्मि-ऋषे!, प्राणस्त्वं, प्राणः सर्वाणि भूतानि, प्राणो ह्येष य एष तपति। स एतेन रूपेण सर्वा दिशो विष्टोऽस्मि। तस्य मेऽन्नं मित्रं दक्षिणम्। 'तद्वैश्वामित्रेण तपन्नेवास्मि' इति होवाच। तदा इदं बृहती-सहस्रं सम्पन्नम्। तस्य वा एतस्य बृहती सहस्रस्य-सम्पन्नस्य षट्त्रिंशतमक्षराणां सहस्राणि (३६०००) भवन्ति। तावन्ति शतसम्वत्सराणां-सहस्राणि भवन्ति। परस्तात् प्रज्ञामयो दवतामयो ब्रह्ममयोऽमृतमयः सम्भूय देवता अप्येति। तद्योऽहं-सोऽसौ, योऽसौ-सोऽहम्"।

—ऐ० आ० २।२।४

८—"अहरहर्वाऽएष यज्ञस्तायते, अहरहः सन्तिष्ठते, अहरहरनेन स्वर्गस्य लोकस्य गत्यै युङ्क्ते, अहरहरनेनेन स्वर्गं लोकं गच्छति"।

—शत० ६।४ प्र० १ ब्रा० १५ कं०।

* "स एतमेव सीमानं विदार्य्य, एतया द्वारा प्रापद्यत। सैषा विदृतिर्नाम द्वाः। तदेतन्नान्दनम्" [ऐ० आ० २।४।३]।

से स्वरूप और दिव्येन्द्रप्राण स्वस्वरूप से सुरक्षित है। यदि शिखात्मक सोम का ( सोमाहुति का ) सम्बन्ध न रहे, तो तत्काल सौररस्था उच्छिन्न होजाय।

इसी उक्त-स्वरूपलक्षण आधिदैविक यज्ञपुरुष के अनुरूप आध्यात्मिक यज्ञपुरुष का स्वरूप—निर्माण हुआ है। सम्वत्सरयज्ञ के दक्षिण पार्श्व से इस के मेरुदण्ड से आरम्भ कर हृदय-रेखापर्य्यन्त दक्षिण पार्श्व का वामपार्श्व से मेरुमध्यदश से आरम्भ कर हृदयरेखापर्य्यन्त वाम पार्श्व का तथा मध्यावस्थानीय विषुवप्राण से मेरुदण्ड का निर्म्माण हुआ है। स्तोमविज्ञानानुसार त्रिवृत्-सम्वत्सरभाग से पाद भाग का पञ्चदशभाग से मध्याङ्ग का एवं एकविंशभाग से शिरोभाग का निर्म्माण हुआ है। इसी में सौर-इन्द्रप्राण प्रतिष्ठित है जो शिखान्तस्थान से निकल कर शिरोबिन्दु से आरम्भ कर सूर्य्यकेन्द्र पर्य्यन्त वितत (४) सहापथ के मार्गसे सूर्य्य-केन्द्रपर्य्यन्त एक निमेषमात्र में तीन बार आता जाता है (५)। यही प्राणगमनागमन शतायु का प्रवर्तक माना गया है। सूर्य्यारेपित मनःप्राणवाङ्मय (६) १६०० संख्यात्मक 'आयु' नामक मनीषा का आगमन ही

---

४-अणु पन्था विततः पुराणो मां स्पृष्टोऽनुवित्तो मयैव।
तेन धीरा अपियन्ति ब्रह्मविदः स्वर्गं लोकमित ऊर्ध्वं विमुक्ताः॥
तस्मिञ्छुक्लमुत नीलमाहु पिङ्गलं हरितं लोहितं च।
एष पन्था ब्रह्मणा ह्यनुवित्तस्तेनैति ब्रह्मवित् पुण्यकृत्-तैजसश्च॥
—बृ० आ० ४।४।४।८।९

५ आविः सन्निहितं गुहाचरं नाम महत्पदमत्रैतत्समर्पितम्।
एजत् प्राणत् निमिषच्च यदेतज्जानथ सदसद्वरेण्यं परं विज्ञानाद्वरिष्ठं प्रजानाम्॥
—मुण्डकोपनिषत् ।२।१।

तस्यैष आदेशो यदेतत्-विद्युतो व्यद्युतदा ३ इतीति, न्यमीमिषदा ३-इत्यधिदैवतम् ( केनोपनिषत् २९ )।
त्रिर्यन्निमेष परिदिद्विवे।

६-"तदात्मानमन्वैच्छत्, तत्तपोऽतप्यत, तत् प्राम्रुच्छत् तत् षट्त्रिंशतं सहस्रा-ण्यपश्यदात्मनोऽग्नीनर्कान् मनोमयान्, प्राणमयान्, वाङ्मयान्०"।
—शत० १०।५ प० १ ब्रा०

आयु(७) रक्षा का कारण है। 'बृहतीप्राण' नाम से प्रसिद्ध इस वैश्वामित्र,आयु प्राण का आगमन इसी प्राणसञ्चलन-क्रिया पर निर्भर है। जिस क्षण आध्यात्मिक प्राण, तथा उस सूर्य्य केन्द्रस्थ आधिदैविक प्राण इन दोनों के मध्य में अवसानधर्म्मा याम्यप्राण का आगमन होजाता है तत्काल आयु सूत्र विच्छिन्न होजाता है, प्राण को उत्पादक दिव्यप्राण का जीवनस्रोत मिलना बन्द होजाता है, फलतः निधन होजाता है। इस निधन का अवरोधक प्राणगमनागमनलक्षण यही दैनन्दिनयज्ञ है जिसे यज्ञपरिभाषा में 'अहरहर्यज्ञ' (८) कहा गया है।

बतलाया गया है कि 'बृहती' नामक, आयु स्वरूपसमर्पक वह दिव्य सौरप्राण शिखान्तस्थानस्थित भाग से निकलकर महापथ के द्वारा स्वप्रभव सूर्य्य से सम्बन्ध करता है। यही शिखान्तस्थान 'ब्रह्मरन्ध्र' नाम से प्रसिद्ध है। विज्ञानभाषा में इसे ही ॰ विदृति' (द्वारा) 'नान्दनद्वा (द्वार) इत्यादि नामों से व्यवहृत किया गया है। मस्तकस्थ केशों का ऊर्ध्व प्रदेश में भ्रमररूप से एक स्थान पर अवसान होता है। वहाँ यह अवसानबिन्दु है, वहीं एक सुसूक्ष्म द्वार होता है। यही द्वार उस वैश्वामित्र आयुःप्राण के सञ्चार का मार्ग है।

उक्त दिव्य प्राण सौर-दिव्यप्राण का प्रवर्ग्यांश है। अतएव सूर्य्यविरोधी तमोमय आसुरप्राण का इस दिव्य सौरप्राण के साथ स्वाभाविक विरोध है। लोहधातु में

---

७—"तमिन्द्र उवाच-ऋषे! प्रियं वै मे धामोपागाः। वरं ते ददामि-इति। स हावाच त्वामेव जानीयां, इति। तमिन्द्र उवाच- प्राणो वा अहमस्मि-ऋषे!, प्राणस्त्वं, प्राणः सर्वाणि भूतानि, प्राणो ह्येष य एष तपति। स एतेन रूपेण सर्वा दिशो विष्टोऽस्मि। तस्य मेऽन्नं मित्रं दक्षिणम्। "तद्वैश्वामित्रेण तपन्नेवास्मि' इति हावाच। तदा इदं बृहती-सहस्रं सम्पन्नम्। तस्य वा एतस्य बृहती सहस्रस्य-सम्पन्नस्य षट्त्रिंशतमक्षराणां सहस्राणि (३६०००) भवन्ति। तावन्ति शतसम्वत्सराह्णां-सहस्राणि भवन्ति। परस्तात् प्रज्ञामयो देवतामयो ब्रह्ममयोऽमृतमय सम्भूय दवता अप्येति। तद्योऽहं -सोऽसौ, योऽसौ-सोऽहम्"।

—ऐ० आ० २।१।४

८—"अहरहर्वाऽएष यज्ञस्तायते, अहरहः सन्तिष्ठते, अहरहरनेन स्वर्गस्य लोकस्य गत्यै युङ्क्ते, अहरहनेनेन स्वर्गं लोकं गच्छति"।

—शत० ६।४ प्र ? ब्रा १४ कं०।

॰ "स एतमेव सीमानं विदार्य्य, एतया द्वारा प्रापद्यत। सैषा विदृतिर्नाम द्वाः। तदेतन्नान्दनम्" [ऐ० आ० २।४।३]।

आसुरप्राण की प्रधानता रहती है। इधर क्षौरकर्म्म में लोह-क्षुरिका का उपयोग होता है। इस में रहने वाले आसुरप्राण के स्पर्श से उस दिव्यप्राण को बचाने के लिए ही परम वैज्ञानिक महर्षियोंनें केशान्त स्थान पर शिखाधारण आवश्यक माना है, क्योंकि शिखाधारण आर्यधर्म्म के अनुगामी भारतीयों की महत्ता, तथा विज्ञानानुगामिता ही प्रकट कर रहा है।

यह तो शिखाधारण का एक आधिदैविक प्रयोजन बतलाया गया। दूसरा प्रयोजन है-प्रतिरूपमर्य्यादा से वैधमर्य्यादा का अनुगमन। प्राकृतिक महापुरुष जब यूपरूप शिखा से युक्त है तो यज्ञभाग का अनुगमन करने वाली, तथा महापुरुष से वंशानुवंश उत्पन्न होने वाली आत्मप्रजा को भी अपनी अध्यात्मसंस्था (शरीर) का वैसा ही भव्य आकार रखना चाहिए। 'देवो भूत्वा देवं यजेत्' का भी यही रहस्य है। आधिदैविक महापुरुष के और और पर्व तो आध्यात्मिक महापुरुष में स्पष्ट हैं। परन्तु यूपस्थानीया शिखा अस्पष्ट है। अत भूपाङ्कित केशान्तभाग में इस का भी प्रतिरूप-मर्य्यादा से अवश्य ही समावेश होना चाहिए।

*शिखा-धारण से जहाँ आर्यधर्मानुबन्धिनी वंशमर्य्यादा की रक्षा होती है वहाँ दिव्यप्राण-रक्षापूर्वक* विज्ञान भी सुरक्षित, तथा पुष्पित-पल्लवित होता है। 'विज्ञान' शब्द श्रुति की परिभाषा में आत्मानुगत उस नित्यविज्ञान का ही सूचक है जिसके परिज्ञान एवं अनुष्ठान से इहत्र-अमुत्र अभ्युदय-निःश्रेयस् सम्पत्ति प्राप्त होती है। अतएव जो जातियाँ शिखा नहीं रखतीं, अथवा तो जो भारतीय सन्तानें इस 'स्वस्त्ययनकर्म' का महत्त्व न समझती हुई कल्पित, विषमीभावमय नग्न सौन्दर्य्य का मोहकर शिखाधारण को व्यर्थ का आडम्बर समझती हैं उनका विज्ञान (बुद्धि) भले ही भौतिक, नाशाविनाशात्मक आसुरभावात्मक विज्ञान में निपुणता प्राप्त करले। परन्तु "नित्यं विज्ञानमानन्दं ब्रह्म" की परिभाषा से तो वे सर्वथा वञ्चित हो रह जाती हैं। जिन्हें यह भावना स्वीकृत है, वे भले ही शिखा को 'शल्य' (लज्जा) का कारण समझें। परन्तु जो वास्तव में 'शर्म्म' (सुख) का मर्म्म समझने वाले हैं वे भारतीय तो अपनी शिखा-रक्षा को आस्तिकता, धर्म्म, विज्ञानवृद्धि आदि का ही उपोद्बलक मानेंगे।

वेदशास्त्र पर अनन्य निष्ठा रखने वालों के लिए तो उस दशा में उपपत्ति-जिज्ञासा का कोई भी महत्त्व नहीं रह जाता जबकि—'तस्येयमेव शिखा स्तुपः' इत्यादि-रूप से स्वयं श्रुति भगवती शिखाधारण को आवश्यक कर्म्म मानने का आदेश दे रही है। प्रस्तुत प्रासङ्गिक चर्चा को हम इसलिए विशेष महत्त्व दे रहे हैं कि आज नवशिक्षिता की परिष्कृतबुद्धि के क्षेत्र में शिखा-सूत्रादि चिह्नों को लेकर बड़ा कोलाहल मचा हुआ है। विशेषतः शिखा के निष्कासन का तो बहुसंख्या में ही अनुगमन होरहा है। हम समझते हैं ऐसी दुष्प्रवृत्ति आर्यसंस्कृति के अधःपतन की ही सूचना देने वाली है। इसलिए हम उन सौभाग्य पुरुषों से निवेदन करेंगे कि वे अपने इस सौभाग्य तथा गौरवपूर्ण चिह्न की रक्षा करने में ही अपना लाभ तथा गौरव समझने का अनुग्रह करेंगे।

आधिदैविक-यज्ञपुरुष से आध्यात्मिक-यज्ञ की स्वरूपनिष्पत्ति हुए है, एवं आध्यात्मिक-यज्ञ से इस आधिभौतिक-यज्ञपुरुष ( पुरुषप्रयत्नसाध्य वैधयज्ञ ) का वितान होरहा है। जब दोनों यज्ञपुरुष शिखा से युक्त हैं, तो प्रतिपद् उन्हीं की अनुरूपता से सम्बन्ध रखने वाले इस वैध यज्ञमें भी शिखा-स्थापन होना ही चाहिए। इस यज्ञ से जो यज्ञातिशयरूप दैवपुरुष (दैवात्मा) उत्पन्न होने वाला है, वह शिखा से शून्य रहता हुआ निष्प्राण के निकास से वञ्चित न रह जाय, अतएव यहाँ प्रस्तरग्रहण किया जाता है। प्रस्तर दर्भमुष्टि है। दर्भ वेनलक्षण सौम्य आपोमय तत्त्व है। सोम ही शिखा है, जैसाकि पूर्व में बतलाया जाचुका है। इसी सा-म्यय से दर्भमुष्टिरूप प्रस्तर को अवश्य ही शिखा का निदान माना जासकता है। विष्णो स्तुपोऽसि यह प्रस्तर-ग्रहण का मन्त्र है। विष्णु यज्ञपुरुष है। इसके पूर्वभाग में (शिरोभाग) में ही प्रकृतिसिद्ध में स्तुप (शिखा) प्रतिष्ठित है। अत प्रस्तर का ग्रहण भी पुरस्तात् ही होता है ॥४॥

## इति प्रस्तरग्रहणोपपत्ति

---

## अथ–सन्नहनविस्रंसन स्थापनोपपत्ति —

जो बर्हि वेदि पर बिछाने के लिए संगृहीत हैं, वे सन्नहन नामक रज्जु से बँधी रहती हैं। गाँठ खोल कर पहिले तो इस बर्हि-संघात से प्रस्तर (स्तुप) ले लिया जाता है। अनन्तर इस सन्नहन (बन्धनरज्जु) को बर्हि सघात से पृथक् कर लिया जाता है। यह स्मरण रखने की बात है कि, जिस वेदि पर बर्हि का आस्तरण होने वाला है, वह पुरा-स्थानीय देवात्मा की (यज्ञपुरुष की) योषा (पत्नी) है। इसी के सम्बन्धभाव से देवात्मलक्षण अपत्य उत्पन्न होने वाला है। प्रजननक्रिया में नीवीबन्धन प्रतिबन्धक है। इधर सन्नहनरज्जु इस योषा (वेदि) की नीवीस्थानीया है। क्योंकि अब प्रजननकर्म्म होने वाला है, अत इस बन्धन को पृथक् करना ही प्रकृत्या सुसङ्गत है।

बन्धन को पृथक् कर इसे वेदि के दक्षिण श्रोणिप्रदेश पर रक्खा जाता है। क्योंकि यह बन्धन प्रतिरूपमर्य्यादा से नीवी है। उधर नीवीबन्धन लोकव्यवहार में दक्षिण श्रोणि पर ही रहता है साथ ही यह वेष्टन वस्त्र से ढँका भी रहता है। कन्यासन्तान की अपेक्षा पुत्रसन्तान का ( पितृऋण मोचन की दृष्टि से) विशेष महत्त्व माना गया है। दक्षिण भाग अग्निप्रधान बनता हुआ पुरुषप्रधान है, वामभाग सोमप्रधान बनता हुआ स्त्रीप्रधान है। अतएव महर्षि चरकादि ने गर्भाधान-संस्कारकाल में पति के दक्षिण पार्श्व से ही शय्यारूढ होना आवश्यक माना है। इधर इस यज्ञ से भी देवात्मलक्षण पुरुषविध सन्तान का ही प्रजनन अपेक्षित है। अतः अग्निप्रधान दक्षिणा श्रोणि पर ही सन्नहन रखना उचित है। नीवीबन्धन शिष्टमर्य्यादा के अनुसार ढँका रहता है। अत यहाँ भी उसी मर्य्यादा का अनुगमन किया जाता है ॥५॥

---

## अथ—बर्हिस्तरणोपपत्ति—

कहा गया है कि, इस यज्ञकर्म्म में गृहीत प्रस्तर शिखा-स्थानीय है। अब शरीरावयवों का प्रतिरूप मर्य्यादा से संग्रह होगया शिखाभाग प्रस्तर से गतार्थ बन गया। अब वे स्पर्श-लोम बच रहते हैं जो शिखा

के अधोभाग में प्रतिष्ठित रहते हैं। इसी केश-लोमसम्पत्ति के संग्रह के लिए यहाँ प्रतिरूप-मर्य्यादा से बर्हि बिछाई जाती है यही 'बर्हिस्तरण' की एक उपपत्ति है ॥७॥

वेदि को योषा-[स्त्री]-स्थानीय बतलाया गया है। शिष्टाचार का यह आग्रह है कि कुलीन स्त्री यदि किसी आवश्यक धर्म्मकार्य्य से महापुरुष मण्डली में बैठे तो अपने सर्वाङ्गशरीर को ढाँक कर बैठे विनय, तथा लज्जा-भाव से ही युक्त रहे। यहाँ वेदिरूपा स्त्री प्राकृतिक प्राणदेवताओं, तथा तत्सम्बन्धी ऋत्विजों की मण्डली में प्रतिष्ठित है। अतः आवश्यक है कि, इसे नग्न [निर्लज्ज] न रहने दिया जाय। इसलिए भी वेदि पर बर्हि बिछाना आवश्यक है। बर्हिस्तरण की यही दूसरी उपपत्ति है ॥८॥

वेदि जैसे निदानेन योषा (स्त्री) है वैसे निदानेन यह पृथिवी भी योषा ही है। पृथिवी के उर्वर, ऊसर भेद से दो विभाग रहते हैं। निर्ऋति नामक वह्निदेवता ( अलक्ष्मी धूमावती अवरोहिणी ज्येष्ठा ) के निग्रह से सस्यादि-उत्पादन के अयोग्य, शठ-विचित भूप्रदेश ऊसर है। एवं 'रोहिणी' नामक सौम्यदेवता ( लक्ष्मी, कमला ) के अनुग्रह से सस्यादि-बहुल सम भूप्रदेश उर्वर है बहुल-ओषधियुक्त भूप्रदेश ही सौम्यतम माना गया है। जो पृथिवी का प्रदेश यहाँ वेदिरूप से गृहीत है वह इस यज्ञकर्त्ता यजमान के लिए बहुल ओषधि-वनस्पतियों से युक्त बनता हुआ उपजीवनीयतम बने इसी लक्ष्य से इस पर ओषधि-वनस्पति के प्रतिरूप बर्हि बिछाए जाते हैं। यज्ञकर्म्म में यजमान के निमित्त निदानविधि से ऋत्विक् लोग जिस सम्पत्ति का संग्रह करते हैं अवश्यमेव यावद्वित्त तावदात्मा इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार वह यजमान की प्रातिस्विक सम्पत्ति बन जाती है। यही बर्हिस्तरण की तीसरी उपपत्ति है ॥९॥

पृथिवी के जिस भाग में जितनी अधिक ओषधियाँ प्रतिष्ठित रहती हैं वह भाग उतना ही अधिक उपजाऊ कहलाता है। वही उपजीवनीयतम ( सौम्यतम ) प्रदेश माना गया है। इस सम्पत्ति के लिए बर्हि उस मात्रा से बिछाई जाती है, जिससे वेदि का प्रदेश अप्रत्यक्ष होजाय। ओषधिमूल भूगर्भ में ही प्रविष्ट रहते हैं। इसी प्राकृतिक स्थिति के समतुलन के लिए बर्हि के अग्रभागों से द्वितीय-तृतीय स्तम्भों के मूलभागों को दबा दिया जाता है त्रित्व देवताओं के त्रिवृद्भाव की स्वरूप-निष्पत्ति के लिए ही स्तरणकर्म्म विहित है। उसी त्रित्वानुगता यज्ञसम्पत्ति के लिए तीन बार स्तरण होता है ॥१०॥

'ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्यः' यह स्तरण-कर्म्मसाधक मन्त्र है। मन्त्र का भाव यही है कि यद्यपि दर्भतृण का आस्तरण होता है तथापि भावना ऐसी रखनी चाहिए कि, मानो हम वेदि पर बैठने वाले प्राणदेवताओं के लिए कोमलस्पर्श से युक्त आसन ही बिछा रहे हैं। 'अन्य को अन्य भावना से देखना यही तो निदान है। एवं भावनात्मक निदान ही तो हमारे कर्मों की श्रेष्ठता का मूलाधार है ॥११॥

## इति-बर्हिस्तरणोपपत्ति

---

## अथ-अग्निकल्पोपपत्ति —

कहा गया है कि सम्वत्सरात्मक यज्ञपुरुष का एकविंशस्तोमात्मक जो प्रदेश शिरोभाग है। यहाँ आहवनीयकुण्ड निदानेन इस वैधयज्ञ का शिरोभाग है। शिरोभागस्थ मुखभाग में आहुति-भक्षक अन्नादाग्नि

प्रतिष्ठित रहता है। तत्स्थान में यहाँ आहवनीयकुण्ड में प्रतिष्ठित आहवनीयाग्नि है। यदि अग्नि प्रबल रहता है तो आहुत अन्न की आकर्षण, दहन पचनादि क्रिया ठीक ठीक होती है। अग्निमान्द्य में ये क्रियाएँ निर्बल रहती हैं। परिणामतः पुष्टि तुष्टि, तृप्ति बल वीर्यादि का अभाव रहता है। ऐसी अवस्था में यह आवश्यक है कि, शिरोभागोपलक्षित मुखस्थित आहुतिग्राहक आहवनीयाग्नि का आहुतिद्रव्य के आकर्षणार्थ के लिए इध्मद्रव्य से भस्मादि हटा कर प्रबल बना लिया जाय। यज्ञपुरुष का पूर्णस्वरूप शिखा पर्य्यन्त माना गया है। इधर कुशमुष्टिलक्षण प्रस्तर इस वैधयज्ञपुरुष की शिखा है। अतः प्रस्तररूप शिखा का आहवनीय के ऊपर सम्बन्ध बनाते हुए पूर्णरूपेण यह प्रबलीकरण किया जाता है ॥१२॥

# इति—अग्निकल्पोपपत्ति

---

## अथ—परिधिपरिधानोपपत्ति —

जिन तीन परिधियों का आहवनीयकुण्ड के पश्चिम—दक्षिण-उत्तरप्रान्त भागों में क्रमशः स्थापन होता है उन का विशद वैज्ञानिक विवेचन पूर्व के 'आप्त्याविज्ञान' में (शतपथभाष्य—प्रथमखण्ड में) किया जाचुका है। अग्निरहस्यवेत्ता विद्वानोंने अनेकधा विभक्त अग्नि के चार रूपों का प्रत्यक्ष किया। एवं इसी आधार पर 'चतुर्द्धा विहितो ह वा अग्रे अग्निरास' यह अनुगम—वचन प्रतिष्ठित हुआ। उन सब अग्निविवर्तों का उक्त आप्त्याब्राह्मण में दिग्दर्शन कराया जाचुका है। प्रकृत प्रकरण के समन्वय के लिए यह आवश्यक होगा कि पाठक एक बार वह प्रकरण अपने लक्ष्य में ले आवें। यहाँ प्रकरण—सङ्गति के लिए दो शब्दों में उस का सिंहावलोकनमात्र कर लिया जाता है।

'पुरुषाग्नि प्राकृताग्नि विराडग्नि सम्वत्सराग्नि' इन चार अग्नियों में से चौथा सम्वत्सराग्नि ही इस कथानक का मूलाधार है। इस सम्वत्सराग्नि को ही 'भूतानांपति' कहा गया है*। इस 'भूताना-पति' सम्वत्सराग्नि की ही आगे जाकर चार अवस्थाएँ होजाती हैं जिन के लिए—'चतुर्द्धा विहितो ह वा अग्रेऽग्निरास' यह कहा गया है। सम्वत्सरचक्र सौर पार्थिव भेद से दो भागों में विभक्त है। पार्थिव सम्वत्सरचक्र गायत्राग्निप्रधान है, एवं सौर सम्वत्सरचक्र सावित्राग्निप्रधान है। प्रकृत में केवल पार्थिवाग्निसम्बन्धी पार्थिवसम्वत्सरचक्र के साथ ही अग्नि की अवस्थाचतुष्टयी का सम्बन्ध समझना चाहिए।

भूपिण्ड के गर्भ में प्रतिष्ठित प्राणाग्नि 'अशनाग्नि' नाम से प्रसिद्ध है। इसी अशनाग्नि को 'रुद्र' कहा जाता है। इसी रुद्राग्नि की अहर्गणवितान से आगे जाकर चार अवस्थाएँ होजाती हैं। इन चार पार्थिव सम्वत्सराग्नियों में एक तो पार्थिव यज्ञ के होता बनते हैं शेष तीन अग्नि आप्त्या रूप में परिणत होकर

---

* "अस्यां प्रतिष्ठायां भूतानि च भूतानां पतिः सम्वत्सरायादीक्षन्त। भूतानां पतिर्गृहपतिरासीद् उषा पत्नी। तद्यानि तानि भूतानि—ऋतवस्ते। अथ यः स भूतानां पतिः, सम्वत्सरः सः" (शत० ६।१ ब्रा० ३।८ मा ६.७ कं०)।

इस अग्नि की परिधियाँ बने रहते है। पार्थिव प्रजापति-अग्नि की गृहपति सम्वत्सर भेद से दो अवस्थाएँ होजाती है। गृहपति अग्नि भूपिण्ड में प्रभावरूप से प्रतिष्ठित रहता है एवं सम्वत्सराग्नि पार्थिव सम्वत्सर में प्रतिष्ठित रहता है। भूपिण्डस्थ पार्थिव अग्नि की उक्थ-अर्क भेद से दो अवस्थाएँ रहती हैं। भूकेन्द्र में प्रतिष्ठित 'अनिरुक्तप्रजापति' नाम से प्रसिद्ध हुए अग्नि सप्रभव बनता हुआ 'उक्थ' नाम से प्रसिद्ध है। यही इस मत्र का प्रजापति ( यजमान ) है। पार्थिव उषा इस की पत्नी है। इन्ही दोनों के दाम्पत्यभाव से पार्थिव-प्रजा की उत्पत्ति हुई है। उक्थ से अर्क-( रश्मियाँ ) निकला करते हैं। भूकेन्द्रस्थ उक्थाग्नि की प्राणात्मिका रश्मियाँ उक्थ से निकल कर बड़ी दूर पर्य्यन्त व्याप्त रहती हैं। जहाँतक यह अर्कात्मक प्राणाग्नि व्याप्त रहता है वहाँतक पार्थिवमण्डल की सीमा मानी जाती है क्योंकि सीमा सामपरिभाषा में 'रथन्तरसाम' नाम से प्रसिद्ध है।

केन्द्रस्थ उक्थ नामक इस गृहपति प्रजापति-अग्नि से अर्करूप में परिणत होने वाले इस प्राणाग्नि की आगे चलकर पार्थिव अग्नि सम्वत्सराग्नि भेद से दो अवस्थाएँ होजाती हैं। भूपिण्डावच्छिन्न यही प्राणाग्नि ( अर्काग्नि ) पार्थिव अग्नि है, एवं इसे ही 'भूपति' कहा जाता है। भूमहिमावच्छिन्न यही अर्काग्नि सम्वत्सराग्नि है एवं-उसे ही पूर्व कथनानुसार 'भूतानांपति' कहा जाता है। भूमहिमा का वषट्-कारमण्डल से सम्बन्ध है एवं अग्नि के सम्बन्ध से इस वषट्कार के ३३ अहर्गणों में से २१ अहर्गण स्पष्टीत हैं। भूपिण्ड से आरम्भकर २१ वें अहर्गणपर्य्यन्त जो भूमहिमा-प्रदेश है वही सम्वत्सरचक्र है। इस पार्थिव सम्वत्सरचक्र में ही यह पार्थिव प्राणाग्निविध सम्वत्सराग्नि प्रतिष्ठित है।

'भूतानांपति' नामक सम्पूर्ण सम्वत्सरचक्र में एकरूप से प्रतिष्ठित अतएव 'सम्वत्सरप्रजापति नाम से प्रसिद्ध इस महिमाग्नि के आगे चलकर क्रमशः पार्थिव—त्रिवृत् (९), पञ्चदश (१५) एकविंश (२१) स्तोम भेद से तीन भेद होजाते हैं। एकविंशस्तोमावच्छिन्न द्युप्रदेश में प्रतिष्ठित वही भूतानांपतिः 'भूतानांपति' नाम से प्रसिद्ध हैं। यही देवविज्ञानानुसार 'आदित्य' कहलाता है। पञ्चदश—स्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्ष प्रदेश में प्रतिष्ठित वही भूतानांपतिः 'भुवनपति' नाम से प्रसिद्ध है। यही देवपरिभाषा में—'वायु' कहलाता है। एवं त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न पृथिवी—प्रदेश में प्रतिष्ठित वही भूतानांपतिः 'भुवपतिः नाम से प्रसिद्ध है। यही देवपरिभाषा में 'अग्नि' कहलाता है। इसप्रकार स्तोमभेद से पार्थिव सम्वत्सरचक्र में तीन स्थानों में विभक्त होता हुआ एक ही सम्वत्सराग्नि तीन रूप धारण कर लेता है। निष्कर्ष यही निकला कि भूपिण्डकेन्द्रस्थ गृहपति अग्नि के उक्थरूप के आधार पर 'भूपिण्ड त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंशस्तोम' इन चार प्रदेशों में विभक्त अर्काग्नि के 'भूपति भुवपति भुवनपति भूतानांपति' ये चार रूप होजाते हैं। इन्हीं चारों को लक्ष्य में रखकर 'यमुर्द्धा विहितो द्यु या अयमऽग्निरास' यह कहा गया है।

भौमाग्नि——[१ भूपतिः—भूपिण्डावच्छिन्नः अर्काग्नि—अग्नि ]

सम्वत्सराग्नि——{ २-भुवपतिः—पृथिव्यवच्छिन्न — „ —अग्निः
३-भुवनपतिः—अन्तरिक्षावच्छिन्न — —वायु
४-भूतानांपतिः—द्युलोकावच्छिन्नः— —आदित्य }

(पार्श्व में खड़ी पंक्तियाँ: अग्निप्राणाः भूतदन्नाम | पिता—प्रजापतिः ५ | प्रदत्तिः—उक्थ)

प्रश्न यह है कि, प्रकृतिव उक्त चारों अग्नियों में से पार्थिव गृहपति यजमान के पार्थिव हविर्यज्ञ— में होता कौन सा अग्नि बनता है ? । आप्त्याविज्ञान में एकमात्र इसी प्रश्न का समाधान हुआ है । पार्थिव साम्वत्सरिक में व्याप्त त्रिविधा सम्वत्सराग्नित्रयी इसकर्म में असमर्थ है । क्योंकि इसका भूपिण्ड से अन्तर्याम-सम्बन्ध सुरक्षित नहीं रहने पाता । कारण इस का यही है कि—'समुद्रमभित' पिन्वमानम्' इस मन्त्रवर्णन के अनुसार भूपिण्ड चारों ओर से अर्णवसमुद्र से वेष्टित है । इस अप्तत्त्व के सम्बन्ध से तत्रस्थ सम्वत्सराग्नित्रयी का भौमपञ्चदश में अन्तर्याम-सम्बन्ध नहीं होने पाता । आरम्भ में एकरूप से प्रतिष्ठित तीनों सम्वत्सरिक प्राणाग्नि इस अप्समुद्र के गर्भ में चले जाते हैं । अतएव इन का भूपिण्ड से अन्तर्याम-सम्बन्ध नहीं रहता । सम्बन्ध रहता है—उस भौम प्राणाग्नि का ही जिसे गायत्र-अग्नि भी कहा जाता है । यही अपने पक्षि च प्रेति चा'शाह' बना के तृतीय द्यु से सोमापहरण में भी समर्थ होता है, एवं पार्थिव देवताओं के यज्ञ के 'होत्र-कर्म्म' का भी सञ्चालन करता है ।

साम्वत्सरिक—अग्नित्रयी ने क्यों नहीं इस कर्म्म को अपनाया ?, इस का उत्तर है—वषट्कार । भूपिण्ड की अपनी एक वाक्मयी सीमा है । यही वाक्सीमा वषट्कार नाम से प्रसिद्ध है । इस भौम-वषट्कारसीमा में वही अग्नि अन्तर्याम-सम्बन्ध से प्रतिष्ठित रह सकता है जो भूमि की प्रातिस्विक वस्तु बना रहता है । सम्वत्सराग्नि का इस वषट्कार सीमा से सम्बन्ध अवश्य रहता है परन्तु यह उस में प्रतिष्ठित नहीं होसकता । इसी प्राकृतिक स्थिति का आख्यानरूप से निरूपण करते हुए श्रुति ने कहा है कि, तीन अग्नि पलायित होकर ( भाग कर ) पानी ( अर्णवसमुद्र ) में जा छुपे एवं एक अग्नि ( गायत्र ) ने 'होत्र-कर्म्म' करना स्वीकार किया ।

होत्रकर्म्म में नियुक्त गायत्राग्नि इस सम्वत्सराग्नि के सहयोग से सर्वथा वञ्चित रहता है, तथा सम्वत्सराग्नित्रयीयों को पार्थिवयज्ञ का कोई फल भी नहीं मिलता यह बात नहीं है । जब गायत्राग्नि द्युलोकस्थ देवताओं के समीप हवि लेकर पहुँचते हैं—+— तो अर्णव समुद्र में व्याप्त आप्य आसुरप्राण के आक्रमण से यही सम्वत्सराग्नित्रयी इस की रक्षा करती है । पश्चिम-दक्षिण-उत्तर-प्रान्तस्थ साम्वत्सरिक—अग्नित्रयी सीमारूप से इन तीनों ओर से गायत्राग्नि की रक्षा करती है यही इस अग्नित्रयी का पार्थिवयज्ञ में उपभोग है । साथ ही जो हविर्द्रव्यांश प्रथमरूप से सम्वत्सराग्नित्रयी के गर्भ में रह जाता है यह इन के लिए आहुतिद्रव्य बन जाता है । सीमारूप से होता अग्नि की स्वरूपरक्षा तथा प्रतिफल में उच्छिष्टद्रव्य का ग्रहण करना ही इन का यज्ञसंस्था में उपयुक्त होना है ।

इस सम्बन्ध में एक यह विशेषता ध्यान में रखनी चाहिए कि, इस पलायित आप्त्याग्नि की शुद्ध-मलिन भेद से दो अवस्था होजाती है जैसाकि आप्त्या-विज्ञान में विस्तार से बतलाया जाचुका है । सम्वत्सराग्नित्रयी का अर्णवसमुद्र से सम्बन्ध बतलाया गया है । इस अर्णवसमुद्र के आप्यभाग में सम्वत्सराग्नित्रयी का जो प्रवर्ग्यभाग प्रविष्ट रहता है वही मलिन आप्त्या है एवं ब्रह्मौदनात्मक सम्वत्सराग्नित्रयी ही शुद्ध आप्त्या है । ये ही अग्निरक्षक बनते हुए सीमा है । मलिन आप्त्यायुक्त अपनस्व ही भूपिण्ड का

+—"अतन्द्रो हव्य वहसि हविष्कृतादिह वेषु राजसि" । ( यजु संहितायाम् )

भरण पोषण करता है इसलिए भी 'भारत' यह कहा है। [आधिदैविक–देवप्रजा का हवि के द्वारा एवं आध्यात्मिक पार्थिव प्रजा का अन्न के द्वारा भरणपोषण करने के कारण अग्नि 'भारत' कहलाया है यही तात्पर्य्य है]। आप महान हैं वर्णों में ब्राह्मणवर्ण बनते हुए सर्वमूर्द्धन्य हैं, एवं त्रैलोक्यप्रजा के पालन में समर्थ बनते हुए भारत हैं आप अवश्य ही इस होत्रकर्म्म को पूरा करेंगे यही इस निगदानुवचन का तात्पर्य्य है ) ॥२॥

## इति—निगदानुवचनम्

---

# अथ--आर्षेयानुवचनम्

( उपमदात्मक स्तुतिकर्म्म में अनन्तर होतृकर्म्म के आर्षेयकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाती हुई श्रुति कहती है) यह होता उक्त स्तुतिकर्म्म के अनन्तर आर्षेय प्रवरण करता है। ( इस कर्म्म से यह ) होता ( इस यजमान को ) ऋषियों तथा देवताओं के लिए ही निवेदित करता है यह यजमान ( सचमुच ) बड़ा पुरुषार्थी है जो इस यज्ञ ( जैसे महत्कर्म्म ) को प्राप्त कर सका, इसी भावना के लिए। ( अर्थात् यजमान को यशस्वी बनाने के लिए ही यह कर्म्म होता है ) इसलिए होता आर्षेय-प्रवरण करता है ॥३॥

पूर्व से इधर की ओर प्रवरण करता है। (कारण यही है कि) पूर्व की ओर से ही अर्वाक्–प्रजायें उत्पन्न होतीं हैं। अपिच इस क्रम से होता पूर्व के ज्येष्ठ पुरुषों के महत्त्व को सुरक्षित रखता है। यह पिता पहिले है, अनन्तर पुत्र है, अनन्तर पौत्र है (यही क्रम है)। इसलिए (भी) पहिले से इस ओर के क्रम से ही प्रवरण करता है ॥४॥

( जब कोई व्यक्ति किसी महत्कार्य्य में प्रवृत्त होता है तो इस से उस के पूर्व वंशजों का कीर्तिविस्तार माना जाता है। इसी यशोविस्तार के लिए यजमान के पितामह, पिता, स्वयं का इसी क्रम से—'अमावमौ' रूप से आर्षेय प्रवरण होता है। इस प्रवरण का ऋषि से सम्बन्ध है। उस ऋषिपरम्परा से ही प्रवरण होता है जैसा कि आगे आने वाले 'उत्तराधारब्राह्मण' में स्पष्ट होने वाला है। )

## इति—आर्षेयानुवचनम्

---

# शतपथब्राह्मण प्रथमकाण्डानुगत चौथे अध्याय मे दूसरा ब्राह्मण एव तीसरे प्रपाठक में चौथा ब्राह्मण सामिधेनी-ब्राह्मणनुगत-तृताय ब्राह्मण

## ३

## अथ-निगदानुवचनम्

देवताओंनें [इस सामिधेनी अनुवचन के द्वारा] अग्नि को *गुरुतम कार्य्य में निरुक्त किया जोकि होतृत्त्व में नियुक्त किया [जिस गुरुतमकार्य्य का स्वरूप] हमारा यह हव्य [पृथिवीसे द्युलोक में तत्रास्थ देवताओं के लिए] लेजाओ' यह है। इसप्रकार उस अग्नि को ऐसे गुरुतम कार्य्य में नियुक्त कर देवताओंनें इस [अग्नि की प्रशंसा करना आरम्भ किया] आप वीर्य्यवान हैं। आप (वास्तव में इस हविर्वहनकर्म्म में समर्थ हैं इत्यादिरूप से इसमें वीर्य्याधान करते हुए ही। जैसेकि [लोकव्यवहार में] मनुष्य अपनी जाति में से जिस किसी गुरुतम कार्य्य में नियुक्त करते हैं, उसको बढ़ावा देते हैं कि, आप वीर्य्यवान् हैं अतः अमुक काम करने में समर्थ हैं, इसप्रकार उसमें वीर्य्याधान करते हुए ही। [तात्पर्य्य यही है कि, लोक में गुरुतम कार्य्य में नियुक्त व्यक्ति का उत्साह बढ़ाने के लिए नियोक्ता लोग जैसे उसकी स्तुति किया करते हैं उसे बढ़ावा देते हैं, ठीक वैसा ही यह 'निगदानुवचनकर्म्म' है]। यह ऋत्विक् सामिधनी-अनुवचन के अनन्तर जिन मन्त्रों का उच्चारण करता है, उन से यह इस अग्नि को बढ़ावा ही देता है [और इस बढ़ावेसे अग्नि में वीर्य्य का ही आधान करता है। [यही निगदानुवचनकर्म्म की उपपत्ति है] ॥१॥

[उपपत्ति बतलाकर अब पद्धति बतलाती हुई श्रुति कहती है-]-'अग्ने महाँ असि ब्राह्मण भारत' इति। अग्नि ही ब्रह्म (ब्राह्मणजाति) है इसी अभिप्राय से 'ब्राह्मण' यह कहा गया है। 'भारत' सम्बोधन का यही तात्पर्य्य है कि यही अग्नि [पृथिवीलोक से द्युलोक में सत्रस्थ] देवताओं के लिए हवि का भरण करता है, इसलिए 'यह अग्नि भरत है' यह प्रसिद्ध है। अपि च प्राणरूप [वैश्वानराग्निप्राणरूप] में परिणत होकर यही सम्पूर्ण पार्थिव प्रजा का

* गुरुतम उत्तरदायि स्वरूप कार्य्य (जिम्मेवारी का कार्य्य)

'आस्पात्रं जुहूर्देवानाम्' नामक निवित् का यही तात्पर्य है कि यह अग्नि (सर्वदेवताहुति मुख-स्थानीय बनता हुआ 'देवपात्र' है। इसीलिए अग्नि में सम्पूर्ण देवताओं के लिए आहुति देते हैं। क्योंकि यह वास्तव में देवपात्र है। जो अग्नि की इस पात्रता को जानता है, वह जिस पात्र [ भोग्यवस्तु ] को प्राप्त करना चाहता है, अभीष्ट पात्र को प्राप्त कर लेता है ॥१३॥

'चमसो देवपान' इस निवित् का यही तात्पर्य है कि चमसरूप में परिणत हुए ही इस अग्नि से देवता आहुतिद्रव्य खाते हैं। इसीलिए 'चमसो देवपान' यह कहा है ॥१४॥

'अराँ २॥ इवाग्ने नेमिर्देवास्त्वं परिभूरसि' इस निवित् का यही तात्पर्य है कि, जिस प्रकार [शकटस्थ] अरों को नेमि चारों ओर से व्याप्त करती है, उसीप्रकार [अग्नि] देवताओं के चारों ओर से व्याप्त (घेर रहने) हैं प्रकृत निवित् से यही कहा है ॥१५॥

## इति—निवित्पाठ

—— * ——

## अथ--देवतावाहनम्

(उक्तरूप से निवित्पाठ करने के अनन्तर देवतावाहनकर्म्म होता है। उसी की इति कर्त्तव्यता बतलाती हुई श्रुति कहती है)—

'आवह देवान् यमानाय' इस आवाहन मन्त्र से इस यज्ञ के प्रति अग्नि को देवताओं के आह्वान के लिए ही कहा गया है। 'अग्निमग्न आवह' इस मन्त्र से अग्नि को आग्नेय आज्यभाग के प्रति अग्नि को लाने के लिए कहा गया है। 'सोममावह' इस मन्त्र से अग्नि को सौम्य आज्यभाग के प्रति सोम को लाने के लिए कहा गया है। 'अग्निमावह' इस मन्त्र से अग्नि को जो कि दर्श-और-पूर्णमास दोनों यज्ञों में अपरिहार्य्य आग्नेय-पुरोडाश है, उस के प्रति अग्नि को लाने के लिए ही कहा गया है ॥१६॥

(दर्शपूर्णमास-दोनों में जो अग्नि पुरोडाश का-देवता है, उसके आवाहन के) अनन्तर (निर्वापकाल में जिस जिस देवता के लिए जिस क्रम से देवता के लिए हविर्निर्वाप हुआ था उसी क्रम से ) उस उस देवता का 'अग्नीषोमावावह' इत्यादि रूप से आवाहन करना चाहिए।

"देवाँ २॥ आज्यपाँ" इस मन्त्र से (आज्यपान करने वाले ) प्रयाज-अनुयाज देवताओं के आह्वान के लिए अग्नि से प्रार्थना करता है। प्रयाज (ऋतु) अनुयाज (छन्द) देवता ही

# अथ--निवित्पाठ

आर्षेय कह कर वह होता देवेम्यो मन्विद्ध० इत्यादि रूप से निवित्पाठ करता है। सब से पहिले देवताओंने ही इस अग्नि को प्रज्वलित किया था इसीलिए– 'देवेद्ध' यह कहा गया है। ( देवताओं के अनन्तर मनुष्यसम्प्रदाय में ) सब से पहिले इस अग्नि को मनु ने प्रज्वलित किया था इसीलिए 'मन्विद्धः' यह कहा है ॥५॥

'ऋषिष्टुत' इस निवित् का यही तात्पर्य्य है कि सब से पहिले ऋषियोंने ही इस अग्नि की स्तुति की थी इसीलिए 'ऋषिष्टुत' यह कहा है ॥६॥

'विप्रानुमदित' इस निवित् का यही तात्पर्य्य है कि, वे ही निश्चयेन विप्र कहलाए हैं जो कि ऋषि हैं। इन ऋषियोंने इस अग्नि को प्रसन्न किया था अतएव 'विप्रानुमदित' यह कहा है ॥७॥

कविशस्त' इस निवित् का यही तात्पर्य्य है कि, वे ही निश्चयेन कवि नाम से प्रसिद्ध हैं, जो कि ऋषि हैं। उन्हीं ऋषियों ने इस अग्नि का (सुप्रसिद्ध यजुरनुगता शस्त्रप्रक्रिया से) शंसन किया था, अतएव 'कविशस्तः' यह कहा है ॥८॥

'ब्रह्मसंशित' इस निवित् का यही तात्पर्य्य है कि, यह अग्नि निश्चयेन ब्रह्म से सुतीक्ष्ण किया गया है। 'घृताहवन' इस निवित् का यही तात्पर्य्य है कि, [ यह अग्नि स्वस्वरता के लिए ] घृत का आह्वान करने वाला [घृतप्रिय] है ॥९॥

'प्रणीर्यज्ञानां रथीरध्वराणाम्' [ इस निवित् के 'प्रणीर्यज्ञानाम्' भाग का यही तात्पर्य्य है कि ] ऋत्विग् गण इसी अग्नि के द्वारा सम्पूर्ण यज्ञों को पूर्ण करने में समर्थ होते हैं, जो कि पाकयज्ञ हैं, एवं जो अन्य यज्ञ हैं। इसीलिए–'प्रणीर्यज्ञानाम्' यह कहा है ॥१०॥

[ उक्त निवित् के ] 'रथीरध्वराणाम्' इस निवित् का यही तात्पर्य्य कि, यह अग्नि रथ बन कर देवताओं के लिए यज्ञ [ हवि ] का वहन करता है। इसीलिए–'रथीरध्वराणाम्' यह कहा है ॥११॥

'अतूर्तो होता तूर्णिर्हव्यवाट्' इस निवित् का यही तात्पर्य्य है कि, इस अग्नि का राक्षस पार नहीं कर सकते। इसीलिए 'अतूर्तो होता' यह कहा गया है। 'तूर्णिर्हव्यवाट्' का यही तात्पर्य्य है कि, यह अग्नि स्वयं सब पाप्माओं का पार करने में समर्थ है। इसलिए तूर्णिर्हव्यवाट् यह कहा है ॥१२॥

# शतपथब्राह्मणप्रथमकाण्डनुगत चौथे अध्याय में तृतीय ब्राह्मण एव तीसरे प्रपाठ मे चतुर्थ ब्राह्मण सामिधेनी–ब्राह्मणानुगत चतुर्थ ब्राह्मण

—४—

## अथ—शान्तिकर्म्म [ अभिचारात्मकम् ]

जो अग्नि सामधेनी ऋचाओं से समिद्ध होजाता है, वह इतर सामान्य प्रज्वलित अग्नियों की अपेक्षा अतिशयरूप से प्रज्वलित रहता है। ऐसा समिद्ध अग्नि धर्षण के, तथा स्पर्श के अयोग्य होजाता है। (न इसका कोई कुछ विगाड़ हो सकता न कोई स्पर्श ही कर सकता क्योंकि इसमें मन्त्रविद्युत् का समावेश रहता है, यही तात्पर्य्य है) ॥१॥

सो जिसप्रकार सामिधेनी–मन्त्रों से यह अग्नि समिद्ध होजाता है वैसे ही यह सामिधनी मन्त्रों का उच्चारण करता हुआ ब्राह्मण (होता) भी (प्रज्ञरूप से) तपने लगता है। (साथ ही मन्त्रपूत समिद्ध अग्नि की भाँति मन्त्रप्रयोक्ता यह ब्राह्मण भी धर्षण तथा स्पर्श के अयोग्य बन जाता है ॥२॥

(जिसप्रकार सामिधनी मन्त्रों से आहवनीय अग्नि के अङ्ग प्रत्यङ्ग समिद्ध होजाते हैं, एवमेव इनके अनुवचन से अनुवचनकर्त्ता होता के अङ्ग प्रत्यङ्ग भी समिद्ध होजाते हैं। किस सामिधना–ऋग्भाग से कौन सा अङ्ग समिद्ध होता है ? इसी प्रश्न का क्रमिक समाधान करता हुआ निम्नलिखित प्रकरण आरम्भ होता है)—

वह होता 'प्र वो वाजा०' इत्यादि प्रथमा सामिधनी–ऋक् का (जिस समय) उच्चारण करता है, (उस समय अपने प्राणसमिन्धन की भावना करता है)। प्राण निश्चयेन ('प्र' शब्द से युक्त होता हुआ साथ ही गतिधर्म्मा बनता हुआ) 'प्रवान्' है। इस प्रथम ऋचा से यह होता अपने 'प्राण' को ही प्रज्वलित करता है।

'अग्न आयाहि वीतये' (इसका अनुवचन करता है)। अपान निश्चयेन 'एतवान्' (आगमनधर्म्मा) है। इस दूसरी ऋचा से होता अपने 'अपान' का ही समिद्ध करता है।

'त त्वा समिद्भि०' इत्यादि तृतीय सामिधनी–ऋचा का) 'बृहच्छोचा यविष्ठ्य (इसके अनुवचन से उदान को ही समिन्धित करता है)। उदान निश्चयेन बृहच्छोचा (तेजा–

याज्या देवता हैं। "अग्नि होत्रायावह" इस मन्त्र से होत्रकर्म्म के लिए अग्नि के आह्वान के लिए अग्नि से प्रार्थना करता है। "स्वं महिमानमावह" इस मन्त्र से अग्नि की अपनी महिमा (साहसीरूप) के आह्वान के लिए ही अग्नि से प्रार्थना करता है। वाक् ही इस अग्नि की अपनी महिमा (वाङ्मयी वषट्काररूपा महिमा) है। इससे इस वाक् के आह्वान के लिए ही प्रार्थना करता है। "आ च वह जातवेदः सुयजा च यज" इस मन्त्र से जिन देवताओं के आह्वान की यह प्रार्थना अभीष्ट है, उन्हीं के आह्वान के लिए प्रार्थना करता है। हे अग्ने! आप उन (यज्ञिय अभीष्ट) देवताओं को इस यज्ञ में लाइए, एवं यथाविधि उन आगत देवताओं का यजन कीजिए यही कहा है, जो कि–'सुयजा च यज' यह कहा है ॥१७॥

वह होता खड़ा होकर देवतावाहनकर्म्म करता है। आवाहनकर्म्म अनुवचनकर्म्म है (देवताह्वानकर्म्म है)। एवं यह (खिरस्थ) द्युलोक निश्चयेन अनुवाक्या है। अर्थात् द्युलोक पृथिवी पर खड़ा हुआ सा है। ऐसी अवस्था में खड़ा खड़ा द्युलोकस्थ देवताओं का आह्वान करता हुआ होता) इस द्युलोकसम्पत्ति-सदृश बनकर ही आह्वान करता है। इसलिए खड़ा खड़ा ही देवतावाहन-मन्त्रों का उच्चारण करता है ॥१८॥

(खड़े खड़े आवाहनकर्म्म करने में दोषोद्घाटन करती हुई श्रुति कहती है)–वह ऋत्विक् (अध्वर्यु) बैठकर याज्या (यजनात्मक ऋचा) का उच्चारण करता है। यही (पृथिवी) याज्या है। (यह बैठी हुई सी है)। इसीलिए कोई भी याज्ञिक खड़ा खड़ा याज्या का उच्चारण नहीं करता। निश्चयेन पृथिवी याज्या है। (बैठकर याज्या का उच्चारण करता हुआ) अध्वर्यु याज्यारूपा पृथिवी के स्वरूप में परिणत होकर ही याज्या का उच्चारण करता है। इसलिए बैठकर याज्या-यजन करता है। (तात्पर्य्य यही हुआ कि, अनुवाक्या द्युलोक है एवं याज्या भूलोक है। आह्वानकर्म्म का द्युलोक से सम्बन्ध है एवं यजनकर्म्म का भूलोक से सम्बन्ध है। द्युलोक तिष्ठत् है, एवं भूलोक आसीन है। अतः इसी रूप से अनुवाक्या एवं याज्याकर्म्म होना चाहिए। विरुद्ध करना प्राकृतिक-यज्ञसम्पत्ति से वञ्चित रहना है) ॥१९॥

## इति–देवतावाहनम्

## चौथे अध्याय में दूसरा, तथा तीसरे प्रपाठक में चौथा ब्राह्मण समाप्त

## सामिधेनी-ब्राह्मणानुगत-तृतीय ब्राह्मण अत्र उपरत

—३—

न्ति कामपूर्ति के अभाव में अतिशयरूप से सन्तापजनक स्वयमपि सन्तप्त है। शिश्नी (कामी) का शिश्न अतिशयरूप से सन्तप्त करता है। इस ऋगभाग से होता शिश्न को ही समिद्ध करता है ॥ ९ ॥

'समिद्धो अग्न आहुतः' इस ऋचा से, जो कि यह अथवा प्राण है, उसी को समिद्ध करता है। 'आजुहोता दुवस्यत' इस ऋचा से (समष्टिरूप से) सम्पूर्ण शरीर को–नख–लोम भागों को छोड़कर–समिद्ध करता है ॥ १० ॥

(उक्त प्रकार से होता के अवयवों का समिन्धन बतलाया गया। अब उसी समिन्धनक्रम से अभिचारकर्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई जाती है)—प्रथम सामिधेनी के अनुवचन करते समय यदि होता के प्रति इस का शत्रु द्वेप-भाव प्रकट करे तो उस समय होता को सामिधेनी अनुवचन के साथ ही– तूने अपना प्राण इस समिद्ध प्राणाग्नि में डाला है, तू आत्मा के (शरीर के) प्राणभाग से पीड़ित होगा' यह बोले *। अवश्यमेव वैसा ही होगा। (अर्थात् शत्रु के प्राण छटपटाने लगेंगे) ॥ ११ ॥

द्वितीय सामिधेनी के अनुवचन करते समय यदि०। 'तूने अपने अपान को इस समिद्ध अपानाग्नि में डाला है। तू आत्मा (शरीर) के अपान भाग से दुःखी होगा' ॥ १२ ॥

तृतीय सा०। तू ने उदान को मेरे उदानाग्नि में आहुत किया है। तू शरीर के उदान भाग से दुःखी होगा०' ॥ १३ ॥

चतुर्थ सा०। 'तूने अपने श्रोत्र को मेरे आत्माग्नि में आहुत किया है। तुझे श्रोत्रपीड़ा होगी, तू बहिरा होजायगा०' ॥ १४ ॥

पञ्चमी सा०। 'तूने अपनी वाक् को मेरे आत्माग्नि में आहुत किया है। तुझे वाक्-पीड़ा होगी। तू मूक (गूँगा) होजायगा०' ॥ १५ ॥

षष्ठी सा०। तूने अपने मन को मेरे आत्माग्नि में आहुत किया है। तू खोया हुआ सा, पागल सा फिरता फिरेगा०' ॥ १६ ॥

---

* इन अभिचार मन्त्रों का स्वरूप मूलपाठ से गतार्थ है। प्रयोगकाल में उन्हीं का उच्चारण होना चाहिए। यहाँ केवल अर्थ ही बतलाया गया है।

नाड़ी से सम्बन्ध रखता हुआ अधिक तेजोयुक्त ) है। इस ऋग्भाग से होता अपने 'उदान' को ही समिद्ध करता है ॥३॥

"स न पृथुश्रवाय्यम्" ( इसके अनुवचन से श्रोत्र का ही समिन्धन करता है )। श्रोत्र निश्चयेन पृथुश्रवाय्य (विस्तीर्ण श्रवण साधन ) है। श्रोत्र से ही विशाल अन्तरिक्ष में व्याप्त शब्द सुनता है। इस ऋक् से होता अपने 'श्रोत्र' को ही समिद्ध करता है ॥४॥

"ईळेन्यो नमस्य" ( इसके अनुवचन से वाक् का ही समिन्धन करता है )। वाक् निश्चयेन ईळेन्या ( स्तुति करने वाली किंवा स्तुति का साधन, किंवा स्तुति करने योग्य ) है। वाक् ही इस सम्पूर्ण जगत् की स्तुति ( उपादानरचन वितान-विस्तार ) करती है, एवं वाक् से ही सम्पूर्ण विश्व ईळित ( स्तुत-वितत ) है। इस ऋचा से होता अपनी वाक् को ही समिद्ध करता है ॥५॥

'वृषो अग्निः समिध्यते०' इत्यादि ६ ठी ऋचा से ) 'अश्वो न देववाहनः' ( इस ऋग्भाग से मन का ही समिन्धन करता है ) । मन ही 'देववाहन' , देवनिर्मित इन्द्रियों की आधारभूमि, तथा यज्ञिय देवताओं की संकल्प के द्वारा आधारभूमि ) है। मन ही मनस्वी पुरुष को ( सामान्य पुरुष की अपेक्षा , अतिशयरूप से समृद्ध बनाए रखता है उठाए रखता है, उन्नत रखता है। इस ऋग् भाग से होता 'मन' को ही समिद्ध करता है ॥ ६ ॥

( 'वृषणं त्वा वय वृषन्० इत्यादि ७ वीं ऋचा के ) 'अग्ने दीद्यतं बृहत्' ( इस ऋग् भाग से चक्षु का ही समिन्धन करता है )। चक्षु निश्चयेन प्रज्वलित आकार से है, इस ऋग्भाग से होता अपने 'चक्षु' को ही समिद्ध करता है ॥ ७ ॥

'अग्निं दूतं वृणीमहे' इस आर्षेयी ऋचा से जो कि इसका मध्यप्राण (व्यान) है, उसी को समिद्ध करता है। 'अग्निं दूतं वृणीमहे' यह सामिधेनी ऋक् मध्यादि पञ्च मर्णों के मध्य में प्रतिष्ठित व्यानप्राण-स्थानीया है। इस से अन्य ( दिव्य ) प्राण ( इस के ) ऊर्ध्व भाग में प्रतिष्ठित हैं, एवं इस से अन्य ( पार्थिव ) प्राण ( इसके ) अधो भाग में प्रतिष्ठित हैं। जो इस प्रकार प्राणों के मध्य में से इस मध्यस्था प्राणदेवता का स्वरूप पहिचान लेता है, वह लोक में मध्यस्थ ( भेद-मुखिया निर्णायक ) बन जाता है ॥ ८ ॥

('समिध्यमानो अध्वर०' इत्यादि नवमी सामिधेनी के ) 'शोचिष्केशस्तमीमहे' (इस ऋग्भाग से शिश्नेन्द्रिय का ही समिन्धन करता है) शिश्न निश्चयेन शोचिष्केश ( अभिल-

१—'होतृषदनं कृत्वाऽपरेण वेदिं श्रोणिं वोत्तरेण-इध्मात् समिधमादाय 'अग्नये समिध्यमानायानुब्रूहि' इत्याह' ( का० श्रौ० ३।१।१। )।
२—'होतरिति चैके' ( का० श्रौ० सू० ३।२।१। )।
३—'प्रथमस्थानेन प्राक् स्विष्टकृत' ( का० श्रौ० सू० ३।१।३। )।
४—'मध्यमेनेडाया' ( का० श्रौ०सू० ३।१।४। )।
—'शेषमुत्तमेन' ( का० श्रौ० सू० ३।१।५। )।
६—'सन्तन्वन्निव मेऽनुब्रूहि' इत्याह यजमान ' (का० श्रौ० सू० ३।१।६।)।

---

उक्त यजमान-प्रैषानन्तर जब होता तीन बार हिङ्कार करके 'प्र वो वाजा०' इत्यादि सामिधेनी-ऋचाओं का उच्चारण करने लगता है उस समय यजमान अपने पाँव के अँगूठा से भूमि को दबाता हुआ (शत्रु के नाम का समावेश कर) निम्नलिखित अभिचार-वचन का उच्चारण करता है—

'इदमहं पञ्चदशेन वाग्वज्रेणामुमववाधे'।

यदि शत्रु के नाम का पता न हो, साथ ही शत्रुता का परिज्ञान अवश्य हो तो उस दशा में—'इदमहं पञ्चदशेन वागवज्रेण द्विषन्तमववाधे' यह बोलना चाहिए । यदि कोई शत्रु (कृत्रिम) ही न हो तो (सहजशत्रु नाश के लिए) इदमहं पञ्चदशेन वाग्वज्रेण भ्रातृव्यमववाधे यह बोलना चाहिए। यदि काम्येष्टि का अभाव है, तो १५ सामिधेनियों का, यदि काम्येष्टि है तो १७ सामिधेनियों का होता के द्वारा अनुवचन होगा। फलतः प्रत्यक के साथ यजमान को इदमहं'० इत्यादि बोलते हुए पादाङ्गुष्ठ से भूमि को दबाना पड़ेगा। तात्पर्य्य यही है कि तत्तत् कर्म्मविशेषों में १५, १७ २१ २४ ३ ६ इत्यादि सामिधेनी-ऋचाओं का विशेष विधान है। दर्शपूर्णमास में १५ तद्विकृति-भूता काम्येष्टि में तथा पश्वादि में १८ प्राजापत्यपशुबन्ध में २१ इष्टकापशुबन्ध में २४ पित्र्येष्टि में ३ उपसद्धोम में ६, सामिधेनियों का विधान है। इन सामिधेनी-संख्याओं के अनुसार ही उक्त अभिचारमन्त्र में-क्रमशः 'इदमहं पञ्चदशेन०, सप्तदशेन०, एकविंशेन०, चतुर्विंशेन० तृतीयेन०, नवमेन० इस रूप से तत्तद्विशेष संख्याओं का समावेश करते हुए, शत्रु का नाम विदित हो तो नाम का समावेश करते हुए, नाम अविदित हो तो 'द्विषन्तं' पद का और यदि कृत्रिम शत्रु न हो तो 'भ्रातृव्यं' पद का सन्निवेश करते हुए सामिधेनी-संख्या-समान उतने ही अभिचार-वाक्यों का प्रयोग करना चाहिए।

उक्त मन्त्र का उपांशु + उच्चारण कर ब्रह्मा निम्नलिखित वाक्य उच्चस्वर से पढ़ता हुआ होता को अनुवचनकर्म्म के लिए अनुज्ञा प्रदान करता है—

'ओ३मनुब्रूहि' ।

इसप्रकार सामिधेन्यनुवचनकर्म्म के लिए ब्रह्मा से अनुज्ञा मिल जाने पर स्वासन पर प्रतिष्ठित होता अङ्गुलिपर्व के अग्रभागों को मिलाकर अञ्जलि को अपने हृदय से स्पृष्ट करता हुआ, अपने दाहिने पैर को वेदि की उत्तरश्रोणि के समीप रखता हुआ अन्तरिक्ष की ओर देखता हुआ निम्नलिखित 'नम क्रन्द' नामक निगद का जप करता है—

ओ३म्–नम -प्रवक्त्रे, नम उपवक्त्रे, नमो ऋषे, नमोऽस्तुत्याग्रे 'क' इदमनुवक्ष्यति, 'स' इदमनुवक्ष्यति, 'क' आर्त्विज्यं करिष्यति 'स' आर्त्विज्यं करिष्यति, ऋचः प्रपद्ये, यजुः प्रपद्ये, साम प्रपद्ये, ब्रह्म प्रपद्ये, नार्चा छन्दसां मातरं प्रपद्ये, भूः प्रपद्ये, भुवः प्रपद्ये, स्वः प्रपद्ये, भूर्भुवः स्वः सर्वं प्रपद्ये' इति ।

उक्त निगदपाठ के अनन्तर यज्ञकर्त्ता यजमान 'स्फ्य' हाथ में लेकर निम्नलिखित वाक्य से (अनुवचनकर्म्म के लिए) होता को प्रेरणा करता है—

'ओं सन्तन्वन्निव मेऽनुब्रूहि' ।

इस सम्बन्ध में सूत्रकार एक विशेष नियम बतलाते हुए कहते हैं कि, 'स्विष्टकृद्यान' नामक कर्म्म के अनुष्ठान से पहिले पहिले इतिकर्त्तव्यता में पठित यज्ञमन्त्र, एवं निगदमन्त्रों का कुछ उच्चस्वर से उच्चारण करना चाहिए, जिसे कि 'सामान्यस्वर' भी कहा जाता है। स्विष्टकृत से आरम्भ कर इडाप्राशनकर्म्म पर्य्यन्त सम्पूर्ण मन्त्रों का मध्यम स्वर से उच्चारण करना चाहिए। एवं इडा–कर्म्म से आरम्भ कर कर्म्म–समाप्ति पर्य्यन्त उच्च स्वर से उच्चारण करना चाहिए।

दूसरी विशेषता है होता के प्रति प्रैष करने के सम्बन्ध में। कितने ही याज्ञिक पूर्व प्रैषवाक्य के स्थान में 'अग्नये समिध्यमानाय होतरनुब्रूहि' यह प्रैष करते हैं। परन्तु वस्तुतः ऐसा होना नहीं चाहिए। क्योंकि-'तदु तथा न ब्रूयात्। अहोता वा एष पुरा भवति (शत० १।३।४।३।)' के अनुसार अभी यह ऋत्विक् होतृत्वेन वृत नहीं हुआ है। इन्हीं सब विशेषताओं के साथ क्रम इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए आगे के सूत्र हमारे सम्मुख आते हैं—

---

—'जिह्वोष्ठौ चालयन् किञ्चिद्देवतागतमानसः ।
निजश्रवणयोग्यः स्यादुपांशुः स जपः स्मृतः' ।

इस ११ वीं सामिधेनी के अन्त में होने वाले प्रणवोच्चारण के साथ ही अग्नि में आधान कर देना चाहिए। जो एक सामिधेनी शेष रहेगी, उसका अनुयाजकर्म में उपयोग होगा। इसप्रकार पञ्चदश-सामिधेनीपक्ष में १५ इध्म सामिधेनी मन्त्रों के सम्बन्ध से १ अनुयाज सम्बन्ध से दो परिधिकर्म्मानन्तर होनेवाले अभ्याधानकर्म्म के सम्बन्ध से १८ इध्मों का ग्रहण होगा एवं इनका विनियोग उक्त प्रकार से होगा।

पशु-इष्टि का भी यदि दर्शपूर्णमास में संग्रह है, तो सत्रह सामिधेनी मन्त्र होंगे। और उस दशा में १८ के स्थान में २० इध्म-काष्ठ लिए जायेंगे। जिन दो मन्त्रों का उपरिष्टात् संग्रह होता है, वे 'धाय्या' कहलाए हैं। साथ ही-"समिध्यमानवतीं समिध्यवतीं चान्तरस्य पृथुपाजावत्यौ धाय्ये दधाति" (आपस्तम्बश्रौ० सू०) "तृतीयस्यां सामिधेन्यावावपते प्राग्गुत्तमाया पृथुपाजा अमर्त्य इति द्वे धाय्ये इत्युक्त प्रतीयात्" (आश्वलायन श्रौ सू०) "समिध्यमानवतीं समिद्धवतीं चान्तरेण धाय्या स्यु" (तै० स० ५।३।८।५-३।३) इत्यादि के अनुसार इन दोनों धाय्या ऋचाओं का सन्निवेश समिध्यमानपदघटित "समिध्यमानो अध्वर०" इस मन्त्र के तथा समिद्धपदघटित 'समिद्धो अग्न आहुत०" इस मन्त्र के, दोनों के मध्य में विधान होता है। क्योंकि ये दोनों धाय्या ऋचाएँ दोनों के मध्य में सन्निविष्ट रहती हैं अतएव इनकी-"समिध्यमान-समिद्धवती" यह संज्ञा (नाम) मानी गई है।

पूर्वोक्त क्रमानुसार परिधिकर्म्मोत्तरभावी अभ्याधानकर्म्मोपयुक्त २ इध्मकाष्ठों तथा १० मन्त्रों के प्रणव के साथ होने वाले १० इध्मकाष्ठों के अभ्याधान के अनन्तर ८ इध्मकाष्ठ बच रहते हैं। इनमें से १ तो अनुयाज के लिए रखली जाती है, शेष सातों का १ वीं के अन्तिम प्रणवोच्चारण के साथ अभ्याधान होजाता है। यही यही इस सप्तदश सामिधेनीपक्ष में २० इध्म-काष्ठों का विनियोग है।

अब इस सम्बन्ध में एक जिज्ञासा बच रहती है। कहा गया है कि अनुवचनकाल में यजमान दोनों पैरों के अँगूठों से भूमि दबाता हुआ—"इदमहम्" इत्यादि रूप से अभिचार कर्म्म करता है। उधर श्रुति में—"यं द्विष्यात् त अङ्गुष्ठाभ्यामवबाधत-इदमहममुमवबाधे' (शत० १।३।५।७।) इत्यादि रूप से सामान्यतः "अङ्गुष्ठ" पद उद्धृत हुआ है। उससे पैर के अङ्गुष्ठ का ही ग्रहण किस आधार पर किया गया ? इस प्रश्न का समाधान—"पादाभ्या मङ्गुष्ठाभ्यामवबाधेत' (का० श्रौ० ।३।३।५) इस कात्यायनश्रौतवचन के अनुसार प्रकृत

हिङ्कारपूर्वक प्रणव सहित सामिधेनी का उच्चारण होता है। इस प्रणव का सम्बन्ध मन्त्र के दोनों ओर होता है। जब जब होता सप्रणव-सामिधेनी ऋक् का उच्चारण कर अवगम्य में प्रणव का उच्चारण करता है, तब तब ही (प्रतिप्रणव) अध्वर्य्यु अग्नि में इध्म डालता जाता है। दोनों के सामिधेनी-ऋक्प्रणवोच्चारण के साथ साथ अध्वर्य्यु का इध्म डालना इध्मकर्म्म है। जितने सामिधेनी मन्त्र होते हैं उतने ही इध्म होते हैं। दर्श-पूर्णमास में क्योंकि १५ सामिधेनी ऋक्-मन्त्र हैं, फलतः यहाँ १५ ही का आधान होता है।

"समिद्धो अग्न आहुत॰" इस ऋक्मन्त्र के उच्चारण से पहिले पहिले वह अध्वर्य्यु इससे पहिले मन्त्र के अन्तिम प्रणवोच्चारण के साथ साथ सम्पूर्ण इध्मकाष्ठ अग्नि में डाल देता है। यदि अनुयाजकर्म्म अभीष्ट है, तो इन में से एक इध्मकाष्ठ बचा लिया जाता है। तात्पर्य्य यह हुआ कि, (काम्येष्टि के अभाव में) जबकि दर्श-पूर्णमास में पञ्चदश सामिधेनी-अनुवचन विहित हो तो उस दशा में 'प्र वो वाजा॰' इत्यादि ११ तो सामिधेनी मन्त्र हैं। एवं आद्यन्त के मन्त्र तीन तीन बार पढ़े जाते हैं। इस त्रिरावर्तन से ११ के १५ सामिधेनी मन्त्र होजाते हैं।

इस इष्टि में इस इध्मकर्म्म के लिए कुल (अनुयाजपक्ष में) १८ इध्मकाष्ठों का संग्रह होता है। इन अठारह इध्मों में से पूर्वोक्त परिधि-परिधानकर्म्म के अनन्तर एक समिध का "वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि अग्ने बृहन्तमध्वरे" [प्रथमं परिधिं समिधो-परस्पृश्य 'वीतिहोत्र' मित्यादधाति" का॰ श्रौ॰ सू॰ २।८।२) इस मन्त्र से परिधि का स्पर्श करते करते हुए अग्नि में आधान होजाता है। एवं एक समिध का बिना परिधि का स्पर्श किए "समिदसि" ("अनुपस्पृश्य द्वितीयां-'समिदसी' ति" का श्रौ॰सू॰२।८।३) यह मन्त्र बोलते हुए अग्नि में आधान होजाता है। इसप्रकार १८ में से २ का प्रयोग तो परिधिकर्म्म समाप्ति पर होने वाले समिधाधानकर्म्म में ही होजाता है। अब इस समय कुल १६ इध्म बच रहते हैं।

१६ की व्यवस्था यह है कि, "प्र वो वाजा॰" से आरम्भ कर "अग्निं दूतं वृणीमहे॰" इस आठवें सामिधेनी मन्त्र पर्य्यन्त 'प्र वो वाजा॰' की त्रिरावृत्ति से १० मन्त्र होजाते हैं। इन दसों का प्रणवोच्चारण के साथ अध्वर्य्यु के द्वारा आधान होजाता है। आगे तीन मन्त्र शेष हैं अन्तिम मन्त्र की त्रिरावृत्ति से ५ मन्त्र शेष हैं। सामिधेनी ६ शेष हैं। इन छओं के सम्बन्ध में यह व्यवस्था हुई है कि, पञ्चम-सम्भरिणी पाँचों सामिधेनियों का "समिद्ध अग्न आहुत" इस १२ वीं सामिधेनी के उच्चारण से पूर्व एवं "समिध्यमानो अध्वरे॰'

इस ११ वीं सामिधनी के अन्त में होने वाले प्रणवोच्चारण के साथ ही अग्नि में आधान कर देना चाहिए। जो एक सामिधनी शेष रहेगी, उसका अनुयाजकर्म में उपयोग होगा। इसप्रकार पञ्चदश-सामिधनीपक्ष में १५ इध्म सामिधनी मन्त्रों के सम्बन्ध से, १ अनुयाज सम्बन्ध से, दो परिधिकर्मानन्तर होनेवाले अभ्याधानकर्म के सम्बन्ध से, १८ इध्मों का ग्रहण होगा, एवं इनका विनियोग उक्त प्रकार से होगा।

अग्निष्टोम का भी यदि दर्शपूर्णमास में समह है, तो सत्रह सामिधनी मन्त्र होंगे। और उस दशा में १८ के स्थान में २० इध्म-काष्ठ लिए जायँगे। जिन दो मन्त्रों का उपरिष्टात् समह होता है, वे 'धाय्या' कहलाए हैं। साथ ही-"समिध्यमानवर्ती समिध्यवर्ती चान्तरेण पृथुपाजावत्यौ धाय्ये दधाति" (आपस्तम्बश्रौ० सू०) "तृतीयस्यां सामिधेन्यावावपते प्रागुत्तमायाः पृथुपाजा अमर्त्य इति द्वे धाय्ये इत्युक्त प्रतीपाद" (आश्वलायन श्रौ सू०) "समिध्यमानवर्तीं समिद्धवर्तीं चान्तरेण धाय्या स्युः" (तै० सं० ५।३।४।५-५।६) इत्यादि के अनुसार इन दोनों धाय्या ऋचाओं का सन्निवेश समिध्यमानपदघटित "समिध्यमानो अध्वर०" इस मन्त्र के तथा समिद्धपदघटित 'समिद्धो अग्न आहुत०" इस मन्त्र के दोनों के मध्य में निपात होता है। क्योंकि ये दोनों धाय्या ऋचाएँ दोनों के मध्य में सन्निविष्ट रहती हैं अतएव इनका-"समिध्यमान-समिद्धवती" यह संज्ञा (नाम) मानी गई है।

पूर्वोक्त क्रमानुसार परिधिकर्मोत्तरभावी अभ्याधानकर्मोपयुक्त २ इध्मकाष्ठों, तथा १० मन्त्रों के प्रणव के साथ होने वाले १० इध्मकाष्ठों के अभ्याधान के अनन्तर ८ इध्मकाष्ठ बच रहते हैं। इनमें से १ तो अनुयाज के लिए रक्खी जाती है, शेष सातों का १० वीं के अन्तिम प्रणवोच्चारण के साथ अभ्याधान होजाता है। एवं यही इस सप्तदश सामिधनीपक्ष में २० इध्म-काष्ठों का विनियोग है।

अब इस सम्बन्ध में एक जिज्ञासा बच रहती है। कहा गया है कि प्रणवोच्चारणकाल में यजमान दोनों पैरों के अँगूठों से भूमि दबाता हुआ-"इदमहम्" इत्यादि रूप से अभिचार कर्म करता है। उधर श्रुति में-"य द्विष्यात् त अङ्गुष्ठाभ्यामवबाधेत-इदमहममुमवबाध' (शत० १।३।५।७।) इत्यादि रूप से सामान्यतः 'अङ्गुष्ठ' पद उद्धृत हुआ है। इससे पैर के अङ्गुष्ठ का ही ग्रहण किस आधार पर किया गया? इस प्रश्न का समाधान-"पादाभ्या मङ्गुष्ठाभ्यामवबाधेत' (का० श्रौ० २।३।१४) इस कात्यायनसूत्रवचन के अनुसार प्रकृत

हिङ्कारपूर्वक प्रणव सहित सामिधेनी का उच्चारण होता है। इस प्रणव का सम्बन्ध मन्त्र के दोनों ओर होता है। जब जब होता सप्रणव-सामिधेनी ऋक् का उच्चारण कर अन्त में प्रणव का उच्चारण करता है, तब तब ही (प्रतिप्रणव) अध्वर्यु अग्नि में इध्म डालता जाता है। दोनों के सामिधेनी-ऋक्सन्त्रोच्चारण के साथ साथ अध्वर्यु का इध्म डालना इध्मकर्म है। जितने सामिधेनी मन्त्र होते हैं उतने ही इध्म होते हैं। दर्श-पूर्णमास में क्योंकि १५ सामिधेनी ऋक्-मन्त्र हैं, फलतः वहाँ १५ ही का आधान होता है।

"समिद्धो अग्न आहुत ०" इस ऋक् मन्त्र के उच्चारण से पहिले पहिले वह अध्वर्यु इससे पहिले मन्त्र के अन्तिम प्रणवोच्चारण के साथ साथ सम्पूर्ण इध्मकाष्ठ अग्नि में डाल देता है। यदि अनुयाजकर्म अभीष्ट है, तो इन में से एक इध्मकाष्ठ बचा लिया जाता है। तात्पर्य यह हुआ कि, (कर्म्येष्टि के अभाव में) जबकि दर्श-पूर्णमास में पञ्चदश सामिधेनी-अनुवचन विहित हो तो उस दशा में 'प्र वो वाजा०' इत्यादि ११ तो सामिधेनी मन्त्र हैं। एवं आद्यन्त के मन्त्र तीन तीन बार पढ़े जाते हैं। इस त्रिरावर्तन से ११ के १५ सामिधेनी मन्त्र होजाते हैं।

इस इष्टि में इस इध्मकर्म के लिए कुल (अनुयाजपक्ष में) १८ इध्मकाष्ठों का संग्रह होता है। इन अठारह इध्मों में से पूर्वोक्त परिधि-परिधानकर्म के अनन्तर एक समिध का "वीतिहोत्र त्वा कवे द्युमन्त समिधीमहि अग्ने बृहन्तमध्वरे" [प्रथमं परिधिं समिधोपस्पृश्य 'वीतिहोत्र' मित्यादधाति" का० श्रौ० सू० २।८।२) इस मन्त्र से परिधि का स्पर्श करते करते हुए अग्नि में आधान होजाता है। एवं एक समिध का बिना परिधि का स्पर्श किए "समिदसि" ("अनुपस्पृश्य द्वितीयां-'समिदसी' ति" का०श्रौ०सू०२।८।३) यह मन्त्र बोलते हुए अग्नि में आधान होजाता है। इसप्रकार १८ में से २ का प्रयोग तो परिधिकर्म समाप्ति पर होने वाले समिधाधानकर्म में ही होजाता है। अब इस समय कुल १६ इध्म बच रहती हैं।

१६ की व्यवस्था यह है कि "प्र वो वाजा०" से आरम्भ कर 'अग्निं दूतं वृणीमहे०" इस आठवें सामिधेनी मन्त्र पर्य्यन्त 'प्र वो वाजा०' की त्रिरावृत्ति से १० मन्त्र होजाते हैं। इन दशों का प्रणवोच्चारण के साथ अध्वर्यु के द्वारा आधान होजाता है। बाकी तीन मन्त्र शेष हैं अन्तिम मन्त्र की त्रिरावृत्ति से ५ मन्त्र शेष हैं। सामिधेनी ६ शेष हैं। इन छओं के सम्बन्ध में यह व्यवस्था हुई है कि, पञ्चमन्त्रसम्बन्धिनी पाँचों सामिधेनियों का 'समिद्ध अग्न आहुत' इस १२ वीं सामिधेनी के उच्चारण से पूर्व एवं 'समिध्यमानो अध्वरे०'

# तीसरे अध्याय में पाचवाँ, तीसरे प्रपाठकमे
# दूसरा ब्राह्मण
## सामिधेनी-ब्राह्मणानुगत प्रथम ब्राह्मण
## १

---

### वैज्ञानिक-विवेचना—

(भाष्य)—यज्ञवैदिक कथाओं में 'अग्निसमिन्धन' कर्म्म अपना एक विशेष महत्त्व रखता है। 'अग्निरु वै यज्ञः' इस निगम के अनुसार अग्नितत्त्व ही यज्ञ कर्म्म की मूलप्रतिष्ठा है। आधिदैविक, आधिभौतिक तथा आध्यात्मिक, इन त्रेताग्नियों के समन्वय से जो एक अपूर्व अतिशय उत्पन्न होता है उसे ही दैवात्मा कहा जाता है। यह दैवात्मा खगोलीय पार्थिव सम्वत्सर के त्रिणाचिकेत नामक सप्तदशस्तोम स्थान में प्रतिष्ठित होजाता है। इस दैवात्मा के प्राण का रश्मिरूप से यज्ञकर्त्ता यजमान के साथ हृद्ग्रन्थिबन्धन सम्बन्ध रहता है। उधर यह दैवात्मा दिव्यलोकस्थ स्वर्गीय प्राणदेवताओं के साथ बद्ध रहता है। यावदायु-र्भोगपर्य्यन्त इस भूपृष्ठ पर जीवनयात्रा का निर्वाह करता हुआ यजमान जब अपने भौतिक शरीर का परित्याग करता है तो इसका कर्म्मभोक्ता—वैश्वानर तैजस प्राज्ञ—त्रिधमूर्त्ति भूतात्मा (मानुषात्मा) उस दैवात्मा के आकर्षण से आकर्षित होता हुआ उस सप्तदशस्तोमात्मक स्वर्गलोक में चला जाता है। जबतक यज्ञाति-शयरूप दैवात्मा स्वस्वरूप से सुरक्षित रहता है तबतक मानुषात्मा वहाँ प्रतिष्ठित रहता है। समय पाकर यज्ञातिशयलक्षण पुण्यसंस्कार के क्षीण होजाने से तद्रूप दैवात्मा विलीन होजाता है पुनः उस मानुषात्मा को 'क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके विशन्ति' के अनुसार उसी जन्म-मरण-प्रवाह में आजाना पड़ता है। और यही यज्ञकर्म्म का एक महत्वपूर्ण फल है।

इस यज्ञफलसिद्धि के लिए तीनों अग्नियों का पहिले परस्पर ग्रन्थिबन्धन अपेक्षित है। आधिभौ-तिक अग्नि पार्थिव अग्नि है आध्यात्मिक अग्नि शारीराग्नि है एवं आधिदैविक अग्नि सौर सावित्राग्नि है। पार्थिव अग्नि और सावित्राग्नि का ही प्रवर्ग्य रूप है। यही सावित्राग्नि प्रवर्ग्य-सम्बन्ध से पिण्डसंस्था से पृथक् होकर अपने दिव्यरूप से वञ्चित होता हुआ भूगर्भ में आकर कृष्ण (अप्रत्यक्ष) रूप में परिणत होजाता है। इसी को विज्ञानभाषा में—'कृष्णामृग' कहा गया है। काष्ठादि में यही गुप्त अग्नि गुप्त है जिसका 'शाप वनेषु मात्रो' मन्त्र से स्पष्टीकरण होरहा है। काष्ठादि में प्रसुप्त यही आधि-भौतिक अग्नि मनुष्य के प्रयास से प्रज्वलित होकर मनुष्यों के लौकिककर्म्म (पाकादिकर्म्म) सम्पादन करता है जैसाकि—'मन्स्था मर्त्तासि इन्धते' इस मन्त्रभाग से स्पष्ट है। प्रज्वलित होने के अनन्तर यह भूताग्नि अपने भूतभाग को छोड़ता हुआ कालान्तर में अपने उसी दिव्यप्राणरूप में परिणत होकर द्युलोक में चला

सामान्यवचन का विशेष ( पाद ) विधि में सङ्कोच करना न्यायसङ्गत होजाता है। इसी पूर्वोक्त इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए भगवान् कात्यायन कहते हैं —

(७)–"अनुष्ठाभ्यां चाक्वाचते पाघाभ्यां वेदमदमयुमवचाच इति इष्ट्यम्"

( का० श्रौ० सू० ।१।७ )।

(८)–"अभावे द्विपन्तं, भ्रातृव्यमिति वा" ( का० श्रौ सू० ३।१।८ )।

(९)–"यावत् सामिधेनि वेदेदमई तावतिवेन यज्ञे वेति"

( का श्रौ सू ३।१।९ )।

(१०)–"प्रतिप्रणवमाधानम्" ( का श्रौ० सू० ३।१।१० )।

(११)–" 'समिद्ध इति प्रागत सर्वमिध्मम् कमर्जमनुयाजार्थे त'

( का० श्रौ० सू ३।१।११ )।

## इति—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह.



ही सौरलोक "स्वर्लोक" कहलाया है, जैसाकि 'स्वरहर्वेषाः सूर्य्य' (श० १।१।२।२।१) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। व्यञ्जनवाक् पार्थिवी है, यही 'अनुष्टुप्' कहलाई है। स्वरवाक् सौरी (ऐन्द्री) है यही 'बृहती' कहलाई है। जिसप्रकार सूर्य्योपमद्भूता पृथिवी सौरतत्त्व के बिना स्वरूपरक्षा में असमर्थ है एवमेव सौर स्वर को आधार बनाए बिना पार्थिव व्यञ्जनों का भी उच्चारण असम्भव है। *।

वैज्ञानिक महर्षियोंनें व्यञ्जनवाक् में अनुस्यूत सौर-स्वरतत्त्व की परीक्षा आरम्भ की। परीक्षा से यह सिद्धान्त निकला कि, 'इस अनुष्टुप्-लक्षणा पार्थिवी-वाक् (व्यञ्जनवाक्) में आधार बना हुआ जो स्वर है वह दिव्यतत्त्व (इन्द्र) है। यदि इस दिव्यतत्त्व का (स्वर का) इस व्यञ्जनवाक् के साथ नियमपूर्वक सम्बन्ध जोड़ दिया जाय, तो उस नियमित वाक् से भागनुगत नियमित स्वर के आकर्षण से दिव्यलोकस्थ दिव्यप्राणदेवताओं का आकर्षण सम्भव होजाय'। एकमात्र इसी स्वरविज्ञान को मूल बना कर ऋषियोंनें दिव्यप्राणों के तत्तद्विशेष-स्वरूपों की परीक्षा आरम्भ की। उन्होंनें देखा कि दिव्यलोकस्थ अग्नि इन्द्र, वरुण आदित्यादि देवप्राण गायत्री, त्रिष्टुप आदि विशेष छन्दों (वाक्परिमाणात्मक सीमाभावों) से छन्दित (सीमित) रहते हुए उदात्त-अनुदात्त-स्वरितादि तत्तद्विशेष स्वरवीचियों (लहरों) से युक्त हैं। इसी आधार पर उन्होंनें व्यञ्जनवाक् में उसी नियम से छन्द-स्वर-सम्पत्ति का समावेश करते हुए यह सिद्ध कर दिया कि, "यदि अमुक छन्द वाले अमुक स्वर युक्त, अमुक मन्त्र का अमुक कर्म्म में अमुक नियम से प्रयोग किया जायगा तो इन छन्द-स्वरों से समतुलित छन्दः-स्वर-युक्त उन प्राणदेवताओं का यहाँ भी सम्बन्ध होसकेगा। साथ ही इस सम्बन्ध में उन्होंनें यह भी आदेश दिया कि यहाँ मन्त्रवाक् के उच्चारण करते समय यदि मन्त्रप्रयोक्ता छन्द-स्वर-वर्ण आदि में यथाव्यवस्थित नियम के विपरीत अणुमात्र भी स्खलन (असावधानी) कर देगा तो इनकी स्वरूपानुगता-स्वरलहरी-विकृत होजायगी फलतः इन विकृत स्वर-वर्णयुक्त मन्त्रों से उन अविकृत देवताओं का आकर्षण न होसकेगा। साथ ही इष्ट के स्थान में महान् अनिष्ट भी होजायगा ×।

तो अब हमारी उस पूर्वोक्त विप्रतिपत्ति का समाधान होगया। हम ऋषि के द्वारा दृष्ट उन मन्त्रों के यथाविधि उच्चारण से उन प्राकृतिक प्राणदेवताओं का अपनी यज्ञसंस्था में अवश्यमेव सम्बन्ध करा सकते हैं। यही तो वेदमन्त्र का मन्त्रत्व है, यही तो इनका अपौरुषेयत्व है। विज्ञानवाक् का निर्म्माण कौन कर

---

*-'बीभत्सूनां सयुजं हंसमाहुरपां दिव्यानां सख्ये चरन्तम्।
अनुष्टुभमनु चर्चूर्य्यमाणमिन्द्रं निचिक्युः कवयो मनीषा॥''
—ऋ० १०।१२४।९।

×-"दुष्टः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाह।
स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात्॥

जाता है। 'अतन्द्रो हव्यं वहसि हविष्कृदादिद्देवेषु राजसि' इस मन्त्रोपराद्धं से इसी स्थिति का प्रतिपादन हुआ है।

भूताग्नि प्रज्वलित होकर कालान्तर में द्युलोक में इसीप्रकार जाता रहता है। परन्तु इस स्वाभाविक गति से यज्ञकर्म्म का कोई सम्बन्ध नहीं है। यज्ञकर्म्म में तो वह भूताग्नि ही उपयुक्त माना जायगा जिसमें यहीं, इसी लोक में प्रतिष्ठित रहते हुए दिव्याग्नि का समावेश करा दिया जायगा। भूताग्नि को प्रज्वलित किया जायगा इसमें दिव्यप्राणाग्नि का समावेश कराया जायगा। अनन्तर आहुति के द्वारा यजमान अपने शरीराग्नि का इन दोनों से सम्बन्ध करा देगा। परिणाम इसका यह होगा कि, अब जो भूताग्नि द्युलोक में जायगा उसके गर्भ में दिव्याग्नि रहेगा यजमान का शरीराग्नि रहेगा आहुतिद्रव्यानुराग रहेगा। इन सब के समन्वितरूप का नाम होगा पूर्वोक्त 'दैवात्मा'। यह वहाँ जायगा, इसका यजमान के मानुषात्मा से सम्बन्ध रहेगा, और यही आकर्षण स्वर्गफलप्राप्ति का कारण होगा।

भूताग्नि को प्रज्वलित सभी करते हैं। तद्वत् यहाँ भी अध्वर्यु "इध्म" नामक सामान्य काष्ठप्रक्षेप से इसे प्रज्वलित कर लेता है। इस सामान्य प्रज्वलनकर्म्म को विज्ञानपरिभाषा में 'इन्धन' कहा गया है। आहवनीयाग्नि प्रतिरूपमर्य्यादा से यद्यपि दिव्याग्नि की प्रतिकृति है। परन्तु यह तभी दिव्य कहला सकेगा, जबकि इसमें किसी विशेष वैज्ञानिक प्रक्रिया से द्युलोकस्थ देवतामय दिव्य प्राणाग्नि का सम्बन्ध करा दिया जायगा। जबतक पार्थिव भूतरूप प्रज्वलित अग्नि का इस दिव्य-प्राणरूप अग्नि के साथ एकीभावात्मक सम्बन्ध नहीं होजाता तबतक इन आहवनीय रूप अग्नि का एक चूल्हे की सामान्य अग्नि से अधिक कोई विशेष महत्त्व नहीं है। दिव्याग्निशून्य ऐसे प्रज्वलित अग्नि में प्राणदेवाकर्षण की अयोग्यता है। फलतः इसमें चाहे आप मन भी डाल दीजिए, अपरिमित आहुति-द्रव्य डाल दीजिए, अहर्निश स्वाहा स्वाहा करते रहिए, साथ ही यज्ञविद्या को जगत् की दृष्टि में महत्त्व शून्य सिद्ध करने का कलङ्क उठाते रहिए, कभी ऐसे लौकिक अग्नि से फलसिद्धि नहीं होसकती। फल तब मिलेगा, जब प्राकृतिक प्राणदेवताओं के गर्भ में आहुतिद्रव्य का समावेश होगा। आहुतिद्रव्य का देवताओं के गर्भ में समावेश तब होगा, जब इस प्रज्वलित भूताग्नि में देवप्राणाकर्षक दिव्याग्नि का एकीभाव होगा। और यह एकीभाव तब सम्भव होगा, जबकि श्रुतिप्रसिद्ध सुपरिद्ध— 'सामिधेन्यनुवचन कर्म्म का आश्रय लिया जायगा। १

प्रश्न हमारे सामने यही है कि द्युलोक में प्रतिष्ठित दिव्यप्राणदेवता प्राण्य मात्र हैं। उधर प्राण की— "रूप-रस-गन्ध-स्पर्श-शब्दशून्यत्वे-सति अधामरूपत्वमेव प्राणत्वम्' यह परिभाषा मानी गई है। एकत्सद्रूप दिव्यप्राण चर्म्मदृष्टि के लिए सर्वथा अतीन्द्रिय बनता हुआ अमाप्य है। अब यह बतलाइए कि तो उसका इस अग्नि में सम्बन्ध कैसे कराया जाय?, यही एक महती विप्रतिपत्ति है।

उक्त विप्रतिपत्ति का निराकरण 'स्वरसमन्वय' से होरहा है। पृथिवी और सूर्य्य, दोनों परस्पर एक थे जैसाकि पाठक आगे देखेंगे। पृथिवी सूर्य्य का ही उपग्रह माना गया है। दोनों में परस्पर आधार-आधेयभाव सम्बन्ध है। सूर्य्य की प्रवर्ग्यभागात्मिका पृथिवी और आकर्षण-परिधि को आधार बनाकर इसलोक में प्रतिष्ठित है। गौरूप सूर्य्य न ही परिनरूप गृह (नीड) के आधार पर भूभार वहन कर रहता है। इस और प्राण का ही नाम स्वर है एवं पार्थिव भूत का ही नाम व्यञ्जन है। स्वरप्राण के सम्बन्ध से

सृष्टि में पार्थिव-अग्नि वायु से ही ( पङ्खे आदि के झलने से ही प्रज्वलित होता है। वायु ही प्राकृतिक यज्ञ के वाम्यनुगत यजुर्वेदी अध्वर्यु माने गए हैं। अतएव यहाँ भी तत्प्रतिकृतिरूप यजुर्वेदी अध्वर्यु ही इध्मकर्म करता है। पार्थिव मूलाग्नि ही "इत एत उदारुहन्-दिवस्पृष्टान्यारुहन्। प्रभूजयो यथा पथि चामङ्गिरसो ययुः" इस मन्त्रवर्णन के अनुसार द्युलोकस्थ दिव्याग्नि से मेल कर समिद्ध होते हैं। दूसरे शब्दों में पार्थिव अग्नि ही समिन्धनकर्म के सञ्चालक हैं। ये ही प्राकृतिक यज्ञ के अम्यनुगत ऋग्वेदी होता माने गए हैं। अतएव यहाँ भी तत्प्रतिकृतिरूप ऋग्वेदी होता ही समिन्धनकर्म करता है। 'यद्धै देवा अकुर्व स्तत् करयाणि' ही इस उपपत्ति का मूल है। और यही सामिधन्यनुवचनकर्म की संक्षिप्त उपपत्ति है, जिसका कि प्रकृत ब्राह्मण की प्रथम-कण्डिका में स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १ ॥

यद्यपि प्रतिकृत्यानुगता-मर्यादीयमय्यादा से होता ही समिन्धनकर्म का अधिकारी है अतः 'अग्नये समिध्यमानायानुब्रूहि' इत्यादि रूप से अध्वर्यु इस कर्म के लिए होता को ही प्रेरित करता है। यह भी स्मरण रखना चाहिए कि, सामिधेनी अनुवचन के अनन्तर इस ऋत्विक् का होतृवेन वरण होनेवाला है। उस से पहिले होता के उद्देश्य से इस कर्म में नियुक्त होता हुआ भी यह विधिपूर्वक 'होतृ' संज्ञा में परिणत नहीं हुआ है। अतः 'होतरनुब्रूहि' इसप्रकार नामनिर्देश पूर्वक प्रैष न कर उक्त सामान्यरूप ( बिना नाम-निर्देश ) से ही प्रैष करना चाहिए ॥ २ ३, ॥

इस कर्म से अग्नि का समिन्धनलक्षण एकीभाव सम्बन्ध ही अपेक्षित है। प्राकृतिक जिस देवता का ऋचा के द्वारा आवर्जन करता है यह आत्मा अग्नि है छन्द उस का गायत्री है साथ ही अग्नित्वेन यह ब्रह्मवीर्य्य का प्रवर्त्तक है। देववर्ग में इन्द्र जहाँ क्षत्रवीर्य्य के प्रवर्त्तक हैं विश्वदेव जहाँ विड्वीर्य्य के प्रवर्त्तक हैं एवं पूषाप्राण जहाँ शूद्रभाव का स्वरूपसमर्पक है वहाँ अग्नि ब्रह्मवीर्य्य के अधिष्ठाता माने गए हैं। एतत्कर्म्मोपेत अग्नि का उसी ऋचा से आवर्जन सम्भव है जिस का स्वरूप ( अर्थापेक्षया ) अग्निमय होगा। अर्थात् जिस में अग्निस्वरूप का वर्णन होगा छन्द जिस का गायत्री होगा। इसीलिए सामिधेन्यनु-वचनकर्म में उपयुक्त सामिधेनी सभी ऋचाएँ स्वरूपतः ( अर्थतः ) आग्नेयी होती हैं एवं छन्दोमर्यादा से इन सब का गायत्री छन्द होता है। इस अपने ही छन्द अपने ही स्वरूप से समतुलित सामिधेनी-ऋचा से अग्नि का समिन्धन तो हो ही जाता है इसके अतिरिक्त इस में समतुलित ब्रह्मात्मिका गायत्री से विशेष शक्ति ( ब्रह्मबल ) का भी आधान होजाता है।

गायत्री को ब्रह्म तथा वीर्य्यरूप बतलाना भी एक विशेष महत्त्व रखता है। पार्थिव इन्द्रमय प्रजा-पति से ( प्रजापति के मुखरूप उक्थ-नाभ्यम्बिन्दु से ) अर्कात्मक पार्थिव अग्नि का, तथा अग्निसोमलक्षण गायत्रीछन्द का आविर्भाव हुआ है। अग्नि ब्रह्म है इसका छन्द गायत्री है। इस अग्निब्रह्म के सम्बन्ध से

* "प्रजापतिर्वाव ज्येष्ठः। स ह्येतेनाग्रेऽयजत। प्रजापतिरकामयत-प्रजाय यति। स मुखतस्त्रिवृत निरमिमीत। तमग्निर्देवतान्वसृज्यत, गायत्रीछन्द रथन्तर साम, ब्राह्मणो मनुष्याणां, अज पशूनां। तस्माते मुख्याः मुखतो ह्यसृज्यन्त"

—तै० सं० ७।१।१।४।

सकता है ? । यह तो ऋषियों के अन्तःकरण में स्वतः प्रादुर्भूत होने वाला मङ्गलमय विधि का महतो महीयान् मङ्गलविधान है * । इसी मङ्गलमूर्त्ति विधि के स्मरणपूर्वक हमारा यह सामिधेन्यनुवचनकर्म्म आरम्भ होता है ।

यह सिद्ध होचुका है कि आहवनीयाग्नि में दिव्यप्राणाग्नि का सम्बन्ध आवश्यक है । दोनों का एकीभाव ही यज्ञसिद्धि का द्वार है । इस एकीभाव के लिए ही 'समिन्धन ( समित्येकीभावे ) शब्द प्रयुक्त हुआ है । जिस कर्म्मविशेष से अध्वर्यु के द्वारा इद्ध अग्नि समिद्ध बनाया जाता है वही कर्म्मविशेष 'सामिधेन्यनुवचनकर्म्म' नाम से व्यवहृत हुआ है । होता नाम का ऋत्विक् उन मन्त्रों का उच्चारण करता है जिन का छन्द गायत्री है, स्वरलहरी अग्निदेवतानुगता है । उन मन्त्रों के प्रयोग से मन्त्रोच्चारण समुपबंहित प्राणाग्निदेवता आकर्षित होकर अवश्यमेव इस इद्ध अग्नि में प्रविष्ट होकर इसे समिद्ध ( इस के साथ एकीभूत ) कर देते हैं । क्योंकि निर्दिष्ट ऋचाओं से इस इद्ध का समिन्धन होता है अतएव इन ऋचाओं को— 'समिन्धे एताभिर्ऋग्भि " इस निर्वचन से 'सामिधेनी' कहा गया है । अध्वर्यु पहिले इध्म से ( सामान्य काष्ठ से ) अग्नि को इद्ध + करता है । अनन्तर होता सामिधेनी ऋगुच्चारण से दिव्यप्राणाग्नि के स्थापन द्वारा इस अग्नि को समिद्ध करता है । इसी सम्बन्ध में एक बात का और ध्यान रखना चाहिए । प्राणाग्नि का सम्बन्ध अपेक्षित है । प्राणाग्नि का स्थिरसम्बन्ध बिना भूत के नहीं हुआ करता । भूत के आधार पर ही प्राण प्रतिष्ठित होता है भूतद्वार से ही प्राण का आकर्षण होता है ।

यहाँ भी अवश्य ही आगत प्राणाग्नि की स्थिरता के लिए भूतसम्बन्ध अपेक्षित है । इसी उद्देश्य की पूर्त्ति के लिए जितने सामिधेनी-मन्त्र हैं, उतने ही (१५ अथवा १७) इध्मकाष्ठ लिए जाते हैं । होता मन्त्रोच्चारण कर अन्त में प्रणवोच्चारण करता है इस से प्राणाग्नि अग्नि में प्रतिष्ठित होता है प्रणवाभिव्याहरकाल में ही अध्वर्यु नियत इध्म अग्नि में डालता रहता है । इसप्रकार यावत् सामिधेनी समतुलित इध्मकाष्ठों का प्रतिप्रणव आधान होता है । कैसा अद्भुत कर्म्मकलाप है । उस ओर से मन्त्रशक्ति के द्वारा होता दिव्यप्राणाग्नि को १५ यज्ञसंस्था में लाता जाता है, इस ओर से अध्वर्यु प्रतिप्रणव इध्माधान से भूताग्नि को प्रज्वलित करता जाता है । दोनों का एकीभावात्मक समिन्धन होता जाता है । कर्म्मसमाप्ति में दोनों अग्नि मिलकर एक अपूर्व-समृद्ध यज्ञानुगत रूप धारण कर लेते हैं । ऐसे समिद्ध अग्नि के प्रति कौन अग्न्युपासक भूसुर नतमस्तक होकर नमन न करेगा ? ।

अब इस सम्बन्ध में यह प्रश्न उपस्थित होता है कि, 'इन्धनकर्म्म अध्वर्यु ही क्यों करता है ? एवं समिन्धनकर्म्म होता ही क्यों करता है ? । इन प्रश्नों की संक्षिप्त उपपत्ति यही है कि, प्राकृतिक-

---

*—युगान्तेऽन्तर्हितान् वेदान् सेतिहासान् महर्षय ।
लेभिरे तपसा पूर्वमनुज्ञाता स्वयम्भुवा ॥

+ लौकिक-भीतक-काष्ठ म भूताग्नि का ही इन्धन ( प्रज्वलन ) होता है । अनन्तर ( धन- ( प्रज्वलन )-साधक काष्ठ भी लोकव्यवहार में इन्धन नाम से प्रसिद्ध होगया है जिसका प्राकृत ही व्याख्यान में- ईंधन" कहलाने लग पड़ा है ।

सृष्टि में पार्थिव-अग्नि वायु से ही ( पङ्खा आदि के झलकने से ही प्रज्वलित होता है। वायु ही प्राकृतिक यज्ञ के याज्ञ्यनुगत यजुर्वेदी अध्वर्यु माने गए हैं। अतएव यहाँ भी तत्प्रतिकृतिरूप यजुर्वेदी अध्वर्यु ही इध्मकर्म्म करता है। पार्थिव मूलाग्नि ही 'इस पल उदारुहन्-दिवस्पृष्ठान्यारुहन्। प्रभूर्जयो यथा पथि द्यामङ्गिरसो ययु' इस मन्त्रवर्णन के अनुसार द्युलोकस्थ दिव्याग्नि से मेल कर समिद्ध होते हैं। दूसरे शब्दों में पार्थिव अग्नि ही समिन्धनकर्म्म के सञ्चालक हैं। ये ही प्राकृतिक यज्ञ के अग्न्यनुगत ऋग्वेदी होता माने गए हैं। अतएव यहाँ भी तत्प्रतिकृतिरूप ऋग्वेदी होता ही समिन्धनकर्म्म करता है। "यद्वै देवा अकुर्व स्तत् करवाणि" ही इस उपपत्ति का मूल है। और यही सामिधेन्यनुवचनकर्म्म की संक्षिप्त उपपत्ति है जिसका कि प्रकृत ब्राह्मण की प्रथम-कण्डिका में स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १ ॥

क्योंकि प्रतिरूपानुगता-मन्त्रातीममर्य्यादा से होता ही समिन्धनकर्म्म का अधिकारी है अत: 'अग्नये समिध्यमानायानुब्रूहि' इत्यादि रूप से अध्वर्यु इस कर्म्म के लिए होता को ही प्रेरित करता है। यह भी स्मरण रखना चाहिए कि सामिधेनी अनुवचन के अनन्तर इस ऋत्विक् का होतृत्वेन वरण होनेवाला है। इस से पहिले होता के उद्देश्य से इस कर्म्म में नियुक्त होता हुआ भी यह विधिपूर्वक होतृ संज्ञा में परिणत नहीं हुआ है। अत: 'होतरनुब्रूहि' इसप्रकार नामनिर्देश पूर्वक प्रैष न कर उक्त सामान्यरूप ( बिना नाम-निर्देश ) से ही प्रैष करना चाहिए ॥ २, ३, ॥

इस कर्म्म से अग्नि का समिन्धनलक्षण एकीभाव सम्बन्ध ही अपेक्षित है। प्राकृतिक जिस देवता की ऋचा के द्वारा आकर्षण करता है वह आत्मा अग्नि है छन्द उस का गायत्री है साथ ही अग्नित्वेन वह ब्रह्मवीर्य्य का प्रवर्त्तक है। देववर्ग में इन्द्र जहाँ क्षत्रवीर्य्य के प्रवर्त्तक हैं विश्वेदेव जहाँ विड्वीर्य्य के प्रवर्त्तक हैं एवं पूषाप्राण जहाँ शूद्रभाव का स्वरूपसमर्पक है वहाँ अग्नि ब्रह्मवीर्य्य के अधिष्ठाता माने गए हैं। एतद्धर्म्मोपेत अग्नि का उसी ऋचा से आकर्षण सम्भव है जिस का स्वरूप ( अर्थापेक्षया ) अग्निमय होगा। अर्थात् जिस में अग्निस्वरूप का वर्णन होगा छन्द जिस का गायत्री होगा। इसीलिए सामिधेन्यनुवचनकर्म्म में उपयुक्त सामिधेनी सभी ऋचाएँ स्वरूपत: ( अर्थत: ) आग्नेयी होती हैं एवं छन्दोमर्य्यादा से इन सब का गायत्री छन्द होता है। इस अपने ही छन्द अपने ही स्वरूप से समतुलित सामिधेनी-ऋचा से अग्नि का समिन्धन तो हो ही जाता है इसके अतिरिक्त इस में समतुलित ब्रह्मात्मिका गायत्री से विशेष शक्ति ( ब्रह्मवर्च्चस ) का भी आधान होजाता है।

गायत्री को ब्रह्म तथा वीर्य्यरूप बतलाना भी एक विशेष महत्त्व रखता है। पार्थिव हृदयस्थ* प्रजापति से ( प्रजापति के मुखरूप उक्थ-नभ्यबिन्दु से ) अक्षरात्मक पार्थिव अग्नि का, तथा अग्निसोमलक्षण गायत्रीछन्द का आविर्भाव हुआ है। अग्नि ब्रह्म है इसका छन्द गायत्री है। इस अग्निब्रह्म के सम्बन्ध से

* "प्रजापतिर्वाव ज्येष्ठ। स ह्येतेनाग्रेऽयजयत। प्रजापतिरकामयत-प्रजायेयेति। स मुखतस्त्रिवृतं निरमिमीत। तमग्निर्देवतान्वसृज्यत, गायत्रीछन्दः, रथन्तरं साम, ब्राह्मणो मनुष्याणां, अजः पशूनां। तस्मात्ते मुख्या मुखतो ह्यसृज्यन्त"

—तै सं० ७।१।१।४।

सकता है ?। यह तो ऋषियों के अन्तःकरण में स्वतः प्रादुर्भूत होने वाला मङ्गलमय विधि का महतो-महीयान् मङ्गलविधान है ●। इसी मङ्गलमूर्ति विधि के स्मरणपूर्वक हमारा यह सामिधेन्यनुवचनकर्म्म आरम्भ होता है।

यह सिद्ध होचुका है कि, आहवनीयाग्नि में दिव्यप्राणाग्नि का सम्बन्ध आवश्यक है। दोनों का एकीभाव ही यज्ञसिद्धि का द्वार है। इस एकीभाव के लिए ही 'समिन्धन' (समितेकीभाव) शब्द प्रयुक्त हुआ है। जिस कर्म्मविशेष से अध्वर्यु के द्वारा इद्ध अग्नि समिद्ध बनाया जाता है वही कर्म्मविशेष 'सामिधेन्यनुवचनकर्म्म' नाम से व्यवहृत हुआ है। होता नाम का ऋत्विक् उन मन्त्रों का उच्चारण करता है, जिन का छन्द गायत्री है, स्वरलहरी अग्निदेवतानुगता है। उन मन्त्रों के प्रयोग से अन्तरिक्षस्थ सत्यसंहित प्राणाग्निदेवता आकर्षित होकर अवश्यमेव इस इद्ध अग्नि में प्रविष्ट होकर इसे समिद्ध (इस के साथ एकीभूत) कर देते हैं। क्योंकि निर्दिष्ट ऋचाओं से इस इद्ध का समिन्धन होता है अतएव इन ऋचाओं को— 'समिन्धे एताभिर्ऋग्भिः' इस निर्वचन से 'सामिधेनी' कहा गया है। अध्वर्यु पहिले इध्म से (सामान्य काष्ठ से) अग्नि को इद्ध + करता है। अनन्तर होता सामिधेनी ऋगुच्चारण से दिव्यप्राणाग्नि के स्थापन द्वारा इस अग्नि को समिद्ध करता है। इसी सम्बन्ध में एक बात का और ध्यान रखना चाहिए। प्राणाग्नि का सम्बन्ध अपेक्षित है। प्राणाग्नि का स्थिरसम्बन्ध बिना भूत के नहीं हुआ करता। भूत के आधार पर ही प्राण प्रतिष्ठित होता है भूतद्वार से ही प्राण का आकर्षण होता है।

यहाँ भी अवश्य ही आगत प्राणाग्नि की स्थिरता के लिए भूतसम्बन्ध अपेक्षित है। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए जितने सामिधेनी-मन्त्र हैं उतने ही (१५ अथवा १७)-इध्मकाष्ठ लिए जाते हैं। होता मन्त्रोच्चारण कर अन्त में प्रणवोच्चारण करता है इस से प्राणाग्नि अग्नि में प्रतिष्ठित होता है प्रणवप्रतिष्ठोत्तरकाल में ही अध्वर्यु नियत इध्म अग्नि में डालता रहता है। इसप्रकार यावत् सामिधेनी समतुलित इध्मकाष्ठों का प्रतिप्रणव आधान होता है। कैसा अद्भुत कर्म्मकलाप है। उस ओर से मन्त्रशक्ति के द्वारा होता दिव्यप्राणाग्नि को इस यज्ञसंस्था में लाता जाता है इस ओर से अध्वर्यु प्रतिप्रणव इध्माधान से भूताग्नि को प्रज्वलित करता जाता है। दोनों का एकीभावात्मक समिन्धन होता जाता है। कर्म्मसमाप्ति में दोनों अग्नि मिलकर एक अपूर्व-अमृत यज्ञानुगत रूप धारण कर लेते हैं। ऐसे समिद्ध अग्नि के प्रति कौन अग्न्युपासक भूसुर नतमस्तक होकर नमन न करेगा ?।

अब इस सम्बन्ध में यह प्रश्न उपस्थित होता है कि, इध्माधानकर्म्म का अध्वर्यु ही क्यों करता है ?, एवं समिन्धनकर्म्म होता ही क्यों करता है ?। इन प्रश्नों की संक्षिप्त उपपत्ति यही है कि, प्राकृतिक–

---

●—युगान्तेऽन्तर्हितान् वेदान् सेतिहासान् महर्षयः ।
लेभिरे तपसा पूर्वमनुज्ञाताः स्वयम्भुवा ॥

+ लौकिक–भौतिक–काष्ठ से भूताग्नि का ही इन्धन (प्रज्वलन) होता है। आध्यात्मिक इन्धन–(प्रज्वलन)–साधक काष्ठ भी लोकव्यवहार में "इन्धन" नाम से प्रसिद्ध होगया है जिसका प्राकृतरूप ही वर्त्तमान में– ईंधन" कहलाने लग पड़ा है।

इस का उपक्रम—"वदा सत्यं सूत्र सत्यं नियमित सत्य इस त्रिवृद्भाव से ही हुआ है । दूसरा परमेष्ठीपर्व भी भृग्-ऊक्-योग सम्बन्ध से त्रिवृत् ही बन रहा है । सूर्यपर्व भी ज्योतिः गौ-आयु भेद से त्रिपर्वा ही है । चन्द्रमा भी 'रत -श्रद्धा-यशो' रूप से इस सम्पत्ति से वञ्चित नहीं है । पृथिवी भी 'वाक्-गौ-द्या' से नित्य युक्त है । इसप्रकार पाँच पर्वों से पाङ्क्त कहलाने वाले इस विश्वयज्ञ का उपक्रम [स्वयम्भू] पार्श्व [ परमेष्ठी ] मध्य [ सूर्य ] अवरपार्श्व [ चन्द्रमा ] उपसंहार सब कुछ त्रिवृत् ही बना हुआ है ।

शुक्रविज्ञान की दृष्टि से भी वाक्-आपः-अग्नि' यह अमृता शक्रत्रयी विश्वयज्ञ का उपक्रम बन रही है एवं अग्नि -आप-वाक् यह मर्त्या शक्रत्रयी विश्वयज्ञ का उपसंहार बन रही है । यज्ञप्रवर्त्तक यज्ञिय-देवता 'अग्नि-वायु-आदित्य' सम्पत्ति से युक्त रहते हुए त्रिवृत् बन रहे हैं । त्रिसत्यदेवताओं का यज्ञरूप प्रत्येक यज्ञकर्म इसी त्रि-सम्पत्ति से युक्त है जिस का ईशादि विज्ञानभाष्यों में विस्तार से निरूपण किया जाचुका है ।

वैधयज्ञ में होने वाले 'दीक्षा सुत्या- उपसत्' के त्रिवृद्भाव से भी त्रिवृत् का यज्ञाङ्गत्व सिद्ध होरहा है । 'तीन पर आरम्भ तीन पर समाप्त' यह यज्ञ की आवश्यक सम्पत्ति है । इस सम्पत्ति का भी हमारे इस सामिधेनीकर्म में संग्रह होना चाहिए । इसी सम्पत्तिसंग्रह के लिए ११ मन्त्रों में से प्रथम, तथा अन्त के मन्त्रों का तीन बार अनुवचन होता है । आरम्भ का त्रि -अनुवचन प्रायणीय-यज्ञसम्पत्ति का, तथा अन्त का त्रि-अनुवचन उदयनीय-यज्ञसम्पत्ति का समाहक बन रहा है । त्रि-त्रि -अनुवचन की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥ ६ ॥

यज्ञानुगता त्रिवृत्सम्पत्ति अपेक्षित थी । इस सम्पत्ति के साथ साथ उसी संख्यानुगता प्रतिरूपता से एक सम्पत्ति और मिल जाती है । आद्यन्त के त्रिः-त्रि अनुवचन से ११ के स्थान में १५ सामिधेनी ऋचाएँ होजाती हैं । "इन्द्रो ह यत्र वृत्राय वज्रं प्रजहार" [ शत १।३।५।१ ] इत्यादि पूर्वोक्त वज्रविज्ञान में यह बतलाया गया है—कि, शस्त्रबल से आक्रमण करना चत्र इन्द्र का काम है । इन्द्र की प्रहारशक्ति [ विद्युच्छक्ति ] ही वज्र है । इस वज्रसम्पत्ति का ग्राहक पञ्चदशसंख्याभाव [ १५ संख्या ] है । कारण यही है कि जैसे प्रजापति के मुख से त्रिवृत्स्तोम एवं तदनु गायत्रीछन्द तथा अग्नि का प्रादुर्भाव हुआ है, एवमेव प्रजापति के उर, तथा बाहुओं से *पञ्चदशस्तोम एवं तदनु त्रिष्टुप्छन्द तथा इन्द्र का प्रादुर्भाव हुआ है । अग्निब्रह्म ब्राह्मण है शस्त्र प्रहार करना अभिचार करना इस का धर्म नहीं क्योंकि श्रुति का इसके लिए-"सर्वस्य वा अयं ब्राह्मणो मित्रं न वा अयं कञ्चन हिनस्ति' [ शत २।३।२।१६ ] यही आदेश है । इधर शत्रुनाश तथा यज्ञकर्म पर होने वाले स्वाभाविक असुराक्रमण का निरोध भी अपेक्षित है । यद्यपि एकादशसम्पत्ति से त्रिष्टुप् के द्वारा इन्द्रक्षत्र का संग्रह होजाता है । तथापि प्रजापति के साक्षात् बाहुवीर्य से सम्बन्ध रखने वाले पञ्चदशात्मक आयुध का संग्रह नहीं होता । यह काम इस पन्द्रह संख्या से

*—अथैतानीन्द्रभक्तीन्यन्तरीक्षलोको, माध्यन्दिनं सवनं, ग्रीष्म, त्रिष्टुप्, पञ्चदशस्तोमो बृहत्साम, ये च देवगणा समाम्नाता मध्यमं स्थानं, याश्च स्त्रिय ।"
—या० नि० ७।१०।१

गायत्रीछन्द ब्रह्मवीर्य्यात्मक बना हुआ है। इस के अतिरिक्त इसी गायत्री के द्वारा 'एति-प्रेति' रूप ब्रह्मवीर्य के प्रभाव से तृतीय द्युलोकस्थ सोम का अपहरण होता रहता है। यह गायत्री का अपना प्रातिस्विक वीर्य्य है। मन प्राणवाङ्मय आत्मा के तीनों धातुओं से क्रमशः कारण–सूक्ष्म–स्थूल–शरीरों का आविर्भाव हुआ है। इन तीन पर्वों के सम्बन्ध से तीनों में क्रमशः पराक्रम वीर्य्य, बल नाम के धर्म्म उत्पन्न हो जाते हैं। मनोऽनुगत कारणशरीर पराक्रम का अधिष्ठाता है, एवं मनुष्य इस का उदाहरण है। प्राणानुगत सूक्ष्मशरीर वीर्य्य का अधिष्ठाता है, एवं सिंह इस का उदाहरण है। वागनुगत स्थूल-शरीर बल का अधिष्ठाता है, एवं हाथी इसका उदाहरण है।

तीनों शब्द पृथक् पृथक् तीन अर्थों के वाचक हैं। साथ ही तीनों पूर्व-पूर्व एक दूसरे से गौरवान्वित हैं। यही कारण है कि, अपने शरीरबल से दो चार सिंहों को कुचलने की शक्ति रखता हुआ भी हाथी वीर्य्यशाली सिंह का आक्रमण नहीं सह सकता। इधर सिंह के दर्शनमात्र से कम्पित होजाने वाला मनुष्य पराक्रम के बल पर सिंह को पञ्जर ( पिंजरे ) में बन्द कर देता है। प्राणाग्नियुता गायत्री प्राणशक्ति से ही द्युलोकस्थ सोमापहरण में समर्थ होती है। प्राणशक्ति वीर्य्यात्मिका है। अतएव यहां "वीर्य्यं गायत्री" यह कहा गया है ॥ ॥

सामिधेनी ऋचाएं आग्नेयी हैं, गायत्रछन्दा हैं। इस से ब्रह्मवीर्य्य का आधान होगया। परन्तु अभी उसमें क्षत्रवीर्य्य के आधान की कमी है, जिस के बिना ब्रह्म का कोई कर्म्म सम्पन्न नहीं होसकता। ब्रह्म अभिगन्तामात्र है, कर्त्ता तो क्षत्र ही है। ब्रह्म-क्षत्र का युग्म ही कर्म्म की समृद्धि का द्वार है ( देखिए शत ४।१।२ )। आवश्यक है कि, ब्रह्मसम्पत्ति-संग्रह के साथ साथ क्षत्रसम्पत्ति का भी यज्ञ में सम्बन्ध कराया जाय। इस के लिए क्षत्रानुगता छन्दःसम्पत्ति का सम्बन्ध अपेक्षित है। जिसप्रकार अग्नि ब्रह्मवीर्य्यात्मक है, तथैव इन्द्र क्षत्रवीर्य्यात्मक है। एवमेव अग्नि का गायत्रीछन्द जैसे ब्रह्मवीर्य्यात्मक है, वैसे× इन्द्र का त्रिष्टुप्छन्द क्षत्रवीर्य्यात्मक है। इस सम्पत्ति का समन्विकरण से स्वतः संग्रह होजाता है। सामिधेनी ऋचाएं ११ हैं एवं त्रिष्टुप्छन्द भी एकादशाक्षर ही है। एक एक अक्षर एक एक मन्त्र से समतुलित है। ११ से त्रिष्टुप् के द्वारा प्रकृत्या क्षत्रसम्पत्ति प्राप्त होजाती है। परिणामतः हमारा भूताग्नि ब्रह्म, क्षत्र, दोनों वीर्य्यों से समिद्ध बन जाता है। ११ ही सामिधेनी क्यों होती हैं? इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥५॥

जिस यज्ञकर्म्म का यजमान सम्पादन करने वाला है उस यज्ञ की स्वानुरूप सम्पत्ति यही मानी गई है कि, इस में जो भी कर्म्म हों प्राकृतिक यज्ञ के अनुरूप ही हों। इसी को यज्ञपरिभाषा में "रूपसमृद्धि" कहा गया है। प्राकृतिक यज्ञ में मत्र त्रिरूभाव की प्रधानता देखी जाती है। पहिले पञ्चधा उस 'सवहुत' नामक विश्वयज्ञ के स्वरूप पर ही दृष्टि डालिए। महाविश्वयज्ञ की आरम्भभूमि प्राजापत्य स्वयम्भू है।

---

× "उरसा बाहुभ्यां पञ्चदशं निरमिमीत। तमिन्द्रो देवतान्वसृज्यत, त्रिष्टुप् छन्द बृहत् साम, राजन्यो मनुष्याणां, अवि पशूनां तस्मात्ते वीर्य्यवन्त। वीर्य्या-द्ध्यसृज्यन्त' तै० सं० ७।१।१।४ )।

इस का उपक्रम—"वदा सत्य सूत्र सत्यं नियति सत्य इस त्रिवृद्भाव से ही हुआ है। दूसरा परमेष्ठी भी इद्-उरुक्-भाग सम्बन्ध से त्रिवृत् ही बन रहा है। सूर्य्यपर्व भी ज्योति गौ-रायुः भेद से त्रिवृत् ही है। चन्द्रमा भी 'रत -श्रद्धा-यशो' रूप से इस सम्पत्ति से वञ्चित नहीं है। पृथिवी भी 'वाक् गौ-द्यौ' से नित्य युक्त है। इसप्रकार पाँच पर्वों से पाङ्क्त कहलाने वाले इस विश्वयज्ञ का उपक्रम [स्वयम्भू] पारव [परमेष्ठी], मध्य [सूर्य], अवरपार्श्व [चन्द्रमा] उपसंहार सब कुछ त्रिवृत् ही बना हुआ है।

शुक्रविज्ञान की दृष्टि से भी वाक्-आपः-अग्नि' यह अमृता शुक्रत्रयी विश्वयज्ञ का उपक्रम बन रही है एवं 'अग्नि -आप -वाक्' यह मर्त्या शुक्रत्रयी विश्वयज्ञ का उपसंहार बन रही है। यज्ञप्रवर्त्तक पश्चिय-देवता 'अग्नि-वायु-आदित्य' सम्पत्ति से युक्त रहते हुए त्रिवृत् बन रहे हैं। त्रि'सत्यदेवताओं का यजनरूप प्रत्येक यज्ञकर्म इसी त्रि'सम्पत्ति से युक्त है, जिस का ईशादि विज्ञानभाष्यों में विस्तार से निरूपण किया जाचुका है।

वैधयज्ञ में होने वाले 'दीक्षा सुत्या-उपसत्' के त्रिवृद्भाव से भी त्रिवृत् का यज्ञाङ्गत्व सिद्ध होरहा है। 'तीन पर आरम्भ तीन पर समाप्त' यह यज्ञ की आवश्यक सम्पत्ति है। इस सम्पत्ति का भी हमारे इस सामिधेनीकर्म में संग्रह होना चाहिए। इसी सम्पत्तिसंग्रह के लिए ११ मन्त्रों में से प्रथम, तथा अन्तके मन्त्रों का तीन बार अनुवचन होता है। आरम्भ का त्रि -अनुवचन प्रायणीय-यज्ञसम्पात्त का, तथा अन्त का त्रि'-अनुवचन उदयनीय-यज्ञसम्पत्ति का संग्राहक बन रहा है। त्रि-त्रि -अनुवचन की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥ ६ ॥

यज्ञानुगता त्रिवृत्सम्पत्ति अपेक्षित थी। इस सम्पत्ति के साथ साथ उसी सख्यानुगता प्रतिरूपता से एक सम्पत्ति और मिल जाती है। आद्यन्त के त्रिः-त्रि अनुवचन से ११ के स्थान में १५ सामिधेनी ऋचाएँ होजाती हैं। 'इन्द्रो ह यत्र वृत्राय वज्रं प्रजहार० [ शत १।३।४।१ ] इत्यादि पूर्वोक्त वज्रविज्ञान में यह बतलाया गया है-कि शस्त्रबल से आक्रमण करना धर्म इन्द्र का काम है। इन्द्र की महाशक्ति [ विद्युच्छक्ति ] ही वज्र है। इस वज्रसम्पत्ति का ग्राहक पञ्चदशसंख्यामात्र [ १५ संख्या ] है। कारण यही है कि, जैसे प्रजापति के मुख से त्रिवृत्स्तोम एवं तदनु गायत्रीछन्द तथा अग्नि का प्रादुर्भाव हुआ है एवमेव प्रजापति के उर, तथा बाहुओं से पञ्चदशस्तोम एवं तदनु त्रिष्टुप्छन्द तथा इन्द्र का प्रादुर्भाव हुआ है। अग्निकर्म ब्राह्मण है शस्त्र प्रहार करना अभिचार करना इस का धर्म नहीं क्योंकि श्रुति का इसके लिए- मैत्रस्य वा अयं ब्राह्मणो मित्रं न वा अयं कञ्चन हिनस्ति' [ शत २।३।२।१२ ] यही आदेश है। इधर शत्रुनाश तथा यज्ञकर्म पर होने वाले स्वाभाविक असुराक्रमण का निरोध भी अपेक्षित है। यद्यपि एकादशसम्पत्ति से त्रिष्टुप् के द्वारा इन्द्रप्राण का संग्रह होजाता है। तथापि प्रजापति के साक्षात् बाहुवीर्य से सम्बन्ध रखने वाले पञ्चदशात्मक आयुध का संग्रह नहीं होता। यह काम इस पन्द्रह संख्या से

*-अथैतानीन्द्रभक्तीन्यन्तरीक्षलोको, माध्यन्दिन सवन, ग्रीष्म, त्रिष्टुप्, पञ्च-दशस्तोमो बृहत्साम, ये च देवगणाः समाम्नाता मध्यम स्थान, याश्च स्त्रिय।"
—या० नि० ७।१०।१

पूरा होजाता है। यज्ञाग्नि चात्रधर्मानुगत श्रायुष-सम्पत्ति से युक्त होजाता है। फल यह होता कि, इन १५ मन्त्ररूप सामिधेनियों के अनुवचन-कर्मरूप वज्रप्रहार करते समय यजमान जिस शत्रु को नष्ट करने की भावना प्रकट करता है, अवश्यमेव वह शत्रु नष्ट होजाता है। यही पञ्चदश संख्या की एक उपपत्ति है ॥ ७ ॥

एक पक्ष की १५ रात्रियाँ होतीं हैं। इसी प्रकार मास के 'परिप्लव' से आगे आकर सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप सम्पन्न होता है। जिसने एक पक्ष की रात्रियों का संग्रह कर लिया उसने इस अवयव के द्वारा पूरे सम्वत्सर की रात्रियों का समग्र करते हुए सम्वत्सरसमष्टि ही प्राप्त करली। यह सम्वत्सरयज्ञसम्पत् की प्राप्ति ही पञ्चदशसंख्या का दूसरा फल है।

अवयव अवयवी के बिना अधूरा है। असम्पूर्ण है। साथ ही दर्शपूर्णमास का प्राकृतिक पक्षाग्नि-सोम से सम्बद्ध है अतएव इसे सम्वत्सर का अवयव माना जायगा। इस की पूर्णता के लिए, समृद्धि के लिए अवयवी का सम्बन्ध अपेक्षित है। वह काम भी इस पञ्चदशसंख्या से गतार्थ होजाता है। यही पञ्चदश-संख्या की तीसरी उपपत्ति है।

'अग्निहोत्र दर्शपूर्णमास चातुर्मास्य पशुबन्ध ज्योतिष्टोम' ये पाँचों मैध यज्ञ क्रमशः प्राकृतिक-आधिदैविक-नित्य अहोरात्रयज्ञ, पक्षयज्ञ ऋतुयज्ञ, अयनयज्ञ, सम्वत्सरयज्ञ इन पाँच यज्ञों के प्रतिरूप हैं। दर्शपूर्णमास क्योंकि प्राकृतिक पक्षयज्ञ का प्रतिरूप है पक्ष में १५ संख्या का समावेश है। अतएव यहाँ १५ संख्या के समावेश से उस पक्षयज्ञ की अनुरूपता भी प्राप्त होजाती है। यही पञ्चदशसंख्या की चौथी उपपत्ति है ॥ ८ ॥

प्रत्येक गायत्रीछन्द के [ त्रिपदागायत्री के ] तीन तीन पाद होते हैं प्रत्येक पाद में आठ आठ अक्षर होते हैं फलतः एक गायत्री के २४ अक्षर होजाते हैं। १५ के सम्बन्ध से १५ गायत्रीछन्दस्क सामिधेनी ऋचाओं के प्रत्येक के २४ के अनुपात से कुल ३६० अक्षर होजाते हैं। उधर एक सम्वत्सरयज्ञ में ३६० ही अहः होते हैं। इस पन्द्रह संख्या से सम्पन्न गायत्री के ३६० अक्षरों से सम्वत्सर के ३६० अहोरात्र समतुलित हैं। इस रूप से साक्षात् ही सम्वत्सरयज्ञसम्पत्ति का संग्रह होजाता है। यही पञ्चदश संख्या की पाँचवी उपपत्ति है ॥ ६ ॥

यदि दर्शपूर्णमास में काम्येष्टि अपेक्षित है तो उस समय १५ के स्थान में १७ सामिधेनियाँ होती हैं। 'धाय्या' नामक दो ऋक् मन्त्रों का ( अग्नि समिध्यमानो अध्वरे०-समिद्धो अग्न आहुत० इन दोनों मन्त्रों के मध्य में पठित होने से समिध्यमान-समिद्वती नाम से प्रसिद्ध हुए हैं ) समावेश और कर लिया जाता है। इस सत्रह संख्या की यही उपपत्ति है कि, इन से सर्वकाम ( अभीष्टकाम, जिसके लिए कि 'काम्येष्टि' की जाती है ) पूर्ण होजाता है। सर्वकामपूर्ति का मूलाधार सप्तप्रजापति

— अथास्य कर्मरसानुप्रदानं वृत्रवधो, या च का च बलकृति, रिन्द्रकर्मैव तत्'' ( या० नि० ७।१०।२ )।

है। मृगमस्थ इन्द्र प्रजापति अनिरुक्त है। इस ही 'कः' नाम से व्यवहृत किया गया है। इस केन्द्रस्थ उक्त अनिरुक्त प्रजापति का वाक् महिमालक्षण वषट्कार के आधार पर आगे चलकर पार्थिव-सम्वत्सररूप में सर्वरूप से वितान होता है। वही इस का सर्वरूप है, उस ही सर्वप्रजापति' कहा गया है जो कि 'स' नाम से व्यवहृत हुआ है। सत्यात्मक इस सम्वत्सरप्रजापति के व्यष्टि-समष्टि-रूप से दो विवर्त हैं। व्यष्टिरूप इस के अवयव हैं समष्टिरूप अवयवी है। १२ मास ५ ऋतुएँ इस के अवयव हैं। इन की समष्टि ही सम्वत्सर है। इन १७ अवयवों से यह प्रजापति 'सप्तदश' बना हुआ है। काम्येष्टि से कामपूर्त्ति अपेक्षित है। कामपूरक सप्तदशप्रजापति है इसप्रकार सप्तदश सामिधनी के अनुवचन से उस सप्तदश, कामपूरक प्रजापति का संग्रह होजाता है कामपूर्त्ति होजाती है। यही सप्तदश संख्या की उपपत्ति है।

काम्येष्टि के देवता का उपांशुरूप से यजन होता है। उपांशुभाव अनिरुक्तभाव का ग्राहक है। उधर अनिरुक्तभाव सर्वरूप का समाहक माना गया है। प्रत्येक शब्द की यत्किञ्चित्पदार्थतावच्छेदकावच्छिन्न में ही शक्ति मानी गई है। इसीलिए प्रत्येक शब्द नियत अर्थ का ही वाचक है। व्यष्टिरूप से ही वस्तुओं का शब्द के द्वारा निर्वचन सम्भव है। परन्तु समष्टि के लिए 'सर्व' शब्द के अतिरिक्त और किसी शब्द का व्यवहार नहीं होता। उपांशु अनिरुक्त है अनिरुक्त सर्वभाव है यही सर्वकाम यहाँ अपेक्षित हैं। इसीलिए (सर्वकामसमृद्धि के लिए ही) यहाँ उपांशु यजन होता है। उपांशुभाव सर्वात्मक अनिरुक्तभाव का ही ग्राहक है यही तात्पर्य्य है। इसके साथ ही श्रुति लोकदृष्टि से यह भी शिक्षा दे रही है कि यदि तुम्हें अपने काम्यकर्म्म की सिद्धि अपेक्षित है तो तत्साधक कर्म्म का उपांशुरूप से (चुपचाप-बिना किसी से कुछ कहे सुने) ही अनुगमन करना चाहिए। लौकिक कर्म्म हो अथवा शास्त्रीय उस का वस्तुप्रयोग करने से कर्म्म निरुक्त बनता हुआ अनिरुक्त आत्मप्रजापति की शक्ति से वञ्चित होजाता है। वागिन्द्रिय का प्रजापति से सम्बन्ध नहीं है जैसा कि— स प्रजापतिमनम गयानुवाच। तस्मायत् किञ्च प्राजापत्यं यज्ञे क्रियते उपांश्वेव तत् क्रियते। अहृन्यथाहि वाक् प्रजापतय आसीत्' (शत १।४।५।१२।) इत्यादि रूप से आगे विस्तार से बतलाया जाने वाला है। यह विश्वास करने योग्य है कि जो व्यक्ति अपने कर्म्म का वागिन्द्रिय से व्याख्यान करने लग जाते हैं वे आत्मसहयोग खोते हुए कर्म्मसमृद्धि से सर्वथा वञ्चित ही होजाते हैं। सचमुच प्रदर्शन ही कर्म्मसिद्धि का अन्यतम शत्रु है ॥१०॥

दर्शपूर्णमास के सम्बन्ध में कितने ही याज्ञिक २१ सामिधेनियों का अनुवचन आवश्यक मानते हैं। इस की उपपत्ति वे यह बतलाते हैं कि १२ मास ५ ऋतुएँ, ३ लोक, इसप्रकार सम्वत्सरयज्ञ के २० पर्व हैं। २१ वाँ स्वयं सूर्य्य है। यही इस सम्वत्सरयज्ञ की अन्तिम गति, तथा प्रतिष्ठा है। यदि यहाँ भी २१ सामिधेनियों का अनुवचन होगा तो २१ संख्या से तो उपलक्षित उक्त मासादि २१ सम्वत्सरपर्वों का संग्रह होजायगा एवं २१ वीं के अनुवचन से सूर्य्यप्रतिष्ठा प्राप्त होजायगी ॥११॥

परमवैज्ञानिक याज्ञवल्क्य उक्त उपपत्ति का उपहास करते हुए कहते हैं कि, जो यजमान सर्वथा भीरुतन्य है प्रतिष्ठित है उसीके लिए २१ का अनुवचन करना चाहिए। अथवा जो ऐसा होगा, वही यह पत्नी भी की कामना से २१ का समर्थन करेगा। भला ऐसा भीरुतन्य यजमान दर्शपूर्णमास का आरम्भ

# चतुर्थ अध्याय उपक्रान्त

# ४

## चौथे अध्याय में पहिला, एव तीसरे प्रपाठक में तीसरा ब्राह्मण सामिधेनी–ब्राह्मणानुगत दूसरा ब्राह्मण

## —२—

[1]आग्नेयी [2]सामिधेनी [3]गायत्रीछन्द ११ मूलसंख्या [4]आद्यन्त के मन्त्रों की त्रिरावृत्ति, [5]पञ्चदश संख्या [6]ऋग्येष्ठ्यनुगता सप्तदश संख्या, आद्यन्त के दोनों त्रिकों का एकश्वास में उच्चारण, [8]१५ हों सामिधेनी मन्त्रों का सन्तत–अविच्छिन्न उच्चारण इन विशेषधर्मों से क्रमशः [1]अग्निःस्वरूप–प्राप्तिपूर्वक प्रजापतीप्स्याधान, [2]प्रातिस्विक गायत्रीप्स्याधान [3]वज्रवीप्स्याधान, प्रायणीयोदयनीयानुगता पक्षियनिपुनसम्पत्तिसंग्रह, [5]पक्षसम्पत्ति–रात्रिसम्पत्ति रूप सम्पत्ति [6]अनिरुक्तानुगता सप्तसम्पत्तिसंग्रह, [7]लोक–प्राणसम्पत्तिसंग्रह, [8]अहोरात्र की अनन्यभोग्यता इन प्रश्नों का सोपपत्तिक निरूपण ही पूर्वब्राह्मण के परिगणित विषय हैं। अब सामिधेनियों के सम्बन्ध में ही 'सामासिका' एक विशेषता बतलाते हुए इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण किया जाता है।

जिस प्राकृतिक यज्ञ से सम्पूर्ण प्रजा की उत्पत्ति हुई है वह प्राकृतिक यज्ञ सत्य पर ही प्रतिष्ठित है। इसी सम्बन्ध में ब्राह्मण ग्रन्थों में एक आख्यान आता है—

'प्रजापति की सन्तान होने से 'प्राजापत्य'' इस उपनाम से प्रसिद्ध देवता और असुर, दोनो पिताप्रजापति के दाय ( सम्पत्ति ) का विभाग कराने की इच्छा से प्रजापति के समीप प्रणतभाव से (देवता), एवं अधिकार–भावना से (असुर) उपस्थित हुए। प्रजापति के दायादकोश ( निजी सञ्चित सम्पत्ति) अपनी 'सत्य और अनृत' नाम की वाङ्मयी सम्पत्ति ही प्रधान थी। प्रजापति ने आधा सत्य, आधा अनृत तो देवताओं में बाँट दिया, एवं आधा सत्य तथा आधा अनृत असुरों में बाँट दिया। देवताओंने चाहा कि अपने भाग का आधा अनृत यदि असुर लेलें तत्स्थान में अपना आधा सत्य अपने को दे दें तो बड़ा अच्छा हो। इसीप्रकार असुरोंने भी यही चाहा कि, अपने को जो आधा सत्य मिला है वह देवता लेलें और बदले में आधा अनृत हमें दे दें तो बड़ा अच्छा हो। आगे जाकर ऐसा ही हुआ। फलतः देवताओं के दायाद में सम्पूर्ण सत्य आगया, एवं असुरों के दायाद में सम्पूर्ण अनृत आगया।

अपने इस कृत्स्न सत्य को प्राप्त कर देवताओंने यह निश्चय किया कि, अपने यज्ञ कर के इस सत्य को त्रैलोक्य में फैलावें। देवताओंने ऐसा ही किया। जिस यज्ञ के आधार पर देवताओंनें वाक्सत्य का वितान किया था वह वाक् सत्य यही त्रयीविद्या है' (श०१।५।१ ब्रा०)।

उक्त आख्यान की वैज्ञानिक-व्याख्या की ओर न जाते हुए प्रकृत में इस से यही बतलाना है कि, सत्य और यज्ञ का घनिष्ठ सम्बन्ध है। यज्ञ से ही सत्य का वितान होता है एवं सत्य के आधार पर ही यज्ञकर्म्म सम्पादित होता है। यह सत्यतत्त्व श्रुति के शब्दों में ही— 'ऋक्-यजुः-सामात्मिका त्रयीविद्या' ही है। इस से यही निष्कर्ष निकलता है कि त्रयीवेद ही यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा है, जिस वस्त्वात्मिका त्रयीविद्या का शब्दात्मक वेदग्रन्थों में निरूपण हुआ है।

'ऋक्-यजु-साम' तीनों तत्त्वों के आधार पर ही प्रजापति यज्ञ करने में समर्थ हुए हैं। ऋक्-वेद से अग्नितत्त्व का यजुः से वायु का तथा साम से आदित्य का आविर्भाव हुआ है। त्रयीवेदोत्पन्न अग्निवाय्वादि देवताओं का परस्पर सङ्गम ही 'यज्ञ' है *।

प्रत्येक वस्तुपिण्ड एक एक स्वतन्त्र यज्ञसंस्था है। इस प्रत्येक यज्ञसंस्था में 'पद पुनःपदम्' भेद से दो दो पर्व हैं। स्वयं वस्तुपिण्ड पदम् है एवं वस्तुपिण्ड के केन्द्र से प्राणरूप से निकल कर वस्तुपिण्ड के चारों ओर बड़ी दूर पर्य्यन्त अपनी व्याप्ति रखने वाला बहिर्मण्डल उस वस्तुपिण्ड का 'पुनःपदम्' है। इसी पुनःपद को 'महिमामण्डल साहस्रीमण्डल' 'वषट्कारमण्डल'-'विश्वरूप' आदि नामों से व्यवहृत किया गया है।

प्रत्येक वस्तुपिण्ड को वस्तुपिण्ड वस्तुमहिमामण्डल, एवं पिण्ड-मण्डलान्तर्गत वस्तुतत्त्व भेद से तीन भागों में विभक्त देखा जासकता है। पिण्ड भी कोई सत्तासिद्ध वस्तु नहीं है अपितु आकारमात्र है। मण्डल भी कोई सत्तासिद्ध पदार्थ नहीं है अपितु आकारमात्र है। जिस का यह पिण्ड है, जिस का यह मण्डल है पिण्ड, तथा मण्डल से पिण्डाश्रित-मण्डलाश्रित वही तत्त्व सत्तासिद्ध पदार्थ है। पिण्डात्मिका सीमा अन्तःसीमा है एवं मण्डलात्मिका सीमा बहिःसीमा है। इन दोनों सीमाओं से पिण्ड-मण्डल-गत वस्तुतत्त्व सीमित बना हुआ है। पिण्डसीमा ही जिस को हम 'मूर्त्ति कहेंगे 'ऋग्वेद' है। मण्डलसीमा को ही 'सामवेद' कहा जायगा एवं उस तीसरे सीमित-सत्तासिद्ध वस्तुतत्त्व को 'यजुर्वेद' कहा जायगा। इसप्रकार इस त्रयीदृष्टि से प्रत्येक वस्तु में त्रयीवेद की उपलब्धि होरही है। दूसरे शब्दों में-त्रयीविद्या के गर्भ में ही सम्पूर्ण भौतिक पदार्थों की उपलब्धि होरही है जैसा कि- 'त्रय्यां वाव विद्यायां सर्वाणि भूतानि' (शत० १०।४।२।२२) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है।

ऋग्वेद छन्दोवेद है सामवेद वितानवेद है एवं यजुर्वेद रसवेद है, जैसा कि उपनिषद्-विज्ञानभाष्यभूमिकादि में विस्तार से प्रतिपादित है। छन्दो-लक्षण ऋग्वेद मूर्त्ति का निर्म्मापक है। वितानलक्षण सामवेद मूर्त्तिमण्डल-लक्षण बाह्य तेजोमण्डल का स्वरूपसमर्पक है, एवं रसलक्षण

*—'अग्नि-वायु-रविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम्।
दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजुःसामलक्षणम्' (मनु)।

यजुर्वेद मूर्त्तिमण्डलान्तवर्त्ती रसात्मक गतिभाव का प्रवर्त्तक है *। इस तात्त्विक वेदस्वरूप-विवेचन से निष्कर्ष यही निकला कि, वेदत्रयी के आधार पर जिस यज्ञ की स्वरूप-निष्पत्ति बतलाई गई है, उस का प्रधान स्थान परिधिमण्डलात्मक वितानलक्षण सामवेद ही बन रहा है।

पूर्व में साम का आदित्य से सम्बन्ध बतलाया गया है। पाठकों को सम्भवत: यह भी स्मरण होगा कि, हमने पूर्वब्राह्मण के विवेचना-प्रकरण में 'स्वरविज्ञान' का स्पष्टीकरण करते हुए यह बतलाया था कि, स्वर का आदित्य से सम्बन्ध है एवं स्वर्लोकस्थ दिव्यप्राणदेवता भी स्वरात्मक ही हैं। इन स्वरात्मक प्राणदेवताओं का परस्पर यजन ही यज्ञ है। स्वरतत्त्व आदित्यात्मक है आदित्य सामात्मक है। अतः 'स्वर' और 'साम' की एकरूपता सिद्ध होजाती है। पिण्डात्मिका ऋक् यदि पदस्थानीया है, मध्यस्थित यजु यदि गतिधर्म्म से गद्यस्थानीय है, तो मण्डलात्मक साम इसी वितानात्मक स्वरभाव से गेयात्मक है। वितान ही गान है, गान ही साम है साम ही वस्तुवस्तु-महिमा-मण्डल की अवसान भूमि है।

केन्द्र से चारो परिधि-पर्य्यन्त बहुसंख्यात्मक सहस्र मण्डल होते हैं। अतएव सामतत्त्व सहस्रवर्त्मा कहलाया है। इस सहस्रवर्त्मा साम के उस स्वरूप का हमें विचार करना है जिस की सीमा के गर्भ में पार्थिव सम्वत्सरयज्ञ प्रतिष्ठित है। इस सम्वत्सरयज्ञ का वितान भूपृष्ठ से आरम्भ कर २१ एकविंशस्तोम पर्य्यन्त होता है। २१ स्तोमपर्य्यन्त पार्थिव मण्डल ही रथन्तरसाम' कहलाया है। त्रिवृदग्नि पञ्चदशवायु, एकविंश आदित्य, ये मुख्य देवता, अग्निप्रमुख आठ वसुगण, वायुप्रमुख ११ रुद्रगण आदित्यप्रमुख १२ आदित्यगण १ प्रजापति, १ वषट्कार ३३ प्राणदेवता यज्ञियदेवता कहलाए हैं +। इन यज्ञिय देवताओं से ही यज्ञ का स्वरूप निष्पन्न हुआ है। यह यज्ञमण्डलात्मक महिमामण्डल उभयत:-परिधि—उसी वितानात्मक साम से परिगृहीत है।

दूसरी दृष्टि से सामव्याप्ति का विचार कीजिए। पार्थिव सामपृष्ठों को इतरपृष्ठ स्थूलपृष्ठ (भूपिण्ड), त्रिवृत्पृष्ठ पञ्चदशपृष्ठ, सप्तदशपृष्ठ एकविंशपृष्ठ पारावतपृष्ठ भेद से सात भागों में विभक्त किया जासकता है। ये सातों पृष्ट सामपरिभाषा में क्रमश: हिंकार प्रस्ताव आदि उद्गीथ प्रतीहार उपद्रव, निधन इन नामों से व्यवहृत हुए हैं। यदि भिन्न का स्वरपृष्ठ में अन्तर्भाव करलिया जाता है तो त्रयस्त्रिंशपृष्ठ एक स्वतन्त्र पृष्ठ बन जाता है। उस समय इतरपृष्ठ त्रिवृदन्तरिक्ष-दशपृष्ठ, सप्तदशपृष्ठ, एकविंशपृष्ठ, त्रयस्त्रिंशपृष्ठ, पारावतपृष्ठ ( चतुश्चत्वारिंशत्पृष्ठ ) इस क्रम से सात पृष्ठ

---

* "ऋग्भ्यो जातां सर्वशो मूर्त्तिमाहुः, सर्वा गतिर्याजुषी हैव शश्वत्।
सर्वं तेजः सामरूप्यं ह शश्वत्, सर्वं हीदं ब्रह्मणा हैव सृष्टम्" ॥
—तै० ब्रा० ३।१२।९।१ ॥

+ "इति स्तुतासो असथा रिशादसो ये स्थ त्रयश्च त्रिंशच्च।
मनोर्देवा यज्ञियास:" ॥ [ ८।३०।२। ]।

हाजाते हैं। यदि वृत्तपृष्ठ का भूपृष्ठ में अन्तर्भाव मान लिया जाता है, तो त्रिणव के समावेश से सात पृष्ठ हाजाते हैं। इसप्रकार 'लोकेषु सप्तविधं सामोपासीत' इस अनुगमवचन का तीन प्रकार से समन्वय किया जासकता है।






१—इत् त्रिशदन्तर्म् पृष्ठ हिङ्कार—
२—पञ्चदशपृष्ठ—प्रस्ताव
३—सप्तदशपृष्ठ—आदि
४—एकविंशपृष्ठ—उद्गीथ—
५—त्रिणवपृष्ठ—प्रतीहार
६—त्रयस्त्रिंशपृष्ठ— उपद्रव
७—अष्टाचत्वारिंशतपृष्ठ निधन

—— "इत्थं वा सप्तविधं सामोपासीत"

——•——

१—भूपृष्ठ—हिङ्कार—
२—त्रिवृत्पृष्ठ प्रस्ताव
३—पञ्चदशपृष्ठ आदि
४- सप्तदशपृष्ठ उद्गीथ —
५—एकविंशपृष्ठ प्रतीहार
६—त्रिणवपृष्ठ–उपद्रव
७—त्रयस्त्रिंशपृष्ठ–निधन—

—— "इत्थं वा सप्तविध मामोपासीत"

——•——

उक्त साम विवर्तों की विवेचना की ओर न जाते हुए प्रकृत में हमें केवल यही बतलाना है कि, [illegible] ही प्रकृति-यज्ञ की प्रतिष्ठा है। इस [illegible] की उक्त [illegible] बिन्दु को, [illegible] प्राथमिक उदय होता है श्रुतिने 'हिङ्कार' नाम से व्यवहृत किया है। [illegible] में प्रतिष्ठित उक्त बिन्दु को 'प्रस्ताव' नाम से व्यवहृत किया है। हिङ्कार [illegible] स्थान में 'उद्गीथाङ्गार' रूप में परिणत होता है। [illegible] 'प्रतिहार' [illegible] कहलाता है। इसप्रकार हिङ्कारात्मक [illegible] के द्वारा [illegible] साम [illegible] है।

अब संक्षेप से सङ्गीतदृष्टि से भी हिङ्कारात्मक साम की मीमांसा कर लीजिए। नाद, स्वर, श्रुति शब्दादि भेद से सङ्गीत के अनेक पर्व माने गए हैं। इन में नाद ही सङ्गीत की सर्वमूलभित्ति है। नादब्रह्म के आधार पर ही श्रुति का उत्थान होता है। श्रुति के द्वारा ही स्वर का आविर्भाव होता है एवं स्वर ही आगे जाकर शब्दाभिव्यक्ति का जनक बनता है।

# सङ्गीतानुगत–नाद–श्रुति–स्वर–स्वरूप–दिग्दर्शनम्

सामानुगत 'हिंकार' के समन्वय–प्रसङ्ग में नाद–श्रुति–स्वर' भावों से समन्वित उस 'सङ्गीत' की स्वरूप–मीमांसा का भी हमें दो शब्दों में यशोगान कर लेना चाहिए, जिस इत्थभूत 'सङ्गीत' को आत्मबुद्धि से समन्विता साधनमूला निष्ठा से असत्स्पृष्ट ही मानते हुए श्रुतिप्रज्ञा ने आत्मबुद्धिनिष्ठा–प्रधान एतद्देशीय 'ब्राह्मण' के लिए तो सर्वात्मना नियन्त्रित ही कर दिया है जैसाकि–'तस्माद् ब्राह्मणो न नृत्येत न गायेत' इत्यादि श्रौत–सन्दर्भ से स्पष्टतमरूपेण प्रमाणित है। इस प्रमाणन का कारण भी स्पष्टतम है। प्रकृति के तात्त्विक स्वरूप के परीक्षक वैज्ञानिक महर्षियोंने मानवीय मन का एक प्रधान दोष माना है–'आगला', एवं मानवीय शरीर का एक प्रधान दोष माना है 'आलस्य'। एवं गायन–नर्त्तन–वाद्यात्मक सङ्गीत में येन केन रूपेण ये दोनों दोष न्यूनाधिकमात्रा से सन्निविष्ट रहते ही हैं। इन दोनों से–क्रमशः मनोऽनुगत–'आगला' दोष से तो मानवीय आत्मा की चिन्तन–निदिध्यासन–मूला–संचित् शक्ति अभिभूत होजाती है एवं शरीरानुगत 'आलस्य' दोषसे मानवीया बुद्धि का निष्ठानुगत–व्यवसायात्मक–'धृतिगुण' अभिभूत होजाता है। 'आलस्यदोष' को सङ्गीत के 'नृत्यविभाग' में समाविष्ट माना गया है जिस 'नृत्याङ्ग' का प्रधानरूप के शरीर से ही सम्बन्ध है। एवं 'आगलादोष' को सङ्गीत के 'गायनविभाग' में समाविष्ट माना गया है जिस 'गायनाङ्ग' का प्रधानरूप से मन से ही सम्बन्ध माना गया है।

दोनों दोषों के स्वरूप के सम्बन्ध में बात कुछ समझने जैसी है। प्रकृतिसिद्ध पञ्चपर्वा प्राकृत–विश्व के सुप्रसिद्ध 'चन्द्रमा' से तो मानवीय 'मन' का स्वरूप–निर्माण हुआ है एवं भूपिण्ड (पाञ्चभौतिक–भूपिण्ड) से मानवीय 'शरीर' की स्वरूप–निष्पत्ति हुई है। चान्द्र मण्डल सौम्य–गन्धर्व–प्राण की आवासभूमि माना गया है एवं पार्थिव मण्डल 'अद्भ्यः पृथिवी' रूप से आप्यप्राणात्मक–'अप्सराप्राण' की आवासभूमि माना गया है। मनोऽनुगत चान्द्र गन्धर्वप्राण ही गायन का प्रवर्त्तक है एवं शरीरानुगत पार्थिव अप्सराप्राण ही नर्त्तन का प्रवर्त्तक है। हास परिहास आमोद प्रमोद क्रीडा रति, आदि आदि मन–शरीर–निबन्धन यच्चयावत् काममोग चान्द्र–पार्थिव–गन्धर्व तथा अप्सरा प्राणों से ही अनुप्राणित माने गए हैं जैसाकि निम्न लिखित कतिपय श्रुतिवचनों से स्पष्ट प्रमाणित है—

## (१)–मनोविभूतय —

१—असौ वै सोमो राजा विचक्षणश्चन्द्रमा (कौ० ब्रा०उप०४।३।१०)।

२—चन्द्रमा गन्धर्वः (यजु स १८।४०)–(शत ९।४।१।९।)।

३—रूपमिति गन्धर्वा–उपासत (शत० १०।५।२।२०।)।

प्रतिष्ठित माने गए हैं, जैसाकि— 'प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानः' इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। इस स्तरस्थ आग्नेय-पार्थिव-प्राजापत्य का प्राणमहिमात्मक मण्डल ही वह 'नादमण्डल' है जिस के गर्भ में श्रुति, तथा स्वरात्मक-सङ्गीत अभिव्याप्त रहता है जिस इस नाद श्रुति-समन्वयात्मक सङ्गीत में हृत्थ प्राजापत्य अग्नि (कायाग्नि), मन वायव्यप्राण तदनुप्राणित उदात्त-अनुदात्त-स्वरित-नामक स्वर (मन्द्र-मध्य-तार-नाम की स्वरत्रयी) एवं व्यञ्जनात्मिका ध्वनिर्माणोपेता वैखरीवाक् ये मात्र समन्वित रहते हैं, जिनके स्वरूप-समन्वय के लिए सङ्गीतशास्त्र के सुप्रसिद्ध इन पद्यों की ओर ही सङ्गीत-प्रेमियों का ध्यान आकर्षित किया जाता है—

चैतन्य सर्वभूतानां विवृत्त जगदात्मना ॥
'नादब्रह्म' तदानन्दमद्वितीयमुपास्महे ॥१॥
नादोपासनया देवा ब्रह्म विष्णु-महेश्वरा ॥
भवन्त्युपासिता नून यस्मादेते तदात्मका ॥२॥
आत्मा विवक्षमाणोऽय मन प्रेरयते, मनः-॥
देहस्थं वह्निमाहन्ति, स प्रेरयति मारुतम् ॥३॥
ब्रह्मग्रन्थिस्थित सोऽय क्रमादूर्ध्वपथे चरन् ॥
नाभि-हृत्-कण्ठ मूर्धा-स्ये-ष्वाविर्भावयते ध्वनिम् ॥४॥
नादोऽति सूक्ष्म सूक्ष्मश्च, पुष्टो, ऽपुष्टश्च, कृत्रिम ॥
इति पञ्चाभिधां धत्ते पञ्चस्थानस्थित क्रमात् ॥
''न'-कार 'प्राण' नामान,' द'-कार' 'अनल' विदु ॥
जात प्राणाग्निसयोगात्, तेन 'नादो'ऽभिधीयत ॥६॥
व्यवहार त्वसौ त्रेधा हृदि मन्द्रोऽभिधीयते ॥
कण्ठ मध्यो, मूर्ध्नि तारो, द्विगुणश्चोत्तरोत्तरः ॥७॥
—शार्ङ्गदेवविरचित-सङ्गीतरत्नाकरे-स्वराध्याय—

ज्ञानजनित-भावना-संस्कारपुञ्जों से तथा कर्मजनित-वासना-संस्कारपुञ्जों से पुञ्जीभूत एवं सम्पुष्ट कर्मभोक्ता कर्मात्मा देही ('जीव नामक 'आत्मा) अपनी सौरी बुद्धि के साथ समन्वित होकर ही मानव की प्रारब्ध-कर्मजनिता ऐहलौकिकी जीवनयात्रा का अभिगन्ता बना रहता है। इत्थंभूत भोक्तात्मा से समन्विता प्रेरणात्मिका बुद्धि के प्रेरणाबल को अपना आधार बना कर चान्द्र सौम्य प्राणात्मक मानवीय मन इन्द्रियों के माध्यम से भोक्तात्मा के अन्तःस्थलीय शुभ-अशुभ-संस्कारों के अनुपात से ऐन्द्रियक-भौतिक अर्थों-विषयों की कामना करता रहता है जिस इस अर्थकामना (विषयकामना) को हम आत्मा की इच्छा कह सकते हैं

४—योषित्कामा वै गन्धर्वा (शत० ३।२।४।३)।
५—स्त्रीकामा वै गन्धर्वा (ऐ० ब्रा० १।२७)।
६—मनो मे, रेतो मे, पुन सम्भूतिर्मे, तन्मे त्वयि चन्द्रमसि (जै० उ० ब्रा० ३।२७।१४)।
७—गन्धो मे, मोदो मे, प्रमोदो मे, तन्मे युष्मासु गन्धर्वेषु (जै० उ० ब्रा० ३।२५।४)

## (२)—शरीरविभूतय —

१—इयं वै पृथिवी भूतस्य प्रथमजा (यजुःसं० ३७।४)-शत०१४।१।२।१०
२—अप्सु पृथिवी (तै० उप २।१)।
३—गन्ध इत्यप्सरसः-उपासते (शत १।४।३।२०)।
४—किन्तु मेऽस्मासु-अप्सरसु इति ?-हासो मे, क्रीडा मे, मिथुनम्मे (जै उ ३।२५।८)।
५—गन्धेनैव च रूपेण गन्धर्वाप्सरसश्चरन्ति (शत ६।४।१।४))।

चान्द्रमनोऽनुगत गन्धर्वप्राण, एवं पार्थिवशरीरानुगत अप्सराप्राण, इन दोनों प्राकृतिक-प्राणों के आधार पर सुप्रसिद्ध-'तुम्बुरु' तथा-गन्धर्वप्राणानुगत- नारद (पारमेष्ठ्य-आपोमय- नारमर्यादक प्राण) नामक ऋषियों ही के समन्वय से ही नृत्य-गीत- वाद्यात्मक-मनःशरीरनिबन्धन 'सङ्गीत' का आविर्भाव हुआ है। तुम्बुरु ऋषिप्राण का आद्यक्षर 'त' कार, नारद ऋषिप्राण का आद्यक्षर-'न' कार एवं 'ऋषि' का आद्यक्षर- कार इन तीनों त-न-र' अक्षरों की समष्टि इसी तथ्य के आधार पर सङ्गीतविशारदों के सङ्गीतोपक्रममें माङ्गलिक-संस्मरण बन रही है जैसाकि-"त-न-न-रीम्' -त-न-न-रीम्' - ('त -तुम्बुरु, 'न नारद, र-ऋषि — अर्थात-तुम्बुरु-नारद-नामक-सङ्गीतस्वरप्रवर्त्तक ऋषियों का संस्मरण करके ही हम सङ्गीत आरम्भ कर रहे हैं)—इत्यादि से प्रसिद्ध है।

गन्धर्वसम्बन्धात्मक मन के साथ प्रधानरूप से 'तुम्बुरुप्राण' का सम्बन्ध है, एवं अप्सरसात्मक शरीर के साथ प्रधानरूप से- नारदप्राण' का सम्बन्ध है। पाञ्चभौतिक-पार्थिव-शरीर के क्षेत्र में नित्य (मर्त्य-भूत)- पितनिचय (अमृत-प्राण)—समन्वयात्मक — अमृत - मृत्युरूप • भावेन प्रवा')

---

• 'अर्द्धं ह वै प्रजापतेरात्मना मर्त्यमासीदर्द्धममृतम्"
—शतपथब्राह्मणे
अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन !" (गीतायाम्)।

(१)-यत्रैतत्-अस्मिन्-शरीरे संस्पर्शेन-उष्णिमानं विजानाति, तस्यैषा श्रुतिः। यत्रैतत्-कर्णौ-अपिगृह्य निनदमिव नदथुरिव-अग्नेरिव ज्वलत उपश्रृणोति, तदेतत्-दृष्टं च, श्रुतञ्च-इत्युपासीत्।

—छान्दोग्योपनिषत् ३।१३।८।

(२)-अयमग्निर्वैश्वानर -योऽयमन्तः पुरुषे, येनेदमन्नं पच्यते *, यदिदमद्यते। तस्यैष घोषो भवति-यमेतत्-कर्णौ-अपिधाय शृणोति।

—बृहदारण्यकोपनिषत् ५।६।१।

आत्मबुद्धि-समन्विता मानसेच्छा का प्रथमाघात इसी तथाकथित वैश्वानर-अग्नि पर होता है। इस आघात से प्रत्याहित वैश्वानर अग्नि का आघात तत्रैव व्याप्त-वायव्यप्राण पर होता है। आहित वैश्वानर अग्नि से प्रत्याहृत वायव्यप्राण ही आग्नेयप्राण से समन्वित होता हुआ-शरीराभ्यन्तररूप प्रदेश में ऊर्ध्व उत्क्रान्त होता हुआ शब्दोत्पत्ति का कारण बन जाता है, जैसाकि-'वायुः खात्-शब्दस्तत्' इत्यादि प्रातिशाख्य-सिद्धान्त से भी स्पष्ट है। अग्नि ही मरुत् के सहयोग से क्योंकि यों 'अस्थात्मिका-वाग्रूप में परिणत होता रहता है, अतएव सिद्ध है कि, मानव का शारीरिक-वैश्वानराग्नि ही मरुत् के द्वारा अभिव्यक्ति में आकर कण्ठ से बहिर्विनिःसृत होता हुआ शब्दमयी वैखरीवाक् ( मत्या वाक् ) रूप में परिणत होता रहता है। 'अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशत्' इत्यादि औपनिषद-सिद्धान्त इसी तथ्य का स्पष्टीकरण कर रहे हैं। यही कारण है कि, अधिक शब्दोच्चारण से उच्च स्वर से उच्चारण करने से शरीर विकम्पित होपड़ता है, मुखं च परिशुष्यति। अशक्ति का अनुभव होने लगता है। यों प्रत्यक्ष में ही हमारा अग्नि ही शब्दोत्पत्ति का मूलप्रवर्त्तक प्रमाणित होरहा है।

ब्रह्मग्रन्थि ( मूलद्वार ) में अपानप्राण प्रतिष्ठित है, ब्रह्महृदय ( केन्द्र ) में व्यानप्राण प्रतिष्ठित है कण्ठ में उदानप्राण प्रतिष्ठित है एवं मूर्द्धोपलक्षित ब्रह्मरन्ध्र में (जो कि 'नान्दनद्वार' नाम से प्रसिद्ध है) ऐन्द्र-विज्ञानप्राण प्रतिष्ठित है। यों ग्रन्थि-हृदय-कण्ठ-रन्ध्र-भेद से वैश्वानराग्नि के चार प्रतिष्ठान-बिन्दु होजाते हैं जिन के अनन्तर ही यह अग्नि शब्दरूप में परिणत होकर पाँचवें- आस्य ( मुख ) स्थान को अपना अन्तिम अधिष्ठान बनाता है। वैश्वानराग्नि का पूर्वोक्त नाद ही इन पाँच स्थानों के भेद से पञ्चधा विभक्त होता हुआ ग्रन्थ्यनुगत अतिसूक्ष्मनाद, हृदयानुगत सूक्ष्मनाद, कण्ठानुगत-पुष्टनाद, ब्रह्मरन्ध्रानुगत अपुष्टनाद एवं आस्यानुगत कृत्रिमनाद ( भौतिकनाद-जिसे-'गूँज

---

*-अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम्॥
( गीतायाम् )

एवं मन की इच्छा कह सकते हैं। वस्तुगत्या आत्मा (आत्मानुगत संस्कार) बुद्धि (संस्कारप्रेरिका बुद्धि), एवं मन (इन्द्रियमाध्यम से प्राग्भवसंस्कारानुगता बौद्धिकी प्रेरणा को अभिव्यक्त करने वाला क्रियानुगत मनोव्यापार), इन तीनों की समन्वितावस्था को ही हम-'मानव की इच्छा' कह सकते हैं। अथवा यों कह लीजिए कि, आत्मेच्छा पहिले बुद्धि में संक्रान्त होती है बुद्धि के द्वारा यही संस्कारिकी इच्छा मन पर आती है एवं मनोद्वार से इस का अनुधावन इन्द्रियों के प्रति होता है।

अपनी तथोक्ता मानसेच्छा का ही परिणाम 'शब्दोत्पत्ति' माना गया है जिस का निष्कर्ष यही है कि, आत्मबुद्धि से समन्विता अर्थानुगता मानसेच्छा का प्रथम प्रथम उस शारीरिक-अग्नि पर ही आघात होता है जो प्राणाग्नि पाञ्चभौतिक शरीर में आलोमभ्यः आनखाग्रेभ्यः (केशलोमों को, तथा नख के अग्रभागों को छोड़ कर सर्वाङ्ग शरीर में) परिव्याप्त रहता है एवं जिस का-'वैश्वानराग्नि' रूप से उपनिषदों में स्वरूप-निरूपण हुआ है। 'आ यो द्यां भात्या-पृथिवीम्'-'वैश्वानरो यतते सूर्य्येण' के अनुसार जैसे आधिदैविक वैश्वानराग्नि भूकेन्द्र से आरम्भ कर सूर्य्य पर्य्यन्त अभिव्याप्त है तथैव तद्रूपभूत यह आध्यात्मिक-वैश्वानर-अग्नि भी भूकेन्द्रात्मिका ब्रह्मग्रन्थि से आरम्भ कर सूर्य्यकेन्द्रात्मक ब्रह्मरन्ध्र पर्य्यन्त परिव्याप्त है। पार्थिव-पञ्चभूतों को अपना प्रतिष्ठान (व्याप्तिस्थान) बनाए रखने वाला अतएव अपने व्यापक रूपों से भूपति-भुवस्पति-भुवनपति-नामों से प्रसिद्ध रहने वाला यह वैश्वानराग्नि प्रचण्डवेग से शरीर में धक्-धक् ही कर रहा है जिस के अनुग्रह से ही मानव की भौतिकी स्वरूप-सत्ता सुप्रतिष्ठिता रहा करती है।

हम अपने भौतिक शरीर का जहाँ से भी स्पर्श करते हैं उसे वहीं से उष्ण (तापधर्मा-गरम) उपलब्ध करते हैं। प्रत्यक्षानुभूता यह ऊष्मा (ताप-गर्म्मी) भूतानुगता उसी वैश्वानर अग्नि की साक्षात् दृष्टि (दर्शन-साक्षात्कार) है। एवमेव यदि हम अपने दोनों हाथों की दोनों अनामिका-अङ्गुलियों से दोनों नासाच्छिद्र एवं दोनों अङ्गुष्ठों से दोनों कर्णच्छिद्र अवरुद्ध कर लेते हैं तो हमें अपने ही शरीर में उसी प्रकार का एक धक्-धक्-शब्द सुनाई पड़ता है जैसे कि-प्रज्वलित भूताग्नि का शब्द हम सुना करते हैं। यही नादात्मक शब्द-श्रवण वैश्वानर अग्नि की श्रुति (श्रवणात्मक-साक्षात्कार) है। यही 'अनाहतनाद' (बिना-किसी अन्य-आघात-प्रत्याघातों के स्वस्वरूप से प्रक्रान्त रहने वाली निनाद-ध्वनि) है। शरीरात्मक अध्यात्मवत् इस पार्थिव ब्रह्माण्ड में भी आधिदैविक-वैश्वानराग्नि का यह-'अनाहतनाद' प्रचण्डरूप से घोषूयमान है जो आध्यात्मिकी योगमाया के आवरणानुग्रह से ही हमें सुनाई नहीं पड़ता। यदि यह मायादुर्ग न होता तो उस प्रचण्ड गर्ज्जनात्मक महानाद से निमेषमात्र में ही मानव की जीवनलीला समाप्त होजाती। अमुक विशेष योगप्रक्रिया के द्वारा यहाँ के अर्वाचीन-दार्शनिकों ने अपने आध्यात्मिक-अनाहतनाद को उस महान् आधिदैविक अनाहतनाद के साथ समन्वित करने का तत्त्वात्मक प्रयास किया है जिसका प्रशिथिला आचारनिष्ठा के आचारात्मक प्राङ्गण में सम्प्रति किञ्चित् भी तो महत्त्व नहीं माना जारहा। अनाहतनादात्मक वैश्वानर अग्नि के शब्दात्मभाव इसी-'नाद' भाव को, तथा स्पर्शानुभव को लक्ष्य बनाते हुए श्रुति ने कहा है—

(१)—यत्रैतत्—अस्मिन्—शरीरे सस्पर्शेन—उष्णिमानं विजानाति, तस्यैषा श्रुतिः । यत्रैतत्—कर्णा—अपिगृह्य निनदमिव नदथुरिव—अग्नेरिव ज्वलत उपशृणोति, तदेतत्—दृष्टं च, श्रुतञ्च—इत्युपासीत् ।

—छान्दोग्योपनिषत् ३।१३।८।

(२)—अयमग्निर्वैश्वानर —योऽयमन्तः पुरुषे, येनेदमन्नं पच्यते *, यदिदमद्यते । तस्यैष घोषो भवति—यमेतत्—कर्णौ—अपिधाय शृणोति ।

—बृहदारण्यकोपनिषत् ५।६।१।

आत्मबुद्धि-समन्विता मानसेच्छा का प्रथमाघात इसी तथाकथित वैश्वानर—अग्नि पर होता है । इस आघात से प्रत्याहित वैश्वानर अग्नि का आघात तत्रैव व्याप्त—वायव्यप्राण पर होता है । आहित वैश्वानर अग्नि से प्रत्याहृत वायव्यप्राण ही आग्नेयप्राण से समन्वित होता हुआ—शरीराकाशरूप प्रदेश में ऊर्ध्व उत्क्रान्त होता हुआ-शब्दोत्पत्ति का कारण बन जाता है जैसाकि-'वायुः खात्—शब्दस्ततः' इत्यादि प्रातिशाख्य—सिद्धान्त से भी स्पष्ट है । अग्नि ही मरुत् के सहयोग से क्योंकि यों अव्याकृत—वाग्रूप में परिणत होता रहता है, अतएव सिद्ध है कि, मानव का शारीरिक—वैश्वानराग्नि ही मरुत् के द्वारा अभिव्यक्ति में आकर कण्ठ से बहिर्विनिःसृत होता हुआ शब्दमयी वैखरीवाक् ( मर्त्या वाक् ) रूप में परिणत होता रहता है । 'अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशत्' इत्यादि औपनिषद—सिद्धान्त इसी तथ्य का स्पष्टीकरण कर रहे हैं । यही कारण है कि अधिक शब्दोच्चारण से उच्च स्वर से उच्चारण करने से शरीर विकम्पित होपड़ता है मुखं च परिशुष्यति । क्लान्ति का अनुभव होने लगता है । यों प्रत्यक्ष में ही हमारा अग्नि ही शब्दोत्पत्ति का मूलभवत्त्व प्रमाणित होरहा है ।

ब्रह्मग्रन्थि ( मूलाधार ) में अपानप्राण प्रतिष्ठित है, ब्रह्महृदय ( केन्द्र ) में व्यानप्राण प्रतिष्ठित है कण्ठ में उदानप्राण प्रतिष्ठित है एवं मूर्धोपलक्षित ब्रह्मरन्ध्र में (जो कि 'नान्दनद्वार नाम से प्रसिद्ध है) 'ऐन्द्र—विज्ञानप्राण' प्रतिष्ठित है । यों ग्रन्थि-हृदय-कण्ठ-रन्ध्र-भेद से वैश्वानराग्नि के चार प्रतिष्ठान-बिन्दु होजाते हैं जिन के अनन्तर ही यह अग्नि शब्दरूप में परिणत होकर पाँचवें—'आस्य' ( मुख ) स्थान को अपना अन्तिम अधिष्ठान बनाता है । वैश्वानराग्नि का पूर्वोक्त नाद ही इन पाँच स्थानों के भेद से पञ्चधा विभक्त होता हुआ ब्रह्मग्रन्थ्यनुगत अतिसूक्ष्मनाद, ब्रह्महृदयानुगत सूक्ष्मनाद, कण्ठ्यनुगत-पुष्टनाद ब्रह्मरन्ध्रानुगत अपुष्टनाद एवं आस्यानुगत कृत्रिमनाद ( भौतिकनाद-जिसे— गूँज

*—अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः ।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥
( गीतायाम् )

कहा गया है ), इन पाँच अवस्थाओं में परिणत होजाता है। पूर्वोक्त श्लोकों में से आरम्भ के पाँच श्लोकों में इसी सम्पूर्ण तथ्य का स्पष्टीकरण हुआ है। ( १ से ५ पर्य्यन्त व्याख्यात- )।

छठे श्लोक के द्वारा-'नाद' शब्द का निर्वचनात्मक अर्थसमन्वय हुआ है जिसका तात्पर्य्य स्पष्ट है। यद्यपि शब्दोत्पत्ति में अनल (अग्नि) के साथ अनिल वायु) का भी सहयोग है। यही नहीं अपितु अनिलात्मक वायु ही अनलात्मक शब्द को नादाभिव्यक्ति के, तथा नादानुगति के अनुरूप बनाता है। यदि वायु का सहयोग अग्नि को न मिले तो शब्दोत्पत्ति की कथा तो दूर रही स्वयं अग्नि की स्वरूप-स्थिति भी सम्भव नहीं है। श्वास-प्रश्वासात्मक-वायु का सञ्चार ही शारीरिक-अग्नि का स्वरूप-रक्षक माना गया है। सम्भवतः इसीलिए महर्षि शाकायनि ने 'वायु' को ही 'अग्नि' संज्ञा प्रदान कर दी है- 'वायुरग्निरिति शाकायनिन उपासते' (शत० १।४।५।१।)। यह सब कुछ मान लेने पर भी उक्त शब्द का मौलिक-उपादानत्व तो अग्नि को ही समर्पित किया जायगा जबकि वायु को तो शब्द के प्रति निमित्तकारण ही माना जायगा।

शब्दात्मक कार्य्य का उपादानकारणभूत यह अनल (अग्नि) भूत और प्राण भेद से द्विधा विभक्त रहता है। भूताग्नि ही मर्त्य-चित्याग्नि है जिसका प्रचण्ड ज्वालारूप से हम साक्षात्कार करते रहते हैं एवं जिससे भोजनपाकादि कर्म्म सम्पन्न होता है। इस भूताग्नि की मूलप्रतिष्ठारूप सूक्ष्माग्नि ही-अमृत-चितेनिधेयाग्नि है। भूत बिना प्राण को आधार बनाए अनुपपन्न है तो प्राण भूत को माध्यम बनाए बिना अनभिव्यक्त है। इस अमृताग्नि को ही कहा जाता है-'प्राण' एवं मर्त्याग्नि को ही कहा जाता है-'अनल'। इन दोनों अग्नियों के लिए ही क्रमशः नकार-दकार-सङ्केतित हैं। नकारात्मक, अर्थात्-निषेधात्मक-अर्थात्-प्राणात्मक-अर्थात्-असद्-रूपात्मक-( सूक्ष्मनात्मक )-मौलिक-तत्त्वाग्नि ही अपने 'अव्यक्तभाव' रूप से असद्भावापन्न-'न' से संग्रहीत है। दूसरा भूताग्निरूप अनल प्रत्यक्ष में विशकलन धर्म्मा है। पिण्ड की घनता को विशकलित कर देना रुद्र को द्रुत कर देना ही इस 'रुद्र' मूर्त्ति-भूतानल का स्वरूपधर्म्म है। एक पिण्ड को अनेक खण्डरूप में परिणत कर देना ही इसका सहज-स्वभाव है। अतएव खण्डनात्मक—'दो धातु' (दो-अवखण्डने) से इसके लिए-'द' का सङ्केत होगया है। नकारात्मक प्राणाग्नि, तथा दकारात्मक भूताग्नि दोनों की समन्वितावस्था ही— वैश्वानर है जैसा कि पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। इसीलिए नकार-दकारात्मक-शब्दप्रवर्त्तक-इस वैश्वानराग्नि का साङ्केतिक नाम होगया है-'नाद' जिस इस तथ्य का ही ६ ठे श्लोक से स्पष्टीकरण हुआ है।

आत्म-बुद्धि-सहकृता मानसेच्छा से प्रत्याहत, वायुसंयोग से ब्रह्मग्रन्थि से ऊर्ध्वप्रेरित-ब्रह्मग्रन्थ्यनुगता [१]नाभि [२]हृदय [३]कण्ठ, [४]मूर्द्धा [५]आस्य इन पाँच प्रक्रमों में क्रमशः आता हुआ इसी क्रमानुपात से क्रमशः अतिसूक्ष्म-[२]सूक्ष्म-[३]पुष्ट-[४]अपुष्ट- कृत्रिम इन पांच भावों में परिणत भूत प्राण-समष्टि-रूप-'नादात्मक' इत्थंभूत वैश्वानर अग्नि के बिना तद्रूप 'नाद' के सामान्य-स्थूल-व्यवहार-की अपेक्षा से क्रमशः [१]हृत्प्रक्रम [२]कण्ठप्रक्रम [३]शिरःप्रक्रम, ये तीन प्रमुख प्रक्रम मानलिए गए हैं जिन इन तीनों नादप्रक्रमों में उत्तरोत्तर द्विगुणित तार (उच्च)-स्वर-क्रम व्यवस्थित माना गया है। सप्तम श्लोक में इसी व्यावहारिक तथ्य का स्पष्टीकरण हुआ है।

नाद भ ुति-स्वरात्मक सङ्गीत के मर्म्मज्ञ सर्वश्री महाभाग शार्ङ्गदेव-विरचित-सुप्रसिद्ध 'सङ्गीतरत्नाकर' * नामक ग्रन्थ में उक्त मन्त्रश्लोकी से जिस वैश्वानरात्मक नादब्रह्म का यशोगान हुआ है प्राय वही अर्थ थोड़े शब्दभेद से सुप्रसिद्धा पाणिनीयशिक्षा के निम्न लिखित पद्यों से स्पष्ट हुआ है जिस इस स्व-समतुलन की दृष्टि से ही शिक्षाशास्त्र' के वे वचनमात्र अत्र उद्धृ त कर दिए जाते हैं, जिनका अर्थसमन्वय पूर्वोक्त सन्दर्भ से ही गतार्थ बन रहा है।

१-आत्मा-बुद्धया समेत्यर्थान्-मनो युङ्क्ते विवक्षया ।
मनः कायाग्निमाहन्ति, स प्रेरयति मारुतम् ॥
२-मारुतस्तूरसि चरन्-मन्द्रं जनयते स्वरम् ।
प्रातःसवनयोगं तं छन्दो गायत्रमाश्रितम् ॥
३-कण्ठे माध्यन्दिनयुगं मध्यमं त्रैष्टुभानुगम् ।
तारं तार्तीयसवनं शीर्षण्यं जागतानुगम् ॥
४-सोदीर्णो मूर्द्ध्न्यभिहतो वक्त्रमापद्य मारुत ।
वर्णान् जनयते, तेषां विभाग पञ्चधा स्मृतः ॥
—पाणिनीयशिक्षा

उक्त शिक्षासूत्रों के द्वारा यह भी स्पष्ट होरहा है कि नादात्मक वैश्वानर अग्नि ही त्रिविध स्वरों का अभिव्यञ्जक बनता है—वायु के संयोग से। इसी प्रसङ्ग में शिक्षा ने सवनत्रयात्मक तीन छन्दों की ओर भी सङ्केत किया है जो वैदिक-सृष्टिविज्ञान की दृष्टि से अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण है। भकेन्द्र से निकल कर अपने २१ एकविंशस्य महिमात्मक रथन्तरसाम पर्य्यन्त अभिव्याप्त रहने वाले पार्थिव वैश्वानर-प्राणाग्नि के ही अग्नि-वायु आदित्य नामक तीन महिमाविवर्त्त होजाते हैं जो वे तीनों महिमाभाव ही पृथिवी के महिमामण्डल में ही मुक्त क्रमशः पृथिवी अन्तरिक्ष-द्यौः नामक तीन पार्थिव स्तौम्य लोकों के अधिष्ठाता बने हुए हैं। आधिदैविकी इस पार्थिवी स्तौम्या त्रिलोकी का त्रिवृत्स्तोमात्मक—पृथिवी लोक ही पार्थिवयज्ञ का प्रातःसवन है अष्टाक्षर गायत्री छन्द इसका स्व-छन्द है अग्नि यहाँ के शयसानपात् हैं। इसी प्रातः

---

*—मन-शरीरनिबन्धन प्राकृत इतिहास को ही प्राकृत मानव के मानिक जीवन का सर्वस्व मानते रहने वाले ऐतिहासिकों की युगधर्म्मानुगता मान्यता के अनुपात से नृपतिवर शार्ङ्गदेव महाभाग इसवीय सन् १२ —१३ —के मध्य में उत्पन्न हुए थे। इस मान्यता के अनुसार आज से अनुमानत सातसौ वर्ष पूर्व उपनिबद्ध सङ्गीतरत्नाकर नामक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ में १— स्वराध्याय २—रागाध्याय ३—प्रकीर्णाध्याय, ४—प्रबन्धाध्याय ५—तालाध्याय ६—वाद्याध्याय ७—नृत्याध्याय ये सात अध्याय समाविष्ट हुए हैं। इस महत्त्वपूर्ण सङ्गीतग्रन्थ का एक तो विस्तृत भाष्य हुआ है तत्कालीन सङ्गीत मर्म्मज्ञ विद्वान् के द्वारा। एवं इसके अतिरिक्त-श्रीकुम्भकर्णनरेन्द्र कल्लिनाथ सिंहभूपाल नृपतिवर रीमाधिपति तथा विद्वद्वर श्रीविश्वनाथ आदि क्रमेण ६ टीकाएँ हुई हैं जिनमें से कतिपय टीकाएँ ही आज उपलब्ध हैं।

सवनीय-पार्थिव-गायत्राग्नि से 'मन्द्रस्वर' की अभिव्यक्ति हुई है । पञ्चदशस्तोमात्मक अन्तरिक्षलोक ही पार्थिव-यज्ञ का 'माध्यन्दिनसवन' है एकादशाक्षर त्रिष्टुप् छन्द ही इसका स्व-छन्द है वायु यहां के शक्वोणपाल् है । इसी माध्यन्दिनसवनीय आन्तरिक्ष-त्रैष्टुभ-वायु से 'मध्यस्वर' की अभिव्यक्ति हुई है । एकविंशस्तोमात्मक द्युलोक की पार्थिवयज्ञ का—'सायसवन है, द्वादशाक्षर जगतीछन्द ही इसका अपना छन्द है आदित्य यहाँ के शक्वोणपाल् है । इसी सायंसवनीय-दिव्य-जागत-आदित्य से—'तारस्वर' की अभिव्यक्ति हुई है ।

जैसा संस्थानक्रम आधिदैविक-पार्थिव-विश्व में है ठीक वैसा ही संस्थानक्रम मानव की अध्यात्म-संस्था में समन्वित है । मानव का सर्वाङ्गशरीर ही उस प्राकृतिक-पार्थिवमण्डल का प्रतिरूप है । ब्रह्मग्रन्थि से आरम्भ कर नाभिपर्य्यन्त प्रदेश पृथिवीलोक है इसका पार्थिव—आग्नेयप्राण ही 'अपानप्राण' है जो कि गायत्रछन्दस्क बनता हुआ प्रातःसवनस्थानीय है । नाभि से हृदयपर्य्यन्त अन्तरिक्षलोक है इसका आन्तरिक्ष वायव्यप्राण ही 'व्यानप्राण' है जो कि त्रैष्टुभछन्दस्क बनता हुआ माध्यन्दिनसवनस्थानीय है । हृदय से ब्रह्मरन्ध्र-पर्य्यन्त प्रदेश ही द्युलोक है इसका दिव्य ऐन्द्रप्राण ( आदित्यप्राण ) ही 'प्राण' है जो कि जागतछन्दस्क बनता हुआ सायंसवनस्थानीय है । इन तीनों स्थानों—लोकों—में व्याप्त वैश्वानर ही नादात्मक यह शारीरिक अग्नि ही इन तीन स्थानों से क्रमशः मन्द्र—मध्य—तार—स्वरों का अभिव्यञ्जक बनता है । यों अधिदैवत तथा अध्यात्म किंवा ब्रह्माण्ड तथा पिण्ड दोनों में सर्वात्मना यथाक्रमिक संस्थानक्रम समनुगत है जैसाकि निम्न लिखित परिलेखों से स्पष्ट है—

## इति नु—अधिदैवतम्—

| | |
|---|---|
| अग्निः | एकविंशस्तोमावच्छिन्नः—द्युलोकः (२१)—आदित्य—जगती—सायंसवनम्——तारस्वरः |
| | पञ्चदशस्तोमावच्छिन्नः—अन्तरिक्षलोकः (१५)—वायुः— त्रिष्टुप्—माध्यन्दिनसवनम्—मध्यस्वरः |
| | त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्नः—पृथिवीलोकः (९)—अग्निः—गायत्री—प्रातःसवनम्——मन्द्रस्वरः |

मौलिकः—
भूपिण्डः

# इति नु-अध्यात्मम्—

| | |
|---|---|
| शरीरम् | हृदयतः—ब्रह्मरन्ध्रपर्य्यन्तमनु-द्यु लोक——प्राणाग्निरादित्योवागत—( सायंसवनम् )—तारस्वरः |
| | नाभेः ——हृदयपर्य्यन्तमनु—अन्तरिक्षलोक -व्यानाग्निर्वायुस्त्रैष्टुभ—( माध्यन्दिनस )-मध्यस्वरः |
| | ब्रह्मग्रन्थ्य—नाभिपर्य्यन्तमनु पृथिवीलोक.—अपानाग्निरग्निर्गायत्र –( प्रातःसवनम् )-मन्द्रस्वरः |

भौतिक-
शरीरम्

एक ही नाद इसप्रकार छन्दोभेदानुगता सवनत्रयी के भेद से हृदय-कण्ठ-शिरो-भेदेन त्रिधा-विभक्त होजाता है, जिस इस तथ्य का ही शार्ङ्गदेव ने पूर्व के सप्तम श्लोक के द्वारा एवं पाणिनीय-शिक्षा ने २-३-४-श्लोकों के द्वारा स्पष्टीकरण किया है। वैश्वानराग्निमूर्त्ति-त्रिब्रह्मात्मक यही 'नाद' आगे चलकर नाडीभेद से अवान्तर २२ ( बाईस ) मार्गों में विभक्त होजाता है। नाद के ये अवान्तर विभाग श्रुति के द्वारा क्योंकि सुने जाते हैं। अतएव इन अवान्तर अवस्थाओं का नाम-सङ्गीतशास्त्र में-'श्रुति'* होगया है। हृदय से ब्रह्मरन्ध्र पर्य्यन्त ऋजुभाव से व्याप्ता सुप्रसिद्धा नाड़ी 'सुषुम्णा' है। इस सुषुम्णा नाड़ी से संलग्ना तिरश्चीनभावानुगता २२ नाड़ियाँ प्रमुख हैं। इन नाड़ियों के भेद से ही नादानुगता श्रुति के २२ विभाग होजाते हैं। हृदय-कण्ठ-शिरोभेद से इन २२ श्रुतियों का त्रिधा वितान होजाता है। हृदयानुगत मन्द्र-नाद से अनुप्राणिता २२ मन्द्रश्रुतियाँ, कण्ठानुगत मध्यनाद से अनुप्राणिता २२ मध्यश्रुतियाँ एवं

---

*-'श्रु' श्रवणे चास्य धातोः 'क्ति' प्रत्ययसुसङ्गते ।
'श्रुति' शब्दः प्रसाध्योऽय शब्दज्ञैर्भावसाधनै ॥
—मतङ्ग

अन्यदपि—श्रवणेन्द्रियग्राह्यत्वात्-ध्वनिरेव श्रुतिर्भवेत् ।
सा चैका द्विविधा ज्ञया स्वरान्तरविभागत ॥
नियतः श्रुतिसंस्थानो गीयन्ते सप्त गीतिषु ।
तस्मात् स्वरगता ज्ञेयाः श्रुतय श्रुतिवेदिभि ॥

शिरोऽनुगत तारनाद से अनुप्राणित २२ तारश्रुतियाँ इस मेरु से २२ श्रुतियों के भी तीन विभाग बन जाते हैं जैसाकि अग्रिमपृष्ठानुगत 'सङ्गीतसमयसार' नामक ग्रन्थवचन से स्पष्ट है—

ये श्रुतियाँ निम्नलिखित नामों से सङ्गीत–शास्त्र में प्रसिद्ध हैं—

| मन्द्रनादानुगता श्रुतयः— द्वाविंशतिः ( २२ ) १ | मध्यनादानुगताः श्रुतयः द्वाविंशतिः ( २२ ) २ | तारनादानुगताः श्रुतयः द्वाविंशतिः ( २२ ) ३ |
|---|---|---|
| १–मन्द्रा | १–नादान्ता | १–वैखरी |
| २–अतिमन्द्रा | २–निष्कला | २–कौमारी |
| ३–घोरा | ३–गूढा | ३–स्वरावली |
| ४–घोरतरा | ४–सकला | ४–भोगवीर्या |
| ५–मण्डना | ५–मधुरा | ५–मनोरमा |
| ६–सौम्या | ६–लाली | ६–सुस्निग्धा |
| ७–सुमना | ७–एकस्वरा | ७–दिव्याङ्गा |
| ८–पुष्करा | ८–मृदुवाती | ८–मुखालिता |
| ९–शाङ्खिनी | ९–रसगीती | ९–रसगीती |
| १ –नीला | १०–सुरक्षिता | १०–महार्का |
| ११–उत्पला | ११–पूर्णा | ११–मेदिनी |
| १२–अनुनासिका | १२–अलंकारिणी | १२–रामा |
| १३–घोषावती | १३–मंदिका | १३–सभा |
| १४–नीलनादा | १४–मैत्रिका | १४–काली |
| १५–मायावर्णा | १५–निस्थाना | १५–सूक्ष्मा |
| १६–रञ्जा | १६–सुस्वरा | १६–अतिसूक्ष्मा |
| १७–वक्रगाम्भीर्या | १७–मार्गवी ( सौम्या ) | १७–पुष्पा |
| १८–दीर्घतारा | १८–मायाक्षी | १८–सुपुष्पिका |
| १९–नादिनी | १९–धार्मिका | १९–विस्वाला |
| २ –मन्द्रका | २ –सम्पूर्णा | २ –रौद्री |
| २१–सुपक्षा | २१–मध्यमा | २१–करली |
| २२–निनदा | २२–सर्वव्यापिनिका | २२–विस्तारान्ता |

त्रीणि स्थानानि हृत्–कण्ठ–शिरांसी–ति समासत ॥
एकैकमपि तेषु स्यात्–द्वाविंशति–त्रिधायुतम् ॥ १ ॥
द्वाविंशतिविधो मन्द्रो ध्वनि सञ्जायते हृदि ।
यथोत्तरमसौ तारो वीणायामधरोत्तरम् ॥ २ ॥
स एव द्विगुणो मध्य कण्ठस्थाने यथाक्रमम् ।
स एव मस्तके तार स्यान्मध्याद्द्विगुण क्रमात् ॥ ३ ॥

—सङ्गीतसमयसारे

मस्तक के सन्दर्भ से हमें इस निष्कर्ष* पर पहुँचना पड़ा कि सर्वाङ्गशरीर में व्याप्त वैश्वानराग्नि से घोघूयमान ध्वन्यात्मक शब्द ही—सङ्गीत में—'नाद' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। सूक्ष्मदृष्टया नाभि–हृदय–कण्ठ–शिर–मुख–भेद से जहाँ इस नाद के क्रमश: अतिसूक्ष्म'–सूक्ष्म–पुष्ट (व्यक्त)'–अपुष्ट' (अव्यक्त)–कृत्रिम—ये पाँच प्रकार हो जाते हैं, वहाँ लोकव्यवहारानुगता स्थूलदृष्टि से इस नाद के—हृदयानुगत–मन्द्रनाद, कण्ठानुगत मध्यनाद, शिरोऽनुगत तारनाद रूपेण तीन प्रकार भी प्रसिद्ध हैं। हृदयानुगता प्रमुखा सुषुम्णा नाड़ी से सलग्ना तिर्यग्वर्तिनी २२ नाड़ियों के भेद से इन तीनों नादों—ध्वनियों की अभिव्यक्तियाँ भी २२–२२ २२–भेद से त्रिधा विभक्त हो जाती हैं और यों ६६ श्रुतियाँ हो जाती हैं जिन का मध्यमान २२ ही माना गया है। नादध्वनि की श्रवणगोचरा अभिव्यक्तियाँ ही 'श्रुति' नाम का प्रमुख कारण है। इसी निष्कर्षात्मक तथ्य को लक्ष्य बना कर कहा गया है कि—

तस्य द्वाविंशतिर्भेदा –श्रवणात् श्रुतयो मता ।
हृद्यूर्ध्वनाडीसलग्ना नाड्यो द्वाविंशतिर्मता ॥ १ ॥
तिरश्च्यस्तासु तावत्य श्रुतयो मारुताहते – ।
उच्चोच्चतरतायुक्ता प्रभवन्त्युत्तरोत्तरम् ॥ २ ॥

---

* मनुष्यमिच्छन् विवक्षमाण आत्मा मन –अन्त करणं प्रेरयति। तदन्त करणं–आत्मबुद्धिप्रेरितं सद् देहस्थितमोदर्य वह्निं आहन्ति, ताडयन्ति। स वह्नि मारुत वायु–प्रेरयति। स पूर्व ब्रह्मग्रन्थिस्थित इदानीं तेन वह्निना प्रेरितः–ऊर्ध्वमार्गेण गच्छन् आघातन–नाभि–हृदय–कण्ठ–मूर्द्ध–मुखेषु–ध्वनिं प्रकटयति–इति निष्कर्ष ।

— ऊर्ध्वनाडी सुषुम्णा । तत्संलग्ना तिरश्च्य –तिर्यक्–स्थिता द्वाविंशतयो नाड्य । तासु मरुत्सम्बन्धात् तावन्त एव–'नादा' समुत्पद्यन्त–उत्तरोत्तर –उच्चोच्चतरता–युक्ता । प्रथमो नाद –हीनतम –मन्द्रतम । ततोऽनन्तर –उच्चतर । ततोऽनन्तर –उच्चतम –इत्येवरूपया नादानुगता श्रुतय प्रवर्तन्त–मौलिक–सङ्गीत सङ्गीत–प्रवरं गायके ।

एव कण्ठे तथा शीर्षे च त्रिद्वाविंशतिर्म्मता ।
व्यक्तये इम्महे तासां वीणादन्डे निदर्शनम् ॥ ३ ॥

अब क्रमप्राप्त उस तीसरे-'स्वरभाव' की ओर सङ्गीत-प्रेमियों का ध्यान आकर्षित किया जाता है जिसे हम मौलिक सङ्गीत का 'प्राण' ही कहेंगे। सङ्गीत में जो एकप्रकार का सहज-"माधुर्य्य" है, वह इसी 'स्वर' की महिमा है। स्वर कैसे और क्यों माधुर्य्य का अभिव्यञ्जक बन जाता है?, प्रश्न का समाधान स्वरहर्येया सुप्य (शतब्राह्मणे) इस श्रौत निगम पर ही अवलम्बित है। सङ्गीतविद्या-वित् विद्वानों को यह विदित ही है कि पृथिवी को दधिलोक माना गया है अन्तरिक्ष को घृतलोक कहा गया है एवं द्युलोक को मधुलोक माना गया है। यही-यी-शाश्वत-ही दधि-घृत-मधु-तत्त्व हैं जिन का क्रमशः पार्थिवाग्नि आन्तरिक्ष्य वायु, दिव्य आदित्य इन तीन प्राणदेवताओं से सम्बन्ध माना गया है। दधिरसात्मक पार्थिव घनाग्नि घृतरसात्मक आन्तरिक्ष्य तरल वायु, एवं मधुरसात्मक दिव्य विरलादित्य इन तीनों पार्थिव-तत्त्वों का हम क्रमशः सङ्गीत के नाद-श्रुति-स्वर-इन तीनों भावों से सम्बन्ध मान सकते हैं। घनात्मिका भूम्प्रतिष्ठा का नाम ही 'नाद' है और यही—'दधि हैवास्य लोकस्य रूपम्' के अनुसार सङ्गीत का अग्निप्रधान-पार्थिवलोकांश है। घन-नाद-पर-प्रतिष्ठित वायव्या-अभिव्यक्तियाँ ही- श्रुति' है और यही—'घृतमन्तरिक्षस्य रूपम्' के अनुसार सङ्गीत का वायुप्रधान आन्तरिक्ष्यांश है। घननादा-नुगता तरलश्रुतियों के द्वारा अभिव्यक्ता-स्तननमात्रात्मिका-परम्परानुप्राणिता वीचियाँ (तरङ्गें-ऊर्मियाँ) ही—'स्वर' है और यही-'मध्वमुष्य रूपम्' के अनुसार सङ्गीत का आदित्यप्रधान दिव्यांश है। और यों तीनों लोकों के [1]आग्नेय-[2]वायव्य-[3]आदित्य-रसात्मक-[1]दधि-[2]घृत-[3]मधु-नामक रसों से ही सङ्गीत के [1]नाद-[2]श्रुति-[3]स्वर- भाव-समन्वित होरहे हैं। इसी सम्बन्ध में पुनरपि हमें कुछ और भी समझ लेना है।

शब्दब्रह्मरहस्यवेत्ता महर्षियोंने परब्रह्म से अभिन्न शब्दब्रह्म के तीन प्रमुख महिमा-विवर्त्त माने हैं जो क्रमशः स्फोट-स्वर-व्यञ्जन-इन नामों से शब्दशास्त्र (व्याकरण) में प्रसिद्ध हैं। परब्रह्म के 'अव्यय' के साथ शब्दब्रह्म का-'स्फोट' समतुलित है। परब्रह्म के- अक्षर' के साथ शब्दब्रह्म का स्वर तथा उस के 'क्षर' के साथ इस का 'व्यञ्जन' समतुलित है। 'पर' तथा 'शब्द'-भेदेन ब्रह्म के दो ही प्रमुख विवर्त्त माने गए हैं, जिस में सत्य-सत्यात्मक इतर अन्यावत् अवान्तर ब्रह्मविवर्त्त अन्यभूत हैं। वस्तुगत्या पर और शब्द ये दो स्वतन्त्र विवर्त्त नहीं हैं। अपितु एक ही षोडशीप्रजापति का पूर्वरूप जहाँ-'परब्रह्म' कहलाता है वहाँ उसी का उत्तररूप 'शब्दब्रह्म' कहलाया है। पूर्वरूपता का अर्थ है-'विश्वातीत-विवर्त्त'। एवं उत्तररूपता का अर्थ है विश्वविवर्त्त। विश्वातीतदशा में वही ब्रह्म 'परब्रह्म' कहलाया है एवं विश्वदशा में वही-'शब्दब्रह्म' कहलाया है।

क्या तात्पर्य्य? । तात्पर्य्य स्पष्ट है। 'विश्व' का ही नाम 'संसृष्टिलक्षणा-सृष्टि' है। यह सृष्टि आकाश-वायु-तेज-जल-भूत्-रूपेण पञ्चमहाभूतात्मिका है। इन पाँचों महाभूतों का मूल सर्वादिभूत वह आकाशभूत ही है जिस का सूक्ष्मम मात्राभाव ही-'शब्दतन्मात्रा' नाम से प्रसिद्ध है। शब्दतन्मात्रा मक-सर्वादिभूत-आकाशभूत से बलप्रन्थि के द्वारा स्पर्शतन्मात्रात्मक वायु की अभिव्यक्ति होती है। वायु से रूपतन्मात्रा-

त्मक बल की एवं बल से गन्धतन्मात्राभिन्न भूत् की अभिव्यक्ति होती है हुई है होती रहती है *। तन्मात्रात्मक शब्दादि गन्धान्त इन्हीं सूक्ष्मतम अतएव-'सत्त्व' नाम से प्रसिद्ध पाँचों गुणभूतों से पञ्ची-करणप्रक्रिया के द्वारा आगे चलकर पञ्चात्मक पाँच अणुभूत अभिव्यक्त होते हैं। इन के पञ्चीकरण से पञ्च-पञ्चात्मक-रेणुभूत अभिव्यक्त होते हैं। इन के पञ्चीकरण से समष्ट्यात्मक- महाभूतात्मक जो पञ्च विश्वपुर अभिव्यक्त होते हैं वे ही क्रमशः आकाशात्मा-स्वयम्भूपुर वाय्वात्मा परमेष्ठीपुर तेजोमयात्मा-सूर्य्यपुर, जलात्मक चन्द्रपुर तथा मृदात्मा भूपुर इन नामों से प्रसिद्ध हुए हैं जिन इन पाँचों विश्वपुरों की किंवा यौगिक-महाभूतों की समन्वितावस्था का नाम ही पञ्चपर्वा विश्व है, जिसका महर्षि श्वेताश्वतरने—पञ्चपर्वामिवामः-विश्वप्रकृतिम्' ( श्वे० उपनिषत् ) इत्यादि रूप से यशोगान किया है।

पञ्चपर्वात्मक उक्त विश्वस्वरूप-दिग्दर्शन से स्वतः ही हमें इस तथ्य पर पहुँच जाना पड़ा कि, विश्व का मूलकारण विश्वातीत परब्रह्म-आत्मब्रह्म से सर्वप्रथम अभिव्यक्त होने वाली 'आकाशात्मिका-शब्दत-न्मात्रा' ही है। यही प्रथमा शब्दतन्मात्रा उत्तरोत्तरभाविनी-रसानुगता-बलग्रन्थियों के तारतम्य से पञ्चपर्वात्मक विश्व-स्वरूप में परिणत होरही है। और यों आत्मब्रह्म से अभिव्यक्त शब्दब्रह्म' ही विश्व का स्वरूप-परिणामक बना हुआ है। इसी आधार पर-'न ह्यशब्दमिवास्ति ( उपनिषत् ) यह सिद्धान्त प्रतिष्ठित है। अतएव शब्द और अर्थ का औत्पत्तिक सम्बन्ध ही माना है भगवान् जैमिनिने *। इसी आधार पर-'जपात्सिद्धिः' यह उपासनातत्त्व व्यवस्थित हुआ है। इसी आधार पर शब्दब्रह्मात्मक नित्य मन्त्र एवं तद्वाच्य प्राणदेवतात्मक अर्थ, दोनों अभिन्न बने हुए हैं। यही मन्त्र का मन्त्रत्व है यही शब्दब्रह्मात्मक वेदशास्त्र की कूटस्थनित्यतालक्षणा अपौरुषेयता है। इसी दृष्टि से यह कहा गया है कि—'स प्रजापतिः-भूरिति व्याहरत् पृथिव्यभवत्'। अर्थात् आत्मप्रजापति ने अपने मुख से सर्वप्रथम 'भू' इस शब्द का ही उच्चारण किया। यही 'भू' शब्द ( पृथिव्यनुगता शब्दतन्मात्रा ) भूपिण्डरूप में परिणत होगया। इन्हीं कुछ एक निर्दिष्ट तथ्यों के आधार पर हमें यह मान लेना पड़ता है कि सच्चिदानन्दलक्षणा-विश्वात्मिका-सृष्टि में तो-'शब्दब्रह्म' ही प्रमुख है यही ईश्वर का व्यक्तरूप है जो परब्रह्मात्मक-विवर्त के आधार पर ही प्रतिष्ठित है। जैसा स्वरूप-संस्थानक्रम उस परब्रह्म का है ठीक वैसा ही किंवा वही संस्थानक्रम विश्वात्मक विश्वरूप-शब्दब्रह्म का है। इस षोडशीपरब्रह्म में यदि परात्पर-अव्यय-अक्षर-क्षर-नामक चार पर्व हैं तो इस शब्दब्रह्म में ही अर्द्धमात्रा-स्फोट-स्वर-व्यञ्जन नामक चार ही प्रमुख विवर्त है। इसी अभेद के आधार पर श्रुति ने कहा है कि—

---

*-तस्माद्वा एतस्मादात्मन (परब्रह्मण) आकाशः सम्भूतः। आकाशाद्वायुः। वायोरग्निः। अग्नेरापः। अद्भ्यः पृथिवी (भूत्)।

—तै० उपनिषत्

"*-औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सम्बन्धस्तस्य ज्ञानमुपदेशोऽव्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धे तत्प्रमाणं बादरायणस्यानपेक्षत्वात्"।

— पूर्वमीमांसासूत्र

द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे शब्दब्रह्म, परं च यत् ।
शाब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परं ब्रह्माधिगच्छति ॥

—उपनिषत्

'दृष्टिमूला-सृष्टिविद्या' के अनुसार पञ्चपर्वात्मक–विश्व की स्वरूपमीमांसा करते हुए पार्थिवशरीरी–मानव को भूपिण्ड के केन्द्र से ही चलना पड़ेगा। और इस केन्द्र को आधार बना कर ही हमें शब्दब्रह्म के व्यञ्जन–स्वर–स्फोट–अर्द्धमात्रा–नामक–चारों विवर्त्तों का समन्वय देखना होगा। स्वयं भूपिण्ड व्यञ्जनात्मक–शब्दब्रह्म है। सौम्य चन्द्रमा का पार्थिव विवर्त्त में ही अन्तर्भाव है। अतएव चन्द्रमा भी पार्थिव–उपग्रह माना गया है। अतएव च भूपिण्ड के अनन्तर दूसरा स्थान आता है–'सूर्य्य' का। यह सूर्य्य ही स्वरात्मक शब्दब्रह्म है। वसुधर प्रतिष्ठित–'परमेष्ठी' ही महद्ब्रह्म में गर्भीभूत–चिदाभास से अभिन्न–स्फोटात्मक–शब्दब्रह्म है। एवं सर्वान्त का अव्यक्त स्वयम्भू ही अर्द्धमात्रात्मक–शब्दब्रह्म है। यों भूकेन्द्र से आरम्भ कर स्वयम्भू–पर्य्यन्त शब्दब्रह्म के चारों विवर्त्त समन्वित होरहे हैं जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है—

| | |
|---|---|
| १ अव्यक्तात्मा -स्वयम्भू ——अर्द्धमात्रात्मकं शब्दब्रह्म | शब्दब्रह्मात्मक-विश्वम् |
| २ महानात्मा—परमेष्ठी——स्फोटात्मक शब्दब्रह्म | |
| ३ विज्ञानात्मा—सूर्य्यः——स्वरात्मक शब्दब्रह्म | |
| ४-भूतात्मात्मा—सचन्द्रो भूपिण्ड-व्यञ्जनात्मक शब्दब्रह्म | |

नादादि के अनुबन्ध से शब्दब्रह्म की स्वरूपदिशा की उपासना की गई। पुन प्रकृतमनुसराम'। निवेदन किया गया है कि श्रुति से अभिव्यक्त–'स्वर' ही सङ्गीत का मौलिक माधुर्य्य है। तत्प्रसङ्ग से ही यह स्वरोपपत्तिप्रसङ्ग उपक्रान्त होपड़ा है। अब हमें–भूपिण्ड चन्द्रोपलक्षित-अन्तरिक्ष एवं आदित्यापलक्षित सूर्य्य इन तीन विश्वपर्वों को आधार बनाकर ही नादादि के स्वरूप का समन्वय करते हुए स्वर के माधुर्य्य को लक्ष्य बनाना है। भूपिण्ड का केन्द्रस्थ प्राणाग्नि–वैश्वानराग्नि ही 'नादब्रह्म' है जैसाकि–पूर्व में अनेकधा स्पष्ट किया जाचुका है। भूकेन्द्रावच्छिन्न इस आग्नेय नादब्रह्म की अन्तरिक्षानुगता वायव्या–अवस्था ही–श्रुति' है। यही आन्तरिक्ष्या श्रुति जब विरलावस्था में आकर सौर मघवान से समाप्लुत होजाती है तो यही–'स्वर' कहलाने लगती है। और यों श्रुति का उत्तरभाव ही 'स्वररूप' में परिणत होजाता है। तदित्थं भूपिण्ड अन्तरिक्ष[१] सूर्य्य[२] इन तीनों के दधि (घन)–घृत[१] (तरल)–मधु[२] (विरल)–इन तीन रसों के क्रमिक समन्वय से ही सङ्गीतात्मक शब्दब्रह्म 'नाद –श्रुति –स्वर' इन तीन विवर्तभावों में परिणत होजाता है। पुनरपि इस सम्बन्ध में प्रकान्ता–स्वराभिव्यक्ति के सम्बन्ध में किञ्चिद्विशेष समन्वय अपेक्षित है।

२।२।३।८) सप्तमुख्य (शा० १।६।१ ), सप्तरश्मि (तै ब्रा २।८।२।७), सप्तरात्र (गो० १।२।१) सप्तर्षि (शत० ६।५।२।१) सप्तपर्णा (गी १।१।७)। सप्त-स्वसा (तै ब्रा २।४,६।१) सप्तहूत (तै० ब्रा २।३।११।२ सप्तहोता। तै ब्रा० २।७।३) सप्ताह (शत०-१३।१।७।२) इत्यादि रूप से सर्वत्रैव सप्त सप्त-मौलिक स्वरप्राणमूर्ति अक्षरप्रजापति की व्याप्ति देखी जासकती है जिस के अनुबन्ध से ही सप्तजीवानुगत—नादात्मक-श्रुत्यनुगत-स्वरों को भी सात ही विवर्त्तभावों में परिणत हो जाना पड़ता है। नाद वैश्वानर अग्नि ही तो है। नाद ही तो श्रुति के द्वारा 'स्वर' रूप से अभिव्यक्त हुआ है। वैश्वानर चित्य अग्नि उसी सप्तमूर्ति पुरुषप्रजापति के छन्दोरूप आयतन से सप्तचितिरूप में परिणित होकर ही प्राणियों की शारीरिक-संस्था का अविनाभूत बना हुआ है जैसाकि—'सप्तचितिकोऽग्निः' इत्यादि से स्पष्ट है। सप्तचितिक नादात्मक इस वैश्वानरप्राणाग्नि के अनुबन्ध से ही तो तत्र प्रतिष्ठित सप्त भी १-रस, २ असृक् ३-मांस ४-मेद ५ अस्थि, ६-मज्जा ७-शुक्र (सप्तधातवः) इन सात ही अवयवों में विभक्त होकर चित है। इस सप्त अग्नि चिति (प्राणाग्निचिति) सप्तभूतचिति (धातुचिति) के अतिरिक्त सप्त-उपधातु, सप्त रस सप्त उपरस सप्त विष सप्त उपविष आदिरूपेण शरीर में अन्यान्य भी अनेकविध सप्तचितियां हैं। और यों मूलस्वरात्मक प्राणात्मक-सप्तपुरुषप्रजापति की सप्तावयवता ही इन अक्षयात् आध्यात्मिक-आधिभौतिक-आधिदैविक-सप्तमहिमाभावों का मूलप्रवर्त्तक बना हुआ है। नादानुगत श्रुत्यात्मक स्वर क्यों और कैसे सप्तभावों में परिणत होगया ? इस प्रासङ्गिक प्रश्न का यही संक्षिप्त समाधान है जिस के आधार निम्नलिखित श्रुतिवचन ही बने हुए हैं—

१—"सप्त ते अग्ने ! समिध । प्राणा वै समिध । प्राणा ह्येतं अग्निं (भूताग्निं) समिन्धते। सप्त जिह्वा इति। यान् अमून सप्त-पुरुषान् एक पुरुषमकुर्वन्, तेषामेतदाह। सप्तऽऋषय इति। सप्त हि तऽऋषय आसन्। सप्त धाम प्रियाणि-इति। छन्दांस्येतदाह। छन्दांसि वा अस्य (अग्नेः) सप्त प्रियाणि धामानि। सप्त होत्राः सप्तधा त्वा यजन्ति, इति। सप्त ह्येते होत्रा सप्तधा यजन्ति। सप्त योनिरिति। चितिरेतदाह। सप्त-सप्त इति सप्तचितिकोऽग्निः। सप्तर्त्तव सम्वत्सर। सम्वत्सरोऽग्निः। यावानग्निः, यावत्यस्य मात्रा, तावता-एवैनमेतत्-प्रीणाति" ।

—शतपथब्राह्मण ६।२।३। ४४ ४५

२-'सप्तर्त्त भवति। सप्तचितिकोऽग्नि। सप्तर्त्तव। सप्त दिश। सप्त देवलोकाः। सप्त स्तोमाः। सप्त पृष्ठानि। सप्त छन्दांसि। सप्त ग्राम्या पशव। सप्त-आरण्याः पशवः। सप्त शीर्षन् प्राणा। यत्किञ्च सप्तविधं-अधिदेवतं, अध्यात्मं (अधिभूतंच) तदनेन सर्वमाप्नोति'।

—शत० ६।५।२।८

उक्त सप्तक-विवेचन से स्पष्ट है कि, सर्वाङ्गशरीर में व्याप्त सप्तावयव—सप्तचितिक- नादमूर्ति वश्वानराग्निप्राण ही श्रुति के द्वारा सप्त-स्वररूप में परिणित होरहा है जिस का सहज निष्कर्ष यही है कि मानव

भ उत्तचित्तिक प्राणाग्नि ही (नाद ही) मरुत्नामक वायुके द्वारा (श्रुति के द्वारा) उर-कण्ठ-शिर-इन तीन स्थानों से प्रत्याहत होता हुआ स्वरासिम्ध ध्वनि के रूप में परिणत होता हुआ परिमण्डल के माध्यम से तत्र व्याप्त सुसूक्ष्म वाक्समुद्र में वीचिरूप से तरङ्गायित बनकर श्रोताओं की कर्णशष्कुलियों में प्रतिष्ठित महानमन पर आघात करता हुआ 'कण्णमधु' बनता रहता है। और यों हृदयोपलक्षित उरःस्थान में उक्थरूप से पुञ्जीभूत नादाग्नि ही श्रुति के द्वारा 'स्वर' रूप में परिणत होता हुआ बाहिर निकला करता है। यथाकि-नाद श्रुति-स्वर इन प्रकमों के माध्यम से प्राणाग्नि ही भूताग्नि से समन्वित होता हुआ उक्त क्रम से बाहिर निकलता है, अतएव अधिक-शब्द विनिगमन से मानव की शरीरसंस्था और प्राणसंस्था, दोनों ही शिथिल होजाती हैं।

नादात्मक श्रुतिसमन्वित-स्वरभावापन्न त्रितेनिषेयाग्नि से समन्वित इस चित्याग्नि की सुप्त, जाग्रत भेद से शास्त्र ने दो अवस्था मानी हैं। रात्रि में सुषुप्तिदशा में (सो जाने पर) चित्याग्नि अन्तर्मुख बन जाता है। यही चित्याग्नि की सुप्तावस्था है। सूर्योदय के साथ ही (आधिदैविक अग्नि की अभिव्यक्तिरूप जागरण के साथ ही) मानव का शारीरिक-अग्नि भी-'अग्निर्जागार' रूप से उद्बुद्ध होपड़ता है। सौर अह-कालपर्य्यन्त (शयन से पूर्व पूर्व) यों अग्नि जागरूक ही बना रहता है। यही इसकी 'जाग्रदवस्था' है।

सौरअहात्मक अहः काल सूर्योदय से सूर्यास्त पर्य्यन्त गायत्री-त्रिष्टुप् जगती-नामक तीन छन्दों के अनुपात से-प्रातः-मध्याह्न-सायं-भेद से तीन सवनों में विभक्त है, जिन प्रातःसवनादि तीनों सवनों का पूर्व में स्पष्टीकरण कराया जाचुका है। प्रातः ६ से सायं ६ पर्य्यन्त ४-४-४-होरा (घन्टा) के अनुपात से (सामान्य-मानानुसार) तीन विभाग कर लीजिए। इन तीनों में सावित्र-पार्थिव-सा वैश्र-गायत्र अग्नियों की समन्विता वस्थारूप अग्नि अपनी अहःकालीना जाग्रदवस्था से क्रमशः मन्द्र-मध्य-तार-नाम की तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है। ६ से १० पर्य्यन्त का प्रातःकालीन गायत्र-छन्दस्क जाग्रदग्नि ही—'प्रातःसवनीय 'मन्द्राग्नि' है। ११ से २ पर्य्यन्त का मध्याह्नकालीन-त्रिष्टुप् छन्दस्क जाग्रदग्नि ही माध्यन्दिनसवनीय' 'मध्याग्नि' है। एवं २ से ६ पर्य्यन्त का सायंकालीन जगती-छन्दस्क-जाग्रदग्नि ही— सायंसवनीय' 'ताराग्नि' है। 'सामान्य-उच्च-अत्युच्च' ही मन्द्र-मध्य-तार मात्र हैं। और इसी प्राकृतिक स्थिति के तारतम्यानुपात से मानव का अहःकालीन जाग्रदग्नि भी प्रातः-मध्याह्न-सायं-क्रमेण मन्द्र-मध्य-तार-रूपेण तीन ही अवस्थाओं में परिणत रहता है।

मानवशरीर में प्रकृति के प्रातः मध्याह्न-सायं-नामक तीन सवनों के प्रतिरूपात्मक स्थान क्रमशः उर-कण्ठ-शिर हैं। अतएव शब्दानुगत-स्वरगहस्यवेत्ताओंने स्वरात्मक-शब्दोच्चारण के सम्बन्ध में यही व्यवस्था की है कि, प्रातःसवनीय-गायत्र-प्रातःकाल में मानव को उरःस्थान से मन्द्र-स्वर से ही शब्दोच्चारण करना चाहिए, जैसेकि शार्दूल (सिंहजातिविशेष) उरःस्थान से ही बोला करता है। माध्यन्दिनसवनीय त्रैष्टुभ-मध्याह्नकाल में मानव को कण्ठस्थान से ही बोलना चाहिए जैसेकि चक्रवाकादि कण्ठस्थान से ही बोला करते हैं। एवं सायंसवनीय-जागत-सायंकाल में मानव को शिरःस्थान से ही तारस्वर से बोलना चाहिए, जैसे कि मयूर-हंसादि शिरःस्थान से ही बोला करते हैं। ऐसा क्यों? का उत्तर है- प्रकृतिवद् विकृतिः कर्त्तव्या'—'यथानलविधा वै मनुष्याः' इत्यादि निगम। प्रकृति में नादस्वरात्मक-प्राकृतिक-ध्वनि का यही क्रम है। वैसा ही यहां होना चाहिए।

रात्रि में सुप्त अग्नि को यदि प्रातःकाल में जागरण के साथ ही बलपूर्वक तारस्वरात्मक-उच्च-संघर्ष का अनुगामी बना दिया जाता है तो इस अप्राकृतिक-साहस से विविध रोग विशेषतः 'उरःक्षत' होजाता है। रक्त निकलने लग सकता है इस अप्राकृतिक संघर्ष से। अतः आरम्भ में मन्द्र-पुन थोड़ा उच्च, पुनः उच्च इस क्रमिक अनुपात से ही शब्दोच्चारण प्रक्रान्त होना चाहिए। त्रिसवनों के अतिरिक्त भी मानव जब भी कुछ बोलना चाहे, उसे इसी स्थानत्रयी के अनुपात से मन्दस्वर से ही शब्दोपक्रम करना चाहिए। तभी अग्नि नादस्थिरता के कारण उत्तरोत्तर-सशक्त-प्रभावपूर्ण श्रुतिमधुर, एवं स्वरमधुर बन सकता है। आरम्भ में ही तारस्वरात्मक-चीत्कार पद्धति से बोलने लग पड़ने वाला आविष्ट मानव न तो अधिक समय पर्यन्त इस शब्दोच्चारणधारा को ही व्यवस्थापूर्वक प्रक्रान्त रख सकता न ऐसे उत्तेजक उच्चारण में श्रुति-स्वर-माधुर्य्य ही अभिव्यक्त होपाता।

न केवल शब्दोच्चारण में ही अपितु कर्म्मप्रवृत्ति में भी इसी नियम का अनुगमन श्रेयःपन्था माना गया है। क्योंकि शब्द और अर्थ, दोनों अभिन्न है। अतएव दोनों समान ही नियमधाराओं से समन्वित रहते हैं। इसी आधार पर—'अल्पारम्भा क्षेमकरा' कहा गया है। आवेशपूर्वक आरम्भ में ही प्रचण्ड वेग से किसी कर्म्म में संलग्न होपड़ने वाले उत्तेजित मानवों के लक्ष्य निष्फल ही प्रमाणित होजाते हैं। 'शनैः कन्था, शनैः पन्थाः शनैः पर्वतलङ्घनम्' प्रसिद्ध ही है। इसी आधार पर तो यह लोकसूत्र व्यवस्थित हुआ है कि— 'एक भावुक कार्य्य का आरम्भ करना जहाँ भलीभाँति जानता है, वहाँ वह भावुक कार्य्य समाप्त करना नहीं जानता। एवं-नैष्ठिक मानव जहाँ आरम्भ करना नहीं जानता वहाँ अन्य का समाप्त करना वह अवश्य ही जानता है।

उपक्रम में नादात्मक स्वर मध्य में श्रुत्यात्मक स्वर एवं अन्त में स्वरात्मक स्वर यही क्रम शब्दोच्चारण में प्रशस्त माना गया है जिन इन तीनों का ही वैदिक नाम है—'हिंकार-प्रस्ताव-उद्गीथ'। उर स्थानानुगत—नादात्मक (गुञ्जायमान) मन्द्रस्वरात्मक शब्द किंवा ध्वनि ही 'हिङ्कार' है। उदाहरण सिंह का ध्वन्यात्मक शब्द है। सिंह और शार्दूल सदा उरःस्थान से ही बोलते हैं अतएव इनका उर, और तत्संलग्न उदर प्रदेश शब्दध्वनिकाल में संकुचित होजाता है, सिकुड़ जाता है। कण्ठस्थानानुगत—श्रुत्यात्मक [बिना गूँज का-सामान्य]—मध्यस्वरात्मक शब्द किंवा ध्वनि ही प्रस्ताव है। उदाहरण चक्रवाक की कण्ठानुगता ध्वनि है। एवं शिरःस्थानानुगत-स्वरात्मक [बिना गूँज का उच्च]—तार स्वरात्मक शब्द किंवा ध्वनि ही-उद्गीथ है जिसे संगीत की लौकिकभाषा में 'टीप' कहा गया है। उदाहरण मयूर की शिरोऽनुगता ध्वनि है जिसकी प्रक्रान्ति में मयूर का शिरोभाग ही ऊर्ध्व बन कर अवनत होता रहता है। त्रिप्रक्रमात्मक नाद-श्रुति-स्वर—भावात्मक-गायत्र-त्रैष्टुभ-जागत-भावानुबन्धी इसी स्वरत्रयी का निरूपण करते हुए शब्द शास्त्र के आचार्य्योंने कहा है—

प्रातः पठेन्नित्यमुरस्थितेन स्वरेण शार्दूलरुतोपमेन ॥
मध्यन्दिने कण्ठगतेन चैव चक्राह्वसङ्कूजितसन्निभेन ॥१॥
तारं तु विद्यात् सवनं तृतीयं शिरोगतं तच्च सदा प्रयोज्यम् ॥
मयूरहंसान्यभृतस्वराणां तुल्येन नादेन शिरःस्थितेन ॥२॥
—पाणिनीयशिक्षा ३६,३७ ।

यह तो हुआ नाद–श्रुति–स्वर–भावों का सङ्गीतानुगत तथा उच्चारणानुगत–स्वरूप-समन्वय का प्रासङ्गिक दिग्दर्शन । अब दो शब्दों में पञ्चभूतानुगता अर्थसृष्टि [भूतभौतिकी पदार्थसृष्टि] के अनुबन्ध से भी 'स्वर' की आराधना कर लीजिए । सम्पूर्ण विश्व की उत्पत्ति 'शब्द'स्पर्श-मात्रा से, एवं तत्प्रसूता 'स्पर्श 'रूप–'रस 'गन्ध-मात्राओं से ही हुई है यह पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है । इन पाँचों ही तन्मात्राओं का मूलाधारभूत मौलिक शब्दतन्मात्रात्मक वह तत्त्व है क्या ?, इस प्रश्न का उत्तर है— 'तत्त्वात्मक ऋक्–यजु साम-नामक–अपौरुषेय–वेद' * ।

तत्त्वात्मक वेद के 'ऋग्' भाग से तो वस्तु का 'पिण्ड' ( मूर्त्ति ) बनता है 'यजुर्भाग' से वस्तु का क्रियात्मक 'गतिभाव' अभिव्यक्त होता है एवं 'सामभाग से वस्तु का मण्डल' अभिव्यक्त होता है। प्रत्येक भौतिक–पदार्थ में पिण्ड गति मण्डल ये तीन तीन पर्वविभाग विज्ञानसिद्ध हैं । पिण्ड वह भाग है जो अमुक–स्थान–प्रदेश घेरता है एवं जिसका हम स्पर्श तो कर सकते हैं किन्तु देख नहीं सकते । अतएव इस पिण्ड को 'धामच्छद' ( स्थानावरोधक–जगँह रोकने वाला ) कहा जाता है, एवं यही–'स्पृश्यपिण्ड' भी कहलाता है । इस पिण्ड में जायते–अस्ति–विपरिणमते–वर्द्धते–क्षीयते–विनश्यति–नाम के सुप्रसिद्ध–षड्भावविकारात्मक परिवर्त्तन प्रक्रान्त रहते हैं ।

परिवर्त्तनात्मक इन विकारभावों का ही नाम 'गति' है । प्रत्येक वस्तुपिण्ड के केन्द्र में प्रतिष्ठित उक्थरूप प्राणाग्नि की अर्करूपा रश्मियाँ केन्द्र से बाहिर वस्तुपृष्ठ के आधार से समतुलित मण्डल बनाती हुई निकलतीं हैं । ये रश्मिमण्डल ही पिण्डात्मक वस्तु के 'मण्डल' हैं । एवं हमें वस्तु का जो प्रत्यक्ष होता है वह वस्तुतः पिण्ड का प्रत्यक्ष न होकर इन मण्डलों में से ही किसी एक मण्डल का ही प्रत्यक्ष होता है । अतएव इसे 'दृश्यमण्डल' कहा गया है, जिस का न तो स्पर्श ही सम्भव है एवं जो मण्डल प्राण की प्रधानता से न धामच्छद ही बनता । पिण्ड ही स्पृश्य बनता है, एवं मण्डल ही दृश्य बनता है । स्पृश्यपिण्ड तथा दृश्यमण्डल इन दोनों के माध्यम से अपारपारीणरूप से परिव्याप्त चरो–चरो परिवर्त्तमान गतिभाव ही पिण्ड गति एवं मण्डल–रूप–त्र्यात्मक–त्रिमूर्ति ही वस्तु का सम्पूर्ण स्वरूप है । और इन तीनों वस्तुभावों के मूलप्रभव के तत्त्व ही क्रमशः–ऋक्–यजु–साम–नामक मौलिक तत्त्व हैं जैसाकि निम्न लिखित मन्त्र से स्पष्टतमरूपेण उद्घोषित है—

ऋग्भ्यो जातां सर्वशो मूर्त्तिमाहुः सर्वा गतिर्याजुषी हैव शश्वत ।
सर्वं तेजः सामरूप्यं ह शश्वत्, सर्वं हीदं ब्रह्मणा हैव सृष्टम् ॥
—तै० ब्रा० ""।

---

*—शब्दः, स्पर्शश्च, रूपं च रसो गन्धश्च पञ्चमः ।
वेदादेव प्रसूयन्ते प्रसूति-गुण-कर्म्मतः ॥
—मनुः १२।९८।

इस तत्त्वात्मक-वेद का स्वरूप-दिग्दर्शन शतपथ-प्रथम खण्ड में कराया जा चुका है ।

रात्रि में सुप्त अग्नि को यदि प्रातःकाल में जागरण के साथ ही बलपूर्वक तारात्मक-उच्च-संघर्ष का अनुगामी बना दिया जाता है, तो इस अप्राकृतिक-साहस से विविध रोग, विशेषतः 'उर:दाह' होजाता है। रक्त निकलने लग सकता है इस अप्राकृतिक संघर्ष से। अतः आरम्भ में मन्द्र-पुनः थोड़ा उच्च, पुनः उच्च, इस क्रमिक अनुपात से ही शब्दोच्चारण प्रक्रान्त होना चाहिए। त्रिसवनों के अतिरिक्त भी मानव जब भी कुछ बोलना चाहे, उसे इसी स्थानत्रयी के अनुपात से मन्द्रस्वर से ही शब्दोपक्रम करना चाहिए। तभी अग्नि नादस्थिरता के कारण उत्तरोत्तर-स्थायी प्रभावपूर्ण श्रुतिमधुर, एवं स्वरमधुर बन सकता है। आरम्भ में ही तारस्वरात्मक-चीत्कार पद्धति से बोलने लग पड़ने वाला आविष्ट-मानव न तो अधिक समय पर्य्यन्त इस शब्दोच्चारणधारा को ही व्यवस्थापूर्वक प्रक्रान्त रख सकता, न ऐसे उत्तेजक उच्चारण में श्रुति-स्वर-माधुर्य्य ही अभिव्यक्त होपाता।

न केवल शब्दोच्चारण में ही, अपितु कर्म्मप्रवृत्ति में भी इसी नियम का अनुगमन श्रेयःपन्था माना गया है। क्योंकि शब्द और अर्थ, दोनों अभिन्न हैं। अतएव दोनों समान ही नियमधाराओं से समन्वित रहते हैं। इसी आधार पर—'अल्पारम्भाः क्षेमकराः' कहा गया है। आवेशपूर्वक आरम्भ में ही प्रचण्ड वेग से किसी कर्म्म में संलग्न होपड़ने वाले उत्तेजित मानवों के लक्ष्य निष्फल ही प्रमाणित होजाते हैं। 'शनैः कन्था शनैः पन्थाः शनैः पर्वतलङ्घनम्' प्रसिद्ध ही है। इसी आधार पर तो यह लोकसूक्त व्यवस्थित हुआ है कि— 'एक भावुक कार्य्य का आरम्भ करना जहाँ भलीभाँति जानता है, वहाँ वह भावुक कार्य्य समाप्त करना नहीं जानता। एवं-नैष्ठिक मानव जहाँ आरम्भ करना नहीं जानता, वहाँ आरब्ध को समाप्त करना वह अवश्य ही जानता है'।

उपक्रम में नादात्मक स्वर, मध्य में श्रुत्यात्मक स्वर, एवं अन्त में स्वरात्मक स्वर, यही क्रम शब्दोच्चारण में प्रशस्त माना गया है, जिन इन तीनों का ही वैदिक नाम है—'हिंकार-प्रस्ताव-उद्गीथ'। उरःस्थानानुगत-नादात्मक ( गुञ्जायमान ) मन्द्रस्वरात्मक शब्द किंवा ध्वनि ही 'हिंकार' है। उदाहरण सिंह का ध्वन्यात्मक शब्द है। सिंह और शार्दूल सदा उर स्थान से ही बोलते हैं, अतएव इनका उर, और तत्संलग्न उदर प्रदेश शब्दध्वनिकाल में सङ्कुचित होजाता है, सिकुड़ जाता है। कण्ठस्थानानुगत-श्रुत्यात्मक [बिना गूँज का सामान्य]—मध्यस्वरात्मक शब्द किंवा ध्वनि ही 'प्रस्ताव' है। उदाहरण चक्रवाक की कण्ठानुगता ध्वनि है। एवं शिरःस्थानानुगत-स्वरात्मक [बिना गूँज का उच्च]—तार स्वरात्मक शब्द किंवा ध्वनि ही-उद्गीथ है, जिसे संगीत की लोकभाषा में 'टीप' कहा गया है। उदाहरण मयूर की शिरोऽनुगता ध्वनि है, जिसकी प्रक्रान्ति में मयूर का शिरोभाग ही ऊर्ध्व बन कर अवनत होता रहता है। त्रिप्रकारात्मक नाद-श्रुति-स्वर-भावात्मक-गायत्र-त्रैष्टुभ-जागत-भावानुबन्धी इसी स्वरत्रयी का निगमन करते हुए शब्दशास्त्र के आचार्य्योंने कहा है—

प्रातः पठेन्नित्यमुरःस्थितेन स्वरेण शार्दूलरुतोपमेन ।
मध्यन्दिने कण्ठगतेन चैव चक्राह्वसङ्कूजितसन्निभेन ॥१॥
तारं तु विद्यात् सवनं तृतीयं शिरोगतं तच्च सदा प्रयोज्यम् ।
मयूरहंसान्यभृतस्वराणां तुल्येन नादेन शिरःस्थितेन ॥२॥

—पाणिनीयशिक्षा ३६ ३७ ।

श्रीविज्ञमियों के मनोऽनुरञ्जन के लिए स्वरग्रामानुगता तालिका अत्र समुद्धृता है –

## श्रुति—स्वर—ग्राम—चक्रम्–

| श्रुतिसंख्या | श्रुतिनामानि | श्रुतिजातय | षड्जग्रामस्वरा | मध्यमग्रामस्वरा | गान्धारग्रामस्वरा |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | तीव्रा | दीप्ता | * | * | नी |
| २ | कुमुद्वती | आयता | * | * | * |
| ३ | मन्दा | मृदु | | * | |
| ४ | छन्दोवती | मध्या | * | * | सा |
| ५ | दयावती | करुणा | * | * | * |
| ६ | रञ्जनी | मध्या | * | * | रे |
| ७ | रतिका | मृदु | * | रे | * |
| ८ | रौद्री | दीप्ता | * | * | * |
| ९ | क्रोधा | आयता | * | ग | * |
| १ | वज्रिका | दीप्ता | * | * | ग |
| ११ | प्रसारिणी | आयता | * | * | * |
| १२ | प्रीति | मृदु | * | * | * |
| १३ | मार्जनी | मध्या | * | म | म |
| १४ | क्षिति: | मृदु | * | * | * |
| १५ | रक्ता | मध्या | * | * | * |
| १६ | सन्दीपनी | आयता | * | प | प |
| १७ | आलापिनी | करुणा | * | * | * |
| १८ | मदन्ती | करुणा | * | * | * |
| १९ | रोहिणी | आयता | * | * | ध |
| २० | रम्या | मध्या | * | ध | * |
| २१ | उग्रा | दीप्ता | * | * | * |
| २२ | क्षोभिनी | मध्या | * | नी | * |

केन्द्रावच्छिन्न-ऋङ्मय-सूत्रय-सामच्छन्द-वस्तुपिण्ड' ही 'नाद' तत्त्व है पिण्ड-मण्डलान्तवर्त्ती यजुर्मय-'गतिभाव' ही श्रुतितत्त्व है एवं पिण्डकेन्द्र से प्राणरश्मिमयज्ञरूपेण सहसमाव-समन्वित-साममय-'मण्डल' ही 'स्वरतत्त्व' है। यों नाद ऋक्पिण्ड से श्रुति यजुर्गति से, तथा स्वर साम मयमण्डल से सर्वात्मना समतुलित हैं। अतएव 'साम' का एक साङ्केतिक पारमार्थिक नाम रख लिया गया है–'स्वरसाम'। स्वर और साम, अभिन्न तत्त्व हैं। प्रातिस्विकरूप से वही मण्डल-'स्वर' है एवं पिण्ड तथा गति से समन्वित होता हुआ यही स्वर 'साम' कहलाने लगता है, और यही त्रिमूर्ति स्वरसाम 'गायनात्मक सङ्गीत की प्राणप्रतिष्ठा माना गया है जैसाकि- गीतिषु सामाख्या इस आप्तवचन से प्रमाणित है। बिना स्वर का शब्द केवल ऋक् है अथवा तो यजु है। स्वरसाम के प्रवेश से ही अपने पिण्डात्मक (गद्य-पद्यात्मक) स्वरूप से प्राणरूपेण वितत होता हुआ-मण्डलरूप में परिणत होता हुआ (फैलता हुआ) 'साम रूप गान (गायन-गीति) रूप में परिणत होता है। अतएव सर्वात्मना सभी दृष्टियों से सामात्मक स्वर, किंवा स्वरात्मक साम ही सङ्गीत की प्राणप्रतिष्ठा बन रहा है जिस स्वरसाम के 'त्रयः स्वरसामान' रूप से तीन महिमा-विवर्त माने गए हैं जिनका अत्र स्पष्टीकरण सम्भव नहीं है।

वसित्य-ग्राम * मूर्च्छना जाति क्रम, तान आरोह, अवरोह, वादी, संवादी नाद श्रुति स्वर आदि आदि अनेक विभूतियों से सुसमन्वित नृत्य-गीत-वाद्य भेद से तीन प्रकारों में विभक्त शास्त्रीय सङ्गीत के नाद-श्रुति-स्वर-नामक प्रतिष्ठात्मक तीनों स्तम्भों का मूलाधार प्रथम-स्थानीय वैश्वानराग्निप्राण मूर्त्ति गुञ्जनभावनिबन्धन जो उपक्रम-स्थानीय तत्त्व है वही वैदिक-सामविज्ञान-की परिभाषा में 'हिङ्कार' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। स्वरात्मक साम ही क्योंकि इदमोत्थित नादात्मक इस हिङ्कार को वितानभाव में परिणत करता है दूसरे शब्दों में सौर-मधु-रस से समाप्लुत नवविन्द्वात्मक-चाईत-स्वरूप साम के मण्डलों के वैतानिक-रूपों के आधार पर ही (स्वरसंधान के आधार पर ही) क्योंकि नादात्मिका 'हिं-हिं-हिं-हुं-हुं-हुं' इत्यादि-अनुकरणात्मिका-स्तननभावात्मिका-सङ्गीतोपक्रमस्थानीया-ध्वनि का आधार बनता है अतएव कहा और माना जायगा कि, स्वरात्मक साम ही हिङ्कार का प्रवर्त्तक है इसी आधार पर श्रुति ने कहा है कि—

## "नासामा हिङ्–क्रियते"

सामस्वरमण्डलात्मक सामस्वरमण्डलानुगत 'हिङ्कार' ही नाद है नाद ही श्रुति का प्रवर्त्तक है एवं श्रुति के द्वारा ही स्वरों की अभिव्यक्ति होती है। एकमात्र इसी सम्बन्धानुबन्ध से प्रकृत-ब्राह्मण के-'हिङ्कार' शब्द के पारिभाषिक समन्वय के लिए ही हमें सङ्गीतानुगत-'नाद-श्रुति-स्वर' नामक तीनों प्रकारों का प्रासङ्गिक दिग्दर्शन कराना पड़ा। क्योंकि नाद-श्रुति-स्वर भावों के स्वरूप-परिचय के बिना श्रुति का- हिङ्कार' शब्द क्वापि समन्वित नहीं होसकता। अतएव श्रुति के 'हिङ्कार शब्द-समन्वयानुबन्ध से हमें इस वित्त का संस्मरण कर लेना पड़ा है।

---

*-ग्राम स्वरसमूहः स्यात्, मूर्च्छनादेः समाश्रय।
तौ द्वौ, धरातले तत्र स्यात् षड्ज ग्राम आदिम।
द्वितीयो मध्यमग्रामस्तयोर्लक्षणमुच्यते ॥
—इत्यादि

# इति–सङ्गीतानुगत–नाद–श्रुति–स्वर–स्वरूप–दिग्दर्शनम्

— — ६ — —

प्रकृतमनुसराम । नाद–श्रुति–स्वरूपात्मक–पूर्वोक्त प्रायश्चित्त–प्रकरण का उपक्रम करते हुए हमने निवेदन किया था कि नृत्य–गीत–वाद्यात्मक नाद–श्रुति–स्वर–त्रयी के आधार पर सुप्रतिष्ठित भी नृत्य–गीत–वाद्यात्मक सङ्गीत मानव की अध्यात्मसंस्था में आत्मसंविद्–विरोधी 'आग्लानदोष', एवं बुद्धिनिष्ठा–विरोधी–'आलस्यदोष' उत्पन्न कर दिया करता है। तत्रैव इन दोनों दोषों के सम्बन्ध में समझने जैसी बात की ओर भी सङ्केत हुआ था ( देखिए पृष्ठ १२११ )। उस 'समझने जैसी कुछ बात' के इसी के समन्वय के लिए ही हमें सङ्गीत के नाद–श्रुति–स्वर–भावों का दिग्दर्शन उपक्रान्त करना पड़ा। अब प्रतिज्ञात 'दोष' स्वरूपों की ओर ही सङ्गीतप्रेमियों का ध्यान आकर्षित किया जारहा है।

आग्लान तथा आलस्य नामक सुप्रसिद्ध मानसिक तथा शारीरिक दोषों के स्वरूप समन्वय के लिए हमें 'तमसो मा ज्योतिर्गमय' इस सुप्रसिद्ध श्रुतिवचन में पठित 'तम', और 'ज्योति' इन दो तत्त्वों की ओर ही नैष्ठिक मानवश्रेष्ठों का ध्यान आकर्षित करना पड़ेगा। सृष्टि के मूलभूत 'आभू', और अभ्व' नामक दो तत्त्वों की प्रथमा मौलिक अभिव्यक्ति का नाम ही क्रमशः 'रस', और 'बल' है। इस रसतत्त्व की प्रथमा अभिव्यक्ति एवं आभूतत्त्व की द्वितीया अभिव्यक्ति का नाम जहां 'जू' है, वहां बलतत्त्व की प्रथमा अभिव्यक्ति एवं अभ्वतत्त्व की द्वितीया अभिव्यक्ति का नाम ही 'यत्' है। इस 'जू' तत्त्व की प्रथमा अभिव्यक्ति रसतत्त्व की द्वितीया अभिव्यक्ति एवं आभूतत्त्व की तृतीया अभिव्यक्ति का नाम जहां 'तेज' है, वहां 'यत्' तत्त्व की प्रथमा अभिव्यक्ति बलतत्त्व की द्वितीया अभिव्यक्ति एवं अभ्वतत्त्व की तृतीया अभिव्यक्ति का नाम ही 'स्नेह' है। इस तेजस्तत्त्व की प्रथमा अभिव्यक्ति जूतत्त्व की द्वितीया अभिव्यक्ति, रसतत्त्व की तृतीया अभिव्यक्ति, तथा आभूतत्त्व की चतुर्थी अभिव्यक्ति का ही नाम जहां लोकप्रसिद्ध 'ज्योति' है, वहां 'स्नेहतत्त्व' की प्रथमा अभिव्यक्ति 'यततत्त्व' की द्वितीया अभिव्यक्ति, बलतत्त्व की तृतीया अभिव्यक्ति, एवं अभ्वतत्त्व की चतुर्थी अभिव्यक्ति का ही नाम लोकप्रसिद्ध 'तम' है।

क्या तात्पर्य ?। इस तात्पर्य्य के समन्वय के लिए हमें आपका ध्यान उस एकमेवाद्वितीय–लक्षण विश्वातीत–परात्परब्रह्म की ओर ही आकर्षित करना चाहेंगे जिसका साङ्केतिक नाम है 'अनजदेकम्'। विकम्पनात्मक–प्रतिसञ्चरविलक्षण भावाभाव–आत्यन्तिकरूप से परमनास्ति भाव का है–'एजत्' एवं अविकम्पनात्मक–सर्वेकरस–आत्यन्तिकरूप से अपरिच्छिन्न शान्तिभाव का नाम है–'अनजत्'। स्थितिभाव ही अनजत् है, एवं गतिभाव ही एजत् है। स्थितिप्रकृतिक–अनजत् तथा गतिप्रकृतिक–एजत् परस्परस्पर्द्धाविरुद्ध इन दोनों भावों की समष्टिरूपा एकरूपता का ही नाम है वह विश्वातीत–परात्परब्रह्म जिसका समष्ट्यात्मक नाम माना गया है 'अत्यन्तपिनद्धम्'। अत्यन्तपिनद्धात्मक स्थितिगतिप्रकृतिक–अनजत–एजत्–मूर्त्ति इसी परात्परब्रह्म का प्रथम मौलिक स्वरूप आभू और अभ्वात्मक है। आभू अनजत् है, अभ्व एजत् है। ईशोपनिषत् ने इसी स्वरूप का इन शब्दों में मार्मिक स्मरण किया है—

## जाति–तालिकेयम्—

| १<br>संख्या | २<br>जातय | ३<br>मूर्च्छना | ४<br>अंशा | ५<br>न्यासा | ६<br>उपन्यासाः | ७<br>षाडवदेशिस्वरा | ८<br>औडवदेशिस्वरा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | षाड्जी | उत्तरायता | सा रे ग म प ध | सा | ग प | नि | * |
| २ | आर्षभी | शुद्धषड्जा | रे ध नी | रे | रे ध नी | सा | सा प |
| ३ | गान्धारी | पौरवी | सा ग म प नी | ग | सा प | रे | रे ध |
| ४ | मध्यमा | कलोपनता | सा रि म प ध | म | सा रे ग प ध | ग | ग नी |
| ५ | पञ्चमी | कलोपनता | रे प | प | रे प नी | ग | ग नी |
| ६ | धैवती | अभिरुद्गता | रे ध | ध | रे म ध | प | सा प |
| ७ | नैषादी | अभिरुद्गता | सा ग नी | नी | सा ग नी | प | सा प |
| ८ | षड्जकैशिकी | कलोपनता | सा ग प | ग | सा प नी | * | * |
| ९ | षड्जोदीच्यवा | अश्वक्रान्ता | सा ध नी | म | सा ग | रे | रे ध |
| १० | षड्जमध्यमा | मत्सरीकृता | सा रे ग म प ध नी सा | सा म | सा रे ग म प ध नी | नी | * ग नी |
| ११ | गान्धारोदीच्यवा | पौरवी | सा म | ग | सा ध | रे | * |
| १२ | रक्तगान्धारी | कलोपनता | सा ग म प नी | ग | म | रे | रे ध |
| १३ | कैशिकी | हारिणाश्वा | सा ग म प ध नी | ग प नी | सा ग म प ध नी | रे | रे ध |
| १४ | मध्यमोदीच्यवा | सौवीरी | प | म | सा ध | * | * |
| १५ | कार्मारवी | शुद्धमध्या | रे प ध नी | प | रे प ध नी | * | * |
| १६ | गान्धारपञ्चमी | हारिणाश्वा | प | ग | रे प | * | * |
| १७ | आन्ध्री | सौवीरी | रे ग प नी | ग | रे ग प नी | * | * |
| १८ | नन्दयन्ती | हारिणाश्वा | प | ग | म प | सा | * |

क त्, और यत् के ही परिणाम हैं। यही स्वायम्भुवी यजुरात्मक 'सोऽपोऽसृजत-वाच-एव लोकात्-वागेव साऽसृज्यत' के अनुसार आपोमयरूपलरूप में परिणत होती हुई 'परमेष्ठी' नाम से प्रसिद्ध है, जो कि स्वयम्भू का ही प्रथमावतार माना गया है। इस आपोमय पारमेष्ठ्य समुद्र में तेजोमयी अग्निचिति म पुञ्जीभूत प्रदीप्त प्रचण्ड तेजोमय-सौरसस्थान ही इन्द्रमित्र है एवं स्वयं पारमेष्ठ्य-स्नेहमयी-आप -वृत्रवरुण है। और यों परमेष्ठी के ही गर्भ में अपप्रधान-स्नेहप्रधान-वृत्रवरुण, तथा तेजःप्रधान-इन्द्रमित्र ( सूर्य्य ) दो स्वतन्त्र संस्थान अभिव्यक्त होजाते हैं।

सावित्राग्निचितिरूप-तेजोमय इन्द्रमित्ररूप सूर्य्य को थोड़ी देर के लिए तटस्थ मानते हुए वृत्रापोमय-स्नेहमय-वरुणरूप परमेष्ठी को ही लक्ष्य बनाइए।

आपोमय-अपप्रधान-स्नेहप्रधान ( अतएव अमृतभावापन्न ) पारमेष्ठ्य वरुण की वैज्ञानिकों ने अपरिपक्वावस्था, परिपक्वावस्था-भेद से दो अवस्था मानी हैं। अपरिपक्व-वरुण यहाँ विशुद्ध आसुरभाव है वहाँ परिपक्व वरुण अशत आसुरभावात्मक बनता हुआ भी अधिकांश से गन्धर्व, तथा पितृभाव प्रधान ही बन जाता है। अग्न्याग्नि ( स्वायम्भुव तेजोलक्षण-प्राणाग्नि ) के सम्बन्ध से पारमेष्ठ्य वरुण-आप तत्त्व का जो भाग परिपक्व होजाता है, वही वरुण की उत्तरावस्थारूपा-'परिपक्वावस्था' कहलाई है।

भूतमूला-लोकदृष्टि से उस अलौकिकी-प्राणात्मिका अवस्थाद्वयी का उदाहरण-माध्यम-मार्गेण यों समन्वय किया जासकता है कि,-"चारों ओर से सीमाबद्ध अतएव वायव्यप्राण के सञ्चारधर्म्म से वञ्चित अतएव च पूति-पङ्कादि-मलीमस-भावों से कालुष्यीकृत सीमित जल का नाम ही 'वृत्रात्मक वरुण' है, यही वरुण की अपरिपक्वावस्थात्मिका पूर्वावस्था है जिस इयभूत मलीमस-अवरुद्ध अपरिपक्व-निष्क्रियस्य-वारुणपानी को ही आसुर पानी कहा जाय।। एवं इसे ही विविध रोगों का, विभिन्न दोषों का प्रवर्त्तक माना जायगा। इसके अतिरिक्त प्रचण्ड प्रवाह से समन्वित अतएव वायव्यप्राण से आलोडित-विलोडित, अतएव-मलीमस-भावों से असंस्पृष्ट विशुद्ध निर्म्मल-पानी ही 'दिव्यपानी' है जिसमें आग्नेयप्राण* वायव्यप्राण+ इन्द्रप्राण आदि अनेक दिव्यप्राणों का समावेश रहता है। अतएव एसा गतिधर्म्मा विशुद्ध पानी सर्वथैव स्वास्थ्यकर माना गया है। यही वरुण की परिपक्वावस्थारूपा उत्तरावस्था है। यों लौकिक उदाहरणविधि से उस पारमेष्ठ्य-अलौकिक-प्राणात्मक-वारुणपानी की भी अपरिपक्व, परिपक्व इन दोनों अवस्थाओं का अनुमान लगाया जासकता है।

वरुण की अपरिपक्वा पूर्वावस्था का ही नाम है— 'वरुण' एवं इसी वरुण की अग्नि-वायु-इन्द्र प्राण-समन्विता-'परिपक्वा' उत्तरावस्था का ही नाम है-'भृगु'। परिपाकधर्म्म का ही नाम 'भर्जन' है। एवं परिपाकात्मक इस भर्जन-सम्बन्ध से ही वरुणपिता की पूर्वावस्था से समुद्भूत उत्तरावस्थारूप-पुत्रात्मक परिपक्व भाव का नाम होगया है-'भृगु' जैसाकि निम्न लिखित श्रुतिवचनों से स्पष्टरूपेण प्रमाणित है—

---

*—अपां सघातो, विलयनञ्च तेजः संयोगात् ( वैशेषिक दर्शन—कणादसूत्र )।

+—इन्द्रतुरीया मरुत् गृह्णन्त के अनुसार गतिधर्म्मा वायु में एक चतुर्थांश इन्द्रप्राण भी समाविष्ट रहा करता है।

अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्शत् ।
तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ॥

—ईशोपनिषत्

अनेजदेकम्-ऊर्ध्व-आभूः-अम्भात्मक-इसी तत्त्व का दूसरा विवर्त रसबलात्मक है तीसरा विवर्त 'यत्-जू'-रूपात्मक है चौथा विवर्त 'तेजः स्नेहात्मक' है एवं पाँचवां विवर्त ज्योति स्तमोरूप है । प्रत्येक रूप द्विपर्वा है जिन में प्रथम-प्रथम पर्व सर्वत्र सदात्मक है एवं द्वितीय-द्वितीय पर्व असदात्मक है । और यही ज्योति तथा तम के मौलिक-चिरन्तन-इतिवृत्त का अथ से इतिपर्य्यन्त का महामङ्गलप्रद मानसिक-पावन संस्मरण है ।

| विश्वातीतभावा | | | विश्वभावा | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| १-अनेजत्— | आभूः— | रस— | जू — | तेज— | ज्योति— | (स्थितिप्रकृतिक-सद्भाव-अमृतम् |
| २—एजत्— | अम्भम्— | बलम्— | यत्— | स्नेहम्— | तम — | (गतिप्रकृतिक-असद्भाव मृत्युः) |

—"अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन !"

तेजोलक्षणा ज्योतिर्मूर्ति का ही नाम है-'इन्द्र' एवं स्नेहलक्षणा तमोभाव का ही नाम है 'वरुण' । इन्द्र ही 'मित्र' नाम से प्रसिद्ध है । अतएव ज्योतिःस्वरूप इन्द्र तथा तम'स्वरूप वरुण इन दोनों की समन्वितावस्था का एक साङ्केतिक नाम होगया है-मित्रावरुणौ' जो कि अध्यात्मभाषा में 'ऋतु-दक्षौ' नाम से प्रसिद्ध है जैसाकि क्रतूदक्षौ ह वा अस्य मित्रावरुणौ' ( शत ४।१।४।१ ) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है । उपरि निर्दिष्टा तालिका के विश्वभावों में क्रमप्राप्त चतुर्थ 'जू, और यत' इन दोनों की समष्टि ही 'यजु' नामक वयोरूप वह 'यजु' तत्त्व है, जो ऋक्-साम-नामक वयोनाधात्मक छन्द से छन्दित रहता हुआ त्रयीमय बना हुआ है । ऋक्साम से छन्दित-नद्ध-सीमित-परिवेष्टित-'जूरूप स्थितिभाव एवं 'यद्रूप गतिभाव' इन दोनों की समष्टिरूप त्रयीमयतत्त्व का ही नाम 'स्वयम्भूब्रह्म' है जो 'स्वयमेव उद्भूतो' के अनुसार ही-'स्वयम्भूः कहलाता है । इसी स्वायम्भुव-मनुः के जू भाग से तेज के द्वारा ज्योति के माध्यम से तो इन्द्रमित्र की अभिव्यक्ति हुई है एवं इसी स्वायम्भुव-मनुः के यद्भाग से स्नेह के द्वारा तम के माध्यम से वृत्रवरुण की अभिव्यक्ति हुई है । ज्योतिर्मय इन्द्रमित्र एवं तमोमय वृत्रवरुण दोनों क्रमशः स्वयम्भू

का ही साङ्केतिक नाम है—'सुरा' एवं मायन्य गान्धर्वप्राण से सुरक्षित ( अपरिपक्व-विशुद्ध आसुर-वारुण प्राणमय से सुरक्षित ) पितृप्राणात्मक भार्गवप्राण का ही नाम है—'सोम'। और यही सुरा तथा सोम नामक उन पारमेष्ठ्य तत्त्वों का संक्षिप्ततम स्वरूप-दिग्दर्शन है जिन इन दोनों तत्त्वों के स्वरूप-समन्वय के लिए ही हमें अनेकवेदवद् मूला-भृग्वङ्गिरामयी-समन्विता-सृष्टिधारा का यत्र स्मरण करना पड़ा है। पारमेष्ठ्य भार्गव-वारुण-सुरा और सोम, नामक तत्त्वों के आधार पर ही हमें उन भाग्ला, तथा मात्स्य, नामक दोनों सुप्रसिद्ध दोषों की स्वरूपमीमांसा करनी है जिन दोनों भयानक दोषों ने ही सर्वथैव-तत्त्वसम्मत भी प्रकृतिसिद्ध भी नाद् भ ति-स्वर जैसे दिव्यतत्त्वों से समन्वित भी नृत्य-गीत-वाद्यात्मक-सङ्गीत को आत्यन्तिकरूपेण कान्त्वालीकृत ही प्रमाणित कर रक्खा है।

इदमत्र अवधेयम्। तम और ज्योति नामक जिन दो तत्त्वों का पूर्व में संस्मरण हुआ था ( देखिए पृ० सं० १२५३ ), तत्रैव यह भी स्पष्ट कर दिया गया था कि, वरुण का नाम ही तम है, एवं इन्द्र का नाम ही ज्योति है। यहीं, इसी दृष्टि बिन्दु पर सुरा, और सोमके सम्बन्ध में भी किञ्चिद्विदेय अवधेय है। तमोमय वरुण से जहाँ सुरा का सम्बन्ध माना जायगा वहाँ ज्योतिर्मय इन्द्र से सोम का सम्बन्ध माना जायगा। अतएव सुरा जहाँ 'वारुणी' कहलाई है वहाँ सोम इन्द्रप्रिय तत्त्व माना गया है। दैनन्दिनीय भोजनकर्म्म से अनुप्राणित अन्न के उदाहरण से ही प्रथम भौतिकी दृष्टि से ही हमें सुरा और सोम, इन दोनों तत्त्वों का स्वरूप-परिचय प्राप्त कर लेना चाहिए।

यव-गोधूम-चणक-यवनाल-माष मुद्ग-तन्दुल-( जौ-गेहूँ-चना-बाजरा-उड़ मूँग-चाँवल ) आदि अन्नों की उत्पत्ति 'पञ्चाग्निविद्या' के अनुसार पानी से ही हुई है। दिव्य—स्वर लोक के दिव्य तेजोमय—सावित्राग्नि में सर्वप्रथम सोमात्मिका श्रद्धा' की आहुति होती है। तेजोमय यह सावित्राग्नि 'अग्नि' है, स्नेहमयी श्रद्धा 'सोम' है। इन दोनों के यजन से ही अग्नौ सोमाहुतियज्ञ के अनुसार यज्ञस्वरूपात्मक सोम नामक अपूर्वभाव अभिव्यक्त होता है इन दोनों आरम्भणों ( उपादानों ) के परस्परोपमर्दन से। दिव्याग्नि और श्रद्धा के यजनात्मक उपमर्दन का ही परिणाम 'सोम' है और यही प्रथमाहुति से अनुप्राणित अन्नका प्रथम मौलिक स्वरूप है।

दिव्यलोक के अनन्तर दूसरा आन्तरिक्ष्य—वायुलोक है। इस अन्तरिक्ष लोक में 'नमुचि नामक—यज्ञविरोधी-बलावरोधक आसुरप्राण के प्रत्यवरोधक ) मरुत्वान् नामक वायव्यइन्द्र से समन्वित 'पर्जन्य' * नामक वायव्याग्नि प्रतिष्ठित है। इस आन्तरिक्ष्य पर्जन्याग्नि में सोम की आहुति होती है। इस दूसरे अग्नि—सोम-यजन से जो अधिम अपूर्वभाव उत्पन्न होता है उसे ही 'वर्षा' ( वृष्टिजल ) कहा गया है।

वायव्य-अन्तरिक्षलोक के अनन्तर आग्नेय पृथिवीलोक का स्थान आता है। इस पार्थिव गायत्राग्नि में वर्षा रूप सोमाग्न की आहुति होती है। इसी आहुति से गायत्राग्नि एवं वर्षाजल दोनों

* पर्जन्य का ही उत्तररूप पुरवात है जिसे हमारे प्रान्त में 'पुरवाइइया' कहा जाता है। इसके प्रभाव से ही वृष्टि हुआ करती है। इसे ही प्रतीच्यभाषा में सम्भवतः मान्सून कहा गया होगा।

"ता आपः सृष्ट्वाऽन्वैक्षत-प्रजापतिः । तासु छायामपश्यत ( तमोभावमपश्यत् )। ता आप -आन्ता सप्ता, सन्तप्ताः-सार्द्धमेव रेतसा द्वैधमभवन् । तासामन्या अन्यतरा अतिलवणा ( क्षारधर्म्मान्विता ) ( अतएव ) अपेया अस्वाद्या ( मधुरास्वशून्या ), ता अशान्ता आपः समुद्रं वृत्वा-अतिष्ठन् ( ता इमा एव-आप -अपरिपक्वा -वरुणा-त्मिका )। अथ-इतराः पेया स्वाद्व्यः शान्तास्ताभ्यआम्यभाम्यत् अभ्यतपत्, अमतपत्। ताभ्यः भ्रान्ताभ्यः-तप्ताभ्य -सन्तप्ताभ्यः-यदुरेत आसीत्, तत्-अभृज्यत (परिपक्वमभूत् । यदभृज्यत -तस्मात् 'भृगु' समभवत् । तद् भृगोर्भृगुत्वम्" ।

—गोपथब्राह्मण-पूर्वभाग १ प्र० ।३ ब्रा० ।

(२)—"वरुणस्य वै सुषुवाणस्य भर्गोऽपचक्राम । स त्रेधापतत् । भद्भृगुरभवत्" ।

—शतपथब्राह्मण १८।५।१।

(३) "-तस्य प्रजापते यद्रेतस प्रथममुददीप्यत-तदसावादित्योऽभवत् । अथ-यद्-द्वितीयमासीत्, तद्-भृगुरभवत् । तं वरुणो न्यगृह्णीत । तस्मात्-स भृगुर्वारुणिः" ।

—ऐतरेयब्राह्मण ३।१४।

'आग्नेय-वायव्य-ऐन्द्रप्राण-से समन्वित अतएव परिवृत्त-मजनशील-पारमेष्ठ्य वारुण आप्यतत्त्व का ही नाम-'भृगु' है' उक्त तीनों श्रुतिवचनों का यही निष्कर्ष है। द्वितीया श्रुति में 'वरुणस्य भर्गः-त्रेधा-अपतत्' यह कहा गया है जिस का तात्पर्य्य यही है कि 'भुव-( घन )-वन-( तरल )-अरुणा ( विरल ) नाम की सुप्रसिद्ध तीन अवस्थाओं के कारण यह भृगुतत्त्व तीन अवस्थाओं में परिणत होजाता है क्योंकि तीनों भार्गवी अवस्थाएँ ही क्रमशः-आप-वायु-सोम-इन नामों से प्रसिद्ध हुई है जैसाकि वायु-राप-चन्द्रमा ( सोम ) इत्येते भृगवः ( गो० ब्रा० पू० २।८,९ । ) इत्यादि वचन से स्पष्ट है। ये तीनों ही भार्गवतत्त्व वारुण अपतत्त्व के प्रकृतिसिद्ध त्रिवृत्करण से * त्र्यात्मक त्र्यात्मक बने हुए हैं मनःप्राणवाङ्मय आत्मा के त्रिवृद्भाव की भाँति। जिस का तात्पर्य्य यही निकलता है कि घनावस्थापन्न-भार्गव अप्तत्त्व भी आप-वायु-सोमात्मक है। तरलावस्थापन्न भार्गव-वायुतत्त्व भी त्र्यात्मक है। एवं विरलावस्थापन्न भार्गव सोम भी त्र्यात्मक है। इस त्र्यात्मकता के अनुबन्ध से ही तीनों त्रयात्मक माने गए हैं। त्र्यात्मक भार्गव आप्यप्राण का ही नाम 'असुर' है, त्र्यात्मक भार्गव-वायव्यप्राण का ही नाम 'गन्धर्व' है, एवं त्र्यात्मक-भार्गव-सौम्यप्राण का ही नाम 'पितर' है। आसुर मायात्मक वारुण-भार्गव-आप्यप्राण ही अप्सुरसत्वशील स्त्रीभावप्रवर्त्तक-'अप्सराप्राण' की अभिव्यक्ति का कारण बना हुआ है। वारुणभार्गव-वायव्यप्राण का गन्धर्वभावत्व तो प्रातिस्विकरूपेणैव स्पष्ट है । आप्य-अप्सराप्राण

* इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति ( छां० उप० ५।९।१ )।
"त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात्" ( वेदान्तसूत्र ३।१।२ )।

आग्नेयी योषित् ( स्त्री ) के आत व में अग्नितत्त्व ही प्रधान माना गया है जैसे कि पुरुष के शुक्र में-'सोम' प्रधान माना गया है । पुरुष का यह सोमात्मक रेतोरूप शुक्र ऋतुस्नाता स्त्री के शोणिताग्नि में आहुत होता है । इसी आहुति से-शुक्रस्थित पुम्भ्रूण तथा शोणितस्थित-स्त्रीभ्रूण के अग्न अन्नादात्मक पारस्परिक संघर्ष से ही प्रजोत्पत्ति हुआ करती है । इसप्रकार 'श्रद्धा वै आपः सम्भमन्ते' 'श्रद्धा वा आपः' इत्यादि श्रुतियों के अनुसार आपोमयी श्रद्धा, किंवा श्रद्धात्मिका आप ही पृथक्मानुसार आग्नेयी-योषित के शोणित में गर्भीभूत होकर-'प्रजा'-स्वरूप में परिणत होता है । स्वर्लोकानुगत सौरसावित्राग्नि[1], अन्तरिक्षलोकानुगत वायव्य-पर्जन्याग्नि[2], पृथिवीलोकानुगत पार्थिव-गायत्राग्नि[3] अध्यात्मलोकानुगत-पुरुषशरीरस्थ वैश्वानराग्नि[4], एवं स्त्री-शोणितस्थ-आर्त्तवाग्नि[5] इन पाँच अग्नियों में क्रमशः श्रद्धात्मक सोम[1], सोमात्मक सोम[2], वर्षात्मक सोम[3] अन्नात्मक सोम[4] एवं शुक्रात्मक साम[5] इन पाँच सोमद्रव्यों की आहुति से ही पाँचवी आहुती में पुरुष' नाम का प्रजावर्ग अभिव्यक्त हुआ है जिस इस पञ्चात्मिका अभिव्यक्ति का ही-'इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति इत्यादि-छान्दोग्योपनिषत् की सुप्रसिद्धा-पञ्चाग्निविद्या' से स्पष्टीकरण हुआ है, जैसाकि निम्नलिखित तालिका से स्पष्ट है ।

१—द्युलोकः———— सावित्राग्नि —श्रद्धा—सोम' ( प्रथमाहुतिः ) ।

२—अन्तरिक्षलोक' ——पर्जन्याग्निः—सोम'—सोम ( द्वितीयाहुति ) ।

३—भूलोक' ———गायत्राग्न —वृष्टि —सोम' ( तृतीयाहुति' ) ।

४—अध्यात्मलोकः (पुरुष')-वैश्वानराग्नि'-अन्न —सोम' ( चतुर्थी आहुति' ) ।

५—योषिल्लोकः ( स्त्री )—आर्त्तवाग्नि —शुक्र —सोम' ( पञ्चमी आहुति )* ।

---

तत्त्वात्मिका-प्रकृतिनिष्ठा- अस्पृश्यता के नामश्रवणमात्र से भी अपने काल्पनिक मानवतावाद का सर्वनाश उद्घोषित करने लग पड़ता है । तत्त्वमूला अस्पृश्यता रही है रहेगी जिस का काल्पनिक मानवतावाद से त्रिकाल में भी उच्छेद सम्भव नहीं है । हाँ जो इस तत्त्वमूला 'अस्पृश्यता के उच्छेद' में प्रवृत्त हैं उन का प्राणानिबन्धन-सत्त्वानुबन्धी-स्वरूप अवश्य ही कालान्तर में उसी प्रकार उच्छिन्न होजाया करता है जैसे कि मांसिकी कीटाणुजनिता-संक्रामिकी अस्पृश्यता की उपेक्षा करने वाला स्वयमेव कालान्तर में रोगाक्रान्त बनता हुआ सम्मानपर्वक कीनाशानिकेतन' का अतिथि बन जाया करता है । इसी सम्बन्ध में यह भी अविस्मरणीय है कि शास्त्र की तत्त्वमूला अस्पृश्यता जब रूढिवाद-ग्रस्त बन कर 'घृणामूला' बन जाती है किंवा धर्म का दम्भ करने वाले धर्मध्वजियों के द्वारा स्वार्थ साधन के लिए बलपूर्वक घृणामूला बनादी जाती है तो उस अवस्था में यही अस्पृश्यता सामाजिक प्रचण्ड-द्वेष का ही कारण बन जाया करती है जिस इसी अर्थभूता अशास्त्रीया-काल्पनिकी-पारस्परिकता-घृणामूला अस्पृश्यता ने ही आज भारतीय समाज को विद्वेष की प्रचण्डाग्नि में ही आहुत कर दिया है ।

*—विशद विस्तार के लिए देखिए ! छान्दोग्योपनिषत् हिन्दी-विज्ञानभाष्य का तत्प्रकरण [ ५ अध्याय के ४, ५, ६, ७, ८, ९—खण्ड ] ।

के यजनात्मक सम्मिश्रण से पार्थिव धरातल पर जो अपूर्वभाव उत्पन्न होता है, वही सुप्रसिद्ध–यवगोधूमादि-अन्न' नाम से प्रसिद्ध है।

आगे चल कर पार्थिव अग्नि के प्रवर्ग्यभूत पुरुष के शारीरिक वैश्वानर अग्नि में अन्नात्मक सोम की आहुति होती है। पुरुषाग्नि में आहुत अन्न सोम का यह अग्नि उसीप्रकार विशकलन कर देता है जैसेकि प्रज्वलित काष्ठाग्नि में हुत–समाहित–काष्ठादि द्रव्य तेजोमय, अतएव विकासधर्म्मा अग्नि से विशकलित होजाया करते हैं। संकुचितभाव को घनता को विदीर्ण करदेना ही अग्नि का प्रमुख कर्म्म है। इसी विशकलन से पुरुषाग्नि ( वैश्वानराग्नि ) में हुत अन्न विशकलित होजाता है।

अन्न में पूर्व आहुतिक्रम–तारतम्य से–परम्परया सौर- अग्नि अथवा आन्तरिक्ष पर्जन्याग्नि सोम पार्थिव अग्नि सर्पाजित पार्थिव मलीमस भूतभाग आदि आदि रसात्मक एवं मलात्मक अनेक तत्त्व समन्वित रहते हैं। शारीरिक अग्नि का पहिला काम है–अपने में आहुत–गृहीत रस–मलात्मक–इस अन्न के रसभागों तथा मलभागों को विशकलित कर देना। अग्नि के द्वारा विशकलित होने वाले इन्हीं रस-मल-भागों के क्रमिक विशकलन से भुक्त-अन्न की रस-असृक्-मांस-मेद अस्थि-मज्जा-शुक्र ये सात अवस्थाएँ होजाती हैं, जिन में उत्तर उत्तर की अवस्थाएँ पूर्व पूर्व अवस्थाओं की अपेक्षा जहाँ 'मल' हैं वहाँ पूर्वावस्थाएँ उत्तरावस्थाओं की अपेक्षा–'रस' हैं। इन सप्तविध–रस–मलात्मक–शारीरिक धातुओं में इसी अन्न का सातवाँ अन्तिम धातु शुक्रात्मक 'रेत' है। अतएव श्रुति ने पुरुषाग्नि में आहुत अन्नात्मक सोम के परिणाम का नाम 'रेतः ( शुक्र ) ही मान लिया है।

और आगे चलिए। योषाप्राणाग्निमयी स्त्री के प्रजनन–शक्तिमय आर्त्तव ( शोणित–रुधिर ) में धामच्छदा सुतसृष्टि का मूलप्रवर्त्तक वह अत्रिप्राण प्रतिष्ठित है जिस के मलात्मक–धामच्छद–प्राणानुगत की अभिव्यक्ति प्रतिमास अमुक दिवसों में होती रहती है। यही स्त्री की 'ऋतुकालावस्था' कहलाई है इसी कालावधि में यह ऋतुमती स्त्री 'आत्रेयीयोषित्' कहलाई है। सर्वथैव अस्पर्शनीयत्व अतएव निरतिशय मलीमस किन्तु अपने धामच्छद मौलिक धर्म्म से प्रजननशक्ति से समन्वित रक्तमिश्रित वह अत्रिप्राण सर्वथैव विम्बप्राण का विरोधी बना रहता है जो मलस्पर्श ( शरीरस्पर्श ) माध्यममात्र से स्पर्शकर्त्ता के विम्बप्राण को मूर्च्छित करने की क्षमता रखता है। इसी अत्रितत्त्व के आधार पर आत्रेयी-ऋतुमती स्त्री अस्पृश्य-प्राणधारा-त्मक अन्त्यजादिवत्-अमुक अवधि पर्य्यन्त 'अस्पृश्या' ही मान ली गई है*।

---

*–श्वान-रजकादि प्राणी अन्त्यज–अन्त्यावसायी-मानव ऋतुमती स्त्री आदि से सम्बन्ध रखने वाली 'अस्पृश्यता' का एकमात्र आधार धातु मिक ये मलीमस–प्राण ही हैं जिन के आधार पर ही अमुक परिगणित जड़–चेतन पदार्थ शास्त्र में– अस्पृश्य मान लिए गए हैं। तत्त्वमूला इस अस्पृश्यता को भले ही भावात्मना आज का भूतविज्ञानवादी समन्वित न कर सके। किन्तु भूतमूला–कीटाणु–संक्रमणजनिता प्रचण्ड अस्पृश्यता तो उसकी दृष्टि में भी पदे पदे न केवल मान्या ही अपितु आराध्या ही बनी हुई है। कदाचित् ही मौलिक मल से आज के भूतवादी की भृकुटी तन जाती है और 'गन्दगी–गन्दगी' के चीत्कार से वह इस 'अस्पृश्यता' का पक्षपोषण करने लग पड़ता है जबकि आस्थान्वितरूपेण भूतास्पृश्यवादी यही भूतवैज्ञानिक आज भारतीय शास्त्र की प्राणमूला अतएव रूप–रस–गन्ध–स्पर्श शून्या अतएव इन्द्रियातीता सूक्ष्मा

होजाता है फलत: ( शारीरिक रक्त-प्रवाह के एकतोऽनुगामी बन जाने से ही ) भोजनानन्तर 'तन्द्रा' आने लगती है जो विश्रामात्मिका शय्या की अनुगति से आगे जाकर 'निद्रा' के रूप में परिणत होजाया करती है। इस मूलदृष्टि से हमारा कोई विरोध नहीं है। हम तो उस प्राग्दृष्टि की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं जो स्वयं सुरा और सोम नामक दो मादक भावों से समन्वित होकर अन्न की मूलप्रतिष्ठा बनी हुई है। तन्द्रा किंवा निद्रा, इसी अन्न की मादकता का परिणाम है। अतएव लोकव्यवहार में 'अन्न को मादक' ही माना गया है।

आग्नेयवारुण-सुराभाग अपने सहज-मलभाव से एकप्रकार का जैसा 'विष' है जिससे जीवनीय-शक्ति का ह्रास, किंवा अभिभव ही सम्भावित है। जबकि सौम्य-चन्द्र-सोमभाग अपने सहज शिवतम रसात्मक-रसभाग से एकप्रकार का जैसा 'अमृत' ही है, जिस से जीवनीय-शक्ति का संवर्द्धन किंवा अभिव्यक्ति निश्चित है। अध्यात्मरचना के रचयिता शिल्पी प्रजापतिने मानव के प्रतिरूपात्मक-शरीरशिल्प में कण्ठप्रदेश में एक जैसा यन्त्र लगा दिया है, जिस के द्वारा भुक्तान्न का सुरात्मक विषभाग नियन्त्रित होकर, रस-मल के प्राथमिक विश्लेषणात्मक-विश्लेषण से क्रमागत अमृतभाग ( सोमभाग ) से पृथक् होकर परावर्त्तित ही होजाता है। यों इस गलयन्त्र के अनुग्रह से मानव का जीवनीय प्राण अन्न के विषभाग से सुराभाग से अधिकांश में अपना परित्राण ही कर लेता है जबकि अनुपातरूप से तो विष का अंश भी गलाधःकरणानुकूलव्यापार का अनुगामी बन ही जाता है, और यही शरीरप्रविष्ट विषात्मक सुराभाग जम्भा ( जँभाई-अँगड़ाई )—तन्द्रा-आलस्य-) आदि रूप से अभिव्यक्त होता है। एक व्यक्ति के जँभाई लेने का अर्थ है—विषप्राण का भुक्त होकर पुनः बाहिर निकलना। इस सांक्रमिक विषप्राण-से समीपस्थ अन्य व्यक्तियों का भी विषप्राण सजातीयाकर्षण से जागरूक होपड़ता है जिस जागृति के निरोध के लिए ही जँभाई करने वाले के लिए शास्त्र ने 'अङ्गुलिध्वनि' का आदेश दिया है जिस ध्वनि के तात्त्विक स्वरूप के विश्लेषण का अत्र अवसर नहीं है ✽। मलात्मक-सुरारूप विष रसात्मक सोमरूप अमृत जीवनविघातक-तथा जीवनसंरक्षक, इन दोनों का विभाजक कण्ठमध्यस्थ वही माङ्गलिक यन्त्र- 'प्राशित्रविष' नाम से ही वेद के ब्राह्मणभाग में प्रसिद्ध हुआ है। अन्नान्वित इन्हीं-विष-अमृत-मय सुरा-सोमात्मक तमो-ज्योतिर्मय-गौर गुणान्वित-द्विविधभावों को लक्ष्य बनाकर ही ऋषिने अन्न को 'सुरा' भी कहा है एवं 'सोम' नाम से भी यह अन्न व्यवहृत हुआ है। देखिए!

१—"अनृतं, पाप्मा, तमः, सुरा" (शत० ५।१।२।१०)।

२— 'अभिमायतीव हि सुरां पीत्वा वदति' (शत० १।६।३।४)।

३—"तस्मात् सुरां पीत्वा रौद्रमनाः" (शत० १२।७।३।२०)।

---

१ २ १ १ २ ३

✽ छिक्का—पतन जृम्भासु—जीर्णे—विष्ठा—ङ्गुलिध्वनि।
गुरुणापि प्रकर्त्तव्या, अकुर्वा ब्रह्महा भवेत्॥

—स्मृति

उक्त पञ्चाग्निविद्या–सन्दर्भ से प्रकृत में हमें तीसरे पार्थिव अग्नि और वृष्टिजल नामक द्वन्द्व की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित करना है। पार्थिव अग्नि और वृष्टिजल दोनों के रासायनिक-सम्मिश्रण से ही सुप्रसिद्ध 'अन्न' उत्पन्न हुआ है जिस में पार्थिव अग्नि के साथ साथ पृथिवी के मूलभूत–अन्धतमिस्र–धाम भूः-मलीमस-प्रतिभाग का एवं तदनुबन्धी पश्वादि विविध मलभागों का भी समावेश रहता है जिन इन सब मलीमस भागों की आयतनभूमि वह पार्थिव 'अप्' तत्त्व ही है जिसे 'वरुण' के सम्बन्ध में आसुर भाव' भी कहा जा सकता है। एक ओर यदि अन्न में परम्परागत सौर–दिव्य–सावित्राग्निप्राण, इन्द्रप्राण सोम्यप्राण आदि आदि दिव्यभाव समाविष्ट हैं तो दूसरी ओर इसी अन्न में तथाकथित-आसुर-वारुण–मलीमसभाव भी अनिवार्य्यरूपेण समन्वित हैं। और यों यह अन्न दिव्यभावानुबन्ध से रसात्मक, एवं आसुरभावानुबन्ध से मलात्मक उभयात्मक ही प्रमाणित हो रहा है जैसा कि पूर्व में भी स्पष्ट किया जा चुका है।

अन्न में रहने वाले यावन्मात्र आसुर भावों को हम यहाँ वरुणानुगत–'सुराभाव' कहेंगे यहाँ यावन्मात्र दिव्य–भावों को इन्द्रानुगत–'सोमभाव' कहेंगे। इसप्रकार प्रत्येक अन्न में—वरुणानुबन्धी–मलात्मक–आसुर-दोषभाव तथा इन्द्रानुबन्धी–रसात्मक-दिव्य–गुण भाव, दोनों की स्वरूपसत्ता सिद्ध होजायगी। ये ही दोनों प्रतिद्वन्द्वी भाव दैवीसम्पत्ति एवं आसुरीसम्पत्ति नाम से प्रसिद्ध होंगे। दैवीसम्पत्ति को—'गुण' कहा जायगा एवं आसुरीसम्पत्ति को 'दोष' कहा जायगा। अतएव गुणात्मक रसभाव से अनुप्राणित—ऐन्द्र–सोमभाव को अन्न का 'गुण' माना जायगा एवं दोषात्मक–मलभाव से अनुप्राणित—वारुण–सुराभाव को 'दोष' कहा जायगा और इसी प्रकृतिसिद्ध तथ्य के आधार पर– 'गुणदोषमयं सर्वं स्रष्टा सृजति कौतुकी' इस सूक्ति का समन्वय सम्भव बन सकेगा। स्वान्ते च वारुण-आसुर मलात्मक–सुराभाव को ही आवरणप्रवृत्ति के कारण तम कहा जायगा एवं ऐन्द्र–दिव्य–रसात्मक–सोमभाव को ही आवरणनिवृत्ति के कारण–'ज्योति' कहा जायगा और पूर्वप्रतिपादित— तमसो मा ज्योतिर्गमय इस औत उद्घोष का यही प्राणविज्ञानसम्मत संक्षिप्त समन्वय होगा जिसे आधार बना कर ही अब हमें प्रक्रान्त आख्या तथा माख्य्य नामक दोनों सुप्रसिद्ध उन मयानक दोषों का संस्मरणमात्र ही कर लेना है जिन उन सुप्रसिद्ध भयानक दोषों नें ही नाद–श्रु ति–स्वरात्मक–अत्यन्त कर्णप्रिय–मनोविनोदात्मक– सङ्गीत जैसे अलौकिक तथ्य को भी करुणास्पदीकृत प्रमाणित कर दिया है। तदेव भ्रूयताम्। श्रुत्वा चाप्यवधार्य्यताम्।।

वरुणपुत्र भृगु का आसुर–तमःप्रधान–वारुणभाग ही 'सुरा' है, एवं वारुणि भृगु का दिव्य-ज्योतिःप्रधान ऐन्द्रभाग ही 'सोम' है। वारुण सुराभाग एवं ऐन्द्र सोम भाग दोनों क्रमशः मलात्मक, एवं रसात्मक हैं यह निष्कर्ष उक्त सन्दर्भ से भलीभाँति समन्वित होजाता है। मादक होने से (मारक होने से) सुरा भी मादकता से समन्वित है तो सोम भी मादकता से अनुप्राणित है। एक मलात्मिका मादकता है तो दूसरी रसात्मिका मादकता है। प्रत्येक अन्न में मलात्मक सुराप्राण भी रहता है एवं रसात्मक सोमप्राण भी। अतएव प्रत्येक अन्न शारीरिक–अग्नि में आहुत होकर प्राथमिक–परिणामरूप से मादकता ही अभिव्यक्त करता है जिस के सम्बन्ध में वर्त्तमान–भूतविज्ञान की ऐसी मान्यता सुनी गई है कि, भोजनद्रव्य के आमाशय में पहुँचते ही सम्पूर्ण रक्तप्रवाह आमाशय की ओर ही अनुगत

प्रतिष्ठाओं का प्रवर्त्तक बतलाया है। यहीं इसी दृष्टिबिन्दु पर यह भी समन्वय करलेना चाहिए कि, सङ्गीत का शब्दात्मक-व्यञ्जनात्मक-पार्थिव अनुष्टुप-मत्यभावापन्न-क—च-ट-त-पादि-रूप जितना-भूतभाग है ( सङ्गीत के शब्दात्मक बोल हैं ), वह भूतभाग तो वैश्वानराग्नि में अन्तर्याम-सम्बन्ध से प्रतिष्ठित अन्नक मलात्मक-तमोमय मर्त्य-सुराभाग से अनुप्राणित है, एवं अ-त्यनुगत-रूप सौस्वरभाग (मधुमय-निखातभाग) है वह वैश्वानराग्नि में प्रतिष्ठित अन्न के रसात्मक ज्योतिर्मय अमृत-रसात्मक-सोमभाग से अनुप्राणित है। सौम्यप्राण ही स्वररूप से परिणित हुआ है, एवं अन्न का भूतभाग ही स्वरानुगत व्यञ्जनों के रूप में परिणत हुआ है। यों सुरा सङ्गीत के शब्दात्मक व्यञ्जना का तथा सोम सङ्गीत के तानात्मक स्वरों की प्रतिष्ठा बने हुए हैं-क्रमपरम्परया, यही वक्तव्यनिष्कर्ष है। 'सोमरसात्मक-स्वर' तत्त्व के इसी तथ्य को लक्ष्य बना कर श्रुतिने कहा है—

> "स यदाह स्वरोऽसीति,–सोम वा एतदाह। एष ह वै सोम-सूर्य्यो भूत्वा अमुष्मिंल्लोके स्वरति। तत्-यत्-स्वरति, तस्मात् 'स्वर'। तत् स्वरस्व-स्वरत्वम्।
>
> —गोपथब्राह्मण पू० ५।१४।

गोपथश्रुति ने कहा है कि,— भो जो कि जिसे 'स्वर कहा है, वह इस- सोम' को ही कहा है। अर्थात् सोम के अभिप्राय से ही (इस प्रकरण में) 'स्वर' शब्द प्रयुक्त हुआ है। निश्चयेन यह सोम ही सूर्य्यरूप में परिणत होकर स्वरभाग है। क्योंकि सोम ही सूर्य्यरूप में परिणत होकर स्वरभाव से समन्वित होरहा है। अतएव सोम को 'स्वर' कहा गया है'।

क्या तात्पर्य्य ?। तात्पर्य्य स्पष्ट है। बतलाया गया है कि सोम उस परमेष्ठीलोक की ही वस्तु है जिस पारमेष्ठ्य—वारुण—अम्बिरोमय-आपोलोक के गर्भ में विभ्राट् भी सूर्य्य एक बुद्बुद् से अधिक अपनी कोई सत्ता नहीं रखता। पारमेष्ठ्य वह सोम वहाँ दाह्य' है वहाँ सौर सावित्राग्नि दाहक' है। स्वस्वरूपेण सोम भी कृष्ण (नीरूप) है एवं आकृष्णेन रजसा वर्त्तमान' के अनुसार स्वयं सूर्य्य किंवा तद्रूप सावित्राग्नि भी कृष्ण (ज्योतिर्विहीन) ही है। इस दाहक कृष्णाग्नि में उस दाह्य—कृष्ण सोम की निरन्तर आहुति होरही है इसीसे सूर्य्य— 'अग्निहोत्र' रूप में परिणत होरहा है—(सूर्य्यो ह वा अग्निहोत्रम्)। ग्राह्य सोम दाहक सौर अग्नि में आहुत होकर प्रज्वलित होजाता है और यही सौर प्रकाशात्मक-रश्मिमय यह साममण्डल है जिसे हमने पूर्व में स्वरसाम' कहा है। पिण्ड की मण्डलरूप में परिस्थिति ही पिण्ड की स्वररूपता है। क्योंकि सोम ही प्रकाशमण्डलात्मक स्वररूपता में परिणत हुआ है। अतएव सोम के लिए ही यह कहा जाता है कि- हे सोम ! आपने ही ज्योतिरूप से विश्वान्धकार को नष्ट किया है जैसाकि निम्न लिखित मन्त्रवर्णन से स्पष्ट प्रमाणित है—

> त्वमिमा ओषधीः सोम! विश्वास्त्वमपोऽजनयस्त्वं गा।
> त्वमा ततन्थोर्वन्तरिक्ष-त्वं ज्योतिषा वि तमो ववर्थ॥
>
> —ऋक्सं० १।६१।२२।

४—' यदस्य शमलमासीत्—सा सुरा अभवत्'' (तै० ब्रा० १।३।२।६।) ।

५—''स्फिगीभ्यामेवास्य भामोऽस्रवत् । सा सुराभवत् अन्नस्य रस ''

(शत० १२।६।१।७।) ।

६—''अपां च वाऽएष ओषधीनांच रस , यत्सुरा'' (शत० १२।८।१।४।) ।

७—''अन्न सुरा'' (तै० ब्रा० १।३।३।५।) ।

८—''प्रजापतेर्वा एते-अन्धसी, यत्सोमश्च सुरा च'' (शत० ५।१।२।१०।)

९—''सत्यं वै श्रीर्ज्योति सोम '' (शत० ५।१।२।१०।) ।

१०-' एष वै सोमो राजा, अन्नाद्यम्'' (कौ० ब्रा० ९।६।) ।

११-''एतद्वै देव नां परमं अन्न यत्सोम '' (तै० ब्रा० १।३।३।२।) ।

१२-''एतद्वै परममन्नाद्य , यत्सोमः'' (कौ ब्रा० २।३।७।) ।

१३''अन्न वै सोम'' (शत० ३।९।१।८।) ।

१४-''प्राणः सोमः'' (शत० ७।१।१।२२।) ।

१५-''आप सोमः सुत '' (शत० ७।१।१।२२।) ।

१६- ''सौम्या ओषधय '' (शत० १२।१।१।२।) ।

सुरा और सोम इनदोनों विरुद्ध प्राणों से कृतमूर्ति अन्न की आहुति ही मानव के उस वैश्वानराग्नि को प्रदीप्त-उद्दीप्त-प्रज्वलित रखती है जिस वैश्वानराग्नि को ही हमनें पूर्व में-नाद-श्रुति स्वर-नामक तीन सहोत-

---

— सुरा वै मलमन्नानां, पाप्मा च मलमुच्यते ।
तस्मात् ब्राह्मण-राजन्यौ, वैश्यश्च न सुरां पिबेत् ॥

—मनु

आविर्भूत होकर मलिनीकरण संकरीकरण भेद से मादकद्रव्यों का शास्त्र में त्रिधा वर्गीकरण किया है । वे ही तीनों विभाग क्रमशः 'सुरा–सीधु आसव' इन नामों से प्रसिद्ध हैं । 'ब्राह्मणो मदिरां पीत्वा ब्राह्मण्यादेव हीयते' के अनुसार सुरा वर्ग की ही उपदेशिका है । भँग-चरस–गांजा अमल-सुलफा-कोकीन–पोस्त मर्कसर्व-आदि मादकद्रव्य मलिनीकरण हैं एवं बर्रो-तम्बाकू-सिगरेट-बीड़ी-आदि मादकद्रव्य संकरीकरण हैं । तीनों ही मादकवर्गों में न्यूनाधिकरूपेण जीवनीय रस को नष्ट-अभिभूत-करनेवाला विष रहता है । तीनों में सर्वतोऽधिक व्याप्त सुरा की पैष्टी-गौडी–माध्वी ये तीन प्रमुख जातियाँ मानी गई हैं जिनके प्रत्येक के अवान्तर भेदोपभेद-सुराप्रकरणों में उपवर्णित हैं ।

मन शरीर, इन दो पृथक्-संस्थानों में विभक्त होजाते हैं। सोम, और सुरा नामक प्राणों के समन्वय के लिए हमें अध्यात्म के मन और शरीर-नामक दोनों चान्द्र-पार्थिव पर्वों को ही लक्ष्य बना लेना है। मन चान्द्र है 'चन्द्रमा मनसो जातः'-'मनश्चन्द्रे ण लीयते' के अनुसार। पाञ्चभौतिक शरीर का पार्थिवत्व तो सर्वतोभावगम्य है ही।

'एष वै सोमो राजा देवानामन्नं, यच्चन्द्रमा' के अनुसार मन का प्रभव चन्द्रमा सोमात्मक है। 'अद्भ्यः पृथिवी' के अनुसार शरीर का प्रभव भूपिण्ड अपने मौलिक-उपादान से-आप प्रधान बनता हुआ वारुणा-सुराप्राणात्मक है। यों चान्द्रसोममय-मन एवं पार्थिव-सुरामय शरीर, ये दोनों आध्यात्मिक-पर्व ही आध्यात्मिक सोम और सुरातत्त्व हैं जिन्हें आधिदैविक सोम, और सुरा-प्राणों के प्रतीक नहीं अपितु साक्षात् 'प्रतिरूप' ही माना जायगा।

सोमात्मक मन की शास्त्रने दो विभक्त अवस्थाएँ मानी हैं। यदि ऐन्द्रियक विषयों में आसक्त मन इन्द्रियवशवर्ती बनता हुआ फलकामुक ही प्रमाणित होजाता है, तो इस अवस्था, किंवा सुरावस्था में यह सौम्य मन सौरीबुद्धि के सत्त्वगुणात्मक-इन्द्र के अनुग्रह से ( ज्योति के अनुग्रह से ) वञ्चित होता हुआ स्व-ज्योति स्वरूप से उसीप्रकार अभिभूत होजाता है जैसेकि कृष्णपक्षीय चन्द्रमा सौर इन्द्रज्योति से वञ्चित होता हुआ कृष्णरूप में परिणत होजाता है। * तमोमय-वारुण-सुरात्मक-भौतिक-ऐन्द्रियक विषयों में आसक्त ऐसा ही मन-भूतात्मा के बन्धन का कारण माना गया है।

ठीक इसके विपरीत यदि यही सौम्य मन सौरी बुद्धि के इन्द्रप्राण से समन्वित रहता हुआ ( बुद्धियोग निष्ठ बनता हुआ ), बुद्धि के तेजोमय असङ्गधर्म्म से अनुप्राणित होकर विषयों का अनुगमन करता हुआ भी असङ्ग बना रहता है तो ऐसा मन उसी प्रकार ज्योतिर्म्मय है जैसे कि शुक्लपक्षीय चन्द्रमा सौरज्योतिरिन्द्र के प्रतिफलन से ज्योतिर्म्मय बना रहता है। ऐसा असङ्ग ज्योतिर्म्मय-बुद्धियोगान्वित-सत्त्वमन हीं भूतात्मा के बन्धनविमोक का प्रवर्त्तक माना गया है+। यों-सौरीबुद्धि से युक्त सत्त्वमन एवं सौरीबुद्धि से वियुक्त

* चन्द्रमा का चन्द्रिकारूप प्रकाश ( ज्योत्स्ना ) सौर इन्द्र-ज्योतिर्म्मय-रश्मियों का प्रतिफलन-मात्र ही है। बिना सौर-इन्द्रप्रकाश के चन्द्रमा अपने प्रातिस्विकरूप से घोर कृष्ण ही है जैसाकि-'चन्द्रमा वै ब्रह्मा कृष्णः' ( शत ब्रा० ) इत्यादि से स्पष्ट है। प्रतिफलनात्मक-इसी सौरज्योतिर्भाग को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने कहा कि —

अत्राह गोरमन्वत नाम त्वष्टुरपीच्यम्।
इत्था चन्द्रमसो गृहे ॥
—ऋक्सं० १।८४।१५।

+न देहो न च जीवात्मा नेन्द्रियाणि परन्तप।
मन एव मनुष्याणां कारणं बन्ध-मोक्षयो ॥
—प्राचीनसूक्तिः

ऐसी है यह सुरा और ऐसा है यह सोम जो यों—मलात्मिका दोषपूर्णा मादकता, तथा रसात्मिका गुणपूर्णा मादकता से समन्वित होरहे हैं। सुरा के मलात्मक दोष की तथा सोम के रसात्मक गुण की भूतप्रेष्या—मृत प्राणी एवं जीवित प्राणी के भौतिक-शरीरों से तुलना की जासकती है। कथमिति चेत्? भ्रूयताम्। । जब मानव का भूतात्मा शतायुर्भोग-भोगानन्तर इस भौतिक-शरीर का परित्याग कर देता है तो मानवशरीर- शव रूप में परिणत होजाता है। भूतात्मोत्क्रान्ति के साथ ही शारीरिक-भूतों के मलभागों का निरन्तर विशोधन करते रहने वाला अतएव 'पवमान' नाम से प्रसिद्ध जीवनीय-रसात्मक-पारमेष्ठ्य-अमृत-सोमप्राण भी उत्क्रान्त होजाता है। इस पवमान सोम के उत्क्रान्त होते ही भौतिक शरीर का मलात्मक पार्थिव-आप्य सुराभाग अप्रसन्नरूप से पूर्णमात्रा से अभिव्यक्त होपड़ता है। यही प्रचण्ड गन्ध 'शव-गन्ध' (दुर्गन्ध) नाम से प्रसिद्ध है जो दुर्गन्ध एक जीवित प्राणी के लिए क्षणमात्र के लिए भी सह्य नहीं हुआ करती। एकमात्र क्रव्यादाग्निदेव ही इस शवदोष को विलीन करने की क्षमता रखते हैं। वैश्वानराग्निमूर्त्ति भूतात्मा से जबतक भौतिक शरीर तप्त रहता है तभीतक यह पवित्र सोम शरीर में अन्तर्याम-सम्बन्ध से प्रतिष्ठित रहता है। वैश्वानराग्नि की उत्क्रान्ति के साथ ही यह सोम भी उत्क्रान्त होजाता है। और यों उस अवस्था में तापशून्य, अतएव अतप्त—इस शवशरीर से अग्निसहधर्म्मा पवित्र सोम का भी कोई सम्बन्ध नहीं रह जाता। यह वही पवित्र सोम तत्त्व है जिसका गार्हपत्योष में समावेश हुआ है। अतएव पारमेष्ठ्य—पवित्र सोम और पार्थिव गार्हपत्योष, दोनों अभिन्न मान लिए गए हैं। जबतक यह पावन सोम मानवशरीर में प्रतिष्ठित रहता है तभीतक सुराजनित—मलीमस—भौतिक-दुर्गन्धि-किट्ट-मलादि-दोष मानवशरीर को अभिभूत नहीं कर सकते। सोम के इसी पवित्रधर्म्म का स्पष्टीकरण करते हुए ऋषि ने कहा है—

> पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते ! प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वतः ।
> अतप्ततनूर्नतदामो अश्नुते शृतास इद्वहन्तस्तत् समाशत ॥
>
> —ऋक्सं० ९।८३।१।

ईश्वरीय—आधिदैविक प्राणात्मक—ब्रह्माण्ड विश्व में सुरात्मक तमोमय-आप्य असुर-वारुणप्राण तथा सोमात्मक-ज्योतिर्मय-सौम्य-दिव्य-ऐन्द्रप्राण इन दोनों प्राणों का कैसा और क्या स्वरूप है?, इनका किस लोकपुर (परमेष्ठीपुर) से सम्बन्ध है? इत्यादि मौलिक-प्रश्नों के समाधान-समन्वय के लिए ही सुरा, और सोम शब्दों का आधिदैविक विश्लेषण इसलिए पाठकों के सम्मुख रक्खा गया। अब इन दोनों के आध्यात्मिक (मानवीय) संस्थान की ओर ही सहधर्म्मिमित्रों का ध्यान आकर्षित किया जारहा है जिसे धीरे अवधानपूर्वक ही लक्ष्य बनाने का अनुग्रह होना चाहिए।

अध्यात्मसंस्था में आत्मा बुद्धि मन शरीर नामक चार सुप्रसिद्ध पर्व हैं जिन इन चारों पर्वों में से बुद्धि-[1]मन [2]शरीर-इन तीन पर्वों के प्रभव-(उत्पादक)-प्रतिष्ठा (आधार)-परायण-(लयस्थान) प्रकृति-प्रपञ्च के क्रमशः सूर्य्य [3]चन्द्रमा-[3]भूपिण्ड ये तीन पर्व ही बने हुए हैं। सौरी बुद्धि, चान्द्र मन पार्थिव शरीर मानव के इन तीनों तन्त्रों में यदि बुद्धि का सर्वोपरि स्थित दिग्देशकालातीत-आत्मा नाम के तुरीयपद के साथ सम्बन्ध मान लिया जाता है तो उस दशा में मानव के चारों पर्व आत्मा-बुद्धि एवं

आदान-विसर्ग की दृष्टि से भी इस 'एति-प्रेति' की व्याप्ति के दर्शन किए जासकते हैं। प्रत्येक पदार्थ से उसके परपरमाणु विस्रंसनधर्म्मा द्युयमआपत्ति के विस्रंसनात्मक परगणधर्म्म से विस्रस्त होरहे हैं। साथ ही 'भैषज्ययज्ञ' नामक प्राकृतिक कर्म्म के आदान के द्वारा इस निर्गत भाग की क्षतिपूर्ति भी होरही है। प्रतिक्षण प्रत्येक पदार्थ में आदान-विसर्ग दोनों भावों से नित्य आक्रान्त है। विश्व क्रियात्मक है। क्रिया गतितत्त्व है। प्रत्येक गति के गर्भ में 'आगति' है, एवं प्रत्येक आगति के गर्भ में गति है। सूर्य्य की रश्मियों को देखिए। रश्मियाँ चलती हैं परन्तु पीछे हटती हुई। 'अन्तश्चरति' के अनुसार अपानन करते हुए ही रश्मियों का प्राणन होरहा है जैसा कि 'अस्य प्राणदपानती' इत्यादि मन्त्रवर्णन से स्पष्ट है। हमारी भागगति में एक पैर आगे बढ़ता हुआ ही चल रहा है तो दूसरा पीछे हटता हुआ ही आगति का भी प्रवर्त्तक बन रहा है। प्रत्येक गति में आगति अनुस्यूत है। चक्षु-पटल भी इस प्राणन-अपानन से वञ्चित नहीं है। मार्ग में चलते हुए दोनों हाथों की गति पर दृष्टि डालिए। यहाँ भी आप को आगति गति ये दोनों भाव उपलब्ध होंगे। शरीर का रुधिर भी सर्वत्र सञ्चार करता हुआ दोनों का अनुग्राहक बन रहा है। कर्म्ममय विश्व में कोई भी पदार्थ ऐसा नहीं है जिसमें एति-प्रेति' दोनों भावों का सम्बन्ध न हो। यही भौतिक जगत् का प्रातिस्विक धर्म्म है जो कि इसे गायत्रप्राण के अनुग्रह से ही प्राप्त है। इसी आधार पर—'गायत्री वा इदं सर्वम्' ( छा० उपनिषत् ) यह निगम प्रतिष्ठित हुआ है। यही आधिभौतिक-सम्पत्ति है। एति-प्रेति-पूर्वक अनुवचन से सर्वसाधारण में सामान्यरूप से व्याप्त इस सम्पत्ति का भी संग्रह होजाता है। यही एति प्रेति भावात्मक अनुवचन की पाँचवीं उपपत्ति है ॥५॥

तात्पर्य यही हुआ कि आधिदैविक आध्यात्मिक, आधिभौतिक, तीनों के समन्वय से इस अधियज्ञ ( पैत्रयज्ञ-दर्शपूर्णमास ) से दैवात्मा उत्पन्न करना है। इस की स्वरूप-सिद्धि के लिए हमें पाँच सम्पत्तियाँ अपेक्षित हैं। आधिदैविक-सम्पत्ति पहिली सम्पत्ति है यजमानाग्निलक्षणा आध्यात्मिक-सम्पत्ति दूसरी सम्पत्ति है बहिर्वित्तलक्षणा बाह्यभौतिक-सम्पत्ति तीसरी सम्पत्ति है अन्तर्वित्तलक्षणा शरीरसम्पत्ति चौथी सम्पत्ति है एवं स्वयं यज्ञकर्म्म पाँचवीं सम्पत्ति है। 'एति प्रेति' पूर्वक अनुवचन से पाँचों का संग्रह होजाता है। इसीलिए श्रुति ने पाँच उपपत्तियाँ बतलाई हैं। यही गायत्रानुगत एति-प्रेति भाव की सर्वव्याप्ति का संक्षिप्त निदर्शन है जिसके उपासक सतत 'एति-प्रेति' भाव से युक्त रहते हुए पूर्ण समृद्ध बने रहते हैं।

सामिधेनी-कर्म्म क्यों किया जाता है ? स्वरघोष विह्वारपूर्वक ही क्यों किया जाता है ? ११ १५, १७ संख्या का क्या रहस्य है ? अनवानन का क्या रहस्य है ? आद्यन्त के त्रि-त्रि -आवर्त्तन से क्या प्रयोजन अभिप्रेत है ?, गायत्रीछन्द का एवं अग्निदेवता का सम्बन्ध क्यों अभीष्ट है ?, 'एति-प्रेति' पूर्वक अनुवचन क्यों किया जाता है ? इत्यादि उन प्रश्नों की जिनका कि बहिरङ्गभाव से सम्बन्ध है-क्रमिक उपपत्ति बतलादी गई। अब यहाँ से आगे ( सप्तवी-कण्डिका से ) पदार्थनिदर्शनपूर्वक सामिधेनी-मन्त्रों की व्याख्या ही आरम्भ होती है। वही क्रमशः पाठकों के सम्मुख उपस्थित होरही है।

वेदि के पश्चिम भाग में अथवा वेदिश्रोणि के उत्तर भाग में अध्वर्यु के द्वारा बिछाए हुए दर्भासन पर खड़ा होकर 'होता' नाम का ऋत्विक् सर्वप्रथम निम्नलिखित सामिधेनी मन्त्र का तीन बार उच्चारण करता है—

का कारण बन रहा है। क्योंकि वाबरस से अग्नि समिद्ध रहता है अतएव इसे हम अवश्य ही अग्नि का स्वरूप–रक्षक कह सकते हैं।

दूसरा रक्षक है– अभियव' । पदाग्नि का ही नाम अभियव है। अवयवी की रक्षा पुष्टि तुष्टि, तृप्ति अवयवों की रक्षादि पर ही निर्भर है। सम्वत्सराग्नि अवयवी है, पदाग्नि अवयव हैं। इन अवयवों से ही उस अवयवी की स्वरूप-रक्षा होरही है। अत' इन " भियु नामक पर्वाग्नियों को भी हम अग्निस्वरूप-रक्षक मान सकते हैं।

हवि से सोमधिरूप अन्न, भौतिक शरीर दोनों अभिप्रेत हैं। भौतिक शरीर आयतनरूप से अग्नि का रक्षक है एवं अन्न आहुतिरूप से अग्नि की रक्षा कर रहा है। अन्न एवं भूत दोनों ही मय होने से पशु हैं। अतएव श्रुति ने हविष्मन्त का पशु अर्थ किया है।

आन्तरिक्ष्य वायु में आज्य की मात्रा प्रतिष्ठित रहती है जैसा कि 'घृतमन्तरिक्षस्य' (शत० ७।१।२।३) इत्यादि से प्रमाणित है। इसी आज्याहुति से अग्नि अतिशयरूप से समिद्ध रहता है। आज्याहुति देने वाले वायु हैं यही प्राकृतिक यज्ञ के जुहू-स्थानीय 'घृताची' हैं। इसप्रकार मन्त्र में पठित वाजादि चारों शब्द अग्नि–समिन्धन का भाव ही स्पष्ट कर रहे हैं। इन चारों रक्षकों से युक्त उस दिव्याग्नि का यहाँ आधान ही प्रकृत अनुवचनकर्म से अभिप्रेत है। उसके आधान से स्वर्गसुखार्थी (सुम्नयु) यजमान यज्ञ के द्वारा दिव्यदेवताओं की सम्पत्ति प्राप्त करने में समर्थ होजाता है। इसी सामयिक अर्थ को लक्ष्य में रख कर मन्त्र ने कहा है कि—

**'हे अग्ने! घृताची के द्वारा वाज, पद, पशु आदि सम्पत्तियाँ (आपको समिद्ध बनाने के लिए) प्रादुर्भूत होतीं हैं। इनके प्रादुर्भाव से (आपके समिद्ध बन जाने पर) यज्ञकर्त्ता यजमान देवभाव को प्राप्त करने में समर्थ होजाता है।'**

उक्त ऋचा में क्योंकि 'प्र' उपसर्ग आया है अतएव इसे हम 'प्रवती' ऋचा कहेंगे, एवं इसे गायत्री के 'प्रेति' (गच्छति) भाव का संग्राहक मानेंगे। इस प्रथम मन्त्र के त्रिरावृत्तिपूर्वक अनुवचन करने के अनन्तर होता निम्न लिखित (मौलिकरूप से दूसरी तथा संख्या क्रम से चौथी) सामिधेनी का अनुवचन करता है—

(२) 'ओं अग्न आयाहि वीतये गृणानो हव्यदातये।
नि होता सत्सि बर्हिषि-ओम्'' (४) इति।

प्राकृतिक दिव्याग्नि स्वमण्डल से भूलोक की ओर आता है। यहाँ भूलोक ही उसकी प्रतिष्ठा बनता है। इस भूलोक को याज्ञिक परिभाषा में 'बर्हि' कहा जाता है। पितृपरिभाषा में आग्नेय-सौम्य-समशीतोष्ण भेद से तीन प्रकार के 'बर्हिपितर' माने गए हैं। सूर्योपलक्षित द्युलोक आग्नेय बनता हुआ 'उष्ण' है। चन्द्रोपलक्षित अन्तरिक्ष सौम्य होने से 'शीत' है। एवं भूलोक अग्नि-सोम के समसमन्वय से अनुष्णाशीत (न उष्ण न शीत) है। इस अनुष्णाशीत भूलोक का निदान 'बर्हि' (दर्भ) माना गया है। कारण

सम्बन्ध है। अतएव वाजपेय यज्ञ का एकमात्र अधिकारी ब्राह्मण ही माना गया है +। अतएव इसे 'बृहस्पतिसव' भी कहा गया है।

'बृहस्पतिः पूर्वेषामुत्तमो भवति, इन्द्र उत्तरेषां प्रथमः' के अनुसार परमेष्ठी नामक पूर्वअहों के अन्त में (परमेष्ठी की सीमा पर) वाजपेययज्ञ के प्रवर्त्तक बृहस्पति प्रतिष्ठित हैं, जो कि सुप्रसिद्ध 'बृहस्पतिमह'-तथा 'लुब्धकनक्षत्र' नामक नाक्षत्रिक बृहस्पति से सर्वथा भिन्न होता हुआ पारमेष्ठ्यमह माना गया है। और इन्द्र सूर्य्य-चन्द्रमा-पृथिवी नामक उत्तरअहों से पहिला है। उस ओर की अन्तिम सीमा में बृहस्पति है, एवं इस ओर के उपक्रम में इन्द्र है यही तात्पर्य्य है। बृहस्पति ब्रह्मात्मक ब्राह्मण की प्रतिष्ठा है, एवं सौर इन्द्र क्षत्रात्मक क्षत्रिय की प्रतिष्ठा है। बृहस्पतिवत् इन्द्र के साथ भी वाज का सम्बन्ध होरहा है। क्योंकि दोनों सीमापेक्षया समीप हैं। अतएव आगे चलकर श्रुतिने वाजपेय का राजन्य को भी अधिकारी मान लिया है *। इसप्रकार वाजपेय का इन्द्र से भी सम्बन्ध अवश्य है, परन्तु वस्तुतः वाजपेय ब्रह्मात्मक ही माना जायगा। इसी आधार पर श्रुति का 'ब्रह्म वै वाजपेयः' (तै० ब्रा० १।१।२४) यह निगम प्रतिष्ठित है। इस वाज के सम्बन्ध से ही पारमेष्ठ्य आप्यपशु 'वाजी' कहलाया है। इस 'वाजी-प्राण' का जिस अश्वजातिविशेष में प्राधान्य रहता है, उस अश्वजाति को भी 'वाजी' कहा जाता है।

प्रकृत में उक्त वाज-स्वरूप दिग्दर्शन से यही बतलाना है कि इसी पारमेष्ठ्य वाजरस की दूसरी अवस्था का नाम ज्योतिर्म्मय सोम है जिसकी आहुति से ही सौर कृष्णाग्नि ज्योतिर्म्मय बना हुआ है। तृतीयावस्था चान्द्रसोम है। चौथी अवस्था ओषधियाँ (गोधूमादि अन्न) हैं। चान्द्रसोम ही प्रवर्ग्य सम्बन्ध से ओषधियों का स्वरूप-सम्पादक बनता है। पशुओं में भी परम्परया यही वाजरस प्रतिष्ठित है। ऋतुएं (ऋत्वग्नि) भी इसी वाजरस से परिपुष्ट हैं। वाजरस की इसी व्याप्ति के आधार पर निम्न लिखित निगम प्रतिष्ठित हैं—

१—"वाजो वै पशवः" (ए० ब्रा० ५।८)।

२—"ओषधयः खलु वै वाजः" (तै० ब्रा० १।३।७।१)।

३—"ऋतवो वै वाजिनः" (शत० ब्रा० २।४।४।२२)।

यह वाजरस सर्वथा अग्नि को समिद्ध करने वाला है। पारमेष्ठ्य वाज ब्रह्माग्नि की ज्योतिर्म्मय वाज सम्वत्सराग्नि की चान्द्रवाज ओषध्यग्नि की एवं आपभिवाज शारीराग्नि की सर्दीप्ति

+—'स वा एष ब्राह्मणस्यैव यज्ञः' यदेनेन बृहस्पतिरयजत। ब्रह्म हि बृहस्पतिः। ब्रह्म हि ब्राह्मणः।' (शत० ५।१।१।११)।

*— अथो राजन्यस्य (वाजपेयः)—यदेनेन-इन्द्रोऽयजत। क्षत्रं हीन्द्रः क्षत्रं राजन्यः' (शत० ५।१।१।११)।

यहाँ होता के रूप से इस वर्हि [ भूलोक ] पर विराजिए, [ द्युलोक से भूलोक पर्य्यन्त अग्नि का व्याप्त होना ही इस आधिदैविक-पक्ष में अग्नि का स्तवन-कर्म्म है ) ।

"हे दिव्याग्ने ! ( होता के सामिधेनी-कर्म्म से बुलाए जाते हुए ) आप यज्ञिय-हवि ग्रहण के लिए, तथा इस हवि का देवताओं में पहुँचाने के लिए इस यज्ञसंस्था में पधारिए, एवं इस कुशासन पर होता बन कर विराजिए" ।

उक्त ऋचा में क्योंकि 'आङ्' उपसर्ग आया है अतएव इसे 'आवती ऋचा' कहा जायगा । एवं इसे गायत्री के 'एति ( आगच्छति ) भाव' का ही संग्राहक माना जायगा । इसप्रकार इन दोनों के अनुवचन से होता 'एति-प्रेति' भाव का ही संग्रह करने में समर्थ होजाता है जैसाकि ब्राह्मण की सातवीं कण्डिका से स्पष्ट है ॥ ७ ॥

यज्ञेतिकर्त्तव्यता से सम्बन्ध रखने वाले कर्म्मों का वैज्ञानिक रहस्य अवश्य होता है । परन्तु उसका समन्वय श्रौत-पद्धतियों निगमानुगमवचन-प्रमाणों के आधार पर ही करना चाहिए । अपनी कल्पना से चाहे जो उपपत्ति मानते हुए पद्धति के विरुद्ध जाना विज्ञानसम्मत नहीं, किन्तु अज्ञानसम्मत है । वर्त्तमान युग में तो ऐसे वेदवैज्ञानिकों की कमी है ही नहीं *। किन्तु पुरायुग में भी किसी किसी को विज्ञान का अजीर्ण होजाता था । पद्धति के अनुसार उक्त दोनों मन्त्र 'प्र—आ' के सम्बन्ध से क्रमशः स्पष्ट ही यद्यपि 'पराङ्—अर्वाङ्' दोनों भावों के संग्राहक बन रहे हैं । परन्तु वैज्ञानिक—बन्धुओंने पद्धति-विरुद्ध अपने व्यक्तित्वविमोहन से यह कल्पना कर डाली कि 'प्रवो वाजा०' और 'अग्न आयाहि' दोनों ऋचाएँ गायत्री के 'प्रेति' भाव का ही संग्रह कर रहीं हैं । उपपत्ति आप इसकी यह बतला रहे हैं कि 'प्र' इत्यादि तो प्रेतिभाव से सम्बद्ध है ही । एवं 'अग्न आ' से आगमन बतलाया है वह यहाँ से ( द्युलोक से ) इसका आगमन होता है वहाँ के देवताओं की अपेक्षा तो इसका पराग्गति रूप प्रयाण ही सिद्ध होता है । सम्भवतः इन वैज्ञानिकों को यह न सूझा कि, इस समय उस यजमान के यज्ञ में इन मन्त्रों का प्रयोग होरहा है जिसकी अपेक्षा 'अग्न आयाहि०' का अर्थ अर्वाग्गतिलक्षण आगमन ही होसकता है । फलतः उक्त मत का भलीभाँति अवैज्ञानिकत्व सिद्ध हो जाता है ॥ ८ ॥

पूर्व में दोनों मन्त्रों का जो वैज्ञानिक अर्थ हुआ है उसे श्रुति अपने शब्दों में स्पष्ट करती हुई कहती है कि, 'प्रेति' भावात्मिका प्रथमा ऋचा के 'प्र वो वाजा' इस पद का 'वाज' शब्द 'अन्न' का 'अभिप्राय' शब्द 'पशुओं' का एवं 'हविष्मन्त' शब्द 'पशुसम्पत्ति' का अनुमोदक है जैसाकि पूर्व में स्पष्ट कर दिया गया

---

*—व्यक्तित्वविमोहनात्मिका इयमभूता वेदभक्ति का ही यह दुष्परिणाम है कि आज अपनी मान्यताओं के अनुसार युगधर्म्मानुगता सत्तमाना-राजनीति समाजनीति साम्यवाद आदि आदि के अनुबन्ध से वेद के अनेक कल्पित अर्थ किए जारहे हैं जिनका वेद के पारिभाषिक समन्वय से संस्पर्श भी नहीं है ।

इसका यही है कि पारमेष्ठ्य शीत अपतत्त्व का जो भाग सौरमण्डल के अग्नि से मिलकर 'वेन' कहलाता है वही 'अप्–अग्नि' के समन्वय से अनुष्णाशीत है। अग्नि के सम्बन्ध से पानी का शैत्य हट जाता है, एवं अप्सम्बन्ध से अग्नि की उष्णता शान्त होजाती है। ऐसे अनुष्णाशीत वेनतत्त्व से ही 'बर्हि' (दर्भ–ग्राम) की उत्पत्ति हुई है जैसाकि पूर्व में भाष्य के प्रथमखण्डान्तर्गत दर्भोत्पत्ति–विज्ञान–प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाचुका है। इसी कारण से बर्हि को तत्समानधर्म्मा भूलोक का प्रतिरूप मान लिया गया है। इसी आधार पर दिव्याग्निगत पितरों को 'अग्निष्वात्ता' आन्तरिक्ष्य सोमगत पितरों को सोमसत् एवं अनुष्णाशीत भूलोकस्थ पितरों को 'बर्हिषत्' कहा गया है। यहाँ इससे यही बतलाना है कि, द्युलोक से आने वाले दिव्याग्नि की प्रतिष्ठाभूमि यह भूलोक ही बनता है, जिसे निदान–विधि से बर्हि कहा गया है।

प्रसङ्गत: यह और ध्यान रखना चाहिए कि, पार्थिव अप्तत्त्व तथा दिव्य अग्नितत्त्व, दोनों के समन्वय से ही पार्थिव–प्रजा की उत्पत्ति हुई है। सौम्य-शुक्रभाव अग्नि–गर्भित अप्तत्त्व है, एवं आग्नेय शोणित सोमगर्भित अग्नितत्त्व है। दोनों का दाम्पत्यभाव ही प्रजास्वरूप का कारण है। इस दृष्टि से प्रजा को भी बर्हि कहा जासकता है। ओषधियों में भी पार्थिव अग्नि पुष्पितरस–रूप से दोनों का समन्वय है अत इन्हें भी बर्हि कहा जासकता है। चतुष्पाद पशुओं में भी पार्थिव अप्रस तथा दिव्य अग्निरस का समन्वय है। अतः इन्हें भी बर्हि कहा जासकता है। इसप्रकार अग्नि–समन्वित अनुष्णाशीत तत्त्व की दृष्टि से 'बर्हि शब्द निदानेन अनेक स्थानों में अभिव्याप्त होरहा है *।

द्युलोक से चलकर इस 'बर्हि' (भूपृष्ठ) पर आने वाला यह अग्नि अपने साथ प्राणदेवताओं को भी लाता है। "अग्निः सर्वा देवता" के अनुसार प्राणाग्नि के गर्भ में ही सम्पूर्ण दिव्यदेवता प्रतिष्ठित है। इस आह्वानलक्षण सहप्रस्थितधर्म्म से भी इस भूलोकस्थ दिव्य अग्नि को 'होता' कहा जासकता है। साथ ही यह पार्थिव रसों का आदान करता हुआ इससे देवतृप्ति का कारण बनता हुआ हवन' साधक बनने से भी यह 'होता' कहा जासकता है। आगत अग्नि का पहिले स्वयं का पार्थिव अन्नरस से सम्बन्ध होता है। अनन्तर इस हवि का *प्राणदेवताओं से सम्बन्ध होता है। यही उस अग्नि का मुख्य कर्म्म है। प्रकृत मन्त्र में* इसी अग्निकर्म्म का वैधपक्ष की दृष्टि से स्पष्टीकरण करते हुए कहा है कि—

हे दिव्याग्ने! आप पार्थिव रसरूप हविर्भक्षण के लिए [तथा प्राणदेवताओं में इस हवि को पहुँचाने के लिए [द्युलोक से भूलोक पर्य्यन्त] व्याप्त होते हुए भूलोक में पधारिए।

---

* १–"अयं वै लोको ( भूलोको ) बर्हि" ( श० १।८ २।१११)।
–"प्रजा वै बर्हि" ( तै० ब्रा० १।६।३।१०। )।
–"ओषधयो वै बर्हि" ( शत०।१।३।३।६। ।
–"पशवो वै बर्हिः' ( ए० ब्रा० ५।२।७। )।
–"शरद् बर्हिः" (शत० १।३।४।१० )।

नाम की एक कन्या थी। इक्ष्वाकु ही अयोध्यापति सूर्य्यवंशी प्रथम भारतीय सम्राट् यहाँ के निवासी बने। ये ही अगली पीढियों के मूलपुरुष मान गए। एवं इला से आगे जाकर चन्द्रवंश का विकास हुआ, जैसाकि "शतपथब्राह्मणहिन्दीविज्ञानभाष्यान्तर्गत-उपोद्घात—गीताभूमिका प्रथमखण्ड' के 'सन्दर्भसङ्गति' नामक प्रकरण में विस्तार से प्रतिपादित है।

इसी सूर्य्यवंश में उत्पन्न महाराज 'निमि' के साथ ही हमारे प्रकृत इतिवृत्त का सम्बन्ध है। आज जो जनकादि विदेहों का स्वतन्त्र राज्य इतिवृत्तों में सुना जाता है, किसी समय ये अयोध्या—राज्य में ही अन्तर्भूत थे। विदेहों के पूर्वपुरुष अयोध्या—सम्राट् के सामन्त राजाओं ( कुटुम्बियों ) में से थे। दोनों के कुलपुरोहित महर्षि वसिष्ठ थे। एकबार विदेहों के पूर्वपुरुष महाराज 'निमि' ने यज्ञ करने की इच्छा से कुलपुरोहित वसिष्ठ का आमन्त्रण किया। उस समय वसिष्ठ देवताओं के द्वारा वितत यज्ञ में आर्त्विज्येन वृत होकर स्वर्ग ( प्राग्—मेरु—प्रदेशस्थ भौमस्वर्ग ) जाने वाले थे। वहाँ के अनुरोध को महत्त्व देते हुए वसिष्ठ स्वर्ग चले गए। महाराज निमि को कुलपुरोहित की यह उपेक्षा असह्य हुई। फलत: इन्होंने मर्य्यादा—विरुद्ध उस समय के प्रसिद्ध याज्ञिक, रहूगण के पुत्र, अतएव 'राहूगण' इस उपनाम से प्रसिद्ध महर्षि गोतम के सहयोग से अपना यज्ञकर्म्म सम्पन्न करा लिया। थोड़े समय पीछे स्वर्ग से परावर्तित होने पर जब वसिष्ठ ने यह सुना कि निमि ने गोतम के पौरोहित्य में यज्ञ—सम्पादन कर लिया है, तो उन्होंने मर्य्यादाभङ्गनिमित्त निमि को यह शाप दे डाला कि "तुम इसी क्षण इस यज्ञाग्नि से नष्ट होजाओ"। राजा भी पहिले से ही क्रुद्ध थे ही वसिष्ठ के इस शाप से और भी उत्तेजित राजा के मुख से भी यह निकल पड़ा कि 'आप का भी नाश हो'। परिणामतः दोनों ही भस्मीभूत होगए।

महर्षि गोतम के सम्मुख ही यह घटना घटित हुई। उस महावर्चा सर्वसमर्थ ऋषि ने दोनों के भस्म का सञ्चय कर अरणि से अग्निमन्थन आरम्भ किया। मन्थन-प्रक्रिया से उत्पन्न यज्ञाग्नि में आहुति देकर दोनों को पुनर्जीवित कर दिया। क्योंकि महाराज निमि का पुनः प्रादुर्भाव 'मन्थन' से हुआ अतएव यहाँ से ये 'मथु' नाम से प्रसिद्ध हुए। इन्हीं को यत्र तत्र 'मिथि' नाम से भी व्यवहृत किया गया। इन मथु के पुत्र ही आगे जाकर 'विदेह माथव' नाम से प्रसिद्ध हुए।

उक्त घटना की ग्लानि का विदेह माथव के ऊपर यह प्रभाव पड़ा कि उन्होंने भविष्य के लिए अन्यत्र चला जाना ही श्रेयस्कर समझा। इस संकल्प को पूरा करने के लिए उन्होंने अपने आध्यात्मिक वैश्वानर अग्नि का वागिन्द्रिय से संयम करते हुए यह प्रतिज्ञा की कि, जहाँ जिस प्रदेश में हमारा वैश्वानराग्नि वागिन्द्रिय के द्वारा बाहिर निकल जायगा उसी स्थान में हम अपना स्वतन्त्र राज्य स्थापित करेंगे। यह सङ्कल्प कर महाराज माथव वैश्वानर का संयम कर राहूगण गोतम को साथ लेकर चल पड़े। आगे आगे माथव चले जारहे थे पीछे पीछे गोतम अनुगमन कर रहे थे। गोतम ने अनेक बार लौकिक भाषा में विदेघ का सम्बोधन किया। उनके इसप्रकार अकस्मात् राज्य छोड़कर आगे बढ़ने के कारण की जिज्ञासा व्यक्त की। परन्तु विदेघ ने अनेक बार प्रश्न करने पर भी उत्तर नहीं दिया। गोतम उनका वाक्-संयम न तोड़ सके। विवश होकर गोतम को उस मन्त्रशक्ति का आश्रय लेना पड़ा जिसका फल अम्यर्थ माना गया है। उन्होंने निश्चय किया कि विदेघ ने किसी विशिष्ट लक्ष्यसिद्धि के लिए ही अपने आध्यात्मिक वैश्वानर अग्नि

है। वाज अभिधस हविष्मन्त घृताची इन चारों की एक दूसरी वैज्ञानिक व्याख्या का भी समन्वय कर लीजिए। यज्ञकर्म्म से देवात्मा उत्पन्न करना है, यह अनेक बार कहा जाचुका है। उत्पन्न प्रजा की समृद्धि जिन भावों से सम्बद्ध है इन चारों शब्दों से उन्हीं समृद्धियों की प्राप्ति हुई है। अन्नसम्पत्ति, पशुसम्पत्ति वीर्य्यसम्पत्ति और भोग्यशक्ति, ये ही वे चार समृद्धियां हैं जिन से प्रजा सुसमृद्ध मानी जाती है। अन्नसम्पत्ति का 'वाज' से, पशुसम्पत्ति का हविष्मन्त' से ग्रहण हुआ है। जिसप्रकार त्रिवृत् (६) संख्या अग्नितत्त्व से समतुलित है वैसे ही पञ्चदशसंख्या इन्द्रतत्त्व से समतुलित है। यही इन्द्रतत्त्व प्राणरूप से भोक्ता बनकर अध्यात्मसंस्था में प्रतिष्ठित रहता है। अभिधस शब्द 'पक्ष' का वाचक है। पक्ष १५ संख्या का अनुमापक है। यह संख्या भोक्ता इन्द्रप्राण की अनुमापिका है। इसप्रकार परम्परया 'अभिधस' शब्द भोग्यशक्ति का ही संग्राहक बन रहा है। भोक्ता को भोग्य अन्न पशु से सम्बद्ध बनाए रखना वीर्य्य का काम है। 'घृताची' पद उसी अग्निवीर्य्य (अन्नादवीर्य्य) का संग्राहक बन रहा है ॥ ६॥

मन्त्र में 'घृताच्या' पद है। अग्निसमिन्धनकर्म्म में प्रयुक्त होने वाली ऋचा के 'घृताच्या' पद का अन्य सब पदों की अपेक्षा विशेष महत्त्व है। श्रुति ने एक पुरातन मानुष इतिवृत्त के द्वारा * इस पद के इसी महत्त्व का समर्थन किया है। बहुत सम्भव है कि कतिपय पाठक अभिनिवेशवश इस आख्यान को 'मानुषेतिवृत्त' न समझें। परन्तु जिन स्पष्ट शब्दों में श्रुति ने स्थान-नाम-घटना-नदी-पर्वत-राजा-पुरोहित-ग्राम-कृषियोग्य भूमि-ब्राह्मणनिवास-राज्यसीमा आदि भावविशेषों का आख्यान में उल्लेख किया है उन्हें सामने रखते हुए प्रस्तुत इतिवृत्त की 'मानवेतिवृत्तता' में यत्किञ्चित् भी तो सन्देह नहीं रह जाता। जिस अपौरुषेयता की रक्षा के लिए हमारे कतिपय पाठक मानवेतिवृत्त से पराङ्मुख होते हैं उनका वह भय उस समय दूर होजाता है जबकि वे वेदापौरुषेयत्व का वास्तविक तात्पर्य्य समझ लेते हैं जिसका कि उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका-ब्रह्मकर्मपरीक्षा में महारम्भ से प्रतिपादन हुआ है। अस्तु प्रकृत में इस भौत आख्यान को विशुद्ध मानवेतिहासपरक मानते हुए ही हमें कथानक का समन्वय करना है।

"सुप्रसिद्ध स्वयम्भू ब्रह्मा के मानसपुत्र अतएव 'स्वायम्भुव' नाम से प्रसिद्ध 'विवस्वान्' नामक आदित्य सूर्य्यवंश के आदिप्रवर्त्तक माने गए हैं। इनके श्राद्धदेव तथा 'यम' नामक दो औरसपुत्र उत्पन्न हुए। यही श्राद्धदेव भारतवर्ष के प्रथम सम्राट् कहलाए, साथ ही वे विवस्वान् के पुत्र होने से 'वैवस्वत मनु' नाम से भी प्रसिद्ध हुए, जैसाकि- 'मनुर्वैवस्वतो राजेत्याह। तस्य मनुष्या विशः' (प्रजा)। तऽइमऽआसत-अश्रोत्रिया गृहमेधिन उपसमेता भवन्ति (शत ब्रा १३।४।३।३।) इत्यादि वाजिश्रुति से प्रमाणित है।

भारतवर्ष के प्रथम सम्राट श्राद्धदेवमनु अवश्य थे परन्तु इनका यहां स्थायी निवास नहीं हुआ। अपितु ये जीवनपर्य्यन्त अपनी जन्मभूमि उत्तर * कुरुक्षेत्र में ही रहे। इनके इक्ष्वाकु-प्रमुख ९ पुत्र थे एवं इला

---

*–मानवपरिज्ञानुगता ऐतिहासिक घटना के द्वारा

*–यह कुरुक्षेत्र उस 'प्राचीसरस्वती' के समीप था जिसे आज 'मानसरोवर' कहा जाता है जो कि आज भी उत्तरकुरु में प्रवाहित है। भीम–मनुष्यदेवता इसी में 'अवभृथस्नान' (यज्ञान्तस्नान) करते थे। इसी कुरुक्षेत्र की प्रतिकृति पर भारतवर्ष में भी कुरुक्षेत्र व्यवस्थित हुआ था।

मानी गई। यही दोनों वंशों के वैवाहिक-सम्बन्ध का कारण बना। क्षत्रियों का वैवाहिक सम्बन्ध पुरोहितगोत्रों से ही होता है। इस घटना से पहिले दोनों के कुलपुरोहित वशिष्ठ थे। एवं तबतक कोसल-विदेहों का वैवाहिक सम्बन्ध अमर्य्यादित था। परन्तु उक्त यज्ञघटना को लेकर जब गौतम ऋषि विदेहों के पुरोहित बन गए, तो वैवाहिक सम्बन्ध मर्य्यादित बन गया।

वही विदेह-देश आज तिरहुत नाम में परिणित होगया है। उस देश के निवासी यद्यपि आज 'मैथिल' कहलाते हैं। परन्तु वस्तुतः इन्हें 'मथु' राजा के सम्बन्ध से 'माथव' ही कहना चाहिए, जैसा कि—'ते हि माथवा' इत्यादि श्रुति से स्पष्ट है। यदि 'मथु' के स्थान में 'मथि' पाठ है, तो 'मैथिल' शब्द भी सुसङ्गत माना जासकता है।

यह है—आख्यान का संक्षिप्त स्वरूप। प्रकृत सामिधेनी प्रकरण से इसका यही सम्बन्ध है कि, 'घृत' पद से माथव के मुखाग्नि का समिन्धन हुआ था। इस से स्पष्ट है कि 'घृत' पद समिन्धन का अन्यतम कारण है। क्योंकि यहां वही समिन्धन कर्म्म अभिप्रेत है, अतएव 'घृताच्या' कहना अन्वर्थ बनता है। कहा गया है कि, 'घृताच्या' पद वीर्य्यभाव का संग्राहक है। इसी अभिप्राय से कहा गया है— वीर्य्यमेवास्मिन् दधाति' — (२ री कण्डिका) १, ११, १२, १३ १४ १५ १६ १७ १८ १९ २ -इन ग्यारह कण्डिकाओं में इतिवृत्तपूर्वक उक्तार्थ का ही स्पष्टीकरण हुआ है॥ (२)॥

प्रथम मन्त्र का शेष भाग है— 'वयाम् जिगाति सुम्नयु' यह। इसकी व्याख्या करती हुई श्रुति कहती है कि, 'आज यह यजमान (मनुष्य होकर) इस यज्ञाग्नि के समिन्धन के प्रभाव से उन दिव्यलोकस्थ प्राणदेवताओं पर विजय प्राप्त करना चाहता है। भला उस दिव्याग्नि-प्रभाव का क्या कहना, जो एक भूलोक-निवासी मनुष्य को देवसम्पति से युक्त करदे'। श्रुति इस कथन से अग्नि का ही महत्त्व सूचित कर रही है।

प्रकृत मन्त्र से यद्यपि स्वरूपतः अग्नितत्त्व का ही प्रतिपादन हुआ है जैसा कि पूर्वव्याख्या से स्पष्ट है। परन्तु मन्त्र में कहीं 'अग्नि' का नाम नहीं है। अतएव अग्निरूपाभिधा बनती हुई भी यह ऋचा अनिरुक्ता है। सर्वसम्पत्-सिद्धि का अन्यतम द्वार अनिरुक्तभाव ही है। क्योंकि अनिरुक्तभाव अनिरुक्त-सर्वकामपूरक प्रजापति का संग्राहक बना हुआ है। अनिरुक्ता सामिधेनी का अनुवचन क्यों किया जाता है ? इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है॥२१॥

प्रथम-मन्त्र पदों की व्याख्या समाप्त कर अब श्रुति-'अग्न आयाहि०' इत्यादि द्वितीय मन्त्र-पदों की व्याख्या करती है। यह ऋचा 'आङ्' उपसर्ग के सम्बन्ध से गायत्री के अर्वाचीरूप का संग्रह कर रही है, यह तो उक्तप्राय ही है। अब उस 'वीतये' पद के रहस्यार्थ पर दृष्टि डालिए जिसके लिए श्रुति ने एक महत्त्वपूर्ण 'लोकोत्पत्तिविज्ञान' उद्धृत किया है।

सुप्रसिद्ध आपोमय पारमेष्ठ्य मण्डल ही लोकसम्पत्ति का मूलाधिष्ठान माना गया है। चतुर्मुख ब्रह्मा के आपोमुख से ही लोकसृष्टि हुई है जैसा कि—पूर्व में 'अपाम्प्रणयनकर्म्मोपपत्ति' में विस्तार से बतलाया जाचुका है। यद्यपि परमेष्ठी से ऊपर का स्वयम्भू लोक प्राणमय माना गया है तथापि—'प्राणा वा आप'

का संयम किया है। अतएव इनके इस वैश्वानराग्नि को प्रदीप्त किए बिना ये कोई उत्तर नहीं देंगे। अतः मन्त्रवाक् से इस संयम को तोड़ना ही चाहिए। यह निश्चय कर गोतम कहने लगे—

"वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि। अग्ने बृहन्तमध्वरे"।

उक्त मन्त्र से अग्निसमिन्धन कर, इस अभिप्राय से कि अब माथव का संयम अवश्य टूट जायगा गोतम ने उच्चस्वर से सम्बोधन करते हुए कहा–'हे विदेघ ३'। परन्तु कोई परिणाम न निकला। पुनः गोतम ने निम्नलिखित मन्त्र का प्रयोग किया—

"उदग्ने शुचयस्तव शुक्रा भ्राजन्त ईरते। तव ज्योतींष्यर्चयः"।

गोतम का यह प्रयास भी व्यर्थ गया। अन्त में उनके मुख से तीसरे मन्त्र के 'तन्त्वा घृतस्नवीमहे' इस भाग का निकलना था कि, माथव का संयम टूट गया। चिरकाल से संयत भी वह अग्नि 'घृतस्नु' के सम्बन्ध मात्र से प्रज्ज्वलित होपड़ा। अब गोतम इस अग्निको अपनी आध्यात्मिक-संस्था में न रख सके। फलतः प्रज्ज्वलित अग्नि बाहिर आपड़ा-( माथव बोल पड़े )। जिस समय यह घटना घटित हुई उस समय माथव विदेघ सरस्वती नदी के समीप विद्यमान थे। यहाँ से आरम्भ कर आगे का 'सदानीरा'–पर्य्यन्त का सम्पूर्ण भूप्रदेश विध्वमान या कास्वालीकृत था बल से अचेतनवत् था एकप्रकार से बलापूरित अग्राह्य ही भूम–देश था।

यहाँ वाक्संयम टूट जाना माथव ने एक दैवी-उद्देश समझा और इसीलिए यहीं से अपने उपक्रमित स्वतन्त्र राज्य की आरम्भसीमा मानली। अग्निस्थापन हुआ। यज्ञारम्भ हुआ। ओर ओर ब्राह्मणों से भी स्वतन्त्र यज्ञानुष्ठान करवाए गए। इन यज्ञाग्नियों से उस अग्राह्य भूप्रदेश को ग्राह्य बनाते हुए इस भूप्रदेश को निवास-योग्य बनाते हुए माथव आगे बढ़ते गए। यहाँतक कि, सम्पूर्ण सरस्वतीक्षेत्र को अग्नियज्ञों से पुनाते हुए वे सदानीरा' नाम की नदी के तट पर आ पहुँचे जोकि सदानीरा उत्तरगिरि से निकली है। यही नदी "करतोया सदानीरा बाहुदा इत्यादि नामों से प्रसिद्ध है। इसमें एक हाथ बल छड़ा बना रहता है इसलिए इसे 'करतोया' कहा गया है। इसका पानी घोर गर्म्मों में भी कदुष्ण बना रहता है अतएव इसे 'सदानीरा' कहा गया है। सुप्रसिद्ध स्मृतिकार न्यायमन्त्री लिखित' के ज्येष्ठ भ्राता शङ्ख की आज्ञा के बिना फलग्रहण–जनित अपराध के दण्ड के लिए लिखित का बाहु कटवा दिया गया था। अन्त में इसी नदी में पश्चात्ताप' के द्वारा शङ्ख ने कनिष्ठ भ्राता के बाहु की पुनः प्राप्ति की थी। इसीलिए इसे 'बाहुदा' कहा गया है। यही नदी लोकभाषा में कुरही नाम से पुकारी जाती है। यही विदेहराज्य की पूर्वसीमा का निर्म्माण करने वाली हुई। बहुत सम्भव है यह 'गण्डकी नदी हो, जिसका भागीरथी में सङ्गम होता है।

इस नदी से इस ओर ही क्योंकि यज्ञाग्नि का सम्बन्ध हुआ अतएव उसी समय से यह नियम बन गया कि यह नदी यज्ञाग्निसम्बन्धविरह से अशुद्ध है। अतः जो इसका तरण करेगा वह–प्रायश्चित्ती माना जायगा जैसा कि–'करतोया–विलङ्घनात्' इत्यादि से स्पष्ट है। यही नदी कोसलविदेहों की मध्यसीमा

होजाता है। धूमकेतु ही सूर्य्य का जनक बनता है। क्योंकि स्वयं धूमकेतु गतिशील है अतएव तदुत्पन्न सूर्य्यपिण्ड भी स्वस्थान में प्रतिष्ठित रहता हुआ प्रबल वेग से अद्यावधि परिभ्रममाण रहता हुआ परमेष्ठी के चारों ओर परिक्रमा लगा रहा है।

कल्पना कर लीजिए, अभी सूर्य्य का प्रादुर्भाव नहीं हुआ सर्वत्र पारमेष्ठ्य समुद्र का ही साम्राज्य है सब ओर पानी हीं पानी है और इस पानी में करोड़ों कोस पर्य्यन्त अपनी व्याप्ति रखते हुए अग्निपुञ्जरूप धूमकेतु ऋतरूप से इतस्ततः चक्कर काट रहे हैं। इनमें से किसी एक धूमकेतु को लक्ष्य बनाकर लोकसृष्टि का समन्वय अपेक्षित है। स्वयं यह धूमकेतु भी ऋताग्निरूप ही है, एवं जिस अप्समुद्र में यह व्याप्त है, वह भी ऋत ही है। इस ऋत समुद्र में प्रतिष्ठित ऋत अग्निपुञ्ज के अलातचक्रवत् घूमने से कालान्तर में अग्निपुञ्ज का सर्वाग्रभाग इस से पृथक् होगया और इस पार्थक्य का कारण बना 'गतिविभेद' एवं गतिविभेद का कारण बना अग्निपुञ्ज का ऋतभाव। यदि यह अग्निपुञ्ज सत्य होता तो इस का सम्पूर्णरूप अवारपारीणरूप से समानगति से ही युक्त रहता। परन्तु ऋतभाव के कारण इसकी प्रतिबिन्दु-गति में वैषम्य बना रहता है एवं यही गतिवैषम्य ग्रहोपग्रहभाव का जनक बनता है।

यद्यपि जिस केन्द्रभाव के आधार पर हमनें गतिसाम्य बतलाया है वहाँ भी एकदृष्टि से घटिकायन्त्रवत् गतिवैषम्य बना हुआ है। तथापि यह गतिवैषम्य केन्द्र का परित्याग नहीं करता। केवल इसी लक्ष्य से इस गति को 'समानगति' मान लिया गया है। सूर्य्यकेन्द्र से सम्पूर्ण सौररश्मियाँ बद्ध हैं। स्वस्थान में परिभ्रममाण सूर्य्य की सभी रश्मियाँ परिभ्रममाणा हैं। साममण्डल उत्तरोत्तर बृहत्प्रदेश से युक्त है। फलतः रश्मियों की प्रतिबिन्दुगति साममण्डलों के उच्चावच स्थानों से विषम बन रही है। फिर भी क्योंकि प्रत्येक रश्मि सूर्य्य-केन्द्र से बद्ध है अतएव रश्मिगति रश्मि के किसी पर्व को सूर्य्य से पृथक् नहीं होने देती। यही अवस्था घटिकायन्त्र की है। घटिकायन्त्र (घड़ी) की उस बड़ी सूची (सुई) पर दृष्टि डालिए जो १ घण्टे के ६ मिनिटों का परिज्ञान करा रही है। घटिका-केन्द्र से बद्ध सूची चारों ओर की घटिका-परिधि से संलग्न रहती हुई चारों ओर घूम रही है। केन्द्र से परिधि पर्य्यन्त का घटिका-प्रदेश उत्तरोत्तर बड़ा है। अत केन्द्र से आरम्भ कर घटिका-परिधि पर्य्यन्त व्याप्त सूची की प्रतिबिन्दु की गति उत्तरोत्तर बृहत्-प्रदेशपरिभ्रमण से सम्बन्ध रखरही है। अन्तिम बिन्दु को सब से बड़ा मण्डल पूरा करना पड़ता है पूर्व पूर्व बिन्दुओं को क्रमशः छोटे मण्डल। यहाँतक कि केन्द्रबिन्दु को कुछ भी समय नहीं लगता क्योंकि वहाँ मण्डल का अभाव है। यदि घटिकायन्त्र में सूची को बद्ध रखने वाला सत्यभाव (केन्द्र) न होता तो परिणाम इस बिन्दुगति-वैषम्य का यह होता कि सूची खण्ड खण्ड रूप में परिणत होकर घटिकायन्त्र से पृथक् ही होजाती। क्योंकि उस समय इन विषमगतियों को समभाव में परिणत करने वाला कोई नियन्तासूत्र नहीं रहता।

ठीक यही अवस्था हमारे इस सत्यभावशून्य (केन्द्ररहित) ऋताग्निपुञ्ज (धूमकेतु) की समझिए। ऋताग्निपुञ्ज प्रबल वेग से घूम रहा है यह बतलाया जा चुका है। इसकी गति के सम्बन्ध में यह ध्यान और रखना चाहिए कि, जहाँ बुधादि अन्य ग्रह सूर्य्य के चारों ओर सममण्डल बना कर घूम रहे हैं वहाँ ये धूमकेतु विषम मण्डल बनाकर ही सूर्य्य के चारों ओर घूम रहे हैं। इनकी सब से बड़ी परिक्रमा ३ सहस्र

( तां ब्रा ६।६।४ )—'आपो वै प्राणा'—( शत ३।८।२।४ ) 'प्राणो आपः' ( जै उ ३।१०।६ )—'आपोमयः प्राणः' ( छां उ ६।५।४ ) इत्यादि निगमों के अनुसार स्वयम्भू का यह प्राणतत्त्व भी अप्-सम्पत्ति से वञ्चित नहीं है। स्वायम्भुवी आपः प्राणात्मिका हैं, यही वागात्मक प्राण पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व की प्रथमावस्था है जैसाकि—'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्-वागेव साऽसृज्यत' ( शत ६।१।१।९ ) इत्यादि से प्रमाणित है। जिसप्रकार स्वयम्भू का अप्तत्त्व 'प्राण' माना गया है एवमेव परमेष्ठी का 'अम्भ' सूर्य का 'मरीची', चन्द्रमा का श्रद्धा एवं पृथिवी का अप्तत्त्व 'मर' कहलाया है-( ऐ उ १।४ )। इस दृष्टि से इस अप्तत्त्व की सर्वव्याप्ति, तथा सर्वरूपता भली–भाँति सिद्ध होजाती है। अप्तत्त्व की इसी सर्वव्याप्ति को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

"सर्वाणि ह त्वेव भूतानि, सर्वे देवा एपोऽग्निश्चित। आपो वै सर्वे देवा, सर्वाणि भूतानि। ता हैता आप एवैपोऽग्निश्चित। तस्य नाभ्या एव परिश्रित"

—शत० १० ५।४।१४+

पारमेष्ठ्य आपोमय मण्डल में अन्नरूप भृगु–अङ्गिरा की प्रतिष्ठा मानी गई है। 'आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्' इस गोपथश्रुति के अनुसार पारमेष्ठ्य आपः भृगु ( स्नेहगुण आपः ) से युक्त हैं। किंवा यह अप्तत्त्व ही भृग्वङ्गिरोमय है। भृगुरूप आप के गर्भ में अङ्गिरारूप अग्नि सूत्ररूप से सर्वत्र प्रतिष्ठित माना गया है। पारमेष्ठ्य समुद्र इन असंख्यात्मक अङ्गिरापुञ्जों से आपूर्यमाण है। स्वधया गतिशील इन अग्निपुञ्जों को ही 'धूमकेतु' कहा गया है। ज्योतिः–विज्ञानवेत्ता महर्षियोंने उस अप्समुद्र में अग्निपुञ्जलक्षण ऐसे एक सहस्र धूमकेतु मानें हैं *। ये धूमकेतु अपनी अपनी विशेष अवस्थाओं के सम्बन्ध में किरण पञ्चशिख त्रिशिख अप्रवत्त्व द्विशिख विकच शस्कर कौङ्कुम, तामसकीलक, विश्वरूप अरुण गणक इत्यादि विशेष नामों से व्यवहृत हुए हैं। इन्हीं धूमकेतुओं में से कोई एक केतु हमारी रोदसीत्रिलोकी का जन्मदाता बना है।

पारमेष्ठ्य मण्डल में सूत्ररूप से व्याप्त अग्निज्वाला–पुञ्जात्मक–प्रबलवेग से परिभ्रममाण धूमकेतु–लक्षण अङ्गिरा ही काल पाकर एक स्थान पर सञ्चित होने लगता है। ज्यों ज्यों अग्निकण एक नियत बिन्दु पर सञ्चित होने लगते हैं त्यों त्यों पिण्डात्मक स्वभाव का उदय होने लगता है। इसप्रकार कालान्तर में उस धूमकेतुरूप अग्निपुञ्ज के सञ्चित प्रवर्ग्यरूप से 'सूर्य्य' नामक सत्य–अग्निपिण्ड स्वतन्त्ररूप से प्रकट

---

\+ "अप्सु त मुञ्च भद्र ते लोका अप्सु प्रतिष्ठिताः।
आपोमयाः सर्वरसाः सर्वमापोमयं जगत्॥
—महाभारत

* शतमेकं विकमके, सहस्रमपरे वदन्ति केतूनाम्।
बहुरूपमेकमेव प्राह मुनिनारदः केतुम्॥
—बृहत्संहिता-केतुचाराध्याय ११।५

सूर्य्य कहा गया है। खगोलीय ज्योतिःपुञ्ज क्योंकि स्वतः प्रकाशित बनता हुआ स्वज्योति है, अतएव इसे 'सूर्य्य' कहना अन्वर्थ बनता है। खगोलकक्षा में इसीप्रकार स्वतः प्रकाशित स्वाती चित्रा लुब्धक अभिजित्, आदि असंख्य नक्षत्र स्वज्योतिर्मय बनते हुए 'सूर्य्य' हैं। तभी तो स्वाती को 'सविता' कहा जाता है —। जो पिण्ड अन्य प्रकाश से प्रकाशित रहते हैं, उन्हें परिभाषानुसार 'चन्द्रमा' कहा जाता है। पार्थिवाप्यमहमत सोमपिण्ड क्योंकि अन्य-ज्योति से ( * सूर्य्यज्योति से ) प्रकाशित है, अतएव इसे 'चन्द्रमा' कहा गया है। इसे ही 'परज्योति' माना गया है। शनि के आठ उपग्रह, बृहस्पति के चार उपग्रह, एवं मङ्गल के दो उपग्रह भी इसी परज्योतिर्भाव से 'चन्द्रमा' कहलाए हैं।

तीसरी रूपज्योति है। इसे हम परज्योति का ही दूसरा रूप कह सकते हैं। तीव्रवत्त्व की घनता से जहाँ सौर-ज्योति को पार्थिवस्यभाव में परिणत होने का अवसर मिल जाता है, वहाँ प्रकाशरश्मियों का उदय होजाता है। परन्तु मृद्भाव की अधिकता से रश्मिसम्बन्ध होने पर भी जिन से अन्य वस्तुओं को प्रकाशित करने योग्य रश्मियों का प्रसार नहीं होता, अपितु जो अपने स्वरूपमात्र का परिचायक बनती है, ऐसी परज्योति को ही रूपज्योति कहा जाता है। यही परिभाषानुसार 'पृथिवी' नाम से व्यवहृत हुआ है। अथवा यों कह-लीजिए कि ज्योतर्भाव ही स्वयं 'रूप-प्रकाश' भेद से दो भागों में विभक्त है। जिन पिण्डों के साथ सूर्य्य की इन दोनों ज्योतियों का सम्बन्ध होता है, वे परज्योति कहलाते हैं। एवं जिनके साथ केवल रूप का सम्बन्ध होता है, उन्हें रूपज्योति कहा जाता है।

चौथा विभाग 'अज्योति' का है। वायु, चन्द्रलोकस्थ गन्धर्वप्राण, अष्टविध सौम्यप्राण ये सब अज्योति हैं। पारम्परिकतात्प्रतिबन्धक 'अत्रिप्राण' के अभाव से इनमें रूप-प्रकाशानुगता रश्मियों का प्रतिफलन नहीं होता। अतएव न तो इनका रूपप्रत्यक्ष ही होता, न चन्द्रमा की भाँति इनसे रश्मि-प्रसारजनित प्रकाश ही। शनि आदि ज्योतिर्मय ग्रह सूर्य्य से ही उत्पन्न हैं, परन्तु ये स्वज्योति नहीं हैं, अपितु चन्द्रमावत् परज्योति हैं। इस ज्योतिर्भाव का एकमात्र कारण सूर्य्यसम्बन्ध-विच्युति ही है। सूर्य्य में अन्नरूप से सोम-धारा आहुत होती रहती है। अतएव सूर्य्य स्वज्योतिर्मय बन रहा है। इससे वियुक्त शनि आदि उस सम्बन्ध विच्छेद से ही स्वज्योति-सम्पत्ति से वञ्चित होरहे हैं। जो महत्त्व सूर्य्य की दृष्टि से शनि आदि का है, वही महत्त्व पृथिवी का है। पृथिवी भी एकदृष्टि से परज्योति ही है, और इसका मुख्य कारण मृद्भाग की प्रधानता ही है। ऐसी दशा में केवल ज्योति के अभाव से ही इसे ग्रहसम्पात से पृथक् करते हुए उक्त असङ्गति की आशङ्का नहीं की जासकती।

---

— 'देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्' [ यजुःसं० ] इत्यादि मन्त्र में स्वाती के अभिप्राय से ही 'सवितुः' पद उद्धृत हुआ है।

* "अत्राह गोरमन्वत नाम त्वष्टुरपीच्यम्, इत्था चन्द्रमसो गृहे।" [ ऋक्सं० ] तरणिकिरणसङ्गादेष पानीयपिण्डो दिनकरदिशि चञ्चच्चन्द्रिकाभिः स्फुरति" [ ज्या० ]

वर्षों तक में पूरी होती मानी गई है। इस परिक्रमा के अनुसार ही सृष्टोत्पत्त्या प्रजा को इसका प्रत्यक्ष हुआ करता है। केन्द्रविरहित धूमकेतु घूमने लगा। इस समय इसमें दो भावों का समवेश हुआ।

उधर तो पारमेष्ठ्य वराहवायु' के व्यापार से केन्द्र का निर्म्माण आरम्भ हुआ इधर परिधि-स्थानीय अग्निपुञ्जखण्ड प्रवर्ग्यभाव से युक्त होने लगे। कालान्तर में गतिवैषम्य से अग्निपुञ्ज का सर्वान्त का भाग इससे पृथक् होकर अपना नियत स्थान बनाकर घूमने लगा। वही अग्निपुञ्ज-खण्ड आगे जाकर 'शनैश्चर' नाम से प्रसिद्ध हुआ। किसी समय अवश्य ही शनैश्चरकक्षा-पर्य्यन्त इस अग्निपुञ्ज की व्याप्ति रही होगी। परन्तु आज तो अग्निपुञ्जविशेष सूर्य्य और शनैश्चर में पर्य्याप्त अन्तर होगया है। शनैश्चर के अनन्तर जो अग्नि-खण्ड पृथक् हुआ वह 'बृहस्पति' कहलाया। तीसरा खण्ड पृथक् हुआ। यह आगे जाकर १०८ अवान्तर खण्डों में परिणत हुआ जिन्हें १०८ 'देवसेनाग्रह' कहा जाता है। अनन्तर चौथा खण्ड पृथक् हुआ वही 'मङ्गल' कहा जाता है। मङ्गल के अनन्तर पृथक् होने वाला खण्ड ही सुप्रसिद्ध 'भूपिण्ड' है। इस भूपिण्ड का सोममय पृथक् भाग ही 'चन्द्रमा' है। आगे का खण्ड शुक्र कहलाया। एवं सर्वान्त का खण्ड 'बुध' नाम से प्रसिद्ध हुआ।

इसप्रकार केन्द्रस्थ अग्निपुञ्ज ( जो कि आज सूर्य्य नाम से प्रसिद्ध है ) से ही ये सम्पूर्ण ग्रहोपग्रह उसी गतिवैषम्य से उत्पन्न हुए हैं। सूर्य्यात्मक अग्निपुञ्ज के प्रथम प्रवर्ग्य भाग 'सूर्य्यपुत्र' नाम से प्रसिद्ध शनिदेव ही माने गए हैं, जिनकी एक भास्करसिक परिक्रमा ३ वर्षों में समाप्त होती है। सूर्य्य के प्रवर्ग्यांशभूत ये उपग्रह अद्यावधि सूर्य्य के चारों ओर उसी पृथक् स्थान में परिक्रमा लगा रहे हैं। सूर्य्य के चारों ओर सर्वप्रथम बुध अनन्तर शुक्र अनन्तर पृथिवी, पृथिवी के चारों ओर चन्द्रमा अनन्तर मङ्गल, अनन्तर देवसेना नामक १०८ ग्रह, अनन्तर बृहस्पति अनन्तर शनि सर्वान्त में नक्षत्रकक्षा, यही इनका अवस्थानक्रम है। आज भी विधि के इस अलातचक्र की यह परिभ्रमणलीला यथावत् परिक्रान्त है। अवश्य ही कालान्तर में सूर्य्य से और ग्रह उत्पन्न होंगे जिनका संकेत हमें माठर कपिल एवं चन्द्रांशु आदि पारिपार्श्वकों से मिल रहा है। इस क्रमसे एक दिन सम्पूर्ण सूर्य्यमात्रा ग्रहनिर्म्माण में समाप्त होजायगी। स्वर्ग प्रजापति के विध्वस्त होते ही सृष्टप्रक्रिया का अवसान होजायगा। अव्यक्तात्मक शास्त्रागम सङ्कुल शून्य बना देगा। पुनः नवीन धूमकेतु से नवीन सृष्टिक्रम आरम्भ होगा। इसप्रकार 'याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधात् शाश्वतीभ्यः समाभ्यः-धाता यथापूर्वमकल्पयत्' इत्यादि रूप से उपगीयमान विधि का यह विचित्र लीलाचक्र इसीप्रकार चक्कर ॥ करता रहेगा जिसके लिए 'इदमित्थमेव' कहने के लिए मानवीय बुद्धि सर्वथा ही असमर्थ है। 'न विश्वमूर्त्तेरवधार्य्यते वपुः ( महाकवि कालिदास )

'शनि बृहस्पति देवसेनाग्रह, मङ्गल बुध ये उपग्रह ज्योतिर्म्मय दिखलाई देते हैं। अतः इन्हें सूर्य्योपग्रह मानना सुसङ्गत बन रहा है। परन्तु मनुष्याधिष्ठित भूपिण्ड क्योंकि ज्योतिर्म्मय से वञ्चित है अतएव इसे सूर्य्योपग्रह मानना असङ्गत सा प्रतीत होता है इस असङ्गति का उस समय भलीभाँति निराकरण होजाता है जब हम उक्त ग्रहों के स्वरूप का परिचय प्राप्त करते हुए वैदिक-ज्योतिर्विज्ञान के स्वरूप से अवगत हो जाते हैं।

'स्वर्ज्योतिः, परज्योतिः, रूपज्योतिः अज्योतिः' भेद से ज्योतिर्विवर्त्त चार भागों में विभक्त माना गया है। चारों ओर से स्वतः प्रकाशित ज्योतिर्म्मण्डल ही 'स्वर्ज्योति' कहलाए हैं। इन्हें ही परिभाषानुसार

प्राय श्रुति के सभी पदों का समन्वय होगया। अब वीतये पद अवशिष्ट है। श्रुति ने 'वीतये' इन तीन अक्षरों से लोकविधान करना बतलाते हुए एक दूसरे 'अन्न-अन्नादविज्ञान' का भी स्पष्टीकरण किया है। लोकवितान हुआ, और-देवताओंने तीन अक्षरों से ( अक्षरानुगता गतित्रयरूपा गति से ) त्रैलोक्य का निर्म्माण किया। परन्तु प्रश्न यह है कि देवताओंने यह महारम्भ प्रयास किया क्यों? किस प्रयोजन को लक्ष्य में रखकर देवताओंने लोकनिर्म्माण किया?। श्रुति का 'वीतये' पद इसी प्रश्न की उपपत्ति बतला रहा है। वीतये का शब्दार्थ है— खाने के लिए। इतः प्रदाना ह्य से ' देवा उपजीवन्ति' ) के अनुसार पार्थिव रस ही सौर-देवप्राणों की जीवनयात्रा का कारण माने गए हैं। सौरप्रजापति महनिर्म्माण में जहाँ अपने शरीरपर्वों का विस्रस्त ( खर्च ) करते रहते हैं वहाँ वे इनके रसों का आदान करते हुए उस विस्रस्त भाग की क्षतिपूर्त्ति भी किया करते हैं। यही पारस्परिक अन्न-अन्नादमाव है जिसका अन्यत्र विस्तार से स्पष्टीकरण हुआ है *। यदि भूलोक न बनता तो यहाँ से द्युलोक में गायत्र-अग्नि के द्वारा पार्थिव रसों का गमन न होता। फलतः द्युलोकस्थ प्राणदेवताओं का विस्रंसन तो होजाता। किन्तु विस्रस्त भाग की क्षतिपूर्त्ति नहीं होती। हम देख रहे हैं कि विस्रंसन के साथ साथ क्षतिपूर्त्ति भी होरही है। इस पारस्परिक आदान-विसर्गात्मक अन्नयज्ञ से ही दोनों का स्वरूप सुरक्षित है। देवताओं की यह अन्नादान प्रक्रिया 'वी-त-यें' इन तीन अक्षरों से उपलक्षित 'पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ' इन तीनों लोकों के रसों से समानरूप से सम्बद्ध है। इसप्रकार 'वीतये यह अक्षर पद जहाँ प्रजापति की गतित्रयी के द्वारा लोकत्रयी-निर्म्माण का रहस्य स्पष्ट कर रहा है वहाँ यही पद लोकत्रय-निर्म्माण की आवश्यकता का भी रहस्योद्घाटन कर रहा है।

अवश्य ही इस रहस्यार्थ को गर्भ में रखने वाले 'अग्न आयाहि वीतये' इस मन्त्रभाग के अनुवचन से यज्ञकर्त्ता यजमान के निवास के लिए लोकसम्पत्ति भी वरीय' होजाती है एवं अन्नसम्पत्ति भी 'विपुल' होजाती है। हम भी इस मन्त्रपद के रहस्यार्थ के उपसंहार से लोकाध्यक्ष तथा अन्नाध्यक्ष उस दिव्याग्नि-देवता से यही प्रार्थना करते हैं कि हमारे इस भारतलोक के तथा भारतीय-भोगसम्पत्ति के भारतीयों को अनन्यस्य भोक्ता बनाने का अनुग्रह करते हुए अपने भारत' नाम को चरितार्थ कर हमें 'अग्ने! महाँ असि ब्राह्मण भारत यह कहने का अवसर प्रदान करें ॥२३॥

मन्त्र का मध्यभाग है 'गृणानो हव्यदातये यह। देवताओंने लोकान्न-सम्पत्तियाँ प्राप्त कर त्रैलोक्योपलक्षित सम्वत्सरमण्डल में अपना स्वतन्त्र साम्राज्य स्थापित कर लिया। क्यों? जानते हैं आप? देवताओंने पहिले आत्म-समर्पण किया सर्वस्व बलिदान किया तब कहीं उन्हें यह वैभव मिला। देवता हमारी भाँति अकर्मण्य नहीं अपितु 'यजमान हैं यज्ञकर्म्म के अनन्य अनुगामी हैं। हम भी इस सम्पत्ति के सभी भोक्ता बन सकते हैं जब यजमान बनें अग्निवितान करें हव्यदाता बनें कर्मठ बनें श्रुतिप्रतिष्ठित सर्वसाधक यज्ञकर्म्म का अनुगमन करें। जो यजमान ऐसे यजमान हैं वे ही उक्त सम्पत्ति के भोक्ता बन सकते हैं। अन्यथा तो सब अन्यथा ही है।

---

×— अहमस्मि प्रथमजा ऋतस्य, पूर्वं देवेभ्यो अमृतस्य नाम।
यो मा ददाति स इ देव मावत्, अहमन्नमन्नमदन्तमद्मि' ॥

उक्त महोपमहद्भाव में से प्रकृत में हमें पाठकों का ध्यान केवल सूर्य्य तथा पृथिवी ( भूपिण्ड ) की ओर ही आकर्षित करना है। जबतक अग्निपञ्चात्मक सूर्य्य से पृथिवी का उदय नहीं हुआ था तबतक सूर्य्य एक विशाल प्रजावचक्ररूप में परिणत रहता हुआ उस स्थान पर्य्यन्त व्याप्त था जहाँ कि आज पृथिवी की अन्तिम परिधि है। सूर्य्य-जिसे कि द्युलोक कहा जाता है, उस समय उसी की व्याप्ति थी। उस समय पृथिवी-अन्तरिक्ष ( सूर्य्य, तथा पृथिवी के मध्य का प्रदेश )-द्यौ ( सूर्य्य ) इसप्रकार का त्रैलोक्य विभाग न था। आज जो द्युलोक ( तदुपलक्षित सूर्य्य ) हमारे भूलोक से ५ कोटि क्रोश विदूरस्थान पर स्थित है जिस द्युलोक को आज छूना तो दूर रहा प्रत्यक्ष भी साक्षात् रूप से ( सावित्ररूप से ) नहीं किया जासकता, वह द्युलोक भूनिर्म्माण से पहिले ( जिस स्थान पर आज भूलोक की अन्तिम परिधि है ) इस भूलोकपर्य्यन्त व्याप्त था। उस समय यदि हम होते तो द्युलोक हाथ से छूआ जासकता था। इसी पूर्वस्थिति का श्रुति ने—'उपस्पृश्या हैव द्यु रास' इन शब्दों में अभिनय किया है ॥२७॥

जिस अर्थ का पूर्व में हमने अपने शब्दों में स्पष्टीकरण करते हुए यह बतलाया है कि, काल पाकर सूर्य्य से भूमाग पृथक हुआ फलत त्रैलोक्य का विभाजन हुआ और उस समय अन्य ग्रहों के प्रबन्धभाव से द्युलोक इस भूलोक से विदूर होगया श्रुति अपने शब्दों में उसी भाव का स्पष्टीकरण कर रही है। प्रश्न यह है कि किसने इस अग्निपुञ्ज को पृथक किया ? । इस प्रश्न का उत्तर इसके अतिरिक्त और क्या होसकता है, कि-सूर्य्य-केन्द्रस्थ प्राणमय प्रजापति की कामना से मनःप्राणयुक्त बने हुए सौर प्राणदेवताओंने ही यह लोकविधान किया। तत्वत भी यही उत्तर समीचीन प्रतीत होता है। सौर-अग्निपुञ्ज अपने गतिवैषम्य से ही सो ग्रहों का जनक बना है। यह गतितत्त्व प्राणकला से सम्बन्ध रखता है। प्राजापत्य मन जहाँ ज्ञानप्रधान है प्राजापत्या वाक् जहाँ अर्थप्रधाना है वहाँ मध्यस्थ प्राजापत्य प्राण क्रियाप्रधान माना गया है। क्रिया ही गतिभाग है। इस इच्छा-प्राजापत्यगति का पर्वरूप से नाम-विज्ञान होता है एवं इस गति का आगे जाकर अग्निपुञ्जस्थ आग्नेय-प्राणदेवताओं से योग होता है। इसी देवगति ( प्राणगति ) से लोक-विभाजन होता है।

इस लोक-विभाजन-प्रक्रिया-में इन्द्र प्रजापति का मौलिक सहयोग बतलाया गया है। वहाँ प्रजापति 'आलम्बन निमित्त उपादान भेद से त्रिसंस्थ माना गया है। अव्ययलक्षणा वही आलम्बन है अक्षरलक्षणा वही निमित्त है एवं क्षरलक्षणा वही उपादान है। अक्षर ही क्योंकि सृष्टि का निमित्त है अतएव कह सकते हैं कि, यहाँ इन्द्र अक्षरप्रजापति ही इस लोकसृष्टि का प्रधान प्रवर्त्तक है। यह इन्द्राक्षर ब्रह्मालक्षणा स्थिति इन्द्रलक्षणा गति तथा विष्णुलक्षणा आगति इन तीन गतियों से युक्त है। सर्वतोदिग्गति स्थिति है अर्वाग्गति आगति है पराग्गति गति है। इसप्रकार अक्षरात्मिका स्थिति आगति-गति-तीनों तत्त्वत गति' ही बन रही हैं। अक्षरमूर्ति प्रजापति अपने इसी अक्षरानुगत-गतित्रयलक्षण गतिभाव से सोमगर्भित अग्न्यक्षर के आधार पर लोकविधान में समर्थ हुए हैं। जिस गतिविच्छेद से भूलोक पृथक हुआ है उस देवगति में ( अग्न्यात्मिका प्राणगति में ) स्थितिरूपा गति भी है। आगतिरूपा गति भी है एवं प्रागतिरूपा गति भी है। इसी रहस्य को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने कहा है कि — 'तानेतैरेव त्रिभिरक्षरैर्व्यनयम्" । देवताओं ने स्वप्रतिष्ठारूप इन्द्र-प्रजापति के ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्राक्षर से सम्बन्ध रखने वाली स्थिति-गति-आगति-रूपा गतियों से ही लोकनिर्म्माण किया।

एवं आप-वायु-सोम-रूप से भृगु भी तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है स्नेहलक्षणा भृगुत्रयी परिधि से हृदय की ओर क्रमशः ( सङ्कुचित होती हुई ) आती रहती है एवं तेजोलक्षणा अङ्गिरात्रयी हृदय से परिधि की ओर क्रमशः ( विकसित होती हुई ) जाती रहती है। अङ्गिरात्रयी का अन्तिम विकास परिधि-सीमा पर पहुँचते ही अर्वाङ्मुख बनकर भृगुत्रयीरूप में परिणत होजाता है। एवमेव भृगुत्रयी का अन्तिम सङ्कोच हृदयसीमा पर पहुँचते ही सहावस्थानामावप्रवचक सञ्चय में परिपक्व होकर पराङ्मुख बनता हुआ अङ्गिरात्रयीरूप में परिणत होजाता है। यहीं से इस अङ्गिरात्रयी के अङ्गों का * ऊर्ध्व की ओर रसन होने लगता है, अतएव इसे 'अङ्गिरा' कहा जाता है। अथवा अङ्ग रस के सम्बन्ध से भी इस पार्थिव अग्नि को 'अङ्गिरा' कहना अन्वर्थ बनता है—। अग्नि ही अङ्गों का स्वरूपरक्षक रस है।

इस अङ्गिरोऽग्नि के भूत-प्राण भेद से दो विवर्त हैं। प्रत्यक्षदृष्ट अङ्गारारूप अग्नि भूतलक्षण अङ्गिरोऽग्नि है। एवं इस भूताङ्गिरोऽग्नि में प्रतिष्ठारूप से प्रतिष्ठित अङ्गिराप्राण प्राणलक्षण अङ्गिरोऽग्नि है। प्राण को ही विज्ञानभाषा में 'ऋषि' कहा गया है। जबतक भूत में प्राण प्रतिष्ठित रहता है तभीतक भूत की स्वरूप-रक्षा होती रहती है। साथ ही जबतक इस प्राण के साथ बाह्य अन्नसम्पत्ति का सम्बन्ध बना रहता है तभीतक यह प्राण भूतरक्षा-कर्म्म में सफल रहता है। अङ्गिराप्राण के परीक्षक अतएव तत्समय की मर्य्यादा के अनुसार 'अङ्गिरा' इस यशोनाम से प्रसिद्ध महर्षियोंने अपने वैध यज्ञो में समिधा-धान ( काष्ठाधान ) से इसी का समिन्धन किया है। इसप्रकार दोनों दृष्टियों से—"समिद्भिरङ्गिर-मङ्गिरस-ऐन्धत' यह वाक्य चरितार्थ होरहा है। 'घृतेन वर्द्धयामसि' का घृतपद 'घृताच्या' की भाँति समिन्धनकर्म्म का अनन्य उपोद्बलक बनता हुआ 'सामिधनी' पद बन रहा है। घृत ही अग्नि का अपना वीर्य्य है। इस पद से समिद्ध अग्नि में इसी वीर्य्य का आधान होरहा है ॥२५॥

त्रैलोक्यात्मक सम्वत्सर में व्याप्त होने से यही 'बृहत्' है सर्वत्र अपने तप से विद्यमान है। साथ ही हमारा यह आहवनीयाग्नि भी सामिधेनियों से समिद्ध होकर महान् बनता हुआ अतिशयरूप से प्रज्वलित होरहा है। अवश्य ही आज यह अग्नि यजमान के शत्रुओं के भी शोक का कारण बन गया है जैसाकि आगे के अभिचार-कर्म्म में स्पष्ट किया गया है। 'यविष्ठ्य' यह इस अग्नि का प्रातिस्विक नाम है। सम्व-त्सराग्नि का पारमेष्ठ्य अमृतसोम से नित्य सम्बन्ध है। इसी अव्ययसोमाहुति के प्रभाव से यह दिव्याग्नि सदा समानरूप से प्रज्वलित रहता हुआ अजर-अमर सदा नित्ययुवा बना रहता है। 'यविष्ठ्य' से अग्नि के इसी स्वरूप का स्पष्टीकरण हुआ है। क्योंकि प्रकृत ऋचा में 'घृतेन' पद है अतएव 'घृतमन्तरिक्षस्य' के अनुसार यह ऋचा अन्तरिक्ष-लोकसम्पत्ति की ही समाहिका बन रही है। इसप्रकार प्रकृत ऋचा निम्न-लिखित रूप से समिद्ध अग्नि की समिद्ध-प्रक्रिया का इतिहास बतलाती हुई इसके स्वरूप का ही स्पष्टीकरण कर रही है—

---

*-'तस्मादङ्गिरसोऽधीयान ऊर्ध्वस्तिष्ठति' (गो० ब्रा० पू० १।६।)।
—( देखिये-सा० छा० भा० ३।२।१० )।

मन्त्र का अन्तिम भाग है नि होता सत्सि बर्हिषि' यह । अग्नि 'होता' है यह 'बर्हि' पर प्रतिष्ठित है एवं बर्हि से निदानेन यहाँ भूलोक ही अभिमेत है जैसा कि पूर्व में समष्टिरूप से मन्त्रार्थ करते हुए सोपपत्तिक बतलाया जा चुका है । इस सामिधेनी का 'बर्हि' पद इस भूलोक का ही अनुगामी है । अतः इसके अनुवचन से यज्ञकर्त्ता यजमान पार्थिव भागधेय का ही अनन्य भोक्ता बन जाता है और यही द्वितीय मन्त्रपदों की संक्षिप्त उपपत्ति है जिसका भाष्य की २२ २३ २४ इन तीन कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है ॥२४॥

'अग्न आयाहि' के अनन्तर वह होता क्रमप्राप्त तीसरी (आवृत्त्यानुसार पाँचवी) निम्नलिखित सामिधेनी–ऋचा का अनुवचन करता है—

(३)-'ओम्–तं त्वा समिद्भिरङ्गिरो घृतेन वर्द्धयामसि ।
बृहच्छोचा यविष्ठ्य–ओम्'इति (५) ।

'प्र वो वाजा अभिद्यव०' इत्यादि प्रथम मन्त्र त्रैलोक्य–व्यापक सम्वत्सराग्नि का समष्टिरूप से संग्राहक है । मन्त्रगत 'वाजा' पद त्रिवृत्स्तोमोपलक्षित भूलोक का मन्त्रोपात्त 'घृताच्या' पद पञ्चदशस्तोमोपलक्षित 'अन्तरिक्ष' का एवं मन्त्रगत 'अभिद्यव' पद एकविंशस्तोमात्मक द्युलोक का संग्राहक बन रहा है । इसप्रकार प्रथम मन्त्र से समष्ट्यात्मक सम्वत्सर अग्नि का ही समिन्धन हुआ है । इस से आगे के— 'अग्न आयाहि वीतये०' 'तं त्वा समिद्भिरङ्गिरा०'–'स नः पृथुश्रवाय्यम्०' इन तीन मन्त्रों से क्रमशः पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ इन तीनों लोकों में प्रतिष्ठित तीनो अग्निपर्वों का समिन्धन हुआ है । 'अग्न आयाहि' का 'बर्हि' पद पार्थिवाग्निपर्व का 'तं त्वा समिद्भि' का 'घृतेन' पद आन्तरिक्ष्याग्नि का, एवं 'स नः पृथु श्रवाय्यं' का 'पृथु' पद दिव्याग्निपर्व का संग्राहक बन रहा है । इसप्रकार इस मन्त्रचतुष्टयी से समष्टि व्यष्टिरूप से उभयथा अग्निदेव का समिन्धन होजाता है इस स्थिति को लक्ष्य में रखकर ही इस मन्त्रचतुष्टयी के अर्थ का समन्वय करना चाहिए ।

'अग्न आयाहि०' से दिव्यलोकस्थ सावित्राग्निरूप दिव्य अग्नि का इस भूलोकोपलक्षित यज्ञाग्नि में आह्वान किया गया । यहाँ आते ही यह पृथिवी की वस्तु बनता हुआ आङ्गिरा पद का अधिकारी बन गया । 'इम एत उपारुह्न' इत्यादि मन्त्रवर्णन के अनुसार पार्थिव अग्नि ही अङ्गिरा कहलाया है । इसीलिए श्रुति ने इसे (आगमन के अनन्तर) 'अङ्गिरा' नाम से व्यवहृत किया है । अग्नि की ही भृगु, तथा अङ्गिरारूप से दो अवस्था मानीं गई है । आगमनदशा में वही भृगु कहलाता है, एवं गमनदशा में वही अङ्गिरा कहलाता है । प्रज्वलित अग्नि में जो अग्निज्वाला है यह साक्षात् भृगु है । अग्नि की अवस्थान्तर भार्गव सोम के बनने का ही नाम ज्वाला है । एवं जिस अङ्गिर पिण्ड से यह ज्वाला निकल रही है वह अङ्गिरोऽग्निमय है जैसा कि—'अर्चिषि भृगुः सम्बभूव अङ्गारेभ्यो अङ्गिरा सम्बभूव । अथ यदङ्गारा अवशान्ताः पुनरुद्दीप्यन्त अथ बृहस्पतिरभवत्' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से स्पष्ट है ।

तात्पर्य यही है कि, तेजः–स्नेह–तत्त्वों के सम्मिश्रण का ही नाम वस्तुस्वरूप है । तेज अङ्गिरा है स्नेह भृगु है । अग्नि–यम–आदित्य भेद से 'अङ्गिरा' भी तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है ।

ऋचा 'पृथुमती' है। तीनों की समष्टि त्रैलोक्यसम्पत्ति की समाहिका बनती हुई 'लोकत्रिच' नाम से प्रसिद्ध है। प्रकृत सामिधेनी-प्रकरण में लोकत्रिच-अध्वरयन्तत्रिच-वृषण्वन्तत्रिच भेद से तीन त्रिच हैं। इनमें पहला लोकत्रिच व्यष्टिरूप से ही त्रैलोक्य में व्याप्त त्र्यग्नि का समिन्धन कर रहा है। मन्त्रार्थ स्पष्ट है ॥२७,२८॥

उक्त लोकत्रिच के अनन्तर वृषण्वन्तत्रिच का अनुवचन आरम्भ होता है। 'स न पृथु श्रवाय्यम्' इत्यादि चौथी ऋचा के अनन्तर यह होता क्रमप्राप्त पाँचवीं (आवृत्त्यानुसार सातवीं) वृषण्वन्तत्रिच की पहिली निम्नलिखित ऋचा का अनुवचन करता है—

(५)-"ओम् ईडेन्यो नमस्यस्तिरस्तमांसि दर्शतः ।
समग्निरिध्यते वृषा ओम् ॥ (७)-(१)

'ताप' जहाँ अग्नि का प्रातिस्विक धर्म्म माना गया है, वहाँ प्रकाश इन्द्र का प्रातिस्विक धर्म्म माना गया है। चन्द्रमा में केवल इन्द्र का सम्बन्ध है अतएव चन्द्रिका में प्रकाश है ताप नहीं। उष्ण जल में केवल अग्नि का सम्बन्ध है अतएव इसमें ताप है प्रकाश नहीं। अग्नि-वरुण का एकत्र समन्वय सम्भव है परन्तु वरुण-इन्द्र का एकत्र सहवास असम्भव है। इसप्रकार ताप-प्रकाश का भलीभाँति पार्थक्य सिद्ध होजाता है। हम जिस और दिव्याग्नि का समिन्धन कर रहे हैं उसमें ताप भी है प्रकाश भी है। इसमें ताप अग्नि का धर्म्म है प्रकाश इन्द्र का धर्म्म है। इन्द्र ही 'वृषा' नाम से प्रसिद्ध है। वृषेन्द्र के समन्वय से ही यह यविष्ठ अग्नि 'वृषा' (प्रकाशयुक्त) बन रहा है। इसी वृषेन्द्र के सहयोग से यह अग्नि अन्धकार दूर करने में समर्थ होरहा है। वृषेन्द्र यज्ञ का अधिपति माना गया है। जबतक यज्ञ में इन्द्र सम्पत्ति का समह नहीं होता तबतक यज्ञ अपूर्ण रहता है। उसी वृषेन्द्र के समह के लिए इन्द्रयुक्त होने से वृषा नाम से प्रसिद्ध अग्नि का प्रकृत ऋचा से समिन्धन हुआ है जो कि अग्नि अलौकिकी मन्त्रभाषा से भी स्तुत (विज्ञ होने वाला) है एवं लौकिक भाषा से भी नमस्कार करने योग्य है। शास्त्रीय कर्म्म में भी यह (प्राणरूप से) उपयुक्त है तथा लौकिक मानवकर्म्म में भी यह (भवरूप से) उपयुक्त है।

'ईडेन्यो नमस्यः' के अनुवचनानन्तर यह होता क्रमप्राप्त ६ ठी (आवृत्त्यनुसार आठवीं) वृषण्वन्तत्रिच की दूसरी निम्नलिखित ऋचा का अनुवचन करता है—

(६)—"ओम्-वृषो अग्निः समिध्यतेऽश्वो न देववाहनः ।
तं हविष्मन्त ईडते ओम् ॥ (८)-(२)

वृषेन्द्र के सम्बन्ध से वृषा बनता हुआ ही यह अग्नि अश्व-रूप में परिणत होकर देवताओं के लिए यज्ञ का वहन करने में समर्थ होता है। सौरलोक से भूलोक की ओर आनेवाला इन्द्रयुक्त दिव्याग्नि ही अश्वरूप में परिणत होकर वापस लौटता हुआ पार्थिव हवि का द्युलोकस्थ देवताओं के लिए-इनके त्रिसत्यभाग की क्षतिपूर्ति के लिए-वहन करता है। सौरज्योति [ इन्द्रगर्भित दिव्याग्नि ] अपने सावित्ररूप से भूमि [भूपृष्ठ] की ओर आरहा है। जिसप्रकार तरणिकिरण-सङ्ग से पानीय-पिण्डात्मक चन्द्रमा अर्द्ध भाग में ही प्रकाशित रहता है एवमेव यह आगत सौर तेज भी भूपृष्ठ के सूर्य्याभिमुख अर्द्ध भूभाग को ही प्रकाशित

"हे पार्थिव अङ्गिरोऽग्ने ! अङ्गिराप्राण के द्वारा पार्थिवद्रव्यरूप समित से-तथा आन्तरिक्ष्य घृत से आप समिद्ध हैं। इसी समिधन्धनकर्म्म से आप त्रैलोक्य में बृहद्रूप से तपते हुए नित्यतरुण बन रहे हैं"

"हे आहवनीयस्थ समिद्ध अग्ने ! अध्वर्य्यु नामक ऋत्विक् काष्ठ, तथा घृताधान से आपके स्वरूप को प्रबुद्ध कर रहा है। हे नित्यतरुण अग्ने ! आप इस समिन्धन कर्म्म से महान् बनते हुए प्रदीप्त बनिए"।

क्योंकि इस ऋचा से अन्तरिक्ष-लोकसम्पत्ति का संग्रह हुआ है अतएव यह स्वरूपत अग्निमयी बनती हुई भी अनिरुक्ता है। अन्तरिक्षलोक का आकाशत्वेन निर्वचन नहीं किया जासकता। यही अन्तरिक्ष की अनिरुक्तता है। इसप्रकार ऋचा के * घृतेन पद की भांति 'अनिरुक्त' भाव भी अनिरुक्त अन्तरिक्ष का समाहक बन रहा है। एवं यही तृतीय मन्त्रपदों की संक्षिप्त उपपत्ति है ॥२५॥

'स त्वा समिद्धि ०' के अनन्तर होता क्रमप्राप्त चौथी (आवृत्ति के अनुसार ६ ठी) निम्नलिखित सामिधेनी-ऋचा का अनुवचन करता है—

(४)- 'ओम्-स न पृथुश्रवाय्यमच्छा देव विवाससि।
बृहदग्ने सुवीर्य्यम् ओम्" इति (६)

वैदिक-परिभाषानुसार 'इयं अयं-इदं' शब्द पृथिवीलोक के 'एष' शब्द अन्तरिक्षलोक का तथा 'असौ अद' इत्यादि शब्द द्युलोक से सम्बद्ध है। ब्राह्मणश्रुति में पठित 'अदः' शब्द उसी पारिभाषिक द्युलोक' की ओर हमारा ध्यान आकर्षित कर रहा है। द्युलोक एवं तत्रस्थ दिव्याग्नि दोनों पृथिव्य-न्तरिक्ष की अपेक्षा 'पृथु (विस्तीर्ण) है साथ ही सुत्य प्राणदेवताओं के निवास से श्रवणीय भी है। कौन इस सर्वसुखैकसाधक द्युलोक, तथा दिव्याग्नि की गाथाएँ सुनना नहीं चाहता ?। अग्नि के इस पृथुश्रवा-रूप से कहा यही जाता है कि यह हमारे यज्ञ में समिद्ध होकर यजमान को भी उस श्रवाय्य दिव्यलोक का पात्र बनावे।

द्युलोक जहाँ श्रवाय्य है वहाँ वीर्य्यशाली-वीर्य्यप्रवर्तक देवताओं के निवास से सुवीर्य्य भी बन है। साथ ही अपने लोक (द्युलोक) के बृहत्साम से 'बृहत्' भी। प्रस्तुत ऋचा द्युलोक की ही अनुग्राहि-का बन रही है जिसके संग्राहक 'पृथु 'श्रवाः 'बृहत्' इत्यादि पद बन रहे हैं। अग्न आयाहि० इत्यादि ऋचा वर्हिष्मती है 'तं त्वा समिद्भि ऋचा वृद्धिमती' है, एवं प्रकृत- स न पृथु श्रवाय्यम्

---

*—'घृतेन पद तथा अनिरुक्तभाव के अतिरिक्त बृहद्भासि' तथा बृहत् पद भी इसी अन्त-रिक्षलोक के समाहक बन रहे हैं। कारण यही है कि, यह अन्तरिक्ष पृथिवी की अपेक्षा उत्तरोत्तर महीयान् तथा बृहत् है

'व्यान' है। इस से ऊपर धीरदिव्यप्राण, तथा नीचे पार्थिव प्राण है इसी के लिए निम्नलिखित उपनिषद्वचन विहित है—

न प्राणेन नापानेन मर्त्यो जीवति कश्चन ॥
इतरेण तु जीवन्ति यस्मिन्नेतावुपाश्रितौ ॥१॥
ऊर्ध्वं प्राणमुन्नयति अपानं प्रत्यगस्यति ॥
मध्ये वामनमासीनं सर्वे देवा उपासते ॥२॥

व्यान से ऊर्ध्व स्थित प्राण प्राण–उदान भेद से दो स्वरूपों में विभक्त है, व्यान से नीचे स्थित अपान समान–अपान भेद से दो मार्गों में विभक्त है। इसप्रकार आध्यात्मिक प्राण के पांच विवर्त्त होजाते हैं। इन में व्यानप्राण मध्यस्थ है, अन्तःस्थ है। इस अन्तःस्थ प्राण के समिन्धन से आठवीं ऋचा भी मध्यस्था है। इस समिन्धन से समिन्धनकर्त्ता अपनी मण्डली में मध्यस्थ बन जाता है ॥८॥

'शोचिष्केशस्तमीमहे०' इत्यादि मन्त्रभाग से शिश्नेन्द्रिय का ही समिन्धन करता है। कामाग्निमय–वाप शाक्तिक इतर प्राणों से कहीं प्रबल है। इन का बीज शिश्न ही माना गया है। शिश्नोदर–परायण कामभोगासक्त मनुष्य कामप्रतिबन्ध–दशा में अग्निशयरूप से सन्तप्त रहते हैं। इसी सादृश्य से शिश्न के लिए 'शोचिष्केश' पद प्रयुक्त हुआ है ॥९॥

'समिद्धो अग्न आहुतः' इत्यादि मन्त्रभाग से अवाक्प्राण (गुदप्राण) का ही समिन्धन होता है। एवं—'आजुहोता दुवस्यत' इत्यादि से समष्टिरूप से सर्वाङ्गशरीर का ही समिन्धन होता है ॥१०॥

इसप्रकार उक्त समिन्धन–भावना से होता का सर्वाङ्गशरीर व्यष्टि–समष्टिरूप से समिद्ध अग्निवत् प्रज्वलित होजाता है। यदि होता चाहे, तो अपमान करने वाले पर उक्त भावना के साथ 'प्राणं वा एतदात्मनोऽग्नावाधा०' इत्यादि रूप से कृत्याप्रयोग कर सकता है जिनका ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, १९, २०, २१ इन ११ कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है।

उक्त समिन्धनकर्म्म तथा अभिचारकर्म्म से बतलाना प्रकृत में यही है कि, सामिधेनी से समिद्ध अग्नि तथा समिन्धनकर्त्ता होता दोनों समानधर्म्मा हैं, अनवधृष्य हैं, अनवमृश्य हैं। उनका कभी तिरस्कार नहीं करना चाहिए। ऐसे इस महान्–स्तुत्य–नमस्य अग्निदेवता के लिए, एवं अग्निरहस्यवित् एसे ब्राह्मणश्रेष्ठ होता के लिए निरतिशय प्रणतभाव से आस्था–श्रद्धा–पूर्वक ही हमारी अनेक नम उक्तियाँ समर्पित हैं ॥२२॥

## चौथे अध्याय में तीसरा, तथा तीसरे प्रपाठक में पाँचवाँ ब्राह्मण समाप्त

## समाप्त चेदं ब्राह्मणचतुष्टयात्मकं सामिधेनी–ब्राह्मणम्

—•—

श्रीः

इति—शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये—
ब्राह्मणचतुष्टयात्मक-"*सामिधेनीब्राह्मणम्*"
उपरतम्



श्रीः

# अथ–शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये
# द्विब्राह्मणात्मकं–"आघारब्राह्मणम्"

---

## अथ चतुर्थाध्याये चतुर्थं ब्राह्मणम्
## तृतीय–प्रपाठकके च षष्ठ ब्राह्मणम्
## *( आघारब्राह्मणानुगतञ्च प्रथम ब्राह्मणम् )*
## १

---

### १६–पूर्वोत्तराघारकर्म्म
### आघारयोर्निदानम्

(मूल)—ते वा एतमग्निं समैन्धिषत–'समिद्धे देवेभ्यो जुहवाम'–इति । तस्मिन्नेते–एव प्रथमे आहुती जुहोति–मनसे चैव वाचे च । मनश्च ह वै वाक् च युजौ देवेभ्यो यज्ञं वहतः ॥१॥

स यदुपांशु क्रियते–तन्मनो देवेभ्यो यज्ञं वहति । अथ यद्वाचा निरुक्तं क्रियते–तद् वाग् देवेभ्यो यज्ञं वहति । एतद्वा इदं द्वयं क्रियते; तदिते–एवैतत् सन्तर्पयति । तृप्ते प्रीते देवेभ्यो यज्ञं वहात इति ॥२॥

स्रुवेण तमाघारयति–यं मनस आघारयति । वृषा हि मनः, वृषा हि स्रुवः ॥३॥

स्रुचा तमाघारयति–यं वाच आघारयति । योषा हि वाक्, योषा हि स्रुक् ॥४॥

तूष्णीं तमाघारयति यं मनस आघारयति, न स्वाहेति चन । अनिरुक्तं हि मनः, अनिरुक्तं ह्येतत्–यत् तूष्णीम् ॥५॥

मन्त्रेण तमाघारयति—यं वाच आघारयति । निरुक्ता हि वाक्, निरुक्तो हि मन्त्रः ॥६॥

आसीनस्तमाघारयति—य मनस आघारयति, तिष्ठंस्तम्—यं वाचे । मनश्च ह वै वाक् च, युजौ देवेभ्यो यज्ञं वहतः । यतरो वै युजोर्ह्रसीयान् भवति—उपवाजं वै तस्मै कुर्वन्ति । वाग् वै मनसो ह्रसीयसी । अपरिमिततरमिव हि मन , परिमिततरेव हि वाक् । तद्वाच एवैतदुपवाजं करोति । ते सयुजौ देवेभ्यो यज्ञं वहत । तस्मात् तिष्ठन् वाच आघारयति ॥७॥

देवा ह वै यज्ञं तन्वानाः । तेऽसुररक्षसेभ्य आसङ्गाद् बिभयाञ्चक्रुः । त एतद्दक्षिणत प्रत्युदश्रयन् । उच्छ्रितमिव हि वीर्यम् । तस्माद्दक्षिणतस्तिष्ठन्नाघारयति । स यदुभयत आघारयति—तस्मादिदं मनश्च वाक् च समानमेव सन्नानेव । शिरो ह वै यज्ञस्य तयोरन्यतर आघारयो , मूलमन्यतर ॥८॥

स्रुवेण तमाघारयति—यो मूलं यज्ञस्य । स्रुचा तमाघारयति य शिरो यज्ञस्य ॥९॥

तूष्णीं तमाघारयति—यो मूलं यज्ञस्य । तूष्णीमिव हीद मूलम् , नो ह्यत्र वाग् वदति ॥१०॥

मन्त्रेण तमाघारयति—यः शिरो यज्ञस्य । वागधि मन्त्रः । शीर्ष्णो ह्ययमधि वाग् वदति ॥११॥

आसीनस्तमाघारयति—यो मूलं यज्ञस्य । निषण्णमिव हीदं मूलम् । तिष्ठंस्तमाघारयति—यः शिरो यज्ञस्य । तिष्ठतीव हीदं शिर ॥१२॥

## अग्निसम्मार्जनम्

स स्रुवेण पूर्वमाघारमाघार्याह—'अग्निमग्नीत्सम्मृड्ढि' इति । यथा धुरमभ्यूहेदेवं तत्—यत्पूर्वमाघारयति । अभ्युह्य हि धुरं युञ्जन्ति ॥१३॥

अथ सम्मार्ष्टि—युनक्त्येवैनमेतद्, युक्तो देवेभ्यो यज्ञं वहादिति । तस्माद् सम्मार्ष्टि । परिक्रामं सम्मार्ष्टि । परिक्राम हि योग्यं युञ्जन्ति । त्रिस्त्रिः सम्मार्ष्टि । त्रिवृद्धि यज्ञ ॥१४॥

स सम्मार्ष्टि–'अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा सरिष्यन्तं वाजजितꣳसम्मार्ज्मि' (२ अ ७ म ) इति। यज्ञं त्वा वक्ष्यन्तं सम्मार्ज्मि, इत्येवैतदाह। अथोपरिष्टात् तूष्णीं त्रिः। तद्यथा युक्त्वा प्राजेत्–प्रेहि वहति, एवमेवैतत्कश्यायोपनिपतति–प्रेहि, देवेभ्यो यज्ञं वहेति। तस्मादुपरिष्टात्तूष्णीं त्रिः। तद्यदेवान्तरेण कर्म क्रियते–तस्मादिद मनश्च वाक् च समानमेव सन्नानेव ॥१५॥

## इति चतुर्थाध्याये चतुर्थं ब्राह्मण–समाप्तम्

## तृतीय–प्रपाठके च षष्ठ ब्राह्मण–समाप्तम्

## आघारब्राह्मणानुगतश्च प्रथम ब्राह्मणमुपरतम्

१

---

## तृतीयप्रपाठकश्चात्र–समाप्तः

३

---

श्रीः

# अथ—चतुर्थाध्याये पञ्चम ब्राह्मणम्
# चतुर्थप्रपाठके च प्रथम ब्राह्मणम्
# आघारब्राह्मणानुगतश्च द्वितीय ब्राह्मणम्

# २

## २०—उत्तराघारकर्म्म

(मूल)—स स्रु चोत्तरमाघारयिष्यन् पूर्वेण स्रु चावञ्जलिं निदधाति—'नमो देवेभ्य' स्वधा पितृभ्यः ( २ अ० ७ मं० ) इति । तद्देवेभ्यश्चैवैतत् पितृभ्यश्चार्त्विज्य करिष्यन् निह्नुते । 'सुयमे मे भूयास्तम्' ( २ अ० ७ मं० ) इति । स्रु चावादत्ते—सुमरे मे भूयास्तम् । मर्त्तुं वां शक्येयमित्येवैतदाह । 'अस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्यं सम्भ्रियासम्' ( २ अ० ८ मं० ) इति । अविक्षुब्धमद्य देवेभ्यो यज्ञं तनवा—इत्येनैवतदाह ॥१॥

'अङ्घ्रिणा विष्णो मा त्वावक्रमिषम्' ( २ अ० ८ मं० ) इति । यज्ञो वै विष्णुः, तस्मा एवैतन्निह्नुते—मा त्वावक्रमिषमिति । 'वसुमतीमग्ने ते छायामुपस्थेषम्' ( २ अ० ८ मं० ) इति । साध्वीमग्ने ते छायामुपस्थेयमित्येवैतदाह ॥२॥

'विष्णोस्थानमसि' ( २ अ० ८ मं० ) इति । यज्ञो वै विष्णुः, तस्येव सन्त-दन्तिर्क तिष्ठति, तस्मादाह—विष्णो स्थानमसीति । 'इत इन्द्रो वीर्यमकृणोत्' (२ अ० ८ मं० ) इति । अतो हीन्द्रस्तिष्ठन् दक्षिणतो नाष्ट्रा रक्षांस्यपाहन्, तस्मादाह—इत इन्द्रो वीर्यमकृणोदिति । 'ऊर्ध्वोऽध्वर आस्थात्' ( २ अ० ८ मं० ) इति । अध्वरो वै यज्ञः, ऊर्ध्वो यज्ञ आस्थादित्येवैतदाह ॥३॥

'अग्ने वेर्होत्रं वेर्दूत्यम्' ( २ अ० ६ मं० ) इति । उभयं वा एतदग्निर्देवानाम् होता च दूतश्च । तदुभय विद्धि—यद्देवानामसीत्यवैतदाह । 'अवतां त्वां द्यावापृथिवी

अथ त्वा द्यावापृथिवी' ( २ अ० ६ म० ) इति । नात्र तिरोहितमिवास्ति । 'स्विष्टकृद्-देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषाभूत् स्वाहा' ( २ अ० ६ म० ) इति । इन्द्रो वै यज्ञस्य देवता, तस्मादाह-इन्द्र आज्येनेति । वाचे वा एतमाघारमाघारयति । इन्द्रो वागित्यु-वा आहु । तस्मादेवाह-इन्द्र आज्येनेति ॥४॥

अथासंस्पर्शयन्त्स्रुचौ पर्येत्य ध्रुवया समनक्ति । शिरो वै यज्ञस्योत्तर आघारः । आत्मा वै ध्रुवा । तदात्मन्यवैतच्छिर प्रतिदधाति । शिरो वै यज्ञस्योत्तर आघार । श्रीर्वै शिर । श्रीर्हि वै शिरस्तस्मात्-योऽर्द्धस्य श्रेष्ठो भवति असावमुष्यार्द्धस्य शिर इत्याहु ॥५॥

यजमान एव ध्रुवामनु । योऽस्मा अरातीयति स उपभृतमनु । स यद्धोपभृता समञ्ज्याद्-यो यजमानायारातीयति-तस्मिंश्छ्रियं दध्यात्, तद्यजमान एवैतच्छ्रियं दधाति, तस्माद् ध्रुवया समनक्ति ॥६॥

स समनक्ति-'सञ्ज्योतिषा ज्योति' ( २ अ० ६ म० ) इति । ज्योतिर्वा इतरस्यामाज्य भवति, ज्योतिरितरस्याम् । त एतदुभे ज्योतिषी सञ्ज्यत । तस्मादेव समनक्ति ॥७॥

अथातो मनसश्चैव वाचश्चाहमद्र उदितम् । मनश्च ह वै वाक चाहमद्र ऊदाते ॥८॥

तद्ध मन उवाच-अहमेव त्वच्छ्रेयोऽस्मि, न वै मया त्व किञ्चनानभिगत वदसि । सा यन्मम त्व कृतानुकरानुवर्त्मासि, अहमेव त्वच्छ्रेयोऽस्मीति ॥९॥

अथ ह वागुवाच-अहमेव त्वच्छ्रेयस्यस्मि, यद्वै त्व वेत्थ-अहं तद्विज्ञपयामि, अह सज्ञपयामीति ॥१०॥

ते प्रजापति प्रति प्रश्नमेयतुः । स प्रजापतिर्मनस एवानूवाच मन एव त्वच्छ्रेय, मनसो वै त्वं कृतानुकरानुवर्त्मासि, श्रेयसो वै पापीयान् कृतानुकरोऽनुवर्त्मा भवतीति ॥११॥

सा ह वाक् परोक्ता विसिष्मिये । तस्यै गर्भ पपात । सा ह वाक् प्रजापतिमुवाच-अहव्यवाडेवाह तुभ्य भूयासम्, यां मा पराबोच इति । तस्माद् यत्किञ्च प्राजापत्य यज्ञे क्रियते उपांशुव तत् क्रियते । अहव्यवाड्धि वाक् प्रजापतय आसीत् ॥१२॥

तद्वै तद्देवा रेतश्चर्मन् वा यस्मिन् वा बभ्रुः। तद्ध स्म पृच्छन्ति-अत्रैव त्वा ३ इति। ततोऽत्रि सम्बभूव। तस्मादप्यात्रेय्या योषितैनस्वी। एतस्यै हि योषायै वाचो देवताया एते सम्भूताः॥१३॥

इति-प्रथमकाण्डे चतुर्थाध्याये पञ्चम ब्राह्मण
चतुर्थप्रपाठके च द्वितीय ब्राह्मण
समाप्तम्
आघारब्राह्मणानुगतञ्च द्वितीय ब्राह्मण उपरतम्

२

द्विब्राह्मणात्मकमाघाराब्राह्मणञ्चात्रोपरतम्

शतथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये-प्रथमकाण्डे चतुर्थोऽध्यायश्चात्र समाप्त

४

# चौथे अध्याय में चौथा, तथा तथा तीसरे प्रपाठक में ६ ठा ब्राह्मण आधारब्राह्मणानुगत प्रथम ब्राह्मण

१

## १—पूर्वोत्तराघारों की उपपत्ति—

( अनुवाद )—उस ( प्रसिद्ध ) इस ( आहवनीय ) अग्नि को ( अग्निसमिन्धनोपयुक्त पूर्वोक्त कर्म्म से उन्होंने * इस उद्देश्य से कि ) 'समिद्ध ( सामिधेनी मन्त्रशक्तियुत होने से देवभागयुक्त ) अग्नि में देवताओं के लिए हम आहुति देते हैं' समिद्ध कर लिया। ( अर्थात् देवाहुति के योग्य बनाने के लिए ही पूर्वोक्त सामिधेन्यनुवचनकर्म्म के द्वारा आहवनीय अग्नि का समिन्धन हुआ है। इस कर्म्म से यह अग्नि देवाहुति-ग्रहण-योग्य बन गया है ) । ( यजमानादि के द्वारा समिद्ध ) इस आहवनीय अग्नि में अध्वर्यु नामक ऋत्विक् मन के लिए और वाक् के लिए यही दो आहुतियों का हवन करता है। मन तथा वाक्, दोनों से संयुक्त होकर ( मिथुनभाव में परिणत होकर द्युलोकस्थ प्राणात्मक ) देवताओं के लिए (पृथिवीलोक से यज्ञ-यज्ञातिशयोत्पादक आहुतिप्राण ) का वहन करते हैं ( ले जाते हैं ) । ( अर्थात् आहवनीय में हुत आहुतिद्रव्य का प्राणरूप से द्युलोक में मनोवाक् के द्वारा ही गमनलक्षण ऊर्ध्व वितान होता है। अतः देवाहुति से पहिले आहुतिप्रापक मनोवाक के लिए दो आहुतियाँ देना आवश्यक है ) ॥ १ ॥

अध्वर्यु के द्वारा जो तूष्णीं ( आहुतिकर्म्म ) किया जाता है, इस उपांशुकर्म्म से मन देवताओं के लिए यज्ञ ( आहुति ) का वहन करता है। जो कि वाक्-पूर्वक ( उच्चारण-पूर्वक ) निरुक्त ( प्रकट ) भाव से ( आहुतिकर्म्म ) किया जाता है, इस निरुक्तकर्म्म से वाक्तत्त्व देवताओं के लिए यज्ञ का वहन करता है। ( अर्थात् मन अनिरुक्त होने से उपांशु है अतएव मन के लिए तूष्णीं आहुति दी जाती है, क्योंकि तूष्णीभाव अनिरुक्तभाव है। वाक् निरुक्त है अतएव वाक् के लिए उच्चारणपूर्वक आहुति दी जाती है क्योंकि उच्चारणभाव निरुक्तभाव है ) । इसप्रकार

*—समिन्धनकर्म्म में यज्ञफलभोक्ता यजमान के आत्मा ( इन्द्र ) का योग होता है अध्वर्यु नामक ऋत्विक् इध्माधान करता है ब्रह्मा नामक ऋत्विक् होता को सामिधेन्यनुवचन की अनुज्ञा प्रदान करता है एवं होता नामक ऋत्विक् सामिधेनी-ऋचाओं के अनुवचन से अग्नि-समिन्धन करता है। इसप्रकार यजमान अध्वर्यु ब्रह्मा होता चारों के व्यापार से अग्निसमिन्धन-कर्म्मेतिकर्त्तव्यता सम्पन्न होती है। इसी अभिप्राय से 'समैन्धिषत' यह बहुवचन प्रयुक्त हुआ है।

तद्वै तद्रेषा रेतश्चर्मन् वा यस्मिन् वा बभ्रु । तद्ध स्म पृच्छन्ति—अत्रैव त्वा ३ दिति । ततोऽग्नि सम्बभूव । तस्मादप्याग्नेय्या यापितैनसी । एतस्यै हि योषायै वाचो देवताया एते सम्भूता ॥१३॥

इति—प्रथमकाण्डे चतुर्थाध्याये पञ्चम ब्राह्मण
चतुर्थप्रपाठके च द्वितीय ब्राह्मण
समाप्तम्
आघारब्राह्मणानुगतश्च द्वितीय ब्राह्मण उपरतम्
२



द्विब्राह्मणात्मकमाघाराब्राह्मणश्चात्रोपरतम्



शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये—प्रथमकाण्डे चतुर्थोऽध्यायश्चात्र समाप्त
४



कि वाक्तृप्ति के लिए करता है । ( मनोऽनुगत पूर्वाचार बैठ बैठ एवं वागनुगत उत्तराचार खड़े खड़े क्यों होता है ?, इस प्रश्न की उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है )—( पूर्वकथनानुसार ) मन, और वाक्, दोनों ( अभ्ययुग्मवत ) मिलकर देवताओं के लिए [ रथरूप ] यज्ञ का वहन करते हैं । [ रथ में जुड़े हुए दो अश्वों में से ] जो अश्व नाटा होता है लोक में रथवाहक सारथि उसके लिए 'उपयह' * करते हैं । ( वाक् और मन दोनों इस यज्ञरथ के वहन करने वाले दो अश्व हैं, परन्तु ) मनोरूप अश्व की अपेक्षा वागरूप अश्व नाटा है । क्योंकि मन अपरिमित [ विशाल ] सा है, और वाक् परिमित [ संकुचित ] सी है । [ खड़ा खड़ा वागनुगत उत्तराघार करता हुआ ] अध्वर्यु वाक् से ही उपयह का सम्पादन कराता है । [ इस उपयह से वाक् मन से समतुलित होजाती है फलतः ] दोनों समानरूप से यज्ञरथ में जुड़कर सरलतया यज्ञरथ का वहन करने में समर्थ होजाते हैं । एकमात्र इस [ समतुलनभावावाप्ति के ] लिए ही वागनुगत उत्तराघार का खड़े खड़े सम्पादन करता है । समान-वहनप्रवृत्ति सम्पत्ति-प्राप्ति के लिए ही वागनुगत आघार तिष्ठन् विहित है, यही निष्कर्ष है ॥ ७ ॥

[ आहवनीयकुण्ड के दक्षिणभाग में खड़े होकर वागनुगत उत्तराघारकर्म्म किया जाता है । खड़े होकर साथ ही दक्षिणदिशा में उत्तराघार करने का एक कारणान्तर बतलाती हुई श्रुति कहती है ]—देवदेवताओंने यज्ञ का वितान किया । [ यज्ञवितान करते हुए ] वे देवदेवता [ दक्षिण दिक्स्थ ] असुर-राक्षसों की आक्रमणाशङ्का से भयत्रस्त होगए । [ इस भय से त्राण पाने के लिए देवदेवता लोग आहवनीय के दक्षिण भाग में [ सावधान होकर असुरों की प्रतिस्पर्द्धा में ] खड़े हो गए । [ शत्रुभय सभीतक भयोत्पादक बना रहता है, जबतक हम प्रत्युत्तर देने में असमर्थ रहते हैं । जब हम आततायी के सम्मुख सन्नद्धीभूत होकर प्रत्याक्रमण के लिए खड़े होजाते हैं, तो शत्रु शान्त हो जाता है । अतमेव देवताओं नें स्ववितान-यज्ञमण्डल की दक्षिण दिशा में अग्नि देव को खड़ा कर सौम्य असुराक्रमण से त्राण पाया था । एवं प्राकृतिक प्राणदेवताओं के नित्य-प्राकृतिक यज्ञ में अग्नियुत इन्द्रप्राण के द्वारा आसुरप्राण का निरोध होता रहता है । प्रकृति के अनुसार जैसे देवताओं नें किया तदनुसार ही हम अपने इस वैधयज्ञ में करना चाहिए, जैसाकि-'देवाननुविधा वै मनुष्याः' इत्यादि निगम से स्पष्ट है । दक्षिणदिक्स्थ आसुरप्राणनिरोध के लिए

* यदि रथवहन करने वाले दो घोड़ों में से एक अश्व दूसरे से नाटा होता है तो इस उस नीचकाय अश्व की ऊंचाई से समतुलित करने के लिए इसके स्कन्ध प्रदेश में अपेक्षित परिमाणयुक्त एक काष्ठ-वस्त्रात्मक स्थूलपीठ बांध दिया जाता है । इससे दोनों की ऊँचाई समतुलित होजाती है । यही स्थूलपीठ वैदिकपरिभाषा में 'उपयह' कहलाया है ।

उपांशु, तथा उच्चारणमात्र के द्वारा अध्वर्यु यही दोनों मनोवाक्-भावों की सम्पत्ति सम्पन्न करता है इन दोनों आहुतियों से यह मनोवाग्भावों को ही तृप्त करता है। (प्रयोजन इस तृप्तिकर्म का यही है कि, आहुतिद्वय से) तृप्त मन और वाक् देवताओं के लिए यज्ञ का वहन करें ॥२॥

(ये दोनों आहुतियाँ क्रमशः 'पूर्वाघार, उत्तराघार' नाम से प्रसिद्ध हैं। पूर्वाघाराहुति मनस्तृप्ति से सम्बन्ध रखती है एवं उत्तराघाराहुति वाक्तृप्ति से सम्बन्ध रखती है। स्रुवपात्र पुरुष की प्रतिकृति है, उधर मन भी पुरुष है। अतएव पूर्वाघाराहुति स्रुवपात्र से होती है। स्रुक्पात्र स्त्री की प्रकृति है उधर वाक् भी स्त्री है। अतएव उत्तराघाराहुति स्रुक्पात्र से होती है। वृषा-योषात्मक इसी मिथुनभाव का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है)—'स्रुव' नामक पात्र के द्वारा उस आघाराहुति (पूर्वाघाराहुति) का सम्पादन करता है, जिसे कि मनस्तृप्ति के लिए करता है। क्योंकि मन वृषा (पुरुषप्रकृति) है, उधर स्रुवपात्र भी वृषास्थानीय ही है ॥ ३ ॥

स्रुक्पात्र के द्वारा उस आघाराहुति (उत्तराघाराहुति) का सम्पादन करता है जिसे कि वाक्तृप्ति के लिए करता है। क्योंकि वाक् योषा (स्त्रीप्रतिकृति) है उधर स्रुक्पात्र भी योषा-स्थानीय है ॥ ४ ॥

तूष्णीं उस आघाराहुति (पूर्वाघाराहुति) का सम्पादन करता है जिसे कि मनस्तृप्ति के लिए करता है (साथ ही इस कर्म में) 'स्वाहा' इसका भी उच्चारण नहीं करता है। (तात्पर्य्य कहने का यही है कि मन्त्राहुतिकाल में मन्त्र की समाप्ति पर आहुति देते समय 'स्वाहा' *शब्द का उच्चारण स्वभावसिद्ध-अभ्याससिद्ध है। कहीं ऐसा न हो कि, मनस्तृप्ति के लिए विहित* पूर्वाघार में अभ्यासवश 'स्वाहा' का उच्चारण होजाय। इस स्वाभाविक प्रवृत्ति के निरोध के लिए ही श्रुति को 'न स्वाहेति चन' इत्यादि रूप से आदेश देना पड़ा है)। मन अनिरुक्त (इद यावच्छिन्न होने से अप्रत्यक्ष-अप्रकट) है। वह भी अनिरुक्त ही भाव है, जो कि तूष्णीं (चुपचाप) है। इसलिए मानसाघार तूष्णीं ही होना चाहिए) ॥ ५ ॥

मन्त्रोच्चारणपूर्वक उस आघाराहुति (उत्तराघाराहुति) का सम्पादन करता है, जिसे कि वाक्तृप्ति के लिए करता है। वाक् निश्चयेन निरुक्त (प्रकटभावापन्ना है। यह भी निरुक्त ही भाव है, जो कि मन्त्र (मन्त्रोच्चारण) है। (इसलिए वागाघार मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही होना चाहिए ॥ ६ ॥

बैठा बैठा उस आघाराहुति (पूर्वाघाराहुति) का सम्पादन करता है, जिसे कि मनस्तृप्ति के लिए करता है। खड़ा खड़ा उस आघाराहुति (उत्तराघाराहुति) का सम्पादन करता है जिस

करता है, जोकि यज्ञ का मस्तक है। ( शरीर प्रदेश में ) मस्तक खड़ा हुआ-सा ही है। ( तात्पर्य्य यही है कि, पूर्वाघार मूलस्थानीय है, एवं इसका मन से सम्बन्ध है। तथा उत्तराघार मस्तक-स्थानीय है, एवं इसका वाक् से सम्बन्ध है। मूलतत्त्व अनिरुक्त आसीनवत् है, अतएव तत्-सम्पादक पूर्वाघार अनिरुक्त-आसीन भाव के द्वारा सम्पन्न किया जाता है। शिरोभाग निरुक्त, तिष्ठद्वत् है, अतएव तत्सम्पादक उत्तराघार समन्त्रक-तिष्ठद्भाव के द्वारा सम्पन्न किया जाता है ॥१२॥

## २—अग्निसम्मार्जन—

यह अध्वर्यु ( आहवनीय अग्नि में तूष्णीं ) पूर्वाघार का सम्पादन करके ( आग्नीध्र नामक ऋत्विक् को ) प्रैष करता है कि—'हे अग्नीत्! ( आग्नीध्र! ) ( अब तुम आहवनीय ) अग्नि का सम्मार्जन करो'। जिसप्रकार ( रथवाहक बैल के स्कन्धप्रदेश में ) जूआ डालते हैं, उसीप्रकार का यह कर्म्म है जोकि पूर्वाघार का सम्पादन करना है। स्कन्ध प्रदेश में पहिले जूआ डालकर ही पीछे चर्म्मपाश से बाँधते हैं। ( तात्पर्य्य यही हुआ कि रथवहन करने वाले वृषभों को पहिले रथ धुर के नीचे लाकर उनके स्कन्ध प्रदेश में धुर ( जूआ ) डाला जाता है। अनन्तर नियत चर्म्मपाश से उनके ग्रीवास्थानों को बाँध दिया जाता है। यहाँ आहवनीय अग्नि ही यज्ञरथ वहन करने वाला वृषभ है। पूर्वाघार करना इसके स्कन्ध-प्रदेश पर जूआ डालना है, एवं सम्माज्जन करना पाशबन्धन से युक्त करना है। क्योंकि पूर्वाघार धुर स्थापन स्थानीय है, एवं धुरस्थापन सम्माजनरूप पाशबन्धन से पहिले होता है अतएव यहाँ भी पूर्वाघारकर्म्म सम्मार्जनकर्म्म से पहिले किया जाता है अनन्तर अग्निसम्माजन के लिए आग्नीध्र को आदेश दिया जाता है। पूर्वाघार स्कन्ध प्रदेश में धुरस्थापन स्थानीय है, यह बतला कर अब सम्माजन कर्म्म को पाशबन्धन स्थानीय बतलाती हुई श्रुति कहती है ) ॥१३॥

यह आग्नीध्र ( नामक ऋत्विक् अध्वर्यु के प्रैषानुसार ) आहवनीय अग्नि का * सम्माजन करता है। इस सम्माजनकर्म्म से यह आग्नीध्र ( वृषभ-स्थानीय धुर युक्त इस आहवनीय ) अग्नि को ( पाशबन्धन से ) ही ( यज्ञरथ में ) युक्त करता है। ( यज्ञरथ में पाशबन्धन से )

*—आहवनीय अग्निकुण्ड के पश्चिम दक्षिण उत्तर, इन तीन प्रान्तभागों में प्रतिष्ठित तीन इध्मकाष्ठ ही परिधियाँ हैं। पहिले परिधि-स्थापनानुसार इन तीनों परिधियों से संलग्न अग्नि का त्रिरावृत सम्मार्जन किया जाता है अनन्तर आहवनीय अग्नि का ऊपर से तीन बार तूष्णीं सम्मार्जन किया जाता है। यही आग्नीध्रकृत संमाजन है जैसाकि सूत्रप्रदर्शित पद्धतिसंग्रह में स्पष्ट किया जाने वाला है।

ही दक्षिण की ओर खड़े होकर वागनुगत उत्तराघारकर्म्म किया जाता है ]। वीर्य्य खड़ा हुआ-सा है। [ बैठने में शरीरबल मन्द-सा रहता है। खड़े होजाने पर बल उद्बुद्ध हो जाता है ]। इसलिए दक्षिण की ओर खड़े होकर ही उत्तराघार का सम्पादन करता है। असुराक्रमणनिरोधक वीर्य्यभाव की प्राप्ति के लिए ही खड़े होकर आघारकर्म्म किया जाता है, यही उपपत्ति-निष्कर्ष है।

( मन के लिए विहित पूर्वाघार आहवनीय से उत्तर बैठ कर सम्पादित होता है, वाक् के लिए उत्तराघार आहवनीय से दक्षिण खड़े होकर सम्पादित होता है। आहुति-प्राप्ति-स्थान-लक्षण आहवनीयाग्नि समान है, आहुतिप्रदानस्थान उत्तर-दक्षिण-भेद से नाना भिन्न-हैं। उधर मन और वाक् दोनों आहुति-प्रापकत्वेन समान हैं एवं स्वस्वरूप से भिन्न भिन्न हैं। इसी साम्यसिद्धि के लिए समानाग्नि में उभयाघाराहुति होती है। प्रदेशत्वेन दोनों नाना हैं अतएव दक्षिणोत्तर प्रदेश में आसीन तथा तिष्ठद् रूप से आहुति दी जाती है। मनोवाक् के इसी समानत्व एवं नानात्व धर्म्म के साथ समतुलन बतलाती हुई श्रुति कहती है )—यह अध्वर्यु जोकि ( आहवनीय अग्नि में आहवनीय अग्नि से ) दक्षिणोत्तर ( तिष्ठन्-आसीन रूप से ) आघार करता है इसीलिए यह मन तथा वाक् का युग्म समान रहता हुआ भी नाना—वत् है ॥

( वागनुगत ) उत्तराघार तथा ( मनोऽनुगत ) पूर्वाघार दोनोंमें से एक ( वागनुगत उत्तर ) आघार ( इस देवगर्भलक्षण ) यज्ञ ( पुरुष ) का मस्तक (शिर की प्रतिकृति) है, एवं एक ( मनोऽनगत पूर्व ) आघार (इस) यज्ञ का मूल ( मूलस्थान की प्रतिकृति है ) ॥८॥

स्रुवपात्र के द्वारा उस ( मनोऽनुगत पूर्व) ( आघार का सम्पादन करता है, जोकि यज्ञ का मूल है। स्रुक्पात्र के द्वारा उस ( वागनुगत उत्तर ) आघार का सम्पादन करता है, जो कि यज्ञ का मस्तक है ॥९॥

तूष्णीं उस ( मनोनुऽगत पूर्व ) आघार का सम्पादन करता है जोकि यज्ञ का मूल है। मूलतत्त्व ( हृदयस्थान ) तूष्णीं ( अनिरुक्त ) वत् है। यहाँ वाग्व्यापार अवरुद्ध है ॥१० ॥

मन्त्रोच्चारण के द्वारा उस ( वागनुगत उत्तर ) आघार का सम्पादन करता है, जोकि यज्ञ का मस्तक है। मन्त्रोच्चारण व्यापार वाग्व्यापारयुक्त है ( वाङ्मय है )। मस्तक ( तत्रस्थ मुखानुगता वागिन्द्रिय ) के द्वारा ही वागुच्चारण होता है ॥११॥

बैठा बैठा उस ( मनोऽनुगत पूर्व ) आघार का सम्पादन करता है जो कि यज्ञ का मूल है। मूलतत्त्व बैठा हुआ-सा ही है। खड़ा खड़ा उस ( वागनुगत उत्तर ) आघार का सम्पादन

उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है )—सो जो कि आग्नीध्र पूर्वोत्तराघार के मध्य में यह सम्मार्जन करता है, इसीलिए मन, तथा वाक् दोनों समान रहते हुए नाना हैं। [ दोनों आघार साथ करना दोनों को समान बनाना है एवं दोनों के मध्य में सम्मार्जनकर्म्म करना दोनों समानों को नानावत् बनाना है यही तात्पर्य्य है ॥१८॥

## चौथे अध्याय में चौथा, तथा तीसरे प्रपाठक में ६ ठा ब्राह्मण समाप्त
## आधारब्राह्मणानुगत प्रथम ब्राह्मण समाप्त
## —१—

---

## चौथे अध्याय में पञ्चम तथा चौथे प्रपाठक में प्रथम ब्राह्मण
## आधारब्राह्मणानुगत द्वितीय ब्राह्मण
## —२—

---

### उत्तराघारेतिकर्त्तव्यता

(पूर्व ब्राह्मण में स्रुवपात्र के द्वारा सम्पन्न होने वाले मनोऽनुगत पूर्वाघार–कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता एवं पूर्वोत्तराघार के मध्य में होने वाले अग्निसम्मार्जनकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई गई। अब क्रमप्राप्त स्रुकपात्र के द्वारा सम्पन्न होने वाले वागनुगत उत्तराघार–कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई जाती है )—स्रुकपात्र (जुहू तथा उपभृत् ) से उत्तराघार–कर्म्म सम्पादन करने वाला अध्वर्य्यु (उत्तराघारकर्म्म से पहिले ) जुहू तथा उपभृत् इन दोनों स्रुकपात्रों के पूर्वभाग में (जिस मुख्य भाग से आहुति दी जाने वाली है उस मुख्य भाग की ओर) ("देवताओं के लिए नमस्कार है, पितरों के लिए स्वधा है" इस अर्थ से युक्त "नमो देवेभ्य, स्वधा पितृभ्य" (२।७) यह मन्त्र बोलता हुआ अञ्जलिस्थापन करता है (दोनों हाथ जोड़ कर प्रणाम करता है)। इस अञ्जलिनिधान–कर्म्म से यह अध्वर्य्यु ( देवताओं तथा पितरों के लिए क्रमशः नमः तथा स्वधा करता हुआ ) आर्त्विज्यकर्म्म करना चाहता हुआ देवताओं तथा पितरों से अपने आप को छिपाता है। (तात्पर्य्य यही है कि, देव पितृ कर्म्म आर्त्विज्यकर्म्म है। यह एक महान् कर्म्म है दिव्यकर्म्म है। उधर अध्वर्य्यु असत्यसहित एक मनुष्य है सामान्य व्यक्ति है। सामान्य

युक्त होकर यह ( आहवनीय ) अग्नि देवताओं के लिए यज्ञरथ का वहन करे ( सम्मार्जनकर्म की यही उपपत्ति है )। इसीलिए सम्मार्जन करता है। यज्ञ त्रिवृत् ( त्रिवृत्स्वरूप ) है ( इस यज्ञानुगता त्रिवृत्सम्पत्ति प्राप्ति के लिए ही ) त्रिस्त्रि सम्मार्जन किया जाता है ॥१०॥

[सम्मार्जन कर्म क्यों किया जाता है ? इस प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान किया गया। अब पद्धतिक्रम बतलाती हुई श्रुति कहती है ]–यह आग्नीध्र – "हे अग्ने ! यज्ञसाधनभूत हविर्लक्षण अन्न पर अपना अधिकार रखने से 'वाजजित्' नाम से प्रसिद्ध हविर्लक्षण यज्ञसाधन ऐसे वाजा अन्न को देवताओं के लिए द्युलोक में वहन करने वाले आपको मैं सम्मार्जन करता हूँ" इस अनुरूप अर्थ से युक्त ] 'अग्ने वाजजिद्वाज०' [ यजुर्वेद २।४ ] यह मन्त्र बोलता हुआ [ तीनों परिधियों का त्रिरावृत्तरूप से ) सम्मार्जन करता है। [तात्पर्य यही है कि, तीनों परिधियों का प्रत्येक का उक्त मन्त्रोच्चारण के द्वारा तीन तीन बार सम्मार्जन करता है। फलतः परिधिसम्मार्जन ९ बार होजाता है। यही इसका त्रिवृद्भाव-तीन का त्रिगुणितभाव-है]। ( मन्त्र का तात्पर्यार्थ बतलाती हुई श्रुति कहती है—'अग्ने वाजजि-द्वाज०' इत्यादि से ] 'यज्ञ वहन करने वाले यज्ञिय आपका सम्मार्जन करता हूँ' यहां कहा गया है। ( हविरन्न यज्ञसाधक होने से यज्ञ है, अतएव 'वाजं सरिष्यन्तं' का तात्पर्य 'यज्ञं सरिष्यन्तम्' ही होता है। यह अग्नि इस यज्ञात्मक हवि का वहन करता है, अतएव इसके लिए 'यज्ञिय त्वा सम्मार्ज्मि' यह कहा जासकता है ])।

[ समन्त्रक त्रिरावृत्तरूप से परिधि-सम्मार्जन करने के अनन्तर यह आग्नीध्र ] ऊपर से आहवनीय अग्नि का तूष्णीं ( अमन्त्रक ) तीन बार सम्मार्जन करता है। उपरिष्टात् आहव-नीय अग्नि का तूष्णीं सम्मार्जन क्यों किया जाता है ? इसकी उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है ]—सो जिसप्रकार [ रथ में बैलों को ] जोत कर ( कशाताड़नादि से उन्हें ) चल चल ! भार वहन कर ! इसप्रकार गमन के लिए प्रेरित करते हैं एवमेव [ उपरिष्टात् सम्मार्जन-रूप ] कराघात से इस अग्नि को –चलिए ! चलिए !! देवताओं के लिए यज्ञवहन कीजिए !!! इसप्रकार प्रेरित ही करता है। तात्पर्य यही है कि—पूर्वाघार तो स्कन्ध प्रदेश में जुआ बांधने के स्थान में है, एवं त्रिस्त्रि सम्मार्जन पाशबन्धन स्थानीय है। पाशबन्धन के अनन्तर सारथि वृषभयुग्म को गत्यारूढ बनाने के लिए चलो चलो इत्यादि शब्द प्रयोग के द्वारा कशाघात करता है। इस उद्देश्य की सिद्धि के लिए उपरिष्टात् आहवनीय अग्नि में त्रि सम्मार्जन होता है।

( अब एक प्रश्न शेष रहजाता है। स्रुवाघारलक्षण पूर्वाघार तथा स्रुगाघारलक्षण उत्तराघार दोनों कर्मों के मध्य में उक्त सम्मार्जनकर्म क्यों किया जाता है ? इसी प्रश्न की

उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है )—सो जो कि आग्नीध्र पूर्वोत्तराघार के मध्य में यह सम्मार्जन करता है, इसीलिए मन, तथा वाक् दोनों समान रहते हुए नाना हैं। [ दोनों आघार साथ करना दोनों को समान बनाना है एवं दोनों के मध्य में सम्मार्जनकर्म्म करना दोनों समानों को नानावत् बनाना है यही तात्पर्य्य है ॥१५॥

# चौथे अध्याय में चौथा, तथा तीसरे प्रपाठक में ६ ठा ब्राह्मण समाप्त आधारब्राह्मणानुगत प्रथम ब्राह्मण समाप्त

—१—

# चौथे अध्याय में पञ्चम तथा चौथे प्रपाठक में प्रथम ब्राह्मण आधारब्राह्मणानुगत द्वितीय ब्राह्मण

—२—

## उत्तराघारेतिकर्त्तव्यता

(पूर्व ब्राह्मण में स्रुवपात्र के द्वारा सम्पन्न होने वाले मनोऽनुगत पूर्वाघार-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता एवं पूर्वोत्तराघार के मध्य में होने वाले अग्निसम्मार्जनकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई गई। अब क्रमप्राप्त स्रुक्पात्र के द्वारा सम्पन्न होने वाले वागनुगत उत्तराघार-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई जाती है )—स्रुक्पात्र (जुहू तथा उपभृत ) से उत्तराघार-कर्म्म सम्पादन करने वाला अध्वर्य्यु (उत्तराघारकर्म्म से पहिले ) जुहू तथा उपभृत इन दोनों स्रुक्पात्रों के पूर्वभाग में (जिस मुख्य भाग से आहुति दी जाने वाली है उस मुख्य भाग की ओर) ('देवताओं के लिए नमस्कार है, पितरों के लिए स्वधा है' इस अर्थ से युक्त "नमो देवेभ्य, स्वधा पितृभ्य" (२।८) यह मन्त्र बोलता हुआ अञ्जलिस्थापन करता है (दोनों हाथ जोड़ कर प्रणाम करता है)। इस अञ्जलिविधान-कर्म्म से यह अध्वर्य्यु ( देवताओं तथा पितरों के लिए क्रमशः नमः तथा स्वधा करता हुआ ) आर्त्विज्यकर्म्म करना चाहता हुआ देवताओं तथा पितरों से अपने आप को छिपाता है। (तात्पर्य्य यही है कि देव पशु कर्म्म आर्त्विज्यकर्म्म है। यह एक महान् कर्म्म है दिव्यकर्म्म है। उधर अध्वर्य्यु अस वसहित एक मनुष्य है सामान्य व्यक्ति है। सामान्य

व्यक्ति विष्णुपदमर्ग का यजन करावे यह असङ्गत-सा है। परन्तु करना पड़ता है। अपने इसी असम्भावित अपराध के लिए पहिले से ही क्षमा माँग लेना आवश्यक है। इसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए उत्तरापाररूप आर्त्विज्य से पहिले ही अध्वर्यु स्रुक्पात्रों के पूर्वभाग में खड़ा होकर प्रणाम कर लेता है)।

(अञ्जलिनिधानानन्तर यह) अध्वर्यु— "सुयमे मे भूयास्तम्" हे जुहू, तथा उपभृत् नामक स्रुक्पात्रो ! आप दोनों मेरे इस यज्ञार्थ गृहीत आज्य के लिए आज्य के-अच्छी प्रकार से धारण करने वाले बनों" २।७) यह मन्त्र बोलता हुआ (दक्षिण हस्त में जुहू उपभृत् नामक दोनों) स्रुक्पात्रों का ग्रहण करता है। "आप दोनों मेरे लिए-आज्य का-उत्तम प्रकार से धारण करने वाले बनिए, साथ ही आप दोनों पात्रों को मैं अपने हाथ में भलीभाँति धारण करने योग्य बनूँ" मन्त्र भाग से यही कहा है।

(आगे का मन्त्र है)—"अस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्य सम्भ्रियासम्" ("आज इस यज्ञानुष्ठान काल में देवताओं के लिए आप दोनों पात्रों में स्थित इस आज्य को मैं उस प्रकार से रख रहा हूँ, जिससे यह भूमि पर न गिरता हुआ अस्कन्न-प्रतिष्ठित-बना रहे" २।८)। 'अक्षुब्ध रूप से आज मैं देवताओं के लिए यज्ञ का वितान करने में समर्थ बनूँ" मन्त्र भाग से यही कहा गया है। (जुहूपभृत्-पात्रों में गृहीत आज्य सर्वथा स्थिर रहना चाहिए। तभी यज्ञवितानसिद्धि है। यदि हस्तकम्पनादिरूपा असावधानी से पात्रस्थित घृत कम्पित होजाएगा तो वह उछट कर भूमि पर गिर पड़ेगा। परिणाम में यज्ञानुष्ठान विच्छिन्न हाजायगी आज्याहुति से उत्पन्न होने वाले देवात्मा का स्वरूप विकृत होजायगा। इस स्कन्नमय से त्राण पाने के लिए ही उक्त मन्त्रशक्ति का आश्रय लिया गया है)॥१॥

(आगे का मन्त्रभाग है)—"मांघ्रिणा विष्णो मा त्वावक्रमिषम्" (हे यज्ञमूर्ति विष्णो ! मैं अपने पैरों से आपका अतिक्रमण न करूँ" २।८)। यज्ञ निरवयव विष्णु है। (इस मन्त्र भाग से) उसी यज्ञात्मक विष्णु के लिए अपना अपराध शमन करवाता है जो-कि-'मैं आपका अतिक्रमण न करूँ" यह कहता है। (तात्पर्य्य यही है कि, आज्यपूर्ण दोनों स्रुक्पात्रों को लेकर इस अध्वर्यु को यागानुगत उत्तर आधार के लिए आहवनीय कुण्ड से दक्षिण दिशा की ओर जाना पड़ता है। यह दक्षिणागमन आहवनीयरूप यज्ञमूर्ति विष्णु का अतिक्रमण रूप निरादर है। मन्त्रप्रार्थना के द्वारा इस दोष के लिए ही विष्णु से क्षमा प्रार्थना करता है)।

(आगे का मन्त्रभाग है)—"वसुमतीमग्ने ते च्छायामुपस्थपेम्' (हे आहवनीयाग्ने ! आप की छाया से युक्त सम्पत्तियुक्ता भूमि क समीप में प्रतिष्ठित होरहा हूँ" २।८) "हे अग्ने ! आप की श्रेष्ठ (छत्र) छाया में मैं प्रतिष्ठित होने आरहा हूँ" मन्त्रभाग से यही कहा है कि। दक्षिणादिक् याम्यादिक् है प्राणनाशिनी दिक् है। यहाँ आकर ही अध्वर्य्यु को उत्तराधारकर्म्म करना है । दक्षिणदिगनुगत इस याम्यभाव की निवृत्ति के लिए ही मन्त्रशक्ति के द्वारा यह भावना की जाती है—कि मैं याम्यादिक् में नहीं जारहा अपितु अग्नि की छायारूप यज्ञसम्पत्तियुक्ता भूमि का आश्रय ले रहा हूँ) ॥७॥

(आगे का मन्त्र भाग है)—"विष्णो स्थानमसि" (हे दक्षिण भूप्रदेश ! आप यज्ञ-मूर्त्ति विष्णु की आवासभूमि हैं" २।८)। यज्ञ ( यज्ञसाधक आहवनीय अग्नि ) विष्णुमूर्त्ति है। (दक्षिण प्रदेश में उत्तराधार के लिए खड़ा होता हुआ ) अध्वर्य्यु यज्ञात्मक विष्णु के समीप ही खड़ा होता है इसी अभिप्राय से 'आप विष्णु के स्थान हैं' यह कहा गया है। (तात्पर्य्य यही है कि आहवनीय अग्निरूप यज्ञप्रदेश से दक्षिण का प्रदेश वस्तुत असुर-राक्षसों का प्रदेश है। यहीं खड़े होकर अध्वर्य्यु को उत्तराधारकर्म्म करना है। मन्त्रशक्ति के द्वारा इस प्रदेश की आसुरभावना हटाने के लिए साथ ही आहवनीय यज्ञसामीप्य से इस प्रदेश में देवभावना स्थापित करने के लिए ही ऐसा कहना आवश्यक माना गया है)।

(मन्त्र का अगला भाग है )—'इत इन्द्रो वीर्यमकृणोत्' ("आहवनीयाग्नि से दक्षिणस्थ प्रदेश से ही इन्द्र ने दक्षिणस्थ असुर-राक्षसों का निरोधात्मक पुरुषार्थ किया है" २।८)। दक्षिण दिशा में खड़े होकर ही इन्द्र ने दक्षिण की की ओर से आक्रमण करने वाले असुर-राक्षसों का संहार किया था इसी अभिप्राय से 'यहाँ से इन्द्र ने वीर्य्य (पुरुषार्थ) किया' यह कहा गया है। (तात्पर्य्य यही है कि जिस दक्षिण प्रदेश में खड़े होकर अध्वर्य्यु उत्तराधार कर्म्म करने वाला है यह प्रदेश यज्ञमूर्त्ति विष्णु के सम्बन्ध से तो यज्ञियप्रदेश बन ही रहा है, साथ ही यज्ञपति इन्द्रप्राण के सम्बन्ध से साक्षाद्रूप से भी यह यज्ञभूमि बन रहा है। मन्त्रशक्ति के द्वारा उसी ऐन्द्रसम्पत्ति की भावना की गई है।

( मन्त्र का अगला भाग है)—"ऊर्ध्वोऽध्वर आस्थात्" ( "दक्षिणस्थ इन्द्र के द्वारा सुरक्षित यह यज्ञ द्युलोकपर्य्यन्त प्रतिष्ठित-वितत-होगया २।८)। 'यज्ञ ऊर्ध्वस्थान में प्रतिष्ठित होगया' मन्त्रभाग से यही कहा गया है। (तात्पर्य यही है कि जिस दक्षिण प्रदेश को भयावह समझा जाता है वह तो यज्ञाग्निलक्षण विष्णु के सम्बन्ध से तथा यज्ञाधिपति इन्द्र के

सम्बन्ध से यज्ञस्वरूपसंसाधक बन रहा है। इन्द्ररक्षा से रक्षित होकर ही देवताओं का प्राकृतिक यज्ञ भूलोक से चलकर द्युलोक में प्रतिष्ठित हुआ है। मन्त्र के द्वारा उसी ऊर्ध्व प्रतिष्ठा की भावना की गई है) ॥३॥

(आगे का मन्त्रभाग है।)— "अग्ने वेर्होत्रं वेर्दूत्यम्" [हे आहवनीयाग्ने ! आप अपने होत्रकर्म्म से परिचय प्राप्त कीजिए, एवं अपने दूतदूतत्त्व से परिचय प्राप्त कीजिए" २।९) ये अग्नि देवताओं के होता भी हैं, दूत भी हैं दोनों हैं। "जो कि आप देवताओं के होता, तथा दूत, दोनों हैं, अपने इस उत्तरदायित्त्व को अपने ध्यान में लाइए" मन्त्रभाग से यही कहा गया है। (हुत आज्याहुति) को द्युलोकस्थ प्राणदेवताओं में पहुँचाने से ये अग्नि देवताओं के होता हैं। साथ ही दिव्य देवताओं को आहवनीय में प्रतिष्ठित कर उनका पार्थिव देवताओं से सम्बन्ध कराने के कारण ये ही अग्नि देवताओं के दूत भी हैं। प्रकृत आज्याहुति से दोनों सम्पत्तियाँ अभीष्ट हैं। मन्त्र के द्वारा उसी की भावना की गई है)।

(मन्त्र का अगला भाग है)—"अव त्वा द्यावापृथिवी, अव त्वं द्यावापृथिवी" [आज्याहुति लेकर भूलोक से द्युलोक जाते हुए आप की द्यावापृथिवी रक्षा करें, एवं आप स्वयं भी द्यावापृथिवी की रक्षा करें' २।९।] । इस मन्त्र भाग में कुछ भी अस्पष्ट नहीं है, [अर्थात् मन्त्रार्थ स्पष्ट है] ॥

( मन्त्र का अगला भाग है ) स्विष्टकृद् देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषाभूत् स्वाहा' ( 'आज्यरूप हविर्द्रव्य से युक्त इन्द्र देवताओं के लिए स्विष्टकृत्—भलीभाँति इष्टसाधक—बन गए २।९। ) । इन्द्र यज्ञ के देवता हैं। इसी अभिप्राय से ' इन्द्र आज्य से ( युक्त होकर स्विष्टकृत् बन गए )" यह कहा गया है। इस उत्तराघार का सम्पादन अध्वर्यु वाक् के लिए ही करता है। वैज्ञानिकोंने इन्द्र को वाक् कहा है। इसलिए भी 'इन्द्र आज्य से' यह कहा है। (तात्पर्य्य यही है कि, प्रकृत मन्त्र भाग से स्रुक्पात्र के द्वारा आहवनीय में मैं उत्तराघार डाला जाता है। यह आघार वाक् के लिए है। परन्तु मन्त्र के द्वारा नामनिर्देश इन्द्र का हुआ है। कारण यही है कि इन्द्र यज्ञ के देवता हैं। इस यज्ञाधिपतित्त्वेन भी वाग्र्थविहित आज्याहुति के लिए—'इन्द्र आज्येन' यह कह दिया गया है। साथ ही इन्द्र ही वाक् है, एवं वाक् के लिए ही उत्तराघार है अतएव 'इन्द्र आज्येन' कहना अन्वर्थ बन जाता है ) ॥४॥

( 'अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा सरिष्यन्तं वाजजितं सम्मार्ज्मि' ( २।७ यजु ) मन्त्र पढ़ता हुआ आग्नीध्र ऋत्विक् अध्वर्यु के द्वारा पूर्वाघाराहुति होने के अनन्तर अग्निसम्मार्जन करता है।

नन्तर आहवनीय से उत्तर प्रतिष्ठित अध्वर्यु जुहू एवं उपभृत् को अपने आगे रखकर इनके मुख्य-
स्थानीय पूर्व भाग का आर 'नमो देवेभ्य, स्वधा पितृभ्य' (२।७।) यह मन्त्र बोलता हुआ
प्रणाम करता है। प्रणामानन्तर-'सुयमे मे भूयास्तं अस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्य सम्भ्रियासम्'
(३।८।) यह मन्त्र बोलता हुआ स्रुक्पात्रों का ग्रहण करता है। ग्रहणानन्तर उत्तराघारकर्म्म के
लिए दक्षिणप्रदेश में आता हुआ—'अङ्घ्रिणा विष्णो मा त्वावक्रमिषम्' यह मन्त्रोच्चारण
कर अतिक्रमण-जनित अपराध का निह्नव करता है। अपराध के निह्नवानन्तर—'वसुमतीमग्ने
ते च्छायामुपस्थेयं, विष्णो स्थानमसि' यह मन्त्र बोलता हुआ आहुति देने के लिए नियत स्थान
पर खड़ा होजाता है।

सर्वान्त में—'इत इन्द्रो वीर्य्यमकृणोदूर्ध्वोऽध्वर आस्थात्। अग्ने वेर्होत्रं वेर्दूत्यमव-
तां द्यावापृथिवी अव त्वं द्यावापृथिवी। स्विष्टकृद्देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषाभूत् स्वाहा' यह
मन्त्र बोलता हुआ आहवनीयाग्नि में उत्तराघाराहुति हुत कर देता है। इसप्रकार यहाँ आकर
उत्तराघारकर्म्म समाप्त होता है। १ २,३ ४, इन चार कण्डिकाओं में इसी कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता
का प्रतिपादन हुआ है जिस का सुविधा के लिए एकत्र संकलन कर दिया गया है। उत्तराघारा
हुतिकर्म्मानन्तर क्या होता है? आगे का ब्राह्मणप्रकरण इसी प्रश्न का समाधान कर रहा है)—

(उपभृत् नामक स्रुक्पात्र पर जुहू नामक स्रुक्पात्र रक्खा रहता है। आहुति देते
समय उपभृत् से जुहू को पृथक् कर लिया जाता है। इसी सम्बन्ध में विशेषता बतलाती हुई श्रुति
कहती है) उत्तराघार-होमानन्तर यह अध्वर्यु उपभृत तथा जुहू नामक दोनों स्रुक्पात्रों
का परस्पर स्पर्श न कराता हुआ दोनों को पृथक् पृथक् रखता (हुआ ही आहवनीय अग्नि के
दक्षिण भाग से) वापस (आहवनीय अग्नि के पूर्वभाग में) लौट कर। यहाँ रक्खे हुए ध्रुवपात्र
से उस जुहू को मिलाता है।। (क्यों मिलाता है? इस की उपपत्ति बतलाते हैं)—यागनुगत
यह उत्तराघारहोम (पूर्वकथनानुसार) यज्ञ का मस्तक है एवं ध्रुवापात्र आत्मा है। (जुहू को
ध्रुवा से मिलाता हुआ अध्वर्यु) आत्मा में ही (धड़ में ही) शिरोभाग प्रतिष्ठित करता है।
उत्तराघारहोम इस यज्ञ का शिर है (आत्मा का अमृताग्निलक्षण) श्रीभाग ('सार'-भाग) ही
श्री' है। शिरोभाग निश्चयेन श्री है, अतएव जो (जिस) भाग का श्रेष्ठ होता है, (उसके लिए
लोक में) 'यह अमुक भाग का शिर है' यह कहा जाता है। इसीलिए शिर वास्तव में श्री का
रूप है। जुहू को आत्मा से मिलाना आत्मा को इस शिरोरूप श्रीभाग से ही युक्त करना है, यही
तात्पर्य्य है) ॥५॥

यज्ञकर्त्ता यजमान ध्रुवापात्र को लक्ष्य बना रहा है (यजमान ध्रुवास्थानीय है)। एवं जो
इस यजमान के लिए शत्रुता करता है वह उपभृत् को लक्ष्य बना रहा है (अर्थात् उपभृत्

यजमान के शत्रु का प्रतिकृति है )। ( ऐसी स्थिति में ) यदि वह अध्वर्यु उपभृत्पात्र से ध्रुवा का सम्बन्ध करा देगा तो जो यजमान के लिए शत्रुता करता है, उस यजमानशत्रु में श्री का स्थापन कर देगा। ( ऐसा न कर ) अध्वर्यु ( जुहू के सम्बन्ध से ) यजमान में ही श्री का स्थापन करता है। इसीलिए ( जुहू को ही ध्रुवा से मिलाता है ॥६॥

( जुहू को ध्रुवा से मिलाने की उपपत्ति बतला कर अब पद्धति बतलाते हैं )-यह अध्वर्यु 'मज्ज्योपि ज्योति' ( ध्रुवास्थित आज्यरूप ज्योति के साथ जुहूस्थित आज्यरूप ज्योति मिल जाय २-६)यह मन्त्र बोलता हुआ जुहू को ध्रुवा से मिलाता है। (ध्रुवा, तथा जुहू दोनों यज्ञ पात्रों में से) एक ( ध्रुवा) पात्र में स्थित आज्य (घी) निश्चयेन ज्योति है एवं एक (जुहू) में स्थित आज्य (घी) ज्योति है। (जुहू का ध्रुवा से सम्बन्ध कराने पर) ये दोनों आज्यज्योतियाँ परस्पर मिल जाती हैं। इसीलिए पूर्वोक्तरूप से समञ्जन करता है ॥७॥

(उत्तराघार ऐन्द्र बनता हुआ वागनुगत है, एवं पूर्वाघार मनोऽनुगत बनता हुआ प्राजापत्य है। वागनुगत उत्तराघार समन्त्रक होता है, एवं मनोऽनुगत पूर्वाघार उपांशु होता है। प्राजापत्य पूर्वाघार क्यों होता है? इसकी वैज्ञानिक आख्यानके द्वारा उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है कि) अब यहाँ से मन तथा वाक्, इन दोनों के (अहमहमिका-सम्बन्ध) अहंभद्र (पारस्परिक उत्कर्ष स्थापन ) के सम्बन्ध में कहा जाता है। मन और वाक् दोनों अपने अपने उत्कर्ष के सम्बन्ध में विवाद करने लगते हैं ॥८॥

(इस पारस्परिक ) विवाद-प्रसङ्ग में मन कहने लगा कि (हे वाक्!) मैं ही तुझ से श्रेष्ठ-उत्कृष्ट-हूँ। ( इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि) तू ऐसा कुछ भी नहीं बोलती (बोलसकती) जो मुझसे अधिगत न हुआ हो। (अर्थात् मेरे सङ्कल्पितभाव का तू अनुवादमात्र ही कर सकती है)। जो कि तू (वाक्) मेरी कृतानुकरा (मानसिक सङ्कल्प का अनुवाद मात्र करने वाली) है अतएव मेरे पीछे पीछे चलने वाली (अनुवर्त्मा) है। अत मैं ही तुझसे श्रेष्ठ हूँ ॥९॥

(मन के इस तर्क को सुनकर) वाक् कहने लगी (हे मन!) मैं ही तुमसे श्रेष्ठ हूँ। (इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि) जो कुछ तू (अपनी भावना के साम्राज्य में ) जानता है (सङ्कल्प करता है) उसे मैं ही (दूसरों को) जनाती हूँ सम्यग्रूप से बोध कराती हूँ। (इसलिए मैं ही तुम से श्रेष्ठ हूँ) ॥१०॥

(मन और वाक् का यह पारस्परिक विवाद दोनों से जब किसी निर्णय पर न पहुँचा तो) दोनों अपने अपने प्रश्न के निश्चयात्मक निर्णय के लिए प्रजापति के समीप पहुँचे। प्रजापति

न (दोनों की युक्ति, तर्क सुनकर ) मन की श्रेष्ठता के पक्ष में ही अपनी सम्मति प्रकट की। (और निर्णय किया कि हे वाक् ! ) मन ही तेरी अपेक्षा श्रेष्ठ, (अतएव उत्कृष्ट ) है। तू मन के द्वारा कृत(सङ्कल्पित मनोभाव) का अनुकरण करने वाली है, मन के पीछे पीछे ही अनुधावन करने वाली है। (लौकिक दृष्टि से भी यह सिद्ध विषय है कि) निम्न श्रेणि का व्यक्ति ही अपने से श्रेष्ठ व्यक्ति के किए का अनुकरण करता है, एवं उसके निर्दिष्ट पथ पर चलता है ॥११॥

(इसप्रकार प्रजापति के मुख से) पराजित कही जाती हुई यह वाक् विस्मिता बनकर दर्पशून्या (मदगलिता) बन गई उसका अभिमान चूर-चूर होगया। [ प्रजापति से निर्णय का प्रतिशोध लेती हुई ] यह वाक् प्रजापति से कहने लगी कि [आज से] मैं तुम्हारे लिए हव्यवहन करने वाली न बनूँ [नहीं बनूँगी], जिस मुझको कि आपने [आज मन की प्रतिस्पर्द्धा में] पराजित कहा है। [क्योंकि वाक् ने प्रजापति के लिए अहव्यवाट् बनने का निश्चय कर लिया था ] अतएव यज्ञकर्म्म में [प्रजापति-सम्बन्धी] जो भी प्राजापत्य कर्म्म किया जाता है वह उपांशु ही होता है। क्योंकि वाक् प्रजापति के लिए अहव्यवाहना थी। [ तात्पर्य्य आख्यान का यही हुआ कि, मनोऽनुगत पूर्वाचार प्राजापत्य कर्म्म है, जहाँ वाक्-व्यापार अवरुद्ध है। अतएव पूर्वाचार उपांशु ही किया जाता है ॥१२।

[प्रजापति के निर्णय से वाक् का गर्भपात होगया रतस्स्खलन होगया। वह स्खलित वाग्रेत कहाँ गया ?, इस सम्बन्ध में एक वैज्ञानिक तत्त्व का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है कि]— देवताओंने [वाक् के] उस रेतोभाग [स्खलित-वाग्रेत ] को चर्म्म में [गर्भाशयरूप चर्म्मपात्र में], अथवा जिस किसी भी (अनुरूप) पात्र में रख दिया। ( इसप्रकार चर्म्म किंवा अन्य किसी इस अनुरूप पात्र में स्खलित वाग्रेत का प्रतिक्षिप कर ) देवता परस्पर पूँछते हैं कि 'चर्म्म तथा अनुरूप अन्य पात्र में रक्खा गया वाग्रेत किस अवस्था में परिणत होगया" ?, (देवताओं के 'अत्रैव स्यात्' इस विचार से ही कालान्तर में) चर्म्म तथा पात्रस्थ उस वाग्रेत से 'अत्रि' उत्पन्न होगया। क्योंकि गर्भाशय में स्थित वाग्रेत से ही अत्रि का प्रादुर्भाव हुआ अतएव मृतगर्भा रजस्वला स्त्री 'आत्रेयी' नाम से व्यवहृत की जाती है। ऐसी (आत्रेयी) स्त्री से (अधम स्पर्शादि-लक्षण) सम्पर्क रखने वाला पुरुष पातकी बन जाता है। स्त्रीरूपात्मिका इस वाग्देवता से ही सम्पूर्ण गर्भों की स्वरूप निष्पत्ति हुई है (होती है) ॥१३॥

चौथे अध्याय में पाँचवाँ, तथा चौथे प्रपाठक में पहिला
ब्राह्मण समाप्त
आघारब्राह्मणानुगत- द्वितीय ब्राह्मण उपरत

—२—

द्विब्राह्मणात्मक–'आघारब्राह्मण' समाप्त

इति–मूलानुवाद
शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्यान्तगत–प्रथम काण्डानुगत
चतुथ–अध्याय–अत्र उपरत

—४—

## सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह —

सामिधनी कर्म्मसमाप्ति के अनन्तर 'पूर्वोत्तराघार-कर्म्म' विहित है। "समिद्ध इति प्रागत सामिध्ममेकवर्जमनुयाजाश्येत्" [ का० श्रौ० सू० ३।१।११ ] इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार सामिधन्यनुवचन-कर्म्मानन्तर अनुयाजप्रकरण-पक्ष में एक इध्मकाष्ठ बचा कर शेष सम्पूर्ण इध्म-काष्ठ आहवनीयाग्नि में डाल दिए जाते हैं एवं यही सामिधनी-कर्म्म की अन्तिम समाप्ति है। इस सामिधन्यनुवचनकर्म्म के अनन्तर कुशानिर्मित, अग्निप्रदीपक, व्यजनस्थानापन्न वद (कुशा) से आहवनीयाग्नि का तीन बार प्रज्वलन कर आज्यस्थाली से ध्रुवापात्र में घृत लेकर इस स्रुव से तूष्णीं आहवनीयाग्नि के उत्तर प्रदेश में दक्षिणजानु को नमाकर बैठता हुआ आहवनीयाग्नि के उत्तर प्रदेश में पूर्व की ओर झुकती हुई पूर्वाघाराहुति देता है। आहुति देते समय अपने मन ही मन में—"ओ३म् प्रजापतये स्वाहा, इदं प्रजापतये, न मम" यह ध्यान करना आवश्यक है। क्योंकि यह पूर्वाघाराहुति मनोऽनुगता वनती हुई प्राजापत्या है। तूष्णीं पूर्वाघाराहुति के अनन्तर यह अध्वर्यु 'स्रुच', तथा 'इध्मसन्नहन' इन दोनों का आग्नीध्र नामक ऋत्विक् को सौंपता हुआ उसके प्रति—"अग्निमग्नीत् सम्मृड्ढि" यह प्रैष करता है। [हे आग्नीध्र ! क्योंकि व इस अग्नि में ज्योतिर्लक्षण उत्तराघार की समन्त्रक आहुति होने वाली है अतएव आहवनीय अग्नि को भस्मरहित कर प्रज्वलित करो यही तात्पर्य है। अग्नि को प्रज्वलित करना ही अग्निसम्मार्जन कर्म्म है। अन्ततः पूर्वाघार के अनन्तर क्योंकि यही कर्म्म होता है अतः अध्वर्यु इसी के लिए पूर्वाघारमात्र प्रैष करता है। पूर्वाघारकर्म्म की इसी इतिकर्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"अनुवचनान्ते वेदनाहवनीयं त्रिरुपवाज्य, स्रुवेण पूर्वाघारमाघार्य-आह "अग्निमग्नीत् सम्मृड्ढी"ति" ( का० श्रौ० सू० ३।१।१२ )।

बतलाया गया है कि पूर्वाघारकर्म्मानन्तर स्रुच तथा इध्मसन्नहनतृण, दोनों को आग्नीध्र के हाथ में सौंपता हुआ अध्वर्यु उसे अग्नि सम्मार्जनकर्म्म के लिए प्रेरित करता है। अध्वर्यु के द्वारा प्रेरित आग्नीध्र अध्वर्यु के द्वारा प्रदत्त इध्मसन्नहनतृणसमूह से पूर्व की ओर से घूम कर-'अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा सरिष्यन्तं वाजजितं सम्मार्ज्मि' यह मन्त्र बोलता हुआ दक्षिण-परिधि का सम्मार्जन करता है। एक बार उक्त मन्त्र से तथा दो बार तूष्णीं इसप्रकार दक्षिण परिधि का तीन बार सम्मार्जन करता है। अनन्तर उसी मन्त्र से एक बार पश्चिम परिधि का दो बार तूष्णीं इस प्रकार तीन बार सम्मार्जन करता है। अनन्तर उसी मन्त्र से एक बार उत्तर

परिधि का तथा दो बार तूष्णीं इसप्रकार तीन बार सम्मार्जन करता है। इसप्रकार पश्चिम, दक्षिण उत्तरस्थ तीन परिधियों का एक एक बार मन्त्र से दो-दो बार तूष्णीं, सम्भूय ९ बार सम्मार्जन करता है। इसी इध्मसम्मार्जनकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकार कहते हैं—

"इध्मसन्नहनैरनुपरिधि सम्मार्ष्टि—"अग्नेवाजजित्" द्विस्त्रिस्त्रिः परिक्रामम्" ( का० श्रौ० सू० ३।१।१३। ]

समन्त्रक परिधिसम्मार्जनान्तर उत्तरस्थान में खड़ा होकर वह आग्नीध्र बिना मन्त्र-प्रयोग के आहवनीय अग्नि का तीन बार सम्मार्जन करता है, जैसा कि "तूष्णीमुपरि" ( का० श्रौ० सू० ३।१।१४ ) सूत्र से प्रमाणित है।

इसप्रकार जब आग्नीध्र त्रिस्त्रिवार समन्त्रक परिधित्रयसम्मार्जनकर्म्म तथा त्रिवार तूष्णीं आहवनीयाग्निसम्मार्जन कर लेता है तो अनन्तर वह अध्वर्यु "ओं नमो देवेभ्यः, ओं स्वधा पितृभ्य" यह बोलता हुआ जुहू तथा उपभृत् नामक स्रुक्पात्रों के पूर्वभाग में अञ्जलि-पुट रखता है ( प्रणाम करता है )। देवता तथा पितृ-भेद से दो बार अञ्जलिपुटस्थापन होता है। इन में प्रथम देवानुगत अञ्जलिपुट स्थापन पूर्व में होता है, क्योंकि पूर्वादिक् देवताओं की है। एवं दूसरी अञ्जलि दक्षिण में होती है क्योंकि दक्षिणादिक् पितरों की है। "स स्रुचोत्तरमाघारमाघारयिष्यन् पूर्वेण स्रुचावञ्जलिं निदधाति" ( शत० १।४।४।१ ) के अनुसार अञ्जलिस्थापनकर्म्म उत्तराघारकर्म्म से सम्बद्ध है। इस से यही निष्कर्ष निकलता है कि, जिस यज्ञकर्म्म में उत्तराघारकर्म्म अभीष्ट है वहीं अञ्जलिस्थापन कर्म्म होता है। एवं जहाँ उत्तराघारकर्म्म अविविक्षित है, वहाँ अञ्जलिस्थापन भी अविविक्षित है। इसी अञ्जलिनिधानकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाते हुए सूत्रकारने कहा है—

"अपरमाहवनीयादञ्जलिं करोति 'नमो देवेभ्य', - 'स्वधा पितृभ्य'-इति दक्षिणत उत्तानम्" [ का० श्रौ० सू० ३।१।१५। ]

देवताओं के लिए पुटाञ्जलि की जाती है, उस समय अध्वर्यु यज्ञोपवीती रहता है एवं पितरों के लिए सव्यभाव में परिणत होकर पुटाञ्जलि करता है। इस के अनन्तर ही देवकर्म्मात्मक उत्तराघार के लिए जुहूपभृत् का ग्रहण होने वाला है। इस से पूर्वकृत पितृ-सम्बन्धी पुटाञ्जलि के व्यवच्छेद के लिए अध्वर्यु आचमन करता है। पुनः यज्ञोपवीतीभाव में आकर पहिले आचमन करता है। अनन्तर—"सुयमे मे भूयास्तमस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्यं संभ्रियासम्" यह मन्त्र बोलता हुआ अपने दहिने हाथ में आज्यपूर्ण जुहूपभृत् को लेकर—

"भहि प्रणा विष्णो मा त्वाऽवक्रमिषम यह मन्त्र बोलता हुआ आघारदान-प्रदेशरूप आह मनाय के दक्षिण भाग में आजाता है। सभी होमकर्म्मो के लिए अध्वर्यु परवि के पश्चिम भाग से नियत 'सञ्चर' भाग के द्वारा गमन करता है। साथ ही यागप्रदेश में सञ्चरमाग से पहिले वामपाद से गमन आरम्भ करता है, एवं यागानन्तर वापस लौटता हुआ पहिले दक्षिण पाद से आगमन आरम्भ करता है। इसप्रकार आहवनीय के दक्षिण भाग में पहुँच कर यह अध्वर्यु—"वसुमतीमग्ने ते च्छायामुपस्थेयं विष्णो स्थानमसि" यह मन्त्र बोलता हुआ आहुति देने के लिए सावधानी से खड़ा होजाता है। निम्न लिखित मूत्र उत्तराघारसम्बन्धिनी इसी इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

"अप उपस्पृश्य "सुयमे म" इति जुहूपभृतावादायोपरां जुहूं कृत्वा दक्षिणाऽति-क्राम "त्यङ् प्रिया विष्णु" विति" (का ३।१।१६)।

"परिधीनपरेण सञ्चरो होप्यत" (का ३।१।१७)।

"सव्येनेतो, दक्षिणनाग्रुत" (का० ३।१।१८)।

"वसुमती" मिन्द्रस्थाय" (का० ३।१।१९) ]।

## इति कात्यायनश्रौतसूत्रे तृतीयाध्याये प्रथमा कण्डिका (३।१)

नियत सञ्चरमार्ग स आहवनीयाग्नि के दक्षिण भाग म आकर रुका होकर यह अध्वर्यु-'इत इन्द्रो वीर्यमकृणोदूर्ध्वोऽध्वर आस्थात्। अग्ने वेर्होत्र वेर्दूत्यमवतां त्वां द्यावापृथि-वीऽअव त्वं द्यावापृथिवी स्विष्टकृद् देवेभ्य इन्द्रऽआज्येन हविषाभूत् स्वाहा" यह मन्त्र बोलता हुआ स्वाहा त में जुहूस्थित आज्य की जुहू से आहवनीयाग्नि में आहुति देता है। यही उत्तराघारा-हुति है जिसका निम्न लिखित मूत्र से स्पष्टीकरण हुआ है—

"इत इन्द्र" इति जुहोत्युत्तराघारम्" [ का० श्रौ० मू० ३।२।१।]

उत्तराघार-सम्पादनानन्तर यह अध्वर्यु आहुतिसाधक जुहू को उपभृत से न मिलाता हुआ ही वापस उस स्थान से पश्चिम की ओर लौट आता है। वहाँ आकर नियत स्थान पर रक्खे हुए आज्यपूर्ण ध्रुवापात्र में जुहूस्थित शेष आज्य को सञ्ज्योतिषा ज्योतिर्गच्छताम्" यह मन्त्र बोलता हुआ डाल देता है। यही उत्तराघारकर्म्म की अन्तिम इतिकर्त्तव्यता है जिस का निम्न लिखित सूत्र से स्पष्टीकरण हुआ है—

'आघार्यासंस्पर्शयन् स्रुचावेत्य जुह्वा ध्रुवां समनक्ति-"सञ्ज्योतिषे" ति" [ का श्रौ सू० ३।२।२। ]।

## इति–सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह

# वैज्ञानिविवेचना—

## १ – आधारकर्म्मोपपत्ति

(भाष्य) पूर्वब्राह्मण में प्रतिपादित सामिधेन्यनुवचनकर्म्म से आहवनीय इस अग्नि का होता के द्वारा समिन्धन होगया है। इस समिन्धनकर्म्म से यह आहवनीय लौकिक इस अग्नि समिद्ध बनता हुआ अलौकिक दिव्याग्नि बन गया है। आहुतिलक्षण यज्ञकर्म्म से यजमान के आध्यात्मिक देवताओं का आधिदैविक प्राणदेवताओं के साथ प्रन्थि-बन्धन-सम्बन्ध अभीष्ट है। आहुतिद्रव्य में 'यावद्वित्तं तावदात्मा' सिद्धान्त के अनुसार यजमान का मनःप्राणवाङ्मय आत्मा प्रविष्ट है। आहुतिप्रविष्ट यजमानात्मा दिव्य-देवप्राणयुक्त आहवनीय अग्नि के द्वारा दिव्यदेवताओं के साथ अवश्य ही युक्त होजाता है। इसी लक्ष्य की सिद्धि के लिए आहवनीयाग्नि का सामिधेन्यनुवचन से समिन्धन किया जाता है। बिना दिव्य प्राणाग्नि प्रवेश के आहवनीय अग्नि लौकिकाग्निवत् सामान्य अग्नि है। इसमें आहुति देना लौकिक भूताग्नि में ही आहुति देना है। एवं ऐसे आहुतिकर्म्म से दिव्यलोकप्राप्तिलक्षण महाशिषय की प्राप्ति असम्भव है। ऐसी स्थिति में यह आवश्यक होजाता है कि, आहुति-कर्म्म से पहिले इस लौकिक अग्नि को किसी वैज्ञानिक प्रक्रियाविशेष से दिव्यप्राणाग्नि से युक्त कर दिव्याग्नि बना लिया जाय। वही वैज्ञानिक-प्रक्रिया सुप्रसिद्ध 'सामिधेन्यनुवचनकर्म्म' है जिसका पूर्वविवेचना-प्रकरण में विस्तार से स्पष्टीकरण किया जाचुका है। उस कर्म्म से आहवनीय अग्नि दिव्यदेवप्राणयुक्त बन जाता है। अब इसमें जो आहुति दी जायगी वह अवश्य ही द्युलोकस्थ देवताओं की भोग्या बनेगी। एवं आहुति के द्वारा आहुतिद्रव्य में प्रविष्ट यजमान का आत्मा भी अवश्य ही दिव्यभाव-प्राप्ति का अधिकारी बन जायगा। पूर्वब्राह्मणोक्त सामिधेन्यनुवचन-कर्म्म की इसी उक्त उपपत्ति का सिंहावलोकन-न्यायेन स्मरण कराती हुई श्रुति कहती है—

'तं वा एतमग्निं समैन्धिषत (सामिधेन्यनुवचनकर्म्मणा समैन्धिषत) 'समिद्धे देवेभ्यो जुहवाम इति''

सामिधेन्यनुवचनकर्म्म से अब यह आहवनीय अग्नि दिव्यप्राणयुक्त बनता हुआ देवाहुति ग्रहण-योग्य बन गया है। अब इस में अध्वर्यु नामक ऋत्विक् नियत हविर्देवता [आधारदेवता प्रधानदेवता] के लिए आहुति प्रदान करेगा। परन्तु इस प्रधानाहुतिरूप प्रधानदेवतायाग से पहिले इस समिद्ध अग्नि में पूर्वाधार उत्तराधार नाम की दो मुख्य आहुतियां और दी जाती हैं। इनमें पूर्वाधाराहुति से मन की स्वरूप-निष्पत्ति होती है, एवं उत्तराधाराहुति से वाक् की स्वरूप-निष्पत्ति होती है। मनो-वाक् के स्वरूप-निष्पादन की प्रकृत यज्ञ-कर्म्म में आवश्यकता क्यों हुई ! अगला प्रकरण इसी प्रश्न की वैज्ञानिक उपपत्ति बतलाने के लिए प्रवृत्त होरहा है।

चतुर्विंशत्यक्षरा गायत्री-सम्पत् से युक्त-चतुर्विंशत [ २४ ] स्तोमावच्छिन्न पृथिवीलोक, चतुश्चत्वारिंशदक्षरा त्रिष्टुप-सम्पत् से युक्त चतुश्चत्वारिंशत् ( ४४ ) स्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्ष-लोक, एवं अष्टाचत्वारिंशदक्षरा जगतीसम्पत् से युक्त-अष्टाचत्वारिंशत् ( ४८ ) स्तोमावच्छिन्न

द्युलोक, इन तीनों लोकों की समष्टिरूपा, भूकेन्द्र से आरम्भ कर पारावतपृष्ठान्ता, ४८ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्ता शाक्वरसामानुगता त्रैलोक्यरूपा अमृतलक्षण-वाक्शुक्रानुगता, द्युलोकात्मिका, वाङ्मयी महा-पृथिवी ही पार्थिव जगत् का तीसरा विवर्त्त है।

त्रयस्त्रिंशत् ( ३३ ] अहर्गणात्मक द्युलोक, द्वाविंश [२२] अहर्गणात्मक अन्तरिक्षलोक, एवं एकादश [ ११ ] अर्गणात्मक पृथिवीलोक इन तीनों लोकों की समष्टिरूपा भूकेन्द्र से आरम्भ कर आप्यपृष्ठान्ता ३३ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्ता वैरूपसामानुगता, त्रैलोक्यरूपा अमृत-लक्षण-आप -शुक्रानुगता अन्तरिक्षलोकात्मिका आपोमयी पृथिवी ही पार्थिव-जगत् का दूसरा विवर्त्त है।

एकविंश [ २१ ] अहर्गणात्मक द्युलोक पञ्चदश [ १५ ) अहर्गणात्मक अन्तरिक्षलोक, एवं त्रिवृत् [ ९ ] अहर्गणात्मक पृथिवीलोक इन तीनो लोकों की समष्टिरूपा, भूकेन्द्र से आरम्भ कर आग्नेयपृष्ठान्ता, २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्ता रथन्तरसामानुगता त्रैलोक्यरूपा अमृतलक्षण अग्नि-शुक्रानुगता, पृथिवीलोकात्मिका अग्निमयी ( अग्निसोममयी ) पृथिवी ही पार्थिवजगत् का पहिला विवर्त्त है।

अष्टाचत्वारिंशत्(४८) स्तोमावच्छिन्ना वाङ्मयी पृथिवी 'विश्वम्भरा' कहलाई है त्रयस्त्रिंशत् [३३] स्तोमावच्छिन्ना आपोमयी पृथिवी 'सागराम्बरा कहलाइ है, एवं एकविंश (२१) स्तोमावच्छिन्ना अग्निमयी पृथिवी 'अदिति' कहलाई है। त्रैलोक्यात्मिका अदिति पृथिवी 'पृथिवीलोक' है त्रैलोक्यात्मिका सागराम्बरा पृथिवी 'अन्तरिक्षलोक' है एवं त्रैलोक्यात्मिका विश्वम्भरा पृथिवी 'द्युलोक' है। इस त्रैलोक्य-त्रिलोकीरूपा नवलोकात्मिका' महिमा पृथिवी का वितान भूपिण्ड के केन्द्र से हुआ है। भूकेन्द्रावच्छिन्न भूपिण्ड 'भू' है एवं त्रैलोक्यत्रिलोकीरूप महिमामण्डल 'पृथिवी है। इस महिमा-पृथिवी के पृथिवी-लोकस्थानीय एकविंशस्तोमावच्छिन्न अदिति नामक त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश-भेद से त्रैलोक्यात्मक पार्थिव विवर्त्त का ही महत्त्वपूर्ण कर्म से सम्बन्ध है, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट होने वाला है।

# पार्थिवविवर्त्तपरिलेख —

| | | | |
|---|---|---|---|
| | (९)—१-नागतस्तोम (४८)-द्यौः (१) | | |
| (३) | (८)—२-त्रैष्टुभस्तोमः (४४)-अन्तरिक्षम् (१) | ३ वाङ्मयी पृथिवी [शाक्वरसाम] | विश्वम्भरा पृथिवी-'द्यौः |
| | (७)—१-गायत्रस्तोम (२४)-पृथिवी | | |
| | (६)—१-त्रयस्त्रिंशत्स्तोमः (३३) द्यौः (२) | | |
| (२) | (५)—२-द्वाविंशस्तोमः (२२) अन्तरिक्षम् (२) | —२आपोमयी पृथिवी [वैरूपसाम] | —सागराम्बरा पृथिवी 'अन्तरिक्षम् |
| | (४) १—एकादशस्तोमः (११) पृथिवी (२) | | |
| | (३)—१-एकविंशस्तोमः (२१) द्यौः (१) | | |
| (१) | (२)—२-पञ्चदशस्तोमः (१५) अन्तरिक्षम् (१) | —१अग्निमयी पृथिवी [रथन्तरसाम | अदितिः पृथिवी 'पृथिवी |
| | (१)—१-त्रिवृत्स्तोम (९) पृथिवी (१) | | |

उक्त तीनों—पार्थिव विवर्त्तों में से रथन्तरसामानुगत, अदितिलक्षण प्रथम पार्थिव विवर्त की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। भूकेन्द्र से आरम्भ कर २१ वें अहर्गण पर्यन्त व्याप्त अग्निशुक्र के आधार पर क्रमशः त्रिवृत् [९] पञ्चदश [१५] एकविंश [२१] ये तीन अयुग्मस्तोम प्रतिष्ठित हैं। इन तीनों अयुग्मस्तोमों में क्रमशः अग्नि वायु, इन्द्र ये तीन प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। तीनों के विभूतिभाव आगे जाकर ८,११ १२, क्रम से ३१ संख्या में परिणत होजाते हैं २ साम्य प्राणों के सम्बन्ध से अदिति के गर्भ में ३३ प्राणदेवदेवताओं की सत्ता सिद्ध होजाती है। ये ही यज्ञिय देवदेवता कहलाए हैं। आहवनीयाग्निसमिन्धनकर्म से इन्हीं यज्ञिय प्राणदेवताओं का संग्रह हुआ है।

ये ३३ हो यज्ञिय देवता स्वयं प्राणात्मक हैं। मन तथा वाक् ये दोनों तत्त्व इन प्राणात्मक दोनों की मूलप्रतिष्ठा हैं। जिसप्रकार एक पात्र में जल भरा रहता है एवमेव मनोमय वाग्रूप पात्र में प्राणरूप देवता प्रतिष्ठित हैं। मनोवाग्रूपपात्र वयोनाध है, छन्द है। प्राणरूप देवता वय है। वय वय-वयोनाध की समष्टि ही 'वयुनम्' है। यही—मन प्राण-वाङ्मयी देवसम्पत् है जिनका महत्त्व इष्टिकर्म के द्वारा यज्ञकर्त्ता यजमान अपने मन—प्राण—वाङ्मय आत्मा के साथ योग करना चाहता है।

भूकेन्द्र में प्रजापति प्रतिष्ठित है यही हृदय अन्तर्य्यामी अनिरुक्त प्रजापति कहलाया है। यही प्रजापति भूपिण्ड पृथिवी भेद-भिन्न पार्थिवजगत् की मूलप्रतिष्ठा है। इस हृदय प्रजापति की प्राण-वाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति मनो-वाग्गर्भित प्राणमय उद्गीथप्रजापति एवं मन प्राणगर्भित वाङ्मय सत्यप्रजापति इस रूप से तीन अवस्था होजाती हैं। भूकेन्द्र में आत्मप्रजापति की

प्राण तथा वाक् ये दोनों कलाएँ उन्मुग्ध रहती हैं, मन कला उद्बुद्ध रहती है। अतएव 'हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ( यजुः सं० ३४।६ ) इत्यादि रूप से मन को भी हृत्प्रतिष्ठ मान लिया जाता है।

हृत्पृष्ठ से आरम्भ कर १७ वें अहर्गण पर्य्यन्त आग्नेय प्राण का प्राधान्य रहता है। इसमें भी १७ वाँ अहर्गण मुख्य माना गया है। कारण यही है कि ३३ अहर्गणात्मक सागराम्बरा-लक्षण पार्थिव-विवर्त्त के १६-१६ भेद से दो विवर्त्त होजाते हैं। हृत्पृष्ठ से आरम्भ कर १६ पर्य्यन्त अग्नितत्त्व का, तथा १८ से आरम्भ कर ३३ पर्य्यन्त [ १८ से २७ पर्य्यन्त भास्वरसोम का तथा २८ से ३३ पर्य्यन्त दिक्सोम का, इसप्रकार द्विविध] सोम का साम्राज्य रहता है। इन अग्नि-सोम-मण्डलों का केन्द्र १७ वाँ अहर्गण पड़ता है। १७ से नीचे-नीचे अग्नि है, १७ से ऊपर-ऊपर सोम है। १७ वें स्थान में दोनों का समन्वय होता है, अतएव सप्तदशस्थान 'आहवनीय' कहलाया है। सोमाहुति के सम्बन्ध से प्रज्वलित अग्नि २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त होजाता है। अतएव भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त अग्नीषोमात्मक यज्ञ की व्याप्ति मानली गई है। वक्तव्य यही है कि हृत्पृष्ठ से १७ पर्य्यन्त आत्मप्रजापति की प्राणकला का प्राधान्य है, जिस की विकासभूमि स्वयं १७ वाँ अहर्गण है। मन तथा वाक् दोनों यहाँ उन्मुग्ध हैं प्राण उद्बुद्ध है। यही इसका 'प्राणप्रधान उद्गीथप्रजापति'-विवर्त्त है।

हृत्पृष्ठ से आरम्भ कर २१ पर्य्यन्त व्याप्त रथन्तरसामसीमावच्छिन्न मण्डल में 'वागग्नि' का प्राधान्य है। यहाँ मन तथा प्राण दोनों उन्मुग्ध हैं एवं आत्मप्रजापति की वाक्कला उद्बुद्ध है। यही मनःप्राण-वाग्गर्भित वाङ्मय सर्वप्रजापति है। यही यज्ञमण्डल की अन्तिम सीमा है। इसी के गर्भ में अग्नीषोमात्मक यज्ञ तथा यज्ञिय ३३ देवता प्रतिष्ठित हैं। रथन्तसीमा यज्ञ की परिधि है उपसंहारस्थान है उच्चस्थान है। भूकेन्द्र यज्ञ का उपक्रम स्थान है। भूकेन्द्रावच्छिन्न प्राणवाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्तप्रजापति तथा रथन्तरलक्षण परिध्यवच्छिन्न मन प्राणगर्भित वाङ्मय 'सर्वप्रजापति' दोनों के मध्य में आग्नेय-सौम्य-प्राणोमयमूर्त्ति मनोवाग्गर्भित यज्ञात्मक 'उद्गीथ-प्रजापति' प्रतिष्ठित है। इसी स्थिति का यों भी अभिनय किया जासकता है कि यज्ञमण्डल का इस ओर का आधार मन है उस ओर का आधार वाक् है, एवं मध्य में प्राणमय यज्ञ किंवा प्राणात्मक यज्ञिय देवता प्रतिष्ठित हैं। प्राकृतिक यज्ञ से सम्बन्ध रखने वाली पार्थिव द्रव्याहुति मनोवाक् के द्वारा ही प्राणात्मक यज्ञिय देवगण की तृप्ति का कारण बनती है। इसप्रकार नित्य प्राकृतिक यज्ञ में भूकेन्द्र, यज्ञमण्डलकेन्द्र, यज्ञपरिधि भेद से मन प्राण वाक् तीनों हृदया प्राजापत्या-आत्मकलाओं का उपभोग होरहा है जैसा कि परिलेख से गतार्थ है—

३—एकविंशस्तोमावच्छिन्न रथन्तरसाम—[ २१ ] मनःप्राणगर्भितवाङ्मयः 'सर्वप्रजापतिः

२—सप्तदशस्तोमावच्छिन्न मण्डलं-हृदयम्-[ १७ ] मनोवाग्गर्भित प्राणमयः 'उद्गीथप्रजापतिः

१—भूकेन्द्र —[ * ] प्राणवाग्गर्भितो मनोमयः 'अनिरुक्तप्रजापतिः

—**—

## पार्थिवविवर्त्तपरिलेख —

(९)—३-चागतस्तोम' (४८)-द्यौः (३)
(३) (८)—२-त्रैष्टुभस्तोमः (४४)-अन्तरिक्षम् (३) } ३ वाङ्मयी पृथिवी [शाक्वरसाम] } विश्वम्भरा पृथिवी-'द्यौः
(७)—१-गायत्रस्तोमः (२४)-पृथिवी

(६)—३-त्रयस्त्रिंशत्स्तोम' (३३) द्यौः (२)
(२) (५)—२-द्वाविंशस्तोम' (२२) अन्तरिक्षम् (२) } —२ आपोमयी पृथिवी [वैरूपसाम] } —सागराम्बरा पृथिवी 'अन्तरिक्षम्
(४) १—एकादशस्तोमः (११) पृथिवी (२)

(३)—३-एकविंशस्तोम (२१) द्यौः (१)
(१) (२)—२—पञ्चदशस्तोम' (१५) अन्तरिक्षम् (१) } —१ अग्निमयी पृथिवी [रथन्तरसाम } अदितिः पृथिवी 'पृथिवी
(१)—१-त्रिवृत्स्तोमः (९) पृथिवी (१)

उक्त तीनों—पार्थिव विवर्तों में से रथन्तरसामानुगत, अदितिलक्षण प्रथम पार्थिव विवर्त की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। भूकेन्द्र से आरम्भ कर २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त अग्निस्तुक के आधार पर क्रमशः त्रिवृत् [९], पञ्चदश [१५] एकविंश [२१] ये तीन अनुष्टुस्तोम प्रतिष्ठित हैं। इन तीनों अनुष्टुस्तोमों में क्रमशः अग्नि वायु, इन्द्र ये तीन प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। तीनों के विभूतिभाव आगे जाकर ८,११ १२, क्रम से ११ संख्या में परिणत होजाते हैं २ साम्य प्राणों के संघर्षण से अदिति के गर्भ में ११ प्राणदेवदेवताओं की सत्ता सिद्ध होजाती है। ये ही यज्ञिय देवदेवता कहलाए हैं। आहवनीयाग्निसमिन्धनकर्म्म से इन्हीं यज्ञिय प्राणदेवताओं का संग्रह हुआ है।

ये ११ सों यज्ञिय देवता स्वयं प्राणात्मक हैं। मन तथा वाक् ये दोनों तत्त्व इन प्राणात्मक देवों की मूलप्रतिष्ठा हैं। जिसप्रकार एक पात्र में जल भरा रहता है एवमेव मनोमय वाग्रूप पात्र में प्राणरूप देवता प्रतिष्ठित हैं। मनोमयवाग्रूपपात्र पयोनाथ है, अम्भ है। प्राणरूप देवता जल है। एवं जल—पयोनाथ की समष्टि ही 'अयुनम्' है। यही—मन-प्राण-वाङ्मयी देवसम्पत् है जिसका प्रकृत हविष्कर्म के द्वारा यज्ञकर्त्ता यजमान अपने मन—प्राण—वाङ्मय आत्मा के साथ योग करना चाहता है।

भूकेन्द्र में प्रजापति प्रतिष्ठित है यही हृत्प अन्तर्य्यामी अनिरुक्त प्रजापति कहलाता है। यही प्रजापति भूपिण्ड पृथिवी भेद—भिन्न पार्थिवजगत् की मूलप्रतिष्ठा है। इस हृत्प प्रजापति की प्राण—वाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति मनो—वाग्गर्भित प्राणमय उद्गीथप्रजापति एवं मनः प्राणगर्भित वाङ्मय सप्तप्रजापति इस रूप से तीन अवस्था होजाती हैं। भूकेन्द्र में अप्रमयप्रजापति की

के साथ आध्यात्मिक यज्ञ [ यजमानात्मा ] के मन–प्राण–वाक्–पर्वों का सम्बन्ध करा देना दूसरा कर्त्तव्य है। पहिले कर्त्तव्य की पूर्ति होता, तथा अध्वर्यु पर निर्भर है, तथा इस दूसरे कर्त्तव्य की पूर्ति 'अध्वर्यु होता, उद्गाता ब्रह्मा' इन चारों ऋत्विजों पर निर्भर है। भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त वितत वाक्तत्त्व क्रमशः त्रिवृत् स्तोमच्छिन्न [ ९ ] अग्निमय पार्थिव ऋग्वेद, पञ्चदशायच्छिन्न [ १५ ] वायुमय यजुर्वेद एकविंशावच्छिन्न [२१] आदित्यमय सामवेद इन तीन अग्निवेदों के सम्बन्ध से पद्यात्मिका वाक् गद्यात्मिका वाक् गेयात्मिका वाक् के भेद से तीन स्वरूपों में परिणत होरहा है। पद्यात्मिका वाक् ऋक् है गद्यात्मिका वाक् यजुः है एवं गेयात्मिका वाक् साम है।

पद्यात्मिका ऋग्वाक् का सम्पादन 'होता' नामक ऋत्विक् करता है, यही इस का 'शस्त्रकर्म्म' नामक 'हौत्रकर्म्म' कहलाया है। गद्यात्मिका यजुर्वाक् का सम्पादन अध्वर्यु नामक ऋत्विक् करता है। यही इस का 'ग्रहकर्म्म' नामक 'आध्वर्य्यव' कर्म्म कहलाया है। 'गेयात्मिका सामवाक्' का सम्पादन उद्गाता नामक ऋत्विक् करता है, यही इस का स्तोत्रकर्म्म' नामक औद्गात्रकर्म्म' कहलाया है। इस-प्रकार शस्त्रकर्म्माधिष्ठाता ऋग्वेदी होता के शस्त्रकर्म्म से ग्रहकर्म्माधिष्ठाता यजुर्वेदी अध्वर्यु के ग्रहकर्म्म से तथा स्तोत्रकर्म्माधिष्ठाता सामवेदी उद्गाता के स्तोत्रकर्म्म से यजमानात्मा के त्रिविध वाक्पर्वों का इस आधिभौतिक यज्ञ के वाक्पर्वों के साथ सम्बन्ध होजाता है। मैत्रिक ब्रह्मा' नामक ऋत्विक् अपने मानसव्यापार से यजमानात्मा के मनःपर्व का सम्पादन करता है। शेष रहता है 'प्राण' पर्व। अध्वर्यु कृत याज्याकर्म्म से [ आहुतिकर्म से ] इस प्राणपर्व का आधान होजाता है। इसप्रकार अध्वर्यु कृत प्राणव्यापार, होता—अध्वर्यु—उद्गाता—कृत वाग्व्यापार, तथा ब्रह्माकृत मनोव्यापार तीनों व्यापारों से आधिभौतिक यज्ञ के साथ यजमानात्मा के तीनों आत्मपर्वों का सम्बन्ध होजाता है। और यों प्रथम कर्त्तव्य की पूर्ति होजाती है।

१ ब्रह्मा—मनस्तत्त्वसम्पादकः—ब्राह्मकर्म्मणा [ मनः ] १

२—अध्वर्यु —प्राणतत्त्वसम्पादकः—याज्याकर्म्मणा [ प्राण ] २

३—उद्गाता—सामवाक्सम्पादकः स्तोत्रकर्म्मणा [ वाक् ]

४—अध्वर्यु —यजुर्वाक्सम्पादकः—ग्रहकर्म्मणा [ वाक् ]

५—होता—ऋग्वाक्सम्पादकः —शस्त्रकर्म्मणा [ वाक् ]

(३, ४, ५) } [वाक्] ३

(१–५) } सर्वेऽपि यजमानात्मकआत्मावयवानां मनःप्राणवाक्पर्वणां—भौतिकयज्ञेन सम्बन्धः।

आधिभौतिक यज्ञाग्नि में मनः प्राण-वाक् सम्पत्ति का समावेश आवश्यक है। पूर्वोक्तव्यापारकर्म्म से पहिले होता नामक ऋत्विक् के द्वारा सामिधेन्यनुवचन–कर्म्म होता है जैसा कि प्रकरणारम्भ में स्पष्ट किया जाचुका है। लौकिक भूताग्नि में मन्त्रप्रयुक्त से युक्त इध्माभ्याधान के द्वारा दिव्य प्राणतत्त्व का आधान करना ही इस सामिधेन्यनुवचनकर्म्म का एकमात्र फल है। इसप्रकार होतृकृतक सामिधेनी–कर्म्म से यह अधिभूत-यज्ञ प्राणसम्पत्ति से युक्त होजाता है। इस प्राणसम्पत्ति का मनोवाक् से सम्बन्ध सूचित करने के लिए ही प्रकृत ब्राह्मणब्राह्मण के आरम्भ में प्रथम प्रथम— 'तं या एतमग्निं समन्धिषत। समिद्धं देवेभ्यो जुहवाम (शत० १।४।४।१।) यह कहा गया है। इस सिद्धान्तवाक्य से श्रुति सङ्केत कर रही है कि आधिभौतिक

१—सर्वप्रजापतिर्वाङ्मय —वाक्
२—उद्गीथप्रजापतिः प्राणमयः—प्राणः
३—अनिरुक्तप्रजापतिर्मनोमयः—मनः

} मनःप्राणवाङ्मया यज्ञिया देवाः

---

हृदयावच्छिन्न मनः—अनिरुक्तम्
मध्यावच्छिन्नः प्राणः—निरुक्तानिरुक्तः
परिध्यवच्छिन्ना वाक्—निरुक्ता

} पार्थिवयज्ञः प्राकृतिको नित्यः

---

मन प्राणवाङ्मय, उक्त लक्षण प्राकृतिक, 'नित्य, देवयज्ञ' के आधार पर ही ब्राह्मणग्रन्थोक्त पुरुषप्रयत्नसाध्य 'मानुष वैध यज्ञ' का वितान हुआ है। प्राकृतिक यज्ञ में मन तथा वाक् के आधार पर ही प्राणात्मक यज्ञिय देवताओं में पार्थिव रसाहुति युक्त होती है। अतएव—'यद्वै देवा अकुर्वंस्तत्करवाणि' निगमानुसार इस वैध-मानुषयज्ञ में भी ( यज्ञात्मक-आहवनीयाग्नि में भी ) मन-प्राण-वाक्, तीनों कलाओं का समन्वय आवश्यकरूप से अपेक्षित होजाता है। बिना तीनों के समन्वय के आहवनीय समिदग्नि प्राजापत्यसम्पत् से सर्वथा वञ्चित है। एवं बिना प्राजापत्यसम्पत् के यज्ञसम्पत्सिद्धि असम्भव है।

मन प्राणवाङ्मय प्राकृतिक यज्ञ की भित्ति पर ही भित्त्व इस यज्ञ में देवयजन से पहिले मनःप्राणवाक् सम्पत्ति अपेक्षित है, यही निष्कर्ष है। इसी सम्बन्ध में एक रहस्य का विश्लेषण और। अधिदैवत का अधिभूत के द्वारा यजमान के आध्यात्मिक यज्ञात्मा का प्राकृतिक उक्त लक्षण आधिदैविक यज्ञात्मा से सम्बन्ध कर देना ही यज्ञनिष्कर्ष है। अधिदैवतयज्ञ पूर्वकथनानुसार स्वस्वरूप से मनःप्राणवाङ्मय है एवमेव अध्यात्मयज्ञ भी स्वस्वरूप से मनःप्राणवाङ्मय है। शेष रह जाता है वितायमान आहवनीयाग्निलक्षण अधिभूतयज्ञ। इसे जबतक मनःप्राणवाङ्मय नहीं बना दिया जाता तबतक इस का माध्यम निष्फल है। अधिभूतयज्ञ उसी अवस्था में मनःप्राणवाङ्मय अध्यात्मयज्ञ [ यजमानात्मा ] का मनःप्राणवाङ्मय अधिदैवत यज्ञ से सम्बन्ध करा सकता है दूसरे शब्दों में अधिभूतयज्ञलक्षण आहवनीय अग्नि में प्रदत्त आहुति का तभी अधि-दैवत यज्ञात्मक दिव्य देवताओं के साथ सम्बन्ध होसकता है जब कि इस आहवनीयाग्निरूप अधिभूतयज्ञ को भी किसी वैज्ञानिक-प्रक्रिया-विशेष से मनःप्राणवाङ्मय बना दिया जाय। इस के मनःप्राणवाङ्मय बनाने से आहुतिद्रव्य के द्वारा आध्यात्मिक यज्ञ के मनः-प्राणः-वाक् एवं इस अधिभूतयज्ञ में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रविष्ट होजायँगे। आहुति का अधिदैव से सम्बन्ध होना अनिवार्य्य होगा। इसप्रकार अधिभूतयज्ञ के द्वारा परम्परया यजमानात्मा का दिव्यादिव्य से अन्तर्य्याम सम्बन्ध होजायगा।

अब इस सम्बन्ध में दो कर्त्तव्य हमारे सामने उपस्थित होते हैं। आधिभौतिक लक्षण इन आहवनीयाग्नि में मनःप्राणवाक् का सम्बन्ध करा देना एक कर्त्तव्य है। एवं इस मनःप्राणवाङ्मय आधिभौतिक यज्ञ

का स्वरूप सर्वथा व्यक्त है। अतएव वाग्व्यापार का अन्य इन्द्रिय [श्रोत्रेन्द्रिय] से भी प्रत्यक्ष होजाता है एवं अन्य व्यक्ति भी इसका साक्षात्कार कर लेते हैं। इन्द्रियवागतिरिक्त पञ्चभूतरूप से भी वाग्वैखरी प्रत्यक्ष का विषय बनता हुआ व्यक्त बन रहा है।

क्योंकि वाक् निरुक्त है अतएव तत्सम्पत्तिसंग्राहक कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता भी वागुच्चारणपूर्वक ही सम्पादित होती है। इस समानधर्म्म के सम्बन्ध से वाग्रूपेण कृत उत्तराघारकर्म्म से आहवनीयाग्नि में अवश्य मेव वाक्पर्व का आधान होजाता है एवं यह आहित वाक् वाग्रूप से [वषट्काररूप से] ही द्युलोकस्थ प्राण देवताओं के लिए आहुतिद्रव्य–प्रापिका बन जाती है। इसप्रकार उपांशुरूप से पूर्वाघार, तथा वाग्रूप से उत्तराघार करता-हुआ भी अध्वर्य्यु आहवनीयाग्नि में मनोवाक् पर्वों का ही आधान कर रहा है। इन दोनों क्रमिक आघारों से आधिभौतिक यज्ञ के मनोवाक्पर्व तृप्त होजाते हैं [सर्वाङ्गीण बन जाते हैं।] सर्वाङ्गीण बनकर ये दोनों पर्व प्राणात्मक यज्ञाग्नि के आधारपात्र [वधूनी] बनते हुए निश्चयेन द्युलोकस्थ प्राणदेवों के लिए आहुतिप्रापक बन जाते हैं। तात्पर्य्य उपपत्ति का यही है कि देवतृप्ति का साधन आहुतिप्राप्ति है, एवं आहुतिप्राप्ति का साधन मनोवाक्पर्वों की सर्वाङ्गीणलक्षणा तृप्ति है। इस तृप्तिभावप्राप्ति के लिए भी आघारकर्मानुष्ठान आवश्यक है। मनोवाक् पर्व कैसे किस रूप से प्राणदेवों के लिए यज्ञवहन करते हैं? प्रकृत द्वितीय कण्डिका से इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान हुआ है॥ २॥

काममय विश्व में पुरुष तथा स्त्री इन दोनों का सहयोग अपेक्षित है। यद्यपि पुरुष भी काममय है, स्त्री भी काममयी ही है तथापि प्रधानता पुरुष की ही मानी गई है। पुरुष 'स्व' तन्त्र में प्रतिष्ठित है एवं स्त्री 'पुरुषतन्त्र' की अनुगामिनी है। पुरुषकाम ही स्त्रीकाम है। दूसरे शब्दों में स्त्री छायानुकरा है अनुगामिनी है। इसी प्राकृतिक नियमानुसार कामनामय मन को हम पुरुष कह सकते हैं एवं कामनामय मन के सङ्कल्पानुसार स्वव्यापार के सञ्चालन में समर्थ होने वाली वाक् को 'स्त्री' कहा जासकता है। पुरुषानुगत प्राण 'वृषा' कहलाया है स्त्र्यनुगत प्राण योषा कहलाया है। अनुधावन करने वाला पुरुषप्राण ही वृषा है एवं जिस के प्रति वृषाप्राण का अनुधावन होता है वही योषा है। इस दृष्टि से भी मन वृषा है एवं वाक् योषा है। वाक् का मन की ओर अनुधावन नहीं है, अपितु सङ्कल्परूप से मन ही वाक् की ओर अनुधावन करता है।

इसप्रकार कामनामयत्वेन वाक्तन्त्रसञ्चालकत्वेन अनुधावक बन हृदयावच्छिन्न मन का वृषाप्राणात्मक पुरुषत्व भलीभाँति सिद्ध होजाता है। एवं कामनानुगतत्वेन परिध्यवच्छिन्ना वाक् का योषाप्राणात्मक स्त्रीत्व सर्वात्मना सिद्ध होजाता है। उधर आहुतिपात्रों में स्रुवपात्र पुल्लिङ्गत्वेन वृषप्राणात्मक काममय मन से समतुलित है जुहू-उपभृत् नामक स्रुक्पात्रद्वयी स्त्रीलिङ्गत्वेन योषाप्राणात्मिका कामानुगता वाक् से समतुलित है। मनोऽनुगत पूर्वाघार मन सम्बन्ध से वृषा है अतएव पूर्वाघाराहुति वृषात्मक स्रुव से ही होती है। वागनुगत उत्तराघार वाक् के सम्बन्ध से योषा है अतएव उत्तराघाराहुति योषात्मिका स्रुक्पात्रद्वयी से ही होती है। पूर्वोत्तराघारकर्म्म का क्रमशः स्रुव एवं स्रुक् से क्यों सम्पादन होता है?, इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है जिसका कि तृतीय–चतुर्थ–कण्डिकाओं से स्पष्टीकरण हुआ है॥ ३ ४॥

पूर्वाघार मनोऽनुगत है उत्तराघार वागनुगत है यह कहा जाचुका है। प्राणवाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त-प्रजापति हृदय है। यहाँ से यद्यपि — 'पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयम्भूः (कठोपनिषत् ४।१।) इत्यादि

यज्ञाग्नि में पूर्व के सामिधेनी-कर्म्म से प्राणपर्व का तो आधान होगया। अब पर्वोत्तराघारकर्म्मद्वयी से इस प्राणात्मक आहवनीयाग्निमय में मनो-वाक् पर्वों का आधान बतलाया जाता है। होतृकृत प्राणाधानलक्षण सामिधेन्यनुवचन-कर्म्मानन्तर अध्वर्यु नामक ऋत्विक् स्रुवपात्र से पूर्वाघारकर्म्म का, तथा स्रुक्पात्रद्वयी से उत्तराघार कर्म्म का सम्पादन करता है। पूर्वाघार मन:पर्व का संग्राहक है एवं उत्तराघार वाक् पर्व का संग्राहक है। इसप्रकार समिन्धन-कर्म्म से प्राणयुक्त, पूर्वाघारकर्म्म से मनोयुक्त एवं उत्तराघार से वाग्युक्त, सम्पूर्ण तीनों कर्म्मों से मनः-प्राण-वाङ्मय बनता हुआ आहवनीयाग्निलक्षण आधिभौतिक यज्ञ आध्यात्मिक-यज्ञलक्षण यजमानात्मा के मनः प्राण-वाक्-पर्वों से ( आहुति के द्वारा ) युक्त होता हुआ आधिभौतिक-यज्ञाग्निपर्वों से सम्बद्ध आधिदैविक यज्ञ के मन-प्राण-वाक्-पर्वों से अन्तर्य्यामात्मक समन्वय-सम्बन्ध प्राप्त कर लेता है।

केन्द्रावच्छिन्न मन:पर्व ( प्राणवाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति ) हृदयावच्छेदेन पूर्वभावी है एवं रथन्तरसामावच्छिन्न वाक्-पर्व ( मन:प्राणगर्भित वाङ्मय निरुक्त प्रजापति ) परिध्यवच्छेदेन उत्तरभावी है। *मन:सम्पत्ति से सम्बन्ध रखने वाला आघार पूर्वभावी है एवं वाक्सम्पत्ति से सम्बन्ध रखने वाला आघार* उत्तरभावी है। इस पूर्व तथा उत्तरभाव से ही यज्ञाग्नि में पूर्वभावी मन:पर्व का तथा उत्तरभावी वाक्पर्व का आधान होरहा है। मनोऽनुगत आघार पूर्वाघार क्यों कहलाया? वागनुगत आघार उत्तराघार क्यों कहलाया? पूर्वाघार पहिले एवं उत्तराघार पीछे क्यों किया जाता है? *समिन्धनानन्तर पर्वोत्तराघारकर्म्मद्वयी क्यों आवश्यक है?* इसके साथ मनोवाक्-सम्पत्तिद्वय क्यों अपेक्षित है?, इत्यादि आघारकर्म्म-सम्बन्धी प्रश्नों की इसी उक्त उपपत्ति का प्रथम कण्डिकाद्वय में स्पष्टीकरण हुआ है।

१— "अग्निं समैन्धिषत"—प्राणसंग्रह—सामिधेन्यनुवचनकर्म्मणा।

२—"मनसे चैव —मन:संग्रह—पूर्वाघारकर्म्मणा।

३—"वाचे च" —वाक्संग्रहः—उत्तराघारकर्म्मणा।

१



पूर्वाघारकर्म्म उपांशुरूप से किया जाता है एवं उत्तराघारकर्म्म वागुच्चारण [मन्त्रोच्चारण] पूर्वक किया जाता है। इसलिए पूर्वभावी मन उपांशु है। मन का स्वरूप हृदयावच्छेदेन सर्वथा अव्यक्त है। अतएव न तो हृदयावच्छिन्न मन का ही पराङ्मुख इन्द्रियों से साक्षात्कार किया जासकता एवं न मानस-व्यापार [भावना-वासनात्मक मानस संकल्प] का ही अन्य व्यक्ति के द्वारा प्रत्यक्ष किया जासकता। यही मन का उपांशुभाव है। क्योंकि मन उपांशु है अतएव तत्-सम्पत्तिसंग्राहक पूर्वाघारकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का भी उपांशु ही सम्पादन होना चाहिए। इस समानकर्म्म के सम्बन्ध से उपांशुरूपेण कृत पूर्वाघारकर्म्म से आहवनीयाग्नि में अवश्यमेव मन:पर्व का आधान होजाता है एवं यह आहित मन उपांशुरूप से ही द्युलोकस्थ प्राणदेवों के लिए आहुति-द्रव्यप्रापक बन जाता है। रथन्तरसामाच्छिन्न परिधिरूपा उत्तरभाविनी वाङ्निरुक्ता है। वाक्

'रथन्तरसाम' कहलाया है, जैसा कि— 'रसतम ह वै तद्रथन्तरमित्याचक्षते परोक्षम्' (शत० ९।१।२।३६।) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। भूकेन्द्र से २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त मनोवाग्गर्भित प्राणमय यज्ञ भी इसी रसतम अग्नि के सम्बन्ध से 'रथ (देवरथ)' कहलाया है। प्रवृत्त आतुरिवज्य के द्वारा यजमान इस रसतमात्मक यज्ञरथ में प्रतिष्ठित होकर द्युलोक की ओर गमन करता है। इस रथ के वहन करने वाले (प्राणात्मक यज्ञ का भूकेन्द्र से रथन्तरसाम की परिधिपर्य्यन्त वितान करने वाले) 'मन, वाक्' नाम के दो अश्व माने गए हैं। इन्हीं दोनों के द्वारा यज्ञात्मक अग्निस्वरूप 'रथ' का वहन होता है।

यज्ञरथ में नियुक्त इन दोनों मनो—वाक्) अश्वों में मनोलक्षण अश्व अपरिमित है, एवं वाग्लक्षण अश्व परिमित है। दिग्देशकालानवच्छिन्न काममय मन इसी अपरिमित भाव के सम्बन्ध से 'काममसुद्र' कहलाया है। "मनो वै बृहत्" (ता० ब्रा० ७।६।१७), "मनो वै समुद्र" (७।५।२।५२।) "अनन्तं वै मन" (शत० १४।६।१।११।) इत्यादि श्रुतियाँ मन के इसी असीमभाव का समर्थन कर रहीं हैं। मन-प्रतिष्ठारूप हृदय स्वयं अनन्त है तदनुगत मन भी अनन्त है। इसकी अपेक्षा वाक्तत्त्व दिग्देशकालानवच्छिन्न बनता हुआ परिमिततर है सीमित है। अर्थात्मिका वाक् (भौतिक पदार्थ) भी परिमित है, क-च-ट-त-प आदि सर्वथा शब्दात्मिका वाक् भी सीमित है। इसप्रकार यज्ञरथवाहक दोनों अश्वों में एक (मन) आकार, प्रकार में बड़ा है, तो दूसरा (वाक्) अपेक्षाकृत कनीयान् है।

यदि ऐसे विषमाकार अश्व रथ का वहन करते हैं, तो वहनकर्म्म असमाक्रान्त बना रहता है। आवश्यक है कि, मनोरूप अश्वपरिमाण को समतुलित करने के लिए वाग्रूप अश्वपरिमाण में आकारवृद्धि की जाय। इस लक्ष्य की सिद्धि के लिए ही वागनुगत उत्तराघार खड़े खड़े किया जाता है। जिसप्रकार लोक में नाटे अश्व को दीर्घकाय अश्व से समतुलित करने के लिए नाटे अश्व के स्कन्ध प्रदेश में स्थूल काष्ठपीठ लगा दिया जाता है ठीक उसी लौकिक कर्म्म के अनुरूप यहाँ तिष्ठन्भाव का आश्रय लिया जाता है। खड़े होकर उत्तराघार करना वागश्व को मनोरूप अश्व के समानाकार से ही समतुलित करना है। तिष्ठन्नुत्तराघार की यही दूसरी उपपत्ति है। इन दोनों उपपत्तियों का ही सातवीं कण्डिका से स्पष्टीकरण हुआ है ॥७॥

पूर्वाघार का सम्पादन आहवनीयाग्नि के उत्तर भू प्रदेश में बैठ कर प्रज्वलित समिद्ध आहवनीयाग्नि के उत्तराग्निभाग में होता है एवं उत्तराघार का सम्पादन आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े होकर प्रज्वलित समिद्ध आहवनीयाग्नि के दक्षिणाग्नि में होता है जैसा कि सूत्रानुगतपदविग्रह में स्पष्ट किया जाचुका है। इन दोनों आघारों के सम्बन्ध में एक अनुक्त उपपत्ति का प्रासङ्गिक समन्वय और कर लेना चाहिए। पूर्वाघार का मन से तथा उत्तराघार का वाक् से सम्बन्ध है। भावनामय मन देवप्राण की प्रतिष्ठा है, एवं वासनात्मिका वाक् पितृप्राण की प्रतिष्ठा है। इसी आधार पर 'पितरो वाक्यमिच्छन्ति भावमिच्छन्ति देवता' यह सूक्ति प्रतिष्ठित है। मनोऽनुगत देवप्राण आग्नेय है, एवं वागनुगत पितृप्राण सौम्य है। रथन्तरसामात्मक यज्ञमण्डल के पूर्वार्द्ध भाग में अग्नितत्त्व का प्राधान्य है, एवं उत्तरार्द्ध में सोमतत्त्व का साम्राज्य है। मण्डलकेन्द्रभूत मध्यस्थ सप्तदश स्थान में दोनों का समन्वय होता है जैसा कि प्रथमकण्डिका-विवेचन में स्पष्ट किया जाचुका है। क्योंकि मनोऽनुगत आग्नेय देवताओं का पूर्वार्द्ध से सम्बन्ध है अतएव मनोऽनुगत आघार पहिले किया जाता है अतएव च यह आघार 'पूर्वाघार' कहलाया है। एवमेव वागनुगत सौम्य पितरों का उत्तरार्द्ध से सम्बन्ध है अतएव वागनुगत आघार पीछे किया जाता है, अत-

श्रौत सिद्धान्त के अनुसार वाक्तत्व का ऊर्ध्व वितान अवश्य होता है तथापि यह सर्व मनोमय हुए अनिरुक्तभाव से वाक्पथातीत ही है। इसी मनोऽनुरूपता की सिद्धि के लिए मनोऽनुगत पूर्वाघार तूष्णीं ही किया जाता है। उपांशु ही अनिरुक्त है। अनिरुक्तता ही मन का स्वाभाविक धर्म है। 'स्वाहा' शब्द वागुविवर्त का परयन्त अभिनय है जैसाकि आगे के व्याख्यान से स्पष्ट होने वाला है। इधर मनोमय प्रजापति के लिए पराङ्मुखा वाक् अहन्यवाहना है। अतएव मन सम्पत्तिसमाहक पूर्वाघारकर्म्म में वागनुगत स्वाहा का उच्चारण निषिद्ध है। वाक्तत्व का मन-प्राणगर्भित वाङ्मय सर्वलक्षण निरुक्त प्रजापति से सम्बन्ध है। यह तत्त्व स्वस्वरूप से (आकाशरूप से) भी प्रकट है स्वविताना‍त्मक पञ्चमहाभूतात्मक अर्थप्रपञ्च की दृष्टि से भी प्रकट है एवं वागिन्द्रियरूप से भी व्यक्त है। प्रत्यक्षदृष्ट पाञ्चभौतिक पदार्थ वाङ्मय हैं इनके गर्भ में 'हित' नामक क्रियामयवत 'प्राणतत्त्व' प्रतिष्ठित है सर्वांशिम्बन सुसूक्ष्म काममय मन है। क्योंकि वाक्तत्व व्यक्तलक्षण है इधर उत्तराघार वाक्सम्पत्तिसंग्रह के लिए विहित है। अतएव वागनुगत उत्तराघारकर्म्म मन्त्रोच्चारण,—सस्वर व्यक्तभाव से ही सम्पन्न होता है। मनोऽनुगत पूर्वाघार का तूष्णीं रूपेण तथा वागनुगत उत्तराघार का मन्त्र-रूपेण सम्पादन करना भी मनोवाक्पर्वों का ही संग्रह करना है यही उपपत्ति—निष्कर्ष है, जिस का कि पाँचवीं, तथा छठी कण्डिकाओं से स्पष्टीकरण हुआ है ॥ ५, ६ ॥

भूकेन्द्रावच्छिन्न मनोमय अनिरुक्त प्रजापति 'अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्' (यजु: म ३१।१) सिद्धान्तानुसार प्रादेशमित्र (१ ॥ का गुष्ठमित) मनरूप से हृदय में प्रतिष्ठित है। इस बैठे हुए मनोमय प्रजापति के आधार पर ही इन्द्र-विष्णु की अभ्नुगता प्रतिस्पर्द्धा से वाक्साहस्री का उर्ध्व वितान होता है। उर्ध्वस्थिता यह वाक्साहस्री केन्द्र में प्रतिष्ठित (आधीन) मनोमय प्रजापति की अपेक्षा खड़ी हुई सी है। मनस्तत्त्व हृदय में आसीनवत् है वाक्तत्त्व हृदय से परिधि-पर्य्यन्त तिष्ठन्वत् है। मनोवाक् पर्वों की इस स्वाभाविकी स्थिति को लक्ष्य में रख कर ही मनोऽनुगत पूर्वाघार आसीन बनकर (बैठ कर) किया जाता है एवं वागनुगत उत्तराघार तिष्ठन्रूप से (खड़े होकर) किया जाता है। इसप्रकार आसीन तिष्ठन्रूप से कृत पूर्व-उत्तराघार के द्वारा भी आसीन मनस्तत्त्व एवं तिष्ठन् वाक्तत्त्व का आह्वनीय यज्ञाग्नि में आधान होजाता है। पूर्वाघार आसीन रूप से, तथा उत्तराघार तिष्ठन्रूप से क्यों किया जाता है? इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है।

वागनुगत उत्तराघार तिष्ठन् क्यों किया जाता है?, इस प्रश्न की एक दूसरी भी उपपत्ति है। वाह्निक यज्ञात्मिका वाक्साहस्री व्याप्त रहती है वाह्निक रथन्तरसाम की व्याप्ति मानी गई है जैसा कि प्रकरणान्त में स्पष्ट किया जाचुका है। भूकेन्द्र में प्रतिष्ठित वाङ्मय अग्नितत्त्व 'रसाग्नि' नाम से प्रसिद्ध है। इस वाङ्मय रसाग्नि का त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश स्तोमरूप से क्रमश: अग्नि-वायु आदित्यस्वरूप से ऊर्ध्व वितान हुआ है जैसा कि निम्न लिखित आथर्वणश्रुति से प्रमाणित है—

तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य तेजो रसो निरवर्त्तताग्नि। स त्रेधात्मानं व्यकुरुत-आदित्यं तृतीयं, वायुं तृतीयम्। स एष प्राणस्त्रेधा विहितः"।

—शत० १०।४।७।२१।

रसात्मक वाङ्मय अग्नि के ऊर्ध्व वितान—सम्बन्ध से ही एकविंशस्तोमावच्छिन्न वाग्निलक्षण पार्थिव साम (अग्निसाम) 'रसतमसाम' कहलाता है। यह रसतमसाम ही परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षभाषा में

'रथन्तरसाम' कहलाया है, जैसा कि— 'रसतम ह वै तद्रथन्तरमित्याचक्षते परोक्षम्' (शत ९।१।२।३१) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। भूकेन्द्र से २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त मनोवाग्गर्भित प्राणमय यज्ञ भी इसी रसतम अग्नि के सम्बन्ध से 'रथ (देवरथ)' कहलाया है। प्रदत्त आहुतिद्रव्य के द्वारा यजमान इस रसतमात्मक यज्ञरथ में प्रतिष्ठित होकर द्युलोक की ओर गमन करता है। इस रथ के वहन करने वाले (प्राणात्मक यज्ञ का भूकेन्द्र से रथन्तरसाम की परिधिपर्य्यन्त वितान करने वाले) मन, वाक्' नाम के दो अश्व माने गए हैं। इन्हीं दोनों के द्वारा यज्ञात्मक अग्निरसरूप 'रथ' का वहन होता है।

यज्ञरथ में नियुक्त इन दोनों (मनो–वाक्) अश्वों में मनो-लक्षण अश्व अपरिमित है, एवं वाग्लक्षण अश्व परिमित है। दिग्देशकालानवच्छिन्न काममय मन इसी अपरिमित भाव के सम्बन्ध से 'कामसमुद्र' कहलाया है। 'मनो वै बृहत्' (ता॰ ब्रा॰ ७।६।१७), "मनो वै समुद्रः" (७।५।२।५२।) 'अनन्तं वै मनः' (शत॰ १४।६।१।११) इत्यादि श्रुतियाँ मन के इसी असीमभाव का समर्थन कर रहीं हैं। मन–प्रतिष्ठारूप हृदय स्वयं अनन्त है तदनुगत मन भी अनन्त है। इसकी अपेक्षा वाक्तत्त्व दिग्देशकालावच्छिन्न बनता हुआ परिमिततर है सीमित है। अर्थात्मिका वाक् (भौतिक पदार्थ) भी परिमित हैं क च ट त प आदि लक्षणा शब्दात्मिका वाक् भी सीमित है। इसप्रकार यज्ञरथवाहक दोनों अश्वों में एक (मन) आकार, प्रकार में बड़ा है तो दूसरा (वाक्) अपेक्षाकृत कनीयान् है।

यदि ऐसे विषमाकार अश्व रथ का वहन करते हैं, तो वहनकर्म्म भयाक्रान्त बना रहता है। आवश्यक है कि मनोरूप अश्वपरिमाण को समतुलित करने के लिए वाग्रूप अश्वपरिमाण में आकारवृद्धि की जाय। इस लक्ष्य की सिद्धि के लिए ही वागनुगत उत्तराघार खड़े खड़े किया जाता है। जिसप्रकार लोक में नाटे अश्व को दीर्घकाय अश्व से समतुलित करने के लिए नाटे अश्व के स्कन्ध प्रदेश में स्थूल काष्ठपीठ लगा दिया जाता है ठीक उसी लौकिक कर्म्म के अनुरूप यहाँ तिष्ठन्भाव का आश्रय लिया जाता है। खड़े होकर उत्तराघार करना वागश्व को मनोरूप अश्व के समानाकार से ही समतुलित करना है। तिष्ठन्नुत्तराघार की यही दूसरी उपपत्ति है। इन दोनों उपपत्तियों का ही सातवीं कण्डिका से स्पष्टीकरण हुआ है॥७॥

पूर्वाघार का सम्पादन आहवनीयाग्नि के उत्तर भू प्रदेश में बैठ कर प्रज्वलित समिद्ध आहवनीयाग्नि के उत्तराग्निभाग में होता है एवं उत्तराघार का सम्पादन आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े होकर प्रज्वलित समिद्ध आहवनीयाग्नि के दक्षिणाग्नि में होता है जैसा कि 'ऋतानुगतपद्धतिसमह' में स्पष्ट किया जाचुका है। इन दोनों आघारों के सम्बन्ध में एक अनुक्त उपपत्ति का प्रासङ्गिक समन्वय और कर लेना चाहिए। पूर्वाघार का मन से तथा उत्तराघार का वाक् से सम्बन्ध है। भावनामय मन देवप्राण की प्रतिष्ठा है, एवं वामनात्मिका वाक् पितृप्राण की प्रतिष्ठा है। इसी आधार पर "पितरो वाच्यमिच्छन्ति, भावमिच्छन्ति देवताः" यह सूक्ति प्रतिष्ठित है। मनोऽनुगत देवप्राण आग्नेय है एवं वागनुगत पितृप्राण सौम्य है। रथन्तरसामात्मक यज्ञमण्डल के पूर्वार्द्ध भाग में अग्नितत्त्व का प्राधान्य है, एवं उत्तरार्द्ध में सोमतत्त्व का साम्राज्य है। मयवलकेन्द्रभूत मध्यस्थ यसदश स्थान में दोनों का समन्वय होता है जैसा कि प्रथमकण्डिका-विवेचन में स्पष्ट किया जाचुका है। क्योंकि मनोऽनुगत आग्नेय देवताओं का पूर्वार्द्ध से सम्बन्ध है अतएव मनोऽनुगत आघार पहिले किया जाता है अतएव च यह आघार 'पूर्वाघार' कहलाया है। एवमेव वागनुगत सौम्य पितरों का उत्तरार्द्ध से सम्बन्ध है अतएव वागनुगत आघार पीछे किया जाता है अत-

एवञ्च यह आघार 'उत्तराघार' कहलाया है। उत्तरदिक् देवताओं की है अतएव देवानुगत पूर्वाघार आहवनीय के उत्तर भूप्रदेश में बैठ कर आहवनीयाग्नि के उत्तर भाग में सम्पन्न होता है। एवं दक्षिणादिक् पितरों की है, अतएव पित्र्यनुगत उत्तराघार आहवनीय के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े होकर आहवनीयाग्नि के दक्षिण भाग में सम्पन्न होता है। दोनों आघारों से अग्नीषोमात्मक पूर्ण यज्ञमण्डल का संग्रह हो जाता है।

उत्तराघार का सम्पादन दक्षिण में खड़े खड़े होता है इस सम्बन्ध में एक उपपत्ति और बतलाई जाती है। भौमस्वर्गान्यवस्था मक देवयुग में जब जब भी भौमदेवता वैध-यज्ञकर्म्म का वितान करते थे तब तब ही दक्षिण अफ्रिका में निवास करने वाले भीम-मनुष्यविध असुर दक्षिणभूप्रदेश * से आकर यज्ञ पर आक्रमण किया करते थे। दक्षिणदिगनुगत इस असुराक्रमण से त्राण पाने के लिए देवताओंनें दक्षिण-सीमा पर खड़ा पहिरा नियुक्त कर दिया था। इन्हीं भौम-देवताओंसे भारतीय द्विजातिवर्गने यज्ञविद्या प्राप्त की। फलत 'देवाननुविधा वै मनुष्या' इस नियम के अनुसार इन्होंनें भी अपने यज्ञ में दक्षिणदिगनुगत कर्म्म को खड़े खड़े ही करना अन्वर्थ माना।

पेतिह्य अरूपातिरिक्त तिष्ठन् रूपेण उत्तराघार करने की वैज्ञानिक उपपत्ति भी है एवं वही प्रधान है। भूपिण्ड का उत्तर प्रदेश ज्योतिर्म्मय स्कम्भ के वितान से देवप्राणप्रधान है। उत्तरानुगत स्कम्भप्रदेशोपलक्षित सम्वत्सरचक्र ही देवताओं की देवयजनभूमि है यज्ञवितान-प्रदेश है। अग्नि वायु, आदित्य, चन्द्रमादि प्राणात्मक दिव्य ऋत्विजों के हौत्रादि कर्म्मों से इस देवयजनभूमि में सम्वत्सरयज्ञ का वितान होता रहता है। भूपिण्ड का दक्षिणप्रदेश तमोमयी शनैश्चरकक्षा के सम्बन्ध से असुरप्राण-प्रधान है। इस दक्षिणदिगनुगत असुरप्राण का उत्तरानुगत प्राणदेवयज्ञभूमि पर सतत आक्रमण होता रहता है। साथ ही दक्षिणस्थ अग्निसहयोगी ज्योतिर्म्मय इन्द्र के सम्बन्ध से यह आक्रमण व्यर्थ भी होता रहता है। सम्वत्सरयज्ञोपलक्षित देवमण्डल इसप्रकार तिष्ठन्रूपेण उपस्थित इन्द्र के द्वारा असुराक्रमण से बचा रहता है।

प्राकृतिक यज्ञ में दक्षिण-दिशा में यज्ञरक्षक इन्द्र खड़े रहते हैं इस स्थिति का उत्तरायणकालसे ही सम्बन्ध है। दक्षिणगोल में उत्तरायण होता है एवं उत्तरगोल में दक्षिणायन होता है। उत्तरायणकालोपक्रम में सूर्य्य दक्षिण-परमक्रान्ति से उत्तर की ओर अपना रुख कर लेता है। सूर्य्य इन्द्रप्राणात्मक है। इसका उत्तर की ओर अपना रुख करना ही खड़ा होना है। यही देवयजनकालोपक्रम है। और इन्द्रप्राण के सम्बन्ध से दक्षिणगोलस्थ असुरप्राण का आक्रमण व्यर्थ चला जाता है फलतः उत्तरायणानुगत दिव्ययज्ञ निर्विघ्न सम्पन्न होजाता है।

वैधयज्ञ प्रकृत में इस दक्षिणस्थ असुरप्राण के समावेश से त्राण पाने के लिए ही यज्ञवेदि प्रथम तो प्राक्प्रवणा बनाई जाती है अथवा तो उदक्प्रवणा बनाई जाती है, जैसा कि पूर्व के 'वेदिब्राह्मण' में विस्तार से बतलाया जाचुका है। क्योंकि प्रकृतिवत् इस मानुष यज्ञाग्नि में भी दक्षिणस्थ असुरप्राणाक्रमण स्वाभाविक है अतएव इस ओर खड़े होकर ही उत्तराघार किया जाता है। खड़ा होना वीर्य्योत्कर्ष का ही द्योतक है।

---

* यहाँ आज 'स्वेज' नहर है पुराणयुग में यहाँ भूप्रदेश था। इसी मार्ग से असुरभित्तिकी में रहने वाले भौम-असुर भीम देवताओं के यज्ञ पर आक्रमण किया करते थे।

'उच्छ्रितमिव हि वीर्य्यम्' श्रुति का यह वाक्य बड़ा महत्त्व रखता है। लोकदृष्टि से भी इस सिद्धान्त का अपूर्व महत्त्व है। आलस्यनिमग्न शयालु मनुष्यों का स्वाभाविक वीर्य्य कालान्तर में मूर्च्छित होजाता है, उत्साह मन्द होजाता है एवं निरालस उत्तिष्ठन् पुरुषार्थी ही वीर्य्यसम्पत्ति से युक्त रहता है। 'सेना' इसका प्रत्यक्ष उदाहरण है। प्रत्येक सैनिक को यह आदेश मिलता है कि, वह अपने रक्षाकर्म्म में तन कर ही खड़ा रहे। तन कर खड़े रहने से मेरुदण्ड का स्वस्तिक की ओर सम्बन्ध होजाता है, हृदयावच्छिन्न ऊर्ध्व-अधः वितत नाड़ियाँ ऋजुभाव में परिणत होती हुई रक्तादि के सञ्चार से वीर्य्यवती बन जाती हैं। इस-प्रकार उच्छ्रितभाव प्रत्येक दशा में वीर्य्याधायक बना रहता है। सैनिक तन कर चलते हैं तन कर रक्षास्थानों में पहिरा देते हैं। सचमुच शरीरयष्टि का यह तनाव उक्त श्रौतसिद्धान्त * के अनुसार वीर्य्य का ही प्रवर्त्तक है, जिसे हमने भुला दिया है। यहाँ वही सैनिकानुगत रक्षाकर्म्म अभीष्ट है। रक्षाकर्म्म वीर्य्यसापेक्ष है, वीर्य्यसञ्चार उच्छ्रितभावानुगति पर ही निर्भर है। अतएव यागनुगत उत्तराघार तिष्ठन्‌रूपेणैव किया जाता है। तिष्ठन्‌रूप से तथा आज्याहुति से अतिशयरूपेण प्रज्वलित आहवनीयाग्नि से उभयथा दक्षिणस्थ असुराक्रमण का भय निवृत्त होजाता है- 'तस्मात्तिष्ठन्नुत्तरमाघारयति'।

आहवनीयाग्नि एक है इसी में दोनों आघाराहुतियाँ हुत होती हैं। इसप्रकार आहवनीयाग्नित्वेन दोनों आघाराहुतियों का प्रदेश समान है। साथ ही काल स्थिति एवं अग्निप्रदेश की अपेक्षा से दोनों आहुतियों का परस्पर पार्थक्य है। पूर्वाघाराहुति पहले दी जाती है उत्तरप्रदेश में बैठ कर दी जाती है, आहवनीयाग्नि के उत्तरभाग में दी जाती है। उत्तराघाराहुति पीछे दी जाती है, दक्षिणप्रदेश में खड़े होकर दी जाती है आहवनीयाग्नि के दक्षिण भाग में दी जाती है। इसप्रकार आहवनीयाग्नित्वेन जहाँ दोनों समान हैं वहाँ दक्षिणोत्तरप्रदेशत्वादिरूपेण दोनों भिन्न भिन्न हैं। इन समान, तथा नाना दोनों भावों के संग्रह के लिए ही ऐसा किया जाता है। कारण यही है कि पूर्वाघारानुगत मनःपर्व का तथा उत्तराघारानुगत वाक्पर्व का दोनों का स्वरूपावस्थान समान रहता हुआ पृथक् पृथक् ही है।

मन तथा वाक् का समानत्व इसी से सिद्ध है कि बलग्रन्थितारतम्य से रसबलसममात्रावच्छिन्न उसी मन में जब बलमात्रा का स्वल्पीयान् उद्रेक होता है तो वही मन प्राण रूप में परिणत होजाता है। बलमात्रा के पूर्णोद्रेक से वही मन वाग्रूप में परिणत होजाता है। इसी आधार पर तो हृदयावच्छिन्न मनोमय अनिरुक्त प्रजापति को पूर्व में प्राण-वाग्गर्भित बतलाया गया है। मानस प्रत्यय में भी परावागनुगता उपांशुवाक् का अवश्यमेव समावेश रहता है जैसा कि 'न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके य: शब्दानुगमादृते' इत्यादि हरि-

* 'उच्छ्रितमिव हि वीर्य्यम्' के अनुसार रक्षादि तथा पुरुषार्थसाधनादि कर्म्मों के अनुगामी को तनकर ही खड़ा रहना चाहिए, तन कर ही चलते-फिरते रहना चाहिए। इस श्रुतिसम्मता जीवनीया-आचार पद्धति को भाडम्बरपूर्णा मिथ्यमाना-भूठी-शिथिलता से जहाँ हमने विस्मृत कर दिया है वहाँ आज की प्रतीच्य-रक्षा-पद्धति में सैनिक सिपाही इसी तनन-पद्धति के अनुगामी बने हुए हैं जो पद्धति प्रतीच्यभाषा में सम्भवतः 'अटेन्शन्' नाम से प्रसिद्ध है।

सिद्धान्त – से प्रमाणित है। प्रत्येक मानस व्यापार (संकल्प) में उपांशुवाक् निहित है। एवमेव प्रत्येक वाग्व्यापार (शब्दप्रयोग) में मानसज्ञान आधार बन रहा है। इसी ज्ञानीय प्रकेन्द्र से वर्णविभागानुगता अर्थनिष्पत्ति होती है। मन से वर्जिता वाग् अनालम्बना है, स्वलितवाक् है निरर्थकवाक् है अवाक्-रूपा वाक् है। विशुद्ध मानस व्यापार में उपांशुवाक् के समन्वय से तथा विशुद्ध वाग्व्यापार में आलम्बनत्वेन मन के समन्वय से दोनों का समानत्व [समानचेत्राश्रयत्व] भलीभांति सिद्ध होजाता है। इसी समानता–संपत्तिसंग्रह के लिए समानचेत्ररूप एक ही आहवनीयाग्नि में मनोऽनुगत पूर्वाघार की तथा वागनुगत उत्तराघार की, दोनों की आहुति जाती है। यदि मनोवाक् समान हैं तो दोनों के लिए दो आघार क्यों किए जाते हैं ?, इस प्रश्न का निराकरण दोनों का स्वरूपभेद [जातिभेद] है। मन हृदयावच्छिन्न अनिरुक्त तत्त्व है तो वाक् परिध्यवच्छिन्न निरुक्त तत्त्व है। एक [मन] अमृता है, देवप्राणानुगत है। एक [वाक्] मर्त्या है पितृप्राणानुगत है। इस जातिभेद से दोनों समानचेत्रानुगामी रहते हुए भी विभिन्न स्थानानुगत हैं पूर्वापरभावानुगत हैं। इसी नाना–सम्पत्तिसंग्रह के लिए विभिन्न स्थानानुगतिरूप उत्तर-दक्षिण प्रदेश में दो आघारवाहुतियें दी जाती हैं– 'तस्मादिदं मनश्च वाक् च समानमेव सन्नानेव'।

आघारद्वय से सम्बन्ध रखने वाली सभी उपपत्तियों का संक्षेप से दिग्दर्शन करा दिया गया। अब पूर्वोक्त सु्व–सु गादि-मूलक उपपत्तियों का एक दूसरे दृष्टिकोण से समन्वय किया जाता है। प्रत्येक वस्तु के 'मूल–तूल' भेद से दो विवर्त होते हैं। अनिरुक्त हृदयभाव ही मूलस्थान है निरुक्त हृदय पिण्ड ही तूलस्थान है। मूल-स्थान मनःप्रधान होने से 'हृदय' है, तूलस्थान वाक्प्रधान होने से 'शिर' नाम से व्यवहृत हुआ है। यहाँ हृदयावच्छिन्न मनोऽनुगत पूर्वाघार हृद मन के सम्बन्ध से हर्म यज्ञाग्निलक्षण पुरुष का मूल है एवं परिध्यवच्छिन्न वागनुगत उत्तराघार परिधि मध्यस्थिता वाक् के सम्बन्ध से यज्ञ का शिर है। पूर्वाघार मूलस्थान की प्रतिकृति है तो उत्तराघार तूलस्थानलक्षण शिर की प्रतिकृति है॥५॥

स्रुवपात्र से पूर्वाघार के द्वारा यज्ञपुरुष के मूल का सम्पादन होता है एवं स्रुक्पात्रहयी से उत्तराघार के द्वारा शिरोभाग का सम्पादन होता है। यज्ञमूलानुगत पूर्वाघार तूष्णीं इसलिए होता है कि, हृदयावच्छिन्न अनिरुक्त मनोलक्षण मूलभाग के साथ परार्द्धमुखा वाक् का सम्बन्ध नहीं है। यज्ञशिरोऽनुगत उत्तराघार मन्त्रो-च्चारणपूर्वक इसलिए होता है कि परिध्यवच्छिन्न निरुक्त वाग्लक्षण शिरोभाग ही वाक्प्रयोग [शब्दप्रयोग] का आधार है। यज्ञमूलानुगत पूर्वाघार बैठे बैठे इसलिए किया जाता है कि, हृद मनोमय मूल भाग स्व अनिरुक्त भाव से बैठा हुआ सा ही है। यज्ञशिरोऽनुगत उत्तराघार खड़े खड़े इसलिए किया जाता है कि वाङ्मय शिरो-भाग स्व निरुक्तभाव से शरीरसंस्था में खड़ा हुआ सा ही है। इसप्रकार तूष्णी, मन्त्रेण आसीन तिष्ठन्, इन व्यापारों से मनोवाक् पर्वों की अनुरूपता ही प्राप्त की जाती है॥६,१ ११ १२॥

— न सोऽस्ति प्रत्ययो यो लोके यः शब्दानुगमादृश्यते ।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते ॥
—भर्तृहरि–वाक्यपदी–

# २—अग्निसम्मार्ज्जनकर्म्मोपपत्ति

आहवनीयाग्नि के उत्तरभूप्रदेश में बैठकर स्रुवपात्र से तूष्णीं आहवनीयाग्नि के उत्तराग्नि-प्रदेश में मनोऽनुगत पूर्वाघार का सम्पादन किया जाता है। इस कर्म के अनन्तर अग्निसम्मार्जन-कर्म होता है जो आग्नीध्र नामक ऋत्विक् से सम्बन्ध रखता है। 'समानमेव समानेव' इस उक्त सिद्धान्त के अनुसार मन सम्पत्ति भी वाग्गर्भिता बनती हुई उभयात्मिका है एवं वाक् सम्पत्ति भी मनोगर्भिता बनती हुई उभयात्मिका है। मनोवाक् का आहवनीयाग्नि में योग करना यज्ञरथ में मनोवाग् रूप अश्वों का ही योग करना है। लोक में रथ को सन्नीभूत करने के लिए पहिले रथ के धुर [जूड़े] को ऊँचा कर उसे अश्व किंवा वृषभयुग्म के कन्धों पर डाला जाता है, अनन्तर चर्म्मबन्धन से उन दोनों अश्वों की ग्रीवा को रथ के धुर से दृढ़ता से बांध दिया जाता है जिस से कि अश्वयुग्म रथधुर से पृथक् न होजाय। इसप्रकार अश्वयोग में स्कन्धप्रदेशों के साथ रथधुर का योग, तथा चर्म्मपाश से ग्रीवाबन्धन, ये दो कर्म्म अपेक्षित हैं। इन्हीं दोनों कर्म्मों की सिद्धि के लिए यहाँ पूर्वाघार, तथा तदनन्तर अग्निसम्मार्जनकर्म्म होता है। मनोऽनुगत पूर्वाघार वाग्गर्भित बनता हुआ पूर्वकथनानुसार मनोवाग्रूप दोनों अश्वों का संग्राहक बन रहा है। पूर्वाघार करना दोनों अश्वों के साथ रथधुर का ही योग करना है ॥ १३ ॥

अनन्तर होने वाला अग्निसम्मार्जनकर्म्म चर्म्मपाश-बन्धन स्थानीय है। सम्मार्जनकर्म्म घूम-घूम कर होता है यह पद्धति में स्पष्ट किया जाचुका है। आहवनीयाग्नि की तीनों-परिधियों से सम्बन्ध रखने वाले परिश्रित से संलग्न अग्नियों का 'ध्मसग्रहन' नामक तृणसमूहों से भस्मादि अपाकरण के द्वारा प्रक्षालन करना ही अग्निसम्मार्जनकर्म्म है। स्कन्धप्रदेश के साथ रथधुर का योग तो एक स्थान से ही होजाता है। परन्तु ग्रीवा-नुगत चर्म्मपाश-बन्धन के लिए सारथी को अश्वों के इतस्ततः घूमना पड़ता है। इस परिक्रमा से ही चर्म्म-पाश का ठीक ठीक योग होता है। क्योंकि यह सम्मार्जनकर्म्म पाशबन्धन-स्थानीय है अतएव इस की इतिकर्त्त-व्यता बन्धनानुगता अनुरूपसम्पत्ति प्राप्ति के लिए परिक्रमणरूप से ही पूरी की जाती है। कहा गया है कि तीन-परिधियों का प्रत्येक का तीन-तीन बार सम्मार्जन होता है। इस त्रिस्त्रिवार विहित-सम्मार्जनकर्म्म में एक-एक बार तो मन्त्रप्रयोग होता है एवं दो-दो बार तूष्णीं परिधिसम्मार्जन होता है। सम्भूय ९ बार परिधि-सम्मार्जन होजाता है। ९ संख्या त्रिवृत्स्तोम की संग्राहिका है। यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा अग्नितत्त्व ही माना गया है जैसा कि- अग्निरु वै यज्ञः [शत० ३।२।२।६।] इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। अग्नि-वायु-आदित्यात्मक यज्ञमण्डल तत्त्वतः अग्न्यात्मक ही है। अग्नि ही पञ्चदशस्तोमप्रदेश में जाकर तरलरूप में आता हुआ 'वायु' कहलाने लगता है एवं अग्नि ही एकविंशस्तोमप्रदेश में भुक्त होकर विरलावस्था में परिणत होता हुआ 'आदित्य' कहलाने लगता है। इसी आधार पर अग्निः सर्वा देवताः [ताण्ड्यम ब्रा ९।४।५।] यह निगम प्रतिष्ठित है। इस अग्नि का अपना प्रदेश भूकेन्द्र से आरम्भ कर ९ में अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त नव अहर्गणात्मक त्रिवृत्स्तोमप्रदेश ही है। इसी अग्निभुक्ति से तथा तत्प्रतिष्ठारूप त्रिवृत्स्तोम के सम्बन्ध से अग्नियज्ञ 'त्रिवृत्' [नवपर्वात्मक] मान लिया गया है। वही अग्नियज्ञसम्पत् इस अग्निसम्मार्ज्जन-कर्म्म से अपेक्षित है। अतएव त्रिवृद्रूप से ही परिधित्रयानुगत अग्निसम्मार्ज्जनकर्म्म होता है ॥ १४ ॥

परिध्यनुगत अग्निसम्मार्ज्जन के अनन्तर स्वयं आहवनीय अग्नि का ऊपर से तीन बार तूष्णीं सम्मार्जन प्रारम्भ किया है। रथधुर का अश्वयुग्म के स्कन्ध प्रदेश के साथ योग कराने के अनन्तर चर्म्मपाश से ग्रीवा-

सिद्धान्त – से प्रमाणित है। प्रत्येक मानस व्यापार (संकल्प) में उपांशुवाक् निहित है। एवमेव प्रत्येक वाग्व्यापार (शब्दप्रयोग) में मानसप्रज्ञान आधार बन रहा है। इसी वानीय प्रज्ञेन्द्र से पर्याप्तिविभागानुगता अर्थनिष्पत्ति होती है। मन से वशिता वाग् अशब्दवाग् है, स्पष्टितवाक् है निरर्थकवाक् है अवाक्-रूपा वाक् है। विशुद्ध मानस व्यापार में उपांशुवाक् के समन्वय से तथा विशुद्ध वाग्व्यापार में आलम्बनत्वेन मन के समन्वय से दोनों का समानत्व [समानचेत्राभयत्व] भलीभांति सिद्ध होजाता है। इसी समानता–संपत्तिसंग्रह के लिए समानक्षेत्ररूप एक ही आहवनीयाग्नि में मनोऽनुगत पूर्वाघार की तथा वागनुगत उत्तराघार की दोनों की आहुति जाती है। यदि मनोवाक् समान हैं तो दोनों के लिए दो आघार क्यों किए जाते हैं? इस प्रश्न का निराकरण दोनों का स्वरूपभेद [जातिभेद] है। मन हृदयावच्छिन्न अनिरुक्त तत्त्व है तो वाक् परिच्छिन्न निरुक्त तत्त्व है। एक [मन] अनन्त है, देवप्राणानुगत है। एक [वाक्] अन्त है पितृप्राणानुगत है। इस जातिभेद से दोनों समानक्षेत्रानुगामी रहते हुए भी विभिन्न स्थानानुगत हैं पूर्वोत्तरभावानुगत हैं। इसी नाना–सम्पत्तिसंग्रह के लिए विभिन्न स्थानानुगतिरूप उत्तर-दक्षिण प्रदेश में दो आघार आहुतियाँ दी जाती हैं–"तस्मादिदं मनश्च वाक् च समानमेव, समानेव"।

आघारद्वय से सम्बन्ध रखने वाली सभी उपपत्तियों का संक्षेप से दिग्दर्शन करा दिया गया। अब पूर्वोक्त स्रुव–स्रुग् आदि-युक्त उपपत्तियों का एक दूसरे दृष्टिकोण से समन्वय किया जाता है। प्रत्येक वस्तु के 'मूल–तूल' भेद से दो विवर्त होते हैं। अनिरुक्त हृदयभाव ही मूलस्थान है निरुक्त हरम् विरड ही तूलस्थान है। मूलस्थान मनःप्रधान होने से 'हृदय' है तूलस्थान वाक्प्रधान होने से 'शिर' नाम से व्यवहृत हुआ है। यहाँ हृदयावच्छिन्न मनोऽनुगत पूर्वाघार रूप मन के सम्बन्ध से एवं यज्ञाग्निलक्षण पुरुष का मूल है एवं परिच्छिन्न वागनुगत उत्तराघार परिधि अनवच्छिन्ना वाक् के सम्बन्ध से यज्ञ का शिर है। पूर्वाघार मूलस्थान की प्रतिकृति है तो उत्तराघार तूलस्थानलक्षण शिर की प्रतिकृति है॥८॥

स्रुवपात्र से पूर्वाघार के द्वारा यज्ञपुरुष के मूल का सम्पादन होता है एवं स्रुक्पात्ररूपी से उत्तराघार के द्वारा शिरोभाग का सम्पादन होता है। यज्ञमूलानुगत पूर्वाघार तूष्णीं इसलिए होता है कि हृदयावच्छिन्न अनिरुक्त मनोलक्षण मूलभाग के साथ पराक्सुता वाक् का सम्बन्ध नहीं है। यज्ञशिरोऽनुगत उत्तराघार मन्त्रोच्चारणपूर्वक इसलिए होता है कि, परिच्छिन्न निरुक्त वाग्लक्षण शिरोभाग ही वाक्प्रयोग [शब्दप्रयोग] का आधार है। यज्ञमूलानुगत पूर्वाघार बैठे बैठे इसलिए किया जाता है कि, हृदय मनोमय मूल भाग का अनिरुक्त भाव से बैठा हुआ सा ही है। यज्ञशिरोऽनुगत उत्तराघार खड़े खड़े इसलिए किया जाता है कि वाङ्मय शिरोभाग का निरुक्तभाव से शरीरसंस्था में खड़ा हुआ सा ही है। इसप्रकार तूष्णीं मन्त्रेण, आसीन तिष्ठन्, इन व्यापारों से मनोवाक् पर्वों की अनुरूपता ही प्राप्त की जाती है॥९,१० ११ १२॥

— न सोऽस्ति प्रत्ययो यो लोके यः शब्दानुगमादृते।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते॥
—भर्तृहरि–वाक्यपदी–

# चौथे अध्याय में पाँचवाँ एव चौथे प्रपाठक में पहिला ब्राह्मण उपक्रान्त द्विब्राह्मणानुगत–द्वितीय ब्राह्मण

## —२—

## ३—उत्तराधारकर्म्मेतिकर्त्तव्यतोपपत्ति

दक्षिणदिशा से उत्तरदिशा की ओर अपनी गति रखने वाला ऋतग्नि, तथा उत्तरदिशा से दक्षिणदिशा की ओर अपनी गति रखने वाला ऋतसोम दोनों का परस्पर अन्तर्य्याम–सम्बन्ध होता है। ऋताग्नि ऋतसोम के सम्बन्ध से अग्निसोममयी वसन्तादि षड्ऋतुओं का प्रादुर्भाव होता है। षड्ऋतु से ही प्राकृतिक नित्य सम्वत्सरयज्ञ की स्वरूपनिष्पत्ति होती है। सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप–निर्म्माण ऋतुसमन्वय पर ही निर्भर है ऋतुस्वरूपाविर्भाव ऋताग्नि–सोम-समन्वय पर ही निर्भर है। एवं यह समन्वय गतिधर्म्मा वायु पर ही निर्भर है। न स्वयं अग्नि में गति है न सोम में गति है। गतिधर्म्मा है–एकमात्र वायु। इस वायु के व्यापार से ही सूर्य्य से प्राकृत दक्षिणस्थ अग्नि उत्तर की ओर जाता है एवं चन्द्रमा से प्राकृत उत्तरस्थ सोम दक्षिण की ओर आता है। इसप्रकार वायु के व्यापार से ही दोनों ऋतभावों का समन्वय होता है एवं इसी समन्वय से अग्निसोममय ऋतुभाव का जन्म होता है। यही वायु-तत्त्व इस प्राकृत ऋतुयज्ञ ( ऋतुऽभिलक्षण सम्वत्सरयज्ञ ) का स्वरूप–सम्पादक है जिसका गतिधर्म्मा तत्त्वात्मक यजुर्वेद से ही सम्बन्ध है। यजुर्म्मूर्त्ति वायु ही क्योंकि ऋतुस्वरूप का सम्पादन करते हुए अग्निषोमात्मक सम्वत्सरयज्ञ के ( परम्परया ) स्वरूपाधाता हैं अतएव इनका यह कर्म्म ऋतुसम्बन्ध से किंवा ऋताग्नि-सोम-सम्बन्ध से 'आर्त्विज्य' कहलाया है। ऋतु का समन्वय कर देना ही आर्त्विज्य कर्म्म है। इसी ऋतात्मक ऋतुसमन्वय से वायु ऋत्विक् कहलाए हैं। आग्नेय सौम्य देवताओं का संगमनलक्षण यजन कराने से ही इस 'वायु' नामक प्राकृतिक अध्वर्य्यु का यह कर्म्म 'याज्या' कहलाया है। इसप्रकार प्राकृतिक ऋताग्निसोममय आग्नेय सौम्य देवताओं का आर्त्विज्यकर्म्म तद्रूप देवमूर्त्ति यजुरात्मक वायुदेवता के द्वारा ही सम्पादित है।

उत्तराधारकर्म्म एकप्रकार का आर्त्विज्यकर्म्म ही है इसी से अग्नीषोमात्मक वैध यज्ञ की स्वरूप-निष्पत्ति होने वाली है। इस देवसम्मिश्रण ( अग्नि-सोम-सम्मिश्रण ) लक्षण आर्त्विज्यकर्म्म का सम्पादन यजुर्वेदी अध्वर्य्यु करता है। देववर्ग की अपेक्षा मनुष्यवर्ग निम्नश्रेणि में प्रतिष्ठित है। उत्तमश्रेणिस्थ दो महापुरुषों का सम्बन्ध एक निम्नश्रेणि का व्यक्ति नहीं करा सकता। यदि कराता है तो यह उसकी धृष्टता है। आज मनुष्य अध्वर्य्यु को अगत्या इसी धृष्टता का अनुगमन करना पड़ रहा है। उत्तराधार के द्वारा यह आज दोनों देवताओं का आर्त्विज्य करने वाला है। अपने अगतिकगतिक इस धृष्टतादोष से बचने के लिए ही उत्तराधारलक्षण आर्त्विज्यकर्म्म से पहिले ही देवता तथा पितरों को नमः एवं स्वधारूप से यह प्रार्थना कर लेता है कि यद्यपि मैं एक मनुष्य हूँ, निम्नश्रेणि में प्रतिष्ठित हूँ आप देवता हैं द्युलोक में प्रतिष्ठित हैं। ऐसी स्थिति में आपके संगमनरूप यजन की मुझमें योग्यता नहीं है। तथापि

कम्पन किया जाता है। इन दोनों कर्म्मों से जब रथ सज्जीभूत होजाता है तो अनन्तर सारथी स्वस्थान में बैठ कर कशाघात करता हुआ प्रेहि' [चल चल], 'वह' [रथ का वहन कर] इत्यादि प्रेरणात्मक वाक्यों का प्रयोग करता है रथ चल पड़ता है। उपरिष्टात् होने वाला तूष्णीं भावात्मक यह क्रियात्मक आहवनीयाग्नि-सम्मार्जन कशाघातानुगत प्रेरणाकर्म के संग्रह के लिए ही विहित है।

पहिले पूर्वाघार, अनन्तर उत्तराघार, दोनों आघारकर्म्मों के मध्य में अग्निसमार्ज्जनकर्म्म। पूर्वाघारकर्म्म धुरयोगस्थानीय परिधिसम्मार्ज्जनकर्म्म चक्रपार्श्वकम्पनस्थानी एवं आहवनीयाग्निसम्मार्ज्जनकर्म्म कशाघातानुगत प्रेरणाकर्म्म-स्थानीय। अब इस सम्बन्ध में केवल यही प्रश्न बच जाता है कि, दोनों आघारों के मध्य में अग्निसम्मार्ज्जनकर्म्म क्यों किया जाता है ?। इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, पूर्वाघार मन स्थानीय है एवं उत्तराघार वाक्स्थानीय है। दोनों यद्यपि गर्भीभाव से समान हैं तथापि स्वरूप से दोनों पृथक्-पृथक् हैं। इस पार्थक्य-सम्पत्ति-संग्रह के लिए ही मनोऽनुगत पूर्वाघार, तथा वागनुगत उत्तराघार, दोनों के मध्य में अग्निसम्मार्ज्जनकर्म्म किया जाता है। यही अग्निसम्मार्ज्जन-कर्म्म की संक्षिप्त उपपत्ति है, जिसका ब्राह्मण की १३ १४ १५, इन तीन कण्डिकाओं से स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १५ ॥

## पूर्वाघारकर्म्मसमाप्त

## चौथे अध्याय में चौथा, तथा तीसरे प्रपाठक में ६ ठा ब्राह्मण समाप्त

## तीसरा प्रपाठक समाप्त

—३—

छायामय असुरभाव की आत्यन्तिक निवृत्ति के लिए ही आगे चलकर— 'विष्णो स्थानमसि' इस मन्त्रभाग का उच्चारण विहित है। कौन कहता है कि, यह भूप्रदेश आसुर है ? । यह तो यज्ञमूर्त्ति विष्णु का आवास-स्थान है। यहाँ खड़े होना तो यज्ञसान्निध्य में ही खड़ा होना है। यह वही स्थान है, जहाँ पर खड़े हो कर सौर इन्द्र दक्षिणस्थ आसुरप्राण का विनाश किया करते हैं। यह वही सुरक्षित स्थान है जहाँ पर खड़े हुए इन्द्र की रक्षा में देवताओं का सम्वत्सरयज्ञ सम्वत्सर विलाओं में वितत हुआ है। इसप्रकार यज्ञात्मक, अतएव विष्णुरूप आहवनीयाग्निरूपमाला की सीमा के सान्निध्य से एवं दक्षिणस्थ इन्द्रप्राण के समावेश से यह नियत दक्षिण भूप्रदेश सर्वथा निरुपद्रव, यज्ञिय एवं यज्ञस्वरूपसम्पादक ही बन रहा है। 'इत इन्द्रो वीर्य्यमकृणोत्०' इत्यादि मन्त्रभाग दक्षिणभूप्रदेश की इस महत्ता का ही संग्राहक बन रहा है ॥२॥

आहुतिमल उपस्थित होगया है। अतएव आहुतिग्राहक आहवनीयाग्नि में आहुति का उच्च स्थायित्व रखने के अभिप्राय से कहा जाता है कि, हे आहवनीयाग्ने ! आप ही इस यज्ञ के होता हैं, एवं आप ही इस यज्ञ के दूत हैं। हुत आग्नेयद्रव्य का स्वसीमा में प्रतिष्ठित प्राणदेवताओं में आधान करना भी आप ही का श्रम है, आहुतिद्रव्य-ग्रहण के लिए द्युलोकस्थ देवताओं का यहाँ आह्वान करना भी आप ही का श्रम है एवं यहीतारयाहुति-देवताओं के द्वारा यजमाना मा को द्युलोकस्थ देवप्राणाकर्षण से युक्त करना भी आप का ही श्रम है। आहुति देना मात्र मेरा श्रम शेष सम्पूर्ण उत्तरदायित्व आप पर निर्भर, यही निष्कर्ष है। आहुतिग्रहण करने के अनन्तर समिद्ध आहवनीयाग्नि-'अवन्द्रो हृम्यं वहसि हविष्कृत आदिद्देवेषु राजसि [ऋक् सं० ८।६०।१५ ] इत्यादि मन्त्रवर्णन के अनुसार प्राणरूप से इस आहुतिद्रव्य को गर्भीभूत बना कर अग्नि ही इस पृथिवीलोक से द्युलोक में ले जाते हैं। द्यावापृथिवीरूप वाङ्मय वषट्कार-सीमा से सुरक्षित हो-कर ही यह आग्नेयप्राण ऊर्ध्वगमन करता है। साथ ही यही अग्नितत्त्व इसी यज्ञ के द्वारा द्यावापृथिवी का भी स्वस्वरक्षक बन रहा है। आत्मा शरीर का रक्षक है तो शरीर आत्मा का रक्षक है। अग्नि आत्मा है, द्यावापृथिवी शरीर है। दोनों परस्पर एक दूसरे के स्वरूपरक्षक बन रहे हैं। प्रश्न-आहुति अग्नि के द्वारा निर्विघ्न पृथिवी से द्युलोक की ओर चली जाय,-'अवता त्वा द्यावा०' इत्यादि मन्त्रभाग का यही निष्कर्ष है।

सर्वान्त में—'स्विष्टकृद्देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषाभूत् स्वाहा' इस मन्त्रशेष का उच्चारण कर स्वाहा के साथ स्रुक् से उत्तराघार-आहुति दे दी जाती है। आहुति दी जाती है—यद्यपि आहवनीयाग्नि में ही, तथापि लक्ष्य है इस आहुति का द्युलोक की अवाप्ति। एकविंशस्तोमावच्छिन्न द्युलोक में इन्द्र का साम्राज्य है। भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त वितत यज्ञ के अन्त में इन्द्र प्रतिष्ठित हैं, अतएव इन्हें यज्ञपति कहा जाता है। यज्ञपति की तृप्ति ही यज्ञस्वरूप की निष्पत्ति का अन्यतम द्वार है। अतएव वायुदेवेन कृत उत्तराघार का इन्द्र से सम्बन्ध मान लिया गया है। इसके अतिरिक्त यही इन्द्र एक दूसरे दृष्टिकोण से वाक्तत्त्व का भी संग्राहक बन रहा है। वागिन्द्रियलक्षण वाक्तत्त्व ( शब्दप्रपञ्च) की मूल-प्रतिष्ठा वायाग्नियुक्त आध्यात्मिक वायु है। "वायु प्राण, शब्दस्तम्' इत्यादि प्रातिशाख्य-सिद्धान्त के अनुसार वायु ही शब्दात्मिका वाक् का प्रवर्त्तक है।

यदि वाक् में केवल वायु का ही समावेश होता तब तो पशुवाग्वत् मानुषीवाक् में केवल अविच्छिन्न ध्वनि ही उपलब्ध होती। मानुषीवाक् में वर्ण-शब्द-पद-वाक्यादि की भी व्यवस्थित विभक्तियाँ हैं। यह

आपके ही अनुग्रह से मैं आर्त्विज्यकर्म्म करने जारहा हूं'। धृष्टता-निह्नवनुगत इस उद्देश्य की सिद्धि के लिए ही उत्तरपार से पहिले जुहू-उपभृत् को रख कर इनके पूर्वभाग में अञ्जलिनिधान किया जाता है। आग्नेयप्राण देवता हैं एवं सौम्यप्राण पितर हैं। यज्ञ में इन्हीं दोनों का आगमन अपेक्षित है। इसी अभिप्राय से-'नमो देवेभ्य'-[ऋताग्नये], स्वधा पितृभ्यः [ऋतसोमाय] यह कहा गया है। अञ्जलि-पुटनिधान की इसी उपपत्ति को लक्ष्य में रखकर श्रुति ने कहा है-"तद्देवेभ्यश्चैवैतत्पितृभ्यश्चार्त्विज्यं करिष्यन् निह्नुते'।

अपरापनिह्नवनन्तर आज्यपूर्ण जुहूपात्र को अपने दक्षिण हाथ में उठाता है साथ ही मन्त्रशक्ति के द्वारा इस आज्य को अस्कन्न बनाने की भावना करता है। तात्पर्य्य इस अस्कन्नभावना का यही है कि, यदि आहवनीय के दक्षिण भाग की ओर आज्य पूर्ण स्रुग्पात्र को उत्तरपार के लिए ले जाते हुए जुहू से आज्यमात्रा भूमि पर गिर जायगी तो यज्ञ की अविच्छिन्न धारा टूट जायगी। स्रुक्-स्थित आज्य देवयज्ञ-वितान के लिए ही नियत है। इस आज्य का कम्पित होजाना यज्ञपुरुष का ही कम्पित होजाना है एवं नीचे गिर जाना यज्ञसन्तान का ही विच्छिन्न होजाना है। साथ ही यह भूमिष्ठ आज्यभाग शत्रुसमृद्धि का भी कारण बन जाता है। क्योंकि 'यद्वै यज्ञस्यातिरिक्तं तद्भ्रातृव्यस्य' इस निगम के अनुसार यज्ञोपयोग से बहिर्भूत यज्ञिय द्रव्य यज्ञकर्त्ता यजमान के शत्रु का ही पोषक माना गया है। इन सब यज्ञस्वरूपविघातक कम्पन विच्युति, आदि दोषों से बचने के लिए अध्वर्यु को बड़ी सावधानी से ही आज्यपूर्ण स्रुक् को दक्षिण की ओर ले जाना चाहिए। जिससे न तो आज्य में कम्पन ही हो, एवं न आज्यमात्रा भूमि पर ही गिरे। दक्षिणभाग असुरप्राणाक्रान्त है। अतएव इस आज्यरक्षा के लिए ही यह विशेष विधान हुआ है ॥ १ ॥

उत्तरपार के लिए नियत सञ्चरमार्ग से अध्वर्यु को यज्ञात्मक आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश की ओर आना पड़ता है। आहवनीयाग्नि साक्षात् यज्ञपुरुष है विष्णु है। इसका अतिक्रमण करना भी एकप्रकार की धृष्टता ही है। साथ ही यज्ञ से अपने आपको पृथक् करना भी है। दक्षिणभाग असुरस्थान है यहाँ आना यज्ञसम्बन्ध को छोड़ना है पूर्व से दक्षिण की ओर जाना इसका अतिक्रमण करना है। इन दोनों दोषों से बचने के लिए-"अतिक्रमणं विष्णो मा त्वाऽवक्रमिषम्' मन्त्र बोलता हुआ ही दक्षिण की ओर गमन करता है। मन्त्र का भाव यही है कि, मैं अवज्ञा से यज्ञ का अतिक्रमण नहीं कर रहा अपितु यज्ञस्वरूपनिष्पत्ति के लिए ही मुझे अगत्या दक्षिण की ओर जाना पड़ता है।

उत्तरभाग सौरज्योति के सम्बन्ध से ज्योतिर्म्मय है, एवं दक्षिणभाग असुरप्राण के सम्बन्ध से छायामय है। छायामय आसुर भूप्रदेश यज्ञस्वरूप का विघातक है। आज उत्तरपार के लिए अध्वर्यु को अगत्या इस प्रदेश में आना पड़ रहा है। इस छायामय आसुरभाव की निवृत्ति के लिए ही "वसुमतीमग्ने ते छायामुप स्थेयम्' इस मन्त्रपक्ष का आश्रय लिया जाता है। प्रदेश छायामय अवश्य है परन्तु यही छायामय प्रदेश उत्तरपार के द्वारा अग्नि-सम्बन्धी वसु ( सम्पत् ) का प्रापक है यज्ञसाधक है। हम आसुरप्रदेशात्मक छायामय भाग में नहीं जारहे अपितु आहवनीयाग्नि लक्षण यज्ञमण्डल की ही छत्रच्छाया में ( आश्रय में ) जारहे हैं। अत्रागमन से ही यज्ञसिद्धिलक्षणा सम्पत् की प्राप्ति होगी। इस कथन से असुरभाव का निराकरण करता है एवं वसुभाव का स्थापन करता है ॥ २ ॥

प्रुवा से आज्य-समञ्जन कराया जायगा, तो यजमान के धातु में भी घी का स्थापन हो जागया। केवल यजमान ही घी से युक्त रहे, इस उद्देश्य से केवल जुहू से ही ( उपभृत् को जुहू से सर्वथा पृथक् रखते हुए ही ) समञ्जनकर्म्म किया जाता है ॥ ६ ॥

ध्रुवापात्र आत्मस्थानीय है एवं जुहूस्थित आज्यशेषांश शिर स्थानीय है, इस कथन से समञ्जनकर्म्म की आध्यात्मिक-पशानुगता उपपत्ति का स्पष्टीकरण हुआ। अब समञ्जन-मन्त्रार्थ के द्वारा आधिदैवकपशानुगता उपपत्ति का स्पष्टीकरण किया जाता है। "तस्यासावेव द्यौर्जुहूः, अथेदमन्तरिक्षमुपभृत्, इयमेव ध्रुवा। तद्याऽअस्या एवेमे सर्वे लोकाः प्रभवन्ति। तस्माद् ध्रुवाया एव सर्वो यज्ञः प्रभवति" (शत १।३।४।८) इत्यादि श्रुति के अनुसार आधिदैविक ( त्रैलोक्यात्मक ) प्राकृतिक यज्ञ की दृष्टि से निदानेन जुहूपात्र द्युलोकस्थानीय है एवं ध्रुवापात्र पृथिवीस्थानीय है। यज्ञ के द्वारा पार्थिव आङ्गिरस प्राणदेवताओं का, तथा द्युलोकस्थ सौर सावित्र प्राणदेवताओं का ही परस्पर सम्बन्ध अपेक्षित है। इस सम्बन्ध का अधिष्ठाता मध्यस्थ वह अन्तरिक्ष ही है, जिस में घृतात्मक तेजोरस व्याप्त रहता है।

'घृतमन्तरिक्षस्य" ( शत ७।५।१।३। ) के अनुसार अन्तरिक्ष आज्यरस से परिपूर्ण है। इसी आज्यरस से ध्रुवास्थ पृथिवीलोक में प्रतिष्ठित आङ्गिरज्योति-( रूपज्योति )-मय पार्थिवदेवताओं का, तथा जुहूरूप द्युलोक में प्रतिष्ठित सावित्रज्योति-( स्वर्ज्योति )-र्मय दिव्य देवताओं का परस्पर सम्बन्ध होरहा है। जुहूस्थित आज्य का ध्रुवास्थित आज्य से सम्बन्ध कराना द्युलोकस्थ ज्योतिर्मय देवताओं का पार्थिव ज्योतिर्मय देवताओं के साथ सम्बन्ध कराते हुए देवसङ्गमनलक्षण यज्ञस्वरूप का ही सम्पादन करना है। इसी आधिदैविक-उपपत्ति को लक्ष्य में रख कर श्रुति ने कहा है- 'ते ह्येतेउभे ज्योतिषी सङ्गच्छेते। तस्मादेवं समनक्ति' ॥ ७ ॥

पूर्वाघार मन सम्पत्ति का संग्राहक है एवं उत्तराघार वाक्सम्पत्ति का संग्राहक है। मनोऽनुगत पूर्वाघार तूष्णीं ( उपांशुरूपेण ) किया जाता है एवं वागनुगत उत्तराघार मन्त्रपूर्वक ( निरुक्तरूपेण ) किया जाता है। तूष्णीं, मन्त्रेण की उपपत्तियाँ पूर्व में बतलाई जाचुकीं हैं। अब मनोऽनुगत पूर्वाघार से सम्बन्ध रखने वाले तूष्णींभाव की एक अन्य उपपत्ति बतलाने के लिए, साथ ही प्रसङ्गोपात्त वाङ्मय अग्निप्राण के स्वरूप-निरूपण के लिए एक वैज्ञानिक आख्यान उपस्थित होरहा है।

"मन, और वाक् दोनों में 'अहंभद्र' को लेकर विवाद चल पड़ा। वाक् कहने लगी-मैं बड़ी हूँ मन कहने लगा-मैं बड़ा हूँ। वागपक्षया अपना श्रेष्ठत्व स्थापित करता हुआ मन कहने लगा कि, मेरे संकल्पित-भावित-अर्थों के अनुरूप ही तुझे चलना पड़ता है। मनोऽपक्षया अपना श्रेष्ठत्व स्थापित करती हुई वाक् कहने लगी कि तेरे संकल्प को मैं ही प्रकटरूप प्रदान करती हूँ। दोनों अपने इस विवाद को लेकर प्रजापति की सेवा में उपस्थित हुए। प्रजापति ने मन का पक्ष ग्रहण करते हुए यही निर्णय किया कि 'तुम दोनों में मन ही श्रेष्ठ है'। प्रजापति के इस निर्णय से वाक् का दपदलन होगया उसका अभिमान विदीर्ण होगया। परिणामतः इस अपमान से खिन्न होने वाली वाक् ने यह कह डाला कि, हे प्रजापते ! आपने मुझे मन से छोटा बतलाया है, अतएव आज से मैं आपके लिए हविर्द्रव्य का वहन नहीं करूँगी।

विभक्तिमात्र ही वाक् का विभक्तिकरणलक्षण व्याकरण है एवं ज्ञानमूर्ति प्राज्ञ इन्द्र ही इस व्याकरण के प्रवर्त्तक हैं। इसप्रकार वायुवत् इन्द्र का भी वाक्तत्व में समावेश सिद्ध होजाता है। अतएव वाक् को 'इन्द्र' माना जासकता है। अधिदैवत में वाक् आकाश है, यही इन्द्र है। इन्द्रात्मक आकाश (वाक्) ही वलमन्थितारतम्य से पञ्चमहाभूतरूप में परिणित हुआ है। इन्द्र ज्योति का अधिष्ठाता है एवं ज्योति ही इन्द्र है। वाक् (शब्द) व्यापार इसी इन्द्र के द्वारा ज्योति (ज्ञान) का उद्बोधक बनता है। पञ्चप्रकृति के अनुसार सौरमण्डल वाङ्मय है यहीं इन्द्र प्रतिष्ठित है। इसप्रकार अनेक दृष्टियों से वाक् तथा इन्द्र का अविनाभाव सिद्ध होरहा है। इसी आधार पर—"इन्द्रो वागित्याहुः" यह निगम प्रतिष्ठित हैं। अतएव वागनुगत उत्तराघारश्रुति-साधक मन्त्र में इन्द्र को उद्देश्य मान लिया गया है॥ ४॥

पूर्वब्राह्मण में यह स्पष्ट किया गया है कि पूर्वाघार इस यज्ञपुरुष का मूलस्थानीय हृदय है, एवं उत्तराघार तूलस्थानीय शिरोभाग है। अब शेष आत्मभाग ('चत्वार आत्मा' से सङ्केतित मध्याङ्ग-शरीर) रह जाता है। जिसप्रकार आत्मभाग-(मध्य)-स्थ [उदरस्थ] रस से सम्पूर्ण आध्यात्मिक मध्य का पोषण होता है एवमेव रसात्मक आज्य से परिपूर्ण ध्रुवापात्र के रस [आज्य] से सम्पूर्ण वैध यज्ञ की इतिकर्त्तव्यता पूरी होती है। इसी समानता से ध्रुवापात्र को इस यज्ञ-पुरुष का 'आत्मा' कहा गया है। बिना शिर के आत्मा [मध्य] अपूर्ण है मर्त्य है। इसकी इस अपूर्णता को दूर करने के लिए ही उत्तराघारानन्तर जुहू में शेष बचे आज्य का [जुहू को उपभृत् से पृथक् रखते हुए] ध्रुवा के साथ योग कराया जाता है। उत्तराघारशेषांश शिरःस्थानीय है ध्रुवा आत्मस्थानीय है। शेषांश का ध्रुवा से योग कराना आत्मा [मध्य] में शिरोभाग स्थापित करते हुए यज्ञ-पुरुष को पूर्णाङ्ग ही बनाना है।

'चत्वार आत्मा द्वौ पक्षौ पुच्छं प्रतिष्ठा' [शत० ६।१।१।६।] इत्यादि श्रौत- सिद्धान्त के अनुसार चार मर्त्य प्राणों से मध्य [मध्याङ्ग] का एक मर्त्यप्राण से दक्षिणहस्तपादरूप दक्षिणपक्ष का एक मर्त्यप्राण से वामहस्तपादरूप वामपक्ष का एवं एक मर्त्यप्राण से मेरुदण्डमूलानुगता प्रतिष्ठाभिधा त्रिकास्थि से सम्बद्ध प्रतिष्ठाभाग का निर्माण होता है। इसप्रकार सप्तपुरुष-पुरुषात्मक चित्याग्नि से शिरो-विरहित शेष सम्पूर्ण शरीर की चिति होती है। इन सातों मर्त्य पुरुषों [प्राणों] का ऊर्ध्व वितूहन होता है। सातों के मन्थन से समुद्भूत दधिमन्थनोत्थ आज्य-स्थानीय सारभाग ही 'श्री' भाग है। यही सप्त अमृतप्राणात्मक श्रीभाग मस्तक का स्वरूप निर्म्मापक बनता है। इसी श्री के सम्बन्ध से मस्तकप्रदेश 'शिरः' कहलाया है। सम्पूर्ण शरीर में इसी श्री के सम्बन्ध से शिरोभाग श्रेष्ठ माना गया है। इसी आधार पर जिस लोकसंस्था में जो श्रेष्ठ [मुखिया] होता है वही उस संस्था का 'शिर' कहलाया है। आत्मरूप मर्त्यभाग [ध्रुवा] में इसी शिरोरूप श्रीभाग' (उत्तराघार-शेषांशरूप आज्यभाग) को प्रतिष्ठित किया जाता है। यही समञ्जन की दूसरी उपपत्ति है॥ ५॥

समञ्जनकर्म्म के सम्बन्ध में एक प्रश्न शेष रह जाता है। जुहू को उपभृत् से पृथक् रखते हुए ही क्यों जुहूस्थित आज्य का ध्रुवा से सम्बन्ध कराया जाय? इस प्रश्न का उत्तर उपभृत् के नैदानिक स्वरूप से सम्बन्ध रखता है। ध्रुवापात्र निदानेन यज्ञकर्त्ता यजमान की प्रतिकृति है एवं उपभृत्पात्र निदानेन यजमान के शत्रु की प्रतिकृति है। इस विषय का विशद वैज्ञानिक विवेचन पूर्व में किया जाचुका है। उपभृत् यजमान के शत्रु का नैदानिकरूप है। ऐसी अवस्था में यदि जुहू के साथ उपभृत् का सम्बन्ध रखते हुए यजमानस्थानीय

पूर्वाघार मनोऽनुगत है यहाँ वागुष्यापार प्रकृत्या अवरुद्ध है। अतएव मनोऽनुगत पूर्वाघार उपांशु ही किया जाता है। न केवल मनोनुगत पूर्वाघार ही, अपितु यज्ञ में जितने भी प्राजापत्य कर्म विहित हैं सब इसी सिद्धान्त के आधार पर उपांशु ही किए जाते हैं ॥८,६,१०,११,१३॥

हृदयावच्छिन्न मनोमय प्रजापति के लिए वाक् क्यों 'अहव्यवाद्' बनी ?, यह एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न है। श्रुति ने इसका समाधान यह किया है कि, प्रजापति के निर्णय से वाक् का गर्भपात हो गया। अपमानिता वाक् ने आवेश में आकर यह निर्णय कर डाला कि, मैं प्रजापति के लिए हव्यवहन नहीं करूँगी। वाक् के गर्भ का क्या स्वरूप ?, 'अपमान का क्या स्वरूप ?, इन प्रश्नों के समाधान के लिए सुप्रसिद्ध धामच्छद अत्रिप्राण की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। ऋक्–साम–तत्त्वों से नित्ययुक्त 'यत्' लक्षण तिमान् प्राण से अनुगृहीता 'जू' लक्षणा लक्ष्या–वाक् ही यच्चयावत् वागृषियों की जननी है। इसी वाक् से–'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्। वागेव साऽसृज्यत (शत ६।१।१।९) इत्यादि श्रौत सिद्धान्त के अनुसार आपोमय परमेष्ठी का प्रादुर्भाव होता है। इस परमेष्ठी में उष्ण शीत, अनुष्णाशीत–भेद से अङ्गिरा (उष्ण) भृगु (शीत) एवं अत्रि (अनुष्णाशीत), इन तीन 'मनोता' नामक तत्त्वों का प्रादुर्भाव होता है। इनमें उष्ण अङ्गिरा देवसृष्टि का शीत भृगु पितृसृष्टि का एवं अनुष्णाशीत अत्रि भूतसृष्टि का प्रवर्त्तक बनता है। भूतसृष्टि धामच्छदा है, स्थाना–वरोधिनी है (जगह रोकती है)। यह धामच्छदधर्म्म उसी अत्रि का धर्म्म है। यही वाक का गर्भ है। इसी गर्भ से यह वाक् हृदय की ओर न जाकर बहिर्म्मण्डल की ओर अनुगत होती है।

मन–प्राण–वाक् मय आत्मा में मन ज्ञानात्मक बनता हुआ अधामच्छद है प्राण क्रियात्मक बनता हुआ अधामच्छद है। परन्तु वाक् अर्थात्मिका बनती हुई धामच्छदा है। अपने अर्थधर्म्म से वाक् में तमोगुण का प्राधान्य होजाता है। यह तमोभाग ही अत्रिभाग है जो कि वाक् का प्रातिस्विक वीर्य्य माना गया है। इसी अत्रिलक्षण तमोभाग के समावेश से भूतसर्ग प्रयुक्त हुआ है। ऋतुमती स्त्री में वागरेतोलक्षण इसी धामच्छद अत्रिप्राण का समावेश रहता है। अतएव ऋतुमती स्त्री 'आत्रेयी' कहलाई है। अत्रिभाग तमोगुण प्रधान है मलीमस है अतएव रजस्वला स्त्री असच्छूद्रवत् अस्पृश्या मानी गई है। श्रुति कहती है कि जो आत्रेयी स्त्री का स्पर्श करता है वह पापाभिभूत होजाता है। 'अस्मन्' शब्द प्राणीलक्षण चेतन भूतसर्ग के लिए प्रयुक्त हुआ है एवं 'यस्मिन् वा' शब्द प्राणलक्षण अचेतन भूतसर्ग के लिये प्रयुक्त हुआ है। चेतन भूत एवं अचेतन भूत भूतात्मक उभयविध धामच्छद्सर्ग वाग्–गर्भरूप अत्रि से ही समुद्भूत है। प्रकृत में इस अत्रि–मीमांसा से यही निष्कर्ष निकलता है कि धामच्छद अत्रि के सम्बन्ध से वाक्तत्त्व अर्थप्रधान बनता हुआ बहिर्मुख ही बन जाता है। अर्थातीत हृदयभाव की ओर इसका अनुगमन अवरुद्ध होजाता है। इसी अधमभावना से इसका आत्मधर्म्मानुगत स्वाभाविक विकास अवरुद्ध होरहा है। यही

उक्त आख्यान से मन तथा वाक् के स्वाभाविक स्वरूपों का ही विश्लेषण हुआ है। प्राणवाग्गर्भित मनोमय प्रजापति हृदय में प्रतिष्ठित है। यहाँ से– "आत्मा बुद्धया समेत्यर्थान् मनो युङ्क्ते विवक्षया" इत्यादि शिक्षा–सिद्धान्त के अनुसार वायु के सहयोग से वर्णात्मिका (शब्दात्मिका) वैखरीवाक् का उद्गम होता है जैसाकि पूर्व के सामिधेनी–ब्राह्मण में हिङ्कारानुगत–नाद–श्रुति–स्वरूप–विश्लेषणात्मक सन्दर्भ में विस्तार से बतलाया जाचुका है। मानस ज्ञान ही इस वर्णवाक् का आधार बनता है। मानस ज्ञान के अनुरूप ही वर्णस्वरूप की निष्पत्ति होती है। फलतः मन इसका जनक है वाक् इसकी पुत्री है। यही कारण है कि सुषुप्त्यवस्था में जब मन विज्ञानात्मा (बुद्धि) के साथ मिल कर पुरीतति नाड़ी में चला जाता है तो वाग्व्यापार अवरुद्ध होजाता है। मन को आलम्बन बनाए बिना वाग्व्यापार असम्भव है। उधर मन बिना वाक् के (अनुष्टुप्–वाग्लक्षणा वैखरीवाक् के) सहयोग के बिना भी (परावाक् के सहयोग से) स्वव्यापार (संकल्प) सञ्चालन में समर्थ होजाता है।

इन्हीं कतिपय कारणों से निश्चित है कि मन–वाक् इन दोनों में वागपेक्षया मन ही ज्येष्ठ तथा श्रेष्ठ है। 'प्रजापति ने यह निर्णय किया' इस कथन का यही तात्पर्य है कि मन की श्रेष्ठता का कारण उसका हृदयावच्छिन्न प्राजापत्य-धर्म्म ही है। परिधि हृदय, दोनों में हृदय ही परिधि का मूलाधार, एवं प्रथम प्रवर्त्तक है। "तस्मिन् ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा * के अनुसार हृदयावच्छिन्न मनोमय अनिरुक्तप्रजापति ही वाङ्मय परिमण्डल का प्रवर्त्तक तथा आधार है। अनुष्टुप् वाक् का हृदय से बाहिर की ओर ही विकास होता है। वाक् की बहिर्गति है। फलतः हृदयावच्छिन्न मनोमय प्रजापति को वाग्व्यापार से कभी ग्रहण नहीं किया जा सकता। कैसा महत्त्वपूर्ण समन्वय है। हमारा जितना भी वाग्व्यापार है वह सब केवल बाह्य प्रपञ्च का ही उपोद्बलक है। कभी शब्दजाल से आत्मतुष्टि सम्भव नहीं है। क्योंकि पराङ्मुख शब्द की अन्तर्मुख हृदय प्रजापति की ओर गति ही नहीं है।

'नेति नेति' ही उसकी वास्तविक उपनिषत् है। लोकदृष्टि से भी जो व्यक्ति अपने कर्म्म का वाग् के द्वारा बखान करते रहते हैं निश्चयेन उनका कर्म्म आत्मसम्पत्ति से सर्वथा ही वञ्चित होजाता है। ऐसा कर्म्म निर्बल है। सबल–सात्त्विक–वही कर्म्म माना जायगा, जो आत्मशक्ति से युक्त रहेगा। एवं आत्मशक्ति से वही कर्म्म युक्त रहेगा जिसमें वाग्व्यापार का अधिकाधिक अभाव रहेगा। वाग्व्यापारसंकोच से मनोबल अधिकाधिक जितना ही प्रबुद्ध बनेगा कर्म्म में उतनी ही अधिक बलवृद्धि होगी। अतएव कर्म्मसिद्धि के लिए,–अपने कर्म्म को सुदृढ़–सफल–सरस बनाने के लिए बिना उसका बखान किए चुपचाप ही कर्म्म का अनुगमन करना चाहिए। यही कर्म्मसिद्धि का अन्यतम द्वार है।

---

* प्रजापतिश्चरति गर्भेऽन्तरजायमानो बहुधा विजायते–
तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा।
—यजुःसंहिता

इसका अपमानित होना है। अपमानलक्षणा अर्यंगरिमा ही इसे प्राजापत्यानुगति से वञ्चित किए हुए है। 'वाक् का प्रजापति की ओर अनुगमन क्यों नहीं होता' इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥१३॥

## ( उत्तराघारकर्म्मसमाप्त )

## चौथे अध्याय में पाँचवाँ, तथा चौथे प्रपाठक में प्रथम ब्राह्मण समाप्त

## द्विब्राह्मणात्मक–'आघारब्राह्मण' समाप्त

## *चौथा अध्याय समाप्त*

## ४

श्रीः

अथ--शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये

प्रथमकाण्डे

# पंचमोऽध्यायः

५



श्रीः

इति—शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये—

**प्रथमकाण्डे**

चतुर्थोऽध्याय समाप्त

४



'ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविताारः' इति। एते वै ब्राह्मणा यज्ञस्य प्रावितारो ये ऽनूचाना । एते ह्येनं तन्वते, एत एनं जनयन्ति। तद् तेभ्यो निह्नुते। तस्मादाह ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्रावितार इति ॥ १२ ॥

५–मानुषहोतृवरणकर्म—

'असौ मानुष'–इति तदिमं मानुषं होतारं प्रवृणीते। अहोता हैष पुरा, अथैतर्हि होता ॥ १३ ॥

६–स्वस्त्ययनजप

स प्रवृतो होता जपति, देवता उपधावति। यथानुपूर्व्या देवेभ्यो हव्यं वहेद्, यथा न ह्वलेद्–एवं देवता उपधावति ॥ १४ ॥

तत्र जपति 'एतत्त्वा देव सवितर्वृणत इति' तत्सवितारं प्रसवायोपधावति। स हि देवानां प्रसविता। 'अग्निं होत्राय' इति। तदग्नये चैवैतद् देवेभ्यश्च निह्नुते। यद् ह्यग्रेऽग्निमाह—तद् अग्नये निह्नुते। अथ यो देवानां होता–तमग्रे आह तद् देवेभ्यो निह्नुते ॥ १५ ॥

'सह पित्रा वैश्वानरेण' इति। संवत्सरो वै पिता वैश्वानरः प्रजापतिः। तत्संवत्सरायैव एतत्प्रजापतये निह्नुते ॥ 'अग्ने पूषन् बृहस्पते प्र च वद, प्र च यज' इति। अनुब्रुवन् वा एतद् यजन् भवति; तदेवाभ्य एवैतद् देवताभ्यो निह्नुते–'यूयमनुब्रूत, यूयं यजत' इति ॥१६॥

'वसूनां रातौ स्याम, रुद्राणाम् उर्व्याम्, स्वादित्या अदितये स्यामानेहस' इति। एते वै त्रया देवाः–यद् वसवो रुद्रा आदित्या। एतेषामभिगुप्तौ स्याम–इत्येवैतदाह ॥१७॥

'जुष्टामद्य देवेभ्यो वाचमुद्यासम्' इति। जुष्टमद्य देवेभ्योऽनूच्यासमित्येवैतदाह। तद्धि समृद्ध–यो जुष्टं देवेभ्योऽनुब्रवत् ॥१८॥

'जुष्टां ब्रह्मभ्यः' इति। जुष्टामद्य ब्राह्मणेभ्योऽनूच्यासमित्येवैतदाह। तद्धि समृद्ध यो जुष्टं ब्राह्मणेभ्योऽनुब्रवत् ॥१९॥

'जुष्टां नराशंसाय' इति। प्रजा वै नरः। तत्सर्वाभ्य प्रजाभ्य आह। तद्धि समृद्धम्। यश्च वद, यश्च न, साध्वन्ववोचत्–साध्वन्ववोचद्–इत्येव विसृज्यन्ते 'यदस्य। होतृषद्य जिह्मं चक्षु परापतत्, अग्निष्टत् पुनराभ्रियाज्जातवेदा विचर्षणि' इति। यथा यानग्रेऽग्नीन होत्राय प्रावृणात–त प्राधन्वन्, एव यमस्य प्रवरणामापि, तम पुनराप्यायय-इ पर्येतस्माद। तथा हास्यैतत्पुनराप्यायत ॥२०॥

## २—होतृप्रवरणम्

स आश्राव्य-य एव देवानां होता, समेवाग्रे प्रवृणीते-अग्निमेव । तद् अग्नये चैवैतद् देवेभ्यश्च निह्नुते । यदहाऽग्निं प्रवृणीते-तद् अग्नये निह्नुते, अथ यो देवानां होता, तमग्रे प्रवृणीते, तद् देवेभ्यो निह्नुते ॥ ४ ॥

स आह-'अग्निर्देवो दैव्यो होता इति । अग्निर्हि देवानां होता, तस्मादाह-'अग्निर्देवो दैव्यो होते ति । तद् अग्नये चैवैतद् देवेभ्यश्च निह्नुते । यदहाग्रेऽग्निमाह-तदग्नय निह्नुते । अथ यो देवानां होता-,तमग्रे आह-तद् देवेभ्यो निह्नुते ॥ ५ ॥

'देवान्यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान्' इति । एष वै देवाननु विद्वान्-यदग्निः । स एतान-ननु विद्वान्-यदग्निः । स एताननु विद्वान् अनुष्ठ्या यक्षद्-इत्येवैतदाह ॥ ६ ॥

'मनुष्वद् भरतवद् इति । मनुर्ह वा अग्रे यज्ञेनेजे, तदनुकृत्येमाः प्रजा यजन्ते, तस्मादाह-मनुष्वदिति । मनोर्यज्ञ -इत्यु वा आहुः, तस्माद्वेवाह-मनुष्वदिति ॥ ७ ॥

भरतवदिति एष हि देवेभ्यो हव्यं भरति, तस्माद्भरतोऽग्निरित्याहुः । एष उ वा इमा प्रजा प्राणो भूत्वा बिभर्ति, तस्माद्वेवाह-भरतवदिति ॥ ८ ॥

## ३—आर्षेयप्रवरणम्—

अथार्षेयं प्रवृणीते । ऋषिभ्यश्चैवैनम्-एतद् देवेभ्यश्च निवेदयति-'अयं महावीर्यो यो यज्ञं प्रापद्' इति, तस्मादार्षेयं प्रवृणीते ॥ ९ ॥

परस्तादर्वाक् प्रवृणीते । परस्ताद्धि अर्वाच्य प्रजाः प्रजायन्त, ज्यायसस्पत्य उ चैवैतन्निह्नुते । इद हि-पितैवाग्रे, अथ पुत्रः, अथ पौत्रः । तस्मात्परस्तादर्वाक् प्रवृणीते ॥ १० ॥

## ४—अग्नि-ब्राह्मणा-नुग्रह-कर्म—

स आर्षेयमुक्त्वा आह-'ब्रह्मण्वद्' इति । ब्रह्म ह्यग्निः, तस्मादाह-ब्रह्मण्वदिति । 'आ च वक्षद्' इति । तथा एवैतद् देवता आवोढवा आह, ता एवैतदाह-आ च वक्षदिति ॥ ११ ॥

## मूलानुवाद—
# पाँचवें अध्याय में पहिला, तथा चौथे प्रपाठक में दूसरा ब्राह्मण उपक्रान्त
# "प्रवरब्राह्मण"
# २१—प्रवरणकर्म्म

१—आश्रावणकर्म्म—

(अनुवाद)–(आहवनीयाग्नि में ब्राह्मणानुगत सूत्रप्रदर्शित पद्धति क्रमानुसार पूर्वाघाराघारद्वय-सम्पादन के अनन्तर)यह (अध्वर्य्यु नामकऋत्विक प्रवरकर्म्म के लिए ('होता' नामक ऋत्विक के वरण के लिए, "ओ श्रावय" इत्यादिरूप से) आश्रावण करता है। सो जो कि यह अध्वर्य्यु होता के वरण के लिए आश्रावण करता है (उस आश्रावणकर्म्म की उपपत्ति यही है कि), यह आश्रावण (यज्ञस्वरूपसम्पादक होने से) यज्ञ ही है। यज्ञ का आश्रय लेकर (ही) मैं होता का वरण करूँ इसी लिए प्रवरकर्म्म के लिए आश्रावण करता है ॥ (१) ॥

यह अध्वर्य्यु इध्मसन्नहनों (यज्ञियकाष्ठसम्भार के बाँधने के तृणसमूहों) को ही लेकर आश्रावण करता है। यह अध्वर्य्यु यदि यज्ञ (यज्ञ का वस्तु) को न लेकर आश्रावण करेगा तो यह निश्चयेन प्रथम तो कम्पित होजायगा अथवा तो (पतनादिलक्षण) अन्य किसी पीड़ा का भागी बनेगा (इसलिए इध्मसन्नहनरूप यज्ञ से सम्बन्ध करके ही आश्रावण करना चाहिए) ॥(२)॥

कितने एक याज्ञिक यदि पर स्थित बर्हि को लेकर अथवा इध्मकाष्ठ की वल्कल को इध्म से पृथक् कर उसे हाथ में लेकर आश्रावण करते हैं और ऐसा करते हुए (वे अपने इस बर्हि, अथवा इध्मवल्कल-ग्रहण की उपपत्ति यह बतलाते हैं कि) यह बर्हि, अथवा इध्मवल्कल यज्ञ का ही कुछ भाग (यज्ञावयव होने से यज्ञरूप ही) है। इस इस यज्ञ को आश्रय बना कर ही आश्रावण करें। (भगवान् याज्ञवल्क्य इस सम्बन्ध में अपना निर्णय प्रकट करते हुए कहते हैं कि)— आश्रावणकर्म्म ऐसे (बर्हि, अथवा इध्मवल्कल लेकर) न करे। ये ही यज्ञ के निश्चयेन कुछ (भाग) हैं, जिन (तृणसमूहों) से काष्ठभार बाँधा जाता है जिन में अग्निसम्मार्जनकर्म्म करते हैं। (ऐसी दशा में इन इध्मसन्नहनों का ग्रहण करने से ही) निश्चयेन यज्ञ को आश्रय बनाकर आश्रावण करता है (आश्रावण करने में समर्थ होजाता है) अतः इध्मसन्नहनों का आश्रय बना-

## ७–सम्मर्शनकर्म्म—

अथाध्वर्युं चाग्नीध्रं च समृशति । मनो वा अध्वर्युं वाग् होता । तन्मनश्चैवैतद् वाचं च सन्दधाति ॥२१॥

तत्र जपति–'षण् मोर्वीरंहसस्पान्तु—अग्निश्च पृथिवी च आपश्च वाजश्च अहश्च रात्रिश्च' इति । एता मा देवता आर्त्तेर्गोपायन्तु-इत्येवैतदाह । तस्यो हि न ह्वला स्ति-यमेता देवता आर्त्तेर्गोपायेयु ॥२२॥

## ८–उपावर्त्तनकर्म्म—

अथ होतृषदनमुपावर्त्तते । स होतृषदनादेकं तृणं निरस्यति– निरस्तः परावसु' इति । परावसुर्ह वै नामासुराणां होता, स तमेवैतद् होतृषदनाद् निरस्यति ॥२३॥

अथ होतृषदन उपविशति 'इदमहमर्वावसो सदने सीदामि' इति । अर्वावसुर्ह नाम देवानां होता, तस्यैवैतत् सदने सीदति ॥२४॥

तत्र जपति–'विश्वकर्म्मंस्तनूपा असि । मा मोदोषिष्टम्, मा मा हिंसिष्टम्, एष वां लोकः' इति । उदङ् एजति । अन्तरा वा एतद्–आहवनीयं च गार्हपत्यं चास्ते । तदु ताभ्यां निह्नुते-मा–मोदोषिष्टम्-मा मा हिंसिष्टम्–इति । तथा हैनमेतौ न हिंस्त' ॥२५॥

## ९–अग्नीक्षणकर्म्म—

अथाग्निमीक्षमाणो जपति– विश्वेदेवाः शास्तन मा यथेह होता वृतो मनवै यन्नि-षद्य । प्र मे मूत भागधेयं यथा वो येन पथा हव्यमा वो वहानि' ( ऋ० सं० १० ।५२ १ ) इति । यथा येभ्य पक्ष स्यात् तान् मूयात्,–'अनु मा शास्त–यथा वः आहरिष्यामि, यथा च परिवेक्ष्यामि' इति । एवमेवैतद् देवेषु प्रशासनमिच्छते–अनु मा शास्त,–यथा वोनुष्ठया वषट् कुर्याम्, अनुष्ठया हव्यं वहेयम् इति । तस्मादेव जपति ॥२६॥

इति–प्रथमकाण्डे पञ्चमाध्याये प्रथम ब्राह्मण
चतुर्थप्रपाठके च द्वितीय ब्राह्मण
उपरतम्
प्रवरब्राह्मणात्मकम्

(आगे का मन्त्रभाग है)-"देवान् यद्वद्विद्वांश्चिकित्वान्" (हे अग्ने! अपने होत्रकर्म्म के प्रभाव से-आप दिव्य प्राणदेवताओं को भलीभाँति पहिचानते हैं इसी स्वरूपज्ञान के आधार पर आप देवताओं का यजन करने में समर्थ हुए हैं।) ये निश्चयेन दिव्यप्राण देवताओं के ज्ञाता हैं, जो कि अग्नि हैं। वे अग्नि इन दिव्य-देवताओं को जानते हुए इनका यथाविधि यजन करें, (मन्त्रभाग से) यही कहा गया है ॥६॥

(आगे का मन्त्रभाग है)-"मनुष्वद्भरतवत्" (हे अग्ने! मनु की भाँति तथा भरत की भाँति अपने होत्रकर्म्म से हमारे इस यज्ञ को सुसम्पन्न बनाइए)। मनु ने ही सर्वप्रथम यज्ञ के द्वारा (दिव्यप्राणों का पार्थिवप्राणों के साथ) यजन किया था। उस मानवयज्ञ को आधार बनाकर (अनुकरण कर के) ही ये (वर्त्तमान) प्रजाएँ यज्ञानुष्ठान करतीं हैं। इसी अभिप्राय से 'मनुष्वत्' कहा है। अपिच (यज्ञसम्प्रदाय में यज्ञ के लिए यज्ञवेत्ता) 'यह मनु का यज्ञ है' यह कहा करते हैं। इस अभिप्राय से भी 'मनुष्वत्' यह कहा गया है। (तात्पर्य्य यही हुआ कि, यह यज्ञ मनुकृत यज्ञ की प्रतिकृति है इस अभिप्राय से तथा यह यज्ञ उस प्रसिद्ध मनुयज्ञ की भाँति महत्त्वपूर्ण है, इसी अभिप्राय से 'मनुष्वत्' कहना सुसमन्वित बन जाता है) ॥(७)॥

(उक्त मन्त्रभाग में) 'भरतवत्' यह पठित है। (इसका तात्पर्य्य यही है कि) यह (अग्नि) ही (दिव्यलोकस्थ प्राणात्मक) देवताओं के लिए (भूलोक से) हव्य लेजाते हैं। इसी हव्य-धारण धर्म्म से (अग्नि के सम्बन्ध में वैज्ञानिक लोग) 'यह अग्नि भरत हैं' यह कहा करते हैं। अपिच यही (प्राणविध अग्नि) प्राणरूप में परिणत होकर इन पार्थिव प्रजाओं का भरण-पोषण करता है, इसलिए भी 'भरतवत्' यह कहा गया है। (तात्पर्य्य यही है कि देवताओं के लिए हविर्वहन करने से भी ये अग्नि 'भरत' हैं, एवं मानवप्रजावर्ग का प्राणरूप से भरण-पोषण करने से ' कहना अन्वर्थ बनता है) ॥८॥

## ३—आर्षेयप्रवरण (यजमानवरण)

[दिव्यहोतृप्रवरणात्मक होतृप्रवरणकर्म्म के] अनन्तर यह अध्वर्यु [ऋषिवंशपरम्परा से सम्बन्ध रखने वाले ऋषिवंशज अतएव] 'आर्षेय' [ऋषिवंशसम्बन्धी उस यजमान] का वरण करता है। [अर्थात् देवहोतृवरणानन्तर ऋषिवंशज मनुष्य यजमान का वरण करता है]। मनुष्य-यजमानप्रवरणरूप आर्षेयप्रवरणकर्म्म से ही यह अध्वर्यु ऋषियों तथा देवताओं के प्रति ही इस [यजमान] को निवेदित करता है कि [वास्तव में] यह [यजमान] बड़ा पुरुषार्थी है, जो कि यज्ञ को [यज्ञसम्पादन के लिए] प्राप्त [प्रवृत्त] हुआ है। इसी प्रयोजन के लिए आर्षेयवरण [यजमान-वरण] करता है ॥[९]॥

कर ही आश्रावण करना चाहिए। (तात्पर्य्य यही है कि, जो प्रयोजन बर्हि, अथवा इध्मसंनहन-ग्रहण का है, वह प्रयोजन जब इध्मसन्नहन से गतार्थ होजाता है साथ ही इध्मसन्नहनग्रहण जब पद्धति से अनुगृहीत है तो ऐसी दशा में इध्मसन्नहनों को आश्रय न बनाकर बर्हि, अथवा इध्मवल्कल को आश्रय बना कर आश्रावण करना व्यर्थ, तथा पद्धतिविरुद्ध है) ॥(३)॥

२—दिव्य होता (प्राणाग्नि) का वरण—

(इसप्रकार इध्मसन्नहनों का ग्रहण कर 'ओ श्रावय' इस रूप से ) वह अध्वर्य्यु आश्रावण कर ( अनन्तर ) जो कि देवताओं (प्राणदेवताओं) का होता है, सबसे पहिले उसी अग्नि का वरण करता है। ( सर्वप्रथम 'अग्नि' नामक दिव्य होता का वरण करता हुआ वह अध्वर्य्यु ) अपने इस अग्निवरणकर्म्म से अग्नि के लिए, एवं देवताओं के लिए ही (अपने आपका) निह्नव (अपराध के लिए क्षमायाचना) करता है। जो कि सर्वप्रथम अग्नि को अपना लक्ष्य बनाता है (अग्नि का वरण करता है), इससे (वो) अग्नि के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है, एवं जो देवताओं का होता है उसे सर्वप्रथम अपना लक्ष्य बनाता है, इससे देवताओं के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है। ( तात्पर्य्य यही है कि जिस दिव्य अग्नि का अध्वर्य्यु सर्वप्रथम वरण करता है, वह स्वस्वरूप से अग्नि है, एवं दिव्य देवताओं का होता बनता हुआ सर्वदेवमूर्त्ति भी है। इसके वरण से अग्नि का प्रातिस्विक अग्निस्वरूप से भी निह्नव होजाता है, एवं होतृरूप से सर्वदेवस्वरूप से भी निह्नव होजाता है। इसप्रकार एक ही अग्नि के वरण से अग्नि, तथा देवता दोनों से निह्नव होजाता है) ॥(४)॥

(उपपत्ति बतलाकर अब पद्धति बतलाते हैं)—वह अध्वर्य्यु—* "अग्निर्देवो दैव्यो होता" ( हे अग्ने ! आप देवता—द्युलोकस्थ दिव्य तत्त्व—हैं साथ ही आप दिव्य देवताओं के दिव्य सम्वत्सरयज्ञ के होता हैं ) यह मन्त्र बोलता है। अग्निदेवता निश्चयेन 'होता' हैं, इसीलिए 'अग्निर्देवो दैव्यो होता' यह कहा गया है। इस (मन्त्रभाग) से अग्नि के प्रति तथा देवता के प्रति किए गए अपराध का ही शमन करता है। जो कि सर्वप्रथम अग्नि का वरण करता है, इससे तो अग्नि के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है एवं जो देवताओं का होता है, उसके सर्वप्रथम वरण से देवताओं के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है ॥(५)॥

---

* "अग्निर्देवो दैव्यो होता देवान् यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान् मनुष्वद्भरतवत्"
—इति निगदमन्त्रः ।

अस्य यज्ञस्य प्राविताव' इस मन्त्र से ऋत्विग्ब्राह्मणों के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है]।

५—मानुष होता का वरण—'

[अनन्तर]—"असौ मानुष' इस मन्त्रपाठ के द्वारा मनुष्य होता का वरण करता है। इस वरणकर्म से पहिले पहिले अबतक] यह [आज होतृत्वेन वृत यह मनुष्य] अहोता ही था आज इस मन्त्रपाठरूप वरण से ही यह होता बना है॥ [१३]॥

६—स्वस्त्ययनजप--

[अध्वर्यु के द्वारा होने वाले 'असौ मानुष' इस मन्त्रपाठात्मक वरणकर्म्म से होतृत्वेन] प्रवृत यह होता [वरणकर्म्मानन्तर स्वस्त्ययनलक्षण मन्त्रों का] जप [उच्चारणलक्षण पारायण] करता है। [इस जपकर्म्म से यह होता] प्राणदेवताओं का ही आश्रय ग्रहण करता है। जिसप्रकार याज्याकर्म्मकाल में वषट्कर्त्तव्यप्राणदेवता को लक्ष्य बना कर यथाविधि उनके लिए वषट्कार करने में समर्थ होसके देवताओं के लिए यथाविधि हव्य-वहन करने में समर्थ होसके कोई काम पद्धति के विरुद्ध न होजाय इसी प्रयोजन के लिए जप के द्वारा यह होता देवता का आश्रय लेता है। [तात्पर्य्य यही है कि अपने हौत्रकर्म्म को निर्विघ्न-स्वस्तिभावपूर्वक पूरा करने के लिए जप के द्वारा देव-बल प्राप्त करना ही स्वस्त्ययनजप की उपपत्ति है]॥ [१४]॥

स्वस्त्ययनजप की उपपत्ति बतला कर अब पद्धति बतलाते हैं]—यह होता यहाँ [उस प्रक्रान्त वरणकर्म्मकाल में निम्न लिखित मन्त्र का] जप करता है—"एतत्त्वा देव सवितर्वृणते" [हे सविता देवते! मुझ मानुष होता के वरणव्याज से अध्वर्युलोग आप ही का वरण कर रहे हैं]। इस मन्त्रजप से होता सविता की ओर ही उनकी अनुज्ञा के लिए अनुधावन करता है—अभिमुख होता है। यही [सविता ही] देवताओं का [देवताओं के यज्ञात्मक कर्म्म का] प्रेरयिता है। [तात्पर्य्य यही है कि अध्वर्यु ने जो मेरा वरण किया है उसका उत्तरदायित्व उस प्राणात्मक सविता देवता पर ही है, जिसके अनुग्रह से मैं अपने हौत्रकर्म्म में सफल बन सकूँगा]। [आगे का मन्त्र भाग है]—"अग्निं होत्राय" [अध्वर्यु लोग हौत्रकर्म्म के लिए अग्नि का ही वरण करते हैं]। इस मन्त्रजप से यह मानुष होता अग्नि के प्रति तथा अग्निमय प्राणदेवों के प्रति किए गए अपराध का ही शमन करता है। जो कि सर्वप्रथम यह अग्नि को हौत्रकर्म्म का लक्ष्य बनाता है, इससे तो अग्नि के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है। एवं साथ ही जो अग्नि देवताओं का होता है उसे प्रथम लक्ष्य बनाता है इससे देवताओं के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है॥ [१५]॥

पर (पूर्वपीढ़ी) से अवर (उत्तरपीढ़ी) की ओर आर्षेय का वरण करता है। (अर्थात् पूर्व-पीढ़ी से आरम्भकर उत्तर पीढ़ी पर्य्यन्त अध्वर्यु यजमान के वंशजों का यशोगान करता है।। (पर से अवर की ओर प्रवरण करने का कारण यही है कि,—पर से अवर की ओर ही मानवक्रम चलता है। (इसप्रकार परपुरुषों से अवरपुरुष पर्य्यन्त नामग्रहण) द्वारा (यह अध्वर्यु) उन वंशजों के प्रति किए गए (यजमान के) अपराध का ही शमन करता है। यह लोकप्रसिद्ध है-कि, (वंशा-म्परा में) पहिले पिता (का स्थान) है अनन्तर पुत्र (का स्थान) है अनन्तर पौत्र (का स्थान) है। इसीलिए (स्वाभाविक प्राकृतिक सन्तानक्रम के आधार पर ही) पर से अवर की ओर वरण करता है ॥* (१) ॥

४—अग्नि, तथा ब्राह्मणों की अनुग्रहप्राप्ति—

(इसप्रकार यजमान—सम्बन्धी वंशजों के नामोल्लेखात्मक) आर्षेय का उच्चारण करने के अन-न्तर यह अध्वर्यु "ब्रह्मण्वत्" (हे अग्ने! आप प्रतिष्ठात्मक ब्रह्म से समनुस्यूत हैं) यह मन्त्रभाग बोलता है। (यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा होने से) यह अग्नि 'ब्रह्म' है। [किंवा इस यज्ञकर्म में प्रतिष्ठात्मक ब्रह्म निश्चयेन अग्नि है।] इसी अभिप्राय से ब्रह्मण्वत्' कहा है। [आगे का मन्त्रभाग है]— "आ च वक्षत्" [ऐसे ब्रह्मलक्षण हे अग्ने! आप यज्ञिय देवताओं का आह्वान करने वाले हैं]। जिन देवताओं को इस अग्नि के द्वारा इस यज्ञ में बुलाने के लिए कहा गया है प्रकृत— 'आ च वक्षत्' इस मन्त्रभाग से उन्हीं की ओर सङ्केत हुआ है ॥ [११] ॥

[आगे का मन्त्रभाग है]—"ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविताराः" [ये ब्राह्मण-ऋत्विक् इस यज्ञ के स्वरूप-सम्पादक हैं]। ये ब्राह्मण निश्चयेन यज्ञ के सञ्चालक तथा रक्षक हैं जो-कि त्रयीविद्या का ग्रह, शस्त्र, एवं स्तोत्र रूप से अनुवचन करने वाले हैं, ये ही ऋत्विग् ब्राह्मण इस यज्ञ को [त्रेताग्निरूप से] वितत करते हैं, ये ही अनूचान ब्राह्मण (आहुति के द्वारा) इस यज्ञ (अग्नि-वितानरूप वेदात्मा) को उत्पन्न करते हैं, (ये ब्राह्मणा इत्यादि मन्त्रोच्चारण के द्वारा) उन्हीं अनू-चान ऋत्विग् ब्राह्मणों के प्रति [अज्ञानवशात्] किए गए अपराध का शमन करता है। इसी अभि-प्राय से 'ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविताराः' यह कहा गया है ॥ [१२] ॥

[इसप्रकार 'अमुवदमुवत्' रूप से पहले अध्वर्यु आर्षेय वरण करता है, अनन्तर 'ब्रह्म-ण्वदा च वक्षत्' रूप से अग्नि के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है अनन्तर-'ब्राह्मणा

* "अमुवदमुवत्" इति।

अस्य यज्ञस्य प्राविता' इस मन्त्र से ऋत्विग्ब्राह्मणों के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है]।

५—मानुष होता का वरण—

[अनन्तर]—"असौ मानुष" इस मन्त्रपाठ के द्वारा मनुष्य होता का वरण करता है। इस वरणकर्म्म से पहिले पहिले अबतक] यह [आज होतृत्त्वेन् वृत यह मनुष्य] अहोता ही था आज उक्त मन्त्रपाठरूप वरण से ही यह होता बना है ॥ [१३] ॥

६—स्वस्त्ययनजप--

[अध्वर्यु के द्वारा होने वाले 'असौ मानुष' इस मन्त्रपाठात्मक वरणकर्म्म से होतृत्त्वेन प्रवृत्त यह होता [वरणकर्म्मानन्तर स्वस्त्ययनलक्षण मन्त्रों का] जप [उच्चारणलक्षण पारायण] करता है। [इस जपकर्म्म से यह होता] प्राणदेवताओं का ही आश्रय ग्रहण करता है। जिसप्रकार यागकर्म्मकाल में उपटकर्त्तव्यप्राणदेवता को लक्ष्य बना कर यथाविधि उनके लिए वषट्कार करने में समर्थ होसके देवताओं के लिए यथाविधि हव्य-वहन करने में समर्थ होसके, कोई क्रम पद्धति के विरुद्ध न होजाय इसी प्रयोजन के लिए जप के द्वारा यह होता देवता का आश्रय लेता है। [तात्पर्य्य यही है कि अपने हौत्रकर्म्म को निर्विघ्न-स्वविभावपूर्वक पूरा करने के लिए जप के द्वारा देव-बल प्राप्त करना ही स्वस्त्ययनजप की उपपत्ति है] ॥ [१४] ॥

स्वस्त्ययनजप की उपपत्ति बतला कर अब पद्धति बतलाते हैं]-वह होता वहाँ [उस प्रक्रान्त वरणकर्म्मकाल में निम्न लिखित मन्त्र का] जप करता है-"एतत्त्वा देव सवितर्वृण ते" [हे सविता देवते! मुझ मानुष होता के वरणव्याज से अध्वर्यु लोग आप ही का वरण कर रहे हैं]। इस मन्त्रजप से होता सविता की ओर ही उनकी अनुज्ञा के लिए अनुधावन करता है—अभिमुख होता है। वही [सविता ही] देवताओं का [देवताओं के यज्ञात्मक कर्म्म का] प्रेरयिता है। [तात्पर्य्य यही है कि अध्वर्यु ने जो मेरा वरण किया है उसका उत्तरदायित्व उस प्राणात्मक सविता देवता पर ही है जिसके अनुग्रह से मैं अपने हौत्रकर्म्म में सफल बन सकूँगा]। [आगे का मन्त्र भाग है]—"अग्निं होत्राय" [अध्वर्यु लोग हौत्रकर्म्म के लिए अग्नि का ही वरण करते हैं]। इस मन्त्रजप से यह मानुष होता अग्नि के प्रति तथा अग्निमय प्राणदेवों के प्रति किए गए अपराध का ही शमन करता है। जो कि सर्वप्रथम यह अग्नि को हौत्रकर्म्म का लक्ष्य बनाता है, इससे तो अग्नि के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है। एवं साथ ही जो अग्नि देवताओं का होता है उसे प्रथम लक्ष्य बनाता है, इससे देवताओं के प्रति किए गए अपराध का शमन करता है ॥ [१५] ॥

आगे का मन्त्रभाग है )—' सह पित्रा वैश्वानरेण'[२] (वे ऋत्विक् पिता वैश्वानर से युक्त अग्नि का वरण करते हैं) पिता वैश्वानर निश्चयेन ( सवनत्रयात्मक यज्ञमूर्ति ) सम्वत्सर है, जो कि (सम्वत्सर) प्रजापति है। अतः ('सह पित्रा वैश्वानरेण' इस मन्त्रजप के द्वारा) यह होता सम्वत्सरप्रजापति के प्रति किए गए अपराध का ही शमन करता है। ( आगे का मन्त्रभाग है )— ' अग्ने पूषन् बृहस्पते प्र च वद, प्र च यज" (हे अग्ने ! हे पूषन् ! हे बृहस्पते ! आप ही प्रवचन कीजिए, आप ही यजन कीजिए) । यह होता 'अनुवाक्या' नामक ऋचाओं का उच्चारण करेगा एवं इस अनुवचनकर्म्मपूर्वक 'याज्या' नामक ऋचाओं से देवताओं का यजन करेगा। जिन देवताओं के लिए यह अनुवचन, तथा यजन करने वाला है, उक्त मन्त्रजप के द्वारा) वह होता इन देवताओं के प्रति किए गए अपराध का ही शमन करता है। ( मन्त्रद्वारा अपना उत्तरदायित्व हटाता हुआ यही भाव व्यक्त कर रहा है कि) हे देवताओ ! आप ही अनुवचन कीजिए एवं आप-ही याज्या कीजिए। (अर्थात् मैं अनुवचन यजन नहीं कर रहा अपितु देवता ही यह कर्म्म मुझ से करवा रहे हैं) ॥ (१६) ॥

( आगे का मन्त्रभाग है )– 'वसूनां रातौ स्याम, रुद्राणामुर्व्यां स्वादित्या अदितये स्यामनेहसः'[१] (हम इस सत्स्वरूपनत्रुपलक्षण कर्म्मसे वसुदेवताओं की सम्पत्ति में प्रतिष्ठित हों आदित्यदेवता हमारे लिए सुप्रतिष्ठात्मक बनें त्रिदेवात्मकमूर्त्ता अदिति के लिए हम निर्दोष बने रहें) । निश्चयेन (सम्वत्सर-त्रिलोकी में) जो तीन ही (मुख्य अधिष्ठाता) देव हैं, जो कि वसु-रुद्र आदित्य (नाम से प्रसिद्ध) हैं। 'हम (यज्ञद्वारा सम्वत्सर-सम्पत्ति को प्राप्त करते हुए) इन्हीं तीनों की रक्षा में प्रतिष्ठित रहें' मन्त्र से यही कहा गया है ॥(१७)॥

(आगे का मन्त्रभाग है)—"जुष्टामद्य देवेभ्यो वाचमुद्यासम्" (हम इस यज्ञकर्म्म में देवताओं के लिए उनके लिए सेवनीय-अनुकूल-वाक् का प्रयोग करें) आज हम देवताओं के लिए शोभनवाणी बोलने में असमर्थ हों मन्त्र से यही कहा गया है। यही [यज्ञ के लिए] समृद्ध [सम द्धिप्राप्ति का कारण] है, जो कि देवताओं के लिए [ होता ] शोभन-प्रिय-वाणी का उच्चारण करता है ॥ [१८] ॥

[आगे का मन्त्रभाग है]— 'जुष्टां ब्रह्मभ्यः'' [यज्ञ में उपस्थित ऋत्विजादि ब्राह्मणगण के लिए मैं प्रियवाणी का प्रयोग करूँ]। "मैं ब्राह्मणों के लिए शान्ता अनुद्वेगकरी प्रियभाषा का प्रयोग करूँ मन्त्र से यही कहा गया है। यही समृद्ध है जो कि ब्राह्मणों के लिए प्रियवाणी बोलता है ॥ [१६]॥

[आगे का मन्त्रभाग है]—"जुष्टां नराशंसाय" [यज्ञ में दशाकरूपेण उपस्थित इतर द्वि-जाति प्रजाओं के लिए मैं प्रिय वाणी बोलूँ]। नर निश्चयेन प्रजा है। मन्त्रभाग से सर्वसाधारण सम्पूर्ण प्रजा के लिए [प्रिय भाषण करने के लिए ही] कहा गया है। यही समृद्ध है, [जिस कर्म्म को सुन्दर बनाकर] जो इस कर्म्म को जानता [देखता] है जो नहीं जानता [देखता] है सभी प्रजा साधुकर्म है, यह साधु कर्म है, इस प्रियभाषा का प्रयोग किया करते हैं। [सभी जिस कर्म्म की प्रशंसा करें, वही कर्म्म वास्तव में समृद्ध माना जाता है, यही तात्पर्य्य है]। [सर्वान्त में निम्न लिखित ऋङ्मन्त्र का जप करता है]—

"यदद्य होतृवर्ये जिह्म चक्षु परापतत्।
अग्निष्टत् पुनराभ्रियाज्जातवेदा विचर्षणि॥"

"आज इस होतृवरणकर्म्म में जिस किसी की भी कुटिल दृष्टि पड़ गई है—[जिस कुटिल दृष्टि से होत्रकर्म्म का स्वरूप विकृत हो गया है]—जातवेदा विचर्षणि अग्निदेवता उस का पुन सन्धान कर दें। [मन्त्रतात्पर्य्य का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है] जिसप्रकार जिन [तीन आख्या-नामक] अग्नियों का पहिले वरण किया था, वे [भय से] पलायित होगए थे, इसीप्रकार इस होतृवरणकर्म्म में मेरा जो कुछ [यज्ञसम्पद्भाग कुटिलदृष्टि निक्षेप से] पलायित होगया है हे अग्ने! आप उस की पुन क्षतिपूर्त्ति कर दिजिए, मन्त्र के द्वारा यही कहा गया है। इसप्रकार सत्यभाषणात्मक उक्त मन्त्रप्रयोग के द्वारा अवश्यमेव इस का वह क्षतभाग पुनः आप्यायित होजाता है॥ [२०]॥

७-सम्मर्शन (स्पर्श) कर्म्म-

[उक्त मन्त्र-परम्पराजप के] अनन्तर यह होता अध्वर्य्यु तथा आग्नीध्र का स्पर्श करता है। अध्वर्य्यु [निदानेन] मन है एवं होता [निदानेन] वाक् है। [आग्नीध्र निदानेन प्राणात्मक है]। ऐसी स्थिति में वाग्रूप अध्वर्यु तथा प्राणरूप आग्नीध्र का स्पर्श करता हुआ] मन, तथा वाक् [प्राण-का भी] का परस्पर सन्धान [मेल] करता है॥ [२१]॥

[मनः प्राण-वाक्-सन्धानात्मक स्पर्शकर्म्मानन्तर यह होता पुन अन्वारब्ध] जपकर्म्म का अनुगमन करता है। [जपमन्त्र है] 'पयमोर्वीरहसस्पान्तु अग्निश्च, पृथिवी च, आपश्च, वाज-श्च अहश्च, रात्रिश्च' [अग्नि पृथिवी जल अन्न दिन रात महत्त्वशाली ये ६ ओं देवता मेरी दुरितभाव से रक्षा करें]। ये ६ ओं देवता आपत्तियों से मेरी रक्षा करें मन्त्रभाग से यही कहा गया है। उस व्यक्ति के लिए आपत्ति की अणुमात्र भी आशङ्का नहीं है जिस की ये अग्न्यादि ६ ओं देवता आपत्तियों से रक्षा करते रहते हैं॥[२२]॥

८—उपावर्त्तनकर्म्म—

[एक मन्त्रजपानन्तर उपस्थान से] यह होता होतृषदन [स्वस्थान] की ओर लौट आता है। यहाँ आकर होतृषदन से एक दर्भतृण लेकर—"निरस्त परावसु" (परावसु नामक असुर यहाँ से निकल गया) यह मन्त्र बोलता हुआ [उस तृण को दक्षिण की ओर] फैंक देता है। परावसु नामक [असुरवंशराज व्यक्ति] असुरों का 'होता' था। [तृणनिरसनव्याज से] यह होता इसे ही होतृ-षदन से बाहिर निकालता है ॥[२३]॥

तृणनिरसनानन्तर यह होता होतृषदनस्थान में—"इदमहमर्वावसो सदने सीदामि" [मैं अर्वावसु के स्थान में बैठता हूँ] यह मन्त्र बोलता हुआ बैठता है। अर्वावसु नामक [देववंशराज व्यक्ति] देवताओं का 'होता' था। [आज] होता उसी के स्थान में बैठता है ॥ [२४] ॥

(होतृषदन-स्थान पर बैठ कर यह होता निम्न लिखित) मन्त्र का जप करता है— 'विश्वकर्म्मस्तनूपा असि' (हे विश्वकर्म्मन्!—आप शरीर की रक्षा करने वाले हैं)। अनन्तर 'मा मोद्दोषिष्टं, मा मा हिंसिष्टं एष वां लोकः' (हे गार्हपत्याग्ने!, आहवनीयाग्ने! आप मेरे शरीर को अतिशयरूप से ताप न पहुँचाइए आप मेरी हिंसा न कीजिए, क्योंकि यह आपका लोक है। मैंने जब इसीका आश्रय लिया है, तो भला उस दशा में आप क्यों मुझे त्रास देंगे)— इस मन्त्र का व्याख्या करता हुआ स्वस्थानरूप होतृषसदनस्थान से उत्तर की ओर मुख करता हुआ थोड़ा सा चलता है। इसप्रकार यह होता आहवनीय, तथा गार्हपत्य दोनों के मध्यस्थान में प्रति-ष्ठित है। अतः मन्त्रजप के द्वारा इन दोनों के प्रति किए गए अपराध का ही शमन करता है। इससे ये दोनों इसे पीड़ा नहीं पहुँचाते ॥ (२५) ॥

९—अभिदर्शनकर्म्म—

(ईषदुत्तरतश्चलना) नन्तर यह होता आहवनीयाग्नि की ओर देखता हुआ निम्न-लिखित मन्त्र का जप करता है—

"विश्वेदेवाः शास्तन मा यथेह होता वृतो मनवै यन्निषद्य।
प्र मे ब्रूत भागधेयं यथा वो येन पथा हव्य मा वो वहानि ॥
—ऋक्सं० १०।५२।१।

"हे विश्वेदेवो! आप मुझे आज्ञा दीजिए कि, जिसप्रकार इस यज्ञ में होता बनता हुआ—होतृत्वेन वृत होता हुआ—यहाँ प्रतिष्ठित होकर आपका यजन करूँ। साथ ही मुझ उन देवभागों

का बतलाइए, जिससे मैं यथानियत मार्ग से आपके लिए पहुँचा सकूँ। (लोकदृष्टान्त से मन्त्र-तात्पर्य का समन्वय करती हुई श्रुति कहती है कि,) लोक में जिन अतिथियों के लिए पाचक के द्वारा पाक (अन्न) होता है, सम्पन्न होजाने पर पाचक उन भोजन करने वालों से पूँछता है कि, भोजन सम्पन्न है, आज्ञा दीजिए, आपके लिए ले आऊँ, परोस दूँ। ठीक इसी लोकमर्यादा के अनुसार यह होता (स्वप्रवृत्त द्रव्य के सम्बन्ध में हव्यग्राहक) देवताओं की (इस रूप से) आज्ञा (ही) चाहता है कि—आज्ञा दीजिए, मैं आपके लिए यथाविधि वषट्कार करूँ, विधिपूर्वक हवि का वहन करूं। इसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए वक्तरूप से मन्त्रजप करता है ॥२६॥

इति—स्वस्त्ययनजप.

पाँचवें अध्याय में पहिला, तथा चौथे प्रपाठक में दूसरा ब्राह्मण समाप्त

"प्रवरणब्राह्मण" अत्र उपरत

मूलानुवाद समाप्त

# सूत्रानुगतपद्धतिमर्गृह —

"आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े होकर आहवनीयाग्निज्वाला में समन्त्रक यागानुगत उत्तरोत्तर करने के अनन्तर (जुहूस्थित आज्य की अभिनिष्क्रम धारारूप से आहुति देने के अनन्तर) वह अध्वर्यु आहवनीय से पश्चिम मार्ग में लौट आता है। वहाँ आकर अनवरत से असंस्पृष्ट जुहू के अवशेषों का घृतपात्रस्थ आज्य से सम्बन्ध करा देता है" यह इतिकर्त्तव्यता पूर्वसूत्र से (३।४।२) प्रतिपादित हुई है। अब क्रमप्राप्त सूत्रानुगत आगे की इतिकर्त्तव्यता बतलाई जाती है। जुहूस्थित आज्यशेष का ध्रुवास्थित आज्य के साथ समञ्जन कराने के अनन्तर, दूसरे शब्दों में पूर्वोत्तराघारद्वय की इतिकर्त्तव्यता समाप्त करने के अनन्तर वह अध्वर्यु उपभृत्, जुहू, नाम के दोनों स्रुक्पात्रों को स्वस्थान में (इनके लिए पहिले से नियत स्थान में) रख देता है। इसप्रकार स्रुक्पात्रद्वयी के यथास्थान रखने के अनन्तर वह अध्वर्यु होता से उत्तरमार्ग के द्वारा निकल कर उत्करकूप के पश्चिम भाग की ओर पूर्वाभिमुख खड़ा होकर इध्मसन्नहनों (इध्म बाँधने के दर्भतृणों) को अपने हाथ में लेता हुआ—"ओ श्रावय" इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता है।

आर्षेयसम्बन्धी अवश्य आर्षेय कहलाने वाले यज्ञकर्त्ता यजमान के वंश का कीर्त्तन करने के उद्देश्य से ही ओ श्रावय मन्त्र का उच्चारण होता है। इसका तात्पर्य यही निकलता है कि, हे आग्नीध्र! अब तुम यजमान की दिव्य देवताओं के प्रति सुनवाई करो। अध्वर्यु के मुख से निकलते हुए 'ओ श्रावय' वचन 'आश्रावण' की सफलता सूचित करता हुआ आग्नीध्र नामक ऋत्विक् अध्वर्यु से उत्तर दक्षिणाभिमुख खड़ा हुआ स्फ्य तथा इध्मसन्नहनद्वय हाथ में लेकर बोलता है—"अस्तु श्रौषट्"। अध्वर्युकृत 'ओ श्रावय' कर्म्म 'आश्रावण' कर्म्म है, एवं आग्नीध्रकृत 'अस्तु श्रौषट्' कर्म्म 'प्रत्याश्रावण' कर्म्म है। यह आश्रावण, तथा प्रत्याश्रावण कर्म्म यज्ञसम्बन्ध को अक्षुण्ण रखने के लिए इध्मसन्नहनों को हाथ में लिए ही करना चाहिए। कितने एक याज्ञिक यज्ञसम्बन्ध की प्रक्रान्ति के लिए यदि पर गिरे तृणखण्ड को अथवा इध्म की वल्कल को उखाड़ उसे हाथ में लेकर आश्रावण-प्रत्याश्रावण करते हैं जिस पक्ष का कि, शाख पयीकृ ति ने खण्डन किया है। इसप्रकार प्रवरणकर्म्म में सर्वत्र अध्वर्यु आश्रावण करता है आग्नीध्र प्रत्याश्रावण करता है। कर्कोपाध्याय का इस सम्बन्ध में यह स्पष्टीकरण और है कि इध्मसन्नहनग्रहण केवल होतृवरण-सम्बन्धी आश्रावण प्रत्याश्रावण-कर्म्म में ही होता है। आश्रावण प्रत्याश्रावण की इसी इतिकर्त्तव्यता का निम्न लिखित सूत्रचतुष्टयी से स्पष्टीकरण हुआ है—

(१)— "निधायेध्मसन्नहनान्यादा- यो आवये' त्याह" (का० श्रौ० सू० ३।२।३)।

(२)—'अस्तु श्रौषडित्यग्नीत्" का० ३।२।४)।

(३)—"वेदिबर्हिरिध्मशकलमपिच्छिद्य के" (का० ३।२।५)।

(४)—"एव सर्वत्राऽऽश्रुत-प्रत्याश्रुतेषु" (का० ३।२।६।)।

आश्रावण-प्रत्याश्रावण-कर्म्मानन्तर यह अध्वर्य्यु इध्मसन्नहनतृणों को अपने हाथ में रखता हुआ ही दिव्याग्निलक्षण होता का अपने इस यज्ञ में "अग्निर्देवो दैव्यो होता देवान् यक्षद्विद्वां श्चिकित्वान्मनुष्वद्भरतवत्" इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता हुआ वरण करता है। इस प्रकार सर्वप्रथम दिव्याग्नि का ही वरण किया जाता है, जिस वरणकर्म्म का निम्न लिखित सूत्र से स्पष्टीकरण हुआ है—

"अथ प्रवृणीते-ऽग्निर्देवो दैव्यो होता देवान्यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान् मनुष्वद्भरतवत्" (का० ३।२।७।) इति।

दिव्याग्नि का इसप्रकार होतृत्वेन वरण करने के अनन्तर आर्षेय-यजमान का नामग्रहण पूर्वक वरण करता है। यजमान के सम्बन्ध से ही त्रिसंख्य ये आर्षेय 'यजमानार्षेय' कहलाए हैं। पर से इस ओर 'गोतमवत्—भरवत्—अङ्गिरोवत्' इत्यादि रूप से—'कश्यपवत् अवत्सारवत्—नैध्रुवत्' इत्यादि रूप से,—'भृगुवत्—च्यवनवत, अप्नवानवत् इत्यादि रूप से गौतम, कश्यप, भृगु भरद्वाजादि यजमान-गोत्रानुसार यजमान के तीनों वंशजों का निगदमन्त्रात्मकत्वेन उच्चारण करता है। अथवा यजमानकुल में जितने भी मन्त्रद्रष्टा प्रवराध्याय में उपवर्णित हैं, उन सब का नाम लिया जासकता है। किसी का मन्त्रकृत एक ऋषि है यही एक प्रवर कहलाया है। किसी के दो मन्त्रकृत हैं किसी के तीन हैं किसी के चार, किसी के पाँच हैं। वे क्रमश एकप्रवर, द्विप्रवर, त्रि प्रवर, चतुष्प्रवर, पञ्चप्रवर कहलाए हैं। जिसके जितने प्रवर हैं, उन सब का भी वरण करना पक्षान्तर है यही तात्पर्य्य है। दोनों पक्षों के सम्बन्ध में निष्कर्ष यही है कि आर्षेय प्रवरण में- आर्षेयं वृणीते यह कह कर भगवान आपस्तम्ब ने कहा है—एकं वृणीते, द्वौ वृणीते त्रीन् वृणीते, न चतुरो वृणीते न पञ्चातिवृणीते ( आप० श्रौ २।१६।८ )। यदि सूत्रगत त्रि-पक्ष को विधिपरक मान लिया जाता है तो तीन का ही वरण न्यायप्राप्त होता है एवं यही कात्यायन का प्रथम पक्ष है। यदि आर्षेयं वृणीते इसे विधि-परक माना जाता है तो सभी मन्त्र-द्रष्टाओं का वरण प्राप्त होजाता है, एवं यही कात्यायन का उत्तरपक्ष है।

अभिषिक्त क्षत्रिय [ राजा ] अनभिषिक्त क्षत्रिय, तथा वैश्य इन तीनों में वरणकर्मानुगता इति-कर्त्तव्यता कुछ विशेषता रखती है। यदि अभिषिक्त क्षत्रिय यज्ञ कर रहा है तो अध्वर्यु उस क्षत्रिय राजा के कुलपुरोहित के आर्षेयों का भी वरण कर सकता है, अथवा स्वयं राजा के आर्षेयों का भी वरण कर सकता है। यदि अनभिषिक्त सामान्य क्षत्रिय का तथा वैश्य का यज्ञ है तो इस अवस्था में प्रत्येक दशा में इन के कुल-पुरोहितों के आर्षेयों का ही वरण होता है। एक पक्ष यह भी है कि—ब्राह्मण, अभिषिक्त क्षत्रिय राजा अनभिषिक्त सामान्य क्षत्रिय-वैश्य सबका मनुवत् इस निगद मन्त्र के द्वारा भी आर्षेयवरण किया जासकता है। निम्न लिखित सूत्रपञ्चक से इसी आर्षेय-वरणकर्म का स्पष्टीकरण हुआ है—

( १ )—'असुवदसुव' इति यजमानार्षेयायाह परस्तादर्वाग्वि त्रीणि' ( का० ३।२।८ )।

( २ )—'यावन्तो वा मन्त्रकृत' ( का० ३।२।८ )।

( ३ )—'पुरोहितार्षेयेण वा' ( का० ३।२।९ )।

( ४ )—'क्षत्रियवैश्ययोश्च नित्यम्' ( का० ३।२।१० )।

( ५ )—'मनुव' दिति वा सर्वेषाम्' ( का० ३।२।१२ )।

उक्त प्रकार से आर्षेयोच्चारणानन्तर यह अध्वर्यु 'ब्रह्मण्वदा च वक्षद् ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविता' इस निगदरूपमन्त्र का उच्चारण करता है। अनन्तर—'मुकुरक्त—शर्मा होता मानुष' (असौ मानुष') यह बोलता है। यह उच्चारण मानुष होता का ही वरण साधक है। मानुष होता का उच्चस्वर से नाम बोलना एक पक्ष है धीरे से (उपांशुरूप से) नामोच्चारण करना पक्षान्तर है। इसप्रकार मानुष-होतृवरणानन्तर यह होता (मानुष होता) एतत्त्वा देव सवित र्वृणीते० इत्यादि [ शतपथब्राह्मणोक्त स्वस्त्ययनजप करने के अनन्तर ] अध्वर्यु तथा आग्नीध्र दोनों के स्कन्ध * प्रदेश का स्पर्श करता है। स्पर्शानन्तर अध्वर्यु तथा आग्नीध्र दोनो यथा-स्थान बैठ जाते हैं। इसी इतिकर्त्तव्यता का उल्लेख करतेहुए सूत्रकार कहते हैं—

( १ )— ब्रह्मण्वदा च वक्षद् ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविताऽसौ मानुष' इति होतृनामग्रहणम् ( का० ३।२।१३ )।

( २ )—'उपांशु वा' ( का० ३।२।१४ )।

( ३ )—सम्मृश्य उपविशत' ( का० ३।२।१५ )।

## इति सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह

---

* 'अंसऽध्वर्यु मन्वारभत-पारमस्थेन पाणिना आग्नीध्रमहृदयान
—का० श्रौ० सू० ३।३।२।३।१।

# वैज्ञानिक-विवेचना —

## १—आश्रावणकर्म्मोपपत्ति —

(भाष्य)–उत्तराघार-कर्म्मानन्तर जुहूस्थित आज्यशेष का ध्रुवास्थित आज्य से समञ्जन कराया जाता है, अनन्तर जुहू-उपभृत् नामक दोनों स्रुक्पात्रों को यथास्थान रख दिया जाता है। इस कर्म्म के अनन्तर वरणकर्म्म आरम्भ होने वाला है। जिन दर्भतृणसमूहों से यज्ञिय इध्म ( काष्ठ ) बांधे जाते हैं वह तृणसमष्टि 'इध्म-सन्नहन' नाम से व्यवहृत हुई है। इसे अपने हाथ में लेकर ही अध्वर्यु, तथा आग्नीध्र नामक ऋत्विक् आश्रावण-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता पूरी करते हैं। पहिले अध्वर्यु 'ओ श्रावय' इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता है, अनन्तर आग्नीध्र 'अस्तु श्रौषट्' इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता है, यही प्रत्याश्रावणानुगत आश्रावणकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता है जैसा कि सूत्रानुगत-पद्धतिप्रकरण में स्पष्ट किया जाचुका है। ब्राह्मण की १, २, ३ इन तीन कण्डिकाओं में उपपत्ति-प्रदर्शनपूर्वक इस आश्रावणकर्म्म का ही प्रतिपादन हुआ है।

वरणकर्म्म से पहिले आश्रावण क्यों किया जाता है ?, इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है 'यज्ञ आश्रावणा कर्म्म निश्चयेन यज्ञ है'। वरणकर्म्म से तत् ऋत्विजों के द्वारा यज्ञेतिकर्त्तव्यता का ही सम्पादन अभीष्ट है। दूसरे शब्दों में वरणकर्म्म एकप्रकार का यज्ञाधिकार ( यज्ञेतिकर्त्तव्यता-निर्वाहाधिकार )—प्रदान है। इस यज्ञाधिकार-प्रदानलक्षण वरणकर्म्म के उपक्रम में प्राकृतिक यज्ञ का सम्बन्ध अपेक्षित है। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए आश्रावणात्मक यज्ञ का वरणकर्म्म से पहिले अनुगमन किया जाता है। 'ओ श्रावय' इस निगदमन्त्र का तात्पर्य यही है कि जिसका आज हम इस यज्ञ में वरण करना चाहते हैं उसे प्राकृतिक देवता स्वीकार करलें। इसे हम आपके यजनरूप यज्ञकर्म्म के लिए आज होता बना रहे हैं' यही आश्रावण का निष्कर्ष है। आङ्गिरस पार्थिव प्राण-देवताओं का आहुति-द्रव्य के द्वारा सावित्र द्युलोकस्थ प्राण-देवताओं के साथ अन्तर्य्याम-सम्बन्धात्मक यजन करना ही 'यज्ञ' है। आश्रावणकर्म्म से दिव्य प्राणदेवताओं की दृष्टि क्योंकि इस यज्ञकर्म्म की ओर होजाती है एतावता ही देवप्राणाकर्षकरूप आश्रावण को यज्ञ कहा जासकता है। इसप्रकार आश्रावणकर्म्म करना दिव्यप्राणात्मक यज्ञ का ही अनुगमन करना है। जिसकी स्वरूप-निष्पत्ति के लिए वरणकर्म्म अभीष्ट है, आश्रावणकर्म्म से वह लक्षीभूत बन जाता है। अतएव वरण से पहिले आश्रावणकर्म्म आवश्यक बन जाता है॥ १॥

जिन दर्भतृणसमूहों से ( दर्भरज्जु से ) यज्ञिय इध्म काष्ठ बांधे जाते हैं वे 'इध्मसन्नहन' ( लकड़ी बांधने की दर्भरज्जु ) नाम से व्यवहृत हुए हैं। वेदि पर जो तृण आदि गिर पड़ते हैं उन्हें इसी दर्भरज्जु से हटाया जाता है। इस दर्भरज्जु को हाथ में लेकर ही अध्वर्यु आश्रावणकर्म्म करता है। यह आश्रावणकर्म्म इध्मसन्नहन हाथ में लेकर क्यों किया जाता है ? इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, यदि यह अध्वर्यु यज्ञात्मक इस इध्मसन्नहन को आलम्बन बनाए बिना आश्रावण करेगा तो इसकी आभ्यात्मसंस्था कम्पित होजायगी अथवा और किसी विपत्ति का इसे सामना करना पड़ेगा।

द्युलोकस्थ प्राण-देवताओं का आकर्षणात्मक आश्रावण-कर्म्म 'यज्ञ' है जैसा कि पूर्व कण्डिका में स्पष्ट किया जाचुका है। 'यज्ञात्मक आश्रावणकर्म्म यज्ञ को आलम्बन बना कर ही करना चाहिए

इस कथन से श्रुति इध्मसन्नहन को भी यज्ञात्मक बतला रही है। तात्पर्य्य इस कथन का यही है कि, यज्ञतत्त्व अध्यात्म-अधिभूत-अधिदैवत-भेद से तीन भागों में विभक्त है। सौरसम्वत्सरावच्छिन्न सावित्राग्नि-पारमेष्ठ्यसोमात्मक, द्युलोकोपलक्षित यज्ञ 'आधिदैविक यज्ञ' है। पार्थिवसम्वत्सरावच्छिन्न आङ्गिरसाग्नि-चान्द्रसोमात्मक भूलोकोपलक्षित यज्ञ 'आधिभौतिक यज्ञ' है। एवं वैश्वानराग्नि तथा अन्नसोमात्मक-शरीर यज्ञ ही-आध्यात्मिक-यज्ञ है। आश्रावणकर्म्म द्युदेवताव्यापक बनता हुआ आधिदैविकयज्ञ है, आश्रावणकर्त्ता अध्वर्यु आध्यात्मिक यज्ञ है। एवं इध्म-सन्नहन निदानेन आधिभौतिक यज्ञ है। साथ ही विष्णुयज्ञात्मक पारमेष्ठ्य अपतत्त्व के ज्योतिर्म्मय भाग से उत्पन्न होने के कारण इध्म साक्षाद्रूप से भी पार्थिव यज्ञ है। इधर 'अद्भ्यः पृथिवी' सिद्धान्तानुसार अप्तत्त्व से उत्पन्न पार्थिवयज्ञ अन्नात्मक [ वेनात्मक ] इध्म का सजातीय भी है।

मनुष्य अध्यात्मयज्ञ इस ओर के पार्थिव [ आधिभौतिक ] एवं उस ओर के दिव्य [ आधिदैविक ] यज्ञ दोनों से अनुगृहीत रहता है तभी तक इसका स्वरूप प्रतिष्ठित रहता है। दोनों में भी पार्थिवशरीर प्रधाना अध्यात्मसंस्था की प्रधान प्रतिष्ठा आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ ही है। इस प्रतिष्ठा के निकल जाने से ही निधनावस्था का आगमन होता है प्रतिष्ठाविच्युति से ही इस पर अन्यान्य विपत्तियाँ आक्रमण करती हैं। जब पार्थिवी यज्ञप्रतिष्ठा उच्छिन्न होजाती है तो केवल द्युलोकाकर्षण का प्राधान्य रह जाता है। द्युलोकाकर्षण का प्राधान्य ही पार्थिवप्रतिष्ठोच्छेद का कारण है। यावदायुर्भोगपर्य्यन्त उभयानुग्रहप्राप्ति के लिए ही द्युलोक-स्थानीय आहवनीय, तथा भूलोकस्थानीय गार्हपत्य दोनों के मध्य में खड़े होकर आप उत्सर्ग [ आचमन ] कर्म्म किया जाता है जैसा कि — 'अन्तरेणाहवनीयञ्च गार्हपत्यञ्च प्राङ् तिष्ठन्नप उपस्पृशति [ शत १।१।१।१ ] इत्यादि रूप से विस्तार से बतलाया जाचुका है। ठीक यही प्रयोजन यहाँ अपेक्षित है। यदि अध्वर्यु पार्थिव यज्ञ को आलम्बन बनाए बिना द्युलोकानुगत आधिदैविक यज्ञ-संग्राहक आश्रावणकर्म्म करेगा तो विशुद्ध दिव्ययज्ञ के प्राधान्य से इसकी पार्थिवी यज्ञप्रतिष्ठा पर आघात होगा। फलतः प्रतिष्ठाविच्युति होजायगी अथवा तो अन्य किसी विपत्ति का अनुगमन करना पड़ेगा। इस आपत्ति से बचने के लिए आश्रावणकर्म्म करते समय [आधिदैविक यज्ञसम्पत्ति-संग्रह करते समय] पार्थिवी प्रतिष्ठा को आलम्बन बनाना आवश्यक होजाता है। इसी उद्देश्य से इध्मसन्नहन को [पार्थिव यज्ञिय-द्रव्य को] हाथ में में लेकर ही आश्रावणकर्म्म किया जाता है॥ २॥

इयं [ पृथिवी ] वै वेदिः [ शत० ७।३।१।१५ ] इस श्रुति के अनुसार आधिभौतिक यज्ञ की प्रतिष्ठा [विश्रामस्थान] पृथिवी ही है एवं यही इस यज्ञ की वेदि है। प्रकृत यज्ञ में जो वेदि बनाई गई है वह निदानेन पृथिवी-स्थानीया है और यही इस यज्ञ की प्रतिष्ठा है। वेदि पर बिछे हुए दर्भतृण ओषधि-वनस्पति स्थानीय हैं जिन्हें यज्ञ-समनुष्ठान की दृष्टि से वेदिरूप शरीर के लोम [ ओषधि ] केश [ वनस्पति ] भी कहा गया है। अग्नि को प्रज्वलित करने के लिए, तथा सामिधेनीकर्म्म-सम्पादन के लिए जो इध्मभार ( काष्ठभार ) लाया जाता है, वह निदानेन अग्नि है। 'यस्य वनस्पु मातरो सनस्या मर्तास इन्धते' ( ऋक्सं ८।९ ।१५ ) इत्यादि मन्त्रश्रुति के अनुसार काष्ठ में अग्नि गुप्त है। यही गुप्ताग्नि अग्नि है जिसे अपरस्पर सम्बन्ध से कृष्ण-मृग कहा जाता है। वेदि और इध्मकाष्ठ दोनों पार्थिव ( आधिभौतिक ) यज्ञात्मक हैं। आश्रावणकर्म्म में पार्थिवी प्रतिष्ठा ही अभिप्रेत है। अतएव प्रथम तो वेद पर बिछे दर्भतृण

को लेकर ही आश्रावण करना चाहिए, अथवा इध्मखण्ड को लेकर आश्रावणकर्म्म करना चाहिए। वेदतृण उपांशु रूप से एवं इध्मखण्ड से परम्परया पार्थिवी प्रतिष्ठा प्राप्त होजाती है" इस उपपत्ति को आगे करते हुए कितने एक साम्प्रदायिक आश्रावणकर्म्म में वेदिस्थित तृण अथवा इध्मखण्डग्रहण का समर्थन कर रहे हैं।

भगवान् याज्ञवल्क्य की दृष्टि में वेदितृण अथवा इध्मखण्ड दोनों में से किसी को भी लेकर आश्रावणकर्म्म करना विज्ञान-विरुद्ध है। कारण स्पष्ट है। यह ठीक है कि, वेदितृण तथा इध्मखण्ड दोनों ही पार्थिव-प्रतिष्ठात्मक हैं। परन्तु ये दोनों अन्य कर्म्म में विनियुक्त हैं। वेदितृण का लेना एक दृष्टि से पृथिवी की ओषधि वनस्पति को पृथिवी (वेदि) से पृथक् कर उसे ऊसर बनाना है। इस के अतिरिक्त वेदिस्थित तृण 'सुपदा भव' के अनुसार देवताओं का प्रतिष्ठात्मक आसन है। इसे उठाना मानों देवताओं को प्रतिष्ठा से विच्युत करना है। ऐसी दशा में वेदितृण-ग्रहण करना सर्वथा ही अनुचित ठहरता है। इध्मकाष्ठ इन्धन-समिन्धन-कर्म्म के लिए नियत है। इसका खण्ड लेना समिन्धनकर्म्म को अपूर्ण बनाना है। फलतः इध्मखण्ड-ग्रहण भी असंगत बन जाता है। याज्ञवल्क्य उन साम्प्रदायिकों से प्रश्न करते हैं कि, जिन तृणों से इध्मकाष्ठ बाँधा जाता है क्या वे इध्मसन्नहन यज्ञीय नहीं हैं?। क्या इनमें पार्थिव-प्रतिष्ठा नहीं है?। जब कि इन तृणों से यज्ञात्मक इध्म बाँधा जाता है, इन से अग्निसम्मार्जनकर्म्म होता है, आगत मृण्मयाग्निरिक्षणात्मक अन्यान्य भी अनेक परिशिष्ट कर्म्म होते हैं, तो इन की यज्ञरूपता में क्या सन्देह रह जाता है?। अत: जो इध्मसन्नहनतृण ऐसे ऐसे परिशिष्ट कर्म्मों के लिए ही नियत हैं, साथ ही वेदितृण तथा इध्मशकल का ग्रहण अनुचित है, तो प्रत्येक दशा में इध्मसन्नहन-ग्रहणपूर्वक ही आश्रावणकर्म्म करना चाहिए ॥३॥

## इत्याश्रावणकर्म्मोपपत्ति

१

---

## २-दिव्याग्निप्रवरणकर्म्मोपपत्ति —

चतुर्थी (४) से आरम्भ कर ८ वीं कण्डिका-पर्य्यन्त पाँच कण्डिकाओं में प्राकृतिक, दिव्य प्राणाग्नि के वरण की मौलिक इतिकर्त्तव्यता का ही स्पष्टीकरण हुआ है। दिव्ययज्ञ में होतृत्वेन वृत प्राणाग्नि के क्या क्या धर्म्म हैं?, प्रतिपाद्य उपपत्ति-प्रकरण में इसी प्रश्न का समाधान हुआ है। जिन इध्मसन्नहनलक्षण दर्भतृण-समूहों से समिध काष्ठ-सम्भार बाँधा जाता है, पूर्वकथनानुसार उन्हें हाथ में लेकर वह अध्वर्य्यु-'ओ श्रावय' इस निगममन्त्र का उच्चारण करता हुआ आश्रावण कर्म्म करता है। अध्वर्य्यु के इस आश्रावण-कर्म्म के अनन्तर आग्नीध्र नामक ऋत्विक् 'अस्तु श्रौषट्' इस निगममन्त्रोच्चारण से 'प्रत्याश्रावण कर्म्म' करता है। अध्वर्य्युकर्त्तृक इस आश्रावण तथा आग्नीध्रकृत के प्रत्याश्रावण-कर्म्म के अनन्तर अध्वर्य्यु उन इध्मसन्नहनतृणों को अपने हाथ में रखता हुआ ही— 'अग्निर्देवो दैव्यो होता देवान् यक्षद्विद्वाँश्चिकित्वान् मनुष्वद्भरतवत्' इस निगममन्त्र का उच्चारण करता हुआ दिव्याग्नि का ही अपने इस सौम्य यज्ञ में होतृत्वेन वरण करता है, जो कि अध्वर्य्युकर्त्तृक कर्म्म होतृप्रवरणकर्म्म कहलाया है।

दैविक मनु है। यही साम्वत्सरिक प्राणाग्नि के सहयोग से आधिदैविक सम्वत्सरयज्ञ के स्वरूप समर्पक बन रहे हैं। हृदयावच्छिन्न प्रज्ञाप्राणमूर्ति आयुस्वरूपाधिष्ठाता इन्द्रप्राणात्मक मनोऽनुगृहीत प्रज्ञात्म ही आध्यात्मिक मनु है। यही शारीर प्राणाग्नि के सहयोग से आध्यात्मिक यज्ञ के स्वरूप-समर्पक हैं। देव धर्म लोक, प्रजा नाम की सृष्टि-चतुष्टयी के व्यवस्थापक आदिप्रजा भगवान स्वयम्भू आधिभौतिक (ऐतिहासिक) मनु हैं [ ये ]। इन्होंने ही प्राकृतिक यज्ञ-विधि के अनुसार सर्वप्रथम वैधयज्ञ का अनुष्ठान किया है [ था ]। इसप्रकार आधिदैवत-अध्यात्म अधिभूत तीनों दृष्टियों से त्रिविध मनु ही यज्ञ के प्रवर्त्तक हैं। अतएव याज्ञिक-सम्प्रदाय में यह यज्ञ मनु का है [मनोर्यज्ञोऽस्तु वाऽआहु ] यह प्रसिद्ध है।

जिसप्रकार 'मनु' शब्द उभयलिङ्गात्मक [ नपुंसकलिङ्ग तथा पुलिङ्गात्मक ] है एवमेव उकारान्त 'मनु' शब्द पुलिङ्ग है, एवं सकारान्त 'मनु' शब्द नपुंसकलिङ्ग है। 'मनुष्या' इति रूप सान्त मनु शब्द से सम्बन्ध रखते हैं एवं 'मानवा' इति शब्द उकारान्त सम्बन्धी हैं। प्रकृत में सान्त मनु शब्द का ही ग्रहण हुआ है। फलतः 'मनुष्वत्' का तात्पर्य्य निकलता है-'मनुरिव'। जिसप्रकार मनु ने यजन किया था एवमेव यह प्राणाग्नि भी होता बन कर इस यज्ञ में देवताओं का यजन करे 'मनुष्वत्' मन्त्र भाग का यही एक तात्पर्य्य है। यदि 'मनुष्वत्' का मनुरिव' विग्रह न कर 'मनोरिव' यह विग्रह किया जाता है, तो इसका तात्पर्य्य यह निकलता है कि जैसे मनु के यज्ञ में होता बनकर अग्निने देवताओं का यजन किया था तथैव इस यज्ञ में भी वे अग्नि होता बनकर देवताओं का यजन करें। 'मनुर्ह वाऽअग्रे यज्ञेनेजे०' इससे 'मनुरिव' विग्रहानुसार प्रथमार्थ अपेक्षित है। एवं 'मनोर्यज्ञ ऽइत्यु वा आहुः' इससे 'मनोरिव' विग्रहानुसार द्वितीयार्थ अभिप्रेत है। प्रथमार्थ से आधिभौतिक मनु का स्पष्टीकरण हुआ है। एवं द्वितीयार्थ से आध्यात्मिक मनुर्युक्त आधिदैविक मनु का स्पष्टीकरण हुआ है। हृदयभागावच्छिन्न उक्थभाव मनु है परिम्यवच्छिन्न अर्कभाव (रश्मिभाव) प्राणाग्नि है। उक्थार्क का क्योंकि स्थानभेद से पार्थक्य है अतएव मनु को पृथक् तथा अग्नि को पृथक् तत्त्व मान लिया गया है। एवं इसी दृष्टि से 'मनोरिव' का समन्वय होजाता है। वस्तुतः उक्थार्क अभिन्न हैं। इस दृष्टि से उक्थ मनु और अर्क अग्नि दोनों अभिन्न हैं। इसी आधार पर—'एतमेके वदन्त्यग्निं मनुमन्ये' * ( मनु १२।१२१ ) यह कहा जाता है। हृदयावच्छिन्न उक्थलक्षण मनु से युक्त, तत्स्वरूप अतएव तदभिन्न अतएव तद्रूप प्राणाग्नि ही यज्ञ के स्वरूप-सम्पादक है, मनुष्वत् का यही तात्पर्यार्थ है ॥ ७ ॥

मन्त्र का अन्तिम भाग 'भरतवत्' है। 'इतः प्रदाना देवा ( इता उपजीवन्ति ) ( ऐ० ब्रा० २।१।८ ) इत्यादि ऐतरेयश्रुति के अनुसार त्रैलोक्यात्मक सम्वत्सरमण्डल में प्रतिष्ठित और दिव्य देवताओं का आ प्रदर्य्य भाग पार्थिव लोक में विसृष्ट [भक्ष ] होता रहता है। पार्थिव अग्निरूपमिन नामक प्राणाग्नि के

* एतमके वदन्त्यग्निं, मनुमन्ये प्रजापतिम् ॥
इन्द्रमके परे प्राणमपरे ब्रह्मशाश्वतम् ॥
—मनुः

द्वारा वह विस्रस्त भाग यहाँ से आकर उस विस्रस्त भाग की पूर्त्ति किया करता है। 'भूत यस उदारुहन्, विपस्पृष्टान्यारुहन् धामश्चिर्मो यथुः' इत्यादि मन्त्रवर्णन के अनुसार भूलोक से निकलकर द्युलोक की ओर जाता हुआ अङ्गिरोऽग्नि ही देवतृप्ति का कारण बनता है। 'अमुत प्रदानाद्धीदं सर्वमुत्तिष्ठति' [ऐ० ब्रा २।१।२। ] के अनुसार वहाँ से [द्यु लोक से] देवप्राण का प्रवर्ग्यरूप से निरन्तर आगमन भी होता रहता है, इसीसे प्रजा का स्वरूप-निर्म्माण होता है। एवं पूर्वकथनानुसार अङ्गिरा के द्वारा पार्थिव प्रवर्ग्य भाग जाता भी रहता है। इसी पारस्परिक आग-प्रमाद-लक्षण आदान प्रदान प्रक्रिया का नाम 'यज्ञ' है। इस प्राकृतिक यज्ञ में द्युलोकस्थ देवताओं के लिए पार्थिव हविद्रव्य का लेजाना एकमात्र पार्थिव प्राणाग्नि पर ही अवलम्बित है। इसीलिए उन्हें —'एष हि देवेभ्यो हव्यं भरति' निर्वचन से 'भरत' कहना अन्वर्थ बनता है। भूपिण्ड से सम्बन्ध रखने वाले हवियज्ञ [प्राकृतिकयज्ञ] से पार्थिव प्रजा का स्वरूप-निर्म्माण हुआ है। इस पार्थिव-प्रजा में भौम प्रवर्ग्य अग्नि प्रतिष्ठित रहता है, जिसे 'पिप्पलादोपनिषत्' की परिभाषा में प्राणाग्नि भी कहा जाता है। 'प्राणाग्नय एवैतस्मिन् पुरे [शरीर ] जाग्रति' [प्रश्नोपनिषत् ४।३। ] के अनुसार अपान समान, व्यान, उदान, प्राण भेद भिन्न पञ्चधा विभक्त प्राणाग्नि ही इस शरीरसंस्था [अध्यात्मसंस्था] में सदा जागते रहते हैं। इस प्राणाग्नि के द्वारा ही प्रजा का भरण-पोषण होता है। जिस दिन प्राणाग्नि शरीर से उत्क्रान्त हो जाता है, अन्नादानलक्षण अहरहर्यज्ञ [भैषज्ययज्ञ] बन्द हो जाता है तत्क्षण भूतात्मा उत्क्रान्त हो जाता है।

उक्त अध्यात्मसंस्था की दृष्टि से भी 'वैश्वानर' लक्षण इस अग्नि को 'भरत' कहना अन्वर्थ बनता है। जिस युग [देवयुग] में इसी पृथिवी पर भौम-देवव्यवस्था थी, उस युग में जैसे भौमस्वर्ग के शासनसोपान [अधिष्ठाता अधिष्ठाता] देवता इन्द्र थे, अन्तरिक्ष के शासनसोपान् वायु थे, एवमेव स्वयम्भू मनु सम्राट् से शासित इस पृथिवी के शासनसोपान् अग्निदेवता थे। पार्थिव प्रजा से 'कर' ग्रहण कर देवताओं के प्रति उसे पहुँचाना पार्थिव प्रजा की वामदेवादि के सहयोग से भरण-पोषण व्यवस्था करना इन्हीं भौम अग्निदेवता (मनुष्यदेवता) का धर्म्म था। इस आधिभौतिक (ऐतिहासिक) दृष्टि से भी अग्नि को 'भरत' कहना अन्वर्थ बनता है। इसी भरण-पोषण धर्म्म से ये अग्नि भरत, किंवा 'भारत' कहलाए हैं। इन्हीं के सम्बन्ध से यह पवित्र देश 'भारतवर्ष' कहलाया है। जिसप्रकार उक्त तीनों यज्ञ-संस्थाओं का सञ्चालन भरताग्नि से हुआ है, एवमेव हमारे इस वैधयज्ञ की इतिकर्त्तव्यता भी उसी भरताग्नि से सम्पन्न हो इसी भावना को लिए 'भरतवत्' कहा गया है॥ ८॥

## इति–दिव्याग्निवरणकर्म्मोपपत्तिः

?

# ३—आर्षेयप्रवरणकर्म्मोपपत्ति —

अग्निर्देवो दैव्यो होता० इत्यादि मन्त्रपाठ के द्वारा अपने इस वैध यज्ञ में प्राकृतिक दिव्य प्राणाग्नि की भावना करना ही अग्नि का होतृत्वेन वरण करना है, जिस का ४ थी से ८ वीं कण्डिका पर्य्यन्त ५ कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है। अब क्रमप्राप्त आर्षेयप्रवरणकर्म्म की उपपत्ति का दिग्दर्शन कराया जाता है। यज्ञकर्त्ता यजमान के वंशगौरव का कीर्त्तन ही 'आर्षेयप्रवरणकर्म्म' है। इस प्रवरण से यज्ञाधिकार-योग्यता का ही समर्थन हुआ है। यज्ञकर्म्म लौकिक कर्म्म नहीं है अपितु वैदिक दिव्य-कर्म्म है। लौकिक कर्म्म का अधिकार जहाँ मनुष्यमात्र को है वहाँ वैदिक यज्ञ-तप-दान-कर्म्मत्रयी का अधिकार एकमात्र द्विजाति-प्रजा को ही है, जिसके वीर्य्य में जन्मतः ऋषिप्राण तथा देवप्राण प्रतिष्ठित रहता है। यह वैध वैदिक-यज्ञकर्म्म प्राकृतिक नित्य दिव्य यज्ञ की विधि पर ही वितत होता है जैसा कि अनेकधा स्पष्ट किया जाचुका है। प्राकृतिक यज्ञ ही सम्वत्सरयज्ञ है, जैसा कि इसी ब्राह्मण की १९ वीं कण्डिका में स्पष्ट होने वाला है। सम्वत्सरयज्ञ का 'अदितिमिण्डल' से सम्बन्ध है।

इस अदितिमण्डल के गर्भ में त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न अग्निप्रधाना पृथिवी पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न वायुप्रधान अन्तरिक्ष एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न इन्द्रप्रधान द्युलोक ये तीनों स्तौम्यलोक प्रतिष्ठित हैं जैसा कि— अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः (ऋक् सं १।८९।१०) इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। अदितिगर्भ में प्रतिष्ठित अग्निप्रमुख पार्थिव ८ वसुदेवता वायुप्रमुख आन्तरिक्ष्य ११ रुद्रदेवता इन्द्रप्रमुख दिव्य १२ आदित्य देवता नासत्य-दस्र नामक २ सान्ध्य देवता सम्भूय ३३ प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं ये ही ३३ देवता अदितिमण्डलावच्छिन्न सम्वत्सरयज्ञ के स्वरूप-सम्पादक हैं। अतएव—'येस्थ त्रयश्च त्रिंशश्च मनोर्देवा यज्ञियास (ऋक् सं ८।३०।२) इत्यादि श्रुति के अनुसार ये ही देवता 'यज्ञिय देवता' कहलाए हैं। इस सम्वत्सरयज्ञ में प्रातःकाल मध्याह्न सायङ्काल, भेद से तीन सवन हैं। वसुदेवतानुगत प्रातःकाल प्रातःसवन है, रुद्रदेवतानुगत मध्याह्न माध्यन्दिनसवन है एवं आदित्यदेवतानुगत सायङ्काल सायंसवन है। रात्रिगत पूषाप्राण इस सवनत्रयात्मक सम्वत्सर यज्ञमयज्ञ की सीमा से बहिर्भूत है।

मानवप्रजा में से जिसके वीर्य्य में जन्मतः प्रातः-सवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं, वह वर्णतः ब्राह्मण है। जिसके वीर्य्य में माध्यन्दिनसवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं वह वर्णतः क्षत्रिय है। एवं सायंसवनीयदेवयुक्त प्रजा वर्णतः वैश्य है। रात्रिगत पूषाप्राणप्रधान प्रजावर्ग शूद्र है। स्त्रीप्रजा का भी इसी पूषाप्राण से सम्बन्ध है। इसप्रकार प्रकृत्या ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य, यह द्विजातिप्रजा तो यज्ञसीमा के अन्तर्गत है। एवं स्त्री तथा शूद्र दोनों प्रजाभाग यज्ञसीमा से बहिर्भूत है। इसी आधार पर भगवान् व्यास का—'स्त्री-शूद्र द्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा' यह वैज्ञानिक सिद्धान्त स्थापित हुआ है। प्राकृतिक, नित्य अपौरुषेय-तत्त्वात्मक वेद की प्रतिकृतिरूप वेदशास्त्र एवं तत्त्वात्मक वेद पर प्रतिष्ठित नित्ययज्ञ की प्रतिकृतिरूप वैदिक यज्ञकर्म्म दोनों का एकमात्र द्विजाति-मनुष्यप्रजा को ही अधिकार क्यों है? इस प्रश्न का यही संक्षिप्त उत्तर है।

यदि कोई व्यक्ति कर्म्मणा वर्णाभिमान रखता हुआ यज्ञ में प्रवृत्त होना चाहता है, वैसी ही उच्छृङ्खलता आजकल देखी सुनी जारही है तो यह उस का व्यामोह है अनधिकारचेष्टा ही नहीं है अपितु अनुत्तम

के स्थान में सधनाश का आमन्त्रण है। यज्ञकर्म में वही दीक्षित होसकता है जो जन्मना द्विजाति है, जिस के पिता पितामह प्रपितामहादि जन्मना द्विजाति हैं जिस के वीर्य्य में उक्त लक्षण वर्णानुगत देवप्राण के साथ साथ गोत्रप्रवर्त्तक ऋषिप्राण का परम्परया समावेश है। ऐसा ऋषिवंशज, अतएव 'आर्षेय' कहलाने योग्य, देवप्राणयुक्त, वर्णगत द्विजाति ही यज्ञ में अधिकृत है। एवं हमारा प्रस्तुत 'आर्षेयप्रवरणकर्म्म' इसी अधिकार-मर्य्यादा का विश्लेषण कर रहा है। यजमान वर्णत: द्विजाति है इस का ऋषिवंश से सम्बन्ध है यज्ञप्रवृत्ति से पहिले यह स्पष्ट होजाना अनिवार्य्य है। बिना ऋषि तथा देवप्राणसम्बन्ध-स्थापन के यजमान यज्ञ में अनधिकृत है। अतएव दिव्य होतृवरणकर्म के अनन्तर, तथा मानुष होतृवरणकर्म्म से पूर्व यजमान के इन दोनों वर्ण धर्मों का स्पष्टीकरण आवश्यक है। एकमात्र इसी उद्देश्य से 'आर्षेयप्रवरण' कर्म्म विहित है। जो महानुभाव शास्त्ररहस्यानभिज्ञता से कर्म्मणा वर्णों की व्यवस्था करते हुए एकदेनया मनुष्यमात्र को यज्ञ का अधिकारी बनाते हुए उनका अनिष्ट कर रहे हैं हम उनसे पूँछते हैं कि, वे 'आर्षेयकर्म्म' में किन गोत्रऋषियों का उच्चारण करावेंगे? जब कि जन्मना शूद्र ऋषिगोत्र से सर्वथा बहिर्भूत है। उस समय वे— "ऋषिभ्य-श्चैवैनमेतद्देवेभ्यश्च निवेदयति" इस श्रुति का कैसे समन्वय करेंगे? यह उन्हीं वेदमहर्षों से पूँछना चाहिए।

ऋषि तथा देवप्राण दोनों का वीर्य से सम्बन्ध है न कि कर्म्म से। अन्मत ऋषि, एवं देवप्राण का सम्बन्ध वीर्य्य में ही रहना चाहिए। वही द्विजाति है वही यज्ञाधिकारी है। इस जन्मानुगत वीर्य्यभाव (वर्णभाव) का स्पष्टीकरण करने के लिए ही कहा गया है— 'अयं महावीर्य्यो यो यज्ञं प्रापत्'। इसी वीर्य्य-स्थापनद्वारा यजमान का यज्ञाधिकारत्व स्पष्ट करने के लिए आर्षेयवरण होता है। एवं यही इस कर्म्म की संक्षिप्त उपपत्ति है— 'तस्मादार्षेयं प्रवृणीते' ॥ ९ ॥

उपपत्त्यनन्तर वरण-विशेषता बतलाती हुई श्रुति कहती है कि सृष्टिक्रम के अनुरोध से पितामह, पिता पुत्र इन क्रम से ही ऋषिवंश-परम्परा का उल्लेख होना चाहिए। इस सृष्टिमर्य्यादा के संरक्षण के अतिरिक्त स्वयं यज्ञकर्म्म की दृष्टि से भी 'परस्तात् अर्वाक्' ही वरण होना चाहिए। दैवात्मलक्षणा विम्मप्रजोत्पत्ति ही यज्ञकर्म्म का प्रधान लक्ष्य है। एवं उत्पत्तिक्रमानुगत प्रकृतिसिद्ध सापिण्ड्य * सम्बन्धानुबन्ध से 'पितामह पिता-पुत्र-पौत्र' यही क्रम है। अतः इस प्रजोत्पादक यज्ञकर्म्म में भी आर्षेयवरण करते समय पहिले यजमान के पितामह का अनन्तर पिता का एवं सर्वान्त में पुत्रस्थानीय यजमान का ही नाम-उल्लेख करना आवश्यक तथा क्रमसङ्गत है—'तस्मात् परस्तादर्वाक् प्रवृणीते' ॥ १० ॥

## इति—आर्षेयप्रवरणकर्म्मोपपत्ति.

३

———*———

*—पितामहाद्यनुगत इस सापिण्ड्य-सम्बन्ध के सुविशद वैज्ञानिक-विवेचन के लिए देखिए 'श्राद्धचतुष्टयात्मक श्राद्धविज्ञान' ग्रन्थ का– सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत् नामक तृतीय खण्ड।

# ३—आर्षेयप्रवरणकर्म्मोपपत्ति —

अग्निर्देवो दैव्यो होता० इत्यादि मन्त्रपाठ के द्वारा अपने इस वैध यज्ञ में प्राकृतिक दिव्य प्राणाग्नि की भावना करना ही अग्नि का होतृत्वेन वरण करना है जिस का ४ थी से ८ वी कण्डिका पर्य्यन्त ६ कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है। अब क्रमप्राप्त आर्षेयप्रवरणकर्म्म की उपपत्ति का दिग्दर्शन कराया जाता है। यज्ञकर्ता यजमान के वराणौरव का कीर्त्तन ही 'आर्षेयप्रवरणकर्म्म' है। इस वरण से यज्ञाधिकार-योग्यता का ही समर्थन हुआ है। यज्ञकर्म्म लौकिक कर्म्म नहीं है अपितु वैदिक दिव्य-कर्म्म है। लौकिक कर्म्म का अधिकार जहाँ मनुष्यमात्र को है वहाँ वैदिक यज्ञ-तप-दान-कर्म्मत्रयी का अधिकार एकमात्र द्विजाति-प्रजा को ही है, जिसके वीर्य्य में जन्मतः ऋषिप्राण तथा देवप्राण प्रतिष्ठित रहता है। यह वैध वैदिक-यज्ञकर्म्म प्राकृतिक नित्य दिव्य यज्ञ की भित्ति पर ही वितत होता है जैसा कि अनेकधा स्पष्ट किया जाचुका है। प्राकृतिक यज्ञ ही सम्वत्सरयज्ञ है, जैसा कि इसी ब्राह्मण की १९ वीं कण्डिका में स्पष्ट होने वाला है। सम्वत्सरयज्ञ का 'अदितिमण्डल' से सम्बन्ध है।

इस अदितिमण्डल के गर्भ में त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्न अग्निप्रधाना पृथिवी पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न वायुप्रधान अन्तरिक्ष एवं एकविंशस्तोमावच्छिन्न इन्द्रप्रधान द्युलोक ये तीनों त्रैलोक्य प्रतिष्ठित हैं जैसा कि— अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्र (ऋक् सं० १।८९।१०।) इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। अदितिगर्भ में प्रतिष्ठित अग्निप्रमुख पार्थिव ८ वसुदेवता, वायुप्रमुख आन्तरिक्ष्य ११ रुद्रदेवता इन्द्रप्रमुख दिव्य १२ आदित्य देवता नासत्य-दस्र नामक २ साम्य देवता सम्भूय ३३ प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं ये ही ३३ देवता अदित्यवच्छिन्न सम्वत्सरयज्ञ के स्वरूप-सम्पादक हैं। अतएव—'येस्थ त्रयश्च त्रिंशच्च मनोर्देवा यज्ञियास (ऋक् सं० ८।१।२।) इत्यादि श्रुति के अनुसार ये ही देवता 'यज्ञिय देवता' कहलाए हैं। इस सम्वत्सरयज्ञ में प्रातःकाल मध्याह्न सायङ्काल भेद से तीन सवन हैं। वसुदेवतानुगत प्रातःकाल प्रातःसवन है रुद्रदेवतानुगत मध्याह्न माध्यन्दिनसवन है एवं आदित्यदेवतानुगत सायङ्काल सायंसवन है। रात्रिगत पूषाप्राण इस सवनत्रयात्मक सम्वत्सर यज्ञमण्डल की सीमा से बहिर्भूत है।

मानवप्रजा में से जिसके वीर्य्य में जन्मतः प्रातः-सवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं वह वर्णतः ब्राह्मण है। जिसके वीर्य्य में माध्यन्दिनसवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं वह वर्णतः क्षत्रिय है। एवं सायंसवनीयदेवयुक्त प्रजा वर्णतः वैश्य है। रात्रिगत पूषाप्राणप्रधान प्रजावर्ग शूद्र है। स्त्रीप्रजा का भी इसी पूषाप्राण से सम्बन्ध है। इसप्रकार प्रकृत्या ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य, यह द्विजातिप्रजा तो यज्ञसीमा के अन्तर्गत है। एवं स्त्री तथा शूद्र दोनों प्रजावर्ग यज्ञसीमा से बहिर्भूत है। इसी आधार पर भगवान् व्यास का— स्त्री शूद्र द्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा यह वैज्ञानिक सिद्धान्त स्थापित हुआ है। प्राकृतिक, नित्य अपौरुषेय-तत्त्वात्मक वेद की प्रतिकृतिरूप वेदशास्त्र एवं तत्त्वात्मक वेद पर प्रतिष्ठित नित्ययज्ञ की प्रतिकृतिरूप वैदिक यज्ञकर्म्म दोनों का एकमात्र द्विजाति-मनुष्यवर्ग को ही अधिकार क्यों है ? इस प्रश्न का यही संक्षिप्त उत्तर है।

यदि कोई व्यक्ति कर्म्मणा वर्णाभिमान रखता हुआ यज्ञ में प्रवृत्त होना चाहता है जैसी कि आजकल प्रायः देखी सुनी जारही है तो यह उस का प्रमाद है यज्ञविप्रतिपत्ति ही नहीं है, अपितु अनुचित

के स्थान में सत्यनाश का आमन्त्रण है। यज्ञकर्म्म में वही दीक्षित होसकता है जो जन्मना द्विजाति है जिस के पिता पितामह प्रपितामहादि जन्मना द्विजाति हैं जिस के वीर्य्य में उक्त लक्षण वर्णानुगत देवप्राण के साथ साथ गोत्रसूत्रप्रवर्त्तक ऋषिप्राण का परम्परया समावेश है। ऐसा ऋषिवंशज अतएव 'आर्षेय' कहलाने योग्य, देवप्राणयुक्त, अतएव द्विजाति ही यज्ञ में अधिकृत है। एवं हमारा प्रस्तुत 'आर्षेयप्रवरणकर्म्म' इसी अधिकार-मर्य्यादा का विश्लेषण कर रहा है। यजमान अर्थात् द्विजाति है, इस का ऋषिवंश से सम्बन्ध है यज्ञप्रवृत्ति से पहिले यह स्पष्ट होजाना अनिवार्य्य है। बिना ऋषि तथा देवप्राणसम्बन्ध-स्थापन के यजमान यज्ञ में अनधिकृत है। अतएव दिव्य होतृवरणकर्म के अनन्तर, तथा मानुष होतृवरणकर्म्म से पूर्व यजमान के इन दोनों वर्ण धर्मों का स्पष्टीकरण आवश्यक है। एकमात्र इसी उद्देश्य से 'आर्षेयप्रवरण' कर्म्म विहित है। जो महानुभाव शास्त्ररहस्यानभिज्ञता से कर्म्मणा वर्णों की व्यवस्था करते हुए एकहेलया मनुष्यमात्र को यज्ञ का अधिकारी बनाते हुए उनका अनिष्ट कर रहे हैं हम उनसे पूँछते हैं कि वे आर्षेयकर्म्म में किन गोत्रऋषियों का उच्चारण करावेंगे ? जब कि जन्मना शूद्र ऋषिगोत्र से सर्वथा बहिर्भूत है। उस समय वे— 'ऋषिभ्य-श्चैवैनमेतद्देवेभ्यश्च निवेदयति' इस श्रुति का कैसे समन्वय करेंगे ? यह उन्हीं वेदभक्तों से पूँछना चाहिए।

ऋषि तथा देवप्राण दोनों का वीर्य्य से सम्बन्ध है न कि कर्म्म से। जन्मत ऋषि, एवं देवप्राण का सम्बन्ध वीर्य्य में ही रहना चाहिए। वही द्विजाति है, वही यज्ञाधिकारी है। इस जन्मानुगत वीर्य्यभाव (वर्णभाव) का स्पष्टीकरण करने के लिए ही कहा गया है— 'अयं महावीर्य्यो यो यज्ञं प्रापत्'। इसी वीर्य्य-स्थापनद्वारा यजमान का यज्ञाधिकारत्त्व स्पष्ट करने के लिए आर्षेयवरण होता है। एवं यही इस कर्म्म की संक्षिप्त उपपत्ति है—'तस्मादार्षेयं प्रवृणीते' ॥ ९ ॥

उपपत्यनन्तर वरण-विशेषता बतलाती हुई श्रुति कहती है कि सृष्टिक्रम के अनुरोध से पितामह, पिता पुत्र इन क्रम से ही ऋषिवंश-परम्परा का उल्लेख होना चाहिए। इस सृष्टिमर्य्यादा के संरक्षण के अतिरिक्त स्वयं यज्ञकर्म्म की दृष्टि से भी 'परस्तात् अर्वाक्' ही वरण होना चाहिए। देवात्मलक्षणा दिव्यप्रजोत्पत्ति ही यज्ञकर्म्म का प्रधान लक्ष्य है। एवं उत्पत्तिक्रमानुगत प्रकृतिसिद्ध सापिण्ड्य * सम्बन्धानुबन्ध से पितामह पिता-पुत्र-पौत्र यही क्रम है। अत इस प्रजोत्पादक यज्ञकर्म्म में भी आर्षेयवरण करते समय पहिले यजमान के पितामह का अनन्तर पिता का एवं सर्वान्त में पुत्रस्थानीय यजमान का ही नाम-उल्लेख करना आवश्यक तथा क्रमसङ्गत है—'तस्मात् परस्तादर्वाक् प्रवृणीते' ॥ १० ॥

## इति–आर्षेयप्रवरणकर्म्मोपपत्ति.

## ३



*—पितामहाद्यनुगत इस सापिण्ड्य-सम्बन्ध के सुविशद वैज्ञानिक विवेचन के लिए देखिए खण्डचतुष्ट्यात्मक-श्राद्धविज्ञान ग्रन्थ का– सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत् नामक तृतीय खण्ड।

## ४—अग्नि-ब्राह्मणानुगृह्यप्राप्तिकर्म्मोपपत्ति —

ऋषिवंशप्रसक्त तथा जन्मना ( वर्णतः ) द्विजाति यह यजमान यज्ञ का अधिकारी अवश्य है परन्तु इस का यह अधिकार तबतक कार्य्यरूप में परिणत नहीं होसकता जबतक कि इस के इस यज्ञमण्डल में आहवनीयाग्निकुण्ड में दिव्य प्राणदेवताओं का सम्बन्ध नहीं होजाता। यह देवाह्वानकर्म्म एकमात्र ब्रह्मवीर्य्य-प्रधान प्राणाग्नि तथा ब्रह्मवीर्य्यप्रधान ऋत्विग् ब्राह्मणों के अनुग्रह सहयोग पर ही निर्भर है। दिव्याग्निवरण से अग्नि देवता यज्ञमण्डल में पधार अवश्य जाते हैं परन्तु प्रकृति के नियत सूत्र के आधार पर इन का देवाह्वानकर्म्म तो वैज्ञानिक, अनूचान उन ब्राह्मणों के सहयोग पर ही अवलम्बित है जो उस परोक्ष प्राकृतिक सूत्रलक्षण आधार का मन्त्रात्मक स्तोत्र-शस्त्र-ग्रह, आदि कर्म्मों के द्वारा संग्रह करने की शक्ति रखते हैं। 'अग्निर्देवो देव्यो होता॰ इत्यादि पूर्वोक्त निगदमन्त्र से आगत अग्नि का होतृत्वेन वरण कर लिया यज्ञफलभोक्ता यजमान के वंशस्थापन-लक्षण आर्षेयवरण से इसे यज्ञाधिकारी भी सिद्ध कर दिया गया। अब आगत तथा वृत अग्नि के देवाह्वानलक्षण अनुग्रह की तथा यज्ञस्वरूपसमर्पक ब्राह्मणों के अनुग्रह की अपेक्षा है। इसी उभयोद्देश्य की सिद्धि के लिए आर्षेयप्रवरणानन्तर तथा मानुषहोतृवरण से पहिले—ब्रह्मण्वदा च वक्षत् ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविता: इस निगदमन्त्र का पाठ किया जाता है जिस का शब्दार्थ मूलानुवाद से ही गतार्थ है ॥११ १२॥

## इति—अग्नि ब्राह्मणानुगृह्यप्राप्तिकर्म्मोपपत्ति — ४

---

## ५—मानुषहोतृवरणोपपत्ति —

प्राणविध सम्वत्सरयज्ञ में होता अध्वर्य्यु उद्गाता ब्रह्मा यजमान आदि भी 'प्राणविध' ही हैं। इस प्राणविध प्राकृतिक यज्ञ की विधा पर ही वितायमान इस प्राणीविध मानुष-यज्ञ में ऋत्विक् यजमानादि यज्ञस्वरूपसंपादक 'प्राणीविध' ही हैं। द्यावापृथिव्य प्राणात्मक सम्वत्सर—प्रजापति ( यजमान ) के अनुरूप अपनी पत्नी के यज्ञसंयोग से पृथिवीरूप बना हुआ, एवं स्वस्वरूप से द्युस्थानीय बना हुआ यजमान प्राणीविध यजमान है। प्राणविध अग्नि वायु आदित्य चन्द्रमा इन होता अध्वर्य्यु उद्गाता, ब्रह्मा नामक ऋत्विजों के अनुरूप प्राणीविध अग्न्यनुगृहीत ऋग्वेद का ज्ञाता ब्राह्मण होता है। प्राणीविध वाय्वनुगृहीत यजुर्वेद का अनूचान ब्राह्मण अध्वर्य्यु है। प्राणीविध आदित्यानुगृहीत सामवेद का अनूचान ब्राह्मण उद्गाता है। एवं प्राणीविध चन्द्रमानुगृहीत अथर्ववेद का, तथा त्रयीगर्भिता त्रयीविद्या का परिज्ञाता ब्राह्मण ब्रह्मा है। जो ऋग्वेदी ब्राह्मण यहाँ होत्र-कर्म्म के लिए नियत हुआ है, प्राणाग्नि के वरणानन्तर उसका वरण होना भी आवश्यक है। इस वरणकर्म से पहिले यह ब्राह्मण अहोता है अतएव अभी यह देवाह्वान-कर्म्म में अनधिकृत है। इस अधिकार-प्रदान के लिए ही अधिकारप्रदानरूप नीय वरणकर्म किया जाता है। इसप्रकार मानवोक्त आभाषण दिव्याग्निवरण आर्षेयवरण अग्नि-ब्राह्मणानुग्रह-सम्पादन इन कर्म्मों के क्रमानुष्ठान के अनन्तर यह अध्वर्यु—'असौ मानुष' —इस

निगदमन्त्र का पाठ करता हुआ होत्रकर्म्म के लिए आगत मानुष होता का वरण करता है । यही प्राकृतिक होता ( अग्नि ) का प्रतिनिधि है ॥ १३ ॥

## इति—मानुषहोतृवरणोपपत्तिः—

५

—*—

## ६—स्वस्त्ययनजपोपपत्तिः—

अध्वर्यु प्रयुक्त 'असौ मानुषः' इस निगदमन्त्र से होत्रकर्म्म के लिए वृत होता आज वास्तव में 'होता' बन गया है । इसी क्षण से इस पर उस सम्पूर्ण उत्तरदायित्व का भार आगया है, जो होत्रकर्म्म से सम्बन्ध रखता है । अपने इसी उत्तरदायित्व को सफल बनाने की कामना से होता स्वस्त्ययनजप करता है, जिस का एकमात्र तात्पर्य्य यही है कि, प्राकृतिक सम्वत्सरयज्ञ के सञ्चालक जिन प्राणदेवताओं के अनुग्रह से मनुष्य अपने शास्त्रीय कर्म्मों में सफलता प्राप्त करने में समर्थ होते हैं, उन प्राणदेवताओं का मन्त्रशक्ति के द्वारा अनुग्रह प्राप्त करना । जिसप्रकार लोकाधिकारारूढ अधिकारी अधिकारप्राप्त होते ही अधिकारसिद्ध कर्म्मों को अपने लक्ष्य में ले आता है ठीक उसीप्रकार वरणकर्म्म से होत्राधिकार प्राप्त करते ही होता उन प्राणदेवताओं की ओर अनुगत होजाता है जिन का कि इसे भविष्य में आह्वान करना है । प्रत्येक कार्य्य में नियुक्त होने से पहिले यह आवश्यक है कि, उस कार्य्य की सम्पूर्ण रूपरेखा का चित्रण अपने अन्तर्जगत् में सञ्चित कर लिया जाय । ऐसा करने से भविष्य में त्रुटि होने की सम्भावना नहीं रहती । जो व्यक्ति बिना अधिकारमर्य्यादा कर्म्ममर्य्यादा का नियमन किए हठात् कर्म्म में प्रवृत्त होजाते हैं अवश्य ही अपने स्वाभाविक अनवधान से वे प्रमाद कर बैठते हैं । जिन देवताओं का आह्वान करना है, जिनके लिए वषट्कार करना है जिन के लिए हविःप्रदान करना है उन सब प्राणदेवताओं के उन सब कर्म्मकलापों को वरणानन्तर ही लक्ष्य में ले आने के लिए स्वस्त्ययनजप कर्म्म विहित है । यही इस कर्म्म की लोकनीति-सम्मता संक्षिप्ता उपपत्ति है जिस का १४ वीं कण्डिका में स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १४ ॥

१५ वीं कण्डिका से आरम्भ कर २९ वी कण्डिका पर्य्यन्त ( ब्राह्मणसमाप्ति-पर्य्यन्त ) स्वस्त्ययन-कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले मन्त्रों की लौकपत्तिक व्याख्या हुई है । उसी का क्रमशः दिग्दर्शन कराया जाता है । सर्वप्रथम वृत होता-'एतत्त्वा देवसवितर्वृणते' यह मन्त्र बोलता है । इस के द्वारा होता सविता की ही अनुज्ञा प्राप्त करता है । यह ठीक है कि मन्त्रशक्ति के द्वारा प्राकृतिक 'होता-अग्नि' का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ यह मनुष्य-होता तत्तत्प्राणदेवताओं के आह्वान में समर्थ होजाता है । परन्तु इस आह्वानकर्म्म की मूलप्रतिष्ठा सविता देवता ही है । सौरमण्डल को अपने गर्भ में रखने वाले आपोमय परमेष्ठी के चारों ओर बृहस्पति ब्रह्मणस्पति वरुण सविता आदि कतिपय उपग्रह उसी प्रकार परिक्रमा लगा रहे हैं जैसे कि पृथिव्यादि उपग्रह सूर्य्यग्रह के चारो ओर । उन पारमेष्ठ्य उपग्रहों में से 'सविता नामक उपग्रह का मुख्य कर्म्म है-प्रेरणाशक्ति प्रदान करना । और-त्रिलोकी में जिन प्राणदेवताओं के जो भी कर्म्म हैं उन सब का प्रेरक यही सविता प्राण है । अतएव इसे देवताओं का प्रसवित्ता ( प्रेरयिता ) कहा गया है । इस पारमे

## ४—अग्नि-ब्राह्मणानुगृह्प्राप्तिकर्म्मोपपत्ति —

ऋषिवरणप्रसङ्ग, तथा जन्मना ( वर्णधा ) द्विजाति यह यजमान यज्ञ का अधिकारी अवश्य है परन्तु इस का यह अधिकार तबतक कार्म्मरूप में परिणत नहीं होसकता जबतक कि इस के इस यज्ञमण्डल में आहव नीयाग्निकुण्ड में दिव्य प्राणदेवताओं का सम्बन्ध नहीं होजाता । यह देवाह्वानकर्म्म एकमात्र आग्नीध्य प्रवत्त क पार्थाग्नि तथा ब्रह्मवर्च्चप्रधान ऋत्विग् ब्राह्मणों के अनुग्रह सहयोग पर ही निर्भर है । दिव्याग्निवरण से अग्नि देवता यज्ञमण्डल में पधार अवश्य जाते हैं परन्तु प्रकृति के निगद सूत्र के आधार पर इन का देवाह्वान-कर्म्म तो वैज्ञानिक अनुष्ठान उन ब्राह्मणों के सहयोग पर ही अवलम्बित है जो उस परोक्ष प्राकृतिक सूत्रलक्षण आधार का मन्त्रात्मक स्तोत्र-शस्त्र-ग्रह, आदि कर्म्मों के द्वारा संग्रह करने की शक्ति रखते हैं । 'अग्निर्देवो दैव्यो होता०' इत्यादि पूर्वोक्त निगदमन्त्र से आगत अग्नि का होतृत्वेन वरण कर लिया यज्ञफलभोक्ता यजमान के वंशस्थापन-लक्षण आर्षेयवरण से इसे यज्ञाधिकारी भी सिद्ध कर दिया गया । अब आगत तथा वृत अग्नि के देवाह्वानलक्षण अनुग्रह की तथा यज्ञस्वरूपसम्पादक ब्राह्मणों के अनुग्रह की अपेक्षा है । इसी उभयोद्देश्य की सिद्धि के लिए आर्षेयप्रवरणानन्तर, तथा मानुषहोतृवरण से पहिले-'ब्रह्मण्वत् आ वह०, ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्राविताऽः' इस निगदमन्त्र का पाठ किया जाता है, जिस का शब्दार्थ मूलानुवाद से ही गतार्थ है ॥११ १२॥

## इति—अग्नि ब्राह्मणानुगृह्प्राप्तिकर्म्मोपपत्ति —
## ४

——•——

## ५—मानुषहोतृवरणोपपत्ति —

प्राणविध सम्वत्सरयज्ञ में होता आध्वर्य्यु उद्गाता ब्रह्मा यजमान आदि भी 'प्राणविध' ही हैं । इस प्राणविध प्राकृतिक यज्ञ की विधा पर ही वितायमान इस प्राणविध मानुष-यज्ञ में ऋत्विक् यजमा-नादि यज्ञस्वरूपसंग्राहक 'प्राणविध' ही हैं । वायवादित्य प्राणात्मक सम्वत्सर-प्रजापति ( यजमान ) के अनुरूप अपनी पत्नी के सहयोग से पृथिवीरूप बना हुआ एवं स्वस्वरूप से दुस्थानीय बना हुआ यजमान प्राणविध यजमान है । प्राणविध अग्नि वायु आदित्य चन्द्रमा इन होता आध्वर्य्यु उद्गाता ब्रह्मा नामक ऋत्विजों के अनुरूप प्राणविध अग्न्यनुगृहीत ऋग्वेद का ज्ञाता ब्राह्मण 'होता' है । प्राणविध वाय्वनुगृहीत यजुर्वेद का अनुष्ठान ब्राह्मण आध्वर्य्यु है । प्राणविध आदित्यानुगृहीत सामवेद का अनुष्ठान ब्राह्मण उद्गाता है । एवं प्राणविध चन्द्रमानुगृहीत अथर्ववेद का, तथा एक गर्भित त्रयीविद्या का परिज्ञाता ब्राह्मण ब्रह्मा है । जो ऋग्वेदी ब्राह्मण यहां होत्र-कर्म्म के लिए नियत हुआ है प्रायाग्नि के वरणानन्तर उसका वरण होना भी आवश्यक है । इस वरणकर्म्म से पहिले यह ब्राह्मण 'अहोता' है अतएव अभी यह देवाह्वान-कर्म्म में अनधिकृत है । इस अधिकार-प्रदान के लिए ही अधिकारप्रदानरूपा नीम वरणकर्म्म किया जाता है । इसप्रकार ब्राह्मणोक्त आश्रावण दिव्याग्निवरण आर्षेयवरण अग्नि-ब्राह्मणानुग्रह-सम्पादन इन कर्म्मों के क्रमानुष्ठान के अनन्तर यह अध्वर्यु-कर्त्ता मानुष -इस

भूपिण्ड के अदितिपृष्ठ से संलग्न त्रिवृत्स्तोम प्रातःसवन है यही स्तोमत्रिलोकीरूप सम्वत्सर का पृथिवीलोक है यही पहिला विश्व है, इसी में घनावस्थानपन्न अग्नि ( अग्नि ) नामक 'नर' ( नायक ) प्रतिष्ठित है। त्रिवृत पृष्ठ से सलग्न पञ्चदशस्तोम माध्यन्दिनसवन है, यही सम्वत्सर का अन्तरिक्षलोक है यही दूसरा विश्व है इसी में तरलावस्थापन्न अग्नि ( वायु ) नामक 'नर' प्रतिष्ठित है। पञ्चदशपृष्ठ से सलग्न एकविंशस्तोम सायंसवन है यही सम्वत्सर का द्युलोक है यही तीसरा विश्व है, इसी में विरलावस्थापन्न अग्नि (आदित्य नामक नर प्रतिष्ठित है। सम्वत्सर के त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश-स्थानीय-पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ-नामक तीन विश्वों के अग्नि वायु आदित्य नामक तीनों नरों के पारस्परिक यज्ञ सम्बन्ध से सम्वत्सर त्रिलोकी में व्याप्त 'विराट् हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ' नामक तीन अपूर्व भावों का उदय होता है।

त्रिवृदग्नि में पञ्चदश वायु, एकविंश आदित्य दोनों की आहुति से अग्निप्रधान त्रिमूर्त्ति जिस भाव का जन्म होता है वही विराट् है। पञ्चदश वायु में त्रिवृदग्नि एकविंश आदित्य दोनों की आहुति से उत्पन्न वायुप्रधान त्रिमूर्त्ति तत्त्व ही 'हिरण्यगर्भ' है। एकविंश आदित्य में त्रिवृदग्नि पञ्चदश वायु दोनों की आहुति से उत्पन्न आदित्यप्रधान त्रिमूर्त्तितत्त्व ही 'सर्वज्ञ' है। तीनों के अग्नि-वायु आदित्य-प्राधान्य सूचित करने के लिए जहाँ विराट्-हिरण्य-गर्भ-सर्वज्ञ, ये तीन पृथक् पृथक् नाम हैं वहाँ तीनों का समष्ट्यात्मक एक नाम 'वैश्वानर' है। विश्वेभ्यो नरेभ्यो जातो वैश्वानरः इस निर्वचन से तीनों त्रिमूर्त्तियों का वैश्वानरत्व गतार्थ है। अतएव विराट्–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञमूर्त्ति सम्वत्सर को श्रुति ने– सम्वत्सरो वै पिता वैश्वानरः कह दिया है। यज्ञ के द्वारा यह वैश्वानरसम्पत्ति प्राप्तव्य है। केवल अग्नि के अनुग्रह से ऐसा सम्भव नहीं है। अपितु वहाँ अग्नि का वह व्यापक स्वरूप अपेक्षित है जो सम्वत्सररूप से किंवा वैश्वानररूप से त्रैलोक्य में व्याप्त है। इसी भावना के लिए– अग्नि होत्राय सह पिता वैश्वानरेण इस मन्त्र का जप किया जाता है।

| | | |
|---|---|---|
| पृथिवी | अन्तरिक्षम् | द्यौ |
| त्रिवृत् | पञ्चदश | एकविंश |
| ( ९ ) | ( १५ ) | ( २१ ) |
| प्रातःसवनम् | माध्यन्दिनसवनम् | सायंसवनम् |
| घनाग्निः | तरलाग्निः | विरलाग्निः |
| ( अग्निः ) | ( वायुः ) | ( आदित्यः ) |

प्रथम सविता की प्रेरणा का सर्वप्रथम सूर्य्य में ही आगमन होता है अतएव सूर्य्य को भी यत्र तत्र 'सविता' नाम से व्यवहृत कर लिया गया है। सूर्य्य के द्वारा ही सौरत्रिलोकी में प्रतिष्ठित प्रजा में सविताप्राण के प्रेरणा-बल का आगमन होता है जिस का आधार है- बुद्धितेज।

सविता का बृहस्पति से सम्बन्ध है। क्योंकि-'बृहस्पतिः पूर्वेषामुत्तमो भवति, इन्द्र उत्तरेषां प्रथमः' इस निगम के अनुसार सूर्य्य से पूर्व लोकों में सर्वान्त में बृहस्पति प्रतिष्ठित है एवं उत्तरलोकों में सर्वारम्भ में इन्द्र (सौर मघवा) प्रतिष्ठित है। इन्द्र से ऊपर बृहस्पति * है तदुपरि ब्रह्मणस्पति है, एवं इसके ऊपर सविता है। सविताप्राण का (अर्करूप से) आगमन पवित्रधर्म्मा ब्रह्मणस्पति तथा वाक्तत्त्व व्यवच्छेदक बृहस्पति इन दोनों पारमेष्ठ्य उपग्रहों से संश्लिष्ट होकर ही (सौर इन्द्रमण्डल में) होता है। वागधिपति बृहस्पति ही अपने 'वाजपेय' नामक 'सत्र' कर्म्म से बुद्धि में उस ब्रह्मवीर्य्य का आधान करते हैं जो ब्रह्मवीर्य्य सविताप्राणाभिन्न प्रेरणा से आत्मज्ञानविकास का प्रवर्त्तक बनता है। इसी तत्त्वसम्बन्ध से सविता को 'धी' का प्रवर्त्तक मान लिया गया है, जैसा कि-'तत्सवितुर्वरेण्यं, धियो यो नः प्रचोदयात्' इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है।

तात्पर्य्य यही है कि, तत्तत्-प्राणदेवताओं का यज्ञकर्म्म में प्रवृत्त होना सविताप्राण के प्रेरणा-बल पर ही अवलम्बित है। जबतक यह होता अपने आध्यात्मिक सविताप्राण में आधिदैविक सविताप्राण का बल प्राप्त नहीं कर लेता तबतक अध्यात्मदेवानुगत आधिदैविक प्राणाकर्षणलक्षण इस यज्ञकर्म्म में वह आधिदैविक प्राणदेवताओं का अनुग्रह प्राप्त नहीं कर सकता। इसी सविताप्राणानुग्रह-प्राप्ति के लिए सब से पहिले इसे मन्त्र के द्वारा यही भावना करनी पड़ती है कि,- 'हे सविता देवता! देवाह्वान-लक्षण हौत्रकर्म्म के लिए मेरे व्याज से आध्वर्य्यु वस्तुतः आप का ही वरण कर रहे हैं'।

इसप्रकार सर्वप्रथम सविता का अनुग्रह प्राप्त कर अनन्तर- 'अग्निं होत्राय' इस मन्त्र से अग्नि, या अग्निमय ११ पार्थिव देवताओं का अनुग्रह प्राप्त करता है। हौत्रकर्म्म का उत्तरदायित्व अग्नि पर ही है, यह अनेकधा स्पष्ट किया जाचुका है। साथ ही-'तदग्नये वैश्वानराय वेदयामः' इत्यादि कर्तृकर्मारोप का स्पष्टीकरण भी पूर्व से गतार्थ है-(देखिए ८ प्र. ३ ब्रा. १ क. ४ कण्डिका) ॥ १६ ॥

आधिभौतिक साधनों के द्वारा आध्यात्मिक यज्ञ का जिस आधिदैविक यज्ञ से सम्बन्ध अपेक्षित है वह 'सम्वत्सर' नाम से प्रसिद्ध है। सम्वत्सरयज्ञ ही 'सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा' इत्यादि के अनुसार चतुर्दश-भूतसर्गात्मिका प्रजा का जनयिता (उत्पादक) है। सम्वत्सर का प्रवर्ग्य रेतोभाग पार्थिव योनि में आहुत होता है। इसी यावापृथिव्यात्मक के दाम्पत्य से प्रजोत्पत्ति हुई है। अतः अवश्य ही सम्वत्सर को 'पिता' कहा जासकता है। पृथिवीस्थ घृत अग्नि तथा उत्तरस्थ घृत सोम दोनों के अग्नय-निग्राम से 'ऋतु' का स्वरूप निष्पन्न होता है। ऋतुसमष्टि ही सम्वत्सर है। प्रत्येक वस्तु स्वानुरूप ऋतुप्राण को लेकर ही प्रादुर्भूत होती है। इस दृष्टि से भी ऋतुसमष्टिरूप सम्वत्सर को 'पिता' कहा जासकता है जो कि सम्वत्सर अपने तीन पर्वों से 'वैश्वानर' बन रहा है।

---

* यह 'बृहस्पति' सुप्रसिद्ध सौर 'उपग्रह भूत बृहस्पति' से सर्वथा भिन्न है।

का रुद्रदेवता से तथा दिव्य आहवनीयाग्नि का आदित्यदेवता से सम्बन्ध है। देवत्रयी से अनुगृहीता अग्नित्रयी का वितान (पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त फैलाव) ही वितानयज्ञ है। इन तीनों गणदेवताओं के संग्रह से प्राकृतिक वितानयज्ञ की सम्पत्ति का संग्रह होजाता है। प्रकृत मन्त्र से उसी वितानसम्पत्ति का संग्रह किया जाता है। पार्थिव अन्नसम्पत्ति पशुसम्पत्ति तथा द्रव्यसम्पत्ति तीनों की समष्टि 'राति' है। जिसे 'दौलत' कहा जाता है, उसी के लिए वेद में 'राति' शब्द प्रयुक्त हुआ है। यह 'राति' अन्न-पशु-द्रव्य भेद से त्रिधा विभक्त है। एवं तीनों पार्थिव वसुदेवता से सम्बद्ध हैं। अतएव सम्पत्ति को 'वसु' भी कहा जाता है। भूतात्मक पार्थिव अग्नि ही वसु है यही पार्थिवी सम्पत्ति है। इसी अभिप्राय से 'वसूनां रातौ स्याम' कहा गया है। निम्न लिखित मन्त्र इसी वसु-अग्नि' के स्वरूप का स्पष्टीकरण कर रहा है—

अग्निं तं मन्ये यो वसुरस्तं यं यन्ति धेनवः।
अस्तमर्वन्त आशवोऽस्तं नित्यासो वाजिन इषं स्तोतृभ्य आभर॥

—ऋक् सं० ५।२।१।

रुद्रदेवता अन्तरिक्ष के अधिष्ठाता हैं। अन्तरिक्ष उरु है, विशाल है, जैसा कि 'उर्वन्तरिक्षमन्वमि' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से प्रमाणित है। रुद्रदेवताओं की आवासभूमि यह अन्तरिक्ष भी उरु है, एवं— 'असंख्याताः सहस्राणि ये रुद्राः' इत्यादि यजुर्मन्त्रवर्णनानुसार इस उरु अन्तरिक्ष में रहने वाले अधिदेवता (रुद्र) भी आनन्त्यलक्षण उरु भाव से युक्त हैं। अन्न-पशु-द्रव्यादि पार्थिव सम्पत्तियाँ सङ्कोचधर्मा हैं जबतक इस पार्थिवसम्पत्ति के भोक्ता में आन्तरिक्ष्य उरुभाव (विशालता-उदारात्मता) नहीं आजाती, तबतक पार्थिवसम्पत्ति मोह का ही कारण बनी रहती है। अतएव 'पार्थिव-वसु-राति' के साथ साथ ही आन्तरिक्ष्य रुद्र का उरुभाव' भी आवश्यकरूप से अपेक्षित है। 'रुद्राणामुरुव्याम्' से उसी भूमाभाव की प्राप्ति अभीप्सित है।

रुद्रनिवासात्मक अन्तरिक्ष के इस ओर वसुनिवासात्मक त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्ना पृथिवी है, एवं उस ओर आदित्यनिवासात्मक द्युलोक है। मध्यस्थ अन्तरिक्ष की प्रतिष्ठा पृथिवी तथा द्युलोक ही है। अतएव अन्तरिक्ष को उभयतः [ द्यावापृथिवी से ] परिच्छिन्न माना गया है, जैसा कि— 'अमूलमुभयतः परिच्छिन्नम्' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से प्रमाणित है। यज्ञकर्त्ता यजमान अपनी स्वाभाविक [ प्रकृतिवत्त ] प्रतिभा में यावदायुर्भोगपर्य्यन्त प्रतिष्ठित रहता हुआ यज्ञ के द्वारा अन्तरिक्ष में जाता हुआ स्वर्गोपलक्षिता द्युप्रतिष्ठा में प्रतिष्ठित होना चाहता है जो कि द्युप्रतिष्ठा तदधिदेवता-सम्बन्ध से 'आदित्यप्रतिष्ठा' कहलाई है। शेष मन्त्रभाग से इसी आदित्यप्रतिष्ठा का संग्रह हुआ है। राति-प्रवर्त्तक वसु, भूमाप्रवर्त्तक रुद्र एवं प्रतिष्ठाप्रवर्त्तक आदित्य तीनों देवता त्रैलोक्यव्यापिनी अदिति के गर्भ में प्रतिष्ठित हैं *। आदितये स्यामनेहसः इस मन्त्र भाग से अन्त में उसी देवमाता अदिति का अनुग्रह प्राप्त किया जाता है॥१७॥

---

* अदित्यां जज्ञिरे देवास्त्रयस्त्रिंशदरिन्दम!।
आदित्या, वसवो रुद्रा, अश्विनौ च परन्तप!॥

—वाल्मीकिरामायण

| | | |
|---|---|---|
| अग्निः<br>१—वायुः<br>आदित्यः | अग्निप्रधानस्त्रिमूर्त्तिर्विराट्—वैश्वानरः | संवत्सरो वैश्वानरः |
| वायुः<br>२—अग्नि<br>आदित्यः | वायुप्रधानस्त्रिमूर्त्तिर्हिरण्यगर्भो-वैश्वानरः | |
| आदित्यः<br>३—अग्नि<br>वायु | आदित्यप्रधानस्त्रिमूर्त्तिर्हिरण्यगर्भ-वैश्वानरः | |

स्वस्त्ययनजप-मन्त्र का अगला भाग—'अग्ने! पूषन्! बृहस्पते! प्र च वद प्र च यज'। अनुवचन और यजनकर्म में पार्थिव अग्नि पार्थिव भूत एवं वाक्, ये तीनों साधन अपेक्षित हैं। पार्थिव भूतभाग यजनकर्म का अनुगामी है वाग्भाग अनुवचनकर्म का अनुगामी है। जिस अग्नि का वरण किया जाता है वह द्यावापृथिवी में व्याप्त वैश्वानरलक्षण प्राणाग्नि था, एवं प्रस्तुत मन्त्र में पठित अग्नि भूपिण्डलक्षणा पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाला भूताग्नि है। इस भूताग्नि का पोषण जिस पार्थिव प्राण से होता है, वह 'पूषा' नाम से प्रसिद्ध है। शुक्रसम्भिप्रवर्त्तक अवम्तक पूषाप्राण रेवती-नक्षत्रात्मक पूषाप्राण आदित्यलक्षण पूषाप्राण तीनों में से प्रकृतमन्त्र के 'पूषा' शब्द से प्रशस्त पार्थिव पूषाप्राण ही अभिप्रेत है। वाक्—गौ—द्यौः ये तीन पृथिवी के 'मनोता' माने गए हैं। इन तीनों में पार्थिवी-वाक् का बृहस्पति से सम्बन्ध है जिस बार्हस्पत्या वाक् से पार्थिव वषट्कार का स्वरूप-निर्माण होता है। पार्थिवी-गौ का अग्नि से सम्बन्ध है जिस से—'गौर्वा अग्निहोत्रम्' के अनुसार पार्थिव अग्निहोत्रयज्ञ सम्पन्न होता है। एवं पार्थिव द्यौ मनोता का पूषा से सम्बन्ध है। इन तीनों पार्थिव तत्त्वों के समन्वय से ही पार्थिव यज्ञ के याज्या तथा अनुवाक्या-कर्म्म सम्पन्न होते हैं। मन्त्र के द्वारा इन्हीं तीनों का संग्रह किया जाता है ॥१६॥

स्वस्त्ययनजपमन्त्र का अगला भाग है—'वसुना रातौ स्याम, रुद्राणामुर्व्यायां स्वादित्या अदितये स्यामनेहसः'। पार्थिवयज्ञ के पाकयज्ञ वितानयज्ञ भेद से दो विवर्त्त हैं। स्मार्त्त गृह्ययज्ञ पाकयज्ञ है। एवं श्रौत त्रेताग्नियज्ञ वितानयज्ञ है। पार्थिव गार्हपत्याग्नि का वसुदेवता से, आन्तरिक्ष धिष्ण्याग्नि

होता हुआ अपने तप से इतर वर्णों को उत्पन्न करता है—[ देखिए शत० ब्रा १४ कां । ४ अ । २ ब्रा० । २१ क ।] । ब्रह्म सर्वादित्व है अतएव वह सृष्टिमर्य्यादा से सम्बन्ध रखने वाले प्रजावर्ग से महिमृत है । ब्रह्ममूलक ब्राह्मणवर्ण प्रजा का ( धर्मसूत्र से ) सञ्चालक है, क्षत्रिय वैश्य-शूद्रवर्ण प्रजावर्ग है । इस सर्वसामान्य प्रजावर्ग के लिए ही वेदमाता में 'नर' शब्द प्रयुक्त हुआ है । ब्राह्मण नर ( मनुष्य ) नहीं है, अपितु देवता ( भूदेव ) है । सामान्य प्रजावर्ग से इस का पार्थक्य बतलाने के लिए, साथ ही इसे ब्रह्मात्मक बतलाने के लिए पूर्व ( १६ ] कण्डिका में— जुष्टा नृभ्यः' कहा गया है । अब प्रस्तुत कण्डिका में ब्राह्मणातिरिक्त सम्पूर्ण प्रजावर्ग के लिए जुष्टा वाक् के प्रयोग का विधान हुआ है । प्रत्येक कर्म्म में सभी के शुभसंकल्प अपेक्षित हैं । वही कर्म्म समृद्ध माना गया है, जिस को देखने वाले न देखने वाले सभी एकस्वर से साधुवाद दिया करते हैं । तात्पर्य्य लोकसम्प्रदृष्टि से भी सभी की शुभ कामनाऐं अपेक्षित हैं । इस के लिए सभी के प्रति जुष्टावाक् का प्रयोग होना चाहिए ।

अगला मन्त्रभाग है— 'यद्स्य होतृवर्ये जिह्मं चक्षुः परापतत् अग्निष्टत् पुनराभ्रियाज्जातवेदा विचर्षणिः' । होता यद्यपि यथाशक्ति प्राणदेवताओं का तद्रूप ब्राह्मणों का, एवं प्रजावर्ग का सभी का अनुग्रह भी प्राप्त कर लेता है । मन्त्रप्रयोग भी यथाविधि ही करता है । इसप्रकार अपनी शक्तदशा में यह अपने होत्रकर्म्म में कोई त्रुटि नहीं करता । तथापि संसार में समालोचकों की कमी नहीं है । सर्वश्रेष्ठ निर्दोष कर्म्मों की भी आलोचना करने वाले मिल ही जाते हैं । होसकता है—लौकिक कर्म्मों का इस दृष्टिदोष से कुछ न बिगड़ता हो । परन्तु वैदिक-कर्म्म अवश्य ही इस दृष्टिदोष से भी विकृत होसकते हैं । दृष्टिसूत्र के द्वारा वह कुत्सित-भावना यज्ञवातावरण में यदि प्रवेश कर जाती है तो उसीप्रकार यज्ञस्वरूप विकृत हो जाता है, जैसे कि आगन्तुक तृणादि से स्वच्छ भी घर मलिन होजाता है । होता का यह भी एक कर्त्तव्य होजाता है कि ऐसे दुष्ट समालोचकों की दुष्टदृष्टि से दोष से दोषयुक्त बने हुए यज्ञकर्म्म को निदुष्ट बनाने के लिए अग्नि से प्रार्थना कर ले । हम नहीं जानते कि, किस के दृष्टिदोष से कर्मस्वरूप विकृत हुआ । परन्तु सब कुछ जानने वाले अतएव 'जातवेदा' नाम से प्रसिद्ध अग्नि अवश्य ही उसे जानते हैं । वे अवश्य ही हमारी भावना से प्रेरित होकर उस दृष्टिदोष को दूर कर पुनः यज्ञत्रुटि का सन्धान करने की क्षमता रखते हैं ॥ २० ॥

'जातवेदा विचर्षणिः' यहांतक स्वस्त्ययनजप करने के अनन्तर वह होता अध्वर्य्यु, तथा आग्नीध्र नामक ऋत्विजों का स्पर्श करता है । वस्तुतः अध्वर्य्यु प्राणव्यापार का उद्गाता तथा होता दोनों वाग्व्यापार के एवं ब्रह्मा मनोव्यापार के प्रवर्त्तक माने गए हैं । परन्तु यहाँ स्थितिभाव को लक्ष्य बना कर श्रुति ने अध्वर्य्यु को 'मन' मान लिया है । मन उक्थरूप से हृदय में प्रतिष्ठित रहता है । 'दूरङ्गमञ्ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु' इत्यादि मन्त्र के द्वारा मन का जो विदूर गमन बतलाया गया है वस्तुतः वह वाङ्मय संस्कारों का ही गमन समझना चाहिए । कारण स्पष्ट है । मन पर बुद्धि प्रतिष्ठित रहती है । बुद्धिस्थ प्रज्ञात्मक प्राण ही चित् का अनुग्राहक है । जबतक मन है, तभीतक बुद्धि है । जबतक बुद्धि है तभीतक चित् है । जबतक चित् है तभीतक जीवनसत्ता है । फलतः मन के विदूरगमन का संस्कारात्मक परिभ्रमण पर ही विश्राम मानना पड़ता है । जिसप्रकार मन स्वस्थान में स्थित रहता है एवमेव अध्वर्य्यु का व्यापार स्वस्थान ( पृथिवी ) से ही सम्बन्ध रखता है । उधर होता का अनुवचनकर्म्म द्युलोकानुगत रहता है । इसी सादृश्य से निदानेन अध्वर्य्यु को मन तथा होता को वाक् मान लिया जाता है । बिना मन के

स्वस्त्ययनवपमन्त्र का अगला भाग है—"जुष्टामद्य देवेभ्यो वाचमुद्यासम्"। होमकर्म की सफलता के लिए जिन जिन देवताओं का अनुग्रह अपेक्षित था पूर्वमन्त्रभागों के जप से होता ने वह प्राप्त कर लिया। अब यह स्वयं अपने उस आध्यात्मिक वाङ्मय देवता के अनुग्रह की कामना कर रहा है, जिस की प्राप्ति से सबकुछ सफल है एवं जिस के अभाव में सबकुछ व्यर्थ है। अनुवचनकर्म से सम्बन्ध रखने वाले जिन देवताओं के लिए होता अनुवाक्या करता है, यदि उन मन्त्रों के उच्चारण में अक्षर-पद-वाक्य आदि का उच्चारण-सौष्ठव-माधुर्य्य है तो यथानुरूप उच्चरित मन्त्र अपनी उदात्त-अनुदात्त-स्वरित आदि स्वरमर्य्यादा से तथा गायत्री, त्रिष्टुप् जगती आदि 'छन्दोमर्य्यादा' से तत्तत्स्वर-छन्दोमय प्राकृतिक प्राणदेवताओं से समन्वित होते हुए तत्तद्देवतावाहन में समर्थ होजाते हैं। ऐसी देवाकर्षिणी शोभना-व्यवस्थिता-अनुद्वेगकरी मन्त्रवाक् ही प्राणदेवताओं के लिए आकर्षण की वस्तु बनती हुई 'जुष्टवाक्' कहलाती है। यदि मन्त्रोच्चारण में स्वर-त्वरता है, स्वरदोष है, उच्चारणदोष है, स्खलनदोष है, तो इस की छन्दोधारा विच्छिन्न है। ऐसी विच्छिन्ना मन्त्रवाक् कभी देवाह्वानकर्म में सफल नहीं होसकती। लोक में भी सब कुछ साधन-सामग्रियों के विद्यमान रहने पर भी केवल अपनी उद्वेगभावापन्ना अव्यवस्थिता वाक् से सबकुछ व्यर्थ होजाता है। अतएव इतर सब साधनों की अपेक्षा उस अपने वाक्-साधन का सौष्ठव प्रत्येक दशा में अपेक्षित है जिस के अनुग्रह से सभी साधन प्राप्त होजाते हैं एवं कार्य्य भी अनुकूल बन जाता है। अतएव—'तद्धि समृद्धम्, यो जुष्टं देवेभ्योऽनुब्रवत्' इत्यादि रूप से जुष्ट-वाक् को ही यज्ञ की प्रधान समृद्धि माना गया है ॥१८॥

मन्त्राधीन देवता हैं अतएव मन्त्रवाक् का सौष्ठव सर्वप्रथम अपेक्षित है। मन्त्र ब्राह्मणों के आधीन हैं अतएव ब्राह्मणों का अनुग्रह भी आवश्यकरूप से अपेक्षित है। तत्त्वात्मिका वैज्ञानिकी वाक् का रहस्य जानने वाले मन्त्रवित् ब्राह्मण भूदेव हैं। इन के प्रति भी सदा अनुद्वेगकरी-जुष्टवाक् का ही प्रयोग करना चाहिए। विशेषतः उस वैदिक यज्ञकर्म [ यज्ञकर्म से उपलक्षित तप तथा दानकर्म में भी ] में तो यह सावधानी रखनी ही चाहिए कि, कहीं किसी भी ब्राह्मण के लिए उद्वेगकरी वाक् का प्रयोग तो नहीं होगया। ब्राह्मण की अप्रसन्नता यज्ञस्वरूप के विघात के लिए पर्य्याप्त है एवं ब्राह्मण की प्रसन्नता यज्ञस्वरूपसमृद्धि के लिए पर्य्याप्त है। उन यज्ञकर्मों की मीमांसा कीजिए, जिन में यजमानलोग ब्राह्मणों का अपमान कर दिया करते हैं। उन दानकर्मों के कुफलों का अन्वेषण कीजिए, जिन में मदान्ध दानदाता अपमान-पुरस्सर दान करते हुए अपना सर्वनाश करा रहे हैं। उन अविवेकियों की उस अधन्यगति का भी अन्वेषण करना न भूलिए, जो केवल धन को ही बुद्धिमत्ता का मानक समझते हुए ब्राह्मणवर्ग का अपमान कर अपने भविष्य को अप्रतर्क्यरूप से ही अभिभूत करते जारहे हैं। हमारा अपना तो ऐसा आत्म-विश्वास है कि, भारतवर्ष की वर्त्तमान दीनदशा के अन्यान्य कारणों में से ब्राह्मणभक्ति की सुषुप्ति तथा ब्राह्मणवर्ग का अपमान भी एक मुख्य कारण है। 'तद्धि समृद्धं यो जुष्टं ब्राह्मणेभ्योऽनुब्रवत्' इत्यादि श्रौतादेश भी इसी कारण का स्पष्टीकरण कर रहा है। 'जुष्टां ब्रह्मभ्यः' यह मन्त्रभाग इसी ब्राह्मणानुग्रह-प्राप्ति के लिए प्रयुक्त हुआ है ॥१९॥

अगला मन्त्रभाग है—'जुष्टं नाराशंसाय'। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र, इन चारों वर्णों में ब्राह्मणवर्ग इतर तीनों वर्णों का मूलप्रभव है अग्रस्थानीय है। यह एकाकी सृष्टि करने में असमर्थ

इसप्रकार होतृषदनस्थान में बैठने के अनन्तर होता बोलता है—"विश्वकर्म्मंस्तनूपा असि मा मोद्दोषिष्टं मा मा हिंसिष्टमेष वां लोकः ।" इस मन्त्र का उच्चारण करता हुआ होता उत्तर की ओर थोड़ा सा चलता सा है। होतृषदनस्थान गार्हपत्य, तथा आहवनीय, दोनों द्यावापृथिव्य अग्नियों के मध्यम में पड़ता है। दोनों अग्नि दिष्ण्याग्नि हैं, विशेषतः आहवनीय तो समिन्धन से आज समिद्ध बन कर अतिशयरूप से ही, शक्तिमान् बन गया है। अवश्य ही बिना इनकी अनुग्रहप्राप्ति के तन्मध्यस्थ होता का अनिष्ट होसकता है। अतएव होता स्तुति के द्वारा इन का अनुग्रह प्राप्त करता है ॥ २५ ॥

अनन्तर आहवनीयाग्नि की ओर देखता हुआ—'विश्वेदेवा' शास्तन इत्यादि मन्त्र बोलता है, जिस का स्पष्टीकरण मूलानुवाद से ही गतार्थ है ॥ २६ ॥

इति-विवेचनाप्रकरणम्

## इति–होतृप्रवरब्राह्मण समाप्तम् ।
## इति प्रथमकाण्डे–पञ्चमाध्याये प्रथम ब्राह्मण
## चतुर्थप्रपाठके च द्वितीय ब्राह्मण
## "प्रवरब्राह्मण" नामकमुपरतम्

---

वाग्व्यापार प्रतिष्ठाशून्य है। उसी मनःप्रतिष्ठाप्राप्ति के लिए यह होता मनःस्थानीय अध्वर्यु का स्पर्श करता है। मनोवाक् का परस्पर ग्रन्थिबन्धन ही इस स्पर्श का अनन्य फल है ॥ २१ ॥

स्पर्शकर्म्मानन्तर यह होता 'पयसोर्वीरुद्रसस्पातु–अग्निश्च पृथिवी च आपश्च वाजश्च अहश्च, रात्रिश्च' इस मन्त्र का जप करता है। 'अहोरात्रवाद' सिद्धान्त के अनुसार 'अह' से सम्बन्ध रखने वाला सौर आग्नेय तत्त्व, तथा रात्रि से सम्बन्ध रखने वाला चान्द्र सौम्य तत्त्व, ये दो ही सर्वसृष्टि के उपादान हैं। इन दो के तीन विवर्तों का ही यहाँ स्पष्टीकरण हुआ है। अह का अग्नि से सम्बन्ध है, रात्रि का पृथिवी से सम्बन्ध है। अहः का वाज से सम्बन्ध है रात्रि का आप से सम्बन्ध है। अग्नि पृथिवी, जल, तीनों प्रसिद्ध हैं। वाज प्रकृत में 'प्राण' का वाचक है। 'पय व एव विभ्रपाथ' (ऐ० ब्रा २।२।१।) इस श्रुति के अनुसार मृतशरीर को धारण करने वाला ।यथार्थ प्राण ही 'वाज' है। अन्न-दान के द्वारा ही इस की शरीर में प्रतिष्ठा रहती है। अतएव (वाजप्रवृत्तकत्वेन) अन्न को भी 'वाज' कह दिया जाता है। 'यथाग्निगर्भा पृथिवी' सिद्धान्तानुसार जहाँतक पृथिवी है, वहाँतक अग्नि है। पार्थिव प्रजा के लिए सर्वत्र पृथिवी, एवं तदभिन्न अग्नि की व्याप्ति है। पानी का भी कहीं अभाव नहीं है–'सर्वमापोमयं जगत्'। वाजात्मक प्राण भी—'नेन्द्रादृते पवते धाम किञ्चन' के अनुसार सर्वव्यापक है। अहोरात्र की सर्वव्याप्ति तो स्पष्ट ही है। इन ६ धर्मों की इसी सर्वव्याप्ति को लक्ष्य में रखते हुए श्रुति ने इन्हें 'ऊर्वी' कहा है। जिस के लिए ये ६ ऊर्वी पर्व अनुकूल रहते हैं वह कभी किसी भी प्रकार का कष्ट नहीं पासकता। होता इसी देवषट्कानुग्रहप्राप्ति की कामना करता है ॥ २२ ॥

स्वस्त्ययनजपकर्म्म–समाप्ति के अनन्तर होता अपने लिए नियत 'होतृषदन' नामक अपने बैठने के स्थान की ओर लौट आता है। यहाँ आकर अपने दर्भासन से एक तृण निकाल कर फैंकता हुआ होता—निरस्तः परावसुः मन्त्र बोलता है। जिस की उपपत्ति श्रुति ने यह बतलाई है कि 'परावसु' नामक असुर असुरों का 'होता' था। तृणनिष्कासन–न्याय से उसी को इस देवयज्ञमण्डल से बाहिर फैंका जाता है। ऐतिहासिक तथ्य की दृष्टि से बहुत सम्भव हो, भौम देवताओं की भाँति असुरों ने भी यज्ञ किया हो एवं उनके किसी यज्ञ में 'परावसु' नामक असुरब्राह्मण होता बना हो। परन्तु तत्त्वव्याख्या यह तमोमयप्राण जोकि अपने स्वाभाविक आसुरभाव से देवयज्ञ से सम्बन्ध रखने वाले वसु (सम्पत्ति) को यज्ञमण्डल से पराग् करने वाला है 'परावसु' है। इसी के लिए 'सहरक्षा' शब्द प्रयुक्त हुआ है जैसा कि–'सहरक्षा इमसुररक्षसा वृत आस' इत्यादि रूप से पूर्व के 'हिङ्कारब्राह्मण' में विस्तार से बतलाया जाचुका है। दिव्यप्राणाग्नि देवदेवताओं के होता हैं। इसी के लिए 'अग्निं दूतं वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम्' इत्यादि कहा गया है। अग्नि र्वं सम्प्य वसु इत्यादि के अनुसार वसु (सम्पत्त) के प्रवर्तक ये अग्नि ही 'अर्वावसु' नामक देवदेवताओं के होता हैं। दोनों ही प्राणात्मक दूत आन्तरिक्ष्य वायु में व्याप्त रहते हैं। अतः यज्ञमण्डल में दोनों का सम्बन्ध अनिवार्य्य है। दोनों में 'परावसु' का सम्बन्ध यज्ञविघातक है। मन्त्रशक्ति के द्वारा तृणनिरास द्वारा उसे तो निकाल बाहिर कर दिया जाता है एवं–'इदमहमर्वावसो सदने सीदामि' यह मन्त्र बोलता हुआ स्वपद में केवल 'अर्वावसु' नामक दिव्याग्नि–होता के सम्बन्ध को दृढमूल बनाता है। २३ २४ कण्डिकाओं में इसी उपपत्ति का स्पष्टीकरण हुआ है ॥ २३ २४ ॥

श्री

अथ--शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये

प्रथमकाण्डे

पञ्चमाध्याये--"स्रुग्ब्राह्मणम्"

( वृष्टिविज्ञानात्मकम् )

---

श्रीः

इति–शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये—

**प्रथमकाण्डे**

पञ्चमाध्याये–प्रवरब्राह्मणम्



॥ श्री ॥

# अथ-प्रथमकाण्डे पञ्चमाध्याये द्वितीय ब्राह्मणे चतुर्थप्रपाठके च तृतीय ब्राह्मणे उपक्रान्तम्

## "स्रुगब्राह्मणम्"

---

## २२—स्रुगादापन-आश्रावण-प्रत्याश्रावणञ्च

★

### १—स्रुगादापननिगद —

( मूल )-'अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रम्' इति । अग्निरिदं होता वेत्तु इत्येवैतदाह । अग्नेर्होत्रमिति । तस्यो हि होत्रम् । 'वेत्तु प्रवित्रम्' इति । यज्ञो वै पावित्रम् । वेत्तु यज्ञमित्येवैतदाह । 'साधु ते यजमान ! देवता' इति । साधु ते यजमान देवता—यस्य त अग्निर्होता इत्येवैतदाह । 'घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व' इति । तद्ध्वर्युं प्रसौति । स यदेकामिवाह ॥ १ ॥

यजमान एव जुहूमनु, योऽस्मा अरातीयति—स उपभृतमनु । सयद् द्वे इव ब्रूयात् यजमानाय द्विपन्तं भ्रातृव्य प्रत्युद्यामिनं कुर्यात् । अत्रैव जुहूमनु, भाय उपभृतमनु । स यद् द्वे इव ब्रूयाद्-अत्र भ्राय प्रत्युद्यामिनं कुर्यात् । तस्मादेकामिवैवाह ॥ २ ॥

'देवयुवं विश्ववाराम्' इति । उपस्तौत्येवैनामेतद्, महयत्येव-यदाह, देवयुवं विश्ववारामिति । ईडामहै देवाँ ३ ॥ 'ईडेन्यान्, नमस्याम नमस्यान्, यजाम यज्ञियान्' इति । ईडामहै तान् देवान्—य ईडन्या., नमस्याम तान्—य नमस्या, यजाम यज्ञियान्—इति । मनुष्या वा ईडन्याः, पितरो नमस्या, देवा यज्ञिया ॥ ३ ॥

स होता नापव्याहरेत् आ वषट्कारात् । त वषट्कारग्नाविव योनौ रेतोभूत सिञ्चति । अग्निर्वै योनियज्ञस्य-स तत प्रजायते ॥१४॥

स यद् " सोऽभ्याहरेत्-य यज्ञ उपावर्तते, यथा पूर्णपात्रं परासिञ्चेद्-एव ह स यजमान परासिञ्चेत् । स यत्र हैवमृत्विज सविदाना यज्ञेन चरन्ति-सर्वमेव तत्र कल्पते, न मुह्यति । तस्मादेवमेव यज्ञो भर्तव्य ॥ १५ ॥

ता वा एता पञ्च व्याहृतयो भवन्ति 'ओ श्रावय,' 'अस्तु श्रौषट्', 'यज', 'ये यजामहे,' 'वौषट्' इति । पाङ्क्तो यज्ञ , पाङ्क्तः पशु , पञ्चऽर्त्तव संवत्सरस्य । एषैवा यज्ञस्य मात्रा एषा सम्पत् ॥१६॥

तासा सप्तदशाक्षराणि । सप्तदशो वै प्रजापतिः । प्रजापतिर्यज्ञ । एषैव यज्ञस्य मात्रा, एषा सम्पत् ॥१७॥

'ओ श्रावय' इति वै देवा पुरोवात ससृजिर । 'अस्तु श्रौषट्' इति अभ्राणि समप्लावयन् । 'यज इति विद्युतम् । 'य यजामहे' इति स्तनयित्नुम् । वषट्कारेणैव प्रावर्षन् ॥१८॥

स यदि वृष्टिकामः स्यात् , यदीष्ट्या वा यजेत,-दर्शपूर्णमासयोर्वैव ब्रूयाद् 'वृष्टिकामो वा अस्मि' इति । तत्रो अध्वर्यु ब्रूयात् पुरोवात च विद्युत च मनसा ध्याय' इति । 'अभ्राणि मनसा ध्याय' इति अग्नीधम् । 'स्तनयित्नु च वर्ष च मनसा ध्याय इति होतारम् । 'सर्वाण्येतानि मनसा ध्याय' इति ब्रह्माणम् । वर्षति हैव तत्र-यत्रैवं ऋत्विज सविदाना यज्ञेन चरन्ति ॥१०॥

'ओ श्रावय' इति वै देवा विराजमभ्याजुहुवुः । 'अस्तु श्रौषट्' इति वत्समुपावासृजन् । यज' इति उदनयन् । 'य यजामहे' इति उपासीदन् । वषट्कारेणैव विराजमदुहत । इयं वै विराट्, अस्यै वा एष दोहः । एवं ह वा अस्मै इयं विराट् सर्वान् कामान् दुहे-य एवमेतं विराजो दोहं वेद ॥२०॥

इति-प्रथमकाण्डे पञ्चमाध्याये द्वितीय ब्राह्मण
चतुर्थप्रपाठके च तृतीय ब्राह्मण
उपरत-"स्रु गब्राह्मण' नामकम्

---

या वै प्रजा यज्ञे अनन्वाभक्ता –पराभूता वै ता । एवमवैतद् या इमा प्रजा अप राभूताः–ता यज्ञ आभजति । मनुष्यान् अनु पशव, देवान् अनु वयांस्योषधयो वनस्पतयो यदिदं किञ्च–एवमु तत्सर्वं यज्ञे आभक्तम् ॥ ४ ॥

ता वा एताऽनव व्याहृतयो भवन्ति । नवेमे पुरुष प्राणा एतानेवास्मिन् एतद् दधाति । तस्मान्नव व्याहृतयो भवन्ति ॥ ५ ॥

## २–आश्रावण–प्रत्याश्रावण–निगद —

यज्ञो ह देवेभ्योऽपचक्राम । त देवा अन्वमन्त्रयन्त 'आ न शृणु, उप न आवर्तस्व' इति । सः 'अस्तु तथा' इत्येव देवानुपाववर्त । तेनोपावृत्तेन देवा अयजन्त । तेनेष्ट्वा एतद् अभवन्-यदिद दवाः ॥ ६ ॥

स यदाश्रावयति-यज्ञमेवैतदनुमन्त्रयते 'आ न' शृणु, उप न आवर्तस्व इति । अथ यत्प्रत्याश्रावयति-यज्ञ एवैतदुपावर्तते 'अस्तु तथा' इति । तेनोपावृत्तेन रयसा भूतेन ऋत्विज सम्प्रदायं चरन्ति, यजमानेन पराञ्चम् । यथा पूर्याष्ठेण सम्प्रदायं चरयु एवमनेन ऋत्विजः सम्प्रदायं चरन्ति । तद्यावैषतत् संप्रदायं चरन्ति वाग् हि यज्ञः, वाग् उ हि रेत, तदेतेनैतत् सम्प्रदायं चरन्ति ॥ ७ ॥

सः 'अनुब्रू हि' इत्येवोक्त्वा अध्वर्युर्नापव्याहरेत्, नो एव होतापव्याहरेत् । आश्रा वयति अध्वर्यु तदग्नीधं यज्ञ उपावर्तते ॥ ८ ॥

सोऽग्नीन्नापव्याहरेत्-आ प्रत्याश्रावणात् । प्रत्याश्रावयत्यग्नीत्-तद् पुनरध्वर्युं यज्ञ उपावर्तते ॥ ६ ॥

सोऽध्वर्युर्नापव्याहरत्–आ 'यज' इति वक्तो । यजेत्युवाध्वर्युर्होत्रे यज्ञ सम्प्रयच्छति ॥ १० ॥

स होता नापव्याहरेत–आ वषट्कारात् । तं वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूत सिञ्चति । अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य-स ततः प्रजायते–इति नु हविर्यज्ञे । अथ साम्यऽध्वर ॥११॥

स नै ग्रहं गृहीत्वाध्वर्युर्नापव्याहरेद् आ उपाकरणाद् । 'उपावर्तध्वम्' इत्यधाध्वर्यु–रुद्गातृभ्यो यज्ञं सम्प्रयच्छति ॥१२॥

त उद्गातारो नापव्याहरयु आ उत्तमाया । एपोत्तमा' इत्यवोद्गातारा होत्रे यज्ञ सम्प्रयच्छन्ति ॥१३॥

रूप न इसके शत्रु की प्रतिकृति है) । (ऐसी स्थिति में) यदि यह होता (अध्वर्यु को) दो (जुहू उपभृत् दोनों ) स्रुचों के लिए प्रेरित करेगा तो यजमान के लिए द्वेष करने वाले शत्रु को यजमान की प्रतिस्पर्द्धा में खड़ा कर देगा ( अर्थात् द्वेषी शत्रु को बलप्रदान करने वाला सिद्ध होगा अतः एक ही जुहू के लिए प्रेरित करना उचित है ) ।

( अब इसी की एक दूसरी उपपत्ति और बतलाते हैं )—अत्ता ( भोक्ता ) ही जुहू को लक्ष्य बनाता है, एवं आद्य ( भोग्य ) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है । ( अर्थात् जुहू निदानेन अत्ता की तथा उपभृत् आद्य की प्रतिकृति है ) [ ऐसी स्थिति में ] यदि यह होता दो स्रुचों के लिए प्रेरित करेगा, तो अत्ता के लिए आद्य को प्रतिस्पर्द्धालु बनावेगा । [अर्थात् भोक्ता भोग्य की तुलना में भोग्य को सबल बनावेगा । ऐसा न हो इसलिए ] एक ही रूप से [ एक स्रुच के लिए ] मन्त्र बोलता है ॥२॥

[ अनन्तर ] 'देवयुवं विश्ववाराम्' [ देवताओं के सहयोग की इच्छा रखने वाली, तथा सम्पूर्ण देवताओं से वरणीय ऐसी जुहू के लिए मैं अध्वर्यु को प्रेरित करता हूँ ] यह मन्त्रोच्चारण करता है । यह होता इस जुहू की प्रशंसा ही करता है, बढ़ाता ही देता है, जो कि—"देवयुवं विश्ववाराम्' यह कहता है । [अनन्तर] "ईडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्, नमस्याम नमस्यान्, यजाम यज्ञियान्" [ स्तुति करने योग्य मनुष्यों का मैं स्तुति करता हूँ, नमस्कार करने योग्य पितरों को मैं नमस्कार करता हूँ एवं यजन में भाग लेने वाले–आहुति ग्रहण करने वाले अतएव यज्ञिय' कहलाने वाले देवताओं का मैं यजन करता हूँ ] यह मन्त्रोच्चारण करता है । मनुष्य निश्चयेन स्तुति करने योग्य है पितर नमस्य हैं एवं देवता यज्ञिय हैं ॥३॥

जो प्रजाएँ यज्ञ में भागरहित हैं [ जिनका यज्ञ में भाग नहीं है ], वे प्रजाएँ निश्चयेन पराजित हुई हैं । इसीप्रकार [ ठीक इसके विपरीत ] जो प्रजाएँ अपराजित हैं उन्हीं को यज्ञ में समाविष्ट करता है [ अर्थात् प्राकृतिक यज्ञ में जिन प्रजाओंने भाग नहीं लिया व परास्त हुई एवं जिन्होंने यज्ञ में भाग लिया वे विजयिनी हुई । प्रकृत यज्ञ में उन विजयिनी प्रजाओं का ही समावेश किया जाता है ] । मनुष्य को लक्षित कर पशुप्रजा देवताओं को लक्षित कर पशी ओषधियाँ वनस्पतियाँ तथा [ जिन का सृष्टिक्रम में उपयोग है वह ] यह सबकुछ यज्ञ में समाविष्ट है ॥ [४] ॥

# मूलानुवाद —
## पाँचवें अध्याय में दूसरा, एवं चौथे प्रपाठक में तीसरा ब्राह्मण
## "स्रुग्ब्राह्मण"

१—स्रु गासादनिगद—

( पूर्व के 'प्रवरब्राह्मण' में अध्वर्यु के द्वारा होने वाले यजमान दिव्य अग्नि एवं मानुष होता के वरणकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई गई है। अब प्रकृत 'स्रु ग्ब्राह्मण' में 'स्रु गासादन-कर्म्म' का स्पष्टीकरण किया जाता है। कहा गया है कि, अध्वर्यु के द्वारा होतृत्वेन वृत 'होता' नामक ऋत्विक् अपने हौत्रकर्म्म की निर्विघ्न-परिसमाप्ति के लिए स्वस्थान-होतृसदन में प्रतिष्ठित होकर—'एतत् त्वा देव सवितर्वृणते' इत्यादि मन्त्रजप-लक्षण 'स्वस्त्ययनजप' कर्म्म करता है। इस कर्म्म के अनन्तर ही स्रु गासादनकर्म्म विहित है, जिसकी इतिकर्त्तव्यता क्रमप्राप्त आरम्भ करती हुई श्रुति कहती है )—

( स्वस्त्ययनमन्त्रजप के अनन्तर होता नामक ऋत्विक् )—'अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रम्' ( प्राणाग्निलक्षण दिव्य होता इस अनुष्ठेय अपने हौत्रकर्म्म को जाने ) यह मन्त्र बोलता है। 'इस ( अनुष्ठेय कर्म्म ) को दिव्याग्निरूप यह होता जाने' मन्त्रभाग से यही कहा है। 'अग्नि-र्होत्रम्' इस मन्त्रभाग का यही तात्पर्य्य है कि यह हौत्रकर्म्म निश्चयेन अग्नि का ही है। (अनन्तर) 'वेतु प्रावित्रम्' ( यह दिव्याग्निरूप होता यज्ञ को जाने ) यह मन्त्रभाग बोलता है प्रावित्र निश्चयेन—( 'प्रकर्षेण अवति', इस व्युत्पत्ति से ) यह यज्ञ है। ( इस मन्त्रभाग से ) 'होता रक्षक यज्ञ को जाने' यही कहा है। ( अनन्तर ) 'साधु ते यजमान ! देवता' ( हे यजमान ! जिस तुम्हारा होता दिव्य अग्नि है यह तुम्हारा देवता तुम्हारा लिए—कर्म्मसिद्धि के लिए साधु-योग्य है ) यह मन्त्रोच्चारण करता है। मन्त्र से यही कहा गया है। (अनन्तर)—'घृतवतीमध्वर्यो ! स्रु चमास्यस्व' ( हे अध्वर्यु ! आप घृतपूर्णा स्रु च का ग्रहण कीजिए ) यह मन्त्रोच्चारण करता है। ( इस मन्त्र के द्वारा होता ) अध्वर्यु का ( स्रु गासादनकर्म्म के लिए प्रेरित करता है। सो जो कि होता (अध्वर्यु को जुहू उपभृत्, इन दोनों में से) केवल जुहू के लिए प्रेरित करता है ( उस की उपपत्ति बतलाते हैं) ॥१॥

यजमान ही जुहू को लक्ष्य बनाता है ( एवं ) जो इस ( यजमान के लिए ) शत्रुता करता है, वह (यजमान का शत्रु) उपभृत् का लक्ष्य बनाता है (अर्थात् जुहू निधानन यजमान की तथा

के [दवदेयता] वे बन गए जो कि [आप उन का] यह दवत्वरूप [त्रैलोक्यात्मक सम्वत्सरमण्डल म प्रतिष्ठित] है। [अर्थात् दवदवताओं ने अनुनय विनय के द्वारा वापस लौटे हुए यज्ञकर्म से ही अपना देवत्व सुरक्षित रक्खा यज्ञ ही देवों का दवत्व बना ॥[६]॥

सो जो कि अध्वर्यु [नामक ऋत्विक् 'ओश्रावय' इत्यादि रूप से] आश्रावण कर्म्म करता है, [अपने इस आश्रावणकर्म्म से प्राकृतिक देवदवताओं की भाँति] यज्ञ को ही अनुनय विनय से बुलाता है कि आप हमारा सुनो हमारी ओर लौट आओ। [तात्पर्य्य अध्वर्युकृत आश्रावण-कर्म्म लोकान्तर में गत यागस्वरूप-सम्पादक यज्ञ को स्व पथयज्ञ म वापस बुलाने के लिए ही विहित है]। [अध्वर्यु कृत आश्रावण के अनन्तर आग्नीध्र नामक ऋत्विक्-'अस्तु श्रोषट्' इत्या कारक जो प्रत्याश्रावणकर्म्म करता है-उस प्रत्याश्रावणकर्म्म से यह पलायित यज्ञ वैसा ही हो इस स्वीकृति के साथ लौट आता है। [तात्पर्य्य आग्नीध्रकृत प्रत्याश्रावणकर्म्म यज्ञ के स्वीकृति-पूर्वक वापस लौट आने के स्थान म ही विहित है]। [इसप्रकार अध्वर्युकृत आश्रावण एवं आग्नी-ध्रकृत प्रत्याश्रावण से समीप आए हुए यज्ञ के बल से-यजमान को [इस यज्ञस्वरूपसम्पादनकर्म्म में] परोक्ष रखते हुए ऋत्विक् लोग सम्प्रदाय का अनुगमन करते हैं—[परस्पर एक दूसरे के प्रति योग्य इतिकर्त्तव्यता का विभाजन करते हुए यज्ञतिकर्त्तव्यता पूर्ण करते हैं]। [तात्पर्य्य-आश्रावण प्रत्याश्रावणरूप-वाङ्मय निगदकर्म्म से यज्ञ का स्वरूप सम्पन्न होता है। इस म चारों ऋत्विजों का क्रमश सहयोग रहता है। केवल यजमान इस निगदकर्म्म में भाग नहीं लेता] जिसप्रकार [लोक में किसी बृहत्पात्र को पूर्ण करने के लिए समवेत अनेक] व्यक्ति अपने आगे आगे की व्यक्तियों को जलपूर्ण घट पात्र सौंपते हुए बृहत्पात्र पूर्ण कर देते हैं तथैव इस पारस्परिक प्रदान-कर्म्म से इस यज्ञ के द्वा। य ऋत्विक् सम्प्रदाय का अनुगमन करते हैं। (यहाँ पारस्परिक सम्प्र-दान किसी भौतिक द्रव्य का नहीं होता अपितु केवल वाक्प्रयोग लक्षण निगदमन्त्र-प्रयोग से ही सम्प्रदानानुगमन होता है। इसी अभिप्राय को अभिव्यक्त करता हुआ श्रुति कहती है कि) इस वाक् (वाङ्मय निगदमन्त्रप्रयोग) के द्वारा ही सम्प्रदान-पूर्वक ऋत्विक् लोग अनुष्ठान करते हैं। वाक् ही यज्ञ है और वाक् ही निष्पयन यज्ञका रस है। अतः वाक् के द्वारा ही सम्प्रदानपूर्वक यज्ञानुष्ठान करते हैं ॥ (७) ॥

(आश्रावण प्रत्याश्रावण-कर्म्म के पारिस्परिक सम्प्रदान से सभी ऋत्विजों का व्यवस्थितरूप से शान्त अनुद्विग्न-वृत्ति में रहना आवश्यक है। इस निगदकर्म्म में उन्हें उतना ही कुछ बोलना है जितना का निगदकर्म्म से सम्बन्ध है। प्रस्तुतानुपयोगिनी लौकिकवार्त्ता यहाँ सर्वथा निषिद्ध है। इसी विशेषादेश का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है कि) यह अध्वर्यु (अपने मुख से होता

इसप्रकार [ पूर्व-कथनानुसार स्रुगादापनकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले 'स्रुगादापननिगद' ] मन्त्र की ६ व्याहृतियाँ [ वाक्य ] होजाती हैं * । पुरुष [ आध्यात्मिकयज्ञ ] में भी [भाव शीर्षस्थ हो अयाज्ञप्राण सम्भूय ६ ] प्राण हैं । [नवव्याहृत्यात्मक इस स्रुगादापनमन्त्र से] यह होता अपने इस वैध आधिभौतिक यज्ञ में इन्हीं ६ प्राणों को स्थापित करता है । इसी [नवप्राणाधानसम्पत्ति के लिए] स्रुगादानमन्त्र की ६ व्याहृतियाँ होती हैं ॥ [४] ॥

# स्रुगादापननिगदसमाप्त

—१—

## २—आश्रावण-प्रत्याश्रावणनिगद-

'अग्निर्होता वेदश्रग्नर्होत्रम्०' इत्यादि नवव्याहृत्यात्मक होत्रकर्त्तृक 'स्रुगादापन कर्म्म के अनन्तर-अध्वर्यु, होता उद्गाता ब्रह्मा इन चारों ऋत्विजों के सहयोग से आश्रावण-प्रत्याश्रावण-कर्म्मेतिकर्त्तव्यता सम्पन्न होती है । एक दूसरे ऋत्विक् का एक दूसरे ऋत्विक् के प्रति यज्ञस्वरूप की महिमा का वर्णन-बखान-ही आश्रावण प्रत्याश्रवण-कर्म्म कहलाता है । यह कर्म्म किया क्यों जाता है ? इस प्रश्न के उत्तर में प्रथम एक वैज्ञानिक आख्यान उद्धृत होरहा है, जिस-का तात्त्विक विश्लेषण विवेचना प्रकरण में होगा । मौलिक उपपत्ति से सम्बन्ध रखने वाले उसी वैज्ञानिक आख्यान का स्वरूप बतलाती हुई श्रुति कहती है]—[किसी युग में] यज्ञ देवताओं को छोड़कर चला गया । [लोकान्तर में पलायित उस] यज्ञ को देवताओंने बड़े अनुनय विनय के साथ बुलाना आरम्भ किया कि [ हे यज्ञदेव ! ] तुम हमारी सुनो [मानो] हमारी ओर लौट आओ । [इनदेवताओं की अनुनय विनय युक्त वाणी से प्रभावित होकर लोकान्तर में गया हुआ] वह यज्ञ वैसा ही हो [यह स्वीकृति-वचन] कहता हुआ देवों की ओर लौट आया । समीप लौट हुए उस यज्ञ से देवोंनें अपना यागकर्म्म सम्पन्न किया [यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूरी की] । इस यज्ञ से यजन कर

* १—"अग्निर्होता" ।
२—"वेत्त्वग्नर्होत्रम्" ।
३—"वेत्तु प्राविंत्रम्" ।
४—"साधु ते यजमान ! देवता" ।
५—"घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व" ।
६—"देवयुवं विश्ववाराम्" ।
७—"ईडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्" ।
८—"नमस्याम नमस्यान्" ।
९—"यजाम यज्ञियान्" ।

इति–स्रुगादापननिगदव्याहृतयः [९]

(अध्वर्युकृत 'उपावर्त्तध्वम्' निगद से यज्ञसम्पत् से युक्त होजानेवाले) ये उद्गाता लोग जबतक (अपनी स्तोत्रियाओं में से) अन्तिम स्तोत्रिया का उद्‌गान न करलें तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोलें। (स्तोत्रिया की समाप्त्यनन्तर उद्गातालोग अन्त में होता को लक्ष्य बनाकर-'एषोत्तमा' यह अन्तिम स्तोत्रिया है—इस निगद का उच्चारण करते हैं। श्रुति कहती है कि) उद्गातालोग) 'एषोत्तमा' इस उच्चारण से ही होता के लिए यज्ञसम्पत् समर्पित कर देते हैं—(फलस्वरूप होता भी यज्ञसम्पत् से युक्त होजाता है) ॥ (१३) ॥

(उद्गातृकर्तृक स्तोत्रियोद्‌गानकर्म्म की अन्तिम स्तोत्रिया से सम्बन्ध रखने वाले 'एषोत्तमा' इस निगद से यज्ञसंपत् से युक्त होजाने वाला) यह होता जबतक यह वौषट् रूप से वषट्कार न करले, तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोले। (होतृकर्तृक वषट्कारानन्तर वषट्कार के साथ ही) अध्वर्यु वषट्कार के द्वारा आहवनीयाग्निलक्षण योनि में उस (नियत 'मह' नामक सोमरूप) रेत की आहुति दे देता है। अग्नि निश्चयेन यज्ञ की योनि है। इसी में (रेतोभूता सोमाहुति से) यज्ञ (यज्ञातिशय, जिस के आरूपण से यजमान मानुषात्मक ऐहलौकिक आयुर्भोगानन्तर त्रिणाचि-केतस्वर्ग में प्रतिष्ठित होगा) उत्पन्न होता है। (सोमयाग के सम्बन्ध में वाक्संयमकर्म्म की यही प्रासङ्गिकी मीमांसा है) ॥(१४)॥

(आश्रावण प्रत्याश्रावण-निगदकर्म्म में यदि ऋत्विक् लोग अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण करदें तो क्या अनिष्ट हो? इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि) यदि यह ऋत्विक् अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण कर देगा तो (यह परम्परया) जिस यज्ञसम्पत् को प्राप्त करता है, (अप्र-स्तुत वागुच्चारण से उस यज्ञसन्तान का विच्छेदक बनता हुआ यह होता) उसीप्रकार यजमान को यज्ञसम्पत् से पृथक् कर देगा जैसे कि (स्वल्पपात्रों से बृहत्पात्र को परिपूर्ण करने वाले व्यक्ति असावधानी से) उस पूर्णपात्र को रिक्त कर देते हैं (रस गिरा देते हैं)। (तात्पर्य्य-लौकिक कर्म्म जैसे अन्यवृत्ति से अपूर्ण रह जाता है एवमेव अप्रस्तुत वागुच्चारण से यज्ञकर्म्म स्वसन्तानधारा खोता हुआ अपूर्ण रह जायगा एवं यही अप्रस्तुत वागुच्चारण से महान् अनिष्ट होगा।)। (ठीक इसके विप-रीत) जिस यजमान के यज्ञ के [आश्रावण-प्रत्याश्रावण-निगदकर्म्म में] ऋत्विक् लोग [अप्रस्तुतवाक् का संयम करते हुए] परस्पर एक दूसरे के प्रति यज्ञसम्पत् समर्पित करते हुए निगदकर्म्म का अनु गमन करते हैं उस कर्म्म में सभी कुछ [यज्ञसम्पत्तियाँ] सम्पन्न होजाती हैं इस सावधानी से कोई भी ऋत्विक् अपने लक्ष्य से च्युत नहीं होता। इसलिए [ऋत्विजों को चाहिए कि] वे इसप्रकार [विहित नियमानुसार] ही [यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूरी करते हुए] यज्ञ को पुष्ट [परिपूर्ण] करें ॥ [१५] ॥

नामक ऋत्विक् से प्रति अनुवचन के लिए प्रैप करता हुआ) केवल 'अनुब्रू हि' [अनुवचन करो] इतना भर कह कर अप्रासङ्गिक और कुछ न बोले। नाहीं होता ही और कुछ अप्रासङ्गिक उच्चारण करे। [क्योंकि अध्वर्युकृत प्रैप से अनुवचन-द्वारा होता में भी वाग्रूप यज्ञ का समावेश होजाता है]। [अनन्तर] अध्वर्यु [आग्नीध्र को लक्ष्य बनाकर 'ओश्रावय' इत्यादिरूप से] आश्रावण करता है। इस आश्रावण से यज्ञ आग्नीध्र के समीप लौट आता है [आग्नीध्र यज्ञसम्तान से युक्त हो-जाता है] ॥[८]॥

क्योंकि अध्वर्युकृत आश्रावण से आग्नीध्र में यज्ञसम्पत् का समावेश होगया है, अतएव जबतक आग्नीध्र ['अस्तु श्रौषट् इत्यादिरूप से] प्रत्याश्रावण न करले तबतक यह निष्प्रयोजन कुछ न बोले। [अध्वर्युकृत आश्रावण के अनन्तर ही अन्य निष्प्रयोजन वाक् का संयम करता हुआ] आग्नीध्र ['अस्तु श्रौषट्' रूप से अध्वर्यु के प्रति] प्रत्याश्रावण करता है। [आग्नीध्रकृत] इस प्रत्याश्रावणकर्म्म अध्वर्युकृत आश्रावणकर्म्म का ही समाधान है ॥ [९] ॥

[आग्नीध्रकृत प्रत्याश्रावण से यज्ञसम्पत् से युक्त हुआ] यह अध्वर्यु जबतक [होता के प्रति] 'यज' [यजन करो] इस निगद का प्रैप न करले तबतक अन्य कुछ निष्प्रयोजन न बोले। अपने 'यज' इस प्रैप से ही अध्वर्यु होता के लिए यज्ञसम्पत् समर्पित कर देता है [फलस्वरूप वहाँ आकर होता भी यज्ञ सम्पत् से युक्त होजाता है] ॥[१०]॥

[अध्वर्युकृत 'यज' निगद के द्वारा यज्ञसम्पत् से युक्त होता हुआ] यह 'होता' जबतक 'वौषट्' निगद का उच्चारण न करले तबतक अन्य कुछ अप्रस्तुत न बोले। [होता के मुख से वौषट् सुनने के साथ ही] वषट्कार के द्वारा आहवनीयाग्निलक्षणा योनि में उस [निषक्त सक्रिय] हविर्द्रव्यरूप रेत की आहुति दे देता है। अग्नि निश्चयेन यज्ञ की योनि है। इसी में [रेतोभूत हवि प्रदान से] यज्ञ [देवात्मलक्षण स्वर्गप्रापक यज्ञातिशय] उत्पन्न होता है। हविर्यज्ञ के सम्बन्ध में वाक्संयम की [ऋत्विग्गानुगता] यही [उक्त] व्यवस्था है। अब [प्रसङ्गोपात्त] सोमयाग में [होने वाली वाक्संयमव्यवस्था के सम्बन्ध में भी कह देते हैं] ॥[११]॥

(सोमयाग में) यह अध्वर्यु (सोमरस से परिपूर्ण ग्रहमय) ग्रह (सोमपात्र) का ग्रहण कर जबतक उद्गातालोग स्तोत्रपात्रलक्षण उपाकरणकर्म्म न करलें तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोलें। (ग्रहपात्र-ग्रहणानन्तर उद्गाताओं के प्रति अध्वर्यु 'उपावर्त्तध्वम्' (समीप लौट आइए) इस वाक्योच्चारणमात्र से यज्ञसम्पत् उद्गाताओं के लिए समर्पित कर देता है। [फलस्वरूप उद्गातालोग यज्ञसम्पत् से युक्त होजाते हैं]) ॥ [१२] ॥

(अध्वर्युकृत 'उपावर्तध्वम्' निगद से यज्ञसम्पत् से युक्त होजानेवाले) ये उद्गाता लोग जबतक (अपनी स्तोत्रियाओं में से) अन्तिम स्तोत्रिया का उद्गान न करलें, तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोलें। (स्तोत्रिया की समाप्त्यनन्तर उद्गातालोग अन्त में होता को लक्ष्य बनाकर–'एषोत्तमा यह अन्तिम स्तोत्रिया है—इस निगद का उच्चारण करते हैं। श्रुति कहती है कि) उद्गातालोग) 'एषोत्तमा' इस उच्चारण से ही होता के लिए यज्ञसम्पत् समर्पित कर देते हैं—(फलस्वरूप होता भी यज्ञसम्पत् से युक्त होजाता है) ॥ (१३) ॥

(उद्गातृकर्तृक स्तोत्रियोद्गानकर्म्म की अन्तिम स्तोत्रिया से सम्बन्ध रखने वाले 'एषोत्तमा' इस निगद से यज्ञसंपत् से युक्त होजाने वाला) यह होता जबतक यह वौषट् रूप से वषट्कार न करले, तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोले। (होतृकर्तृक वषट्कारानन्तर वषट्कार के साथ ही) अध्वर्यु वषट्कार के द्वारा आहवनीयाग्निलक्षण योनि में उस (नियत 'ग्रह' नामक सोमरूप) रस की आहुति दे देता है। अग्नि निश्चयेन यज्ञ की योनि है। इसी में (रेतोभूता सोमाहुति से) यज्ञ (यज्ञातिशय, जिस के आकर्षण से यजमान मानुषात्मक ऐहलौकिक आयुर्भोगानन्तर त्रिणाचि-केतस्वर्ग में प्रतिष्ठित होगा) उत्पन्न होता है। (सोमयाग के सम्बन्ध में वाक्संयमकर्म्म की यही प्रासङ्गिकी मीमांसा है) ॥(१४)॥

(आश्रावण प्रत्याश्रावण–निगदकर्म्म में यदि ऋत्विक् लोग अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण करें तो क्या अनिष्ट हो? इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि) यदि यह ऋत्विक् अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण कर देगा तो (यह परम्परया) जिस यज्ञसम्पत् को प्राप्त करता है (अप्र-स्तुत वागुच्चारण से उस यज्ञसन्तान का विच्छेदक बनता हुआ यह होता) उसीप्रकार यजमान को यज्ञसम्पत् से पृथक् कर देगा जैसे कि (स्वल्पपात्रों से बृहत्पात्र को परिपूर्ण करने वाले व्यक्ति असावधानी से) उस पूर्णपात्र को रिक्त कर देते हैं (रख देते हैं)। (तात्पर्य्य–लौकिक कर्म्म जैसे अन्यवृत्ति से अपूर्ण रह जाता है, एवमेव अप्रस्तुत वागुच्चारण से यज्ञकर्म्म स्वसन्तानधारा खोता हुआ अपूर्ण रह जायगा एवं यही अप्रस्तुत वागुच्चारण मे महान् अनिष्ट होगा)। (ठीक इसके विप-रीत) जिस यजमान के यज्ञ के [आश्रावण–प्रत्याश्रावण–निगदकर्म्म में] ऋत्विक् लोग [अप्रस्तुतवाक् का संयम करते हुए] परस्पर एक दूसरे के प्रति यज्ञसम्पत् समर्पित करते हुए निगदकर्म्म का अनु गमन करते हैं, उस कर्म्म में सभी कुछ [यज्ञसम्पत्तियाँ] सम्पन्न होजाती हैं इस सावधानी से कोई भी ऋत्विक् अपने लक्ष्य से च्युत नहीं होता। इसलिए [ऋत्विजों को चाहिए कि] वे इसप्रकार [विहित नियमानुसार] ही [यज्ञतिकर्त्तव्यता पूरी करते हुए] यज्ञ को पुष्ट [परिपूर्ण] करें ॥ [१५] ॥

[प्रस्तुत निगद कर्म में पाँच व्याहृतियाँ होती हैं। इस पञ्चसंख्या की मौलिक उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है]—[इस आश्रावण-प्रत्याश्रावण-कर्म में] निश्चयेन ये [निम्न लिखित] पाँच व्याहृतियाँ होती हैं—'ओ श्रावय'—'अस्तु श्रौषट्'—'यज'—'ये यजामहे'—'वौषट्'।

[प्राकृतिक सम्वत्सरयज्ञ, सम्वत्सरयज्ञाधारेण वितायमान प्राकृतिक पार्थिव यज्ञ ये दोनों] यज्ञ पञ्चावयव हैं, [यज्ञ से उत्पन्न] पशु [भी] पञ्चावयव हैं, [प्राकृतिक] सम्वत्सर [यज्ञ] की [भी] पाँच [ही] ऋतुएँ हैं। यही [पञ्चावयवत्व ही] इस यज्ञ की एक सीमित [प्राकृतिक] सम्पत् है। [इसी प्राकृतिक सम्पत्-संग्रह के लिए यहाँ पाँच व्याहृतियाँ विहित हैं] ॥[१६]॥

इन पाँचों व्याहृतियों के अक्षर १७ होते हैं। इस सप्तदश संख्या की उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है कि, उन पाँच व्याहृतियों के (ओ श्रा व-य अ-स्तु-श्रौ-षट्-य-ज-ये-य-जा-म हे वौ-षट्-इस क्रम से) सत्रह अक्षर हैं। प्रजापति निश्चयेन सत्रह [संख्या से समतुलित सप्तदशावयव] है। प्रजापति [ही] यज्ञ है। यह [भी] इस यज्ञ की एक [प्राकृतिक] सीमा है यह [भी इस यज्ञ की] सम्पत् है। [इसप्रकार पञ्चव्याहृतियों के सप्तदश अक्षरों से सप्तदश-लक्षणा प्राजापत्य-सम्पत् भी प्राप्त होजाती है] ॥ [१७] ॥

(इन पाँच प्राकृतिक व्याहृतियों से प्राकृतिक साम्वत्सरिक-प्राणदेवताओं के द्वारा वृष्टिकर्म भी सञ्चालित है। फलतः इस वैध मानुष यज्ञ में भी यदि यजमान वृष्टिकामना रखता है तो उस की एक विशेष-पद्धति के अनुगमन से यह कामना भी पूरी होसकती है। इसी प्राकृतिक विशेष-पद्धति का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है)—(प्राणात्मक) देवदेवताओं ने 'ओश्रावय' इस व्याहृति से (वृष्टिप्रवर्त्तक) 'पुरोवात (पुरवाई हवा—मानसून)' उत्पन्न की। 'अस्तु श्रौषट्' से (आकाश) बादलों से व्याप्त कर दिया। 'यज' इस व्याहृति से बिजली उत्पन्न की। 'ये यजामहे' इस व्याहृति से 'कड़क' उत्पन्न की। एवं-'वौषट्' इस व्याहृति से पानी बरसा दिया। (इसप्रकार पाँच व्याहृतियों के समन्वय से वृष्टिकर्म पूरा कर दिया एवं करते रहते हैं ॥ [१८] ॥

यह यजमान यदि वृष्टि की कामना रखता हो वही यजमान फलान्तरसाधनभूता कारी आदि इष्टि से यजन करने वाला हो तो उसे [वृष्टिप्रकृतिभूता इस] दर्शपूर्णमासेष्टि से ही [ऋत्विजों से] यह कह देना चाहिए कि, मैं वृष्टि की इच्छा रखता हूँ। इस वृष्टिकर्म में उस यजमान को 'अध्वर्यु' से तो यह कहना चाहिए कि, तुम अपने मानस संकल्प से पुरोवात, और विद्युत्, का ध्यान करो। 'आग्नीध्र' नामक ऋत्विक् से यह कहना चाहिए कि, तुम मन

से बद्दलों का ध्यान करो। 'होता' नामक ऋत्विक् से यह कहना चाहिए कि, तुम स्तनयित्नु, और पानी का ध्यान करो। 'ब्रह्मा' नामक [ त्रैविद्य ] ऋत्विक् से यह कहना चाहिए कि, आप पुरोवातादि सब का मन से ध्यान कीजिए। अवश्य ही [ यजमान के ] उस यज्ञ में पानी बरसता है, जिस यज्ञ में (उक्त) ऋत्विक् अपने (उक्त संकल्पों के समन्वय से–पञ्चव्याहृतिलक्षण–यज्ञ में) एकमत्य होकर अनुष्ठान करते हैं ॥ [१६] ॥

अपने प्राकृतिक पार्थिव यज्ञ में प्राणदेवता पञ्चव्याहृत्यात्मक इसी प्रत्याश्रावण-कर्म्म से अपनी सम्पूर्ण यज्ञकामनाएँ विराड्गोरूपा इसी पृथिवी से दोहा करते हैं। इसी पक्ष ओर प्रासङ्गिक फल का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है कि ) 'ओश्रावय' इस व्याहृति से देव-देवताओंने विराट् (गोरूपधरा पृथिवी) का आह्वान किया। 'अस्तु श्रौषट्' इस व्याहृति से [ स्तनपानाय ] वत्स को पाश से मुक्त किया। 'यज' इस व्याहृति से वत्स को पृथक् किया। 'ये यजामहे' इस व्याहृति से [ दोहनार्थ ऊध-थन ] के समीप बैठ गए। एवं-'वौषट्' इस वषट्कारात्मिका व्याहृति से ही उस विराट् का दोहन कर लिया। यह पृथिवी ही निश्चयेन विराट् है। इसी का यह [ उक्त लक्षण ] दोह है। [जिसप्रकार प्राकृतिक प्राणदेवता इस विराट्-रूपधरा-गोरूपधरा-पृथिवी के दोहन से अपनी सम्पूर्ण कामनाएँ पूरी किया करते हैं ] उसीप्रकार यह विराड्गौ इस यजमान के लिए वे सम्पूर्ण कामनाएँ प्रदान कर देती है, जो विराड्गौ के एतल्लक्षण प्राकृतिक दोह का रहस्य जानता है ॥ [२०] ॥

## आश्रावण-प्रत्याश्रावण-निगद-समाप्त

—२—

## पाँचवें अध्याय में दूसरा, तथा चौथे प्रपाठक में तीसरा "स्रुग्ब्राह्मण" समाप्त

## मूलानुवाद-समाप्त

# सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह —

## १, २ — स्रुगापादन, तथा आश्रावणकर्म्म

प्रयाजकर्म्म की समाप्ति के अनन्तर 'होता' नामक ऋत्विक् अध्वर्य्यु और अग्नीध्र के असदेश में स्पर्श करता है। इस होतृकर्त्तृक सम्मर्शन [ स्पर्श ] कर्म्मानन्तर अध्वर्य्यु, और आग्नीध्र दोनों यथास्थान बैठ जाते हैं-जैसा कि— सम्मृष्टा उपविशत' (का० श्रौ० सू० ३।२।१४) इत्यादि सूत्र व्याख्यान में स्पष्ट कर दिया गया है। सूत्रानुगत इस पद्धति के अनन्तर क्रमप्राप्त 'स्रुगादापनकर्म्म' की इतिकर्त्तव्यता आरम्भ होती है। अन्यत्र जहाँ तूष्णीं बिना मन्त्रप्रयोग के स्रुगादापनकर्म्म होता है, यहाँ प्रकृत इष्टि में मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही स्रुगादापन विहित है। वरणकर्म्म से पूर्व होता 'अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रम्' इत्यादि मन्त्रलक्षण स्रुगादापननिगद का पाठ करता है। इधर होता मन्त्रपाठ आरम्भ करता है, उधर अध्वर्य्यु जुहू-उपभृत् नामक स्रुक् का ग्रहण करता है। यही समन्त्रक स्रुगादापनकर्म्म' है। होतृकर्त्तृक निगदमन्त्र के- अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रं वेत्तु प्रावित्रं साधु देवता—योऽग्नि होतारमवृथा घृतवतीमध्वर्य्यो स्रुचमास्यस्व देवयुवं विश्ववारामीडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्नमस्याम नमस्यान् यजाम यज्ञियान्' इस स्वरूप के उच्चारण में भी थोड़ी विशेषता है। आरम्भ से 'भद्रमाजनवृता' पर्य्यन्त तो होता उपांशु-मन्दस्वरपूर्वक-उच्चारण करता है। योऽग्निं० से आरम्भ कर यजाम यज्ञियान् पर्य्यन्त उच्चस्वर से उच्चारण करता है। जिस समय होता के मुख से घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व' उच्चरित होता है, उसी समय [ एतन्मन्त्रभागोच्चारणकाल में ही ] अध्वर्य्यु स्रुक् का ग्रहण करता है। होतृकर्त्तृक निगदपाठकाल में अध्वर्य्यु के द्वारा स्रुक्—ग्रहण ही 'स्रुगादापनकर्म्म' है यही निष्कर्ष है।

याज्ञिक प्रतिपादन करते हैं कि स्रुगादापनकर्म्म प्रयाजकर्म्म के समीप ही विहित है। अतएव मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही स्रुगादापनकर्म्म करना चाहिए। होता के द्वारा प्रयुक्त निगदमन्त्र का 'घृतवतीम्' भाग के उच्चरित होने पर अध्वर्य्यु जुहू-उपभृत् नामक स्रुचा का ग्रहण कर हविर्यो से पूर्व परिधियों से पश्चिममार्ग से श्रामपात्र से वेदि के दक्षिण पार्श्व में आकर—'प्रकृति' बतला माना गया है आकर ईशानाभिमुख खड़ा होजाता है। यहाँ खड़ा होकर यह—'ओ श्रावय' यह व्याहृति [ अग्नीध्र के प्रति ] बोलता है। प्रत्युत्तर में आग्नीध्र- अस्तु श्रौषट् इस व्याहृति का प्रयोग करता है। अनन्तर पुनः अध्वर्य्यु होता को लक्ष्य बना कर- समिधो यज इस व्याहृति का उच्चारण करता है। प्रत्युत्तर में होता—य यजामहे इस व्याहृति का उच्चारण करता है। सर्वान्त में अध्वर्य्यु जुहू को मार्जन बनाता हुआ 'श्रौषट्' इस वषट्कारात्मिका व्याहृति का

उच्चारण के साथ माथ जुहूस्थित आज्य में तृतीयांश की आहुति दे देता है। स्रुगादापन, तथा आश्रावण-प्रत्याश्रवण-कर्म की इसी इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

(१)—अग्निर्होतेति स्रुगादापन प्रयाजेषु, समिवे। (का० श्रौ० सु० ६।२।१३।)
(२)—घृतवतीमित्युक्ते स्रुचावादाय, अतिक्रम्य, आश्राव्य आह— समिधो यजे' ति। (का० श्रौ० सू० ३/२।१७।)

# इति—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह.

---

## वैज्ञानिक-विवेचना—

### १—स्रुगादापनकर्म्मोपपत्ति

(भाष्य) अध्वर्यु कृत वरणकर्म से वृत होता स्वस्त्ययनजप-कर्म्मानन्तर 'अग्निर्होता-वेत्त्वग्नेर्होत्रम्'- इत्यादि ब्राह्मणपठित स्रुगादापननिगद का पाठ करता है। वरणकर्म्म से वृत यह मनुष्यहोता अपने स्वाभाविक औत्पत्तिक-सहजसिद्ध-अनृतभाव से प्रज्ञापराध का सहज पात्र है। असावधानी कर बैठना मनुष्यत्वेन इसका स्वभाव है। यज्ञकर्म्म जैसा प्राकृतिक कर्म है जिसमें हाजानेवाली थोड़ी भी असावधानी यज्ञस्वरूप को विकृत कर देती है फलस्वरूप इष्टजनक भी यह यज्ञ अनिष्टजनक बन सकता है। इस अनिष्टजनकताप्रवर्त्तक मानुषदोष के निराकरण के लिए यह मनुष्यहोता अपने होत्रकर्म का उत्तरदायित्व मन्त्रशक्ति के द्वारा प्राकृतिक प्राणात्मक दिव्याग्निलक्षण दिव्यहोता को समर्पित करता हुआ उसे ही लक्ष्य बनाता हुआ कहता है कि— 'मैं इस यज्ञ का होता नहीं हूँ। होता ना दिव्याग्नि हैं। जो वास्तविक होता हैं वे ही अपने इस होत्रकर्म की इतिकर्त्तव्यता का ध्यान रक्खें। मुझसे जो असावधानी होगी वह उन्हीं की असावधानी मानी जायगी।

लौकिक कर्म्म हों अथवा वैदिक (शास्त्रीय) कर्म्म दोनों के लिए प्रेरणाबल हमें प्राकृतिक प्राण-देवताओं से ही मिलता है। होता है सबकुछ प्राणदेवताओं की प्रेरणा से ही हम करते सब कुछ है—प्राकृतिक बल—प्रेरणा से ही। परन्तु योगमाया के बन्धन से अहन्ताभिमान हमें होता रहता है। हम यह मान बैठते हैं कि हम ही सबकुछ कर रहे हैं जबकि तत्त्वतः—तृणस्य कुब्जीकरणेऽप्यशक्तः सिद्धान्तानुसार उन प्राकृतिक शक्तियों के आगे हमारी स्वतन्त्र-सत्ता का कुछ भी तो मूल्य नहीं है। 'येनापि देवेन हृदि स्थितेन यथानियुक्तोऽस्मि तथा करोमि' के अनुसार हृदयावच्छिन्न दिव्यप्राणशक्तिघन अन्तर्य्यामी की प्रेरणा से ही हमारा सम्पूर्ण कर्मकलाप सञ्चालित है। जो व्यक्ति अपने कर्मों में हृदयस्थ देवप्राणमूर्त्ति इस अन्तर्य्यामी को साक्षी बनाए रहता है निश्चयेन इस आध्यात्मिक भावनामात्र से उसका कर्म्म मानुषभाव से पृथक रहता हुआ सफल होजाता है। यही भारतीय भक्तिकाण्ड का सुप्रसिद्ध 'आत्मसमर्पण लक्षण 'भक्तियोग' है जिसके अनुगामी भक्त सदा निर्द्वन्द्व ही बने रहते हैं।

# सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह —

## १, २ — स्रुगापादन, तथा आश्रावणकर्म्म

प्रस्तरकर्म्म की समाप्ति के अनन्तर 'होता' नामक ऋत्विक् अध्वर्यु और आग्नीध्र के असदेश में स्पर्श करता है। इस होतृकर्त्तृक सम्मर्शन [ स्पर्श ] कर्म्मानन्तर अध्वर्यु और आग्नीध्र दोनों यथास्थान बैठ जाते हैं—जैसा कि—'सम्मृष्टा उपविशत' (का० श्रौ० सू० ३।२।१५) इत्यादि सूत्र व्याख्यान में स्पष्ट कर दिया गया है। सूत्रानुगत इस पद्धति के अनन्तर क्रमप्राप्त 'स्रुगादापनकर्म्म' की इतिकर्त्तव्यता आरम्भ होती है। अन्यत्र जहाँ तूष्णीं बिना मन्त्रप्रयोग के स्रुगादापनकर्म्म होता है, वहाँ प्रकृत इष्टि में मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही स्रुगादापन विहित है। वरणकर्म्म से वृत होता 'अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रम्' इत्यादि मन्त्रलक्षण स्रुगादापननिगद का पाठ करता है। इधर होता मन्त्रपाठ आरम्भ करता है उधर अध्वर्यु जुहू—उपभृत् नामक स्रुक् का ग्रहण करता है। यही समग्र 'स्रुगादापनकर्म्म' है। होतृकर्त्तृक निगदमन्त्र है—'अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रं वेतु प्रावित्रं साधु देवता—योऽग्नि होतारमवृथा घृतवतीमध्वर्यो स्रुचमास्यस्व देवयुवं विश्ववारामीडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्याश्रमस्याम नमस्यान् यजाम यज्ञियान्' इस स्रुक्म के उच्चारण में भी थोड़ी विशेषता है। आरम्भ से यजमानदेवता' पर्य्यन्त तो होता उपांशु-मन्दस्वरपूर्वक उच्चारण करता है। 'योऽग्नि०' से आरम्भ कर 'यजाम यज्ञियान्' पर्य्यन्त उच्चस्वर से उच्चारण करता है। जिस समय होता के मुख से 'घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व' उच्चरित होता है, उसी समय [ एतन्मन्त्रभागोच्चारणकाल में ही ] अध्वर्यु स्रुक् का ग्रहण करता है। होतृकर्तृक निगदपाठकाल में अध्वर्यु के द्वारा स्रुक्—ग्रहण ही 'स्रुगादापनकर्म्म' है, यही निष्कर्ष है।

भगवान् कात्यायन कहते हैं कि, स्रुगादापनकर्म्म प्रयाजकर्म्म के समीप ही विहित है। अतएव मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही स्रुगादापनकर्म्म करना चाहिए। होता के द्वारा प्रयुक्त निगदमन्त्र के 'घृतवतीम्' भाग के उच्चरित होने पर अध्वर्यु जुहू—उपभृत् नामक स्रुचों का ग्रहण कर इध्मियों से पूर्व परिधियों से पश्चिममार्ग से वामपाद से वेदि के दक्षिण पार्श्व में जोकि—'प्रउति' गदरा माना गया है जाकर ईशानाभिमुख खड़ा होजाता है। यहाँ खड़ा होकर यह— ओ श्रावय यह व्याहृति [ आग्नीध्र के प्रति ] बोलता है। प्रत्युत्तर में आग्नीध्र— अस्तु श्रौषट् इस व्याहृति का प्रयोग करता है। अनन्तर पुनः अध्वर्यु होता को लक्ष्य बना कर— समिधो यज इस व्याहृति का उच्चारण करता है। प्रत्युत्तर में होता— ये यजामहे इस व्याहृति का उच्चारण करता है। सर्वान्त में अध्वर्यु जुहू को माहभुज बनाता हुआ श्रौषट् इस वषट्कारमिश्र व्याहृति के

है। ग्रहण होता है दोनों का प्रेरणा मिलती है एक के ग्रहण की। यही–'असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा तत सत्य समीहते'* लक्षणा आहार्य्यारोपमूला प्रत्ययसम्बन्धता है जिसका गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत तृतीय खण्ड के द्विभागात्मक 'उपासनोपरखण्ड' के–'उपासनाभेदनिर्वचन' नामक प्रकरण में विस्तार से विश्लेषण हुआ है। इसी भावना को व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है– तस्मादेवमभिवेन्याह' ॥ २ ॥

मन्त्र का अगला भाग है—'देवयुवां विश्ववारम्'। अध्यात्मस्थित प्राणदेवताओं का आधिभौतिक तत्सम पदार्थों के माध्यम से आधिदैविक प्राणदेवताओं के साथ विशिष्टरूप अन्तर्य्याम सम्बन्ध करा देना ही यज्ञ का फलितार्थ है। होतृकृत निगदपाठ से प्राणाग्नि का यज्ञमण्डल में समावेश तो होगया है। परन्तु अभीतक इनका यजमान के आध्यात्मिक प्राणदेवताओं के साथ ग्रन्थि-बन्धन सम्बन्ध नहीं हुआ है। यह काम मध्यस्था आधिभौतिकी आ आहुति पूरा करती है। जुहू नामक स्रुक्पात्री भी आधिभौतिक पदार्थ है एवं आहुति के लिए जुहू में प्रतिष्ठित आज्यमात्रा भी आधिभौतिक ही है। इन दोनों पर यजमान की भूतात्मसत्ता प्रतिष्ठित है जिस विधानुगता आत्मसत्ता के लिए ही 'यावद्वित्तं तावदात्मा' –यह सिद्धान्त स्थापित हुआ है। निष्कर्षतः आज्यपूर्णा जुहू में यजमान के प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। उधर आहवनीय-कुण्डस्थ समिद्ध अग्नि में द्युलोक से आगत आधिदैविक प्राणाग्नि प्रतिष्ठित हैं। इनमें आज्याहुति होती है। परिणाम यह होता है कि, आज्यानुगत यजमान के प्राणदेवताओं का आज्याहुति के द्वारा आहवनीयस्थ प्राणाग्नि के साथ ग्रन्थिबन्धन होजाता है। इसप्रकार आज्यपूर्णा जुहू यजमान के आध्यात्मिक प्राणों का प्राकृतिक प्राणदेवताओं के साथ योग कराने वाली बन रही है। यही 'देवयुग' रूप पहिला धर्म्म है। 'यच्चमाकत् ( ३३ ) प्राणदेवताओं के द्वारा यह जुहू ( आज्य के सम्बन्ध से ) वरणीया है। सभी प्राणदेव इसकी इच्छा रखते हैं। देवप्रिया देवयुवा जुहू वास्तव में यज्ञकर्त्ताओं के लिए स्तुत्या है, प्रशंसनीया है। मन्त्रभाग के द्वारा जुहू के उक्त दोनों धर्म्मों का ही विश्लेषण हुआ है साथ ही उस की स्तुति एवं प्रशंसा हुई है। स्वतन्त्र चैतन्य का साक्षात्कार करने वाली ऋषिदृष्टि के लिए जुहू की स्तुति-प्रशंसा अवश्यमेव तत्त्वविज्ञान-सम्मत है।

मन्त्र का अगला भाग है– 'ईडामहे देवाँ ईडेन्यान् नमस्याम नमस्यान् यजाम यज्ञियान्'। ज्योतिर्म्मय तत्त्व ही 'देवता' है। यह ज्योतिर्भाग पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ इन तीन लोकों के भेद से तीन स्थानों में विभक्त होता हुआ विभिन्न तीन नाम रूप–गुण–कर्म्मों में परिणत होरहा है। तीनों में मूलतत्त्व द्युलोकस्थ सौरप्राणमूर्त्ति देवतत्त्व ही है। सौरज्योतिर्भाग ( प्रकाश ) सर्वप्रथम अन्तरिक्ष-लोकोपलक्षित सौम्य चान्द्रपिण्ड में भुक्त होता है। चान्द्रमसी ज्योति वस्तुगत्या भुक्ता सौरी ज्योति ही है। तृतीय स्थान पृथिवीलोक है। यहाँ आकर भूतभाग के आत्यन्तिक आवरण से सौरज्योति का स्वरूपोतिर्भाग तथा चान्द्रज्योति का परज्योतिर्भाग दोनों अभिभूत होजाते हैं। अतएव पार्थिव ज्योति केवल रूपज्योति' कहलाई है। रूपज्योति में [ पार्थिवी ज्योति में ] उस पार्थिव प्राणाग्नि का समावेश है जोकि–'वैश्वानर' नाम से

* उपाया शिक्षमाणानां बालानामुपलालना ।
असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा तत सत्य समीहते ॥
—भर्तृहरिः

प्रकृत में होता–'साधु ते० इत्यादि मन्त्र के द्वारा यजमान की कर्म्मनिष्ठा को ही प्रेरणाबल प्रदान कर रहा है। यजमान का आत्मविश्वास भी तो यज्ञ की सफलता के अन्यान्य कारणों में से एक अन्यतम कारण है। इसी भावना का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है— 'साधु ते यजमान देवता, यस्य तऽग्निर्होता' इत्येवैतदाह ।

मन्त्र का अगला भाग है– घृतवतीमध्वर्यो स्रुचमास्यस्व । यह वाक्य अध्वर्य्यु को लक्ष्य बना कर कहा जाता है। अग्नि के अनुग्रह–प्राप्ति का अर्थ है–अग्निदेवता का यज्ञलीला में प्रविष्ट होजाना । होत्र–कर्म्म को आप लक्ष्य बनायें यज्ञ को लक्ष्य बनायें यजमान ! अब तुम्हारा यह कार्य सफल हुआ समझो जहाँ अग्नि जैसे होता ने अनुग्रह कर दिया इस भावना को व्यक्त करने वाले निगदमन्त्रभाग से अवश्यमेव प्राणाग्नि यज्ञमण्डल में प्रविष्ट होजाते हैं। आगत अग्निदेव की परिचर्य्या उसी व्यवहारमर्य्यादा की भाँति आवश्यक है जैसेकि आगत सम्मान्य अतिथि का अर्घ्यदानादि से सम्मान किया करते हैं। अग्निदेव की परितृप्ति से सम्बन्ध रखने वाली आज्याहुति है। यह आहुतिकर्म्म अध्वर्य्यु से सम्बन्ध रखता है। अतएव अनुग्रह–प्राप्त्यनन्तर होता का यह भी आवश्यक कर्त्तव्य होजाता है कि, वह आगत सम्मान्य अतिथि के स्वागत से सम्बन्ध रखने वाले आज्याहुतिकर्म्म की ओर आहुतिप्रदाता अध्वर्य्यु का ध्यान आकर्षित कर दे। एकमात्र इसी अभिप्राय से 'अध्वर्यो ! आप घृतवती स्रुक् का ग्रहण करें' (क्योंकि आहुतिग्राहक अग्निदेव पधार आए हैं) यह प्रेरणात्मक मन्त्र भाग प्रयुक्त हुआ है जिसका तात्पर्य–'तदध्वर्य्युं प्रसौति' इस ब्राह्मणवचन से स्पष्ट हुआ है।

पद्धतिप्रकरण में यह कहा जाचुका है कि होता के मुख से 'घृतवतीम्' व्याहृति के उच्चरित होते ही अध्वर्य्यु जुहू उपभृत् नामक दोनों स्रुचों को आहुति के लिए हाथ में ले लेता है । ग्रहण होता है जुहू, उपभृत् दोनों का। परन्तु होता के द्वारा ग्रहण की प्रेरणा होती है–केवल एक (जुहू) स्रुक की ही। ऐसा क्यों ?। जब पद्धति में दोनों का ग्रहण विहित है तो मन्त्रभाग में भी 'घृतवत्यौ स्रुचौ' इत्यादि रूप से द्विवचन का ही प्रयोग होना चाहिए था। इसी विप्रतिपत्ति का निराकरण करती हुई श्रुति कहती है कि– (१)–निदानविद्या के अनुसार जुहू नामक स्रुक् यजमानस्थानीया है एवं उपभृत् नामक स्रुक् यजमान के शत्रु की प्रतिकृति है। इसके अतिरिक्त जुहू अत्ता की प्रतिकृति है तो उपभृत् आद्य (भोग्य) की। ऐसी स्थिति में यदि होता 'जुहूपभृतावास्यस्व' इत्यादि रूप से द्विवचन का प्रयोग करेगा तो यजमान का शत्रु यजमान के लिए प्रतिस्पर्द्धा करनेवाला बन जायगा। इसके अतिरिक्त भोग्य–सम्पत्ति भी भोक्ता यजमान के लिए प्रतिकूल बन जायगी।

भावनात्मिका यज्ञक्रियाओं का फलाफल एकमात्र भावना पर ही अवलम्बित है। एवं इन भावनाओं के मूलाधार उसीप्रकार आधिभौतिक कृत्रिम द्रव्य हैं जैसे कि उपासनाकाण्ड में उपास्य की प्राप्ति के लिए उपास्य के यत्किंचित् समधर्म्मों से समतुलित आधिभौतिक पदार्थों में आहार्य्यारोपविधा से उपास्य की कल्पना कर ली जाती है। इसी आहार्य्यारोपविधा के आधार पर उपभृत् को शत्रुभावना से एवं भोग्यभावना से युक्त समझा जाता है। जुहू को यजमान की भावना से तथा भोक्ता की भावना से युक्त मानलिया जाता है। उपभृत् को जुहू की तुलना में रखना शत्रु को समान बलशाली ही बनाना है भोग्य को प्रतिकूल ही बनाना है। यह भावना यजमान के लिए अनिष्टकर ही बनती है। अतः एकवचन का ही प्रयोग किया जाता

है। ग्रहण होता है दोनों का प्रेरणा मिलती है एक के ग्रहण की। यही– असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा तत सत्य समीहते'* लक्षणा आहार्य्यारोपमूला प्रत्ययाप्तमनता है जिसका गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत तृतीय खण्ड के 'म विभागात्मक 'उपासनोत्तरखण्ड' के–'उपासनाभेदनिर्वचन' नामक प्रकरण में विस्तार से विश्लेषण हुआ है। इसी भावना को व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है– तस्मादक्रमिवैन्याह' ॥ २ ॥

मन्त्र का अगला भाग है—'देवयुवां विश्ववारम्' । अध्यात्मस्थित प्राणदेवताओं का आधि-भौतिक तत्सम पदार्थों के माध्यम से आधिदैविक प्राणदेवताओं के साथ चितिलक्षण अन्तर्य्यामि सम्बन्ध करा देना ही यज्ञ का फलितार्थ है। होतृकृत निगदपाठ से प्राणाग्नि का यज्ञमण्डल में समावेश तो होगया है। परन्तु अभीतक इनका यजमान के आध्यात्मिक प्राणदेवताओं के साथ ग्रन्थि-बन्धन सम्बन्ध नहीं हुआ है। यह काम मध्यस्था आधिभौतिकी आज्याहुति पूरा करती है। जुहू नामक सुक्पात्री भी आधिभौतिक पदार्थ है, एवं आहुति के लिए जुहू में प्रतिष्ठित आज्यमात्रा भी आधिभौतिक ही है। इन दोनों पर यजमान की भूतात्मसत्ता आक्रान्त है जिस चिदानुगत आत्मसत्ता के लिए ही-'यावद्वित्त तावदात्मा' –यह सिद्धान्त स्थापित हुआ है। निष्कर्षतः आज्यपूर्णा जुहू में यजमान के प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। उधर आहवनीय–कुण्डस्थ समिद्ध अग्नि में द्युलोक से आगत आधिदैविक प्राणाग्नि प्रतिष्ठित हैं। इनमें आज्या-हुति होती है। परिणाम यह होता है कि, आज्यानुगत यजमान के प्राणदेवताओं का आज्याहुति के द्वारा आहव-नीयस्थ प्राणाग्नि के साथ ग्रन्थिबन्धन होजाता है। इसप्रकार आज्यपूर्णा जुहू यजमान के आध्यात्मिक प्राणों का प्राकृतिक प्राणदेवताओं के साथ योग कराने वाली बन रही है। यही 'देवयुवं' रूप पहिला धर्म्म है। यच्ययाक्त ( १३ ) प्राणदेवताओं के द्वारा यह जुहू ( आज्य के सम्बन्ध से ) वरणीया है। सभी प्राणदेव इसकी इच्छा रखते हैं। देवप्रिया देवयुवा जुहू वास्तव में यज्ञकर्त्ताओं के लिए स्तुत्या है, प्रशंसनीया है। मन्त्रभाग के द्वारा जुहू के उक्त दोनों धर्म्मों का ही विश्लेषण हुआ है साथ ही उस की स्तुति, एवं प्रशंसा हुई है। सर्वत्र चैतन्य का साक्षात्कार करने वाली ऋषिदृष्टि के लिए जुहू की स्तुति–प्रशंसा अवश्यमेव तत्त्व-विज्ञान–सम्मत है।

मन्त्र का अगला भाग है– 'इडामहे देवाँ ३॥ इडेन्याम् नमस्याम नमस्यान् यज्ञाम यज्ञि-यान्' । ज्योतिर्म्मय तत्त्व ही 'देवता' है। यह ज्योतिर्भाग पृथिवी अन्तरिक्ष द्यौ इन तीन लोकों के भेद से तीन स्थानों में विभक्त होता हुआ विभिन्न तीन नाम रूप–गुण–कर्म्मों में परिणत होरहा है। तीनों में मूलतत्त्व द्युलोकस्थ सौरप्राणमूर्त्ति देवतत्त्व ही है। सौरज्योतिर्भाग ( प्रकाश ) सर्वप्रथम अन्तरिक्ष–लोकोपलक्षित सौम्य चान्द्रपिण्ड में युक्त होता है। चान्द्रमसी ज्योति वस्तुगत्या प्रयुक्त सौरी ज्योति ही है। तृतीय स्थान पृथिवी-लोक है। यहाँ आकर भूतभाग के आत्यन्तिक आवरण से सौरज्योति का स्वयोतिर्भाग तथा चान्द्र-ज्योति का परज्योतिर्भाग दोनों अभिभूत होजाते हैं। अतएव पार्थिव ज्योति केवल रूपज्योति' कहलाई है। रूपज्योति में [ पार्थिवी ज्योति में ] उस पार्थिव प्राणाग्नि का समावेश है जोकि- वैश्वानर' नाम से

* उपाया शिक्षमाणानां बालानामुपलालना ।
असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा तत सत्य समीहते ॥
—भर्तृहरिः

प्रसिद्ध है जिसे कि यजुः-संहिताने 'विराट्पुरुष' कहा है। एवं जिस से कि 'पुरुष-अश्व-गौ-अवि-अज-इन पाँच यज्ञिय पशुओं का स्वरूप निर्माण हुआ है' जो कि पुरुष (मनुष्य) पशु में अपनी पूर्ण मात्रा से विकसित है। यही वैश्वानराग्नि मूलाभिमत से अभ्यस्त है, मृण्मयाया है। अतएव 'कृष्णोऽस्याखरेष्ठ' इत्यादि रूप से इस पार्थिव अग्नि को 'कृष्णमृग' नाम से व्यवहृत किया जाता है।

उक्त कृष्णमृगाग्नि की सहयोगिनी रूपज्योति, दूसरे शब्दों में पार्थिवप्राणाग्नियुक्त दिव्यप्राणज्योतिर्भाग ही पार्थिवदेवता हैं। आन्तरिक्ष्य चान्द्रसोमावच्छिन्न विशुद्ध ज्योतिर्मय भाग आन्तरिक्ष्य देवता हैं। एवं और मघवलस्य (सम्वत्सरमयवलस्य) सावित्राग्नियुक्त ज्योतिर्भाग दिव्य देवता हैं। दिव्यदेवताओं से यज्ञ-तपो दान-लक्षणा विद्यासमुच्चित् प्रवृत्तिकर्म्म का स्वरूप सम्पन्न होता है। आन्तरिक्ष्य चान्द्रदेवताओं से इष्ट-आपूर्त्त-दत्त-लक्षण विद्यानिरपेक्ष सत्कर्म्म का स्वरूप निष्पन्न होता है। एवं पार्थिव देवताओं से लौकिक-व्यवहारिक-यथाप्राप्त कर्म्मों की प्रवृत्ति होती है। पार्थिव ज्योतिर्भाग मानवसर्ग की आन्तरिक्ष्य चान्द्रज्योतिर्भाग पितृसर्ग की एवं दिव्य ज्योतिर्भाग देवसर्ग की मूलप्रतिष्ठा है। मनुष्य पितर, देव तीन प्रजा हैं, रूप-पर-स्व-तीन ज्योतियाँ हैं, एवं पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ-तीन लोक हैं।

इसप्रकार एक ही दिव्यज्योति त्रि प्रजासर्ग त्रिज्योति सर्ग त्रिलोकसगरूप में परिणत हो रही है। द्युलोकावच्छिन्न देवता यज्ञिय हैं, अन्तरिक्षलोकावच्छिन्न पितर नमस्य हैं एवं पार्थिवलोकावच्छिन्न मनुष्य ईडन्य हैं। द्युलोकस्य देवता न तो केवल स्तुति प्रशंसा से ही अनुग्रह करते न केवल नमस्कार से ही उन्हें (सम्प्रदायिक भक्तिमार्ग की भाँति) तुष्ट किया जासकता। अपितु तत्त्वाधार पर प्रतिष्ठित वैध-यज्ञ-पद्धिा से आहुति के द्वारा ही उन्हें प्रसन्न किया जासकता है। दिव्यप्राणदेवताओं का आध्यात्मिक प्राणदेवताओं से सम्बन्ध होजाने से दिव्यप्राणशक्तियों की प्राप्ति होजाती है। यही उनका अनुग्रह है। यह अनुग्रह केवल स्तुति-नमस्कार से नहीं मिल सकता। अपितु इसके लिए तो यज्ञकर्म्म का ही अनुगमन करना अनिवार्य होगा। अतएव इन दिव्य देवताओं को हम 'यज्ञिय' कह सकते हैं।

वाङ्मय आन्तरिक्ष्य पितर-'पितरो वाक्यमिच्छन्ति' के अनुसार केवल नमस्कार से भी तुष्ट किए जासकते हैं। अतएव इन्हें 'नमस्य' कहा जासकता है। वाग्विकृतिरूप भूतमय मनुष्य केवल नमस्कार से ही प्रसन्न नहीं होते। अपितु इन्हें प्रसन्न करने का अन्यतम साधन है-'स्तुति'। तत्प्रशंसा से कराभ्यापन से लोकैषणा के कीर्त्तन से धीर से धीर मनुष्य के अन्तर्जगत् को भी स्खलित किया जासकता है। अतएव इन्हें 'ईडेन्य' कहा जासकता है। प्रकृत यज्ञकर्म्म में हमें यजनीय यज्ञिय देवताओं के अतिरिक्त पितरों की भी सहानुभूति अपेक्षित है उन ऋत्विक् दर्शक मनुष्यों का सहयोग भी अपेक्षित है जिनके अन्न-पान सहयोग से यज्ञिमदेवताओं का यजनकर्म्म साङ्गोपाङ्ग पूर्ण होगा। इसी त्रिविध प्राकृतिक प्रजावर्ग के अनुग्रह-प्राप्त करने के लिये-'इडामहे ईडन्याम्' इत्यादि मन्त्रप्रयोग विहित है।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | पृथिवी | अग्निः | रूपज्योति | मनुष्याः | ईडेन्याः | तान्–ईडामहे |
| २ | अन्तरिक्ष | सोम | परज्योति | पितरः | नमस्या | तान्–नमस्याम |
| ३ | द्यौ | इन्द्रः | स्वज्योतिः | देवा | यज्ञिया | तान्–यजामः |

दूसरी दृष्टि से देवत्रयी का समन्वय कीजिए। उपासनाकाण्ड से सम्बन्ध रखने वाले आधिदैविक सगुण इष्टदेवता [ अग्नि विष्णु, इन्द्र आदि अधिष्ठाता देवता ], एवं माता पिता आचार्य्य, ये तीन आधिभौतिक सगुण पूज्य मनुष्य देवता, ईडेन्यवर्ग से सम्बन्ध रखते हैं। उपास्यदेवता स्तुतिभावात्मक आत्मसमर्पण से तुष्ट होजाते हैं इसी कारण से इन्हें 'ईडेन्य' कहा जासकता है। माता–पिता–आचार्य्य, इन तीन से भिन्न ज्येष्ठ भ्राता, समाज के शिष्ट पुरुष, सम्मान्य विद्वान् इत्यादि पूज्य वर्ग नमस्कारमात्र से तुष्ट किए जासकते हैं। अतएव इन्हें 'नमस्य' कहा जासकता है। आधिदैविक विवर्त में स्वेष्टदेवता से भिन्न देववर्ग नमस्य माना जासकता है। तीसरा विभाग यज्ञिय देवताओं का है, जो कि अधिभूत–अधिदैवत, उभयत्र समान हैं। गृह छन्द आदि अयोनाधात्मक देवपशु [ देववाहन ] लक्षण देवताओं का भी यज्ञिय–विभाग में ही अन्तर्भाव है। तीनों श्रेणियों का ही प्रकृत में येन-केन-रूपेण अनुग्रह अपेक्षित है। अत: तीनों का संस्मरण आवश्यक मान लिया गया है॥ ॥

यजनीय देवताओं से सम्बन्ध रखने वाला यज्ञ एक वैसा महत्वपूर्ण साधन है, जिसके अनुगमन से त्रैलोक्य की चर–अचर–सम्पत्ति प्राप्त की जासकती है। त्रैलोक्य में जो कुछ यज्ञिय पदार्थ हैं, उन सब का यज्ञकर्त्ता के साथ भोग्यत्वेन सम्बन्ध होजाता है। जो पदार्थ किंवा जो प्राणी यज्ञ के दिव्यभाग में भाग नहीं लेते अथवा यो प्रकृत्या जिनके स्वरूप–निर्म्माण में दिव्ययज्ञमात्रा का सहयोग नहीं होता वे पदार्थ और वे प्राणी अपने स्वरूप से भी मुकुलित [ कुरिशून्य ] रह जाते हैं साथ ही यज्ञ में अन्वाभक्त प्रजा के व्यवहारों में भी उनका विशेष उपयोग नहीं होता। मनुष्य यदि यज्ञिय है, तो किंपुरुष अयज्ञिय है। एवमेव अश्व गौ अवि अज चारों यज्ञियपशुओं के अनुकूल क्रमशः गौर, गवय उष्ट्र, शरभ ये चार अयज्ञिय प्रजा हैं। एवमेव यक्षा, वरण चेरपादा यह प्रजात्रयी भी–'प्रजा ह तिस्रो अत्यायमियु' के अनुसार परामृत है यहां उन्वायक्त है। मापादि ओषधियाँ अयज्ञिय हैं। इन अयज्ञिय, अतएव परामृत पदार्थों के अतिरिक्त जितने भी स्थिर–चर यज्ञिय पदार्थ हैं उक्त सर्गत्रयी से उन सब का ग्रहण होजाता है। इसप्रकार ईडेन्य मानवसर्ग से अश्वादि यज्ञिय पशुओं का यज्ञिय देवसर्ग से कपिञ्जलादि पक्षियों का व्रीहि, यवादि ओषधियों का पलाश अश्वत्थादि वनस्पतियों का और और भी जितने यज्ञिय पदार्थ बच रहते हैं उन सब का ग्रहण होजाता है। इसप्रकार–'जायमानो वै जायते सर्वाभ्यो एताभ्यो एव देवताभ्यः' निगमानुसार यच यावत् यज्ञिय पदार्थों का यज्ञ से ग्रहण होजाता है। फलतः यज्ञ का इहक्रमयुक्त सर्वात्मना चरितार्थ होजाता

है । यही यज्ञ का वह महतोमहीयान् सोत्तम कर्म्मतत्त्व है जिसे लक्ष्य बनाते हुए याज्ञिक लोग इस में प्रवृत्त हुआ करते हैं । जिन्होंनें यज्ञ का अनुगमन किया, उन्हें सब कुछ मिल भी गया साथ ही उन का पराभव भी नहीं हुआ । जिन्होंनें यज्ञ का तिरस्कार किया उनकी सत्ता ही उच्छिन्न होगई ॥ ४ ॥

यज्ञपद्धति में विहित प्रत्येक आधिभौतिक कर्म्म से यजमान के मानुषात्मा में कोई न कोई यज्ञातिशय उत्पन्न किया जाता है । यज्ञकर्म्मसमष्टि से वह यज्ञातिशय सर्वाङ्गीण बनता हुआ यजमान के मानुषात्मा के साथ अन्तर्य्याम-सम्बन्ध करता हुआ उसे आधिदैविक फलानुगामी बनाता है । यही यज्ञातिशय 'दैवात्मा' कहलाता है जिस का स्वरूप-विश्लेषण पूर्वब्राह्मणों में अनेकधा होचुका है । तत्तत् कर्म्मविशेषों से इस यज्ञातिशय-लक्षण दैवात्मा में तत्तत्-शरीर हस्तपादादि अवयव ही स्थापित किए जाते हैं । प्रश्न होता है कि, नवव्याहृत्यात्मक इस स्रुगादापनकर्म्म से [ जिन नौ व्याहृतियों का मूलानुवाद में भी उल्लेख किया जाचुका है ] दैवात्मा में कौन से शरीरावयव स्थापित किए जाते हैं ? । ये कण्डिका इसी प्रश्न का समाधान कर रही है । हमारी अध्यात्मसंस्था के पाञ्चभौतिक शरीरभाग में ऊर्ध्व, अवाञ्च भेद से सौर-पार्थिव दो जाति के प्राण प्रतिष्ठित हैं । सौर प्राण का केन्द्र ब्रह्मरन्ध्र है, एवं पार्थिव अपान प्राण का केन्द्र ब्रह्मग्रन्थि है । ब्रह्मरन्ध्र में प्रतिष्ठित सौर प्राण उभयावस्थापन्न है । इससे अर्कस्प जो सात अवान्तर प्राण निकलते हैं वे ही 'साकञ्ज' [ साथ रहने वाले ] 'सप्तशीर्षण्य प्राण' कहलाए हैं । दो श्रोत्रप्राण दो चक्षुप्राण दो नासाप्राण एक मुखप्राण, इसप्रकार सातों में ६ प्राण तो यमजप्राण हैं, जोड़ले हैं, एवं सातवाँ मुखप्राण एकाकी है * ।
इसीप्रकार ब्रह्मग्रन्थि में प्रतिष्ठित पार्थिव अपानप्राण उक्थ है । इस से निकलने वाले अर्कात्मक प्राण दो भागों में विभक्त हैं । ये ही क्रमशः उपस्थप्राण गुदप्राण नामक अवाञ्चप्राण हैं — । सम्मिय दो के अवान्तर नौ प्राण होजाते हैं । स्रुगादापन-निगद में पठित नौ व्याहृतियों से निगदमन्त्रभागानुगता संख्या-सम्पत् के समतुलन से दैवात्मा में सप्तशीर्षण्य सौर प्राण एवं दो अवाञ्च पार्थिवप्राण इन नौ प्राणों का ही आधान होता है । क्यों नौ व्याहृतियाँ होती हैं ?, प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥ ५ ॥

## इति–स्रुगादापनकर्म्मोपपत्ति —

---

* साकञ्जानां सप्तथमाहुरेकजं षळिद्यमा ऋषयो देवजा इति ।
तेषामिष्टानि विहितानि धामशः स्थात्रे रेजन्ते विकृतानि रूपशः ॥
—ऋक् सं० १।१६४।१५,

— सप्तशीर्षण्या ( प्राणाः ), द्वाववाञ्चौ [ ऐ० ब्रा० १।१।५ ]

# २—आश्रावण प्रत्याश्रावण-कर्म्मोपपत्ति

होतृकर्तृक स्रुगादापनकर्म्म के अनन्तर अध्वर्यु, आग्नीध्र, होता, ब्रह्मा आदि ऋत्विजों के सह-योग से आश्रावण प्रत्याश्रावण-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता सम्पन्न होती है। एक वैज्ञानिकी आख्यायिका के द्वारा इसी कर्म्म की उपपत्ति का (६ ठी कण्डिका से) स्पष्टीकरण हुआ है। वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा-शरत्-हेमन्तशिशिर-(हेमन्तशिशिरयो समासेन) इन पाँच ऋतुओं का स्वरूप अग्नीषोमात्मक माना गया है। अग्नि और सोम के उद्ग्राम-निग्राम (चढाव-उतार) से ही पञ्चऋतु का स्वरूप सम्पन्न हुआ है। अग्नीषोममयी पाँचों ऋतुओं की समष्टि ही सम्वत्सर है, यही वह यज्ञ है जिसके द्वारा सूर्य्यकेन्द्रस्थ हिरण्यगर्भ-प्रजापति रोदसी-त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित चर-अचर-प्रजा का स्वरूप-निर्म्माण किया करते हैं। इस प्राजापत्या-अग्नीषोममयी यज्ञमात्रा का प्रजासर्ग में प्रतिक्षण विस्रंसन हुआ करता है। प्रजा के स्वरूप-निर्म्माण में साम्वत्सरिक अग्नि-सोम मात्राओं का उपादान-कारणता के सम्बन्ध से व्यय होना अनिवार्य्य है। यही व्ययभाव 'विस्रंसन' कहलाया है। इसी विस्रंसन को लक्ष्य में बनाकर यह कहा जासकता है कि 'सौरमण्डलस्थ दिव्यदेवताओं का अग्नीषोममय यज्ञ सौरमण्डल से अपक्रान्त होगया'। तात्पर्य्य, पार्थिव प्रजासर्ग के निर्म्माण के लिए सौर देवयज्ञ की अपक्रान्ति स्वाभाविक है।

यह यज्ञापक्रान्ति नियतापक्रान्ति, अनियतापक्रान्ति भेद से दो भागों में विभक्त मानी जासकती है। सौरसम्वत्सरमण्डलावच्छिन्न ज्योतिर्भाग ही अग्नीषोमात्मक यज्ञ है। प्रत्यक्षदृष्ट सौर प्रकाश ही इस यज्ञ का बाह्य शरीर है। दाहक अग्नि में शान्त पारमेष्ठ्य सोम आहुत होरहा है। इसी सोमाहुति-प्रक्रिया से इस उभयात्मक यज्ञ का स्वरूप सम्पन्न हुआ है। इसी यज्ञ से (सोमाहुति से) 'त्व ज्योतिषा वितमो ववर्थ' इत्यादि ऋग्वर्णनानुसार प्रकाश का जन्म हुआ है। प्रकाश में अग्नि सोम दोनों का समन्वय है, अतएव प्रकाश ही सौर-प्रकाश-मण्डल को यज्ञ कहा जासकता है। यह सौर ज्योतिर्भाग सर्वत्र (लोकालोक-पर्य्यन्त) व्याप्त रहता हुआ हमारे भूपिण्ड की ओर भी आरहा है। भूपिण्ड के विष्कम्भ (व्यास) की उभय परिधियों से सम्बन्ध रखने वाला सौर ज्योतिर्भाग ही प्रकृत में 'यज्ञ' शब्द से व्यवहृत हुआ है। भूपिण्ड की परिधि को काटकर यह यज्ञ (प्रकाश) भूपिण्ड से आगे निकल जाता है।

इसी सौर प्रकाश के विच्छेद से 'सैंहिकेय' नामक छायामय-तमोमय 'राहु' का जन्म हुआ है। भूपिण्ड की ओर सौरमण्डल से नियतरूप से आकर अपना नियताकार बनाने वाले यज्ञ की अपक्रान्ति ही नियतापक्रान्ति मानी जायगी। यज्ञ के इस नियतापक्रान्तरूप का ही नाम 'अश्वोदन' है जिससे किसी भी पार्थिव पदार्थ की उत्पत्ति सम्भव नहीं है। इसी नियतापक्रान्त यज्ञ से सम्वत्सर का स्वरूप निष्पन्न हुआ है जिसकी कि छान्दोग्यादि उपनिषदों में 'अश्व' रूप से स्तुति हुई है। सौर प्रकाश आता है भूपिण्ड से टकराकर पुनरावर्त्तित होजाता है [वापस लौट जाता है]। दूसरे शब्दों में—यज्ञ आता है भूपिण्ड से संसृष्ट होकर वापस लौट जाता है। वापस लौटे हुए प्रकाशलक्षण इस यज्ञ का आकार भूच्छाया [राहु] से ही समतुलित है। सूचीमुख राहु के आकार से समतुलित भूपृष्ठ से सूर्य्य पर्य्यन्त व्याप्त [वापस लौटकर व्याप्त होने वाला] सौर प्रकाश ही वह 'अश्व' है जिसका उषा मस्तक माना गया है। इस नियतापक्रान्ति से सम्बद्ध पुनर्गमन से सम्बन्ध रखने वाला यज्ञात्मक अश्व किंवा अश्वात्मक यज्ञ प्रकृत आख्यान में अभिप्रेत नहीं है। अपितु यहाँ अनियतापक्रान्ति से सम्बन्ध रखने वाले यज्ञ का ही ग्रहण हुआ है।

हेतु से वाक् को भी यज्ञ का मौलिक-स्वरूप मान लिया जाता है। यह विशेष ध्यातव्य है कि, प्राण बिना मनो-वाक् के नहीं रहता। उपरान्त वाक् से मन-प्राण-वाक्, तीनों का ग्रहण होजाता है, जैसाकि वाक्-शब्दनिर्वचन से सुप्रमाणित है। 'व च वच् से ही तो 'वाक्' शब्द निष्पन्न हुआ है। वकार' प्राण का एवं 'चकार' मन का वाचक है। वकार चकार (प्राण-मन) की स्वस्वरूपरक्षा के लिए कामना करने वाला तत्वविशेष ही 'अच्' सूचित हुआ है। इसप्रकार वाच् (वाक्) से तीनों का संग्रह होजाता है।

मनोगर्भित-प्राणात्मक यज्ञ अपने केवल मनोमय प्राणरूप से तबतक व्यापार करने में असमर्थ बना रहता है तबतक कि वह भूतमयी वाक् को भी अपनी सहचरी नहीं बना लेता है। भूत ही प्राणव्यापार का आलम्बन बनता है। भूताधारेणैव प्राण स्वबल के प्रयोग में समर्थ होता है। अतएव श्रुति ने मनोगर्भित प्राणात्मक यज्ञ का रेत (बलप्रयोगसाधन) भी वाक् को ही माना है एवं यज्ञस्वरूप भी वाक्मय ही माना है। यज्ञस्वरूपसम्पादिका वाक् में आधिभौतिक मर्त्यभाग आधिदैविक अमृतभाग दोनों का समावेश है। मर्त्यवाक् का आधार अमृतवाक् है। अमृतवाक् का ही वितान होता है। इसी वितान से भूपिण्ड भूलोक से द्युलोकपर्य्यन्त पृथ्वी से रथन्तरसाम पर्य्यन्त वितत होता है।

लौकिकी वाक् अमृतभागगर्भिता मर्त्या वाक् है। लौकिक-व्यवहार सञ्चालन इसी वाक् से होता है। अलौकिकी वाक् मर्त्यभागगर्भिता अमृतावाक् है। वैदिककर्मसञ्चालन इसी वाक् से होता है। मर्त्या वाक् से व्यञ्जनात्मिका अनुष्टुब्वाक् समतुलित है। अमृतवाक् से उदात्त-अनुदात्तादि स्वरात्मिका बृहती-वाक् समतुलित है। अतएव वैदिकी मन्त्रवाक् में तत्वानुगत स्वरों के अनुसार ही उदात्तादि स्वरों का सन्निवेश हुआ है। यह स्वरवाक् ही क्योंकि सामात्मिका बनती हुई यज्ञविधान का कारण बनती है इसलिए भी वाक् को ही यज्ञ कहना अन्वर्थ बनता है। वाक्तत्व के इसी यज्ञस्वरूपप्रतिष्ठात्मक भाव को लक्ष्य बनाकर श्रुति ने कहा है—'वाग्घि यज्ञः वाग्घ रेतः'।

देवाह्वानलक्षणा ओश्रावयेत्यादिस्वरूपा मन्त्रवाक् के द्वारा आज ऋत्विजों को अपकान्त यज्ञतत्व का सम्पादन करना है। प्राकृतिक संवत्सरयज्ञ के सभी अवयव माने गए हैं। 'अग्निर्वै यज्ञः' इस निगम-वचन के अनुसार सोमगर्भित अग्नि ही यज्ञ है जैसा कि पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। भूकेन्द्र से आरम्भकर भूमहिमा के १७ वें अहर्गणपर्य्यन्त यह यज्ञाग्नि व्याप्त है। सत्रहवाँ स्थान ही आहवनीयकुण्ड माना गया है। इसमें प्रतिष्ठित प्राणाग्नि में १७ से ३३ पर्य्यन्त व्याप्त रहने वाले सोम की आहुति होती है। यज्ञाग्नि प्रज्वलित होसकता है। प्रज्वलित होकर यह यज्ञाग्नि २१ वें अहर्गणपर्य्यन्त व्याप्त होजाता है। २१ पर्य्यन्त व्याप्त यज्ञाग्नि के ९, १५, २१-ये तीन विक्रम मान लिये जाते हैं।

त्रिवृत् (९) स्तोमात्मक प्रथम विक्रम पार्थिव है, पञ्चदश (१५) स्तोमात्मक द्वितीय विक्रम आन्तरिक्ष है एवं एकविंश (२१) स्तोमात्मक तृतीय विक्रम दिव्य है। यज्ञ ही विष्णु है। यही त्रिविक्रम विष्णु है। वक्तव्य यही है कि यज्ञाग्नि यद्यपि आहुति के सम्बन्ध से २१ पर्य्यन्त (सूर्य्य पर्य्यन्त क्योंकि—'एकविंशो वा इत आदित्यः' इत्यादि श्रुति के अनुसार सूर्य्यसत्ता भूपिण्ड से २१ वें अहर्गण पर ही मानी गई है) व्याप्त होजाता है तथापि इसका मौलिक स्वरूप १७ वें अहर्गण पर्य्यन्त ही व्याप्त माना गया है।

सप्तदशस्तोमावच्छिन्न यज्ञाग्नि के १७ अङ्गगण ही १७ अवयव हैं। ये १७ हीं वाक्मय अवयव बिना किसी विच्छेद के परस्पर एकरूपवत् सम्बद्ध हैं।

सप्तदशावयवों के अविच्छिन्न सन्तानभाव से सम्बद्ध यज्ञाग्नि का ही यहाँ समह अपेक्षित है। अतएव आवश्यक है कि, इतस्ततः दृष्टिपात न करते हुए अन्य अप्रस्तुत वाक् का प्रयोग न करते हुए केवल मन्त्र वाक्-लक्षण आश्रावण, प्रत्याश्रावण-कर्म्म का ही अवधानपूर्वक एक दूसरे के प्रति यज्ञमात्रा समर्पित करते हुए यज्ञ के १७ अवयवों का अविच्छिन्न रूप से सम्पादन किया जाय। अविच्छिन्न-सन्तान परम्परा से सम्बन्ध रखने वाला सप्तदशावयव दिव्ययज्ञ अविच्छिन्न भावात्मक सम्पादन—परम्परा से उसी—प्रकार परिपूर्ण—समृद्ध—सफल—बन जाता है, जैसे कि अविच्छिन्न सम्प्रदान से पूर्णपात्र जलपरिपूर्ण होजाता है।

भगवान् शङ्कर के लिए सतत् जलधारा प्रपदित है। इस कर्म्म को सतत अक्षुण्ण बनाए रखने के लिए शिवप्रतिमा के सान्निध्य में पार्श्व अथवा उर्ध्वप्रदेश में एक पाषाणमय जलकोश (हौज) बना दिया जाता है। सम्मिलित १०-५ व्यक्ति श्रद्धाभाव से उसे भर दिया करते हैं। दशों व्यक्ति कूप प्रदेश से जलकोश पर्यन्त नियमितरूप से खड़े होजाते हैं। एवं क्रमशः मृद्घटों को लक्ष्य में रखते हुए तन्मयता से जल भरना आरम्भ कर देते हैं। एक दूसरे को क्रमवार अविच्छिन्नरूप से घट सौंपता जाता है। जलकोश परिपूर्ण होजाता है। पारस्परिक अविच्छिन्न सम्प्रदान का यह एक लौकिक महत्त्वपूर्ण उदाहरण है। अथवा तो-'यथा पूर्णपात्रं परासिञ्चेत्' का यह तात्पर्य्य भी लगाया जासकता है कि, जलपूर्ण पात्र का निरर्थक प्रदेश में जैसे डालना है वैसे ही अप्रस्तुत वाक् से यज्ञ की परिपूर्णता नष्ट करनी है। सिद्ध कार्य्य को बिगाड़ देना, और आश्रावण प्रत्याश्रावण-कर्म्म में अप्रस्तुत वाणी का प्रयोग करना समतुलित है। तद्वत् ही यहाँ भी यज्ञकोश-परिपूरिका सप्तदशमात्राओं का अविच्छिन्नरूप से ही अनुगमन करना चाहिए, यही फलितार्थ है॥ ७॥

८,९,१०,११ इन चार कण्डिकाओं में उसी अविच्छिन्न-वाक्संयमानुगत-पारस्परिक सम्प्रदान-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण हुआ है। १२,१३,१४ इन तीन कण्डिकाओं में सोमयाग से सम्बन्ध रखने वाले वाक्संयम का प्रासङ्गिक निरूपण हुआ है। १५ वीं कण्डिका में उस दोष का विश्लेषण हुआ है, जो सम्प्रदानधाराविच्छेद से एवं अप्रस्तुत वाक्प्रयोग से हुआ करता है। असावधानी करने से जैसे घट-विनष्टि, पात्रभ्रष्टता, आदि दोषों के कारण जलकोश अपूर्ण रह जाता है एवमेव यदि पारस्परिक सम्प्रदान में ऋत्विक् लोग अन्यमनस्कता अन्य सामयिक वाक् का प्रयोग कर डालेंगे तो यज्ञ-सन्तान विच्छिन्न होजायगी। फलतः यज्ञस्वरूप न केवल साङ्गोपाङ्ग ही न बनेगा अपितु यजमान का महान् अनिष्ट भी होजायगा। अतएव इस अविच्छिन्ना—सम्प्रदानपरम्परा का सावधानी से ही अनुगमन करना चाहिए।

यह अवधानता केवल आश्रावण-प्रत्याश्रावण-कर्म्म के लिए ही आवश्यक हो, यह बात नहीं है। अपितु पुरुषार्थलक्षण यज्ञकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले और और भी जो कर्त्तव्यकर्म्म हैं उन सबका भी यथाविधि अनन्यमनस्कता से ही अनुगमन करना चाहिए। यज्ञेतिविधि से हमें हमारे लौकिक कर्मों के सम्बन्ध में भी श्रुति यही आदेश दे रही है कि, यदि हमें कोई काम करना है उसे सर्वात्मना सफल बना देना है, तो अनन्यभाव से उसी को लक्ष्य में रखना चाहिए। हम अपने प्रज्ञापराध से मनोराज्य की चञ्चलता के

हेतु से वाक् को भी यज्ञ का मौलिक-स्वरूप मान लिया जाता है। यह विशेष यहाँ है कि, प्राण बिना मनो–वाक् के नहीं रहता। उधर वाक् से मन–प्राण–वाक् तीनों का ग्रहण हो जाता है, जैसा कि वाक्–शब्दनिर्वचन से सुप्रमाणित है। 'उ' 'अ' 'च्' से ही तो 'वाक्' शब्द निष्पन्न हुआ है। उकार' प्राण का एवं 'अकार' मन का वाचक है। उकार अकार ( प्राण–मन ) की स्वस्वरूपरक्षा के लिए आगमन करने वाला तत्त्वविशेष ही 'अच्' सूचित हुआ है। इसप्रकार वाच् ( वाक् ) में तीनों का संग्रह हो जाता है।

मनोगर्भित–प्राणात्मक यज्ञ अपने केवल मनोमय भावरूप से तबतक व्यापार करने में असमर्थ बना रहता है तबतक कि वह भूतमयी वाक् को भी अपनी पत्नी नहीं बना लेता है। भूत ही प्राणव्यापार का आलम्बन बनता है। भूताधारेणैव प्राण स्वयज्ञ के प्रयोग में समर्थ होता है। अतएव श्रुति ने मनोगर्भित प्राणात्मक यज्ञ का रेत ( यज्ञप्रयोगस्थापन ) भी वाक् को ही माना है एवं यज्ञस्वरूप भी वाक्मय ही माना है। यज्ञस्वरूपसम्पादिका वाक् में आधिभौतिक मर्त्यभाग आधिदैविक अमृतभाग दोनों का समावेश है। मर्त्यावाक् का आधार अमृतावाक् है। अमृतवाक् का ही वितान होता है। इसी वितान से भूत्यक भूलोक से द्युलोकपर्यन्त, पृष्ठ से रथन्तरसाम पर्यन्त वितत होता है।

लौकिकी वाक् अमृतवाग्गर्भिता मर्त्या वाक् है। लौकिक–व्यवहार सञ्चालन इसी वाक् से होता है। अलौकिकी वाक् मर्त्यवाग्गर्भिता अमृतावाक् है। वैदिककर्मसञ्चालन इसी वाक् से होता है। मर्त्या वाक् से व्यञ्जनात्मिका अनुष्टुब्वाक् समतुलित है। अमृतवाक् से उदात्त–अनुदात्तादि स्वरात्मिका बृहतीवाक् समतुलित है। अतएव वैदिकी मन्त्रवाक् में तत्त्वानुगत स्वरों के अनुसार ही उदात्तादि स्वरों का सन्निवेश हुआ है। यह स्वरवाक् ही क्योंकि सामात्मिका बनती हुई यज्ञवितान का कारण बनती है इसलिए भी वाक् को ही यज्ञ कहना अन्वर्थ बनता है। वाक्तत्त्व के इसी यज्ञस्वरूपप्रतिष्ठात्मक भाव को लक्ष्य बनाकर श्रुति ने कहा है—'वाक्–हि यज्ञः यद्वा रेतः'।

देवाह्वानलक्षणा ओमावर्त्तेत्यादिस्वरूपा मन्त्रवाक् के द्वारा आज ऋत्विजों को अपमन्त्र यज्ञसम्पत् का सम्पादन करना है। प्राकृतिक संवत्सरयज्ञ के सात अवयव माने गये हैं। 'अग्निरु वै यज्ञः' इस निगम–वचन के अनुसार सोमगर्भित अग्नि ही यज्ञ है जैसा कि पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है। भूकेन्द्र से आरम्भकर भूमहिमा के १७ वें अहर्गणपर्यन्त यह यज्ञाग्नि व्याप्त है। उत्तरवर्ती स्थान ही आहवनीयकुण्ड माना गया है। इसमें प्रतिष्ठित प्राणाग्नि में १७ से ३३ पर्यन्त व्याप्त रहने वाले सोम की आहुति होती है। यज्ञाग्नि प्रज्वलित होसकता है। प्रज्वलित होकर यह यज्ञाग्नि २१ वें अहर्गणपर्यन्त व्याप्त होजाता है। २१ पर्यन्त व्याप्त यज्ञाग्नि के ९ १५ २१–ये तीन विक्रम मान लिये जाते हैं।

त्रिवृत् (९) स्तोमात्मक प्रथम विक्रम पार्थिव है, पञ्चदश (१५) स्तोमात्मक द्वितीय विक्रम आन्तरिक्ष है एवं एकविंश (२१) स्तोमात्मक तृतीय विक्रम दिव्य है। यज्ञ ही विष्णु है। यही त्रिविक्रम विष्णु है। वक्तव्य यही है कि यज्ञाग्नि यद्यपि आहुति के सम्बन्ध से २१ पर्यन्त ( सूर्य्य पर्यन्त, क्योंकि—'एकविंशो वा इष आदित्य' इत्यादि श्रुति के अनुसार सूर्य्यसत्ता भूपिण्ड से २१ वें अहर्गण पर ही मानी गई है ) व्याप्त होजाता है तथापि इसका मौलिक स्वरूप १७ वें अहर्गण पर्यन्त ही व्याप्त माना गया है।

पुरुषमा है । इस पञ्चावयव विश्वयज्ञ ( आधिभौतिकयज्ञ ) से समुत्पन्न अध्यात्मसंस्था के आत्मा, शरीर इन्द्रियवर्ग, ये तीन विवर्त हैं । आत्मा मूलाधार है, यही 'ब्रह्मसत्य है'। इसके अव्यक्त, महान्, विज्ञान, प्रज्ञान, भूतात्मा, ये पाँच ही विवर्त हैं । शरीर भूतसत्य है । इसके पृथिव्यादि पाँचों पर्व प्रसिद्ध ही हैं । इन्द्रियवर्ग देवसत्य है । इसके भी वाक्-प्राण-चक्षु-श्रोत्र मन, ये पाँच ही विवर्त्त हैं । इस प्रकार अधिदैवतयज्ञ, अधिभूतयज्ञ एवं उभययज्ञ से समन्न अध्यात्मयज्ञ के आत्मा-शरीर-इन्द्रिय तीनों विवर्त्त, सभी प्रकृत्या पाङ्क्त (पञ्चावयव) बने हुए हैं । प्रकृतिवद्विकृति कर्त्तव्या न्याय से इस वैध यज्ञ में भी यही प्राकृतिक-यज्ञपाङ्क्तता अभिमेत है । इस आध्यात्मिक दृष्टि से भी आश्रावण-प्रत्याश्रावण-कर्म्म में पाँच व्याहृतियों का प्रयोग करना अन्वर्य बन रहा है ।

(२) दूसरी दृष्टि से पाङ्क्तता का समन्वय कीजिए । प्रस्तुत यज्ञ सोमयाग का अङ्ग है । सोमयाग का स्तौम्य-त्रिलोकी से सम्बन्ध है । पार्थिव स्तौम्य-त्रिलोकी के त्रिवृत्, पञ्चदश, एकविंश, त्रिणव, त्रयस्त्रिंश [ ९-१५-२१ २७-३३ ] ये पाँच स्तोम माने गए हैं । पाँचों में क्रमशः अग्नि, वायु, आदित्य भास्वरसोम दिक्सोम ये पाँच देवता प्रतिष्ठित हैं । यहीं से क्रमशः वाक् (अग्नि), प्राण (वायु), चक्षु [ आदित्य ], मन [ भास्वरसोम ] श्रोत्र [ दिक्सोम ] इन पाँच आध्यात्मिक इन्द्रियदेवताओं का स्वरूप-निर्म्माण हुआ है । पाँचों स्तौम्य-देवताओं में आरम्भ के तीन देवता [अग्नि-वायु-आदित्य] अग्निप्रधान हैं । एक ही अग्नि की घन-तरल-विरल [ घन-तरल-विरल ] अवस्थाएँ क्रमशः अग्नि वायु आदित्य हैं । अन्त के दो देवताओं की [ दिक्सोम, भास्वरसोम की ] सोमता स्पष्ट ही है । फलतः पाँचों का अग्नि एवं सोम में पर्य्यवसान सिद्ध होजाता है । अग्निसोम का समन्वितरूप ही यज्ञ है । इसके एवंविध पाँच अवान्तर विवर्त्त हैं । इस पाङ्क्त सोमयाग के अङ्गभूत ( अतएव माक्सौमिक' नाम से प्रसिद्ध ) प्रकृत के इस 'इष्टियज्ञ' में भी अङ्गी सोमयाग के पाङ्क्तधर्म्म का समन्वय अपेक्षित होजाता है । एवं पञ्चव्याहृति के सम्बन्ध से वह अपेक्षा भी सफल होरही है ।

( ३ ) तीसरे दृष्टिकोण से समन्वय कीजिए । यज्ञ को पूर्व में वाङ्मय बतलाया गया है । वाङ्मय यज्ञ का रेत वाक्तत्त्व ही है । भूकेन्द्र से आरम्भ कर महिमा पर्य्यन्त इस वाग्रेत के अवान्तर ३३ विवर्त्त हो-जाते हैं जो कि-'त्रयस्त्रिंशत्तन्तवो ये वितत्निरे' इत्यादि मन्त्रवर्णानुसार तन्तुदेवता कहलाए हैं । इन ३३ अहर्गणात्मक तन्तुदेवताओं में ३ अहर्गणात्मक तीन देवता ( ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र ) हुए हैं । शेष ३० रह जाते हैं । इन के ६-६ के स्तूप से पाँच विभाग होजाते हैं । १३ वें का केन्द्र-अग्नीषोम का विभाजक १७ वाँ अहर्गण है । ये ही ५ विभाग हैं । इसप्रकार एक ही वाक् के गौरूप १००० विवर्तों के पहिले १-३ गौ के सङ्कलन से ३३ सूक्ष्म विभाग होते हैं, अन्त में ५ स्थूल विभाग मान लिए जाते हैं । यह उसी वाक्तत्त्व का पट्करण-लक्षण वषट्कार है ।

वाक् का पट्कार ही वषट्कार है । वषट्कारमयवस्तु ही वाक् का प्रातिस्विक स्वरूप है । इसका १३ वाँ अहर्गण ही अग्नीषोमात्मक पार्थिव यज्ञ की अन्तिम सीमा है । इस 'वौषट्' रूप वषट्कारयज्ञ (वाग्यज्ञ) की अन्तिम सीमा के ( १३ के ) गर्भ में क्रमशः २७-२१-१७-१५-९-ये पाँच पर्व प्रतिष्ठित हैं । छठा स्वयं ३३ वाँ है । यज्ञसम्पत् का इस ६ ठे वषट्कारपर्व से ही सम्बन्ध है जिस के गर्भ में पाँच पर्व प्रतिष्ठित हैं । यज्ञ के इन पाँचों पर्वों के संग्रह के लिए भी पाँच व्याहृतियों का ग्रहण अन्वर्थ बन रहा है ।

अनुग्रह से संकल्पित कर्म्म के साथ साथ ही अन्यान्य संकल्प भी किया करते हैं। यही वह अवधानदोष है जिसके कारण प्रथमसंकल्पित अनुगमनीय कर्म्म में अपेक्षित वागरेत ( बल ) नहीं रहने पाता। फलत: अधिकांश में हमें निराश ही होना पड़ता है। जो भाव एकबार लक्ष्य पर चढ़ा लिया पहिले अनन्यमनस्कता के साथ सबभावत् अप्रस्तुत भावों का परित्याग करते हुए—उसी में जुट जाना चाहिए। अन्यमनस्केदमूला साथ ही पारस्परिक—सम्भवानात्मक—सहयोगमूला ऐकमत्यगर्भात्मिका ( संविधाना ) ऐसी अनन्यमनस्कता ही कर्म्मसिद्धि का अन्यतमद्वार है जिसका—'एवमेव यज्ञो भर्त्तव्य इत्यादि आदेश से भिरलेपण हुआ है ॥ १८ ॥ ( ८६,१० ११ १२,१३,१४ १ )

आमावण—मत्याभावण—कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले निगदमन्त्र की पाँच व्याहृतियाँ हैं। वर्ण स्वर पद वाक्य, भेद से शब्दात्मिका वाक् के चार विवर्त्त मान गए हैं जैसाकि—'चत्वारि वाक् परिमिता पदानि* इत्यादि ऐतरेयश्रुति से प्रमाणित है। इन्हीं चारों वाग्विवर्तों के लिए वेद में क्रमश स्वर (वर्ण) अक्षर [ स्वर ] व्याहृति [ पद ] पुरुष [ वाक्य ] ये शब्द व्यवहृत हुए हैं। वैय्याकरण—सम्प्रदाय में जिसके लिए 'अखण्डवाक्यस्फोट' वाक्य व्यवहृत हुआ है वही वैदिक अव्यय पुरुष है। प्रत्येक वाक्य में वर्ण स्वर पद तीनों विवर्तों का समावेश रहता है। ऐसा कोई भी उच्चारण नहीं जिसे वाक्य न माना जासकता हो। ऐसा कोई भी वाक्य नहीं, जिसमें वर्ण—स्वर—पद का समन्वय न हो। यदि किसी व्यक्ति के 'क्या देवदत्त यहाँ है ? नहीं है -इस प्रश्नोत्तर में हम केवल 'न' इस एक अक्षर का प्रयोग करते हैं तो यहाँ भी पञ्चाक्षरवाक्य विद्यमान है। 'न' कार में भी वर्ण स्वर पद अन्तर्निगूढ़ हैं अतएव उनकी प्रतीति नहीं होती। प्रतीति हो रही है—उस चौथी वैखरी वाक् की ही जिसका हम प्रयोग किया करते हैं—'तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति'। चारों विवर्तों में 'पद' विवर्त्त ही व्याहृति है। प्रकृत निगदमन्त्र के क्योंकि पाँच पद हैं अतएव इन्हें व्याहृति' नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ बनता है यही वक्तव्य है।

दिव्य यज्ञ अग्निमय है एवं—'तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत्' ( शत १ ।५।१।१) इत्यादि श्रौत—सिद्धान्तानुसार यह अग्नितत्त्व वाङ्मय है। वाङ्मय अग्निलक्षण यज्ञ के स्वरूप—निर्माण के लिए पञ्चव्याहृत्यात्मक निगदमन्त्र का प्रयोग हुआ है। प्रश्न स्वाभाविक है कि उस प्राकृतिक वाङ्मय यज्ञ के स्वरूप—सम्पादन के लिए पञ्चव्याहृत्यात्मक ही वाङ्मय मन्त्र क्यों विहित हुआ ? । प्रश्न का अनेक दृष्टिकोणों से समन्वय किया जासकता है।

(१) पहिले आध्यात्मिकयज्ञ की दृष्टि से ही समन्वय कीजिए। अध्यात्मसंस्था की उत्पत्ति अधिदैव तद्गर्भित अधिभूत से हुई है। अधिदैवत—सम्बन्ध 'सर्वहुतयज्ञ ही सम्पूर्ण विश्व की मूलप्रतिष्ठा है। विश्वजनक यह यज्ञ प्रमाणः आप वाक्, अन्न अन्नाद भेद से पञ्चपर्वा है। पञ्चपर्वा इस आधिदैविक—यज्ञ से उत्पन्न आधर्मीविक विश्वयज्ञ के स्वयम्भू ( अपकाश ) परमेष्ठी ( वायु ) सूर्य [तेज] चन्द्रमा ( जल ) पृथिवी ये पाँच महापर्व हैं। इसप्रकार जनक सर्वहुत यज्ञवत् तज्जन्य विश्वयज्ञ की भी पञ्च पर्वता

---

*—चत्वारि वाक् परिमिता पदानि तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिणः।
गुहात्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति ॥
—ऐतरेयारण्यक

पुरुषमा है । इस पञ्चावयव विश्वयज्ञ ( आधिभौतिकयज्ञ ) से समुत्पन्न अध्यात्मसंस्था के आत्मा शरीर इन्द्रियवर्ग, ये तीन विवर्त हैं । आत्मा मूलाधार है, यही 'ब्रह्मसत्य' है। इसके अव्यक्त महान विज्ञान प्रज्ञान, भूतात्मा ये पाँच ही विवर्त हैं । शरीर भूतसत्य है । इसके पृथिव्यादि पाँचों पर्व प्रसिद्ध ही हैं । इन्द्रियवर्ग देवसत्य है । इसके भी वाक्–प्राण–चक्षु–श्रोत्र मन, ये पाँच ही विवर्त है । इस प्रकार अधिदैवतयज्ञ, अधिभूतयज्ञ, एवं उभययज्ञ से सम्पन्न अध्यात्मयज्ञ के आत्मा–शरीर–इन्द्रिय तीनों विवर्त, सभी प्रकृत्या पाङ्क्त (पञ्चावयव) बने हुए हैं । 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्त्तव्या' न्याय से इस वैध यज्ञ में भी यही प्राकृतिक–पञ्चपाङ्क्तता अभिप्रेत है । इस आध्यात्मिक दृष्टि से भी आश्रावण–प्रत्याश्रावण–कर्म्म में पाँच व्याहृतियों का प्रयोग करना अन्वर्थ बन रहा है ।

(२) दूसरी दृष्टि से पाङ्क्तता का समन्वय कीजिए । प्रस्तुत यज्ञ सोमयाग का अङ्ग है । सोमयाग का स्तौम्य-त्रिलोकी से सम्बन्ध है । पार्थिव स्तौम्य–त्रिलोकी के त्रिवृत्, पञ्चदश एकविंश, त्रिणव त्रयस्त्रिंश [ ९–१५–२१ २७–३३ ] ये पाँच स्तोम माने गए हैं । पांचों में क्रमशः अग्नि, वायु, आदित्य भास्वरसोम दिक्सोम ये पाँच देवता प्रतिष्ठित हैं। इन्हीं से क्रमशः वाक् (अग्नि), प्राण (वायु) चक्षु [ आदित्य ] मन [ भास्वरसोम ] श्रोत्र [ दिक्सोम ] इन पाँच आध्यात्मिक इन्द्रियदेवताओं का स्वरूप–निर्म्माण हुआ है । पाँचों स्तौम्य-देवताओं में आरम्भ के तीन देवता [अग्नि–वायु-आदित्य] अग्निप्रधान हैं । एक ही अग्नि की घन–तरल–विरल [ घन–तरल–विरल ] अवस्थाएँ क्रमशः अग्नि वायु, आदित्य हैं । अन्त के दो देवताओं की [ दिक्सोम, भास्वरसोम की ] सोमता स्पष्ट ही है। फलतः पाँचों का अग्नि एवं सोम में पर्य्यवसान सिद्ध होजाता है । अग्निसोम का समन्वितरूप ही यज्ञ है । इसके एवंविध पाँच अवान्तर विवर्त हैं । इस पाङ्क्त सोमयाग के अङ्गभूत ( अतएव 'प्राक्सौमिक' नाम से प्रसिद्ध ) प्रकृत के इस 'इष्टियज्ञ' में भी अङ्गी सोमयाग के पाङ्क्तधर्म्म का सम्बन्ध अपेक्षित होजाता है । एवं पञ्चव्याहृति के सम्बन्ध से वह अपेक्षा भी सफल होरही है ।

( ३ ) तीसरे दृष्टिकोण से समन्वय कीजिए । यज्ञ को पूर्व में वाङ्मय बतलाया गया है । वाङ्मय यज्ञ का रेत वाक्तत्त्व ही है । भकेन्द्र से आरम्भ कर महिमा पर्य्यन्त इस वाग्मेत के अवान्तर ३१ विवर्त हो-जाते हैं जो कि 'त्रयस्त्रिंशत्तन्तवो य वितत्निरे' इत्यादि मन्त्रवर्णानुसार तन्तुदेवता कहलाए हैं । इन ३३ अहर्गणात्मक तन्तुदेवताओं में ३ अहर्गणात्मक तीन देवता ( ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र ) हुए हैं । शेष ३ रह जाते हैं । इन के ६–६ के रूप से पाँच विभाग होजाते हैं । ३३ वों का केन्द्र–अग्निष्टोम का विभाजक २७ वाँ अहर्गण है । ये ही ६ विभाग हैं । इसप्रकार एक ही वाक् के गौरूप १००० विवर्तों के पहिले ३०–३ गौ के संकलन से ३३ सूक्ष्म विभाग होते हैं अन्त में ६ स्थूल विभाग मान लिए जाते हैं । यह उसी वाक्तत्त्व का पद्कारण–लक्षण वषट्कार है ।

वाक् का षट्कार ही वषट्कार है । वषट्कारमण्डल ही वाक् का प्रातिस्विक स्वरूप है । इसका ३३ वाँ अहर्गण ही अग्निष्टोमात्मक पार्थिव यज्ञ की अन्तिम सीमा है । इस 'वौषट्' रूप वषट्कारयज्ञ (वाग्यज्ञ) की अन्तिम सीमा के ( ३३ के ) गर्भ में क्रमशः २७–२१–१७–१५–९–ये पाँच पर्व प्रतिष्ठित हैं । छठा स्वयं ३३ वाँ है । यज्ञसम्पत् का इस ६ ठे वषट्कारपर्व से ही सम्बन्ध है जिस के गर्भ में पाँच पर्व प्रतिष्ठित हैं । यज्ञ के इन पाँचों पर्वों के संग्रह के लिए भी पाँच व्याहृतियों का ग्रहण अन्वर्थ बन रहा है ।

'ओ श्रावय' से त्रिवृत् ( ६ ) का, 'अस्तु श्रौषट्' से पञ्चदश ( १५ ) का, 'यज' से सप्तदश ( १७ ) का 'ये यजामहे' से एकविंश का वौषट् से सप्तविंश ( २७ ) का एवं समष्टिरूप ६ ठे वषट्कार लक्षण त्रयस्त्रिंश ( ३३ ) का ग्रहण होजाता है। इसप्रकार अनेक दृष्टियों से यज्ञ की पाङ्क्तता का समर्थन किया जासकता है। पाङ्क्त यज्ञ से उत्पन्न पशुसर्ग भी पुरुष अश्व, गौ अवि अज भेद से पाँच विवर्तों में ही विभक्त है। पाङ्क्तसोमयाग से सम्बन्ध रखने वाले सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप भी वसन्त ग्रीष्म, वर्षा शरत्, हेमन्त, भेद से पञ्चपर्वा ही बना हुआ है। अहोरात्र, पक्ष ऋतु अयन, सम्वत्सर भेद से भी सम्वत्सरयज्ञ की पाङ्क्तता स्पष्ट है। इसी पाङ्क्तता के आधार पर अग्निहोत्र ( अहोरात्र ) दर्शपूर्णमास ( पक्ष ) चातुर्मास्य ( ऋतु ) पशुबन्ध ( अयन ) महायाग ( सम्वत्सर ) इसप्रकार वैध मानुष यज्ञ के भी पाँच पर्व प्रतिष्ठित हैं। प्राकृतिक यज्ञ की इसी पाङ्क्त-सम्पत् की प्राप्ति के लिए प्रकृत कर्म्म सम्पादक निगम्मन्त्र में पाँच व्याहृतियों का समावेश हुआ है॥ १६॥

सर्वसाधक यज्ञ ही प्रजापति है। 'प्रजापतिस्त्वेवेदं सर्वं यदिदं किञ्च' इस नियम के अनुसार यज्ञात्मक प्रजापति ही अपने विश्वस्त भाग से सब कुछ बना हुआ है। इस प्रजापति के स्थिति भेद से अनिरुक्त, उद्गीथ सर्व ये तीन विवर्त होजाते हैं। पिण्ड और पिण्डमहिमा प्रत्येक वस्तु में ये दो मुख्य पर्व माने हैं। पिण्ड सूक्ष्म है, एवं पिण्डमहिमा ह्रस्व है। पिण्ड—केन्द्रावच्छिन्न तत्त्व अनिरुक्त प्रजापति है, महिमा—केन्द्रावच्छिन्न तत्त्व उद्गीथ प्रजापति है। एवं महिमामण्डल की रथन्तरसामात्मिका उक्थ नाम्नी अन्तिम परिधि से सम्बन्ध रखने वाला तत्त्व सर्वप्रजापति है। पिण्डाधारेण प्रतिष्ठित महिमामण्डल वही पूर्वपरिचित वषट्कारमण्डल है जिस के ३३ अहर्गण बतलाए गए हैं। यही यह भी स्पष्ट किया गया है कि १०—१० गौ का एक एक अहर्गण होता है। फलतः १ गौ के १ -१९ के नियम से ( ९०-९ में ही ) ३३ अहर्गण पूर्ण होजाते हैं १ गौ शेष रह जाती है। यही अन्तिम चौतीसवाँ सर्वप्राजापत्यस्थान माना गया है। इसी के लिए 'चतुस्त्रिंशः प्रजापतिः' कहा जाता है।

जिस कर्म्म में येन केन रूपेण ३४ संख्या का समावेश होजायगा वह कर्म्म संख्या-समतुलनमात्र से सर्वप्राजापत्य-सम्पत्ति से युक्त होजायगा। जिस कर्म्म में सप्तधा उपांशुयाग का समावेश होगा वहाँ तत्-सम अनिरुक्त हृत ( पिण्डकेन्द्रावच्छिन्न ) प्रजापति का अनुग्रह प्राप्त होजायगा। एवं जिस कर्म्म में सप्तदश ( १७ ) संख्या का समन्वय होगा वहाँ स्वत एव तत्-समतुलित 'उद्गीथप्रजापति' की अग्नियज्ञसम्पत् का ग्रहण होजायगा।

१३ अहर्गणात्मक महिमामण्डल का केन्द्र १७ वाँ अहर्गण है। यही सत्रहवाँ अहर्गण उस 'नवाहयज्ञ' की उपक्रमभूमि है जिसे पुराणपरिभाषानुसार 'श्वेतद्वीप निवासी सत्यनारायण विष्णु' कहा जाता है। १७ से आरम्भ कर २५ वें अहर्गण पर्यन्त ९ अहर्गणों की व्याप्ति से जो व्याप्तिमर्यादा अपूर्व यज्ञ प्रतिष्ठित है वही 'नवाहयज्ञ' कहलाता है। इस नवाहयज्ञ का केन्द्र २१ वाँ अहर्गण है। यही भगवान् सूर्यनारायण प्रतिष्ठित हैं। इन्हीं के सम्बन्ध से ये यज्ञात्मक विष्णु सत्यनारायण' कहलाए हैं जो पूर्वप्रतिपादित त्रिविक्रम विष्णु से पृथक् तत्त्व हैं। तदेतत् सत्यमसौ स आदित्य के अनुसार सूर्य सत्य की प्रतिमा है। आपोमय पारमेष्ठ्य समुद्र के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने के कारण येही 'नारायण' हैं। प्रतिमास की पूर्णिमा-तिथि में तत्सम उपासक यज्ञप्रक्रिया के द्वारा इसी तत्त्व को आत्मसात् किया करते हैं।

१७-२१-२५, ये तीन अहर्गण क्रमशः अग्निविष्टप्, विष्णुविष्टप्, इन्द्रविष्टप, कहलाए हैं। यही त्रिविष्टप्स्वर्ग है जिसका अन्यत्र विशदीकरण हुआ है। तीनों में से १७ वें का पार्थिव उस यज्ञविष्णु [त्रिविक्रम वामनविष्णु] से सम्बन्ध है जिसकी सम्पत् प्रकृत यज्ञ में अपेक्षित है। इसकी अन्तिम सीमा क्योंकि १७ वाँ अहर्गण है अतएव इसे-'सप्तदशो वै प्रजापतिः' इत्यादि रूप से 'सप्तदश' नाम से व्यवहृत किया जाता है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर सत्रहवें अहर्गण पर्यन्त व्याप्त १७ अवयवों से ही इस यज्ञप्रजापति का स्वरूप-निर्माण हुआ है। पाँच व्याहृतियों से यहाँ यह 'उद्गीथ' नामक सप्तदशप्रजापति यज्ञावयव है, यहाँ अहर्गणात्मक १७ अवयवों से यह सप्तदशावयव भी बन रहा है। यज्ञावयव, सप्तदशराशिरूप इसी यज्ञात्मा का व्याहृति के सप्तदश अक्षरों से संग्रह होजाता है। यही यज्ञव्याहृतिसमष्टि के १७ अक्षरों की मौलिक उपपत्ति है जिसका निम्न लिखित स्मार्तवचन भी स्पष्टीकरण कर रहा है—

चतुर्भिश्च———चतुर्भिश्च———द्वाभ्या—पञ्चभिरेव च।

१ २ ३ ४———१ २ ३ ४———१ २—१ २ ३ ४ ५

[ओ श्रा-व-य]——[अ-स्तु-श्रौ-षट्]———[य-ज]-[ये-य-जा-म-हे]

[१-२-३-४]——[५-६-७-८]———[९-१०]-[११ १२ १३-१४ १५]

१———२———३———४

हूयते च पुनर्द्वाभ्या— तस्मै यज्ञात्मने नमः॥

[१६-१७] उद्गीथप्रजापतये

[वौ-षट्]

१६-१७

# अत्र १७ कण्डिका—उपरता

## अथ—वृष्टिविज्ञानम्—

सप्तदशस्तोमात्मक आहवनीय-प्रदेश ही—जिसे हमने 'अग्निविष्टप्' कहा है—नाचिकेत आग्नेय स्वर्ग कहलाया है। सुप्रसिद्ध स्वर्ग्याग्नि का—जिसका नचिकेता के द्वारा प्रश्न हुआ है एवं यम के द्वारा इष्टकाचिति-रूप से समाधान हुआ है—इसी सप्तदशस्थान से सम्बन्ध है। प्रास्तौमिक पर्वयज्ञ—समष्टिलक्षणा सोमयाग से उत्पन्न स्वर्गप्रापक देवात्मा इसी सप्तदश स्थान में प्रतिष्ठित होता है। दूसरे शब्दों में दर्शपूर्णमासेष्ट्यनुगत सोमयागापर पर्य्यायक ज्योतिष्टोम से प्राप्तव्य स्वर्ग सप्तदशस्तोमावच्छिन्न यही नाचिकेत स्वर्ग है जिसके लिए कहा गया है—"दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत, ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत"। यज्ञावयवा मन्त्राक्षरात्मिका स्वर्ग्याग्निलक्षणा प्राजापत्यसम्पत्ति इस दृष्टिकोण से भी दैविक-सम्पत्ति मानी जासकती है जिस की आधिभौतिक शरीर के निधनानन्तर प्राप्ति होती है।

'ओ श्रावय' से त्रिवृत् ( ९ ) का, 'अस्तु श्रौषट्' से पञ्चदश ( १५ ) का 'यज' से सप्तदश ( १७ ) का, 'ये यजामहे' से एकविंश का 'वौषट्' से सप्तविंश ( २७ ) का एवं समष्टिरूप ६ ठे वषट्कार लक्षण त्रयस्त्रिंश ( ३३ ) का ग्रहण होजाता है। इसप्रकार अनेक दृष्टियों से यज्ञ की पाङ्क्तता का समर्थन किया जासकता है। पाङ्क्त यज्ञ से उत्पन्न पशुओं भी पुरुष अश्व गौ अवि अज भेद से पाँच विवर्त्तों में ही विभक्त है। पाङ्क्तसोमयाग से सम्बन्ध रखने वाले सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप भी वसन्त ग्रीष्म वर्षा शरत्, हेमन्त, भेद से पञ्चपर्वा ही बना हुआ है। अहोरात्र पक्ष ऋतु अयन सम्वत्सर भेद से भी सम्वत्सरयज्ञ की पाङ्क्तता स्पष्ट है। इसी पाङ्क्तता के आधार पर अग्निहोत्र ( अहोरात्र ) दर्शपूर्णमास ( पक्ष ) चातुर्म्मास्य ( ऋतु ), पशुबन्ध ( अयन ) महायाग ( सम्वत्सर ) इसप्रकार वैध मानुष यज्ञ के भी पाँच पर्व प्रतिष्ठित हैं। प्राकृतिक यज्ञ की इसी पाङ्क्त—सम्पत् की प्राप्ति के लिए महत्व कर्म्म सम्पादक निगदमन्त्र में पाँच व्याहृतियों का समावेश हुआ है ॥ १६ ॥

सर्वसाधक यज्ञ ही प्रजापति है। 'प्रजापतिस्त्वेवेदं सर्वं यदिदं किञ्च' इस निगम के अनुसार यज्ञात्मक प्रजापति ही अपने विस्तृत भाग से सब कुछ बना हुआ है। इस प्रजापति के स्थिति भेद से अनिरुक्त उद्गीथ सर्व, ये तीन विवर्त होजाते हैं। पिण्ड और पिण्डमहिमा प्रत्येक वस्तु में ये दो मुख्य पर्व माने हैं। पिण्ड सूक्ष्म है एवं पिण्डमहिमा दृश्य है। पिण्ड—केन्द्रावच्छिन्न तत्त्व अनिरुक्त प्रजापति है महिमा—केन्द्रावच्छिन्न तत्त्व उद्गीथ प्रजापति है। एवं महिमामण्डल की रथन्तरसामात्मिका सप्त नाम्नी अन्तिम परिधि से सम्बन्ध रखने वाला तत्त्व सर्वप्रजापति है। पिण्डाधारेण प्रतिष्ठित महिमा मण्डल वही पूर्वपरिचित षट्त्रिंशदक्षरमण्डल है जिस के ३२ अहर्गण बतलाए गए हैं। वहीं यह भी स्पष्ट किया गया है कि १०—१० गौ का एक एक अहर्गण होता है। फलत १ गौ के १—१० के विभाग से ( ३०-९ में ही ) ३३ अहर्गण पूर्ण होजाते हैं १ गौ शेष रह जाती है। यही अन्तिम चौंतीसवीं सर्वप्रजापत्यस्थान माना गया है। इसी के लिए 'चतुस्त्रिंश प्रजापति' कहा जाता है।

जिस कर्म्म में येन केन रूपेण ३४ संख्या का समावेश होजायगा वह कर्म्म संख्या—समतुलनमात्र से सर्वप्राजापत्य—सम्पत्ति से युक्त होजायगा। जिस कर्म्म में सर्वथा सर्वांशमात्र का समावेश होगा वहाँ तत्—सम अनिरुक्त हृत् ( पिण्डकेन्द्रावच्छिन्न ) प्रजापति का अनुग्रह प्राप्त होजायगा। एवं जिस कर्म्म में सप्तदश ( १७ ) संख्या का समन्वय होगा, वहाँ स्वत एव तत् समतुलित 'उद्गीथप्रजापति' की अग्नियज्ञसम्पत् का ग्रहण होजायगा।

३३ अहर्गणात्मक महिमामण्डल का केन्द्र १७ वाँ अहर्गण है। यही सत्रहवाँ अहर्गण उस 'नवाहयज्ञ' की उपक्रमभूमि है जिसे पुराणपरिभाषानुसार 'श्वेतद्वीप निवासी सत्यनारायण विष्णु' कहा जाता है। १७ से आरम्भ कर २५ वें अहर्गण पर्यन्त ९ अहर्गणों की व्याप्ति से जो ज्योतिर्म्मय अपूर्व यज्ञ प्रतिष्ठित है वही 'नवाहयज्ञ' कहलाया है। इस नवाहयज्ञ का केन्द्र २१ वाँ अहर्गण है। यहीं भगवान् सूर्य्यनारायण प्रतिष्ठित हैं। इसी के सम्बन्ध से ये यज्ञात्मक विष्णु 'सत्यनारायण' कहलाए हैं जो पूर्वप्रतिपादित त्रिविक्रम विष्णु से पृथक् तत्त्व हैं। 'यथात एव सत्यमसौ स आदित्य' के अनुसार सूर्य्य सत्य की प्रतिमा है। आपोमय पारमेष्ठ्य समुद्र के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने के कारण येही 'नारायण' हैं। प्रतिमास की पूर्णिमा—तिथि में सत्याग्र उपासक व्रतप्रक्रिया के द्वारा इसी तत्त्व को आत्मसात् किया करते हैं।

१७-२१-२४, ये तीन अहर्गण क्रमशः ब्रह्मविष्टप्, विष्णुविष्टप्, इन्द्रविष्टप्, कहलाए हैं। यही त्रिविष्टप्स्वर्ग है जिसका अन्यत्र विशदीकरण हुआ है। तीनों में से १७ वें का पार्थिव उस यज्ञविष्णु [त्रिविक्रम वामनविष्णु] से सम्बन्ध है जिसकी सम्पत् प्रकृत यज्ञ में अपेक्षित है। इसकी अन्तिम सीमा क्योंकि १७ वाँ अहर्गण है अतएव इसे-'सप्तदशो वै प्रजापतिः' इत्यादि रूप से सप्तदश नाम से व्यवहृत किया जाता है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर सत्रहवें अहर्गण पर्यन्त व्याप्त १७ अवयवों से ही इस यज्ञप्रजापति का स्वरूप-निर्माण हुआ है। पाँच व्याहृतियों से जहाँ यह 'उद्गीथ' नामक सप्तदशप्रजापति पञ्चावयव है वहाँ अहर्गणात्मक १७ अवयवों से यह सप्तदशावयव भी बन रहा है। पञ्चावयव सप्तदशप्रजापतिरूप इसी यज्ञात्मा का व्याहृति के सप्तदश अक्षरों से सम्बन्ध होजाता है। यही पञ्चव्याहृतिसमष्टि के १७ अक्षरों की मौलिक उपपत्ति है जिसका निम्न लिखित स्मार्तवचन भी स्पष्टीकरण कर रहा है—

चतुर्भिश्च———चतुर्भिश्च———द्वाभ्यां—पञ्चभिरेव च।
१ २ ३ ४———१ २ ३ ४———१ २—१ २ ३ ४ ५
[ओ-श्रा-व-य]——[अ-स्तु-श्रौ-षट्]———[य-ज]-[ये-य-जा-म-हे]
[१-२-३-४]——[५-६-७-८]———[९-१०]-[११ १२ १३-१४ १५]
१————२————३————४

हूयते च पुनर्द्वाभ्यां— तस्मै यज्ञात्मने नमः॥
[१६-१७] उद्गीथप्रजापतये
[वौ-षट्]
१६-१७

# अत्र १७ कण्डिका-उपरता

## अथ-वृष्टिविज्ञानम्—

सप्तदशस्तोमात्मक आहवनीय-प्रदेश ही-जिसे हमने 'ब्रह्मविष्टप्' कहा है-नाचिकेत आग्नेय स्वर्ग कहलाया है। सुप्रसिद्ध स्वर्ग्याग्नि का-जिसका नचिकेता के द्वारा प्रश्न हुआ है एवं यम के द्वारा इष्टकाचिति-रूप से समाधान हुआ है-इसी सप्तदशस्थान से सम्बन्ध है। प्रातःसौमिक पर्यन्त-समष्टिलक्षण सोमयाग से उत्पन्न स्वर्गप्रापक देवात्मा इसी सप्तदश स्थान में प्रतिष्ठित होता है। दूसरे शब्दों में दर्शपूर्णमासेष्ट्यनुगत सोमयागपर्यन्त ज्योतिष्टोम से प्राप्तव्य स्वर्ग सप्तदशस्तोमावच्छिन्न यही नाचिकेत स्वर्ग है जिसके लिए कहा गया है- 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत', 'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत'। पञ्चाव्ययात्मा सप्तदशकलात्मिका स्वर्गाग्निलक्षणा प्राजापत्यसम्पत्ति इस दृष्टिकोण से आधिदैविक-सम्पत्ति मानी जासकती है जिस की आधिभौतिक शरीर के विनाशानन्तर प्राप्ति होती है।

मानवीय मन परोक्षफलाकर्षण की अपेक्षा प्रत्यक्ष भौतिक फलाकर्षण की ओर विशेषरूप से आकर्षित रहता है। उस की बाह्यदृष्टि पहिले ऐहलौकिक-फलकामना की ही अपेक्षा रखती है। जब उसे किसी कर्म के प्रति यह विश्वास होजाता है कि मुझे अमुक कर्म से प्रत्यक्ष में भी इसी जीवन में भी कोई भौतिक फल मिल सकता है तो वह उस कर्म में श्रद्धानुविधिपूर्वक प्रवृत्त होजाता है। यही क्यों, आधिभौतिक साधन-साध्यों से सम्पन्न कर्मकाण्ड का तो अधिकारी भी वही माना गया है जिसकी प्राथमिक लक्ष्यभूमि आधिभौतिक ही बनती है। उच्चपीठिका में प्रतिष्ठित जो उच्चाधिकारी केवल परोक्ष-आधिदैविक-लक्ष्य प्राप्ति के लिए कर्म में प्रवृत्त रहते हैं उनका वह कर्म तो उपासना किंवा ज्ञानयोग ही बन जाता है। प्रवृत्तिलक्षण कर्मकाण्ड (यज्ञकाण्ड) का सामान्य अधिकारी तो प्रत्येक दशा में भौतिक ऐहलौकिक फल की अवश्यमेव कामना करेगा। प्रकृत आभावण-प्रत्याभावण-कर्म के उस प्रत्यक्ष भौतिकफल का ही १८,१९ २ इन तीन कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है। तात्पर्य्य वैदिक यज्ञकर्म केवल पारलौकिक आधिदैविक स्वर्गादि फलों के ही जनक नहीं हैं, अपितु परोक्षफल के साथ साथ इनसे प्रत्यक्ष भौतिक योग-क्षेम-सम्पादक वर्षादिफल भी प्राप्त होजाते हैं।

इन प्रत्यक्ष फलों को हम ज्योतिश्चक्र [ खगोल-आकाश ] एवं भुवनकोश [ भूगोल पृथिवी ] भेद से दो भागों में विभक्त कर सकते हैं। हमारी यच्चयावत् भौगोलिक पार्थिव कामनाओं की प्रतिष्ठा ऋतु-अनुकूला वर्षा ही है। 'निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु' इत्यादि मन्त्रवर्णनानुसार समय समय पर पर्जन्य देवता के अनुग्रह [ व्यापार ] से होने वाली वर्षा ही ओषधि-वनस्पति के उत्पादन के द्वारा पार्थिव योग क्षेम का सञ्चालन कर रही है। हमारी समस्त ऐहलौकिक कामनाओं का एवं पार्थिव भौगोलिक कामनाओं का केन्द्रीकरण अन्न-बल पर ही अवलम्बित है। एवं इस की मूलप्रतिष्ठा खगोलीया वर्षा ही है।

वर्षा प्रकृति का प्रथम प्रत्यक्ष अनुग्रह है एवं पार्थिव ओषधि-वनस्पति जल-पशु-विशादि द्वितीयानुग्रह है। प्रथमानुग्रह [ वर्षा ] के आधार पर ही द्वितीयानुग्रह प्रतिष्ठित है। १७ १८, इन दो कण्डिकाओं में पहिले खगोलीय प्रथमानुग्रह का एवं २० वीं कण्डिका में द्वितीय भौगोलिक पार्थिव अनुग्रह का ही विश्लेषण करती हुई श्रुति भ्रान्त जनों की उस भ्रान्ति का आमूलचूड़ खण्डन कर रही है जिस भ्रान्ति में पड़ कर वे भ्रान्त मनुष्य यह कहते सुने गए हैं कि "शास्त्रीय कर्मकाण्ड यज्ञकर्म तो मरने के पश्चात् ही फल देते हैं। हमारा पहिला लक्ष्य अन्न-धन है। यह चिन्ता शास्त्रीय कर्मकाण्ड से निवृत्त नहीं होसकती। अवश्य ही भारतीय यज्ञकाण्ड न केवल पारलौकिक परोक्ष फलों का ही प्रवर्तक है अपितु परोक्षातिशय के साथ साथ प्राकृतिक रहस्यपूर्ण वैज्ञानिक-विवेचनापूर्वक आधिभौतिकी समस्त प्रत्यक्ष कामनाएँ भी इसी यज्ञकाण्ड से सम्पन्न की जासकती हैं। यही तो यज्ञ के- धुक्कामधुक् विशेषण का फलितार्थ है जिसे न समझकर आज हम भ्रान्त जन शास्त्रानुगत भारतीय वैदिक कर्मकाण्ड की उपेक्षा से अपना सर्वनाश ही कर रहे हैं।

पुरोवात अभ्र, विद्युत स्तनयित्नु, इन चारों सहयोगियों के एकत्र समन्वय से ही वर्षाकर्म' की प्रवृत्ति मानी गई है। सुप्रसिद्ध 'पुरवाई हवा' ही 'पुरोवात' है। प्रत्यक्ष का धूम-ज्योति-सलिल-

मरुत ( साम्य-अग्नि-पानी-मातषायु ) की समष्टिरूप 'महल्ल अभ्र' है। प्रत्यक्षदृष्ट चाकचिक्य विद्युत् है, एवं प्रत्यक्ष भृत 'गर्जन तर्जन' ही स्तनयित्नु है। सर्वप्रथम पुरोवात का सञ्चार होता है। पुरोवात के सञ्चार से इतस्ततः भृतभाव [ स्वयम्भाव ] से बिखरे हुए अभ्रअवयवों का नियतावकाशप्रदेश में एकत्र समन्वय होजाता है। अभ्रघनता से समुत्पन्न वायु-अग्नि-प्रकाश-घर्षण से विद्युत्-उत्पन्न होजाती है साथ ही गर्जन तर्जनशब्दरूप स्तनयित्नु भी। इस सम्पूर्ण सामग्री-सम्भार के समवेत होते ही—'तड़ तड़' प्रतिध्वनि के साथ वर्षा होने लगती है। प्राकृतिक प्राणदेवताओं के प्राकृतिक सम्भ्रमरूप से सम्बन्ध रखने वाले आश्रावण प्रत्याश्रावणकर्म्म की—'ओ श्रावय' रूपा प्रथमा व्याहृति का फल 'पुरोवात' है। 'अस्तु श्रौषट्' व्याहृति से अभ्र का सम्बन्ध है। 'यज' से विद्युत् का 'ये यजामहे' से स्तनयित्नु का एवं तड़ तड़ प्रतिध्वनिपूर्विका वर्षा का वौषट् इस पाँचवी व्याहृति से सम्बन्ध है। इसप्रकार प्राकृतिक प्राणदेवता पञ्चव्याहृत्यात्मक इसी आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्म से वर्षा के प्रवर्तक बन रहे हैं जिस वर्षा के तात्त्विक स्वरूप का निम्न लिखित शब्दों में दिग्दर्शन करा देना अप्रासङ्गिक न माना जायगा।

भारतीय वैदिक-विज्ञान के सम्बन्धमें सबसे बड़ी विप्रतिपत्ति यही है कि उसका अनेक रहस्यपूर्ण परिभाषाओं से ही विशेष सम्बन्ध है। बिना उन्हें अवगत किए केवल अक्षरार्थ के आधार पर सच्चे वैज्ञानिकप्रकरण शून्य से निरर्थक से कल्पित से एवं कहानी से ही प्रतीत होने लगते हैं। साथ ही दूसरी जटिलता यह भी है कि परोक्षप्रिय ऋषियों की परोक्षभाषा [ वेदभाषा ] के अनुग्रह से किसी भी विज्ञान का किसी एक ही प्रकरण में क्रमबद्ध निरूपण नहीं मिलता। जबतक समस्त वाङ्मयाब्धि का मन्थन नहीं कर लिया जाता तबतक किसी भी विज्ञानसिद्धान्त का यथानुरूप समन्वय सम्भव नहीं बन सकता। जिस 'वृष्टिविद्या' के सम्बन्ध में प्रकृत में कुछ निवेदन करना है उसके लिए भी ये ही जटिलताएँ विद्यमान हैं। प्रकृत ब्राह्मण की 'ओ श्रावयेति वृष्टाः पुरोवात समसृजिर' इत्यादिरूपा १८ वीं कण्डिका में वृष्टिविज्ञान का निरूपण तो हुआ है। परन्तु यह विश्वासपूर्वक कहा जा सकता है कि, केवल इन कण्डिकामात्र से अ यावत् भी तो वृष्टिविज्ञान का विश्लेषण नहीं होरहा। न तो पुरोवात अभ्र विद्युत् स्तनयित्नु, वौषट् आदि किसी भी तत्त्व का तो यहाँ विश्लेषण नहीं हुआ। अवश्य ही इन तत्त्वों के स्वरूप-परिज्ञान के लिए एकवार हमें उन सम्पूर्ण वैदिक स्थल-विशेषों की ओर अपना ध्यान आकर्षित कर ही लेना पड़ेगा जिनमें अवान्तरप्रकरणसन्दर्भ की अपेक्षा से तत्तत्-विशेष भावों का स्पष्टीकरण हुआ है। प्रकृतप्रायः वृष्टिविज्ञान से सम्बन्ध रखने वाला प्रस्तुत प्रकरण पाठकों के लिए विशेषरूप से मनुरञ्जन का साधन बनेगा इसी आशा के साथ संक्षेप से तत्सम्बन्ध में कुछ निवेदन कर देने का साहस किंवा दुस्साहस कर लिया जाता है।

वृष्टिविद्या के सम्बन्ध में एक ही तत्त्ववाद का अनेक दृष्टियों से समन्वय हुआ है। उन विभिन्न दृष्टिकोणों में से प्रकृत में छान्दोग्य-उपनिषत् से सम्बन्ध रखने वाले पञ्चाग्निविद्यानुगत दृष्टिकोण का ही विशेष सम्बन्ध मानना पड़ेगा। छान्दोग्य उपनिषत् में यह स्पष्ट किया गया है कि वृष्टि का मूलतत्त्व श्रद्धातत्त्व है। यही श्रद्धातत्त्व आगे जाकर 'सोमरूप' में परिणत होता हुआ 'वृष्टिरूप' में परिणत होता है यही एक औपनिषद-दृष्टिकोण है।

दूसरा दृष्टिकोण यह है कि, विद्यानिरपेक्ष इष्ट-आपूर्त-दत्त नामक मनकर्म्मों के अनुयायी जीवात्मा पितृयानानुसार कृष्णमार्ग के अनुगामी बनते हैं। पहिले वे शरीरच्छायात्मक

के प्रवर्त्तक हैं। यहाँ से वहाँ गया हुआ पानी वहाँ बरसता है–पर्जन्य के द्वारा। एवं वहाँ से यहाँ पानी बरसता है—पार्थिव भग्निरोऽग्नि के द्वारा। पार्थिववृष्टि में पार्थिव ग्रहगण निमित्त बनते हैं एवं दिव्यवृष्टि में सौर ग्रहगण निमित्त बनते हैं। निम्नलिखित मन्त्रश्रुतियाँ इसी दृष्टिकोण का समर्थन कर रही हैं

(१) 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति, मरुतः सृष्टां नयन्ति।
यदा खलु वा असावादित्यो न्यङ् रश्मिभिः पर्य्यावर्त्तते, अथ वर्षति'।
—तै० सं० का० । ४ प्र० । १० आ० । १ कं०।

(२) 'समानमेतदुदकमुच्चैत्यव चाहभिः।
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति, दिवं जिन्वन्त्यग्नय ॥'
—ऋक्सं० १।१६४।५१

एक अन्य दृष्टिकोण का भी समन्वय कीजिए। भगवान् मनु कहते हैं कि द्विजातियों का यज्ञकर्म्म ही वृष्टि का मूल है। आहवनीयाग्नि में यथाविधि जो आहुति दी जाती है वह धूमोरूप आदित्य में पहुँच जाती है। पार्थिव आहुतिभाहक आदित्यदेवता प्रतिदान [ बदले ] में वृष्टि करते हैं वृष्टि से अन्न–उत्पन्न होता है अन्न से प्रजोत्पत्ति होती है। इसप्रकार यज्ञाहुति ही परम्परया वृष्टिप्रवर्त्तिका बन रही है। देखिए!

अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यक्–आदित्यमुपतिष्ठते।
आदित्याज्जायते वृष्टि—र्वृष्टेरन्नं, ततः प्रजा ॥
—मनु ३।७६

एक पाँचवाँ दृष्टिकोण और लीजिए। अक्षर से ब्रह्म [ वेद ] का विकास होता है ब्रह्म से कर्म्म उत्पन्न होता है कर्म्म से यज्ञ उत्पन्न होता है यज्ञ से पर्जन्य उत्पन्न होता है। पर्जन्य से वृष्टि के द्वारा अन्न उत्पन्न होता है, एवं अन्न से भूतसृष्टि होती है। यहाँ अक्षर को ही वृष्टि का मूलाधार माना जा रहा है। देखिए!

अन्नाद्भवन्ति भूतानि, पर्जन्यादन्नसम्भवः।
यज्ञाद्भवति पर्ज्जन्यो यज्ञः कर्म्मसमुद्भवः ॥
कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥
—गीता ३।१४–१५।

यद्यपि उक्त दृष्टिकोणों की विवेचना-शैली में [ साथ ही द्यावा-पृथिवी-रूप से ] व उदक सिद्धान्त में भी भेद प्रतीत होरहा है तथापि वस्तुगत्या सभी दृष्टिकोणों का निर्विरोध समन्वय किया जासकता है। जैसा कि, आरम्भ में निवेदन किया गया है प्रथम दृष्टिकोण का प्रस्तुत ब्राह्मणप्रकरण के साथ विशेष सम्बन्ध है।

अतएव उसी को आधार बनाकर यहाँ इष्टिविद्या का दिग्दर्शन कराना समीचीन माना जायगा। छान्दोग्यश्रुति ने जिस पञ्चाग्निविद्या के आधार पर अपूसर्ग के द्वारा पुरुषसर्ग का प्रतिपादन किया है, उस का वैज्ञानिक तत्त्व उसी की भाषा में स्पष्ट है। अरुणपुत्र अतएव 'आरुणेय' इस उपनाम से प्रसिद्ध श्वेतकेतु अपनी तात्त्विक जिज्ञासाओं की पूर्ति के लिए तत्समय की सुप्रसिद्धा कुरुपञ्चालों की विद्वत्परिषद् [ परिषत् ] में उपस्थित होते हैं। प्रारम्भिक-योग्यता की परीक्षा के लिए पर्षत् के मान्य विद्वान् जैविलि श्वेतकेतु से प्रश्न करते हैं कि, कुमार ! क्या तुम्हें तुम्हारे पिता [ अरुण ] ने तत्त्वज्ञान के शिक्षण से युक्त कर दिया है ? । कुमार श्वेतकेतु उत्तर में ज्यों ही हाँ भगवन् ! कहते हैं त्योंही जैविलि उन के सम्मुख प्रश्नपरम्परा रख बैठते हैं। जैविलि के द्वारा श्वेतकेतु से होने वाली प्रश्नपरम्परा का पाँचवाँ प्रश्न है— वेत्थ यथा पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति'—जानते हो तो बताओ ! पाँचवी आहुति में अप्तत्त्व कैसे पुरुषस्वरूप में परिणत होजाता है ? । श्वेतकेतु समाधान करने में असमर्थ रह जाते हैं। फलतः स्वयं जैविलि की ओर से ही पाँचों प्रश्नों का तात्त्विक विश्लेषण होता है।

सुप्रसिद्ध वेदान्तसूत्र [ व्याससूत्र] के तृतीयाध्याय के आरम्भ से आत्मगति विषयक सिद्धान्तों का कतिपय सूत्रों से प्रतिपादन हुआ है। वहाँ का प्रारम्भिक सूत्र है— तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति, सम्परिष्वक्तः, प्रश्ननिरूपणाभ्याम्' (व्या० सू० ३।१।१)। जीवात्मा पाञ्चभौतिक मर्त्य अनित्य शरीर से पृथक् अमृत-नित्य तत्त्व है जब पूर्वसन्दर्भ से (प्रतिपादिता अध्यायत्रयी से) यह सिद्ध होजाता है-[तदन्तरप्रतिपत्तौ] तो, यह भी स्वतः एवं सिद्ध होजाता है कि, म य स्थूलशरीर के छूट जाने पर जीवात्मा लोकान्तर में गमन करता है-(रहंति)। क्या विशुद्ध आत्मा का लोकान्तर में गमन होता है ? प्रश्न का 'नेति' रूप से समाधान करते हुए भगवान् बादरायण कहते हैं कि, विशुद्ध आत्मतत्त्व का गमन असम्भव है। अतएव मानना पड़ता है कि जीवात्मा सूक्ष्म भूतों से वेष्टित होकर ही [ आतिवाहिक सूक्ष्मशरीर धारण करके ही ] लोकान्तर में गमन करता है [सम्परिष्वक्तो भूतसूक्ष्मैः-गच्छति ] ।

प्रमाण के लिए जैविलि और श्वेतकेतु में होने वाली प्रश्नोत्तर-परम्परा ही पर्य्याप्त है। वहाँ पुरुष-सर्ग के सम्बन्ध में जो प्रश्नोत्तर हुए हैं उनसे यह प्रमाणित होता है कि, जीवात्मा भूतसूक्ष्मों से सम्परिष्वक्त होकर ही लोकान्तरों में गमन करता है-( प्रश्ननिरूपणाभ्याम् ) । *-प्रश्न निरूपण का तात्पर्य्य यही है कि, अवरोह ( उत्पत्ति ) क्रम में अप्तत्त्व से ही पुरुष की उत्पत्ति हुई है। यदि आरोहक्रम में अप्तत्त्व का पुनर्गमन न माना जायगा तो एक न एक दिन यह निश्शेष ही होजायगी। फलतः निर्म्माणक्रम अवरुद्ध होजायगा। उधर 'स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः -धाता यथापूर्वमकल्पयत्' इत्यादि श्रुतिप्रामाण्यानुसार सृष्टिक्रम शाश्वत माना गया है। इसकी यह शाश्वतता तभी अक्षुण्ण बनी रह सकती है जब कि जीवावरोहणवत् जीवारोहण में भी अप तत्त्व का गमन माना जाय। इसी

---

* तदन्तरेत्यादिकसूत्रमेतद्-मूलं तदर्थं यदि वेत्थ किञ्चित् ।
स प्राह जीव करणाश्रसासे सवेष्टितो गच्छति भूतसूक्ष्मैः ॥
—प्राचीनसूक्तिः

के प्रवर्त्तक हैं। यहाँ से वहाँ गया हुआ पानी वहाँ बरसता है–पर्जन्य के द्वारा। एवं वहाँ से यहाँ पानी बरसता है–पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि के द्वारा। पार्थिववृष्टि में पार्थिव अहर्गण निमित्त बनते हैं एवं दिव्यवृष्टि में सौर अहर्गण निमित्त बनते हैं। निम्नलिखित मन्त्रश्रुतियाँ इसी दृष्टिकोण का समर्थन कर रही हैं

(१) 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति, मरुतः सृष्टां नयन्ति।
यदा खलु वा असावादित्यो न्यङ् रश्मिभिः पर्यावर्त्तते, अथ वर्षति'।
—तै० सं० कां ।४ प्र०।१० अा०।२ कं०।

(२) 'समानमेतदुदकमुच्चैत्यव चाहभिः।
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति, दिवं जिन्वन्त्यग्नयः॥'
—ऋक्सं० १।१६४।५१

एक अन्य दृष्टिकोण का भी समन्वय कीजिए। भगवान् मनु कहते हैं कि, द्विजातियों का यज्ञकर्म ही वृष्टि का मूल है। आहवनीयाग्नि में यथाविधि जो आहुति दी जाती है वह धूमरूप आदित्य में पहुँच जाती है। पार्थिव आहुतिग्राहक आदित्यदेवता प्रतिदान [ बदले ] में वृष्टि करते हैं वृष्टि से अन्न–उत्पन्न होता है अन्न से प्रजोत्पत्ति होती है। इसप्रकार यज्ञाहुति ही परम्परया वृष्टिप्रवर्त्तिका बन रही है। देखिए!

अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यक्–आदित्यमुपतिष्ठते।
आदित्याज्जायते वृष्टि—र्वृष्टेरन्न, ततः प्रजाः॥
—मनु ३।७६

एक पाँचवाँ दृष्टिकोण और लीजिए। अक्षर से ब्रह्म [ क्षर ] का विकास होता है ब्रह्म से कर्म उत्पन्न होता है कर्म से यज्ञ उत्पन्न होता है यज्ञ से पर्जन्य उत्पन्न होता है। पर्जन्य से वृष्टि के द्वारा अन्न उत्पन्न होता है, एवं अन्न से भूतसृष्टि होती है। यहाँ अक्षर को ही सृष्टि का मूलाधार माना जा रहा है। देखिए!

अन्नाद्भवन्ति भूतानि, पर्जन्यादन्नसम्भवः।
यज्ञाद्भवति पर्जन्यो, यज्ञः कर्मसमुद्भवः॥
कर्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम्॥
—गीता ३।१४ १५।

यद्यपि उक्त दृष्टिकोणों की विवेचना-शैली में [ साथ ही द्यावा–पृथिवी–रूप से ] स्वरूपतः सिद्धान्त में भी भेद प्रतीत होरहा है तथापि वस्तुगत्या सभी दृष्टिकोणों का निर्विरोध समन्वय किया जासकता है। जैसा कि, आरम्भ में निवेदन किया गया है प्रथम दृष्टिकोण का प्रस्तुत ब्राह्मणप्रकरण के साथ विशेष सम्बन्ध है।

जो सम्बन्ध है वही चन्द्रमा और नक्षत्रों का सम्बन्ध है। अग्नि वायु आदित्य चन्द्रमा, इन चारों प्रतिष्ठाता देवताओं के क्रमशः वसु-रुद्र आदित्य-नक्षत्र ये चार गणदेवता कहलाए हैं। जिसप्रकार अग्नि अङ्गार से अङ्गारात्मक विस्फुलिङ्ग विनिर्गत हैं, एवमेव आप्य आप्य चन्द्रमा से अङ्गारात्मक आप्य नाक्षत्रिक तेज का विकास हुआ है। अतएव नक्षत्रों को अवश्य ही अङ्गार-चन्द्रमापेक्षया विस्फुलिङ्ग कहा जासकता है।

पार्थिव आन्तरिक्ष्य दिव्य इन तीनों में क्रमशः अग्नि वायु इन्द्र इन तीन अधिष्ठाता देवताओं का प्रभुत्व है। अतएव पार्थिव देवताओं को आग्नेय आन्तरिक्ष्य देवताओं को वायव्य एवं दिव्य देवदेवताओं को ऐन्द्र कहा जासकता है। उक्त दिव्ययज्ञसंस्था में ये ऐन्द्रदेवता ही ऋत्विक् हैं सूर्य्यकेन्द्रस्थ हिरण्यगर्भ-प्रजापति ही इस यज्ञ के यजमान हैं। दिव्य-ऐन्द्रदेवताओं के द्वारा श्रद्धातत्त्व की सावित्राग्नि में आहुति होरही है। इसप्रकार 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः' से यहां ऐन्द्र दिव्य देवता ही गृहीत हैं।

अब शेष रह जाता है केवल 'श्रद्धा' तत्त्व। पूर्वब्राह्मण-भाष्यों में अनेकधा श्रद्धा के तात्त्विक स्वरूप का विश्लेषण किया जाचुका है। अतएव पिष्टपेषण अनावश्यक है। प्रकरणसङ्गति के लिए यह जान लेनामात्र ही पर्य्याप्त होगा कि पारमेष्ठ्य अपतत्त्वानुगत चान्द्रसोम से सम्बन्ध रखने वाला श्रत् [सत्य] को धारण करने वाला, मनोऽनुगत स्नेहतत्त्व ही 'श्रद्धा' है। 'श्रद्धा रेतो यश' इन तीन चान्द्र-मनोताओं का क्रमशः वाङ्मय शरीर * शुक्र मन इन तीन आध्यात्मिक पर्वों से सम्बन्ध है। तीनों ही प्राकृतिक अनुग्रह हैं। जिन के मन शुक्र, तथा शरीर में चान्द्र-श्रद्धा रेत-यश का प्रकृत्या समावेश रहता है वे ही श्रद्धालु रेतोधा एवं यशस्वी होते हैं।

मनोमयी श्रद्धा पितृप्राण की शुक्रमय रेत मानव-प्राण की एवं वाङ्मय यश वषट्कार के सम्बन्ध से देवप्राण की प्रतिष्ठा बनता है। श्रद्धातत्त्वानुगत पितृकर्म्म इस श्रद्धातत्त्व के सम्बन्ध से ही 'श्राद्ध' कहलाया है। 'श्रद्धा वा आपः' [तै॰ ब्रा॰ ३।२।४।१]-के अनुसार श्रद्धा वास्तव में आपोमय तत्त्वविशेष ही है जिसका उपलब्ध भाष्यों में तत्त्वदृष्ट्या समन्वय नहीं हुआ है। अप्तत्त्व श्रद्धा का प्रथम रूप है एवं सोमतत्त्व श्रद्धा का उत्तररूप है। 'तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति' [ईशोपनिषत्]- 'आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्' [गोपथ-ब्राह्मण] इत्यादि श्रुतियों के अनुसार भृगुलक्षण स्नेहतत्त्व एवं अङ्गिरालक्षण तेज दोनों ही 'आप' हैं। अतएव आपोमयी श्रद्धा के लिए-'तेजो वै श्रद्धा' [शत॰ ११।३।१।१] यह भी कह दिया जाता है।

जबतक आपोमयी श्रद्धा परमेष्ठी में युक्त है तबतक वह श्रद्धा है। आदित्याग्नि में हुत होते ही आदित्याग्नि तथा श्रद्धारस, दोनों के समन्वय से पूर्वरूपोदय द्वारा श्रद्धा 'सोम' रूप में परिणत होजाती है। आपोमयी श्रद्धा में आप्यप्राण की प्रधानता रहती है। परन्तु तद्रूपान्तरभूत सोम आप्यप्राण से सर्वथा

---

* 'यश शरीर भव म दयालु'—कविकुलगुरु।

(१) सर्वप्रथम क्रमप्राप्त 'द्यु विद्या' का ही समन्वय कीजिए। द्युलोक अग्नि है, आदित्य समित् है, रश्मियाँ धूम है, अहःकाल अर्चि है, चन्द्रमा अङ्गार है, नक्षत्र विस्फुलिङ्ग हैं, इन्द्रज्येष्ठ देवदेवता स्वव्यापार से द्युलोकाग्नि में श्रद्धा रूप हविद्रव्य की आहुति देते हैं। आहुत श्रद्धातत्त्व, और आहुतिग्राहक अग्नितत्त्व, दोनों के अन्तर्याम (चिति) सम्बन्धात्मक रासायनिक उस सम्मिश्रण से—जिसमें दोनों के भाग से दोनों के पूर्वस्वरूपोपमर्दन के द्वारा तीसरा अपूर्वभाव उत्पन्न होजाता है—'सोम' नामक तत्त्वान्तर उत्पन्न होता है। श्रद्धातत्त्व का रूपान्तर यही सोम आन्तरिक्ष्य यज्ञ में आहुतिद्रव्य बनने वाला है। सोमोत्पत्ति ही इस द्यु-यज्ञ का प्रधान फल है।

द्युलोक लोक है, तत्र प्रतिष्ठित प्राणाग्नि (सावित्राग्नि) लोकी है। सूर्यपिण्ड भूताग्नि है, जिसके केन्द्र को आलम्बन बनाकर सौर द्युलोक की अन्तिम सीमा में व्याप्त रहने वाला प्राणाग्नि ही देवाग्नि है। लोक—लोकी का अभेद मान कर ही यहाँ—'असौ वाव लोको गौतम। अग्निः' यह कह दिया गया है।

भूताग्नि-पिण्डरूप आदित्य (सूर्यपिण्ड) प्रज्वलित सा दिखाई देता है। इसीसे आग्नेय वाष्पलक्षण 'धूम' का उदय होता है। इसी समिन्धन से सूर्यपिण्ड 'समित्' माना गया है।

जिसप्रकार प्रज्वलित समित् (काष्ठ) से धूम निकला करता है, एवमेव प्रज्वलित सूर्यपिण्डात्मक समित् को गर्म बनाकर इससे चारों ओर रश्मियों का वितान होता है। रश्मियाँ आग्नेय वाष्प की प्रतिकृतियाँ हैं। अतएव इन्हें अवश्य ही 'धूम' कहा जासकता है।

जिसप्रकार धूम से युक्त समित् से निकलने वाली अग्निज्वाला से चतुर्दिक् में (चहुँ ओर) प्रकाश होजाता है, एवमेव रश्मियुक्त सूर्य से निकलने वाली रश्मियों के सहस्रधा-वितान से सम्पूर्ण त्रैलोक्य प्रकाशित होसकता है। प्रकाश ही अर्चि [ज्वाला] है। यहाँ प्रकाशात्मक अहः ही 'अर्चि' है।

जबतक ज्वाला [अर्चि] बनी रहती है, तबतक समित् अङ्गाररूप में परिणत नहीं होता। ज्वाला के शान्त होजाने पर ही अङ्गार की अभिव्यक्ति होती है। तत्स्थानापन्न यह ज्वाला यहाँ अहर्लक्षणा अर्चि [प्रकाश] है। जबतक यह रहती है, तबतक चन्द्रमा प्रकाशित नहीं होता [अभिव्यक्ति नहीं होती अपितु अभिभव रहता है]। अहः के अन्तर्लीन होजाने पर चन्द्रमा उसी प्रकार अभिव्यक्त होजाता है, जैसेकि ज्वालोपशम पर अङ्गार अभिव्यक्त होजाता है। इसी कारण से चन्द्रमा अङ्गार माना जासकता है। चन्द्रमा सोममय है। सोममय चन्द्रमा की उत्पत्ति इसी दिव्य आदित्याग्नि से हुई है। इसलिए भी चन्द्रमा को आदित्ययज्ञ का अवयव माना जासकता है। चन्द्रमा का प्रकाशधर्म्म भी सौरप्रकाश का ही धर्म्मरूप है। प्रतिफलित सौर प्रकाश ही चान्द्रज्योति का जनक बनता है, जैसा कि—'इत्था चन्द्रमसो गृहे'—'तरणिकिरणसङ्गादेष पीयूषपिण्डः'—दिनकर-दिशि-चञ्चच्चन्द्रिकाभिश्चकास्ते' इत्यादि वचनों से स्पष्ट है। इसलिए भी चन्द्रमा को अवश्यमेव आदित्ययज्ञावयव माना जासकता है।

'चन्द्रमा अप्स्वन्तरा सुपर्णो धावते दिवि' इत्यादि मन्त्रवर्णनानुसार चन्द्रमा अप्प्रतिष्ठ है। नक्षत्र अप्तत्त्व के ही प्रवर्ग्यरूप हैं, अतएव इन्हें—'अप्सु' [पानीयपिण्ड] नाम से व्यवहृत किया जाता है। नाक्षत्रिक आप्यप्राण यहाँ गणात्मक है, यहाँ चान्द्रमस आप्यप्राण अधिष्ठाता है। अवयव एवं अवयवी का

को सम्बन्ध है, वही चन्द्रमा, और नक्षत्रों का सम्बन्ध है। अग्नि वायु, आदित्य चन्द्रमा इन चारों प्रतिष्ठाता देवताओं के क्रमशः वसु-रुद्र-आदित्य-नक्षत्र ये चार गणदेवता कहलाए हैं। जिसप्रकार अङ्गार से अङ्गारात्मक विस्फुलिङ्ग विनिर्गत हैं, एवमेव अङ्गी आप्य चन्द्रमा से अङ्गात्मक आप्य नाक्षत्रिक तेज का विकास हुआ है। अतएव नक्षत्रों को अवश्य ही अङ्गार-चन्द्रमापेक्षया विस्फुलिङ्ग कहा जासकता है।

पार्थिव आन्तरिक्ष्य दिव्य इन तीनों में क्रमशः अग्नि वायु इन्द्र इन तीन प्रतिष्ठाता देवताओं का प्रभुत्व है। अतएव पार्थिव देवताओं को आग्नेय, आन्तरिक्ष्य देवताओं को वायव्य, एवं दिव्य देवतात्रयताओं को ऐन्द्र कहा जासकता है। उक्त दिव्यपशुसंस्था में ये ऐन्द्रदेवता ही ऋत्विक् हैं सूर्य्यकेन्द्रस्थ हिरण्यगर्भ-प्रजापति ही इस यज्ञ के यजमान हैं। दिव्य-ऐन्द्रदेवताओं के द्वारा श्रद्धातत्व की सावित्राग्नि में आहुति होरही है। इसप्रकार तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः से यहाँ ऐन्द्र दिव्य देवता ही गृहीत हैं।

अब शेष रह जाता है केवल श्रद्धा' तत्व। पूर्वब्राह्मण-भाष्यों में अनेकधा श्रद्धा के तात्विक स्वरूप का विश्लेषण किया जाचुका है। अतएव पिष्टपेषण अनावश्यक है। प्रकरणसङ्गति के लिए यह जान लेनामात्र ही पर्य्याप्त होगा कि पारमेष्ठ्य अपतत्वानुगत चान्द्रसोम से सम्बन्ध रखने वाला श्रत् [सत्य] को धारण करने वाला मनोऽनुगत स्नेहतत्त्व ही श्रद्धा है। श्रद्धा रेतो यश इन तीन चान्द्र-मनोताओं का क्रमशः वाङ्मय शरीर *, शुक्र मन इन तीन आध्यात्मिक पर्वों से सम्बन्ध है। तीनों ही प्राकृतिक अनुग्रह हैं। जिन के मन शुक्र तथा शरीर में चान्द्र-श्रद्धा रेत-यश का प्रकृत्या समावेश रहता है वे ही श्रद्धालु रेतोधा एवं यशस्वी होते हैं।

मनोमयी श्रद्धा पितृप्राण की शुक्रमय रेत मानव-प्राण की एवं वाङ्मय यश वषट्कार के सम्बन्ध से देवप्राण की प्रतिष्ठा बनता है। श्रद्धातत्त्वानुगत पितृकर्म्म इस श्रद्धातत्त्व के सम्बन्ध से ही श्राद्ध' कहलाया है। श्रद्धा वा आप' [तै० ब्रा० ३।२।४।१]-के अनुसार श्रद्धा वास्तव में आपोमय तत्वविशेष ही है जिसका उपलब्ध भाष्यों में तत्वदृष्ट्या समन्वय नहीं हुआ है। अप्तत्त्व श्रद्धा का प्रथम रूप है एवं सोमतत्व श्रद्धा का उत्तररूप है। तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति' [ईशोपनिषत्]- आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्' [गोपथ-ब्राह्मण] इत्यादि श्रुतियों के अनुसार भृगुलक्षण स्नेहतत्त्व एवं अङ्गिरालक्षण तेज दोनों ही 'आप' हैं। अतएव आपोमयी श्रद्धा के लिए-'तेज एव श्रद्धा [शत० ११।३।१।१] यह भी कह दिया जाता है।

जबतक आपोमयी श्रद्धा परमेष्ठी में मुक्त है तबतक यह श्रद्धा है। आदित्याग्नि में हुत होते ही आदित्याग्नि तथा श्रद्धारस, दोनों के समन्वय से पूर्वरूपोऽद द्वारा श्रद्धा सोम' रूप में परिणत होजाती है। आपोमयी श्रद्धा में आप्यप्राण की प्रधानता रहती है। परन्तु तद्रूपान्तरभूत सोम आप्यप्राण से सर्वथा

---

* 'यश शरीर मम मे दयालुः'—कविकुलगुरु।

अभिप्रेत है। यह विशुद्ध देवान्न बन जाता है। यही द्युलोकोपलक्षित–आधिदैविक यज्ञसंस्था के द्यु–पर्वात्मक प्रथमपर्व का संक्षिप्त निदर्शन है जिसका निम्न लिखित श्रुति से स्पष्टीकरण होरहा है–

**द्यौ (१) "असौ वाव लोको गोतम ! अग्निः। तस्य आदित्य एव समित्, रश्मयो धूमः, अहरर्चिः, चन्द्रमा अङ्गाराः, नक्षत्राणि विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति। तस्या आहुतेः सोमो राजा सम्भवति"। (विश्वयज्ञ)**

* * * * *

[२]—द्वितीय आधिदैविक यज्ञपर्व अन्तरिक्ष से सम्बन्ध रखता है। जिसप्रकार पृथिवी का अधिष्ठाता यथाग्निगर्भा पृथिवी के अनुसार 'अग्नि' है, द्युलोकाधिष्ठाता आदित्य [इन्द्र] है, एवमेव अन्तरिक्ष के अधिष्ठाता वायुदेवता माने गए हैं। इस वायुतत्त्व के अनेक विवर्त्त हैं। उनमें से सोमतत्त्व का अनुयोगी एवं वृत्रतत्त्व का प्रतियोगी आप्यप्राणानुगत वायुविशेष ही प्रकृत की अपूर्वाहुति में अभिप्रेत है। यही आन्तरिक्ष्य वायुविशेष 'पर्जन्य' कहलाया है। यही उस द्युलोकानुगत सोम को अपने गर्भ में रखने के कारण 'अग्नि' [आप्याग्नि] कहलाया है। आप्य अग्नि के सम्बन्ध से ही इसे– पर्जन्यो वा अग्निः' [शत० १४।९।१।१३] इत्यादि रूप से अग्नि कहा गया है। वर्षा से पहिले जो सनसनाता हुआ पूर्ववायु [पुरवाई हवा] प्रवाहित होता है, वही 'पर्जन्य' कहलाया है। इसी अभिप्राय से पर्जन्य का 'क्रन्दतीव हि पर्जन्यः' [शत० ९।७।१।१२] यह लक्षण किया गया है।

भवमूर्त्ति शिवतत्त्व परिभाषा में यही पर्जन्य 'भव' नाम से व्यवहृत हुआ है। पर्जन्य ही वृष्टि के द्वारा सर्वप्रपञ्च का प्रभव बनता है। अतएव 'पर्जन्याद्धीदं सर्वं भवति' के अनुसार अवश्य ही इसे 'भव' कहा जासकता है [देखिए शत० ६।१।३।१५]। आप्य-अग्निलक्षण वायव्य तत्त्वात्मक पर्जन्य के उक्त वस्तुस्वरूपात्मक भौत निरूपण के विद्यमान रहते भी यदि इस का पर्जन्यो नाम शब्दप्रवर्त्तनाभिमानी देवताविशेषः [शाङ्करभाष्य] यह अर्थ किया जाता है तो आश्चर्य इसलिए नहीं होता कि, वेद का तत्त्वविज्ञान गत तीन सहस्राब्दियों से सर्वथा स्मृतिगर्भ में ही विलीन रहा है। आप्यप्राणात्मक वायु [पर्जन्य] वृष्टि का उपकरण भी है, प्राणधर्म्मत्वेन इसे देवता भी कहा जासकता है। परन्तु यह 'अभिमानिव्यपदेशस्तु विशेषानुगतिभ्याम' वाला अभिमानी देवता तो नहीं है, जैसा कि–शतपथभाष्य प्रथमवर्ष के 'आहुतिविषदेवताविज्ञान' प्रकरण में स्पष्ट किया जाचुका है। अभिमानी देवता का सम्बन्ध एकमात्र उपासनाकाण्ड से ही माना गया है। कर्म्मकाण्डानुगत देवता का तो विशुद्ध तत्त्ववाद से ही सम्बन्ध है।

जिसप्रकार द्युलोकोपलक्षित आदित्याग्नि प्राणाग्नि था, एवमेव यह आन्तरिक्ष्य आप्यप्राणाग्नि [पर्जन्य] भी प्राणाग्नि होने से देवाग्नि ही माना जायगा। क्रन्दनधर्म्मा प्रत्यक्षानुभूत पुरोवात इसी पर्जन्य का भौतिकरूप माना जायगा। यही मूलवायु प्राणात्मक पर्जन्यवायु का उत्तेजक बनता है, अतएव इसे पर्जन्याग्नि की समित् माना जासकता है।

पर्जन्याग्नि भूतवायु आन्तरिक्ष्य अपूर्ण अग्निसम्बन्धेन उत्पन्न बाष्प [धूम] इन के समन्वय से ही 'अभ्र' का स्वरूप सम्पन्न होता है। इन उपकरणों में 'बाष्प' ही प्रधान है। अतएव बाहुल्याय से

अभ्र को 'धूमात्मक' कह देना अन्वर्थ बन जाता है। यह बाष्प सूक्ष्मरूप से अन्तरिक्ष में सर्वत्र व्याप्त है। पर्जन्यानुगत समिध–स्थानीय भौतिक वायु [मान्सून] के व्यापार से ही इतस्ततः सूक्ष्मरूप से बिखरे हुए बाष्प एकत्र पुञ्जीभूत होते हैं। यही बाष्पपुञ्ज 'अभ्र' कहलाया है जिस की उत्तरावस्था मेघ कहलाई है। क्योंकि समित् से धूम का निर्गम होता है इधर समित्स्वरूप भूतवायु ही बाष्पपुञ्ज का जनक [संग्राहक] है। इसलिए भी अभ्र को धूम कहा जासकता है।

आन्तरिक्ष्य ज्योति विद्युत् है। यही पर्जन्याग्नि की अर्चि [प्रकाश] है। अतएव अवश्य ही विद्युत् को आन्तरिक्ष्याग्नि-ज्वालारूप अर्चि कहा जासकता है। वज्र अङ्गार हैं, गर्जन तर्जन विस्फुलिङ्ग हैं, जैसाकि आगे विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

एवंविध पर्जन्याग्नि में आन्तरिक्ष्य वायव्य-देवताओं के द्वारा सोम की आहुति होती है। पर्जन्याग्नि, सोम, दोनों के रासायनिक सम्मिश्रण से ही 'वृष्टि' का प्रादुर्भाव हुआ है। यही आधिदैविक यज्ञ की दूसरी विधा है, जिस का कि निम्न लिखित शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है।

अन्तरिक्षम् (२) "पर्जन्यो वाव गौतम! अग्निः। तस्य वायुरेव समित्, अभ्रं धूमः, विद्युदर्चिः, अशनिरङ्गाराः, ह्रादनयो विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमं राजानं जुह्वति। तस्या आहुतेर्वर्षं सम्भवति" (आन्तरिक्ष्ययज्ञः)।

* * * *

[३]—पिण्डात्मिका [भूतात्मिका] पृथिवी 'भूमि' कहलाई है एवं महिमात्मिका [प्राणात्मिका] पृथिवी 'पृथिवी' कहलाई है। भूपिण्ड के आधार पर वितत प्राणाग्नि ही प्रकृत में 'पृथिवी' शब्द से गृहीत है। यही प्राणाग्नि पार्थिव भौतिक यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा बनता है। यही भौतिक यज्ञ की योनि है जिस के लिए—'अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य' यह कहा जाता है।

भूपिण्डानुगत प्राणाग्नि भूकेन्द्र से निकल कर १७ वें अहर्गण पर्यन्त व्याप्त रहता है, जैसा कि पूर्व के–'सप्तदशो वै प्रजापतिः' इत्यादि निगमव्याख्यान में स्पष्ट कर दिया गया है। सप्तदश अहर्गणात्मक आग्नेय मण्डल ही वह पार्थिव सम्वत्सर है जिस का सौर सावित्रप्राणाग्निमयमण्डलरूप दिव्य सम्वत्सर के साथ १७ वें अहर्गण में अतिमान होरहा है। भसदशबिन्दु ही उभयसम्वत्सर की मूलप्रतिष्ठा मानी गई है। यह सम्वत्सरमण्डल वाङ्मय है। वाक्तत्त्व ही भूलपिण्ड का जनक चर तत्त्व है। अतएव प्राणाग्नि जहाँ वागग्नि कहा जा सकता है वहाँ वागग्निरूप सम्वत्सर को भूताग्नि कहा जासकता है। इसी पूर्वसमन्वयन से सम्वत्सर–मण्डल इस पार्थिव प्राणाग्नियज्ञ की समित् माना जासकता है।

परमाकाश पुराणाकाश शरीराकाश दहराकाश [वृभ्राकाश], इत्यादि भेद से आकाश के अनेक विवर्त माने गए हैं। स्वायम्भुव परमव्योमन् ही परमाकाश है। सौरमण्डल [सौरराड्मीनिर्लोक्य] से सम्बन्ध रखने वाला अगाधसमुद्रायच्छिन्न आकाश ही पुराणाकाश है। शरीर एवं दहराकाश आध्यात्मिक आकाश हैं। पुराणाकाशलक्षणा सारी त्रिलोकी में पार्थिवाकाशलक्षण सम्वत्सरमण्डल प्रतिष्ठित

है। सम्वत्सर के अग्न्यात्मक, कालात्मक, वयोनाधात्मक, भेद से तीन विवर्त हैं। अग्न्यात्मक सम्वत्सर तो समित् है। कालात्मक सम्वत्सर मासिविध बनता हुआ व्यवहार की प्रतिष्ठा बन रहा है। वयोनाधात्मक सम्वत्सर ही पार्थिव आकाश है। भाकपरिमाणाविच्छिन्न सम्वत्सरमण्डलसीमा ही वयोनाधात्मक सम्वत्सर है। यही व्योमात्मक सम्वत्सर कहलाया है, जैसा कि—'व्योमा हि सम्वत्सरः [शत० ८।४।१।११] इत्यादि वचन से प्रमाणित है। भूपृष्ठपर प्रतिष्ठित अस्मदादि पार्थिव प्रजावर्ग जिस आकाश का साक्षात्कार किया करते हैं वह यही पार्थिवाकाश है, जिस का वास्तु स्वरूप पार्थिवाग्नि से उत्थित धूम्र से ही निष्पन्न हुआ है। इसी धूम्र के सम्बन्ध से आकाश को प्रकृत भूतयज्ञ का 'धूम' माना जासकता है।

घोर दिव्याग्नि ज्योतिर्मय है। यही 'यत्तो ह देवेभ्यो अपचक्राम। स कृष्णो भूत्वा चचार' इत्यादि सिद्धान्तानुसार अधर्म्य के सम्बन्ध से पार्थिवजगत् में युक्त होता हुआ कृष्णरूप में परिणत होरहा है। अहःकाल में पार्थिवसंस्था यहाँ घोर ज्योतिष्मान् सावित्राग्नि से अनुगृहीत रहता है यहाँ रात्रि में पार्थिव कृष्णाग्नि का स्वाभाविक विकास रहता है। अतएव कृष्णमावास्मिका तमोमयी रात्रि ही इस पार्थिव महाग्नि की अर्चि मानी गई है। अग्नि के अनुरूप ही तो अर्चि होती है। पार्थिव अग्नि यदि कृष्ण है तो तद्विस्फुलिङ्गभिन्न कृष्णा रात्रि भी अवश्य ही कृष्णाग्नि की कृष्णार्चि है।

रात्रिरूपीचि अर्चि जबतक रहती है तबतक दिशाओं का बोध नहीं होता। रात्रि के अवसान पर ही दिशाएँ परिज्ञात होती हैं। अर्चि के अवशान्त होने से ही तो अङ्गार का जन्म होता है। इसी समतुलन से दिशाओं को अङ्गार माना जा सकता है। अङ्गार अवयवी है तो विस्फुलिङ्ग अवयव हैं, अनेक हैं सर्वतो व्याप्त हैं। "सर्वत इव हीमा अवान्तरदिशः" (शत० २।६।१।११) के अनुसार सभी प्रान्त अवान्तर दिशाएँ हैं। इसी समतुलन से अवयवात्मिका अवान्तर दिशाओं को 'विस्फुलिङ्ग' माना जासकता है।

उक्त परिग्रहों से युक्त पार्थिव अग्नि में पार्थिव आग्नेय देवताओं के द्वारा वृष्टि की आहुति होती है। पार्थिव मृण्मय भूताग्नियुक्त प्राणाग्नि तथा आन्तरिक्ष्य वृष्टि (अप्), दोनों के रासायनिक सम्मिश्रण से व्रीहि–यवादि लक्षण 'अन्न' उत्पन्न होता है। यही मध्यस्थ आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ की मात्र एक विधा है जिसका यों विश्लेषण हुआ है—

पृथिवी–(३)–"पृथिवी वाव गौतम! अग्निः। तस्याः सम्वत्सर एव समित्, आकाशो धूमः, रात्रिरर्चिः, दिशोऽङ्गारा, अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति। तस्या आहुतेरन्नं सम्भवति"।

(पार्थिवयज्ञ)।

• • • •

(४)—त्रिविध आधिदैविक यज्ञ तथा एकक आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ के उक्त स्वरूप-विश्लेषण के अनन्तर आधिदैविक आधिभौतिक यज्ञ से तत्स्वरूप आध्यात्मिक यज्ञ के स्वरूपलक्षण पुरुषयज्ञ-विधान का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है कि, हे गौतम! पुरुष निश्चयेन (इस आध्यात्मिक यज्ञ का) अग्नि है।

यहां 'पुरुष' शब्द से वह आध्यात्मिक पञ्चज वैश्वानर अग्नि ही अभिप्रेत है, जो सम्पूर्ण प्राणीवर्ग की प्रतिष्ठा बना हुआ है। एवं जिसका 'अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः। प्राणापानसमायुक्त-' (गीता १५।१४) इत्यादि रूप से निरूपण हुआ है। पञ्चाग्निविद्योपक्रम में यह स्पष्ट किया गया है कि, यह यज्ञ प्राणयज्ञ प्राणीभक्ष भेद से दो मार्गों में विभक्त है। पार्थिव प्राण अपान है, आन्तरिक्ष्य प्राण व्यान है, दिव्यप्राण प्राण है। दिव्यप्राणलक्षण प्राण, पार्थिव अपानलक्षण प्राण, इन दोनों प्राणा-पानों से मध्यस्थ व्यानलक्षण आन्तरिक्ष्य प्राण का उसीप्रकार ग्रहण होजाता है, जैसे कि 'द्यावापृथिवी' शब्द से द्यु-पृथिवी के मध्यस्थ आन्तरिक्ष का 'तन्मध्यपतितस्तद्ग्रहणेन गृह्यते' न्याय से ग्रहण हो-जाता है।

पार्थिव अपानाग्नि पार्थिव नर (नायक-अध्यक्ष) है आन्तरिक्ष्य वाय्वग्नि आन्तरिक्ष्य नर है दिव्य प्राणाग्नि दिव्य नर है। पृथिवी अन्तरिक्ष, द्यौः तीनों लोकों के अपानात्मक अग्नि व्यानात्मक वायु, प्राणात्मक आदित्य, तीनों नरों के पारस्परिक अन्तर्य्याम सम्बन्ध से उत्पन्न होने वाला केश-लोम-नखाग्र-भागों को छोड़कर (आ लोमभ्य आ नखाग्रेभ्यः) सर्वाङ्ग शरीर में व्याप्त रहने वाला तत्पञ्चात्मा आध्यात्मिक अग्नि ही 'वैश्वानर' कहलाया है। इस की आध्यात्मिक-पञ्चता को लक्ष्य में रखकर ही श्रुति ने कहा है-'पाङ्क्तो वै पुरुष (वैश्वानरः) पञ्चज' (ऐत० ब्रा० २।२४)।

वैश्वानरलक्षण आध्यात्मिक पञ्चज अग्नि में क्योंकि त्रैलोक्याग्नि का समावेश है अतएव इसके लिये-'वैश्वानरो वै सर्व अग्नय (शत० १।२।१।१५) यह कहा जाता है। शरीर में मस्तक भाग द्युलोक है नाभि-पर्य्यन्त भाग अन्तरिक्ष है, गुद—नाभ्यन्तर भाग पृथ्वी-लोक है, और यही आध्या-त्मिक-त्रैलोक्य है। इन तीन लोकात्मक तीन पुरों की समष्टिरूप शरीरपुर में सीमित रहने से ही—'स एषोऽग्निर्वैश्वानरो-यत् पुरुषः (शत० १०।६।१।११) यह लक्षण किया जाता है। महद्योनि के भेद से प्रत्येक अध्यात्मसंस्था [प्राणिशरीर] का वैश्वानर पृथक्-पृथक् शरीरभावों में विभक्त होता हुआ पृथगात्मा बना हुआ है जैसा कि—'एष वै पृथगात्मा वैश्वानरः [शत० ब्रा० १०।६।१।७] इत्यादि वचन से प्रमाणित है। एवंविध सर्वाग्नि [लोकत्रयाग्नि] लक्षण इस आध्यात्मिक अग्नि के उक्त वैश्वानर'-'पुरुष'-भावों का ही निम्न लिखित वचनों से स्पष्टीकरण होरहा है—

(१)—"स य स वैश्वानर -इमे स लोकाः। इयमेव पृथिवी विश्वं, अग्निर्नरः। अन्तरिक्षमेव विश्वं, वायुर्नर। द्यौरेव विश्वं, आदित्यो नरः। (विश्वेभ्यो नरेभ्यो जातोऽग्निर्वैश्वानर)" (शत० ९।३।१।३)।

(२)—"इमे वै लोका पूः। अयमेव पुरुष, योऽय पवते। सोऽस्यां पुरि शेते, तस्मात् पुरुष" (शत० १३।६।२।१)।

(३)—"प्राण एष स पुरि शेते। स पुरि शेते-इति पुरिशयं सन्तं प्राणं 'पुरुष' इत्याचक्षते (परोक्षम्। परोक्षप्रिया इव हि देवा, प्रत्यक्षद्विष")—गो०ब्रा०पू० १।३९।

है। सम्वत्सर के भग्न्यात्मक कालात्मक, पयोनाधात्मक भेद से तीन विवर्त हैं। अग्न्यात्मक सम्वत्सर तो समित् है। कालात्मक सम्वत्सर भातिसिद्ध बनता हुआ व्यवहार की प्रतिष्ठा बन रहा है। पयोनाधात्मक सम्वत्सर ही पार्थिव आकाश है। वाक्परिमाणात्मिका सम्वत्सरमण्डलसीमा ही पयोनाधात्मक सम्वत्सर है। यही व्योमात्मक सम्वत्सर कहलाया है, जैसा कि—'व्योमा हि सम्वत्सरः [शत० ८।४।१।११] इत्यादि वचन से प्रमाणित है। भूपृष्ठपर प्रतिष्ठित अस्मदादि पार्थिव प्रजावर्ग जिस आकाश का साक्षात्कार किया करते हैं वह यही पार्थिवाकाश है, जिस का वायु स्वरूप पार्थिवाग्नि से उत्थित धूम्र से ही निष्पन्न हुआ है। इसी धूम्र के सम्बन्ध से आकाश को प्रकृत भूतयज्ञ का 'धूम' माना जासकता है।

और दिग्भाग्नि ज्योतिर्मय है। वही 'यज्ञो ह देवेभ्यो अपचक्राम। स कृष्णो भूत्वा चचार' इत्यादि सिद्धान्तानुसार प्रवर्ग्य के सम्बन्ध से पार्थिवजगत् में युक्त होता हुआ कृष्णरूप में परिणत होरहा है। अहःकाल में पार्थिवसत्ता वहाँ और ज्योतिष्मान् सावित्राग्नि से अनुगृहीत रहता है वहाँ रात्रि में पार्थिव कृष्णाग्नि का स्वाभाविक विकास रहता है। अतएव कृष्णमावात्मिका तमोमयी रात्रि ही इस पार्थिव यज्ञाग्नि की 'अर्चि' मानी गई है। अग्नि के अनुरूप ही तो अर्चि होती है। पार्थिव अग्नि यदि कृष्ण है तो छायात्मिका कृष्णा रात्रि भी अवश्य ही कृष्णाग्नि की कृष्णार्चि है।

रात्रिरूपीभि अर्चि जबतक रहती है, तबतक दिशाओं का बोध नहीं होता। रात्रि के अवसान पर ही दिशाएँ परिज्ञात होती हैं। अर्चि के अवशान्त होने से ही तो अङ्गार का जन्म होता है। इसी समतुलन से दिशाओं को अङ्गार माना जा सकता है। अङ्गार अवयवी है, तो विस्फुलिङ्ग अवयव है, अनेक हैं सर्वतो व्याप्त हैं। 'सर्वत इव हीमा अवान्तरदिशः' (शत० २।६।१।११) के अनुसार सभी प्रान्त अवान्तर दिशाएँ हैं। इसी समतुलन से अवयवात्मिका अवान्तर दिशाओं को 'विस्फुलिङ्ग' माना जासकता है।

उक्त परिग्रहों से युक्त पार्थिव अग्नि में पार्थिव आग्नेय देवताओं के द्वारा वृष्टि की आहुति होती है। पार्थिव मृण्मय भूताग्नियुक्त प्राणाग्नि तथा आन्तरिक्ष्य वृष्टि (जल) दोनों के रासायनिक सम्मिश्रण से व्रीहि–यवादि लक्षण 'अन्न' उत्पन्न होता है। यही मध्यस्थ आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ की मात्र एक विधा है जिसका यों विश्लेषण हुआ है—

पृथिवी-(३)— पृथिवी वाव गौतम! अग्निः। तस्याः सम्वत्सर एव समित्, आकाशो धूमः, रात्रिरर्चि, दिशोऽङ्गारा, अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्ने तस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति। तस्या आहुतेरन्नं सम्भवति"।

(पार्थिवयज्ञ)।

* * * *

(४)—त्रिविध आधिदैविक यज्ञ तथा एकक आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ के उक्त स्वरूप-विश्लेषण के अनन्तर आधिदैविक आधिभौतिक यज्ञ से कृतरूप आध्यात्मिक यज्ञ के मूलाधारभूत पुरुषयज्ञ-विवर्त का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है कि, हे गौतम! पुरुष निश्चयेन (इस आध्यात्मिक यज्ञ का) अग्नि है।

उक्त 'पञ्चाग्निविद्या'-त्मक यज्ञपर्वात्मक यज्ञ का निष्कर्ष यही हुआ कि, द्युलोकोपलक्षित आदित्याग्नि अन्तरिक्षलोकोपलक्षित वायव्य पर्जन्याग्नि, भूलोकोपलक्षित पार्थिव अग्नि, पुरुषात्मक वृषा लक्षण वैश्वानराग्नि [ शरीराग्नि ], योषाप्राणात्मक रतााग्नि इन पाँच अग्नियों में क्रमशः श्रद्धा सोम वृष्टि, अन्न, रेत इन पाँच हविद्रव्यों की आहुति होती है । वही श्रद्धालक्षण आप: ( अप्तत्व ) उत्तरोत्तर प्रतिष्ठित अग्निसम्बन्ध से सोम-वृष्टि-अन्न-रेतोरूप में परिणित होता हुआ अन्तिम पाँचवीं रेतो आहुति से पुरुषस्वरूप ( गर्भस्वरूप ) का आरम्भक [उपादान] बन रहा है । इसीलिए यह निर्वचन कहा जासकता है कि--

"इति तु पञ्चम्यामाहुतावाप: पुरुषवचसो भवन्ति"

१-१-(१) द्यौः ——आदित्यः (असौलोकः)—श्रद्धा
२-२-(२) अन्तरिक्षम्—वायु (पर्जन्य )——सोम
}—आधिदैविकयज्ञ }—प्राणयज्ञः

३-३-(१) पृथिवी—— अग्नि (पृथिवी) ——वृष्टि ]—आधिभौतिकयज्ञ

४-१-(१) वृषा - —वैश्वानर (पुरुष )——अन्नम्
५-२-(२) योषा——माहलिक (योषा)——रेत
}—आध्यात्मिकयज्ञ ]—प्राणयज्ञ

}—पञ्चाग्नियज्ञ

पञ्चाग्निविद्यात्मक पञ्चयज्ञ के द्वितीय यज्ञपर्व को [ पर्जन्ययज्ञ को ] सोमाहुति के द्वारा वृष्टि का प्रवर्त्तक बतलाया गया है, जो कि-- 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' इत्यादि पूर्वोक्त तृतीय-दृष्टिकोण से सर्वथा विरुद्ध पड़ता है । पार्थिव अग्नि पार्थिवपानी को बाष्परूप में परिणत कर आन्तरिक्ष्य वायु धरातल में सञ्चित कर देता है अग्नि के द्वारा वायु के गर्भ में सञ्चित वही पार्थिव पानी कालान्तर में बरस पड़ता है । यह कथन अवश्यमेव उक्त पर्जन्ययज्ञमीमांसा का प्रतिद्वन्द्वी प्रतीत होरहा है ।

श्रद्धा सामरूप में सोम पर्जन्याग्नि में आहुत होकर वृष्टिरूप में परिणित होता है । अवश्यमेव यह सिद्धान्त तृतीय-दृष्टिकोण में व्याघात उत्पन्न कर रहा है । कौनसा सिद्धान्त प्रामाणिक माना जाय ? क्योंकि दोनों ही श्रुति-सम्मत सिद्धान्त हैं ? आर्षसम्प्रदाय उत्तर देती है—जहाँ श्रौत-सिद्धान्तों में ही परस्पर विरोध प्रतीत होता हो वहाँ दोनों ही प्रमाण हैं । इसलिए कि यह विरोध केवल स्थूलदृष्टि से ही सम्बन्ध रखता है । तत्त्वदृष्टि के आधार पर जब समन्वय किया जाता है तो विरोध का सर्वथा उन्मूलन होजाता है । केवल निरूपणीया शैली के भेद से विरोध की प्रतीतिमात्र ही होती है । वस्तुतः विरोध है नहीं । सृष्टिक्रमारम्भविज्ञानदृष्टि से जहाँ पर्जन्ययज्ञानुगत वृष्टिसिद्धान्त प्रामाणिक है, वहाँ स्थितिक्रमानुगता विज्ञानदृष्टि से 'अग्निर्वा०' इत्यादि तृतीय दृष्टिकोण सुसमन्वित है ।

पाञ्चभौतिक शरीर चित्याग्निमय है भूताग्निमय है। यही वाङ्मय अग्नि है। यही शरीरपरिच्छिन्न वैश्वानर नामक पुरुषाग्नि की समित् है। इसी शरीरपुरुषरूप वागग्नि [ शरीर ] से वह समिद्ध रहता है। श्वासप्रश्वासात्मक प्राण ही इस समिद्ध शरीराग्नि से भवसरूप से निकलने वाला धूम है। जिह्वोपलक्षित ध्वन्यात्मक शब्द ही [ वैखरीनाद ही ] इस की अर्चि है। आदित्यप्राणात्मक चक्षु ही अन्धकार में भास्वरवत् प्रतीयमान [ जिस स्थिति का पशुओं की आखों में रात्रि में प्रत्यक्ष किया जासकता है ] चक्षु ही अङ्गार है। वागग्निविकारभूत शब्दश्रुति का अधिष्ठाता श्रोत्र ही विस्फुलिङ्ग है। ऐसे इस आध्यात्मिक पुरुषाग्नि में आध्यात्मिक इन्द्रियदेवताओं के द्वारा वर्षाविकारभूत अन्नलक्षण हविर्द्रव्य की आहुति होती है। भुक्तान्न रस-मल के क्रमिक विश्लेषण से क्रमशः रस असृक् मांस मेद अस्थि मज्जा इन धातुओं में परिणत होता हुआ अन्ततोगत्वा रेतोरूप में परिणत होजाता है। यही आध्यात्मिक यज्ञ की प्रथमा विधा है जिस का निम्न लिखित शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है।

पुरुषः ( वृषा )–४—"पुरुषो वाव गौतम ! अग्निः। तस्य वागेव समित्, प्राणो धूम, जिह्वा अर्चि', चक्षुरङ्गाराः, श्रोत्रं विस्फुलिङ्गा'। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति। तस्या आहुते रेत सम्भवति" ( वृषायज्ञ' )।

* * * *

(५)—आध्यात्मिकयज्ञ का दूसरा पर्व है—योषा—यज्ञ। वृषाप्राण जहाँ पुरुषसर्ग की प्रतिष्ठा है, वहाँ योषाप्राण स्त्रीसर्ग की प्रतिष्ठा बनता है। वृषाप्राण आग्नेय है योषाप्राण सौम्य है। आग्नेय वृषा का रहस्य सौर अर्धाकाश से सम्बन्ध है। एवं सौम्या योषा का सम्बन्ध चान्द्र अर्धाकाश से सम्बन्ध है। योषाप्राणात्मिका स्त्री के शोणित में प्रतिष्ठित अग्नितत्त्व ही योषा—यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा है। गर्भाशयगत शोणित में प्रतिष्ठित मासिक [ मासलप्रमाणात्मक ] आग्नेयभाग ही इस यज्ञ का आहुतिग्राहक अग्नि है। इस योषाग्नि का उत्तेजक उपस्थ ही समित् है उपस्थ—समित् के संयोग से उत्पन्न योषाग्नि—लोम ही धूम है। अन्तस्थ रक्तवर्ण—कन्दल योनि है यही अर्चि है। इत्यादि लक्षण इस योषाग्नि में पुरुषशरीरस्थ प्राणदेवताओं के द्वारा रेत की आहुति होती है। यही हुत रेत कालान्तर में गर्भरूप में परिणत होजाता है। पञ्चपर्वात्मक यज्ञ के इसी अन्तिम आध्यात्मिक यज्ञपर्व का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

स्त्री–( योषा )–५—"योषा वाव गौतम ! अग्नि'। तस्या उपस्थ एव समित्। यदुपमन्त्रयते, स धूमः। योनिरर्चि। यदन्तः करोति, तेऽङ्गाराः। अभिनन्दा विस्फुलिङ्गा। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुह्वति। तस्या आहुतेर्गर्भः सम्भवति"। छान्दोग्योपनिषत ५ प्र० ।४,५,६,७,८ खण्डा ।

* * * *

उक्त 'पञ्चाग्निविद्या'-त्मक पञ्चपर्वात्मक यज्ञ का निष्कर्ष यही हुआ कि, द्युलोकोपलक्षित आदित्याग्नि अन्तरिक्षलोकोपलक्षित वायव्य पर्जन्याग्नि, भूलोकोपलक्षित पार्थिव अग्नि, पुरुषात्मक वृषा-लक्षण वैश्वानराग्नि [ शरीराग्नि ] योषाप्राणात्मक रक्ताग्नि इन पाँच अग्नियों में क्रमशः श्रद्धा सोम वृष्टि, अन्न, रेत, इन पाँच हविर्द्रव्यों की आहुति होती है । यही श्रद्धालक्षण आप: ( अप्तत्त्व ) उत्तरोत्तर प्रतिष्ठित अग्निसमन्वय में सोम-वृष्टि-अन्न-रेतोरूप में परिणत होता हुआ अन्तिम पाँचवी रेतो आहुति से पुरुषस्वरूप ( गर्भस्वरूप ) का आरम्भक [उपादान] बन रहा है । इसीलिए यह निरपेक्ष कहा जा सकता है कि--

"इति तु पञ्चम्यामाहुतावाप: पुरुषवचसो भवन्ति"

१-१-(१) द्यौः ———आदित्य (असौलोक)—श्रद्धा } —आधिदैविकयज्ञ } —प्राणयज्ञः
२-२-(२) अन्तरिक्षम्—वायु (पर्जन्य)——सोम
३-३-(१) पृथिवी—— अग्नि (पृथिवी)- ——वृष्टि ]—आधिभौतिकयज्ञ
४-१-(१) वृषा ——वैश्वानर (पुरुष)———अन्नम् } —आध्यात्मिकयज्ञ ]—प्राणियज्ञ
५-२-(२) योषा——मातृगर्भ (योषा)———रेत
} पञ्चाग्निविद्या

पञ्चाग्निविद्यात्मक पञ्चयज्ञ के द्वितीय यज्ञपर्व को [ पर्जन्ययज्ञ को ] सोमाहुति के द्वारा वृष्टि का प्रवर्तक बतलाया गया है जो कि--'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' इत्यादि पूर्वोक्त तृतीय-दृष्टिकोण से सर्वथा विरुद्ध पड़ता है । पार्थिव अग्नि पार्थिवपानी को वाष्परूप में परिणत कर आन्तरिक्ष्य वायु धरातल में संचित कर देता है अग्नि के द्वारा वायु के गर्भ में संचित यही पार्थिव पानी कालान्तर में बरस पड़ता है । यह कथन अवश्यमेव उक्त पर्जन्ययज्ञमीमांसा का प्रतिद्वन्द्वी प्रतीत हो रहा है ।

श्रद्धा सोमरूप में सोम पर्जन्याग्नि में आहुत होकर वृष्टिरूप में परिणत होता है । अवश्यमेव यह सिद्धान्त तृतीय-दृष्टिकोण में व्याघात उत्पन्न कर रहा है । कौनसा सिद्धान्त प्रामाणिक माना जाय ? जबकि दोनों ही श्रुति-सम्मत सिद्धान्त हैं ? आर्षसम्प्रदाय उत्तर ऐसा है—जहाँ श्रौत-सिद्धान्तों में ही परस्पर विरोध प्रतीत होता हो वहाँ दोनों ही प्रमाण हैं । इसलिए कि यह विरोध केवल स्थूलदृष्टि से ही सम्बन्ध रखता है । तत्त्वदृष्टि के आधार पर जब समन्वय किया जाता है तो विरोध का सर्वथा उन्मूलन हो जाता है । केवल निरूपणीया शैली के भेद से विरोध की प्रतीतिमात्र ही होती है । वस्तुतः विरोध है नहीं । सृष्टिक्रमारम्भविज्ञानदृष्टि से जहाँ पञ्चयज्ञानुगत वृष्टिसिद्धान्त प्रामाणिक है, वहाँ स्थितिक्रमानुगत विज्ञानदृष्टि से अग्निर्वा० इत्यादि तृतीय दृष्टिकोण सुसमन्वित है ।

सोमेकर से सम्बन्ध रखने वाली पञ्चाग्निविद्या में अधिदैवत–अधिभूत–अध्यात्मरूप से जिस पञ्चपर्वात्मक यज्ञ का विश्लेषण हुआ है, उसीका एतरेय आरण्यक में उक्थविद्या के रूप से उपबृंहण हुआ है। वहाँ सोमात्मक पाँचवें पर्व को छोड़ दिया गया है। केवल आरम्भ के प्राणयज्ञात्मक पृथवी–अन्तरिक्ष द्यौ– इन तीन पर्वों का, एवं चौथे पुरुष पर्व का समाहार करते हुए पुरुषयज्ञ[प्राणीयज्ञ] में तीनों प्राणयज्ञों का समन्वय बतलाया गया है–[देखिये–ऐत० आ० २ आ । १ आ । १ ख ]। इसी उक्थविद्या का आगे आकर तृतीय खण्ड में 'रेतस' सृष्टिरूप से जो विश्लेषण हुआ है, वह अपना एक स्वतन्त्र ही दृष्टिकोण रख रहा है। यहाँ दूसरे ही क्रम से सृष्टिवाद का विश्लेषण हुआ है। देखिए।

"अथातो रेतसः सृष्टि—प्रजापते रेतो देवा, देवानां रेतो वर्षं वर्षस्य रेत ओषधयः, ओषधीनां रेतोऽन्नं, अन्नस्य रेतो रेत, रेतसो रेत प्रजाः, प्रजानां रेतो हृदयं, हृदयस्य रेतो मन, मनसो रेतो वाक्, वाचो रेत कर्म्म। तदिदं कर्म्म कृतमयं पुरुषो ब्रह्मणो लोकः"—(ऐत० आ०। १ अ०। ३ खं०)।

उक्त सम्पूर्ण दृष्टिकोणों के वैज्ञानिक–समन्वय के आधार पर हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि,–पार्थिव सत्याग्नि आन्तरिक्ष्य सत्य वायु दिव्य सत्येन्द्र पर्जन्य घन वायु सोम सूर्य्यरश्मियाँ पुरोवात अभ्र विद्युत् स्तनयित्नु आदि आदि उत्पादन-निमित्त-कारणों के समन्वय से ही वृष्टि होती है। निम्न लिखित श्रौत–स्मार्त वचन वृष्टि के उक्त कारणों का ही समर्थन कर रहे हैं—

१—'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति'—अग्नि –सत्यम्—पार्थिवाग्नि
२—'वायुर्वै वृष्ट्या ईशे'————वायु –सत्यम्—वायव्याग्निः
३—'आदित्याज्जायते वृष्टि''———आदित्य –सत्यम्—सावित्राग्निः
४—'पार्जन्यं वर्षासु यजते'————पर्जन्यः–ऋतम्—आप्याग्नि'
५—'सोमाहुतेर्वर्षं सम्भवति'——–सोम –ऋतम्—चन्द्रसोम'
६—'रश्मिभिर्वर्षं समदधात्————रश्मय'–सत्यम्—प्राणाग्निः
७—'पुरोवात ससृजिरे'————पुरोवातः–ऋतम्—वातवायु
८—'अभ्राद् वृष्टि '———अभ्रम्–ऋतसत्यम् अग्निः-वाय्वादित्यपर्जन्यादिसघात
९—'वृष्टिर्गं यान्त्या विद्युदेव'————विद्युत्–ऋतसत्यम्–ज्योतिरग्न'
१०—'स्तनयित्नुर्घोषोऽन्वसज्यत'———स्तनयित्नुः–सत्यम्–शब्दाग्निः

ऋक्संहितान्तर्गत 'अस्य वामीयसूक्त' के तीन मन्त्रों का वृष्टिविद्या के साथ विशेष सम्बन्ध है। इसके अतिरिक्त कृष्णयजुर्वेदसंहिता का 'कारीरिष्टि' प्रकरण भी प्रधानतः वृष्टिविद्या पर प्रकाश डाल रहा है। एवमेव शतपथ–गोपथ–तापड्यादि ब्राह्मणों के छान्दोग्य–बृहदारण्यकादि उपनिषदों के तत्प्रकरण

स्थलों में भी प्रकीर्णकरूप से इस विद्या का स्पष्टीकरण हुआ है। वेदशास्त्रप्रतिपादित सभी विद्याओं के, तत्त्व-विज्ञानों के सम्बन्ध में यही एक ऐसी विप्रतिपत्ति है जिसके कारण उन विद्याओं का हम भलीभाँति तबतक समन्वय नहीं करपाते जबतक कि उन प्रकीर्णक-प्रकरणों का एकत्र समन्वय नहीं कर लिया जाता। यह समन्वय निश्चयेन महासमारम्भ-सापेक्ष है। अनन्यनिष्ठा से सम्पूर्ण वेदशास्त्र को जबतक आत्मसात् नहीं बना लिया जाता, तबतक उन प्रकीर्णक विषयों का संग्रह असम्भव है। एवं जबतक उनका संग्रह नहीं होजाता तबतक तद्विद्याओं का आनुपूर्वी से परिज्ञान असम्भव है।

अवश्य ही उक्त जटिलता के निराकरण के सम्बन्ध में पुरायुग में 'रहस्य निगद, गाथा, कुन्ताप' आदि जैसे स्वतन्त्र ग्रन्थ रहे होंगे, जिनमें उन प्रकीर्णक भावों का, विद्याओं का एकत्र संग्रह रहा होगा। परन्तु दुर्भाग्य से आज तो वे रहस्यात्मक परिभाषाग्रन्थ हमारे दृष्टिपथ से सर्वथा विस्मृत होचुके हैं। यही वेदार्थ की एक ऐसी महती जटिलता है, जिसका निराकरण दो-चार व्यक्तियों के स्वल्पज्ञान से कथमपि सम्भव नहीं। होना यह चाहिए कि बहुसंख्या में योग्य विद्वान् उपलब्ध मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र-ग्रन्थों के तत्तत्-विद्या-प्रतिपादक तत्त्वनिगदों का पृथक् पृथक् रूप से संग्रह करें। उनका एकत्र संग्रह करते हुए उनका समन्वय करें। इत्थंभूत महासमारम्भ प्रयास से अवश्य ही इस दिशा में उक्त जटिलता दूर की जासकती है।

उदाहरण के लिए वृष्टिविद्या को ही लीजिए। अस्यवामीयसूक्त के ५२ मन्त्रों में से केवल ३ मन्त्र ऐसे हैं जिनसे वृष्टिविद्या के कुछ एक सिद्धान्तों का विश्लेषण हुआ है। वे तीनों मन्त्र भी एक साथ पठित नहीं हैं। अपितु तीनों का क्रमशः १६,४७-५१ यह संख्या क्रम है। यही स्थिति अन्य स्थलों की है। यही वह जटिलता है जिसके निग्रह से प्रकृत ब्राह्मण के प्रत्येक प्रकरण में हमें अनावश्यक विस्तारदोष पुनरुक्तिदोष का का विवश होकर अनुगमन करना पड़ रहा है। परिणाम-स्वरूप पाठकों के लिए हमारा यह अव्यवस्थित प्रयास सुविधा के स्थान में जटिलता का ही जनक बनता जारहा है। इस सम्बन्ध में हम अपनी ओर से इससे अधिक क्या निवेदन कर सकते हैं कि, जबतक देश के विद्वान् सम्मिलितरूप से उक्त पद्धति के अनुसार वेदार्थ का समन्वय नहीं कर लेंगे, तबतक एक दो व्यक्तियों की स्वल्प-शक्ति मात्र के आधार पर इस दिशा में सफलता प्राप्त कर लेना तो असम्भव ही होगा।

हमारे ये अव्यवस्थित प्रकरण तो केवल यही पुरुषार्थ करसकते हैं कि, जिनकी दृष्टि में भारतीय शास्त्र केवल शब्दजाल है वे यह अनुमान करने लगें कि वेदशास्त्र एक विज्ञानशास्त्र है, एवं उसमें प्रतिपादित विद्याएँ प्राकृतिक नित्यसिद्धान्तों का ही विश्लेषण कर रही हैं। जिन कतिपय प्रतीच्य विद्वानों की वाग्दृष्टि में भारतीय शास्त्र अधिक से अधिक 'भावनावाद' का समर्थक है तदनुयायी उच्छिष्टभोगी अर्वाचीन प्राच्य विद्वान् अपनी निधि के वास्तविक स्वरूपज्ञान से वञ्चित रहते हुए इसके प्रति न केवल उदासीन ही हैं अपितु इसका उपहास करना भी जिनके जीवन का एक प्रधान पुरुषार्थ बना हुआ है अवश्य ही उनकी भ्रान्ति का ये अव्यवस्थित प्रकरण भी सर्वात्मना नहीं तो अंशतः तो निराकरण कर ही सकेंगे। एकमात्र इसी लक्ष्य से जानबूझ कर ही इस पद्धति का अनुगमन करना हमने यथार्थ समझा है। जिन्हें वस्तुगत्या वेदविद्या का रहस्यज्ञान प्राप्त करना है उनसे तो हम यही निवेदन करेंगे कि वे कृपया कलङ्क मिटाने वाले हमारे इन प्रस्तुत प्रयासों को एक ओर रखते हुए आनुपूर्वी से स्वयं मूलग्रन्थों को ही अपने स्वाध्याय का विषय बनावें। इस प्रासङ्गिक निवेदन के साथ ही वृष्टिविद्या के प्रकीर्णक अर्थों का दिग्दर्शन कराने वाले निम्नलिखित सूक्तमन्त्र पाठकों के सम्मुख उपस्थित हो रहे हैं—

१—सप्तार्द्धगर्भा भुवनस्य रेतो विष्णोस्तिष्ठन्ति प्रदिशा विधर्म्मणि ।
ते धीतिभिर्मनसा ते विपश्चितः परिभुव परिभवन्ति विश्वत ॥

—ऋक्सं० १।१।६४।३६।

२—कृष्णं नियान हरय सुपर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति ।
त आववृत्रन्त्सदनादृतस्यादिद् घृतेन पृथिवी व्युद्यते ।

—ऋक्सं १।१। ८।४७

३—समानमेतदुदकमुच्चैत्यव चाहभि ।
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति दिवं जिन्वन्त्यग्नय ॥

—ऋक्सं १।१।६४।५१

थोड़ी देर के लिए यह मान लीजिए कि, आकाशस्थ मेघों से भूपिण्ड पर जो पानी बरसता है वह वस्तुत पृथिवी की ही देन है। अग्निगर्भ-भूपिण्ड के केन्द्र से अङ्गिरोऽग्नि ( प्राणाग्नि ) द्युलोक (आकाश) की ओर निरन्तर जाया करता है यह प्रकरण के प्रारम्भ में स्पष्ट किया जाचुका है। 'अग्निर्वा इतो वृष्टि-मुदीरयति' सिद्धान्त इसी तथ्य का स्पष्टीकरण कर रहा है। इसप्रकार पार्थिव जलमात्रा ( समुद्र नद नदियाँ कूप, वापी तड़ाग ओषधि-वनस्पति पार्थिव प्राणीशरीर आदि आदि में रहने वाली जलमात्रा ) ऊपर की ओर जाते हुए अङ्गिरोऽग्नि के सम्बन्ध से बाष्परूप में परिणत होकर ऊपर की ओर जाया करती है। इसप्रकार पार्थिव अग्नि पार्थिव जलमात्रा को द्युलोक की ओर लेजाने में एक निमित्त बना हुआ है।

दूसरा निमित्त है–'वायु । पार्थिव मृण्मय परमाणुओं का गुरुत्वाकर्षण भूपिण्ड के बिल निर्माण ऊष्म प्रदेश पर्यन्त व्याप्त रहता है यद्यपि तो पार्थिव अग्नि ही पार्थिव जलमात्रा को ऊपर खींच लेजाता है। ज्यों ज्यों जलमात्रा ऊपर चढ़ने लगती है त्यों त्यों वह पार्थिव गुरुत्वाकर्षण से मुक्त होती जाती है। पार्थिवा-कर्षण से विमुक्ता यही जलमात्रा वाष्प है। उधर आन्तरिक्ष्य वायु भी एक प्रकार का वाष्प ही है। आगे जाकर जलमात्रा के ऊर्ध्वगमन का प्रेरक यही 'वाष्प–वायु' बनता है। पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त लक्षाधिक सूर्य्यनाडियाँ वितत हैं। यही 'महापथ' कहलाता है। नाडीरूप इसी महापथ से और पदार्थों का प्रवर्ग्यभाग पृथिवी में एवं पार्थिव पदार्थों का प्रवर्ग्यभाग सूर्य्य में भुक्त होता रहता है। यह नाडीमार्ग उभय प्रजापतियों के विकम्प भाग की पारस्परिक आदान–प्रादान के द्वारा पूर्ति किया करता है। सौरपदार्थ पार्थिवपदार्थ दोनों ही गतिशून्य हैं। इन का गमनागमन होता है नाडीमार्ग से ही परन्तु निमित्त बनता है–वायु'। 'मदागति मातरिश्वा' नामक वायु ही अपने गतिधर्म्म से दोनों का सञ्चारक बनता है। दूसरे शब्दों में–वायु-धरातल पर प्रतिष्ठित होकर ही जलमात्रा नाडीमार्ग से द्युलोक की ओर जाती है।

तीसरा निमित्त है–'सूर्य्यरश्मियाँ । सूर्य्यरश्मियाँ पार्थिव रसों का निरन्तर आदान किया करती हैं। इस आदानधर्म्म से ही सूर्य्यसंस्था में भुक्त इन्द्र–धाता–भग–पूषा–आदि १२ घोर प्राण 'आदित्य' कहलाते।

— इत्यादि निर्वचनों से 'आदित्य' कहलाए हैं । सर्वरसादानरूप ही आदित्य का आदित्यत्त्व * है। आदित्यरश्मियाँ ही नाड़ी हैं । नाड़ी-रूप रश्मियाँ भूपृष्ठ पर संलग्न होती हैं । अपने स्वाभाविक स्त्यधर्म्म के कारण भूतधर्म्मात्मक जलादि की भाँति इतस्तत न जाकर ये रश्मियाँ उसी नियत मार्ग से वापस द्युलोक की ओर लौट जाती हैं । जाता हुआ रस्म्यवच्छिन्न सौरतेज जहाँ 'सावित्री' कहलाया है, वहाँ प्रतिफलित, साथ ही पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि से समन्वत वही सौरतेज 'गायत्री' कहलाया है । प्रतिफलित इस गायत्रतेज में पार्थिव अग्नि आन्तरिक्ष्य, वायु, पार्थिवरसमात्रा तीनों प्रतिष्ठित होजाते हैं । अतएव कहा जासकता है कि, *पार्थिवाग्नियुक्त वायु के संयोग से रश्मिरूप नाड़ीमार्ग के द्वारा पार्थिव रसमात्रा द्युलोक* की ओर जारही है । इसी दृष्टि से रश्मि की अपेक्षया 'आदित्याज्जायते वृष्टिः' कहा जासकता है । पार्थिवा ग्न्यपेक्षया 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' कहा जासकता है । एवं आन्तरिक्ष्य वाय्वपेक्षया-'वायुर्वै वृष्ट्या ईशे' यह कहा जासकता है । तीनों ही वचन तत्तदपेक्षया सुसमन्वित हैं । नाड़ी (रश्मि) एवं अग्निप्राणयुक्त वायु से सम्बद्ध इसी वृष्टिविज्ञान का स्पष्टीकरण करते हुए हमारा + मौलिक विज्ञानशास्त्र कहता है — 'नाड्यो वायुसंयोगादारोहणम् (अपाम्) । नोदनापीडनात् संयुक्तसंयोगाच्च' (वैशेषिक दर्शन ५।२।५,६ सू० )।

'नाड्यो वायुसंयोगात्' आरोहित पार्थिव जल से सम्बन्ध रखने वाली वृष्टिविद्या के गमन स्थिति वर्षण ये तीन अधिकरण माने जासकते हैं । यहाँ से पानी जाकर वहाँ पहुँचा यही पहिला गमन-अधिकरण है जिसे 'गर्भाधानकाल' भी कहा जासकता है । वहाँ पहुँच कर पानी नियत समय पर्य्यन्त द्युलोकस्थ वायुभरातल पर ठहर गया यही दूसरा स्थित्यधिकरण है जिसे 'दोहदकाल' भी कहा जा सकता है । नियत समयानन्तर पानी पुनः बरस पड़ता है, यही तीसरा वर्षणाधिकरण है जिसे प्रसव काल भी कहा जासकता है । इसप्रकार गर्भ दोहद प्रसव भेद से यह वृष्टिकर्म्म त्रिपर्वा बन रहा है। पूर्वोक्त ता ऋक मन्त्रत्रयी से वृष्टिकर्म्म के इही तीनों पर्वों का स्पष्टीकरण हुआ है, जिसके तात्त्विक समन्वय के लिए समोल से सम्बन्ध रखने वाली कुछ एक वाक्यपरिभाषाओं का ही स्पष्टीकरण अपेक्षित होगा।

सर्वदा ही पार्थिवाग्नि-रश्मियाँ ऊपर की ओर जाती रहती हैं । वायु भी सदा ही प्रवाहित है। फलस्वरूप पार्थिवरस-मात्राओं का भी सदा ही ऊर्ध्वगमन सिद्ध है । और इसी दृष्टि से यह भी कहा जासकता

—इन्द्रो-धाता भग-पूषा मित्रोऽथ-वरुणो ऽर्य्यमा ।
अंशु र्विवस्वान्-त्वष्टा च सविता-विष्णुरेव च ॥

* "स प्राणमेवाग्नेरादत्त, रूपमेव वायोरादत्त, चित्तमेव पुरुषस्यादत्त, चक्षुरेव पशूनामादत्त, मामेव चन्द्रमस आदत्त । तद्यदादत्त-तस्मादादित्य"।

—शत० ब्रा० ११।८।४।७८,६,१० ११।

+ भारतीय विज्ञान आधिदैवत अध्यात्म अधिभूत भेद से तीन मार्गों में विभक्त माना गया है । वेदान्तदर्शन साङ्ख्यदर्शन वैशेषिकदर्शन तीनों से क्रमशः तीनों विभागों का स्पष्टीकरण हुआ है जैसाकि गीताविज्ञानभाष्यभूमिका द्वितीय खण्ड के 'आत्मपरीक्षा' नामक 'क' भाग में विस्तार से वैज्ञानिक विवेचन हुआ है।

१—सप्तार्धगर्भा भुवनस्य रेतो विष्णोस्तिष्ठन्ति प्रदिशा विधर्मणि ।
ते धीतिभिर्मनसा ते विपश्चितः परिभुवः परिभवन्ति विश्वतः ॥
—ऋक्सं० १।१६४।३६।

२—कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति ।
त आववृत्रन्त्सदनादृतस्यादिद् घृतेन पृथिवी व्युद्यते ।
—ऋक्सं १।१। ४।४७

३—समानमेतदुदकमुच्चैत्यव चाहभि ।
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति दिवं जिन्वन्त्यग्नयः ॥
—ऋक्सं १।१।६४।५१

थोड़ी देर के लिए यह मान लीजिए कि आकाशस्थ मेघों से भूपिण्ड पर जो पानी बरसता है वह वस्तुतः पृथिवी की ही देन है। अग्निगर्भ—भूपिण्ड के केन्द्र से अङ्गिरोऽग्नि ( प्राणाग्नि ) द्युलोक (आकाश) की ओर निरन्तर जाया करता है यह प्रकरण के प्रारम्भ में स्पष्ट किया जाचुका है। 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' सिद्धान्त इसी तथ्य का स्पष्टीकरण कर रहा है। इसप्रकार पार्थिव जलमात्रा ( समुद्र नद नदियाँ कूप, वापी तड़ाग ओषधि-वनस्पति पार्थिव प्राणीशरीर आदि आदि में रहने वाली जलमात्रा ) ऊपर की ओर जाते हुए अङ्गिरोऽग्नि के सम्बन्ध से वाष्परूप में परिणत होकर ऊपर की ओर जाया करती है। इसप्रकार पार्थिव अग्नि पार्थिव जलमात्रा को द्युलोक की ओर लेजाने में एक निमित्त बना हुआ है।

दूसरा निमित्त है—'वायु'। पार्थिव भूतमय परमाणुओं का गुरुत्वाकर्षण या भपिण्ड के भिन्न निर्यमित ऊर्ध्वप्रदेश पर्यन्त व्याप्त रहता है वहांतक तो पार्थिव अग्नि ही पार्थिव जलमात्रा को ऊपर खींच लेजाता है। ज्यों ज्यों जलमात्रा ऊपर चढ़ने लगती है त्यों त्यों वह पार्थिव गुरुत्वाकर्षण से मुक्त होती जाती है। पार्थिवाकर्षण से विमुक्ता यही जलमात्रा 'वाष्प' है। उधर आन्तरिक्ष्य वायु भी एक प्रकार का वाष्प ही है। आगे जाकर जलमात्रा के ऊर्ध्वगमन का प्रेरक यही 'वाष्प—वायु' बनता है। पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त सप्तविध सूर्य्यनाड़ियाँ वितत हैं। यही 'सहस्रय' कहलाता है। नाड़ीरूप इसी सहस्रय से सौर पदार्थों का प्रवर्ग्यभाग पृथिवी में एवं पार्थिव पदार्थों का प्रवर्ग्यभाग सूर्य्य में भुक्त होता रहता है। यह नाड़ीमार्ग उभय प्रजापतियों के विस्रस्त भाग की पारस्परिक आदान—प्रदान के द्वारा पूर्ति किया करता है। सौरपदार्थ पार्थिवपदार्थ दोनों ही गतिशून्य हैं। इन का गमनागमन होता है नाड़ीमार्ग से ही परन्तु निमित्त बनता है—'वायु'। सप्तगति मातरिश्वा नामक वायु ही अपने गतिधर्म्म से दोनों का संवाहक बनता है। दूसरे शब्दों में—वायु—धरातल पर प्रतिष्ठित होकर ही जलमात्रा नाड़ीमार्ग से द्युलोक की ओर जाती है।

तीसरा निमित्त है—'सूर्य्यरश्मियाँ'। सूर्य्यरश्मियाँ पार्थिव तत्वों का निरन्तर आदान किया करती हैं। इस आदानधर्म्म से ही सूर्य्यसंस्था में भुक्त इन्द्र—धाता—भग—पूषा—आदि १२ सौर प्राण 'आदित्य' कहलाते।

-- इत्यादि निर्वचनों से 'आदित्य' कहलाए हैं । सर्वरसादानत्व ही आदित्य का आदित्यत्व * है । आदित्यरश्मियाँ ही नाड़ी हैं । नाड़ी-रूप रश्मियाँ भूपृष्ठ पर संलग्न होती हैं । अपने स्वाभाविक सत्यधर्म के कारण ऋतधर्मात्मक जलादि की भाँति इतस्ततः न जाकर ये रश्मियाँ उसी नियत मार्ग से वापस द्युलोक की ओर लौट जाती हैं । आता हुआ रश्म्यवच्छिन्न सौरतेज जहाँ 'सावित्री' कहलाया है, वहाँ प्रतिफलित, साथ ही पार्थिव अग्निरोऽग्नि से समवेत वही सौरतेज 'गायत्री' कहलाया है । प्रतिफलित इस गायत्रतेज में पार्थिव अग्नि आन्तरिक्ष्य, वायु, पार्थिवरसमात्रा, तीनों प्रतिष्ठित होजाते हैं । अतएव कहा जासकता है कि, पार्थिवाग्नियुक्त वायु के संयोग से रश्मिरूप नाड़ीमार्ग के द्वारा पार्थिव जलमात्रा द्युलोक की ओर जाती है । इसी दृष्टि से रश्मि की अपेक्षया 'आदित्याज्जायते वृष्टिः' कहा जासकता है । पार्थिवा ग्न्यपेक्षया 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' कहा जासकता है । एवं आन्तरिक्ष्य वाय्वपेक्षया-'वायुर्वै वृष्ट्या ईष्टे' यह कहा जासकता है । तीनो ही वचन तत्तदपेक्षया सुसमन्वित हैं । नाड़ी (रश्मि) एवं अग्निप्राणयुक्त वायु से सम्बद्ध इसी वृष्टिविज्ञान का स्पष्टीकरण करते हुए हमारा + मौलिक विज्ञानशास्त्र कहता है —"नाड्यो वायुसंयोगादारोहणम् (अपाम्) । नोदनापीडनात् संयुक्तसंयोगाच्च' (वैशेषिक दर्शन-५।२।५,६ सू ) ।

'नाड्यो वायुसंयोगात्' आरोहित पार्थिव जल से सम्बन्ध रखने वाली वृष्टिक्रिया के गमन, स्थिति वर्षण, ये तीन अधिकरण माने जासकते हैं । यहाँ से पानी जाकर वहाँ पहुँचा यही पहिला गमन-अधिकरण है जिसे 'गर्भाधानकाल' भी कहा जासकता है । वहाँ पहुँच कर पानी नियत समय पर्य्यन्त द्युप्रोक्तस्थ वायुधरातल पर ठहर गया, यही दूसरा स्थित्यधिकरण है जिसे 'दोहदकाल' भी कहा जा सकता है । नियत समयानन्तर पानी पुनः बरस पड़ता है यही तीसरा वर्षणाधिकरण है जिसे 'प्रसव काल' भी कहा जासकता है । इसप्रकार गर्भ दोहद प्रसव भेद से यह वृष्टिकर्म त्रिपर्वा बन रहा है । पूर्वोक्त सा ऋक् मन्त्रमयी से वृष्टिकर्म के इन्हीं तीनों पर्वों का स्पष्टीकरण हुआ है जिसके तात्त्विक समन्वय के लिए आगम से सम्बन्ध रखने वाली कुछ एक वाक्परिमाणाओं का ही स्पष्टीकरण अपेक्षित होगा ।

सदा सर्वदा ही पार्थिवाग्नि-रश्मियाँ ऊपर की ओर जाती रहती हैं । वायु भी सदा ही प्रवाहित है । फलस्वरूप पार्थिवरस-मात्राओं का भी सदा ही ऊर्ध्वगमन सिद्ध है । और इसी दृष्टि से यह भी कहा जासकता

---

—इन्द्रो-धाता भगः-पूषा मित्रोऽथ-वरुणोऽर्य्यमा ।
अंशुर्विवस्वान्-त्वष्टा च सविता-विष्णुरेव च ॥

* 'स प्राणमेवाग्नेरादत्त, रूपमेव वायोरादत्त, वित्तमेव पुरुषस्यादत्त, चक्षुरेव पशूनामादत्त, भामेव चन्द्रमस आदत्त । तद्यदादत्त-तस्मादादित्य'' ।

—शत० ब्रा० ११।८।४।७ ८,६,१० ११।

+ भारतीय विज्ञान अधिदैवत अध्यात्म अधिभूत भेद से तीन मार्गों में विभक्त माना गया है । वेदान्तदर्शन सांख्यदर्शन, वैशेषिकदर्शन तीनों से क्रमशः तीनों विभागों का स्पष्टीकरण हुआ है जैसाकि गीताविज्ञानभाष्यभूमिका द्वितीय खण्ड के 'आत्मपरीक्षा' नामक 'क' भाग में विस्तार से वैज्ञानिक विवेचन हुआ है ।

वेद, लोक देव धर्म्म, इन चार प्राकृतिक सर्गों की प्रवृत्ति क्रमशः प्राणमुख, आपोमुख वाङ्मुख अन्नगर्भित अन्नादमुख इन चार मुखों से मानी गई है। माण्डादि प्रकृतियाँ ब्रह्म के चार मुख हैं। इन्हीं से सृष्टिचतुष्टयी का विकास हुआ है। 'लोका अप्सु प्रतिष्ठिताः – सवमापोमयं जगत्'–इत्यादि के अनुसार अप्तत्व ही लोकसृष्टि का मूलप्रवर्त्तक माना गया है। यही लोकसर्ग का आरम्भक है। अतएव 'जीवनं भुवनं वनम्' रूपसे 'आपः' को 'भुवन (लोक)' नाम से भी व्यवहृत किया जाता है। अप्तत्त्व भुवन का आरम्भक है, अतएव इसे अवश्य ही 'भुवनस्य रेतः' कहा जासकता है। पार्थिव भुवन की गैतोभूता जलमात्रा आग्न-वायुसंयोगिनी सूर्य्यरश्मियों के द्वारा आरोहित होती है। आरोहिता उध्वगता जलमात्रा सौररश्मियों में ६॥ महीना गर्भीभूता रहती है। गर्भीभूता जलमात्रा उत्तराकाश में प्रतिष्ठित रहती है। आकाश परमेष्ठी है पर मेष्ठी विष्णु है। इस आकाश की अन्तिम सीमा 'व्योमा' कहलाई है, यही 'विष्णुपद' नाम से व्यवहृत हुआ है। अन्तिम सीमा ध्रुवप्रदेश है, यही नाकस्थ विष्णुमण्डल है। उत्तरध्रुवानुगत नाकस्थ विष्णुपद ही आकाश का उच्चतम स्थान माना गया है। इसी विष्णुपद के लिए कहा जाता है—

तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः ।
दिवीव चक्षुराततम् ॥
—ऋक्सं १।२२।२ ।

जिसप्रकार चन्द्रमा 'भ्रमवृत्त' के आधार पर भूपिण्ड के चारों ओर घूमता है भूपिण्ड क्रान्तिवृत्त के आधार पर, सूर्य्यपिण्ड के चारों ओर, सूर्य्यपिण्ड 'भ्रमवृत्त' के आधार पर परमेष्ठी के चारों ओर, परमेष्ठी प्राणवृत्त के आधार पर स्वयम्भू के चारों ओर परिक्रमा लगाता रहता है एवमेव उत्तरध्रुव नाकस्थ विष्णुपद के चारों ओर परिक्रमा लगाया करता है। ध्रुव की यह परिक्रमा २५ [पच्चीसहजार] वर्षों में समाप्त होती है। जिसप्रकार विषुवद्वृत्तीय पृष्ठीकेन्द्र ध्रुव है एवमेव क्रान्तिवृत्तीय पृष्ठीकेन्द्र यही कदम्ब [विष्णुपद] है। ध्रुव विषुवद्वृत्त का केन्द्र है तो कदम्ब क्रान्तिवृत्त का केन्द्र है। विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्त में २४ अंश का अन्तर है। यही अन्तर ध्रुव और कदम्बमूर्ति नाकस्थ विष्णु का है। २४ अंश के व्यासार्द्ध से ४८ अंश के परिसर का जो उत्तराकाशानुगत प्रदेश है, वही विष्णुपद है इसके केन्द्र में प्रतिष्ठित पारमेष्ठ्य भाग ही—जो अपने प्राणधर्म्म से सर्वथा अमूर्त है—विष्णु है। इस विष्णु का प्रदेश ही उत्तराकाश प्रदेश है। यहीं उत्क्रान्त जलमात्रा गर्भीभूत रहती है। जैसा कि बतलाया गया है भूपरिभ्रमण के कारण सप्तमास गर्भा रश्मियाँ किंवा तद्रूपा आपः–गर्भाधान स्थिति के ठीक विपर्य्यय से बरसती है। इसी विस्मय-भाव का–'प्रदिशो विचक्षणि' वाक्य से स्पष्टीकरण हुआ है।

—गर्भाधान होता है चन्द्रमा के सहयोग से प्रसव होता है सूर्य्य के सहयोग से जैसा कि–'चन्द्रचारेण गमसि सूर्य्यचारेण वर्षति' रूप से पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिये कि, चन्द्रमा के द्वारा गर्भाधान होता है एक ही दिन में परन्तु सूर्य्यानुगत प्रसव काल १३ दिवसों में विभक्त है। मन्त्रोगत 'मनसा' शब्द चन्द्रचारानुगत गर्भाधान का सूचक है एवं 'धीतिभिः' सूर्य्यचारानुगत प्रसवकर्म्म का सूचक है। कारण स्पष्ट है। चन्द्रसोम मनोमय है, एवं सौर अग्नि धीमय है। मन का चन्द्रमा से एवं बुद्धि का सूर्य्य से सम्बन्ध है। मनसा [चन्द्रमामन] धार्य्यमाण गर्भ

धीतियों [सौररश्मियों] के प्यार से ही तो प्रसूत होता है। श्रुति का विपश्चित शब्द अतिशयरूपेण रहस्यपूर्ण है। विपरीता, किंवा त्रिदिक् चिति ही इस शब्द से सूचित होरही है। विपरीते–विदिग्भागे चयनम्-चित्-येषां ते गर्भा ही विपश्चितः का रहस्यार्थ है।

'वि' पूर्वक 'पश्' ही 'विपश्चित' का मौलिक आधार है। सख्या–सकेत–विज्ञानानुसार 'प' कार १ संख्या का सूचक है, श' कार ८ सख्या का सूचक है। 'पश्' का अर्थ होता है–१४ सख्या। 'अङ्कानां वामतो गतिः' के अनुसार १–५ (१५) की वामस्थिति के क्रमसे ५–१ (५१) निष्पन्न निकलता है। वह यहां अभिप्रेत है नहीं। अभिप्रेत है १५ ही। यही भाव वि से सूचित होरहा है। 'पश्–भार्व–(१५-संख्या) विरुद्ध (१८) कुर्य्यात् ५१ स्थाने १५ विद्यात् यही रहस्यार्थ विपश् से सूचित हुआ है। तात्पर्य्य यही निकलता है कि जिस नक्षत्र में आकाश–प्रदेश में गर्भाधान होता है जलमात्रा की चिति (सञ्चय) होती है उस नक्षत्र के १५ वें नक्षत्र में उस गर्भीभूत जल की वृष्टि होती है। इसप्रकार १५ नक्षत्रभाव से ही जल की चिति होती है। अतएव गर्भीभूता आपोमयी रश्मियों का अवश्य ही विपश्चित कहा जासकता है। यदि मूलनक्षत्र में मनसा (चन्द्रचारेण) गर्भाधान है, तो आर्द्रानक्षत्र में (जो कि मूल से १५ वाँ नक्षत्र है)–धीतिभि (सूर्य्यचारेण) उस गर्भ की प्रसूति होजायगी जैसा कि 'पोष मूलमर सयन्तम्०' इत्यादिरूप से पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। इसप्रकार 'सप्ताद्धगर्भा०' इत्यादि मन्त्र गर्भस्थिति का स्वरूप बतलाता हुआ चन्द्रचारानुगत गर्भाधान सूर्य्यचारानुगत प्रसवक्रम्म, दोनों का भी स्पष्टीकरण कर रहा है। अब क्रमप्राप्त- 'कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा०' इत्यादि मन्त्र की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

मन्त्रार्थ के सम्बन्ध में विशेष वक्तव्य नहीं है। पार्थिव जल किस के द्वारा किस मार्ग से कहाँ जाता है? कहाँ से वह किस के द्वारा बरसता है?, इत्यादि प्रश्नों के पूर्वोक्त समाधानों का ही– कृष्णं नियानम्० इत्यादि मन्त्र से स्पष्टीकरण हुआ है। शुक्लमार्ग उत्तरायण कहलाया है, कृष्णमार्ग दक्षिणायन कहलाया है। कृष्णमार्ग का पार्थिव कृष्णवर्ण मृग्याग्नि से सम्बन्ध है, शुक्लमार्ग का सौर शुक्लवर्ण सावित्राग्नि से सम्बन्ध है। 'ऊपर' का अर्थ है 'उत्तर' एवं 'नीचे' का अर्थ है–दक्षिण। दक्षिणा दिशा भूपिण्ड की आवासभूमि है, उत्तरदिशा सूर्य्य की आयामभूमि है। अतएव सौर इन्द्र का उत्तर से सम्बन्ध माना गया है। दक्षिणभाग पृथिवी का अपना स्थान है यह पार्थिव कृष्णाग्नि के सम्बन्ध से कृष्ण है। यही अवः प्रदेश है। यही– कृष्ण–यानम् है। इसके निम्नभाव का ही 'नि' से सङ्केत हुआ है। फलतः कृष्णं नि–यानम्' का अर्थ होता है—दक्षिणस्या–अधोऽवस्थिता पृथिवी। इसी को लक्ष्य बनाकर उत्तरमार्गस्थ किंवा शुक्लपथानुगामिनी सूर्य्य की रश्मियाँ अपने स्वाभाविक हरण लक्षण आदानधर्म्म से यहाँ– हरयः (हरन्ति आहरन्ति) कहलाए हैं यहाँ अग्निलक्षणा सुपर्णचिति के सम्बन्ध से इन्हें सुपर्णा कहा गया है। पूर्व में बतलाया गया है कि, सूर्य्य से आगत साक्षात् सौरतेज सावित्री है पिण्ड से टकरा कर प्रतिफलित होने वाला सौर तेज गायत्री है। यह गायत्रतेज ही सुपर्ण है जिसके गर्भ में— नाद्यो वायुसयोगादारोहणम् सिद्धान्तानुसार पार्थिवी जलमात्रा प्रतिष्ठित रहती है। 'गति च प्रेति चान्माह' ही इस गायत्र सुपर्ण का तात्त्विक इतिवृत्त है जिसका पूर्व के 'सामिधेनी–ब्राह्मण' में विशद वैज्ञानिक विवेचन किया जाचुका है। आगमनावस्था में सूर्य्यरश्मियाँ केवल रश्मियाँ हैं गमनावस्था (गायत्री–

वेद, लोक देव धर्म्म इन चार प्राकृतिक सर्गों की प्रवृत्ति क्रमश प्राणमुख आपोमुख, वाङ्मुख अन्नगर्भित अन्नादमुख इन चार मुखों से मानी गई है। प्राणादि प्रकृतियाँ ब्रह्म के चार मुख है। इन्हीं से सच्चिदानन्दमयी का विकास हुआ है। 'प्राणा अप्सु प्रतिष्ठिताः – सर्वमापोमय जगत्'–इत्यादि के अनुसार अप्तत्त्व ही लोकसृष्टि का मूलप्रवर्त्तक माना गया है। यही लोककर्म्म का आरम्भक है। अतएव 'जीवनं भुवनं वनम्' रूपसे 'आपः' को 'भुवन (लोक)' नाम से भी व्यवहृत किया जाता है। अप्तत्त्व भुवन का आरम्भक है, अतएव इसे अवश्य ही 'भुवनस्य रेतः' कहा जासकता है। पार्थिव भुवन की रेतोभूता जलमात्रा आग्नेय–वायुसहयोगिनी सूर्य्यरश्मियों के द्वारा आरोहित होती है। आरोहिता उच्चगता जलमात्रा सौररश्मियों में ६॥ महीना गर्मीभूता रहती है। गर्मीभूता जलमात्रा उत्तराकाश में प्रतिष्ठित रहती है। आकाश परमेष्ठी है, परमेष्ठी विष्णु है। इस आकाश की अन्तिम सीमा 'व्योमा' कहलाई है यही 'विष्णुपद' नाम से व्यवहृत हुआ है। अन्तिम सीमा ध्रुवप्रदेश है, यही नाकस्य विष्णुमण्डल है। उत्तरध्रुवानुगत नाकस्थ विष्णुपद ही आकाश का उच्चतम स्थान माना गया है। इसी विष्णुपद के लिए कहा जाता है—

तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः ।
दिवीव चक्षुराततम् ॥

—ऋक्सं १।२२।२ ।

जिसप्रकार चन्द्रमा 'कक्षावृत्त' के आधार पर भूपिण्ड के चारों ओर घूमता है भूपिण्ड क्रान्तिवृत्त के आधार पर, सूर्य्यपिण्ड के चारो ओर, सूर्य्यपिण्ड 'अयनवृत्त' के आधार पर परमेष्ठी के चारों ओर, परमेष्ठी नाक्षत्र के आधार पर स्वयम्भू के चारों ओर परिक्रमा लगाता रहता है एवमेव उत्तरध्रुव नाकस्थ विष्णुपद के चारो ओर परिक्रमा लगाया करता है। ध्रुव की यह परिक्रमा २५ [पच्चीसहजार] वर्षों में समाप्त होती है। जिसप्रकार विषुवद्वृत्तीय पृष्ठीकेन्द्र ध्रुव है एवमेव क्रान्तिवृत्तीय पृष्ठीकेन्द्र यही कदम्ब [विष्णुपद] है। ध्रुव विषुवद्वृत्त का केन्द्र है तो कदम्ब क्रान्तिवृत्त का केन्द्र है। विषुवद्वृत्त और क्रान्तिवृत्त में २४ अंश का अन्तर है। यही अन्तर ध्रुव और कदम्बमूर्ति नाकस्थ विष्णु का है। २४ अंश के व्यासार्द्ध से ४८ अंश के परिसर का जो उत्तराकाशानुगत प्रदेश है वही विष्णुपद है इसके केन्द्र में प्रतिष्ठित पारमेष्ठ्य प्राण ही —जो अपने प्राणधर्म्म से सर्वथा अमूर्त है–विष्णु है। इस विष्णु का प्रदेश ही उत्तराकाश प्रदेश है। यही उत्क्रान्त जलमात्रा गर्मीभूत रहती है। जैसा कि बतलाया गया है भूपरिभ्रमण के कारण वर्षाद् गर्मा रश्मियाँ किंवा तद्रूपा आपः–गर्भाधान स्थिति के ठीक विपर्यय से बरसती हैं। इसी विपर्ययभाव का– प्रविशा विपर्यमणि' वाक्य से स्पष्टीकरण हुआ है।

गर्भाधान होता है चन्द्रमा के सहयोग से प्रसव होता है सूर्य्य के सहयोग से जैसा कि– 'चन्द्रचारेण गर्भति सूर्य्यचारेण वर्षति' रूप से पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिये कि, चन्द्रमा के द्वारा गर्भाधान होता है एक ही दिन में परन्तु सूर्य्यानुगत प्रसव काल १३ दिवसों में विभक्त है। मन्त्रोक्त 'मनसा' शब्द चन्द्रचारानुगत गर्भाधान का सूचक है एवं 'धीतिभिः' सूर्य्यचारानुगत प्रसवकर्म्म का सूचक है। कारण स्पष्ट है। चान्द्रसोम मनःप्राण है, एवं सौर प्राण धीमय है। मन का चन्द्रमा से एवं बुद्धि का सूर्य्य से सम्बन्ध है। मनसा [चान्द्रमामन] धार्यमाण गर्भ

२–विवस्वानष्टभिर्म्मासैरादायापो रसात्मिकाः ।
वर्षत्यम्बु ततश्चान्न-मन्नादमखिलं जगत् * ॥
३–आदत्ते रश्मिभिर्यत्तु क्षितिसंस्थो रसो रवि ।
समुत्सृजति भूतानां पुष्ट्यर्थं सस्यवृद्धये ॥
४ सरित्–समुद्र–स्तथाप प्राग्निसम्भवा ।
चतु प्रकारा भगवानादत्ते सविताशुभि ॥
५–विवस्वानशुभिस्तीक्ष्णैरादाय जगतीजलम ।
सोमं पुष्णाति सोमस्तु वायुनाडीमयैर्दिवम् ॥
६–जलैर्विक्षिप्यते ऽभ्रेषु धूमाग्न्यनिलमूर्त्तिषु ।
अभ्रस्था प्रपतन्त्यापो वायुना समुदीरिता ॥ इत्यादि
—ब्रह्मपुराणे

बुद्धिगम्या भाषा से सम्बन्ध रखने वाले पूर्वप्रतिपादित वृष्टिविज्ञान का तैत्तिरीयसंहिता में भी [ कारीरि इष्टिप्रकरण में ] दिग्दर्शन कराया गया है जिसका निष्कर्ष यही है कि, अग्नि–सोम–सूर्य्य–मित्र–वरुण अर्य्यमा–पर्जन्यादि प्राकृतिक देवताओं के समन्वय से ही वृष्टिकर्म्म सञ्चालित है। यदि राष्ट्र में अनावृष्टि जनित दुष्काल की सम्भावना हो तो वैज्ञानिक ब्राह्मणों को उस 'कारीरी' इष्टि का ही अनुष्ठान करना चाहिए, जिस में वृष्टयधिष्ठाता उक्त प्राणदेवताओं के आधिभौतिक द्रव्यों के माध्यम से अनुग्रहप्राप्ति का विश्लेषण हुआ है। प्रकरण आवश्यकता से अधिक विस्तृत होता जारहा है। अतएव है स का यह स्थल यहाँ उद्धृतमात्र कर दिया जाता है। अवश्य ही उक्त स प्रकरण वैज्ञानिकों का ध्यान वृष्टिविद्या के महत्त्वपूर्ण विश्लेषण की ओर आकर्षित करेगा।

प्राच्यसूक्तम्-(१)–"मारुतमसि मरुतामोजोऽपां धारां भिन्धि (१)॥ रमयत मरुत श्येनमायिनं मनोजवसं वृषणं सुवृक्ति। येन शर्ध उग्रमवसृष्टमेति तदश्विना परिधत्त स्वस्ति (२)॥ पुरोवातो वर्षन् जिन्वरावृत् स्वाहा (३)॥ वातावद्वर्षन्नुग्ररावृत् स्वाहा (४)॥ स्तनयन् वर्षन् भीमरावृत् स्वाहा (५)॥ अनशन्यवस्फूर्जन् दिद्युद्वर्षन् त्वेषरावृत् स्वाहा (६)॥ अतिरात्रं वर्षन् पूर्तिरावृत् स्वाहा (७)॥ बहु हायमवृषादिति श्रुतरावृत् स्वाहा (८)॥ आतपति वर्षन् विराडावृत् स्वाहा (९) अवस्फूर्जन् दिद्युद्वर्षन् भूतरावृत् स्वाहा

* "सर्वमिदमन्नम्, सर्वमिदमन्नाद। द्वय वा इदं न तृतीय–मस्ति–अन्ना (अन्नाद), चैव–आद्य (अन्न) च"। (श्रुति)।

दशा) में ही ये जल का आहरण करती हैं तभी इनकी 'सुपर्णता' अन्वर्थ बनती है। अतएव गमनावस्थापन्ना, गायत्रतेजोमयी सूर्य्यरश्मियों को ही 'हरयः सुपर्णाः' कहा जायगा । ये रश्मियाँ निम्न-(दक्षिण) भागस्थ कृष्णमान (भूपिण्ड) को लक्ष्य बनाकर (भूपिण्ड से सम्श्लिष्ट होकर] तत्रस्था जलमात्रा को अपने गर्भ में धारण करती हुई द्युलोक की ओर प्रतिफलित होजाती हैं । 'कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति' यह मन्त्रपूर्वार्द्ध पार्थिव जलमात्रा की इस गर्भाधानावस्था का ही विश्लेषण कर रहा है।

आप वायु, सोम तीनों भागवतत्त्व 'ऋत' कहलाए हैं। 'ऋतमेव परमेष्ठी' इस आथर्वण-सिद्धान्त के अनुसार आपोमय परमेष्ठी ही ऋत है इसी को पूर्वमन्त्रप्रकरण में विष्णुपद' कहा गया है। यह पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व घन-तरल-विरल भेद से आपः-वायु-सोमः इन तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है। घनावस्थापन्न अप्तत्त्व का आसुर वारुणप्राण से तरलावस्थापन्न वायुतत्त्व का सोमरक्षक गन्धर्वप्राण से एवं विरलावस्थापन्न सोमतत्त्व का सौम्य पितृप्राण से सम्बन्ध माना गया है। यही सोमतत्त्व विष्णुका स्वरूप-समर्पक माना गया है। अतएव इनका यत्र तत्र 'सोमवशी' रूप से उपवर्णन उपलब्ध होता है । सोमसम्बन्ध से उत्तर स्थान विष्णुपद है अप् सम्बन्ध से यही उत्तरस्थान वारुण भी है। ऋत अप्रूपलक्षणा ऋत-सोमात्मकता ही उत्तरस्थान की ऋतसदनता है जिसका निम्नलिखित रूप से विश्लेषण हुआ है —

वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भसर्जनीस्थो वरुणस्य ऋतसदन्यसि ।
वरुणस्य ऋतसदनमसि वरुणस्य ऋतसदनमासीद ॥

—यजुःसं० ४।३६।

दक्षिणस्थ भूपिण्ड से सूर्य्यरश्मियों के द्वारा द्युलोक में गर्भीभूत जलमात्रा कब वापस भूलोक में बरसती है? इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, ये अप्गर्भमय सुपर्ण [रश्मियाँ] जब ऋतसदन से [उत्तरदिशा से] परावर्त्तित होती हैं [दक्षिणायन का अनुगमन करती हैं) आवित्-अभ्यमहितोत्तरकाल में ही घृत [जल] से पृथिवी क्लिन्नाभीभूत होजाती है, जलमयी बन जाती है। यही गर्भ की प्रसूति है। क्रमप्राप्त-'समानमेतदुदकम्०' इत्यादि तृतीय मन्त्र का विश्लेषण पूर्व में किया ही जाचुका है। इसप्रकार यह ऋक्‌मन्त्रत्रयी वृष्टिविद्या का अधिकांशतः स्पष्टीकरण करने में समर्थ होरही है।

यह तो हुई श्रुतिचर्चा। अब दो शब्दों में पुराणचर्चा का भी समन्वय इसलिए कर लेना चाहिए कि, तथाकथित प्राज्ञों की दृष्टि में 'पुराण' आज एक निरर्थक-शास्त्र बन रहा है। जिन तत्त्वविज्ञानों का वेद शास्त्र में प्रकीर्णकरूप से विश्लेषण हुआ है पुराणने बड़ी ही प्रञ्जलभाषा में एकत्र उनका समन्वय कर दिया है। तभी तो- इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्' कथन चरितार्थ होरहा है। अधिक विस्तार में न जाकर वृष्टिविद्या से सम्बन्ध रखने वाले कुछ एक वचनमात्र ही यहाँ उद्धृत कर दिये जाते हैं—

१-अष्टमासधृतं गर्भं भास्करस्य गभस्तिभिः ।
रसं सर्वसमुद्राणां द्यौः प्रसूते रसायनम् ॥

—वाल्मीकिरामायणे

विसृजादितिम् (९) ॥ ये देवा दिविभागा येऽन्तरिक्षभागा ये पृथिवीभागाः, त इमं यज्ञमवन्तु त इदं क्षेत्रमाविशन्तु त इदं क्षेत्रमनुविशन्तु (१०) ॥

–तै० स० २।४।८ ।

उत्तराङ्गमन्त्रव्याख्यानम्-(३)-"देवा वसव्या, देवाः शर्म्मण्या, देवा सपीतय, इत्याबध्नाति । देवताभिरेवान्वह वृष्टिमिच्छति । यदि वर्षेत्तावत्येव होतव्यम् । यदि न वर्षेत श्वोभूते हविर्निर्वपेत् । अहोरात्रे वै मित्रावरुणौ । अहोरात्राभ्यां खलु वै पर्जन्यो वर्षति । नक्तं वा हि दिवा वा वर्षति । मित्रावरुणावेव स्वेन भागधेयेनोपधावति । तावेवास्मै अहोरात्राभ्यां पर्जन्यं वर्षयत । अग्नये धामच्छदे पुरोडाशमष्टाकपालं निर्वपेत्, मारुतं सप्तकपालं, सौर्यमेककपालम् । अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति, मरुतः सृष्टां नयन्ति, यदा खलु वा असावादित्यो न्यङ् रश्मिभिः पर्य्यावर्त्तते, अथ वर्षति । धामच्छदिव खलु वै भूत्वा वर्षति । एता वै देवता वृष्टया ईशते । ता एव स्वेन भागधेयेनोपधावति । ता एवास्मै पर्जन्यं वर्षयन्ति ।

उतावर्षिष्यन् वर्षत्येव । सृजा वृष्टिं दिवः, अद्भिः समुद्रं पृण, इत्याह । इमाश्चैवामूश्चाप समर्द्धयति । अथो आभिरेवामूरच्छैति । ऊर्ज्जा असि प्रथमजा, बलमसि समुद्रिय, इत्याह । यथा यजुरेवैतत् । उभम्मय पृथिवीं, इति वर्षाह्वां जुहोति । एषा वा ओषधीनां वृष्टिवनि । तयैव वृष्टिमाच्यावयति । ये देवा दिवि भागा-इति कृष्णाजिनमवधूनोति । इम एवास्मै लोकाः प्रीता अभीष्टा भवन्ति" ।

–तै० सं० २।४।१० ।

तैत्तिरीय-संहिता के चार अनुवाकों से सम्बन्ध रखने वाले मन्त्रभाग से सुप्रसिद्ध 'कारीरीष्टि' की इतिकर्त्तव्यता का ही स्पष्टीकरण हुआ है । कर्म्मेतिकर्त्तव्यता के साथ साथ एक इष्टिप्रकरण में वृष्टि से सम्बन्ध रखने वाले आधिदैविक विज्ञान का भी अ शतः विश्लेषण हुआ है । 'मारुतमसि०' यहाँ से इसका उपक्रम है । एवं 'अभीष्टा भवन्ति' पर अवसान है । उपक्रमवाक्य यह सूचित कर रहा है कि आन्तरिक्ष्य मरुद्देवता [ वायुदेवता ] ही वृष्टिकर्म्म के प्रधान निमित्त हैं । यद्यपि अग्नि सूर्य्य विद्युत्, स्तनयित्नु, सोम मेघ आदि सभी निमित्त बनते हैं । परन्तु इन सब प्राणों का समन्वय एकमात्र गतिधर्म्मा वायु के आधार पर ही निर्भर है । अतएव वायु को ही प्रधान निमित्त माना जासकता है । अतएव प्रान्त्यमन्त्रव्याख्यानश्रुति में 'वायुर्वै वृष्ट्या ईशे' इत्यादिरूप से वायु को ही वृष्टि का प्रधान प्रवर्त्तक बतलाया गया है । इसी श्रौत सिद्धान्त के आ... निम्नलिखित वचन प्रतिष्ठित हुए हैं—

(१०) ॥ मान्दा वाशा शुन्ध्यूरजिरा ज्योतिष्मतीस्तमस्वरीरुन्दती सुफेना । मित्रभृत सुराष्ट्रा इह मावत (११) ॥ वृष्णो अश्वस्य सन्दानमसि, वृष्ट्यै त्वोपनयामि (१२)" ॥
—तै० सं० २।४।७।—

प्राच्यक्रमव्याख्यानम्-(१)—"मारुतमसि मरुतामोज इति,-कृष्णं वास कृष्ण तुषं परिधत्ते । एतद्वै वृष्ट्यै रूपम् । सरूप एव भूत्वा पर्जन्य वर्षयति (१) ॥ रमयत मरुत श्येनमायिनम्-इति,-पश्चाद्वातं प्रतिमीवति । पुरोवातमेव जनयति वर्षस्यावरुद्ध्यै (२) ॥ वातनामानि जुहोति । "वायुर्वै वृष्ट्या ईशे" । वायुमेव स्वेन भागधेयेनोपधावति । स यावास्मै पर्जन्यं वर्षयति (३) ॥ अष्टौ जुहोति । चतस्रो वै दिशः, चतस्रोऽवान्तरदिश । दिग्भ्य एव वृष्टिं सम्प्रच्यावयति (४) ॥ कृष्णाजिने सयौति हविरेवाकः । अन्तर्वेदि सयौति, अवरुद्ध्यै (५) ॥ यतीनामद्यमानानां शीर्षाणि परापतन् । ते खर्जूरा अभवन् । तेषां रस ऊर्ध्वोऽपतत्, तानि करीराण्यभवन् । सौम्यानि वै करीराणि । सौम्या खलु वा आहुतिर्दिवो वृष्टि च्यावयति (६) ॥ यत् करीराणि भवन्ति-सौम्यमेवाहुत्या दिवो वृष्टिमवरुन्धे । मधुषा सयौति । अपो वा एष ओषधीनां रस—यन्मधु । अद्भ्य एवौषधीभ्यो वर्षति । अथो अद्भ्य एवौषधीभ्यो वृष्टिं निनयति । मान्दा वाशा –इति संयौति । नामधेयैरेवैना अच्छैति । अथो यथा ब्रूयात्-असावेहीति, एवमेवैना नामधेयै राच्यावयति (७) ॥ वृष्णो अश्वस्य सन्दानमसि । वृष्ट्यै त्वोपनयामि, इत्याह वृषा वा अश्व, वृषा पर्जन्यः । कृष्ण इव खलु वै भूत्वा वर्षति । रूपेणैवैनं समर्धयति-वर्षस्यावरुद्ध्यै (८) ॥— तै० स० २।४।१०।

उत्तराक्रम्-(२) देवा वसव्या अग्ने सोम सूर्य्य (१) ॥ देवा शर्म्मण्या मित्रावरुणार्यमन् (२) ॥ देवाः -सपीतयोऽपांनपादाशुहेमन् (३) ॥ उद्नो दत्तोदधिं भिन्त, दिवः पर्जन्यादन्तरिक्षात् पृथिव्यास्ततो नो वृष्ट्यावत (४) ॥ दिवा चित्तम कृण्वन्ति पर्जन्येनो दवाहेन, पृथ्वीं यद् व्युन्दन्ति (५) ॥ आ यं नरः सुदानवो ददाशुषे दिवः कोशमचुच्यवु, विपर्जन्या सृजन्ति रोदसी अनु धन्वना यन्ति वृष्टयः (६) ॥ उदीरयथा मरुतः समुद्रतो यूयं वृष्टिं वर्षयथा पुरीषिणः, न वो दस्रा उपदस्यन्ति धेनव, शुभं यातामनु रथा अवृत्सत (७) ॥ सृजा वृष्टिं दिव, आद्भिः समुद्रं पृण, अब्जा असि प्रथमजा, बलमसि समुद्रियम् (८) ॥ उन्नम्भय पृथिवीं, भिन्द्धीदं दिव्यं नभ, उद्नो दिव्यस्य नो देहीशानो

पाल अभक्ष्य भक्षण अगम्यागमन अस्पृश्य-स्पर्शन, देव-द्विज-गुरु-शुश्रूषापरित्याग, सन्ध्या-स्नानिन्दा मलिनाकरण-सकराकरण-जातिभ्रंशकर, आदि पातक-अतिपातक-महापातक निन्द्य असत्कर्मों में प्रवृत्ति, मर्य्यादोल्लंघन कल्पित साम्यवाद की घोषणा, सर्वोपरि दुराग्रह, आदि आदि अपभ्रंशय प्राय बन गए हैं । स्मरण रखिए, जबतक प्रकृति का अनुग्रह प्राप्त नहीं कर लिया जायगा तबतक एक भी चार-स्तम्भ नहीं, सहस्रों आन्दोलनों से भी जिनके मूल में घातक व्यक्ति-प्रतिष्ठा का मोह प्रतिष्ठित है—मानव समाज सुस्थिर नहीं बन सकेगा । इस के लिए तो प्राकृतिक विश्व की सुस्थिरता ही प्रधान साधन होगा । एवं इस साधन के लिए प्राकृतिक नियम-सत्यात्मलक्षण शाश्वत सनातनधर्म्म-पथ ही एकमात्र श्रेयपन्था माना जायगा । भ्रान्त-मानवसमाज के अभ्युदय के लिए उसी प्रशस्त पथ की कामना करते हुए बुद्धिगम्यभाषा से सम्बन्ध रखने वाला सृष्टिविज्ञान-प्रकरण उपरत होता है अब सहजभाषानुगामी प्रकरण का संक्षिप्त निरूपण उपक्रान्त होता है ।

एक वर्ष में यों तो वसन्तादि ६ ऋतुएँ [ मौसम ] मानीं गई हैं परन्तु 'ग्रीष्म-वर्षा-शीत' इन तीन स्थूल ऋतुओं का तो सर्वसाधारण को भी ज्ञान है ही । इन्हीं तीनों को लक्ष्य बनाकर कहा जाता है—'त्रयो वाऽ ऋतवः संवत्सरस्य [ शत० ३।४।४।१७ ] । सहजभाषा में ये ही तीनों क्रमशः गर्मी, बरसात सर्दी, इन नामों से प्रसिद्ध हैं । इन तीनों मौसमों के प्रत्येक के ४-४ महीनें होजाते हैं । इस प्रकार चतुर्मासात्मिका गर्मी है, उस प्रकार चतुर्मासात्मिका सर्दी है, मध्यमें चतुर्मासात्मिका बरसात है । बरसात दोनों के मध्य में है । और ऐसा एक लौकिकन्याय [ व्यवहार ] है कि, मध्यस्थ पदार्थ का इधर-उधर रहने वाले दोनों पार्श्ववर्त्ती पदार्थों से ग्रहण होजाता * है । अतएव कहा जासकता है कि, एक वर्ष में क्रमशः गर्मी एवं सर्दी ये दो ही मौसम हैं । बरसात का ग्रहण इन दोनों के ग्रहण से ही चरितार्थ है ।

इसी व्यवहार के आधार पर पूरे वर्ष में ग्रीष्मकाल, शीतकाल ये दो ही मौसम मान लिए जाते हैं । ग्रीष्मकाल उष्णकाल है इसी का अपभ्रंश 'उन्हालू' है । एवं शीतकाल का अपभ्रंश 'स्यालू' है । वर्ष में ये दो ही 'फसलें' [फसल] होती हैं । यदि और भी सूक्ष्म विचार किया जाता है तो हमें इस तथ्य पर पहुँचना पड़ता है कि वस्तुतः गर्मी ही सम्पूर्ण वर्ष की मूलप्रतिष्ठा है । कारण स्पष्ट है । पृथिवी पर रहने वालों के लिए पार्थिवी ऋतुओं को ही प्रधानता दी जायगी । एवं 'अग्निभूः स्थानः'-'यथाग्निगर्भा पृथिवी' इत्यादि वचनों के अनुसार पृथिवी में अग्नितत्त्व की ही प्रधानता है । अतएव मानना पड़ेगा कि, पार्थिव प्रजा से सम्बन्ध रखने वाली ऋतुओं में पार्थिव अग्नि की ही प्रधानता है । अग्नि की ह्रास-वृद्धि से ही पार्थिव २ ३ ४, ६ ७ आदि विभिन्न ऋतुओं की अभिव्यक्ति होती है ।

जिसे हम 'शीत' कहते हैं वही विज्ञानभाषा में 'सोम' तत्त्व है । इस सोमतत्त्व के भास्वरसोम दिक्-सोम भेद से दो विवर्त्त माने गए हैं । प्रत्यक्षदृष्ट आन्तरिक्ष्य चन्द्रमा ही भास्वरसोम है । यही 'सहस्रं सशरीरं-सत्यम्' परिमाणानुसार चन्द्रानुगत दिग्वावच्छिन्न चान्द्रमाम्बर [ ज्योतिर्मय धरातलः ] क्षेत्र

---

* तन्मध्यपतितस्तद्ग्रहणेन गृह्यते । ( लौकिकन्याय )

सूर्य्ये दक्षिणगोलस्थे सप्तादर्ष्वैरवृष्टि ति ॥
तथोयं वायुना क्षिप्तं देशे देशे प्रवर्षति ॥१॥
न सूर्य्यो न च नक्षत्र न चन्द्रस्तत्र कारणम् ॥
वायुनैवोद्धृत तोय वायुरेण प्रवर्षति ॥२॥

—श्रीगुरुप्रणीता कादम्बिनी

इष्टि है भौतिक द्रव्यों पर, एवं मनोयोग है—आधिदैविक प्राण—देवताओं के साथ यही सम्पूर्ण मन्त्रभाग का तात्विक निष्कर्ष है। कारीरी इष्टि में काला वस्त्र पहिना जाता है, जिसके चारों कोने गहरे काले होते हैं। यही वस्त्र कृष्णातूप—कृष्ण-वास' कहलाया है। यह कृष्णवस्त्र धामच्छद मेघ कृष्ण जल एवं कृष्णमरुत् इत्यादि का प्रतिनिधि माना गया है। यही इष्टि का स्वरूप है। मेघ इसी रूप में परिपक्व होकर बरसता है। इसीप्रकार कारीर सौम्यप्राण का संग्राहक है। वातहोम अपुविध नार्तिक सर्प-वायु का संग्राहक है। पार्थिव अग्नि धामच्छद है। वसु-सम्बन्धेन वह अमृतापन्न है। आन्त-रिक्ष्य मरुत् सप्तात्मक है, सूर्य्य 'एकक एव स्याता'। इष्टिकर्म में तीनों का सहयोग अपेक्षित है।

अतएव कारीरी इष्टि में धामच्छद अग्नि मरुत्वान् वायु और इन्द्र तीनों के लिए क्रमश: अष्टाकपाल—सप्तकपाल-'एककपाल—पुरोडाश का निर्वाप होता है। तीनों देवताओं का उपयोग स्पष्ट है। पार्थिव अग्नि जलमात्रा ऊपर फैंकता है आन्तरिक्ष्य मरुत्वान् उसे अपने गर्भ में रखता है, एवं सूर्य्य रश्मियों से बरसा देते हैं। अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति० इत्यादि से इसी उपयोग का स्पष्टीकरण हुआ है।

'ये देवा दिवि भागा' (ऐन्द्रा) येऽन्तरिक्षभागा (वायव्या') ये पृथिवीभागा' (आग्नेयाः) के अनुसार तीनों ही इस इष्टियज्ञ [कारीरीष्टि] के स्वरूप-सम्पादक हैं। अवश्य ही तत्तत् प्राणदेवतानुरूप कृष्णवास, करीर, पुरोडाशादि तत्तत् भौतिक द्रव्यों के माध्यमसे तत्तत्प्राणदेवताओं के द्वारा अभीष्टसिद्धि [वर्षा] होजाती है। 'इम एवास्मै लोका प्रीता अभीष्टा भवन्ति' इस उपसंहार-वाक्य से इसी कर्म्मसिद्धि का समर्थन हुआ है।

यज्ञप्रक्रियाओं से क्या सम्भव नहीं है, आवश्यकता है—रहस्यज्ञानपूर्वक उनके अनुगमन की। प्राकृतिक प्राण—देवताओं के प्रकृतिविरुद्ध होजाने से ही अनावृष्टि अतिवृष्टि—जनित दुष्काल जनपद—विद्-ध्वंसिनी करकापात उल्कापात आग्नेय—वारुण-ऐन्द्र—वायव्यादि भूकम्प आदि विघ्न उपस्थित हुआ करते हैं। मानवसमाज प्राकृतिक विश्व का अवयव है। इसके प्रकृतिविरुद्ध—गमन से ही अप्रत्यक्ष प्राकृतिक विश्व के प्राकृतिक विधानों में अव्यवस्था का समावेश स्वतःसिद्ध है। इसप्रकार प्रकृतिविरुद्ध आचरण करते हुए हम स्वयं ही उक्त विघ्नों के प्रवर्त्तक बनते हैं। वर्त्तमान-युग के मान समाज की इसी विकृति से आज पदे पदे हमें इन विघ्नों का आक्रमण सहना पड़ रहा है। अतिप्रविष्ट चिकित्सामार्ग (शल्य) आज के शिक्षित समाज के लिए बड़ी उपहास की वस्तु बन रहा है यहाँ प्रकृति को अधिकाधिक अनुरूप बना

प्राणव्यापार, अन्तर्व्यापार एवं) श्रम (अथवा वागव्यापार–बहिर्व्यापार, तपस्तप आत्मबल, एवं शरीरबल) का अनुगमन करते हुए (यज्ञसम्पत् प्राप्ति के उपाय का अन्वेषण करते हुए) विचरने लगे। (कालान्तर में इस श्रमेन, श्रम के फलस्वरूप) उन्होंनें (देवदेवताओं नें) (यज्ञसम्पत-जयसाधनभूत) इन (आगे बतलाए जाने वाले) प्रयाजों को देख लिया ( प्राप्त कर लिया)। इन (प्राप्त प्रयाजों ) से (देवदेवताओं नें सम्वत्सरयज्ञप्रजापति का ) यजन किया (यज्ञ के साथ प्रयाज कर्म्म का सम्बन्ध करा दिया), इन (पाँच प्रयाजों) से (देवदेवताओं नें सम्वत्सरावयवभूत पाँच ऋतुओं को, ( एवं पाँच ऋतुओं के द्वारा ही पञ्चर्त्तु समष्टिरूप) सम्वत्सर को जीत लिया। (इस प्रयाजकर्म्मबल से ही) देवदेवताओं नें (सम्वत्सर के अवयवभूत पाँचों) ऋतु पर्वों से, (एवं समष्ट्यात्मक) सम्वत्सर (रूप यज्ञसयबल) से (क्योंकि अपने सहज) शत्रुओं (असुरों) को निकाल बाहिर किया, अतएव (असुरपराजयपूर्वक स्वजयलाभ के कारण ही) ये (पाँच कर्म्म) 'प्रजय' (जयप्राप्ति के साधन) कहलाए। यह 'प्रजयाः' ही नाम (परोक्षप्रियदेवताओं की परोक्षभाषा में यज्ञसम्प्रदाय में) 'प्रयाजा' नाम से प्रसिद्ध हुआ। (तात्पर्य्य आख्यान का यही हुआ कि, देवता और असुर, दोनों सम्वत्सरयज्ञ-सम्पत्ति प्राप्त करना चाहते थे। देवताओं ने देखा कि बिना अवयवसम्पत्ति की प्राप्ति के अवयवी-सम्पत्ति प्राप्त नहीं की जा सकती। फलस्वरूप उन्होंनें पहिले अवयव-स्वरूपा ऋतुसम्पत्ति प्राप्त की। इसी के बल से आगे जाकर सम्पूर्ण सम्वत्सर पर उनका अधिकार होगया। इस प्रकार ऋतुयजन ही देवताओं के जय का कारण बना। अतएव ऋतुकर्म्म अवश्य ही 'प्रजय' कहा जासकता है। प्रजयरूप ऋतुकर्म्म ही परोक्षभाषा में 'प्रयाज' कहलाया)। (वैधयज्ञ में प्रवृत्त यजमान के लिए भी यह आवश्यक है कि, वह भी उसी प्राकृतिक नियमानुसार पहिले अवयवसम्पत्ति ही प्राप्त करे। इसी अभिप्राय से आगे जाकर श्रुति कहती है) उसी प्रकार (जैसे प्राकृतिक प्राणदेवता देवदेवताओं नें किया था) यह यजमान (भी अपने इन) पाँच प्रयाजों से (यज्ञातिशयलक्षण दैवात्मा के लिए) ऋतुओं को, एवं (ऋतुद्वारा ऋतुसमष्टिरूप) सम्वत्सर को अपने अधिकार में करता है, (इस प्राप्ताधिकार बल पर) ऋतुओं, और सम्वत्सर से अपने शत्रुओं को बाहिर निकाल देता है। इसीलिए (ऋतुसम्पत्तिपूर्वक सम्वत्सरसम्पत्ति की प्राप्ति के लिए ही) यह प्रयाजों से (ऋतुओं का) यजन करता है (प्रयाज कर्म्म करता है )। प्रयाज कर्म क्यों किया जाता है ? इस प्रश्न का यही 'वस्तु'-(तात्पर्य्य-उपपत्ति-समाधान) है ॥१॥

(आधार-प्रधान-देवता के लिए जहाँ पुरोडाशाहुति विहित है, वहाँ ऋतुरूप प्रयाज देवताओं के लिए आज्याहुति-घृताहुति-विहित है। प्रयाजों के लिए आज्याहुति क्यों होती है ?, इसी प्रासङ्गिक प्रश्न की उपपत्ति बतलाने के अभिप्राय से श्रुति कहती है)-वे (पाँचों प्रयाज) निरचयेन आज्याहुति वाले होते हैं (पाँचों के लिए घृताहुति का विधान हुआ है। कारण इसका यही है कि) (यह) आज्य निश्चयेन वज्र ( शत्रुनाशक अमोघ शस्त्र ) है। आज्यरूप इसी वज्र से निश्चयेन देवदेवताओं नें ( असुरों का संहार करते हुए ) पाँचों ऋतुओं (एवं तद्द्वारा) सम्वत्सर को जीत लिया (था), (इसी जयलाभ के बल पर उन्होंनें) ऋतुओं, और सम्वत्सर से शत्रुओं को निकाल बाहिर किया (था)। उसी प्रकार (प्राकृतिक

तद्रूप इतर ग्रीष्मादि यागात्मक तनूनपात् यागादि में—'तनूनपात यज'—इत्यादि रूप से नामनिर्देश स्वतः प्राप्त है। उसी का एक विशेष हेतु से निराकरण करती हुई श्रुति कहती है )—वह अध्वर्यु ( वसन्त के आगे की—ग्रीष्मादि ) ऋतुओं को ( तनूनपातं यज-इडो-यज-इत्यादि रूप से नाम निर्देश न कर केवल ) 'यज-यज'-इस प्रकार नाम निर्देश के बिना ही कहता है। ( जब क्रमप्राप्त नामनिर्देश होना न्यायप्राप्त है, तो नामग्रहण पूर्वक उत्तर ऋतुओं के लिए उत्तरप्रैष क्यों नहीं किया जाता ?, प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि ) अजामिता के लिए ( ही यज रूप से ही ) उत्तर ऋतुओं को कहता है ( ऋतुओं के लिए उत्तरप्रैष करता है )। जामि (पुनरुक्तदोष ) करेगा, यदि वह अध्वर्यु-'तनूनपातं यज'-'इडो यज' यह कहेगा तो। तात्पर्य, जब समिद् नाम निर्देश से ही इतर ऋतुओं का समिन्धन हो जाता है, तो दुबारा ऋतुओं का नाम निर्देश करना पुनरुक्ति होगी, जो वेदभाषा में 'जामि' दोष कहलाया है )इसलिए वह ( नाम निर्देश किए—बिना केवल ) 'यज-यज' इसी रूप से उत्तर ऋतुओं को कहता है ॥ ८ ॥

## इति-उपरप्रैष (२)

—— ० ——

## ३ -प्रयाजब्राह्मण—

ऋतुयागात्मक पञ्च प्रयाजों से सम्बन्ध रखने वाली उपपत्तियां १ कण्डिका से ८ कण्डिका पर्य्यन्त ८ कण्डिकाओं के द्वारा स्पष्टीकरण कर ९ कण्डिका से २५ वीं कण्डिकापर्य्यन्त ब्राह्मण-समाप्ति पर्य्यन्त-१७ कण्डिकाओं के द्वारा प्रयाजयागेतिकर्त्तव्यता लक्षणा पद्धति का प्रयाजयागानुष्ठान क्रम से निरूपण करती हुई श्रुति कहती है )—

(१) वह (अध्वर्यु नामक ऋत्विक् के- समिधो अग्न आजस्य व्यन्तु वौषट्' इस समिद्देवताक याज्यामन्त्र के बोलने पर उसके-'वौषट' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के समिद्ध प्रदेश में जुहूस्थित आज्य की आहुति के द्वारा ) समिद्याग (वसन्तयजन ) करता है। समित् निश्चयेन वसन्त है। ( प्राकृतिक समिद्याग से ) देवदेवताओं ने वसन्त को ही ( असुराधिकार से पृथक् किया ( था ) एवं वसन्त से ( अपने शत्रु असुर ) सपत्नों को निकाल बाहिर किया ( था )। इसी प्रकार ( प्राकृतिक समिद्याग की विधा पर प्रतिष्ठित याज्यामन्त्रशक्तियुक्त इस अपने वैध समिद्याग के बल पर ) यह अध्वर्यु ( यजमान के लिए ) वसन्त को ही ( यजमान के शत्रुओं के अधिकार से ) पृथक करता है एवं ( यजमान के ) शत्रुओं को निकाल बाहिर करता है। वैधयज्ञ से उत्पन्न यज्ञातिशय लक्षण यजमान के देवात्मा के स्वर्गात्मक सम्वत्सरयज्ञफल के प्रथम वसन्त पर्व पर यजमान के शत्रु का अधिकार न रह, केवल देवात्मा ही उसका अन्यतम भोक्ता बने ) इसीलिए ( अध्वर्यु ) समिद्याग करता है ॥ ६ ॥

(२) समिद्याग करने के अनन्तर वह ( अध्वर्यु होता के-'तनूनपादग्न आजस्य वेतु वौषट्' इस तानूनपाद्देवताक याज्यामन्त्र के बोलने पर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के

में हुत आहुति भी असमिद्ध रहती हुई निरर्थक बन जायगी । अतएव उपराक्रमण का आग्रह निरर्थक, साथ ही अभीष्टफल का विघातक भी होगा । अतएव होना यह चाहिए कि) वह अध्वर्यु (आहवनीयाग्नि के) जिस प्रदेश में अग्नि को समिद्ध देखे, वहीं आहुति दे (चाहे उस समिद्धाग्निप्रदेश के लिए भले ही आगे आक्रमण न करना पड़े । क्योंकि ) समिद्धहोम (समिद्धाग्नि में आहुतिद्रव्य डालने से) ही आहुतियाँ समिद्ध मानी गई हैं ॥ ७ ॥

## इति—प्रयाजब्रन्धुः (१)

——❀——

## २—उपरप्रैष

(सर्वप्रथम अध्वर्यु आग्नीध्र के प्रति–'ओ श्रावय' यह प्रैष ( अनुज्ञा ) करता है । इस प्रैष से आग्नीध्र अध्वर्यु के प्रति 'अस्तु श्रौषट्, यह कहता है । अनन्तर पुन अध्वर्यु होता के प्रति 'यज'–याज्यामन्त्र का अनुवचन करो; यह प्रैष करता है । जिस जिस प्रयाज का यजन होता है, उस उस प्रयाज के लिए अध्वर्यु को ओ श्रावय ओ श्रावय, इत्यादि रूप से आग्नीध्र के प्रति, एवं—'यज'—'यज' इत्यादि रूप से होता के प्रति प्रैष करना पड़ता है । इस दृष्टि से आग्नीध्र के प्रति होने वाले 'ओ श्रावय' रूप प्रैषों को 'पूर्वप्रैष' कहा जायगा, एवं उत्तरभावी होता के प्रति होने वाले–'यज' रूप प्रैषों को 'उत्तरप्रैष' कहा जायगा । प्रस्तुत सातवीं कण्डिका में 'यज' लक्षण उन उत्तरप्रैषों का ही विश्लेषण हुआ है । श्रुति कहती है)—

वह ( अध्वर्यु आग्नीध्र के प्रति 'ओ श्रावय' इस रूप से ) आश्रावण कर ( आग्नीध्र से–'अस्तु श्रौषट्' इत्याकारक प्रत्युत्तर प्राप्त करने के अनन्तर होता नामक ऋत्विक् के प्रति उत्तरप्रैष करता हुआ ) कहता है—'समिधो यज ( हे होत ! समिद्वती देवता के यज्ञ के लिए याज्या पाठ करो ) । ( 'समिधो यज' इस ) उत्तरप्रैष से अध्वर्यु वसन्त ऋतु को ही समिद्ध प्रज्वलित–करता है ( उत्तरप्रैष कर्म से ऋतुएँ प्रदीप्त हो पड़ती हैं, यही तात्पर्य है । अध्वर्यु कृत उत्तरप्रैषात्मक 'समिधो यज' इस समिन्धनकर्म से न केवल वसन्त को ही, अपितु तद्द्वारा सम्पूर्ण–पाँचों–ऋतुओं को समिद्ध कर देता है । क्योंकि वसन्त ही शेष ऋतुओं की मूलजननी है जैसा कि, विवेचना प्रकरण में स्पष्ट किया जाने वाला है । इसी तात्पर्यार्थ का प्रतिपादन करती हुई श्रुति कहती है )–( अध्वर्यु कृत उत्तरप्रैष से ) समिद्ध वह वसन्त अन्य ( चारों ) ऋतुओं को समिद्ध कर देता है । ( वसन्तसमिन्धन के द्वारा परम्परया क्रमशः समिद्ध पाँचों ऋतुएँ प्रजा उत्पन्न करती हैं ओषधि ( वनस्पतियों को भी ) परिपक्व करती हैं । ( वसन्तसमिन्धनरूप ) जिस कारण से वसन्त स्वयं समिद्ध होता हुआ परम्परया अन्य ऋतुसमिन्धन का भी कारण बन जाता है ) एवं वसन्त ही ( केवल वसन्त समिन्धन ही ) अन्य सब ऋतुओं ( के समिन्धन का स्वरूप कर ) रहा है । तात्पर्य केवल वसन्त समिन्धन ही शेष ऋतुसमिन्धन के लिए पर्याप्त है ) । ( जिस प्रकार वसन्तयागात्मक समिद्याग में–'समिधो यज' इत्यादि रूप से ऋतु नाम का उल्लेख होता है,

यजन से यज्ञान्तलक्षणा स्वर्गावाप्ति ही सम्भव है। अपेक्षित यह है कि, यज्ञ-कर्त्ता यजमान यावदायुर्भोगपर्य्यन्त ऐहलौकिक सुख का भोग करता हुआ अनन्तर देवाकर्षण से स्वर्ग प्राप्त करे। अनन्तर पुनः पुण्ययोनि में जन्मधारण करे। क्या स्वाहायाग से ऐसा भी सम्भव है ?। प्रत्यक्ष में तो अपने अन्तभाव से हेमन्तयाग केवल तात्कालिक स्वर्गावाप्ति का समर्थक बना हुआ है। इसी विप्रतिपत्ति का निराकरण करती हुई श्रुति कहती है कि, यद्यपि यह ठीक है कि हेमन्त अन्तभावःका प्रवर्त्तक है। तथापि यह भी सिद्ध विषय है कि) हेमन्त से ही वसन्त पुनः प्राण धारण करता है, हेमन्त से ही वसन्त पुनः उत्पन्न होता है। जो याज्ञिक हेमन्त के इस पुनः प्राणाधान के रहस्य को जानता है, वह अवश्यमेव ( यावदायुर्भोगपर्य्यन्त जीवित रहता हुआ ऐहलौकिक सुख का भी भोग कर लेता है, एवं स्वर्गफल के भोगानन्तर ) इस लोक में भी ( पुण्ययोनि में ) जन्म लेता है ( जैसे कि, हेमन्त के अनन्तर वसन्त जन्म लिया करता है )। (तात्पर्य्य-यही है कि, हेमन्त अवसानात्मक बनता हुआ भी जीवनोपयिक वसन्तोपक्रम का निमित्त है। इस भावना से अन्तभावनात्मक हेमन्तयाग-जनित अनिष्ट भावना की निवृत्ति हो जाती है )॥ १४॥

अथमत्र संग्रह —

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—समिद्याग——समित् | ( वसन्तः ) | } | —पञ्चप्रयाजा, पञ्चर्त्तव |
| २—तनूनपाद्याग——तनूनपात् | ( ग्रीष्मः ) | | |
| ३—इड्याग——इट् | ( वर्षा ) | | |
| ४—बर्हिर्याग——बर्हि | ( शरत् ) | | |
| ५—स्वाहायाग——स्वाहा | ( हेमन्त ) | | |

("स वै समिधो यजति०" इत्यादि ६ कण्डिका से आरम्भ कर "अथ स्वाहा स्वाहा यजति" इत्यादि १४ वीं कण्डिकापर्य्यन्त ब्राह्मणभाग से पञ्च प्रयाजों की इतिकर्त्तव्यता का विश्लेषण किया गया। आगे के शेष ब्राह्मणभाग से पञ्च प्रयाजों की इतिकर्त्तव्यता का विश्लेषण किया गया। अब आगे के शेष ब्राह्मणभाग में प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली कुछ एक अन्य विशेषताओं का स्पष्टीकरण किया जाता है जिनके सम्बन्ध से प्रयाजयाग परोक्ष-अदृष्ट-फलों का जनक बनता है। होता के द्वारा प्रयुक्त याज्या मन्त्रों के अन्त में-१-२-३-४-५-इन पाँचों मन्त्रों के अन्त में-क्रमशः १-व्यन्तु, २-वेतु, ३-व्यन्तु ४-वेतु, ५-व्यन्तु' इस प्रकार व्यन्तु-वेतु पदों का सन्निवेश रहता है। यह विपर्य्यय क्यों जबकि पञ्चर्त्तुयागात्मक पञ्चप्रयाजयाग ऋतुसमानत्वेन-एवं प्रयाजसमानत्वेन समान है। या तो पाँचों याज्यामन्त्रों में 'वेतु-वेतु' का ही समावेश होना चाहिए, अथवा तो पाँचों में 'व्यन्तु-व्यन्तु' का ही समावेश रहना चाहिए। स्थिति-प्रदर्शनपूर्वक इसी विप्रतिपत्ति का निराकरण करती हुई श्रुति कहती है )—यह ( अध्वर्यु होता के द्वारा याज्या मन्त्रों के क्रमिक ) 'व्यन्तु, वेतु इस ( क्रम से उच्चरित होने पर ही ) समिद्यागादि करता है ( यजन करता है )

समिद्ध प्रदेश में सुहुरिवत आज्याहुति के द्वारा ) तनूनपायाग ( ग्रीष्मयजन ) करता है। तनूनपात निश्चयेन ग्रीष्म है। ग्रीष्म ही इन ( पार्थिव ) प्रजाओं के शरीरों को तपाता है ( अतएव तनूनपात अवश्य ही ग्रीष्म है )। ( प्राकृतिक तनूनपायाग से ) देवदेवताओं ने ग्रीष्म को ही ( असुराधिकार से ) पृथक् किया ( था ), एवं ग्रीष्म से (असुर ) सपत्नों को निकाल बाहिर किया था—( शेष ६ कण्डिकावत् ) ॥ १० ॥

(३) तनूनपायागानन्तर वह ( अध्वर्यु होता के—'इडो अग्न आज्यस्य व्यन्तु, वौषट्' इस इट् देवताक याज्या मन्त्रोच्चारण करने पर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ समिद्ध आहवनीयाग्नि में आज्याहुति के द्वारा ) इड्–याग ( वर्षायजन ) करता है। इडा निश्चयेन वर्षा है। इडा इसलिए वर्षा है कि, पृथिवी पर रेंगते हुए जो ये छोटे छोटे कृकलास–गोधा छर्टे–आदि जन्तु गर्मी, और सर्दी के आक्रमण से अतिशयरूप से क्षीणकाय हो जाते हैं, वे सब क्षुद्र सरीसृप वर्षा के आते ही जीवन धारण करते हुए से–पुष्ट से होते हुए अन्नाधान की इच्छा करते हुए (बड़े उत्साह के साथ) इतस्ततः विचरने लगते हैं। ( इस प्रत्यक्ष–दृष्ट इडत्व भाव से अवश्य ही वर्षा को इट्–अन्नात्मक कहा जा सकता है। ( शेष ६ कण्डिकावत् ) ॥ ११ ॥

(४)–इड्–यागानन्तर वह (अध्वर्यु होता के–'बर्हिरग्न आजस्य वेतु वौषट्' इस बर्हि देवताक याज्यामन्त्रोच्चारण के अनन्तर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ समिद्ध आहवनीयाग्नि में आज्याहुति के द्वारा ) बर्हिर्याग ( शरद्यजन ) करता है। बर्हि निश्चयेन शरत् है। बर्हि इसलिए शरत् है कि, जो ये ओषधियाँ गर्मी–सर्दी से मुर्झा जाती हैं, वे ओषधियाँ वर्षा–के आगमन पर (पुनः) प्रबुद्ध हो जाती हैं। ( वर्षा में प्रबुद्ध ) वे ( ही ) ओषधियाँ शरदृतु में फैले हुए–बिखरे हुए बर्हिगणों की भाँति शीर्ण हो जाती हैं। इस स्तरण–शीर्ण–भाव के साधर्म्य से शरत् ( अवश्यमेव ) बर्हि है। ( शेष कण्डिकावत् ) ॥ १२ ॥

(५)–बर्हिर्यागानन्तर वह ( अध्वर्यु होता के–"स्वाहाऽग्निं स्वाहा सोमं स्वाहाग्निं, स्वाहा देवाँ आज्यपाम , स्वाहाग्निं होत्रा जुषाणा, अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्" इस स्वाहा हेमन्त देवताक याज्यामन्त्रोच्चारण के अनन्तर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ समिद्ध आहवनीयाग्नि में आज्याहुति के द्वारा ) स्वाहा–स्वाहायाग–( हेमन्त यजन ) करता है। 'स्वाहा' कार यज्ञ का अन्त ( अन्तिम पर्व ) है। ( उधर पाँच ) ऋतुओं का हेमन्त ही अन्त ( अन्तिम पर्व ) है। हेमन्त वसन्त से पराद्धर्य–परले भाग–अन्तिम भाग–पर है। इसीलिए इसे ऋतुओं का अन्त कहा जा सकता है। ( अपने प्राकृतिक स्वाहायाग से ) देवदेवताओं ने ( यज्ञ के ) अन्त ( अन्तिम पर्व रूप हेमन्त ) को ( असुराधिकार से ) पृथक कर लिया ( था ), अन्तद्वारा ( स्वाहायाग के द्वारा ) अन्त से ( हेमन्त से ) सपत्नों को निकाल बाहिर किया ( था )। ( वयैव शेषं स्पष्टम् ) ॥ १३ ॥

( हेमन्त ऋतुओं का अन्तिम पर्व है, उधर स्वाहा भी यज्ञ का अन्तिम पर्व ही है। इस स्वाहान्त से ऋतु–अन्त हेमन्त–पर अधिकार तो हो जाता है, परन्तु अन्तभावना यजमान के ऐह लौकिक जीवन के लिए प्रशस्त नहीं मानी जा सकती। इस अन्तयाग स्वाहाका–कारण हेमन्त-

"तृतीय प्रयाजयाग के समाप्त्यनन्तर यह अध्वर्यु चौथे 'बर्हि' नामक प्रयाज कर्म्म में (जुहू में उपभृत् से) आज्य ग्रहण करता है। बर्हि निश्चयेन (उत्तरोत्तर वृद्धिधर्म्म से) प्रजा है, आज्य रेत (वीर्य्य) है। (बर्हिर्याग में जुहू में उपभृत् से आज्य लेता हुआ) अध्वर्यु बर्हिरूप प्रजाओं में ही आज्यरूप रेत का सिञ्चन करता है (वीर्य्याधान करता है)। इस सिक्त रेत से (ही) प्रजाएँ पुनः पुनः जन्म लिया करती हैं। इसीलिए चौथे बर्हि नामक प्रयाज में (जुहू में उपभृत से) आज्य लेता है। (तात्पर्य्य वस्तुतः यह है कि, प्रयाजकर्म्म के लिए जुहू से पाँच आहुतियाँ दी जाती हैं। अवश्य ही पाँच आहुतियों के लिए जुहूस्थित आज्यमात्रा अपर्य्याप्त है। अतएव प्रयाज कर्म्म के मध्य में एक बार उपभृत् से आज्य लेना आवश्यक हो जाता है। कब लेना ?, यह प्रश्न है। वसन्तो ग्रीष्मो वर्षाः ते देवा ऋतवः'-'शरत्-हेमन्त -शिशिरः, त पितरः'-शत० २।१।१।३।१ इत्यादि श्रुति के अनुसार अग्निप्राणप्रधाना, अतएव देवदेवतात्मिका वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा इन तीन ऋतुओं का एक स्वतन्त्र आग्नेय विभाग है। एवं सोमप्राणप्रधाना अतएव पितृदेवतात्मिका-शरत्-हेमन्त-शिशिर,-इन तीन ऋतुओं का एक स्वतन्त्र सौम्य विभाग है। ऐसी स्थिति में वसन्त-ग्रीष्म-वर्षानुगत समित्-तनूनपात-इट्-इन तीन प्रयाजों का तो अविच्छिन्नरूप से बिना उपभृत से दुबारा आज्य लिए ही यजन करना प्रकृतिसम्मत हो जाता है। चौथे प्रयाज से विजातीय बर्हि नाम की सौम्य ऋतु का उपक्रम होता है। अतएव इसी में आज्यग्रहण करना सुसङ्गत बनता है। इसके साथ ही निदान भाव से प्रजाओं में रेतःसेक भी हो जाता है, जो कि दृष्टासम्प्रजनन में अपनी प्रधानता रख रहा है। इसीलिए चतुर्थप्रयाज में ही आज्यसमानयन किया गया है, जैसाकि विवेचना प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है)॥ १६ ॥

(चतुर्थप्रयाज में आज्यग्रहण करना ऋतुस्वरूपानुगत बनता हुआ प्रकृत्यनुगत है, प्रजाओं में रेत का आधान करता है, इन दो अतिशयों के अतिरिक्त इसके यहाँ ग्रहण का एक फल और भी स्वतः सिद्ध है। उसीका विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है)—जो अध्वर्यु इन पाँच प्रयाजों से (ऋतुओं का) यजन करता है, वह (पूर्वाख्यानानुसार सम्वत्सररूपक्षेत्र में प्रविष्ट शत्रुओं को पराजित करने के लिये) संग्राम ही ठान रहा है। दो दलों के संग्रामाभिमुख होने पर जिस एक दल को मित्रसेना का सहयोग प्राप्त हो जाता है, वह जीत जाता है। (ठीक इसी के अनुरूप यह आज्य-ग्रहणकर्म्म है)। इस आज्यग्रहणकर्म्म से जुहू को उपभृद्रूपलक्षण मित्र मिल जाता है। (जुहूस्थित आज्य यह सेनादल है, जिसे असुरपराभव करना है। उपभृत् स्थित आज्य यह मित्रसेना है, जिसके सहयोग मिलने पर असुरपराभव निश्चित है) इसी मित्रसेना-सहयोग प्राप्ति के लिये (भी) चौथे बर्हि नामक प्रयाज में ही आज्यसमानयन करता है ॥१७॥

(प्रयाजकर्म्म वह संग्राम कर्म्म है, जिसके द्वारा यजमान के स्वर्गफलभोक्ता दैवात्मा के भोग्य सम्वत्सर में से असुरों को पराजित करना है। शत्रु को निर्बल बनाना ही शत्रुपराभव का मूल-कारण है। मित्रसेना की सहयोगप्राप्ति स्वस्थानस्थिति आदि अन्यान्य कारणों में से शत्रुपराभव का एक यह भी अन्यतम कारण माना गया है कि, शत्रुसेना में भेदनीति डालते हुये उन्हें अपनी सेना में मिला लेना। उसके बल को अपना भोग्य बना लेने से अवश्य ही वह निर्बल हो जायगा।

अजामिता के लिए ही । सिद्ध को पुनः सिद्ध करना, उक्त को पुन कहना ही जामि दोष है । इस पुनरुक्त दोष की निवृत्ति के लिए व्यन्तु-व्यन्तु अथवा वेतु-वेतु रूप से यजन न कर व्यन्तु-वेतु, इस रूप से यजन किया जाता है, यही तात्पर्य्य है । इसी तात्पर्य्य को स्पष्ट करती हुई श्रुति कहती है कि ) यह अध्वर्यु ( अपने इस यज्ञ में ) जामि ( पुनरुक्तदोष का समावेश ) करेगा, यदि वह व्यन्तु-व्यन्तु-रूप से यजन करेगा, अथवा तो वेतु-वेतु-रूप से यजन करेगा । ( जामि दोपनिवृत्ति के साथ साथ इस व्यन्तु-वेतु विपर्य्यय का एक प्रासङ्गिक फल और भी है । यज्ञ से देवात्मा का प्रजनन अपेक्षित है । प्रजनन कर्म्म योषात्मक-स्त्री-भ्रूण, एवं वृषात्मक-पु भ्रूण, दोनों के दाम्पत्य-भाव पर निर्भर है । व्यन्तु इस बहुवचनान्त पद से, वेतु इस एकवचनान्त पद से प्रजननसाधक-योषावृषात्मक यह मिथुनभाव भी प्राप्त हो जाता है । 'तस्मादेकस्य पुरुषस्य बह्वयो जाया भवन्ति' इत्यादि श्रुति के अनुसार योषात्मिका स्त्री बहुत्वधर्म्म से एवं वृषात्मक पुरुष एकत्व से युक्त है । फलतः व्यन्तु से संख्यानिदान-सम्पत्द्वारा योषा का, तथा वेतु से वृषा का संग्रह हो जाता है । इसी प्रासङ्गिक फल का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है )—'व्यन्तु यह ( बहुवचनान्तपद अपने बहुत्वधर्म्म से ) निश्चयेन योषा ( की प्रतिकृति बनता हुआ योषाप्राप्ति का समाहक ) है, 'वेतु' यह ( एकवचनान्त पद अपने एकत्वधर्म्म से ) निश्चयेन वृषा ( की प्रतिकृति बनता हुआ वृषाप्राप्ति का समाहक ) है । ( व्यन्तु-वेतु रूप से किए जाने वाले प्रयाजयाग से योषा-वृषा के ) मिथुनभाव से ही प्रजनन किया जाता है ( प्रजननसम्पत्ति प्राप्त की जाती है ) । इसलिए ( अजामिता के लिए, एवं मिथुनभाव प्राप्ति के लिए, दूसरे शब्दों में पुनरुक्तदोप-निवृत्ति के लिए एवं प्रजनन-सम्पत्ति के संग्रह के लिए यह अध्वर्यु ) 'व्यन्तु-वेतु' इस ( विपर्य्यय क्रम ) से ( ही ) यजन करता है ( करना चाहिए ) ॥ १५ ॥

( पञ्चऋतु के भेद से पाँच प्रयाज बतलाए गए हैं । इन में से शरद्यागात्मक बर्हिर्नामक चौथ प्रयाज की इतिकर्त्तव्यता में एक विशेष धर्म्म का अनुगमन किया जाता है । 'यदुपभृति, प्रयाजानुयाजेभ्यस्तत्' तै० ब्रा० ३।३।६ इत्यादि कृष्णयजुःश्रुति के अनुसार जुहू की आधारभूता उपभृत् नाम की स्रुक् में जो आज्य लिया जाता है, उस से ऋतुरूप प्रयाजकर्म्म तथा छन्दोरूप अनुयाजकर्म्म दोनों की इतिकर्त्तव्यता पूरी की जाती है । पूर्व के २ प्रपाठकके ४ ब्राह्मण में भी यह स्पष्ट किया गया है कि, आज्यग्रहण ऋतु और छन्दोरूप प्रयाजानुयाजों के लिए ही होता है-"अथ याम्याज्यानि गृह्णन्ते, ऋतुभ्यस्त्वेव तानि, छन्दोभ्यश्च गृह्णन्ते"— शत० १।२ प्र० ।४ ब्रा० ।७ कं० । वहीं यह भी स्पष्ट किया गया है कि ध्रुवा पात्र में आठ बार करके उपभृत् में चार बार कर के जुहू में आज्यग्रहण होता है । चतुर्वार गृहीत जुहूस्थित आज्य प्रयाजकर्म्म का, एवं अष्टवार गृहीत उपभृतस्थ आज्य अनुयाजकर्म्म का सम्पादक बनता है । जुहूस्थित आज्य से क्रमशः समित्-तनूनपात्-इट् अवया-वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा-इन तीन ऋतुदेवताओं का यजन तो बिना उपभृदाज्य से सम्बन्ध कराए केवल जुहूस्थित आज्य से ही कर लिया जाता है । चौथे बर्हिर्लक्षण शरद्याग के समय जुहू का उपभृत से सम्बन्ध कराना आवश्यक माना गया है । तीसरे प्रयाज के समाप्त होने पर जुहू में उपभृदाज्य लेकर ही चौथा प्रयाज होता है । ऐसा क्यों किया जाता है ?, इसी प्रश्न का स्थिति-प्रदर्शनपूर्वक समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—

"तृतीय प्रयाजयाग के समाप्त्यनन्तर वह अध्वर्यु चौथे 'बर्हि' नामक प्रयाज कर्म्म में (जुहू में उपभृत् से) आज्य ग्रहण करता है। बर्हि निश्चयेन (उत्तरोत्तर वृद्धणधर्म्म से) प्रजा है, आज्य रेत (वीर्य्य) है। (बर्हिर्याग में जुहू में उपभृत् से आज्य लेता हुआ) अध्वर्यु बर्हिरूप प्रजाओं में ही आज्यरूप रेत का सिञ्चन करता है (वीर्य्याधान करता है)। इस सिक्त रेत से (ही) प्रजाएँ पुनः पुनः जन्म लिया करती हैं। इसीलिए चौथे बर्हि नामक प्रयाज में (जुहू में उपभृत से) आज्य लेता है। (तात्पर्य्य वस्तुतः यह है कि, प्रयाजकर्म्म के लिए जुहू से पाँच आहुतियाँ दी जाती हैं। अवश्य ही पाँच आहुतियों के लिए जुहूस्थित आज्यमात्रा अपर्य्याप्त है। अतएव प्रयाज-कर्म्म के मध्य में एक बार उपभृत् से आज्य लेना आवश्यक हो जाता है। कब लेना ?, यह प्रश्न है। वसन्तो ग्रीष्मो, वर्षाः ते देवा ऋतवः'-'शरत्-हेमन्त -शिशिरः, ते पितरः'-शत० २।१।३।१ इत्यादि श्रुति के अनुसार अग्निप्राणप्रधाना, अतएव देवदेवतात्मिका वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा इन तीन ऋतुओं का एक स्वतन्त्र आग्नेय विभाग है। एवं सोमप्राणप्रधाना अतएव पितृदेवतात्मिका-शरत्-हेमन्त-शिशिर,-इन तीन ऋतुओं का एक स्वतन्त्र सौम्य विभाग है। ऐसी स्थिति में वसन्त-ग्रीष्म-वर्षानुगत समित्-तनूनपात्-इट्-इन तीन प्रयाजों का तो अविच्छिन्नरूप से बिना उपभृत से दुबारा आज्य लिए ही यजन करना प्रकृतिसम्मत हो जाता है। चौथे प्रयाज से विजातीय बर्हि नाम की सौम्य ऋतु का उपक्रम होता है। अतएव इसी में आज्यग्रहण करना सुसङ्गत बनता है। इसके साथ ही निदान भाव से प्रजाओं में रेतःसेक भी हो जाता है, जो कि देवरसप्रजनन में अपनी प्रधानता रख रहा है। इसीलिए चतुर्थप्रयाज में ही आज्यसमानयन किया गया है, जैसाकि विवेचना प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है)॥ १६॥

(चतुर्थप्रयाज में आज्यग्रहण करना ऋतुस्वरूपानुगत बनता हुआ प्रकृत्यनुगत है, प्रजाओं में रेत का आधान करता है इन दो अभिप्रायों के अतिरिक्त इसके यहाँ ग्रहण का एक फल और भी स्वतः सिद्ध है। उसीका विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है)—जो अध्वर्यु इन पाँच प्रयाजों से (ऋतुओं का) यजन करता है, वह (पूर्वाख्यानानुसार सम्वत्सरमण्डल में प्रविष्ट शत्रुओं को पराजित करने के लिये) संग्राम ही ठान रहा है। दो दलों के संग्रामाभिमुख होने पर जिस एक दल को मित्रसेना का सहयोग प्राप्त हो जाता है, वह जीत जाता है। (ठीक इसी के अनुरूप यह आज्य-ग्रहणकर्म है)। इस आज्यग्रहणकर्म्म से जुहू को उपभृद्रूपरूप मित्र मिल जाता है। (जुहूस्थित आज्य यह सेनादल है, जिसे असुरपराभव करना है। उपभृत् स्थित आज्य यह मित्रसेना है जिसके सहयोग मिलने पर असुरपराभव निश्चित है) इसी मित्रसेना-सहयोग प्राप्ति के लिये (भी) चौथे 'बर्हि' नामक प्रयाज में ही आज्यसमानयन करता है॥१७॥

(प्रयाजकर्म्म यह संग्राम कर्म्म है जिसके द्वारा यजमान के स्वर्गफलभोक्ता देवात्मा के भोग्य सम्वत्सर में से असुरों को पराजित करना है। शत्रु को निर्बल बनाना ही शत्रुपराभव का मूल-कारण है। मित्रसेना की सहयोगप्राप्ति स्वस्थानस्थिति आदि अन्यान्य कारणों में से शत्रुपराभव का एक यह भी अन्यतम कारण माना गया है कि, शत्रुसेना में भेदनीति डालते हुए उसे अपनी सेना में मिला लेना। उसके दल को अपना भाग्य बना लेने से अवश्य ही वह निर्बल हो जायगा।

अजामिता के लिए ही । सिद्ध-को पुनः सिद्ध करना, उक्त को पुन कहना ही जामि दोष है । इस पुनरुक्त दोष की निवृत्ति के लिए व्यन्तु-व्यन्तु, अथवा वेतु-वेतु रूप से यजन न कर व्यन्तु-वेतु, इस रूप से यजन किया जाता है, यही तात्पर्य्य है । इसी तात्पर्य्य को स्पष्ट करती हुई श्रुति कहती है कि ) यह अध्वर्यु ( अपने इस यज्ञ में ) जामि ( पुनरुक्तदोष का समावेश ) करेगा, यदि वह व्यन्तु-व्यन्तु-रूप से यजन करेगा, अथवा वो वेतु-वेतु-रूप से यजन करेगा । ( जामि दोषनिवृत्ति के साथ साथ इस व्यन्तु वेतु विपर्य्यय का एक प्रासङ्गिक फल और भी है । यज्ञ से देवात्मा का प्रजनन अपेक्षित है । प्रजनन कर्म्म योषात्मक-स्त्री-भ्रूण, एवं वृषात्मक-पु भ्रूण, दोनों के दाम्पत्य-भाव पर निर्भर है । व्यन्तु इस बहुवचनान्त पद से, वेतु इस एकवचनान्त पद से प्रजननसाधक-योषावृषात्मक यह मिथुनभाव भी प्राप्त हो जाता है । 'तस्मादेकस्य पुरुषस्य बह्वया जाया भवन्ति' इत्यादि श्रुति के अनुसार योषात्मिका स्त्री बहुत्वधर्म्म से, एवं वृषात्मक पुरुष एकत्व से युक्त है । फलतः व्यन्तु से सम्प्रतिदान-सम्पत्द्वारा योषा का, तथा वेतु से वृषा का संग्रह हो जाता है । इसी प्रासङ्गिक फल का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहता है )—'व्यन्तु, यह ( बहुवचनान्तपद अपने बहुत्वधर्म्म से ) निश्चयेन योषा ( की प्रतिकृति बनता हुआ योषाप्राण का समाहक ) है, 'वेतु' यह ( एकवचनान्त पद अपने एकत्वधर्म्म से ) निश्चयेन वृषा ( की प्रतिकृति बनता हुआ वृषाप्राण का समाहक ) है । ( व्यन्तु-वेतु रूप से किए जाने वाले प्रयाजयाग से योषा-वृषा के ) मिथुनभाव से ही प्रजनन किया जाता है ( प्रजननसम्पत्ति प्राप्त की जाती है )। इसलिए ( अजामिता के लिए, एवं मिथुनभाव प्राप्ति के लिए, दूसरे शब्दों में पुनरुक्तदोष-निवृत्ति के लिए एवं प्रजनन-सम्पत्ति के संग्रह के लिए यह अध्वर्यु ) 'व्यन्तु-वेतु' इस ( विपर्य्यय क्रम ) से ( ही ) यजन करता है ( करना चाहिए ) ॥ १५ ॥

( पञ्चऋतु के भेद से पाँच प्रयाज बतलाए गए हैं । इन में से शरद्यागात्मक बर्हिर्नामक चौथे प्रयाज की इतिकर्त्तव्यता में एक विशेष धर्म्म का अनुगमन किया जाता है । 'ध्रुवपमृति, प्रयाजानुयाजेभ्यस्तत्' तै० ब्रा० ३।३।६ इत्यादि कल्पश्रुति के अनुसार जुहू की आधारभूता उपभृत् नाम की स्रुक् में जो आज्य लिया जाता है, उस से ऋतुरूप प्रयाजकर्म्म, तथा छन्दोरूप अनुयाजकर्म्म दोनों की इतिकर्त्तव्यता पूरी की जाती है । पूर्व के २ प्रपाठकके ४ ब्राह्मण में भी यह स्पष्ट किया गया है कि, आज्यग्रहण ऋतु और छन्दोरूप प्रयाजानुयाजों के लिए ही होता है- 'अथ याज्याज्यानि गृह्णन्ते ऋतुभ्यश्चैव तानि, छन्दोभ्यश्च गृह्णन्ते"—शत० १।२ प्र० ।४ ब्रा० ।७ कं० । वहीं यह भी स्पष्ट किया गया है कि 'ध्रुवा' पात्र में आठ बार करके उपभृत् में चार बार कर के जुहू में आज्यग्रहण होता है । चतुर्वार गृहीत जुहूस्थित आज्य प्रयाजकर्म्म का, एवं अष्टवार गृहीत उपभृतस्थ आज्य अनुयाजकर्म्म का सम्पादक बनता है । जुहूस्थित आज्य से क्रमशः समित्-तनूनपात्-इट्-स्वरूप-वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा-इन तीन ऋतुदेवताओं का यजन तो बिना उपभृदाज्य से सम्बन्ध कराए केवल जुहूस्थित आज्य से ही कर लिया जाता है । चौथे बर्हिर्लक्षण शरद्याग के समय जुहू का उपभृत् से सम्बन्ध कराना आवश्यक माना गया है । तीसरे प्रयाज के समाप्त होने पर जुहू में उपभृदाज्य लेकर ही चौथा प्रयाज होता है । ऐसा क्यों किया जाता है ? इसी प्रश्न का स्थिति-प्रदर्शनपूर्वक समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—

के, भोग्य के नीचे रखना होगा, जो महा अनिष्टकर है । ऐसा न हो अपितु यजमान अपने शत्रु से ऊँचा रहे, भोक्ता भोग्य के ऊपर रहे )—'तस्मादुत्तरां जुहूमभ्यूहति' ॥ ८॥

(१५ वीं कण्डिका से आरम्भकर २० वीं कण्डिका पर्य्यन्त ६ कण्डिकात्मक ब्राह्मण भाग में प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली ऋत्तु-हेतु, चतुर्थप्रयाज में आज्यसमानयन, अनवमर्श-पूर्वक समानयन, आज्यग्रहणान्तर जुहू का उत्तर अभ्यूहन आदि विशेषताओं का सोपपत्तिक निरूपण किया गया। अब स्वाहायागात्मक हेमन्तयाग नामक पाँचवें प्रयाज से सम्बन्ध रखने वाली विशेषता का एक ऐतिहासिक आख्यान के द्वारा विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है)—'(भौम स्वर्गनिवासी मनुष्यविध भौमदेवताओं ने प्रयाजों से सम्वत्सरमयकाल-प्रतिकृतिरूपा भौम-त्रिलोकी पर अपना अधिकार कर लिया। देवता जीत गए, असुर पराजित होगए। इस विजय प्राप्ति के अव्यवहितोत्तर काल में ही) उन देवदेवताओंनें परस्पर की मन्त्रणा से निश्चय कर अपना यह मन्तव्य प्रकट किया कि, क्या ही अच्छा हो (हन्त), यदि अपने (प्रयाजयागद्वारा) विजित (अपने अधिकार में आए हुए यज्ञ) को लक्ष्य बनाकर (इस प्रयाजयाग के साथ ही) सम्पूर्ण यज्ञकर्म्म पूरा कर डालें। (ऐसा करने से, यहीं यज्ञ को सर्वात्मना पूर्ण करने से फल यह होगा कि) यदि इसके अनन्तर (यज्ञपूर्णतासिद्धयनन्तर) असुर-राक्षस अपने (यज्ञ) पर आक्रमण करेंगे (विघ्न डालेंगे), तब भी अपना यह यज्ञ पूर्ण ही बना रह जाएगा । इसी निश्चय के अनुसार ॥ २१ ॥—

उन देवदेवताओंनें पाँचवें प्रयाजानुष्ठान में 'स्वाहा', कर से ही सम्पूर्ण यज्ञ पूरा कर लिया। 'स्वाहा अग्निम्' इससे आग्नेय आज्यभाग को पूरा कर लिया। 'स्वाहा अग्निम्' इससे, सो जो कि उभयत्र अच्युत आग्नेय पुरोडाश होता है—(विहित है) उसे पूरा कर लिया ॥२२॥—

(पौर्णमासेष्टि, किंवा दर्शेष्टि, के अनुरूप जो यजनीय देवता विहित हैं, उनका उसी) देवता-क्रमानुसार यजन कर लिया। 'स्वाहा देवा आज्यपाः' इससे प्रयाजानुयाज-देवताओं को पूरा कर लिया। प्रयाजानुयाज देवता ही (प्रसुख्य ही) तो (आज्याहुति के कारण) आज्यपा (घृतपान करने वाले) हैं। 'जुषाणोऽग्निराज्यस्य वेतु' इससे स्विष्टकृत् अग्नि को पूरा कर लिया। अग्नि ही स्विष्टकृत् है— 'अग्निर्हि स्विष्टकृत्'॥ (आख्यान का विशदीकरण वा विवेचना प्रकरण से ही सम्बन्ध रखता है। प्रकरणसङ्गति के लिए प्रकृत में इस सम्बन्ध में यही कह देना पर्य्याप्त होगा कि, प्राकृतिक नित्य यज्ञ के आधार पर वितायमान वैधयज्ञ का अनुगमन सर्वप्रथम भौमस्वर्ग निवासी भौम-मनुष्यविध-देवताओंनें किया था। उनके यज्ञ कर्म्म पर मनुष्यविध असुर समय समय पर आक्रमण किया करते थे। कभी कभी इन असुराक्रमणों से भौमदेवताओं का यह यज्ञ कर्म्म अधूरा ही रह जाता था। इस विप्रतिपत्ति के निराकरण के लिए देवताओंनें जिस तात्कालिक प्रणाली का आविष्कार किया उसी का आख्यानद्वारा स्पष्टीकरण हुआ है। प्रयाजयागान्त में उस प्रणाली के अनुगमन से उनका यज्ञ एक प्रकार से इसलिए पूर्ण-हो गया कि कृत्स्न यज्ञ में जिन जिन देवताओं का यजन अपेक्षित है उन सबका स्वाहाकारात्मक पञ्चम प्रयाज कर्म्म में अनुप्रवेश है। अतएव स्वाहान्त पञ्चम प्रयाज पूर्णयज्ञ का प्रतिनिधि बन रहा है। मान लीजिए,

इसी एक और प्रयोजन का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है )—यजमान जुहू को लक्ष्य बना रहा है। यजमान के लिये जो शत्रुता करता है, वह ( यजमान के शत्रुदल ) उपभृत् को लक्ष्य बना रहा है। ( अर्थात् जुहूस्थित आज्य निदानेन यजमान का सैन्यदल है, ( उपभृत से जुहू में आज्य लेता हुआ ( अध्वर्यु द्वेष करने वाले शत्रु ( सेनादल को यजमान के लिये ही बलिरूप से आकर्षित करता है ( शत्रुदल का यजमान दल में समावेश कराता हुआ यजमान को सशक्त बना रहा है )। अपिच ( एक प्रयोजन यह भी है कि )—जुहू अत्ताभाव का, एवं उपभृत् आद्यभाव को लक्ष्य बना रही है। ( उपभृत से जुहू में आज्यग्रहण करता हुआ ) अध्वर्यु भोक्ता यजमान के लिये भोग्य सामग्री पहुँचा रहा है। ( इसप्रकार प्रकृत्यनुगत ऋतुभाव, प्रजावर्ग में वीर्य्याधान, मित्रसेनाप्राप्ति, शत्रुदल की मित्ररूप में परिणति भोग्यसम्पत्प्राप्ति, इत्यादि अनेक दृष्टियों से चौथे प्रयाज में ही आज्यग्रहण करना अन्वर्थ बनता है )-'तस्माच्चतुर्थे प्रयाजे समानयति' ॥१८॥

( उपभृत्, और तत्रस्थ आज्य निदानेन शत्रुसैन्यदल है यह कहा गया है। साथ ही इस आज्य के समानयन का यह भी फल बतलाया गया है कि, शत्रुसैन्यदल का भेदनीति के द्वारा यह अपना भक्ति बना लेता है। भेदनीति से सम्बन्ध रखने वाला यह प्रकार तभी सफल होता है, जबकि सैन्यदल के सम्पर्क में न जाकर तटस्थ रहते हुये अपने स्थान में रहते हुए, पृथक् रहते हुये ही परोक्षरूप से उसे अपने दल में मिलाया जाय। निकटसम्पर्क में जाना शत्रुदल में फँसना है। और सम्भवतः ऐसा करना कभी कभी पराजय का कारण भी बन जाता है। इसलिये ) वह अध्वर्यु। जुहू में उपभृत से आज्यग्रहण करने की कामना रखता हुआ ) जुहू को उपभृत से पृथक् रखता हुआ ही आज्यसमानयन करता है। यदि वह अध्वर्यु जुहू को उपभृत् से मिला देगा, ( स्पर्श कराता हुआ आज्यग्रहण करेगा ) तो ( अपने इस अवमर्शन से ) वह शत्रु के साथ यजमान को मिला देगा ( शत्रुसेना में अपनी सेना का बल डाल देने वाला बनता हुआ इष्टसाधन के स्थान में अनिष्ट करा बैठेगा )। ( इसके अतिरिक्त इसी अवमर्शन से ) यह अध्वर्यु अत्ता (भोक्ता) को आद्य से मिला देगा ( भोक्ता को भोग्य के आधीन कर देगा, जबकि भोग्य का भोक्ता के आधीन रहना समृद्धि का कारण माना गया है। ऐसा न हो ) इसलिये अनवमृशन् ( जुहू का उपभृत् से स्पर्श न करता हुआ ) ही आज्यग्रहण करता है ( करना चाहिये ) ॥१६॥

( उपभृत् के साथ स्पर्श न कराते हुये जुहू में जब उपभृत् से आज्य ले लिया जाता है, तो जुहू को किस स्थिति में रक्खा जाय ? यह जिज्ञासा इसलिये होती है कि जुहू-उपभृत् दोनों स्रुक्-सामान्यत्वेन सहयोगिनी मानी गई हैं। क्या जुहू को उपभृत् से अधःप्रदेश में अध्वर्यु हाथ में लिये रहे ? । श्रुति कहती है-नहीं। अपितु ) आज्यग्रहणानन्तर ( अब ) वह अध्वर्यु गृहीताज्य उस जुहू को उपभृत् के ऊपर ( उपभृत् से न मिलता हुआ ) थामे रहता है ( उपभृत् से ऊर्ध्व-प्रदेश में ही जुहू को हाथ में लिए रहना चाहिये )। ( जुहू को ऊपरा रूप से रखता हुआ ) अध्वर्यु असमानशत्रु की समुपस्थिति में यजमान को ऊँचा ही रखता है। अत्ता को आद्य की समुपस्थिति में ऊँचा ही रखता है। तात्पर्य्य, जुहू निदानेन यजमान है, भोक्ता है। उपभृत् यजमानशत्रु है आद्य है। ऐसी स्थिति में जुहू को उपभृत् से नीचे रखना-यजमान को, भोक्ता का यजमानशत्रु

( स्वाहाकृत, एवं वषट्कृत यज्ञ जैसे यातयाम–गतरस–बन जाता है, तद्वत् प्रयाजलक्षण यह इष्टिकर्म्म किंवा इष्टियज्ञान्तर्भुक्त प्रयाजकर्म्म भी वौषट्–स्वाहा–सम्बन्ध से यातयाम बन जाता है। वौषट्कार वाङ्मयतत्त्व के अवसान का सूचक है। एवमेव स्वाहाकार भी 'स्वं वाचमाह' निर्वचनानुसार वाङ्मय यज्ञ के अवसान का ही सूचक बन रहा है, जैसाकि निर्वचना प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है। वागरस का वाङ्मय वषट्कार से, वाङ्मय स्वाहाकार से निर्गमन हो जाता है। यहां वाङ्मय यज्ञ का रसशून्य बन जाता है। ऐसा नीरस यज्ञ ह गतरस बनता हुआ यातयाम कहलाया है। वषट्–स्वाहा–से अपक्रान्त–द्युलोक की ओर गत–वाङ्मय–वागग्निमय–यज्ञरस यज्ञपूर्णता–समाप्ति के अनन्तर पुनः यजमानात्मा में प्रविष्ट हो जाय, इस पुनः रसप्रवेश से यातयाम यज्ञ पुनः यजमानात्मा–में प्रविस्ट होजाय, इस पुनः रसप्रवेश से यातयाम यज्ञ पुनः अयातयाम—वाग्रसपरिपूर्ण बन जाय, इन प्रयोजन के लिए एक 'स्विष्टकृद्याग' नाम का कर्म्मविशेष विहित है। वागग्नि ही शेषाहुति से तृप्त होकर यज्ञ को स्विष्ट'–रसयुक्त–बनाते हैं। अतएव इन्हें–'स्विष्टकृत्' कहा जाता है। अतएव तदाहुतिकर्म्म 'स्विष्टकृद्याग' कहलाया है। यज्ञ-प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली वौषट्–स्वाहा व्याहृतियों से आज प्रस्तुत यज्ञ भी यातयाम बन रहा है। स्विष्टकृद्याग होता है—यज्ञान्त में। ऐसी दशा में इस की वर्त्तमान यातयामता के निराकरण का क्या उपाय ?, इसी प्रश्न का वैविध्य कारणानुगत स्थिति–प्रदर्शनपूर्वक समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—

जिस प्रकार वषट्कृत हुए, स्वाहाकृत हुए ( वौषट, स्वाहा पूर्वक दी जाने वाली आहुति से युक्त कर्म्म यातायाम बन जाता है, इसी प्रकार वौषट –स्वाहापूर्वक आहुति होने से प्रयाजान्त से संस्थित होने वाला ) यह यज्ञ यातयाम ही रह गया ( यज्ञ का वाग्रस द्युलोक की ओर चला गया ) ॥२३॥

( इस प्रकार प्रयाजान्त में संस्थित–पूर्ण–होने वाले यज्ञ को वौषट्–स्वाहाकार के सम्बन्ध से यातयाम बना देख कर ) उन भौम देवताओं नें यह कामना प्रकट की ( विचार विमर्श किया ) कि, अपन कैसे इस ( नीरस ) यज्ञ को पुनः आप्यायित ( रस से परिपूर्ण ) करें ?, ( रस समावेश के द्वारा कैसे–किस पद्धति से इसे अयातयाम बनायें ?, एवं अयातयाम बने हुए यज्ञ से कैसे जीवन–यात्रा का निर्वाह करें ? ॥२४॥

अपनी उक्त कामनाओं को कार्य्यरूप में परिणत करने के लिये, यातयाम यज्ञ को अयातयाम बनाने के लिये उन देवताओं ने यह किया कि ) सो प्रयाजाहुति के अनन्तर जो आज्यमात्रा-जुहू में बची रह गई थी, जिस जुहूस्थित आज्य ( आज्याहुति ) से देवताओं नें ( प्रयाजयाग के द्वारा ) यज्ञ पूर्ण किया था, उसी ( आहुत्यनन्तर बाकी बचे हुये तच्छेष ) आज्य से ही यथापूर्व-( आग्नेय प्रयाज विहित आहुतियों की भाँति उत्तरदेवताओं के लिए ) आज्य हवियों का आधार करते हुए ( यातयाम बने हुए उन वाङ्मय देवों को ) पुनः आप्यायित कर दिया अयातयाम बना दिया। आज्य ( वागग्नि रसात्मक होने से ) अवश्य ही अयातयाम रसपूर्ण होने से स्वयमपि अयातयाम

कोई ऐसा अप्रत्याशित विघ्न उपस्थित होगया, जिससे प्रयाजानन्तर यजमान अन्य यज्ञविकर्त्तव्यता पूरी न कर सका। क्या ऐसी स्थिति में उसका प्रयाजान्त कर्म व्यर्थ चला जायगा ?, पूर्णयज्ञ के द्वारा जो अतिशय इसे मिलने वाला था, क्या उससे यह सर्वथा वञ्चित रह जायगा ? । श्रुति कहती है—नहीं। पञ्चम प्रयाज में जिस इतिकर्त्तव्यता का अनुगमन किया जाता है, उसी से अंशतः इसे वह यज्ञातिशय प्राप्त होजाता है, जिसके लिए इसे प्रयाजानन्तर अन्यान्य शेष कर्म्म और करने पड़ते हैं। आसुर-विघ्नों से संत्रस्त भौमदेवता भी तो इसी प्रणाली से प्रयाजान्त कर्म्म से ही यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूर्ण बना लेते थे)—

ठीक उसी प्रकार (प्रयाजान्त में विहित, भौमस्वर्गीय मनुष्यविध देवताओं के द्वारा आविष्कृत उसी प्रणाली—पद्धति—से (अपने प्रयाजान्त में अनुगमन से) आज भी (यजमान का) यह (इष्टिलक्षण वैध) यज्ञ उसी प्रकार (तथैव) पूर्ण हो जाता है, जैसे कि (जिस पद्धति के अनुगमन से) इस यज्ञ को (अपूर्ण भी यज्ञ को) भौमदेवताओं नें पूर्ण कर लिया था। (यही स्वाहाकारान्त अन्तिम पाँचवें-प्रयाज से सम्बन्ध रखने वाली पूर्व प्रतिज्ञाता विशेषता है। स्वाहास्मिका पद्धति से सम्बन्ध रखने वाली इस एक विशेषता के अनुगमन से प्रयाजान्त में ही यजमान का यह अकृत्स्न भी यज्ञ कृत्स्न बन जाता है) इसीलिए (अकृत्स्न भी यज्ञ की मध्य में ही-प्रयाजान्त में ही-कृत्स्नता सम्पादन के लिए) यह अध्वर्यु पाँचवें प्रयाज में 'स्वाहा-स्वाहा' पूर्वक जितनी भी हवि होती हैं, उन सब का यजन करता है। (यज्ञपूर्णताप्रवर्त्तक अन्यान्य सभी संभाव्य देवताओं के लिए आहुति देता हुआ, तद्द्वारा सर्वसंग्रह करता हुआ देवसर्वयाग का यजन करता है। इस (स्वाहा-स्वाहात्मिका सर्वदेवयजनात्मिका पञ्चम प्रयाजाहुति के प्रभाव) से यह अध्वर्यु पञ्च-प्रयाजयाग से ) विजित यज्ञसम्पत्ति को सत्य बनाता हुआ सम्पूर्ण यज्ञ पूरा कर लेता है— 'तदु सर्वं यज्ञं संस्थापयति' ॥

(यह नियम है कि, जबतक यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूर्ण नहीं हो जाती, तबतक गमनागमन-भाषण-स्पर्श-आदि के सम्बन्ध में विशेष नियमों का अनुगमन करना पड़ता है, जैसा कि— 'अनवमृशन्नसमानयति'—'न वै सर्वेण संवेदेत' इत्यादि आदेशों से स्पष्ट है। यज्ञ के पूर्ण होजाने पर इन नियम-बन्धनों की कोई आवश्यकता नहीं रहती। स्वाहाकारात्मक अन्तिम प्रयाज यागानन्तर यज्ञ पूर्ण होजाता है। अतएव इससे आगे जो भी शेष कर्म्म बच रहते हैं, उन के सम्बन्ध में नियम-बन्धन का विशेष महत्त्व नहीं रह जाता। उस अवस्था में यदि किसी किसी नियम का उल्लंघन हो जायगा तब भी कोई अनिष्ट न होगा, यही तात्पर्य्य है। इसी का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है)—(प्रयाजान्त कर्म्म यज्ञपूर्णताप्रवर्त्तक है, नियमानुगमन तत्पूर्णता-पर्य्यन्त ही अपेक्षित है ) इसलिए इससे आगे ( प्रयाजकर्म्मानन्तर होने वाले कर्म्मों में ) ऋत्विक ( किंवा यजमान ) यदि ( अपने स्वाभाविक अनुभाव से ) कुछ विलोम ( असावधानी ) कर बैठे, तो उसे विशेष महत्त्व नहीं देना चाहिए। उसे तो ( प्रयाजानन्तर ) यह समझ लेना चाहिए कि, मेरा यह यज्ञ कर्म्म ( तो प्रयाजयाग से ही ) पूरा हो गया—"इरिष्टो यज्ञः, इति ह विद्यात्"।

प्रकरण में प्रकारान्तर से उस क्रमिक पद्धति का ही निरूपण हुआ है, जिसका पूर्वब्राह्मण के 'प्रयाजब्राह्मण' नामक तृतीय प्रकरण की ८ वीं कण्डिका से १४ वीं कण्डिका पर्य्यन्त ७ कण्डिकाओं में विभिन्न दृष्टिकोण से प्रतिपादन हुआ है। उस पूर्वपद्धतिप्रकरण म बतलाई गई उपपत्ति का प्रधान लक्ष्य आधिदैविक सम्वत्सरमयज्ञ था। एवं प्रकृत प्रकरण में बतलाई जाने वाली उपपत्ति का प्रधानतः आध्यात्मिक प्रपञ्च से सम्बन्ध है। पद्धत्यंश उभयत्र समान है, केवल उपपत्तिप्रदर्शन में विभिन्नता है। इस विभिन्नता को लक्ष्य बनाकर ही निम्न लिखित श्रुति-प्रकरण का समन्वय करना चाहिये—( सैषा प्रकरणसङ्गतिः )।

( १ )—यह ( अध्वर्यु नामक ऋत्विक् होताके-'समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्' इस समिद्देवताक याज्यामन्त्र के उच्चारण करने पर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के * समिद्ध-प्रज्वलित-भाग में जुहूस्थित आज्याहुति के द्वारा क्रमप्राप्त पहिले ( समिधा-समित् नामक प्रथम प्रयाज ) का यजन करता है ( समिद्याग सम्पादन करता है )। ( समिद्याग क्यों किया जाता है ?, प्रश्न की आध्यात्मिक उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है कि, स्रुगाश्रापनकर्म्म से दैवात्मा में जिन ६ आध्यात्मिक प्राणों का आधान हुआ है –, दैवात्मप्रतिष्ठित उन प्राणों के समिन्धन के लिए ही,-आध्यात्मिक-प्राणसमिन्धन के लिए ही-यह समिद्याग विहित है। इसी प्राणसमिन्धन कर्म्म का अपने शब्दों में स्पष्टीकरण करते हुए श्रुति ने कहा है)— समिधाएँ निश्चयेन प्राण हैं। ( इस समिद्यागकर्म्म से-प्रथमप्रयाज से ) यह अध्वर्यु ( दैवात्मा के आध्यात्मिक नौ ) प्राणों को ही प्रज्वलित-जीवनीयरस से युक्त-करता है। ( समिद्ध ) प्राणों से ही यह पुरुष ( शरीरपुराधिष्ठाता आत्मामध्य, आनखाग्रेभ्य सर्वाङ्गशरीर में व्याप्त शरीराभिमानी चितेनिधेयाग्निमूर्त्ति प्राणात्मा—कर्म्मात्मा ) समिद्ध है। ( क्योंकि समिद्याग से यजमानात्मा के प्राणों का समिन्धन होता है, अतएव इस समिद्याग से आग्नेय ताप भी एक विशेष प्रक्रिया से हटाया जा सकता है, यही इस समिद्याग का काम्यफल माना गया है। प्राणसमिन्धन की कमी से ही प्राणाग्नि केन्द्र से विच्युत हो जाता है। प्राणाग्नि के केन्द्र से विच्युत होकर शरीराभिमुख बन जाने का ही नाम उपताप है, उपताप की चरमावस्था ही उष्णता-लक्षण सन्ताप-ज्वर-दाह-है। यदि इस समय यजमान उपतापी है यजमान को ज्वर है, तो समिद्याग के द्वारा वह हटाया जा सकता है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है )-( क्योंकि पुरुषाग्नि प्राणों से समिद्ध रहता है, इधर समिद्याग प्राणसमिन्धक है ) इसलिए यह अध्वर्यु ( होता के द्वारा प्रयुक्त समिद्देवताक याज्यामन्त्र के साथ होने वाले अपने समिद्याग कर्म्मानुष्ठान काल मे यजमान से यह प्रैष करे ( कहे ) कि, हे यजमान ! तुम ( समिद्द्वारा अपने प्राण-समिन्धन का ध्यान करते हुए ) अपने शरीर को स्पर्श करो यदि यजमान उपतापी हो तब। ( अर्थात् उपतापदशा में ही यजमान को

---

* 'समिद्धहोमेन होव समिद्धा ( स्मुञ्जा वा ) आहुतय'—शत० ७।५।२।७।

– "वा आऽपत्ता नव आहुत्यो ( स्रुगाश्रापननिगदमन्त्रस्य ) भवन्ति नवेमे पुरुष प्राणा"। एतानेवास्मिन् ( यज्ञाभियजनकाले दैवात्मनि ) एतत् ( स्रुगाश्रापनकर्म्मणा ) दधाति"—शत० १।५।२।५।

( अन्य यातयामों में भी रसप्रदान करता हुआ उन्हें भी अयातयाम बनाने वाला ) है। ( इसप्रकार सौम देवताओं ने परिशिष्ट-अयातयाम-आज्यागार्व से यातयाम यज्ञ को पुनः अयातयाम बना लिया। देवयज्ञपत् यजमान का प्रस्तुत प्रयाजान्त यज्ञ भी वौषट्-स्वाहा-द्वारा हुत होने से आज यातयाम बन गया ) इसीलिये ( इसे पुनः अयातयाम बनाने के लिए ही ) उत्तम ( पाँचवां ) प्रयाजयाग करके ( करने के अनन्तर हुतशेष आज्य से ) यथापूर्व हवियों का आघार करता है। इस आघार कर्म से यह देवताओं को पुनः आप्यायित, अयातयाम करता है। आज्य ( पूर्व कथनानुसार ) अवश्य ही अयातयाम है-'अयातयाम ह्याज्यम्' ॥ ( शेष आज्याघार से यातयाम यज्ञ आप्यायित होता हुआ अयातयाम बन जाता है ) अतएव ( यज्ञपद्धति में यह नियम बन गया है कि ) जिस किसी भी देवता के लिये ( देवात्मक यज्ञकर्म के लिए ) ऋत्विक् हवि का विभाजन करता है ( प्रदान करता है ), उसके सम्बन्ध से तच्छेष के पुनः स्विष्टकृत ( पवमानक अग्नि-विशेष ) के लिये अभिघार करता है । ( इस अभिघार से ) वह उस यज्ञ को पुनः आप्यायित, अयातयाम बनाता है। यदि स्विष्टकृदग्नि के लिए ( अयातयामसम्पत् प्राप्त्यर्थ ) हवि का विभाजन पहिले से हो कर देता है, ( तो उस अवस्था में ) पुनरभिघार अनावश्यक है । ( तात्पर्य्य इस कथन का यही है कि-कृत्स्न इष्टिकर्म में तो पहिले से ही स्विष्टकृदग्नि के लिए भाग नियत रहता है। अतः उसकी समाप्ति पर पुनरभिघार नहीं होता। अभिघार तो वहाँ आवश्यक है, जहाँ पहिले से स्विष्टकृदग्नि के लिए अवदान विहित नहीं है। प्रकृत स्थल ऐसा ही है। अतः यहाँ अवश्य ही अभिघार अपेक्षित है । जहाँ पहिले से अवदान नियत है, वहाँ आहुतिकर्म समाप्त्यनन्तर ) अग्नि में और किसी हवि की आहुति की अपेक्षा नहीं रखता है। ( अपेक्षा नहीं रह जाती )- "नो हि तत आद्रन हविषोऽनाहुतिं होष्यन् भवति" ॥२५॥

## इति-प्रयाजब्राह्मणम् (३)

पाँचवें अध्याय में तीसरा, चौथे प्रपाठक में चौथा ब्राह्मण समाप्त

( १।५।३ )—( १।४।४ )

( १—त्रिब्राह्मणात्मक प्रयाजब्राह्मण में प्रथम ब्राह्मण समाप्त )

—१—

प्रथमकाण्ड में पाँचवें अध्याय में चौथा, चौथे प्रपाठक में पाँचवाँ ब्राह्मण

( १।५।४ )—( १।४।५ )

( २—त्रिब्राह्मणात्मक प्रयाजब्राह्मण में क्रमप्राप्त द्वितीय ब्राह्मण )

## ४—प्रयाजाघाराः ( पद्धति )

प्रकृत ब्राह्मण में प्रयाजाघार ( पद्धति ) और प्रयाजानुसन्त्रय इन दो प्रकरणों का समावेश हुआ है, जिन्हें पूर्वब्राह्मणोक्त तीन प्रकरणों ( १-प्रयाजबन्धु, २-ऋतुप्रैष, ३-प्रयाजब्राह्मण, इन तीन प्रकरणों ) की दृष्टि से-४-५ वें प्रकरण माना जा सकता है। इनमें चौथे प्रस्तुत प्रयाजाघार

प्रकरण में प्रकारान्तर से उस क्रमिक पद्धति का ही निरूपण हुआ है, जिसका पूर्वब्राह्मण के 'प्रयाजब्राह्मण' नामक तृतीय प्रकरण की ८ वीं कण्डिका से १४ वीं कण्डिका पर्य्यन्त ७ कण्डिकाओं में विभिन्न दृष्टिकोण से प्रतिपादन हुआ है। उस पूर्वपद्धतिप्रकरण म बतलाई गई उपपत्ति का प्रधान लक्ष्य आधिदैविक सम्वत्सरसम्बन्ध था। एवं प्रकृत प्रकरण में बतलाई जाने वाली उपपत्ति का प्रधानतः आध्यात्मिक प्रपञ्च से सम्बन्ध है। पद्धत्यश उभयत्र समान है, केवल उपपत्तिप्रदर्शन में विभिन्नता है। इस विभिन्नता को लक्ष्य बनाकर ही निम्न लिखित श्रुति–प्रकरण का समन्वय करना चाहिये—( सैषा प्रकरणसङ्गति )।

( १ )—यह ( अध्वर्यु नामक ऋत्विक् होताके–'समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्' इस समिद्देवताक याज्यामन्त्र के उच्चारण करने पर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के ✱ समिद्ध–प्रज्वलित–भाग में जुहूस्थित आज्याहुति के द्वारा क्रमप्राप्त पहिले ( समिधा–समित् नामक प्रथम प्रयाज ) का यजन करता है ( समिद्याग सम्पादन करता है )। ( समिद्याग क्यों किया जाता है ?, प्रश्न की आध्यात्मिक उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है कि, सुगादापनकर्म्म से दैवात्मा में जिन ६ आध्यात्मिक प्राणों का आधान हुआ है –, दैवात्मप्रतिष्ठित उन प्राणों के समिन्धन के लिए ही,–आध्यात्मिक–प्राणसमिन्धन के लिए ही–यह समिद्याग विहित है। इसी प्राणसमिन्धन कर्म्म का अपने शब्दों में स्पष्टीकरण करते हुए श्रुति ने कहा है)—समिधाएँ निश्चयेन प्राण हैं। ( इस समिद्यागकर्म्म से–प्रथमप्रयाज से ) यह अध्वर्यु ( दैवात्मा के आध्यात्मिक नौ ) प्राणों को ही प्रज्वलित–जीवनीयरस से युक्त करता है। ( समिद्ध ) प्राणों से ही यह पुरुष ( शारीरपुराधिष्ठाता आखामभ्य', आनखाग्रेभ्य., सर्वाङ्गशरीर में व्याप्त शारीराभिमानी चितेनिधेयाग्निमूर्त्ति प्राणात्मा–कर्म्मात्मा ) समिद्ध है। ( क्योंकि समिद्याग से यजमानात्मा के प्राणों का समिन्धन होता है, अतएव इस समिद्याग से आग्नेय ताप भी एक विशेष प्रक्रिया से हटाया जा सकता है, यही इस समिद्याग का काम्यफल माना गया है। प्राणसमिन्धन की कमी से ही प्राणाग्नि केन्द्र से विच्युत हो जाता है। प्राणाग्नि के केन्द्र से विच्युत होकर शारीराभिमुख बन जाने का ही नाम उपताप है, उपताप की चरमावस्था ही उष्णता–अथवा सन्ताप–ज्वर–दाह–है। यदि इस समय यजमान उपतापी है यजमान को ज्वर है, तो समिद्याग के द्वारा वह हटाया जा सकता है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है)–( क्योंकि पुरुषाग्नि प्राणों से समिद्ध रहता है इधर समिद्याग प्राणसमिन्धक है ) इसलिए यह अध्वर्यु ( होता के द्वारा प्रयुक्त समिद्देवताक याज्यामन्त्र के साथ होने वाले अपने समिद्याग कर्म्मानुष्ठान काल में यजमान से यह प्रैष करे ( कहे ) कि, हे यजमान ! तुम ( समिद्द्वारा अपने प्राण–समिन्धन का ध्यान करते हुए ) अपने शरीर को स्पर्श करो यदि यजमान उपतापी हो तब। ( अर्थात् उपतापदशा में ही यजमान को

---

✱ 'समिद्धहोमेन वै समिद्धा ( स्रुचा वा ) आहुतय'—शत० ७।५।२।७।

– "ता वाऽएता नव व्याहृतयो ( सुगादापननिगदमन्त्रस्य ) भवन्ति नवेमे पुरुषे प्राणाः। एतानेवास्मिन् ( यज्ञक्रियायज्ञस्य दैवात्मनि )-एतत् ( सुगादापनकर्म्मणा ) दधाति"—शत० १।५।२।५।

स्पर्श करना चाहिए)। (साथ ही स्वयं अध्वर्यु भी यही भावना करे, इसी अध्वर्युकृत भावना को स्पष्ट करती हुई श्रुति कहती है)—यदि यह यजमान अस्वस्थ हो, तो अध्वर्यु भी यही आश्वासन ध्यान करे)। (क्योंकि, इस मेरे समयाग से प्राणसमिन्धन द्वारा यजमान का तार शान्त हो)। (अध्वर्यु के इस आश्वासन से, साथ ही अपनी भी भावना से) यह यजमान (अश्वमेध) समिद्ध हो जाता है। प्राण समिद्ध होते हुए केन्द्राभिमुख बनते हुए आत्मशान्ति के कारण बन जाते हैं)। यदि यजमान शीव (तापरहित, स्वस्थ) है, तो (उस दशा में न तो यजमान अपना स्पर्श ही करे, एवं न अध्वर्यु आश्वासन ही करे। (इस प्रत्यक्ष दृष्ट फल से भी हमें इसी निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि, समिध अश्वमेध आध्यात्मिक प्राणों को समिद्ध करती हैं) अतएव (कहा जा सकता है कि) अपने इस समियाग से (अध्वर्यु यजमानात्मा में (स्थित) प्राणों का ही समिन्धन करता है। (पूर्व ब्राह्मण में प्रतिपादित आधिदैविक सम्वत्सर के प्रथम वसन्त पर्वसमिन्धन के साथ साथ) आध्यात्मिक प्राणसमिन्धन-फलप्राप्ति के लिए (भी) यह समियाग करता है ॥१॥

(२)—यह (अध्वर्यु समियाग के) अनन्तर (होता के-'तनूनपादग्न आज्यस्य वेतु वौषट्' इस तनूनपाद्देवताक याज्यामन्त्र के उच्चारण करने पर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के समिद्ध प्रदेश में आज्याहुति के द्वारा क्रमप्राप्त दूसरे) तनूनपात् (नामक प्रयाज) का यजन करता है। तनूनपात् निश्चय से रेत (वीर्य्य-शुक्र) है (क्योंकि सप्तम धातुभूत रेत ही शरीर को न गिरने देता हुआ तनूनपात् है)। (इस तनूनपाद्याग से) यह अध्वर्यु (देवात्मा में प्रजननधर्म्म के समावेश के लिए) रेतःसेक ही करता है। (पूर्व ब्राह्मण में प्रतिपादित आधिदैविक सम्वत्सर के द्वितीय ग्रीष्म पर्वसमिन्धन के-साथ साथ) आध्यात्मिक रेतःसेक प्राप्ति के लिए (भी) यह तनूनपाद्याग का अनुष्ठान करता है ॥२॥

(३)—यह (अध्वर्यु तनूनपाद्याग के) अनन्तर (होता के-'इडो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्' इस इडुदेवताक याज्यामन्त्र के उच्चारण करने के अनन्तर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के समिद्ध प्रदेश में आज्याहुति के द्वारा क्रमप्राप्त तीसरे) इट् (नामक प्रयाज) का यजन करता है। इट् निश्चयेन प्रजा है। जिस समय-(नवमसातान्तर 'प्रसवपवन' नामक प्रसववायु की नोदना से, नवमास पूर्व योषाग्नि में वृषा द्वारा) सिक्त रेत (प्रजारूप से) उत्पन्न होता है (भूमिष्ठ बनता है), उत्पत्ति के अव्यवहितोत्तरक्षण से ही यह (उत्पन्न प्रजा) (अन्नकामना से) इडमयी-(अन्नमयी) सी बन कर अन्न की इच्छा करती हुई विचरने लगती है (उत्पत्त्यनन्तर ही अन्न की ओर प्रवृत्त हो जाती है)—(तनूपाद्याग के द्वारा सिक्त रेत का प्रजारूप से प्रजनन अपेक्षित है, प्रजनन उत्तरभावी, साथ ही इट्-अन्न-अभिमुख है। अतएव अन्नेच्छात्मक इस उत्तरभावी प्रजननकर्म्म के लिए ही तनूपाद्यागानन्तर इट्-याग आवश्यक है। पूर्वब्राह्मण में प्रतिपादित आधिदैविक सम्वत्सर के तृतीय वर्षापर्व समिन्धन के साथ उत्तरभावी आध्यात्मिक इस प्रजनन फल को ही लक्ष्य बना कर श्रुति कहती है कि) इस (इड्याग से) यह

अध्वर्यु (दिव्य प्रजा को) ही उत्पन्न करना है। इसीलिए (प्रजोत्पत्ति के लिए) इड्याग करता है ॥४॥

(४)—यह (अध्वर्यु इड्याग के) अनन्तर (होता के— बर्हिरग्न आज्यस्य वेतु वौषट् इस बर्हिर्देवताक याज्या मन्त्र के उच्चारण करने पर उसके वौषट् उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के समिद्ध प्रदेश में आज्याहुति के द्वारा क्रम प्राप्त चौथे) बर्हि (नामक प्रयाज) का यजन करता है। बर्हि निश्चयेन भूमा (बहुत्वसम्पत्ति से युक्त) है। (बर्हि—यज्ञ—का भूमाभाव इसके संख्या—बहुत्व पर, एवं गुणधर्म्म पर ही अवलम्बित है)। उत्पन्न प्रजा की भूमा प्रजावृद्धि रूप से भी अभीष्ट है एवं प्रत्येक प्रजा के बहुयशोभाव से भी अपेक्षित है। इड्याग से प्रजा उत्पन्न की गई है। अब अपेक्षित उभयविध भूमा—भाव का भी उत्पन्न प्रजा में आधान होना चाहिए। बर्हि भूमाधर्म्म से युक्त है। (पूर्वब्राह्मण में प्रतिपादित आधिदैविक सम्वत्सर के चतुर्थ शरत्–पर्व समिन्धन के साथ साथ) आध्यात्मिक इस भूमाभाव–फल प्राप्ति के लिए (भी) यह अध्वर्यु बर्हि का यजन करता है ॥४॥

(५)—यह (अध्वर्यु बर्हियोग के) अनन्तर (होता के–'स्वाहाग्निम् स्वाहा सोमम्, स्वाहाग्निम् स्वाहा देवाँ आज्यपान्, स्वाहाग्निं होत्रा जुषाणा अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्' इस स्वाहा देवताक याज्यामन्त्र के उच्चारण करने पर उसके 'वौषट्' उच्चारण के साथ आहवनीयाग्नि के समृद्ध–प्रदेश में आज्याहुति के द्वारा क्रमप्राप्त पाँचवें) स्वाहा–स्वाहा (नामक प्रयाज) का यजन करता है। (वसन्त–ग्रीष्म–वर्षा–शरत–हेमन्त इन) पाँच ऋतुओं का निश्चयेन हेमन्त स्वाहाकार (अन्तिम पर्व) है। (अपने स्वाभाविक कटुस्पर्श से) हेमन्त ही इस (पार्थिव प्रजावर्ग को अपने वश में कर लेता है। इसीलिए (हेमन्ताक्रमण से स्वविकास–लक्षण स्वातन्त्र्य से ही) हेमन्त ऋतु में ओषधियाँ म्लान (मुकुलित) होजाती हैं वनस्पतियों के पत्ते झड़ जाते हैं, पक्षिगण अतिशयरूपेण क्षीणकाय बन जाते हैं, क्षीणकाय बनते हुए निर्जीव से बनकर आकाश से तथा अपने घोंसलों से ये (पक्षी) पट–पट नीचे गिरने लगते हैं, पुरुष–समुदाय मुण्डित केशपुरुष की भाँति हतश्री बन जाता है–(प्रतीत होने लगता है)। इसप्रकार (इन प्रत्यक्षदृष्ट स्थितियों के आधार पर यह कहा जासकता है कि) हेमन्त सम्पूर्ण पार्थिव प्रजावर्ग को अपने अधिकार में कर लेता है (किए हुए है)। जिसप्रकार एक समर्थ–श्रीमान् योग्य व्यक्ति अपने वर्ग पर अधिकार करता हुआ वर्ग के द्वारा श्री–विलास–सम्पत्ति, एवं अन्नाद–अन्नसम्पत्ति का अन्यतम भोक्ता बन जाता है एवमेव हेमन्तयागकर्त्ता भी अपने समाज का नेता बनता हुआ श्री–और अन्नाद्य का अन्यतम भोक्ता बन जाता है। हेमन्तयाग के इसी फल का अपने शब्दों में अभिनय करती हुई श्रुति कहती है)—यह यजमान जिस वर्ग (समाज) में रहता है उस वर्ग को श्री और अन्नाद्य के लिए स्वीकृत कर लेता है (उस समाज का अपने वश में कर तद्द्वारा अभीष्ट श्री–अन्नाद्य प्राप्त करने में समर्थ होजाता है) जोकि यजमान (साथ ही यजमानवत्त दक्षिणा से परिगृहीत प्रयाजकर्त्ता अध्वर्यु भी)

हेमन्त के ( उक्त लक्षण ) सर्वाधिपत्य को प्राप्त करता है। ( हेमन्तयाग का आध्यात्मिक फल सर्वाधिकारभावप्राप्ति ही है, यही तात्पर्य्य है ) ॥५॥

## इति-प्रयाजाहुत ( पद्धति )-(४)

---

## प्रयाजानुमन्त्रण

प्रस्तुत प्रयाजकर्म्म में एक 'प्रयाजानुमन्त्रण' नामक कर्म्म-विशेष यजमान को करना पड़ता है। पाँच प्रयाजों के लिए होतृकर्म्म के पाँच याज्या मन्त्र हैं, जिनका पूर्व के प्रयाजाहुत प्रकरण में स्पष्टीकरण किया जाचुका है। पाँच याज्यामन्त्र 'प्रयाजमन्त्र' हैं। जिस समय १-२-३-४-५-क्रम से होता पाँच याज्यामन्त्रों का उच्चारण करता है उस समय प्रत्येक याज्यामन्त्र की समाप्ति पर यजमान भी एक एक निगदमन्त्र का उच्चारण करता है। यजमान इस मन्त्रपाठ से प्रयाज का अपने वैयात्मा के साथ सम्बन्ध कराता है। अतएव यजमानकर्म्म के ये मन्त्र 'प्रयाजानुमन्त्रण' कहलाए हैं। उन पाँचों प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों का स्वरूप निम्नलिखित है—

(१)-होता-"समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्"-यजमान-"इदं समिद्भ्यो न मम। एको मम एका तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः। त्विषिमान् भूयासम्" (समिदनुमन्त्रणम्—१)।

(२)-होता-'तनूनपादग्न आज्यस्य वेतु वौषट्'-यजमान' 'इदं तनूनपाते न मम। द्वौ मम द्वे तस्य यं च वयं०। अपचितिमान् भूयासम्' (तनूनपादनुमन्त्रणम्—२)।

(३)-होता-'इडोऽग्न आज्यस्य वेतु वौषट्'-यजमान-'इडमिड्भ्यो न मम। त्रयो मम तिस्रस्तस्य-यं च वयं०। यशस्वी भूयासम्' (इडनुमन्त्रणम्—३)।

(४)-होता-'बर्हिरग्न आज्यस्य वेतु वौषट्-यजमान-'इदं बर्हिषे न मम। चत्वारो मम चतस्रस्तस्य-यं च वयं०। ब्रह्मवर्चसी भूयासम्' (बर्हिरनुमन्त्रणम्—४)।

(५)-होता- स्वाहाग्निं स्वाहा सोमं स्वा० व्यन्तु वौषट्'-यजमान'-'इदमग्नये सोमाय, अग्नये० न मम। पञ्च मम न तस्य किञ्चन-यं च वयं०। भूमावो भूयासम्' ( स्वाहानु-मन्त्रणम्—५)।

अबतक के ब्राह्मणभाग में होतृकर्म्म के प्रयाजमन्त्रों का एवं अध्वर्य्युकर्म्म के आहुति-कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली अन्यान्य विशेषताओं का पद्धति-प्रदर्शन-पुरस्सर निरूपण होचुका है। परन्तु अबतक यजमानकर्म्म-'प्रयाजानुमन्त्रण' मन्त्रों की उपपत्ति नहीं बतलाई गई है। अतएव शेष ब्राह्मणभाग में उस प्रयाजानुमन्त्रण की ही पद्धतिप्रदर्शन-पूर्वक उपपत्ति बतलाई जाती है। इस उपपत्ति से सम्बन्ध रखने वाला एक आख्यान सर्वप्रथम उद्धृत करती हुई श्रुति कहती है—

देवदेवता, और असुर, दोनों प्राजापत्य ( प्रजापति की सन्तानें ) परस्पर स्पर्द्धा ( युद्ध ) करने लगे । ( दोनों ही ) दस्त्र, तथा धनुषों से ( एक दूसरे पर ) विजय प्राप्त न कर सके ( भौतिक शस्त्रबल से युद्ध का निश्चित परिणाम न निकल सका )। ( अपने आयुधयुक्त युद्धक्रम में से ) विजय लाभ न करते हुए दोनों नें यह निश्चय किया कि अरे भाइ ( हन्त भला, अच्छा तो ) अपन वागरूप ब्रह्म के माध्यम से ही जीतने की इच्छा करें ( शास्त्रार्थ के द्वारा युद्ध का निर्णय करें )। ( इस मन्त्रात्मिका वाक् के युद्ध में, वाचिक युद्ध में ) अपन दोनों में से जो भी-( एक दूसरे द्वारा ) प्रयुक्त वाक् का मिथुनभाव से अनुक्रमण द्वारा ( युग्म द्वारा ) अनुगत न करेगा यह हार जायगा, दूसरा ( मिथुनभावानुगत दल ) विजेता माना जायगा दोनों ने संधा ( शर्त ) मान ली (वर्तात)। ( प्रस्तुत वाग्युद्ध में इन्द्र को ही योग्य अधिकारी मान कर ) देवदेवताओं नें इन्द्र से कहा कि, ( हमारी ओर से, देवमण्डली की ओर से ) आप ही वाक्-शस्त्र का प्रयोग करें । ॥६॥

( देवप्रेरणानुमत ) इन्द्र ( ही वाग् युद्ध का प्रारम्भ करते हुए असुरों को लक्ष्य बनाकर ) बोले-'एको मम' ( हमारा एक है )। 'अस्माकमेका' ( हमारी एक है ) यह ( प्रत्युत्तर में ) असुर बोले । इस प्रथम ( वाङ्मय ) स्पर्द्धा कर्म्म से ( प्रतिज्ञात संधा सार ) दवदेवता, असुर, दोनों नें मिथुनसम्पत्ति प्राप्त कर ली । यह मिथु ही तो है जो 'एक' और 'एका' है । ( योषा-वृषात्मक स्त्री-पुम्भाव का समन्वित रूप ही मिथुनभाव है । पुम्वाचक 'एक' से वृषात्मक पुम्भाव का, एवं स्त्रीवाचक 'एका' से योषात्मक स्त्रीभाव का संग्रह हो रहा है । दोनों के संग्रह से मिथुन-भाव गतार्थ बन रहा है, यही तात्पर्य्य है )॥७॥

( प्रथम मिथुनावाप्त्यनन्तर ) 'द्वौ मम' यह इन्द्र बोले, एवं प्रत्युत्तर में 'अस्माक द्वे' यह असुर बोले । इस कर्म से ( भी दोनो नें ) मिथुन सम्पत्ति प्राप्त कर ली । यह मिथुन ही तो है, जो 'द्वौ' ( पुम्वाचक शब्द ) एवं 'द्वे' ( स्त्रीवाचक शब्द ) है ॥८॥

( द्वितीय मिथुनावाप्त्यनन्तर ) 'त्रयो मम' यह इन्द्र बोले, एवं प्रत्युत्तर में 'अस्माक तिस्र' यह असुर बोले । इस कर्म्म से ( भी दोनों नें ) मिथुन सम्पत्ति प्राप्त कर ली । यह मिथुन ही तो है, जो कि 'त्रयः, और तिस्र' है ॥९॥

( तृतीय मिथुनावाप्त्यनन्तर ) 'चत्वारो मम' यह इन्द्र बोले, एवं प्रत्युत्तर म 'अस्माक चतस्र' यह असुर बोले । इस कर्म्म से ( भी दोनों न ) मिथुन सम्पत्ति प्राप्त कर ली । यह मिथुन ही तो है, जो कि-'चत्वारः, और चतस्र' है ॥१०॥

( चतुर्थ मिथुनावाप्त्यनन्तर ) 'पञ्च मम' यह इन्द्र बोले । ( इन्द्र के इस वाङ्मय 'पञ्च' पद के प्रत्युत्तर के लिए ) असुर कोइ साधन प्राप्त न कर सके । ( क्योंकि 'चत्वार-चतस्र' से आगे-स्त्री-पुल्लिङ्ग भेदक लिङ्ग का ही अभाव है । अतएव ) इससे आगे मिथुन का अभाव है । आगे तो-स्त्री-पुम्भाव दोनों के लिए ) 'पञ्च-पञ्च' इस समान शब्द का ही प्रयोग होता है । ( इस

हेमन्त के ( एक सप्ताह ) सर्वाधिपत्य को जान लेता है। ( हेमन्तयाग का आध्यात्मिक फल सर्वाधिकारमात्रप्राप्ति ही है, यही तात्पर्य है ) ॥५॥

## इति-प्रयाजाधृत ( पद्धति )-(४)

---

### प्रयाजानुमन्त्रण

प्रस्तुत प्रयाजकर्म में एक 'प्रयाजानुमन्त्रण' नामक कर्म-विशेष यजमान को करना पड़ता है। पाँच प्रयाजों के लिए होतृकर्तृक पाँच याज्या मन्त्र हैं, जिनका पूर्व के प्रयाजाधृत प्रकरण में सम्प्रोकरण किया जाचुका है। पाँच याज्यामन्त्र प्रयाजमन्त्र हैं। जिस समय १-२-३-४-५-क्रम से होता पाँच याज्यामन्त्रों का उच्चारण करता है उस समय प्रत्येक याज्यामन्त्र की समाप्ति पर यजमान भी एक एक निगदमन्त्र का उच्चारण करता है। यजमान इस मन्त्रपाठ से प्रयाज का अपने देवात्मा के साथ सम्बन्ध कराता है। अतएव यजमानकर्तृक ये मन्त्र प्रयाजानुमन्त्रण' कहलाए हैं। उन पाँचों प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों का स्वरूप निम्नलिखित है—

(१)—होता-"समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्" -यजमान-'इदं समिद्भ्यो न मम। एको मम, एका तस्य यमहं द्वेष्मि योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः'। तिथिमान् भूयासम्' (समिदनुमन्त्रणम्—१)।

(२)—होता-'तनूनपादग्न आज्यस्य वेतु वौषट्-यजमान' 'इदं तनूनपाते न मम। द्वौ मम द्वौ तस्य यं च वयं०। अपचितिमान् भूयासम्' (तनूनपादनुमन्त्रणम्—२)।

(३)—होता-'इडोऽग्न आज्यस्य वेतु वौषट् -यजमान-'इदमिड्भ्यो न मम। त्रयो मम त्रिवस्तस्य-यं च वयं०। यशस्वी भूयासम्' (इडनुमन्त्रणम्—३)।

(४)—होता-'बर्हिरग्न आज्यस्य वेतु वौषट्-यजमान-'इदं बर्हिषे न मम। चत्वारो मम चत्वारस्तस्य-यं च वयं०। ब्रह्मवर्चसी भूयासम् (बर्हिरनुमन्त्रणम्—४)।

(५)—होता-'स्वाहाग्निं स्वाहा सोमं स्वा० व्यन्तु वौषट्-यजमान'-'इदमग्नये सोमाय अग्नये० न मम। पञ्च मम न तस्य किञ्चन-यं च वयं०। अमावो भूयासम्' ( स्वाहानु-मन्त्रणम्—५)।

अबतक के भाष्यभाग में होतृकर्तृक प्रयाजमन्त्रों का, एवं अध्वर्युकर्तृक आहुति-कर्म से सम्बन्ध रखने वाली अन्यान्य विशेषताओं का पद्धति-प्रदर्शन-पुरस्सर निरूपण होचुका है। परन्तु अबतक यजमानकर्तृक-'प्रयाजानुमन्त्रण' मन्त्रों की उपपत्ति नहीं बतलाई गई है। प्रकृत शेष भाष्यभाग में उस प्रयाजानुमन्त्रण की ही पद्धतिप्रदर्शन-पूर्वक उपपत्ति बतलाई जारही है। इस उपपत्ति से सम्बन्ध रखने वाला एक आख्यान सर्वप्रथम उद्धृत करती हुई श्रुति कहती है—

( छठा अध्याय प्रारम्भ )

प्रथमप्रपाठक में छठ अध्याय में पहिला, चौथे प्रपाठक में छठा ब्राह्मण

( १।६।१ )—( १।८।६ )

( ३—त्रिब्राह्मणात्मक प्रयाजब्राह्मण में क्रमप्राप्त तृतीय ब्राह्मण )

## ६—प्रयाजों का इष्टि में प्राथम्य

त्रिब्राह्मणात्मक प्रयाजब्राह्मण के पूर्वोपात्त प्रथम ब्राह्मण में (१।५।३) आरम्भ के 'ऋतवो ह वै प्रयाजाः' इत्यादिरूप पञ्च-पञ्चकण्डिकात्मक भाग के द्वारा 'प्रयाजकर्म्म' (प्रयाजकर्म्मोपपत्ति) का प्रतिपादन हुआ है। यहाँ यह स्पष्ट किया गया है कि, यह पञ्च-प्रयाजयाग सम्वत्सर में मुख्य वसन्तादि पाँच ऋतुओं पर यजमानात्मा का अधिकार प्रतिष्ठित करने के लिए ही किया जाता है। वहीं यह भी स्पष्ट किया गया है कि, देवता और असुरों की पारस्परिक प्रतिस्पर्द्धा में देवताओं ने अपने विजय का साधन पाँच प्रयाजों को ही बनाया। इन पाँच प्रयाजों से (पञ्चप्रयाजयाग से) वे पञ्चर्तु की समष्टिरूप सम्वत्सर सम्पत् पर अपना अधिकार करने में समर्थ होगए। इस एक उपपत्ति से यह निष्कर्ष निकलता है कि, प्रयाजकर्म्म वस्तुतः ऋतुकर्म्म है। ऋतुओं का यजन ही प्रयाजयजन है। अब इस सम्बन्ध में यह जिज्ञासा होती है कि, सम्वत्सरयज्ञ में—जिसमें साम्वत्सरिक प्राणविध पृथद्देवताओं के भाग नियत हैं—ऋतुओं का (ऋतुदेवताओं का) क्या भाग है ?। दूसरी जिज्ञासा का अग्नि से सम्बन्ध है। समिद्ध आहवनीयाग्नि में इन ऋतुरूप प्रयाज-देवताओं के लिए आज्याहुति विहित है। यह समिद्ध अग्नि साम्वत्सरिक दिव्याग्नि का प्रतिरूप है। अतएव सिद्ध होजाता है कि, प्राकृतिक पञ्चर्तुओं का भी (अन्य देवदेवताओं की भाँति) अग्निदेव के साथ अवश्य ही कोई न कोई घनिष्ठ सम्बन्ध है। यह अग्निसम्बन्ध भी प्रकृत में विजिज्ञास्य बन रहा है। इस अग्निसम्बन्ध-जिज्ञासा का यों भी अभिनय किया जा सकता है कि, ऋतुरूप पञ्च प्रयाजों के लिए होता की ओर से जो पाँच याज्यामन्त्र प्रयुक्त होते हैं, उन पाँचों ही मन्त्रों में 'समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु'—'तनूनपादग्न आज्यस्य वेतु०' इत्यादिरूप से 'अग्नि' का समावेश है। जबकि पाँचों मन्त्रों से सम्बन्ध रखने वाली पाँचों प्रयाजाहुतियाँ क्रमशः समित्, तनूनपात्, इट्, बर्हि, स्वाहा, इन पाँच प्रयाज-ऋतु-देवताओं के लिए ही विहित हैं, तो सर्वप्रथम याज्यामन्त्रों में 'अग्नि' पद का समावेश क्यों हुआ ?, क्यों-प्रयाजयागात्मक आज्य में अग्नि को भी भागहर माना गया ?। तीसरी जिज्ञासा का प्रयाज-प्राथम्य से सम्बन्ध है। प्रधानदेवतायाग ही 'इष्टिकर्म्म' है। इस इष्टिकर्म्म में ऋतुओं की तृप्ति के लिए तो प्रयाज कर्म्म विहित है एवं छन्दों की तृप्ति के लिए अनुयाज कर्म्म विहित है। इन दोनों में प्रयाज कर्म्म प्रधानदेवता-यागलक्षण इष्टिकर्म्म से पहिले होता है, अनुयाजकर्म्म इष्टिकर्म्म से पीछे। यह जिज्ञासा भी स्वाभाविक है कि, प्रयाजकर्म्म का इष्टिकर्म्म में प्राथम्य क्यों है ?। इन तीनों जिज्ञासाओं का प्राकृतिक आधिदैविक ऋतुयज्ञ से ही सम्बन्ध है, तद्विज्ञान ही इस जिज्ञासात्रयी का तात्त्विक समाधान है। प्रस्तुत-ब्राह्मण की प्रथम कण्डिका से आरम्भ कर १५ वीं

यहाँ आकर पूर्व प्रतिज्ञात संधा के अनुसार इन्द्रप्रमुख 'पञ्च' के मिथुन की पूर्ति करने में असमर्थ रहते हुए ) असुर अपना सर्वस्व ( पहिले के चार मिथुन भाव भी ) हार गए। उधर देवदेवताओं ने ( मिथुन मर्यादानुगमन से ) असुरों का भी सर्वस्व जीत लिया। सम्पूर्ण मिथुनों से ( तद्रूप प्रयाजकर्म्मों से ) सपत्न असुरों को भागरहित बना दिया ॥११॥

( क्योंकि प्राकृतिक प्राणयज्ञ में देवासुर-स्पर्द्धा में मिथुनभाव के द्वारा देवदेवता असुरों के पराभव में समर्थ हुए हैं। *अतएव इस पञ्चप्रयाज कर्म्म में भी प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों में क्रमशः* 'एक-एक' इत्यादि मिथुन-भावात्मक पदों का समावेश कराता हुआ मिथुनसम्पत्ति-अनुपपत्त्यात्मिका पाइ यह सम्पत्ति-पर अपना अनन्य अधिकार जमा लेता है। यही अनुमन्त्रण-मन्त्रों की, एवं तत पठित-'एकः-एक' आदि मिथुनभावों की मौलिक उपपत्ति है, जिसका वैज्ञानिक विश्लेषण तत्प्रकरणानुगत विवेचना-प्रकरण में किया जायगा। प्राकृतिक मिथुनभाव के आधार पर प्रतिष्ठित इसी प्रयाजानुमन्त्रणकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाती हुई श्रुति कहती है )—

इसलिए (पूर्वोक्त मिथुनभावावाप्ति के लिए) उस यजमान को प्रथम प्रयाज समाप्त होने पर यह (प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्र) बोलना चाहिए कि-'एको ममैस्येका तस्य, यमहं द्वेष्मि' (एक मेरा है, एक उनकी है, जिससे मैं द्वेष करता हूँ)*। यदि यजमान किसी को अपना व्यक्तिगत शत्रु नहीं मानता है, व्यक्तिगत द्वेष नहीं करता है, तो उस अवस्था में ('यमहं द्वेष्मि' न बोल कर)— 'योऽस्मान् द्वेष्टि, यं च वयं द्विष्मः' (जो हम से द्वेष रखता है, जिसके प्रति हम सहज वैर रखते हैं) यह बोलना चाहिए (इस १२ वीं कण्डिका के अनुवाद से ही १३, १४, १५, कण्डिकाओं का, एवं सोलहवीं कण्डिका के पूर्वसमुद्धित भाग का अनुवाद गतार्थ बन रहा है ॥ १३, १४, १५, ॥

यह यजमानशत्रु (पाँचवें प्रयाज में यजमान के द्वारा प्रयुक्त—'पञ्च मम—न तस्य-किञ्चन, योऽस्मान् द्वेष्टि, यं च वयं द्विष्मः' इस प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्र के द्वारा) केवल पञ्च-पञ्च करता हुआ ही रह जाता है। उसे मिथुनसम्पत्ति उपलब्ध ही नहीं होती)। परिणाम स्वरूप वह यजमान अपने शत्रुवर्ग का सब कुछ छीन लेता है, सर्वसम्पत्ति से सपत्नों को भागरहित (वञ्चित) कर देता है, जो यजमान प्रयाजानुमन्त्रण से सम्बन्ध रखने वाले मिथुन विज्ञान को जानता हुआ तत्प्रयोग करता है ॥१६॥

इति-प्रयाजानुमन्त्रणम् (५)



पाँचवें अध्याय में चौथा, चौथे प्रपाठक में पाँचवा ब्राह्मण समाप्त
२—त्रिब्राह्मणात्मक प्रयाजब्राह्मण में क्रमप्राप्त द्वितीय ब्राह्मण समाप्त
( पाँचवाँ अध्याय समाप्त )



* जिसके साथ द्वेष हो, उस का- अमुकशत्रु -अमुकशत्रु -सोमशत्रु -सोमदत्तात्मक शत्रु, इत्यादि रूप से उस शत्रु के नाम का समावेश कर देना चाहिए।

( अपने शत्रु की समृद्धि सुन सुन कर विपक्षीदल को अन्तर्वेदना का स्वाभाविक अनुभव हुआ करता है। यदि किसी से बदला लेना हो, तो उसे चाहिए कि, वह उसके शत्रुदल में मिल जाय। और उससे मिल कर उसके उस समृद्धिकर्म्म में अपना सहयोग देकर उस समृद्धि को और भी अधिक समृद्ध बनावे, जिस समृद्धि को सुनने मात्र से विपक्षी दल की वेदना वृद्धिगत हो जाती है। ऋतुओं नें इसी पथ का आश्रय लिया। असुरमण्डल की ओर आगत ) ऋतुओं नें ( असुरों के लिए ) उस समृद्धि को ( और भी अधिक ) समृद्ध करना आरम्भ किया, जिस ( असुरसमृद्धि ) को देवता सुना करते हैं ( सुन कर व्यथित हुआ करते हैं )। ( ऋतुओं के द्वारा असुरों की पूर्वसमृद्धि में क्या विशे षता उत्पन्न हो गई ? प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि )—जिस परायुग में इन असुरों के पूर्वज ( ऋतुओं के अनुकूल सहयोग न मिलने से ) जिस समय ( मोसम में ) हल जोत थे ( हल जोत कर ) बीज बखरते थे ( इस प्रकार हल जोत कर बीज डाल कर बड़े परिश्रम से थोड़ा बहुत अन्न उत्पन्न कर येनकेनरूपेण बड़े कष्ट से अपना निर्वाह करते थे, उन्हीं असुरों के ) वंशज ( अपरे )—इन ऋतुओं के अनुग्रह से आज उसी मोसम में ) कुछ तो धान काट रहे हैं, कुछ कटे हुए धानों को बैल आदि से लुंदवा रहे हैं। इस प्रकार ( ऋतुओं के अनुग्रह से आज ) इन-असुर प्रदेशों में बिना ही हल जोते पुनः पुनः ओषधि याँ पक रही हैं। ( तात्पर्य्य ऋतु-अनुग्रह से पहिले जिन इन असुरों के पूर्वजों को जिस मौसम में हल जोत कर बड़े कष्ट से अन्न उत्पन्न करना पड़ता था, आज उनके वंशज असुर ऋतुओं के अनुग्रह से उस मौसम में तो धान का संग्रह कर लेते हैं। साथ ही इन्हें हल जोतने का भी कष्ट नहीं उठाना पड़ता। ऋतु-अनुग्रह से बिना हल जोते ही इनके देश में पर्य्याप्त अन्नसम्पत्ति उत्पन्न होती रहती है। यही यह प्रभूत समृद्धि है, जिसे सुन सुन कर देवता व्यथित हो सकते हैं ॥ ३ ॥

(वृषदेवताओं के समीप भी कर्णाकर्णिद्वारा ये समाचार पहुँचे। यही हुआ, जो होना चाहिए था)। असुरसमृद्धि सुन कर देवदेवताओं को बड़ा पश्चात्ताप ( ताप ) हुआ। ( इन्होंनें प्रज्ञापराध-जनित इस पश्चात्ताप को इन शब्दों में प्रकट किया कि )—हमारे इस ( ऋतुओं को उनके न्यायप्राप्त भाग न देने के ) कारण ( हीं ) आज शत्रुदल-( असुरलोग ) अपने शत्रुदल (देवदल) के प्रति ( स्पर्द्धापूर्वक ) शत्रुता करना चाहता है ( अर्थात् हम से उपेक्षित ऋतुओं के बल से ही समृद्ध बन कर आज वे असुर यहाँ तक समर्थ हो गए कि व-खुल्लमखुल्ला हम से युद्ध करने के लिए सन्नद्ध हैं। आज असुरों का यह साहस हो गया है कि, वे प्रत्यक्ष में हम से शत्रुता रखते हुए भी नहीं डर रहे। वास्तव में ) ऐसा हो जाना बहुत ही कमी है—( कनीय इन्तु-लज्जा की बात है )। ऋतुओं के अनुग्रह से आज असुर बलवान् बन गए हैं। अतएव प्रत्यक्ष में इनसे मुठभेड़ करना तो और भी पश्चात्ताप का कारण होगा। अतएव अब तो ) आप सब ( मिलकर ) वैसा कोई ( अप्रत्यक्ष सहज ) उपाय निकालिए, जिससे असुर लोग अपनी इस ( वर्त्तमान समृद्ध स्थिति से विपरीत ( असमृद्ध-निर्बल ) अवस्था में ( स्वत एव ) पहुँच जाँय ॥ ४ ॥

कण्डिका पर्य्यन्त इसी जिज्ञासा-त्रयी का सोपपत्तिक विश्लेषण हुआ है। अतएव पञ्चदशकण्डिकात्मक इस ब्राह्मण भाग का एक स्वतन्त्र प्रकरण माना जासकता है, जिसे हमनें— प्रयाजों का दृष्टि में प्राधान्य' नामकरण अन्वर्थ माना है। १६ वीं कण्डिका से आरम्भ कर १८ वीं कण्डिका पर्य्यन्त तीन कण्डिकाओं में 'अभिचार' कर्म्म का निरूपण हुआ है, यही प्रकृत ब्राह्मण का कण्डिकात्रयात्मक द्वितीय करण है। १६ वा कण्डिका में फलश्रुति का विश्लेषण हुआ है, यही एक कण्डिकात्मक तृतीय प्रकरण माना गया है। १६, २०, इन दो कण्डिकाओं में प्रयाज कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले परिशिष्ट आज्य-देवतादि प्रश्नों का विमर्श हुआ है, यही प्रस्तुत ब्राह्मण का-'परिशिष्ट प्रश्नोत्तरविमर्श' नामक अन्तिम प्रकरण है। सम्भूय २१ कण्डिकात्मक प्रकृत तृतीय प्रयाजब्राह्मण में ४ अवान्तर प्रकरण हुआत हैं, जिन्हें पूर्वब्राह्मण-त्रयी में प्रतिपादित ५ प्रकरणों की क्रमिक संख्या के अनुरोध से क्रमशः ६, ७, ८, ६, ये प्रकरण माना जासकता है। इस प्रकरणसङ्गति को लक्ष्य बना कर ही प्रकृत ब्राह्मणानुवाद का समन्वय करना चाहिए— (सैषा प्रकरणसङ्गतिः)

( प्रयाजयाग ऋतुयाग है, इसका प्राकृतिक सम्वत्सरामिनयज्ञ में एक विशेष-प्रथम-स्थान है, इसी आधिदैविक तत्त्व का एक वैज्ञानिक आख्यान के द्वारा विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है )—( वसन्तादि पाँचों याज्ञिक ) ऋतुओं ने ( प्राणविध ) देवताओं के साथ यज्ञ ( सम्वत्सराग्निलक्षण सोमगर्भित ज्योतिष्टोमयज्ञ ) में ( अपना भी ) भाग चाहा ( अर्थात् जिस प्रकार देव देवताओं का यज्ञाग्नि में भाग है, एवमेव ऋतुओं नें भी उसके भागीदार बनने की देवदेवताओं से कामना प्रकट का। अपनी इसी कामना को प्रकट करते हुए ऋतुओं नें देवदेवताओं से अनुरोध किया कि ) आप लोग इस यज्ञ में हमें भी भागी ( हिस्सेदार ) बनाइये !, हमें इस यज्ञ ( भाग ) से वञ्चित न कीजिए !, ( हम चाहते हैं कि, आप लोगों की भाँति ) इस यज्ञ में हमारा भी भाग रहे ॥ १ ॥

( जिसप्रकार किसी आगन्तुक सम्पत्ति-मोक्ता, सम्पत्तिभाग-कामुक के आ जाने से, उसके विभाग माँगने पर स्वाभाविक वित्तलोभ के आकर्षण से लोक में सम्पत्ति का प्रथमभोक्ता आगन्तुक की उस न्यायप्राप्त माँग की उपेक्षा कर देता है, सुनी अनसुनी कर देता है ठीक इसी लौकिक वित्त-स्थिति के अनुसार ऋतुओं के द्वारा यज्ञभाग माँगने पर ) देवताओं नें ऋतुओं की उस ( न्यायप्राप्त माँग-कामना को ) न पहिचाना—सुन कर भी ऐसी उपेक्षावृत्ति दिखलाई जैसे उन्होंनें कुछ सुना-जाना ही न हो )। देवताओं की उपेक्षावृत्ति का ऋतुओं की न्यायप्राप्त माँग ठुकरा देने का यही परिणाम हुआ, जो आज भी प्रत्यक्ष में देखा सुना जाता है। यदि किसी को अपना न्यायप्राप्त अधिकार माँगने से भी नहीं मिलता जो वस्तुतः बिना माँगे भी मिल जाना चाहिए, तो उस अवस्था में माँगने वाले का आत्मा विद्रोही बन कर उस वित्तमोगी-भोगरोगी के प्रति द्वेषी-शत्रुदल में जा मिलता है। यही ऋतुओं नें किया। इसी प्राकृतिक धर्म्म का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है ) प्राणविध देवदेवताओं के इसप्रकार ( अपनी माँग के ) न जानने पर ( उपेक्षा करने पर ) वे ऋतुएँ ( उत्पन्न स्वाभाविक आत्मविद्रोह के कारण ) देवदेवताओं के सहज शत्रु, भ्रातृव्य असुरों की ओर लौट आईं असुरदल में समाविष्ट हो गईं )॥२॥

( देवताओंनें अग्नि का–'न त्वामायतनाच्च्यावयाम' इत्यादिरूप से धार्मिक सन्तोष तो करा दिया, परन्तु इस से समस्या अधिक क्लिष्ट बन गई। 'प्रथमयजन' कर्म्म एकबार ही सम्भव है। ऋतुओं का प्रथमयजन कर लिया जाय, अथवा तो अग्नि का प्रथम यजन कर लिया जाय। अग्नियजन हो चुका है। यदि इन्हें इसी स्थान पर प्रतिष्ठित रखना है, तब तो ऋतुओं का प्रथमयजन असम्भव हो जाता है। यदि ऋतुओं का प्रथमयजन किया जाता है, तो अग्नि के प्रथम भाग के अपहरण के अतिरिक्त अन्य उपाय का अभाव है। फलस्वरूप अग्निदेव के साथ की गई प्रतिज्ञा का निर्वाह असम्भव हो जाता है। इस जटिल अवस्था के निराकरण के लिए देवदेवताओं के ध्यान में एक उपाय आया। उन्होंनें यह निश्चय किया कि, प्रथमयजन का प्रलोभन प्रथम भागहर अग्नि के द्वारा ही ऋतुओं के समीप पहुँचाना चाहिए। परिणाम यह होगा कि, ऋतुदेवता अग्निदेवता को प्रथम यजनरूप प्रिय भाग का खाने वाला समझ कर इनसे अवश्य ही यह कहेंगे कि, जब आप अपना प्रथम यजन उपेक्ष्य मान कर हमें प्रथम भागहर बनाने का त्याग कर रहे हैं, तो हमारा यह कर्त्तव्य हो जाता है कि, हम अपने इस प्रथम यजन से आपको पृथक् न करें अपितु आपको भी अपने प्रथम यजन कर्म्म में ही समावेश करलें। इस प्रकार ऋतुदेवताओं का भी प्रथम यजन हो जायगा, साथ ही ऋतुयाग में समाविष्ट होने से अग्निदेव का प्रथम यजन भी सुरक्षित रह जायगा। इसी भाव का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है—)

(एक मन्त्रणा के द्वारा एक निश्चय कर) देवदेवताओंनें अग्निदेव से कहा कि, (हे अग्निदेव!) जाइए, (और) आप ही उन (असुरप्रविष्ट) ऋतुओं को निमन्त्रित कीजिए। (प्रेरणानुसार अपने स्वाभाविक आह्वानलक्षण होत्र-धर्म्म की अपेक्षा से) अग्निदेव (वहाँ पहुँचे, वहाँ) पहुँच कर (उन ऋतुओं से) अग्नि कहन लगे, कि, हे ऋतुदेवताओ! मैंनें देवताओं के यज्ञ के प्रति आपका भाग जान लिया है (अर्थात् देवताओं के इस निश्चय की मैं आपको सूचना देने आया हूँ कि, वे अपने यज्ञ में आपको प्रथम भागहर बनाने के लिए सन्नद्ध हैं)। (ऋतुदेवताओं का पहिले अपमान हो चुका था। अतएव वे तबतक सन्तुष्ट नहीं होने वाले थे, जब तक कि, उनके सामने पहिले यज्ञभाग से बढ़ कर कोई प्रिय साधन देवताओं की ओर से देने का निश्चय नहीं हो जाय। उन्होंने सोचा कि, यदि वे केवल यज्ञभाग ही देना चाहते हैं तब तो अपन लौटेंगे नहीं। हाँ यदि वे प्रथम भागहर बनाना निश्चित कर चुके हैं तो अपना मान सुरक्षित रह सकता है, फलतः मानपूर्वक ही वहाँ लौटना भी श्रेयस्कर बन सकता है। साथ ही भागविभक्ति के समय व यह भी देख चुके थे कि प्रथमभाग अग्निदेव को मिल चुका है। वे ही अग्निदेव अपना भाग छोड़कर उसे हमें देने आए होंगे, इसकी कोई सम्भावना है नहीं। और बिना प्रथमभाग के अपन लौटेंगे नहीं। इसी आशङ्का के स्पष्टीकरण के लिए अग्निदेव के द्वारा निमन्त्रित ऋतुदेवता अग्निदेव से पूँछने लगे कि, हे अग्निदेव! देवताओं के यज्ञ के प्रति) आपने कैसे (हमारा भाग) जान लिया (अर्थात् देवताओंनें हमें पहिले के समान केवल भागहर बनाना ही निश्चित किया है अथवा वे हमें प्रथम भागहर बनाने के लिए सन्नद्ध हैं?)। ऋतुदेवताओं की इच्छानुसार देवसंकल्प का स्पष्टीकरण करते हुए अग्निदेव कहन

( सभी यह जानते थे कि, ऋतुओं को उनका न्यायप्राप्त भाग न मिलने से वे असुरों में जा मिलीं, परिणामस्वरूप असुर समृद्ध होगए। अब उन्हें अप्रत्यक्ष रूप से निर्बल बनाने का भी यही उपाय हो सकता है कि, जैसे बन तैसे ऋतुओं को वापस लौटा लिया जाय । परामर्श के द्वारा यह निश्चय कर ) देवदेवता ( अपना मन्तव्य प्रगट करते हुए ) कहने लग कि, अपन ( इस संकट से बचने के लिए असुरदल में पहुँच जाने वाली ) ऋतुओं को ही निमन्त्रित करें ( आदर-पूर्वक ऋतुओं को ही वापस बुलाना चाहिए। उपाय निकल आया। परन्तु किस साधन से ( किस प्रलोभन से ) उन्हें बुलाया जाय ?, यह समस्या आपड़ी। समस्या का कारण यही था कि, ऋतुएँ देवताओं से विरक्त होकर ही गई थीं। उन्हें अपन प्रिय यज्ञ में भाग नहीं मिला था। आज भी वे लौट सकती हैं। परन्तु प्रलोभन ऐसा होना चाहिए, जो पूर्वप्रलोभन से भी विशिष्ट हो। वह यही हो सकता है कि, जिस यज्ञभाग की उन्हें कामना थी, स्वाभाविक प्रलोभन था, उसका प्रथम भागहर ऋतुओं को ही बनाया जाय। अवश्यमेव इस विशिष्ट प्रलोभनाकर्षण से वे वापस लौट आएँगी। इसी तात्पर्यार्थ का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है कि )—अपन इन ऋतुओं का इस यज्ञ में सर्वप्रथम ही यजन करें ( अर्थात् पहिला भाग इन्हें ही दिया जाय— आपको प्रथमभाग मिलेगा, यही सन्देश ऋतुओं के पास भेजा जाय। विश्वास है, इस साधन से अवश्य ये हमारी ओर आजाएँगी ) ॥४॥

( देवमण्डल में वे अग्निदेव भी समुपस्थित थे, जिन्हें यज्ञ में देवतालोग सब से पहिला भागहर मानते आरहे हैं। ऋतुयाग से भी पहिले अग्नि का ही प्रथम यजन होता आया है। जब अग्नि ने यह निर्णय सुना कि, ऋतुप्रवर्ग प्रयाजों का ये लग प्रथम यजन करने वाले हैं, तो उन्हें अपने प्रथमाधिकार की चिन्ता हुई। इसी चिन्ता को व्यक्त करते हुए ) अग्निदेव बोल पड़े कि—( हे देवदेवताओं ! ) आपने जो कि पहिले ( प्रयाजयाग से भी पहिले ) मेरा यजन किया है ( पहिला भागहर बनाया है ) वह मैं ( यज्ञ में ) कहाँ प्रतिष्ठित रहूँगा ( अग्नि को भय यह हुआ कि, मुझे इन्होंने यज्ञ का प्रथमभाग पहिले से दे दिया है। आज ये ऋतुओं को भी प्रथम भाग देना चाहते हैं। कहीं ऐसा न हो कि, मेरा भाग छीन कर ऋतुओं को दे दिया जाय। यदि कहीं ऐसा हो गया, तो मेरी प्रतिष्ठा ही विच्छिन्न हो जायगी। देवताओं ने अग्निदेव की इस चिन्ता को हटाते हुए आश्वासन दिया कि ) अग्निदेव ! ( आप चिन्ता न करें ) हम आपको अपने आयतन ( प्रथमभागलक्षण प्रतिष्ठास्थान ) से कभी न गिराएँगे। ( देवताओं का यह आश्वासन अवश्य ही सुरक्षित रहता है। अग्निदेव का प्रथमभाग अक्षुण्ण ही बना रहता है। इसी स्थिति का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है कि ) उन देवदेवताओं ने ( प्रथमभाग प्रलोभन-साधन से ) ऋतुओं को बुलाते हुए ( भी उन्हें प्रथमभाग देते हुए भी ) क्योंकि अग्निदेव को अपने उनके आयतन से ( प्रथमभाग से ) च्युत नहीं किया, अतएव ( तब से, इसी अच्युत-भाव से ) ये अग्निदेव 'अच्युत' नाम से ही प्रसिद्ध होगए। ( जिनके लिए कमकमाच्युत आग्नेय पुरोडाश विहित है )। वह याज्ञिक भी अपने उस आयतन से कभी च्युत नहीं होता है, जिस आयतन में वह प्रतिष्ठित रहता है, जो कि इस अच्युत अग्नि को ( अग्नि के इस अच्युत धर्म को ) जानता है ॥६॥

( पूर्वप्रकरण से यह निष्कर्ष निकलता है कि, प्रयाजदेवताओं का यजन पहिले होता है। इस निष्कर्ष के सम्बन्ध में-एक पूर्वपक्ष उपस्थित किया जा सकता है। पूर्व के 'होतृप्रकरण ब्राह्मण' में ( १।४।२ ) वरणात्मक मन्त्रों की व्याख्या करते हुये श्रुति ने देवाह्वानकर्म्म का क्रमिक विश्लेषण किया है। यहाँ आह्वान का जो क्रम बतलाया गया है, उसमें प्रयाजदेवताओं का अन्तिम स्थान पड़ता है, जैसाकि निम्न लिखित वचन से स्पष्ट है—

"आवह देवान् यजमानायेति, तदस्मै यज्ञाय देवानावोढवाऽआह। अग्निमग्नऽआवहेति, तदाग्नेयाज्यभागायाग्निमावोढवाऽऽह। सोममावहेति, तत् सौम्यायाज्यभागाय सोममावोढवाऽऽह। अग्निमावहेति, तद्यऽएषऽउभयत्राच्युतऽआग्नेयः पुरोडाशो भवति, तस्माऽअग्निमावोढवाऽऽह। अथ यथादेवतम्। देवाँ २॥ ऽआज्यपा २॥ आवहेति, तत् प्रयाजानुयाजानावोढवाऽऽह। प्रयाजानुयाजा वै देवाऽआज्यपाः"—

—शत० १।४।२।१६,१७,।

( एक देवता-आवाहनश्रुति से स्पष्ट है कि, आज्यपा-प्रयाज देवताओं का आवाहन सब के अन्त में विहित है। श्रौत पद्धति में यह भी नियम विहित है कि, जिस देवता का जिस क्रम से आवाहन विहित है, उसी क्रम से उस देवता का यजन विहित है। सर्वत्र देवावाहन क्रम से ही देवयाग विहित है। इसको है, प्रकृत प्रयाज कर्म्म में इस समान पद्धति-नियम-का इसलिए उल्लंघन हुआ है कि, प्रयाजों का आवाहन तो विहित है सब के अन्त में किन्तु यजन हुआ है सब से पहिले। प्रयाजयाग के सम्बन्ध में यह व्यतिक्रम क्यों ?, क्यों नहीं इनका भी यजन नियमानुसार आवाहन क्रम से अन्त में ही किया जाता ?, इसी पूर्वपक्ष का अपने शब्दों में निरूपण करती हुई आगे आकर उत्थित पूर्वपक्ष का समाधान करती हुई श्रुति कहता है )—

प्रयाजयाग के विहित आवाहनक्रम से विपरीत होने वाले प्रथम यजन कर्म्म के सम्बन्ध में ( सैद्धान्तिक ) कहते हैं-( यह पूर्वपक्ष उठाते हैं, विप्रतिपत्ति उपस्थित करते हैं-'तदाहुः' कि ) जब कि प्रयाजों को-( हविर्विभागानुसार विहित नियम के आधार पर ) उत्तम रूप से ( अन्त में देव-देवता ) आहूत करते हैं ( आवाहन जब कि इनका सर्वान्त में होता है ) तो ऐसी स्थिति में ( आवाहन क्रम से विपरीत ) किस कारण ( क्यों ) इनका प्रथम रूप से ( देवदेवता ) यजन करते हैं ( यजन सर्वप्रथम क्यों किया जाता है ? ) । ( उत्तर स्पष्ट है-अपने प्राकृतिक सम्वत्सर ) यज्ञ में ( प्राजापत्य ) देवदेवताओं ने इन ( प्रयाजों ) को उत्तमरूप से ही ( अन्तिमरूप से ही यद्यपि ) स्थापित किया ( था ), ( तथापि उसी समय उन ) देवदेवताओं ने ( अग्निदेव के द्वारा इनके लिए यह भी निश्चय कर दिया था कि ) हम तुम्हारा यजन तुम्हें प्रथम मान कर ही करेंगे। (इस विशेष विधान के आधार पर ही सामान्य विधान की उपेक्षा करते हुये देवदेवताओं ने आवाहन किया इनका यद्यपि अन्त में ही परन्तु यजन किया सर्वप्रथम। प्राकृतिक यज्ञ में प्रयाज-कल्पना अन्तिम

लगे कि, हे ऋतुदेवताओ ! देवश्रेष्ठ अपने ) यज्ञ में आपका सर्वप्रथम ही यजन करेंगे ( आपको प्रथमभागहर बनाने का ही देवताओं ने निश्चय किया है ) ।।७।।

( जब अग्निदेव के द्वारा ऋतुदेवताओं को यह विदित हो गया कि, अपने का देवदेवता उस प्रथमभाग का अधिकारी बनाना चाहते हैं, जो यज्ञ कर्म में केवल उभयतोऽभ्युत्थ प्रधानभूत अग्निदेव के लिए ही विहित है, और वही प्रथमभागहर अग्निदेव यह जानते हुए भी कि-जो प्रथम भाग मेरा प्रातिस्विक धन है, उसे देवसमष्टिलोकोपकार के लिए मुझे ऋतुदेवताओं को बिना किसी संकोच के सौंप देना चाहिए, तो उन ऋतुदेवताओं का हृदय अग्निदेव के इस अपूर्वत्याग के प्रति कृतज्ञता से आप्लावित हो गया । प्रत्युपकार की भावना से इन्होंने भी यह निश्चय कर लिया कि, जिसने अपने लिए अपना स्वत्व छोड़ दिया, उसे कभी अपने पृथक् न करेंगे । फलतः अपने नियम, पूर्वप्राप्त प्रथम भाग से युक्त रहते हुए अग्निदेव प्रसन्न हो जायेंगे, प्रत्युपकार भी हो जायगा, साथ ही जिन देवताओंने संकटापन्न स्थिति जानते हुए भी प्रथमभाग अपने लिए नियत कर दिया, उनकी अग्निदेव के प्रति की गई-'न त्वामाप्तनात्यपयाम' इस प्रतिज्ञा की भी रक्षा हो जायगी । यह निश्चय कर ऋतुओंने अपने प्रथम भाग में अग्निदेव का भी समावेश कर लिया । इसी स्थिति का ऋतुओं के साथ अग्नि का घनिष्ठ सम्बन्ध है, इस स्थिति का उपपादन करती हुई श्रुति कहती है )—

( निमन्त्रण देने वाले, प्रथम भागहर, अग्निदेव के उक्त त्याग से प्रभावित होकर, प्रत्युपकार में अग्निदेव के प्रातिस्विक प्रथम भागाधिकार को सुरक्षित रखने की कामना से ) उन ऋतुओंने अग्निदेव से कहा कि, ( हे अग्निदेव ! आपके इस उपकार के बदले ) हम आपको हमारे में ( हमारे प्रथमभाग में ) भागहर बनाते हैं, जो कि आपने देवताओं के पक्ष के प्रति हमारे लिए ( अपना अधिकार छोड़ते हुए ) भाग ( प्रथमभाग ) जाना ( अपने प्रथम भाग का हमारे लिए स्वीकार कर अपनी उदारता का, त्याग का परिचय दिया ) । ( क्योंकि देवदेवताओं के सम्वत्सरयज्ञ में प्रथमभाग लेने वाले ऋतुदेवताओं की ओर से अग्निदेव भी समर्पित हुए थे अतएव तभी से ) ये अग्निदेव ( दिव्यप्राणाग्नि ) ऋतुओं में समाविष्ट हैं ( ऋतुओं से अग्निप्राण का समन्वय प्राकृतिक है, इसी सहज सम्बन्ध को लक्ष्य में रखकर प्रयाजदेवताक आहुति कर्म में प्रत्येक प्रयाजयाग के साथ अग्नि का भी यजन होता है । अतएव च प्रयाजदेवताक याज्या मन्त्रों में )—'समिधोऽग्ने, तनूनपादग्ने, इडोऽग्ने बर्हिरग्ने स्वाहाग्निम्' ( इत्यादिरूप से अग्निपद का समावेश हुआ है ) । यह ( यथाविशयरूप कर्मभोक्ता यजमान, प्रयाजकर्मेतिकर्तव्यतापूरक ऋत्विक् ) उस पुरुषकर्म में निश्चयेन भागहर बन जाता है, जिस पुरुषकर्म में यह ( पुरुषकर्म सूचक के प्रति, प्रवर्त्तक के प्रति, संयोजक के प्रति ) समान करता हुआ ( उसे भी संयुक्त करता हुआ ) उत पुरुषकर्मानुष्ठान करता है । ( प्रयाजकर्मानुगत अग्निसमावेश से ) अग्निप्राणयुक्त बने हुए उस ( पुरुषकर्मा ) के लिए अग्निप्राणयुक्त ( ही अतएव सशक्त ही ) ऋतुएँ उन सम्पूर्ण ओषधियों का परिपाक करती हैं, जो कि ( उक्त विज्ञान परिचय के आधार पर ) ऋतुओं में अग्नि को समाविष्ट मानता है ।।८।।

गर्भित अग्नि ही आज्यभागदेवता है । इसी का प्रथम यजन होता है । ( २ ) 'स्वाहाग्निम्–यह द्वितीय विभाग है । उभयतआज्युत आग्नेय पुरोडाशानुगत प्रधान देवता ही इस विभाग से गृहीत है, यही दूसरा प्रधानयाग है । ( ३ ) 'स्वाहा देवाँ आज्यपान्' यह तीसरा विभाग है । आज्यपा स्वाहा-सत्तम प्रयाज ( हेमन्त ) देवता के लिए ही यह तृतीय विभाग नियत है । ( ४ ) 'स्वाहाग्निं होत्रा जुषाणः' यह चौथा विभाग है । स्विष्टकृदग्नि का ही इससे यजन होता है । ( ५ ) अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्' यह पाँचवाँ विभाग है । पूर्व ऋतु सामान्य सम्वत्सराग्नि का ही इससे यजन होता है । आज्यभागयागानुगत विशेष अग्नि आदि में विहित है, प्रधानभागयागानुगत विशेष अग्नि ( उभयतआज्युत अग्नि ) मध्य में विहित है स्विष्टकृयागानुगत विशेष अग्नि अन्त में विहित है । इस प्रकार स्वाहात्मक पञ्चम प्रयाजयाग के आदि–मध्य–अवसान में क्रमशः आज्यभागयाग, प्रधानयाग, स्विष्टकृयाग, ये तीन विशेषाग्नियाग पूर्व के चार प्रयाजापेक्षया विशेषरूपेण विहित हैं । इनकी उसी पूर्वोपात्त वैज्ञानिक आख्यान के द्वारा उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है )—

( अपने प्राकृतिक इष्टिकर्म्म में होने वाले पञ्च प्रयाजयाग के ) चौथे ( शरदृतुरूप बर्हिर्नामक ) प्रयाज से देवदेवताओं ने निश्चय से यज्ञ ( यज्ञातिशयरूपा यज्ञसम्पत् ) प्राप्त कर लिया– ( एवं चौथे प्रयाज से प्राप्त ) उस ( यज्ञ ) को पाँचवें ( हेमन्त ऋतुरूप स्वाहात्मक ) प्रयाज से प्रतिष्ठित–पूर्ण–कर लिया । ( इस प्रयाजकर्म्म के ) अनन्तर होने वाला आज्यभागादिरूप जो यज्ञ का शेष ( इविकर्त्तव्यता ) बच रहा, उस ( के अनुष्ठान ) से देवदेवता स्वर्गलोक को प्राप्त हो गये ॥१०॥

प्रयाजकर्म्मातिरिक्त आज्यभागादि लक्षण शेष यज्ञानुष्ठान के बल से स्वर्गलोक (की ओर) जाते हुए देवदेवतालोग (अन्तरिक्ष में अमूर्त–उभयतः परिच्छिन्न रूप से विचरने वाले आप्य–प्राणात्मक, यज्ञविरोधी) असुर राक्षसों के निरोध (संकल्प) से डर गए (उन्हें भय हुआ कि, ये दुष्ट कहीं हमारे स्वर्गगमन में बाधा न डाला करें । इस भय से त्राण पाने के लिए) उन देव–देवताओं ने असुर राक्षसों को मारने वाले, एवं मार भगाने वाले अग्नि को (ही स्वर्गप्राप्तिसाधक आज्यभागादियज्ञ के) पूर्व में (पहिले) प्रतिष्ठित किया, उसी को मध्य में, उसीको अन्त में प्रतिष्ठित कर दिया । (अर्थात् आन्तरिक्ष्य असुराक्रमण से अपने स्वर्गसाधक यज्ञातिशय को निर्विघ्न स्वर्गप्राप्ति का हेतु बनाने के लिए उन्होंने यज्ञातिशय के आदि–मध्य–अवसान, तीनों स्थानों में आप्यप्राणोच्छेदक आग्नेयप्राण प्रतिष्ठित कर दिया ) ॥११॥

( देवदेवताओं के द्वारा त्रिः स्थानों में नियुक्त अग्नि के प्रभाव से इन का स्वर्गगमन निर्विघ्न पूर्ण होगया । क्यों कि ) यदि इन देवदेवताओं का उन असुर राक्षसों ने पूर्व की ओर से निरोध करना चाहा विघ्न डालना चाहा तो तत्रस्थ अग्नि ने तत्रस्थ असुरों को मार भगाया । यदि मध्य की ओर से निरोध करना चाहा, तो तत्रस्थ अग्निने तत्रस्थ असुरों को मार भगाया । यदि पीछे की ओर से निरोध करना चाहा, तो तत्रस्थ अग्नि ने तत्रस्थ असुरों को मार भगाया । ( इस प्रकार तीन स्थानों में रक्षक रूप से नियुक्त तीनों ) अग्नियों से सर्वात्मना सुरक्षित रहते हुए देवदेवताओं ने निर्विघ्न स्वर्गलोक प्राप्त कर लिया ॥१२॥

है, यजन प्रथम है। उसी प्राकृतिक यज्ञविद्या पर प्रस्तुत वैध मानुष यज्ञ का विधान हुआ है। अत यहाँ भी उसी प्राकृतिक नियम का अनुगमन करना आवश्यक हो जाता है ) अतएव ( प्राकृतिक नियमानुरोधेनैव ) ऋत्विक् लोग ( अपने इस इष्टिकर्म में भी इन प्रयाजों का उत्तमरूप से तो आवाहन करते हैं, एवं प्रथमरूप से यजन करते हैं ॥६॥

❀ ❀ ❀ ❀ ❀

( प्रयाजयाग के सम्बन्ध में एक विषय और विजिज्ञास्य रह जाता है। समित्, तनूनपात्, इद्, बर्हि, स्वाहा, ये पाँच व्याहृतियाँ नाम-क्रमश वसन्त ग्रीष्म, वर्षा, शरत्, हेमन्त, इन पाँच ऋतुओं से सम्बन्ध रखती हैं। सम्वत्सरयज्ञ की पचरूपा वसन्तादि पाँचों ऋतुओं का सम्वत्सराग्नि से सम्बन्ध है, जैसाकि प्राग्रयारम्भ की ८ कण्डिकाओं से स्पष्ट कर दिया गया है। इसी आधार पर यह मान लेना अविप्रतिपन्न बन जाता है कि, ऋतुओं का यजन अग्निपूर्वक ही होता है। परन्तु-स्वाहालक्षण पञ्चम प्रयाजयाग के सम्बन्ध में एक नवीन विप्रतिपत्ति उपस्थित होती है। आरम्भ के चार प्रयाजों में जहाँ ऋतुलक्षण प्रयाजों के साथ 'समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु'-'तनूनपादग्न आजस्य वेतु'-'इडो अग्न आज्यस्य व्यन्तु'-'बर्हिरग्न आजस्य वेतु'-इस रूप से केवल अग्नि का सम्बन्ध विहित है, वैसे पाँचवें हेमन्तऋतुलक्षण स्वाहायाग में केवल अग्नि का ही सम्बन्ध विहित नहीं है। अपितु पूर्वप्रयाजचतुष्टयी की भाँति अग्नि के सम्बन्ध के अतिरिक्त-इस प्रयाजयाग में-आज्यभाग, प्रधान, स्विष्टकृत्, इन तीन अग्निभागों का सम्बन्ध और किया जाता है। दूसरे शब्दों में आज्यभाग ग्राहक अग्नि, प्रधानभाग ग्राहक अग्नि, स्विष्टकृद्भागग्राहक अग्नि, इन तीन अग्नियों का आदि-मध्य अवसान में यजन और किया जाता है। यदि सामान्य सम्वत्सराग्निधारा इस विशेषाग्नित्रयी का भी ऋतुओं के साथ सम्बन्ध है, तब तो ऋतुलक्षण पाँचों ही प्रयाजों में-प्रत्येक में-इन तीनों विशेषाग्निभागों का अनुष्ठान होना चाहिये। यदि ऋतुओं के साथ सम्बन्ध नहीं है, तो किसी भी प्रयाजकर्म्म में इनका यजन नहीं होना चाहिये। स्थिति यह है कि, आरम्भ के चार प्रयाजों में तो केवल सामान्य अग्नि का ही यजन किया जाता है। किन्तु पञ्चम प्रयाज में सामान्य अग्नियजन के अतिरिक्त विशेषाग्नित्रयी का यजन और किया जाता है, जबकि ऋतुसामान्यत्वेन पञ्चम प्रयाज में इनका यजन विप्रतिपन्न बना हुआ है। स्वाहालक्षण हेमन्त प्रयाजयाग से सम्बन्ध रखने वाले मन्त्र में प्रयाज, तथा सामान्य अग्नि, दोनों के यजन के अतिरिक्त तीन विशेषाग्नियों के यजन का भी समावेश हुआ है। मन्त्रभाग निम्न लिखित है—

"स्वाहाग्निं, स्वाहा सोमं, स्वाहाग्निं, स्वाहा देवाँ आज्यपान्,
स्वाहाग्निं होत्रा जुषाण, अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्"
—शत० १।५।४।२२,२१।

इस स्वाहामन्त्र के पाँच विभाग स्पष्ट हैं। (१) 'स्वाहाग्निं, स्वाहा सोमम्'-यह एक विभाग है। इससे आग्नेय आज्यभाग, तथासौम्य आज्यभाग, इन दो आज्यभागों का सम्बन्ध है। सोम

तत्रस्थ अग्नि तत्रस्थों को मार भगाते हैं। यदि पश्चिमभाग से आक्रमण करते हैं, तो तत्रस्थ अग्नि तत्रस्थों को मार भगाते हैं। इस प्रकार यह ( यज्ञातिशयरूप-स्वर्गसाधक ) देवात्मा तीनों अग्नियों से सुरक्षित-निरापद्-बनता हुआ स्वर्गलोक प्राप्त कर लेता है ( प्राप्त करने में समर्थ हो जाता है ) ॥१४॥

❀ ❀ ❀ ❀ ❀

## इति—प्रयाजानामिष्टौ प्राथम्यन्

———६———

## ७—अभिचार ( कृत्याप्रयोग )

( प्रयाज कर्म्म के द्वारा यज्ञातिशय उत्पन्न भी आज ही हो जायगा, यह सप्तदश स्वर्गस्थान में भी आज ही प्रतिष्ठित हो जायगा। परन्तु यज्ञकर्त्ता यजमान का यह मानुषात्मा-भूतात्मा, जो स्वर्गगत यज्ञातिशयरूप देवात्माकर्षण से आकर्षित है,-अपने ऐहलौकिक प्रारब्धकर्म्मक्षयानन्तर ( जिस प्रारब्ध कर्म्म से इसे वर्त्तमान शरीर मिला है ) ही (मृत्यु के अनन्तर ही) देवात्माकर्षण के द्वारा स्वर्गफल का भोक्ता बनेगा, स्वर्ग पहुँचेगा। इसीलिए तो स्वर्गफल आमुष्मिक ( पारलौकिक ) माना गया है, अतएव तो यह 'अदृष्टफल' ( परोक्षफल ) कहलाया है। त्रिप्रकरणात्मक प्रयाजब्राह्मण से पहिले प्रतिपादित 'स्रु गुब्राह्मण' के आमावस्य-प्रत्यामावस्य कर्म्म-विधान में यह स्पष्ट किया जा चुका है कि, मानवीय मन परोक्षफलापेक्षया ऐहिक प्रत्यक्ष फलों की ओर विशेषरूप से आकर्षित रहता है-( देखिए-पृ० स० १२४ बुद्धिविज्ञान प्रकरण )। अवश्य ही प्रकृत अग्नित्रय-यजन का भी परोक्ष-स्वर्गफलातिरिक्त कोई प्रत्यक्ष भी फल होना चाहिए। उस प्रत्यक्ष फल को तात्कालिक, कालान्तरभावी भेद से दो भागों में विभक्त किया जा सकता है। भोजन किया, और तृप्ति हो गई, यह ऐहलौकिक तात्कालिक फल माना जायगा। भोजन किया, भुक्त द्रव्य क्रमशः रस असृक्-मांस-मेद-अस्थि-मज्जा-शुक्र-ओज-मनोरूप में परिणत हुआ। यही ऐहलौकिक कालान्तरभावी फल माना जायगा। ब्राह्मण की प्रकृत १६, १७, १८. इन तीन कण्डिकाओं में तो तात्कालिक फल का विश्लेषण हुआ है, जिसे कृत्यासम्बन्ध से अभिचारात्मक फल मानते हुए हास्थिक कालान्तर भावी फल से हमने पृथक् कर दिया है, यही 'अभिचार' नामक ७ वाँ प्रकरण है। एवं १९ वीं कण्डिका में कालान्तरभावी, अतएव स्थिर धर्म्मात्मक ऐहलौकिक फल का विश्लेषण हुआ है। अतएव तत्कण्डिकात्मक प्रकरण 'फलश्रुति' नामक ८ वाँ प्रकरण मान लिया है। इन दोनों ऐहलौकिक फलों में से सूचीकटाहन्यायेन पहिले अभिचारात्मक-तात्कालिक-प्रथम ऐहलौकिक फल का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है)—

( जिस समय आग्नेयभागानुगत प्रथम अग्नि का यजन हो रहा हो, और उस समय यदि कोई यजमान का शत्रु यजमान के प्रति निन्दाभाव प्रकट करे, अथवा तो कुछ निन्द्य वचन बोल पड़े, इसके अतिरिक्त यजमान को अपने किसी शत्रु के द्वारा पहिले से कहे गये निन्दावचनों

( प्राकृतिक यज्ञ में पृथिवी से द्युलोक की ओर जाते हुए पार्थिव प्राणदेवताओं के प्रयाजाविराय पर आन्तरिक्ष्य असुरों का आक्रमण होता रहता है। परन्तु त्रिःस्थान स्थित अग्नित्रयी के सम्बन्ध से उन का यह आक्रमण व्यर्थ सिद्ध होजाता है। इसी प्राकृतिक यज्ञविधा के आधार पर भौमदेवताओंनें अपने वैधयज्ञ के पञ्चप्रयाजकर्म्म में-पांचवें प्रयाज में-उसी प्राकृतिक अग्नित्रयी सम्पत्-की प्राप्ति के लिए तीन विशेषाग्निकर्मों का समावेश किया था, तद्द्वारा अपने देवात्मरूप से वे निरापद स्वर्ग पहुँचने में समर्थ हुए थ। उसी भौमदेवानुगता यज्ञविधा के आधारपर इस यजमान का यह वैध इष्टिकर्म्म विहित हुआ है। इसे भी अपने देवात्मारूपणद्वारा स्वर्ग में जाना है। जाते समय आन्तरिक्ष्य असुरराक्षसों का आक्रमण जहाँ अनिवार्य्य है, वहाँ इस आक्रमण को रोकना भी आवश्यक है। उसी आक्रमण-निरोध के लिए, निरापद स्वर्गावाप्ति के लिए भौमदेवानुगत यज्ञवत् अपने इस यज्ञ में भी पाँचवें प्रयाज कर्म्म के-आदि-मध्य-अवसान में विशेषाग्नित्रयी का यजन करता है। इस यजन से रक्षक-अग्नित्रयी का अनुग्रह प्राप्त होजाता है। फलस्वरूप यह भी देववत् निरापदरूप से स्वर्गफलभोग बन जाता है। पाँचवें प्रयाज के आदि-मध्य-अवसान-में अग्नित्रयी का यजन क्यों किया जाता है?, विप्रतिपत्ति का यही समाधान है, जिस का श्रुति के अक्षरों में यों विश्लेषण हुआ है )—

( जिसप्रकार प्राकृतिक नित्य यज्ञ में अग्नित्रयी का सहयोग होरहा है तद्वत् जिसप्रकार भौम मनुष्य देवताओं नें अपने चतुर्थ प्रयाज समाप्त्यनन्तर पाँचवें प्रयाज के आदि-मध्य-अवसान में अग्नित्रयी का यजन किया था तद्द्वारा निरापद रूप से स्वर्ग प्राप्त किया था ) ठीक इसी प्रकार ( तथोऽएव ) यह यजमान भी अपने इस चौथे प्रयाज से ( जो स्वर्गसाधक ) यज्ञ प्राप्त करता है, उसे पाँचवें प्रयाज से प्रतिष्ठित करता है, इस के अनन्तर जो आज्यभागादिरूप यज्ञ का शेष बच रहता है उस से स्वर्गलोक ही प्राप्त करता है ॥१३॥

सो जो कि ( पञ्चम प्रयाज के आदि में-'स्वाहाग्नि'-रूप से यजमान केप्रतिनिधिरूप ) अध्वर्यु आग्नेय-आज्यभाग का यजन करता है (इस से अपने स्वर्ग जाते हुए यज्ञाविराय के) पूर्वभाग की ओर से राक्षसों के मारने वाले मार भगाने वाले अग्नि को ही ( नियुक्त ) करता है। ( आग्नेय-आज्यभाग के ) अनन्तर ( इसी पञ्चम प्रयाज कर्म्म के मध्य में ) जो ( उभयत्राच्युत प्रधान अग्नि के लिए ) जो आग्नेय पुरोडाश ( का भागहर ) बन जाता है ( उस का स्वाहाग्निम् रूप से यजन करता है )। इस कर्म्म से ( इस यज्ञाविराय के ) मध्यभाग की ओर से ही अग्नि को नियत करता है। ( मध्यम अग्नि यजन के ) अनन्तर जो कि अध्वर्यु ( प्रयाजान्त में— 'स्वाहाग्निं होत्रा जुषाणा' इत्यादि रूप से ) स्विष्टकृत्-अग्नि का यजन ( स्वष्टकरण ) करता है इस कर्म्म से ( इस यज्ञाविराय के ) पश्चिम भाग की ओर से ही अग्नि को नियुक्त करता है, ( जो कि ) अग्नि 'रक्षोहा'—( राक्षसों को निर्जीव बनाने वाला मारने वाला ) एवं 'रक्षसामपहन्ता' ( राक्षसों को मार भगाने वाला, यज्ञमण्डलसीमा से बहिष्कृत करने वाला ) है ॥१४॥

( प्रयाजकर्म्म से स्वर्गलोक की ओर जाते हुए ) इस यजमान के ( स्वर्गसाधक ) यज्ञाविराय के पूर्वभाग से यदि असुर राक्षसों को मार भगाते हैं। यदि मध्य भाग से आक्रमण करते हैं,

(अभिचार कर्म-कोई उत्तम कर्म नहीं है। लोकसंग्रहात्मक, सर्व-अभ्युदयकारक, अतएव श्रेष्ठतम यज्ञ जैसे सात्त्विक कर्म्म में अपने व्यक्तिगत द्वेष के बदले की भावना रखना भी यज्ञ-स्वरूप में तमोगुण का आधान करना है। अतएव उत्तम पक्ष तो यही है कि यज्ञकर्त्ता भी ऐसे अभिचार का अनुगमन न करे। रही बात-इष्टफल की। इस सम्बन्ध में यही उत्तर पर्याप्त होगा कि, यज्ञकर्त्ता सामान्य मनुष्य मनुष्य नहीं है अपितु प्रकृति की साक्षात् प्रतिमा है। जिस प्रकार प्रकृति से विरुद्ध जाने वाला अपने ही दोष से दण्डित हो जाता है, तथैव यजमान से शत्रुता रखने वाले भी स्वतः एव प्रकृतिद्वारा ही दण्डित हो जाते हैं। समयातिक्रम अवश्य हो सकता है। परन्तु दण्ड अवश्य मिल जाता है। दण्डव्यवस्था की अनिवार्य्यता तो ऐसी है कि, जो यजमान नहीं है, अपितु केवल इस रहस्य को जानता मर है, यदि उस केवल एवंवित् के प्रति भी कोई शत्रुता रखता है, तो वे भी नष्ट हो जाते हैं। एवंवित् भी उस फल को प्राप्त कर लेता है। फिर यजमान का तो कोई आशङ्का रहनी ही नहीं चाहिए। फलतः उसे यह भार प्रकृति पर ही छोड़ देना चाहिए। यज्ञनिन्दकों के-'तस्माद् ह नानुव्याहारीत स्यात्' इस सामयिक आदेश-चेतावनी-के साथ साथ यज्ञकर्त्ताओं के प्रति भी उन्हें सात्त्विक-भावारूढ बने रहने के लिए, अभिचारकर्म्मप्रवृत्ति से बचते रहने के लिए सङ्केत करती हुई श्रुति कहती है कि)—(यज्ञकर्त्ता ही क्या) इस रहस्य को जानने वाला भी पर (उत्कृष्ट, शत्रुपराभवकर्त्ता) बन जाता है (अत-जबकि केवल जानने वाले के शत्रु भी नष्ट हो जाते हैं, तो यजमान के साथ कौन शत्रुता कर सकता है। यदि कोई करेगा भी, तो प्रकृति स्वयं उसे दण्ड दे देगी)- 'स हैवंवित् परो भवति'।

अथवा उक्त वाक्य का यह भी अर्थ किया जा सकता है कि, जिस प्रकार यज्ञकर्त्ता के शत्रु यज्ञकर्त्ता के अभिचार प्रयोग से नष्ट हो जाते हैं, एवमेव इस अग्निरहस्यात्मक प्रयाजकर्म्म को जानने वाले विद्वानों के भी शत्रु नष्ट हो जाते हैं। दोनों में पूर्वार्थ ही समीचीन प्रतीत होता है ॥१८॥

इति—अभिचार



## ८—फलश्रुति

( बतलाया गया है कि, तात्कालिक इष्ट फल के अतिरिक्त कालान्तरभावी इष्ट फल भी यज्ञ से सम्भव है। दोनों ऐहिक फलों के सम्बन्ध में यह भी जान लेना चाहिए कि तात्कालिक फल जहाँ यजमानप्रयत्न-सापेक्ष है, वहाँ कालान्तरभावी फल आमुष्मिक स्वर्गफल की भाँति स्वतः एव प्राप्त हो जाता है। अतएव इस फल का तात्कालिक फलापेक्षया विशेष महत्त्व माना जायगा। अतएव च ऐसा ही फल 'फलश्रुति' रूप से संग्राह्य माना जा सकेगा। इसी स्वाभाविक प्राकृतिक स्वतः प्राप्त इष्ट फल का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है )—

का प्रतिशोध लेना हो, तो उसे चाहिए कि यह उस शत्रु को लक्ष्य बना कर उसके नामग्रहण पूर्वक—'मुक्यार्चिमारिष्यसि,—अन्धो वा बधिरो वा भविष्यसि'—हे शत्रु तू मुख्य पीड़ा प्राप्त करेगा, या तो अन्धा हो जायगा या बहिरा हो जायगा, यह वचन बोलदे। इसी प्रकार दूसरे तीसरे अग्नियजन में भी यह अभिचारवाक्य द्वारा अपने शत्रु का अनिष्ट कर सकता है। इन्हीं तीनों अभिचारों का अपने शब्दों में दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है)

(इस प्रयाजकर्म्म में) यदि इस (यजमान) के प्रति यह (यजमानशत्रु, अथवा और कोई-ईर्ष्यालु-निन्दक) यज्ञारम्भ में (आज्यभागानुगत प्रथमाग्नियाग काल में। निन्दावचन का प्रयोग करे, तो (यजमान) उस (निन्दक) के प्रति (यह) बोले कि, तू मुख्य पीड़ा प्राप्त करेगा, अन्धा हो जायगा, अथवा तो बहिरा बन जायगा। वास्तव में (शारीरिक कष्टों में) ये ही (दोनों) मुख्य पीड़ा हैं। (यजमान के उक्त कथन मात्र से) वैसा ही अवश्य हो जायगा, शत्रु अन्धा हो जायगा अथवा बहिरा हो जायगा, यही प्रथम अभिचारात्मक तात्कालिक फल है) ॥१६॥

यदि इसके प्रति यह यज्ञमध्य में (प्रथमप्राज्ययुत द्वितीयाग्नियागकाल में) अनुचित कहे, तो (यजमान) उसके प्रति (यह) बोले कि, तू प्रजाशून्य, पशुशून्य हो जायगा। प्रजायें, और पशु निश्चयरूप से मध्य (रूप) हैं। (यजमान के उक्त कथन से) वैसा ही निश्चयेन हो जायगा (निन्दक की प्रजा, पशुसम्पत्ति नष्ट हो जायगी। यही द्वितीय अभिचारात्मक तात्कालिक फल है) ॥१७॥

यदि इसके प्रति यह यज्ञान्त में (स्विष्टकृत अग्निरूप तृतीयाग्नियाग काल में) अनुचित कहे, तो (यजमान) उसके प्रति (यह) बोले कि, तू प्रतिष्ठा रहित एवं निर्धन बनता हुआ शीघ्र ही उस (यम) लोक को प्राप्त होगा (मर जायगा)। (यजमान के ऐसा कहने से) वह (निन्दक) वैसा ही अवश्य हो जायगा (अपयशपूर्वक दरिद्री बनता हुआ शीघ्र मर जायगा। यही तृतीय अभिचारात्मक तात्कालिक फल माना जायगा। इस प्रकार आज्यभागयाग, प्रधानयाग, स्विष्टकृद्याग तीनों से सम्बन्ध रखने वाले प्रथम-मध्यम-अन्तिम-अग्नियों के यजन से शत्रुविनाशक दृष्ट-प्रत्यक्ष-तात्कालिक-ऐहलौकिक फल भी प्राप्त किया जा सकता है। श्रुति ने तात्कालिक फल तो बतला दिया। परन्तु वह यह नहीं चाहती कि, यज्ञरहस्य को न जानकर ऐसी भूलें करने वाले भद्र जन भी यों अपना नाश करावें। इनके अभ्युदय को लक्ष्य में रखते हुए इनको सावधान करती हुई श्रुति कहती है कि, उन यज्ञरहस्यानभिज्ञों को यह जान लेना चाहिए कि, यज्ञ कोई सामान्य लौकिक कर्म्म नहीं है। अपितु यह प्राकृतिक समिद्ध उस प्राणाग्नि को अपनी प्रतिष्ठा बनाता है, जिसके प्रति साथ ही इस यज्ञाग्नियुक्त यजमान के प्रति ज्ञात-अज्ञात में थोड़ी भी उपेक्षा, निन्दा, उपहास करने से सर्वनाश निश्चित है।) अतएव उन निन्दकों को चाहिए कि, वे भूल कर भी (हास परिहास में भी यज्ञ, तथा यज्ञानुष्ठानकर्ता) यजमान के प्रति अनुव्याहारी (अनुचित बोलने वाले) न बनें—'नानुव्याहारीव स्यात्'।

( प्रयाजकर्म्म में सगृहीत ) आज्याहुति के सम्बन्ध में वैज्ञानिक लोग प्रश्न उपस्थित करते हैं—( वदन्ति ) कि—ये ( प्रयाजार्थ जुहू-उपभृत् में गृहीत ) आज्य किंदेवत्य हैं ? ( इनका कौनसा देवता है ? )—( प्रश्न हुआ ही क्या, जबकि ऋतुदेवता पहिले से ही स्पष्ट किए जा चुके हैं, यह-प्रासङ्गिक प्रतिप्रश्न-प्रश्न पर प्रश्न और उपस्थित होता है । इस प्रतिप्रश्न का उत्तर यही होता है, जो श्रुति को अभीष्ट है । यह ठीक है कि आज्याहुति होती है ऋतुदेवताओं के लिए ही । अतएव यह समझना भी अनुचित नहीं है कि, आज्य के देवता ऋतुदेवता हैं । परन्तु यह समझना केवल समझना ही है । आज्यग्रहणपद्धति में किसी भी देवता के नाम का उल्लेख नहीं हुआ है । नामोल्लेख सम्भव भी कैसे हो, जबकि प्रयाजकर्म्म का उद्देश्य ऋतुद्वारा सम्वत्सर प्रजापति से सम्बन्ध रखने वाली सम्वत्सरात्मिका स्वर्गसम्पत् है । यदि ऋतुओं का नाम लिया जाता है, तो समष्ट्यात्मक सम्वत्सर का ग्रहण नहीं होता । यदि सम्वत्सर का नाम ले दिया जाता है, तो ऋतुओं का व्यष्टिरूप से यजन नहीं होता । अपेक्षित यह है कि—आज्यद्वारा ऋतुओं का भी यजन हो जाय, साथ ही इसी कर्म्म से ऋतुसमष्टिरूपा सम्वत्सरसम्पत्ति भी प्राप्त हो जाय । इसका उपाय है—आज्य का ग्रहण हो-उपांशुरूप से, बिना किसी देवता का नाम लिए, एवं आज्याहुति हो ऋतुनामपूर्वक । उपांशुग्रहण से आज्यद्वारा प्राजापत्यसम्पत्ति इसीलिए मिल जायगी कि, सम्वत्सरमण्डलकेन्द्र में प्रतिष्ठित प्रजापति अनिरुक्त है । अनिरुक्तभाव ही उपांशुभाव है । इस उपांशुभावद्वारा तत्समतुलित अनिरुक्त प्राजापत्यसम्पत् प्राप्त हो जाती है यजनकर्म्मानुगत याज्यामन्त्रों में—'समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु०' इत्यादि रूप से ऋतुनामोच्चारणपूर्वक आहुति देने से उद्देश्यभूत ऋतुओं का यजन सफल हो जाता है । इसीलिए आज्यग्रहण उपांशु रूप से ॐ, एवं आज्याहुति नामग्रहपूर्विका ही विहित हुई है । बिना नाम ग्रहण के चुपचाप जुहूपभृत् में आज्यग्रहण करना ही इस प्रश्न का भी समर्थक बन रहा है कि, आज्य का देवता कौन है ? किस देवता के उद्देश्य से आज्यग्रहण हुआ है ?—साथ ही यही नामग्रहणाभावात्मक तूष्णींभाव-अनिरुक्तभाव-इस प्रश्न का उत्तर भी दे रहा है कि, यह आज्य प्रजापतिदेवताक है । इसी स्थिति का संकेतविधा से स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कह रही है)—(ये आज्य) प्राजापत्य हैं, यही कहना चाहिए । अर्थात् आज्य किंदेवत्य हैं ?, प्रश्न का 'प्राजापत्य हैं', यही उत्तर हो सकता है) । क्योंकि प्रजापति निश्चयेन अनिरुक्त है । उधर आज्य भी (तच्छन्दादिरयाज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति रूप से) अनिरुक्त ही हैं—"अनिरुक्तो हि प्रजापतिः, अनिरुक्तान्याज्यानि" ।

( आज्य प्राजापत्य है, एतावता ही ये-इनकी आहुति-यजमान के स्वर्गप्राप्ति के साधक कैसे बन गए ?, यह प्रश्न उपस्थित होता है । इसी का समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—( अपने अनिरुक्तभाव से प्राजापत्य बने हुए ) वे ये आज्य यजमानदेवत्य ही हैं । ( अर्थात् यज्ञकर्त्ता यजमान भी 'प्रजापति' सम्बन्ध से इन आज्यों का देवता बन जाता है । क्योंकि, जैसे सम्वत्सरयज्ञमण्डल का अधिष्ठाता नभ्यभाव ( इत्यलम्-सम्वत्सरमण्डलापेक्षया प्रजापति है । एवमेव ) यह यजमान

ॐ—'अथ यान्याज्यानि गृह्णन्ते-ऋतुभ्यश्चैव तानि, छन्दोभ्यश्च गृह्णन्ते, तच्छन्दादिरयाज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति" (शत० २ प्र० । ५ ब्रा० । ७ कण्डिका) ।

( वसन्त-ग्रीष्मवर्षा-समाह्यक समित्-तनूनपात्-आदि पाँच ) प्रयाजयागों से ( ऋतुमण्डल में प्रविष्ट असुरों को ) जीतता हुआ यजमान ( परम्परया ऋतुसम्बन्ध से ) निश्चयेन ( ऋतुसमष्टिरूप ) सम्वत्सर को ही जीतता ( अधिकार प्रतिष्ठित करता ) है। ( यह भी निश्चित है कि ) वही ( विजेता ) इस सम्वत्सर का जय करता है ( जीतता है ), जो सम्वत्सर ( रूप दुर्ग ) के द्वारों का जानता है। ( अर्थात् द्वार परिज्ञान पूर्वक ही दुर्गप्रवेश द्वारा जयलाभ सम्भव है )। वह (अजेष्णु) उन घरों से-दुर्गों-से क्या लाभ उठा सकेगा, ( जिसके अन्तर्द्वारों को वह उस रूप से भलीभाँति न जान लेगा, जैसे कि वे इसके उपयोग में आते हैं। ( ठीक इसी प्रकार जिन प्रयाजों के द्वारभूत प्रथम-अन्तिम प्रयाजों के तात्त्विकरूप को जो नहीं जानता, वे प्रयाज जिस प्रकार के य इस यजमान के उपकारक होते हैं, उनके तात्त्विक प्रकारों का, प्रधान-द्वारभूत प्रयाजों को नहीं जानता, वह क्या फल प्राप्त कर सकता है-कुछ नहीं। ( अतएव सम्वत्सर दुर्ग द्वारका परिज्ञान आवश्यक है )। ( सम्वत्सर दुर्ग का ) वसन्त ही ( प्रवेश द्वार है, हेमन्त ही ( निर्गमन ) द्वार है। ( दोनों के स्वरूपज्ञान पूर्वक प्रयाजयजन करने वाला ) यजमान इस द्वारयुक्त सम्वत्सररूप स्वर्गलोक को प्राप्त हो जाता है। सम्वत्सर सर्वस्व है। सर्वभाव ही अक्षय्यभाव है। प्रयाज-यजन कर्त्ता का सुकृत ( कर्म्म ) अक्षय्य होता है, लोक भी अक्षय्य होता है। ( तात्पर्य कहने का यही है कि, सम्वत्सर सम्पत्तिसंसमाह्यक प्रयाजकर्म्म से स्थायी सम्पत् प्राप्त होती है, वह लोकप्रतिष्ठा से युक्त हो जाता है, और यही प्रयाजकर्म्म का कालान्तरभावी प्राकृतिक स्थायी फल है )॥ १६ ॥

इति-फलश्रुति



## ६-परिशिष्टप्रश्नोत्तरविमर्श

( प्रयाजकर्म्म को यज्ञपूर्णताप्रवर्त्तक, एवं तद्द्वारा यजमानात्मा का स्वर्गप्रापक बतलाया गया है। प्रश्न स्वाभाविक है कि, प्रयाजकर्म्म में ऐसी क्या विशेषता है, जिससे अस्वर्ग्यस्वार्गीय भी प्रयाज जैसा अङ्गकर्म्म पुरुषार्थकर्म्मवत् स्वर्गप्राप्ति का कारण बन जाता है ?। प्रयाजकर्म्म में जो आज्याहुति विहित है प्रत्यक्ष में उस आज्य में भी हम ऐसा कोई अतिशय उपलब्ध नहीं कर रहे, जो स्वर्गप्रापक बन जाय। इसी प्रश्न का यों भी उत्थान किया जा सकता है कि, सर्वत्र सभी कर्म्मों में आहुतिद्रव्य ही स्व स्व देवप्राणानुसार तत्तत् विशेष-फलातिशयों का जनक बनता है। जिस देवप्राण से आहुतिद्रव्य युक्त रहता है, आहवनीयाग्नि में हुत तद्देवप्राणमयी आहुति तद्देवतातिशय यज्ञ में प्रतिष्ठित करने का कारण बनती है। क्या प्रयाजकर्म्म के लिए नियत आज्याहुति का कोई वह विशिष्ट देवता है, जो स्वर्गप्राप्ति का निमित्त बन सकता है ?। प्रश्न का उत्तर 'हाँ' में दिया जायगा। वास्तव में केवल आज्यदेवता ही प्रयाज जैसे अङ्ग कर्म्म को भी स्वर्गप्रापक बनाने में समर्थ हो रहा है। उस आज्यदेवता का स्वरूप क्या है ? जिसके द्वारा-प्रयाजकर्म्म स्वर्गप्रापक बन रहा है ? यही प्रश्न की अन्य उत्थानिका है जिसका निम्नलिखित रूप से विश्लेषण हुआ है )।

( प्रयाजकर्म्म में सगृहीत ) आज्याहुति के सम्बन्ध में वैज्ञानिक लोग प्रश्न उपस्थित करते हैं—( तदाहु ) कि—ये ( प्रयाजार्थ जुहू-उपभृत् में गृहीत ) आज्य किंदेवत्य हैं ? ( इनका कौनसा देवता है ? )—( प्रश्न हुआ ही क्यों, जबकि ऋतुदेवता पहिले से ही स्पष्ट किए जा चुके हैं, यह-प्रासङ्गिक प्रतिप्रश्न-प्रश्न पर प्रश्न और उपस्थित होता है । इस प्रतिप्रश्न का उत्तर यही होता है, जो श्रुति को अभाप्त है । यह ठीक है कि आज्याहुति होती है ऋतुदेवताओं के लिए ही । अतएव यह समझना भी अनुचित नहीं है कि, आज्य के देवता ऋतुदेवता हैं । परन्तु यह समझना केवल समझना ही है । आज्यग्रहणपद्धति में किसी भी देवता के नाम का उल्लेख नहीं हुआ है । नामोल्लेख सम्भव भी कैसे हो, जबकि प्रयाजकर्म्म का उद्देश्य ऋतुद्वारा सम्वत्सर प्रजापति से सम्बन्ध रखने वाली सम्वत्सरात्मिका स्वर्गसम्पत् है । यदि ऋतुओं का नाम लिया जाता है, तो समष्ट्यात्मक सम्वत्सर का ग्रहण नहीं होता । यदि सम्वत्सर का नाम ले लिया जाता है, तो ऋतुओं का व्यष्टिरूप से यजन नहीं होता । अपेक्षित यह है कि—आज्यद्वारा ऋतुओं का भी यजन हो जाय, साथ ही इसी कर्म्म से ऋतुसमष्टिरूपा सम्वत्सरसम्पत्ति भी प्राप्त हो जाय । इसका उपाय है-आज्य का ग्रहण हो-उपांशुरूप से, बिना किसी देवता का नाम लिए, एवं आज्याहुति हो ऋतुनामपूर्वक । उपांशुग्रहण से आज्यद्वारा प्राजापत्यसम्पत्ति इसीलिए मिल जायगी कि, सम्वत्सरमण्डलकेन्द्र में प्रतिष्ठित प्रजापति अनिरुक्त है । अनिरुक्तभाव ही उपांशुभाव है । इस उपांशुभावद्वारा तत्समतुलित अनिरुक्त प्राजापत्यसम्पत् प्राप्त हो जाती है यजनकर्म्मानुगत याज्यामन्त्रों में-'समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु०' इत्यादि रूप से ऋतुनामोच्चारणपूर्वक आहुति देने से उद्देश्यमूल ऋतुओं का यजन सफल हो जाता है । इसीलिए आज्यग्रहण उपांशु रूप से ही, एवं आज्याहुति नामग्रहपूर्विका ही विहित हुई है । बिना नाम ग्रहण के चुपचाप जुहूपभृत् में आज्यग्रहण करना ही इस प्रश्न का भी समर्थक बन रहा है कि, आज्य का देवता कौन है ? किस देवता के उद्देश्य से आज्यग्रहण हुआ है ?—साथ ही यही नामग्रहणाभावात्मक तूष्णींभाव–अनिरुक्तभाव–इस प्रश्न का उत्तर भी दे रहा है कि, यह आज्य प्रजापतिदेवताक है । इसी स्थिति का संकेतविधया से स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कह रही है)—(ये आज्य) प्राजापत्य हैं, यही कहना चाहिए । अर्थात् आज्य किंदेवत्य हैं ?, प्रश्न का 'प्राजापत्य हैं', यही उत्तर हो सकता है) । क्योंकि प्रजापति निश्चयेन अनिरुक्त है । उधर आज्य भी (उपदनादित्याज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति रूप से) अनिरुक्त ही हैं—"अनिरुक्तो हि प्रजापतिः, अनिरुक्तान्याज्यानि" ।

( आज्य प्राजापत्य हैं, यथावता ही ये-इनकी आहुति–यजमान के स्वर्गप्राप्ति के साधक कैसे बन गए ?, यह प्रश्न उपस्थित होता है । इसी का समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—( अपने अनिरुक्तभाव से प्रजापत्य बने हुए ) ये ये आज्य यजमानदेवत्य ही हैं । ( अर्थात् यज्ञकर्त्ता यजमान भी 'प्रजापति' सम्बन्ध से इन आज्यों का देवता बन जाता है । क्योंकि, जैसे सम्वत्सरयज्ञमण्डल का अधिष्ठाता नभ्यभाव ( हृदयतत्त्व–सम्वत्सरमण्डलापेक्षया प्रजापति है । एवमेव ) यह यजमान

*—"अथ यान्याज्यानि यजन्ते-अद्भ्यश्चैव तानि, छन्दोभ्यश्च यजन्ते, उपदनादित्याज्यस्यैव रूपेण गृह्णाति" (शत० २ प्र० । ५ ब्रा० । ७ कण्डिका) ।

( वसन्त-ग्रीष्मर्त्तु-समाह्रक समित्-तनूनपात्-आदि पाँच ) प्रयाजयागों से ( ऋतुमण्डल में प्रविष्ट असुरों को ) जीतता हुआ यजमान ( परम्परया ऋतुसम्बन्ध से ) निरचयेन ( ऋतुसमष्टि-रूप ) सम्वत्सर को ही जीतता ( अधिकार प्रतिष्ठित करता ) है। ( यह भी निश्चित है कि ) वही ( विजेता ) इस सम्वत्सर का जय करता है ( जीतता है ), जो सम्वत्सर ( रूप दुर्ग ) के द्वारों को जानता है। ( अर्थात् द्वार परिज्ञान पूर्वक ही दुर्गप्रवेश द्वारा जयलाभ सम्भव है )। वह (जयेच्छु) उन घरों से-दुर्गों-से क्या लाभ उठा सकेगा, ( जिसके अन्तर्द्वारों को वह उस रूप से भलीभाँति न जान लेगा, जैसे कि वे इसके उपयोग में आते हैं। ( ठीक इसी प्रकार जिन प्रयाजों के द्वारभूत प्रथम-अन्तिम प्रयाजों के तात्त्विकरूप को जो नहीं जानता, वे प्रयाज जिस प्रकार के वे इस यजमान के उपकारक होते हैं, उनके तात्त्विक प्रकारों का, प्रधान-द्वारभूत प्रयाजों को नहीं जानता, वह क्या फल प्राप्त कर सकता है-कुछ नहीं। ( अतएव सम्वत्सर दुर्ग द्वारका परिज्ञान आवश्यक है )। ( सम्वत्सर दुर्ग का ) वसन्त ही ( प्रवेश द्वार है, हेमन्त ही ( निर्गमन ) द्वार है। ( दोनों के स्वरूपज्ञान पूर्वक प्रयाजयजन करने वाला ) यजमान इस द्वारयुक्त सम्वत्सररूप स्वर्गलोक को प्राप्त हो जाता है। सम्वत्सर सर्वरूप है। सर्वभाव ही अक्षय्यभाव है। प्रयाज-यजन कर्त्ता का सुकृत ( कर्म्म ) अक्षय्य होता है, लोक भी अक्षय्य होता है। ( तात्पर्य कहने का यही है कि, सम्वत्सर सम्पत्तिसमाह्रक प्रयाजकर्म्म से स्थायी सम्पत् प्राप्त होती है, वह लोकप्रविघ्न से मुक्त हो जाता है, और यही प्रयाजकर्म्म का कालान्तरभावी प्राकृतिक स्थायी फल है )॥ १६ ॥

इति-फलश्रुति

—— ८ ——

## ९-परिशिष्टप्रश्नोत्तरविमर्श

( प्रयाजकर्म्म को पक्षपूर्णताप्रवर्त्तक, एवं तद्द्वारा यजमानात्मा का स्वर्गप्रापक बतलाया गया है। प्रश्न स्वाभाविक है कि, प्रयाजकर्म्म में ऐसी क्या विशेषता है, जिससे फलसर्वस्वात्मक भी प्रयाज जैसा अङ्गकर्म्म पुरुषार्थकर्म्मवत् स्वर्गप्राप्ति का कारण बन जाता है ? । प्रयाजकर्म्म में जो आज्याहुति विहित है प्रत्यक्ष में उस आज्य में भी हम ऐसा कोई अतिशय उपलब्ध नहीं कर रहे, जो स्वर्गप्रापक बन जाय। इसी प्रश्न का यों भी उत्थान किया जा सकता है कि, सर्वत्र सभी कर्म्मों में आहुतिद्रव्य ही स्व स्व देवप्राणानुसार तत्तत् विशेष-पक्षातिशयों का जनक बनता है। जिस देवभाग से आहुतिद्रव्य युक्त रहता है, आहवनीयाग्नि में हुत वह प्राणमयी आहुति वह पक्षातिशय यक्ष में प्रतिष्ठित करने का कारण बनती है। क्या प्रयाजकर्म्म के लिए नियत आज्याहुति का कोई यह विशिष्ट देवता है, जो स्वर्गप्राप्ति का निमित्त बन सकता है ? । प्रश्न का उत्तर 'हाँ' में दिया जायगा। वास्तव में केवल आज्यदेवता ही प्रयाज जैसे अङ्ग कर्म्म को भी स्वर्गप्रापक बनाने में समर्थ हो रहा है। उस आज्यदेवता का स्वरूप क्या है ? जिसके द्वारा-प्रयाजकर्म्म स्वर्गप्रापक बन रहा है ? यही प्रश्न की अन्य उत्थानिका है जिसका निम्नलिखित रूप से विश्लेषण हुआ है )।

गतार्थ बन रहा है। इसके अतिरिक्त यदि एवंवित् यजमान से स्वाभाविक मानुषभाव के द्वारा कोई असत्कर्म भी हो जाता है, तो भी वह यज्ञसीमा से बाहिर नहीं होता। क्योंकि अपने आत्स्वरूप से उसकी यज्ञसीमानुगति अक्षुण्ण है। इसी भाव का-प्रासङ्गिक फल का-अपने शब्दों में अभिनय करती हुई श्रुति कहती है)—

यदि उस यजमान के दूर चले जाने पर ऋत्विक् यजन करता है, अथवा समीप रहने पर यजन करता है, करे, कोई अन्तर नहीं होता कोई हानि नहीं होती। अपितु जिस प्रकार यजमान के समीप रहने पर (सान्निध्य से-ऋत्विक् के द्वारा यजमान के लिए यज्ञ कर्म) इष्ट-इष्टजनक-सफल-बनता है, एवमेव एवंवित्-(आम्यरहस्यवित्) उस यजमान के विदूर रहने पर भी ऋत्विक् -द्वारा कृत वह यज्ञ इष्ट ही बन जाता है। साथ ही भले ही वह) स्वाभाविक मानुषदोषवश) अनेक त्रुटियाँ करता है (करे), परन्तु निश्चयेन (त्रुटि करता हुआ भी) वह यज्ञसीमा से बाहिर नहीं जाता, जो कि आम्य के इस प्राजापत्यानुगत स्वस्वरूप को जानता है ॥२१॥

इति—परिशिष्टप्रश्नोत्तरविमर्श

——— ६ ———

छठ अध्याय में पहिला, चौथे प्रपाठक में छठा ब्राह्मण

( १।६।१ )—( १।४।६ )

चतुर्थ प्रपाठक समाप्त

३ त्रिब्राह्मणात्मक प्रयाजब्राह्मण में क्रमप्राप्त तृतीय ब्राह्मण समाप्त

३

———o———

( मूलानुवाद समाप्त )

त्रिब्राह्मणात्मक 'प्रयाजब्राह्मण' समाप्त,

क्रमप्राप्त—२२-२३-२४ ब्राह्मण समाप्त

ओंतत्सद्ब्रह्मणे नम

——❀——

भी निश्चयेन अपने इस यज्ञ में ( स्वयज्ञापेक्षया उसका प्रवर्त्तक बनने से ) प्रजापति है । ( जिस प्रकार अभ्यन्तर प्रजापति की इच्छाकामना से अग्नि वाय्वादित्यादि ऋत्विक् प्राकृतिक नित्य यज्ञ का वितान करते हैं, एवमेव इस यज्ञ में भी इस यजमान से उक्त ( प्रेरित ) होकर ही होता-अध्वर्यु आदि ऋत्विक्-( मन्त्र-शस्त्र-स्तोत्रादि स्वकर्मों के द्वारा ) यज्ञ वितत करते हैं, ( इस वितान से यजमान के ) वह (दैवात्मा ) को उत्पन्न करते हैं । ( इसप्रकार जिन प्रेरणाओं, धर्म्मों से वह अपने यज्ञ में प्रजापति बन रहा है, सब प्रेरणा-धर्म्मों का प्रवर्तक बनता हुआ यजमान भी अपने यज्ञ में अवश्य ही प्रजापति माना जा सकता है । एवं इसीलिए प्राजापत्य आज्यों का यजमानदेवत्य माना जा सकता है ) ।।२०।।

( प्रजापत्य आज्य क्यों यजमान के स्वर्गगमन का कारण बन जाता है ?, प्रश्न का परोक्षरूप से यद्यपि पूर्वकथितक्रम से समाधान हो जाता है । तथापि, जैसा चाहिए, वैसा स्पष्टीकरण अभी नहीं हुआ । इसी यत् किञ्चित्-अस्पष्टत्व का स्पष्टीकरण करती हुई पद्धत्यंश-प्रदर्शन पूर्वक समाधान करती हुई श्रुति कहती है )—यह अध्वर्यु आज्य का *उपस्तरण कर ( पुरोडाशस्थापनप्रदेश को आज्य से पहिले आज्य से युक्त कर, अनन्तर निम्न ) हवि के दो अवदान कर ( आस्तृत आज्य पर हविरवदान रख, अनन्तर पुनः ऊपर से उस द्विरवत्त ) हवि पर आज्याभिघार करता है ( ऊपर से घृत डालता है ) । ( इस प्रकार उभयतः आज्यसम्बन्ध से युक्त ) यह आहुति आज्य से ( सर्वात्मना-नीचे-ऊपर दोनों ओर से ) संश्लिष्ट होकर ( मिलकर ही ) अध्वर्यु के द्वारा ( आहवनीयाग्निके समिद्ध-प्रज्वलित-प्रदेश-में ) आहुत होती है ( यह है आज्याहुति का स्वरूप, जिसमें दोनों ओर से आज्य का सम्बन्ध हो रहा है ) ।

अध्वर्यु के द्वारा आज्यमिश्रा आहुति यजमानमिश्रिता बन कर ही ( अग्नि में ) आहुत होती है । ( तात्पर्य्य यही हुआ कि, आज्याहुति प्राजापत्या बनती हुई स्वर्गाधिष्ठाता प्रजापति से युक्त होता है । आज्य यजमानात्मक है, यजमान का प्राण आज्य में समाविष्ट है, साथ ही यजमान अपने यज्ञ की अपेक्षा से प्रजापति भी है । आज्य एक प्रकार से यजमानात्मा है । इस प्रकार आज्य परम्परया यजमानात्मा—द्वारा प्रजापति से युक्त होता हुआ स्वर्गप्राप्ति का अनुगामी बन जाता है । और आज्याहुति के द्वारा कैसे यजमान स्वर्ग पहुँच जाता है ?, किंवा आज्याहुति कैसे स्वर्ग प्रापिका बन जाती है ?, किंवा प्रयाज जैसे कर्त्तव्य—यज्ञ कर्म्म से स्वर्गप्राप्ति कैसे सम्भव है ?, इत्यादि परिशिष्ट प्रश्नों का सम्यग्रूपेण विमर्श हो जाता है ) ।

( अब इसी आज्याहुति के सम्बन्ध में एक प्रासङ्गिक फल बतलाकर श्रुति इस प्रयाजप्रकरण को समाप्त कर रही है । आज्य साक्षात् यजमान है । आज्य का हवि के साथ युक्त हो जाना यजमान का हवि के साथ किंवा यज्ञ के साथ युक्त हो जाना है । अतएव इस अपने आज्य स्वरूपानुगत प्राजापत्यस्वरूप को जानने वाले यजमान के लिए यह आवश्यक नहीं होता कि, वह आहुतिकाल में ऋत्विजों के पास रहे ही रहे । क्यों कि, आज्यसान्निध्य से ही यजमानसान्निध्य

*उपस्तरण-शय्या-बिछावट-बिस्तर

आपत्ति नहीं उठाई जा सकती कि, पूर्वपठित स्रु गादापन ब्राह्मण का भी त्रिब्राह्मणात्मक प्रकृत प्रयाजब्राह्मण में ही अन्तर्भाव है। फलतः यह कहना भी सुसङ्गत माना जा सकता है कि, प्रयाजब्राह्मण त्रिब्राह्मणात्मक भी नहीं है, अपितु स्वकर्म्माङ्गभूत स्रु गादापन-समन्वय से यह चतुर्ब्राह्मणात्मक ही है।

उक्त स्थिति को सामने रखते हुए यह भी निःसङ्कोच कहा जा सकता है कि, कात्यायनश्रौतसूत्र के–अग्निर्होतेति स्रु गादापनम् *—३।२।१९ इत्यादि सूत्र से आरम्भ कर 'सर्वान्वोत्तमेनोपायित्वात्' –३।३।६। इत्यादि सूत्रपर्य्यन्त १८ सूत्रों में प्रयाजकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का ही विश्लेषण हुआ है। यही कारण है कि, पूर्व के स्रु गादापन ब्राह्मणभाष्य में हमने सूत्रानुगत जिस पद्धति-क्रम का दिग्दर्शन कराया है उसे जान बूझ कर अपूर्ण छोड़ दिया है— (देखिए सू प स पृ० सं १२७—१२८)। यहां जिन दो सूत्रों से इतिकर्त्तव्यता का दिग्दर्शन कराया गया है उनका वस्तुतः प्रयाजकर्म्म से ही सम्बन्ध है। अतएव उचित है कि प्रयाजब्राह्मण के मूलानुवाद के अनन्तर क्रमप्राप्त सूत्रानुगत पद्धतिसंग्रह नामक प्रकृत परिच्छेद में उस उक्त सूत्रद्वयात्मक पद्धतिसंग्रह का संग्रह करते हुए ही यहां सूत्रानुगत इतिकर्त्तव्यता का सामूहिकरूप से विश्लेषण किया जाय। इस सन्दर्भसङ्गति को लक्ष्य बना कर ही पाठक निम्नलिखित प्रयाजाहुत (सूत्रानुगता प्रयाजकर्म्म पद्धति) का समन्वय करेंगे, यही आरम्भिक निवेदन है।

'स वै प्रवरायाश्रावयति० (शत० १।५।१) से आरम्भ कर–'अयाग्निमीडमाणो यपति० (शत १।५।२१) यहाँ तक २१ कण्डिकाओं में (२१ कण्डिकात्मक 'होतृप्रवरब्राह्मण' नामक ब्राह्मण में) 'होतृ-वरण' कर्म्म का सोपपत्तिक-निरूपण हुआ है, जिसका प्रस्तुत शतपथभाष्य के पञ्चम वर्ष के–९१ वें पृष्ठ से आरम्भ कर ११ वें पृष्ठ पर्य्यन्त ५ पृष्ठों में सोपपत्तिक प्रतिपादन हुआ है। सूत्रक्रमानुसार- निधायेध्मसन्नहनान्० –का श्री ३।२।२।–इस सूत्र से आरम्भ कर–'सम्मृष्ट उपविशति ३।२।१५। इस सूत्रपर्य्यन्त ११ सूत्रों में होतृवरणकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का विश्लेषण हुआ है–(देखिए पृ सं ८१ से ८४ पर्य्यन्त)। *होतृवरणकर्म्मेतिकर्त्तव्यता-विश्लेषक उक्त त्रयोदशसूत्र-सन्दर्भात्मक सूत्रप्रकरण के अन्तिम 'सम्मृष्ट उपविशति' इस सूत्र को प्रकरणसङ्गतिग्राहक मान कर ही हमें प्रयाजकर्म्मेतिकर्त्तव्यता-प्रतिपादक १९ सूत्रसन्दर्भात्मक सूत्रप्रकरण का समन्वय करना है।*

स्रु गादापन-ब्राह्मण नामक दो कर्म्मों को अपना अङ्गकर्म्म बनाने वाले प्रयाजकर्म्म से पहिले अध्वर्यु आदि ऋत्विजों ने विहित पद्धति के अनुसार यथानुसार वरणकर्म्म का अनुगमन कर लिया है। *वरणकर्म्मानन्तर अब होता अपनी प्राणाग्नि–सम्पत् को मनो–वाक् से युक्त करने के लिए मनोरूप अध्वर्यु के,* तथा वाग्रूप आग्नीध्र के अंशप्रदेश का स्पर्श करता है *। स्पर्शकर्म्मानन्तर-× 'पयमोर्मिरङ्गस्त्वान्तु०

*- अथाध्वर्यु चाग्नीध्र च सम्मृशति (होता)। मनो वाऽअध्वर्यु वागाग्नीध्रः। तन्मनश्चैवैतद्वाचं च सन्दधाति' –शत १।५।१।२१।

×—इस सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि, स्पर्शकर्म्मानन्तर होता के द्वारा प्रयुक्त स्वस्त्ययनजप की *इतिकर्त्तव्यता का कात्यायन श्रौतसूत्र में उल्लेख नहीं हुआ है जब कि स्वयं शतपथ में यह विहित है।* पयमोर्मि-रङ्गस्त्वान्तु से आरम्भ कर- येन यथा इम्ममावो वहानि यहां तक की इतिकर्त्तव्यता सूत्र में क्यों उद्धृत नहीं हुई? इस प्रश्न का उत्तर अज्ञात है। अविधिविहित होने से अनुगमन इसका अवश्य ही किया जाता है।

श्रीः

# (४)–सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह —

## सन्दर्भसङ्गति —

त्रिप्रयाजात्मक प्रयाजब्राह्मण से पहिले 'स्रुग्ब्राह्मण' का स्थान है। उसमें १–स्रुगादापनकर्म्म, २–आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्म, इन दो कर्म्मों की इतिकर्त्तव्यता का निरूपण हुआ है। तदनन्तर प्रकृत के त्रिप्रयाजात्मक प्रयाजब्राह्मण में प्रयाजकर्म्म की सोपपत्तिक इतिकर्त्तव्यता का विश्लेषण हुआ है। इस दृष्टि से १–स्रुगादापन, २–आ॰ प्र॰, ३–प्रयाज, इन तीनों को हम पृथक् पृथक् तीन कर्म्म मान सकते हैं। वस्तुस्थिति वास्तव में ऐसी है कि, स्रुगादापन, और आ॰ प्र॰, इन दोनों कर्म्मों का भी प्रयाजकर्म्म में ही अन्तर्भाव मानना चाहिए। क्योंकि 'अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रम्' इत्यादि नवव्याहृत्यात्मक निगदमन्त्रपाठात्मक होतृकृत स्रुगादापन कर्म्म के पृष्ठभूमिभावों। स्रुचमादत्स्व इन पाँचवी व्याहृति के 'युक्तवतीम्' इस पदोच्चारण के साथ ही अध्वर्यु जुहू–उपभृत् का ग्रहण कर लेता है। होता के 'युक्तवतीम्' पदोच्चारण के साथ अध्वर्यु का जुहूपभृत्-ग्रहण करना ही वस्तुतः 'स्रुगादापन' कर्म्म है। 'जुहूपभृत्' स्रुक् हैं। इनका समन्त्रक ग्रहण ही 'स्रुगादापन' है।

'स्रुगादापन ( जुहूपभृद्ग्रहण ) होता है समिद्धाग्नि में आज्याहुति देने के लिए। जिस आज्याहुति कर्म्म को प्रयाजकर्म्म कहा गया है। आज्याहुति के प्रदान में अध्वर्यु, आग्नीध्र होता, इन ऋत्विजों की पारस्परिक मन्त्रप्रयोग से संवित् होती है। यज्ञस्वरूप को अश्वमेधरूप से विदित करने वाला, अध्वर्युनिर्दिष्ट, अप्रस्तुत वागव्यापारविशिष्ट मन्त्रव्याहृति का प्रयोग ही संवित् है। इस संवित्कर्म्म के साधक जो 'आश्रावय'–'अस्तु श्रौषट्', 'यज'–'ये यजामहे'–'वौषट्' ये पाँच निगदमन्त्र, किंवा एक ही निगदमन्त्र की पाँच व्याहृतियाँ हैं। इन पाँचों व्याहृतियों के द्वारा यज्ञकर्म्म में ऐकमत्य ( संविदाना ) बन कर ही आज्याहुतिरूप प्रयाजकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता पूरी की जाती है। ऐकमत्यभावपरिनिष्ठ संवित् की प्राप्ति का साधक मन्त्र का उच्चारण ही 'आश्रावण-प्रत्याश्रावण' कर्म्म है जिसका तात्पर्यार्थ यही है कि, निकट भविष्य में ही जिस आज्याहुति से प्रयाजकर्म्म होने वाला है उसके लिए द्यु-लोकस्थ प्राणदेवता यहाँ आ जायँ, एवं आज्याहुति का ग्रहण कर प्रयाजकर्म्म को सफल बनावें।

इस प्रकार स्रुगादापनवत् यह आश्रावण–प्रत्याश्रावण कर्म्म भी कोई स्वतन्त्र कर्म्म नहीं है अपितु यह भी प्रयाजकर्म्म का ही परम्परया पूरक बना हुआ है। क्योंकि आ॰ प्र॰ कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले निगदमन्त्र की 'यज' व्याहृति का 'समिधो यज' इस रूप से प्रयाज के लिए एवं 'ये यजामहे–समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु' इस रूप से प्रयाज के लिए, वौषट्' का आज्याहुति के लिए ही विनियोग हुआ है। इससे स्पष्ट है कि आ॰ प्र॰ कर्म्म प्रयाज का ही साधक है। इसी आधार पर हम कह सकते हैं कि पूर्वब्राह्मण मे विहित स्रुगादापन आ॰ प्र॰, दोनों कोई स्वतन्त्र कर्म्म नहीं हैं अपितु दोनों प्रयाजकर्म्म के स्वरूपसम्पादक बनते हुए प्रयाजाङ्ग बन कर प्रयाजकर्म्म में ही अन्तर्भूत हैं। अतएव यह स्वीकार करने में भी अब कोई

पहुँच कर ईशानाभिमुख खड़ा होकर आग्नीध्र नामक ऋत्विक् को लक्ष्य बना कर कहता है—'ओ श्रावय'। उत्तर में स्वस्थान में स्थित आग्नीध्र अध्वर्यु को लक्ष्य बनाकर कहता है—'अस्तु श्रौषट्'। अनन्तर तत्रैव ईशानाभिमुख खड़ा हुआ अध्वर्यु—होता को लक्ष्य बनाकर कहता है—'समिधो यज' । 'समिधो यज' रूप से होता के प्रति प्रैष कर इधर अध्वर्यु तो जुहू को उपभृत् पर से पूर्व की ओर—आहवनीयाग्नि की ओर उतार कर आहुति के लिए सन्नद्ध होता है, उधर होता अध्वर्यु से प्रेषित होकर समिद्देवताक निम्न लिखित याज्या मन्त्र का स्वस्थान से उच्चारण करता है—

'ओं—ये ३ यजामहे (१) समिधः, समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु ३ वौं ३ षट्' इति।

होता के उक्त याज्यामन्त्रोच्चारण की अन्तिम 'वौ ३ षट्' इस व्याहृति के साथ यह अध्वर्यु—जुहूस्थित आज्य के तृतीयांश को आहवनीयाग्नि के अतिशय रूप से प्रज्वलित भाग में ( समिद्धतमे ) जुहू से आहुति दे देता है। यही प्रथम प्रयाजकर्म है। इसी क्रम से शेष चारों प्रयाजों की आहुति होती है। इसप्रकार यथा क्रम पञ्च प्रयाजों का समिद्धतम अग्नि में अनुष्ठान होता है। अन्तर केवल यही है कि, प्रथम प्रयाज में होता के प्रति वसन्तऋतुरूप समिद्देवता का जैसे समिधो यज इत्यादि—रूप से नाम ग्रहण होता है वैसे ग्रीष्म—वर्षा शरद्—हेमन्त ऋतुरूप तनूनपात्, इट्,—बर्हि-स्वाहा—नामक शेष चार प्रयाजों में होने वाले प्रैष में नामोच्चारण कर केवल यज' 'यज' रूप से ही होता के प्रति प्रैष होता है। इसके साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिए कि जिस समय होता 'ये यजामहे समिधः ' इत्यादि बोल चुकता है, अव्यवहित क्षण में ही यजमान निम्न लिखित त्यागमन्त्र बोलता है—

"इति समिद्भ्यो न मम। एको मम, एका तस्य-यमहं द्वेष्मि। (यदि न द्विष्यात् तदा तु ) योऽस्मान् द्वेष्टि, यञ्च वय द्विष्म ( इत्येव ब्रूयात् )। त्विषिमान् भूयासम्" इति।

तात्पर्य्य यह निकला कि उधर होता याज्यामन्त्र बोल चुकता है उसके मुख से 'वौ ३ षट्' निकलता है, इधर यजमान उक्त त्यागमन्त्र बोलना आरम्भ कर देता है। होता के वषट्कार के पश्चात्, यजमान के त्यागमन्त्र के बोलते समय ही अध्वर्यु आहुति देता है। इधर अध्वर्यु होता के वौषट् उच्चारणानन्तर अग्नि में आहुति देता है, उधर होता याज्यामन्त्रोच्चारणाव्यवहितोत्तरकाल में स्वानन्तर्य निम्न लिखित मन्त्रोच्चारण करता हुआ अपने हृदयस्थान का स्पर्श करता है यही क्रम शेष चारों प्रयाजों में समझना चाहिए—

"वषट्कार ! मा म आयु प्रमोषीर्वागोज सहोऽओ भयि—
प्राणापानौ पातम्" ( इति होता पठति याज्यानन्तरम् ) इति ॥

नामग्रहणानुगत—वसन्तरूप समित्—नामक प्रथम प्रयाजकर्म की इसी इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए श्रुतकार कहते हैं—

इत्यादि सप्तप 'स्वस्त्ययनजप कर्म्म करता है ( १०८ पृ ) । स्वस्त्ययनजपकर्म्मसमाप्त्यनन्तर 'होतृषदन नामक स्वस्थान की ओर लौट कर समन्त्रक तृणनिरसन करता हुआ यथास्थान बैठ जाता है—( १ ९ पृ ) । बैठने के अनन्तर देवस्तुति करता है ( ११ पृ ) । इधर होता तो अपनी यह इतिकर्त्तव्यता पूरी करता है उधर होता के द्वारा स्वाश-प्रदेश से सृष्ट अध्वर्यु आग्नीध्र, दोनों स्पर्शानन्तर—अपने अपने स्थानों में बैठ जाते हैं । इसप्रकार अवान्तरकर्म्मसंग्रहात्मक वरणकर्म्म समाप्त किया जाता है, जिस का— सम्भूय उपविशत इस ( १।२।१५ ) इस सूत्र से उपसंहार हुआ है । अनन्तर क्या होता है ? दूसरे शब्दों में वरणकर्म्मानन्तर ऋत्विक् लोग प्रकृत पूर्णमासेष्टिकर्म्म के लिए अवान्तर अस्वर्य कर्म्म का अनुगम करते हैं ?, इसी प्रश्न का समाधान करता हुआ—प्रयाजकर्म्मेतिकर्त्तव्यतात्मक निम्न लिखित सूत्रानुगत पद्धतिसंग्रहप्रकरण पद्धतिप्रेमियों के सम्मुख उपस्थित होता है ।

वरणकर्म्मानन्तर ऋतुदेवताओं का यजन होता है । यही ऋतुयजन प्रयाजकर्म्म' कहलाता है । प्रयाजकर्म्म में विहित आज्याहुति के ग्रहण के लिए मान्यदेवताओं का अग्नि के द्वारा इस यज्ञ में सम्बन्ध अपेक्षित है । तदर्थ ही होता के द्वारा वरणकर्म्मानन्तर स्रुगादापनकर्म्म, एवं अन्य ऋत्विक् सहयोग से आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्म विहित है । इतिकर्त्तव्यता का प्रकार यह है कि,—

होतृषदन' नामक स्वस्थान पर बैठकर आहवनीयाग्नि की ओर दृष्टिपात करता हुआ होता— विश्वेदेवा शास्त न मा यथेह इत्यादि वरणकर्म्मानुगत मन्त्रजप करने के अनन्तर उपांशु-उच्चस्वर की नियत मर्य्यादा से निम्न लिखित स्रुगादापननिगद का पाठ करता है—

"ओम् अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रं वेतु पावित्रं साधु ते यजमानदेवता (इत्युच्चैः) योऽग्निं होतारमवृथा (इत्युपांशु), घृतवतीमध्वर्यो स्रुचमास्यस्व देवयुवं विश्ववारामीडामहै देवाँ २ा ईडेन्यान्-नमस्याम नमस्याम् यजाम यज्ञियान्' (इत्युच्चैः) । शत० १।४।३।१-३।-।

जिस समय होता उक्त मन्त्र का पाठ करता है और उस के मुख से—मन्त्र का 'घृतवतीम्' पद निकलता है, उसी समय पदोच्चारण के अव्यवहितोत्तरकाल में ही स्वस्थान में स्थित अध्वर्यु जुहू—उपभृत नामक स्रुचों का ग्रहण करता है । यही इस का समन्त्रक 'स्रुगादापन ( स्रुगादान ) कर्म्म है । प्रयाजकर्म्म समन्त्रक है स्रुगादापन तदङ्ग है तत्सन्निहित में विहित है, अतएव प्रमाणों में विहित स्रुगादापन 'अग्निर्होता इत्यादि मन्त्रोच्चारण पूर्वक ही होना न्यायप्राप्त है । हां जहां प्रयाजाभाव है वहां तूष्णीं ही स्रुक् का आदान होता है । इसी विशेषता का साथ ही समन्त्रक स्रुगादापन का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार ने कहा है—

( १ )—"अग्निर्होतेति स्रुगादापनं प्रयाजेषु, सन्निधेः" । (१।२।१६।) ।

* * * *

इसप्रकार होता के 'घृतवतीम् पदोच्चारण करने के अव्यवहितोत्तरकाल में अध्वर्यु —जुहू—उपभृत्—लेकर हविष्यों से पूर्व एवं अग्निपरिधियों से पश्चिम की ओर नियत सञ्चर' नामक मार्ग से अपने वामपाद को आगे करता हुआ वेदि के दक्षिण पार्श्व में आहवनीय के समीप बने हुए अवति' स्थान में पहुँचता है । यहां

प्रश्न का तात्पर्य्य स्पष्ट है । आदेश यह है कि, चौथे प्रयाज में ही आज्य ग्रहण करना चाहिए । यहाँ ६, अथवा ११ प्रयाजानुयाज हैं, वहाँ आरम्भ के तीन प्रयाज-कर्म्मानन्तर चौथे में ग्रहण कर लिया जयगा, और यहाँतक तो 'चतुर्थे समानयति' आदेश का यथावत् [ पञ्चप्रयाजपक्षवत् ] पालन होजायगा । परन्तु ६ पक्ष में ५ प्रयाज ११ पक्ष में ७ प्रयाज, शेष रह जाते हैं । चतुर्थ प्रयाज में गृहीत आज्यमात्रा से ही शेष ५, अथवा ७ प्रयाजों की इतिकर्त्तव्यता पूर्ति असम्भव है । तदर्थ पुनः आज्यग्रहण आवश्यक रूप से अपेक्षित है । ऐसी स्थिति में यदि चतुर्थानन्तर अपेक्षावश आगे के प्रयाजों में आज्यग्रहण किया जाता है, तो—'चतुर्थे समानयति' नियम का व्याघात होता है । यदि इस नियम की रक्षा के लिए आगे ग्रहण नहीं किया जाय, तो इतिकर्त्तव्यता पूरी नहीं होती । इसी प्रासङ्गिक विप्रतिपत्ति का निराकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं कि—

प्रयाजवृद्धि–पक्ष में भी चतुर्थ-चतुर्थ की आवृत्ति कर लेनी चाहिए । तात्पर्य सूत्रकार का यही है कि मान लीजिए किसी विकृति–इष्टि में ६ प्रयाज हैं । वहाँ यह व्यवस्था होगी कि, आरम्भ के १ २ ३, प्रयाजों की इतिकर्त्तव्यता तो पूर्वगृहीत जुहूस्थित आज्य से पञ्चप्रयाज–पक्षवत् पूरी कर दी जायगी । ४ थे प्रयाज में भी पञ्चप्रयाजपक्षवत् आज्यग्रहण कर 'चतुर्थे समानयति' का पालन कर लिया जायगा । इन चतुर्थप्रयाजोपक्रम में गृहीत आज्य से ४ ५, ६, इन तीन प्रयाजों की इतिकर्त्तव्यता पूरी हो जायगी । अब ७ ८, ९, इन तीन प्रयाजों के लिए आज्य की अपेक्षा होगी । इसके लिए सातवें प्रयाजोपक्रम में [ ६ ठे प्रयाज की समाप्ति के अनन्तर ] दुबारा आज्य ग्रहण होगा जो कि–'चतुर्थाच्चतुर्थे' भाव से चौथा ही पड़ेगा । चौथे प्रयाज से सातवाँ प्रयाज चौथा पड़ेगा, अतएव सातवें में आज्य समानयन करते से 'चतुर्थे समानयति' नियम का भी पालन हो-जायगा इतिकर्त्तव्यता भी पूरी ही जायगी । यही 'चतुर्थात्-चतुर्थे' नियम एकादश प्रयाज पक्ष में काम देगा । ११ प्रयाज पक्ष में आरम्भके १ २ ३ की इतिकर्त्तव्यता पूर्व गृहीत आज्य से गतार्थ है । ४ थे में पञ्चप्रयाज पक्षवत् आज्य ग्रहण है । इस चौथे से चौथा सातवां से चौथा १० वा है । अतः वहाँ सप्तम और दशम में आज्यग्रहण से चतुर्थे समानयति का पालन होजायगा । इसप्रकार नव प्रयाज पक्ष में 'चतुर्थाच्चतुर्थे' ( सप्तमे ) रूप से पञ्चप्रयाज–पक्षापेक्षया एक बार अधिक आज्य ग्रहण होगा । एवं एकादश प्रयाज पक्ष में–'चतुर्थाच्चतुर्थे'–(सप्तमे) पुनश्चतुर्थात् (सप्तमात्) चतुर्थे (दशमे) रूप से पञ्चप्रयाजापेक्षया दो बार अधिक आज्य ग्रहण होगा । यही व्यवस्था नवैकादशानुयाजों में मान्य होगी जिस प्रासङ्गिक व्यवस्था का निम्न लिखित तालिका से स्पष्टीकरण होरहा है —

प्रकृति–इष्टिः —

पञ्चप्रयाजाः —
- १–वसन्तयागात्मकः—प्रथमप्रयाजः—गृहीताज्येनाहुतिः
- २–ग्रीष्मयागात्मकः—द्वितीयप्रयाजः— ,,
- ३–प्रावृड्यागात्मकः—तृतीयप्रयाजः—
- ४–शरद्यागात्मकः—चतुर्थप्रयाजः—
- ५–हेमन्तयागात्मकः—पञ्चमप्रयाजः— ,,

( २ )-'घृतवतीमित्युक्त स्रुचावादाय, अतिक्रम्य, आश्राव्य, आह- 'समिधो यजे'ति । पञ्चप्रयाजान्त्समिद्भमे (जुहुयात्)" ॥ ( १।७।१७ )

( ३ )-"यज्ञ यजेति शेषम्" ( १।७।१८ )।

अब पञ्च प्रयाजों से सम्बन्ध रखने वाली कुछ एक उन विशेषताओं का सूत्रकार दिग्दर्शन करा रहे हैं, जिनका ब्राह्मण भाग में स्पष्टीकरण हुआ है। जिस पूर्वोक्त स्थान पर खड़ा होकर अध्वर्यु प्रयाजकर्म्म ( आहुतिकर्म्म ) करता है, उसे उसी स्थान पर खड़े रहना चाहिए। अविचाली भाव से ही प्रयाजाहुति देनी चाहिये। अथवा इसी सम्बन्ध में एक दूसरा पक्ष यह भी है कि, प्रतिप्रयाज याग में आहवनीय के सम्मुख पूर्व पूर्वस्थान से अतिक्रमण कर आगे आगे बढ़ते हुए आहुति देनी चाहिए। इसप्रकार यद्यपि सूत्रकार ने दोनों पक्ष उद्धृत कर दिये हैं। तथापि श्रुति के-'तदु यथा न कुर्यात्। यत्रैव तिष्ठन् प्रथमेभ्य आश्रावयेत्, तत एव नापक्रमेत् ( शत० १।५।४।७ ) इस सिद्धान्त के अनुसार अनाक्रमणात्मक प्रथम पक्ष ही सिद्धान्त पक्ष समझना चाहिए।

वसन्त-ग्रीष्म-वर्षात्मक-समित्, तनूनपात्, बर्हि इन तीन प्रयाजों के लिए तो जुहू में पहिले से ध्रुवा-स्थ चतुर्वार गृहीत आज्य की ही आहुति देनी चाहिए। परन्तु शरद्-रूप चौथे 'बर्हि नामक-प्रयाज का अनुष्ठान करने से पहिले जुहू में उपभृत् से आज्य ग्रहण और करना चाहिए। क्योंकि ध्रुवा से उपभृत् में आठ स्रुवा ( आठ बार करके ) जो आज्य ग्रहण होता है, उस गृहीत आज्य की मात्रा में से अर्द्ध भाग तो अनुयाजों के लिए विहित माना गया है, एवं अर्द्ध मात्रा का प्रयाजकर्म्म के लिए आदेश हुआ है। अतएव जुहू में उपभृत् से प्रयाजकर्म्मार्थ आधे आज्य का ही ग्रहण करना चाहिए। इस सम्बन्ध में यह भी ध्यान रखना चाहिए कि, आज्यग्रहण करते समय कहीं जुहू का उपभृत् से स्पर्श न हो जाय। अनवमृशन् ( दोनों का स्पर्श न करते हुए, दोनों को पृथक् रखते हुए ) ही चतुर्थ प्रयाज में आज्यग्रहण विहित है जिसकी उपपत्ति मूलानुवाद में बतलाई जा चुकी है।

अब इस आज्यसमानयन-कर्म्म के सम्बन्ध में एक प्रासङ्गिक प्रश्न उपस्थित होता है। प्रकृत पूर्णमा-सेष्टि 'प्रकृतियाग' है। एवं इसके आधार पर विहित आग्रायणादि अन्य इष्टियाँ विकृतियाग' है। 'प्रकृतिवद्वि कृतिः कर्त्तव्या' इस मीमांसा-सिद्धान्तानुसार कुछ प्रासिंगिक विशेष इतिकर्त्तव्यताओं को छोड़कर इन विकृति-भूता इष्टियों में प्रकृतिवत् ही अनुगमन किया गया है। उदाहरण के लिए प्रकृतोपात्त प्रयाजकर्म्म को ही लीजिए। जिसप्रकार प्रयाजकर्म्मप्रकृतिभूता प्रकृत की पूर्णमासेष्टि विहित है एवमेव विकृतिभूता अन्य इष्टियों में भी प्रयाजकर्म्म संगृहीत माना गया है। हाँ दोनों प्रयाजों की संख्या में अवश्य ही विभेद है। प्रकृति इष्टि ( पूर्णमासेष्टि ) में जहाँ पाँच प्रयाज विहित हैं, वहाँ अन्य विकृति-इष्टियों में ११ प्रयाज माने गए हैं। किसी विकृति में ९ प्रयाज हैं तो किसी में ११ प्रयाज है। विकृति इष्टियों से सम्बन्ध रखने वाले इस प्रयाज ताप ही प्रयाजसम्मानुरूप ही अनुयाग संख्याद्दष्टि के आधार पर ही आज्यसमानयन कर्म्म के सम्बन्ध में यह प्रासङ्गिक प्रश्न उपस्थित होता है कि जहाँ प्रयाजानुयाजवृद्धि है वहाँ आज्यसमानयन की क्या व्यवस्था होगी ?।

जिस प्रकार 'एवं सर्वत्र' (१।२।२५) सूत्रादेशानुसार स्रुक्-उपभृत् का * अभ्यूहन होममात्र में समानरूप से विहित है, एवमेव स्रुक्-उपभृत् का नाभिदघ्न प्रदेश में धारण भी होममात्र के लिए ही विहित समझना चाहिए। तात्पर्य कहने का यही है कि आहुति के लिए गृहीत उपभृत् युक्त-आज्यपरिपूर्ण स्रुक् को नाभिसमानप्रदेश में ही रखना चाहिए। एवं होममात्र में इसी नियम का अनुगमन करना चाहिए।

जिस समय होता 'ये यजामहे समिधः समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्' इत्यादि याज्या बोल चुकता है, अनन्तर ही होता त्यागमन्त्र का उच्चारण करता है यह पूर्व में कहा जा चुका है। यजमानकृत यही कर्म 'प्रयाजानुमन्त्रण' कर्म कहलाता है। सूत्रकार कहते हैं कि प्रथम प्रयाजानुमन्त्रण में 'एको मम, एका तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि, यञ्च वयं द्विष्मः' इस वाक्य का समावेश करना चाहिए। एवमेव आगे के शेष चार प्रयाजकर्मों से सम्बन्ध रखने वाले तीन प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों में (२ १-४ में) क्रमशः यथासंख्य-'द्वौ मम-तस्य॰, त्रयो मम-त्रिस्तस्य॰, चत्वारो मम-चत्वारस्तस्य' इस क्रम से मिथुन-युग्म-भावों का समावेश करना चाहिए। सर्वान्त के पाँचवें प्रयाजानुमन्त्रण में (युग्मोत्तर के स्थान में-'पञ्च मम-न तस्य किञ्चन योऽस्मान् द्वेष्टि इत्यादिरूप से ) न तस्य किञ्चन' इस वाक्य का सन्निवेश करना चाहिए। इसके अतिरिक्त पाँचों प्रयाजों से सम्बन्ध रखने वाले यजमानकर्तृक पाँचों प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों के अन्त में क्रमशः त्विषिमान्, अपचितिमान्, यशस्वी ब्रह्मवर्चसी, अन्नाद (भूयासम्) इन व्याहृतियों का सम्बन्ध और कर देना चाहिए। स्रुक्-उपभृत्-धारणानुगत नियमविशेष का, तथा प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों से सम्बन्ध रखने वाली इसी विशेषता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

(११)—"नाभिदेशे धारणम् (१।१।१)।

(१२)—"प्रयाजानुमन्त्रण—"एको ममैका तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि यञ्च वयं द्विष्मः' इति"।
(१।१।२)।

(१३)—"एवं मिथुनैर्यथासंख्यम्' (१।१।३)।

(१४)— न तस्य किञ्चनेति पञ्चमे" (१।१।४)।

(१५)— '*त्विषिमान्, अपचितिमान्, यशस्वी ब्रह्मवर्चसी अन्नाद*' इति च (१।१।५)।

पञ्च प्रयाजकर्मों की इतिकर्तव्यता जिन याज्यामन्त्रों से सम्पन्न होती है उनके उच्चारण के अनन्तर यजमान अपनी ओर से प्रयाजसंख्यानुसार मन्त्रोच्चारण करता है। यजमानकृत यही कर्म प्रयाजानुमन्त्रण कहलाता है। इस कर्म के सम्बन्ध में पूर्व के ११ वें सूत्र के द्वारा यह सिद्धान्त स्थापित किया गया है कि, पाँचों प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों में से आरम्भ के चार मन्त्रों में क्रमशः (१)-एक-एका, -(२)-'द्वौ द्वे, -(३)-'त्रयः-तिस्रः', -(४)-'चत्वारः-चतस्रः' —इन चार मिथुनभावों का समावेश होता है। पाँचवें अनुमन्त्रण में केवल 'पञ्च मम-न तस्य किञ्चन योऽस्मान् द्वेष्टि' इत्यादि का समावेश होता है। तात्पर्य यही है कि चार मन्त्र मिथुनसम्पत्ति से युक्त हैं पाँचवाँ मिथुनभाव से वञ्चित है। जिस प्रकार नवैकादश प्रयाजपक्ष में आज्यसमानयन की विप्रतिपत्ति हुई थी, एवमेव नवैकादश प्रयाजपक्ष में यजमानकर्तृक

*—अभ्यूहन—अभ्यूहने—उपभृत उपरि निधानम्।
अपहरणे—अपहरणं—उत्तारणम्।

विकृति-इष्टि —
(नवप्रयाजात्मिका)

१—पशीतारम्भेनाहुति
२— ,,
३— ,,
(१)—४—चतुर्थे समानयति
(२)—५—पशीतारम्भेनाहुति
(३)—६— ,,
(४)—७—चतुर्थाम्चतुर्थे समानयति
८—पशीतारम्भेनाहुति
९— ,,

विकृति-इष्टि —
(एकादशप्रयाजात्मिका)

१—पशीतारम्भेनाहुति
२— ,,
३— ,,
(१)—४—चतुर्थे समानयति
(२)—५—पशीतारम्भेनाहुति
(३)—६— ,,
(१)-( )—७—चतुर्थाम्चतुर्थे समानयति
(२)——८—पशीतारम्भेनाहुति
(३)——९— ,,
(४)—— १०—चतुर्थाम्चतुर्थे समानयति
११—पशीतारम्भेनाहुति

प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली सभी विशेषताओं का स्पष्टीकरण कर दिया गया। अब इस सम्बन्ध में केवल आहुति विशेषता और शेष रह जाती है। आहुति कैसे देनी चाहिए ?, आहुति देते समय जुहू-उपभृत् का सम्बन्ध कैसा रहना चाहिए ? इसी प्रश्न का समाधान करते हुए सूत्रकार कहते हैं कि अध्वर्यु को चाहिए कि उपभृत् के ऊपर रक्खी हुई जुहू को उपभृत् को मुखभाग की ओर से सावधानी से उठार उसे जुहू को प्राचीमुख रखता हुआ प्रथमाहुति प्रदान करे। प्रथम आहुति के अनन्तर उसी पद्धति से उपभृत् के ऊपर जुहू रख दे। अनन्तर उसी पूर्वक्रम से उपभृत् से उठार कर द्वितीयाहुतिप्रदान करे। इस प्रकार पाँचों प्रयाजाहुतियों में ही जुहू को उपभृत् र रख रख कर, उठार उठार कर आहुति-कर्म्मेतिकर्त्तव्यता पूरी करे। केवल प्रयाजकर्म्म में ही यह-अभ्यूहन अपवरकर्म आवश्यक हो, यह बात नहीं है। अपितु होममात्र में इसी नियम की व्याप्ति समझनी चाहिए, एवमेव सर्वहोम में आहुति देनी चाहिए। निम्न लिखित सूत्र प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली इन्हीं विशेषताओं का स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

(४)— 'प्र वरित्वष्ठन्' (२।२।१९)।
(५)— 'पूर्वं पूर्व वाऽभिक्रामम्' (१।२।२ )।
(६)— उपभृता जुह्वामानयति अनवमृशन् चतुर्थम्' (१।२।२१)।
(७)—' एव प्रयाजौ' (१।२।२२)।
(८)—"अनुप्रयाजेषु च' (१।२।२३)।
(९)—"उत्तरां जुहूमभ्युह्य, प्राचीमभ्युह्य जुहोति" (१।२।२४)
(१ )— एवं सर्वत्र' (१।२।२५)।

इति—कात्यायनश्रौतसूत्रे तृतीयाध्याये द्वितीया कण्डिका समाप्ता

जिस प्रकार 'एवं सर्वत्र' (१।२।२५) सूत्रादेशानुसार स्रुक्-उपभृत् का * अभ्यूहन होममात्र में समानरूप से विहित है, एवमेव स्रुक्-उपभृत् का नाभिदघ्न प्रदेश में धारण भी होममात्र के लिए ही विहित समझना चाहिए। तात्पर्य्य कहने का यही है कि आहुति के लिए गृहीत उपभृत् युक्त-आज्यपरिपूर्ण स्रुक् को नाभिसमानप्रदेश में ही रखना चाहिए। एवं होममात्र में इसी नियम का अनुगमन करना चाहिए।

जिस समय होता 'ये यजामहे समिधः' समिधो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट् इत्यादि याज्या बोल चुकता है अनन्तर ही होता त्यागमन्त्र का उच्चारण करता है, यह पूर्व में कहा जा चुका है। यजमानकृत्व यही कर्म 'प्रयाजानुमन्त्रण कर्म्म कहलाया है। सूत्रकार कहते हैं कि, प्रथम प्रयाजानुमन्त्रण में 'एको मम, एका तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि, यञ्च वयं द्विष्म इस वाक्य का समावेश करना चाहिए। एवमेव आगे के शेष चार प्रयाजकर्म्मों से सम्बन्ध रखने वाले तीन प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों में (२ ३-४ में) क्रमशः यथासंख्य-- 'द्वौ मम-तस्य, त्रयो मम-तिस्रस्तस्य, चत्वारो मम-चतस्रस्तस्य इस रूप से मिथुन-युग्म-भावों का समावेश करना चाहिए। सर्वान्त के पाँचवें प्रयाजानुमन्त्रण में (पुष्प्योत्तर के स्थान में-'पञ्च मम-न तस्य किञ्चन योऽस्मान् द्वेष्टि इत्यादिरूप से ) 'न तस्य किञ्चन' इस वाक्य का सन्निवेश करना चाहिए। इसके अतिरिक्त पाँचों प्रयाजों से सम्बन्ध रखने वाले यजमानकर्तृक पाँचों प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों के अन्त में क्रमशः त्विषिमान्, अपचितिमान्, यशस्वी ब्रह्मवर्चसी, अन्नाद (भूयासम्) इन व्याहृतियों का सम्बन्ध और कर देना चाहिए। स्रुक्उपभृत्-धारणानुगत नियमविशेष का, तथा प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों से सम्बन्ध रखने वाली इसी विशेषता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

(११)—''नाभिदेशे धारणम् (१।३।१)।

(१२)—''प्रयाजानुमन्त्रण—''मेको ममैका तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि यञ्च वयं द्विष्म' इति।
(१।३।२)।

(१३)—' एवं मिथुनैर्यथाभ्यासं' सम्यम्' (१।३।३)।

(१४)— न तस्य किञ्चनेति पञ्चमे' (१।३।४)।

(१५)— 'त्विषिमान्, अपचितिमान्, यशस्वी ब्रह्मवर्चसी अन्नाद' इति च (१।३।५)।

पञ्च प्रयाजकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता जिन याज्यामन्त्रों से सम्पन्न होती है उनके उच्चारण के अनन्तर यजमान अपनी ओर से प्रयाजसंख्यानुसार मन्त्रोच्चारण करता है। यजमानकृत्व यही कर्म्म प्रयाजानुमन्त्रण कहलाया है। इस कर्म्म के सम्बन्ध में पूर्व के १२ वें सूत्र के द्वारा यह सिद्धान्त स्थापित किया गया है कि पाँचों प्रयाजानुमन्त्रण-मन्त्रों में से आरम्भ के चार मन्त्रों में क्रमशः १)— एक'-एका, -(२)-'द्वौ द्वे, -(३)-'त्रय'-तिस्र, -(४)-'चत्वारः-चतस्र —इन चार मिथुनभावों का समावेश होता है। पाँचवें अनुमन्त्रण में केवल 'पञ्च मम-न तस्य किञ्चन योऽस्मान् द्वेष्टि इत्यादि का समावेश होता है। तात्पर्य्य यही है कि, चार मन्त्र मिथुनसम्पत्ति से युक्त हैं, पांचवां मिथुनभाव से वञ्चित है। जिस प्रकार नवैकादश प्रयाजपक्ष में आज्यसमानयन की विप्रतिपत्ति हुई थी एवमेव नवैकादश प्रयाजपक्ष में यजमानकर्तृक

*—अभ्यूह—अभ्यूहनं—उपभृत उपरि निधानम्।
अवहरण—अवहरणं—उच्चारणम्।

विकृति-इष्टि —

(नवप्रयाजात्मिका)

१—पृषीताज्येनाहुतिः
२— ,,
३— ,,
(१)—४—चतुर्थे समानयति
(२)—५—पृषीताज्येनाहुतिः
(३)—६— ,,
(४)—७—चतुर्थान्चतुर्थे समानयति
८—पृषीताज्येनाहुतिः
९— ,,

विकृति-इष्टि —

(एकादशप्रयाजात्मिका)

१—पृषीताज्येनाहुतिः
२— ,,
३— ,,
(१)—४—चतुर्थे समानयति
(२)—५—पृषीताज्येनाहुतिः
(३)—६— ,,
(१)-( )—७—चतुर्थान्चतुर्थे समानयति
(२)——८—पृषीताज्येनाहुतिः
(३)——९— ,,
(४)—— १०—चतुर्थान्चतुर्थे समानयति
११—पृषीताज्येनाहुतिः

प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली सभी विशेषताओं का स्पष्टीकरण कर दिया गया। अब इस सम्बन्ध में केवल आहुति विशेषता और शेष रह जाती है। आहुति कैसे देनी चाहिए ?, आहुति देते समय जुहू-उपभृत् का सम्बन्ध कैसा रहना चाहिए ? इसी प्रश्न का समाधान करते हुए सूत्रकार कहते हैं कि, अध्वर्यु को चाहिए कि, उपभृत् के ऊपर रक्खी हुई जुहू को उपभृत् को मूलभाग की ओर से सावधानी से उठाकर उसे जुहू को प्राचीमुख रहता हुआ प्रथमाहुति प्रदान करे। प्रथम आहुति के अनन्तर उसी पद्धति से उपभृत् के ऊपर जुहू रख दे। अनन्तर उसी पूर्वक्रम से उपभृत् से उठाकर द्वितीयाहुतिप्रदान करे। इस प्रकार पाँचों प्रयाजाहुतियों में ही जुहू को उपभृत् पर रख रख कर, उठा उठा कर आहुति-कर्म्मेतिकर्त्तव्यता पूरी करे। केवल प्रयाजकर्म्म में ही यह-अभ्यूहन अपहरणकर्म्म आवश्यक हो यह बात नहीं है। अपितु होममात्र में इसी नियम की व्याप्ति समझनी चाहिए, एवमेव सर्वहोम में आहुति देनी चाहिए। निम्न लिखित सूत्र प्रयाजकर्म्म से सम्बन्ध रखने वाली इन्हीं विशेषताओं का स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

(४)— 'ध्रुवस्थितम्' (३।२।१९)।
(५)— 'पूर्वं पूर्वं वाऽभिक्रमत्' (३।२।२ )।
(६)— उपभृतो जुह्वामानयति अनवमृशन् चतुष्पम् (३।२।२१)।
(७)—' एव महवो' (३।२।२२)।
(८)—"अनुप्रयेषु च" (३।२।२३)।
(९)—"उत्तरां जुहूमभृत प्राचीमधदृत्य जुहोति (३।२।२४)
(१ )— एवं सर्वत्र' (३।२।२५)।

इति—कात्यायनश्रौतसूत्रे तृतीयाध्याये द्वितीया कण्डिका समाप्ता

### नवप्रयाजपक्षे–इत्थम्

१—'एको मम॰'
२—'द्वौ मम '
३—'त्रयो मम '

---

(१) ४—'एको मम '
(२) ५—'द्वौ मम '
(३) ६—त्रयो मम '

---

(४) ७—'चत्वारो मम '

---

(५)—{ ८—'पञ्च मम ' / ९—पञ्च मम ' }

### एकादशप्रयाजपक्षे–इत्थम्

१—'एको मम॰'
२—'द्वौ मम॰'
३—'त्रयो मम॰'

---

(१) ४—'एको मम '
(२) ५—'द्वौ मम॰'
(३) ६—'त्रयो मम '

---

(१) (४) ७—'एको मम '
(२)——८—'द्वौ मम॰'
(३)——९—'त्रयो मम॰'
(४)——१०—'चत्वारो मम '
(५)——११—'पञ्च मम॰'

उक्त क्रमानुसार चतुर्थ–पञ्चम–प्राजधर्म्मों का आगन्तुक प्रयाजों से सम्बन्ध मानते हुए अनुमन्त्रणसम्पत्ति की अनुरूपता प्राप्त करना एक पक्ष है । अब इसी सम्पत्ति के सम्बन्ध में एक दूसरा प्रकार बतलाया जाता है । चतुर्थ, पञ्चम प्रयाज नहीं, अपितु प्रथम, चतुर्थ प्रयाज से आगन्तुक प्रयाजों में जो धर्म्म प्राप्त है, उस के द्वारा भी मिथुनसम्पत्ति की अनुरूपता प्राप्त की जासकती है । प्रथम प्रयाज बहुदेवत्य है, अतएव आगन्तुक प्रयाजों में जो बहुदेवत्य प्रयाज होगा, उस के साथ प्रथम प्रयाज के धर्म्म का सम्बन्ध होगा । चतुर्थ प्रयाज एकदेवत्य है, अतएव आगन्तुक प्रयाजों में जो प्रयाज एकदेवत्य होगा, उस के साथ चतुर्थ प्रयाज के धर्म्म का सम्बन्ध होगा ।

अब इसी सम्बन्ध में एक तीसरा पक्ष बतलाया जाता है, जो कि सूत्रकार की दृष्टि में सिद्धान्तपक्ष है । 'चतुर्थे समानयति' इस श्रौत आदेशानुसार आज्यसमानयनकर्म्म में नवैकादशप्रयाजपक्ष में 'चतुर्थाच्चतुर्थे' न्याय का समावेश ठीक बन जाता है । किन्तु प्रयाजानुमन्त्रण–मन्त्रों के सम्बन्ध में ऐसा कोई श्रौत विधान नहीं

प्रयाजानुमन्त्रण–मन्त्रों से सम्बन्ध रखने वाले उक्त मिथुनभावों के सम्बन्ध में भी यही विप्रतिपत्ति उपस्थित हो रही है । जिसप्रकार नवैकादश–प्रयाजानुयाजपक्ष में वृद्धिक्रमानुसार आत्मग्रहण द्वि–त्रिरावृत्त कर लिया जाता है, क्या तदुपक्षानुगत प्रयाजानुमन्त्रण–मन्त्रों में भी उक्त मिथुनभावों का पुनरावर्त्तन होगा ? इसी प्रासङ्गिक विप्रतिपत्ति का निराकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं कि—

आगन्तुक प्रयाजों का चतुर्थ–पञ्चम प्रयाज से जो धर्म्म प्राप्त है उसी धर्म्म के साथ सम्बन्ध समझना चाहिए । क्योंकि आगन्तुक प्रयाजों का चतुर्थ–पञ्चम प्रयाज के धर्म्म से ही विधान हुआ है । सूत्र का तात्पर्यार्थ स्पष्ट है । मान लीजिए, विकृति में ९ प्रयाज हैं । इन ९ प्रयाजों में ४ था प्रयाज 'चतुर्थात् चतुर्थे' न्याय से प्रथम प्रयाज बन रहा है, ७वाँ प्रयाज उसी 'चतुर्थात् चतुर्थे' से चतुर्थ बन रहा है शेष ८–९ प्रयाज 'चतुर्थात्–पञ्चम' न्याय से पञ्चम प्रयाज बन रहे हैं । ऐसी स्थिति में १, २, ३, आरम्भ के इन तीन प्रयाजानुमन्त्रण–मन्त्रों में तो प्रकृतिवत् पञ्चप्रयाजपक्षवत् ) एक–एक –'द्वौ-द्वे –'त्रयः–तिस्रः'–इन मिथुनों का समावेश होगा ही । आगे के ४,५,६ इन तीन प्रयाजानुमन्त्रण–मन्त्रों में भी इन्हीं तीनों मिथुनभावों का समावेश होगा । क्योंकि सातवाँ प्रयाज चौथा है तदपेक्षया ४-५-६ ठे प्रयाज १ २ ३, प्रयाज है ७वाँ क्योंकि चौथा प्रयाज है । अतएव तत्प्रयाजानुमन्त्रण मन्त्र में 'चत्वारः–चतस्रः का समावेश होगा । ८,९, इन दो प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्रों में–'पञ्च मम न तस्य किञ्चन० इत्यादि का समावेश होगा यदि एकादशप्रयाजपक्ष है, तो आरम्भ के १ २ ३ प्रयाजों में मध्य के ४ ५,६ प्रयाजों में अन्त के ७ ८,९, प्रयाजों में पञ्चप्रयाजानुगत आरम्भ के १ २ ३, प्रयाजानुमन्त्रणवत् तीनों युग्मों का सम्बन्ध होगा । क्योंकि-४ था प्रयाज १ है तदपेक्षया ५–६ दोनों २ ३ प्रयाज हैं । सप्तम प्रयाज की १ अपेक्षा १ है तदपेक्षया ८,९ दोनों २–३ हैं । १ वाँ प्रयाज सप्तमापेक्षया चौथा है ११ वाँ प्रयाज पाँचवां है । इसप्रकार 'चतुर्थपञ्चमाभ्याम्' न्याय से नवैकादशप्रयाजानुगत प्रयाजानुमन्त्रण–मन्त्रों में भी पञ्चप्रयाजानुमन्त्रणमन्त्रवत् मिथुनसम्पत्ति की अनुरूपता का समावेश हो जाता है । निम्न लिखित तालिका से उक्त सम्बन्ध–क्रम का भलीभाँति स्पष्टीकरण हो जाता है—

पञ्चप्रयाजपक्षे–प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्राः-इत्थम्—

(१)—'एको मम एका तस्य-योऽस्मान् ।

(२)—'द्वौ मम द्वे तस्य-योऽस्मान् ।

(३)—'त्रयो मम तिस्रस्तस्य-योऽस्मान् ।

(४)—'चत्वारो मम चतस्रस्तस्य–योऽस्मान् ।

(५)—'पञ्च मम, न तस्य किञ्चन–योऽस्मान् ।

३—तृतीय प्रयाज—

अध्वर्यु राह—आग्नीध्र प्रति—'ओ श्रावय' इति।

आग्नीध्र आह—अध्वर्यु प्रति—'अस्तु श्रौषट्' इति।

अध्वर्यु राह—होतार प्रति—'यज' इति।

तदनन्तरं होता पठति—'ये यजामहे—इडो अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्'

पाठानन्तरञ्च—होता—'वषट्कार मा म आयुः प्रमोर्षीर्मा गोज सहौजो मयि प्राणापानौ पातम्' इति पठन्नात्मानमालम्योपस्पृशति।

यजमानश्च————'इदमिडभ्यो न मम। अयो मम, विसस्तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि, यञ्च वय द्विष्म—यशस्वी भूयासम्' इति पठति।

अध्वर्युश्च————यजमानोक्तमन्त्रपाठकाले, होतुर्याज्यामन्त्रपठितवौषडन्ते समिद्धाग्नौ जुहोति। सैषा तृतीयप्रयाजेतिकर्तव्यता।

४—चतुर्थ प्रयाज—

अध्वर्युराज्यं समानयति। आज्यसमानयनानन्तरं—

अध्वर्यु राह—आग्नीध्र प्रति—'ओ श्रावय' इति।

---

पात्' (का श्रौ ३।२।८५ इ —'वसिष्ठशुनकानां नाराशंसः, अन्येषां चैके' (का श्रौ० १६।६ ८२) इत्यादि कात्यायन के सिद्धान्तानुसार—"नराशंसो अग्न आज्यस्य वेत्विति द्वितीयो वसिष्ठशुनकानां—अत्रिभृगुवध्र्यश्व नां—कण्वकक्षुतीनां—राजन्यानां प्रजाकामानाञ्च" (शाङ्खा श्रौ १ ७।२) इत्यादि शाङ्खायन के सिद्धान्तानुसार,—"तान्येतान्येकादशाप्रीसूक्तानि। तेषां वासिष्ठ—मात्रेयं—वाध्र्यश्वं—गार्त्समद—मिति नाराशंसवन्ति, मैधातिथं—दैर्घतमसं—प्रैषिक—मित्युभयवन्ति, अतोऽन्यानि तनूनपात्वन्ति" (या नि ८।१७।) इत्यादि निरुक्तसिद्धान्तानुसार,—'नराशंसो द्वितीयः प्रयाजो वसिष्ठशुनकानां तनूनपादितरेषां गोत्राणाम्' (आपस्तम्ब श्रौ सू २) इत्यादि आपस्तम्ब के सिद्धान्तानुसार, तनूनपात्—प्रयाज के सम्बन्ध में विकल्प पक्ष का अनुगमन आवश्यक होरहा है। भगवान् आश्वलायन ने तो इस सम्बन्ध में और भी विशेषताओं का स्पष्टीकरण किया है (देखिए, आ श्रौ १ २।१)। प्रकृत में वक्तव्य केवल यही है कि, यदि यजमान का उक्त वसिष्ठ—शुनक—अत्रि—आदि गोत्र है तो उस के याज्यामन्त्र में—'नराशंसो अग्न आज्यस्य वेतु वौषट्' इसप्रकार तनूनपात् के स्थान में 'नराशंस' का समावेश होगा। साथ ही प्रयाजानुमन्त्रण—मन्त्र में भी—'इदं तनूनपाते न मम के स्थान में—'इदं नराशंसाय, न मम' का सन्निवेश होगा।

है। अपितु यहाँ तो 'आगन्तूनामन्तेऽभिनिवेशः' ( समावेशः )—पू॰ मी॰ ५।२।१६—इस मीमांसा-सिद्धान्तानुसार आगन्तुक ६-७-८-९, १०-११-प्रयाजों का सम्बन्ध अन्तिम ( पञ्चम ) प्रयाजधर्म से ही नाप्राप्त है। अतएव उचित यही है कि नवप्रयाजपक्ष हो, अथवा तो एकादशप्रयाजपक्ष। उभयत्र आरम्भ के ४ प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्रों में पञ्चप्रयाजपक्षवत् चारों पुष्पों का समावेश कर आगे के शेष मन्त्रों में पञ्च-पञ्च का ही समावेश करना चाहिए। निम्न लिखित सूत्र अनुमन्त्रणसम्बन्धी उक्त तीनों पक्षों का दिग्दर्शन कराते हुए अन्तिम पक्ष को ही सिद्धान्त पक्ष मान रहे हैं—

प्रथमपक्षः ( १६ )—'आगन्तूनां चतुर्थ-पञ्चमाभ्यां, स्थानात्'। ( ३।१।६ )।

द्वितीयपक्षः ( १७ )—'प्रथम-चतुर्थाभ्यां वा यथाविक्रमम्'। ( ३।१।७ )

सिद्धान्तपक्षः ( १८ )—'सर्वाभ्या-उत्तमेन ( पञ्चमेन ), उपस्थितत्वात्' ( ३।१।८ )।

पञ्चप्रयाजों में से प्रथम प्रयाज की इतिकर्त्तव्यता आरम्भ में बतलाई जा चुकी है। प्रकृत में इन पाँचों प्रयाजों से सम्बन्ध रखने वाले आश्रावण-प्रत्याश्रावणादि व्याहृतिमन्त्रों का होतृकर्त्तृक याज्यामन्त्रों का, तथा-यजमानकर्त्तृक प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्रों का एकत्र संग्रह कर दिया जाता है, जिनका पूर्वप्रतिपादित प्रथमप्रयाजेतिकर्त्तव्यता के साथ समान समन्वय कर लेना चाहिए—

२—द्वितीयः प्रयाजः—

अध्वर्युराह-आग्नीध्रं प्रति—'ओ श्रावय' इति।

आग्नीध्र आह-अध्वर्युं प्रति—'अस्तु श्रौषट्' इति।

अध्वर्यु राह—होतारं प्रति—'यज' इति।

ततश्च होता पठति—ये'यजामहे-तनूनपातम् आज्यस्य वे ३ तु'वौ षट्'।

पाठानन्तरञ्च होता- 'वषट्कार मा म आयु प्रमोषीर्वागोजः सहौजो

मयि प्राणापानौ पातम्' इति पठन्-आत्मानमालभ्य उपस्पृशति॥

यजमानश्च————'इदं तनूनपाते न मम। द्वौ मम, द्वे तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं

द्विष्मः, अपचितिमान् भूयासम्, इति पठति। *

अध्वर्यु श्च————'यजमानेनाऽनन्तपाठश्रवणे, होतुर्याज्यामन्त्रपठितवौषडन्ते समिधाग्नौ जुहोति।

सैषा द्वितीयप्रयाजेतिकर्त्तव्यता *।

---

* शतपथब्राह्मण में द्वितीय प्रयाज के सम्बन्ध में यद्यपि 'अथ तनूनपातं यजति' ( शत० १।५।३।१ ) इत्यादि रूप से केवल 'तनूनपात्' का ही विधान हुआ है। तथापि शाखान्तर से सम्बन्ध रखने वाली पद्धतियों के अनुसार इस सम्बन्ध में विशेषता रखने वाली विशेषता का भी तदनुसार ही अनुगमन करना आवश्यक माना गया है। यजमानादिगणप्रवरयजिकान्वेरयुनकानां कण्वकश्यपसंकृतीनां नाराशंसो द्वितीयः प्रयाजः, तनूनपादन्ये-

आग्नीध्र आह-अध्वर्यु प्रति—'अस्तु श्रौषट्' इति।

अध्वर्यु राह-होतार प्रति—'यज' इति।

ततस्च-होता पठति———'ये यजामहे-बर्हिरग्न आज्यस्य वेतु वौषट्'।

पाठानन्तरञ्च-होता———'वषट्कार मा म आयु प्रमोषीर्वाग्योज सहौजो मयि प्राणापानौ पातम्' इति पठन्नात्मानमालभ्योपसृशति।

यजमानश्च—————'इदं बर्हिषे न मम। चत्वारो मम, चतस्रस्तस्य योऽस्मान् द्वेष्टि, यञ्च वय द्विष्मः। ब्रह्मवर्चसी भूयासम्' इति पठति।

अध्वर्यु रच————यजमानोक्तमन्त्रपाठकाले, होतुर्याज्यामन्त्रपठितवौषडन्ते समिद्धाग्नौ जुहोति। सैषा चतुर्थप्रयाजेतिकर्तव्यता।

५—पञ्चमप्रयाज

इस प्रयाज के सम्बन्ध में विशेष इतिकर्त्तव्यताओं का अनुगमन करना पड़ता है, जैसा कि मूलानुवाद में स्पष्ट किया जाचुका है। चतुर्थ प्रयाज कर्म्म के अनन्तर आग्नीध्र को लक्ष्य बनाकर अध्वर्यु कहता है—'ओ श्रावय'। प्रत्युत्तर में अध्वर्यु को लक्ष्य बनाता हुआ आग्नीध्र कहता है—'अस्तु श्रौषट्'। अनन्तर अध्वर्यु होता को लक्ष्य बनाता हुआ कहता है—'यज'। होता उत्तर में निम्न लिखित-याज्यामन्त्र का उच्चारण करता है—

''ये यजामहे-स्वाहाग्निं स्वाहा सोमं, स्वाहाग्निं, स्वाहा सोमं, अग्नीषोमौ, स्वाहाग्नीषोमौ, स्वाहा देवा आज्यपा जुषाणा अग्न आज्यस्य व्यन्तु वौषट्'' इति।

होता के उक्त याज्यामन्त्र पाठोत्तर यजमान निम्न लिखित प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्र का पाठ करता है—

इदमग्नये सोमाय, अग्नये सोमाय, अग्नीषोमाभ्यां, अग्नीषोमाभ्यां, देवेभ्य आज्यपेभ्य, अग्नये स्विष्टकृते न मम। पञ्च मम, न तस्य किञ्चन योऽस्मान् द्वेष्टि, यञ्च वयं द्विष्मः। अन्नादो भूयासम्'' इति।

जिस समय होता के मुख से उक्त याज्यामन्त्र की अन्तिम 'वौषट्' इस आहुति का उच्चारण होता है, और यजमान उक्त प्रयाजानुमन्त्रणमन्त्रपाठ आरम्भ करता है अध्वर्यु जुहूस्थित आज्य की समिद्ध अग्नि में आज्याहुति दे देता है। यही पाँचवें प्रयाज की इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण है। 'अग्निर्होतेति ह, मायावत प्रयाजेषु, सन्निधे'—१—(१।२।११) इस सूत्र से आरम्भ कर-'सर्वान् योतमेनोपास्त्विदए'' १८ (१।१।८) इस सूत्रपर्य्यन्त १८ सूत्रों से इसी प्रयाजकर्म्मेतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण हुआ है। इस कर्म्म के अनन्तर आघाराभिघारकर्म्म विहित है, जिस का औपपत्तिक निरूपण अगले ब्राह्मण में होने वाला है।

इति—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रहः

श्री

इति—शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये

प्रथमकाण्डे

# द्वितीयः—खण्डः

२

[ क्रमानुगता पृष्ठसंख्या १५४२ ]